**amuse,** जी या मन बहलाना, मनोरंजन क॰; **~d,** प्रसन्न, ख़ुश; I am — at..., ···पर मुझे हँसी* आती है; **~ment,** मनोरंजन, मन-बहलाव, मनोविनोद। **amusing,** मनोरंजक; हास्यकर, विनोदी।
> अॅम्यूज़; अॅम्यूज़िंग

**amygdalic,** बादामी; **amygdaloid,** *adj.*, वातामकी; *n.*, वातामकी शैल।
> ऐमिग्डैलिक; अॅ-मिग्-डॅ-लॉइड

**anabatic,** आरोही। > ऐनॅबैटिक

**anabolism,** उपचय। > अॅनैबॅलिज़्म

**anabranch,** प्रत्यागत धारा*। > ऐनॅब्रांच

**anachronism,** कालदोष; पुराना तत्त्व, पुरावशेष। > अॅनैक्रॅनिज़्म

**anacoluthon,** अपवाक्य। > ऐनॅकॅलूथॉन

**anacrusis,** आद्याधिवर्ण। > ऐनॅक्रूसिस

**anadiplosis,** अन्त्यपदानुवृत्ति*।
> ऐनॅडिप्लोसिस

**anadromous,** समुद्रापगामी।
> अॅनैड्-रॅ-मॅस

**anaemia,** रक्तक्षीणता*, अरक्तता*।
> अॅनीमिअॅ

**anaemic,** अरक्तक। > अॅनीमिक

**anaerobe,** वातनिरपेक्ष। > अॅनेअॅरोब

**anaesthe/sia,** असंवेदनता*; संज्ञाहीनता*, बेहोशी*; **~tic,** निश्चेतक, संवेदनाहारी; **~tist,** निश्चेतक; **~tization,** संवेदनाहरण; **~tize,** बेहोश, निश्चेतन या असंवेदन कर देना। > ऐनिस्थीज़िअॅ; ऐनिस्थ़ 'टिक; ऐनिस्/थॅटिस्ट, ~थिटाइज़

**anagoge,** रहस्यात्मक या लाक्षणिक व्याख्या*। **anagogic,** रहस्यात्मक।
> ऐनॅगोजी; ऐनॅगॉजिक

**anagram,** वर्णविपर्यास, वर्णविपर्यय।
> ऐनॅग्रैम

**anal,** गुदा-सम्बन्धी, गुदा-, गुद-। > एनॅल

**analects,** सूक्तिसंग्रह। > ऐनॅले 'क्ट्स

**analeptic,** संजीवक। > ऐनॅले 'प्-टिक

**analgesia,** पीड़ाशून्यता*। **analgesic, analgetic,** पीड़ानाशक, पीड़ाहारी।
> ऐनैल/जीज़िअॅ, ~जे 'सिक, ~जे 'टिक

**analogic,** साम्यानुमानिक; **~al,** सादृश्यमूलक; सादृश्यवाची। **analogize,** सादृश्य दिखलाना, सादृश्य द्वारा समझाना; साम्यानुमान क॰। **analogous,** 1. सदृश, अनुरूप, तुल्यरूप, सहधर्मी; 2. (*biol.*) समवृत्ति। **analogue,** तुल्यरूप शब्द, समानान्तर तत्त्व, अनुरूप, तुल्यरूप। **analogy,** 1. सादृश्य, साधर्म्य, अनुरूपता*, तुल्यरूपता*, औपम्य; 2. (*logic*) साम्यानुमान; 3. (*biol.*) समवृत्तिता*। > ऐनॅलॉजिक; अॅनैलॅजाइज़; अॅनैलॅगॅस; ऐनॅलॉग; अॅनैलॅजि

**analyse,** विश्लेषण करना; **~d,** विश्लेषित; **~r,** विश्लेषक। **analysis,** विश्लेषण। **analyst,** विश्लेषक। **analytical,** 1. विश्लेषणात्मक, विश्लेषिक; 2. (*languages*) वियोगात्मक, अयोगात्मक; 3 (*of mind*) विश्लेषणपरक। > ऐनॅलाइज़; अॅनैलॅसिस; ऐनॅलिस्ट; ऐनॅलिटिकॅल

**anamnesis,** अनुस्मरण; स्मरण।
> ऐनॅम्नीसिस

**anamorphosis,** जटिल कायान्तरण।
> ऐनॅमॉ:फॅसिस

**ananas,** अनन्नास, अनानस। > अॅनानॅस

**anandrous,** परागकेसरहीन। > अॅनैंड्रस

**anapaest,** सगण (।।ऽ)। > ऐनॅपीस्ट

**anaphora,** आद्यपुनरुक्ति*। > अॅ-नै-फॅ-रॅ

**anar/chic,** अराजक; **~chism,** अराजकतावाद; **~chist,** अराजकतावादी; **~chy,** अराजकता*; अव्यवस्था*।
> अॅनाक्-इक; ऐनॅ/किज़्म, ~किस्ट, ~कि

**anasarca,** सर्वांगशोफ। > ऐ-नॅ-सा-कॅ

**anastigmatic,** अनबिन्दुक।
> ऐनॅस्टिग्मैट्-इक

**anastomosis,** शाखामिलन; सम्मिलन।
> अॅनैस्टॅमोस्-इस

**anastrophe,** व्युत्क्रम। > अॅनैस्ट्रॅफ़ि

**anathema,** अभिशाप; **~tize,** शाप देना।
> अॅ-नै-थि-मॅ, ~टाइज़

**anato/mical,** 1. शारीरिक, शरीररचना-; 2. (*structural*) संरचनात्मक; **~mist,** शरीर-शास्त्री; **~mize,** 1. व्यवच्छेदन क॰; 2. (*analyse*) विश्लेषण क॰; **~my,** 1. व्यवच्छेदन, चीरफाड़*; 2. (*science*) शारीर, शरीररचना-विज्ञान; 3. (*structure*) रचना*, संरचना*, अवयव-संघटन; 4. (*analysis*) विश्लेषण। > ऐनॅटॉमिकॅल; अॅनैटॅमिस्ट; अॅनैटॅमाइज़; अॅनैटॅमि

**ancestor,** पूर्वज, पुरखा, पूर्वपुरुष; ~-worship, पूर्वज-पूजा*। **ancestral,** पैतृक। **ancestress,** पुरखिन*। **ancestry,** वंश, कुल; वंशक्रम, कुलपरम्परा*। > ऐन्-सिस्-टॅ; ऐन्से'स्ट्रॅल; ऐन्-सिस्-ट्रिस; ऐन्सिस्-ट्रि
**anchor,** *n.* (*v.*), लंगर (डालना), स्थिरक (*also science*); ~**age,** लंगरगाह; लंगर-शुल्क; स्थिरण; आश्रय। > ऐन्क्-अॅ; एन्कॅरिज
**anchoress, ancress,** एकान्तवासिनी*। > ऐन्कॅरिस, ऐन्-क्रिस
**anchoret, anchorite,** एकान्तवासी। > ऐन्कॅरे'ट, ऐन्कॅराइट
**anchylosis,** 1. (*zool.*) अस्थि-समेकन; 2. (*med.*) संधि-काठिन्य, संधिग्रह। > ऐन्-कि-लोस्-इस
**ancient,** प्राचीन, पुरातन, पुराना, चिरन्तन; ~**ry,** प्राचीनत्व; प्राचीनकाल। > एन्शॅन्ट
**ancillary,** 1. सहायक; 2. (*subordinate*) गौण, आनुषंगिक, अनुषंगी। > ऐन्-सि-लॅ-रि
**and,** और, तथा, एवं, व। > ऐन्ड
**andante,** विलम्बित। > ऐन्डैन्-टि
**andantino,** अवविलम्बित। > ऐन्डैन्टीनो
**andiron,** अंगाराधान। > ऐन्डाइअॅन
**androecium,** पुमंग। > ऐन्-ड्रीशिअॅम
**androgynous,** उभयलिंगी। > ऐन्ड्रोजिनॅस
**anecdotage,** 1. क़िस्से; 2. (*old age*) बुढ़ापा। > ऐनिक्डोटिज
**anecdote,** 1. क़िस्सा, उपाख्यान, जीवन की झाँकी*; 2. (*witticism*) चुटकुला। > ऐनिक्डोट
**anemo/graph,** पवनलेखी; ~**meter,** पवनवेगमापी, पवनमापी; ~**philous,** पवन-परागित; ~**scope,** पवनदिग्दर्शी। > अॅने'मॅग्राफ़; ऐनिमॉ/मि-टॅ, ~फ़िलॅस; अॅने'मॅस्कोप
**aneroid,** निर्द्रव। > ऐनॅरॉइड
**aneurysm, aneurism,** नाड़ी-अर्बुद। > ऐन्युरिज़्म
**anew,** पुनः, फिर से; नये सिरे से। > अॅन्यू
**anfractuosity,** 1. टेढ़ामेढ़ापन; टेढ़ामेढ़ा रास्ता; 2. (*fig.*) जटिलता*। > ऐन्फ़्रैक्ट्युऑसिटि
**angary,** सकटाधिकार। > ऐन्-गॅ-रि

**angel,** फ़रिश्ता, देवदूत, स्वर्गदूत, दूत; ~**ic,** स्वर्गदूत-तुल्य, दिव्य; ~**us,** दूत-संवाद। > एन्जॅल; ऐन्जे'लिक; ऐन्-जि-लॅस
**anger,** *v.*, चिढ़ाना, क्रुद्ध क०, ग़ुस्सा दिलाना; *n.*, क्रोध, ग़ुस्सा, कोप, रोष, अमर्ष। > ऐन्ग्-गॅ
**angina,** कण्ठ-शूल; ~ **pectoris,** हृत्शूल। > ऐन्-जाइ-नॅ, ~ पे'क्टॅरिस
**angiosperm,** आवृतबीजी। > ऐन्-जिओस्पॅःम
**angle,** *n.*, 1. कोण; 2. (*fishhook*) बंसी*, काँटा; *v.*, बंसी* से मछली* पकड़ना, फँसाना; खोजना। > ऐन्गॅल
**Anglican,** ऐंग्लिकन; ~**ism,** ऐंग्लिकन धर्म। > ऐन्-ग्लि-कॅन
**anglicism,** आंग्लीयता*। > ऐन्-ग्लि-सिज़्म
**anglicize,** अँगरेज़ी (ढंग का) बनाना। > ऐन्ग्लिसाइज़
**anglo-,** अँगरेज़ी, आंग्ल-। > ऐन्ग्लो-
**angrily,** ग़ुस्से में, क्रुद्ध होकर। **angry,** 1. क्रुद्ध, कुपित, ख़फ़ा; नाराज़, अप्रसन्न; 2. (*irritable*) क्रोधी, ग़ुस्सैल, ग़ुस्सावर, चिड़चिड़ा; 3. (*inflamed*) लाल, प्रदाही, दर्दनाक। > ऐन्-ग्रिलि; ऐन्-ग्रि
**anguine,** सर्पिल। > ऐन्-ग्विन
**anguish,** परिताप, वेदना*, मनोव्यथा*, तीव्र व्यथा*। > ऐन्-ग्विश
**angular,** 1. कोणीय, कोणिक; 2. (*of body*) इकहरा, दुबला; 3. (*awkward*) भद्दा; ~**ity,** कोणिकता*। > ऐन्-ग्यु-लॅ
**angulate,** सकोण। > ऐन्ग्युलिट
**anhydrous,** निर्जल, अजल, निर्जलीय। > ऐन्हाइड्रॅस
**anil,** नील; ~**ine,** ऐनिलीन, नीलिन। > ऐनिल, ऐनिलिन
**animadversion,** 1. आलोचना*, टिप्पणी*; 2. (*blame*) निन्दा*। **animadvert,** टीका-टिप्पणी* क०; निन्दा* क०। > ऐनिमैड्वॅःशॅन, ऐनिमैड्वॅःट
**animal,** *n.*, 1. (*beast*) पशु, जानवर, जन्तु; 2. प्राणी, जीव; —*adj.*, 1. (*of animals*) जान्तव, पशु-; 2. (*bestial*) पाशविक; 3. (*carnal*) शारीरिक; विषयी; ~ kingdom, प्राणि-जगत्; ~ spirits, ज़िंदादिली*; ~ husbandry, पशु-पालन; ~**cule,**

जन्तुक; ~ism, पशुधर्म; अनध्यात्मवाद; ~ity, पशुप्रकृति*, पशुवृत्ति*; प्राणि-जगत्; ~ize, पशु बना देना।
> ऐनिमल; ऐनिमॅल्क्यूल, ऐनिमॅलिज़्म; ऐनिमॅलिटि; ऐनिमलाइज़
**animate,** *v.*, अनुप्राणित क०; प्राण डालना, जीवन-संचार क०; चालित क०; —*adj.*, 1. जीवित, जीवन्त, सजीव; 2. (*lively*) सजीव, सक्रिय, फुरतीला; ~d, जीवित; जोशपूर्ण। **animation,** प्राण-संचारण; सजीवता*।
> ऐनिमेट (*v.*), ऐनिमिट (*adj.*); ऐनिमेशन
**animism,** जड़ात्मवाद, जीववाद।
> ऐनिमिज़्म
**animosity,** वैर-भाव, विद्वेष, वैर।
> ऐनिमॉसिटि
**animus,** 1. प्रेरणा-शक्ति*; 2. (*law*) अभिप्राय, संकल्प; 3. (*hatred*) विद्वेष। > ऐनिमॅस
**anion,** ऋणायन; ~ic, ऋणायनी।
> ऐनाइ/ॲन, ~ॲनिक
**anise, aniseed,** सौंफ*।
> ऐनिस; ऐनिसीड
**ankle,** टखना, गुल्फ, चरणपर्व; ~bells, घुँघरू; ~joint, गुल्फ-संधि*। > ऐन्कॅल
**anklet,** पायल*, पाजेब*, नूपुर, मंजीर।
> ऐन्क्-लिट
**ankylose,** *see* ANCHYLOSE
**annalist,** इतिहासकार। **annals,** वर्ष-वृत्तान्त; इतिहास, इतिवृत्त; आख्यान।
> ऐनॅलिस्ट; ऐनॅल्स
**anneal,** 1. तापानुशीतित क०; 2. (*strengthen*) तपाना, सुदृढ़ क०; ~ing, तापानुशीतन। > ॲनील
**annectent,** संयोजक, संयोजी। > ॲनेक्टॅन्ट
**annex,** *v.*, 1. (*attach*) साथ जोड़ना, में लगा देना, संलग्न क०, अनुबद्ध क०; 2. (*incorporate*) मिला लेना, क़ब्जे में क०; —*n.*, 1. (*appendix*) अनुलग्नक, परिशिष्ट; 2. (*annexe*) उपभवन, उपगृह; ~ation, 1. संयोजन, अनुयोजन; 2. (*of country*) समामेलन। > ॲनेक्स; ऐनेक्सेशॅन
**annihilate,** विनाश क०, सत्यानाश क०, अस्तित्व मिटाना, मिटा देना। **annihilation,** विनाश, सर्वनाश, सत्यानाश, विध्वंस। **annihilator,** 1. सत्यानाशी, विध्वंसक; 2. (*math.*) शून्यकारी। > ॲनाइ-इ-लेट; ॲ-नाइ-इ-ले-शॅन; ॲ-नाइ-इ-ले-टॅ
**anniversary,** *n.*, 1. वार्षिकोत्सव, जयन्ती*; 2. (*of birth*) जन्मदिवस, वर्षगाँठ*; 3. (*of death*) बरसी*; —*adj.*, वार्षिक।
> ऐनिवॅ:सॅरि
**Anno Domini,** A.D., ईसवी सन् (सन् ७० ई०, ७० ईसवी, सन् ७०)।
> ऐनो डॉमिनाइ
**annotate,** टीका* क०, व्याख्या* क०; टिप्पण लिखना। **annotation,** 1. व्याख्या*, टीका*; 2. (*note*) टिप्पण। **annotator,** टीकाकार; टिप्पण-लेखक।
> ऐनोटेट; ऐनोटेशन; ऐ-नो-टे-टॅ
**announce,** 1. सूचित क०, विदित क०; 2. (*say*) बतलाना, प्रकट क०; 3. (*proclaim*) घोषित क०; ~ment, 1. सूचना*, विज्ञप्ति*; 2. घोषणा*; 3. (*act*) आख्यापन, घोषण; ~r, 1. घोषक, आख्यापक; 2. (*radio*) उद्घोषक, घोषक, वाचक।
> ॲनाउन्स; ॲनाउन्-सॅ
**annoy,** 1. (*irritate*) चिढ़ाना, खिजाना; 2. (*cause annoyance*) परेशान क०, तंग क०; 3. (*molest*) छेड़ना; ~ance, 1. (*act*) चिढ़ाना; सन्तापन; छेड़छाड़*, छेड़खानी*; 2. (*feeling*) चिढ़*, खीज*; 3. (*nuisance*) कण्टक, कष्ट, मुसीबत*; ~ing, कष्टप्रद, कष्टकर। > ॲनॉय
**annual,** *adj.*, वार्षिक, सालाना; *n.*, अब्द-कोष; एकवर्षी पौधा, वर्षजीवी; ~ly, प्रति-वर्ष। > ऐन्युॲल; ऐन्युॲलि
**annuitant,** वार्षिकी-ग्राही। > ॲन्युइटॅन्ट
**annuity,** वार्षिकी*, वार्षिक भृति*।
> ॲन्युइटि
**annul,** रद्द क०, अभिशून्य क०; मिटा देना; ~ment, अभिशून्यन; निराकरण, विलोपन।
> ॲनॅल
**annular,** 1. वलयाकार, वलयी; 2. (*annulate*) छल्लेदार। **annulation,** वलयीकरण। **annulet,** (क्षुद्र) वलय। **annuloid, annulose,** वलयाभ; छल्लेदार।
> ऐन्यु/लॅ, ~लेशॅन, ~लिट, ~लॉइड, ~लोस
**annunciate,** घोषित क०; सूचित क०। **annunciation,** 1. घोषण; घोषणा*;

2. (A.) दूत-सन्देश। **annunciator,** घोषक। > अॅनॅन्/शिएट, ~शिएशॅन, ~शि-ए-टॅ

**anode,** ऐनोड, धनाग्र। > ऐनोड

**anodyne,** पीड़ानाशक, शामक, वेदनाहर। > ऐनोडाइन

**anoint,** तेल लगाना, अभ्यंजित क०; अभिषेक देना; **~ed,** अभ्यंजित; अभिषिक्त; **~ment,** 1. अभ्यंजन, विलेपन; 2. (*ceremony*) अभिषेक। > अॅनॉइन्ट

**anomalistic,** ~ month, परिमास; ~ year, परिवर्ष। > अॅनॉमॅलिस्टिक

**anomalous,** 1. (*irregular*) अनियमित; 2. (*abnormal*) असामान्य; 3. (*incongruous*) असंगत। **anomaly,** 1. अनियमितता*; असामान्यता*, अपवाद; असंगति*; 2. (*astron.*) कोणान्तर। > अॅनॉमॅलॅस; अॅनॉमॅलि

**anon,** शीघ्र, जल्दी; थोड़ी देर* में। > अॅनॉन

**anonym,** 1. अज्ञातनाम व्यक्ति; 2. (*pseudonym*) छद्मनाम, उपनाम; **~ity,** अनामत्व, गुमनामी*; **~ous,** गुमनाम, अनाम(क), अज्ञातलेखक। > ऐनॅनिम; ऐनॅनिमिटि; अॅनॉनिमॅस

**anopheles,** ऐनोफ़ेलीज़। > अॅनॉफ़िलीज़

**anorexy,** क्षुधा-अभाव। > अॅनॉरे'क्-सि

**anosmia,** 1. घ्राणनाश; 2. (*partial*) घ्राण-हानि*। > अॅनॉस्-मिअॅ

**another,** 1. (*one more*) एक और; 2. (*some other*) दूसरा, कोई दूसरा; 3. (*different*) दूसरा, भिन्न। > अॅनॅद्-अॅ

**anserine,** 1. हंस-सम्बन्धी; हंस-जैसा; 2. (*stupid*) मूर्ख। > ऐन्सॅराइन

**answer,** *n.*, 1. उत्तर, जवाब; 2. (*solution*) हल, समाधान; 3. (*retaliation*) बदला, प्रतिकार; —*v.*, 1. उत्तर देना; 2. (*react*) प्रतिक्रिया* दिखाना; के अनुसार चलना या काम क०; 3. (*be sufficient*) काम देना, पर्याप्त होना, पूरा क०; 4. (*be responsible*) उत्तरदायित्व लेना, उत्तरदायी होना; 5. (*agree*) के अनुकूल होना; 6. (*refute*) खण्डन क०; **~able,** उत्तरदायी, जवाबदेह; ~-book, उत्तर-पुस्तिका*। > आन्-सॅ; आन्सॅरॅबॅल

**ant,** चींटी*; white ~, दीमक*; red ~, माटा; **~-eater,** चींटीख़ोर; **~-hill,** बाँबी*, वल्मीक। > ऐन्ट, ~-ई-टॅ, ~-हिल

**antacid,** प्रत्यम्ल। > ऐन्टैसिड

**antagonism,** विरोध, प्रतिरोध। > ऐन्टैगॅनिज़्म

**antagonist,** विरोधी, प्रतिद्वन्द्वी; **~ic,** विरोधात्मक, प्रतिकूल, विरुद्ध; विरोधी, प्रतिरोधी। > ऐन्टैगॅ/निस्ट, ~निस्-टिक

**antagonize,** 1. (*oppose*) विरोध क०; 2. विरोधी बनाना, का विरोध उत्पन्न क०; 3. (*neutralize*) निष्फल कर देना। > ऐन्टैगॅनाइज़

**antalkali,** क्षारापकर्षक। > ऐन्टैल्कॅलाइ

**antarctic,** *adj.*, दक्षिण-ध्रुवीय; *n.*, दक्षिण-ध्रुव-प्रदेश। > ऐन्-टाक्-टिक

**Antares,** ज्येष्ठा*। > ऐन्टे'अॅरीज़

**ante,** *n.*(*v.*), दाँव (पर रखना); *pref.*, प्राक्-, -पूर्व, पूर्व-। > ऐन्-टि

**antecedence,** 1. पूर्वता*, पूर्ववर्तिता*; 2. (*priority*) प्राथमिकता*; 3. (*astron.*) पश्चगमन। > ऐन्-टि-सी-डॅन्स

**antecedent,** *adj.*, पूर्ववर्ती; पूर्व; *n.*, 1. पूर्ववृत्त; 2. (*logic*) पूर्वांग; 3. (*gram., math.*) पूर्वपद; 4. (*pl.*) पूर्वचरित, पूर्ववृत्त > ऐन्-टि-सी-डॅन्ट

**antechamber,** बैठक*, बाहरी कमरा, उपकक्ष। > ऐन्-टि-चेम्-बॅ

**antedate,** *n.*, पूर्वदिनांक; *v.*, पूर्वदिनांकित क०; (से) पहले घटित होना; पहले रखना। > ऐन्-टि-डेट

**antediluvian,** 1. प्राक्प्रलय; 2. (*old*) पुराना, दक़ियानूसी। > ऐन्टिडिल्यूविअॅन

**antefix,** पट्टा। > ऐन्-टि-फ़िक्स

**antelope,** 1. कुरंग, हिरण; 2. (*Indian ~, black buck*) मृग; 3. (*four-horned*) चौसिंगा। > ऐन्-टि-लोप

**antemeridian,** पूर्वाह्णिक। **ante meridiem,** पूर्वाह्न (में)। > ऐन्-टि-मॅ-रि/डि-अॅन, ~डिअॅम

**antemundane,** सृष्टिपूर्व। > ऐन्-टि-मॅन्-डेन

**antenatal,** 1. (*of mother*) प्राक्प्रसव; 2. (*of child*) जन्मपूर्व। > ऐन्-टि-ने-टॅल

**antenna,** 1. (*feeler*) श्रृंगिका*, स्पर्शश्रृंगिका*; 2. (*aerial*) ऐन्टेना, एरियल, विद्युत्-ग्राहक; ~**l,** श्रृंगिक; श्रृंगिकाकार। > ऐन्-टे'-नं
**antenuptial,** विवाहपूर्व। > ऐन्-टि-नॅप्-शॅल
**antependium,** पूर्वावरण। > ऐन्-टि-पे'न्-डि-ॲम
**antepenult(imate),** उपान्त्यपूर्व। > ऐन्-टि-पि/नॅल्ट, ~नॅल्-टि-मिट
**anterior,** 1. (*time*) पूर्व, पूर्ववर्ती; 2. (*place*) अग्र, अग्रवर्ती, अगला; ~**ly,** पहले; ~**ity,** पूर्ववर्तिता*; ज्येष्ठता*। > ऐन्-टि-रि-ॲ; ऐन्-टि-रि-ऑ-रि-टि
**antero-,** अग्र-। > ऐन्-टि-रो
**anteroom,** *see* ANTECHAMBER. > ऐन्-टि-रूम
**anteversion,** अग्रनति*। > ऐन्-टि-वॅ:-शॅन
**anthelion,** बिम्बसूर्य। > ऐन्ट्-ही-लि-ॲन
**anthelmintic,** कृमिनाशक। > ऐन्-थे'ल्-मिन्-टिक
**anthem,** स्तोत्र, वन्दना*, भजन; गान। > ऐन्थॅम
**anther,** परागकोश; ~**idium,** पुंधानी; ~**iferous,** परागकेशरधर। > ऐन्-थॅ, ~रिडिॲम, ~रिफ़ॅरॅस
**anthology,** संग्रह, चयनिका*। > ऐन्थॉलॅजि
**anthophore,** दलवृन्त। > ऐन्थॅफ़ॉ:
**anthozoa,** पुष्पजीव। > ऐन्-थॅ-ज़ो-ॲ
**anthrax,** गिलटी-रोग। > ऐन्थ्रैक्स
**anthropo/centric,** मानवकेंद्रित; ~**centrism,** मानवकेंद्रवाद; ~**geography,** मानव-भूगोल; ~**id,** मानवाकार; मानवकल्प; ~**logical,** मानवशास्त्रीय; ~**logist,** मानव-विज्ञानी; ~**logy,** मानव-शास्त्र, मानव-विज्ञान, नृविज्ञान; ~**metry,** मानवमिति*; ~**morphic,** मानवतारोपी; ~**morphism,** मानवतारोप, मनुष्यत्वारोप; मानवीकरण; ~**morphize,** मानवीकरण क०; ~**morphosis,** मानवरूपान्तरण; ~**morphous,** मानवाकार, मानवीय; ~**pathy,** मानवभावारोप। > ऐन्-थ्रॅ/पॅ-से'न्-ट्रिक, ~पोजिऑग्रॅफ़ि, ~पॉइड, ~पॅलॉजिकॅल, ~पॉलॅजिस्ट, ~पॉलॅजि, ~पॉमिट्रि, ~पॅमॉ:फ़िक, ~पॅमॉ:फ़िज़्म, ~पॅमॉ:फ़ाइज़, ~पॅमॉ:फ़ॅसिस, ~पॅमॉ:फ़ॅस ~पॉपॅथि
**anti-,** -विरोधी, प्रति-, -रोधी; ~-**aircraft,** हवामार, विमानभेदी; ~-**bacterial,** प्रतिजीवाणु; ~**biotic,** प्रतिजीव; प्रति-जीवाणु; ~**biotics,** प्रतिजैविकी*; ~**body,** प्रतिपिण्ड, रोगप्रतिकारक; ~**catalyst,** प्रति-उत्प्रेरक; ~**cathode,** प्रति-ऋणाग्र; ~**christ,** ख़ीस्त-विरोधी; ~**christian,** ईसाई-विरोधी। > ऐन्-टि
**anticipant,** प्रत्याशी; पूर्वकर्ता। > ऐन्-टि-सि-पॅन्ट
**anticipate,** पहले से जान लेना, महसूस क०, पूर्वानुमान क०, पूर्वज्ञान होना; प्रत्याशा* क०; (के लिए) तैयार रहना, पहले से रोकना; पहले मनाना; ~**d,** प्रत्याशित; प्रवेक्षित, पूर्वानुमानित। > ऐन्-टि-सि-पेट
**anticipation,** पूर्वसम्पादन; पूर्वाभास, प्राग्ज्ञान, अग्रज्ञान, पूर्वानुमान; प्रवेक्षा*, प्रत्याशा*; in ~, पहले ही से; in ~ of, की प्रत्याशा* में। **anticipatory,** पूर्वाभासी; प्रत्याशी। > ऐन्-टि-सि-पे-शॅन; ऐन्-टिसिपेटॅरि
**anti/clerical,** पुरोहित-विरोधी; ~**clericalism,** पुरोहितविरोध (-वाद); ~**climax,** 1. अपकर्ष, प्रतिकाष्ठा*, पतत्प्रकर्ष; 2. (*lit.*) रसापकर्ष; ~**clinal,** अपनत; ~**clockwise,** वामावर्त; ~**corruption** (*department*), भ्रष्टाचार-निरोध (-विभाग)।
**antics,** हरकतें*, मसख़रापन। > ऐन्-टिक्स
**anti/cyclone,** प्रतिचक्रवात; ~**dote,** विषहर, प्रतिविष; मारक, उतार, प्रतिकारक; ~**febrile,** ज्वरहर, ज्वरनाशक; ~**freeze,** हिमनिरोधी, जमावरोधी; ~**friction,** घर्षणरोधी; ~**gen,** प्रतिजन; ~**helix,** प्रतिसर्पिला*; ~**lithic,** अश्मरी-रोधी; ~**logarithm,** प्रतिलघुणक, प्रतिलघु; ~**logy,** वितर्क, व्याहति*, परस्परविरोध। > ऐन्-टिलॅजि
**antimony,** अंजन, सुरमा। > ऐन्-टि-मॅ-नि
**anti/-national,** राष्ट्रविरोधी; ~**node,** प्रस्पन्द; ~**nomy,** विरोध; विप्रतिषेध; ~**parallel,** प्रतिसमान्तर; ~**pathetic,** विद्वेषी; विरोधी, प्रतिकूल; ~**pathy,**

1. विद्वेष, वैर-भाव; 2. (*opposition*) विरोध; **~-personnel,** प्राणि-नाशक; **~phlogistic,** सूजनहारी; **~phon,** अग्रस्तव, प्रतिस्तव; **~phrasis,** व्याजस्तुति*; **~podal,** प्रतिध्रुवस्थ; प्रतिमुख; विपरीत, विरोधी; **~pode,** 1. उलटा; 2. (*chem.*) प्रतिविन्यासी; 3. (*math.*) प्रतिव्यासांत; **~podean,** प्रतिध्रुवस्थ; **~podes,** प्रतिध्रुव; **~pyretic,** ज्वरहारी, ज्वरहर, ज्वरनाशी, ज्वरान्तक। > ऐन्-टि-नॅ-मि; ऐन्-टि-पॅथि; ऐन्-टि-फ़ॅन; ऐन्-टि-पॅडॅल; ऐन्-टि-पोड; ऐन्-टि-पॅडीऑन; ऐन्-टि-पॅ-डीज़; ऐन्-टि-पाइ-रे'-टिक

**antiquarian,** *adj.*, पुरातत्त्व-विषयक; *n.*, **antiquary,** पुरावेत्ता, पुराविद्; पुरावशेष-संग्राहक; पुरातनिक।
> ऐन्-टि-क्वे'अॅ-रि-अॅन; ऐन्-टि-क्वॅ-रि

**antiquated,** पुराना; अप्रचलित। **antique,** *adj.*, पुराकालीन, पुरातन, पुराना, प्राचीन; —*n.*, पुरावशेष; **antiquity,** 1. प्राचीन काल, पुराकाल; 2. प्राचीनत्व, पुरातनता*, प्राचीनता*; 3. (*object*) पुरावस्तु*, पुरावशेष।
> ऐन्-टि-क्वेटिड; ऐन्-टीक; ऐन्-टि-क्विटि

**anti/rachitic,** सूखारोधी; **~sepsis,** पूतिरोध; **~septic,** पूतिरोधी, प्रतिपौतिक; रोगाणुरोधक; **~social,** समाजविरोधी; **~tank,** टैंकमार; **~thesis,** 1. विरोध; विरोधालंकार; 2. (*contrast*) विपरीतता*, वैपरीत्य; 3. (*counterthesis*) प्रतिस्थापना*, प्रतिपक्ष; **~thetic,** विपरीत, विरोधात्मक; **~toxin,** प्रतिजीवविष; **~trades,** प्रतिव्यापारिक पवन; **~type,** प्रतीकतत्त्व; प्रतिरूप; **~venene, ~venin,** प्रतिदंशविष; **~war,** युद्ध-विरोधी। > ऐन्-टि/रॅकिटिक, ~से'प्-सिस, ~से'प्-टिक; ऐन्-टि-थि-सिस; ऐन्-टि-थे'-टिक; ऐन्-टि-वे'-निन

**antler,** मृगशृङ्ग, शृङ्गाभ। > ऐन्ट्-लॅ

**antonomasia,** प्रतिनाम। > ऐन्-टॅनोमेज़िअॅ

**antonym,** विपर्याय, विरुद्धार्थ, विलोम।
> ऐन्-टॅ-निम

**antrum,** 1. (*cave*) गुहा*; 2. (*cavity*) गह्वर, कोटर। > ऐन्-ट्रॅम

**anus,** गुदा*, मलद्वार। > एनॅस

**anvil,** निहाई*, सन्दान; अहरन*। ऐन्-विल

**anxiety,** 1. चिन्ता*, फ़िक्र*; 2. (*desire*) उत्सुकता*। **anxious,** 1. चिन्तित, चिन्ताग्रस्त; 2. (*eager*) उत्सुक; 3. (*causing anxiety*) चिन्ताजनक।
> ऐन्ग्ज़ाइअॅटि, ऐन्क्-शॅस

**any,** कोई; कुछ; at ~ rate, बहरहाल; कम से कम; **~body, ~one,** कोई भी; **~how, ~way,** किसी प्रकार, येन-केन प्रकारेण, चाहे जैसे; जो कुछ भी हो; हर हालत* में; **~thing,** कुछ भी; **~where,** कहीं भी, कहीं-न-कहीं; सर्वत्र, सब जगह*; **~wise,** किसी भी तरह* से; कुछ भी; किसी तरह*। > ए'न्-इ

**aorist,** सामान्य भूत, लुङ्। > ए'अॅरिस्ट

**aorta,** महाधमनी*। > ए-ऑ:-टॅ

**apace,** तेज़ी* से, तीव्र गति* से। > अॅपेस

**apache,** गुण्डा। > अॅपाश=ऐपाश

**apagoge,** असंभवापत्ति-तर्क। > ऐपॅगोजि

**ap(p)anage,** (जन्मसिद्ध) गुण या अधिकार; अधीन राज्य; राजकुमारों की वृत्ति*, राजदेय, गुज़ारा। > ऐपॅनिज

**apart,** अलग, पृथक्; **~heid,** पृथग्वासन; प्रजाति-पार्थक्य। > अॅपाट; अॅपाट्हेड

**apartment,** कोठरी*, कमरा, फ़्लैट।
> अॅपाट्मॅन्ट

**apathetic,** 1. उदासीन, विरक्त; 2. (*listless*) भावशून्य, निर्जीव, निरुत्साह। **apathy,** उदासीनता*; भावशून्यता*।
> ऐपॅथे'टिक; ऐपॅथि

**ape,** *n.*, बन्दर, कपि, वानर; नक़ल* करनेवाला, नक़्क़ाल; —*v.*, नक़ल* क०; **~ry,** नक़ल*, नक़्क़ाली*। > एप; ए-पॅ-रि

**apeak,** अधिलंगर। > अॅपीक;

**aperient, aperitive,** (मृदु) रेचक, विरेचक, दस्तावर। > अॅपिअॅरिअॅन्ट; अॅपे'रिटिव

**aperiodic,** 1. अनियमित, अनियतकालिक; 2. (*phys.*) अनावर्ती। > एपिअॅरिऑडिक

**aperture,** छिद्र, छेद, सूराख, रन्ध्र; द्वारक।
> ऐपॅचॅ = ऐपॅचुअॅ

**apetalous,** अदलीय। > अॅपे'टॅलॅस

**apex,** 1. (*peak*) शिखर, शीर्ष; शिखाग्र, शिरोबिन्दु; 2. (*tip*) सिरा, नोक*, अग्रक; 3. (*climax*) पराकाष्ठा*, चरमोत्कर्ष। > एपे'क्स

**aphaeresis,** आद्याक्षरलोप, आद्यवर्णलोप। > ऐफ़िअॅरिसिस

**aphasia,** वाचाघात, वाग्लोप। > ऐफ़ेज़िअॅ

**aphelion,** सूर्योच्च, रवि-उच्च, अपसौर। > ऐफ़ीलिअॅन

**apheliotro/pic,** सूर्यापवर्त; **~pism,** सूर्यापवर्तन। > अॅफ़ीलिआॅट्रॉ/पिक, ~पिज़्म

**aphesis,** आदिलोप। > ऐफ़िसिस

**aphid, aphis,** माहूँ। > एफ़िड; एफ़िस

**aphonia,** स्वरहानि*। **aphonic,** अनुच्चरित। > ऐफ़ोनिअॅ; ऐफ़ॉनिक

**aphorism,** 1. सूत्र; 2. (*saying*) सूक्ति*। **aphorist,** सूत्रकार; सूक्तिकार; **~ic,** सूत्रात्मक। > ऐफ़ॅरिज़्म; ऐफ़ॅरिस्ट; ऐफ़ॅरिस्-टिक

**aphrodisiac,** *adj.(n.)*, कामोद्दीपक (द्रव्य), कामोत्तेजक, वाजीकर। > ऐफ़्रॉडिज़िऐक

**aphyllous,** अपर्णी। > अॅफ़िलॅस

**aphthae,** अंछर। > ऐफ़्-थि

**apiarian,** *adj.*, मधुमक्खी*(-पालन) का; —*n.*, **apiarist,** मधुमक्खी-पालक। **apiary,** मधुवाटिका*। > एपिए'अॅरिअॅन; एप्यॅरिस्ट; एप्यॅरि

**apical,** 1. अग्रस्थ, शीर्षस्थ, शिखर-, अग्र-; 2. (*phon.*) जिह्वा-नोकी। > ऐपिकॅल=एपिकॅल

**apiculate,** तीक्ष्णाग्र। > अॅपिक्युलिट

**apiculture,** मधुमक्खी-पालन। एप्-इ-कॅल्-चॅ

**apiece,** प्रत्येक को; प्रत्येक के लिए; प्रत्येक। > अॅपीस

**apish,** 1. बन्दर-सा; 2. (*imitative*) नक़लची; 3. (*silly*) मूर्ख। > एपिश

**aplanatic,** विपथी। > ऐप्लॅनैटिक

**aplomb,** 1. आत्मविश्वास, असंभ्रम; 2. (*perpendicularity*) लम्बता*। > अॅप्लों

**apnoea,** अश्वसन, श्वासरोध। > ऐप्नीअॅ

**apocalypse,** 1. (*revelation*) रहस्योद्घाटन; 2. (A.) प्रकाशना-ग्रन्थ। **apocalyptic,** भविष्यसूचक, भविष्योद्घोषी। > अॅपॉकॅलिप्स; अॅपॉकॅलिप्-टिक

**apocope,** अन्त्याक्षर-लोप। > अॅपॉकॅपि

**apocrypha,** अप्रामाणिक ग्रन्थ; **~l,** 1. अप्रामाणिक; 2. (*interpolated*) प्रक्षिप्त। > अॅपॉक्रिफ़ॅ

**apod(al),** अपाद। > ऐपॉड; ऐपॅडॅल

**apodictic,** सुनिश्चित, अकाट्य। > ऐपॅडिक्-टिक

**apodosis,** परिणामी उपवाक्य, फलवाक्य > अॅपॉडॅसिस

**apogamy,** अपयुग्मन। > अॅपॉगॅमि

**apogean,** भूमि-उच्चीय। > ऐपॅजीअॅन

**apogee,** 1. (*astron.*) भूमि-उच्च, अपभू, द्राघिमा*; 2. (*apex*) शिरोबिन्दु; 3. (*climax*) पराकाष्ठा*। > ऐपॅजी

**apolaustic,** असंयमी, विषयासक्त। > ऐपॅलॉ:स्-टिक

**apologetic,** पक्षसमर्थक, मण्डनात्मक; क्षमायाचक, खेदसूचक; **~s,** धर्ममण्डन, पक्षमण्डन-शास्त्र। **apologia,** मण्डन, सफ़ाई*। **apologist,** धर्ममण्डक, समर्थक। **apologize,** 1. खेद प्रकट क०, क्षमा* माँगना, क्षमायाचना* क०, दोष स्वीकार क०; 2. (*defend*) मण्डन क०, समर्थन क०। > अॅपॉलॅजे'टिक; ऐपॅलोजिअॅ; अॅपॉलॅजिस्ट; अॅपॉलॅजाइज़

**apologue,** नीति-कथा*, दृष्टान्त। > ऐपॅलॉग

**apology,** 1. क्षमायाचना*, क्षमाप्रार्थना*, खेद-प्रकाश; 2. मण्डन, समर्थन; 3. (*caricature*) विद्रूप। > अॅपॉलॅजी

**apophthegm,** सूक्ति*, सुभाषित। > ऐपॅथे'म

**apophysis,** अपसूत्र। > अॅपॉफ़ॅसिस

**apoplexy,** रक्ताघात, अपसंन्यास। > ऐपॅप्ले'क्-सि

**aporia,** संदेह। > अॅपॉ:रिअॅ

**aport,** बायें। > अॅपॉ:ट

**aposiopesis,** अर्द्धोक्ति*। > ऐपॅसाइअॅपीसिस

**apostasy,** स्वधर्मत्याग, धर्म(परि)त्याग; पक्षत्याग, मतत्याग; धर्मसंघत्याग। **apostate,** धर्मत्यागी; स्वपक्षत्यागी; संघत्यागी। **apostatize,** धर्म, पक्ष या दल त्याग देना। > अॅपॉस्टॅसि; अॅपॉस्-टिट; अॅपॉस्टॅटाइज़

**a posteriori,** *adv.*, कार्य-कारण-न्याय के अनुसार; —*adj.*, 1. (*inductive*) आगमिक;

2. (*empirical*) अनुभवाश्रित, अनुभवसापेक्ष > एपॉस्टें'रिऑःराइ

**apostil,** टिप्पणी* । > अॅपॉस्-टिल

**apostle,** ईसा का पट्टशिष्य, प्रेरित; धर्मप्रचारक, प्रचारक, समर्थक। **apostolate,** प्रचारकार्य, धर्मप्रचार; प्रेरिताई*। > अॅपॉसॅल; अॅपॉस्टॅलिट

**apostolic,** प्रेरितिक; ~ **See,** रोम का धर्मासन; सर्वोच्च धर्माधिकार। > ऐपॅस्टॉलिक

**apostrophe,** 1. सम्बोधन; 2. (*sign*) वर्ण-लोप का चिह्न; सम्बन्धकारक का चिह्न। **apostrophize,** सम्बोधित क०। > अॅपॉस्ट्रॅफ़ि; अॅपॉस्ट्रॅफ़ाइज़

**apothecary,** भैषजिक, औषधकार, अत्तार; औषध-विक्रेता। > अॅपॉथिकॅरि

**apotheosis,** 1. (*deification*) देवत्वारोपण, देवीकरण; 2. (*canonization*) सन्तघोषण; 3. (*glorification*) गुणगान, प्रशस्ति*; 4. (*glorified ideal*) परमोत्कर्ष, आदर्श; 5. (*release*) परमपद-प्राप्ति*, मुक्ति*, मोक्ष। > अॅपॉथिओसिस

**apotheosize,** देवता बनाना; महिमा* क०। > अॅपॉथ्-इअॅसाइज़

**appal,** डरा देना, भयभीत क०; विस्मित कर देना; ~**ling,** भयंकर, भयानक; विस्मय-कारी। > अॅपॉःल

**appanage,** *see* APANAGE

**apparatus,** 1. (*materials*) सामग्री*, उपकरण; 2. (*machine*) यन्त्र, संयंत्र, उपस्कर; 3. (*physiology, fig.*) तन्त्र। > ऐपॅरेटॅस

**apparel,** परिधान, वेश-भूषा*। > अॅपैरॅल

**apparent,** 1. (*visible*) दृश्य, दृष्ट; 2. (*obvious*) प्रकट, स्पष्ट, प्रत्यक्ष; 3. (*seeming*) आभासी, भासमान, ऊपरी, बाहरी; ~**ly,** स्पष्टतया, स्पष्ट रूप से; ऊपरी तौर से, प्रतीयमानतः। > अॅपैरॅन्ट=अॅपे'अॅरॅन्ट

**apparition,** 1. (*vision*) दिव्य दर्शन; 2. (*ghost*) प्रेत, भूत; 3. (*appearing*) आविर्भाव, प्रकटन। > ऐपॅरिशॅन

**apparitor,** 1. चपरासी, परिचर; 2. (*usher*) प्रवेशक; 3. (*herald*) संदेशवाहक; 4. (*mace-bearer*) चोबदार। > अॅ-पै-रि-टॅ

**appeal,** *v.,* 1. (*law*) अपील* क०; पुनरावेदन क०; 2. अनुरोध क०, अपील* क०, निवेदन क०, आग्रह क०; 3. (*resort*) की सहायता* या समर्थन माँगना; 4. पसन्द आना, को अच्छा लगना, आकर्षित क०; —*n.,* अपील*, पुनरावेदन, पुनर्वाद; निवेदन, आग्रह, अपील*, अभ्यर्थना*; आकर्षण; ~**able,** अपील-योग्य, पुनरावेदनीय; ~**ing,** आकर्षक। > अॅपील

**appear,** 1. दिखाई देना, प्रकट होना; 2. (*seem*) लगना, दिखाई पड़ना, प्रतीत होना; 3. (*be published*) प्रकाशित होना; 4. (*law*) पेश आना; 5. उपस्थित होना; 6. (*in exam.*) बैठना। > अॅपिअॅ

**appearance,** 1. (*act*) आविर्भाव, प्रकटन, उपस्थिति*, दर्शन; 2. (*semblance*) आभास, प्रतीति*, छाया*; 3. (*aspect*) रूप-रंग, दिखाव-बनाव; 4. (*law*) पेशी*; 5. (*ghost*) भूत, प्रेत; 6. (*pl.*) दिखावट*; keep up ~s, मर्यादा* बनाए रखना। > अॅपिअॅरॅन्स

**appease,** 1. शान्त क०; 2. (*satisfy*) तुष्ट क०, सन्तुष्ट क०; ~**ment,** 1. शमन, प्रसादन, अभिराधन; 2. तुष्टीकरण, अपतुष्टि*; —policy, तुष्टीकरण-नीति*। > अॅपीज़

**appellant,** पुनर्वादी, पुनरावेदक, अपीलकर्ता। > अॅपे'लॅन्ट

**appellate,** पौनर्वादिक, अपील-। > अॅपे'लिट

**appellation,** नाम, उपाधि*, अभिधान। > ऐपॅलेशॅन

**appellative,** जातिवाचक। > अॅपे'लॅटिव

**appellee,** प्रतिवादी। > ऐपे'ली

**append,** साथ लगाना, जोड़ना, संलग्न क०; ~**age,** 1. (*biol.*) उपांग; 2. संलग्न, अनुबन्ध, उपांग; ~**ant,** संलग्न; अनुबद्ध; ~**ed,** संलग्न; ~**icular,** उपबंधी। > अॅपे'न्ड

**appen/dectomy,** उण्डुकपुच्छोच्छेदन; ~**dicitis,** उण्डुकपुच्छशोथ। > अॅपे'न्डे'क्टॅमि; अॅ-पे'न्-डि-साइ-टिस

**appendicle,** उपांगिका*। > अॅ-पे'न्-डि-कॅल

**appendix,** 1. (*of book*) परिशिष्ट; 2. पुच्छ; 3. (*of intestine*) उण्डुकपुच्छ। > अॅपे'न्-डिक्स

**apperceive,** आत्मसात् क०। **apperception,** आत्मबोध, आत्मचेतना*, अभिबोध; अन्तर्दृष्टि*, पहचान*; संप्रत्यक्षण, समाकल्पन > ऐपॅ:सीव्; ऐपॅसे'प्शॅन

**appertain,** (से)सम्बन्ध रखना; (का)होना, अन्तर्गत होना। > ऐपॅर्टेन
**appetence,** (-cy), 1. अभिलाषा*, उत्कण्ठा*; 2. (जन्मजात) प्रवृत्ति*; 3. (*affinity*) आकर्षण। **appetent,** अभिलाषी, उत्कण्ठित। > ऐपिटॅन्स; ऐपिटॅन्ट
**appetite,** 1. (*desire*) अभिलाषा*; 2. (*inclination*) प्रवृत्ति*; 3. (*hunger*) क्षुधा*, बुभुक्षा*, भूख*; 4. (*relish*) रुचि*। **appetitive,** अभिलाषी; बुभुक्षु। **appetizer,** क्षुधावर्द्धक; रुचिवर्द्धक। **appetizing,** स्वादिष्ठ; क्षुधावर्द्धक; आकर्षक, मोहक। > ऐपिटाइट; अॅपे'टिटिव्; ऐ-पि-टाइ-ज़ॅ; ऐपिटाइज़िंग
**applaud,** 1. तालियाँ* बजाना, वाह्-वाह् क॰; 2. (*approve*) अनुमोदित क॰। **applause,** करतल-ध्वनि*, शाबाशी*, साधुवाद; अनुमोदन। > अॅप्लॉःड; अॅप्लॉःज़
**apple,** सेब; ~ **green,** सेबहरित। > ऐपॅल
**appliance,** यन्त्र, उपकरण, साधित्र; साधन(क), युक्ति*; प्रयोग। > अॅप्लाइअॅन्स
**applicability,** प्रयोजनीयता*, (अनु)प्रयोज्यता*; व्यावहारिकता*, उपयुक्तता*। > ऐप्लिकॅबिलिटि
**applicable,** (अनु)प्रयोज्य, उपयोज्य, लागू; उपयुक्त। > ऐप्लिकॅबॅल
**applicant,** आवेदक, प्रार्थी, उम्मेदवार। > ऐप्लिकॅन्ट
**application,** 1. उपयोग, (अनु)प्रयोग; 2. (*of a rule*) विनियोग; 3. (*diligence*) परिश्रम, अध्यवसाय; 4. (*request*) आवेदन, दरखास्त*, दरख़्वास्त*; 5. आवेदन-पत्र, प्रार्थना-पत्र; 6. (*relevance*) संगति*, सुसंगति*, प्रासंगिकता*; ~ of force, बल-प्रयोग; ~ of law, विधि* की प्रयुक्ति*; ~ of the mind, मनोनियोग। > ऐप्लिकेशॅन
**applied,** प्रयुक्त, व्यावहारिक, अनुप्रयुक्त; प्रायोगिक। > अॅप्लाइड
**appliqué** (*of dresses*), गोटा-पट्टा। > ऐप्लीके
**apply,** लगाना; लागू होना या क॰, विनियोग क॰; प्रयोग में लाना; में लग जाना; दरख़्वास्त* देना, आवेदन क॰। > अॅप्लाइ
**appoint,** नियुक्त क॰, मुक़र्रर क॰; निश्चित क॰, नियत क॰; निर्धारित क॰, ठहराना; ~**ed,** 1. (*person*), नियुक्त; 2. (*time*) नियत; well —, सुसज्जित; ~**ee,** नियुक्ती; ~**er,** नियोक्ता; ~**ment,** 1. नियुक्ति*, नियोजन; 2. पद, नौकरी*; 3. (*decree*) अध्यादेश, आज्ञप्ति*; 4. (*engagement*) परियुक्ति*, नियोजित सम्मिलन या भेंट*, आबन्ध; 5. (*pl.*) साज़-सामान, उपस्कर। > अॅपॉइन्ट; अॅपॉइन्टी
**apportion,** बाँट देना, अनुभाजन क॰, संविभाजित करना; ~**ment,** संविभाजन, विभाजन, अंशापन, आबंटन। > अॅपॉःर्शन
**appose,** लगाना; पास रखना। > ऐपोज़
**apposite,** 1. उपयुक्त, उचित, ठीक, समुचित, यथायोग्य; 2. (*relevant*) प्रासंगिक। > ऐपॅज़िट
**apposition,** 1. (*gram.*) समानाधिकरण, एकान्वय; 2. पार्श्व-स्थापन, सन्निधान; स्तराधान; ~**al** compound, कर्मधारय समास। > ऐपॅज़िशॅन
**appraisal,** 1. मूल्यनिर्धारण, कूत*; 2. (*estimate*) अनुमानित ख़र्च (मूल्य…)।
**appraise,** कूतना, मूल्य, दर* या कर नियत क॰; मूल्यांकन क॰; ~**ment,** कूत*, मूल्यनिर्धारण; मूल्यांकन। > अॅप्रेज़ॅल; अॅप्रेज़
**appreci/able,** अच्छा ख़ासा, पर्याप्त, काफ़ी; परिमेय, अवगम्य, बुद्धिगम्य; इन्द्रियगोचर, अनुभवगम्य; ~**ably,** पर्याप्त मात्रा* में; ~**ate,** 1. (*estimate worth*) मूल्यांकन क॰; 2. (*estimate aright*) महत्त्व समझना, रसास्वादन क॰, गुण पहचानना, गुण ग्रहण करना; 3. (*estimate highly*) क़दर* करना, महत्त्व देना; 4. (*recognize gratefully*) का आभार मानना; 5. (*understand*) समझना; 6. (*raise value*) मूल्य बढ़ाना; ~**ation,** मूल्यांकन, गुण-दोष-विवेचन, समालोचना*; गुणग्रहण, रसास्वादन, क़दरदानी*; क़दर*, सम्मान, आदर, संमादर; एहसानमन्दी*, आभार; परिबोध, बोध; मूल्यवृद्धि*; ~**ative,** ~**atory,** गुणग्राही, गुणज्ञ, क़दरदान; प्रशंसक; ~**ator,** गुणग्राहक। > अॅप्रीशॅबॅल; अॅप्रीशिएट; अॅप्रीशिएशॅन; अॅप्रीशि/अॅटिव्, ~अॅटॅरि, ~एटॅ
**appre/hend,** 1. आशंका* क॰, डरना; 2. (*perceive*) समझना, (का) बोध होना,

जानना; 3. (*arrest*) पकड़ना, गिरफ़्तार क०; **~hensible,** इन्द्रियगोचर, बोधगम्य; **~hension,** आशंका*, भय; समझ*, बोध; गिरफ़्तारी*; (*law*) पकड़*, पकड़ाई*; **~hensive,** आशंकित, सशंक; ग्रहण-शील; समझदार। > ऐप्रिहे'न्ड; ऐप्रिहे'न्/सबॅल, ~शॅन ~सिव्,

**apprentice,** (प्र)शिक्षु, शिक्षार्थी, नौ-सिखिया, शिशिक्षु; **~ship,** (प्र)शिक्षुता*, शिशिक्षा*, शिक्षार्थन। > अॅप्रे'न्-टिस

**appressed,** संलग्न, अनुलग्न। > अॅप्रे'स्ट

**apprise,** सूचित क०; **~d,** से अवगत। > अॅप्राइज़

**approach,** *v.*, 1. पास आना या पहुँचना; पास जाना, समीप जाना; 2. सदृश होना; 3. (*make advances*) प्रस्ताव क०; —*n.*, 1. उपगमन, आगमन, उपागम(न); 2. (*way*) अभिगम, पहुँच*, प्रवेश(मार्ग); 3. (*resemblance*) सादृश्य; 4. (*fig.*) अभि-गम; 5. (*pl.*) पहुँचमार्ग; 6. (*overture*) प्रस्ताव; **~able,** 1. सुगम्य; 2. (*friendly*) मिलनसार। > अॅप्रोच; अॅप्रोचॅबॅल

**approbate,** अनुमोदन क०, मंज़ूर क०। **approbation,** अनुमोदन, समनुमोदन, मंज़ूरी*। **approbatory,** अनुमोदक। > ऐप्रॅबेट, ऐप्रॅबेशॅन, ऐप्रॅबेटॅरि

**appropriable,** विनियोज्य। > अॅप्रोप्रिअॅबॅल

**appropriate,** *adj.*, 1. उपयुक्त, समुचित, उचित, ठीक; 2. (*peculiar to*) निजी; —*v.*, 1. अपना बना लेना, ले लेना, अपनाना; 2. (*steal*) चुराना; 3. में लगाना, अलग रखना; 4. (*law*) विनियोग क०, विनियोजन क०; **~d,** विनियुक्त; **~ly,** औचित्य से; **~ness,** उप-युक्तता*; औचित्य। **appropriation,** अपनाव; चोरी*; विनियोग। > अॅप्रोप्रिइट (*adj.*), अॅप्रोप्रिएट (*v.*); अॅप्रोप्रिएशॅन

**approvable,** 1. अनुमोदनीय; 2. (*laudable*) प्रशंसनीय। > अॅप्रूवॅबॅल

**approval,** 1. अनुमोदन, मंज़ूरी*, स्वीकृति*; 2. (*favourable opinion*) समर्थन, पसंदगी*; for ~, अनुमोदनार्थ। > अॅप्रूवॅल

**approve,** 1. अनुमोदित क०, मंज़ूर क०, स्वी-कृति* देना; 2. (*commend*) समर्थन क०, अच्छा समझना, पसन्द क०, प्रशंसा* क०, तारीफ़* क०; 3. (*give evidence of*) प्रदर्शित क०, सिद्ध क०; **~d,** 1. अनुमोदित, स्वीकृत; 2. (*tried*) मान्य, सम्मत; **~r,** 1. (*law*) मुख़बिर, इक़बाली गवाह, भेदसाक्षी, राजसाक्षी; 2. समर्थक, अनुमोदक। > अॅप्रूव़; अॅ-प्रू-व़्

**approximate,** *v.*, निकट आना या पहुँ-चाना; —*adj.*, 1. (*like*) सदृश, अनुरूप; 2. (*near*) सन्निकट, समीपवर्ती, आसन्न; 3. (*more or less correct*) मोटा, स्थूल; **~ly,** लगभग, क़रीब। **approximation,** 1. (*ap-proaching*) उपगमन; 2. (*proximity*) नैकट्य; 3. (*resemblance*) सादृश्य; 4. (*math.*) सन्निकटन; 5. (*estimate*) मोटा अनुमान। **approximative,** आसन्न। > अॅप्रॉक्/सिमेट (*v.*), ~सिमिट (*adj.*), ~सिमेशॅन, ~सिमॅटिव्

**appui,** अवलम्ब। > ऐप्वी

**appurtenance,** 1. उपांग; 2. (*pl.*) उप-करण, साज़-सामान। > अॅपॅ:टिनॅन्स

**appurtenant,** सम्बद्ध, आनुषंगिक। > अपॅ:टिनन्ट

**apricot,** ख़ूबानी*, ज़रदालू। > एप्रिकॉट

**April,** अप्रैल। > एप्रॅल

**a priori,** *adv.*, कारण-कार्य-न्याय के अनुसार; —*adj.*, 1. (*deductive*) निगमनिक; 2. (*not empirical*) प्रागनुभव। > ए प्राइऑ:राइ

**apriority,** पूर्वता*। > एप्राइऑरिटि

**apron,** 1. एप्रन, पेटबन्द; 2. (*mech.*) पट्ट, अंचल। > एप्रॅन

**apropos,** *adj.*, प्रासंगिक, उपयुक्त, उचित; —*adv.*, यथावसर; ठीक ही; ~ of, के विषय में। > ऐप्रॅपो

**apse,** 1. (*archit.*) अर्द्धवृत्तकक्ष। **apsis,** 1. अर्द्धवृत्तकक्ष; 2 (*math.*) स्तब्धिका*; 3. (*astron.*) नीच्चोच-बिन्दु। > ऐप्स

**apt,** 1. (*fit*) उपयुक्त, संगत; 2. (*inclined*) प्रवण, प्रवृत्त; 3. (*clever*) योग्य, सुयोग्य, मेधावी; **~itude, ~ness,** उपयुक्तता*; प्रवृत्ति*, झुकाव, अभिरुचि*, रुझान, अभि-वृत्ति*; योग्यता*, क्षमता*; **~ly,** उपयुक्त ढंग से, ठीक ही। > ऐप्ट; ऐप्-टि-ट्यूड

**apterous,** अपक्ष। > ऐप्टॅरॅस

**aquamarine,** बेरूज। > ऐक्वॅमॅरीन
**aquarium,** मछलीघर, जलजीवशाला*। > अॅक्वे'ॲरिॲम
**Aquarius,** कुम्भ, कुम्भराशि*। > अॅक्वे'ॲरिॲस
**aquatic,** 1. (*of animals*) जलचर; 2. जल-, जलीय; 3. (*pl.*) जलक्रीड़ा*। > अॅक्वैटिक
**aqueduct,** कृत्रिम जल-प्रणाल; जलसेतु 2. (*physiol.*) कुल्या*। > ऐक्-वि-डॅक्ट
**aqueous,** जलीय, जल-, आबी। एक्-विॲस
**aquiline,** 1. गरुडीय; 2. (*curved*) वक्र, टेढ़ा। > ऐक्-वि-लाइन
**aquiver,** कम्पायमान, कम्पित। > ॲ-क्वि-वॅ
**aquosity,** आर्द्रता*, सील*। > अॅक्वॉसिटि
**Arab(ic),** अरबी। > ऐरॅब, ऐरॅबिक
**arabesque,** अरबस्क। > ऐरॅबे'स्क
**arable,** कृष्य, कृषि-योग्य; कृषित। > ऐरॅबॅल
**arachnid,** मकड़ी-वंशी, लूता*। **arachnoid,** 1. लूताभ; 2. (*anat.*) जालतानिका*। > ॲरैक्-निड; ॲरैक्नॉइड
**arbalest,** आड़ी कमान*। > आबॅले'स्ट
**arbiter,** विवाचक, पंच, मध्यस्थ; निर्णायक।
**arbitrage,** 1. विवाचन; 2. (*comm.*) अन्तरपणन। > आब्-इटॅ; आब्-इट्राश़
**arbitral,** विवाचन-; ~ award, पंचाट, परिनिर्णय। **arbitrament,** विवाचन। **arbitrarily,** मनमाने ढंग से। **arbitrariness,** निरंकुशता*, स्वेच्छाचारिता*, मनमानापन। **arbitrary,** 1. (*discretionary*) इच्छाधीन, विवेकाधीन; 2. (*despotic*) निरंकुश, स्वेच्छाचारी; 3. (*of decisions*) मनमाना, स्वेच्छ, यादृच्छिक, यथेच्छ। > आबिट्रॅल; आबिट्रॅमन्ट; आबिट्रॅरि
**arbitrate,** विवाचन क०; मध्यस्थ होना, मध्यस्थता* क०; मध्यस्थ पर छोड़ देना, विवाचन द्वारा सुलझाना। **arbitration,** 1. विवाचन, मध्यस्थता*; 2. (*decision*) पंचाट, पंच-फैसला, मध्यस्थ-निर्णय। **arbitrator,** विवाचक, पंच, मध्यस्थ; निर्णायक। **arbitress,** मध्यस्था*, बिचवइन*। > आबिट्रेट, आबिट्रेशॅन, आ-बि/ट्रे-टॅ, ~ट्रिस
**arbor,** 1. (*tree*) वृक्ष; 2. (*support*) धुरा; 3. (*axle*) धुरी*; ~**aceous,** वृक्ष का सा, वृक्ष जैसा; वृक्षयुक्त, वृक्षसंकुल; ~**eal,** 1. वृक्ष का सा, वृक्षी(य); 2. (*living in trees*) वृक्षवासी; ~**eous,** वृक्षसंकुल; ~**escent,** 1. वृक्षसम, वृक्षवत्; 2. (*branching*) प्रशाखी; ~**etum,** वनस्पति-वाटिका*; ~**iculture,** वृक्षसंवर्धन; ~**ization,** प्रशाखीभवन। > आ-बॅ; आबॅरेशॅस; आबॉःरिॲल; आबॉःरिॲस; आबॅरे'सॅन्ट; आबॅरीटॅम; आबॅरिकॅल्चॅ; आबॅरिज़ेशॅन
**arbour,** कुंज, लतामण्डप। > आ-बॅ
**arc,** 1. चाप; 2. (*of circle*) वृत्तांश; ~-**light,** चाप-प्रकाश; ~-**lamp,** चापदीप, आर्कलैम्प। > आक
**arcade,** आच्छादित मार्ग, तोरणपथ, छत्ता तोरणिका*। > आकेड
**arcadian,** देहाती, शांतिपूर्ण। > आकेडिॲन
**arcanum,** रहस्य। > आकेनॅम
**arch,** *n.*, 1. मेहराब*, चाप; डाट*; 2. (*triumphal* ~) तोरण, बन्दनवार*; —*adj.*, 1. (*chief*) मुख्य, प्रधान; 2. (*crafty*) चालाक, धूर्त; 3. (*pert*) ढीठ, नटखट; —*prefix,* महा-, प्रधान; ~**ed,** मेहराबी; चापाकार। > आच
**archaeo/logical,** पुरातत्त्वीय; — remains, पुरावशेष; ~**logist,** पुरातत्त्वज्ञ, पुरा(तत्त्व)विद्; ~**logy,** पुरातत्त्व, पुरातत्त्व-विज्ञान; ~**zoic,** आद्यकल्प। > आकिॲलॉजिकॅल; आकिऑ/लॅजिस्ट, ~लॅजि; आकिॲज़ोइक
**archaic,** आद्य, पुराकालीन, पुरातन; पुराना; अप्रचलित। **archaism,** आर्ष प्रयोग। > आकेइक; आकेइज़्म
**arch/angel,** महादूत; ~**bishop,** महाधर्माध्यक्ष, आर्चबिशप; ~**bishopric,** 1. (~*diocese*) महाधर्मप्रान्त; 2. महाधर्माध्यक्षत्व; ~-**enemy,** ~-**fiend,** महाशत्रु; शैतान; ~**enteron,** आद्यंत्र। > आकेन्जॅल; आच्‌बिशॅप; आच्‌बिशॅप्रिक; आच्‌फ़ीन्ड
**archer,** 1. धनुर्धर, तीरन्दाज़; 2. (*Sagittarius*) धनु; ~**y,** धनुर्विद्या*। > आ-चॅ
**archetype,** आदिरूप, आद्यरूप; आदर्श। > आकिटाइप
**archi-,** 1. (*chief*) महा-, प्रधान; 2. (*original*) आद्य, आदिम; ~**episcopal,**

महाधर्माध्यक्षीय; ~mandrite, मठाधीश। > आर्किइपिस्कॅपॅल; आर्किमैंड्राइट
**archipelago**, द्वीपसमूह, -मण्डल, -पुंज। > आर्किपे'लगो
**architect**, वास्तुकार, स्थपति; निर्माता; ~onic, 1. (*architectural*) वास्तुशिल्पीय; 2. (*constructive*) संरचनात्मक; संरचना-; 3. (*controlling*) नियामक; ~onics, 1. (*architecture*) वास्तुकला*; 2. (*design*) संरचना*, शिल्प, संघटन; ~ural, वास्तु-, वास्तुशिल्पीय; ~ure, 1. वास्तुकला*, स्थापत्य, वास्तुशिल्प; 2. भवन; 3. (*style*) वास्तु-कला*, वास्तु-शैली*; 4. (*design*) संरचना*, शिल्प, संघटन। > आर्किटे'क्ट; आर्किटे'क्टॉनिक; आर्किटे'क्/चॅरॅल, ~चॅ
**architrave**, प्रस्तरपाद। > आर्किट्रेव्
**archives**, अभिलेख, पुरालेख; (पुरा)लेखागार, अभिलेखागार। **archivist**, पुरालेखपाल। > आर्काइव्ज़; आर्किविस्ट
**archivolt**, तोरण-पालिका*। > आर्किवोल्ट
**archness**, ढिठाई*; नटखटपन। > आर्च्-निस
**archoplasm**, तर्कुद्रव्य। > आर्कॅप्लाज़्म
**archpriest**, महायाजक, महापुरोहित; मुख्य प्रतिपादक। > आर्च्-प्रीस्ट
**archway**, तोरणद्वार; छत्ता, तोरणपथ। > आर्च्वे
**arctic**, उत्तरध्रुवीय; ~ region, उत्तरध्रुव-प्रदेश। > आर्क्-टिक
**Arcturus**, स्वाति*। > आर्क्ट्युरॅस
**arcuate**, चापाकार, चापी। > आर्क्युइट
**ardent**, 1. (*glowing*) उद्दीप्त, प्रदीप्त; 2. (*vehement*) तीव्र, प्रबल, उत्कट; 3. (*eager*) उत्साही। > आर्डॅन्ट
**ardour, ardency**, 1. (*heat*) उत्ताप, गरमी*; 2. जोश, उत्साह। > आ-डॅ; आ-डॅन्-सि
**arduous**, 1. कठिन, श्रमसाध्य, दुष्कर, दुःसाध्य; 2. (*steep*) दुरारोह, दुर्गम; 3. (*hard-working*) परिश्रमी, कर्मठ, उद्योगी। > आड्युअॅस
**area**, 1. (*region*) क्षेत्र, इलाक़ा; 2. (*level space*) मैदान; 3. (*measure*) क्षेत्रफल, विस्तार; 4. (*scope*) क्षेत्र; ~l, क्षेत्रीय। > ए'अॅरिअॅ; ए'अॅरिअॅल
**areca**, सुपारी* का पेड़, पूगी; ~-nut, सुपारी*, पूगीफल, पूगी*। > ऐ-रि-कॅ = ऐ-री-कॅ
**arena**, अखाड़ा, रंगभूमि*, रंगस्थल; रण-भूमि*; कार्यक्षेत्र; ~ceous, बालुकामय। > अॅ-री-नॅ; ऐरिनेशॅस
**areola**, 1. (*area*) क्षेत्रिका*; 2. (*circular spot*) मण्डल; 3. (*interstice*) अन्तराल। > अॅ-री-अॅ-लॅ
**arête**, तीक्ष्ण कटक। > ऐरेट = अरे'अॅट
**argent**, रजत; ~ic, रजतीय; ~iferous, रजतमय; ~ine, *adj.*, रजत; रजताभ; —*n.*, नक़ली चाँदी*। > आर्जॅन्ट; आर्जे'न्-टिक; आर्जॅन्-टिफ़ॅरॅस; आर्जॅन्टाइन
**argil**, चिकनी मिट्टी*, मृत्तिका*; ~laceous, मृण्मय, मृत्तिकामय। > आर्जिल; आर्जिलेशॅस
**argosy**, जलयान। > आर्गॅसि
**argot**, ख़ास बोली*, वर्गबोली*; चोर-भाषा*। > आर्गो
**arguable**, 1. तर्कणीय, विवाद्य; 2. (*doubtful*) विवादास्पद। > आर्ग्युअॅबॅल
**argue**, 1. तर्क प्रस्तुत क०; 2. (*dispute*) बहस* क०, तर्कवितर्क क०, वादविवाद क०; 3. (*object*) आपत्ति* क०; 4. (*maintain*) दावा क०, कहे देना; 5. (*indicate*) सूचित क०, प्रमाणित क०, सिद्ध क०; 6. (*convince*) के लिए राज़ी क०, क़ायल क०। > आर्ग्यू
**argument**, 1. तर्क, दलील*, युक्ति*; 2. तर्कवितर्क, वादविवाद, बहस*; 3. (*math.*) कोणांक; 4. (*summary*) सार, (वस्तु)संक्षेप, ख़ुलासा; ~ation, तर्कवितर्क, वादविवाद, बहस*; ~ative, 1. (*logical*) तर्कसंगत, युक्तियुक्त; 2. (*contentious*) विवादी, विवादप्रिय। > आर्ग्युमॅन्ट; आर्ग्युमे'न्टेशॅन; आर्ग्युमे'न्टॅटिव
**Argus-eyed**, 1. तीक्ष्णदृष्टि; 2. (*vigilant*) चौकस, सतर्क। > आर्गॅस-आइड
**aria**, लय*, तान*। > आरिअॅ, ए'अॅरिअॅ
**arid**, 1. निर्जल, सूखा; 2. (*barren*) अनुर्वर; 3. (*dull*) शुष्क, नीरस; ~ity, सूखापन; अनुर्वरता*; शुष्कता*, नीरसता*। > ऐरिड; ऐरिडिटि
**Aries**, मेष, मेषराशि*। > ए'अॅरीज़

**aright,** ठीक, ठीक तौर से, ठीक से। >अॅराइट

**aril,** बीजचोल। > ऐरिल

**arise,** 1. उठना; उठ खड़ा होना; 2. (*of sun etc.*) उदित होना, उदय होना; 3. (*originate*) उत्पन्न होना। **arising,** उद्भूत, उत्पन्न। > अॅराइज़

**arista,** सीकुर, शूक; **~te,** सीकुरमय, शूकमय। > अॅरिस्टॅ; अॅरिस्टेट

**aristocracy,** अभिजात-वर्ग; अभिजात-तन्त्र। > ऐरिस्टॉक्रॅसि

**aristocrat,** अभिजात, कुलीन; **~ic,** 1. अभिजात-तन्त्रीय; 2. अभिजात-वर्गीय, कुलीन, अभिजात; 3. (*grand*) भव्य, वैभवशाली, शानदार। > ऐरिस्टॅक्रैट; ऐरिस्टॅक्रैटिक

**Aristotelian,** अरस्तू का। > ऐरिस्टॉटीलयॅन

**arithmetic,** अंकगणित, पाटीगणित; गणन; ~ mean, **योगात्मक** माध्य; **~al,** गणितीय, अंकगणितीय; — progression, समान्तर श्रेढ़ी*; **~ian,** अंकगणितज्ञ। > अॅरिथ्मॅटिक, ऐरिथ्मे'टिकॅल, अॅरिथ्मॅटिशॅन

**ark,** 1. पोत, नाव*; 2. (*chest*) मंजूषा*, सन्दूक। > आक

**arm**[1], 1. बाहु*, भुजा*, बाँह*; 2. (*branch*) शाखिका*; अंग; 3. (*sleeve*) आस्तीन*; ~ in ~, हाथ में हाथ डाले; receive with open ~s, हार्दिक स्वागत क०; secular ~, राज्याधिकार; **~-chair,** बाँहदार कुरसी*; **~ful,** अँकवार-भर; **~-hole,** मोंढ़ा, मोढ़ा; **~let,** बाजूबन्द; उपशाखा*; **~-pit,** काँख*, बगल*; **~span,** भुज-विस्तार। > आम

**arm**[2], *v.*, 1. शस्त्र-सज्जित क०, अस्त्र-शस्त्र प्रदान क०; 2. (*plate*) चद्दर* लगाना, पट्टित या कवचित क०; —*n.*, 1. शस्त्र, अस्त्र, हथियार, आयुध; 2. (*pl.*) कुलचिह्न; **~ada,** जलसेना*; **~ament,** युद्ध-सामग्री*; शस्त्र-सज्जा*, शस्त्रीकरण; सेना*; **~ature,** शस्त्रास्त्र; आर्मेचर, कवच; **~ed,** हथियारबन्द, सशस्त्र; **~iger,** सामन्त; **~istice,** **युद्धविराम,** अवहार, विराम-सन्धि*। > आम; आ-मा-डॅ; आर्मॅमॅन्ट; आर्मॅचुअॅ; आ-मि-जॅ; आ-मिस्-टिस

**armageddon,** महायुद्ध (का मैदान)। > आर्मॅगे'डन

**armillary,** वलयीय; छल्लेदार, वलयी। > आमिलॅरि

**armour,** कवच, बक्तर, वर्म; **~ed,** बक्तरबन्द, कवचित; **~er,** शस्त्रसाज़; **~-piercing,** कवचभेदी; **~-plate,** चद्दर*; **~y,** शस्त्रागार, हथियारघर। > आ-मॅ

**army,** सेना*, फ़ौज*; दल, भीड़*, समूह। > आमि

**aroma,** सुगन्ध*, सुवास*, सुरभि*; **~tic,** सुगन्धित, सुरभित। > अॅ-रो-मॅ; ऐरोमैटिक

**around,** (के) चारों ओर; लगभग; इधर-उधर। > अॅराउन्ड

**arousal,** 1. (*act*) उद्बोधन; उत्तेजन; 2. जागरण; उत्तेजना*। > अॅराउज़ॅल

**arouse,** *v.t.*, 1. जगाना, सचेत क०, जाग्रत क०; 2. (*excite*) उत्तेजित क०, भड़काना; —*v.i.*, जागना; उत्तेजित हो जाना। > अॅराउज़

**arow,** पंक्तिबद्ध। > अॅरो

**arquebus,** पुरानी तोप*। > आक्विबॅस

**arrack,** ताड़ी*। > ऐरॅक

**arraign,** 1. (*accuse*) अभियोग या अपराध लगाना, दोषारोपण क०; 2. (*law*) आरोप के लिए बुलाना; 3. (*call in question*) पर आपत्ति* क०; आक्षेप क०, पर संदेह प्रकट क०; **~ment,** दोषारोपण, अभियोग; आक्षेप। > अॅरेन

**arrange,** 1. (*put in order*) व्यवस्थित क०, सजाना, संजोना; 2. (*classify*) वर्गीकरण क०, क्रमबद्ध क०; 3. (*settle*) निपटाना, समझौता क०; 4. (*adapt*) के उपयुक्त बना लेना; के लिए रूपान्तरित क०; 5. (*provide*) का प्रबन्ध क०; 6. (*decide*) निश्चित क०; 7. (*an army*) पंक्तिबद्ध क०, तैनात क०; **~ment,** 1. व्यवस्था*, क्रम, विन्यास; 2. (*contrivance*) युगत*, यन्त्र; 3. (*preparations*) प्रबन्ध, इन्तज़ाम, व्यवस्था*, आयोजन; 4. (*agreement*) समझौता; 5. रूपान्तरण। > अॅरेंज

**arrant,** कुख्यात; पक्का। > ऐरॅन्ट

**arras,** कामदार परदा। > ऐरॅस

**array**, *v.*, 1. तैयार रखना, व्यवस्थित क०; 2. (*an army*) तैनात क०, व्यूह-रचना* क०; 3. (*empanel*) सूची* में नाम लिखना; 4. (*dress up*) अच्छे-अच्छे कपड़े पहनाना; 5. (*adorn*) सजाना; —*n.*, 1. विन्यास, क्रम-विन्यास; 2. (*of army*) व्यूह-रचना*; 3. (*army*) सेना*; 4. प्रभावशाली समूह या प्रदर्शन; 5. (*finery*) तड़क-भड़क*, सज-धज*, ठाट-बाट; 6. (*electr.*) व्यूह। > अॅरे

**arrearage**, 1. बक़ाया; 2. (*backwardness*) पिछड़ापन। **arrears**, बक़ाया। > अॅरिअॅरिज़; अॅरिअॅज़

**arrest**, *v.*, 1. (*stop*) रोकना; 2. (*seize*) गिरफ़्तार क०, बन्दी क०; 3. (*catch*) आकर्षित क०, खींचना; —*n.*, रोक*, संरोध; गिरफ़्तारी*, बन्दीकरण; **~ed**, अवरुद्ध; गिरफ़्तार, बन्दी; **~er**, **~or**, बन्दीकर्ता; **~ing**, दिलचस्प, रुचिकर, विरामक; **~ment**, अवरोध। > अॅरे'स्ट

**arrêt**, आदेश। > अॅरे

**arride**, संतोष देना, प्रसन्न क०। > अॅराइड

**arrière-pensée**, 1. (*ulterior motive*), I have no ~, मेरे मन में चोर नहीं है; 2. (*mental reservation*), without ~, सच्चे हृदय से। > आरिए'अॅ-पान्से

**arris**, उत्कोण। > ऐरिस

**arrival**, 1. आगमन, पहुँच*; 2. (*person*) आगन्तुक। > अॅराइवॅल

**arrive**, 1. पहुँचना; 2. (*come*) आना; 3. (*happen*) घटित होना; 4. (*become famous*) सफलता* प्राप्त क०, नाम क०। > अॅराइव

**arro/gance**, अक्खड़पन, हेकड़ी*; घमण्ड, अहंकार, दर्प; **~gant**, उद्धत, हेकड़, अक्खड़; घमण्डी; **~gate**, अनधिकार से अपनाना; भूठा दावा क०; **~gation**, अनधिकार ग्रहण; भूठा दावा। > ऐरॅ/गॅन्स, ~गॅन्ट, ~गेट; ~गेशॅन

**arrondissement**, प्रान्त। > आरोंडिसमाँ

**arrow**, 1. तीर, बाण, वाण, शर; 2. (*sign*) वाण; **~-head**, 1. वाणाग्र; 2. (*bot.*) बाणपत्र; 3. (*sign*) वाणमुख; **~root**, 1. अरोरोट; 2. (*Indian*) तिखुर। > ऐरो

**arsenal**, शस्त्रागार, आयुधशाला*। > आर्सनॅल

**arsenic**, संखिया; ~ ore, हरताल*; **~al**, आर्सेनिकल, संखिया-। > आस्-निक; आर्से'निकॅल

**arsis**, साघात अक्षर। > आसिस

**arson**, आगजनी*, गृहदाह। > आर्सन

**art**, 1. कला*; 2. (*skill*) कौशल, निपुणता*; 3. (*cunning*) चालाकी*; fine ~s, ललित कलाएँ*; **~ful**, 1. (*cunning*) धूर्त, चालाक; 2. (*skilful*) निपुण, चतुर; 3. (*artificial*) कृत्रिम; **~less**, 1. (*natural*) स्वाभाविक, अकृत्रिम; 2. (*ingenuous*) भोला-भाला, निष्कपट; 3. (*clumsy*) भद्दा; 4. (*crude*) बेढंगा, अपरिष्कृत, कच्चा; 5. (*uncultured*) असभ्य। > आट; आट्फ़ुल; आट्लिस

**artefact, artifact**, शिल्प-तथ्य। > आटिफ़ैक्ट

**artel**, सहकारी संघ। > आटे'ल

**Artemisia**, सरमी*, समरी*। > आटिमिज़िअॅ

**arterial**, 1. धमनीय, धमनी-; 2. (*chief*) मुख्य। **arteriosclerosis**, धमनी-काठिन्य। **artery**, धमनी*; मुख्य मार्ग। > आटिअॅरिअॅल; आटिअॅरिओस्-क्लिरोसिस; आटॅरि

**artesian well**, आर्टीसियन या बुम्ब या उत्प्लुत कूप। > आटीज़िअन

**arthritis**, गठिया*, संधिशोथ। > आथ्राइटिस

**arthropod**, सन्धिपाद। > आथ्रॅपॉड

**artichoke**, हाथीचक, वज्रांगी*। > आटिचोक

**article**, *n.*, 1. (*section*) भाग, अनुच्छेद; 2. (*of law, treaty, etc.*) अनुच्छेद; 3. (*writing*) लेख, निबन्ध; 4. (*piece*) सामान, वस्तु*, पदार्थ; 5. (*grammar*) उपपद; 6. (*of faith*) धर्मसिद्धान्त, सूत्र, उपपद; 7. (*pl.*) नियम; ~s of war, सैन्यनियमावली*; *v.* 1. एक-एक करके बताना; 2. (*accuse*) अभियोग लगाना। > आटिकॅल

**articular**, सन्धि-, सन्धायी, सन्धायक। > आ-टिक्-यु-लॅ

**articulate**, *adj.*, 1. (*jointed*) सन्धियुक्त, पोरदार; 2. सुस्पष्ट; 3. (*able to speak*)

वाग्मी, सवाक्; —*v.*, 1. साफ़ बोलना, स्पष्ट उच्चारण क०; 2. (*joint*) जोड़ना, ज़ोड़ से मिलाना; ~**d**, उच्चरित।
> आर्टिक्युलिट (*adj.*), आर्टिक्युलेट (*v.*)

**articulation**, 1. (*enunciation*) उच्चारण; 2. (*jointing*) सन्धियोजन; 3. (*joint*) सन्धि*; जोड़; 4. (*consonant*) व्यंजन; manner of ~, प्रयत्न। **articulator**, उच्चारण-अवयव। > आर्टिक्यु/लेशॅन, ~लेटॅ

**artifice**, 1. (*skill*) कौशल; 2. (*expedient*) युक्ति*; 3. (*trickery*) चाल*, चालाकी*, छल-कपट; ~**r**, कारीगर, शिल्पी परिशिल्पी
> आर्टिफ़िस; आ-टि-फ़ि-सॅ

**artificial**, 1. (*not natural*) कृत्रिम; 2. (*imitated*) नक़ली; 3. (*affected*) बनावटी; ~**ity**, कृत्रिमता*।
> आर्टिफ़िशॅल; आर्टिफ़िशिऐलिटि

**artillerist**, तोपची। **artillery**, तोपें*, तोपख़ाना; गोलन्दाज़ फ़ौज*।
> आर्टिलॅरिस्ट; आर्टिलॅरि

**artisan**, कारीगर, शिल्पी, शिल्पकार, दस्तकार कारु। > आर्टिज़ैन

**artist**, कलाकार, कलावन्त; ~**ic**, कलात्मक; कलापूर्ण; कलाप्रेमी; ~**ry**, 1. कृतित्व; 2. (*quality*) कलाकौशल; 3. कारीगरी*।
> आर्टिस्ट; आ-टिस्-टिक; आ-टिस्-ट्रि

**artiste**, गायक, गायिका*; नट, नर्तकी*।
> आर्टीस्ट

**arum**, अरवी*, घुइयाँ*। > ए'अॅरॅम

**Aryan**, आर्य। > ए'अॅरिअॅन

**as**, जैसा, के समान; क्योंकि; जिस समय, ज्यों ही, जैसे ही; जैसा कि; की हैसियत* से, के रूप में; यद्यपि; ~ for, के विषय में; ~ if मानो; ~ usual, बदस्तूर, पहले की तरह*।
> ऐज़

**asafoetida**, हींग*, हिंगु। > ऐ-सॅ-फ़ी'-टि-डॅ

**asbestine**, ऐस्बेस्टॉस जैसा; ऐस्बेस्टॉस का।

**asbestos**, *n.*, ऐस्बेस्टॉस; *adj.*, अदह।
> ऐज़्बे'स्-टिन; ऐज़्बे'स्टॉस

**ascend**, चढ़ना, आरोहण क०; बढ़ना; ~**able**, आरोहणीय; ~**ancy**, ~**ency**, प्रभुत्व, आधिपत्य; ~**ant**, *adj.*, 1. (*rising*) उदीयमान; 2. (*dominating*) प्रभावी, प्रबल; 3. (*bot.*) आरोही; —*n.*, 1. (*horoscope*) जन्मपत्री*; 2. (*ascendency*) प्रभुत्व; 3. (*ancestor*) पूर्वज, पूर्वपुरुष; ~**ing**, *adj.*, आरोही, अधिरोही; *n.*, आरोहण।
> अॅसे'न्ड

**ascension**, 1. आरोहण; 2. (A.) स्वर्गारोहण; right ~, विषुवांश। **ascensive**, आरोही। **ascent**, 1. आरोह(ण), चढ़ाव; 2. (*advancement*) उत्थान, उन्नति*; 3. (*acclivity*) चढ़ाई*; 4. (*steps*) सोपान। > अॅसे'न्/शॅन, ~सिव्; अॅसे'न्ट=ऐसे'न्ट

**ascertain**, पता लगाना, जान लेना; ~**able**, निश्चेय; ~**ment**, अभिनिश्चयन। > ऐसॅटेन

**ascetic**, तपस्वी (तपस्विनी*), तापस (तापसी*), योगी (योगिनी*), संन्यासी (संन्यासिनी*)। **ascetic(al)**, तपोमय, तापसिक। **asceticism**, तपश्चर्या*, तप, तपस्या*। > अॅसे'टिक=ऐसे'टिक

**ascribable**, आरोप्य। **ascribe**, पर आरोपित क०, का आरोप(ण) क०; का श्रेय देना; के लिए उत्तरदायी ठहराना; का मानना।

**ascription**, 1. आरोपण; 2. (*anglican*) ईश-वन्दना*। > अॅस्क्राइबॅबॅल; अॅस्क्राइब; अॅस्-क्रिप्-शॅन

**aseity**, स्वयंभूति* , स्वयसत्। > एसीइटि

**asepsis**, अपूति*, अपौतिकता*। **aseptic**, अपूतित, अपूतिक।
> अॅ=ए-से'प्-सिस; अॅ=ए-से'प्-टिक

**asexual**, अलिंगी, अयौन, अलगिक।
> अॅ=एसेक्स्युअॅल

**ash**, 1. (*tree*) अंगू; 2. (*pl.*) राख*, भस्म; ~**can**, राखदान; ~**en**, 1. भस्मवत्; 2. (*pale*) पीला, विवर्ण; ~**tray**, राखदानी*; ~**y**, 1. भस्ममय; 2. धूसर, भस्मवर्ण; 3. (*pale*) विवर्ण, पीला। > ऐश

**ashamed**, लज्जित। > अॅशेम्ड

**ashlar**, चौका; संगीन चिनाई*। > ऐश्-लॅ

**ashore**, स्थल पर, तट पर। > अॅशॉः

**Asia**, एशिया; ~**tic**, एशियाई।
> ए-शॅ; एशिऐटिक

**aside**, *adv.*, एक ओर*, किनारे; अलग; दूर; —*n.*, जनान्तिक, स्वगत; ~ from, को छोड़कर; set ~, रद्द क०; अलग रखना, एक ओर* रख देना। > अॅसाइड

**asinine,** मूर्ख, बुद्धू; मूर्खतापूर्ण। **asininity,** गधापन, मूर्खता*। > ऐसिनाइन; ऐसिनिनिटि
**ask,** 1. (*put a question*) पूछना; 2. (*request*) निवेदन क०; 3. (*demand*) माँगना; 4. (*invite*) बुलाना, निमन्त्रण देना; ~**ing,** पूछ*; निवेदन, याचना*; माँग*। > आस्क
**askance, askant,** संदेह से; तिरछी नज़र* से। **askew,** टेढ़ा, तिरछा। > अॅस्कैन्स; अॅस्कैन्ट; अॅस्क्यू
**aslant,** टेढ़ा; आड़ा, आर-पार। > अॅस्लान्ट
**asleep,** सुप्त, सोता हुआ। > अॅस्लीप
**aslope,** ढालू। > अॅस्लोप
**asp,** विषैला साँप। > ऐस्प=आस्प
**asparagus,** शतावर*, शतावरी*, नागदौन। > अॅस्-पै-रॅ-गॅस
**aspect,** 1. (*appearance*) आकार, रूप, आकृति*; 2. (*of a question*) पहलू, पक्ष; 3. दृष्टिकोण; 4. (*a facing*) अभिमुखता*; 5. (*position*) अवस्थिति*। > ऐस्-पे'क्ट
**aspen** (*quivering*), कंपित, कम्पायमान। > ऐस्-पॅन
**aspergill(um),** अभिसिचनी*। > ऐस्पॅजिल; ऐस्पॅजिलॅम
**asperity,** 1. खुरदरापन; 2. (*of temper*) कठोरता*, कटुता*; चिड़चिड़ापन। > ऐस्पे'रिटि
**asperse,** 1. छिड़कना; 2. (*slander*) बदनाम क०। **aspersion,** अभिसिंचन, छिड़काव; निन्दा*, बदनामी*, कलंक। > अॅस्पॅ:स, अॅस्-पॅ:-शॅन
**aspersorium,** अभिमंत्रित जलकुण्ड। > ऐस्पॅसॉ:रिअॅम
**asphalt,** डामर। > ऐस्-फ़ैल्ट
**aspheric(al),** अगोलीय। > एस्फ़े'रिक(रिकॅल)
**asphyxia,** श्वासावरोध; ~**te,** बेहोश कर देना; श्वासावरोध कर देना या कराना; ~**tion,** श्वासावरोधन। > ऐस्-फ़िक्/सिअॅ, ~सिएट, ~सिएशॅन
**aspirant,** 1. प्रार्थी, उम्मीदवार, आकांक्षी; 2. (*aspiring*) उच्चाकांक्षी, महत्त्वाकांक्षी।
**aspirate,** *adj.* महाप्राण; *n.*, महाप्राण; ह-कार; —*v.*, 1. महाप्राण उच्चारण क०; 2. (*draw*) चूसना, खींचना। **aspiration,** 1. आकांक्षा*, अभिलाषा*; 2. (*breathing*) श्वास, प्रश्वास; 3. (*phon.*) महाप्राण; महाप्राणत्व; 4. (*suction*) चूषण। **aspirator,** चूषित्र। **aspire,** 1. अभिलाषा* क०, आकांक्षा* क०; 2. (*rise up*) चढ़ना; बढ़ना, ऊपर उठना। > अॅस्-पाइरॅन्ट=ऐस्-पिरॅन्ट; ऐस्पॅरिट (*adj., n.*); ऐस्पॅरेट (*v.*); ऐस्पॅरेशॅन; ऐस्-पॅ-रे-टॅ; अॅस्-पाइ
**aspirin,** ऐस्पिरिन। > ऐस्पॅरिन
**asquint,** तिरछे, कनखियों* से। > अॅस्क्विन्ट
**ass,** गधा, गर्दभ; मूर्ख। > ऐस
**assagai,** भाला, बरछा। > ऐसॅगाइ
**assail,** 1. टूट पड़ना, अभ्याक्रमण क०; 2. (*face*) का सामना क०; 3. (*with questions*) बौछार* क०; ~**able,** आक्रमणीय; ~**ant,** अभ्याक्रमक, आक्रमणकारी। > अॅसेल
**assassin,** हत्यारा, वधिक; गुप्तघाती, छलघाती; ~**ate,** (छिपकर) हत्या* क०, वध क०; ~**ation,** हत्या*, वध; छलघात, गुप्तघात। > अॅसैसिन; अॅसैसिनेट; अॅसैसिनेशॅन
**assault,** *v.*, आक्रमण क०, हमला क०; प्रहार क०; —*n.*, 1. (*attack*) आक्रमण, हमला; 2. (*law*) प्रहार; 3. (*verbal*) आक्षेप; ~**er,** हमलावर। > अॅसॉ:ल्ट
**assay,** *v.*, परखना, जाँचना; कसौटी* पर कसना; —*n.*, 1. परख*, खरे-खोटे की जाँच*; 2. (*chem.*) विश्लेषण, आमापन, मात्रा-निर्धारण; ~**er,** पारखी। > अॅसे=ऐसे
**assemblage,** 1. संग्रह, संकलन, समुच्चय, जमाव; 2. (*act*) संग्रहण, जमाव, संचयन; 3. (*techn.*) सज्जा*, सज्जीकरण, संयोजन।
**assemble,** एकत्र हो जाना, जुटना; एकत्र क०; जोड़ना, पुरज़े जोड़ना। **assembly,** 1. सभा*; 2. (*group*) जमावड़ा, जनसमुदाय; 3. सज्जीकरण। > अॅ-से'म्-ब्लिज; अॅसे'म्बॅल; अॅसे'म्-ब्लि
**assent,** *n.*, 1. (*consent*) सहमति*, सम्मति*; 2. (*sanction*) मंज़ूरी*, स्वीकृति*, अनुमति*; —*v.*, सहमत होना, राज़ी होना; स्वीकृति* देना, मंज़ूर क०; ~**ation,** सहमति*; ~**ient,** सहमत। > अॅसे'न्ट; ऐसॅन्टेशॅन; अॅ-से'न्-शिअॅन्ट

**assert,** 1. निश्चयपूर्वक या बलपूर्वक कहना, दावे के साथ कहना; दावा क०; 2. (*defend*) की रक्षा* क०, (अक्षुण्ण) बनाए रखना; ~ oneself, अपने अधिकार पर दृढ़ रहना; प्रभाव डालना; **~able,** समर्थनीय; **~ion,** दृढ़कथन, दावा; **~ive,** 1. निश्चयात्मक; 2. (*person*) हठधर्मी, आग्रही, स्वाग्रही; **~or,** दावा करनेवाला; समर्थक, हिमायती; **~oric, ~ory,** प्रकृत; — proposition, प्रकृत तर्क-वाक्य। > अॅसॅःट; अॅसॅःशॅन; अॅसॅःटिव्

**assess,** 1. (कर, मूल्य आदि) निर्धारित क० या लगाना; 2. (*estimate*) कूतना; **~able,** करनिर्धार्य; निर्धारणीय; **~ee,** निर्धारिती, करदाता; **~ment,** (कर-, मूल्य-…) निर्धारण, मूल्यांकन; कूत*; **~or,** (कर) निर्धारक। > अॅसे'स; अॅसे'सी; अॅसे'सॅ

**asset,** सम्पत्ति*; गुण; **~s,** परिसम्पत्ति*, माल-मता; ~s and liabilities, देयादेय, देना-पावना। > ऐसे'ट; ऐसे'ट्स

**asseverate,** दृढ़ता* से कहना, विश्वास दिलाना। **asseveration,** दृढ़कथन। > अॅसे'वॅरेट; अॅसे'वॅरेशॅन

**assibilate,** ऊष्म उच्चारण क०। **assibilation,** ऊष्मीकरण। > अॅसिबिलेट; अॅसिबिलेशॅन

**assiduity,** अध्यवसाय, मनोयोग। **assiduous,** 1. (*of person*) अध्यवसायी, उद्यमी, श्रमशील; 2. परिश्रमपूर्ण; अध्यवसायपूर्ण। > ऐसिड्यूइटि; अॅसिड्युअॅस

**assign,** 1. (*fix*) निश्चित क०, नियत क०, ठहराना, निर्धारित क०; 2. (*appoint*) नियुक्त क०; 3. (*allot*) देना, बाँट देना; निर्दिष्ट क०; 4. (*ascribe*) कारण ठहराना या बतलाना; 5. (*law*) अभ्यर्पण क०, सौंप देना; **~able,** निर्धार्य; **~ation,** 1. निर्धारण; 2. (*apportionment*) आबंटन; 3. (*appointment to meet*) परियुक्ति*; 4. (*tryst*) अभिसार, गुप्त मिलन; 5. (*law*) अभ्यर्पण, हस्तांतरण, अधिन्यास; **~ed,** नियत, निर्दिष्ट; अभ्यर्पित; **~ee,** 1. (*representative*) प्रतिनिधि; 2. पानेवाला, अभ्यर्पिती, अधिन्यासी; **~ment,** 1. आबंटन; 2. (*appointment*) नियुक्ति*; 3. (*transference*) हस्तान्तरण, अभ्यर्पण, अधिन्यास; 4. (*document*) दानपत्र; 5. (*task*) कार्यभार, नियत कार्य, कर्तव्य; 6. (*attributing*) निर्धारण; **~or,** अभ्यर्पक, अधिन्यासक। > अॅसाइन; ऐसिग्नेशॅन; ऐसिनी=ऐसाइनी; अॅसाइन्मॅन्ट, ऐसिनॉः=ऐसाइनॉः

**assimi/lable,** समावेशनीय; **~late,** 1. स्वांगीकरण क०, पचा लेना, सम्मिलित क०, मिला लेना; अपनाना; 2. (*liken*) तुलना* क०; 3. सदृश बनना या बनाना; **~lation,** 1. आत्मसात्करण, स्वांगीकरण; 2. (*phon.*) समीकरण, सदृशीकरण; 3. (*of food*) परिपाचन; **~lative, ~latory,** स्वांगीकारक; समीकारी; परिपाचक। > अॅसिमि/लॅबॅल, ~लेट, ~लेशॅन ~लेटिव, ~लॅटॅरि

**assist,** सहायता* क०, सहयोग देना; **~ at,** में उपस्थित होना, में भाग लेना; **~ance,** सहायता*, सहयोग, साहाय्य; **~ant,** सहायक, सहकारी, सहयोगी, मददगार, सह-; **~ed,** सहायता-प्राप्त। > अॅसिस्ट

**assize,** 1. न्यायसत्र; 2. (*trial*) परिदर्शन; 3. मूल्यनिर्धारण; निर्धारित मूल्य। > अॅसाइज़

**associable,** संगत, अविरोधी। > अॅसोशिअॅबॅल

**associate,** *adj.*, 1. सम्बद्ध, संयुक्त; 2. (*secondary*) सह-, गौण, उप-; 3. (*accompanying*) सहचारी; —*n.*, 1. (*friend*) संगी, साथी; 2. (*fellow-worker*) सहयोगी; 3. (*partner*) साझेदार, साझी; 4. सम्बद्ध तत्त्व; —*v.i.*, मिल जाना, एक हो जाना; संघटित होना; मेल-जोल रखना, सम्पर्क रखना; —*v.t.*, 1. जोड़ना, मिलाना, संयुक्त क०, शामिल क०, सम्मिलित क०; 2. सहयोगी या साझेदार बना लेना; 3. (*mentally*) सम्बन्ध या साहचर्य मानना, सम्बद्ध क०; 4. (*chem.*) संगुणित क०; **~d,** संयुक्त; सम्बद्ध; सहचारी। > अॅसोशिइट (*adj., n.*), अॅसोशिएट (*v.*)

**association,** 1. (*society*) संस्था*, सभा*, समाज, संघ, संसद्*; 2. (*intimacy*) संबंध, संसर्ग, साहचर्य; 3. (*partnership*) साझेदारी*; 4. (*of ideas etc.*) साहचर्य; 5. (*act*) संयोजन; 6. (*chem.*) संगुणन; 7. (*bot., zool.*) सहवास। **associative,** सहचारी,

साहचर्य-। **associativity,** सहचारिता*। > ॲसोसिएशॅन; ॲसोसिएटिव

**assonance,** 1. स्वरसाम्य, श्रुतिसाम्य; 2. साम्य; 3. (*rhyme*) तुक*। **assonant,** समस्वर। > ऐसॅनॅन्स; ऐसॅनॅन्ट

**assort,** 1. छाँटना, वर्गीकरण क०; 2. (*group with others*) के वर्ग (की श्रेणी*) में रखना; 3. (*harmonize*) से साम्य रखना, मेल खाना; 4. (*consort with*) से संपर्क रखना; **~ed,** 1. वर्गीकृत; 2. (*miscellaneous*) फुटकर, विविध, प्रकीर्ण; well —, सुमेल; poorly —, बेमेल; **~ing** machine, छाँटमशीन*; **~ment,** 1. (*act*) छँटाव, वर्गीकरण; 2. (*group*) चयन; संचय, संकलन, संग्रह। > ॲसॉःट

**assuage,** 1. कम क०; 2. शान्त क०; 3. (*quench*) बुझाना; **~ment,** उपशमन, प्रशमन। > ॲस्वेड्ज

**assumable,** ग्राह्य; मान्य। > ॲस्यूमॅबॅल

**assume,** 1. (*suppose*) मान लेना, मानना, कल्पना* क०; 2. (*feign*) का स्वाँग भरना, का अभिनय क०; 3. (*put on*) धारण क०, अपनाना; 4. (*seize*) हाथ में लेना, छीनना; 5. (*undertake*) का भार या उत्तरदायित्व लेना; 6. (*receive*) ग्रहण क०; **~d,** 1. (*put on*) कृत्रिम, अवास्तविक; 2. (*supposed*) कल्पित, माना हुआ, गृहीत। > ॲस्यूम

**assuming,** अभिमानी, घमण्डी; अक्खड़।

**assumption,** 1. (*supposition*) कल्पना*, पूर्वानुमान, पूर्वधारणा*, मान्यता*; 2. (*acceptance*) अंगीकार, (कार्यभार) ग्रहण; 3. (*taking on*) धारण; 4. (*usurpation*) अनधिकार-ग्रहण, अपहरण; 5. (*arrogance*) अभिमान, अक्खड़*, घमण्ड, अहंकार; 6. (*into heaven*) उद्ग्रहण। > ॲसॅम्प्शॅन

**assumptive,** 1. कल्पित, माना हुआ; 2. (*presumptuous*) अक्खड़, अहंकारी। > ॲ-सॅम्-टिव् = ॲसॅम्प्-टिव्

**assurance,** 1. आश्वासन; 2. (*confidence*) विश्वास, भरोसा; 3. (*sureness*) निश्चय; 4. (*guarantee*) प्रत्याभूति*; 5. (*self-confidence*) आत्मविश्वास; 6. (*impudence*) ढिठाई*, धृष्टता*; 7 (*insurance*) बीमा। > ॲशुअॅरॅन्स

**assure,** 1. विश्वास दिलाना, आश्वासन देना; 2. (*reassure*) ढारस बँधाना, आश्वस्त क०; 3. (*make sure*) निश्चित क०, सुनिश्चित क०; 4. (*convince*) क़ायल क०, सन्देह दूर क०; 5. (*insure*) बीमा क०; **~d,** आश्वासित; सुनिश्चित; आत्मविश्वासी; बीमाकृत; **~dly,** निश्चय ही; विश्वासपूर्वक, दृढ़तापूर्वक; **~r,** बीमाकर्ता; आश्वासक, आश्वासी। > ॲशुअॅ; ॲ-शुअॅ-रॅ

**assurgent,** 1. उदीयमान; 2. (*bot.*) वक्रारोही। > ॲसॅःजॅन्ट

**astatic,** 1. अस्थिर; 2. (*phys.*) अस्थैतिक। > ॲस्टैट्-इक = एस्टैट्-इक

**aster** (*biol.*), तारा, तारक। > ऐस्-टॅ

**asterisk,** तारक। > ऐस्टॅरिस्क

**asterism,** तारापुंज, तारकच्छटा*। > ऐस्टॅरिज़्म

**astern,** पीछे; पीछे की ओर*। > ॲस्टॅःन

**asteroid,** *n.*, ग्रहिका*, क्षुद्रग्रह; *adj.*, तारकाभ; तारारूप। > ऐस्-टॅ-रॉइड

**asthenia,** शक्तिक्षीणता*। **asthenic,** कृशकाय। **asthenopia,** दृष्टिक्षीणता*। > ऐस्थीनिअॅ; ऐस्थे'निक; ऐस्थॅनोपिअॅ

**asthma,** दमा; **~tic,** दमैल। > ऐस्-मॅ = ऐस्ट्मॅ; ऐस्मैटिक

**astigmatic,** अबिन्दुक। **astigmatism,** अबिन्दुकता*, दृष्टिवैषम्य। > ऐस्-टिग्-मै-टिक; ऐस्-टिग्-मॅटिज़्म

**astir,** 1. गतिमान्; 2. उत्तेजित; 3. (*out of bed*) जगा हुआ। > ॲस्टॅः

**astonish,** चकित या विस्मित कर देना, अचंभे में डालना; **~ing,** आश्चर्यजनक, विस्मयकारी, विस्मयकर; **~ment,** आश्चर्य, अचम्भा, विस्मय। > ॲस्टॉनिश

**astound,** भौचक्का या विस्मित कर देना, आश्चर्यचकित क०; **~ing,** विस्मयकारक, विस्मयाकुलक। > ॲस्टाउन्ड

**astraddle,** *see* ASTRIDE > ॲस्-ट्रै-डॅल

**astragal,** 1. (*astragalus*) घुटिकास्थि*; 2. (*archit*) हारिका*; 3. (*of cannon*) छल्ला। > ऐस्ट्रॅगॅल

**astral,** 1. नक्षत्र-सम्बन्धी, नक्षत्रिय, तारक-; 2. (*biol.*) तारा-; ~ body, सूक्ष्म शरीर। > ऐस्ट्रॅल

**astray,** भूला-भटका, पथभ्रष्ट; go ~, भटक जाना। > अॅस्ट्रे

**astriction,** संकुंचन। > अॅस्-ट्रिक्-शॅन

**astrictive,** 1. संकोचक; 2. (*astringent*) स्तंभक, क़ाबिज़, ग्राही। > अॅस्-ट्रिक्-टिव

**astride,** टाँगें* फैलाकर, आर-पार। > अॅस्ट्राइड

**astringe,** 1. बाँधना; 2. (*contract*) संकुचित क०; 3. (*constipate*) क़ब्ज़ पैदा क०; **~ncy,** 1. संकोचकता*, स्तम्भकता*; 2. (*fig.*) कठोरता*; **~nt,** *adj.*, 1. संकोचक; 2. (*stern*) कठोर; —*n.*, स्तम्भक। > अॅस्ट्रिंज; अॅस्-ट्रिन्-जॅन्-सि

**astro/loger,** ज्योतिषी, दैवज्ञ, गणक; **~logy,** फलित-ज्योतिष; **~metry,** खगोलमिति*; **~naut,** अंतरिक्ष-यात्री; **~nautics,** अंतरिक्षयानिकी*; **~nomer,** खगोलज्ञ, ज्योतिर्विद्; **~nomical,** खगोली(य); **~nomy,** गणित-ज्योतिष, खगोल-विज्ञान; **~physics,** खगोल-भौतिकी*। > अॅस्ट्रॉ/ल-जॅ, ~लॅजि, ~मॅट्रि; ऐस्ट्रोनॉ:ट; ऐस्ट्रोनॉ:टिक्स; अॅसट्रॉ-नॅ-मॅ; ऐस्ट्रॅनॉमिक; अॅस्ट्रॉनॅमि; ऐस्-ट्रोफ़िज़िक्स

**astute,** विदग्ध, चतुर; धूर्त, घाघ, चालाक। > अॅस्ट्यूट

**asunder,** *adj.*, अलग; *adv.*, अलग-अलग; टुकड़े-टुकड़े; दो टुकड़े। > अॅसन्-डॅ

**asylum,** 1. (*refuge*) शरण*; शरणस्थान; 2. (*institution*) आश्रम; 3. (*mental* ~) पागलख़ाना; right of ~, शरणागति-अधिकार। > अॅसाइलॅम

**asymmetrical,** असममित, विषम। **asymmetry,** असममिति*, विषमता*। > ऐसिमे'ट्रिकॅल; ऐसिमिट्रि

**asymptote,** अनन्तस्पर्शी। **asymptotic,** उपगामी। > ऐसिम्टोट; ऐसिम्टॉटिक

**asynchronous,** अतुल्यकालिक, असहकालिक। > अॅसिन्क्रॅनॅस

**asyndeton,** समुच्चयबोधक-लोप। > अॅसिन्-डिटॅन

**asyntactic,** व्याकरण-विरोधी। > ऐसिन्टैक्-टिक

**at,** में; पर; की ओर*। > ऐट, अॅट

**ataraxia, ataraxy,** शम; पूर्ण विरक्ति*। > ऐटॅरैक्-सिअॅ; ऐटरैक्-सि

**atavism,** पूर्वजता*, पूर्वजानुरूपता*; कुलागत रोग। **atavistic,** पूर्वजानुरूप, पूर्वजानुग। > ऐटॅविज़्म; ऐटॅविस्-टिक

**ataxia, ataxy,** गतिविभ्रम। > अॅटैक्सिअॅ, अॅटैक्सि

**atelier,** शिल्पशाला*। > ऐटॅलिए

**atheism,** नास्तिकता*, निरीश्वरवाद। > एथिइज़्म

**atheist,** नास्तिक; **~ic,** निरीश्वरवादात्मक। > एथिइस्ट; एथिइस्टिक

**athenaeum,** 1. (साहित्यिक या वैज्ञानिक) क्लब, सभा*; 2. (*reading-room*) वाचनालय; 3. (*library*) पुस्तकालय। > ऐथिनीअॅम

**athirst,** 1. प्यासा, तृषित; 2. (*eager*) उत्सुक। > अॅथॅ:स्ट

**athlete,** व्यायामी, कसरती। > ऐथ्लीट

**athletic,** बलिष्ठ, पुष्टकाय; **~ism, ~s,** खेलकूद*; व्यायाम। > ऐथ्ले'टिक

**at-home,** जलपान। > अॅट्होम; अॅटोम

**athwart,** 1. (*across*) आड़ा; 2. (*against*) प्रतिकूल, विरुद्ध; 3. (*awry*) तिरछा, टेढ़ा। > अॅथ्वॉ:ट

**Atlantes,** पुरुषस्तम्भ। > अॅट्लैन्टीज़

**Atlantic,** अटलांटिक, अतलान्तक। > अॅटलैन्टिक

**atlas,** 1. एटलस, मानचित्रावली*, भू-चित्रावली*; 2. (*anat.*) शीर्षधर। > ऐट्लॅस

**atmo/logy,** वाष्पविज्ञान; **~lysis,** गैस-विश्लेषण; **~meter,** वाष्पणमापी; **~sphere,** 1. वायुमण्डल; 2. (*stellar*) परिमण्डल; 3. (*environment*) वातावरण, पर्यावरण; **~spheric,** वायुमण्डलीय; **~spherics,** वायुवैद्युत क्षोभ। > ऐट्मॉ/लॅजि, ~लिसिस, ~मि-टॅ; ऐट्-मॅस्-फ़िअॅ; ऐट्मॅस्फ़े'रिक

**atoll,** प्रवाली*, प्रवालद्वीप। > ऐटॉल = अॅटोल

**atom,** परमाणु; ~ **bomb,** अणुबम, परमाणुबम; **~ic,** 1. परमाणविक, परमाण्वी; 2. (*minute*) सूक्ष्म, अतिलघु; **~icity,** परमाणवीयता*, परमाणुकता*; **~ism,**

परमाणुवाद; ~**ist**, परमाणुवादी; ~**istics**, परमाण्विकी*; ~**ization**, कणीकरण; ~**ize**, कणों, कनियों* या अणुओं में परिणत क०, कणित क०; ~**izer**, 1. कणित्र; 2. (*sprayer*) सीकरवर्षी; ~**y**, 1. अणु; 2. (*pygmy*) बौना; 3. (*skeleton*) कंकाल। > ऐटॅम, ~ बॉम; अॅटॉमिक; ऐटॅमाइज़ेशॅन, ऐटॅमाइज़; ऐटॅमि

**atonal**, अतान। > अॅटोनॅल

**atone**, प्रायश्चित्त क०; क्षतिपूर्ति* क०; ~**ment**, 1. (*expiation*) प्रायश्चित्त; 2. (*amends*) क्षतिपूर्ति*, हरजाना। > अॅटोन

**atonic**, 1. (*phon.*) बलाघात-शून्य; 2. (*mus.*) अतान; 3. (*weak*) स्फूर्तिहीन, शक्तिहीन। > अॅटॉन्-इक

**atony**, 1. (*weakness*) शक्तिहीनता*; 2. (*phon.*) बलाघात-शून्यता*। > ऐटॅनि

**atop**, के शिखर पर, के ऊपर। > अॅटॉप

**atrabilious**, विषादग्रस्त, विषण्ण। > ऐट्रॅबिल्यॅस

**atremble**, कम्पित, कम्पायमान। > अॅट्रे'म्बॅल

**atrip**, उठाया हुआ। > अॅट्रिप

**atrium**, 1. प्रांगण; 2. (*entrance*) अलिंद; 3. (*cavity*) परिकोष्ठ। > आ-, एट्रिॲम

**atro/cious**, 1. नृशंस, पाशविक; 2. (*very bad*) घोर; भद्दा; ~**city**, 1. नृशंसता*; 2. (*deed*) अत्याचार; 3. (*blunder*) भद्दी भूल*। > अॅट्रोशॅस; अॅट्रॉसिटि

**atrophy**, *n.*, अपुष्टि*, क्षीणता*, अपक्षय, क्षय; *v.*, क्षीण हो जाना, घुलना; क्षीण कर देना, घुलाना। > ऐट्रॅफ़ि

**attaboy**, शाबाश। > ऐटॅबॉय

**attach**, *v.*, 1. लगाना, जोड़ना; संलग्न क०; 2. (*confiscate*) क़ुर्क़ क०, ज़ब्त क०; 3. मिला लेना, सम्मिलित क०, मित्र बना लेना; 4. मिल जाना, सम्मिलित हो जाना; का सदस्य बनना; 5. (*be incident*) लगना, लग जाना, लगा होना; 6. (*attribute*) देना, प्रदान क०; ~**able**, क़ुर्क़ी-योग्य; (सं)लगनीय; ~**ed**, 1. (*enamoured*) अनुरक्त, आसक्त; 2. लगा हुआ, अनुलग्न, संलग्न; 3. क़ुर्क़ किया हुआ, आसंजित; ~**ment**, 1. आसक्ति*, अनुरक्ति*, मोह, आसंग; 2. (*confiscation*) क़ुर्क़ी*, ज़ब्ती*, आसंजन; 3. संलगन, संयोजन; 4. संलगनी*, संलगन वस्तु*; 5. (*mechan.*) उपकरण। > अॅटैच

**attaché**, सहचारी, अताशे। > अॅटैशे

**attack**, *v.*, 1. आक्रमण क०, हमला क०; 2. (*fig.*) आक्षेप क०; 3. (*begin*) उत्साह के साथ हाथ में लेना; 4. (*of disease*) आक्रान्त क०; —*n.*, 1. आक्रमण, हमला, धावा; 2. (*hostile words*) आक्षेप; 3. (*of sickness*) दौरा; ~**able**, आक्रमणीय; ~**ed**, आक्रान्त, आक्रमित; ~**er**, आक्रमक। > अॅटैक

**attain**, प्राप्त क०, लाभ क०; पहुँचना; ~**able**, प्राप्य, साध्य, लभ्य; ~**der**, संकलुषीकरण; ~**ment**, 1. लाभ, प्राप्ति*; 2. (*achievement*) (उप)लब्धि*, सिद्धि*; 3. (*skill*) योग्यता*। > अॅटेन; अॅ-टेन्-डॅ; अॅटेन्मॅन्ट

**attaint**, *v.*, 1. (*dishonour*) कलंकित क०, बदनाम क०; 2. (*law*) संकलुषित क०; —*n.*, कलंक; संकलुषीकरण। > अॅटेन्ट

**attar**, इत्र, इतर, अतर। > ऐ-टॅ

**attemper**, 1. (*moderate*) मन्द, कम या हलका कर देना; 2. (*control*) नियन्त्रित क०; 3. (*accommodate*) के अनुकूल बना लेना; 4. (*soothe*) शान्त क०, प्रशमित क०; 5. (*of metal*) पर पानी चढ़ाना। > अॅ-टे'म्-पॅ

**attempt**, *v.*, 1. (प्र)यत्न क०; 2. (*a fortress*) पर आक्रमण क०; 3. हाथ में लेना; —*n.*, प्रयत्न, कोशिश*, प्रयास; आक्रमण; ~ the life of, को मार डालने की कोशिश* क०। ~**able**, यतनीय। > अॅटे'म्प्ट

**attend**, 1. उपस्थित या हाज़िर होना; 2. (*minister*) की परिचर्या* क०, सेवा* क०; 3. (*pay attention*) ध्यान देना; 4. (*accompany*) साथ जाना; साथ-साथ हो जाना; 5. (*attend to*) हाथ में लेना, में लग जाना; ~**ance**, 1. (*also number present*) उपस्थिति*, हाज़िरी*; 2. परिचर्या*, सेवा*; ~**ant**, *adj.*, 1 उपस्थित, विद्यमान, हाज़िर; 2. (*accompanying*) सहवर्ती, आनुषंगिक, अनुवर्ती; 3. (*serving*) परिचारी; —*n.*,

1. (*servant*) परिचर, नौकर, परिचारक; 2. उपस्थित व्यक्ति। > अॅटे'न्ड
**attention,** 1. ध्यान; अवधान, मनोयोग; 2. (*care*) सावधानी*; 3. (*pl.*) आदर-सत्कार। > अॅटे'न्शॅन
**attentive,** 1. सावधान, सतर्क, एकाग्र; 2. (*considerate*) भद्र, शिष्ट। > अॅटे'न्-टिव्
**attenuant,** तनूकारी। **attenuate,** *v.*, 1. कम कर देना या हो जाना; 2. दुबला या क्षीण बनना या बनाना; 3. (*dilute*) तनु या पतला कर देना; —*adj.*, दुबला, क्षीण; तनूकृत। **attenuation,** 1. तनूकरण, क्षीणन; क्षीणता*; 2. तनूभवन; 3. (*diminution*) घटाव, घटती*, उतार। **attenuator,** तनूकारी, क्षीणकारी। > अॅटे'न्युअॅन्ट; अॅटे'न्युएट (*v.*), अॅटे'न्युइट (*adj.*); अॅटे'न्यु/एशॅन, ~ए-टॅ
**attest,** 1. (*certify*) **अनुप्रमाणित** क०, तसदीक़* क०, साक्ष्यंकन क०, साक्ष्यंकित क०; 2. (*demonstrate*) का प्रमाण देना, स्पष्ट कर देना; 3. (*bear witness*) गवाही* या साक्ष्य देना; 4. (*place on oath*) शपथ* दिलाना; **~ant, ~er, ~or,** साक्ष्यंकक; **~ation,** साक्ष्यंकन, सत्यापन, तसदीक़*, **अनुप्रमाणन;** प्रमाण; गवाही*, साक्ष्य; शपथग्रहण; **~ed,** सत्यापित, **अनुप्रमाणित,** साक्ष्यंकित। > अॅटे'स्ट; ऐटे'सटेशॅन
**attic,** अटारी*। > ऐटिक
**attire,** *v.*, कपड़े पहनाना; सँवारना, सजाना; —*n.*, 1. कपड़े, पोशाक*, वस्त्र; 2. (*finery*) सज-धज*, ठाट-बाट। > अॅटाइअॅ
**attitude,** 1. (*of body*) ठवन*, मुद्रा*, अंग-विन्यास; 2. (*behaviour*) व्यवहार; आचार-व्यवहार, रवैया; 3. (*mental*) रुख, अभिवृत्ति*, मनोवृत्ति*; 4. (*opinion*) विचार, भाव; 5. (*of airplane*) स्थिति*। **attitudinize,** दिखावा क०। > ऐटिट्यूड; ऐटिट्यूडिनाइज़
**attorn,** 1 (*transfer*) हस्तान्तरित क०; 2. नया स्वामी स्वीकार क०, स्वामी के रूप में मान लेना। > अॅटॅ:न
**attorney,** 1. न्यायवादी, अटार्नी; 2. प्रतिनिधि; 3. (*lawyer*) अभिवक्ता; power of ~, मुख़्तारनामा; ~ general, महान्यायवादी। > अॅटॅ:नि
**attract,** 1. आकर्षित क०, आकृष्ट क०; 2. (*allure*) मोहित क०, मुग्ध क०; **~able,** आकर्षणीय; **~ion,** 1. आकर्षण; 2. (*charm*) आकर्षण, मनोहरता*, मोहनी*; **~ive,** आकर्षक, मनोहर। > अॅट्रैक्ट; अॅट्रैक्शॅन; अॅट्रैक्-टिव्
**attributable,** आरोप्य। > अॅट्रिब्युटॅबॅल
**attribute,** *n.*, 1. (*quality*) गुण, विशेषता*; 2. (*inherent quality*) लक्षण; धर्म, सहज गुण; 3. (*symbol*) प्रतीक; 4. (*gramm.*) विशेषण; —*v.*, (पर) आरोपित क०, (का) आरोप(ण) क०, श्रेय देना; देना, प्रदान क०; (उत्तरदायी) ठहराना; का मानना। **attribution,** 1. आरोपण, आरोप; 2. (*authority*) अधिकार; 3. (*predication*) गुणारोपण। **attributive,** *adj.*, गुणवाचक; —*n.*, विशेषण पद। > ऐट्रिब्यूट (*n.*); अॅट्रिब्यूट (*v.*); ऐट्रिब्यूशॅन; अॅट्रिब्युटिव्
**attrited,** घर्षित, घिसा हुआ। > अॅट्राइटिड
**attrition,** रगड़*, (सं)घर्षण, संनिघर्षण, घिसाई*; अपूर्ण पश्चात्ताप। > अॅट्रिशॅन
**attune,** सुर मिलाना; अनुकूल क०, मेल कराना। > अॅट्यून
**atypical,** असामान्य। > अॅ = एटिपिकॅल
**aubade,** प्रभाती*। > ओबाड
**auberge,** सराय*। > ओबॅ:ज़
**auburn,** कपिश, सुनहरा। > ऑ:बॅ:न
**auction,** *n.*, नीलाम, प्रतिक्रोश; *v.*, नीलाम क०; ~ sale, निलामी बिक्री*; Dutch ~, अवरोही नीलाम; **~eer,** *n.*, **नीलामकार;** —*v.*, नीलाम क० या कराना। > ऑ:क्शॅन; ऑ:क्शॅनिअॅ
**audacious,** निर्भीक, साहसी; निर्लज्ज, ढीठ। > ऑ:डेशॅस
**audacity,** साहसिकता*; ढिठाई*। > ऑ:डैसिटि
**audible,** श्रव्य, श्रवणीय, कर्णगोचर। **audibility,** श्रव्यता*, श्रवणीयता*। > ऑ:डॅबॅल; ऑ:डिबिलिटि
**audience,** 1. श्रोतागण, सभा*; दर्शकगण; पाठकगण; 2. (*interview*) भेंट*, मुलाक़ात*,

साक्षात्कार; 3. (*act of hearing*) श्रवण; 4. (*judicial*) सुनवाई*; 5. (*by governor etc.*) दर्शन; have ~, भेंट* क०; ~ chamber, दर्शनकक्ष। > ऑःड्यॅन्स

**audio-frequency,** श्रव्यावृत्ति*। > ऑःडिओ-फ़्री-क्वॅन्सि

**audiometer,** श्रव्यतामापी। > ऑःडिऑ-मि-टॅ

**audit,** *n.* (*v.*) लेखा-परीक्षा* (क०), अंकेक्षण; **~ing,** लेखा-परीक्षण; **~ion,** श्रवण; श्रवण-शक्ति*; ध्वनि-परीक्षण; **~ive,** श्रवण-सम्बन्धी; **~or,** लेखा-परीक्षक, अंकेक्षक; श्रोता; **~orium,** सभाभवन; प्रेक्षागृह, **श्रोताकक्ष; ~ory,** *adj.*, श्रवण-, श्रवण-सम्बन्धी; *n.*, श्रोतागण; सभाभवन, आस्थानी*, दर्शककक्ष। > ऑःडिट; ऑःडिशॅन; ऑःडिटिव; ऑःड्-इ-टॅ; ऑःडिटॉःरिॲम; ऑःडिटॅरि

**Augean,** गंदगी* से भरा हुआ। > ऑःजीॲन

**augend,** योजक। > ऑःजॅन्ड = ऑजॅन्ड

**auger,** बरमा; **वेधनी*।** > ऑः-गॅ

**aught,** कुछ भी, किंचित्। > ऑःट

**augment,** *v.*, बढ़ना; बढ़ाना; *n.*, 1. वृद्धि*; 2. (*gram.*) आगम; स्वरागम; **~ation,** बढ़ती*, वृद्धि*; संवर्धन, आवर्धन; **~ative,** 1. संवर्धी; 2. (*gram.*) आगमी; **~er,** आवर्धक। > ऑःग्मॅन्ट (*v.*), ऑःग्मॅन्ट (*n.*); ऑःग्मेन्टेशॅन; ऑःग्मॅन्/टॅटिव, ~टॅ

**augur,** *n.*, शगुनियाँ, निमित्तज्ञ; *v.*, 1. शकुन निकालना, सगुनाना; 2. (*forebode*) आभास या पूर्वसूचना* देना; ~ ill, अशुभ होना; ~ well, शुभ होना; **~y,** शकुनविचार, शकुनविद्या*; शकुन; आभास। > ऑः-गॅ; ऑःग्युरि

**August,** अगस्त। > ऑःगॅस्ट

**august,** भव्य, प्रतापी, महान्, सम्मान्य। > ऑःगॅस्ट

**aulic,** दरबारी। > ऑःलिक

**aunt,** 1. (*father's sister*) फूफी*, बूआ*; 2. (*father's brother's wife*) चाची*, काकी*; 3. (*mother's sister*) मौसी*, मासी*, खाला*; 4. (*mother's brother's wife*) मामी*। >आन्ट

**aura,** 1. (*odour*) परिमल; 2. (*atmosphere*) वातावरण; 3. (*med.*) दौरे का पूर्वाभास। > ऑः-रॅ

**aural,** 1. श्रवण-सम्बन्धी; कर्णज; 2. (*heard*) श्रुत, कर्णगत। > ऑःरॅल

**aureate,** सुनहला, स्वर्णिम। > ऑःरिइट = ऑःरिएट

**aureola, aureole,** प्रभा-मण्डल, ज्योति-चक्र। > ऑः-रि-ॲ-लॅ; ऑःरिओल

**auric,** स्वर्णिक। > ऑःरिक

**auricle,** 1. बहिःकर्ण, कर्ण; 2. (*of heart*) अलिंद; 3. (*bot.*) पालि*। **auricular,** कर्णिक, कर्ण या अलिंद-सम्बन्धी; कर्णाकार। **auriculate,** सकर्ण; सकर्णाभ। **auriform,** पालिरूप। **auriscope,** कर्णदर्शी। **aurist,** कर्णचिकित्सक। > ऑःरिकॅल; ऑःरिक्यु/लॅ, ~लिट; ऑःरिफ़ॉःम; ऑःरिस्कोप; ऑःरिस्ट

**auriferous,** स्वर्णमय। > ऑःरिफ़ॅरॅस

**Auriga** (*astron.*), प्रजापति। > ऑः-राइ-गॅ

**aurora,** उषा*; दक्षिण (*australis*) या उत्तर (*borealis*) ध्रुवीय ज्योति*। > ऑः-रॉः-रॅ

**aurous,** 1. स्वर्णमय; 2. (*chem.*) स्वर्णस। **aurum,** स्वर्ण। > ऑःरॅस; ऑःरॅम

**auscultate,** परिश्रवण क०। **auscultation,** 1. श्रवण; 2. (*med.*) परिश्रवण, श्रवण-निदान। > ऑःस्कॅल्टेट; ऑःस्कॅल्टेशॅन

**auspicate,** शकुन विचारना। > ऑःस्-पि-केट

**auspice,** शकुन; शकुन-विचार; under the ~s of, के तत्त्वावधान में। **auspicious,** शुभ, मांगलिक; सम्पन्न, सौभाग्यशाली। > ऑःस्-पिस, ऑःस्-पि-सिज़; ऑःस्पिशॅस

**austere,** 1. (*abstinent*) मिताहारी, अतिसंयमी; 2. (*simple*) आडम्बर-हीन; 3. (*harsh*) कठोर; 4. (*grave*) गंभीर। **austerity,** मिताहार, (अति)संयम; तप, तपस्या*; सादगी*, आडम्बरहीनता*; कठोरता*। > ऑःस्-टिॲ; ऑःस्टे'रिटि

**austral,** दक्षिण। > ऑःस्ट्रॅल

**autarch,** तानाशाह; **~y,** 1. तानाशाही*, अहंतन्त्र; 2. स्वशासन। **autarky,** आत्म-निर्भरता। > ऑःटाक; ऑःटॅकि

**authentic,** प्रामाणिक, वास्तविक, असली; विश्वसनीय; **~ate,** प्रामाणिक ठहराना, प्रमाणित क०; **~ated,** **अधिप्रमाणित,** प्रमाणित; **~ation,,** प्रमाणीकरण; **~ator,** प्रमाणक(र्ता); **~ity,** प्रामाणिकता*; वास्तविकता*। > ऑ:थे'न्/टिक, ~टिकेट, ~टिकेशॅन, ~टि-के-टॅ; ऑ:-थे'न्-टि-सि-टि

**author,** लेखक, ग्रन्थकार, रचयिता; कर्ता, प्रवर्तक, स्रष्टा; **~ess,** लेखिका*; **~ship,** 1. कर्तृत्व; 2. (*origin*) स्रोत। > **ऑ:-थॅ**

**authoritarian,** सत्तावादी, अधिकारवादी; **~ism,** सत्तावाद। **authoritative,** 1. सत्तावादी; 2. (*official*) आधिकारिक, साधिकार; 3. (*reliable*) प्रामाणिक; अधिकारपूर्ण।
> **ऑ:थॉरिटे'अॅरिअॅन;** ऑ:थॉ:रिटॅटिव

**authority,** 1. अधिकार, प्राधिकार; 2. (*power*) सत्ता*, प्रभुत्व; 3. (*influence*) प्रभाव; 4. (*proof*) आधार, प्रमाण; 5. (*expert*) विशेषज्ञ, अधिकारी (व्यक्ति); 6. (*pl.*) अधिकारी-वर्ग, प्राधिकारी, सत्ताधारी, अधिकारिकी*; 7. (*logic*) शब्द-प्रमाण; 8. प्रामाणिकता*; on good ~, विश्वस्त सूत्र से।
> ऑ:थॉरिटि

**authorization,** प्राधिकरण; अनुज्ञप्ति*, अनुमोदन। > ऑ:थॅराइज़ेशॅन

**authorize,** प्राधिकृत क०, अधिकार या प्राधिकार देना; **~d,** प्राधिकृत।
> **ऑ:थॅराइज़**

**autism,** आत्मविमोह। > **ऑ:टिज़्म**

**auto-,** स्व-, स्वतः-, आत्म-। > **ऑ:टो**

**autobiographer,** आत्मकथाकार।
> ऑ:टोबाइऑ-ग्रॅ-फ़ॅ

**autobiography,** आत्मकथा*, आत्मचरित।
> ऑ:टोबाइ**ऑग्रॅ**फ़ि

**autocephalous,** स्वाधीन।
> ऑ:टो**से'**फ़ॅलॅस

**autochthon,** 1. देशी; 2. (*aboriginal*) आदिवासी; 3. स्थानिक या स्वस्थानिक जानवर या पौधा; **~ous,** देशीय; आदिवासी; स्वस्थानिक, स्थानिक।
> ऑ:**टॉक्**/थॅन, ~थॅनॅस

**auto/-clave,** भापसह पात्र; **~cracy,** एकतन्त्र, निरंकुशता*; **~crat,** तानाशाह, अधिनायक, निरंकुश शासक; **~cratic,** निरंकुश, स्वेच्छाचारी; एकतन्त्रीय **~-da-fé,** धर्माधिकरण की दण्डाज्ञा*; **~didact,** अताई; **~eroticism,** स्वरति*; **~gamy,** स्वयुग्मन; **~genous,** स्वजात; आत्ममूलक; **~geny,** स्वजनन; **~graph,** *n.*, स्वाक्षर, हस्ताक्षर; निजी पाण्डुलिपि*; —*v.*, अपने हाथ से लिखना; हस्ताक्षर क०; **~graphy,** स्वहस्तलेखन; स्वहस्तलिपि*; **~lysis,** स्वलयन, आत्मलयन; **~matic,** स्वचालित, स्वचल; अविवेचित; **~matically,** अपने आप से; यन्त्रवत्; **~mation,** स्वचलन; **~matism,** स्वचलता*; **~maton,** स्वचालित यन्त्र; यन्त्रवत् चलनेवाला प्राणी; **~mobile,** मोटर*, कार*; **~nomic,** **~nomous,** स्वायत्त, स्वतन्त्र, स्वाधीन; **~nomy,** स्वशासन, स्वतन्त्रता*, स्वायत्तता*; स्वाधीन राज्य। > **ऑ:टॅक्लेव;** ऑ:**टॉक्रॅ**सि; **ऑ:टॅक्रैट;**
**ऑ:**टो/डा**फ़े,** ~डिडैक्ट, ~इरॉटॅसिज़्म;
ऑ:**टॉ**/गॅमि, ~जिनॅस, ~जॅनि; **ऑ:**टॅग्राफ़;
ऑ:**टॉ**/ग्रॅफ़ि, ~लिसिस; ऑ:टॅ**मै**टिक;
ऑ:टो**मे**शॅन; ऑ:**टॉ**/मॅटिज़्म, ~मॅटॅन;
ऑ:टॅ**मॅबील;** ऑ:टॅ**नॉम्**-इक; ऑ:**टॉ**नॅमॅस;
ऑ:**टॉ**नॅमि

**autopsy,** शव-परीक्षा*; (व्यक्तिगत) निरीक्षण। > **ऑ:**टॅप्सि = ऑ:**टॉप्**-सि

**autosuggestion,** आत्मसुझाव, **आत्मसंसूचन।** > ऑ:टोसॅ**जे'**स्ट्शॅन

**autumn,** शरत्*; ~ crop, खरीफ़*; **~al,** शारद; शरत्कालीन। > **ऑ:**टॅम; ऑ:**टॅम्**नॅल

**auxanometer,** वृद्धिमापी।
>ऑ:क्सॅनॉमिटॅ

**auxiliary,** *adj.*, 1. सहायक; 2. (*addit.*) अतिरिक्त; 3. (*supplem.*) पूरक; 4. (*subordinate*) गौण, उप-, अपर; —*n.*, 1. सहायक; 2. (*branch*) उपशाखा*; 3. (*verb*) सहायक क्रिया*; 4. (*pl.*) सहायक सेना*। > ऑ:ग्-ज़िल्-यॅ-रि

**avail,** *v.*, काम आना, उपयोगी होना, हितकर होना, लाभ पहुँचाना; लाभ उठाना —*n.*, लाभ; **~ability,** प्राप्यता*; सुलभता*; **~able,** प्राप्य, उपलभ्य; सुलभ; **उपलब्ध।**
> अॅवेल; > अॅवेलॅबिलिटि; अॅवेलॅबॅ

**avalanche,** 1. हिमधाव, अवधाव, हिम-स्खलन; 2. (*fig.*) बौछार*, वर्षा*। > ऐवॅलांश
**avant-garde,** अग्रसर। > अवांगर्ड
**avarice,** कंजूसी*, कृपणता*, धनलोलुपता*। **avaricious,** कंजूस, कृपण, धनलोलुप, अर्थ-पिशाच। > ऐवॅरिस; ऐवॅरिशॅस
**avast,** ठहरो, रोको। > अॅवास्ट
**avatar,** अवतार। > ऐवॅटा
**avaunt,** धत्। > अॅवॉःन्ट
**ave,** *interj.*, स्वागतम्; *n.*, स्वागत। > आवि
**avenge,** बदला लेना या चुकाना, प्रतिकार क०, प्रतिशोध क०; ~**r,** प्रतिशोधी। > अॅवे'न्ज; अॅ-वे'न्-जॅ
**avenue,** 1. मार्ग; 2. (*of trees*) वृक्षवीथि*; 3. (*fig.*) रास्ता। > ऐविन्यू
**aver,** साग्रह या निश्चयपूर्वक कहना; प्रमाणित क०; ~**ment,** प्रकथन; प्रमाण। > अॅवॅः
**average,** *adj.*, 1. औसत, मध्यक, माध्य; 2. (*ordinary*) साधारण, सामान्य, औसत दरजे का; —*n.*, औसत, माध्य; —*v.*, 1. औसत में या औसतन होना, करना; 2. (*calculate*) औसत निकालना। > ऐवॅरिज
**averse,** 1. (*unwilling*) अनिच्छुक; 2. (*opposed*) प्रतिकूल; 3. (*bot.*) विमुख। **aversion,** 1. (*averting*) निवारण; 2. विमुखता*, घृणा*, विद्वेष, विरुचि*; 3. (*reluctance*) अरुचि*, अनिच्छा*। **avert,** 1. (*turn away*) फेरना, फेर लेना; 2. (*ward off*) बचा लेना, निवारण क०; 3. (*prevent*) रोकना। > अॅवॅःस; अॅवॅःशॅन; अॅवॅःट
**avian,** पक्षी-। > एविअॅन
**aviary,** दरबा। > एविअॅरि
**aviate,** विमान चलाना; विमान में यात्रा* क०। **aviation,** 1. विमानन, वायुयान-चालन; 2. (*science*) वैमानिकी*। **aviator,** वायुयान-चालक, उड़ाका। > एविएट; एविएशॅन; ए-वि-ए-टॅ
**aviculture,** पक्षी-पालन। > ए-वि-कॅल्-चॅ
**avid,** 1. (*greedy*) लोभी, लालायित; 2. (*eager*) उत्सुक, उत्कंठित; ~**ity,** अतिलोभ, लालच; उत्सुकता*, उत्कंठा*। > ऐविड; अॅविडिटि

**avion,** हवाई जहाज़। > एव्यॉःन
**aviso,** संदेशवाहक पोत। > अॅवीज़ो
**avocation,** उपव्यवसाय, शग़ल; पेशा, व्यवसाय। > ऐवोकेशॅन
**avoid,** 1. (से) दूर रहना, (से) बचना, (से) बचकर रहना, (का) परिहार क०, टालना; 2. (*law*) शून्य क०; ~**able,** परिहार्य, वर्जनीय; ~**ance,** परिहार, बचाव, परिवर्जन। > अॅवॉइड
**avouch,** 1. आश्वासन देना, ज़िम्मेवारी* लेना; 2. (*assert*) निश्चयपूर्वक या दावे के साथ कहना; 3. (*acknowledge*) स्वीकार क०; ~**ment,** आश्वासन, गारंटी*; अभिकथन; स्वीकार, इक़बाल। > अॅवाउच
**avow,** स्वीकार क०; खुले आम या प्रकट (रूप से) कहना; ~**al,** स्वीकृति*, स्वीकारोक्ति*; ~**ed,** स्वीकृत; प्रकट; ~**edly,** प्रकट रूप से; जैसा कि (वह) स्वयं स्वीकार (करता है)। > अॅवाउ
**avulsion,** 1. विदारण; 2. (*law*) अपदारण। > अॅवॅल्शॅन
**await,** प्रतीक्षा* क०, राह* देखना; के लिए तैयार रहना; ~**ed,** प्रतीक्षित। > अॅवेट
**awake,** *adj.*, 1. जाग्रत, जागरित, जागरूक; 2. (*alert*) सतर्क, होशियार, जागरूक, सावधान; —*v.t.*, 1. जगाना; 2. जगाना, जागरूक क०, सचेत क०, सावधान क०; 3. (*call forth*) उत्पन्न क०; —*v.i.*, जागना, जाग जाना (*also fig.*); ~**n,** जागना; जगाना; सचेत क०; ~**ning,** उद्बोधन (*also fig.*)। > अॅवेक; अॅवेकॅनिंग
**award,** *n.*, 1. पंचाट, पंच-निर्णय, **अधिनिर्णय;** 2. (*prize*) पुरस्कार, इनाम; 3. (*penalty*) अर्थदण्ड, दण्ड; —*v.*, 1. निर्णय क०; 2. (*grant*) प्रदान क०। > अॅवॉःड
**aware,** जानकार, अवगत, जाननेवाला, (I am aware, मुझे मालूम है); ~**ness,** जानकारी*, बोध, ज्ञान; **अभिज्ञा***। > अॅवे'अॅ
**awash,** प्लावित; बहता हुआ। > अॅवॉश
**away,** *adj.*, 1. (*absent*) बाहर; 2. दूर; —*adv.*, 1. दूर; अलग; 2. (*continuously*) लगातार, निरन्तर; 3. (*at once*) तुरंत। > अॅवे

**awe,** *n.*, 1. (श्रद्धायुक्त) विस्मय; 2. (*fear*) भय; —*v.*, विस्मित कर देना; भयभीत क०; **~some,** विस्मयाकुलक, विस्मयकारी; श्रद्धालु; **~-stricken,** विस्मयाकुल, सम्भ्रान्त। > ऑ:

**aweather,** प्रतिवात। > अ॑-वे॑-द॑

**aweigh,** उठाया हुआ। > अ॑-वे

**awful,** 1. विस्मयकारी; 2. (*terrifying*) भयंकर, भयानक, डरावना; 3. (*impressive*) प्रभावशाली; 4. (*venerable*) पूज्य; 5. (*pej., great*) नंबरी; 6. (*bad*) बुरा, भद्दा; **~ly,** अत्यधिक, बहुत अधिक। > ऑ:फ़ुल

**awhile,** कुछ समय तक, थोड़ी देर* तक। > अ॑वाइल

**awkward,** 1. (*clumsy*) भद्दा, बेढंगा; 2. (*of persons*) अकुशल, अनाड़ी; 3. (*unwieldy*) भद्दा, अनुपयुक्त; 4. (*uncomfortable*) कष्टकर, तकलीफ़देह; 5. (*inopportune*) अनुपयुक्त; 6. (*delicate*) नाज़ुक। > ऑ:क्व॑ड

**awl,** सुतारी*, सूआ; **~-shaped,** सूच्यग्री। > ऑ:ल

**awn,** सीकुर, शूक, **तूड़।** > ऑ:न

**awning,** 1. (*of house*) सायबान; 2. तिरपाल। > ऑ:निंग

**awry,** 1. (*askew*) टेढ़ा, तिरछा; 2. गड़बड़, उलटा-पुलटा, ग़लत। > अ॑राइ

**ax(e),** कुल्हाड़ा, कुल्हाड़ी*, कुठार। > ऐक्स

**axial,** अक्षीय, अक्ष-। > ऐक्-सि-अ॑ल

**axil,** ऐक्सिल, कक्ष; **~e,** अक्षवर्ती। > ऐक्-सिल

**axilla,** 1. (*armpit*) काँख*; 2. (*bot.*) कक्ष।

**axillary,** कक्षीय, कक्षवर्ती। > ऐक-सि-ल॑; ऐक्-सि-ल॑-रि

**axiological,** मूल्याश्रित। > ऐक्-सि-अ॑-लॉ-जि-कॅल

**axiology,** मूल्य-मीमांसा*। > ऐक्-सि-ऑ-ल॑-जि

**axiom,** 1. स्वयंसिद्धि*, स्वयंतथ्य; 2. (*postulate*) अभिगृहीत; 3. (*maxim*) सूक्ति*; **~atic,** स्वयंसिद्ध, स्वतःसिद्ध; अभिगृहीतीय। > ऐक्-सि-अ॑म; ऐक्-सि-अ॑-मै-टिक

**axis,** 1. अक्ष; 2. (*axle*) धुरी*। > ऐक्-सिस

**axle,** धुरी*, धुरा, कीली*; **~-tree,** धुरा-दण्ड। > ऐक्सॅल

**axlewood,** धाव, धौरी*, बाकेली*। > ऐक्सॅलवुड

**axon,** अक्षतन्तु। > ऐक्सॉन

**ay(e),** हाँ*। **ayes,** हाँ-वाले। > ए; एस

**ayah,** आया*।

**azimuth,** दिगंश; **~al,** दिगंशी, दिगंश-। > ऐज़िमॅथ; ऐज़िम्यूथॅल

**azoic,** जन्तुहीन, जीवहीन; प्राग्जैविक। > अ॑ज़ोइक = ऐज़ोइक

**azote,** नाइट्रोजन। > ऐज़ोट = अ॑ज़ोट

**azure,** *n.*, आसमानी रंग, नभोनील; आकाश; —*adj.*, आसमानी, नीला, नभोनील। **azurine,** चंबई। > ऐश़॑ = एश़॑; ऐश़॑राइन

**azygous,** अयुग्म। > ऐज़िगॅस

**azymous,** बेख़मीर। > ऐज़िमॅस

# B

**babble,** *v.*, 1. (*inarticulately*) तुतलाना; 2. (*incoherently*) बड़बड़ाना; 3. (*foolishly*) बकवाद* क०, बकबक* क०; 4. (*of brook*) मरमराना, सरसराना; 5. (*blab*) भेद खोलना या प्रकट क०; —*n.*, तुतलाहट*; बड़बड़*, बड़बड़ाहट*; बकबक*, बकवाद*, प्रलाप; मरमराहट*; **~r,** 1. बड़बड़िया; बकवादी; 3. (*blabber*) पेट का हलका। > बैबॅल

**babe,** बच्चा; भोला-भाला। > बेब

**Babel,** 1. बाबुल; 2. (*tumult*) खलबली*, हड़बड़ी*, कोलाहल। > बेबॅल

**baboo,** बाबू ।
**baboon,** बैबून । > बॅबून
**babul,** बबूल ।
**baby,** शिशु, बच्चा (*also fig.*); ~**hood,** शैशव। > बेबि; ~हुड
**Babylon,** बाबिल । > बैबिलॅन
**baccalaureate,** स्नातक की उपाधि* । > बैकॅलॉ:रिइट
**baccate,** सरस । > बैकेट
**bacchanalia,** सुरादेवोत्सव; मद्यपानोत्सव। > बैकॅनेल्यॅ
**bachelor,** 1. कुमार, अविवाहित; 2. (*academic*) स्नातक; ~**hood,** कौमार्य*; स्नातकत्व । > बै-चॅ-लॅ
**bacillary,** 1. दण्डाणु का; 2. (*bacilliform*) दण्डाकार; 3. (*caused by bac.*) दण्डाणुज, दण्डाणु- । **bacillus,** दण्डाणु । > बॅसिलॅरि; बॅसिलॅस
**back,** *n.*, 1. (*of man, animal, dress, chair, book*) पीठ*; पृष्ठ; 2. (*of hand*) पृष्ठभाग, करपृष्ठ; 3. (*of house*) पिछवाड़ा; 4. (*hinder part*) पीछा, पृष्ठभाग; 5. (*reverse*) पीठ*; 6. (*backbone*) रीढ़*; 7. (*strength*) बल, ताकत*; 8. (*vat*) नाँद*; —*adj.*, 1. (*at the rear*) पिछला; 2. (*distant*) दूर(वर्ती); 3. (*of past time*) पिछला, पहले का; 4. (*phon.*) पश्च; 5. (*reversed*) उलटा; —*adv.*, 1. पीछे (की ओर*); 2. (*to a former position*) वापस; 3. (*in return*) बदले में; 4. (*ago*) पहले; —*v.*, 1. पीछे हटना; 2. पीछे या उलटे चलाना; 3. (*support*) समर्थन क०; सहारा देना; 4. (*bet on*) पर बाज़ी* लगाना; 5. (*mount*) पर चढ़ना, सवार होना; 6. (*endorse*) पृष्ठांकन क०; 7. (*provide with a back*) पृष्ठाधान लगाना; ~ and forth, आगे-पीछे; इधर-उधर; ~ out of, मुकरना, मुकर जाना, से फिर जाना; ~ down, दावा छोड़ देना; behind one's ~, किसी के पीठ-पीछे; turn one's ~ on, से मुँह फेर लेना; किसी को पीठ* दिखाकर जाना। > बैक
**back-ache,** पृष्ठशूल । > बैकेक
**backbite,** (किसी की) चुग़ली* खाना, पीठ-पीछे निन्दा* क०; ~**r,** चुग़लखोर, पिशुन, परोक्षनिन्दक । **backbiting,** चुग़ली*, चुग़लखोरी*, पिशुनता*, पैशुन्य ।
**back/board,** पिछला तख़्ता, पृष्ठ-फलक; ~**bone,** 1. रीढ़*, मेरुदण्ड; 2. (*support*) अवलंब, आधार; 3. (*strength*) चरित्रबल; ~**breaking,** कमरतोड़, सख़्त; ~**cross,** *n.*, संकरपूर्वज संकर; *v.*, संकरपूर्वज संकरण क०; ~-**door,** *n.*, चोरदरवाज़ा, पिछला द्वार; —*adj.*, 1. पिछला; 2. (*secret*) गुप्त; लुका-छिपा; ~**drop,** ~**cloth,** पृष्ठपट ।
**backer,** समर्थक, प्रोत्साहक; बाज़ी* लगानेवाला ।
**backfire,** *n.*, 1. (*of forest*) प्रतिज्वलन; 2. (*of engine*) प्रतिविस्फोटन; —*v.*, (*go awry*) व्यर्थ या निष्फल हो जाना ।
**backformation,** पश्च-रचना*, प्रत्यावर्ती रचना* ।
**background,** *n.*, 1. (*phys.*) पृष्ठभूमि*, पृष्ठिका*; 2. (*fig.*) भूमिका*, पृष्ठिका*, पूर्वपीठिका*; 3. (*unimportant position*) पृष्ठिका*, अप्रसिद्धि*; —*adj.*, पृष्ठभूमिक ।
**backhand,** *n.* बायें मुड़ी हुई लिपि*; उलटे हाथ का प्रहार; —*adv.*, उलटे हाथ; ~**ed,** 1. (*not direct*) परोक्ष, अप्रत्यक्ष; 2. (*clumsy*) भद्दा; 3. (*opposite*) प्रतिकूल; 4. (*equivocal*) द्व्यर्थक; 5. (*insincere*) कपटपूर्ण ।
**backing,** 1. (*physical*) पुश्ता, पृष्ठाधान; 2. (*moral*) समर्थन, प्रोत्साहन, सहारा, पृष्ठपोषण ; *adj.*, समर्थक; सहायक ।
**back/lash,** 1. (*recoil*) पिच्छट, प्रतिक्षेप; 2. (*play*) ढीलापन; ~-**log,** (पिछले आर्डरों का) ढेर, संचय; ~-**number,** पुराना अंक, पश्च अंक; ~-**pay,** पिछला वेतन; ~**rest,** पीठ*; ~**set,** 1. (*check*) रोक*, अवरोध; हार*; 2. (*current*) प्रतिकूल धारा* ।
**backsheesh, backshish,** बख़्शिश* ।
**backside,** चूतड़, नितम्ब ।
**backsight,** पश्चावलोकन ।
**backslide,** धर्म त्याग देना, धर्मच्युत होना; पुनः पाप क० या पतित होना; ~**r,** धर्मत्यागी; भ्रष्ट ।
**back/stage,** नेपथ्य में; गुप्त; ~**stairs,** —*n.*, चोरदरवाज़ा; —*adj.*, गुप्त, कपटपूर्ण;

~sword, 1. तलवार*; 2. (*singlestick*) गतका। > बैक्-स्टॅ'अॅज़; बैक्-सॉःड

**backward,** *adj.*, 1. (*reversed*) उलटा; पश्चगामी; 2. (*reluctant*) अनिच्छुक; 3. (*shy*) संकोची; 4. (*retarded*) पिछड़ा, फिसड्डी; —*adv.*, ~**s**, 1. (*also in time*) पीछे (की ओर*); 2. उलटे (ढंग से); ~**ation,** मन्दी-बदला; ~**ness,** पिछड़ापन। > बैक्वॅड; बैक्वॅडेशॅन

**back/wash,** 1. प्रतिक्षिप्त जल; 2. (*fig.*) प्रतिक्रिया*; ~**water,** 1. (*stagnant*) अप्रवाही जल, स्तिया*; 2. पश्चजल; 3. (*fig.*) पिछड़ापन; ~**woods,** *n.*, कान्तार, अरण्य; —*adj.*, वन्य, जंगली। > बैक्वुड्स

**bacon,** (नमकीन) सूकर-मांस। > बेकॅन

**bacteria,** जीवाणु; ~**l,** जीवाणु-, जीवाण्विक। > बैक्-टिअॅरिअॅ; बैक्-टिअॅरिअॅल

**bacterio/logist,** जीवाणु-विज्ञानी; ~**logy,** जीवाणु-विज्ञान; ~**lysis,** जीवाणुलयन; ~**phage,** जीवाणुभोजी। > बैक्-टिअॅ-रिऑ/लॅजिस्ट, ~लॅजि; ~लॅसिस; बैक्-टिअॅ-रि-अॅ-फ़ेज

**baculine,** दण्ड-। > बैक्युलिन

**bad,** 1. बुरा, ख़राब; 2. (*inferior*) घटिया, निकम्मा, निकृष्ट; 3. (*wicked*) बुरा, दुष्ट; 4. (*unfit*) अयोग्य, नालायक, अनुपयुक्त; 5. (*unskilled*) अकुशल, अदक्ष; 6. (*unfavourable*) अशुभ, बुरा; 7. (*incorrect*) अशुद्ध; 8. (*corrupt*) दूषित; 9. (*invalid*) अमान्य; 10. (*of coin*) खोटा; 11. (*defective*) सदोष; 12. (*of debt*) अप्राप्य, अशोध्य, डूबा; 13. (*injurious*) हानिकर; 14. (*ill*) अस्वस्थ; 15. (*severe*) प्रचण्ड, उग्र; ~ blood, कटुता*, दुर्भाव; ~ company, कुसंग; ~ conductor, कुचालक; ~ faith, असद्भाव, बदनीयती*; ~**ness,** ख़राबी*; दुष्टता*; ~-**tempered,** चिड़चिड़ा। > बैड

**badge,** 1. (*material*) बिल्ला, बैज; 2. (*sign*) लक्षण, चिह्न। > बैज

**badger,** *n.*, बिज्जू; *v.*, तंग क०। > बैज्-अॅ

**badinage,** *n.*(*v.*), परिहास (क०); हँसी-दिल्लगी* (क०)। > बैडिनाश़्ज़

**baffle,** *v.*, 1. व्यर्थ या निष्फल कर देना; 2. (*perplex*) चकरा देना, घबरा देना; 3. (*hinder*) रोकना, बाधा* डालना; —*n.*, व्यारोध, बाधिका*, रोक*; ~-**plate,** बाधक पट्टी*। **baffling,** 1. विस्मयकारी; 2. (*inscrutable*) रहस्यमय। > बैफ़ॅल

**bag,** *n.*, 1. थैला, पेटी*, थैली*, झोला; बैग; 2. (*sack*) बोरा; —*v.*, 1. थैले में भरना; 2. (*capture*) पकड़ना, हस्तगत क०; 3. (*kill*) मारना; 4. (*swell*) उभरना; ~ and baggage, बोरिया-बिस्तर; ~**gy,** उभरा हुआ, फूला हुआ; ढीला-ढाला; ~-**net,** डोलजाल; ~**pipe,** मशकबीन*। > बैग; बैगि; बैग्पाइप

**bagasse,** खोई*। > बॅगैस

**bagatelle,** नगण्य या तुच्छ वस्तु*। > बै-गॅ-टॅ'ल

**baggage,** सामान, असबाब। > बैगिज

**bagnio,** 1. वेश्यालय; 2. (*prison*) कारागृह; 3. (*bath-house*) स्नानशाला*। > बान्यो

**bail,** *n.*, 1. ज़मानत*, प्रतिभूति*; 2. (~*sman*) ज़मानतदार, प्रतिभू, ज़ामिन; 3. (*cricket*) गुल्ली*; 4. (*hoop*) चक्करदार पट्टी*; —*v.*, 1. (*release*) जमानत* पर छोड़ना या छुड़ाना; 2. (*goods*) धरोहर* रखना, अमानत* रखना; 3. (*water*) उलीचना; ~**able,** ज़मानती, प्रतिभाव्य, क़ाबिले ज़मानत; ~ **bond,** ज़मानतनामा; ~**ee,** अमानतदार, धरोहर* लेनेवाला, उपनिहिती, निक्षेपिती; ~**ment,** ज़मानत* का प्रबन्ध; उपनिधान, निक्षेप; ~**or,** उपनिधाता, निक्षेपक, धरोहर* देनेवाला। > बेल, बेली, बे-लॅ

**bailey,** दुर्गप्राचीर। > बेलि

**bailiff,** 1. बेलिफ़, आसेधक; 2. (*agent*) कारिन्दा। > बेलिफ़

**bait,** *v.*, 1. (*torment*) सताना; 2. चारा लगाना; 3. (*lure*) प्रलोभन देना, लुभाना, ललचाना; —*n.*, 1. (*food as lure*) चारा; 2. प्रलोभन; 3. (*halt*). पड़ाव, ठहराव।

**baiting,** सन्तापन। > बेट

**baize,** बनात*। > बेज़

**bake,** पकाना, सेंकना; ~**r,** नानबाई।

**baking powder,** पाक-चूर्ण। > बेक, बेक्-अॅ

**baksheesh, bakhshish,** बख़्शिश* ।
**balance,** *v.*, 1. (*equilibrium*) सन्तुलित होना, क० या रखना; सन्तुलन होना, क० या रखना; 2. (*equal*) बराबर होना या क०, समता* रखना, बराबरी* क०; 3. (*weigh*) तोलना; 4. (*compare*) तुलना* क०; 5. (*offset*) व्यर्थ या निष्प्रभाव कर देना; 6. (*waver*) हिचकना; 7. (*accounts*) शेष या बक़ाया निकालना; 8. (*equalize debit and credit*) जमा-नामे बराबर क०; 9. (*settle account*) चुकता देना; —*n.*, 1. (*equilibrium*) सन्तुलन, सामंजस्य, समतोल; 2. (*instrument*) तराजू, तुला*, काँटा; 3. (*counterpoise*) पासंग, सन्तुलनभार, प्रतिभार; 4. (*remainder*) शेष, बाक़ी*, बक़ाया; 5. (*constellation*) तुला*; closing ~, अन्तशेष, इतिशेष; opening ~, आदिशेष, अथशेष; ~ of power, शक्ति-सन्तुलन; ~ of trade, व्यापारान्तर; ~ in hand, रोकड़-बाक़ी*; **~d,** सन्तुलित; **~r,** सन्तुलक; **~-sheet,** पक्का-चिट्ठा, तुलन-पत्र; **~-wheel, संतोलक चक्र; सन्तोलक पहिया।** > बैलॅन्स
**balancing,** संतोलन। > बैलॅन्सिन्ग
**balcony,** छज्जा, बारजा। > बैल्कॅनि
**bald,** 1. (*hairless*) गंजा; 2. (*bare*) नंगा, अनावृत; 3. (*plain*) अनलंकृत; 4. (*dull*) नीरस, शुष्क; 5. (*outspoken*) सुस्पष्ट; 6. (*blunt*) रूखा, मुँहफट; **~ness,** गंज, **गंजापन, खल्वाटता*।** > बॉ:ल्ड
**baldachin,** वितान। > बॅल्डॅकिन
**balderdash,** बकवाद*, बकबक*, प्रलाप। > बॉ:ल्डॅडैश
**baldric,** परतला, परतली*। > बॉ:ल्-ड्रिक
**bale,** *n.*, गट्ठा, गठरी*; *v.*, उलीचना; **~ out,** छतरी* से उतरना; **~-fire,** उत्सवाग्नि*, आग*; **~ful,** हानिकार, अनिष्टकर। > बेल; बेल्फ़ाइऑ; बेल्फ़ॅल = बेल्फ़ुल
**baleen,** तिमि-शृंगास्थि*, बैलीन, कचकड़। > बॅलीन
**ba(u)lk,** *n.*, 1. (*beam*) शहतीर; 2. (*obstruction*) बाधा*, रुकावट*; 3. (*disappointment*) निराशा*, विफलता*; 4. (*ridge*) मेंड़*; —*v.*, 1. (*shirk*) से जी चुराना; जाने देना; 2. (*pull up*) अड़ जाना, रुक जाना; 3. (*thwart*) बाधा* डालना, रोकना; 4. (*object*) आपत्ति* क०। > बॉ:क=बॉ:ल्क
**ball,** 1. गेंद, कन्दुक; 2. (*round object*) गोला, पिण्ड; 3. (*bullet*) गोली*; 4. नाच; **~-bearing,** बॉलबेयरिंग; **~-cock,** गोला-टोंटी*। > बॉ:ल
**ballad,** गाथा*; **~e,** गाथागीत। > बैलॅड; बैलाड
**ball-and-socket joint,** कंदुक-खल्लिका-संधि*, उलूखल-सन्धि*।
**ballast,** 1. नीरम, पूरक भार, संभालक, स्थिरक भार; 2. (*gravel*) गिट्टी*, कंकड़, रोड़ी*; **~ lamp, धारा-स्थिरक लैम्प।** > बैलॅस्ट
**ballerina,** नर्तकी*। > बै-लॅ-री-नॅ
**ballet,** नृत्य-नाटक, नृत्य-नाटच। > बैले
**ballistic,** प्राक्षेपिक, प्रक्षेप-; ~ missile, प्रक्षेपास्त्र; **~s,** प्राक्षेपिकी*, **अस्त्र-विज्ञान** > बॅ-लिस्-टिक
**ballonet,** गुब्बारक। > बैलॅने'ट
**balloon,** गुब्बारा; **~ barrage,** गुब्बारों का घेरा। > बॅलून, ~ बैराश़
**ballot,** मतपत्र, मतपरची*, शलाका*; (गुप्त) मतदान, शलाका*; **~-box,** मतपेटिका*। > बैलॅट
**ballyhoo,** शोरगुल; धूमधामी विज्ञापन। > बैलिहू
**balm,** मरहम, मलहम; **~y,** 1. (*soothing*) शमक, उपशामक; 2. (*fragrant*) सुगन्धित; 3. (*pleasant*) सुहावना। > बाम; बामि
**balneal,** स्नान-। **balneology,** स्नान-चिकित्सा-विज्ञान। > बैल-नि-ॲल; बैल्-नि-ऑ-लॅ-जि
**balsam,** मरहम, मलहम; garden ~, गुलमेहँदी*; **~-tree** मोखा। > बॉ:ल्सॅम
**baluster, (जंगले का) छड़।** > बैलॅस्टॅ
**balustrade,** जंगला, कटघरा, कठघरा। > बैलॅस्ट्रेड
**bamboo,** बाँस, वेणु। > बैम्बू
**ban,** *v.*, रोक* या प्रतिबन्ध लगाना, मना क०, निषेध क०, अवैध घोषित क०; —*n.*, रोक*, प्रतिबन्ध, मनाही*, निषेध; **~ned,** वारित, प्रतिषिद्ध। > बैन

**banal,** अत्यन्त साधारण, तुच्छ; ~**ity**, घिसी-पिटी बात*; तुच्छता*। > **बॅनाल** = **बेनॅल**; **बॅनैलिटि**

**banana,** केला। > बॅ-ना-नॅ

**banausic,** साधारण, संकीर्ण। > बॅनॉःसिक

**band,** *n.*, 1. पट्टी*, पट्टा, फ़ीता, बंद; 2. (*group*) दल, टोली*, मंडली*, समूह; 3. (*music*) बैंड; 4. (*stripe*) धारी*; —*v.*, फ़ीता लगाना; दल बनाना; धारियाँ* बनाना; ~**age**, *n.*, पट्टी*; *v.*, पट्टी* बाँधना; ~**anna**, रंगबिरंगा रूमाल; ~**eau**, सरबन्द; ~**ed**, पट्टित; ~-**saw**, पट्टी-आरा। > बैन्ड; **बैन्‌डिज**; बैन्-डॅ-नॅ = बैन्-डा-नॅ; **बैन्‌डो**; **बैन्ड्‌सॉः**

**banderol(e),** झण्डी*। > **बैन्डॅरोल**

**bandicoot,** घूस, घूँस। > **बैन्-डि-कूट**

**bandit,** डाकू, दस्यु; ~**ry**, डाका; **दस्युता*** > **बैन्-डिट**

**bandoleer,** कारतूसपेटी*। > बैन्डॅलिअॅ

**bandy,** चर्चा* चलाना, कहना-सुनना; लेना-देना; फेंकना, मारना; ~-**legged**, **धनुर्जंघी, प्रगतजानु(क)**। > **बैन्-डि**; ~ले'ग्‌ड

**bane,** विष, हलाहल; शाप, विनाश का कारण, विनाश; ~**ful**, विषैला, विषाक्त; हानि-कारक, विनाशक, संहारक, घातक। > बेन; **बेन्‌फ़ुल** = **बेन्‌फ़ॅल**

**bang,** *n.*, धड़ाका, धमाका; *v. t.*, मारना; ज़ोर से बन्द क०; —*v.i.*, खड़कना। > **बैंग**

**bangle,** चूड़ी*, कड़ा। > **बैंगॅल**

**banian,** 1. (*trader*) बनिया; 2. (*garment*) बनियाइन*, गंजी*; 3. (*tree*) वट, बड़, बरगद। > **बैनिअॅन**

**banish,** 1. (*exile*) निर्वासित क०, देश-निकाला देना; 2. निकाल देना; ~**ment**, निर्वासन, देशनिकाला, विवासन; निषेध। > **बैनिश**

**banister,** जंगला। > **बै-निस्-टॅ**

**bank,** *n.*, 1. बैंक, बंक, अधिकोष, सराफ़ा; 2. (*of river*) तट, तीर, किनारा, बाँध, कूल; 3. (*mound*) टीला, अम्बार, ढेर; 4. (*rise*) चढ़ाई*; 5. (*slope*) ढाल*; 6. (*sand~*) रेती*; 7. (*tier*) पंक्ति*; 8. (*of plane*) करवट*; —*v.*, बाँध लगाना; साहूकारी* क०, बैंक चलाना; बैंक में जमा क०; बैंक से लेन-देन क०; ~ on, (पर) भरोसा रखना, आश्रित होना; ~**able**, बैंक-ग्राह्य; ~-**account**, बैंक-खाता; ~**er**, बैंकर, साहूकार, सराफ़, महाजन; ~**ing**, साहूकारी*, महाजनी*, सराफ़ी*, लेन-देन; ~-**note**, बैंकनोट। > बैंक

**bankrupt,** दिवालिया; ~**cy**, दिवाला, दिवालियापन। > **बैंक्‌रॅप्ट** = **बैंक्‌रॅप्ट**; **बैंक्-रॅप्-सि**

**banner,** झंडा, ध्वजा*। > **बै-नॅ**

**banquet,** *n.*, दावत*, भोज, प्रीतिभोज; *v.*, दावत* उड़ाना (*i.*) या देना (*t.*)। > **बैन्-क्विट** > **बैन्-क्विट**

**banquette,** मेंड़*, आड़*। > **बैं-के'ट**

**banter,** *n.*(*v.*), हँसी-दिल्लगी* (क०), परि-हास, ठट्ठा। > **बैं-टॅ**

**bantling,** छोकड़ा। > **बैंट्-लिग**

**banyan,** बरगद, वट, बड़। > **बैनिअॅन**

**baobab,** गोरक्षी*। > **बेअॅबैब**

**baptism,** बपतिस्मा, दीक्षा*, दीक्षा-स्नान, नामकरण-संस्कार। > **बैप्-टिज़्म**

**baptist,** बपतिस्मा-दाता; ~**ry**, बपतिस्मा-कक्ष। **baptize**, बपतिस्मा देना, दीक्षित क०; नाम रखना; शुद्ध क०। > **बैप्-टिस्ट**; **बैप्-टिस्-ट्रि**; **बैप्‌टाइज़**

**bar,** *n.*, 1. (*rod*) दण्ड, शलाका*, रोधिका*, छड़, डण्डा, सलाख*; 2. (*of gold, etc.*) सिल्ली*, सिल*; 3. (*of door*) अर्गल, अगरी*; 4. (*barrier*) रोक*, बाधा*, रुका-वट*, रोध; रोधन, बाधन, वर्जन; 5. (*band*) पट्टी*, 6. रेखा*; 7. वकालत* का पेशा, अधिवक्तृत्व; वकील-समुदाय, विधिज्ञ-वर्ग; 8. (*court*) अदालत*, न्यायालय; 9. (*in court*) कठघरा; 10. शराब-घर, पानागार, मधुशाला*; 11. (*stripe*) धारी*; —*v.*, 1. अर्गल लगाना; बन्द क०; 2. (*obstruct*) रोक* लगाना; 3. (*prevent*) रोकना; 4. (*ex-clude*) वर्जित क०, निकाल देना; 5. (*law*) बाधित क०; 6. (*mark with stripes*) धारियाँ* लगाना; ~**red**, बाधित। > बा; बाड

**barb,** *n.*, 1. (*hook*) काँटा, कण्टक; 2. (*of feather*) पिच्छक; 3. (*beardlike growth*) श्मश्रु; 4. (*fig.*) दंश; —*v.*, काँटा लगाना; ~**ed**, काँटेदार, कँटीला, कंटकीय। > बाब; बाब्ड

**barbar/ian, ~ic, ~ous,** 1. बर्बर; 2. (*of language*) अशुद्ध; 3. (*coarse*) असभ्य, गँवारू; 4. (*cruel*) क्रूर; 5. (*raucous*) कर्कश; **~ism, ~ity,** 1. बर्बरता*; 2. अशुद्ध प्रयोग, गँवारू या खिचड़ी भाषा*, भाषा-संकर; 3. असभ्यता*, गँवारपन; 4. क्रूरता*, पशुपन; **~ize,** बर्बर, अशुद्ध, असभ्य बनना या बनाना। > बाबे'अँरिअँन; बाबैरिक; बार्बरॅस; बार्बरिज़्म; बाबैरिटि; बार्बराइज़

**barbate,** 1. दाढ़ीदार; 2. (*bot.*) शूकी। > बाबेट = बाबिट

**barbecue,** *n.*(*v.*) सीख़* (पर भूनना)। > बाबिक्यू

**barbel,** स्पर्शक, स्पर्शप्रवर्ध। > बाबॅल

**barber,** नाई, नापित, हज्जाम; **~shop,** क्षौर-मन्दिर। > बा-बॅ

**barberry,** दारुहल्दी*। > बार्बरि

**barbet,** बसन्ता। > बाबिट

**barbican,** गढ़गज। > बाबिकॅन

**barbule,** पिच्छिका*। > बाब्यूल

**bard,** भाट, चारण, बन्दी; **~ling,** तुक्कड़। > बाड

**bare,** *adj.*, 1. अनावृत, नंगा; 2. (*exposed*) प्रकट; 3. (*empty*) शून्य, खाली; 4. (*unadorned*) सादा, असज्जित; 5. (*mere*) निरा, मात्र, केवल; —*v.*, उघाड़ना; प्रकट क०; **~faced,** निर्लज्ज; **~-foot(ed),** नंगे पाँव, नंगपैरा; **~-headed,** नंगे सिर, खुले सिर; **~ly,** 1. स्पष्टतया, साफ़-साफ़; 2. (*scarcely*) कठिनाई* से, मुश्किल* से; 3. (*merely*) मात्र, केवल। > बे'अॅ; बे'अॅ/फ़ेस्ट; ~फ़ुट; ~फ़ुटिड

**bargain,** *n.*, सौदा; समझौता; *v.*, 1. (*haggle*) मोल-तोल क०; 2. (*agree on*) सौदा क०, समझौता क०; **~ing,** सौदाकारी*। > बागिन

**barge,** बजरा, नौका*; **~e,** माँझी। > बाज, बाजी

**bark,** *n.*, 1. छाल*, वल्कल; 2. (*boat*) नौका*, किश्ती*; 3. (*of dog*) भौंक*; —*v.*, भूँकना, भौंकना; छाल* उतारना, छीलना। > बाक

**barley,** जौ, यव। > बालि

**barm,** फेन; **~y,** फेनिल। > बाम

**barn,** बखार, खत्ता, भुसौरा; **~-owl,** रुस्तक, करैल। > बान

**barnacles,** नाकचिमटी*। > बार्नकॅल्स

**barnyard-grass,** समाघास*। > बान्याड-ग्रास

**baro/gram,** वायुदाब-आलेख; **~graph,** वायुदाब-लेखी; **~meter,** वायुदाबमापी; **~metry,** वायदाबमिति*; **~scope,** वायुदाबदर्शी। > बैरॅग्रैम; बैरॅग्राफ़; बॅरॉम्-इटॅ; बॅरॉम्-इट्रि; बैरॅस्कोप

**baron,** नवाब, सामन्त। > बैरॅन

**baroque,** 1. (*style*) बैरोक; 2. (*ornate*) अत्यलंकृत; 3. (*grotesque*) उच्छृंखल। > बॅरोक = बॅरॉक

**barrack,** बैरक, बारिक, बारक*। > बैरॅक

**barrage,** बाँध; रोक*, आड़*; गोला-बारी*, बराज। > बार्-इज = बैराश्ज़

**barrater, barrator,** 1. मुकदमेबाज़; 2. (*mischief-maker*) झगड़ा लगानेवाला, नारद, फ़सादी। > बै-रॅ-टॅ

**barratry,** समुद्री दग़ाबाज़ी*; मुकदमेबाज़ी*। > बैरॅट्रि

**barrel,** 1. (*container*) पीपा; 2. (*of gun*) नाल*; 3. नली*; **~-shaped,** बेलनाकार, बेलनी, ढोलाकार। > बैरॅल

**barren,** 1. बाँझ*, बन्ध्या*; 2. निष्फल, व्यर्थ; 3. (*of land*) बंजर, ऊसर, अनुर्वर; **~ness,** बाँझपन, बन्ध्यता*; निष्फलता*; अनुर्वरता*। > बैरॅन

**barret,** टोपी*। > बैरिट

**barricade,** *n.*, मोरचा, रोक*, रुकावट*; —*v.*, मोरचाबन्दी* क०, रोक* लगाना। > बैरिकेड

**barrier,** 1. (*fence*) घेरा; 2. (*obstruction*) रोध, रोधिका*; परिघ, रोक*; 3. (*fig.*) बाधा*, रोध, अवरोध, उपरोध, व्यवधान; 4. (*custom's gate*) नाका, शुल्कद्वार। > बैरिअॅ

**barring,** (को) छोड़कर, के सिवाय। > बारिंग

**barrister,** बैरिस्टर, विधिवक्ता। > बै-रिस्-टॅ

**barrow,** 1. ठेला, 2. (*tumulus*) समाधि-स्तूप। > बैरो

**barter,** *n.*(*v.*), अदला-बदली* (क०), वस्तु-विनिमय; ~**er,** वस्तुविनिमेता। > बा-टॅ

**barysphere,** गुरुमण्डल। > बैरिस्फ़िअॅ

**basal,** 1. आधारीय; 2. (*fundamental*) आधार-, आधारभूत, आधारिक; 3. (*of narcotic*) प्रारंभिक। > बेसॅल

**basalt,** असिताश्म। > बॅसॉःल्ट

**bascule-bridge,** उत्तोलन-पुल। > बैस्क्यूल

**base,** *n.*, 1. (*foundation*) आधार, नींव*, बुनियाद*; 2. (*bottom*) तल, पेंदा, तह*; 3. (*of limb*) मूल; 4. (*geom.*) आधार; 5. (*chem.*) क्षारक; 6. (*mil.*) अड्डा, आस्थान; 7. (*ling.*) धातु*, मूल; —*v.*, आधारित क०; स्थापित क०, संस्थापन क०, आधार बनाना; —*adj.*, 1. (*morally*) नीच, कमीना; 2. (*socially*) अधम; 3. (*in quality*) घटिया; 4. (*impure*) अशुद्ध; 5. (*of coin*) खोटा; ~-**born,** 1. हीनजाति; 2. (*illegitimate*) जारज, दोग़ला; ~**d,** आधारित; ~**less,** निराधार, निर्मूल; ~**ment,** 1. तहखाना; 2. (*foundation*) आधार; ~**ness,** नीचता*। > बेस

**bash,** *n.*, प्रहार; *v.*, 1. प्रहार क०; 2. (*smash*) फोड़ना। > बैश

**bashful,** संकोची, झेंपू, लज्जालु; ~**ness,** संकोच। > बैश्फ़ुल = बैश्फ़ॅल

**basic,** 1. आधारीय; 2. (*fundamental*) मूल, आधारिक, आधारभूत, बुनियादी, तात्त्विक, मौलिक, मूलभूत, प्रधान; 3. (*chem.*) क्षारकीय, क्षारीय; ~ education, बुनियादी शिक्षा*; ~ principle, मूल सिद्धान्त; ~ pay, मूल वेतन; ~**ity,** क्षारकता*। > बेस्-इक; बॅ = बेसिसिटि

**basil,** तुलसी*। > बैज़्-इल

**basilar,** आधार-। > बै-सि-लॅ

**basilic vein,** अन्तर्बाहु शिरा*। > बॅसिलिक वेन

**basilica,** महामन्दिर। > बॅ-ज़ि-लि-कॅ = बॅ-सि-लि-कॅ

**basilisk,** बासिलिस्क; अमरीकी गिरगिट। > बैज़िलिस्क

**basin,** 1. (*bowl*) चिलमची*, कुण्डी*, प्याला; 2. (*pond*) हौज़, कुण्ड; 3. (*harbour*) बन्दरगाह; 4. (*of river*) द्रोणी, नदी-थाला, नदी की घाटी*; 5. (*hollow*) घाटी*। > बेसॅन

**basinet,** शिरस्त्राण, टोप। > बैसिने'ट

**basipetal,** तलाभिसारी। > बेसिप्-इटॅल

**basis,** आधार; मूलाधार। > बेसिस

**bask,** घमाना, धूप* खाना या सेंकना। > बास्क

**basket,** डलिया*, टोकरा, डला, टोकरी*; ~-**chair,** बेंत की कुरसी*। > बास्-किट

**bas-relief,** नक़्क़ाशी*। > बा-, बैस्रिलीफ़

**bass** (*music*), मन्द्र। > बेस

**bassinet,** बेंत का पालना। > बैसिने'ट

**bassoon,** अलग़ोजा। > बॅसून

**bast,** बास्ट। > बैस्ट

**bastard,** 1. जारज, दोग़ला; 2. (*counterfeit*) नक़ली; 3. (*inferior*) घटिया; ~**ize,** जारज ठहराना; दूषित क०; ~**y,** जारजता*, दोग़लापन। > बैस्टॅड; बैस्टॅडाइज़; बैस्टॅडि

**baste,** 1. (*stitch*) तागना, तगियाना; 2. (*beat*) पीटना; 3. (*in cooking*) चुपड़ना। > बेस्ट

**bastinado,** तलवों पर बेंत लगाना। > बैस्टिनेडो

**bastion,** बुर्ज, गढ़। > बैस्-टि-अॅन

**bat**[1], बल्ला, बैट; ~**sman,** बल्लेबाज़; ~**ting,** बल्लेबाज़ी*। > बैट

**bat**[2], 1. (*fruit*) गादुर; 2. (*noctule*) चमगिदड़ी*; 3. (*vampire*) चमगादड़; 4. (*mouse-tailed*) छोटा चमगादड़। > बैट

**batch,** 1. (*group*) टोली*, जत्था, दल; 2. (*amount*) घान। > बैच

**bate,** *n.*, क्षारीय घोल; *v.*, 1. क्षारीय घोल में रखना; 2. (*diminish*) घटना; घटाना; 3. (*hold*) रोकना। > बेट

**bath,** *n.*, 1. स्नान, प्रक्षालन; 2. (*water*) जल; 3. (*solution*) घोल; 4. (*bathtub*) स्नान-टब, नांद*, हाँड़ी*; 5. (*bowl*) कुण्ड, कुण्डिका*; 6. (*for heating*) ऊष्मक, तापन-पात्र; —*v.*, घोल में रखना; ~**ing ghat,** स्नान-घाट; ~-**room,** 1. स्नान-घर, स्नानगृह, गुसलखाना; 2. (*toilet*) शौचघर, शौचगृह। > बाथ; बेदिंग

**bathe,** *v.t.* 1. नहलाना, धोना; 2. (*immerse*) डुबाना, निमज्जित क०; 3. (*wet*) भिगोना, तर क०; —*v.i.*, नहाना, स्नान क०। > बेद

**bathetic,** अपकर्षी; भावुकतापूर्ण। > बॅथे'टिक

**bathometer,** गहराई-मापी। > बॅ-थॉ-मि-टॅ

**bathos,** 1. (*anticlimax*) भावापकर्ष, अपकर्ष, अकाण्डपात; 2. सस्ती भावुकता*। > बेथॉस

**bathysphere,** क्रोड़मण्डल, समुद्रनिमज्जी गोला। > बॅथिस्फ़िअॅ

**batik,** छींट*। > बॅटिक

**batiste,** महीन छालटी* (*linen*) या मलमल*। > बॅटीस्ट

**baton,** 1. छड़ी*, लकुटी*; 2. (*staff*) सोंटा, डण्डा। > बॅटॅन = बॅटॉन

**battalion,** बटैलियन, वाहिनी*। > बॅटैल्यॅन

**batten,** *n.*, 1. (*plank*) बत्ता, तख़्ता; 2. (*strip*) पट्टी*; 3. (*of loom*) डण्डा; —*v.*, बत्ता लगाना; मोटा बनना; फलना-फूलना, मौज* क०; ~**ed,** बत्तेदार, तख़्तेदार, पट्टीदार। > बॅटॅन

**batter,** *n.*, 1. (*of flour*) लपसी*; 2. (*defect*) दोष; 3. (*inward slope*) निप्रवण; —*v.*, 1. (*pound*) मारना, कूटना; 2. (*break*) चकनाचूर क०, तोड़ना; 3. बिगाड़ना। > बॅ-टॅ

**battering-ram,** भित्ति-पातक। > बॅटॅरिन्ग्रॅम

**battery,** 1. (*beating*) प्रहार, मार-पीट*; 2. (*mil.*) तोपख़ाना; 3. (*electr.*) बैटरी*; 4. (*series*) माला*। > बॅटॅरि

**battle,** *n.* (*v.*), युद्ध (क०), लड़ाई*, संग्राम, रण; ~-**array,** व्यूह; ~-**ax(e),** परशु; ~-**cry,** लड़ाई* का नारा; ~**dore,** बल्ला; ~-**field,** रणक्षेत्र; ~**ment,** 1. प्राचीर, फ़सील*, परकोटा; 2. (*of house*) कंगूरा; ~**ship,** रणपोत, जंगी जहाज़। > बॅटॅल, ~अॅरे, ~ऐक्स, ~क्राइ, ~डॉः

**battue,** हँकवा, हाँका। > बैटू = बैट्यू

**bauble,** 1. (*toy*) खिलौना; 2. भड़कीली सस्ती चीज़*; दिखाऊ या लिफ़ाफ़िया गहना। > बॉःबॅल

**bawd,** दूती*, कुटनी*; > बॉःड

**bawdy,** अश्लील; ~-**house,** वेश्यालय। > बॉःडि

**bawl,** चिल्लाना, चीखना। > बॉःल

**bawn,** 1. बाड़ा; 2. (*of castle*) प्रांगण। > बॉःन

**bay,** *n.*, 1. (*of sea*) खाड़ी*; 2. (*in wall*) आला; 3. (*wing of building*) खण्ड; 4. (*compartment*) कक्ष; 5. (*bark*) भौंक*; 6. (*laurel*) जयपत्र; 7. (*pl.*) जयमाला*; कीर्त्ति*; —*adj.*, (*colour*) कुम्मैत, लाखी; —*v.*, भौंकना, भूँकना; ~-**salt,** मोटा नमक; ~**window,** निर्गत खिड़की*। > बे

**bayonet,** संगीन, बेनट*। > बेअॅनिट

**bayadère,** नर्तकी*। > बायाडिअॅ

**bazaar,** बाज़ार। > बॅज़ा

**B.C.,** ईसा पूर्व; ईसवी पूर्व (सन् ७० ई० पू०; ७० ई० पू०)।

**Bdellium,** *Indian*, गुग्गुल। > डे'लिअॅम

**be,** होना; जीवित होना; घटित होना; ठहरना। > बी

**beach,** *n.*, बालू-तट, समुद्र-तट, किनारा, पुलिन; —*v.*, किनारे चढ़ाना; ~-**comber,** किनारा-छनक्कड़। > बीच; ~को-मॅ

**beacon,** *n.*, 1. बीकन, संकेत-दीप; 2. (*lighthouse*) प्रकाशगृह, दीपस्तंभ, आकाशदीप, प्रकाशस्तम्भ; 3. (*signal*) संकेतक; —*v.*, आलोकित क०, प्रकाश देना। > बीकॅन

**bead,** 1. मणिका*, मनका, दाना; 2. (*pl.*) माला*, जपमाला*; 3. (*drop*) बूँद*, बिन्दु; 4. (*of gun*) मक्खी*, दीदबान; ~**ed,** मनकेदार; ~**y,** 1. मनकेदार; 2. बूँददार; 3. (*of eyes*) छोटा चमकदार। > बीड

**beadle,** चपरासी; कर्मचारी; ~**dom,** दफ़्तरशाही*। > बीडॅल

**beagle,** 1. शिकारी कुत्ता; 2. (*spy*) गुप्तचर। > बीगॅल

**beak,** 1. (*bill*) चोंच*, चंचु*; 2. (*spout*) टोंटा, टोंटी*; ~**ed,** 1. चोंचदार, चंचुमान्; 2. (*curved*) टेढ़ा। > बीक

**beaker,** 1. टोंटीदार पात्र, बीकर; 2. (*wine cup*) चषक। > बी-कॅ

**beam,** *n.*, 1. धरन*, धरनी*, शहतीर; 2. (*rafter*) कड़ी*, काँड़ी*; 3. (*of balance*)

दण्ड, तुलादण्ड; 4. (*of plough*) हलस, हरिस; 5. (*of cart*) फड़; 6. (*of loom*) तुर; 7. (*of anchor*) दण्ड; 8. (*of ship*) चौड़ाई*; 9. (*ray*) किरण*; किरणपुंज, रश्मिमाला*; 10. (*radio*) अंशु; 11. (*smile*) मुस्कान*, मुस्कराहट*; —*v.*, 1. (*radiate*) विकीर्ण क०; 2. (*shine*) चमकना; 3. मुस्कराना; ~-**compass**, दण्ड-परकार; ~-**wind**, आड़ी हवा*। > बीम

**bean**, सेम*; broad ~, बाकला; field-~, बल्लार; ~-**feast**, भोज; मेला। > बीन

**bear**, *n.*, 1. (*sloth*) रीछ, ऋक्ष; 2. (*brown*) भूरा भालू; 3. (*black Himal.*) काला भालू; 4. (*comm.*) मन्दड़िया, मूल्यपाती; 5. उजड्ड व्यक्ति, गँवार; —*v.*, 1. (*endure*) सहना, बरदाश्त क०; 2. (*carry*) ढोना, वहन क०, ले जाना; 3. (*bring forth*) फलना; जन्म देना, उपजाना; 4. (*behave*) व्यवहार क०, आचरण क०; 5. (*give*) देना; 6. (*wear*) धारण क०; 7. (*have*) रखना, दिखाना; 8. (*be relevant*) से सम्बन्ध रखना; 8. (*weigh*) भार डालना, प्रभावित क०; the great ~, सप्तर्षि; the small ~, लघु सप्तर्षि; ~ **out**, सिद्ध क०, साबित क०; ~**able**, सहनीय, सह्य; ~**er**, 1. वाहक, धारक, वाही; 2. (*servant*) बैरा; ~**ing**, *n.*, 1. (*carrying*) वहन; 2. (*enduring*) बरदाश्त*, सहन; 3. (*producing*) उत्पादन; 4. (*behaviour*) आचरण, व्यवहार, बरताव; 5. (*deportment*) ठवन*, चाल*; 6. (*pressure*) भार; 7. (*relation*) सम्बन्ध; 8. (*aspect*) पहलू; 9. (*meaning*) अभिप्राय, अर्थ; 10. (*position*) दिशाकोण, दिक्मान, दिङ्मान; दिक्स्थिति*, स्थिति*; 11. (*mech.*) धारक, बेयरिंग।
> बे'अँ; बे'अँरबॅल; बे'अँ-रँ; बे'अँरिन्ग

**beard**, *n.*, दाढ़ी*; *v.*, सामना क०, मुक़ाबला क०; ~**ed**, दाढ़ीदार। > बिअँड; बिअँडिड

**beast**, 1. (*quadruped*) चौपाया, चतुष्पद; 2. (*animal*) पशु, जानवर; 3. (*person*) नर-पशु; ~ of burden, लद्दू जानवर; ~ of prey, हिंस्र या हिंसक पशु; ~**liness**, पशुता*, पाशविकता*; ~**ly**, 1 पाशविक; 2. (*disgusting*) जघन्य, घृणित। > बीस्ट

**beat**, *v.*, 1. मारना, पीटना; प्रहार क०; 2. (*overcome*) हराना, पराजित क०; 3. (*throb*) धड़कना; 4. (*dash*) टकराना; 5. (*flap*) फड़फड़ाना; —*n.*, 1. (*blow*) चोट*, मार*, वार, आघात; 2. (*throb*) स्पन्द(न), धड़कन*, विस्पन्द(न); 3. (*music*) ताल; 4. (*round*) गश्त*, हलका; ~**er**, 1. (*hunting*) हँकवैया; 2. (*implement*) दुरमुस, मुंगरी*, थापी*; ~**ing**, मार*, मारपीट*; हार*; धड़कन*, विस्पंदन। > बीट, बी-टँ, बीटिन्ग

**beatific**, आनन्दप्रद; ~ vision, भगवद्दर्शन; ~**ation**, धन्य-घोषणा*। **beatify**, आनंदित क०; धन्य घोषित क०। **beatitude**, 1. परमानंद, स्वर्गसुख, निःश्रेयस; 2. (*pl.*) आशीर्वचन। > बीअॅटिफ़्-इक; बिऐटिफ़िकेशॅन; बिऐट्/इफ़ाइ, ~इटचूड

**beau**, 1. (*dandy*) छैला; 2. प्रेमी; ~**teous**, सुष्ठु; ~**tiful**, सुन्दर, ख़ूबसूरत, रमणीय; ~**tify**, सुन्दर बनाना, सौंदर्य बढ़ाना, सजाना; ~**ty**, सुन्दरता*, सौंदर्य, ख़ूबसूरती*; —**spot**, रम्य स्थान। > बो; ब्यूट्यँस; ब्यूटिफ़ुल = ब्यूटिफ़ॅल; ब्यूटिफ़ाइ; ब्यूटि

**beaver**, 1. ऊदबिलाव; 2. (*of helmet*) चेहरा। > बी-वँ

**becalm**, शांत क०। > बिकाम

**because**, क्योंकि, इसलिए कि; ~ of, के कारण। > बिकॉज़ = बिकॉःज़

**bechance**, (संयोग से) घटित होना; आ पड़ना। > बिचान्स

**beck**, इशारा, इंगित। > बे'क

**beckon**, इशारा क०, इशारे या संकेत से बुलाना। > बे'कॅन

**becket bend**, जुलहा-गाँठ*।
> बे'किट बे'न्ड

**becloud**, 1. (*obscure*) धुँधला क०, अस्पष्ट कर देना; 2. (*confuse*) उलझाना।
> बिक्लाउड

**become**, हो जाना; उचित होना; ठीक लगना, शोभा* देना, जँचना। **becoming**, *adj.*, 1. उचित, शोभनीय; 2. (*in appearance*) सुहावना; —*n.*, संभवन।
> बिकॅम; बिकॅमिन्ग

**bed**, *n.*, 1. (~*stead*) पलंग, पर्यंक, शय्या*, चारपाई*, खाट*; 2. (*garden*) क्यारी*;

3. (*bottom*) तह*, तल; 4. (*stratum*) संस्तर; 5. (*of river*) तल; 6. (*base*) आधार; 7. (*layer*) परत*; —*v.*, 1. क्यारी* में लगाना; 2. (*embed*) बैठाना; 3. (*arrange in layers*) संस्तरित क०; **~-bug,** खटमल; **~ded,** संस्तरित; **~ding,** 1. बिस्तर, बिछौना; 2. (*geol.*) संस्तरण; **~-pan,** हाजती*; **~ridden,** शय्याग्रस्त; **~-rock,** आधार-शैल; तलशिला*; सुदृढ़ आधार; मूल सिद्धान्त; **~room,** शयन-कक्ष, शयनागार; **~sheet,** चादर*; **~-side nursing,** शय्यागत उपचर्या*; **~sore,** शय्या-व्रण; **~spread,** पलंग-पोश; **~time,** शयन-समय। > बे'ड

**bedabble,** धब्बे डालना। > बिडैबॅल

**bedaub,** 1. पोतना; 2. *see* BEDIZEN। > बिडॉ:ब

**bedazzle,** चौंधियाना। > बिडैज़ॅल

**bedeck,** अलंकृत क०, सजाना, शृंगार क०। > बिडे'क

**bedevil,** 1. (*torment*) सताना; 2. (*scold*) गाली* देना; 3. (*spoil*) बिगाड़ना; 4. (*bewitch*) जादू डालना; **~ment,** 1. भूत का आवेश; 2. (*confusion*) गड़बड़ी*। > बिडे'वॅल

**bedew,** तर कर देना, जल छिड़कना। > बिड्यू

**bedim,** धुँधला कर देना। > बिडिम

**bedizen,** भड़कीले कपड़े पहनाना; तड़क-भड़क* से सजाना। > बिडाइज़ॅन = बिडिज़ॅन

**bedlam,** पागलखाना; **~ite,** पागल। > बे'ड्लॅम

**bedouin,** बद्दू। > बे'डुइन

**bedrabbled,** लथ-पथ, कीचड़-भरा। > बिड्रैबॅल्ड

**bedraggle,** लथेड़ना, मैला क०। > बिड्रैगॅल

**bee,** 1. मधु-मक्खी*, मधुकर; 2. (*allied insect*) भौंरा, भृंग, भ्रमर, मक्षिका*; **~-eater,** पतेना, मक्षिकाभक्षी; **~-hive,** छत्ता-धानी*, मधुमक्खीपेटिका*; **~-keeping,** मधुमक्खी-पालन; **~-line,** सीधा रास्ता; **~s'wax,** मधुमोम, मोम, मैन, मदन। > बी; बी-ई-टॅ; बीहाइव; बीज़्वैक्स

**beech,** बीच; **~nut,** बीचफल।

**beef,** गोमांस; **~-witted,** बछिया का ताऊ, बुद्धू; **~y,** मांसल; मंदबुद्धि। > बीफ़

**beer,** बियर*। > बिअॅ

**beet,** चुकन्दर; red ~, लाल शलगम। > बीट

**beetle,** *n.*, 1. (*insect*) भृंग; 2. (*instrument*) मुंगरा; —*adj.*, बाहर निकला हुआ, प्रलम्बी; —*v.*, प्रलम्बी होना; के ऊपर मँडराना। > बीटॅल

**befall,** आ पड़ना, होना, घटित होना। > बिफ़ॉ:ल

**befit,** ठीक होना; फबना, शोभा* देना; उचित होना; **~ting,** 1. (*suitable*) उपयुक्त; 2. (*proper*) उचित। > बिफ़िट

**befog,** 1. कुहरे से ढक लेना; 2. (*fig.*) धुँधला कर देना, भटकाना, बहकाना। > बिफ़ॉग

**befool,** उल्लू बनाना; धोखा देना। > बिफ़ूल

**before,** *adv.*, 1. (*earlier*) पहले, पूर्व; 2. (*in front*) सामने, सम्मुख; 3. (*ahead*) आगे; *prep.*, के पहले, के पूर्व; के सामने; के आगे; **~hand,** पहले से; **-mentioned,** उपर्युक्त। > बिफ़ॉ:

**befoul,** 1. गंदा कर देना; 2. (*fig.*) दूषित क०; बदनाम क०। > बिफ़ाउल

**befriend,** मित्रवत् व्यवहार क०; सहायता* क०। > बिफ़्रे'न्ड

**befuddle,** 1. (*confuse*) चकरा देना; 2. (*stupefy*) अचेत कर देना; 3. (*with liquor*) मतवाला बना देना। > बिफ़ॅडॅल

**beg,** 1. भीख* माँगना; 2. (*entreat*) विनय* क०, प्रार्थना* क०; ~ the question, साध्य को सिद्ध मानकर तर्क क०, जिसे सिद्ध क० है उसे प्रमाण के रूप में प्रस्तुत क०। > बे'ग

**beget,** 1. प्रजनन क०, पैदा क०; 2. (*produce*) उत्पन्न क०, पैदा क०; **~ter,** जनक; उत्पादक। > बिगे'ट; बि-गे'-टॅ

**beggar,** भिखारी, भिखमंगा, भिक्षुक; ~description, वर्णनातीत होना; **~ly,** 1. गरीब, निर्धन; 2. (*sordid*) तुच्छ; 3. (*worthless*) निकम्मा; **~y,** 1. भिखमंगी*, भिखारीपन, भिक्षावृत्ति*; 2. (*poverty*) निर्धनता*, कंगाली*। > बे'-गॅ

**begin,** आरंभ क० या होना; ~**ner,** 1. आरंभक; प्रवर्तक; 2. (*novice*) नौसिखिया; ~**ning,** प्रारंभ, शुरू, शुरुआत*, आदि, आरंभ; ~**ningless,** अनादि।
> बिगिन; बि-गि-नॅ; बिगिनिन्ग

**begird,** 1. (पेटी*) बाँधना; 2. (*encircle*) घेर लेना। > बिगंःड

**begone,** हट जाओ, भाग जाओ, धत्। > बिगॉन

**begotten,** प्रजात, उत्पन्न। > बिगॉटॅन

**begrime,** मैला या गंदा क०। > बिग्राइम

**begrudge,** 1. ईर्ष्या* या डाह* क०, जलना; 2. मुश्किल* से देना; 3. (*grumble*) कुढ़ना। > बिग्रॅज

**beguile,** 1. (*cheat*) भुलावा देना, ठगना; 2. (*mislead*) बहकाना, फुसलाना; 3. (*amuse*) जी बहलाना, मोहित क०; 4. (*divert attention from*) भुला देना, बहलाना। > बिगाइल

**begum,** बेगम*। > बीगॅम = बेगॅम

**behalf,** on ~ of, की ओर* से; के पक्ष में। > बिहाफ़

**behave,** बरताव क०, व्यवहार क०, पेश आना; सदाचार क०, अच्छा व्यवहार क०। > बिहेव्

**behaviour,** आचरण, व्यवहार, बरताव, चालचलन; ~**ism,** व्यवहारवाद।
>बि-हे-व्यॅ; बि-हे-व्यॅ-रिज़्म

**behead,** सिर काटना, शिरश्छेदन क०। > बिहे'ड

**behemoth,** विशालकाय पशु। > बिहीमॉथ

**behest,** आदेश। > बिहे'स्ट

**behind,** *adv.*, पीछे; पीछे की ओर*; पीछे-पीछे; —*adj.*, पिछला; पिछड़ा हुआ; *prep.*, के पीछे; —*n.*, चूतड़; ~ one's back, किसी के पीठ-पीछे; ~ the scenes, परोक्ष में, परदे के पीछे; ~**hand,** पिछड़ा हुआ; बक़ाये में। > बिहाइन्ड

**behold,** देखना, अवलोकन क०; ~**en,** आभारी; ~**er,** दर्शक, प्रेक्षक। > बिहोल्ड

**behoof,** on ~ of, की ओर* से, के लिए, के कारण। > बिहूफ़

**behove, behoove,** उचित होना; आवश्यक होना। > बिहोव्; बिहूव्

**beige,** भदमैला। > बेश्ज़

**being,** 1. (*existence*) अस्तित्व, सत्ता*, हस्ती*; 2. (*essence*) तत्त्व, स्वभाव; 3. (*a* ~) सत्त्व; 4. (*living* ~) प्राणी, जीव, जीवधारी; Supreme ~, परमात्मा, परमेश्वर; corporal ~, देही, शरीरी, तनुधारी। > बीइंग

**belabour,** 1., बुरी तरह* पीटना; 2. (*fig.*) घोर निन्दा* क०। > बिलेबॅ

**belated,** विलम्बित। > बिलेटिड

**belaud,** भूरि-भूरि प्रशंसा* क०। >बिलॉःड

**belay,** दुफन्दी बाँध लगाना; ~**ing pin,** खूँटी*। > बिले

**belch,** *n.*, डकार*; *v.*, 1. डकारना, डकार* लेना; 2. (*of gun*) छोड़ना; 3. (*fig.*) वमन क०। > बे'ल्च

**beldam(e)** चुड़ैल*, डाइन*। > ब'ल्-डॅम

**beleaguer,** घेरा डालना, घेर लेना। > बि-ली-गॅ

**belfry,** घण्टागार। > बे'ल्-फ़्रि

**belie,** 1. झूठा साबित क०, मिथ्या सिद्ध क०, झुठलाना; 2. (*fail to act up to*) न क०, से मुकर जाना; (*fail to justify*) पूरा न क०, निराश कर देना; 3. (*misrepresent*) का अयथार्थ रूप प्रस्तुत क०; 4. (*calumniate*) (झूठी) निन्दा* क०। > बिलाइ

**belief,** 1. विश्वास, यक़ीन, प्रतीति*; 2. (*opinion*) धारणा*, विचार; 3. (*trust*) भरोसा; religious ~, धर्मविश्वास, श्रद्धा*, आस्था*; > बिलीफ़

**believable,** विश्वास-योग्य, विश्वसनीय; > बि-ली-वॅ-बॅल

**believe,** 1. (पर) विश्वास क०; 2. (*assume*) मान लेना; ~**r,** विश्वासी; आस्तिक। > बिलीव्, बि-ली-वॅ

**belittle,** छोटा क० या समझना, महत्त्व घटाना; अनादर क०। > बिलिटॅल

**bell,** *n.*, 1. घण्टा, घड़ियाल, घण्टी*; *v.*, गरजना; ~-**buoy,** घण्टीदार बोया, घण्टी-बोया; ~**jar,** परिच्छादक; ~**man,** घोषक; ~-**metal,** घण्टा-धातु*, कांस्य, कांसा; ~**shaped,** घण्टाकार; ~-**wether,** अगली भेड़*; अगुआ, नेता। >बे'ल, ~बॉय, ~जा, ~मैन, ~मे'टॅल, ~शेप्ट, ~वे'दॅ

**belladonna,** बेलाडोना, कण्टालिका*, मकोय*, अंगूरशेफा। >बे'-लॅ-डॉ-नॅ
**belle,** सुन्दरी*; सर्वसुन्दरी*। >बे'ल
**belles lettres,** ललित (या उदात्त) साहित्य। >बे'ल्-ले'ट्रॅ
**bellicose,** युयुत्सु, युद्धप्रिय, लड़ाकू। >बे'लिकोस
**bellicosity,** युयुत्सा*, युद्धप्रियता*। >बे'लिकॉसिटि
**belligerence,** युद्धकारिता*, युद्धस्थिति*, युद्ध, युद्धदशा*। **belligerent,** *adj.* युद्धरत, युद्धकारी; —*n.*, परियुद्धक। >बिलिजॅ/रॅन्स, ~रॅन्ट
**Bellona,** रणचण्डी*। >बे'-लो-नॅ
**bellow,** *v.*, 1. (*roar*) गरजना; 2. (*cry out*) चीखना, चीकना; —*n.*, गर्जन, गरज*; चीख़*, चीत्कार। >बे'लो
**bellows,** धौंकनी*, भाथी*। >बे'लोज़
**belly,** 1. उदर, पेट; तुन्दा; 2. (*womb*) गर्भाशय, कोख*; ~-**band,** पेटी*; ~**ful,** पेटभर। >बे'लि
**belong,** का होना, की सम्पत्ति* होना; से सम्बन्ध रखना; का निवासी होना; का सदस्य होना; ~**ing to,** का; ~**ings,** सम्पत्ति*; सामान, माल-असबाब। >बिलॉन्ग, ~इंग्ज़
**beloved,** *adj.*, परमप्रिय; *n.*, प्रियतम; प्रेयसी*। >बिलॅव्-इड
**below,** नीचे। >बिलो
**belt,** *n.*, 1. पेटी* कमरबंद, मेखला*, 2. (*of forest*) मेखला*, घेरा; 3. (*strap*) पट्टा; 4. (*zone*) कटिबन्ध, क्षेत्र, इलाक़ा; —*v.*, पेटी* बाँधना; घेर लेना; मारना। >बे'ल्ट
**belvedere,** बुर्ज। >बे'ल्-वि-डिअॅ
**bemire,** कीचड़ से लथपथ क०। >बिमाइअॅ
**bemoan,** विलाप क०, रोना-पीटना। >बिमोन
**bemock,** खिल्ली* उड़ाना। >बिमॉक
**bemuddle,** घबरा देना। >बिमॅडॅल
**bemuse,** हतबुद्धि कर देना, मदहोश कर देना। >बिम्यूज़
**bench,** 1. (*seat*) बेंच*, तख़्त; 2. (*table*) मेज़*; 3. (*ledge*) कगर, पैड़ी*; 4. (*stand*) मंच; 5. (*of judge*) कक्ष, पीठ; न्यायपीठ; 6. (*court*) न्यायालय; 7 (*judges*) पीठ, न्यायाधीशवर्ग। >बे'न्च

**bend,** *n.*, 1. मोड़, घुमाव; 2. (*bent*) झुकाव; 3. (*knot*) गाँठ*; 4. (*gunwale*) ऊपरी पट्टी*, पेरज; —*v.*, झुकाना, मोड़ना, टेढ़ा क०; झुकाना, दमन क०, वशीभूत क०; झुकना, मुड़ना; बाँधना; ~**ing,** नमन, वंकन। >बे'न्ड
**beneaped,** भूग्रस्त। >बिनीप्ट
**beneath,** 1. नीचे, तले; 2. (*unworthy*) अयोग्य। >बिनीथ
**benedick,** नवविवाहित। >बे'निडिक
**benediction,** 1. आशीर्वाद, मंगलकामना*; 2. (*service*) आशिष*, आरती*। **benedictory,** मांगलिक, आशीर्वाचक, आशीर्वादात्मक। >बे'नॅडिक्शॅन; बे'नॅडिक्टॅरि
**benefaction,** उपकार; दान। **benefactor,** उपकारक, हितकारी, उपकारी; संरक्षक। **benefactress,** उपकारिणी*। >बे'निफ़ैक्शॅन; बे'निफ़ैक्/टॅ, ~ट्रिस
**benefice,** धर्मवृत्ति*, याजकीय वृत्ति*; ~**nce,** उपकारिता*; उपकार; ~**nt,** उपकारी, परोपकारी। **beneficial,** लाभदायक, हितकर, हितकारी। **beneficiary,** 1. लाभभोगी, उपकृत, वृत्तिभोगी; 2. (*law*) हिताधिकारी, लाभग्राही। **benefit,** *n.*, 1. लाभ, फ़ायदा, हित, भला; 2. (*allowance*) भत्ता; —*v.*, लाभ उठाना या पहुँचाना। बे'निफ़िस; बिने'फ़ि/सॅन्स, ~सॅन्ट; बे'निफ़िशॅल; बे'निफ़िशॅरि; बे'निफ़िट
**benevolence,** शुभचिंता*, हितैषिता*, परोपकारिता*; उपकार। **benevolent,** परोपकारी, हितैषी, शुभचिन्तक; सद्भावपूर्ण >बिने'वॅलॅन्स; बिने'वॅलॅन्ट
**benighted,** अंधेरे से घिरा हुआ; पिछड़ा। >बिनाइटिड
**benign,** 1. भद्र, सौम्य; 2. (*favourable*) हितैषी; 3. (*med.*) हलका, सुसाध्य; ~**ant,** 1. (*kind*) सदय, दयालु; 2. (*gracious*) सौम्य; 3. (*salutary*) हितकर; ~**ly,** सदयता*, कृपा*, अनुग्रह। >बिनाइन; बिनिग्नॅन्ट
**Benjamin,** कनिष्ठ; लाड़ला। >बे'न्जॅमिन
**bent,** *n.*, 1. (*twist*) मोड़; 2. (*mental*) प्रवृति *, झुकाव, रुचि*; 3. (*stalk*) डंठल;

—*adj*. 1. मुड़ा, नत, बंकित; 2. (*curved*) टेढ़ा; 3. (*determined*) कृतसंकल्प; 4. की ओर* रवाना। > बे'न्ट

**benthic, benthonic,** नितलस्थ। > बे'न्-थिक; बे'न्थॉनिक

**benthos,** नितल जीवसमूह। > बे'न्थॉस

**benumb,** सुन्न या शक्तिहीन कर देना। > बिनॅम

**bequeath,** उत्तरदान क०, वसीयत* क०, वसीयत* में देना। > बिक्वीद

**bequest,** वसीयत*, उत्तरदान, रिक्थदान। > बिक्वे'स्ट

**berate,** डाँटना, फटकारना। > बिरेट

**berbery,** दारुहल्दी*। > बॅ:बॅरि

**berceuse,** लोरी*। > बे'अॅसॅ:ज़

**bereave,** से वंचित क०, छीन लेना; असहाय छोड़ देना; ~**d,** शोकसन्तप्त, शोकार्त्त; ~**ment,** शोक, ग़मी*, सोग, वियोग। > बिरीव

**beret,** टोपी*। > बे'रे = बे'रिट

**bergschrund,** हिमदर। > बॅ:गृश्रॅन्ड

**berhyme,** 1. छन्दोबद्ध क०; 2. (*lampoon*) पद्य में निन्दा* क०। > बिराइम

**beriberi,** बेरीबेरी*। > बे'रिबे'रि

**berm,** पटरी*। > बॅ:म

**berry,** बदरी*, बदर, सरसफल। > बे'रि

**berserk,** उन्मत्त। > बॅ:सॅ:क

**berth,** *n.*, 1. (*sleeping-place*) शायिका*; 2. (*for ship*) लंगरगाह, घाट, गोदी*; 3. (*job*) नौकरी*; —*v.*, लंगर डालना, घाट लगाना; जगह* देना। > बॅ:थ

**beryl,** वैडूर्य, वैदूर्य, लहसुनिया। > बे'रिल

**beseech,** अनुनय क०, विनती* क०; विनयपूर्वक माँगना; ~**ing,** अनुनयपूर्ण। > बिसीच

**beseem,** उचित होना; ठीक होना। > बिसीम

**beset,** घेर लेना; रोकना; ~**ment,** 1. घेरा; 2. (~*ting sin*) चिराभ्यस्त पाप या कमज़ोरी*। > बिसे'ट

**beside,** पास, बगल* में, पार्श्व में; की तुलना* में; के बाहर; ~ oneself, आपे से बाहर; > बिसाइड

**besides,** 1. के अतिरिक्त, के अलावा; 2. (*except*) को छोड़कर; 3. (*furthermore*) इसके अतिरिक्त, इसके सिवाय। > बिसाइड्ज़

**besiege,** 1. घेरा डालना, का अवरोध क०; 2. (*surround*) घेर लेना; 3. (*assail with*) बौछार* क०। > बिसीज

**beslaver,** लार* टपकना; ख़ुशामद* क०। > बि-स्लै-वॅ

**beslobber,** लार* टपकाना; चूमना-चाटना। > बि-स्लॉ-बॅ

**beslubber, besmear,** लेपना, लेपन क०, पोतना; मैला क०। > बि-स्लॅ-बॅ; बिस्मिअॅ

**besmirch,** 1. मैला क; 2. (*dim*) धुँधला कर देना, मलिन कर देना; 3. (*fig.*) कलंकित क०, कलंक लगाना। > बिस्मॅ:च

**besom,** झाड़। > बीज़ॅम = बे'ज़ॅम

**besot,** मतवाला या अचेत कर देना; मूर्ख बनाना; ~**ted,** 1. (*silly*) मूर्ख; 2. (*infatuated*) सम्मोहित; 3. (*drunk*) मदमत्त, 4. (*stupefied*) मदहोश, अचेत। > बिसॉट

**bespangle,** सितारे या चमकियाँ* लगाना। > बिस्पैंगॅल

**bespatter,** 1. छींटे डालना, धब्बे डालना; 2. (*defame*) निंदा* क०, बदनाम क०। > बि-स्पै-टॅ

**bespeak,** 1. (*reserve*) ले रखना; 2. (*order*) मँगाना; 3. (*show*) जता देना, की ओर* संकेत क०, सूचित क०। > बिस्पीक

**besprinkle,** छिड़कना। > बिस्प्रिंकॅल

**best,** उत्तम, सर्वोत्तम, श्रेष्ठ, उत्कृष्ट; at ~ अधिक से अधिक; do one's ~, भरसक कोशिश* क०; to the ~ of my knowledge, जहाँ तक मैं जानता हूँ, जहाँ तक मुझे पता है। > बे'स्ट

**bestead,** सहायता* क०; काम आना। > बिस्टे'ड

**bestial,** पाशविक; ~**ity,** पाशविकता*, पशुता*, पशुधर्म; पशुगमन। > बे'स्ट्यॅल

**bestir,** प्रेरित क०; ~ oneself, कार्य में लग जाना, दौड़-धूप* क०। > बिस्टॅ:

**bestow,** प्रदान क०, अर्पित क०; ~**al,** प्रदान। > बिस्टो

**bestrew,** पर छितराना। > बिस्ट्रू

**bestride,** 1. टाँगें* फैलाकर बैठना या खड़ा होना; 2. लम्बे क़दम भरकर पार क० । > बिस्ट्राइड

**bet,** *n.*, 1. बाज़ी*, पण, शर्त*; 2. (*stake*) दाँव; —*v.*, 1. बाज़ी* या पण लगाना; 2. (*stake*) दाँव पर रखना या लगाना; ~**ting,** पणक्रिया*, पणन, बदान*; ~**tor,** बाज़ी* लगानेवाला । > बे'ट; बे'-टॅ

**betake,** oneself to, जाना, आश्रय लेना; में लग जाना । > बिटेक

**betel,** पान, ताम्बूल; ~**nut,** सुपारी*, पूग, कसैली* । > बीटॅल

**bethink,** विचार क०; याद क० । > बिथिंक

**betide,** घटना, घटित होना; आ पड़ना । > बिटाइड

**betimes,** यथासमय, ठीक समय; शीघ्र । > बिटाइम्ज़

**betoken,** सूचित क०, जताना । > बिटोकॅन

**betray,** 1. (के साथ) विश्वासघात क०; पकड़वा देना; 2. (*deceive*) धोखा देना; 3. (*disappoint*) निराश क०, पूरा न क०; 4. (*disclose*) प्रकट क०; 5. (*show*) दिखाना; ~**al,** विश्वासघात; ~**er,** विश्वासघातक, विश्वासघाती । > बिट्रे

**betroth,** वाग्दान क०; ~**al,** सगाई*, मँगनी*, वाग्दान; ~**ed,** वाग्दत्त; वाग्दत्ता*, मँगेतर* । > बिट्रोद; बिट्रोदॅल; बिट्रोद्ड

**better,** *adj.*, बेहतर, अधिक अच्छा; अधिकांश; —*adv.*, और अच्छी तरह* से; से अधिक; —*n.*, और योग्य व्यक्ति, से बड़े लोग; —*v.*, 1. (*improve*) सुधारना, अधिक अच्छा बना देना; सुधरना, उन्नति* क०; 2. (*outdo*) से आगे बढ़ना, और अच्छा क०; get the ~ of, मात कर देना, पराजित क०; ~**ment,** सुधार, बेहतरी*, उन्नति* । > बे'-टॅ

**between,** (के) बीच में, मध्य में । > बिट्वीन = बॅट्वीन

**bevel,** *n.*, 1. (*instrum.*) मायलगुनिया*, गुनिया*; 2. (*angle*) प्रवणकोण; पख; 3. प्रवणता*, कटाव; —*v.*, पख मारना, प्रवण क०; ~**led,** प्रवणित, ~-**gear,** आड़ी गरारी* । > बे'वॅल

**beverage,** पेय; alcoholic ~, मदिरा*, मादक पेय । > बे'वॅरिज

**bevy,** 1. टोली*, मण्डली*; 2. (*flock*) झुण्ड । > बे'वि

**bewail,** (पर) विलाप क० । > बिवेल

**beware,** चौकस, सचेत, सतर्क, सावधान होना या रहना । > बिवे'ऑ

**bewilder,** घबरा देना, चकित क०; ~**ed,** हक्का-बक्का, किंकर्तव्यविमूढ़, सम्भ्रान्त; ~**ing,** विस्मयकारी; ~**ment,** घबराहट*, सम्भ्रम । > बि-विल्-डॅ

**bewitch,** जादू डालना; मोहित क०; ~**ed,** सम्मोहित; ~**ing,** सम्मोहक; ~**ment,** सम्मोहन, वशीकरण । > बिविच

**bey,** बेग । > बे

**beyond,** (के) परे, पार, बाहर । > बियॉन्ड = बिऑन्ड

**bezel,** 1. (*of instrum.*) तिरछी धार*; 2. (*of jewels*) तिरछी फलिका*; 3. (*groove*) खाँचा । > बे'ज़ॅल

**bezoar,** बा-ज़हर । > बीज़ॉः

**bhang,** भाँग* ।

**bheesty, bhisty,** भिश्ती* ।

**bi-,** द्वि-; अर्ध- । > बाइ

**biangular,** द्विकोणीय । > बाइऐंग्यु-लॅ

**biannual,** 1. (*half-yearly*) अर्धवार्षिक, छमाही, षाण्मासिक; 2. (*biennial*) द्वैवार्षिक । > बाइऐन्युअॅल

**bias,** *n.*, 1. (*prejudice*) पूर्वग्रह; 2. (*partiality*) पक्षपात, तरफ़दारी*; 3. (*slant*) नति*, अभिनति*, झुकाव; 4. (*mental inclination*) प्रवृत्ति*, झुकाव; —*v.*, दबाव डालना, तरफ़दारी* कराना; ~**(s)ed,** 1. अभिनत, झुका हुआ; 2. (*of person*) तरफ़दार, पक्षपाती; 3. (*of opinion*) एकतरफ़ा, एकांगी, पक्षपातपूर्ण । > बाइअॅस

**biaxial,** द्वि-अक्षीय । > बाइ-ऐक्-सिअॅल

**bib,** *v.*, पीना; *n.*, गतिया*, गाँती*; ~**ber,** पियक्कड़ । > बिब; बि-बॅ

**bibcock,** टोंटी* । > बिब्कॉक

**bibelot,** छोटी कलाकृति* । > बीब्लो

**Bible,** बाइबिल*, धर्मग्रंथ । **biblical,** बाइबिल-सम्बन्धी । > बाइबॅल; बिब्लिकॅल

**biblio/graphy**, 1. ग्रंथ-सूची*, संदर्भिका*, 2. (*science*) ग्रन्थविज्ञान; **~latry**, ग्रंथ-पूजा*, **~phile**, पुस्तक-प्रेमी। > बिब्लिऑग्रॅफ़ि, बिब्लिऑलॅट्रि; **बिब्**-लिअॅफ़िल; **बिब्**-लिअॅफ़ाइल

**bibulous**, 1. शराबी, मद्यप; 2. (*absorbent*) शोषक। > **बिब्**युलॅस

**bicameral**, द्विसदन। > बाइकैमॅरॅल

**bicentenary**, द्विशती*। > बाइसे'न्टीनॅरि

**bicentennial**, द्विशतवार्षिक। > बाइसे'न्ट'न्यॅल

**bicephalous**, द्विशिरस्क। > बाइसे'फ़ॅलॅस

**biceps**, द्विशिर पेशी*, द्विशिरस्क। **bicipital**, द्विशाखी; द्विशिरस्की। > **बाइसे'**प्स, बाइसिपिटॅल

**bicker**, 1. झगड़ना, कलह क०; 2. (*gurgle*) गड़गड़ाना; 3. (*patter*) पटपटाना; 4. (*flicker*) टिमटिमाना; 5. (*flash*) चमकना। > **बि**-कॅ

**biconcave**, उभयावतल। > बाइकॉन्केव

**biconvex**, उभयोत्तल। > बाइकॉन्वे'क्स

**bicorn(uate)**, द्विशृंगी। > **बाइ**कॉ:न

**bicuspid**, 1. (*of tooth*) द्वयग्री; 2. (*of valve*) द्विकपर्दी। > बाइ-**कॅस्**-पिड

**bicycle**, साइकिल*। **bicyclic**, द्विचक्रीय। > **बाइ**सिकॅल; बाइ-**सिक्**-लिक = बाइ-**साइक्**-लिक

**bid**, *n.*, 1. (*offer*) बोली*, डाक* 2. (*attempt*) प्रयत्न, चेष्टा*; —*v.*, बोली* लगाना; आदेश देना; निवेदन क०; निमन्त्रित क०; **~dable**, आज्ञाकारी; **~der**, बोली* लगानेवाला; **~ding**, 1. बोली*; 2. (*command*) आदेश; 3. (*invitation*) निमन्त्रण। > बिड; **बि**-डॅ; **बि**डिन्ग

**bide**, प्रतीक्षा* क०। > बाइड

**bidimensional**, द्विविम। > बाइडाइमे'न्शॅनॅल

**biennial**, द्वैवार्षिक, दोसाला, द्विवर्षी। > बाइए'न्यॅल

**bier**, अर्थी,* रत्थी*, **अरथी***। > बिअॅ

**bifid**, द्विशाखित, द्विशाखी। > **बाइ**फ़िड = **बि**फ़िड

**bifocal**, द्विफ़ोकसी। > **बाइ-फ़ो**-कॅल

**bifoliate**, द्विपर्णी। > बाइफ़ोलिइट

**bifurcate**, द्विशाखित होना या क०। **bifurcation**, द्विशाखन; शाखा*। > **बाइ**फ़ॅ:केट, बाइफ़ॅ:**केशॅन**

**big**, 1. बड़ा; 2. (*large*) विशाल, लम्बा-चौड़ा, 3. (*grown-up*) वयस्क; 4. (*pregnant*) गर्भवती*; गर्भिणी* (*of animals*); 5. (*important*) महत्त्वपूर्ण; प्रभावशाली, महान् (*of people*); 6. (*loud*) ऊँचा; 7 (*boastful*) शेख़ी-भरा; 8. (*magnanimous*) विशालहृदय। > बिग

**bigamist**, द्विपत्नीक; द्विपतिका*; द्विविवाही। > **बि**गॅमिस्ट

**bigamy**, द्विविवाह, द्विपत्नीत्व या द्विपतित्व। > **बि**गॅमि

**bight**, 1. (*of coast*) खाड़ी*; 2. (*bend*) मोड़; 3. (*of rope*) फन्दा। > बाइट

**bigot**, कट्टर, धर्मान्ध; **~ry**, कट्टरता*, धर्मान्धता*; मताग्रह। > **बि**गॅट; **बि**गॅट्रि

**bijou**, रत्न; **~terie**, जवाहरात। > **बीझू**

**bilateral**, 1. द्विपक्षी, दुतरफ़ा; 2. (*physically*) द्विपार्श्व। > बाइलैटॅरॅल

**bile**, 1. पित्त; 2. (*sickness*) पित्तदोष, पित्त-प्रकोप; 3. (*bad temper*) चिड़चिड़ापन।

**biliary**, पैत्तिक। **bilious**, पित्तदोषग्रस्त, पित्तातुर; चिड़चिड़ा। > बाइल; **बि**ल्यॅरि; **बि**ल्यॅस

**bilge**, *n.*, 1. (*bulge*) उभाड़, 2. (*lower hull*) पेंदा; 3. (*lower hold*) नितल, गमतखाना; 4. गन्दा पानी; —*v.*, 1. पेंदे में छेद होना या क०; 2. (*bulge*) उभरना, फूलना। > बिल्ज

**bilingual**, द्विभाषी, द्वैभाषिक; **~ism**, द्विभाषिता*। > बाइलिंग्वॅल

**bilk**, 1. धोखा देना, ठगना; 2. (*evade payment*) चुकाने से जी चुराना। > बिल्क

**bill**, *n.*, 1. (*proposed law*) विधेयक; 2. (*comm.*) बिल, प्राप्यक; 3. (*of exchange*) हुण्डी*, विपत्र; 4. (*banknote*) बैंकनोट; 5. (*handbill*) इश्तहार, विज्ञापन; 6. (*program*) कार्यक्रम; 7. (*law*) आरोपपत्र; 8. (*of bird*) चोंच*; 9 (*halberd*) फरसा; —*v.*, 1. (*list*) सूची* तैयार क०; 2. बिल तैयार क०; बिल में लिखना; 3. (*announce*) घोषित क०, विज्ञापन क०, 4. विज्ञापन या इश्तहार

लगाना; 5. (*of birds*) चोंच* मिलाना; 6. (*caress*) प्यार क०, चूमा-चाटी* क०; ~ of lading, बिलटी*, लदान-पत्र; **~-board,** 1. सूचना-पट्ट; विज्ञापन-तख्ता; 2. (*of ship*) लंगर-पट्टी*। > बिल

**billet,** *n.*, 1. (*mil.*) टिकान*; 2. (*job*) नौकरी*; 3. (*destination*) लक्ष्य; 4. (*of firewood*) लट्ठा; 5. (*rod*) छड़; —*v.*, (सिपाहियों को) टिकाना; नौकरी* दिलाना; ~-doux, प्रणय-पत्र। > बिलिट; बिलेडू

**billiards,** अण्टा, बिलियर्ड। > बिल्यॅड्ज़

**billingsgate,** गाली*, गाली-गलौज*। > बि-लिंगज़्/गिट = ~गेट

**billion,** 1. (1,000,000,000) एक अरब; 2. (1,000,000,000,000) दस खरब। > बिल्यॅन

**billow,** *n.*, महातरंग*, लहर* (*also fig.*); —*v.*, लहराना। > बिलो

**billy,** 1. (*club*) लाठी*; 2. (*kettle*) देगची*; **~-goat,** बकरा। > बिलि

**bilocation,** अनेकदेशीयता*। > बाइलोकेशॅन

**bimanual,** दुहत्था। > बाइमैन्युॲल

**bimetallic,** द्विधातु(क)। > बाइमिटैलिक

**bimetallism,** द्विधातुवाद। > बाइमे'टॅलिज़्म

**bimonthly,** 1. द्वैमासिक; 2. (*semi-monthly*) पाक्षिक। > बाइ-मॅन्थ्-लि

**bin,** धानी*। > बिन

**binary,** 1. (*twofold*) दोहरा; 2. (*math.*) द्विचर, द्विआधारी; 3. (*astron.*) युग्मतारा; 4. (*chem.*) द्विअंगी, द्विकर्मी। > बाइनॅरि

**binaural,** द्विकर्णी। > बिनॉःरॅल

**bind,** 1. बाँधना; 2. (*bandage*) पट्टी* बाँधना; 3. (*make coalesce*) जमाना; 4. (*constipate*) क़ब्ज़ पैदा क०; 5. (*a book*) जिल्द* बाँधना या चढ़ाना; 6. (*put under obligation*) वचन लेना, वादा कराना; बाध्य क०; 7. (*ratify*) पक्का क०; 8. (*be obligatory*) आवश्यक या अनिवार्य होना; 9. (*become hard*) जम जाना; **~er,** 1. (*of books*) जिल्दसाज़, जिल्दबन्द; 2. (*band*) बन्धन, बन्धकी*; **~ing,** *n.*, 1. (*of book*) जिल्द*; 2. (*band*) बन्धन; —*adj.* 1. (*obligatory*) बन्धनकारी, बाध्यकारी; 2. बाँधनेवाला; 3. (*constipating*) ग्राही, क़ाबिज़, स्तम्भक; जमानेवाला। > बाइन्ड

**bine,** बेल*, लता*। > बाइन

**bing** (*heap*), ढेर। > बिन्ग

**binge,** रंगरली*। > बिंज

**binocular,** द्विनेत्री; **~s,** दूरबीन*। > बाइ-नॉक्-यु-लॅ; बिनॉक्युलॅज़

**binomial,** द्विपद। **binominal,** द्विसंज्ञक। > बाइनोमिॲल; बाइनॉमिनल

**bio/chemistry,** जीव-रसायन; **~genesis,** जीवात् जीवोत्पत्ति; **~geography,** प्राणि-भूगोल; **~graphee,** चरितनायक; **~grapher,** जीवनी-लेखक; **~graphical,** जीवनी-सम्बन्धी; **~graphy,** जीवनी*, जीवनचरित; जीवनी-साहित्य; **~logical,** जीव-विज्ञान-सम्बन्धी; जैव, जैविक; — warfare, कीटाणु-युद्ध; **~logist,** जीवविज्ञानी; **~logy,** जीवविज्ञान, जैविकी*, प्राणि-विज्ञान; जीव-समूह। > बाइओकेमिस्ट्रि; बाइऑग्रॅफ़ी; बाइ-ऑ-ग्रॅ-फ़ॅ; बाइऑग्रैफ़िकॅल; बाइऑग्रॅफ़ि; बाइअॅलॉजिकॅल; बाइऑलॅजिस्ट; बाइऑलॅजि

**bio/metrics,** जीवसांख्यिकी*; **~metry,** जीवमिति*; **~nomics,** जीव-पारिस्थितिकी*; **~psy,** जीवोतिपरीक्षा*; **~physics,** जीव-भौतिकी*; **~plasm,** जीवद्रव्य; **~sphere,** जीव-मण्डल; **~tic,** जीवीय। > बाइऑटिक

**bioscope,** बायस्कोप, चलचित्रदर्शी; सिनेमाघर। > बाइअॅस्कोप

**bipartisan,** द्विदलीय। > बाइपार्टिज़ॅन

**bipartite,** द्विखंडी, द्विभाजित, द्विभागीय; द्विपक्षी; द्विदलीय। > बाइपाटाइट

**biped,** द्विपाद। > बाइपे'ड

**bipinnate,** द्विपिच्छकी। > बाइपिनेट

**bipolar,** द्विध्रुवी(य)। > बाइ-पो-लॅ

**biquadratic,** चतुर्घात। > बाइक्वॅड्रैट्-इक

**birch,** भूर्ज। > बॅःच

**bird,** पक्षी, चिड़िया*; ~ of prey, शिकारी पक्षी, प्रसह; ~'s-eye view, विहंगम दृष्टि*; **~-cherry,** जामन; **~-lime,** लासा; **~call** (*acoustics*), कूजिका*। > बॅःड

**biretta,** टोपी*। > बि-रे'-टॅ

**birth,** जन्म; give ~ to, (को) जन्म देना, पैदा क०; **~-certificate,** जन्मप्रमाणक;

~-control, संतति-निग्रह; ~-date, जन्म-तिथि*; ~day, वर्षगांठ*, जन्मदिवस; ~-mark, जन्मचिह्न; ~place, जन्म-स्थान; ~-rate, जन्मदर*; ~-register, जन्मपंजी*; ~right, जन्मसिद्ध अधिकार; ~worth, 1. (*bracteated*) किरामार, धूम्र-पत्र; 2. (*Indian*) अर्कमूल। > बॅ:थ

**biscuit,** बिस्कुट। > बिस्-किट

**bisect,** द्विभाजित क०, अर्धित क०; दो टुकड़े क०; ~ion, द्विभाजन, अर्धन; ~or, अर्धक, द्विभाजक, समविभाजक। > बाइसे'क्ट; बाइसे'क्शॅन; बाइ-से'क्-टॅ

**bisexual,** उभयलिंगी, द्विलिंगी। > बाइसे'क्स्युअॅल

**bishop,** बिशप, धर्माध्यक्ष; ~ric, धर्मप्रान्त; धर्माध्यक्ष का पद; ~'s weed, अजवायन*। > बिशॅप

**bismuth,** बिस्मथ। > बिज़्मॅथ

**bison,** गवल। > बाइसॅन

**bissextile,** अधिदिनीय। > बिसे'क्स्टाइल

**bistoury,** क्षुरिका*। > बिस्टॅरि

**bit,** *n.*, 1. टुकड़ा, अंश; 2. (*food*) ग्रास, कौर; 3. (*of bridle*) लगाम*, दहाना; 4. (*of tool*) अनी*; —*v.*, 1. लगाम* लगाना; 2. (*restrain*) का नियन्त्रण क०, निरोध क०; a ~, थोड़ा सा; ~ by ~, थोड़ा-थोड़ा करके। > बिट

**bitch,** कुतिया*, कुत्ती*। > बिच

**bite,** *v.*, 1. (दाँत से) काटना; 2. (*sting*) डंक मारना, डसना; 3. (*grip*) पकड़ना; 4. कष्ट पहुँचाना; 5. (*corrode*) खा जाना; —*n.*, काट*; दंशन, दंश; घाव; पकड़*; भोजन; तीखापन। > बाइट

**biting,** चुभता हुआ, काटू; तीखा; ~ cold कड़ाके की सरदी*। > बाइटिन्ग

**bitter,** कटु, कड़आ, तिक्त; दुःखद; ~ness, कटुता*, कड़वाहट*, तीखापन। > बि-टॅ

**bittern,** बिटर्न। > बिटॅन

**bitts,** मकरी*। > बिट्स

**bitumen,** डामर, बिटूमन। > बिट्युमिन

**bivalent,** द्विसंयोजक। > बाइवेलॅन्ट

**bivalve,** *adj.*, द्विकपाटी; *n.*, सीपी*। > बाइवैल्व

**bivouac,** पड़ाव। > बिवुऐक

**biweekly,** 1. पाक्षिक; 2. अर्द्धसाप्ताहिक। > बाइ-वीक्-लि

**bizarre,** 1. अनोखा; 2. (*incongruous*) गड़-बड़, बेतुका। > बिज़ा

**blab,** *v.*, भेद खोलना, गोपनीय बात* प्रकट क०; बकना; —*n.*, 1. बकवाद*; 2. (*person*) बकवादी। > ब्लैब

**black,** *adj.*, 1. काला, कृष्ण; 2. (*dark-complexioned*) साँवला; काला-कलूटा (*very dark*); 3. (*dark*) अंधकारमय; 4. (*dirty*) गन्दा; 5. (*evil*) दुष्ट; 6. (*dismal*) मनहूस; 7. (*sullen*) अप्रसन्न; 8. (*hopeless*) निराशामय, काला; —*n.*, 1. काला रंग; 2. कालापन, कालिमा*; 3. काला धब्बा; 4. (*negro*) हबशी; 5. काला आदमी; —*v.*, काला क०, काला रंग चढ़ाना; गन्दा क०; काली पालिश* लगाना; ~ out, मिटाना; ढकना; बेहोश हो जाना; ~ art, ~ magic, अभिचार, वशीकरण; ~ hole, काल-कोठरी*; ~ lead, लिखिज; ~ list, काली सूची*; ~ market, चोरबाज़ार; ~ sea, कृष्ण सागर; ~ sheep, कुल-कलंक; ~amoor, हबशी; ~-ball, बहिष्कृत क०; ~-beetle, तिलचटा; ~berry, काली अंची*। > ब्लैक, ~अमुअॅ, ~बॅरि

**black/bird** (*grey-winged*), कस्तूरा; ~board, श्यामपट्ट; ~en, 1. काला क०; 2. (*defame*) बदनाम क०; ~guard, *n.*, गुण्डा, बदमाश; —*adj.*, नीच; —*v.*, गाली* देना; ~leg, 1. (*of cattle*) लँगड़ी*; 2. (*of plants*) काली मेखला*; 3. (*strikebreaker*) हड़तालभेदी; 4. (*gambler*) धोखेबाज़; ~list, काली सूची* में लिखना; ~mail, *n.*, भया-दोहन; —*v.*, दबाव से ऐंठना, धमकाकर धन वसूल क०; बाध्य क०; ~out, 1. चिराग-गुल; तमावरण; 2. (*loss of consciousness*) अचेतना*; 3. (*suppression of news*) संवाद-विलोपन; ~smith, लोहार; ~-water fever, कालमेह। > ब्लैगाड; ब्लैक्मेल

**bladder,** 1. मूत्राशय, वस्ति*, फुकना; 2. (*sac*) थैली*। > ब्लै-डॅ

**blade,** 1. (*of grass*) पत्ती*; 2. (*lamina*) फलक; 3. (*of sword*) धार*; 4. (*of leaf*) पटल। > ब्लेड
**blague,** गपोड़ा, गप*। > ब्लाग
**blain,** 1. (*blister*) फफोला, छाला; 2. (*pustule*) फोड़ा। > ब्लेन
**blamable,** निन्दनीय, निन्द्य; ज़िम्मेवार, उत्तरदायी। > ब्लेमॅबॅल
**blame,** *v.*, निन्दा* क०; दोष देना या लगाना; उत्तरदायी ठहराना; —*n.*, 1. (*censure*) निन्दा*, गर्हण; 2. (*responsibility*) दोष, उत्तरदायित्व; ~**less,** अनिन्द्य; निर्दोष; ~**worthy,** निन्दनीय, दोषी। > ब्लेम; ब्लेम्वॅ:दि
**blanch,** 1. (*pale*) पीला पड़ना; 2. विवर्ण क०। > ब्लान्च
**bland,** 1. (*gentle, polite*) सौम्य, विनीत, मृदुल, प्रिय; 2. (*ironical*) व्यंग्यात्मक; 3. (*mild*) मृदु, नरम, उपशामक। > ब्लैन्ड
**blandish,** 1. चापलूसी* क०; 2. (*cajole*) फुसलाना; ~**ment,** चापलूसी*, लल्लो-चप्पो*; प्रलोभन। > ब्लैन्-डिश
**blank,** *adj.*, 1. (*empty*) शून्य, खाली, रिक्त; 2. (*paper*) कोरा, सादा, निरंक; 3. (*verse*) अतुकांत; 4. (*look*) भावशून्य; 5. (*unproductive*) निष्फल, शून्य; 6. (*utter*) निरा, सरासर, पूरा-पूरा; 7. (*incomplete*) अपूर्ण; —*n.*, 1. रिक्त स्थान; 2. कोरा काग़ज़; 3. (*emptiness*) शून्य, रिक्तता*; 4. (*target*) निशाना; 5. (*ticket*) ख़ाली टिकट; 6. (*cartridge*) आवाज़ी गोली* या कारतूस; —*v.*, ढकना; ~ cheque, कोरा चेक; ~**ly,** साफ़-साफ़; भावशून्य दृष्टि* से। > ब्लैंक
**blanket,** *n.*, कम्बल; आवरण; *v.*, आच्छादित क०, आवृत क०; दबाना, छिपाना। > ब्लैन्-किट
**blare,** *n.*, 1. गरजना; 2. (*announce loudly*) पुकारकर कहना, चिल्लाना; —*n.*, गर्जन; चिल्लाहट*। > ब्ले'अॅ
**blarney,** चापलूसी*। > ब्लानि
**blasé,** अतितृप्त। > ब्लाज़े
**blaspheme,** ईश-निन्दा* क०, निन्दा* क०, ~**r,** ईश-निन्दक। **blasphemous,** ईश-निन्दापूर्ण, ईशनिन्दात्मक। **blasphemy,** ईशनिन्दा*। > ब्लैस्फ़ीम; ब्लैस्-फ़ी-मॅ; ब्लैस्-फ़ि-मॅस; ब्लैस्-फ़ि-मि
**blast,** *n.*, 1. (*of wind*) झोंका, झकोरा; 2. (*explosion*) विस्फोट, धमाका; 3. (*of trumpet*) तूर्यनाद; 4. (*of siren*) सीटी*; 5. (*blight*) अभिशाप, विनाश; 6. (*of disease*) प्रकोप; —*v.*, (बारूद* से) उड़ा देना; बरबाद क०, तबाह क०; ~-**furnace,** वात्या-भट्ठी*, झोंका-भट्ठी*; ~**ing,** विस्फोटन। > ब्लास्ट; ब्लास्ट्फ़ॅ:निस
**blastoderm,** बीज-जनस्तर। > ब्लैस्टोडॅ:म
**blatant,** 1. (*noisy*) ऊधमी, मुखर; 2. (*palpable*) खुला, साफ़, स्पष्ट; 3. (*gaudy*) भड़कीला; 4. (*flagrant*) घोर। > ब्लेटॅन्ट
**blaze,** *n.*, 1. (*of fire*) ज्वाला*, धधक*; 2. (*of light*) चमक*, प्रदीप्ति*; 3. (*fig.*) तड़क-भड़क*; ठाट-बाट; 4. (*on animal*) उजला धब्बा; 5. (*on tree*) छाल* काटकर बनाया चिह्न; —*v.*, 1. दहकना, धधकना; भड़कना; 2. उत्तेजित हो जाना; 3. (*proclaim*) घोषित क०, फैलाना, का डंका पीटना; 4. छाल* काटकर चिह्न बनाना; वृक्षों पर चिह्न बनाकर रास्ता दिखाना; ~ **away,** गोली* चलाता रहना, दागता जाना; करता जाना; ~**r,** रंगीन जाकेट*। > ब्लेज़
**blazon,** *n.*, कुलचिह्न; *v.*, चारों ओर फैलाना या प्रचार क०, घोषित क०; ~**ry,** भड़कीला प्रदर्शन। > ब्लेज़ॅन
**bleach,** विरंजित क०; पीला पड़ना; > ब्लीच
**bleaching,** *n.*, विरंजन; *adj.*, विरंजक; ~-**powder,** विरंजक-चूर्ण।
**bleak,** 1. (*treeless, bare*) उजाड़; 2. (*pale*) पीला, विवर्ण; 3. (*cold*) ठण्डा; 4. (*harsh*) रूखा, कठोर; 5. (*cheerless*) फीका; 6. (*gloomy*) निरानन्द। > ब्लीक
**blear,** धुँधला। > ब्लिअॅ
**bleat,** मिमियाना। > ब्लीट
**bleb,** 1. (*blister*) फफोला; 2. (*bubble*) बुलबुला। > ब्ले'ब
**bleed,** 1. रक्त निकलना, निकालना या चूसना; 2. (*ooze*) रिसना, रस निकलना या निकालना; 3. (*suffer*) दुःख होना; 4. (*extort*) रुपया ऐंठना; ~**ing,** *n.*, रक्तस्रवण,

रक्तस्राव; स्रवण, निःस्रवण; *adj.*, स्रावी।
> ब्लीड

**blemish,** *n.*, 1. (*physical*) धब्बा, दाग़; 2. (*moral*) दोष, कलंक; 3. (*deficiency*) कमी*, त्रुटि*; 4. (*flaw*) दोष; —*v.*, 1. धब्बा लगाना; 2. (*sully*) कलंकित क०; 3. (*impair*) बिगाड़ना, क्षति* पहुँचाना।
> ब्ले'मिश

**blench,** 1. (*flinch*) पीछे हटना; 2. (*quail*) हिम्मत* हारना, घबरा जाना; 3. के लिए आँखें* बन्द क०; 4. (*pale*) पीला पड़ जाना।
> ब्ले'न्च

**blend,** *v.*, 1. सम्मिश्रण क०, मिलाना; 2. (*harmonize*) मिल जाना, मेल खाना; —*n.*, मिश्रण, सम्मिश्रण। > ब्ले'न्ड

**bless,** 1. (*give a blessing*) आशीर्वाद देना; 2. (*hallow, consecrate*) अनुमन्त्रित या अभिमन्त्रित क०; आशिष* देना; 3. धन्य कहना या मानना, कृतज्ञ होना; 4. वरदान देना; 5. (*worship*) पूजा* क०, प्रशंसा* क०; **~ed,** 1. अभिमन्त्रित, अनुमन्त्रित; 2. धन्य; 3. (*fortunate*) सौभाग्यशाली; of — memory, प्रातःस्मरणीय; **~edness,** धन्यता*; **~ing,** 1. आशीर्वाद; स्वस्त्ययन; 2. अनुमन्त्रण, अभिमन्त्रण; 3. (*favour*) कृपादान, वरदान; — in disguise, अप्रत्यक्ष कृपादान; 4. आशिष-समारोह।
> ब्ले'स; ब्ले'सिड; ब्ले'सिन्ग

**blether,** प्रलाप। > ब्ले'-दॅ

**blight,** *n.*, 1. (*of plants*) अंगमारी*, चित्ती*; 2. (*destruction*) विनाश; 3. (*curse*) अभिशाप; —*v.*, 1. (*wither*) सुखाना, मुरझा देना; मुरझा जाना; 2. (*destroy*) नष्ट क०; 3. (*disappoint*) निराश कर देना। > ब्लाइट

**blind,** *adj.*, 1. अंधा, नेत्रहीन; 2. (*foolish*) बेसमझ, विवेकशून्य; 3. (*reckless, of action*) अविवेचित, अन्धाधुन्ध; 4. (*concealed*) छिपा हुआ, अप्रत्यक्ष; 5. (*of alley*) बन्द; —*v.*, 1. अंधा क०; 2. (*dazzle*) चौंधियाना; 3. (*obscure*) धुंधला कर देना; 4. (*hide*) छिपाना; —*n.*, 1. (*shutter*) झिलमिली*; 2 (*curtain*) परदा; 3. (*obstruction*) आड़*, ओट*; 4. (*excuse*) बहाना; 5. (*decoy*) फन्दा; धोखे की टट्टी*; ~ flying, अन्ध-उड़ान*, ~ spot, अन्ध-बिन्दु; **~-born,** जन्मांध; **~fold,** *v.*, 1. आँखों* पर पट्टी* बाँधना; 2. (*mislead*) भटकाना, अन्धा बनाना; — *adv.*, 1. आँखों* पर पट्टी* बाँधे; आँखें* बन्द किए; 2. (*recklessly*) बिना सोचे समझे; — *adj.*, अविचारी (*of person*); अन्धाधुन्ध (*of acts*); **~ing,** अंधकर; **~-man's-buff,** आँखमिचौनी*, **~ness,** अंधापन। > ब्लाइन्ड

**blindage,** आड़*, ओट*। > ब्लाइन्-डिज

**blink,** *v.i.*, 1. (*wink rapidly*) मुलमुलाना; 2. (*twinkle*) टिमटिमाना; 3. (*disregard*) अनदेखी* क०; *v.t.*, 1. पलक* मारना, आँखें* मिचकाना; 2. आँखें* बन्द कर लेना; 3. (*signal*) संकेत क०; —*n.*, 1. (*glimpse*) झलक*, झाँकी*; 2. (*glimmer*) चमक*; 3. (*winking*) झपकी*, निमेषण; 4. (*moment*) निमेष, क्षण; **~ers,** अँधेरी*।
> ब्लिंक; ब्लिन्ग्कॅज़

**bliss,** परमानन्द; स्वर्गसुख; **~ful,** आनन्द-मय, सुखद। > ब्लिस

**blister,** *n.*, फफोला, छाला; *v.*, फफोला पड़ जाना; ~ **gas,** व्रणगैस*। > ब्लिस्-टॅ

**blithe,** प्रसन्न, प्रफुल्ल। > ब्लाइद

**blithering,** बकवादी; पक्का। > ब्लिदॅरिन्ग

**blitz,** (हवाई) आक्रमण; **~krieg,** तूफ़ानी हमला। > ब्लिट्स; ब्लिट्स्क्रीग

**blizzard,** हिमझंझावात, बर्फ़ानी तूफ़ान।
> ब्लिज़ॅड

**bloat,** 1. (*swell*) फूलना; फुलाना; 2. (*cure*) धुँआना; **~er,** धुँआया हिलसा।
> ब्लोट; ब्लो-टॅ

**blob,** 1 (*globule*) गोलिका*; 2. धब्बा, छींटा। > ब्लॉब

**bloc,** गुट, गुट्ट। > ब्लॉक

**block,** *n.*, 1. खण्ड (क), निपिण्ड, पिण्डक; कुन्दा (*of wood*); शिलाखण्ड (*of stone*); भूमिखण्ड (*of land*), 2. (*platform*) मंच; 3. (*mould*) ढाँचा; 4. (*obstruction*) बाधा*; 5. (*group of buildings*) भवनसमूह; 6 (*bloc*) गुट्ट; 7 (*administration*) प्रखण्ड, खण्ड, ब्लाक, 8 (*printing*) ब्लॉक, ठप्पा; 9. (*a person*) भावशून्य या कठोर व्यक्ति;

—*v.*, 1. (*obstruct*) बन्द क०, अवरुद्ध क०, अवरोध क०, रोकना; 2. (*hinder*) बाधा* डालना; रोक देना; ~**ed**, अवरुद्ध; ~**head** मूर्ख; ~**ing**, *n.*, अवरोध, अवरोधन, निरोध; *adj.*, विरोधी, अवरोधी। > ब्लॉक

**blockade**, *n.*(*v.*), नाकाबन्दी*, नाकेबन्दी* (क०), घेरा (डालना), अवरोध (क०), संरोध(क०); अवरोधन। > ब्लॉकेड

**bloke**, व्यक्ति, आदमी। > ब्लोक

**blood**, 1. रक्त, लहू, खून, रुधिर; 2. (*murder*) हत्या*; 3. (*temperament*) स्वभाव, प्रकृति*; 4. (*race*) वंश, कुल; 5. (*kinship*) रिश्ता; 6. (*dandy*) छैला; in cold ~, क्रूरतापूर्वक; जानबूझकर; bad ~, क्रोध; वैर; ~-**bank**, रक्त(दान) बैंक; ~-**bath**, हत्याकाण्ड; ~-**brother**, सहोदर या सगा भाई; ~-**corpuscule**, रक्त-कणिका*, रक्ताणु; ~-**curdling**, भयानक, रोमांचकारी; ~-**donor**, रुधिर-प्रदाता; ~-**feud**, रक्त-बैर, कुल-बैर; ~-**group**, रुधिर-वर्ग; ~-**guilty**, हत्यारा; ~**hound**, 1. भेदिया कुत्ता; 2. (*person*) जासूस, भेदिया; ~**less**, 1. रक्तहीन; 2. रक्तपातहीन; 3. (*lifeless*) निर्जीव; 4. (*pale*) विवर्ण, पीला; 5. (*unfeeling*) निर्मोही; 6. (*cruel*) निष्ठुर; ~-**letting**, रक्तमोक्षण; ~-**poisoning**, रक्त-विषाक्तता*; -**pressure**, रक्तचाप, रक्तदाब; ~-**relation**, रक्त-सम्बन्धी; ~**shed**, रक्तपात; ~**shot**, खूनी; ~-**stained**, रक्तरंजित; ~-**stone**, रक्त-प्रस्तर; ~-**sucker**, 1. (*leech*) जोंक*; 2. (*extortioner*) खसोटा, शोषक; ~-**test**, रक्त-जाँच*; ~-**thirsty**, रक्तपिपासु, खूँखार; निष्ठुर; ~-**transfusion**, रक्त-आधान; ~-**vessel**, शिरा*, रक्त-वाहिका*, ~**y**, रक्त का, रक्त-; रुधिराक्त, खूनी, लाल; रक्तरंजित; रक्तपातपूर्ण; रक्तपिपासु। > ब्लड; ब्लॅ-डि

**bloom**, *n.*, 1. (*flower*) फूल, पुष्प, कुसुम; पुष्पपुंज; 2. (*florescence*) बहार*; 3. (*prime*) नवयौवन; 4. (*glow*) अरुणिमा*, लाली*; —*v.*, फूलना, खिलना, बौराना, चिटकना; ~**ing**, पुष्पित; फलता-फूलता। > ब्लूम

**bloomers**, सलवार*। > ब्लू-मॅस

**blossom**, *n.*, मंजरी*, कली*, बौर; *v.*, खिलना; हरा-भरा होना, फलना-फूलना; विकसित हो जाना; ~**ing**, पुष्पण; ~**y**, पुष्पित, मंजरित, मुकुलित। > ब्लॉसॅम

**blot**, *n.*, 1. धब्बा, दाग़; 2. (*disgrace*) कलंक, लांछन; 3. (*blemish*) दोष; —*v.*, 1. धब्बे डालना; मैला क०; 2. (*sully*) कलंकित क०, कलंक लगाना; 3. (*dry*) सुखाना; ~ **out**, 1. मिटाना; 2. (*obscure*) छिपा देना, छिपाना; ~**ter**, ~**ting paper**, सोखता, स्याहीसोख। > ब्लॉट; ब्लॉ-टॅ

**blotch**, 1. छाला, व्रण; 2. (*stain*) धब्बा, दाग़; ~**y**, धब्बेदार, दग़ैल। > ब्लॉच; ब्लॉचि

**blouse**, कुरता; कुरती* (*for women*)। > ब्लाउज़

**blow**, *n.*, 1. फूँकना; 2. (*pant*) हाँफना; 3. (*sound*) बजना, बजाना; 4. (*move*) चलना, बहना; 5. (*blossom*) खिलना, फूलना; —*n.*, 1. (*a blowing*) फूँक*; 2. (*blast*) झोंका; 3. (*hit*) प्रहार, आघात; घूँसा (*with fist*); 4. (*shock*) धक्का; 5. (*disaster*) विपत्ति*; 6. (*bloom*) बहार*; ~ **over**, शान्त हो जाना, थम जाना; दूर हो जाना; ~ **out**, 1. बुझाना; 2. (*burst*) फट जाना; 3. (*melt*) गल जाना; ~ **up**, 1. फुलाना; 2. (*explode*) फूट पड़ना; उड़ा देना; ~**er**, धौंकनी*, आध्माता; ~-**gun**, तुफ़ँग*; ~-**hole**, वायु-छिद्र; ~-**lamp**, धमन-दीप; ~-**out**, 1. (*burst*) फट*, फटन*; 2. (*melting*) संगलन, गलन; ~**pipe**, धौंकनी*, फुकना; ~-**up**, विस्फोट; ~**y**, वातल। > ब्लो

**blowzed, blowzy**, 1. ललमुँहा; 2. (*slovenly*) फूहड़। > ब्लाउज़्ड; ब्लाउज़ि

**blubber**, *n.*, 1. (*fat*) तिमिवसा*, चरबी*; 2. (*weeping*) रोदन; —*v.*, सिसकना, रोना-बिलखना; ~**y**, चरबीदार; मोटा; सूजा हुआ। > ब्लॅ-बॅ

**bludgeon**, *n.*, गदा*, सोंटा, लगुड़, लाठी*; —*v.*, अन्धाधुन्ध (लाठी* से) मारना, अन्धाधुन्ध सोंटा मारना। > ब्लॅजॅन

**blue**, *adj.*, 1. नीला, आसमानी; 2. (*livid*) विवर्ण; 3. (*depressed*) विषण्ण, उदास; —*n.*, नीला रंग, नील; —*v.*, नीला क० या हो जाना, नील लगाना; ~ blood, कुलीन, अभिजात; **~bird**, नीलमी*; **~-book**, अधिकृत रिपोर्ट*; **~ish, bluish**, हलका नीला, नीलाभ; **~-print**, (अन्तिम) रूप-रेखा*, (पूरा) खाका; नीला नक़्शा; **~-stocking**, पण्डिता*, विदुषी*। > ब्लू; ब्लूइश

**bluff**, *n.*, 1. (*cliff*) कगार, वप्र; 2. (*act of bluffing*) झाँसा-पट्टी*, धुप्पल*; दमबुत्ता; 3. (*overbearing demeanour*) रोब, धौंस*; —*v.*, झाँसा देना; धौंसना; —*adj.*, 1. (*brusque*) रूखा, स्पष्टवादी; 2. (*steep*) खड़ा, ऊँचा; 3. (*of ship*) सामने चौड़ा। > ब्लॅफ़

**blunder**, *n.*, भद्दी भूल*, चूक*; *v.*, 1. भारी भूल* क०, बुरी तरह* चूक जाना; 2. (*stumble*) डगमगाना; **~buss**, बन्दूक*; **~head**, मूर्ख, बुद्धू। > ब्लॅन्-ड, ~बॅस; ~हे'ड

**blunt**, *adj.*, 1. (*not sharp*) भोथरा, भोथर, कुण्ठित, कुन्द; 2. (*bluff*) स्पष्टवादी, रूखा, मुँहफट; 3. (*dull*) मन्दबुद्धि; —*v.*, कुण्ठित क० या हो जाना (*also fig.*); **~ly**, रुखाई* से, स्पष्टतया; **~ness**, भोथरापन; रुखाई*, रुखापन, स्पष्टवादिता*। > ब्लॅन्ट

**blur**, *v.*, 1. धुँधला हो जाना या कर देना, अस्पष्ट क०; 2. (*smear*) धब्बे लगाना, मलिन क०; 3. (*disfigure*) विकृत क०, दूषित क०, गन्दा क०; —*n.*, धब्बा, दाग़; कलंक; धुँधलापन; **~red**, धुँधला, अस्पष्ट; मलिन। > ब्लॅ:

**blurb**, (पुस्तक* का) विज्ञापन, परिचय, शस्ति*। > ब्लॅ:ब

**blurt out**, कह डालना, फूट पड़ना। > ब्लॅ:ट आउट

**blush**, *v.*, मुख पर लाली* आना, (लज्जा* से) लाल हो जाना, मुख लज्जारुण हो जाना; लज्जित होना, शरमाना, झेंपना; —*n.*, लज्जारुणिमा*, लज्जा*, मुखारुणिमा*; अरुणिमा*, लालिमा*, प्रभा*। > ब्लॅश

**bluster**, *v.*, 1. (आँधी* आदि का) प्रचण्ड होना; 2. (*threaten*) घुड़कना, धमकाना, गरजना; —*n.*, आँधी*, तूफ़ान; गरज*; डींग*, दर्पोक्ति*; **~er**, डींग* मारनेवाला; **~ous**, प्रचण्ड; गरजनेवाला; दंभी, अभिमानी। > ब्लॅस्-टॅ; ~रॅस

**boa**, अजगर। > बोअॅ

**boar**, शूकर, वराह, वाराह, सूअर; wild ~, बनैला सूअर। > बॉ:

**board**, *n.*, 1. (*council*) बोर्ड, समिति*, पर्षद्*, मण्डल; 2. (*plank*) तख़्ता, पट्ट, फलक, पटरा; 3. (*food*) खान-पान, भोजन; 4. (*side*) किनारा; —*v.*, चढ़ना, सवार होना; भोजन देना या पाना; तख़्ते लगाना; above ~, सच्चा, निष्कपट; खुल्लमखुल्ला; **~er**, अंतेवासी, आवासी, बोर्डर; **~ing**, भोजनव्यवस्था*; छात्रावास, अवसथ। > बॉ:ड; बॉ:-डॅ; बॉ:डिना

**boast** *n.*, डींग*, शेख़ी*, आत्मश्लाघा*, गर्वोक्ति*; गौरव, प्रतिष्ठा*; —*v.*, डींग* मारना, शेख़ी* बघारना, बढ़-बढ़कर बातें* क०; (पर) गौरव क०; **~er**, **~ful**, शेख़ीबाज़, डींग* मारनेवाला, आत्मश्लाघी; **~fulness**, आत्मश्लाघिता*। > बोस्ट; बोस्-टॅ

**boat**, *n.*, नाव*, किश्ती*, नौका*; *v.*, नाव* चलाना; नाव* में ले जाना; नौकाविहार क०; **~-bridge**, नाव* का पुल; **~ing**, नौकाविहार; **~man**, नाविक, केवट; **~-race**, नौका-दौड़*। > बोट; बोट्मॅन

**bob**, *n.*, 1. (*weight*) गोलक, लटकन; 2. (*ornament*) लटकन; 3. (*curl*) अलक*, घूँघर, लट*; 4. (*refrain*) टेक*; 5. (*jerk*) झटका; 6. (*tap*) थपकी*; 7. (*curtsy*) प्रणति*; —*v.*, 1. (*move up and down*) ऊभ-चूभ हो जाना, डूबना-उतराना; 2. (*come up*) उतराना; 3. (*tap*) थपकना; 4. (*jerk*) झटकना; 5. (*cut*) काटना; 6. (*curtsy*) झुकना; **~tailed**, दुमकटा। > बॉब

**bobbery**, 1. उत्पात, उपद्रव; 2. (*hubbub*) शोरगुल, गुलगपाड़ा, हल्ला। > बॉबॅरि

**bobbin**, परेता, फिरकी*, अटेरन, बोबिन। > बॉबिन

**bobsled, bobsleigh**, स्लेज, हिमशकट। > बॉब्स्ले'ड; बॉब्स्ले

**bobstay**, रस्सा। > बॉब्स्टे

**bode,** (का) शकुन होना, (भविष्य) सूचित क०; **~ful,** अपशकुन-सूचक; **~ment,** शकुन। > बोड

**bodice,** कुरती*, चोली*। > बॉडिस

**bodiless,** विदेह, अमूर्त। **bodily,** *adj.*, शारीरिक, दैहिक, कायिक; —*adv.*, 1. सशरीर, सदेह; 2. (*in entirety*) सांगोपांग; पूरा-पूरा; 3. सब मिलकर। > बॉडिलिस; बॉडिलि

**bodkin,** सूआ, सुतारी*। > बॉड्-किन

**body,** 1. शरीर, बदन, देह*, तन, काया*, काय; 2. (*corpse*) शव; 3. (*trunk*) धड़; 4. मुख्य भाग; 5. (*society*) निकाय, समिति*, संस्था*; 6 समूह; 7. (*frame*) ढाँचा; 8. (*math., astron., etc.*) पिण्ड; 9. (*person*) व्यक्ति; 10. (*majority*) आधिकांश; celestial ~, खपिण्ड; corporate ~, निकाय; governing ~, शासी निकाय; ~ politic, राष्ट्र; **~-cloth,** (*of horse*), गरदनी*; **~-guard,** अंगरक्षक; **~-snatcher,** शवदस्यु। > बॉडि

**bog,** *n.*, दलदल**; *v.*, पक में फँसना या फँसाना; **~gy,** दलदला। > बॉग; बॉगि

**bogey, bogy,** 1. (*goblin*) हौआ, भूत, जूजू; 2. (*devil*) शैतान। > बोगि

**boggle,** *v.*, 1. (*be startled*) ठिठकना; 2. (*hesitate*) हिचकना; 3. (*demur*) आपत्ति* क०; —*n.*, ठिठक*, संकोच। > बॉगल

**bogie,** बोगी। > बोगि

**bogus,** खोटा, बनावटी, जाली, बोगस। > बोगॅस

**bohea,** घटिया काली चाय*। > बोही

**Bohemian,** 1. बोहिमियाई; 2. (*gypsy*) कंजर, जिप्सी; 3. (*unconventional*) आवारा, निरंकुश, रूढ़िमुक्त, उच्छृंखल। > बोहीम्यॅन

**boil,** *n.*, 1. फोड़ा, व्रण; 2. (*boiling*) क्वथन; —*v.i.*, उबलना, खौलना, उबल पड़ना; जोश में आना; —*v.t.*, उबालना; **~er,** 1. (*utensil*) देग; 2. बॉयलर, क्वथनित्र, वाष्पित्र; **~ing,** क्वथन; **—-point,** क्वथनांक। > बॉइल; बॉइ-लॅ

**boisterous,** 1. (*violent*) प्रचण्ड, तेज; 2. (*of person*) ऊधमी; गुल-गपाड़िया। > बॉइस्टॅरॅस

**bold,** 1. निर्भीक, निडर; 2. (*impudent*) धृष्ट, ढीठ; 3. (*of type*) सुस्पष्ट, मोटा; **~-faced,** निर्लज्ज, बेशर्म; **~ly,** निधड़क, बेखटके; **~ness,** निर्भीकता*; धृष्टता*, ढिठाई*, दुःसाहस। > बोल्ड; बोल्ड्फ़ेस्ट

**bole,** धड़, तना। > बोल

**bolide,** उल्का*। > बोलाइड

**boll,** डोडा, बीजकोष। > बोल

**bollard,** जहाज़ी खूँटा। > बॉलॅड

**bolometer,** तेजमापी। > बॅलॉम्-इटॅ

**bolster,** *n.*, तकिया, मसनद*, गद्दी*; *v.*, तकिया लगाना; सहारा देना, थामना, सँभालना। > बोल्-स्टॅ

**bolt,** *n.*, 1. (*sliding bar*) सिटकिनी*, चटखनी*; 2. (*headed metal pin*) क़ाबला, बोल्ट; 3. (*arrow*) तीर; 4. (*lightning*) गाज*, वज्रपात, वज्र, बिजली*; 5. (*movement*) छलाँग*, फलाँग*; 6. (*running away*) पलायन; 7. (*roll of cloth*) थान; 8. (*bundle*) गट्ठा; —*v.*, 1. चटखनी* या काबला लगाना; 2. (*dart away*) चौंककर भाग जाना; 3. (*gulp down*) गटकना; 4. अपने दल से अलग हो जाना; **~er,** दलद्रोही। ~ from the blue, आकस्मिक घटना*। > बोल्ट; बोल्-टॅ

**bolus,** 1. (*lump*) पिण्ड; 2. (*pill*) गोली*। > बो-लॅस

**bomb,** *n.*, बम, गोला; *v.*, बम बरसाना या गिराना; **~er,** बमवर्षक; **~ing,** गोलाबारी*; **~-proof,** अभेद्य, बमसह, बमरोक। > बॉम; बॉ-मॅ; बॉमिन्ग

**bombard,** गोलाबारी* क०, बमवारी* क०; बौछार* क०; **~ment,** बमवर्षा*, गोलाबारी*, बमबारी*। > बॉम्बाड

**bombast,** शब्दाडम्बर; **~ic,** शब्दाडम्बरपूर्ण। > बॉम्बॅस्ट; बॅम्बॅस्-टिक

**bona fide,** *adj.*, निष्कपट, नेकनीयत, सदाशयी, सद्भावी, सच्चा; प्रामाणिक, असली, वास्तविक, यथार्थ; —*adv.*, सद्भाव से। **bona fides,** सदाशयता*, सद्भावना*, नेकनीयती*; सदाशय, सद्भाव। > बोनॅफ़ाइदि; बोनॅफ़ाइडीज़

**bonanza,** *n.*, 1. समृद्धि*; 2. (*mining*) अयस्क-पुंज; —*adj.*, 1. (*prosperous*)

फलता-फूलता; 2. (*well-equipped*) समृद्ध। > बॅनॅन्ज़

**bon-bon,** मिठाई*। > बॉन्‌बॉन

**bond,** 1. (*shackles*) बेड़ी*; 2. (*link*) बन्धन; 3. (*binding engagement*) बाण्ड, बन्ध; बन्धपत्र, इक़रारनामा, अनुबन्धपत्र; 4. (*debenture*) ऋणपत्र, रुक्का, तमस्सुक; 5. (*masonry*) चाल*; —*v.*, बन्द रखना; जोड़ना, बाँधना; ~ of security, प्रतिभूपत्र; **~age,** दासता*, गुलामी*; **~ed,** बद्ध; **~ing,** बन्धक; **~sman,** 1. दास; 2. (*security*) प्रतिभू, लग्नक। > बॉन्ड; बॉन्ड्ज़्मॅन

**bonduc-nut,** करंजी, लताकरंज, कुबेराक्षी। बॉन्डॅकनॅट

**bone,** *n.*, हड्डी*, अस्थि*; *v.*, हड्डियाँ* निकालना; ~ of contention, झगड़े की जड़*; **~-meal,** अस्थिचूर्ण; **~-setter,** हड्डी* बैठानेवाला। > बोन

**bonfire,** 1. उत्सवाग्नि*, होली*; 2. (*out-of-door fire*) अलाव। > बॉन्‌फ़ाइअॅ

**bonhomie,** मिलनसारी*, सौजन्य। > बॉनॉमी = बॉनॅमी

**bon mot,** सूक्ति*, सुभाषित। > बोंमो

**bonne,** नौकरानी*। > बॉन्

**bonnet,** 1. टोपी*; 2. (*covering*) ढक्कन। > बॉनिट

**bonny,** 1. (*handsome*) कमनीय; 2. (*robust*) हृष्ट-पुष्ट। > बॉनि

**bonus,** 1. (*dividend*) बोनस, अधिलाभ, अधिलाभांश; 2. (*gift*) इनाम। > बोनॅस

**bony,** 1. (*of bone*) अस्थि-, अस्थिल, अस्थिमय; 2. चौड़ी हड्डीवाला; 3. (*thin*) हड़ीला। > बोनि

**bonze,** बौद्ध भिक्षु। > बॉन्ज

**boo,** 1. छी-छी क०; 2. (*hoot*) शोरगुल मचाना, हूट क०, सीटी* बजाना। > बू

**booby,** मूर्ख, चंडूल; **~-trap,** 1. (*bomb*) छलबम; 2. चोर-फन्दा। > बूबि

**boodle,** 1. (*whole lot*) समूचा, ढेर, गड्ड; 2. (*graft*) घूस*; 3. (*loot*) लूट*। > बूडॅल

**boohoo,** रोना-धोना, रोना-पीटना। > बुहू

**book,** *n.*, 1. पुस्तक*, ग्रन्थ, किताब*; 2. (*account* ~) खाता; 3. (~ *of blank sheets*) बही*; —*v.*, 1. (पुस्तक* या सूची* में) लिखना, दर्ज क०; 2. (*engage*) बुक क०, सुरक्षित करा लेना, ठीक क०; 3. (*a ticket*), टिकट लेना या देना; bring to ~, 1. स्पष्टीकरण माँगना; 2. (*reprimand*) फटकारना; **~binder,** जिल्दसाज़, दफ्तरी; **~binding,** जिल्दसाज़ी*; **~ed,** निर्धारित। > बुक

**booking,** बुकिंग; **~-clerk,** टिकट-बाबू; **~-office,** टिकट-घर। > बुक्-इन्ग

**bookish,** 1. किताबी, पुस्तकीय; 2. (*scholarly*) पांडित्यपूर्ण; 3. (*pedant*) पंडिताऊ; 4. (*unpractical*) अव्यावहारिक। > बुकिश

**book/-jacket,** पुस्तकावरण; **~-keeper,** मुनीम, लेखाकार; **~-keeping,** हिसाब-किताब, मुनीमी*; **~-learning,** किताबी या पुस्तकीय ज्ञान; **~let,** पुस्तिका*; **~louse,** किताबी कीड़ा; **~post,** पुस्तकडाक*, पुस्तडाक*, बुकपोस्ट; **~-rest,** रिहल*; **~stall,** पुस्तकों* की दूकान*; **~worm,** किताबी कीड़ा, ग्रन्थकीट।

**boom,** *n.*, 1. (*noise*) गरज*, धायँ*, धड़ाका, गूँज*; 2. (*commerce*) धूम*, तेज़ी*, गरमबाज़ारी*; सहसावृद्धि*; 3. (*bar*) डण्डा, लम्बी कड़ी*;—*v.*, दनदनाना, गरजना; धूम* मचना या मचाना। > बूम

**boon,** वर, वरदान; ~ companion, ज़िन्दादिल साथी। > बून

**boor(ish),** असभ्य, अशिष्ट, गँवार। > बुअॅ

**boost,** *n.*, 1. (*advancement*) बढ़ती*; 2. (*advertising*) बढ़ावा, विज्ञापन; —*v.*, 1. बढ़ाना, तूल देना; 2. विज्ञापन क०, बढ़ा-चढ़ाकर बताना; 3. (*electr.*) बढ़ाना; **~er,** वर्धक; **~ing,** वर्धन। > बूस्ट

**boot,** *n.*, 1. जूता, बूट; 2. (*for luggage*) सामान-धानी*; —*v.*, लात* मारना; to ~, के अतिरिक्त; lick the ~s of, किसी के तलवे चाटना या सहलाना; **~less,** बेकार, व्यर्थ; **~-tree,** कलबूत; **~s,** जूता साफ़ करनेवाला। > बूट

**Bootes,** भूतेश। > बोओटीज़

**booth,** मण्डप, कुटी*; दूकान*; कोष्ठ। > बूद

**booty,** लूट*, लूट* का माल। > बूटि

**booze,** *v.*, ज़्यादा शराब* पीना, पीता रहना; —*n.*, 1. शराब*; 2. (*party*) पानगोष्ठी*।

**boozy**, 1. पियक्कड़, मद्यप; 2. (*drunk*) मतवाला, मदमत्त। > बूज़; बूज़ि
**bopeep**, लुका-छिपी*। > बोपीप
**borage**, Indian, पत्थरचूर। > बुरिज
**borax**, सुहागा, बोरेक्स। > बॉ:रैक्स
**bordello**, वेश्यालय। > बॉ:डे'लो
**border**, *n.*, 1. (*edge*) किनारा; 2. (*limit*) सीमा*; 3. (*region*) सीमान्त; —*v.*, (से) लगा हुआ होना; (की) सीमा* होना; किनारा लगाना; ~**er**, सीमान्तवासी; ~**-line**, सीमारेखा*। > बॉ:-डॅ; बॉ:-डॅ-रॅ
**bore**, *n.*, 1. (*of gun*) नली*; अभ्यन्तर व्यास; 2. छेद, परिवेध, छिद्र; 3. (*person*) कानखाऊ, उबानेवाला; 4. (*nuisance*) तकलीफ़*, मुसीबत*, कष्ट; 5. (*wave*) ऊँची लहर*; —*v.*, छेद क०, वेधन क०, बेधना, बरमाना; उबाना, परेशान क०; tidal ~, ज्वारभित्ति*; ~**dom**, ऊब*, उचाट; ~**r**, बेधक। **boring**, *adj.*, उबाऊ, नीरस; —*n.*, बेधन, परिवेधन। >बॉ:; बॉ:डॅम; बॉ:-रॅ; बॉ:रिन्ग
**boreal**, उत्तरी, उदीच्य। > बॉ:रिअॅल
**born**, 1. उत्पन्न, जात; 2. (*natural*) जन्मजात; be ~, उत्पन्न होना, जन्म लेना। > बॉ:न
**borough**, नगर। > बॅ-रॅ
**borrow**, उधार लेना; लेना, उद्धृत क०; ~**ed**, उधार लिया हुआ; गृहीत; ~**er**, कर्ज़दार, ऋणी, उद्धारणिक; ~**ing power**, उधार-शक्ति*। > बॉरो, बॉ-रो-अॅ
**boscage**, 1. (*of shrubs*) झुरमुट; 2. (*of trees*) उपवन, वृक्ष-समूह। > बॉस्-किज
**bosh**, अनाप-शनाप, अण्ड-बण्ड। > बॉश
**bosket, bosquet**, उपवन। > बॉस्-किट
**bosom**, छाती*, वक्षस्थल; ~ **friend**, अंतरंग मित्र। >बुज़ॅम; ~फ्रे'न्ड
**boss**, *n.*, 1. मालिक, अधिपुरुष, स्वामी; 2. (*protuberance*) उभार, उभाड़; —*v.*, मालिक होना, नियन्त्रण क०, रोब जमाना। > बॉस
**bot(t), bots**, जोंकी*। > बॉट
**botanical**, वानस्पतिक। **botanist**, वनस्पतिज्ञ, वनस्पतिशास्त्री। **botany**, वनस्पति-विज्ञान, उद्भिज्ज-विज्ञान। > बॅटैनिकॅल; बॉटॅनिस्ट; बॉटॅनि

**botch**, *n.*(*v.*) कच्चा काम (क०)। > बॉच
**both**, *pron.*, *adj.*, दोनों, उभय; *adv.*, भी। > बोथ
**bother**, *v.t.*, 1. (*annoy*) तंग क०, परेशान क०; 2. (*bewilder*) घबरा देना; —*v.i.*, चिन्ता* क०, फ़िक्र* क०; कष्ट उठाना; —*n.*, 1. (*worry*) चिन्ता*, परेशानी*; 2. (*trouble*) दिक़्क़त*; 3. (*fuss*) बतंगड़, उपद्रव; ~**ation**, दिक़्क़त*; ~**some**, कष्टप्रद, दिक़्क़ततलब। > बॉ-दॅ; बॉदॅरेशॅन
**bo-tree**, बोधिवृक्ष। > बोट्री
**bottle**, *n.*, बोतल*, शीशी*; *v.*, बोतल* में भरना; ~ **up**, रोकना, दबाए रखना; ~**-gourd**, लौकी*; ~**-neck**, 1. संकीर्ण स्थान, मार्गावरोध; 2. (*fig.*) अड़चन*, गत्यवरोध। > बॉटॅल
**bottom**, *adj.*, 1. निचला; 2. (*basic*) आधारिक; —*n.*, 1. निचला भाग, अधोभाग, तल, तह*; 2. (*of ship, vessel*) पेंदा; 3. (*of sea, river, valley*) तल; 4. (*base*) आधार, मूल; 5. (*fig.*) तह*, तली*; 6. (*keel*) नौतल, पठाण; 7. (*ship*) जहाज़; 8. (*seat of a chair*) आसन; 9. (*low-lying land*) निचान*; 10. (*of a list, etc.*) निचला स्थान; 11. (*stamina*) दम, स्थैर्य, तितिक्षा*; 12. (*posterior*) चूतड़, नितम्ब; —*v.*, 1. पेंदी* या आसन लगाना; 2. (*fathom*) पूर्ण रूप से समझना; थाह* लेना; 3. (*base*) पर आधारित क०; ~**less**, अगाध; — pit, नरक; ~**ry**, पोतबन्ध(क)। > बॉटॅम
**boudoir**, शृंगारकक्ष; निजी बैठक*। > बूड्वा = बूड्वॉ:
**bough**, शाखा*, डाल*। > बाउ
**bougie**, 1. बर्ति*, मोमबत्ती*; 2. (*instrument*) शलाका*। > बूश्ज़ी
**bouillon**, शोरबा। > बुल्यॉन
**boulder**, गोला पत्थर, शिलाखण्ड, गोलाश्म। > बोल्-डॅ
**boulevard**, मार्ग; मुख्य पथ। > बूल्वा
**bounce**, *v.t.*, 1. उछालना; 2. (*bump*) लुढ़काना, टक्कर* मारना; 3. (*hustle into*) फुसलाना, बहकाना; —*v.i.*, 1. (*bound*) उछलना; 2. (*spring*) लपकना; 3. (*burst into*) घुस पड़ना, आ पड़ना; 4. (*boast*)

डींग* मारना; —*n.*, उछाल*; लपक*; डींग*; —*adv.*, 1. (*suddenly*) अचानक; 2. (*noisily*) खटाखट, तपाक से; ~**r**, 1. (*big lie*) झूठ की पोट*; 2. भारी भरकम ···। > बाउन्स; बाउन्-सॅ

**bouncing,** 1. शेखीबाज़; 2. (*robust*) हृष्ट-पुष्ट, मोटा-ताज़ा। > बाउन्-सिन्ग

**bound,** *n.*, 1. (*limit*) सीमा*, हद*; परिमा*; 2. (*fig.*) सीमा*, मर्यादा*; 3. (*leap*) कूद*, छलाँग*; 4. (*rebound*) उछाल*, टप्पा; 5. (*math.*) परिबंध; —*v.*, 1. सीमित क०; की सीमा* होना; 2. कूदना, छलाँग* मारना; 3. उछलना; —*adj.*, 1. को जानेवाला, के लिए रवाना; 2. (*tied*) बाँधा हुआ, आबद्ध; 3. (*related*) सम्बद्ध; 4. (*obliged*) बाध्य; he is bound to (come) वह अवश्य ही (आएगा); I feel bound to (say), मुझे (कहना) पड़ता है; out of ~s, निषिद्ध; हद* या सीमा* से बाहर; ~**ed,** परिबद्ध; ~**ed by,** से घिरा हुआ; ~**en duty,** भारी कर्तव्य; ~**less.** असीम, अन्तहीन। > बाउन्ड

**boundary,** 1. सीमा*, चौहद्दी*, 2. (*fig.*) सीमा*, मर्यादा*; 3. (*math.*) परिसीमा*; ~**-stone,** सीमा-पत्थर। > बाउन्डॅरि

**bounteous, bountiful,** 1. (*generous*) उदार, मुक्तहस्त, वदान्य; 2. (*ample*) प्रचुर, विपुल। > बाउन्-टि/अॅस; ~फुल

**bounty,** 1. उदारता*, वदान्यता*; 2. उदार दान; 3. (*gratuity*) इनाम, आनुतोषिक। > बाउन्-टि

**bouquet,** 1. गुलदस्ता, गुच्छा; 2. (*aroma*) सुगंध*। > बुके

**bourdon,** 1. (*of organ*) मन्द्र खूँटी*, मन्द्र परदा; 2. (*of bagpipe*) मन्द्र नली*। > बुअॅडॅन

**bourgeois,** बूर्जुआ, मध्यवर्गी(य); ~**ie,** मध्यवर्ग। > बुअॅश्ज़्वा; बुअॅश्ज़्वाज़ी

**bourn(e),** 1. (*limit*) सीमा*; 2. (*goal*) लक्ष्य; 3. (*river*) सरिता*। बुअॅन

**bourse,** सराफ़ा। > बुअॅस

**boustrophedon,** दुतरफ़ा लिखाई*, सर्प-लेखन। > बाउस्टॅफ़ीडॅन

**bout,** 1. (*turn*) बारी*, पारी*; 2. (*trial of strength*) बलपरीक्षा*; 3. (*of illness etc.*) दौरा; 4. (*period*) अवधि*। > बाउट

**bovine,** 1. गोजातीय; 2. (*slow*) मन्दबुद्धि। > बोवाइन

**bow**[1], 1. (*weapon*) धनुष, चाप; 2. (*curve*) मोड़, घुमाव; 3. (*rainbow*) इन्द्रधनुष; 4. (*for violin*) गज़; 5. (*slipknot*) सरकफन्दा, फिसलफन्दा; ~**-compass,** धनुपरकार; ~**-legged,** धनुर्जंघी; ~**man,** तीरंदाज, धनुर्धर; ~**-pen,** कमान-लेखनी*; ~**shot,** तिरवा; ~**-string,** प्रत्यंचा*, चिल्ला, पतंचिका*, ज्या*; ~**yer,** धनुष्कार। > बो; बोमॅन; बोयॅ

**bow**[2], *v.i.*, 1. (*submit*) झुक जाना; 2. (*greet*) नमस्कार क०; 3. (*express assent*) स्वीकृति* प्रकट क०; —*v.t.* झुकाना; —*n.*, झुकाई*; नमस्कार। > बाउ

**bow**[3], गलही*, जहाज़ का अग्रभाग; ~**line,** बोलिन, आरसा; — knot, चकरी गिरह*; ~**sprit,** चप्पल, तीर, सबदरा। > बाउ; बोलिन; बोस्प्रिट

**bowdlerize,** परिशोधन क०। > बाउड्लॅराइज़

**bowel,** आँत*, अन्त्र, अंतड़ी*। > बाउअॅल

**bower,** कुंज, निकुंज, लतामण्डप; ~ anchor, आगल या बड़ा लंगर; ~**y,** लतावेष्टित। > बाउअॅ; बाउअॅरि

**bowl,** *n.*, 1. (*cup*) कटोरा; 2. (*ball*) लकड़ी* का गेंद; —*v.*, गेंद चलाना; आउट क०; ~ **over,** 1. (*knock down*) गिरा देना; 2. (*disconcert*) घबरा देना; ~**er,** गेंदबाज़, गेंदन्दाज़; ~**ing,** गेंदबाज़ी*। > बोल; बो-लॅ; बोलिन्ग

**bow-window,** मेहराबदार खिड़की*। > बो-विन्डो

**bow-wow,** *n.*, भों-भों*, भूँ-भूँ*; *v.*, भूँकना, भौंकना। > बाउ-वाउ

**box,** *n.*, 1. सन्दूक, बकस, मंजूषा*; धानी*, डिब्बा; 2. (*compartment*) कोठरी*, कक्ष, खाना; 3. (*blow*) थप्पड़, तमाचा; 4. (*of witness etc.*) कठघरा; —*v.*, थप्पड़ मारना; मुक्केबाज़ी* क०; ~**er,** मुक्केबाज़; ~**ing,** मुक्केबाज़ी*, मुक्की*, मुष्टियुद्ध; ~**-myrtle,** कायफल; ~**-office,** ठिकटघर; ~**-wood,** कामिनी*। > बॉक्स

**boy,** 1. लड़का, बालक; 2. (*servant*) नौकर; **~-friend,** प्रेमी; **~hood** लड़कपन, बालकपन; **~ish,** 1. बालोचित, बालसुलभ, बाल्य; लड़कों जैसा; 2. (*puerile*) बचकाना; 3. (*spirited*) जोशीला, उत्साही; **~ scout,** बालचर। > बॉइ, ~हुड, ~इश

**boycott,** *n.*(*v.*), बहिष्कार (क०), बायकाट (क०)। > बॉइकॅट=बॉइकॉट

**brace,** *n.*, 1. (*strap, fastener*) बन्धनी*, पट्टी*; 2. (*pl., suspenders*) गेलिस; 3. (*pair*) जोड़ा; 4. (*bracket*) धनुकोष्ठक; धनुर्बन्धनी*; 5. (*prop*) ठेक*, टेक*; 6. (*tool*) हाथ-बरमा; —*v.*, 1. (*bind*) बाँधना; 2. (*tighten*) कसना; 3. पट्टी* या टेक* लगाना; 4. (*invigorate*) दृढ़ क०, तैयार क०, प्रोत्साहन देना; **~r,** बन्ध। > ब्रेस; ब्रे-सॅ

**bracelet,** कंगन, कंकण, वलय। > ब्रेस्-लिट

**brachial,** प्रगण्ड-, बाहु-। > ब्रेक्यॅल

**brachium,** 1. (*upper arm*) प्रगण्ड; 2. (*zool.*) बाहुक। > ब्रेकिॲम

**brachycepha/lic, ~lous,** लघुशिरस्क। > ब्रैकिसिफ़ैल्-इक; ब्रैकिसे'फ़ॅलॅस

**bracing,** स्फूर्तिकारक। > ब्रेसिन्ग

**bracket,** 1. (*of wall*) दीवारगीर*, ब्रैकेट; 2. (*support*) टेक*; बन्धनी*; 3. (*in writing*) कोष्ठक, बन्धनी*; 4. (*group*) वर्ग; —*v.*, कोष्ठक में रखना; ब्रैकेट लगाना; बराबर समझना। > ब्रैकिट

**brackish,** 1. खारा; 2. (*distasteful*) अरुचिकर। > ब्रैकिश

**bract,** सहपत्र; **~let,** सहपत्रक। > ब्रैक्ट; ब्रैक्ट्-लिट

**brad,** चपटी कील*, चोबा; **~awl,** सूजा, आर। > ब्रैड; ब्रैडॉःल

**brag,** *n.*, डींग*, शेख़ी*; *v.*, डींग* मारना या हाँकना, शेख़ी* बघारना, सीटना; **~gadocio,** शेख़ी*; शेख़ीबाज़; **~gart,** शेख़ीबाज़, बड़बोल, आत्मश्लाघी। > ब्रैग; ब्रैगॅडोशिओ; ब्रैगॅट

**brahmin,** ब्राह्मण। > ब्रामिन

**braid,** *n.*, 1. (*of hair*) वेणी*, चोटी*; 2. (*band*) फ़ीता; 3. (*border*) गोटा; —*v.*, 1. (*interweave*) गूथना; 2. बाँधना; 3. गोटा लगाना। > ब्रेड

**Braille,** ब्रैल, उत्कीर्ण लेख। > ब्रेल

**brain,** *n.*, 1. मस्तिष्क, दिमाग़, भेजा, मग़ज़; 2. (*intelligence*) बुद्धि*; —*v.*, सिर फोड़ना; **~s trust,** विज्ञमण्डल; **have on the ~,** की सनक* या धुन* होना, किसी पर ··· का भूत सवार होना; **~-fag,** दिमाग़ी थकान*; **~-fever,** मस्तिष्क-ज्वर; **—bird,** कोयल*; **~less,** निर्बुद्धि; **~-pan,** कपाल; **~-sick.** पागल, विक्षिप्त; **~-storm,** उन्माद; विक्षिप्ति*; **~-washing,** मत- आरोपण; **~-wave,** सूझ*; **~y,** कुशाग्रबुद्धि। > ब्रेन

**braise,** दम देना, दम देकर पकाना। > ब्रेज़

**brake,** *n.*, 1. ब्रेक, रोक*, आरोध; 2. (*thicket*) झाड़ी*; 3. (*toothed instrument*) कंघी*; 4. (*harrow*) हेंगा; —*v.*, ब्रेक लगाना, रोकना; कूटना; **~-shoe,** गुटका। > ब्रेक

**bramble,** काँटेदार झाड़ी*; झड़-बेरी*।

**brambly,** काँटेदार। > ब्रैम्बॅल; ब्रैम्-ब्लि

**bran,** भूसी*, चोकर। > ब्रैन

**branch,** 1. (*of tree*) शाखा*, डाल*, डाली*; 2. (*fig.*) शाखा*; —*v.*, शाखाएँ* निकलना, फूटना या हो जाना; फैल जाना; **~ off,** अलग हो जाना; **~ed,** शाखित; **~ing** शाखन; **~let,** टहनी*; **~-office,** शाखा-कार्यालय; **~y,** शाखी। > ब्रांच

**branchiae,** क्लोम। **branchial,** क्लोम-। **branchiate,** सक्लोम। > ब्रैंकिई; ब्रैंकिॲल; ब्रैंकिएट

**brand,** *n.*, 1. (*burning stick*) लुआठा; 2. (*mark*) दाग़, छाप*; 3. दागने का लोहा; 4. (*stigma*) कलंक; 5. (*trademark*) ट्रेडमार्क, मार्का, छाप*; 6. (*kind*) प्रकार, क़िस्म*; 7. (*fungus disease*) चित्ती*; —*v.*, 1. दागना; 2. (*stigmatize*) कलंक (का टीका) लगाना; 3. मन में बैठाना; **~-new,** अभिनव, नवीनतम। > ब्रैंड

**brandish,** घुमाना; भाँजना। > ब्रैन्-डिश

**brandy,** ब्राण्डी*। > ब्रैन्-डि

**brash,** *n.*, 1. (*fragments*) टुकड़े, छर्रे; 2. (*clippings*) छाँट*; —*adj.*, 1. (*impudent*) ढीठ; 2. (*rash*) उतावला; 3. (*brittle*) भुरभुरा। > ब्रैश

**brass,** 1. (*metal*) पीतल; 2. निर्लज्जता*, बेहयाई*; ~**y,** निर्लज्ज, बेहया, ढीठ। > ब्रास

**brassage,** ढलाई*। > ब्रैसिज

**brassard,** बिल्ला। > ब्रैसाड

**brassiere,** अँगिया*, चोली*, सीनाबन्द। > ब्रैस्ये'अॅ

**brat,** छोकरा। > ब्रैट

**bravado,** अक्खड़पन, डींग*। > ब्रॅवाडो

**brave,** *adj.*, साहसी, वीर, बहादुर; *v.*, 1. (का) सामना क०; 2. (*defy*) ललकारना, चुनौती* देना; ~**ry,** साहस, बहादुरी*, वीरता*; तड़क-भड़क*, दिखावा। > ब्रेव्; ब्रेवॅरि

**bravo,** शाबाश, वाह-वाह। > ब्रा-वो

**bravura,** साहसपूर्ण या धृष्टतापूर्ण प्रदर्शन। > ब्रॅ-वुअॅ-रॅ

**brawl** *n.*(*v.*), 1. झगड़ा (क०); 2. (*row*) उपद्रव (मचाना); ~**er,** उपद्रवी। > ब्रॉःल; ब्रॉः-लॅ

**brawn,** बाहुबल; ~**y,** तगड़ा, हट्टा-कट्टा। > ब्रॉःन; ब्रॉःनि

**bray,** रेंकना। > ब्रे

**braze,** 1. पीतल का रंग चढ़ाना; 2. (*solder*) (पीतल का) टाँका लगाना। > ब्रेज़

**brazen,** निर्लज्ज; पीतल का। > ब्रेज़ॅन

**brazier,** 1. अँगीठी*; 2. (*man*) ठठेरा। > ब्रेज़्जॅ

**breach,** *n.*, 1. (*violation*) भंग, उल्लंघन, अतिक्रमण; 2. (*gap*) दरार*; 3. विच्छेद, संबंध-विच्छेद; 4. (*of waves*) टकराहट*; —*v.*, तोड़ना; दरार* क०; ~ of contract, ठेका-भंग; ~ of discipline, अनुशासन-भंग; ~ of the peace, शांति-भंग; ~ of promise, of faith, प्रतिज्ञा-भंग; ~ of trust, न्यास-भंग; विश्वास-भंग। > ब्रीच

**bread,** 1. रोटी*; 2. (*livelihood*) जीविका*। > ब्रे'ड

**breadth,** 1. चौड़ाई*; 2. (*extent*) विस्तार; 3. (*of mind*) उदारता*। > ब्रे'ड्थ

**break,** *v.*, 1. टूटना, टूट जाना, टुकड़े-टुकड़े हो जाना; 2. तोड़ना; 3. (*shatter*) टुकड़े-टुकड़े क०, चूर-चूर क०; 4. (*silence, contract, etc.*) भंग क०; 5. (*cut open*) फोड़ना; 6. (*end*) समाप्त क०; 7. (*tame*) वश में क०; 8. (*a horse*) सधाना; 9. (*ruin*) तबाह क०; 10. (*make bankrupt*) दिवालिया बना देना; 11. (*a record*) तोड़ना; 12. (*escape from*) से भाग जाना; 13. (*solve*) हल क०, 14. (*reveal*) प्रकट क०; 15. (*a journey*) रुक जाना; 16. (*reduce effect*) कम क०, घटाना; 17. (*weaken*) अशक्त, दुर्बल या निस्तेज हो जाना या कर देना; 18. (*begin*) प्रारंभ हो जाना; 19. (*appear*) प्रकट हो जाना; 20. (*of waves*) टकराना; —*n.*, 1. भंग; 2. (*act*) भंजन; 3. (*gap*) दरार*, विच्छेद; 4. (*rest*) विराम, अवकाश; 5. (*interval*) अन्तराल; 6. (*of day*) प्रभात; 7. (*interruption*) क्रमभंग; 8. (*deviation*) विचलन; 9. (*irregularity*) दोष; 10. (*omission*) विलोपन; 11. (*carriage*) बग्घी*; ~ **away,** चला जाना; अलग हो जाना, निकल जाना; भाग जाना; ~ **down,** 1. (*of machinery*) ख़राब हो जाना, बिगड़ जाना; 2. रोने लगना; अभिभूत होना; 3. (*collapse*) बीमार पड़ जाना, जवाब दे देना; 4. (*overcome*) परास्त या अभिभूत क०, मात कर देना; 5. (*tear down*) ढाना, ध्वस्त क०, तोड़ देना; 6. (*analyse*) विश्लेषण क०; ~ **in,** 1. घुस पड़ना; तोड़कर घुसना, सेंध* लगाना; 2. (*interrupt*) टोकना; 3. (*train*) सधाना; ~ **into,** तोड़कर घुसना; टोकना; प्रारंभ क०, (करने) लगना; ~ **off,** अचानक रुकना; सम्बन्ध तोड़ना; ~ **open,** तोड़कर खोलना; ~ **out,** अचानक (करने) लगना; निकल भागना; से भर जाना; छिड़ना, शुरू होना; ~ **up,** 1. अलग या समाप्त हो जाना; समाप्त क०, विसर्जित क०, तितर-बितर कर देना; 2. (*dismantle*) पुरजे खोलना, विघटित क०; 3. समाप्त कर देना; ~ **with,** से अलग हो जाना, से संबंध-विच्छेद क०; नहीं मानना। > ब्रेक

**break/able,** भंगुर; ~**age,** टूट-फूट* (की छूट*); ~-**down,** 1. (*of mechanism*) ख़राबी*, विभंग; 2. (*of circuit*) भंग; 3. (*of health*) स्वास्थ्यभंग; विकार; 4. (*analysis*) विश्लेषण; ~**er,** 1. तोड़नेवाला; 2. (*wave*)

बड़ी लहर*; भग्नोर्मि*; ~**fast,** कलेवा; ~**-neck,** अन्धाधुन्ध; ~**-through,** भेदन; ~**-up,** 1. (*disintegration*) विघटन; 2. (*dispersal*) विसर्जन; 3. (*decay*) क्षय, अवनति*; ~**-water,** तरंग-रोध; ~**-wind,** पवनरोध। > ब्रेकबॅल; ब्रेकिज; ब्रे-कॅ; ब्रे'कफ़स्ट; ब्रेकने'क

**breast,** *n.*, 1. छाती*, वक्षस्थल, सीना; 2. (*of woman*) स्तन, कुच; 3. (*of garment*) आगा; 4. (*heart*) हृदय; 5. (*emotions*) भाव; —*v.*, का सामना क०; ~**-bone,** उरोस्थि*; ~**-feed,** स्तन पिलाना; ~**-feeding,** स्तन्यदान; ~**-plate,** 1. कवच; 2. (*of harness*), पेशबंद; ~**-summer,** पाटकड़ी*; ~**-work,** वक्षभीत*। > ब्रे'स्ट; ब्रे'-स्-मॅ

**breath,** 1. श्वास, साँस*, दम; 2. (*breathing*) श्वसन; 3. (*of wind*) झोंका; 4. (*vapour*) वाष्प, भाप*; 5. (*fragrance*) गमक*, महक*; 6. (*whisper*) कानाफूसी*, फुसफुस*; be out of ~, हाँफना, दम फूल जाना; ~**less,** 1. (*lifeless*) निर्जीव, बेदम; 2. (*panting*) हाँफता हुआ; 3. (*stifling*) निर्वात, उमसदार; 4. श्वासहीन; 5. (*holding one's breath*) स्तब्ध; ~**-taking,** विस्मयकारी; ~**y,** अस्पष्ट। > ब्रे'थ; ब्रे'थि

**breathe,** 1. साँस* लेना; साँस* खींचना; श्वास निकालना; 2. (*whisper*) फुसफुसाना; 3. (*give out*) छोड़ना; 4. (*confidence etc.*) से अनुप्राणित क०, (प्राण) डालना; 5. (*manifest*) व्यक्त क०; 6. (*of wind*) बहना; 7. (*rest*) विराम क० या देना; ~**d** (*phon.*), अघोष; ~**r,** विराम, विश्राम; श्वासी। > ब्रीद; ब्रीदॅड = ब्रे'थॅट; ब्री-दॅ

**breathing,** श्वसन। > ब्रीदिंग

**breccia,** संकोणाश्म। > ब्रेट्-शॅ

**breech,** 1. (*pl.*) जाँघिया; 2. (*of gun*) ब्रीच, नालपृष्ठ; ~**ing,** पुश्तंग। > ब्रीच

**breed,** *v.*, 1. जनना, जन्म देना, प्रसव क०; 2. (*hatch*) सेना; 3. (*produce*) उत्पन्न क०, पैदा क०, उपजाना; 4. (*raise*) पालना, पालन-पोषण क०; 5. (*train*) शिक्षा* दिलाना; —*n.*, 1. (*of animals*) नस्ल*, नसल*; 2. (*race*) वंश; 3. (*kind*) प्रकार; ~**er,** प्रजनक; ~**ing,** 1. प्रजनन; 2. (*good manners*) शिष्टाचार, सौजन्य, अभिजाति*; 3. (*upbringing*) शिक्षा*। > ब्रीड

**breeze,** 1. समीर; 2. (*cinder*) अंगार; ~**-concrete,** केरी कंक्रीट। **breezy,** 1. वातल; 2. (*lively*) ज़िन्दादिल, प्रसन्नचित्त, खुशदिल। > ब्रीज़; ब्रीज़ि

**breve,** 1. शासनपत्र; 2. (*prosody*) लघुचिह्न, अर्धचन्द्र; ~**t,** आदेश-पत्र। > ब्रीव; ब्रे'विट

**breviary,** प्रार्थना-संग्रह, आह्निका*। > ब्रीविअॅरि

**brevity,** 1. (*conciseness*) संक्षिप्तता*; 2. (*of time*) अल्पता*, अल्पकालीनता*, लघुता*। > ब्रे'विटि

**brew,** *v.*, 1. (शराब* या मद्य) बनाना या खींचना; 2. तैयार क० या हो जाना; 3. (*a plot*) रचना; —*n.*, किण्वन; ~**er,** किण्वक; ~**ery,** सुराकर्मशाला*, मद्यनिर्माणशाला*; ~**ing,** मद्यकरण, किण्वासवन। > ब्रू; ब्रूअॅ; ब्रूअॅरि; ब्रूइंग

**bribe,** *n.*, घूस*, रिश्वत*, उत्कोच; —*v.*, घूस* देना या खिलाना; ~**e,** घूसखोर; ~**ery,** घूसखोरी*, उत्कोचग्रहण। > ब्राइब; ब्राइबी; ब्राइबॅरि

**bric-a-brac,** कलाकृतियाँ*। > ब्रिकॅब्रैक

**brick,** ईंट*; ~**-bat,** रोड़ा; ~**-dust,** खोरा; ~**-kiln,** भट्ठा; ~**-layer,** राज, राजगीर, थवई; ~**-laying,** राजगीरी*; ~**-work,** ईंट* की इमारत*; ईंट-चिनाई*; ~**y,** ईंट* का, ईंट-सा; ईंट-भरा। > ब्रिक

**bridal,** 1. वधू* का; 2. (*of marriage*) वैवाहिक। > ब्राइडॅल

**bride,** दुलहन*, नववधु*; ~**groom,** दुलहा, दूल्हा, वर; ~**smaid,** वधू-सखी*; ~**sman,** वर-सखा। > ब्राइड; ब्राइड्-ग्रूम

**bridge,** 1. *n.*, पुल, सेतु; 2. (*of nose*) बाँसा; 3. (*of violin*) मेरु, घोड़ी*; 4. (*rest*) टेक*; —*v.*, पुल बाँधना; पार क०; ~**-head,** मोरचा। **bridging** सेतु-बन्धन। > ब्रिज; ब्रिजिंग

**bridle,** *n.*, 1. (*of horse*) लगाम*, बाग*; 2. (*restraint*) रोक*, नियन्त्रण; —*v.*, 1. लगाम* लगाना; 2. का (या पर) नियन्त्रण क०; 3. क्रुद्ध हो जाना; ~ up, अकड़ना,

अकड़ जाना; ~-**path**, अश्वमार्ग।
> ब्राइडॅल

**brief**, *adj.*, 1. अल्पकालीन, थोड़े समय का; 2. (*concise*) संक्षिप्त; —*n.*, 1. (*summary*) संक्षेप, ख़ुलासा, संक्षिप्त विवरण या ब्योरा; 2. (*letter*) आदेश-पत्र; —*v*, 1. (*summarize*) संक्षेप क०; ख़ुलासा तैयार क०; 2. वकील क०; 3. (*instruct*) विवरण देना; in ~, ~**ly**, संक्षेप में; hold a ~ for, की ओर* से वकालत* क०; का पक्ष लेना, का समर्थन क०; ~**ing**, विवरण; ~**less**, निठल्ला। > ब्रीफ़

**brier**, झाड़ी*; ~**y**, काँटेदार। > ब्राइअॅ

**brigade**, ब्रिगेड, पृतना*, वाहिनी*। **brigadier**, ब्रिगेडियर, पृतनापति।
> ब्रिगेड; ब्रिगॅडिअॅ

**brigand**, डाकू, बटमार, लुटेरा; ~**age**, बटमारी*, राहज़नी*। ब्रिगॅन्ड; ब्रि-गॅन्-डिज

**bright**, *adj.*, 1. (*shining*) चमकीला, द्युतिमान्, दीप्त; 2. (*of colours*) चटकीला; 3. (*of sound*) सुस्पष्ट; 4. (*lively*) प्रसन्नचित्त, उल्लसित, प्रफुल्ल; 5. (*clever*) बुद्धिमान्, तीव्रबुद्धि, तेज़, होनहार; 6. (*famous*) विख्यात, प्रसिद्ध; 7. (*auspicious*) शुभ; —*adv.*, चमक-दमक* से; ~**en**, चमकना, चमकाना; प्रसन्न हो जाना या क०, आनन्दित क०; ~**ness**, कांति*, द्युति*, दीप्ति*, चमक*; प्रसन्नता*। > ब्राइट

**brilliance**, 1. दीप्ति*, चमक*; प्रभा*; 2. (*splendour*) महिमा*, प्रताप, शान*, वैभव; 3. (*intelligence*) प्रतिभा*। **brilliant**, *adj.*, 1. देदीप्यमान, चमकीला; 2. (*vivid*) चटकीला; 3. वैभवशाली, प्रतापी; 4. प्रतिभाशाली; —*n.*, रत्न; हीरा।
> ब्रिल्यॅन्स; ब्रिल्यॅन्ट

**brilliantine**, केशतैल। > ब्रिल्यॅन्टीन

**brim**, 1. किनारा, मुँह; 2. (*of hat*) बाढ़*; ~**ful(l)**, लबालब, मुँहा-मुँह; ~**mer**, लबालब भरा प्याला। > ब्रिम; ब्रि-मॅ

**brimstone**, गंधक, गन्धकाश्म। > ब्रिम्स्टॅन

**brindled**, चितकबरा। > ब्रिन्डॅल्ड

**brine**, लवण-जल, खारा पानी; समुद्र।
> ब्राइन

**bring**, 1. लाना, ले आना; 2. (*cause*) पहुँचाना, उत्पन्न क०; 3. (*adduce*) प्रस्तुत क०; 4. (*cause to become*) बना देना; 5. (*persuade*) विश्वास उत्पन्न क०, क़ायल क०; ~ **about**, 1. पूरा क०, सम्पादित क०; उत्पन्न क०; 2. (*a ship*) फेरना, मोड़ना; ~ **around**, 1. मना लेना; 2. (*convince*) क़ायल क०; ~ **back**, स्मरण दिलाना; ~ **down**, गिराना; मार डालना; घटाना; ~**forth**, उत्पन्न क०; प्रकट क०; ~**forward**, 1. प्रस्तुत क०, दिखाना; 2. (*in accounts*) आगे ले जाना; ~ **home to**, 1. (*convince*) क़ायल क०, समझा देना; 2. (*convict*) दोषी सिद्ध क०; ~ **in**, 1. उत्पन्न क०; 2. (*a report*) प्रस्तुत क०; 3. (*import*) आयात क०; ~ into play, लागू या चालू क०, से काम लेना; ~ into the world, उत्पन्न क०, जन्म देना; ~ **off**, पूरा क०, निष्पादित क०; ~ **on**, उत्पन्न क०; प्रारंभ क०, छेड़ना; ~ **out**, स्पष्ट क०; प्रकट क०, प्रदर्शित क०; प्रकाशित क०; ~ **over**, क़ायल क०; ले आना; ~ **round**, होश में लाना; मना लेना; क़ायल क०; ~ **to**, होश में लाना; रोकना; ~ **to bear**, प्रयोग या काम में लाना; लगाना; ~ **to book**, स्पष्टीकरण माँगना; ~ **to mind**, स्मरण क०; ~ **to pass**, घटित क०, उत्पन्न क०; ~ **under**, वश में क०; ~ **up**, 1. पालन-पोषण क०, पढ़ाना-लिखाना; 2. की चर्चा* चलाना; 3. (*vomit*) वमन क०; 4. (*stop*) अचानक रोकना; ~ up the rear, सब से पीछे आना।
> ब्रिन्ग

**brinja(u)l**, बैंगन। > ब्रिन्जॉल

**brink**, किनारा। > ब्रिंक

**briny**, खारा, नमकीन। > ब्राइनि

**briquette**, इष्टिका*, ब्रिकेट। > ब्रिकेॅट

**brisk**, 1. (*lively*) फुरतीला, तेज़; 2. (*enlivening*) स्फूर्तिकारक। > ब्रिस्क

**brisket**, अधर-वक्ष; छाती* का मांस।
> ब्रिस्-किट

**bristle**, *n.*, शूक, कड़ा बाल; *v.*, खड़ा होना, रोमांच होना; क्रुद्ध हो जाना; ~ with, से भरा होना। **bristly**, शूकमय।
> ब्रिस्ल; ब्रिस्-लि

**brittle**, भुरभुरा, भंगुर; ~**ness**, भुरभुरापन, भंगुरता*। > ब्रिटॅल

**broach,** *n.*, 1. (*spit*) सीख़*, सीख़चा, सीकचा; 2. (*boring-bit*) बरमा; 3. (*spire*) मीनार*; —*v.*, 1. छेद बनाना; 2. (*open*) खोलना; 3. (*moot*) चर्चा* चलाना, (विषय) छेड़ना, उठाना। > ब्रोच

**broad,** 1. चौड़ा; 2. (*extensive*) विस्तृत; व्यापक; 3. (*clear*) साफ़, स्पष्ट; 4. (*coarse*) अश्लील, गँवारू; 5. (*general*) सामान्य; 6. (*tolerant*) उदार; 7. (*main*) मुख्य; ~ gauge, बड़ी लाइन*; ~ jump, लम्बी कूद*; ~ bean, बाकला; ~ outline, मोटी रूपरेखा*; **~cloth,** बनात*; **~en,** चौड़ा क०; विस्तार देना; उदार बनाना; **~ly,** स्थूल रूप से, मोटे तौर पर; **~-minded,** उदार (चरित); **~-sheet,** बड़ा चिट्ठा; **~side,** 1. (*of ship*) बाजू; 2. एक बाजू की सब तोपें*; (उनकी) बाढ़*; 3. (*attack*) कड़ी आलोचना*, आक्षेप, घोर निन्दा*; — on, बाज़ू के रुख़; **~sword,** खाँड़ा; **~ways,** चौड़ाई* में, चौड़ान* में। > ब्रॉःड; ब्रॉःड्सॉःड

**broadcast,** *adj.*, 1. प्रसारित; प्रसार-; 2. (*scattered*) छितराया हुआ; —*n.*, 1. (*radio*) प्रसारण; प्रोग्राम; 2. (*sowing*) छिटका बोआई*; —*v.*, 1. प्रसारित क०; 2. (*spread*) फैलाना; 3. (*scatter*) छितराना; **~er,** 1 प्रसारक; 2. (*transmitter*) प्रेषित्र; **~ing,** प्रसारण। > ब्रॉःड्कास्ट

**brocade,** ज़री*, कमखाब, कमख़्वाब। > ब्रकेड = ब्रोकेड

**broccoli,** फूलगोभी*। > ब्रॉकॅलि

**brochure,** विवरणिका*, पुस्तिका*। > ब्रॉशुॲ

**brocket,** (दो साल का) मृग। > ब्रॉकिट

**brogue,** 1. प्रान्तीय उच्चारण; 2. (*shoe*) मोटे चमड़े का जूता। > ब्रोग

**broil,** *n.*, 1. (*quarrel*) हंगामा, हो-हल्ला, झगड़ा, झमेला; 2. (*heat*) बड़ी गरमी*; 3. (*meat*) कबाब; —*v.*, झगड़ना; भूनना। > ब्रॉइल

**broken,** 1. टूटा हुआ, भग्न, खंडित; 2. (*of ground*) ऊबड़-खाबड़; 3. (*of weather*) अनिश्चित; 4. (*of language*) टूटा-फूटा; 5. (*of clouds*) फटा; 6. (*of meat*) बचा-खुचा; 7. (*bankrupt*) दिवालिया; 8. (*tamed*) सधाया, साधित; 9. (*of series*) सावकाश; **~-down,** छिन्न-भिन्न, बरबाद, तबाह, जर्जर; **~-hearted,** मन का मारा, शोक-सन्तप्त, दुःखी; **~-winded,** हँफैल। > ब्रोकॅन; ~विन्-डिड

**broker,** दलाल, मध्यग, आढ़तिया; **~age** (*also fee*), दलाली*, आढ़त*। > ब्रो-कॅ

**bromide,** ब्रोमाइड। **bromine,** ब्रोमिन। > ब्रोमाइड; ब्रोमाइन

**bronchial,** श्वसनी-; ~ **tube,** श्वासनली*, श्वसनी*। **bronchiole,** श्वसनिका*, श्वासनलिका*। > ब्रॉन्-किॲल; ब्रॉन्-कि-ओल

**bronchitis,** श्वासनली-शोथ, श्वसनी-शोथ > ब्रॉन्‌काइटिस

**bronze,** *n.*, काँसा; *adj.*, कांस्य; ~ **age,** कांस्य-युग। **bronzy,** कांस्यवर्ण। > ब्रॉन्ज; ब्रॉन्-ज़ि

**brooch,** जड़ाऊ पिन*। > ब्रोच

**brood,** *n.*, 1. बच्चे, पोटे; 2. (*swarm*) झुण्ड, समूह, पूर; 3. (*children*) बच्चे, सन्तान*; —*v.*, सेना; विचार क०, चिन्तन क०, चिन्ता* क०; **~ing,** विचारमग्न। > ब्रूड

**brook,** *n.*, छोटी नदी*, नाला; *v.*, सहना, बरदाश्त क०; **~let,** नाला। >ब्रुक; ब्रुक्-लिट

**broom,** झाड़ू, कूँचा, बुहारी*; **~-stick,** झाड़ू का डण्डा। > ब्रूम

**broth,** शोरबा; मांसरस, यूष। > ब्रॉथ

**brothel,** वेश्यालय। > ब्रॉथॅल

**brother,** भाई, भ्राता; बन्धु; **~hood,** भ्रातृत्व, भ्रातृभाव, भाईचारा; भ्रातृ-संघ; **~-in-law,** 1. (*sister's husband*) बहनोई; 2. (*big sister's husband*) जीजा; 3. (*wife's brother*) साला; 4. (*husband's big brother*) जेठ; 5. (*husband's small brother*) देवर; 6. (*husband's sister's husband*) नन्दोई; 7. (*wife's sister's husband*) साढ़ू; **~ly,** भ्रातृवत्, भ्रातृ-सुलभ, भ्रातृतुल्य। > ब्रॅ-दॅ

**brougham,** बन्द घोड़ा-गाड़ी*। > ब्रूॲम

**brouhaha,** हो-हल्ला। > ब्रूहाहा

**brow,** 1. भौंह,* भ्रू*, भौं*, भृकुटी*; 2. (*forehead*) माथा, मस्तक; 3. (*edge*) किनारा, शिखर। > ब्राउ

**browbeat,** धमकाना, धौंसना; ~**ing,** धौंस*। > ब्राउबीट

**brown,** *adj.* (*v.*), भूरा, बभ्रु (बनना या बनाना)। > ब्राउन

**brownie,** वेताल, बेताल। > ब्राउनि

**browse,** *n.*, कल्ला, कोंपल*; *v.*, 1. (कोंपल*) चरना; 2. (*read*) पृष्ठ उलटना, पढ़कर मन बहलाना। > ब्राउज़

**bruin,** भालू। > ब्रूइन

**bruise,** *n.*, चोट*, गुमटा; *v.*, 1. चोट* पहुँचाना या लगाना; 2. (*crush*) कूटना; ~**r,** 1. मुक्केबाज़; 2. (*bully*) धौंसिया। > ब्रूज़; ब्रू-ज़्

**brumous,** कुहरेदार। > ब्रूमॅस

**brunette,** श्यामला*। > ब्रूनें'ट

**brunt,** 1. धक्का, आवेग; 2. तेज, ज़ोर, समाघात। > ब्रॅन्ट

**brush,** *n.*, 1. कूँची*, तूलिका*; 2. (*tail*) पूँछ*; 3. (*electr.*) बुरुश; 4. (*touch*) हलका स्पर्श; 5. (*encounter*) भिड़न्त*; 6. (*on horse's leg*) नेवर*; —*v.*, 1. (*clean*) झाड़ना, पोंछना; 2. (*graze*) रगड़कर या छूकर निकल जाना, छू जाना, संस्पर्श क०; ~ aside, किनारे रखना, हटा देना; उपेक्षा* क०; ~ up, माँजना, चमकाना; ताज़ा कर देना; ~**wood,** झाड़-झंखाड़, झाड़-जंगल। > ब्रॅश

**brusque,** रूखा, अशिष्ट। > ब्रुस्क=ब्रॅस्क

**Brussels sprouts,** चोकीगोभी*। > ब्रॅसॅल्ज़ स्प्राउट्स

**brutal,** पाशविक; क्रूर, निर्दय, बर्बर, नृशंस; ~**ity,** पाशविकता*; क्रूरता*; ~**ize,** नृशंस या कठोर बनना या बनाना; ~**ly,** निर्दयता* से। > ब्रूटॅल; ब्रूटैलिटि; ब्रूटॅलाइज़

**brute,** *n.*, पशु; *adj.*, 1. (*stupid*) निर्बुद्धि, बुद्धिहीन; 2. (*insensate*) जड़; 3. (*cruel*) पाशविक; क्रूर, निर्दय; 4. (*sensual*) विषयी, विषयासक्त; ~ force, पशुबल। **brutish,** पशुवत्। > ब्रूट; ब्रूटिश

**bubble,** *n.*, बुलबुला, बुल्ला, बुद्बुद, बुदबुदा; —*v.*, बुदबुदाना, खदबदाना। > बॅबॅल

**bubo,** गिलटी*; ~**nic** plague, ताऊन। > ब्यूबो; ब्युबॉनिक

**buccal,** 1. (*of cheek*) कपोल-; 2. (*of mouth*) मुख-। > बॅकॅल

**buccaneer,** जलदस्यु। > बॅकॅनिअ

**buccinator,** कपोल-सम्पीडनी*। > बॅक्-सि-ने-टॅ

**buck,** 1. (मृग आदि का) नर; 2. (*dandy*) छैला; —*v.*, 1. उछलना; 2. (*throw off*) काँधी* मारना; 3. (*elect.*) विरोध क०। बॅक

**bucket,** बालटी*, डोल। > बॅकिट

**buckle,** *n.*, बकसुआ, बकलस; *v.*, 1. बकसुए से बन्द क० या कसना; 2. (*bend*) झुकना; झुकाना; 3. (*fig.*) कमर* कसना; काम में लग जाना। > बॅकॅल

**buckler,** फरी*, छोटी ढाल*। > बॅक्-लॅ

**buck/ram,** *n.*, 1. बकरम; 2. (*stiffness*) रूखापन, शुष्कता*; —*adj.*, 1. कड़ा; 2. (*formal*) शुष्क, रूखा; ~-**shot,** छर्रा; ~-**skin,** मृग-छाला; हिरण का चमड़ा; ~**thorn,** झड़बेरी*; ~-**tooth,** निकला हुआ दाँत; ~**wheat,** कूटू, फाफर। > बॅक्/रॅम, ~थॉ:न, ~वीट

**bucolic,** ग्रामीण, देहाती। > ब्यूकॉल्-इक

**bud,** *n.*, कली*, कलिका*, मुकुल; *v.*, 1. कली* निकलना, मुकुलित होना; 2. खिलना, विकसित हो जाना, विकास पाना; 3. (*graft*) क़लम* लगाना; ~**ding,** *n.*, मुकुलन; *adj.*, उदीयमान्। > बॅड

**budge,** हिलना; हिलाना; सरकना, हटना; हटाना। > बॅज

**budget,** 1. आयव्ययक, बजट, आयव्ययपत्र; 2. (*bag*) थैली*; 3. (*bundle*) पोटली*, गठरी*। > बॅजिट

**buff,** पाण्डु। > बॅफ़

**buffalo,** भैंसा, भैंस*; wild ~, अरना, भैंसा; ~ male calf, कटड़ा, कटरा। > बॅफ़लो

**buffer,** प्रतिरोधक, टक्कर-रोक*, दाबड़ा; ~-**state,** मध्यवर्ती या अन्तःस्थ राज्य। > बॅ-फ़

**buffet,** *n.*, 1. उपहार-कक्ष; 2. अलमारी*; 3. (*blow*) तमाचा, थप्पड़; धक्का; —*v.*, मारना; लड़ना। > बॅफिट

**buffoon,** भाँड़, विदूषक, मसख़रा; ~**ery,** मसख़रापन; भँड़ैती*। > बॅफ़ून; बॅफ़ूनॅरि

**bug,** 1. खटमल, मत्कुण; 2. (*insect*) कीड़ा, कीट; ~**aboo,** ~**bear,** हौआ, जूजू; ~**bane,** जिउंटी*। > बॅग; बॅगॅबू; बॅग्बे'अॅ; बॅग्बेन

**bugger,** लौंडेबाज़; ~**y,** लौंडेबाज़ी*, वैकृत, अप्रकृत मैथुन। > बॅ-गॅ; बॅगॅरि

**buggy,** घोड़ागाड़ी*। > बॅगि

**bugle,** बिगुल। > ब्यूगॅल

**build,** *v.*, बनाना, बनवाना, निर्माण क०, खड़ा क०; —*n.*, गठन*, बनावट*, रचना*; ~**er,** निर्माता; राजगीर; ~**ing,** *n.* भवन, इमारत*; भवन-निर्माण; —*adj.*, इमारती।

**built-up area,** निर्मित क्षेत्र, इमारतदार इलाक़ा। > बिल्ड, बिल्-डिन्ग

**bulb,** 1. (*electr.*) बल्ब, लट्टू; 2. (*plant*) कंद; ~**ous,** कन्द का, कन्दीय; सकन्द; गोल। > बॅल्ब, बॅल्बॅस

**bulbul,** बुलबुल*। > बुल्बुल

**bulge,** *n.*, उभाड़, उभार; *v.*, उभरना, फूलना। **bulgy,** उभरा हुआ। > बॅल्ज; बॅल्-जि

**bulimia, bulimy,** क्षुधातिशय। > ब्यूलिम्-इअॅ; ब्यूल्-इमि

**bulk,** *n.*, 1. (*mass*) ढर, अम्बार, राशि*; 2. (*greater part*) अधिकांश; 3. (*volume*) परिमाण, आयतन; 4. (*cargo*) (नौ)भार, माल; —*v.*, 1. दिखना, जान पड़ना, लगना; 2. (*pile*) ढेर लगाना; 3. (*ascertain weight*) भार मालूम क०; 4. (*increase*) बढ़ना; ~**-head,** भित्ति*, भीत*; पोतभीत*; ~**y,** भारी-भरकम, बृहदाकार, स्थूल। > बॅल्क; बॅल्-कि

**bull,** 1. साँड़, वृषभ; 2. (*male*) नर; 3. (*comm.*) तेजड़िया; 4. (*Taurus*) वृष; 5. (*edict*) आदेशपत्र; 6. असंगतिपूर्ण उक्ति*; —*v.*, भाव बढ़ाने का प्रयत्न क०; भाव-वृद्धि* की सट्टेबाज़ी* क०; blue ~, नील-गाय*; ~**'s-eye,** 1. (*window*) गवाक्ष; 2. (*of target*) चाँद; 3. (*lantern*) पुलिस-लालटेन*; ~**bay,** हिमचम्पा*; ~**-calf,** बछड़ा; ~**-headed,** हठीला। > बुल

**bullace,** जंगली आलूचा। > बुलिस

**bulldoze,** डराना, भयभीत क०; बाध्य क०; ~**r,** बुलडोज़र। > बुल्डोज़; बुल्-डो-ज़ॅ

**bullet,** गोली*; ~**-proof,** गोली-रोक, गोली-सह, अभेद्य। > बुलिट

**bulletin,** बुलेटिन, विज्ञप्ति*; पत्रिका*। > बुलिटिन

**bullion,** बुलियन, सोना-चाँदी*; ~**-market,** सराफ़ा बाज़ार। > बुल्यॅन

**bullock,** बैल; ~**-cart,** बैलगाड़ी*, छकड़ा। > बुलॅक

**bully,** *n.*, 1. दबंग, धौंसिया; 2. (*pimp*) भड़आ; —*v.*, 1. धमकाना, सताना; 2. (*frighten*) भयाभिभूत क०, भयभीत क०। > बुलि

**bulrush,** 1. नरकट, नरकुल; 2. (*papyrus*) पटेरा, पपीरस। > बुल्रॅश

**bulwark,** 1. (*rampart*) परकोटा, प्राकार; 2. (*earthwork*) धुस्स; 3. (*protection*) आड़*, बचाव; 4. (*breakwater*) तरंगरोध; 5. (*of ship*) अड़वाल। > बुल्वॅक

**bum,** चूतड़, नितम्ब। > बॅम

**bumble,** 1. (*beadle*) कर्मचारी; 2. (*jack-in-office*) दफ़्तरशाह; ~**-bee,** भौंरा। > बॅम्बॅल

**bump,** *n.*, 1. धक्का, टक्कर*; 2. (*swelling*) गूमड़ा, गुमटा; 3. (*protuberance*) उभार, उभाड़; —*v.i.*, 1. टकराना, टक्कर* खाना; 2. (*go along with bumps*) लुढ़कना, हचकना; 3. (*bounce*) उछलना; —*v.t.*, 1. टक्कर* मारना, टकराना; 2. (*throw down*) पटक देना; लुढ़काना; ~**er,** बम्पर, टक्कर-रोक*; पूरा प्याला; — crop, भरी-पूरी फ़सल*; ~**ing,** उच्छलन; ~**y,** ऊबड़-खाबड़। > बॅम्प

**bumpkin,** 1. देहाती, गँवार; 2. (*of ship*) बमकिन। > बॅम्-किन

**bumptious,** अक्खड़; अहंकारी, घमण्डी। > बॅम्शॅस

**bun,** 1. मीठी रोटी*, गुलगुला; 2. (*of hair*) जूड़ा। > बॅन

**bunch,** *n.*, 1. (*cluster*) गुच्छा, गुच्छ, पुंज; 2. समूह; —*v.*, 1. एकत्र क० या हो जाना; गुच्छित होना; 2. (*fold*) तहियाना। > बॅन्च

**bund,** बंद, पुश्ता, बाँध। > बॅन्ड

**bundle,** *n.*, 1. पोटली*, गठरी*, पुलिंदा; 2. (*of sticks*) गट्ठा; 3. (*collection*) समूह;

4. (*bot.*) बण्डल, पूल; —*v.*, 1. बाँधना, इकट्ठा क०; 2. (*bustle*) हड़बड़ाकर चला जाना; 3. (*send*) *away*) हड़बड़ाकर निकाल देना या बाहर ले जाना। > बॅन्डॅल
**bung,** *n.*(*v.*), डाट*, डट्टा (लगाना); **~-hole,** मुँह। > बॅन्ग; बॅन्ग्होल
**bungalow,** बँगला। > बॅन्ग्गॅलो
**bungle,** *v.*, घपला क०; गड़बड़ कर देना; —*n.*, घपला, गड़बड़, गोलमाल; **~r,** गड़बड़िया, घपलेबाज़, अनाड़ी, फूहड़। > बॅन्ग्गॅल; बॅन्ग्-लॅ
**bunion,** गोखरू। > बॅन्यॅन
**bunk,** शायिका*। > बॅन्क
**bunker,** 1. (*shelter*) तहखाना, तलघर; 2. कोयला-कोठरी*; 3. (*pit*) गड्ढा; 4. (*mil.*) बंकर। > बॅन्-कॅ
**bunkum,** बकवाद*, बकबक*; छल-कपट। > बॅन्कॅम
**bunt** (*bot.*), बंटुआ, कृष्णिका*। > बॅन्ट
**bunting,** 1. ध्वजपट; 2. झण्डे; 3. (*bird, black-headed*) पथरचिरटा। > बॅन्-टिन्ग
**buoy,** बोया, प्लव; **~ancy,** 1. उत्प्लावकता*; 2. (*gaiety*) प्रफुल्लता*; **~ant,** तरणशील, उत्प्लावक; प्रफुल्ल, उल्लासी। > बॉइ; बॉइ-अॅन्-सि; बॉइअॅन्ट
**bur(r),** कँटीला बीजकोष। > बॅः
**burble,** बुदबुदाना। > बॅःबॅल
**burden,** *n.*, 1. भार, बोझ; 2. (*fig.*) भार; 3. (*refrain*) टेक*, स्थायी; —*v.*, लादना, भार डालना; **~some,** बोझिल, भारी। > बॅःडॅन; ~सॅम
**bureau,** 1. (*office*) ब्यूरो, कार्यालय, दफ़्तर; 2. (*departm.*) विभाग; 3. (*desk*) मेज़*; 4. (*chest*) अलमारी*; **~cracy,** दफ़्तरशाही*, नौकरशाही*, अधिकारी-तन्त्र; अधिकारी-वर्ग; **~crat,** दफ़्तरशाह। > ब्यूरो = ब्यूरो; ब्यूरोक्रॅसि; ब्यूरॅक्रैट
**burette,** शीशी*; मापन-नलिका*, ब्यूरेट। > ब्यूरे'ट
**burgee,** बर्गी। > बॅःजी
**burgeon,** *n.*, किसलय, कली*; *v.*, मुकुलित होना, फटना। > बॅःजॅन
**burgher, burgess,** नागरिक। > बॅः-गॅ; बॅःजिस
**burglar,** चोर, सेंधमार; ~ alarm, चोर-घंटी*; **~y,** चोरी*। **burgle,** सेंध* मारना, चोरी* क०। > बॅःग्लॅ, बॅःग्लॅरि; बॅःगॅल
**burgomaster,** नगरपति, मेयर। > बॅःगॅमास्टॅ
**burgonet,** शिरस्त्राण। > बॅःगॅने'ट
**burial,** दफ़न; **~-chamber,** शव-कक्ष; **~-ground,** क़ब्रिस्तान; **~-service,** शव-संस्कार, दफ़न का अनुष्ठान या धर्मक्रिया*। > बे'रिअॅल
**burin,** तक्षणी*। > ब्युअॅरिन
**burke,** 1. (*smother*) गला घोंटना; 2. (*hush up*) दबा लेना। > बॅःक
**burl,** *n.*, गाँठ*, गंठु; *v.*, गाँठ* निकालना। > बॅःल
**burlap,** टाट। > बॅःलैप
**burlesque,** 1. प्रहसन; 2. (*parody*) विद्रूप, विडम्बना*। > बॅःले'स्क
**burly,** हट्टा-कट्टा, स्थूलकाय। > बॅःलि
**burn,** *v.i.*, 1. जलना; 2. (*be scorched*) जल जाना; 3. (*throat etc.*) चुनचुनाना; 4. (*be excited*) उत्तेजित होना, जलना; —*v.t.* 1. जलाना, जला देना; 2. (*brand, cauterize*) दागना; 3. (*bricks etc.*) पकाना; 4. (*throat etc.*) में जलन* पैदा क०; 5. उत्तेजित क०; भड़काना; —*n.*, 1. जला, जलन*; 2. (*blister*) छाला; 3. (*brand*) दाग; **~er,** 1. दाहक, ज्वालक; जलानेवाला; 2. (*lamp*) कल्ला; **~t,** दग्ध; — offering, आहुति*, होम। > बॅःन; बॅः-नॅ
**burning,** *n.*, 1. (*state*) दहन, ज्वलन; 2. (*act*) दाहन; 3. (*sensation*) जलन*; —*adj.*, 1. जलता हुआ, ज्वलित; 2. जलानेवाला, दाहक; 3. (*ardent*) तीव्र, प्रबल; 4. (*flagrant*) घोर; 5. (*exciting*) उत्तेजक; ~ glass, आतशी शीशा; ~ ground, श्मशान। > बॅःनिन्ग
**burnish,** *v.* चमकाना, घोटना; **~er,** 1. (*tool*) घोटा, घोटनी*, ओपनी*; 2. घोटनेवाला। > बॅःनिश; बॅः-नि-शॅ
**burnous, burnouse,** लबादा, चोग़ा। > बॅःनूस; बॅःनूज़
**burr,** 1. (*disc*) धुँधला प्रकाशमण्डल; 2. (*whetstone*) कुरण्ड, सान, करण्ड; 3. (*edge*)

खुरदरा किनारा; 4. (*sound*) घरघराहट*; 5. (*bot.*) कंटवेष्ट, बर; —*v.* घरघराना, अस्पष्ट उच्चारण क०। >बॅ:

**burrow,** *n.*, बिल; *v.*, 1. बिल खोदना; 2. (*dig, search*) खोदना; 3. (*hide*) छिप जाना। >बॅरो

**bursa,** स्नेह-पुटी*, श्लेषपुटी*। >बॅ:-सॅ

**bursar,** खज़ानची, कोषाध्यक्ष। >बॅ:-सॅ

**burst,** *v.*, 1. (*come apart*) फटना, फट जाना, फूटना; 2. (*split*) फोड़ना; तोड़ना; 3. (*fill*) कूट-कूट कर भर देना; 4. (*be filled*) कूट-कूट कर भरा होना; 5. (*swell*) फूलना (*v.i.*); फुलाना (*v.t.*); 6. (*appear*) अचानक दिखाई पड़ना; ~ **in,** 1. आ पड़ना, घुस पड़ना; 2. (*interrupt*) टोकना; ~ into flame, अचानक जलने लगना; ~ into tears, रो पड़ना; ~ **open,** अचानक या ज़ोर से खुल जाना या खोल देना; तोड़कर खोलना; ~ **out,** 1. फट पड़ना, बरस पड़ना; बोल उठना; 2. (*come out*) से निकल पड़ना; ~ out laughing, ठठाकर हँसने लगना; ~ **up,** 1. फूट पड़ना, विस्फोट हो जाना; 2. (*collapse*) तबाह हो जाना; 3. तबाह कर देना; ~ **upon,** आ धमकना, धमक पड़ना; —*n.*, 1. (*a bursting*) फट*, फटन*; 2. (*explosion*) प्रस्फोट, विस्फोट; 3. (*of flame*) भभक*, भड़क*; 4. (*of activity etc.*) लहर*; 5. (*bout*) दौरा; 6. (*of gun*) बाढ़*; 7. (*breach*) फटन*, दरार*। >बॅ:स्ट

**bury,** 1. दफनाना; 2. (*put under ground*) गाड़ना; 3. (*conceal*) छिपा देना, छिपा लेना; 4. (*put away*) दूर क०; 5. (*forget*) भुला देना; 6. (*in work*) में लग जाना। >बे'रि

**bus,** बस*; ~**stop,** ठहराव। >बॅस

**bush,** 1. (*shrub*) झाड़, झाड़ी*, क्षुप; 2. (*undergrowth*) झाड़ी*, झाड़-झंखाड़; 3. (*woodland*) जंगल; 4. (*of hair*) गुच्छा; 5. (*lining*) अस्तर; beat about the ~, इधर-उधर की बातें* क०; ~**chat,** पिद्दा, फिद्दा; ~**y,** 1. झाड़ीदार; 2. (*thick*) घना, गुप्फेदार, गुच्छेदार। > बुश, बुशि

**bushel,** 1. बुशेल; 2. (*container*) पैमाना। > बुशॅल

**business,** 1. (*trade*) व्यवसाय, कारबार, व्यापार; 2. (*work, task*) काम, कार्य; 3. (*duty*) कर्तव्य; 4. (*profession*) पेशा; 5. (*matter, affair*) मामला; 6. (*agenda*) कार्यक्रम; 7. (*theatre*) अंगविक्षेप; ~-**like,** 1. (*efficient*) कार्यकुशल; 2. (*practical*) व्यावहारिक; 3. (*well-ordered*) सुव्यवस्थित; ~-**man,** व्यवसायी। > बिज़्-निस; ~मैन

**busk,** कड़ी पट्टी*। > बॅस्क

**buskin,** गुरगाबी। > बॅस्किन

**bust,** आवक्ष मूर्ति*, अर्धप्रतिमा*। > बॅस्ट

**bustard,** 1. (*little*) तिलोर; 2. (*great Indian*) सोहन चिड़िया*, हुकना। > बॅस्टॅड

**bustle,** *n.*, 1. (*activity*) हलचल*, हड़बड़ी*; 2. (*of dress*) गद्दी*; —*v.*, हड़बड़ाना, दौड़-धूप* क०। > बॅसॅल

**busy,** *adj.*, 1. (*at work*) व्यस्त, काम में लगा हुआ, कार्यरत; 2. (*engaged*) व्यस्त; 3. (~-*body*) दस्तंदाज; —*v.*, काम में लगाना, व्यस्त रखना; लगा रहना; ~**ness,** व्यस्तता*। > बिज़ि

**but,** 1. किंतु, परन्तु, मगर; 2. (*only*) सिर्फ़, केवल, मात्र; 3. (*except*) को छोड़कर, के अतिरिक्त; 4. (*otherwise*) अन्यथा; 5. (*without the result that*) बल्कि; all ~, प्रायः; ~ for, यदि ऐसा न होता तो। > बॅट

**butcher,** *n.*, 1. कसाई, बूचड़; 2. (*killer*) हत्यारा; —*v.*, 1. कतल क०; 2. मार डालना; 3. (*botch*) बिगाड़ना; ~**y,** कसाईखाना, बूचड़खाना; हत्याकाण्ड। > बु-चॅ

**Butea,** ढाक, पलाश। > बूटिआ

**butler,** खानसामाँ, भण्डारी; ~**y,** रसोई-भण्डार। > बॅट्-लॅ; ~रि

**butt,** *n.*, 1. (*of rifle*) कुन्दा; 2. (*of tool*) हत्था, दस्ता, कुन्दा; 3. (*of tree*) ठूँठ; 4. (*of cigarette*) टुर्रा; 5. (*mound behind target*) आखण, टीला; 6. (*target*) चाँद; 7. (*pl.*) चाँदमारी*; 8. (*of ridicule*) विषय; 9. (*cask*) पीपा; 10. (*thrust*) धक्का; —*v.*, 1. टक्कर* मारना या खाना; 2. (*jut*) बाहर निकला हुआ होना; 3. मिलना; मिला देना; ~**joint,** सपाट या टक्कर-जोड़। > बॅट

**butte,** भीटा। > ब्यूट

**butter,** *n.*, मक्खन, नवनीत; liquid ~, घी; —*v.*, मक्खन लगाना; चुपड़ना; **~ine,** नक़ली मक्खन, **~milk,** छाछ, मट्ठा, मही; **~nut,** अमरीकी अखरोट। > बॅ-टॅ; बॅटॅरीन

**butterfly,** तितली* (*also fig.*)। > बॅटॅफ्लाइ

**butteris,** सुमतराश। > बॅटॅरिस

**buttock(s),** नितम्ब, चूतड़। > बॅटॅक

**button,** बटन, बुताम, घुण्डी*; **~hole,** काज। > बॅटॅन

**buttress,** *n.*, 1. पुश्ता; 2. (*prop*) टेक*; 3. (*fig.*) सहारा; —*v.*, पुश्ता लगाना; पुष्ट क०। > बॅट्-रिस

**butyrometer,** मक्खन-स्नेहमापी। > ब्यु-टि-रॉ-मि-टॅ

**buxom,** मोटा-ताज़ा, हृष्ट-पुष्ट; प्रसन्नचित्त। > बॅक्सॅम

**buy,** *v.*, ख़रीदना, मोल लेना, क्रय क०; *n.*, ख़रीद*, क्रय; **~er,** ख़रीददार, ख़रीदार, क्रेता; ~ing and selling, क्रय-विक्रय। > बाइ

**buzz,** *v.*, 1. भिनभिनाना, गुंजारना, भिनकना; 2. (*of rumours*) उड़ना; उड़ाना; 3. (*an airplane*) मार्ग में बाधा* डालना; —*n.*, 1. भनभनाहट*; गूँज*, गुंजन; 2. (*stir*) चहल-पहल*, कोलाहल; 3. (*beetle*) भौंरा; **~er,** गुंजक; बज़र। > बॅज़ बॅज़्-अॅ

**buzzard,** (*white-eyed*) टीसा। > बॅज़ॅड

**by,** 1. (*near*) पास, समीप; 2. (*about time*) में; तक; के हिसाब से; 3. (*via*) से होकर; 4. (*through*) द्वारा, के ज़रीये, के ज़रिये, से; 5. (*according to*) के अनुसार; 6. (*as regards*) के विषय में; ~ and ~, बाद में, थोड़ी देर* में; ~ and large, सब मिलाकर; **~-election,** उपचुनाव; **~gone,** विगत; **~-lane,** उपवीथिका*; **~-name,** उपनाम; **~pass,** *n.*, उपमार्ग, बाह्य-पथ; —*v.*, कतराना; से बाहर-बाहर निकलना; **~-product,** उपोत्पादन, उपजात, गौण उत्पादन; उपफल; **~stander,** दर्शक; **~-way,** उपमार्ग; **~word,** कहावत*; **~-work,** उपजीविका*। > बाइ

**by(e)-law,** उपविधि*, उपनियम। > बाइलॉ:

**byre,** गोशाला*। > बाइ-अॅ

**byssus,** छालटी*। > बिसॅस

---

# C

**cab,** बग्घी*, घोड़ा-गाड़ी*; टैक्सी*, गाड़ी*; **~man,** कोचवान; चालक। > कैब; कैब्मॅन

**cabal,** 1. कुचक्र, षड्यन्त्र; 2. (*clique*) गुप्त दल। > कॅबैल

**cabala,** रहस्यवादी व्याख्या*; गुप्त विद्या*। > कॅ-बा-लॅ

**cabaret,** मधुशाला*। > कैबॅरे = कै-बॅ-रे'ट

**cabbage,** बंदगोभी*, करमकल्ला। > कैबिज

**cabin,** 1. कोठरी*, कैबिन*, कमरा; 2. (*hut*) कुटी*, कुटीर; 3. (*of ship*) दबूसा। > कैबिन

**cabinet,** 1. मन्त्रीमण्डल; 2. अलमारी*; 3. (*case*) पेटिका*; 4. (*room*) कोठरी*; ~ **council,** मन्त्रीपरिषद्*; **~-maker,** बढ़ई; **~-rank,** मन्त्रीपद। > कैबिनिट

**cable,** 1. केबिल, रस्सा; 2. (*cablegram*) केबिलग्राम, समुद्री तार। > केबॅल

**cabobs,** कबाब। > कॅबॉब्ज़

**caboose,** (जहाज़ का) रसोईघर। > कॅबूस

**cabotage,** अनुतट यात्रा* या व्यापार। > कैबॅटाइज़

**cabriolet,** टमटम*। > कैब्रिओले

**cacao,** कोको का पेड़ या बीज। > कॅकाओ = कॅकेओ

**cachalot,** मोमीतिमि। > कैशॅलॉट

**cache,** गुप्त भण्डार; छिपी हुई रसद*। > कैश

**cachectic**, विकृत, दुर्बल। > कॅ-के'क्-टिक
**cachet**, 1. मोहर*; 2. (*capsule*) संपुटिका*, पुटी*, पुटक। > कैशे
**cachexy**, विकृति*, दुर्बलता*। > कॅ-के'क्-सि
**cachin/nate**, अट्टहास क०, ठहाका मारना; **~nation**, अट्टहास, ठहाका।
> कैकिनेट; कैकिनेशॅन
**cachou**, *see* CATECHU > कॅशू = कैशू
**cackle**, *n.*(*v.*), 1. कूँ-कूँ* (क०, कुड़कुड़ाना); 2. (*talk*) बकवाद* (क०)। > कैकॅल
**caco/graphy**, बुरी लिखावट*; अशुद्ध वर्तनी*; **~logy**, अशुद्ध उच्चारण; **~phonous**, कर्णकटु, कर्कश, श्रुतिकटु; **~phony**, कर्णकटुता*, बेसुरापन; कर्णकटु ध्वनि*।
> कैकॉग्रॅफि; कैकॉलॅजि; कैकॉफ़ॅ/नॅस, ~नि
**cactus**, कक्टस, नागफनी*, सेंहुड़। > कैक्टॅस
**cacuminal**, मूर्धन्य। > कैक्यूमिनॅल
**cad**, 1. (*manners*) गँवार; 2. नीच, पाजी; **~dish**, गँवारू। > कैड; कैडिश
**cadastre**, भू(मि)करपंजी*। **cadastral map**, भूकर-मानचित्र।
> कॅ-डैस्-टॅ; कॅ-डैस्-ट्रॅल
**cadaver**, शव, लाश*; **~ic**, शव का, शव-सम्बन्धी; **~ous**, शव का, शव जैसा; पीला, विवर्ण। > कॅडेवॅ; कैडॅवे'रिक; कॅडैवॅरॅस
**cadence**, लय*, मूर्च्छना*, आरोह-अवरोह, स्वरसंक्रम। > केडॅन्स
**cadet**, कैडेट, सैन्य छात्र, सेनाछात्र; छात्र-सैनिक; अनुज; कनिष्ठ पुत्र; **~ corps**, छात्र-सेना*। > कॅडे'ट; ~ कॉः
**cadge**, फेरी* लगाना; भीख* माँगना; **~r**, फेरीवाला; भिखमंगा। > कैज; कैजॅ
**cadi**, क़ाज़ी। > काडि = केडि
**cadmium** (*colour*), अरगजी।
> कैड्-मि-ॲम
**cadre**, 1. संवर्ग; 2. (*framework*) ढाँचा, संगठन। > का-डॅ
**caducity**, 1. नश्वरता*; 2. (*senility*) जरा-जीर्णता*। **caducous**, 1. (*falling*) पाती, पातुक; 2. (*bot.*) शीघ्रपाती; 3. (*fleeting*) नश्वर, क्षणभंगुर। > कॅड्यूसिटि; कॅड्यूकॅस
**caecum**, अन्धान्त्र, उण्डुक। > सीकॅम
**caesarism**, एकतन्त्र, तानाशाही*।
> सीज़ॅरिज़्म
**caesura**, यति*। > सि-ज्युॲ-रॅ
**café**, कॉफी हाउस; काफ़ी*, क़हवा।
कैफ़े = कैफ़ि
**cafeteria**, अल्पाहार-गृह। > कैफ़िटिॲरिॲ
**caffeine**, कैफ़ीन। > कैफ़ीन
**caftan**, ख़फ़्तान। > कैफ़्टॅन
**cage**, 1. (*for birds*) पिंजरा; 2. (*for animals*) कटघरा, कठघरा; 3. (*mining*) उत्थापक; **~y**, धूर्त, चालाक, तिकड़मी।
> केज, केजि
**cahoots**, साझेदारी*। > कॅहूट्स
**cainozoic era**, नूतन जीवयुग।
> काइनॅज़ोइक
**caique**, नाव*, किश्ती*; पाल-जहाज़।
> काइ-ईक = का-ईक
**cairn**, स्तूप, तुमुली*। > के'ॲन
**caisson**, 1. गोलाबारूद* का बकस या गाड़ी*; 2. (*engin.*) केसन, कोठी*, वात-मंजूषा*। > कॅसून = केसॅन
**caitiff**, नराधम, नीच; पाजी। > केटिफ़
**cajole**, फुसलाना; **~ry**, फुसलाहट*।
> कॅजोल; कॅजोलॅरि
**cajuput**, कयपूती*। > कैजॅपॅट
**cake**, 1. केक*, मीठी रोटी*; 2. (*of soap etc.*) टिकिया*, टिक्की*, बट्टी*, सिल*, पिण्डिका*; 3. (*oilcake*) खली*। > केक
**calabash**, 1. (*vegetable*) कद्दू; 2. (*vessel*) तुम्बा, तूम्बा, तुमड़ी*; **~-tree**, विलायती बेल। > कैलॅबैश
**calaboose**, जेलखाना। > कैलॅबूस
**calamitous**, अनर्थकर; दुःखद, दुःखपूर्ण। **calamity**, विपत्ति*, संकट, आपद्*, विनिपात। > कॅलैम्-इटॅस; कॅलैम्-इटि
**calando**, उत्तरोत्तर विलम्बित। > कालैंडो
**calcareous**, चूनेदार, खटीमय। **calcification**, 1. खटीकरण; 2. (*hardening*) कठिनीकरण। **calcify**, कठिन या खटीमय बनना या बनाना। **calcination**, निश्चूर्णन, निस्तापन; भस्मीकरण। **calcine**, 1. (*pulverize*) चूर्ण बना देना, फूँकना; 2. (*reduce to ashes*) भस्म कर देना।
> कैल्के'ॲरिॲस; कैल्-सि-फ़ि-के-शॅन; कैल्सिफ़ाइ; कैल्साइन
**calcium**, कैल्सियम, चूना। > कैल्सिॲम

**calcul/able,** गण्य, परिकलनीय; **~ate,** हिसाब लगाना, गणन या गणना* या परिकलन क०; **~ated,** 1. गणित, परिकलित; 2. सुविचारित; 3. (*suitable*) उपयुक्त; **~ating,** स्वार्थी, मतलबी; — machine, परिकलन-यंत्र; **~ation,** गणन, गणना*, हिसाब, परिकलन; **~ator,** 1. गणक, परिकलक; 2. (*machine*) **गणित्र, परिकलित्र।** > **कैल्क्युलॅबॅल; कैल्क्युलेट; कैल्क्युलेशॅन; कैल्-क्यु-ले-टॅ**

**calculous,** पथरी* से पीड़ित। **calculus,** 1. (*disease*) पथरी*, अश्मरी*; 2. कलन। > **कैल्क्युलॅस; कैल्क्युलॅस**

**caldera,** ज्वालामुख-कुण्ड। > **काल्डेरा**

**calefac/tion,** तापन; गरमाहट*; **~tory,** **calefacient,** तापक, ऊष्मोत्पादक। > **कैलिफ़ैक्शॅन; कैलिफ़ैक्टॅरि; कैलिफ़ेशिॲन्ट**

**calendar,** *n.*, 1. पंचांग, पत्रा, तिथिपत्र, जंत्री*; 2. सूची*; 3. (*system of time-reckoning*) कालदर्श; 4. (*mendicant*) क़लन्दर; —*v.*, 1. **सूची*** में लिखना; 2. (*classify*) वर्गीकरण क०; क्रमबद्ध क०; 3. (*index*) की सूची* तैयार क०; ~ month (year) पंचांग मास (वर्ष)। > **कै-लिन्-डॅ**

**calender,** कुंदी* क०। > **कै-लिन्-डॅ**

**calf,** 1. बछड़ा, बछड़ी*; 2. (*skin*) बछड़े का चमड़ा; 3. (*of leg*) पिण्डली*, पिण्डिका*। > **काफ़**

**calibrate,** 1. व्यासमापन क०; 2. (*mark graduations*) अंशांकन क०; 3. (*correct*) अंशशोधन क०; **~d,** अंशांकित; अंशशोधित। > **कैलिब्रेट**

**calibration,** व्यासमापन; अंशांकन; अंशशोधन। **calibre, caliber,** 1. (*diameter*) व्यास, अन्तर्व्यास; 2. (*character*) चरित्रबल; 3. (*importance*) महत्त्व; 4. (*ability*) योग्यता*। > **कैलिब्रेशॅन; कै-लि-बॅ**

**calico,** (सादा) सूती कपड़ा; **~-printer,** छीपी। > **कैलिको**

**caliph,** ख़लीफ़ा। > **कैलिफ़ = केलिफ़ = कालिफ़**

**calix,** पुटक। > **केलिक्स, कैलिक्स**

**calk,** 1. (*of shoe*) नाल*; 2. (*of horse-shoe*) कीला, खूँटा; खूँटी*। > **कॉःक**

**call,** *v.*, 1. (*summon*) बुलाना, बुला भेजना, 2. (*invite*) बुलाना, निमंत्रित क०; 3. (*utter*) पुकारना, चिल्लाना; 4. (*announce*) घोषित क०; 5. (*telephone*) कॉल क०; 6. (*awaken*) जगाना; 7. (*of bird*) बोलना, 8. (*signal*) संकेत क०; 9. (*regard*) समझना; 10. (*name*) नाम रखना, कहना; 11. (*visit*) मिलने जाना; —*n.*, 1. बुलावा, आह्वान; 2. निमंत्रण; 3. पुकार*, चिल्लाहट*, आह्वान; 4. (*telephone*) कॉल; 5. (*of birds, at cards*) बोली*; 6. (*signal*) संकेत; 7. (*demand*) माँग*; 8. (*need*) आवश्यकता*; 9. (*visit*) भेंट*, मुलाक़ात*; **~ away,** (दूसरी ओर*) आकर्षित क०; **~ for,** माँगना; के लिए आवश्यक होना; लेने आना; **~ forth,** 1. (*create*) सृष्टि* क०; 2. (*elicit*) उत्पन्न क०; प्रकट, क०; **~ in,** बुलाना; वापस लेना; ~ in question, के विषय में संदेह प्रकट क०, आपत्ति* क०; **~ off,** 1. (*cancel*) स्थगित क०; रद्द क०; बन्द क०; 2. (*order away*) वापस बुलाना; **~ on,** 1. (*visit*) भेंट* क०; 2. (*appeal*) से अपील* क०; **~ out,** 1. चिल्लाना; 2. बुलाना; 3. (*challenge*) चुनौती* देना; ~ over the names, हाज़िरी* लेना; ~ to mind, ~ up, स्मरण क०; on ~, तैयार; **~-bell,** घंटी*; **~er,** मुलाक़ाती, मिलनेवाला; पुकारनेवाला; **~-deposit,** माँग-जमा*; **~ing,** 1. आह्वान; 2. (*profession*) पेशा, व्यवसाय; **~-notice,** माँग-सूचना*; **~-office,** टेलीफ़ोन-घर; **~-sign,** परिचय-संकेत; **~-slip,** माँगपर्ची*। > **कॉःल**

**calligrapher,** सुलेखक, ख़ुशनवीस। **calligraphy,** सुलेख(न), ख़ुशनवीसी*। > **कॅ-लि-ग्रॅ-फ़ॅ; कॅ-लि-ग्रॅ-फ़ि**

**cal(l)ipers,** परकार। > **कैल्-इपॅज़**

**callisthenics,** व्यायाम। > **कैलिस्थे'निक्स**

**callosity,** घट्ठा, किण। > **कॅलॉस्-इटि**

**callous,** कठोर; कठोरहृदय, बेदर्द, निर्दय; **~ness,** घट्ठा; निर्दयता*। > **कैलॅस**

**callow,** 1. पंखहीन; 2. (*immature*) कच्चा। > **कैलो**

**calm,** *n.*, शान्ति*; प्रशान्त मंडल; *adj.*, शान्त, प्रशान्त; —*v.*, शान्त कर देना;

~ative, शमक, ~ness, शान्ति*, प्रशान्तता*; ~s, प्रशान्त मण्डल। > काम; कैल्मॅटिव्=कामॅटिव्
**calomel**, रसकपूर, कैलोमेल। > कैलॅमे'ल
**calo/ric**, ऊष्मा*; ~rie, ~ry, ऊष्मांक, कैलॉरी; ~rific, तापजनक, ऊष्मीय; ~rification, ऊष्मोत्पादन; ~rimeter, ऊष्मामापी। > कॅलॉरिक; कैलॅरि; कैलॅरिफ़िक, कैलॉरिफ़िकेशॅन; कै-लॅ-रि-मि-टॅ
**calotte**, टोपी*, टोपिका*। > कॅलॉट
**caltrop**, गोखरू। > कैल्ट्रॅप
**calumet**, हुक्का। > कैल्युमे'ट
**calumn/iate**, झूठा आरोप लगाना, मिथ्यापवाद क०, निन्दा* क०; ~iation, ~y, मिथ्यापवाद, निन्दा*; ~iator, निन्दक; ~ious, निन्दात्मक*; निन्दक। >कॅलॅम्निएट; कॅ-लॅम्-नि-ए-शॅन; कैलॅम्नि; कॅ-लॅम्-नि-ए-टॅ; कॅ-लॅम्-नि-अॅस
**Calvary**, कलवारी। > कैल्वॅरि
**calve**, ब्याना। > काव्
**calx**, भस्म। > कैल्क्स
**calyculate**, चषकाभ। > कॅलिक्युलिट
**calyx**, पुटक, बाह्यदलपुंज; 2. (*physiol.*) आलवाल। > केलिक्स=कैलिक्स
**cam**, कैम, गाम। > कैम
**camaraderie**, सखापन, सख्य। > कैमॅराडॅरि
**camber**, उभार, उत्तलता*। > कैम्-बॅ
**cambist**, सराफ़। > कैम्-बिस्ट
**cambium** (*bot.*), एधा*। > कैम्-बि-अॅम
**camel**, 1. ऊँट, ऊँटनी*, उष्ट्र, उष्ट्री*; दो-कोहा (*two-humped*); 2. (*techn.*) उत्थापक, उत्प्लावक; ~eer, ऊँटवान, सारबान; ~'s thorn, जवास(ा)। > कैमॅल; कैमिलिअॅ
**camelopard**, ज़राफ़ा। > कैमिलॅपाड=कॅमे'लॅपाड
**cameo**, उत्कीर्ण रत्न। > कैमिओ
**camera**, कैमरा; in ~, बंद कमरे में; meeting in ~, बंद बैठक*। > कै-मॅ-रॅ
**camion**, ट्रक; गाड़ी*। > कैमिअॅन
**camisole**, कुरती*। > कैमिसोल
**camomile**, बबूने का फूल। > कैमॅमाइल
**camouflage**, *n.*, छद्मावरण, छलावरण; —*v.*, (छद्मावरण से) छिपाना। > कैमुफ़्लाइज़

**camp**, *n.*, शिविर, पड़ाव; *v.*, शिविर या पड़ाव डालना; ~-bed, सफ़री पलंग; ~fire, अलाव; शिविर-समारोह। >कैम्प
**campaign**, *n.*, 1. अभियान, युद्ध, मुहिम*; 2. (*movement*) आन्दोलन; —*v.*, युद्ध में भाग लेना; आन्दोलन क०। > कैम्पेन
**campanile**, घंटाघर। **campanology**, घण्टाविद्या*। **campanulate**, घण्टाकार। > कैम्पॅनीलि; कैम्पॅनॉलॅजि; कैम्पैन्युलिट
**camphor**, कपूर, कर्पूर। > कैम्-फ़ॅ
**campus**, मैदान, अहाता। > कैम्पॅस
**can**[1], *n.*, 1. बालटी*, पात्र; 2. (*tin*) डिब्बा; —*v.*, डिब्बे में बन्द क०; ~ned, टीनबन्द, डिब्बाबन्द। > कैन
**can**[2], सकना, समर्थ होना। > कैन
**canal**, 1. (*of water*) नहर*, कुल्या*; 2. (*duct*) नली*, नाल*; 3. (*zool.*) नाल; ~ system, नहर-जाल; ~iculate, खांचेदार; ~ize, नहर* बनाना; एक ही धारा* में मिला लेना; सरणीबद्ध क०। > कॅनैल; कैनॅलिक्युलिट; कैनॅलाइज़
**canard**, झूठी अफ़वाह*। > कैनाड=कॅनाड
**canary**, कनारी चिड़िया*, पीतचटकी*। > कॅने'अॅरि
**cancel**, 1. (*annul*) रद्द क०, उठा देना, मनसूख़ क०; 2. (*cross out*) काटना, हटा देना, मिटाना; 3. (*neutralize*) व्यर्थ कर देना; ~late, जालीदार; ~lation, 1. मनसूख़ी*, निरसन, विलोपन; 2. (*arithm.*) अपवर्तन; ~led, निरस्त, मनसूख़, रद्द। > कैन्सॅल; कैन्सॅलिट; कैन्सॅलेशॅन
**cancer**, 1. कैन्सर, सरतान, कर्कट रोग, कर्कटार्बुद; 2. (*crab*) कर्कट, केकड़ा; 3. बुराई; 4. (*astron.*) कर्क(राशि*), कर्कट; tropic of ~, कर्करेखा*। > कैन्-सॅ
**candelabrum**, झाड़, दीपवृक्ष, दीपाधार। > कैन्-डि/ला-ब्रॅम=~लैब्रॅम=~लेब्रॅम
**candescent**, दीप्तोष्ण। > कैन्डे'सॅन्ट
**candid**, निष्कपट, सरल, स्पष्टवादी, निष्पक्ष। > कैन्-डिड
**candi/dacy**, ~dature, उम्मेदवारी*, अभ्यर्थिता*; ~date, 1. उम्मेदवार, प्रत्याशी, अभ्यर्थी; परीक्षार्थी; 2. (*of rel. order*)

प्रवेशार्थी। > कैन्-डिडॅसि; कैन्-डि/डिचॅ = डेचॅ = डॅचुअॅ; कैन्-डिडित

**candle,** 1. बत्ती*, शमा*; 2. (*wax* ~) मोमबत्ती*; ~**light,** बत्ती* की रोशनी*, कृत्रिम प्रकाश; गोधूलि*; ~**mass,** वर्त्ति-कोत्सव; ~-**power,** कैंडल-शक्ति*, वर्त्ति-शक्ति*; ~**stick,** बत्तीदान, शमादान। > कैन्डॅल

**candour,** 1. निष्कपटता*, स्पष्टवादिता*, सरलता*, ऋजुता*; 2. (*impartiality*) निष्पक्षता*। > कैन्-डॅ

**candy,** *n.*, मिसरी*; *v.*, पागना। > कैन्-डि

**cane,** *n.*, 1. बेंत; 2. (*sugarcane*) ईख*, गन्ना, इक्षु; 3. (*stick*) छड़ी*, लाठी*; —*v.*, 1. (*strike*) बेंत मारना या लगाना; 2. बेंत बुनना; ~-**sugar,** इक्षु-शर्करा*। **caning,** बेंत-प्रहार। > केन; केनिन्ग

**canine,** श्वानीय; ~ teeth, रदनक, श्वदन्त। > कैनाइन=केनाइन

**canister,** कनस्तर। > कै-निस्-टॅ

**canker,** *n.*, 1. (*ulcer*) नासूर; 2. विनाश-कारी रोग; 3. (*corruption*) विकार; 4. (*of horse's foot*) कफ़गीरा; —*v.*, 1. (*decay*) सड़ना, गलना; 2. (*corrupt*) दूषित क०, विकृत कर देना; ~**ous,** 1. गलन-शील, विकृत; 2. (*corrupting*) विनाशकारी, घातक। > कैं-कॅ; कैंकॅरॅस

**canna** (*orientalis*), सर्वजया*, देवकली*। > कैनॅ

**cannibal,** नरभक्षी, मनुजाद; ~**ism,** 1. नरभक्षण; नरभक्षिता*; 2. (*zool.*) स्व-जातिभक्षण; ~**ization,** अंगोपयोग। > कैनिबॅल; कैनिबॅलिज़्म; कैनिबॅलाइज़ेशॅन

**canning,** डिब्बाबंदी*, टीनबन्दी*। > कैन्-इन्ग

**cannon,** *n.*, 1. तोप*; 2. (*mech.*) पिण्डली*; —*v.*, 1. गोलाबारी* क०; 2. (*collide*) टकराना; ~**ade,** गोलाबारी*; ~-**ball,** गोला; ~-**bone,** नली*; ~**eer,** तोपची; ~-**fodder,** युद्धबलि , तोप-चारा। > कैनॅन; कैनॅनेड; कैनॅनिअॅ

**canny,** 1. (*shrewd*) समझदार, चतुर; 2. (*cautious*) चौकस, होशियार; सावधान; 3. (*thrifty*) मितव्ययी। > कैनि

**canoe,** डोंगी*, डोंगा, बनहटी*। > कॅनू

**canon,** 1. क़ानून, (अधि)नियम, सिद्धान्त; 2. (*list*) तालिका*; 3. (*standard*) माप-दण्ड, अधिमत; 4. (*of mass*) प्रतिष्ठाखण्ड; 5. (*of scripture*) प्रामाणिक धर्मग्रंथ-संग्रह; ~ law, गिरजे का क़ानून, धर्मविधान; ~**ical,** धर्मवैधानिक, क़ानूनी; प्रामाणिक; विहित; ~**icity,** प्रामाणिकता*; ~**ist,** धर्म-विधानशास्त्री, विधिज्ञ, क़ानूनदाँ; ~**ization,** सन्तघोषण; ~**ize,** सन्त ठहराना या घोषित क०। > कैनॅन; कॅनॉनिकॅल; कैनॅनिसिटि; कैनॅनिस्ट; कैनॅनाइज़ेशॅन; कैनॅनाइज़

**canopy,** छतरी*, चँदवा, चन्द्रातप। > कैनॅपि

**canorous,** श्रुतिमधुर। > कॅनॉःरॅस

**cant,** *n.*, 1. (*slope*) ढाल*, झुकाव, आनति*; 2. (*toss*) झटका, धक्का; 3. शब्दाडम्बर; 4. (*hypocrisy*) पाखण्ड; 5. (*jargon*) ख़ास बोली*; —*v.*, तिरछा होना या क०; झट-काना, धक्का देना। > कैंट

**cantaloup,** विलायती ख़रबूज़ा। > कैन्टॅलूप

**cantankerous,** झगड़ालू, चिड़चिड़ा, बिग-ड़ैल। > कैन्टैन्कॅरॅस

**cantata,** संगीत-काव्य। > कैन्-टा-टॅ

**canteen,** 1. कैंटीन, जलपान-गृह; 2. (*tin*) तामलेट, तामलोट; 3. (*chest*) सन्दूक। > कैन्-टीन

**canter,** *n.*, पोइया*; *v.*, पोइयों चलना या चलाना। > कैन्-टॅ

**canthus,** अपांग। > कैन्थॅस

**canticle,** भजन। > कैन्-टि-कॅल

**cantilever,** प्रास। > कैन्-टि-ली-वॅ

**cantle,** 1. टुकड़ा; 2. (*of saddle*) पीछा। > कैन्-टॅल

**canto,** सर्ग। > कैन्टो

**canton,** प्रान्त। > कैन्टॉन

**cantonment,** छावनी*, कटक। > कैन्टून्मॅन्ट

**cantor,** गायक। > कैन्टॉः

**canvas,** 1. किरमिच, कैन्वस; 2. (*sail*) पाल; 3. (*painting*) चित्र। > कैन्वॅस

**canvass,** 1. (*solicit*) माँगना; 2. वोट माँगना, पक्ष-प्रचार क०; 3. (*examine*) परखना, जाँचना; 4. (*discuss*) बहस* क०, वाद-विवाद क०; ~**er,** निवेदक, अनुयाचक;

~ing अनुयाचन; पक्षप्रचार, मतार्चन। > कैन्वॅस

**canyon,** कैनियन, दर्रा, घाटी*, खड्ड। > कैन्यॅन

**caoutchouc,** कूचुक, रबड़। काउच्-उक

**cap,** *n.*, 1. टोपी*; 2. (*cover*) ढक्कन, आवरण, छत्रक; 3. (*top*) चोटी*; —*v.*, 1. टोपी* पहनना या पहनाना; 2. (*outdo*) (से) बढ़कर होना, मात कर देना। > कैप

**capability,** 1. सामर्थ्य; 2. (*aptitude*) योग्यता*; 3. (*undeveloped faculty*) क्षमता*। **capable,** 1. समर्थ, क्षम; 2. (*fit*) योग्य; 3. (*gifted*) प्रतिभाशाली। > केपॅबिलिटि; केपॅबॅल

**capacious,** विशाल, बड़ा, लम्बा-चौड़ा। > कॅपेशॅस

**capacitance,** धारिता*। > कॅपैसिटॅन्स

**capacitate,** योग्य बनाना। > कॅपैसिटेट

**capacitor,** संधारित्र। > कॅ-पै-सि-टॅ

**capacity,** 1. (*capability*) सामर्थ्य, समर्थता*, बिसात*; 2. (*aptitude*) योग्यता*, क्षमता*; 3. (*of container*) धारिता*, समाई*, गुंजाइश*, आयतन; 4. (*position*) हैसियत*; in the ~ of, के रूप में, की हैसियत* से। > कॅपैसिटि

**caparison,** *n.*, 1. (*of horse*) साज़, झूल*; 2. (*general*) सज्जा*, साज, सजावट*; —*v.*, साज लगाना; सज्जित क०। > कपैरिसॅन

**cape,** 1. (*geogr.*) अंतरीप; 2. लबादा। > केप

**caper,** *n.*, 1. उछाल*, कुलांच*; 2. (*whim*) तरंग*, सनक*, मौज*, लहर*; —*v.*, उछल-कूद* क०, कूद-फाँद* क०; wild ~, करील; **~-bush,** कबरा। > के-पॅ

**capillar/ity,** केशिकत्व; ~y, *n.*, केशिका*; —*adj.*, केशिकीय, केशिका-; —tube, केशिकानली*; कैपिलरी नली*। > कैपिलैरिटि; कॅपिलॅरि

**capita,** per ~, प्रतिव्यक्ति। > कै-पि-टॅ

**capital,** *n.*, 1. पूँजी*, मूलधन; 2. राजधानी*; 3. बड़ा अक्षर; 4. (*of column*) शीर्ष; —*adj.*, 1 (*chief*) प्रधान; 2. (*important*) महत्त्वपूर्ण, 3. (*excellent*) उत्कृष्ट, उत्तम; 4. (*fatal*) घातक; ~ cost, पूँजीगत लागत*; ~ offence, मृत्युदण्ड अपराध; ~ punishment, प्राणदण्ड; मृत्युदण्ड; ~ sin, मूल पाप; **~ism,** 1. पूँजीदारी*; 2. (*theory*) पूँजीवाद; **~ist,** पूँजीपति, पूँजीदार; **~ization,** पूँजीकरण; **~ize,** पूँजी* में परिणत क०; (से) लाभ उठाना; बड़े अक्षरों में छपाना। > कैप्-इटॅल; कैपिटॅ/लिज़्म, ~लिस्ट=कॅपिटॅ/लिज़्म, ~लिस्ट; कैपिटॅलाइज़ेशॅन; कॅपिटॅलाइज़=कैप्-इटॅलाइज़

**capitate,** शीर्षाभ, समुण्डिका। > कैपिटेट

**capitation-tax,** प्रतिव्यक्ति कर। > कैपिटेशॅन

**capitulate,** आत्मसमर्पण क०, हार* स्वीकार क०, झुकना, संधि* क०। **capitulation,** आत्मसमर्पण; संधिपत्र, शर्तनामा। > कॅपिटचुलेट; कॅपिटचुलेशॅन

**capon,** ख़स्सी मुर्गा। > केपॅन

**capote,** लबादा। > कॅपोट

**caprice,** मौज*, तरंग*, लहर*, सनक*।

**capricious,** मौजी, मनमौजी, तरंगी, चलचित्त, स्वेच्छाचारी, सनकी; **~ness,** मनमौजीपन, स्वेच्छाचारिता*, सनकीपन, चंचलता*। > कॅप्रीस; कॅप्रिशॅस

**Capricorn,** मकरराशि*; tropic of ~, मकररेखा*। > कैप्रिकॉःन

**caprification,** कृत्रिम पराग-सेचन। > कैप्रिफ़िकेशॅन

**caprifig,** जंगली अंजीर। > कैप्-रि-फ़िग

**caprine,** आज। > कैप्राइन

**capriole,** *n.*, उछाल*, कुलांच*; *v.*, उछल-कूद* क०। > कैप्-रि-ओल

**capsicum,** लालमिर्च*। > कैप्-सि-कॅम

**capsize,** उलट जाना; उलट देना। > कैप्साइज़

**capstan,** हवीत। > कैप्स्टॅन

**capsular,** संपुटीय, सम्पुटी। > कैप्-स्यू-लॅ

**capsule,** संपुट, संपुटिका*, पुटी*; (*bot.*) बीजकोष; **~d,** पुटित। > कैप्स्यूल

**captain,** *n.*, कप्तान, नायक, अधिपति; —*v.*, नेतृत्व क०। > कैप्-टिन

**captation,** लोकरंजन। > कैप्टेशॅन

**caption,** 1. (*heading*) शीर्षक; 2. गिरफ़्तारी*, बन्दीकरण; 3. (*law*) प्रमाणपत्र; 4. (*in film*) अनुशीर्षक। > कैप्शॅन

**captious,** 1. (*fallacious*) भ्रामक, भ्रान्तिकर; 2. (*tricky*) कपटपूर्ण; 3. (*faultfinding*) छिद्रान्वेषी। > कैप्शॅस
**capti/vate,** (वि)मोहित, मुग्ध या लुब्ध क०, लुभाना; ~**vating,** (वि)मोहक, मनोहर; ~**vation,** (वि)मोहन; ~**ve,** युद्धबन्दी, क़ैदी, बन्दी, बँधुआ; विमोहित, वशवर्ती; ~**vity,** बन्दी-स्थिति*, क़ैद*; दासता*, अधीनता*। > कैप्-टि-वेट; कैप्टिवेशॅन; कैप्-टिव; कैप्-टिव्-इटि
**captor,** बन्दीकर्ता; विजेता। **capture,** —*v.*, 1. अधिकार में क०, ले लेना; लूटना, हथियाना; जीत लेना; बन्दी बनाना, गिरफ्तार क०; —*n.*, 1. प्रग्रहण, अभिग्रहण; 2. बन्दीकरण; 3. (*booty*) लूट*। > कैप्-टॅ; कैप्-चॅ
**car,** गाड़ी*, कार*। > का
**caracal,** स्याहगोश। > कैरॅकैल
**caracole,** *n.*(*v.*), कावा (काटना)। > कैरॅकोल
**carafe,** सुराही*; क़राबा। कॅराफ़ = कॅरैफ़
**caramel,** दग्धशर्करा*, कैरैमल। > कैरॅमे'ल
**carapace,** पृष्ठवर्म। > कैरॅपेस
**carat,** करात, कैरट। > कैरॅट
**caravan,** कारवाँ, क़ाफ़िला, सार्थ; गाड़ी*; ~**serai,** सराय*। > कैरॅवैन = कैरॅवैन; कैरॅवैनॅसॅराइ
**caravel,** हलका पाल-जहाज़। > कैरॅवे'ल
**caraway,** जीरा। > कैरॅवे
**carbine,** कारबाइन*, कराबीन*, बन्दूक*। > काबाइन
**carbolic,** कार्बोलिक। > काबॉलिक
**carbon,** 1. कार्बन, प्रांगार, अंगारक; 2. (*pencil*) पेंसिल*; ~**aceous,** कार्बनमय; ~**ate,** *n.*(*v.*), कार्बोनेट (बनाना); ~**ic,** कार्बोनिक; ~**iferous,** कार्बोनी, कार्बनयुक्त; ~**ization,** कार्बनीकरण; ~**ize,** कार्बनीकृत क०; ~ **paper,** कार्बन, मसीपत्र। > काबॅन; काबॅनेशॅस; कार्बॅनिट (*n.*); कार्बॅनेट (*v.*); काबॉनिक; कार्बॅनिफ़ॅरॅस; कार्बॅनाइज़ेशॅन; कार्बॅनाइज़
**carborundum,** करण्ड। > कार्बॅरॅन्डॅम
**carbuncle,** 1. (*stone*) माणिक्य, मानिक, लाल; 2. (*tumour*) विस्फोटक, फोड़ा। > कार्बॅन्कॅल
**carburettor,** कार्बूरेटर। > का-ब्यु-रे'-टॅ
**carcass,** 1. लाश*, लोथ*; 2. (*framework*) ढाँचा, ठठरी*; 3. (*fire-ball*) आग्नेय गोला। > कार्कॅस
**carcinogen,** कैन्सरजन। > कासिनॅजे'न
**carcinoma,** कर्कट-रोग। > का-सि-नो-मॅ
**card,** *n.*, 1. पत्रक, कार्ड, पत्र; 2. (*instr.*) कंघा; playing ~s, ताश, पत्ते; —*v.*, धुनना, धुनकना; ~**board,** गत्ता, दफ़्ती*; ~**er,** धुनियाँ; ~-**index** कार्ड-सूचिका*; ~-**sharper,** पत्ताचोर। > काड; का-डॅ
**cardamom,** इलायची*, एला*। > कार्डॅमॅम
**cardiac,** *adj.*, 1. हृदीय, हृदय का, हृदय-; 2. (*of upper stomach*) जठरागमी; —*n.*, हृदौषधि*। > काडिऐक
**cardigan,** (बुनी हुई ऊनी) जाकेट*। > काडिगॅन
**cardinal,** *n.*, कार्डिनल; *adj.*, 1. (*fundamental*) मूलभूत, आधारभूत; 2. (*important, chief*) प्रधान, मुख्य, प्रमुख; 3. (*colour*) लोहित, सिंदूरी, सुर्ख़, लाल; ~ number, **गणनसंख्या*;**~ point, दिग्बिन्दु, दिशाबिन्दु; ~ virtues, मूल सद्गुण। > काडिनॅल
**care,** *v.*, 1. (*take interest*) परवाह* क०, ध्यान रखना; 2. (*be worried*) चिन्ता* क०; 3. (*wish*) पसन्द क०, चाहना; —*n.*, 1. परवाह*, ध्यान, अवधान, सावधानी*; 2. चिन्ता*, परेशानी*; 3. (*charge*) ज़िम्मेवारी*; 4. (*looking after*) देख-रेख*, देख-भाल*; 5. (*wish*) इच्छा*, चाह*; ~ for, पसन्द क०, प्यार क०; चाहना; देख-रेख* क०; ~ of, द्वारा, मार्फ़त; ~**free,** निश्चिन्त, बेफ़िक्र; ~**ful,** 1. सावधान, सतर्क, ख़बरदार; 2. (*done with care*) सुविचारित, सुचिन्तित; 3. (*painstaking*) श्रमसाध्य, श्रमसाधित; ~**fulness,** सावधानी*, सतर्कता*; ~**fully,** सावधानी* से, ध्यानपूर्वक; ~**less,** असावधान, लापरवाह; ~**lessness,** असावधानी*, लापरवाही*; ~**taker,** रखवाल; प्रभारी; ~-**worn,** चिन्ताग्रस्त, चिन्ताकुल। > के'अॅ; के'अॅफ़ुल; के'अॅ-टे-कॅ; के'अॅवॉःन
**careen,** झुकाना। > कॅरीन

**career**, *n.*, 1. जीवक, आचरित, जीवन; **2.** (*profession*) पेशा, जीवन-वृत्ति*, जीविका*; 3. (*swift course*) प्रगति*; —*v.*, तेज़ी* से या वेग से चलना; in full ~, बड़ी तेज़ी* से; **~-diplomat**, वृत्तिक राजनयिक; **~ist**, स्वार्थजीवी। > **कॅ-रिअॅ**; कॅरिअॅरिस्ट

**caress**, *n.*, दुलार, लाड़, चुम्बन, प्रेमस्पर्श; —*v.*, पुचकारना, चुमकारना, चूमना, प्यार क०। > कॅरे'स

**caret**, काकपद, लोपचिह्न। > **कॅरे'ट**

**cargo**, नौभार, (जहाजी) माल, पोतभार; **~-boat**, **माल-जहाज**, **पोतभारक**। > कागो

**caricature**, विद्रूप, विकृतीकरण; व्यंग्यचित्र, उपहासचित्र। > कैरिकॅटच्युॲ

**caries**, अस्थिक्षय, अस्थिक्षरण। > **के'अॅरिईज़**

**carilla fruit**, करेला। > कॅ-रि-लॅ

**carillon**, घण्टा-वाद्य। **कॅरिल्यॅन=कॅरिल्यॅन**

**carina**, नौतल, कूटक; **~l**, नौतली, कूटकी। > कॅ-राइ-नॅ

**carious**, क्षयित, क्षरणग्रस्त। > **के'अॅरिअॅस**

**carling**, बन्धन-कड़ी*। > कालिंग

**carminative**, वातहर; **वातानुलोमक**। > कामिनॅटिव

**carmine**, *adj.*, किरमिजी; *n.*, **किरमिज**, कृमिराग, कृमिज, कियाह। > **काम्-इन**

**carnage**, हत्याकाण्ड। > कानिज

**carnal**, 1. (*of body*) शारीरिक, दैहिक; 2. (*worldly*) सांसारिक, ऐहिक; 3. (*material*) भौतिक; 4. (*sensual*) विषयी, विषयासक्त; ~ knowledge, संभोग, मैथुन; **~ity**, विषयासक्ति*, कामुकता*। > **कानॅल**; कानैलिटि

**carnation**, *n.*, गुलाबी रंग; कार्नेशन; —*adj.*, गुलाबी। > कानेशॅन

**carnify**, मांस में परिणत क० या हो जाना। > **कानिफ़ाइ**

**carnival**, 1. आनन्दोत्सव; रंगरलियाँ*; 2. (*before lent*) पिशितोत्सव। > **कानिवॅल**

**carnivorous**, मांसाहारी, मांसभक्षी। > कानिवॅरॅस

**carol**, 1. आनन्दगान; 2. (*hymn*) भजन। > **कैरॅल**

**carotid**, *n.*, ग्रीवा-धमनी*; *adj.*, ग्रीवा-। > कॅरॉटिड

**carousal**, **carouse**, पानगोष्ठी*, आपान(क)। > कॅराउज़ॅल; **कॅराउज़**

**carousel**, 1. (*tournament*) दंगल; 2. (*merry-go-round*) चक्रदोला। > कैरुज़े'ल

**carp**, *n.* कार्प, शफ़री*; *v.*, 1. नुकताचीनी* क०, छिद्रान्वेषण क०, दोष निकालना; 2. (*grumble*) कुड़कुड़ाना, बड़बड़ाना। > काप

**carpel**, अण्डप, गर्भकेशर। > का-पॅल

**carpenter**, बढ़ई, काष्ठकार, सुतार, खाती; **~bee**, भौंरा। **carpentry**, बढ़ईगिरी*। > **कापॅन्टॅ**; **कापॅन्-ट्रि**

**carpet**, क़ालीन, गलीचा, दरी*। > कापिट

**carpus**, 1. मणिबन्ध, कार्पस; 2. (*wrist*) कलाई*। > **कापॅस**

**carriage**, 1. (*vehicle*) गाड़ी*, वाहन; 2. (*railway*) सवारी डिब्बा; 3. (*conveying*) परिवहन, वहन; 4. (*cost*) ढुलाई*, परिवहन-व्यय, भाड़ा; 5. (*of motion*) पारण; 6. (*management*) प्रबन्ध; 7. (*carrying out*) कार्यान्वयन; 8. (*deportment*) ठवन*, चाल*; 9. (*framework*) ढाँचा। > **कैरिज**

**carrier**, 1. (*general*) वाहक, संवाहक; 2. (*porter*) मोटिया, भारिक; 3. (*of cycle*) कैरियर; 4. (*pigeon*) पत्रवाहक कबूतर। > **कैरिअॅ**

**carrion**, *n.*, 1. सड़ा-गला मांस; 2. (*garbage*) कूड़ा(-करकट); —*adj.*, 1. सड़ा; 2. (*loathsome*) घिनौना। > **कैरिअॅन**

**carrot**, गाजर*। > **कैरॅट**

**carry**, 1. ढोना, वहन क०; 2. (*convey*) ले जाना, पहुँचाना; 3. (*hold*) थामना, सँभालना; 4. (*transfer, extend*) ले जाना; 5. (*win, capture*) जीत लेना; 6. (*have a range*) की मार* होना (इस बन्दूक* की मार* १५०० गज़ है); 7. (*wear*) पहनना; 8. (*have with one*) पास रखना; 9. (*influence*) प्रभावित क०; 10. (*behave*) आचरण क०; 11. (*stock*) रखना; ~ all before one, बाज़ी* मार जाना; **~ away**, ले जाना; गहरा प्रभाव डालना; उन्मत्त कर देना, उत्तेजित क०; **~ forward**, 1. (*comm.*)

आगे ले जाना; 2. आगे बढ़ाना; ~ into effect, कार्यान्वित क०, अमल में लाना; ~ off, 1. मार डालना; 2. जीतना; 3. (*a situation*) निपटाना, निभाना, निर्वाह क०; ~ on, जारी रखना; करना; चलाना; ~ out, कार्यान्वित क०; पूरा क०, पालन क०; ~ over, स्थगित क०; उठा रखना; आगे बढ़ाना; ~ through, 1. सम्पादित क०, निष्पादित क०; 2. (*sustain*) निकाल ले जाना, सँभालना; ~-over, पूर्वावशिष्ट; अवशेष। > कैरि

**cart**, *n.*(*v.*), छकड़ा, ठेला, गाड़ी*(पर ले जाना); ~**age**, ढुलाई*, गाड़ी-भाड़ा; ~**er**, गाड़ीवान; ~-**load**, गाड़ी*, गाड़ी-भर; ~-**track**, लीक*, रथ्या*। > काट; का-र्ट

**carte blanche**, पूर्णाधिकार; पूर्ण स्वतन्त्रता*। > काट ब्लान्श

**cartel**, 1. (*comm.*) उत्पादक-संघ; 2. (*mil.*) बन्दी-विनिमय (-पत्र); 3. (*challenge*) लिखित चुनौती*। > कार्टल = कार्टे'ल

**cartilage**, उपास्थि*, कुरकुरी*। **cartilaginous**, उपास्थिसम, उपास्थीय। > कार्टिलिज; कार्टिलैजिनॅस

**carto/gram**, मानारेख; ~**grapher**, मानचित्रकार; ~**graphy**, मानचित्रकला*; मानचित्रकारी*, नक़्शनवीसी*; ~**mancy**, पत्र-ज्योतिष, पत्र-सगुनौती*। > का-र्ट-ग्रैम; का-टॉ/ग्रॅ-फ़ॅ, ~ग्रॅफ़ि; कार्टमैंसि

**carton**, 1. (*target*) चाँद; 2. दफ़्ती* का डिब्बा। > कार्टॅन

**cartoon**, कार्टून, व्यंग्यचित्र, हास्यचित्र; ~**ist**, व्यंग्य-चित्रकार। > कार्टून

**cartridge**, कारतूस, गोली*। > कार्ट्रिज

**cartulary**, 1. (*record*) अभिलेख; अभिलेख-संग्रह; अभिलेखालय; 2. रजिस्टर। > कार्टचुलॅरि

**caruncle**, 1. अधिमांस, मांसांकुर; 2. (*wattle*) गलचर्म; 3. (*bot.*) बीज-चोलक। > कैरॅन्कॅल

**carve**, 1. (*cut*) काटना; 2. (*sculpture*) खोदकर मूर्ति* बनाना; 3. (*engrave*) उत्कीर्ण क०; ~**r**, मूर्तिकार; नक़्क़ाश। **carving**, नक़्क़ाशी*, उत्कीर्णन। > काव्; का-व्

**carvel-built**, सपाट तख़्ताबन्दी* वाला। > कावॅल

**caryatid**, नारीस्तंभ, परीखंभा। > कैरिऐटिड

**cascade**, क्रमप्रपात, प्रपाती*, सोपानी पात, जलप्रपात। > कैस्केड

**case**, **A.** (*law*), 1. (*suit*) मुक़दमा; 2. (*argument of one side*) बहस*, पक्षवाद; 3. (*presentation*) वाद-प्रतिवेदन; 4. (*precedent*) नज़ीर*; **B.** 1. (*instance*) उदाहरण, घटना*; there were three cases of theft, तीन जगह* चोरी* हुई; 2. (*of disease*) रोगी; two cases of cholera, हैज़े के दो रोगी; 3. (*matter*) मामला, विषय; 4. (*problem*) प्रश्न, समस्या*; 5. (*state*) स्थिति*, वस्तुस्थिति*, अवस्था*, दशा*; **C.** (*grammar*) कारक; **D.** 1. (*sheath*) खोल, ग़िलाफ़; 2. (*box*) डिब्बा, बकस, सन्दूक, मंजूषा*, पेटी*; 3. (*cover*) आवरण; 4. (*showcase*) प्रदर्शन-मंजूषा*; 5. (*printing*) मुद्रधान; ~ history, व्यक्तिवृत्त; ~ of conscience, नैतिक समस्या*, उलझन*, गुत्थी*; in ~, 1. यदि; 2. की स्थिति* में; 3. (*lest*) ऐसा न हो कि; in any ~, बहरहाल, जो भी हो; in no ~, कदापि नहीं; ~-**book**, रोगी-पुस्तिका*; ~-**ending**, विभक्ति*; ~-**hardening**, तलकठोरीकरण; ~-**law**, निर्णय-विधि*। > केस

**casein**, केसीन, छेना। > केसिइन

**casemate**, गोखा, कमांचा। > केस्मेट

**casement-window**, फ़रमेदार खिड़की*। > केस्मॅन्ट

**caseous**, किलाटी, पनीर का; पनीर-जैसा। > केसिअॅस

**casern(e)**, बैरक*। > कॅज़ॅःन

**cash**, *n.*, रोकड़*, नक़द, नगद, नगदी*, नक़दी*; —*v.*, 1. (*get cash*) भुनाना; 2. (*give cash*) नगदी* देना; ~ **in on**, से लाभ उठाना; in ~, नगदी; ~-**account**, रोकड़-लेखा; ~ **balance**, रोकड़-बाक़ी* ~-**book**, रोकड़-बही*; ~-**box**, नक़दी पेटिका*, नक़दी-बक्स; ~ **crop**, नक़दी फसल*; ~-**discount**, नगद-बट्टा; ~**ed**, भुक्त; ~-**memo**, नक़द पर्ची*,

नक़दी-रसीद*, रोकटीप*, ~ **payment,** नक़दी-अदायगी* । > कैश
**cashew,** काजू । > कैशू = कॅशू
**cashier,** *n.*, रोकड़िया, खज़ानची; *v.*, बरखास्त क० । > कैशिअॅ (*n.*); कॅशिअॅ (*v.*)
**cashmere shawl,** काश्मीरी शाल* । > कैश्-मिअॅ शॉ:ल
**casing,** खोल, वेष्टन, आवरण । > केसिन्ग
**casino,** 1. नृत्यशाला*; 2. (*for gambling*) जुआख़ाना, द्यूतशाला* । > कॅसीनो
**cask,** पीपा । > कास्क
**casket,** 1. मंजूषा*, सन्दूकचा; 2. (*coffin*) शवपेटिका* । > कास्-किट
**casque,** शिरस्त्राण । > कैस्क
**cassation,** अभिशून्यन, मनसूखी* । > कैसेशॅन
**casserole,** हाँड़ी*, हण्डी*, हँड़िया* । > कैसॅरोल
**cassia,** 1. (*fistula*) अमलतास, किरवरा, धनबहेड़ा; 2. (*lignea*) तेजपात, तेजपत्ता; 3. (*occid.*) चकवड़; 4. (*sophera*) कासुन्दा, कसौंदी*, कसौंजा । **cassie flower,** विलायती बबूल । > कैसिअॅ
**cassock,** चोग़ा । > कैसॅक
**cassytha** (*filiformis*), आकाशबेल* ।
**cast,** *v.*, 1. (*throw*) फेंकना; 2. (*light, net, anchor, etc.*) डालना; 3. (*throw down*) पटकना, गिराना; 4. (*shed*) उतारना; 5. (*scatter*) बिखेरना, छितराना; 6. (*votes*) देना; 7. (*lose*) खो देना; 8. (*defeat*) हरा देना, पछाड़ना; 9. (*metal*) ढालना; 10. (*dismiss, reject*) निकाल देना; 11. (*offspring*) डालना; 12. (*vomit*) वमन क०, उलटी* क०; 13. (*calculate*) हिसाब लगाना; ~ a horoscope, जन्मकुण्डली* बनाना; 14. (*arrange*) सुव्यवस्थित क०; 15. (*formulate*) सूत्रबद्ध क०; 16. (*an actor for*) का पार्ट देना, की भूमिका* देना; 17. (*a play*) भूमिका-निर्धारण क०; 18. (*veer*) मुड़ना; 19. (*deliberate*) विचार क०; —*n.*, 1. (*throw*) निक्षेपण, निक्षेप; 2. (*of dice*) फेंक*; 3. (*of play*) भूमिका*, अभिनेता-वृन्द; 4. (*mould*) ढाँचा; 5. (*kind*) प्रकार, आकार; 6. (*calculation*) हिसाब; 7. (*vomit*) क़ै*; 8. (*in wrestling*) पछाड़; 9. (*forecast*) पूर्वानुमान; 10. (*of eye*) भेंगापन; 11. (*defect*) दोष; 12. (*tinge*) पुट, रंगत*; ~ **about,** खोजना, योजना* बनाना; ~ **aside,** छोड़ देना; फेंक देना; ~ **back,** प्रतिवर्तन क०; ~ **down,** निरुत्साह क०, उदास क०; ~ **off,** छोड़ देना, त्याग देना; विमुख क०; खोल देना; ~ **out,** निकाल देना; ~ **up,** 1. वमन क०; 2. (*add*) योग निकालना; ~**-iron,** *n.*, ढलवाँ लोहा, —*adj.*, 1. लौह; 2. (*stern*) कठोर; 3. (*rigid*) अनम्य; 4. (*of alibi*) अकाट्य, पक्का । > कास्ट; कास्ट्-आइ-अॅन (*n.*); कास्-टाइ-अॅन (*adj.*)
**castanet,** करताल । > कैस्टॅने'ट
**castaway,** 1. (*outcast*) परित्यक्त, बहिष्कृत; 2. (*shipwrecked*) पोतपरित्यक्त । > कास्टॅवे
**caste,** जाति*, वर्ण, वर्ग; ~**-distinction,** जातिभेद; ~**ism,** जातीयता*; ~**-ridden,** घोर जातिवादी; ~**-system,** जाति-व्यवस्था* । > कास्ट
**castellan,** दुर्गपति । > कैस्टॅलॅन
**castellated,** 1. (*with turrets*) कंगूरेदार; 2. दुर्गवाला । > कैस्टॅलेटिड
**castigate,** दण्ड देना; फटकारना, सुधारना ।
**castigation,** 1. दण्ड; 2. (*reprimand*) फटकार*, डाँट-डपट*; 3. (*emend*) संशोधन । > कैस्-टिगेट; कैस्टिगेशॅन
**casting,** 1. निक्षेपण; 2. ढलाई*; ढली वस्तु*; 3. (*vomit*) क़ै*; ~**-vote,** निर्णायक मत । > कास्-टिन्ग
**castle,** 1. दुर्ग, गढ़, महल; 2. (*chess*) हाथी, रुख़, किश्ती* । > कासॅल
**castor,** अण्डी*, एरण्ड, रेंडी* । > कास्-टॅ
**castrate,** बधिया क० । **castration,** बधियाकरण । **castrator,** बधियाकार । > कैस्ट्रेट; कैस्ट्रे/शॅन; ~टॅ
**casual,** 1. (*fortuitous*) आकस्मिक, नैमित्तिक; 2. (*without design*) अनियमित, अनियत; 3. (*of persons*) लापरवाह, असावधान, अविश्वसनीय; ~ labour, अनियत मज़दूर; ~ leave आकस्मिक छुट्टी*; ~**ism,** आकस्मिकतावाद; ~**ly,** अकस्मात्, संयोग

से, अप्रासंगिक रूप से, यों ही; ~ty, 1. (*accident*) दुर्घटना*; 2. (*pl.*) हताहत; 3. घायल, आहत; हत, मृत। > कैश्ज़ुअ़ल

**casuist,** किंकर्तव्यमीमांसक, धर्माधर्मविचारक; **~ry,** 1. किंकर्तव्यमीमांसा*, धर्माधर्मविचार; 2. (*pejorative*) वितण्डा*, वाक्छल। > कैश्ज़ुइस्ट = कैज़्यूइस्ट

**casus belli,** युद्धकारण। > कासॅस बे'लि

**cat,** 1. बिल्ली*; 2. (*of ship*) लंगरकुन्दा; marbled ~, सिकमार; fishing ~, बाघदशा, खुपिया बाघ; leopard ~, तेंदुआबिल्ली*; jungle ~, बनबिलार; **~call,** *n.*, सिसकारी*, सीटी*; —*v.*, सी-सी* क०, सिसकारना, सीटी* बजाना; **~-o'-nine-tails,** चाबुक; **~'s-eye,** लहसुनिया; **~'s-paw,** शतरंज का मोहरा; **~tish, ~ty,** बिल्ली-जैसा; ईर्ष्यालु; **~-walk,** साँकरी*। > कैट; कैटॅनाइन्टेल्ज़; कैटि; कैट्वॉ:क

**catabolism,** अपचय। > कॅटैबॅलिज़्म

**catachresis,** अप्रयोग। > कैटॅक्रीसिस

**cataclysm,** 1. महाप्रलय, जलप्रलय; 2. (*upheaval*) क्रांति*; 3. (*destruction*) विभीषिका*, तबाही*। > कैटॅक्लिज़्म

**catacomb,** अन्तर्भौम समाधि-क्षेत्र, क़ब्रों* का तहख़ाना, अवतुम्ब। > कैटॅ/कोम = कूम

**catadromous,** समुद्राभिगामी। > कॅटैड्रॅमॅस

**catafalque,** 1. शवमंच; 2. (*hearse*) अर्थी*। > कैटॅफ़ैल्क

**catalectic,** वर्णलुप्त। > कै-टॅ-ले'क्-टिक

**catalepsy,** स्तम्भ, स्तब्धि*; पेशी-प्रतिष्टंभ > कै-टॅ-ले'प्-सि

**catalogue,** *n.*, सूचीपत्र; सूची*, तालिका*, सारिणी*; —*v.*, की सूची* बनाना, सूची* में रखना या लिखना; **~r,** सूचीकार; **~-verse,** परिगणन पद्य, समाकलन पद्य। > कैटॅलॉग

**catalyser, catalytic,** उत्प्रेरक। **catalysis,** उत्प्रेरण। > कै-टॅ-लाइ-ज़ॅ; कैटॅलिटिक; कॅटैलिसिस

**catamaran,** कैटामारैन, बेड़ा। > कैटॅमॅरैन

**catamite,** लौंडा। > कैटॅमाइट

**cataplasm,** पुलटिस*, उपनाह। > कैटॅप्लैज़्म

**catapult,** गुलेल*; शिलाप्रक्षेपक। > कैटॅपॅल्ट

**cataract,** 1. प्रपात, महाजलप्रपात; 2. (*of eye*) मोतियाबिन्द। > कैटॅरैक्ट

**catarrh,** नज़ला, ज़ुकाम, प्रतिश्याय, सरदी*। > कॅटा

**catastrophe,** 1. महाविपत्ति*, अनर्थ, विध्वंस, आपात; 2. (*of play*) निर्वहण।

**catastrophic,** भयंकर; अनर्थकर ; आपाती। > कॅटैस्ट्रॅफ़ि; कैटॅस्ट्रॉफ़्-इक

**catch,** *n.*, 1. (*act*) पकड़*; बझाव (*in net etc.*); 2. (*what is caught*) शिकार; 3. (*of door, window*) अड़ानी*; 4. (*of instr.*) खटका; 5. (*of gun*) घोड़ा, कुत्ता; 6. (*deception*) धोखा, छल; —*v.*, 1. (*seize and hold*) पकड़ना (*also a train*); 2. (*ensnare*) फँसाना, बझाना; 3. (*deceive*) धोखा देना; 4. (*overtake*) जा पकड़ना, बराबर आ पहुँचना, पकड़ना; 5. (*detect*) पकड़ना; 6. (*hit*) पर मारना, प्रहार क०; 7. (*understand*) समझना; 8. (*disease*) को लग जाना; 9. (*become caught*) फँस जाना; 10. (*get*) पाना; 11. (*attract*) आकर्षित क०; 12. (*charm*) मोहित क०; 13. (*spread*) फैल जाना; 14. (*burn*) जल उठना; 15. (*one's breath*) रोकना; **~ at,** पकड़ने की कोशिश* क०; जकड़ना; उत्सुकता* से पकड़ना; **~ up,** 1. उठाना; पकड़ लेना; 2. (*snatch*) छीनना; 3. का दोष पकड़ना; 4. (*heckle*) तंग क०; 5. (*fasten*) कसना; **~ up with,** जा लेना; बक़ाया (काम) पूरा क०; **~-crop,** अन्तर्वर्ती फ़सल*, ज़ायद फ़सल*; **~-word,** 1. (*slogan*) नारा; 2. (*cue*) सूचक-शब्द, संकेत-शब्द। > कैच

**catching,** 1. (*attractive*) आकर्षक, मुग्धकारी; 2. (*contagious*) संक्रामक। > कैचिन्ग

**catchment-area,** आवाह-क्षेत्र, स्रवण-क्षेत्र, जाली*। > कैच्मॅन्ट ए'ॲरिॲ

**catchy,** 1. (*attractive*) आकर्षक; 2. (*deceptive*) कपटपूर्ण; 3. (*tune*) सरल। > कैचि

**catechetical,** धर्मशिक्षा-सम्बन्धी; प्रश्नोत्तर का, प्रश्नोत्तरमय। > कैटिके'टिकॅल

**catechetics,** धर्मशिक्षाशास्त्र। **catechism,** प्रश्नोत्तरी*, प्रश्नोत्तर। **catechist,**

धर्मशिक्षक, धर्मप्रचारक। **catechize,** धर्म-शिक्षा* देना, (प्रश्नोत्तर द्वारा) सिखलाना। > कैटिकै'टिक्स; कैटिकिज़्म; कैटिकिस्ट; कैटिकाइज़

**catechu,** 1. कत्था; 2. (*black*) खैर, खदिर। > कैटिचू

**catechumen,** दीक्षार्थी, दीक्ष्यमान; **~ate,** दीक्षार्थी-शिक्षा*। > कैटिक्यूमे'न; कैटिक्यूमॅनिट

**categorical,** 1. सुस्पष्ट, सुनिश्चित; 2. (*phil.*) निरपेक्ष, निरुपाधि(क)। > कैटिगॉरिकॅल

**category,** 1. वर्ग, संवर्ग, कोटि*, श्रेणी*; 2. (*phil.*) प्रवर्ग, वैचारिक रूप। > कैटिगॅरि

**catena,** शृंखला*। > कॅ-टी-नॅ

**catenary,** रज्जु-वक्र; ~ bridge, झूला। > कॅटीनॅरि

**catenate,** शृंखला* में बाँधना; **~d,** शृंखलित। **catenation,** शृंखला*। > कैटिनेट; कैटिनेशॅन

**cater,** खान-पान का प्रबन्ध क०; प्रबन्ध क०, प्रदान क०, जुटाना; **~er,** (खान-पान) प्रबन्धक। > के-टॅ; के-टॅ-रॅ

**catering,** खान-पान; ~ department, खान-पान विभाग, भोजन-प्रबन्ध। > केटॅरिन्ग

**caterpillar,** 1. इल्ली*, झाँझा, सूँड़ी*; 2. (*mech.*) चक्रपट्टी*। > कै-टॅ-पि-लॅ

**caterwaul,** रोना, आँऊँ-आँऊँ* क०। > कैटॅवॉःल

**catfish,** अशल्क मीन। > कैट्-फ़िश

**catgut,** ताँत*, रोदा। > कैट्गॅट

**catharsis,** 1. विरेचन; 2. (*lit.*) विरेचन, भावशान्ति*, भावोन्नयन। **cathartic,** रेचक, विरेचक, दस्तावर। > कॅथासिस; कॅथाटिक

**cathead,** लंगर-कुन्दा। > कैट्हे'ड

**cathedra,** सिंहासन; **~l,** कैथीड्रल, महामन्दिर, धर्मपीठ। > कॅ-थी-ड्रॅ; कॅथीड्रॅल

**catherine-wheel,** 1. (*fireworks*) घनचक्कर, चरखी*; 2. (*window*) चक्राकार खिड़की*। > कैथॅरिन्-वील

**catheter,** नाल-शलाका*। > कै-थि-टॅ

**cathetometer,** ऊर्ध्वतामापी। > कै-थॅ-टॉ-मि-टॅ

**cathode,** ऋणाग्र, कैथोड। > कैथोड

**catholic,** 1. (*universal*) विश्वजनीन, विश्वव्यापी, सार्वभौम; 2. (*liberal*) उदार, सहिष्णु, उदारमना; 3. (रोमन) काथलिक; **~ism,** (रोमन) काथलिक धर्म; **~ity,** विश्वजनीनता*; उदारता*। > कैथॅलिक; कॅथॉलिसिज़्म; कैथॅलिसिटि

**catkin,** मंजरी*। > कैट्-किन

**cation,** धनायन, कैटायन। > कैटाइॲन

**catoptrics,** परावर्तन-विज्ञान। > कॅ-टॉप्-ट्रिक्स

**cattle,** ढोर, मवेशी, गोरू, गाय-बैल, डाँगर; head of ~, रास*। **~-breeding,** पशुपालन; **~-lifter,** गोरू-चोर; **~-plague,** पशुप्लेग, पोंकनी*; **~-pound,** काँजीहाउस, पशु-अवरोधशाला*, पशुनिरोधिका*। > कैटल

**Caucasus,** क़ाफ। > कॉःकॅसॅस

**caucus,** काकस; बैठक*, प्रसम्मिलन। > कॉःकॅस

**caudal,** पुच्छीय। **caudate,** दुमदार, पुच्छिल, पुच्छी। > कॉःडॅल; कॉःडेट

**caudillo,** नेता, अधिनायक। > काउडील्यो

**caudle,** हरीरा। > कॉःडॅल

**caul,** जरायु। > कॉःल

**cauldron,** कड़ाह(ा), हण्डा। > कॉःल्ड्रॅन

**caulescent,** दृश्यस्तंभी। > कॉःले'सॅन्ट

**cauliflower,** फूलगोभी*। > कॉलिफ़्लाउॲ

**cauline,** स्तंभिक, स्तंभीय। > कॉःलाइन

**caulk,** गहनी*, सन्दबन्द या कलापट्टी* या कालपट्टी* क०। > कॉःक

**causal,** 1. कारणात्मक, कारण-सम्बन्धी; 2. (*verb*) प्रेरणार्थक; ~ connection, कारण-सम्बन्ध; **~ity,** कारणता*, कारणत्व, कारण-कार्य-सम्बन्ध, कारण-कार्य-सिद्धान्त। > कॉःज़ॅल; कॉःज़ैलिटि

**causation,** कार्योत्पादन, उद्भावन; कारणत्व, कारण-कार्य-सम्बन्ध। **causative,** प्रेरणार्थक, णिजन्त, कारणवाचक; कार्योत्पादक, उत्पादक। > कॉःज़ेशॅन; कॉःज़ॅटिव

**cause,** *v.*, उत्पन्न क०; पहुँचाना; प्रेरित क०, कारण बनना; —*n.*, 1. कारण, हेतु, निमित्त;

2. (*motive*) उद्देश्य; 3. (*movement*) आन्दोलन; 4. (*law-suit*) मुक़दमा, वाद, मामला; 5. (*case of one party*) पक्ष; ~ and effect, कार्य-कारण; ~ of action, वादहेतु, वादमूल, वादकारण; efficient ~, कर्ता; exemplary ~, आदर्श; final ~, प्रयोजक कारण, उद्देश्य, लक्ष्य; formal ~, सार, तत्त्व, स्वरूप कारण; inherent ~, समवायी कारण; non-inherent ~, असमवायी कारण; instrumental ~, निमित्त कारण, साधन, कारण; material ~, उपादान, उपकरण; primary ~, आदिकारण, मूल कारण; ~less, 1. अकारण, अहेतुक; 2. (*groundless*) निर्मूल; 3. निरुद्देश्य; ~-list, वादसूची*; ~r, कर्ता, उत्पादक, कारण। > कॉ:ज़

**causerie**, अनौपचारिक भाषण; टिप्पणियाँ*। > कोज़ॅरी

**causeway**, पक्का नदीपथ, सेतुक। > कॉ:ज़्वे

**caustic**, 1. प्रदाहक, दाहक, क्षारक; 2. (*fig.*) कटु, तीखा, मर्मभेदी; ~ity, दाहकता*; कटुता*। **cauterization**, प्रदाहन, दाहन। **cauterize**, दागना, प्रदाहन क०; कठोर बना देना। **cautery**, प्रदाह-यन्त्र, दाहक पदार्थ; प्रदाहन। > कॉ:स्-टिक; कॉ:स्-टि-सि-टि; कॉ:टॅराइज़ेशॅन; कॉ:टॅराइज़; कॉ:टॅरि

**caution**, *n.*, सावधानी*, सतर्कता*, चौकसी*; चेतावनी*; —*v.*, सचेत क०, सावधान क०; ~ary, सचेतक; ~ money, अवधान-द्रव्य, ज़मानती रुपया, पारिभाव्य धन। > कॉ:शॅन; कॉ:शॅनॅरि

**cautious**, सावधान, सतर्क, चौकस। > कॉ:शॅस

**cavalcade**, शोभायात्रा*, जलूस। > कैवॅल्केड

**cavalier**, *n.*, 1. (*horseman*) अश्वारोही, घुड़सवार; 2. बाँका; —*adj.*, 1. (*offhand*) लापरवाह; 2. (*haughty*) अक्खड़।

**cavalry**, रिसाला, घुड़सवार फ़ौज*, अश्वारोही सेना*। > कैवॅलिअॅ; कैवॅल्-रि

**cave**, *n.*, गुफा*, गुहा*, कन्दरा*; *v.*, गुफा* खोदना; गुफा* में निवास क०; ~ in, धँस जाना; हार* मानना; ~-man, गुहामानव, गुफावासी। > केव्

**caveat**, चेतावनी*; (*law*) वारणी*, निषेध; आपत्ति-सूचना*। > केव्-इऐट

**cavern**, गुफा*, कन्दरा*; ~ous, 1. गुहामय; 2. (*eyes*) धँसी हुई। > कैवॅन; कैवॅनॅस

**cavil**, *n.*, वितण्डा*; *v.*, वितण्डा* क०, बाल की खाल* निकालना; छिद्रान्वेषण क०, नुकताचीनी* क०; ~ler, वैतण्डिक; छिद्रान्वेषक। > कैव्-इल; कैव्-इलॅ

**cavity**, गुहिका*, कोटर, विवर, कोटरिका*। > कैव्-इटि

**cavort**, कूद-फाँद* क०। > कॅवॉ:ट

**caw**, *n.*(*v.*), काँव-काँव या काँय-काँय* (क०)। > कॉ:

**cay**, 1. (*of coral*) प्रवाली*; 2. (*of sand*) बलुई भित्ति*। > के

**cayenne**, लालमिर्च*। > केएॅन

**cayman**, मकर। > केमॅन

**cease**, *v.*, बन्द होना, उठ जाना, समाप्त हो जाना; बन्द क०, समाप्त क०; ~-fire, युद्ध-विराम, युद्धस्थगन, लड़ाई-बन्दी*; ~less, निरन्तर, अविरत, लगातार; ~lessly, निरन्तर। > सीस

**cecity**, अन्धता*, अन्धापन। > सीसिटि

**cedar**, देवदारु, देवदार; red ~, तून, महानीम। > सीड्-अॅ

**cede**, अर्पण क०, दे देना, सौंपना; हार* मानना, झुकना, आत्मसमर्पण क०; ~d, सत्तान्तरित। > सीड; सीडिड

**cedilla**, सिडिल्ला*। > सि-डिल्-अॅ

**cedrela**, तून। > सेड्रीला

**ceil**, छतगीरी* लगाना। > सील।

**ceiling**, छतगीरी*, (भीतरी) छत*; ~-fan, छत-पंखा; ~ price, उच्चतम या उच्चक मूल्य। > सील्-इङ्ग

**celadon** (*willow green*), काही। > सेॅलॅडॉन

**celastrus** (*paniculatus*), मालकाँगनी*। > सॅलैसट्रॅस

**celebrant**, अनुष्ठाता, याजक। > सेॅल्-इब्रॅन्ट

**celebrate**, (उत्सव) मनाना; प्रशंसा* क०, गुणगान क०; यज्ञ क०, मिस्सा क०; अनुष्ठान क०; ~d, यशस्वी, प्रख्यात। **celebration**, समारोह, उत्सव; अनुष्ठान, यज्ञ। > सेॅल्-इब्रेट; सेॅल्-इब्रेशॅन

**celebrity**, प्रसिद्धि*, ख्याति*; यशस्वी (व्यक्ति)। > सिले'ब्-रिटि
**celerity**, शीघ्रता*, तेज़ी*, फुरती*; वेग, चाल*। > सिले'रिटि
**celery**, सेलरी*, अजमोद*, अजमोदा*। > से'लॅरि
**celeste**, आसमानी। > सिले'स्ट=सॅले'स्ट
**celestial**, 1. (*of material heaven*) खगोलीय; 2. स्वर्गीय, स्वर्गिक; 3. दिव्य; ~ body, खपिण्ड; ~ sphere, खगोल। > सिले'स्ट्यॅल
**celibacy**, ब्रह्मचर्य, अविवाह, अविवाहित जीवन। **celibate**, ब्रह्मचारी, अविवाहित। > से'ल्-इबॅसि; से'ल्-इबिट
**cell**, 1. (*of building*) कोठरी*, कक्ष; 2. (*biol.*) कोशाणु, कोशिका*; 3. (*electr.*) सेल, बैटरी*; 4. (*compartment*) खाना; 5. (*cavity*) कोटर; 6. (*group*) गुट्ट; 7. (*chamber*)कोष्ठिका*;**~ular**, कोशिकीय, कोशिकामय; **~ule**, कोशिका*। > से'ल; से'ल्-यु-लॅ; से'ल्यूल
**cella**, (*archit.*) गर्भगृह। > से'ल्-अॅ
**cellar**, 1. तहख़ाना; 2. (*wine-*) सुरागार। > से'ल्-अॅ
**cellu/loid**, सैलूलॉयड; **~lose**, सैलूलोज़। > सेल्युलॉइड; से'ल्युलोस
**cement**, *n.*, सीमेंट, वज्रचूर्ण; *v.*, सीमेंट लगाना, सीमेंट से जोड़ना; जोड़ना, दृढ़ क॰; **~ation**, सीमेंटकरण; जुड़ाई*, संयोजन, संश्लेषण। > सिमे'न्ट; सीमे'न्टेशॅन
**cemetery**,क़ब्रिस्तान,समाधिक्षेत्र।>से'म्-इट्रि
**cenobite**, मठवासी, मठवासिनी*। > सीनॅबाइट
**cenotaph**, स्मारक। > से'नॅटाफ़
**cense**, धूप देना, धूप चढ़ाना; **~r**, धूपदानी*, धूपदान, धूपपात्र। > सेन्स; सॅन्-सॅ
**censor**, *n.*, सेंसर, (संवाद)नियन्त्रक, निरीक्षक; —*v.*, नियन्त्रण क॰; **~ious**, छिद्रान्वेषी; **~ship**, नियन्त्रण, सेंसर-व्यवस्था*, सेंसर-कार्य। > से'न्-सॅ; से'न्सॉःर्-इअॅस
**censurable**, निन्दनीय। > से'न्शॅरॅबॅल
**censure**, *n.*(*v.*), निन्दा* (क॰), गर्हण (क॰); **~-motion**, निन्दा-प्रस्ताव। > से'न्-शॅ
**census**, जनगणना*, मर्दुमशुमारी*; गणना*, संगणना*। > से'न्सॅस
**cent**, शत, सौ; शतांश; ~ per ~, शत प्रतिशत, पूर्णतः; per ~, प्रतिशत, सैकड़े। > से'न्ट
**centaur**, किन्नर। > से'न्टॉः
**centenarian**, शतवर्षीय; शतायु। > से'न्-टि-ने'अॅर्-इ-अॅन
**centenary**, *n.*, शताब्दी*; शताब्दी-महोत्सव; शतवार्षिकी*; —*adj.*, शतवर्षीय; शतिक। > से'न्-टीन्-अॅ-रि
**centennial**, *adj.*, शतवर्षीय; *n.*, *see* CENTENARY; **centennium**, शताब्दी*। > से'न्टे'न्यॅल; से'न्टे'न्-इअॅम
**centering**, ढूला, केन्द्रण। > से'न्-ट्रिन्ग
**centesimal**, *n.*, शतांश; *adj.*, शततम; शतांशी; ~ system, शतिक पद्धति*। > से'न्टे'स्-इमॅल
**centi-**, शतांश; **~grade**, सेंटिग्रेड, शतांशिक, शतिक; **~gramme**, सेंटिग्राम; **~meter**, सेन्टीमीटर; **~pede**, शतपद, कन-खजूरा, गोजर। > से'न्-टि/ग्रेड; ~ग्रैम; ~मी-टॅ; ~पीड
**cento**, भानुमती काव्य। > सेन्टो
**central**, 1. केन्द्रीय; 2. (*principal*) प्रमुख, प्रधान; ~ heating, केन्द्रीय तापन; **~ity**, केन्द्रीयता*; **~ization**, केन्द्रीकरण, केन्द्रीयकरण; **~ize**, केन्द्रित क॰, केन्द्रीकरण क॰; **~ized**, केन्द्रित। > से'न्ट्रॅल; से'न्ट्रॅल्-इटि; से'न्ट्रॅलाइज़ेशॅन; से'न्ट्रॅलाइज
**centre(center)**, *n.*, केन्द्र, मध्य, मध्यबिन्दु; —*v.*, केन्द्रीभूत होना या क॰; केन्द्रित क॰। > से'न्-टॅ
**centri/c(al)**, केन्द्रस्थ, केन्द्रीय, केन्द्रिक; **~city**, केन्द्रस्थता*, केन्द्रीयता*; **~fuge**, अपकेंद्रित्र; **~fugal**, अपकेन्द्र(ी), केन्द्रापसारी; **~petal**, अभिकेन्द्र, केन्द्राभिसारी, केन्द्राभिमुखी; **~ng**, *see* CENTERING. > सेन्-ट्रिक; से'न्-ट्रि-सि-टि; से'न्-ट्रिफ़्-यु-गॅल; से'न्-ट्रि-फ़्यूज; से'न्-ट्रिप्-इटॅल
**centroid**, केंद्रक। > से'न्ट्रॉइड
**centuple**, **centuplicate**, सौगुना। > से'न्टचुपॅल; से'न्टचूप्-लिकिट

**centurion,** शतपति। > से'न्टयुअॅर्-इअॅन

**century,** 1. शताब्दी*, सदी*; 2. (*a hundred*) शतक, शती*। > से'न्चुरि

**cephalic,** शिरस्य, शीर्ष-। > सिफ़ैल्-इक = से'फ़ैल्-इक

**ceramic,** मृत्तिका-; ~s, मृत्तिका-शिल्प, मृत्कला*; **ceramist,** मृत्तिका-शिल्पी। > सिरैम्-इक; से'रॅमिस्ट = के'रॅमिस्ट

**cere,** मोम-झिल्ली*; ~**-cloth,** 1. मोमजामा; 2. (*shroud*), ~**ment,** कफ़न। > सिअॅ

**cereal,** अनाज, अन्न, धान्य। > सिअॅर्-इअॅल

**cerebellum,** अनुमस्तिष्क। **cerebral,** 1. प्रमस्तिष्कीय; 2. (*vowel*) मूर्धन्य। **cerebration,** मस्तिष्क-व्यापार। **cerebrum,** प्रमस्तिष्क, मस्तिष्क, दिमाग़, भेजा। > से'रिबे'लॅम; से'रिब्रॅल; से'रिब्रेशॅन; से'रिब्रॅम

**ceremonial,** *adj.*, आनुष्ठानिक, औपचारिक, रैतिक; —*n.*, 1. (*ritual*) विधि-विधान; 2. (*ceremony*) धर्मानुष्ठान; 3. (*solemnity*) समारोह। **ceremonious,** 1. आनुष्ठानिक, औपचारिक; 2. (*pompous*) आडम्बरी। >से'रिमोन्यॅल; से'रिमोन्यॅस

**ceremony,** 1. (*religious rite*) धर्मक्रिया*, धर्मानुष्ठान; 2. (*solemnity*) समारोह; 3. (*formalism*) तकल्लुफ़, शिष्टाचार, औपचारिकता*; master of ceremonies, विधि-नायक। से'रिमॅनि

**cerise,** (हलका) लाल। > सॅरीज़

**ceroplastic,** सिक्थ-घटित; ~s, सिक्थ-घटन, मोम-घटन। > सिअॅ-रो-प्लैस्-टिक

**certain,** 1. (*fixed*) निश्चित, पक्का; 2. (*inevitable*) अवश्यंभावी, अनिवार्य; 3. (*unquestionable*) निर्विवाद, असंदिग्ध; 4. (*reliable*) विश्वसनीय; 5. (*unerring*) अचूक, अमोघ; 6. (*convinced*) I am ~, मुझे पक्का विश्वास है; 7. कोई, कुछ; for ~, निस्सन्देह; ~**ly,** निश्चित रूप से, अवश्य, बेशक; ~**ty** निश्चिति*; निश्चय, निश्चितता*, नैश्चित्य; अवश्यंभाविता*। > सॅ:टॅन; सॅ:टॅन्-टि

**certi/fiable,** प्रमाण्य; ~**ficate,** प्रमाणक, प्रमाण-पत्र; ~**fication,** प्रमाणन, प्रमाणीकरण; ~**fied.** प्रमाणित; ~**fier,** प्रमाणकर्ता; ~**fy,** प्रमाणित क०, प्रमाण देना, तसदीक़* क०; घोषित क०; विश्वास दिलाना; ~**orari,** उत्प्रेषण-लेख। > सॅ:ट्-इफ़ाइअॅबॅल; सॅ:टिफ़्-इकिट; सॅ:ट्-इफ़ाइ; सॅ:टिऑ:रे'अॅराइ

**certitude,** निश्चय, निश्चिति*, असंचय; absolute ~, निरपेक्ष ~; metaphysical ~, अतिभौतिक, दार्शनिक ~; moral ~, व्यावहारिक, मनोवैज्ञानिक ~; physical ~, भौतिक ~। > सॅ:ट्-इट्यूड

**cerulean,** गहरा नीला, आसमानी। > सिरूलयॅन

**cerumen,** कर्णमल, कर्णगूथ। > सिरूमे'न

**ceruse,** सीरूज़, सफ़ेदा। > सिअॅर्-ऊस = सिरूस

**cervical,** ग्रीवा-, ग्रैव। > सॅ:व्-इकॅल

**cervine,** मृगीय; हरिण-जैसा। > सॅ:वाइन

**cess,** उपकर, अबवाब। > से'स

**cessation,** 1. (*ceasing*) अन्त, अवसान, समाप्ति*; 2. (*pause*) विराम, विरमन। > से'सेशॅन

**cession,** अर्पण, प्रदान, सत्तान्तरण, स्तत्व-त्याग; ~**ary,** समनुदेशिती। > से'शॅन; से'शॅनॅरि

**cesspit,** मलकुण्ड। **cesspool,** हौदी*। > से'स्-पिट; से'स्पूल

**cestode,** पट्टकृमि। > से'स्टोड

**cetacea,** तिमिवर्ग, तिमिगण। > सिटेश्यॅ = सि-टे-शॅ

**chafe,** *v.t.*, 1. रगड़कर गरमाना; 2. रगड़कर छीलना; 3. (*irritate*) खिजाना; —*v.i.*, खीजना, झुँझलाना; —*n.*, 1. (*friction*) घर्षण, रगड़*; 2. खीज*, झुँझलाहट*; 3. (*wound*) छिलन*। > चेफ़

**chaff,** *n.*, 1. (*husks*) भूसी*, चोकर, तुष; 2. (*cut straw*) भूसा, कुट्टी*; 3. (*refuse*) कूड़ा-करकट; 4. (*banter*) हँसी-मज़ाक, ठट्ठा; —*v.*, (की) हँसी* उड़ाना, मज़ाक क०; चारा काटना; ~**-flower,** (*prickly*), लटजीरा; ~**y,** भूसीदार; निकम्मा। > चाफ़; चाफ़्-इ

**chaffer,** *n.*, (*v.*), मोल-तोल (क०), मोल भाव (क०)। > चैफ़्-

**chafing-dish,** अँगीठी*, आतिशदान। > चेफ़्-इन्ग्-डिश

**chagrin,** सन्ताप, खीज*। > शैग्-रिन = शॅग्रीन

**chain,** *v.*, (ज़ंजीर* से) बाँधना, बेड़ी* डालना; —*n.*, 1. ज़ंजीर*, सिकड़ी*, चेन*, शृङ्खला*; 2. (*ornament*) हँसली*, सिकड़ी*; 3. (*for measuring*) जरीब*; 4. (*sequence*) शृङ्खला*; लड़ी*, सिलसिला, माला*, श्रेणी*; 5. (*of mountains*) पर्वतमाला*; 6. (*pl., bonds*) बेड़ी*; 7. (*pl., captivity*) क़ैद*, दासता*; **~-mail,** जिरह*, कवच। > चेन

**chair,** 1. कुरसी*, आसन; 2. (*office*) पद, पीठ; 3. (*chairman*) सभापति, अध्यक्ष; 4. (*professorship*) पीठ; **~manship,** सभापतित्व, अध्यक्षता*। > चे'अॅ

**chaise-longue,** आराम-कुरसी*। > शेज़्-लोंग

**chalet,** (लकड़ी* का) बँगला। > शैल्-ए

**chalice,** चषक, पानपात्र; यज्ञपात्र, कटोरा। > चैल्-इस

**chalk,** *n.*, खड़िया*, चाक; *v.*, खड़िया* मिलाना या लगाना; खड़िया* से लिखना; **~ out,** रूपरेखा* प्रस्तुत क०; **~y,** खड़ियावत्; खड़ियामय। चॉःक; चॉःक्-इ

**challenge,** *n.*, 1. चुनौती*, ललकार*; 2. (*objection*) आपत्ति*; —*v.*, चुनौती* देना, ललकारना; आपत्ति* क०; अविश्वास प्रकट क०, विरोध क०। > चैल्-इंज

**chamber,** 1. (*room*) कमरा, कक्ष; 2. (*legisl.*) सदन; 3. (*cavity*) प्रकोष्ठ, कक्षिका*; 4. (*of gun*) पेट, ख़ज़ाना, कोठी*; **~ of commerce,** वाणिज्य मण्डल; **~lain,** कंचुकी, प्रबन्धक; **~maid,** नौकरानी*। > चेम्-बॅ; ~लिन

**chameleon,** बहुरूपी, गिरगिट; **~-like,** परिवर्तनशील। > कॅमील्-इअॅन

**chamfer,** *n.*, 1. पख, तिरछा किनारा; 2. (*groove*) खाँचा; **~ed,** पखदार। चैम्-फ़ॅ

**chamois,** साँभर, साम्बर; साँभर-चर्म। > शैम्वा

**chamomile,** बाबूने का फूल। > कैमॅमाइल

**champ,** चर्वण क०, चबाना। > चैम्प

**champertor,** वादक्रयी। **champerty,** वादक्रय। > चैम्-पॅ-टॅ; चैम्पॅटि

**champion,** *n.*, 1. (*supporter*) समर्थक, हिमायती; 2. (*winner*) विजेता, सर्वजेता; —*v.*, समर्थन क०, पक्ष लेना, हिमायत* क०; **~ship,** समर्थन; सर्वविजय*। > चैम्प्यॅन

**chance,** *n.*, 1. संयोग, यदृच्छा*, दैवयोग; 2. (*opportunity*) अवसर, मौक़ा; 3. (*probability*) सम्भावना*, सम्भाविता*; प्रायिकता*; —*adj.*, आकस्मिक, सांयोगिक; —*v.*, 1. (*risk*) दाँव पर रखना, भाग्य परखना; 2. संयोगवश घटित होना, संयोग से होना; by ~, संयोग से, संयोगवश; **chanc(e)y,** अनिश्चित। > चान्स; चान्-सि

**chancellery,** 1. (कुलपति, दूतावास का) कार्यालय, दफ़्तर; 2. कुलपति-पद। > चान्सॅलॅरि

**chancellor,** 1. (*of university*) कुलाधिपति; अधिपति; 2. (*of diocese*) सचिव; ~ of the exchequer, वित्तमन्त्री। > चान्-सॅ-लॅ

**chancery,** उच्चन्यायालय; कार्यालय। > चान्सॅरि

**chance-medley,** 1. आकस्मिक या दुर्दैव नरहत्या*; 2. (*action*) आकस्मिक कर्म; 3. (*inadvertency*) अनवधान। > चान्स्-मे'ड्-लि

**chancre,** रतिज व्रण। > शैन्क-अॅ

**chandelier,** दीपवृक्ष, दीपाधार, झाड़। > शैन्-डि-लिअॅ

**chandler,** 1. मोमबत्ती* बनाने या बेचने वाला; 2. (*grocer*) पंसारी। > चान्ड्-लॅ

**change,** *v.*, 1. बदलना, बदल जाना या देना, परिवर्तन या परिवर्तित क०; 2. (*exchange*) विनिमय क०; 3. (*money*) भुनाना, तुड़ाना; —*n.*, 1. परिवर्तन, हेर-फेर; 2. (*money*) रेज़गारी*, खुदरा, छुट्टा; **~ability,** परिवर्तनीयता*, परिवर्तनशीलता*; **~able,** परिवर्तनीय; परिवर्तनशील; **~less,** निर्विकार, अपरिवर्तनशील; **~lessness,** अपरिवर्तिता*। > चेंज; चेन्-जॅ-बिल्-इटि; चेन्जबॅल

**changeling,** बदला हुआ बच्चा। > चेंज्-लिन्ग

**changing,** परिवर्तनशील, बदलता।

**channel,** *n.*, 1. (*canal*) नहर*, कुल्या*, कवाह, जलमार्ग, वाहिका*, प्रणाल; 2. (*geogr.*) जलान्तराल; 3. (*river bed*) नदीतल; 4. (*tube*) नली*, नाली*; 5. (*means*)

मार्ग, माध्यम, सरणी*; 6. (*of thought*) धारा*; —*v.*, नहर* बनाना; नाली* बनाना; नहर* से ले जाना या पहुँचाना; through the proper ~, उचित माध्यम या सरणी* से; ~**ling**, प्रणालन। > चैनॅल

**chant**, *n.*, 1. गीत; 2. (*melody*) राग; *v.*, 1. गाना; 2. (*monotonously*) अलापना; 3. (*praise*) गुणगान क०; ~**er**, गायक; ~**ress**, गायिका*; ~**y**, मल्लाह-गीत। > चान्ट; चान्/टॅ, ~ट्रिस, ~टि

**chanticleer**, मुरगा, मुर्ग, कुक्कुट। > चान्-टि-क्लिॲ

**chaos**, 1. अव्यवस्था*, दुर्व्यवस्था* अन्ध-व्यवस्था*; 2. (*primordial*) आदि-गर्त्त। **chaotic**, अव्यवस्थित, अस्तव्यस्त। > केऑस; केऑट्-इक

**chap**, *n.*, 1. व्यक्ति, आदमी; 2. (*fissure*) दरार*; 3. (*crack in skin*) बिवाई*; 4. (*cheek*) गाल; 5. (*jaw*) जबड़ा; —*v.i.*, फटना, चटकना, दरकना; —*v.t.*, दरकाना; ~-**book**, फेरी-पुस्तिका*, ~**py**, ~**ped**, दरारदार। > चैप; चैप्बुक

**chaparral**, झाड़ी-बन। > चैपॅरैल

**chape**, 1. (*of sword*) टोपी*; 2. (*loop*) तुकमा। > चेप

**chapel**, प्रार्थनालय। > चैपॅल

**chaperon**, *n.*, संरक्षिका*; *v.*, साथ रहना या जाना। > शॅपॅरोन

**chapfallen**, निरुत्साह। > चैप्फ़ॉःलॅन

**chapiter**, शीर्ष। > चैप्-इटॅ

**chaplain**, पुरोहित; (*of family*) कुलगुरु; ~**cy**, पुरोहिताई*। > चैप्-लिन

**chaplet**, 1. माला*, सुमरनी*; 2. (*necklace*) कण्ठी*; 3. पुष्पमाला*। > चैप्-लिट

**chapman**, फेरीवाला। > चैप्मॅन

**chapter**, *n.*, 1. अध्याय; 2. (*of religious order*) सभा*; —*v.*, अध्यायों में विभाजित क०; डपटना, फटकारना। > चैप्-टॅ

**char**, झुलसाना; जलाकर कोयला बनाना; जलकर कोयला बनना। > चा

**character**, 1. (*nature*) स्वभाव, स्वरूप; 2. (*sort*) प्रकार; 3. (*peculiarity*) लक्षण, स्वलक्षण, विशेषता*, गुण; 4. (*behaviour*) चरित्र, आचरण, चालचलन; 5. (*strength of* ~) चरित्रबल; 6. (*reputation*) नाम; 7. (*good name*) नेकनामी*; 8. (*character sketch*) चरित्र-चित्रण; 9. (*recommendation*) सिफ़ारिशनामा; 10. (*personage*) महापुरुष, महामानव; 11. (*status*) पद, हैसियत*; 12. (*of play, novel*) पात्र, चरित्र; 13. (*eccentric*) सनकी; 14. (*distinctive mark, e.g. of sacrament*) छाप*; 15. (*graphic symbol*) वर्ण, अक्षर, अंक; 16. (*writing*) लिपि*, लिखावट*; in ~, (स्वभाव के) अनुरूप; out of ~, स्वभाव-प्रतिकूल, अननुरूप; ~-**building**, चरित्र-निर्माण; ~**less**, 1. (*of person*) व्यक्तित्वहीन; 2. साधारण, लक्षणहीन, विशेषगुणहीन; ~-**roll**, चरित्र-पंजी*; ~-**training**, चरित्र-प्रशिक्षण; man of ~, चरित्रवान्। > कै-रिक्-टॅ

**character/istic**, *n.*, 1. विशिष्टता*, विशेषता*, अभिलक्षण, वैशिष्टय, लक्षण, अनुभाव, संलक्षण; 2. (*of logarithm*) पूर्णांश; —*adj.*, विशेषतासूचक, विशिष्ट, अभिलाक्षणिक, अभिलक्षक; ~**ization**, चरित्र-चित्रण, लक्षण-वर्णन; ~**ize**, चरित्र-चित्रण क०; (की) विशेषता* होना या बताना। > कै-रिक्-टॅ-रिस्-टिक; कैरिक्टॅराइज़ेशॅन; कैरिक्टॅराइज़

**charade**, प्रहेलिका*, पहेली*। > शॅराड

**charcoal**, काठकोयला। > चाकोल

**charge**, *n.*, 1. (*accusation*) अभियुक्ति*, अभियोग, आरोप, अधिरोप, दोषारोप; 2. (*cost*) शुल्क, परिव्यय, प्रभार, ख़र्च, भाड़ा; 3. (*price*) मूल्य, दाम; 4. (*load, burden*) भार, बोझ; 5. (*of office*) पदभार, प्रभार, कार्यभार; 6. (*care*) निगरानी*, देख-रेख*, रखवाली*, रक्षा*, निरीक्षण; 7. (*responsibility*) उत्तरदायित्व; 8. (*command*) आदेश, क्षेत्र; 9. (*attack*) धावा, हमला, चढ़ाई*, आक्रमण; 10. (*of gun*) स्फोटक, बारूद*; 11. (*electri.*) आवेश, चार्ज; —*v.*, 1. अभियोग लगाना, दोषारोपण क०; 2. शुल्क लेना; 3. दाम माँगना; 4. (*debit*) के ख़र्च में लिखना, के नाम उधार लिखना; 5. भार डालना, भर देना; 6. कार्यभार सौंपना; 7. उत्तरदायी ठहराना, उत्तरदायित्व देना; 8. आदेश देना; 9. धावा बोलना, चढ़ाई* क०;

प्रकृतिस्थ होना; ~ed, प्रकृतिस्थ; ~ing, वसूली*, उगाही*; संग्राहक, संग्राही।
> कॉले'क्ट (*n.*); कॅले'क्ट (*v.*)

**collectanea**, संकलन।
> कॉले'क्/टान्-यॅ = टेन्-यॅ

**collect/ion**, 1. (*action*) संचयन, संग्रहण, एकत्रीकरण, समाहरण, उगाही*, वसूली*, अनुप्रापण; 2. समूह, समुच्चय; 3. संग्रह; 4. चन्दा, दान; ~**ive**, 1. सामूहिक; 2. (*gram.*) समूहवाचक, समूहवाची, समष्टिवाची; ~**ively**, सामूहिक रूप से; ~**ivism**, सामूहिकवाद, समूहवाद; समष्टिवाद; ~**ivization**, सामूहिकीकरण, समूहन; ~**ivize**, सामूहिक कर देना; ~**or**, कलक्टर, ज़िलाधीश; संग्राहक, संग्राही, समाहर्ता, संग्रहकर्ता; ~**orate**, कलक्टरी*।
> कॅले'क्/शॅन, ~टिव्, ~टिविज़्म, ~टिवाइज़, ~टॅ, ~टॅरिट

**college**, 1. कालेज, महाविद्यालय; 2. (*group*) गण, मण्डल, परिषद्*।
> कॉल्-इज

**collegial**, कालेजी, महाविद्यालय विषयक; ~**ity**, सहशासन।
> कॅलीजिअॅल; कॅलीजिऐल्-इटि

**collegian**, कालेज-विद्यार्थी।
> कॅलीजिअॅन

**collide**, 1. टक्कर* लगना, टकराना; 2. (*fig.*) विरोध होना।
> कॅलाइड

**collier**, 1. (कोयला) खनक; 2. (*ship*) कोयलावाही; ~**y**, कोयला-खान*।
> कॉल्-इअॅ; कॉल्यॅरि

**colli/gate**, अनुबद्ध क०; ~**gation**, सहवर्तिता*; अनुबन्धन; — **of facts**, तथ्यानुबन्धन।
> कॉल्-इगेट; कॉलिगेशॅन

**colli/mate**, संधानिक क०; ~**mating lens**, समान्तरकारी लेन्स; ~**mation**, संधान, समान्तरण; ~**mator**, संधानक, समांतरित्र।
> कॉल्-इ/मेट, ~मेटिन्ग, ~मेशॅन, ~मे-टॅ

**collinear**, संरेख, एकरेखस्थ।
> कॉलिन्-यॅ

**collision**, टक्कर*, संघट्ट; संघट्टन; संघर्ष।
> कॅलिश्ज़ॅन

**collocate**, रखना; सजाना, विन्यस्त क०।
> कॉलॅकेट

**collocation**, स्थापन, विन्यास, सन्निधान; सस्थिति*।
> कॉलॅकेशॅन

**collocution**, संवाद।
> कॉलॅक्यूशॅन

**collocutor**, संवादी।
> कॉलॅक्यूटॅ

**collodion**, कोलोडियन।
> कॅलोड्-इअॅन

**colloid**, कलिल, कोलाइड; ~**al**, कलिलीय, कोलायडीय।
> कॉलॉइड; कॉलॉइडॅल

**colloquial**, बोलचाल* का; ~**ism**, बोलचाल* का मुहावरा; बोलचाल* की शैली*, चलती भाषा*।
> कॅलोक्वि/अॅल; ~अॅलिज़्म

**colloquy**, संवाद, सम्भाषण, वार्तालाप।
> कॉलॅक्वि

**collude**, साँठ-गाँठ* क०। **collusion**, साँठ-गाँठ*, साँट-गाँठ*; दुरभिसन्धि*; मिलिभगत*। **collusive**, दुरभिसन्धिपूर्ण; कपटपूर्ण।
> कॅलूड; कॅलूश्ज़ॅन; कॅलूस्-इव

**collyrium**, काजल, सुरमा, अंजन।
> कॅलिरिअॅम

**colocynth**, इन्द्रायण।
> कॉलॅसिन्थ

**colon**, 1. (*anat.*) बृहदान्त्र, कोलन; 2. (*gram.*) अपूर्ण विराम।
> कोलॅन

**colonel**, कर्नल।
> कॅ:नॅल

**colonial**, *adj.*, 1. उपनिवेशी (य), औपनिवेशिक; 2. (*biol.*) संघजीवी, संघचारी, निवह; —*n.*, (*colonist*) उपनिवेशिक; ~**ism**, उपनिवेशवाद, उपनिवेशिता*; निवहता*।
> कॅलोन्/यॅल, ~यॅलिज़्म; कॉलॅनिस्ट

**colonization**, उपनिवेशन। **colonize**, उपनिवेश बसाना।
> कॉलॅनाइज़ेशॅन; कॉलॅनाइज़

**colonnade**, स्तंभावली*, स्तम्भश्रेणी*।
> कॉलॅनेड

**colony**, 1. उपनिवेश; 2. बस्ती*; नगर; 3. (*bot.*) मण्डल; 4. (*zool.*) निवह।
> कॉलॅनि

**colophon**, पुष्पिका*।
> कॉलॅफ़ॅन

**colo(u)ration**, रंजन, रंगाई*।
> कॅलॅरेशॅन

**colori/fic**, वर्णजनक; वर्णिक, वर्णविषयक; रंगीन, रंग-बिरंगा; ~**meter**, वर्णमापी; ~**metric**, वर्णमापीय; ~**metry**, वर्णमिति*।
> कॉलॅरिफ़्-इक, कॉलॅरिम्/इटॅ, ~इट्रि; कॉलॅरिमे'ट्-रिक

**colossal**, विराट्, विशाल, पर्वताकार, बृहत्।
> कॅलॉसॅल

**colossus**, विशालमूर्ति*; विशालकाय व्यक्ति; महापुरुष।
> कॅलॉसॅस

**colostrum,** खीस*, नवदुग्ध। > कॅलॉस्ट्रॅम

**colotomy,** बृहदान्त्रच्छेदन। > कॅलॉटॅमि

**colour,** *n.*, 1. वर्ण, रंग; 2. (*matter*) रंग, रंगद्रव्य; 3. (*complexion*) रंग, सुर्खी*; 4. (*semblance*) आभास; 5. (*excuse*) बहाना, व्याज; 6. (*kind*) प्रकार; 7. (*pl.*) झण्डा; —*v.*, 1. रँगना, रंग भरना, रंजित क०; 2. बदल देना, (का) रंग चढ़ाना; 3. लजाना, झेंपना; **~able,** आभासी; **~-bar,** रंग-भेद; **~-bearer,** ध्वजवाहक; **~-blind,** वर्णान्ध; **~-blindness,** रंगान्धी*, वर्णान्धता*; **~ed,** 1. रंगीन, रंजित; 2. (*of people*) अश्वेत; 3. (*exaggerated*) अतिरंजित; **~ful,** रंगीन, रंगबिरंगा; सजीव; **~ing,** रंजन; **~less,** वर्णहीन, विवर्ण, रंगहीन; फीका; तटस्थ; **~-printing** रंगीन छपाई*। > कॅल्-अॅ

**colporteur,** पुस्तकों* का फेरीवाला। > कॉल्-पॉ:-टॅ = कॉल्पॉ:टॅ:

**colt,** 1. बछेड़ा; 2. (*inexperienced*) अनाड़ी; **~ish,** चुलबुला। > कोल्ट; कोल्-टिश

**colubrine,** सर्पिल, साँप का। > कॉल्युब्राइन

**columbine,** *adj.*, कपोत का, कपोतीय; —*n.* (*bot.*) गुलकबूतर। > कॉलॅम्बाइन

**column,** 1. (*arch.*) स्तम्भ, खम्भा 2. (*writing*) स्तम्भ, कालम; 3. (*mil.*) दस्ता, सैन्य-दल; **~al, ~ar,** स्तम्भाकार, स्तंभी; **~ist,** स्तम्भ-लेखक; **~-wise,** स्तम्भानुसार। > कॉलॅम; कॅलॅम्/नॅल, ~नॅ; कॉलॅम्-निस्ट

**colure,** (*astron.*) उन्मण्डल। > कॅल्युअॅ

**colza,** वन्य कपिशाक। > कॉल्-ज़ॅ

**coma,** 1. (*stupor*) संन्यास, सम्मूर्च्छा*; 2. (*bot.*) रोमगुच्छ; 3. (*of a comet*) जटा*; **~tose,** सम्मूर्च्छित; निद्रालु, तन्द्रिल, निष्क्रिय। > कोम्-अॅ; कोमॅटोस

**comb,** *n.*, 1. कंघी*, कंघा, कंकत; 2. (*of a cock*) कलगी*; 3. (*comber*) धुनकी*, कंघी*; 4. (*honey~*) छत्ता, करण्ड; —*v.*, 1. कंघा क०, साफ़ क०; 2. (*search*) छान डालना; 3. (*wool*) धुनना; **~ing(s),** झड़न-झुड़न*। > कोम; कोम्-इन्ग, कोम्-इन्ग्ज़

**combat,** *n.*, 1. समाघात, लड़ाई*, भिड़न्त*, संघर्ष; 2. (*desire*) युयुत्सा*; —*v.*, लड़ाई* क०; का विरोध क०, का सामना क०; single ~, द्वन्द्वयुद्ध; **~ant,** *n.*, योधी; —*adj.*, 1. लड़नेवाला, लड़ाकू, लड़ाका; 2. (**~ive**) युयुत्सु, युद्धप्रिय। > कॉम्बॅट = कॅम्बॅट; कॉम्बॅटॅन्ट = कॅम्बॅटॅन्ट

**combinable,** संयोज्य। > कॅम्बाइनॅबॅल

**combination,** 1. संयोग (*also chem.*); 2. (*action*) संयोजन; 3. (*state*) संहति*; 4. (*concr.*) सम्मिश्रण, सम्मिलन, समुच्चय; 5. (*group*) संगठन; 6. (*math.*) संचय; 7. (*phon.*) सन्धि*; ~ tool, बहुधन्धी औज़ार। > कॉम्-बि-नेॅ-शॅन

**combinative,** संयोजक; संयुक्त, सम्मिलित। > कॉम्-बि-नॅ-टिव

**combine,** *n.*, व्यापार-संघ; *v.*, मिलाना, जोड़ना, एक कर देना, संयुक्त क०; सम्मिलित या सम्मिश्रित क० या हो जाना; एक या संघटित हो जाना, मिलना; **~d,** सम्मिलित, संयुक्त; मिश्रित; यौगिक; **~r,** संयोजक। > कॉम्बाइन (*n.*); कॅम्बाइन (*v.*); कॅम्-बाइन-अॅ

**combustibility,** दाह्यता*। **combustible,** *adj.*, 1. दाह्य; 2. (*inflammable*) ज्वलनशील, दहनशील, सुदाह्य; 3. (*excitable*) उत्तेजनशील, क्षोभशील; —*n.* दहनशील पदार्थ। **combustion,** दहन। > कॅम्-बॅस्-टॅ-बिल्-इटि; कॅम्बॅस्टॅबॅल; कॅम्बॅस्चॅन

**come,** आना, पहुँचना; *see* BECOME, HAPPEN, RESULT; **~about,** घटित होना; **~ across,** (से) मिलना, मिल जाना; **~ back,** लौटना; **~ between,** अलग कर देना, फूट* डालना; **~ by,** प्राप्त क०; **~ down,** उतरना, गिरना; **~ forth,** प्रकट हो जाना; **~ forward,** आगे बढ़ना, सेवा* अर्पित क०; **~ in,** घुसना, प्रवेश क०; **~ into force,** लागू हो जाना; **~ into operation,** चालू हो जाना; **~ of age,** वयस्क हो जाना; **~ out,** प्रकट हो जाना; **~ round,** (फिर) आ जाना; बदल जाना; अनुकूल या सहमत हो जाना; होश में आना; **~ to,** होश में आना; कुल योग होना; बराबर होना; **~ to nothing,** व्यर्थ हो जाना, मिट्टी* में मिल जाना; **~ to terms,** समझौता क०; **~ under,** के अधीन होना

या हो जाना; (वर्ग, श्रेणी*) में आना; ~ **up**, उठना, चर्चा* छिड़ना; ~ **upon**, (संयोगवश) मिलना या पाना; छापा मारना; **~-back**, प्रत्यागमन; **~-down**, अवनति*, पतन; **~r**, आगन्तुक; **~-off**, समाप्ति*; बहाना।
> कॅम; कॅम्बैक; कॅम्डाउन; कॅम्-अॅ

**comedy**, प्रहसन, कामदी*, सुखान्तिकी*।
> कॉम्-इडि

**comeliness**, चारुता*। **comely**, सुहावना, मनोरम, चारु; समुचित; उपयुक्त।
> कॅम् लिनिस; कॅम्लि

**comestibles**, खाद्य। > कॅ-मे'स्-टि-बॅल्ज़

**comet**, धूमकेतु, पुच्छलतारा, केतु।
> कॉम्-इट

**comfit**, मिष्टान्न, मिठाई*। > कॅम्-फ़िट

**comfort**, *n.*, 1. आराम, सुख, चैन; 2. सान्त्वना*, दिलासा; 3. (*pl.*) सुख-साधन; 4. (*quilt*) रज़ाई*; —*v.*, सान्त्वना* या दिलासा देना; **~able**, 1. सुखद, आरामदेह; 2. (*of persons*) निश्चिन्त, सुखी; **~er**, 1. सान्त्वनादाता, पवित्र आत्मा; 2. रज़ाई*; 3. गुलूबन्द; 4. (*for babies*) चुसनी*; **~less**, 1. (*of persons*) असुखी, दुःखी, निरानन्द, उदास; 2. असुखकर; **~-seeking**, *adj.*, आरामतलब; —*n.*, आरामतलबी*।
> कॅम्फ़ॅट; कॅम्फ़ॅटॅबॅल; कॅम्-फ़-टॅ

**comic(al)**, 1. हास्यकर, हास्यजनक; 2. (*ludicrous*) हास्यास्पद, बेढंगा।
> कॉम्-इक, कॉम्-इकॅल

**coming**, *adj.*, भावी, आगामी, आनेवाला; —*n.*, आगमन। > कॅम्-इन्ग

**comity**, शिष्टाचार, शिष्टता*, सौजन्य ; सौहार्द। > कॉम्-इटि

**comma**, अल्पविराम; inverted ~, उद्धरण चिह्न। > कॉम्-अॅ

**command**, *n.*, 1. (*order*) आदेश, हुक्म, आज्ञा*, समादेश; 2. (*sway*) प्रभुता*, प्रभुत्व, शासन, वश, क़ाबू, नियन्त्रण; 3. (*mastery*) अधिकार, आधिपत्य; 4. (*mil.*) कमान*; —*v.*, आदेश देना; वश में रखना, (पर) शासन क०, नियन्त्रित क०; (पर) अधिकार रखना; के योग्य होना, का अधिकारी होना; high ~, आला कमान*; **~ant**, 1. आदेशक; 2. (*mil.*) कमाण्डेंट; **~eer**, माँग लेना, अधिगृहीत क०।
> कॅमान्ड; कॉमॅन्डैन्ट; कॉ-मॅन्-डिअॅ

**commander**, 1. नायक; 2. सेनापति; कमाण्डर, कमानियर; **~-in-chief**, प्रधान सेनापति। > कॅ-मान्-डॅ

**commanding**, 1. (*impressive*) प्रभावशाली; 2. प्रधान, नियन्ता; ~ officer, कमान-अधिकारी। > कॅ-मान्-डिन्ग

**commandment**, नियम, ईश्वरीय आदेश, धर्मादेश। > कॅमान्ड्मॅन्ट

**commando**, कमाण्डो। > कॅमान्डो

**commemo/rate**, स्मरणोत्सव मनाना; गुणगान क०, कीर्तिगान क०; (का) स्मारक होना; **~ration**, स्मरणोत्सव; कीर्तिगान; — volume, अभिनन्दन-ग्रन्थ; **~rative**, *adj.*, संस्मारक; —*n.*, स्मारक।
> कॅमे'मॅ/रेट, ~रेशॅन, ~रॅटिव्

**commence**, प्रारम्भ क० या होना; **~ment**, 1. (*act*) प्रारम्भण; 2. प्रारम्भ, श्रीगणेश। > कॅमे'न्स, ~मॅन्ट

**commend**, सराहना, प्रशंसा* क०; सिफ़ारिश* क०; सौंपना, सिपुर्द क०; **~able**, प्रशंसनीय, संस्ताव्य; **~ation**, श्लाघा*, प्रशंसा*, संस्तवन; सिफ़ारिश*; सिपुर्दगी*; **~atory**, प्रसंशात्मक; सिफ़ारिशी।
> कॅमे'न्ड; कॅमे'न्डॅबॅल; कॉमे'न्डेशॅन; कॉमे'न्डॅटॅरि

**commensal**, सहभोजी। > कॅमे'न्सॅल

**commensurable**, 1. सम्मेय; 2. (*proportionate*) आनुपातिक। **commensurate**, 1. (*coextensive*) समपरिमाण; 2. आनुपातिक; अनुरूप; 3. सम्मेय।
> कॅमे'न्शॅ/रॅबॅल, ~रिट

**comment**, *n.*, 1. टिप्पणी*, टीका*; 2. (*criticism*) आलोचना*, समीक्षा*; 3. (*talk*) टीका-टिप्पणी*, चर्चा*; —*v.*, टिप्पणी* क०; टीका-टिप्पणी* क०, मत प्रकट क०; **~ary**, 1. टीका*, व्याख्या*, वृत्ति*; 2. टीका-टिप्पणी*; 3. (*of eye-witness*) विवरण, वर्णन; **~ator**, टीकाकार, भाष्यकार; विवरणकार, वृत्तकार।
> कॉमे'न्ट; कॉमॅन्टॅरि; कॉमॅन्टेटॅ

**commerce,** 1. वाणिज्य, व्यापार; 2. (*dealings*) संसर्ग, सम्पर्क; chamber of ~, व्यापार-मण्डल। > कॉमंस = कॉमं:स

**commercial,** व्यापारिक, वाणिज्य-, बाज़ारू; ~ traveller, वाणिज्य-यात्री; **~ism,** व्यापारिक बुद्धि*, बनियापन; **~ization,** व्यापारीकरण; **~ize,** व्यापारिक बनाना; बाज़ार में चलाना। > कॅमं:/शॅल, ~शॅलिज़्म, कॅमं:शॅलाइज़ेशॅन; कॅमं:शॅलाइज़

**commi/nate,** डराना; शाप देना; **~nation,** धमकी*; **~natory,** धमकीभरा। > कॉम्-इनेट; कॉमिनेशॅन; कॉम्-इनॅटॅरि

**commingle,** मिश्रण क०, मिलाना; मिश्रित हो जाना, मिल जाना। > कॉमिन्ग्गॅल

**comminute,** चूर्ण कर देना; ~d fraction, विखण्डित अस्थिभंग। **comminution,** विखण्डन। > कॉम्-इन्यूट; कॉमिन्यूशॅन

**commiserate,** सहानुभूति* रखना या प्रकट क०, समवेदना* प्रकट क०। **commiseration,** तरस, सहानुभूति*, अनुवेदना*, समवेदना*। > कॅमिज़ॅरेट; कॅमिज़ॅरेशॅन

**commissar,** कमिसार; **~iat,** सेना-रसद-विभाग, कमिसारियत*; **~y,** प्रतिनिधि; कमिसरी, अधिकारी। > कॉमिसा; कॉमिसे'ॲर्-इ-ॲट; कॉम्-इसॅरि

**commission,** *n.*, 1. (*body of persons*) आयोग, समिति*, कमीशन; 2. (*remuneration*) दलाली*, आढ़त*, बट्टा; 3. (*authority*) अधिकार, कार्याधिकार; 4. (अर्पित) कार्य; 5. नियुक्ति*; 6. अधिकार-पत्र, नियुक्ति-पत्र, शासनपत्र; 7. (*committing*) करण, आचरण; —*v.*, 1. अधिकार देना; 2. नियुक्ति* क०; 3. (का) कार्य सौंपना; 4. चालू क०; error of ~, करणत्रुटि*; ~ agent, आढ़तिया; **~aire,** द्वारपाल; सन्देशवाहक; **~ary,** प्रमण्डल; **~ed,** कमीशन-प्राप्त, अधिकृत; **~er,** आयुक्त, कमिश्नर; प्रतिनिधि, अधिकारी। > कॅमिशॅन; कॅमिशॅने'ॲ; कॅमिशॅनॅरि; कॅमिशॅन्ड; कॅ-मि-शॅ-नॅ

**commissure,** 1. संयोजिका*, सन्धायनी*; 2. (*of nerves*) तन्तुबन्ध। > कॉमिस्युॲ

**commit,** करना, कर डालना; सिपुर्द क०, सौंपना; के हवाले कर देना; गिरफ़्तार क०; बँध जाना, फँस जाना; प्रतिज्ञा* क०, वचनबद्ध हो जाना; **~ment, ~tal,** सिपुर्दगी*; गिरफ़्तारी*; वादा, प्रतिज्ञा*, वचनबद्धता*; **~ted,** वचनबद्ध; सिपुर्द; (से)प्रतिबद्ध। > कॅमिट; कॅमिटॅल

**committee,** 1. समिति*, कमेटी*; action ~, संघर्ष ~; 2. (*a lunatic*) अपित्नो। > कॅमिटी (१); कॉमिटी (२)

**commixture,** सम्मिश्रण। > कॅमिक्स्-चॅ

**commode,** 1. (*chest*) आलमारी*; 2. कमोड, गमला। > कॅमोड

**commodious,** बड़ा, विस्तृत, लम्बा-चौड़ा। > कॅमोड्यॅस

**commodity,** 1. पण्य, पण्य पदार्थ, माल, जिन्स*; 2. उपयोगी वस्तु*। > कॅमॉड्-इटि

**commodore,** कमाडोर, कप्तान। > कॉमॅडॉ:

**common,** *adj.*, 1. (*general*) सामान्य, आम; 2. (*ordinary*) साधारण, मामूली; 3. (*joint*) सामूहिक; 4. (*public*) सार्वजनिक, आम, लोक-; 5. (~ *to both*) उभय-, उभयनिष्ठ; 6. (~ *to all*) सर्वनिष्ठ, सार्व, सर्वसामान्य; 7. (*vulgar*) ग्राम्य, गँवारू; 8. (*equal*) समान; 9. (*math.*) सार्व; —*n.*, 1. (*commonage*) आम मैदान, परती*, पड़ती*; 2. (*pl.*) जनसाधारण; लोकसभा*; रसद; ~ factor, समापवर्तक; ~ good, सर्वहित, लोकहित; ~ ground, सामान्य आधार; ~ law, देशविधि*, सामान्य विधि*; ~ noun, जातिवाचक संज्ञा*; ~ people, जनता*, जनसाधारण; ~ sense, सामान्य बुद्धि* या बोध, सहज बुद्धि*; in ~, सम्मिलित रूप से; साझेदारी* में; **~able,** पंचायती, सामूहिक; **~alty,** 1. जनसाधारण; 2. (*corporation*) निगम; **~er,** साधारण नागरिक; **~ly,** सामान्यत:, साधारणत:; **~ness,** सामान्यता*; साधारणता*; कमीनापन, क्षुद्रता*; **~place,** *adj.*, साधारण, मामूली; घिसा-पिटा; —*n.*, सामान्योक्ति*, अर्थशून्य कथन; उद्धरणीय अंश; — book, उद्धरणसंग्रह; **~wealth,** राष्ट्रमण्डल; राष्ट्र। > कॉमॅन; ~वे'ल्थ

**commotion,** होहल्ला, हुल्लड़, शोरगुल; संक्षोभ, उत्तेजना*। **commove,** हिला देना; उत्तेजित क०। > कॅमोशॅन; कॅमूव

**communal,** 1. (*sectarian*) साम्प्रदायिक; 2. सामुदायिक, समुदायी, पंचायती; **~ism,** साम्प्रदायिकता*; समुदायिकता*; पंचायती राज्य; **~ist,** सम्प्रदायवादी; पंचायती, राज्यवादी; **~ize,** सामुदायिक बनाना।
> **कॉम्यु**/नॅल, ~नॅलिज़्म, ~नॅलिस्ट, ~नॅलाइज़

**commune,** *n.*, समुदाय; कम्यून; *v.*, संलाप क०; कोमुन्यो लेना।
> **कॉम्यून** (*n.*); **कॅम्यून** (*v.*)

**communicable,** 1. कथनीय, सूचनीय; 2. (*disease*) संचारी, संक्रामक।
> **कॅम्यून्**-इकॅबॅल

**communicant,** कोमुन्यो लेनेवाला; सूचना* देनेवाला। **communicate,** बताना, सूचित क०, पहुँचाना, संचारित क०; सम्पर्क रखना; कोमुन्यो या परमप्रसाद ग्रहण क०।
> **कॅम्यून्**-इकॅन्ट; **कॅम्यून्**-इकेट

**communication,** 1. (*act*) संचारण, संसूचन, सम्प्रेषण; 2. (*abstr.*) संचार; 3. (*concr.*) सूचना*, सन्देश, संवाद, ख़बर*; 4. (*intercourse*) पत्रव्यवहार, संसर्ग, सम्पर्क; 5. (*access*) सम्बन्ध; आवागमन, यातायात; 6. (*pl.*) संचार-व्यवस्था*; means of ~, संचार-साधन; यातायात-साधन; ~-pipe, योजक नल।
> कॅम्यूनि**केशॅन**

**communicative,** अभिव्यक्तिशील, आलापप्रिय। **communicator,** संचारक।
> **कॅम्यून्**-इकॅटिव्; कॅ-**म्यून्**-इ-के-टॅ

**communion,** 1. (*fellowship*) सहभागिता*, भाईचारा; 2. (*relation*) सम्पर्क, घनिष्ठता*; 3. (*Holy ~*) कोमुन्यो, प्रभु-भोज, परमप्रसाद; 4. (*group*) धर्मसमाज; **~-rail,** कठहरा, जंगला।
> **कॅम्यून्**यॅन

**communiqué,** विज्ञप्ति*, सरकारी सूचना*।
> **कॅम्यू**निके

**communism,** साम्यवाद। > **कॉम्यु**निज़्म

**communist,** साम्यवादी; **~ic,** साम्यवादी। > **कॉम्यु**निस्ट; कॉम्-यु-**निस्**-टिक

**community,** 1. समुदाय, समाज, समूह, बिरादरी*; 2. सम्प्रदाय; 3. मठ, मठवासी-समूह; 4. हिस्सेदारी*, साझा; 5. (*common character*) समता*, समानता*; ~ development, सामुदायिक विकास; ~ singing, समवेत गायन। **communization,** समुदायीकरण; साम्यवादीकरण। **communize,** सामुदायिक या साम्यवादी बनाना।
> **कॅम्यून्**-इटि; कॉम्युनाइ**ज़ेशॅन**, **कॉम्**युनाइज़

**commutable(bility),** विनिमेय(ता*)।
> **कॅम्यूटॅ**बॅल; कॅम्यूटॅ**बिल्**-इटि

**commutation,** 1. विनिमय; 2. रूपान्तरण, परिवर्तन; 3. (*law*) लघूकरण; 4. (*electr.*) दिक्परिवर्तन। > कॉम्यु**टेशॅन**

**commutative,** 1. (*math.*) क्रमविनिमेय; 2. ~ justice, विनिमयात्मक या योग्यतानुपाती न्याय। > **कॅम्यूटॅ**टिव्

**commutator,** दिक्परिवर्तक। **commute,** 1. विनिमय क०; 2. बदल देना, रूपान्तरित क०; 3. कम कर देना; 4. (*electr.*) दिक्परिवर्तन क०; 5. (*v.i.*), का स्थान लेना।
> **कॉम्**-यु-टे-टॅ; **कॅम्यूट**

**comose,** 1. (*bot.*) गुच्छकेशी; 2. (*hairy*) रोमिल। > **कोमोस**

**compact,** *n.*, 1. संविदा*, समझौता; 2. (*case*) डिब्बा; —*adj.*, 1. (*dense*) सघन; 2. (*firm*) सुसंहत, सुसम्बद्ध, ठोस; 3. (*terse*) चुस्त, सुसम्बद्ध; —*v.*, संहत क०, कसना; संक्षिप्त क०; **~ness,** सघनता*; सुसंहति*, ठोसपन। > **कॉम्**पैक्ट (*n.*); कॅम्**पैक्ट** (*adj.*, *v.*)

**compages,** संहति*। > कम्**पे**जीज़

**compaginate,** संहत क०, जोड़ देना।
> कॅम्**पै**जिनेट

**companion,** 1. साथी, सखा, सखी*, सहचर, सहचरी*; 2. (*of ship*) रोशनदान; **~able,** मिलनसार; **~ship,** संगति*, सहचारिता*, भाईचारा; मित्रमण्डल; **~-way,** डेक-सीढ़ी*।
> कॅम्**पैन्**/यॅन, ~यॅनॅबॅल

**company,** 1. संगति*; 2. (*group*) मण्डली*, दल, टोली*, गण; 3. (*comm.*) कम्पनी*, समवाय; 4. (*mil.*) कम्पनी*; 5. (*naval*) नाविक दल; bad ~, कुसंग, कुसंगति*; good ~, सत्संग। > **कॅम्**-पॅ-नि

**comparable,** तुलनीय; तुल्य।
> **कॉम्**पॅरॅबॅल

**comparative,** *adj.*, 1. तुलनात्मक; 2. (*relative*) सापेक्ष, आपेक्षिक; —*n.*, (*gram.*) उत्तरावस्था*; **~ly,** अपेक्षाकृत, अपेक्षया। > कॅम्**पैरॅ**टिव्

**comparator,** तुलनाकारी; तुलनित्र।
> कॉम्परेटॅ

**compare,** तुलना* क०, मिलाना; बराबर समझना; सादृश्य या साम्य रखना, बराबर होना; beyond ~, अद्वितीय, उपमानरहित; ~r, मिलानकर्ता। > कॅम्पे'अॅ; कॅम्पे'अॅर्-अॅ

**comparison,** 1. तुलना*; 2. (*action*) मिलान; 3. (*similarity*) साम्य, सादृश्य; in ~ with, (की) तुलना* में, (के) मुक़ाबले में। > कॅम्पैरिसॅन

**compart,** विभक्त क०; ~**ment,** 1. उपखंड, कक्ष, खाना; 2. (*railway*) डिब्बा।
> कॅम्पाट; कॅम्पाट्मॅन्ट

**compass,** *n.*, 1. (*mariner's*) दिक्सूचक, क़ुतुबनुमा, कम्पास; 2. (*pair of ~es*) परकार; 3. (*boundary*) परिधि*, घेरा; 4. (*range*) क्षेत्र, विस्तार, पहुँच*; —*v.*, 1. (*go round*) की परिक्रमा* क०; 2. घेर लेना; 3. समझ लेना; 4. पूरा क०, सम्पादित क०; 5. का उपाय निकालना; का षड्यन्त्र क०; ~**able,** साध्य, सम्पाद्य; ~-**saw,** गोलकाट आरी*। > कॅम्पॅस, कॅम्पॅसॅबॅल

**compassion,** अनुकम्पा*, करुणा*, संवेदना*, सहानुभूति*, तरस; ~**ate,** *adj.*, दयालु, सदय, सहानुभूतिशील, संवेदनाशील; —*v.*, दया* या सहानुभूति* दिखाना।
> कॅम्पै/शॅन, ~शॅनिट

**compatibility,** संगति*, संगतता*; अविरोध। **compatible,** संगत, अविरुद्ध, अनुकूल, मुआफ़िक, अनुरूप।
> कॅम्पॅटॅबिल्-इटि; कॅम्पैटॅबॅल

**compatriot,** देशभाई, समदेशी, हमवतन।
> कॅम्पैट्-रिअॅट

**compeer,** समकक्ष; साथी, हमजोली।
> कॅम्पिअॅ

**compel,** बाध्य क०, विवश क०, लाचार कर देना, मजबूर क०; ~**lation,** सम्बोधन; ~**ling,** सम्मोहक, अप्रतिरोध्य, अकाट्य।
> कॅम्पे'ल; कॉम्पॅलेशॅन; कॅम्पे'ल्-इन्ग

**compendious,** संक्षिप्त; सारगर्भित।
> कॅम्-पे'न्-डि-अॅस

**compendium,** संक्षेप; सारांश, सार-संग्रह।
> कॅम-पे'न्-डि-अॅम

**compensable,** पूर्तियोग्य। > कॅम्पे'न्सॅबॅल

**compen/sate,** क्षतिपूर्ति* क०, मुआवज़ा देना; पूर्ति* क०, बराबर कर देना; ~**sated,** क्षतिपूरित; पूरित, प्रतिकारित, समकृत; ~**sating,** क्षतिपूरक; प्रतिकारी; ~**sation,** 1. क्षतिपूर्ति*, प्रतिकर, हरजाना, मुआवज़ा; 2. (*action*) क्षतिपूरण; 3. पूर्ति*, सम्पूर्ति*, त्रुटिपूर्ति*, प्रतिकरण; ~**sator,** क्षतिपूरक; प्रतिकारित्र; ~**satory,** ~**sative,** क्षतिपूरक; पूरक, प्रतिपूरक, अनुपूरक, त्रुटिपूरक, प्रतिकारी।
> कॉम्पॅन्सेट; कॉम्पॅन्सेशॅन; कॉम्पॅन्सेटॅ; कम्पे'न्/सॅटिव; ~सॅटॅरि

**compere,** सूत्रधार। > कॉम्पे'अॅ

**compete,** 1. (प्रतियोगिता* में) भाग लेना; 2. (*rival*) प्रतिस्पर्द्धा* क०, मुक़ाबला क०।
> कॅम्पीट

**competence, competency,** 1. (सु)योग्यता*; 2. (*law*) सक्षमता*, क्षमता*, सामर्थ्य; 3. (*sufficiency*) सम्पन्नता*।
> कॉम्-पि/टॅन्स, ~टॅन्सि

**competent,** 1. सुयोग्य, कार्यक्षम; 2. सक्षम, समर्थ, अधिकारी; 3. (*sufficient*) समुचित, यथेष्ट; 4. (*legitimate*) उचित, वैध।
> कॉम्-पि-टॅन्ट

**competition,** 1. (*contest*) प्रतियोगिता*, होड़*; 2. (*rivalry*) प्रतिस्पर्द्धा*, प्रतिद्वन्द्विता*; 3. (*opposition*) मुक़ाबला, होड़ा-होड़ी*, होड़*। > कॉम्-पि-टि-शॅन

**competitive,** प्रतियोगी; ~ examination, प्रतियोगिता-परीक्षा*। > कम्पे'ट्-इटिव

**competitor,** प्रतियोगी; प्रतिद्वन्द्वी, प्रतिस्पर्द्धी। > कॅम्-पे'ट्-इटॅ

**compilation,** 1. (*action*) संग्रहण, संकलन, संचयन; 2. संग्रह, संकलन।
> कॉम-पि-ले-शॅन

**compile,** संकलित क०, एकत्र क०; बनाना, तैयार क०; ~**d,** संकलित, संगृहीत; ~**r,** संकलनकर्ता, संकलयिता।
> कॅम्-पाइल; कॅम्-पाइल्-अॅ

**complacence,** आत्मसन्तोष। **complacency,** सन्तोष, परितोष; आत्मसंतोष। **complacent,** आत्मसन्तुष्ट; *see* COMPLAISANT।
> कॅम्-प्ले/सॅन्स, ~सॅन्सि, ~सॅन्ट

**complain,** शिकायत* क०, कुड़कुड़ाना; दुखड़ा रोना, कष्ट बताना; फ़रियाद* क०, परिवाद क०; ~**ant,** फ़रियादी, परिवादी; शिकायत* करनेवाला; ~**t,** 1. शिकायत*; 2. उलाहना, उपालंभ, दुःख-निवेदन; 3. (*law*) फ़रियाद*, परिवाद; 4. (*sickness*) शिकायत*, कष्ट, बीमारी*।
> कॅम्प्लेन; कॅम्प्लेनॅन्ट; कॅम्प्लेन्ट

**complaisance,** उपकारिता*, सौजन्य; शिष्टता*, भद्रता*; विनय*, अनुनय।
**complaisant,** 1. (*obliging*) उपकारी, अनुग्राहक; 2. (*polite*) सुशील, भद्र; 3. (*submissive*) सुनम्य, नमनशील, विनयशील, अनुवर्ती। > कॅम्प्लेज़ॅन्स; कॅम्प्लेज़ॅन्ट

**complement,** *n.*, 1. पूरक, सम्पूरक; 2. (*math.*) कोटिपूरक; 3. (*gram.*) विधेयार्थ; 4. (*of ship*) कर्मि-मण्डल; 5. पूर्ण संख्या*; —*v.*, पूर्ण कर देना; का पूरक होना; ~**ary,** 1. (~*al*) पूरक, अनुपूरक, सम्पूरक; 2. (*math.*) कोटिपूरक। > कॉम्-प्लि-मॅन्ट (*n.*), कॉम्प्लिमे'न्ट (*v.*); कॉम्-प्लि-मे'न्-टॅ-रि

**complete,** *adj.*, पूर्ण, सम्पूर्ण, पूरा; समाप्त; —*v.*, पूरा क०; समाप्त क०; ~**d,** सम्पूरित, पूरा, पूर्ण; समाप्त; ~**ly,** सम्पूर्ण रूप से, पूर्णतया; ~**ness,** सम्पूर्णता*, निःशेषता*।
**completion,** 1. (*action*) समापन, सम्पूरण; 2. समाप्ति*, पूर्ति*, निष्पत्ति*। **completive, completory,** सम्पूरक, पूरक।
> कॅम्प्लीट; कॅम्प्लीशॅन; कॅम्प्लीट्-इव; कॅम्प्लीटॅरि

**complex,** *n.*, 1. (*psych.*) मनोग्रन्थि*, भावग्रन्थि*, ग्रन्थि*; 2. समूह, समष्टि*; —*adj.*, 1. (*intricate*) जटिल, पेचीदा; 2. (*composite*) मिश्रित, संश्लिष्ट; संकर (*a molecule*); सम्मिश्र (*a number*); ~ fraction, मिश्र भिन्न; ~**ity,** जटिलता*, पेचीदगी*; मिश्रता*। > कॉम्प्ले'क्स; कॅम्-प्ले'क्-सि-टि

**complexion,** मुखराग, रूप-रंग; स्वरूप, रंग-ढंग, रूप। > कॅम्प्ले'क्शॅन

**complexus,** तन्तुजाल। > कॉम्प्ले'क्सॅस

**compliance,** (अनु)पालन, अनुवृत्ति*; स्वीकृति*; in ~ with, के अनुसार। **compliant,** अनुवर्ती, आज्ञाकारी, दबैल, सुनम्य, नमनशील। > कॅम्प्लाइ/ॲन्स, ~ॲन्ट

**complicacy,** जटिलता*; उलझन*।
> कॉम्-प्लि-कॅ-सि

**complicate,** जटिल बनाना, उलझाना; मिलाना; ~**d,** उलझनदार, जटिल, पेचीदा, उलझा हुआ। > कॉम्-प्लि-केट

**complication,** 1. जटिलता*, पेचीदगी*; 2. उलझन*, समस्या*। > कॉम्-प्लि-के-शॅन

**complicity,** सहापराधिता*; *see* COMPLEXITY। > कॅम्-प्लि-सि-टि

**compliment,** *n.*, 1. प्रशंसा*, अभिनन्दन, प्रशंसोक्ति*; 2. (*pl.*) समादर, सम्मान, शुभकामनाएँ*; —*v.*, सम्मान क०, अभिनन्दन क०, प्रशंसा* क०; बधाई* देना; उपहार देना; ~**ary,** 1. सम्मानसूचक, प्रशंसात्मक; 2. (*of copy*) मानार्थ, सम्मानार्थ।
> कॉम-प्लि-मॅन्ट (*n.*), कॉम्प्लिमे'न्ट (*v.*); कॉम्-प्लि-मे'न्-टॅ-रि

**complin(e),** पूरिका*। > कॉम्-प्लिन

**complot,** *n.*(*v.*), षड्यन्त्र (क०)।
> कॉम्प्लॉट (*n.*), कॅम्प्लॉट (*v.*)

**comply,** (अनु)पालन क०, पूरा क०।
> कॅम्प्लाइ

**component,** *adj.*, अंगभूत, अवयवभूत; —*n.*, घटक, अंग, अवयव, संघटक।
> कॅम्पोनॅन्ट

**comport,** आचरण क०; के अनुकूल होना; ~**ment,** चाल*; आचरण। > कॅम्पॉःट

**compose,** 1. (*constitute*) बनाना, संघटित क०; 2. (*make*) रचना* क०, लिखना; 3. (*put in order*) सुव्यवस्थित क; 4. (*settle*) का समाधान क०, निबटाना; 5. (*calm*) शान्त क० या हो जाना; 6. (*printing*) कम्पोज़ क०; ~**d,** शान्त, प्रकृतिस्थ; ~**r,** संगीतकार; रचयिता। > कॅम्पोज़; कॅम्-पोज़्-ॲ

**composite,** *adj.*, मिश्र, मिश्रित, सम्मिश्र; संयुक्त; संग्रथित; —*n.*, यौगिक; ~ number, संयुक्त संख्या*। > कॉम्पॅज़िट

**composition,** 1. (*combining*) संयोजन; 2. (*making*) सर्जन, रचना*; 3. (*work*) कृति*, रचना*; 4. (*constitution*) संघटन, बनावट*; 5. (*settlement*) निपटारा, समझौता। **compositive,** संयोजक। **compositor,** कम्पोज़िटर। > कॉम्पॅज़िशॅन: कॅम्पॉज़्-इटिव्; कॅम्-पॉज़्-इ-टॅ

**compossible**, सहसम्भव। >कॅम्पॉस्-इबॅल
**compost**, वानस्पतिक खाद*, कूड़ा-खाद*, कम्पोस्ट; सम्मिश्रण। > कॉम्पॉस्ट
**composure**, शान्ति*, धैर्य, आत्मसंयम, आत्मसंवरण। > कॅम्पोश़ज़
**compotation**, पानगोष्ठी*। > कॉम्पॅटेशॅन
**compote**, मुरब्बा। > कॉम्पोट
**compound**, *n.*, 1. (*substance*) यौगिक; 2. (*mixture*) मिश्रण; 3. (*gram.*) समास; 4. (*enclosure*) हाता, अहाता, घेरा; —*adj.*, 1. संयुक्त, यौगिक, संयोजित; 2. मिश्र, मिश्रित; 3. (*math.*) मिश्र; —*v.*, 1. (*mix*) मिलाना; 2. (*make*) संयोजित क०, बनाना; 3. (*compromise*) समझौता क०, प्रशमन क०; ~ a felony, रुपया लेकर अपराध छिपाना, दुरभिसन्धान क०; ~ interest, चक्रवृद्धि ब्याज; **~able**, समाधेय, प्रशम्य; **~ed**, संयोजित; **~er**, कम्पाउण्डर, सम्मिश्रक। > कॉम्पाउन्ड (*n.*, *adj.*), कॅम्पाउन्ड (*v.*); कॅम्पौन्/डॅबॅल, ~डॅ
**comprehend**, समझना; सम्मिलित क०, में सम्मिलित होना। कॉम्-प्रि-हे'न्ड
**comprehensible(bility)**, बोधगम्य (ता*), समावेश्य (ता*)। > कॉम्-प्रि-हे'न्-सॅ-बॅल, कॉम्-प्रि-हे'न्-सॅ-बिल्-इटि
**comprehension**, 1. (*understanding*) समझ*, बोध, धारणा*; परिज्ञान; 2. (*inclusion*) समावेश; 3. (*inclusiveness*) व्यापकता*; 4. (*logic*) व्याप्ति*। **comprehensive**, व्यापक, विस्तृत; कुशाग्रबुद्धि, विचक्षण। कॉम्-प्रि-हे'न्/शॅन, ~सिव्
**compress**, *v.*, दबाना, सम्पीडित क०, सिकोड़ना; संक्षिप्त क०; —*n.*, कोम्प्रेस, गद्दी*; **~ed**, सम्पीडित; **~ible(ibility)**, सम्पीड्य (ता*); **~ion**, सम्पीडन, दबाव; **~ive**, सम्पीडक, दाबक, संदाबी; **~or**, 1. सम्पीडक; 2. (*instr.*) सम्पीडित्र। > कॅम्प्रे'स (*v.*), कॉम्प्रे'स (*n.*); कॅम्प्रे'सॅबॅल; कॅम्प्रे'सिबिल्-इटि; कॅम्प्रे'शॅन, कॅम्प्रे'स्-इव्
**comprise**, समाविष्ट क०, के बराबर होना, अन्तर्गत क०; this ~s two ..., इसमें दो ··· समाविष्ट होते हैं या समा जाते हैं; इसके अन्तर्गत दो ··· होते हैं। > कॅम्प्राइज़
**compromise**, *n.*, समझौता; मध्यमार्ग; —*v.*, समझौता क०; संकट में या जोखिम* में डालना। > कॉम्प्रॅमाइज़
**comptroller**, लेखा-नियन्ता; नियन्ता। > कॅन्-ट्रोल्-अॅ
**compulsion**, *n.*, 1. (*act*) बाध्यकरण; 2. दबाव; 3. (*physical*) बलप्रयोग; 4. (*subjective*) विवशता*, मजबूरी*; 5. (*objective*) बाध्यता*, अनिवार्यता*। > कॅम्पॅल्शॅन
**compulsory**, 1. अनिवार्य, आवश्यक; 2. (*compulsive*) बाध्यकर। > कॅम्पॅल्सॅरि
**compunction**, 1. अनुताप; 2. (*regret*) खेद। **compunctious**, अनुतापी। > कॅम्पॅन्क्/शॅन, ~शॅस
**compurgation**, दोषनिवारण। कॉम्पॅःगेशॅन
**computable**, गणनीय। > कॅम्प्यूटॅबॅल
**computation**, परिकलन, संगणना*, संगणन, अभिकलन। > कॅम्प्युटेशॅन
**compute**, परिकलन क०; **~d**, परिकलित; **~r**, परिकलक। > कॅम्प्यूट; कॅम्-प्यूट्-अॅ
**comrade**, सखा, सहचर, साथी; कामरेड; **~ship**, मैत्री*, साहचर्य। > कॉम्-रिड = कॅम्-रिड
**con**, *v.*, 1. परिशीलन क०, अध्ययन क०; 2. कंठस्थ कर लेना; 3. (*a ship*) परिचालन क०; —*n.*, विरोधी तर्क; पोतचालन। > कॉन
**conation**, 1. (*psychol.*) संकल्प; संकल्पशक्ति*; प्रयत्न, क्रिया*। **conative**, क्रियात्मक, क्रियावृत्तिक। कॅनेशॅन; कॉनॅटिव्
**concatenate**, श्रेणीबद्ध या शृंखलाबद्ध क०। **concatenation**, संयोजन, शृंखलाबद्धीकरण; शृंखलाबद्धता*; शृंखला, श्रेणी*, कारणानुबन्ध। > कॅन्कैट्-इनेट; कॅन्कैटिनेशॅन
**concave**, अवतल, नतोदर। **concavity**, अवतलता। > कॉन्केव्; कॅन्कैव्-इटि
**concavo/-concave**, उभयावतल; **~-convex**, अवतलोत्तल। > कॅन्केवो
**conceal**, छिपाना, गुप्त रखना; **~ed**, गुप्त, संगुप्त, प्रच्छादित, प्रच्छन्न, अप्रकट; **~er**,

संगोपक; ~**ment,** 1. (*action*) संगोपन, दुराव, छिपाव; 2. (*state*) छिपाव, संगुप्ती*; गुप्त स्थान; 3. (*fig. of speech*) अपह्नुति*। > कॅन्सील

**concede,** मान लेना; स्वीकार क०; प्रदान क०, देना। > कॅन्सीड

**conceit,** 1. अहंकार, अहंभाव, घमण्ड, अहंमन्यता*, मिथ्यागर्व, मिथ्याभिमान, दम्भ; 2. (*whim*) सनक*, तरंग*; 3. (*imagination*) कल्पना*; 4. (*fanciful notion*) कष्टकल्पना*; ~**ed,** अहम्मन्य, दम्भी, गर्वीला। > कॅन्सीट

**conceivable(bility),** कल्पनीय(ता*); मनोगम्य(ता*)। > कॅन्सीवॅबॅल; कॅन्सीवॅबिल्-इटि

**conceive,** 1. कल्पना* क०; 2. सोचना, विचार क०, समझना; 3. प्रकट क०; 4. गर्भ धारण क०। > कॅन्सीव्

**concelebrant,** सहानुष्ठाता। **concelebration,** सहानुष्ठान। > कॅन्से'ल्-इब्रॅन्ट; कॅन्से'लिब्रेशॅन

**concentrate,** *n.*, सार; सान्द्र; *v.*, 1. एकत्र क०; 2. संकेन्द्रित क०, एकाग्र क०; 3. (*condense*) गाढ़ा क०, सान्द्र क०; ~**d,** 1. (*chem.*) गाढ़ा; सांद्र, सान्द्रित; 2. (*phys.*) संकेंद्रित। > कॉन्सॅन्ट्रेट

**concentration,** 1. केंद्रीकरण; 2. (*of mind*) एकाग्रता*; 3. सान्द्रण; 4. गाढ़ापन, सान्द्रता*; 5. (*phys.*) समाहार, संकेन्द्रण; ~ camp, नज़रबन्दी-शिविर। > कॉन्सॅन्ट्रेशॅन

**concentrator,** सान्द्रक; संकेन्द्रक। > कॉन्सॅन्ट्रेटॅ

**concen/ter, ~tre,** केन्द्रित क०; की ओर* अभिमुख होना, में मिल जाना; ~**tric,** संकेंद्र; संकेन्द्रित। > कॉन्-से'न्/टॅ, ~ट्रिक

**concept,** (सं)प्रत्यय, विचार, धारणा*; संकल्पना*; ~**acle,** (*bot.*) निधानी*; ~**ion,** 1. अवधारण, संकल्पन; 2. (*idea*) भावना*, संकल्पना*, परिकल्पना*, धारणा*; 3. (*in womb*) गर्भधारण; 4. (*passive*) उद्भव, गर्भागमन; ~**ive,** कल्पनक्षम, कल्पनक; ~**ual,** प्रत्ययात्मक, वैचारिक; ~**ualism,** प्रत्ययवाद। > कॉन्से'प्ट; कॅन्से'प्टॅकॅल; कॅन्से'प्/शॅन, ~टिव्, ~ट्युॲल

**concern,** *v.*, से सम्बन्ध रखना; के लिए महत्त्व रखना; ~ oneself, दिलचस्पी* लेना, में संलग्न होना; चिन्ता* क०; —*n.*, 1. (*anxiety*) चिन्ता*; उद्विग्नता*; 2. (*affair*) मामला; 3. (*relation*) सम्बन्ध; 4. (*importance*) महत्त्व; 5. (*interest*) दिलचस्पी*; 6. (*institution*) संस्था*, कारबार; ~**ed,** सम्बद्ध; सम्बन्धित; चिन्तित; ~**ing,** के विषय में; ~**ment,** चिन्ता*; मामला; सम्बन्ध; सम्बद्धता*; महत्त्व; दिलचस्पी*; हस्तक्षेप। > कॅन्सॅ:न

**concert,** सामंजस्य, सहमति*, मेल; संगीत-समारोह, संगीत-गोष्ठी*; ~**ed,** आयोजित, संगठित; सम्मिलित, संयुक्त; ~**o,** संगीत-रचना*। > कॉन्सॅट (*n.*); कॅन्सॅ:ट (*v.*); कॅन्सॅ:टिड; कॉन्चॅ:टो

**concession,** 1. (*action*) अनुदान, प्रदान, अनुमोदन; 2. रिआयत*, छूट*, सुविधा*; ~**aire,** ग्राही; ~**al,** रिआयती। **concessive,** 1. रिआयती; 2. (*gram.*) अनुमोदनात्मक। > कॅन्से'शॅन; कॅन्से'शॅनेॲ; कॅन्से'स्-इव्

**conch,** शंख, कम्बु; ~**a,** शुक्तिका*; ~**iferous,** शंखमय; ~**oidal,** शंखाभ। कॉन्क = कॉन्च; कॉन्-कॅ; कॉन्-किफ़ॅ-रॅस; कॉन्काइडॅल

**concierge,** द्वारपाल, द्वारपालिन*। > कॉ:न्-सि-ए'ॲश्ज

**conciliar,** परिषदी। > कॅन्-सिल्-इॲ

**concili/ate,** मिला लेना, मना लेना, शान्त क०, सन्तुष्ट क०; प्राप्त क०; समाधान क०; ~**ation,** 1. (*active*) संराधन; समाधान, निपटारा, समझौता, मेलमिलाप; ~**ator,** मध्यस्थ; ~**ative,** ~**atory,** समझौताकारी, शान्तिकर, संराधक, मैत्रीपूर्ण। > कॅन्-सिल्-इ-एट; कॅन्-सि-लि-ए-शॅन; कॅन्-सिल्-इ/एटॅ, ~ॲटिव्; ~ॲटॅरि

**concinnity,** सामंजस्य; सुघड़पन, सुघड़ई*; आलंकारिकता*। > कॅन्-सिन्-इ-टि

**concise,** संक्षिप्त, सारिक; ~**ly,** संक्षेप में; ~**ness, concision,** संक्षिप्तता*। > कॅन्साइस; कॅन्-सि-श़ॅन

**conclave,** निर्वाचिका सभा*; गुप्त सभा*। > कॉन्क्-लेव्

**conclude,** समाप्त क० या होना, ख़तम क० या होना; निष्कर्ष निकालना; निर्णय क०; कर लेना। > कॅन्क्लूड

**conclusion,** 1. समाप्ति*, अन्त, उपसंहार; 2. (*inference*) निष्कर्ष; 3. (*decision*) निश्चय; 4. (*of syllogism*) निष्पत्ति*, अनुमिति*; 5. (*a concluding*) सम्पादन, निष्पादन; 6. (*result*) परिणाम। > कॅन्क्लूश़ॅन

**conclusive,** निश्चायक, निर्णायक; **~ly,** निर्णायक रूप से, अन्तिम रूप से। > कॅन्क्लूस्-इव़

**concoct,** 1. पकाना, तैयार क०; 2. (*fig.*) गढ़ना, कल्पना* क०; **~ion,** गाढ़ा; कपटजाल, कुचक्र, दुरभिसन्धि*। > कॅन्कॉक्ट; कॅन्कॉक्शॅन

**concolorous,** एकवर्ण। > कॅन्कॅलॅरॅस

**concomi/tance,** सहवर्तिता*; **~tant,** सहवर्ती, सहगामी। > कॅन्कॉम्-इ/टॅन्स,~टॅन्ट

**concord,** 1. मेल, मैत्री*; 2. (*harmony*) सुसंगति*, सामंजस्य; 3. समझौता; 4. (*treaty*) सन्धि*; 5. (*gram.*) अन्वय; 6. (*music*) स्वरसाम्य, सुश्रवता*; **~ance,** सामंजस्य; अन्विति*; शब्दानुक्रमणिका*; **~ant,** सुसंगत, अनुरूप, सदृश। > कॉन्कॉ:ड; कॅन्कॉ:ड्/ॲन्स, ~ॲन्ट

**concordat,** धर्मसन्धि*। > कॉन्कॉ:डैट

**concourse,** भीड़*, जमावड़ा; संगम, सम्मिलन। > कॉन्कॉ:स

**concrescence,** सहरोहन। > कॅन्क्रे'सॅन्स

**concrete,** *adj.*, 1. (*not abstract*) मूर्त, साकार, प्रत्यक्ष; 2. (*coalesced*) ठोस; 3. (*specific*) निश्चित; 4. (*gram.*) द्रव्यवाचक, मूर्तवाचक, वस्तुवाचक; 5. कंकरीट (*also n.*); **~-mixer,** कंकरीट-मिश्रक। > कॉन्क्रीट

**concretion,** 1. संघनन; 2. (*geol.*) संग्रन्थन, संग्रन्थि*; 3. (*calculus*) कंकड़; **~ary,** संग्रथित। > कॅन्क्रीशॅन

**concubinage,** उपपत्नी-सहवास; उपपत्नीत्व, रखैलपन। > कॅन्क्यूब्-इनिज

**concubinary,** *n.*, उपपत्नीक; उपपत्नी*; —*adj.* उपपत्नी* का। > कॅन्क्यूब्-इनॅरि

**concubine,** उपपत्नी*, रखैल*, रखेली*, रखनी*। > कॉन्क्यूबाइन

**concupis/cence,** विषयासक्ति*, विषयवासना*; कामुकता*, कामवासना*; **~cent,** विषयासक्त; कामुक; **~cible,** वासनात्मक। > कॅन्क्यूप्-इ/सॅन्स, ~सॅन्ट, ~सॅबॅल

**concur,** 1. मिलना, एक साथ होना, एक ही समय पड़ना; 2. सहयोग देना; 3. सहमत होना, सहमति* देना; 4. (*math.*) संगामी होना; **~rence,** 1. समापात, सम्मिलन; 2. (*cooperation*) सहयोग, योगदान; 3. (*agreement*) सहमति*; 4. (*geom.*) संगमन; 5. (*law*) समधिकार; **~rent,** समवर्ती; सहकारी, सहयोगी; सहमत; संगामी; समधिकारी; **~rently,** साथ-साथ। > कॅन्कॅ:; कॅन्कॅ/रॅन्स, ~रॅन्ट

**concuss,** हिला देना; धक्का देना (*also fig.*); धमकाकर बाध्य क०; **~ion,** धक्का, विघात, संघट्टन, आघात; — of the brain, मस्तिष्काघात। > कॅन्कॅस, कॅन्कॅशॅन

**concyclic,** एकवृत्तीय। > कॉन्-साइक्-लिक

**condemn,** 1. (*censure*) निन्दा* क०, गर्हण क०; 2. (*convict*) दोषी या अपराधी ठहराना, अपराधित क०; 3. दण्डाज्ञा* देना, दण्ड देना; 4. ज़ब्त कर लेना; 5. निकम्मा ठहराना, निराकरण क०; 6. रोग असाध्य बताना; **~able,** गर्हणीय; दण्डनीय; **~ation,** दण्डाज्ञा*, दण्डादेश; गर्हण, निन्दा*, निराकरण; **~atory,** निन्दात्मक; दण्डात्मक; **~ed,** निन्दित; दोषित, दण्डित, अपराधित; निकम्मा, निराकृत। > कॅन्डे'म, ~नॅबॅल; कॉन्डे'मनेशॅन; कॅन्डे'मनॅटॅरि, कॅन्डे'म्ड

**condensable(bility),** संघनीय(ता*)।

**condensation,** 1. (*of gas*) संघनन, घनीकरण; 2. संक्षेपण; 3. संक्षेप। > कॅन्डे'न्सॅबॅल; कॅन्डे'न्सॅबिल्-इटि; कॉन्डे'न्सेशॅन

**condense,** संघनित क०, गाढ़ा क०; सघन क०; घनीभूत होना; संक्षिप्त क०; **~d milk,** संघनित दूध; **~r,** 1. संघनित्र; 2. (*electr.*) संधारित्र; 3. (*optics*) संग्राही; — **lens,** संग्राही लेन्स। > कॅन्डे'न्स; क़ॅन्-डे'न्-सॅ

**condescend,** की कृपा* क०, झुकना; की नीचता* क०; **~ing,** कृपालु। **condescension,** कृपालुता*; सौजन्य, भद्रता*। > कॉन्-डि-से'न्ड; कॉन्-डि-से'न्-शॅन

**condign,** समुचित, उपयुक्त, समीचीन। > कन्‌डाइन
**condiment,** मसाला। > कॉन्-डि-मे'न्ट
**condisciple,** गुरुभाई। > कॉन्-डि-साइ-पॅल
**condition,** *n.*, 1. शर्त*, प्रतिबन्ध; 2. (*logic*) उपाधि*; 3. (*state*) दशा*, अवस्था*, स्थिति*; 4. (*circumstance*) परिस्थिति*; —*v.*, 1. प्रतिबन्ध या शर्त* लगाना; 2. ठीक क०, अनुकूलित क०; 3. this ~s the weather, इसपर मौसम निर्भर रहता है; on ~ that, बशर्ते कि; **~al,** 1. प्रतिबन्धित, सप्रतिबन्ध, शर्तबन्द, सोपपाधिक; 2. (*expressing* ~) प्रतिबन्धी; **~ality,** सोपपाधिकता*; **~ally,** सप्रतिबंध। > कन्-डि/शॅन, ~शॅनॅल; कन्-डि-शॅ-नैल्-इटि
**conditioned,** 1. अनुकूलित; 2. *see* CONDITIONAL (1); ~ reflex, अनुबन्धित प्रतिवर्त; be ~ by, पर निर्भर होना। **conditioning,** अनुकूलन ; अनुबन्धन। कन्-डि/शॅन्ड, ~शॅनिन्ग
**condolatory,** संवेदनात्मक। ~कन्‌डोलॅटॅरि
**condole,** संवेदना* या सहानुभूति* प्रकट क०। > कन्‌डोल
**condolence,** संवेदना*; ~ meeting, शोक-सभा*। > कन्‌डोलॅन्स
**condom,** टोपी*। > कॉन्‌डॅम
**condominium,** सहराज्य, द्वैराज्य ; सह-स्वामित्व, सहाधिकार। > कॉन्‌डॅमिन्-इॲम
**condonation,** माफ़ी*, क्षमा*, क्षमादान। > कॉन्‌डॅनेशॅन = कॉन्‌डोनेशॅन
**condone,** माफ़ क०, क्षमा क०; जाने देना, अनदेखी* क०। > कन्‌डोन
**condor,** गीध, गिद्ध। > कॉन्‌डॅ = कॉन्‌डॉ:
**conduce to,** का कारण बनना, में सहायक होना, उत्पन्न क०। **conducive,** सहायक, प्रेरक। > कन्‌ड्यूस; कन्‌ड्यूसिव्
**conduct,** *n.*, 1. आचरण, व्यवहार, बरताव, आचार-व्यवहार, चरित्र, चाल-चलन, रहन-सहन; 2. (*handling*) संचालन, कार्य-संचालन, प्रबंध; 3. पथप्रदर्शन; —*v.*, 1. संचालन क०, संचालित क०, चलाना, नेतृत्व क०; 2. प्रबन्ध क०; 3. मार्ग दिखाना; 4. (*phys.*) चालन क०; ~ oneself, आचरण क०; **~ance,** चालकत्व; **~ible,** चालक; **~ing wire,** चालक तार; **~ion,** चालन; **~ivity,** चालकता*; **~-money,** यात्रा-भत्ता; **~or,** 1. (*guide*) मार्गदर्शक; 2. (*leader*) नेता, अगुआ, नायक; 3. (*director*) संचालक, निदेशक; 4. कंडक्टर; 5. (*phys.*) चालक; lightning —, तडित्-चालक। > कॉनडॅक्ट = कॉन्‌डॅक्ट (*n.*); कन्‌डॅक्ट (*v.*), कन्-डॅक्/टॅन्स, ~टॅबॅल, ~शॅन; कॉनडॅक्टिव्-इटि; कन्-डॅक्-टॅ
**conduit,** नाली*। > कॉन्-डिट = कन्-डिट
**conduplicate,** संवलित। > कन्‌ड्यूप्-लिकिट
**condyl(e),** स्थूलक। > कॉन्-डिल = कॉन्‌डाइल
**cone,** शंकु; शंकुफल। > कोन
**confabulation(bulate),** गपशप* (क०)। > कन्‌फ़ैब्युलेशॅन; कन्‌फ़ैब्युलेट
**confect,** *v.*, तैयार क०; *n.*, मिठाई*; **~ion,** 1. मिश्रण; 2. अवलेह; 3. (*of fruits*) मुरब्बा; **~ionary,** मिष्टान्न, मिठाई*; मिष्टान्न-भण्डार; **~ioner,** हलवाई; **~ionery,** मिष्टान्न; हलवाई की दूकान*। > कन्‌फ़े'क्ट (*v.*); कॉन्‌फ़े'क्ट (*n.*); कन्‌फ़े'क्/शॅन, ~शॅ-नॅ; ~शॅनॅरि
**confederacy,** 1. राज्यसंघ; 2. संघ; 3. (*conspiracy*) षड्‌यंत्र, दुरभिसंधि*, साज़िश*। > कन्‌फ़े'डॅरॅसि
**confederate,** *adj.*, संघाधीन, सन्धिबद्ध, मण्डलित; —*n.*, 1. संघ-सदस्य; 2. मित्र, बन्धु; 3. (*accomplice*) अभिषंगी; —*v.*, संघ में सम्मिलित होना या क०। **confederation,** संघठन, संगठन; राजमंडल, परिसंघ। > कन्‌फ़े'डॅरिट (*adj.*, *n.*); कन्‌फ़े'डॅरेट (*v.*); कन्‌फ़े'डॅरेशॅन
**confer,** प्रदान क०; परामर्श क०; वार्तालाप क०, संभाषण क०; **~ence,** सम्मेलन; परामर्श; **~ment,** प्रदान; **~rable,** प्रदेय; **~red,** प्रदत्त; **~rer,** प्रदाता। > कन्-फ़ॅ:; कॉन्‌फ़ॅरॅन्स
**confess,** 1. स्वीकार क०, क़बूल क०, मानना; 2. पर विश्वास प्रकट क०; 3. पापस्वीकार क०; **~ion,** अपराध-स्वीकरण, (सं)स्वीकृति*; स्वीकारोक्ति*, पापस्वीकार; सम्प्रदाय; **~ional,** पापस्वीकार-पीठिका*; **~or,**

1. पापमोचक, गुरु; 2. (*of faith*) धर्मवीर।
> कॅन्फ़े'स; कॅन्फ़े'/शॅन, ~शॅनॅल, कॅन्-फे'स्-अॅ

**confidant**, विश्वासपात्र, अन्तरंग मित्र।
> कॉन्-फ़ि-डैन्ट

**confide**, पर भरोसा रखना, पर दृढ़ विश्वास क०; बतलाना; सौंप देना; **~nce**, भरोसा, विश्वास, विश्रम्भ; आत्मविश्वास; गुप्त या गोपनीय बात*; **~nt**, विश्रम्भी, आश्वस्त, विश्वस्त, आत्मविश्वासी, आत्मविश्वासपूर्ण, निश्चयी; **~ntial**, 1. गोपनीय, गुप्त, प्रत्ययिक; 2. (*reliable*) विश्वस्त।
> कॅन्फ़ाइड; कॉन्-फ़ि/डॅन्स, ~डॅन्ट; कॉन्-फ़ि-डे'न्-शॅल

**configuration**, 1. (*form*) आकृति*, संरूप, संरूपण, समाकृति*; 2. (*chem.*) विन्यास; 3. (*math.*) संस्थिति*। **configure**, समनुरूप बनाना; रूप देना।
> कन्फ़िग्युरेशॅन; कॅन्-फ़िग्-अॅ

**confinable**, परिरोधनीय। > कॅन्फ़ाइनॅबॅल

**confine**, *v.*, (परि)सीमित क० या रखना, परिरुद्ध क०, परिरोध क०; बन्द क०, अन्दर रखना, क़ैद रखना; —*n.*, सीमाप्रान्त, सीमान्त; be ~d, सौरी* में होना; प्रसव क०; **~ment**, परिरोध; कारावास, क़ैद*; प्रसूति*, प्रसव; solitary —, क़ैदतनहाई*, एकान्त कारावास। > कॅन्फ़ाइन (*v.*); कॉन्फ़ाइन (*n.*)

**confirm**, 1. पुष्टि* क०, पक्का क०; 2. (*ratify*) अनुमोदन क०; 3. स्थायी क०; 4. (*strengthen*) प्रोत्साहित क०, समर्थन क०; 5. प्रमाणित क०; 6. दृढ़ीकरण-संस्कार देना; **~ation**, 1. (*active*) पुष्टीकरण, दृढ़ायन; स्थायीकरण; 2. अभिपुष्टि*, सम्पुष्टि*, अनुमोदन; 3. स्थायीकरण, 4. समर्थन; 5. प्रमाणीकरण; 6. दृढ़ीकरण-संस्कार; **~ative**, **~atory**, संपोषक, पुष्टिकारक; **~ed**, 1. पक्का, सुदृढ़; 2. (*invalid*) चिरकालिक।
> कॅन्फ़ॅ:म; कॉन्फ़ॅमेशॅन; कॅन्-फ़ॅ:मॅ/टिव, ~टॅरि

**confiscate**, ज़ब्त क०, राज्यसात् क०, अधिहरण क०। > कॉन्-फ़िस्-केट

**confiscation**, ज़ब्ती*, राज्यसात्करण, समपहरण। > कॉन्-फ़िस्-के-शॅन

**confiscator**, समपहर्ता; **~y**, समपहारी।
> कॉन्-फ़िस्-के-टॅ, कॅन्-फ़िस्-कॅ-टॅ-रि

**confiteor**, पापस्वीकरण।
> कॉन्-फ़िट्-इ-ऑ:

**conflagration**, अग्निकांड, अवदाह।
> कॉन्फ़्लॅग्रेशॅन

**conflation**, सम्मिश्रण। कॅन्फ़्लेशॅन

**conflict**, *n.*, 1. युद्ध; 2. (*fig.*) संघर्ष; (प्रति)द्वन्द्व; 3. (*opposition*) विरोध; —*v.*, में विरोध होना; प्रतिकूल होना; संघर्ष क०, विरोध क०, लड़ना; **~ing**, परस्पर-विरोधी।
> कॉन्-फ़्लिक्ट (*n.*); कॅन्-फ़्लिक्ट (*v.*)

**confluence**, **conflux**, 1. संगम; 2. सम्मिलन; 3. (*throng*) जमावड़ा। **confluent**, *adj.*, संगामी, सम्प्रवाही; —*n.*, संगामी नदी*; *see* AFFLUENT।
> कॉन्फ़्लु/अॅन्स, ~अॅन्ट; कॉन्फ़्लॅक्स

**confocal**, संनाभि। > कॉन्फ़ोकॅल

**conform**, सदृश्य कर देना, के अनुकूल कर देना, समनुरूप क०, सदृश या अनुरूप होना; के अनुसार चलना; **~able**, 1. सदृश; 2. अनुरूप, संगत; 3. (*compliant*) अनुवर्ती; 4. (*geol.*) समविन्यासी; **~ation**, समनुरूपण; रचना*, बनावट*; **~ist**, अनुसारक; **~ity**, 1. अनुरूपता*, समनुरूपता*; 2. अनुपालन; 3. (*geol.*) समविन्यास; in — with, के अनुसार।
> कॅन्फ़ॉ:म; कॅन्फ़ॉ:मॅबॅल, कॉन्फ़ॉ:मेशॅन, कॅन्फ़ॉ:म्/इस्ट, ~इटि

**confound**, 1. (*confuse*) गड़बड़ कर देना, अस्तव्यस्त कर देना, मिला देना; 2. एक को दूसरा समझना; 3. (*bewilder*) चकरा देना, हतबुद्धि कर देना, घबरा देना; 4. हराना; **~ed**, 1. हैरान, भौचक; 2. (*detestable*) घृणित। > कॅन्फ़ाउन्ड

**confraternity**, भ्रातृसंघ, बिरादरी*; गुट्ट, गुट, दल। > कॉन्फ़्रॅटॅ:न्-इटि

**confrère**, सहयोगी, सहकर्मी।
> कॉन्फ़्रे'अॅ

**confront**, का सामना क०, के सामने खड़ा होना; के सामने रखना, सम्मुख क०; मिलाना, मिलान क०, **~ation**, सामना, मुक़ाबला, मिलान। > कॅन्फ़्रन्ट; कॉन्फ़्रॅन्टेशॅन

**confuse**, अस्तव्यस्त कर देना; चकरा देना, उलझाना, लज्जित क०, एक को दूसरा समझना; **~d**, चकराया हुआ।
> कॅन्फ़्यूज़; कॅन्फ़्यूज़्ड

**confusion,** 1. (*disorder*) गड़बड़, घपला, अस्तव्यस्तता*; 2. (*bewilderment*) संभ्रान्ति*, संभ्रम, किंकर्तव्यविमूढ़ता*, घबराहट*, उलझन*; 3. (*shame*) लज्जा*; 4. (*error*) भ्रम, भ्रांति*, धोखा। > कॅन्फ़्यूश़्ज़न

**confutable,** खंडनीय। **confutation,** खंडन। **confute,** खंडन क०, भ्रांत सिद्ध क०; निरुत्तर कर देना; व्यर्थ कर देना। **confutative,** खंडनात्मक। > कॅन्फ़्यूटॅबॅल; कॉन्फ़्यूटेशॅन; कॅन्फ़्यूट; कॅन्फ़्यूटॅटिव्

**congé,** 1. (*dismissal*) विसर्जन, 2. (*permission*) अनुमति*। > कॉःन्श़्ज़े

**congeal,** जमना या जमाना। > कॅन्जील

**congelation,** जमाव, जमावट*। > कॉन्-जि-ले-शॅन

**congener(ic, ous),** सजातीय। > कॉन्-जिनॅ; कॉन्-जिने'रिक; कॅन्जे'नॅरॅस

**congenial,** अनुकूल; ~**ity,** अनुकूलता*। > कॅन्जीन्यॅल, कॅन्जीनिऐल्-इटि

**congenital,** सहज, जन्मजात, जन्मगत, सहजात। > कॅन्जे'न्-इटॅल

**congeries,** समूह, ढेर > कॅन्जे'रिईज़

**congested,** 1. (*med.*) संकुलित; 2. (*overcrowded*) घना, अतिसंकुल। > कॅन्-जे'स्-टिड

**congestion,** 1. (*med.*) रक्तसंकुलता*; 2. भीड़-भाड़*, संकुलन। > कॅन्-जे'स्-चॅन

**conglobate,** *adj.*, संगोलित, संपिंडित; —*v.*, संगोलित बनना; संपिंडित बनाना। > कॉन्ग्लॅबेट = कॉन्ग्लोबेट

**conglomerate,** *adj.*, सम्पिण्डित; *n.*, 1. संगुटिका*, संपिंडन; 2. (*geol.*) मिश्र-पिंडाश्म; —*v.*, पिंडीभूत हो जाना; एकत्र क०, ढेर लगाना। > कॅन्ग्लॉमॅरिट (*adj.*, *n.*); कॅन्ग्लॉमॅरेट(*v.*)

**conglomeration,** संगुटीकरण; समूह, ढेर, राशि*। > कॅन्ग्लॉमॅरेशॅन

**congluti/nate,** चिपकना; चिपकाना; ~**nation,** चिपकाव; ~**native,** चिपचिपा। > कॅन्ग्लूटिनेट; कॅन्ग्लूटिनेशॅन; कॅन्ग्लूटिनेटिव्

**congratu/late,** बधाई* देना; ~**lation,** बधाई*, प्रतिनन्दन, मुबारकबाद; ~**latory,** बधाई* का, मुबारकबादी। > कॅन्ग्रैट्यूलेट; कॅन्ग्रैट्यूलेशॅन; कॅन्ग्रैट्यूलेटॅरि

**congregate,** एकत्र क० या हो जाना। > कॉन्-ग्रि-गेट

**congregation,** 1. (*meeting*) सभा*; 2. (*faithful*) भक्तगण; भक्त-मण्डली*; 3. (*of things*) संचय; 4. (*a congregating*) संचयन; 5. (*religious order*) धर्मसंघ; ~**al,** सामूहिक, सामुदायिक। > कॉन्-ग्रि-गे/शॅन, ~शॅनॅल

**congress,** 1. सम्मेलन; कांग्रेस*; 2. (*coition*) मैथुन। > कॉन्ग्रे'स

**congruence(ency),** 1. सामंजस्य, संगति*; 2. उपयुक्तता*; 3. सर्वांगसमता*; (*math.*) समशेषता*। **congruent,** संगत, समनुरूप; सर्वांगसम; समशेष। **congruity,** 1. सामंजस्य, संगति*; 2. उपयुक्तता*, औचित्य; 3. (*geom.*) सर्वांगसमता*। **congruous,** संगत; उपयुक्त, यथायोग्य, उचित। > कॉन्ग्रु/ॲन्स, ~ॲन्ट; कॅन्ग्रूइटि; कॉन्ग्रुॲस

**conic,** *adj.*, *see* CONICAL; *n.*, 1. (*conics*) शांकव गणित, शंकु-गणित; 2. (~ *section*) शांकव, शंकपरिच्छेद; ~**al,** शंकु-, शांकव, शांकवीय; शंक्वाकार, शंकुरूप। > कॉन्-इक; कॉन्-इकॅल

**conifer,** कोनिफ़र, शंकुवृक्ष; ~**ous,** कोनिफ़रस, शंकुधारी। **coniform,** *see* CONICAL। > कोन्-इ-फ़ॅ; कॅनिफ़ॅरॅस; कोन्-इ-फ़ॉःम

**conjecturable,** अनुमेय। **conjectural,** 1. ऊहात्मक, आनुमानिक, अटकल-पच्चू; 2. (*of person*) अटकलबाज़। > कॅन्जे'क्/चॅरॅबॅल, ~चॅरॅल

**conjecture,** *n.*, अटकलबाज़ी*; अनुमान, अटकल*, निराधार कल्पना*; —*v.*, अनुमान लगाना, अन्दाज़ क०। > कॅन्-जे'क्-चॅ

**conjee,** माँड़; ~**house,** क़ैदखाना। > कॉन्जी

**conjoin,** संयुक्त क० या हो जाना। > कॅन्जॉइन

**conjoint,** सामूहिक, संयुक्त; ~**ly,** मिलकर, एक साथ। > कॅन्जॉइन्ट

**conjugal,** वैवाहिक, दाम्पतिक, दाम्पत्य; **~ity,** विवाहित अवस्था*।
> **कॉन्जुगॅल;** कॉन्जुगैल्-इटि

**conjugate,** *v.*, क्रियारूप बनाना; *n.*, 1. सम्बद्ध शब्द; 2. (*math.*) संयुग्मी; —*adj.*, सम्बद्ध, अनुबद्ध, संयुक्त; संयुग्म, संयुग्मी।
> **कॉन्जुगेट** (*v.*); **कॉन्जुगिट** (*n., adj.*)

**conjugation,** 1. (*gram.*) क्रियारूप; 2. संयोजन, संयोग; 3. (*of two*) युग्मन, संयुग्मन।
> कॉन्जुगेशॅन

**conjunct,** संयुक्त; **~ion,** 1. (*gram.*) समुच्चयबोधक; 2. (*act*) संयोजन, सहयोजन; 3. (*union*) संयोग; 4. (*of stars*) युति*, योग; 5. (*math.*) युति*; **~iva(~ivitis),** नेत्रश्लेष्मला*(-शोथ); **~ive,** *adj.*, 1. संयोजक; 2. संयुक्त; 3. (*math.*) यौगिक; 4. (*of participle*) पूर्वकालिक; —*n.*, समुच्चयबोधक; *see* SUBJUNCTIVE; **~iveness,** यौगिकता*; **~ure,** 1. संयोग, योग; 2. (*crisis*) संकट।
> **कॅन्जॅन्क्ट;** कॅन्जॅन्क्शॅन; कॉन्-जॅन्क्-**टाइव्**-अॅ; कॅन्-जॅन्क्-टि-**वाइट्**-इस; कॅन्-**जॅन्क्**-टिव; **कॅन्-जॅन्क्-चॅ**

**conjuration,** 1. (*incantation*) अभिचार, मन्त्रोच्चार; 2. (*sorcery*) जादू, तन्त्र-मन्त्र; 3. (*jugglery*) जादू, इन्द्रजाल; 4. (*invocation*) निवेदन।
> कॉन्जुरेशॅन

**conjure,** 1. (शपथपूर्वक) निवेदन क०; 2. (भूतप्रेत) बुलाना; 3. जादू क०; **~r, conjuror,** जादूगर, ऐन्द्रजालिक, मायावी।
> **कॅन्जुअॅ** (1); **कॅन्-जॅ** (2, 3); **कॅन्-जॅ-रॅ**

**connate,** 1. (*innate*) सहज, सहजात, नैसर्गिक; 2. (*cognate*) सजातीय; 3. (*bot.*) संयुक्त।
> **कॉनेट**

**connatural,** नैसर्गिक, सहज; सजातीय।
> **कॅनॅचॅरॅल**

**connect,** जोड़ना, मिलाना, मिला देना; सम्बद्ध क०, सम्बन्ध स्थापित क०, से मिलना या संयुक्त हो जाना; में मेल होना; **~ed,** संयुक्त, सम्बद्ध, सम्बन्धी; संगत, तर्कसंगत; **~ing,** संयोजक, योजक, (सं)योजी; **~ion, connexion,** 1. (*action*) संयोजन, योजन; संबंधन; 2. (*union*) संयोग; 3. (*relation*) सम्बन्ध; 4. (*relative*) सम्बन्धी; 5. (*coherence*) संगति*, सिलसिला; 6. (*context*) पूर्वापर सम्बन्ध, सन्दर्भ; 7. (*acquaintance*) परिचित; 8. (*of trains*) मेल; **~ive,** संयोजक, योजी, संयोजी; **~or** (*instr.*) संयोजित्र।
> **कॅनेक्ट;** कॅनेक्/शॅन; ~टिव; ~टॅ

**connivance,** चश्मपोशी*, मौन सहमति*, देखी-अनदेखी*, अव्यक्त अनुमति*; गुप्त सहयोग। **connive,** अनदेखी* क०, आँखें* मूँद लेना, अनजान बनना, मौन सहमति* देना. गुप्त रूप से सहयोग देना।
> **कॅनाइवॅन्स; कॅनाइव्**

**connivent,** अग्रस्पर्शी।
> **कॅनाइवॅन्ट**

**connoisseur,** गुणग्राहक, क़दरदान, गुणज्ञ, पारखी।
> **कॉनॅसॅः**

**connotation,** सम्पृक्तार्थ, स्वगुणार्थ; अर्थ, अभिधान। **connotative,** गुणार्थक, स्वगुणार्थक।
> **कॉनॅटेशॅन; कॅनोटॅटिव्**

**connote,** जतलाना, का संकेत क०।
> **कॅनोट**

**connubial,** वैवाहिक, बिवाहित; **~ity,** विवाहित अवस्था*।
> **कॅन्यूबियॅल;** कॅन्यूबिऐल्-इटि

**conoid,** शंकुभ।
> **कोनॉइड**

**conquer,** अधीन क०; जीतना, हराना; पर विजय* प्राप्त क०; विजयी होना; **~able,** विजेय; **~or,** विजेता। **conquest,** विजय*, अभिजिति*।
> **कॉन्-कॅ,** ~रॅबॅल; ~रॅ; **कॉन्क्वे**'स्ट

**consanguine(ous),** समरक्त। **consanguinity,** समरक्तता*, सगोत्रता*।
> **कॅन्सैन्ग्**-ग्विन; कॉन्-सैन्-**ग्विन्**/इअॅस; ~इटि

**conscience,** अन्तःकरण, विवेक; सदसद्विवेक; **~ money,** ईमानी अदायगी*।
> कॉन्शॅन्स

**conscientious,** कर्तव्यनिष्ठ, ईमानदार; **~ objection,** नैतिक आपत्ति*, **~ly,** शुद्ध अन्तःकरण से, बड़ी ईमानदारी* से।
> कॉन्-सि-ए'न्-शॅस

**conscious,** 1. सचेतन, चेतन; 2. (*aware of*) से अभिज्ञ; **~ness,** 1. चेतना*, संज्ञा*, चैतन्य, होश; 2. जानकारी*, अभिज्ञता*, बोध; 3. (*totality of ~ness*), संज्ञान।
> **कॉन्-शॅस**

**conscript,** *adj.*, जब्री; *n.* जब्री रंगरूट; *v.*, अनिवार्य भरती* क०; सरकारी काम में लगाना; ~**ion,** अनिवार्य (सैन्य) भरती*। > कॉन्-स्क्रिप्ट (*adj., n.*); कॅन्-स्क्रिप्ट (*v.*); कॅन्-स्क्रिप्-शॅन

**consecrate,** 1. अर्पित क०, समर्पित क०; 2. पवित्र क०, प्रतिष्ठित क०; 3. अभिषेक देना; ~**d** (host), प्रतिष्ठित (रोटिका*)। > कॉन्-सि-क्रेट

**consecration,** 1. समर्पण; 2. पवित्रीकरण, प्रतिष्ठान; 3. (*at mass*) प्रतिष्ठा*, बलिपरिवर्तन; 4. अभिषेक। **consecrator,** अभिषेककर्ता। > कॉन्-सि-क्रे-शॅन; कॉन्-सि-क्रे-टॅ

**consectary,** निष्कर्ष। > कॅन्-से'क्-टॅ-रि

**consecution,** अनुमान; तर्कसंगत क्रम; क्रम। > कॉन्-सि-क्यू-शॅन

**consecutive,** 1. (*uninterrupted*) निरन्तर, लगातार; 2. (*in order*) क्रमिक, क्रमागत; 3. (*logical*) तर्कसंगत; 4. (*gram.*) परिणामवाचक; ~**ly,** निरन्तर, लगातार; क्रमानुसार। > कॅन्से'क्युटिव

**consenescence,** जराजीर्णता*। > कॉन्सॅने'सॅन्स

**consensual,** सहमति-जन्य; ~ reflex, सहवेदी प्रतिवर्त। > कॅन्से'न्स्युअॅल

**consensus,** सामंजस्य, मतैक्य; सर्वसम्मति*। > कॅन्से'न्सॅस

**consent,** *v.*, राज़ी होना; सहमति* देना; स्वीकृति* देना; —*n.*, सहमति*, सम्मति*, मंज़ूरी*; ~**aneous,** संगत, अनुकूल; सर्वसम्मत; ~**ience,** समभाव, संचेतना*, समनुभूति*; ~**ient,** एकमत; सहमत। > कॅन्से'न्ट; कॉन्से'न्टेन्यॅस; कॅन्-से'न्-शि/अॅन्स, ~अॅन्ट

**consequence,** परिणाम, नतीजा; निष्कर्ष; महत्त्व। > कॉन्-सि-क्वॅन्स

**consequent,** *adj.*, अनुवर्ती, परिणामी, संगत, तर्कसंगत; —*n.*, 1. (*logic*) निष्पत्ति*, फल; 2. (*math.*) परपद; ~**ial,** 1. अनुवर्ती, परिणामी; 2. संगत, आनुषंगिक; 3. (*self-important*) आडम्बरप्रिय, गर्बीला, गर्वीला, अहम्मन्य; ~**ly,** फलस्वरूप, फलतः, अतः। > कॉन्-सि-क्वॅन्ट; कॉन्-सि-क्वे'न्-शॅल

**conservancy,** 1. *see* CONSERVATION; 2. (मल-)सफाई*; सफ़ाई-व्यवस्था*। > कॅन्-सॅ:वॅन्-सि

**conserva/tion,** 1. संरक्षण, रक्षण; 2. अविनाशिता*; ~**tism,** रूढ़िवाद; ~**tive,** 1. रूढ़िवादी, दक़ियानूसी; 2. (*moderate*) सन्तुलित, परिमित; 3. (*conserving*) संरक्षी; — party, अनुदार दल। > कॉन्-सॅ-वे-शॅन; कॅन्सॅ:वॅ/टिज़्म, ~टिव्

**conservatoire,** संगीत-शिक्षालय। > कॅन्सॅ:वॅट्वा

**conservator,** संरक्षक; अध्यक्ष; ~**y,** *n.*, 1. संरक्षिका*, रक्षागृह; 2. *see* CONSERVATOIRE; —*adj.*, रक्षणशील, रक्षक। > कॉन्सॅवेटॅ; कॅन्सॅ:वॅटॅरि

**conserve,** *v.*, बनाए रखना, सुरक्षित रखना; मुरब्बा बनाना; —*n.*, मुरब्बा। > कॅन्सॅ:व्

**consider,** 1. विचार क०, सोचना; 2. का ध्यान रखना; का लिहाज़ क०; 3. मानना, समझना; ~**able,** बहुत, यथेष्ट, काफ़ी, विशेष; महत्त्वपूर्ण, विचारणीय; ~**ate,** दूसरे का ध्यान या लिहाज़ रखनेवाला; विचारशील; ~**ing,** ध्यान में रखकर। > कॅन्-सिड्-अॅ; ~रॅबॅल; ~रिट; ~रिन्ग

**consideration,** 1. सोच-विचार, ध्यान, मनन; 2. (*for others*) लिहाज, मुलाहज़ा; 3. तर्क, विचार; 4. (*esteem*) सम्मान; 5. महत्त्व; 6. इनाम, क्षतिपूर्ति*; 7. (*in contracts*) प्रतिफल; under ~, विचाराधीन। > कॅन्-सि-डॅ-रे-शॅन

**consign,** 1. (*hand over*) के हवाले कर देना, में डालना या रखना; 2. (*entrust*) सौंपना; 3. भेजना; ~**ation,** 1. (*payment*) भुगतान; 2. प्रेषण; ~**ee,** परेषिती; ~**ment,** 1. प्रेषण, परेषण; 2. प्रेषित या परेषित माल; ~**or,** ~**er,** प्रेषक, परेषक। > कॅन्साइन; कॉन्सिग्नेशॅन; कॉन्साइनी; कॉन्साइनॉ:; कॅन-साइन्-अॅ

**consilient,** समनुरूप, सम्पाती। > कॅन्-सिल्-इ-अॅन्ट

**consist,** में होना, (से, का) बना होना; ~**ence,** ~**ency,** 1. संगति*, अविरोध, सुसंगति*, सामंजस्य; 2. (*coherence*) संसक्ति*, गाढ़ापन; ~**ent,** संगत, अविरोधी,

सुसंगत; अनुकूल, समनुरूप; be — with, से संगत होना, से सामंजस्य रखना।
> कॅन्-सिस्ट; कॅन्-सिस्/टॅन्स, ~टॅन्ट

**consistory,** परिषद्*। > कॅन्-सिस्-टॅ-रि

**consociate,** *n., adj.* (*v.*), सहयोगी, साथी (बना लेना)। > कॅन्सोशिइट (*n., adj.*); कॅन्सोशिएट (*v.*)

**consolable,** समाश्वासनीय। **consolation,** सान्त्वना*, दिलासा, तसल्ली*। **consolatory,** सान्त्वनाप्रद, समाश्वासक। **console,** सान्त्वना* या दिलासा देना।
> कॅनसोलॅबॅल; कॉन्सॅलेशॅन; कॉन्सॉलॅटॅरि; कॅन्सोल

**consolidate,** 1. (*make solid*) दृढ़ क०, संघटित क०; संपिंडित क०; 2. (*merge*) समेकित क०, संचित क०; ~d, समाहित, समेकित; संहत। **consolidation,** 1. दृढ़ीकरण; दृढ़ीभवन; संपिंडन; 2. समेकन; 3. (*of holdings*) चकबन्दी*।
> कॅन्सॉल्-इडेट; कॅन्सॉलिडेशॅन

**consommé,** (मांस का) शोरबा।
> कॅन्सॉमे

**consonance,** 1. सामंजस्य, आनुरूप्य; 2. (*music*) सन्नादिता*, स्वरसाम्य, स्वरसंगति*, सुरीलापन। > कॉन्सॅनॅन्स

**consonant,** *n.*, व्यंजन; *adj.*, संगत, अनुरूप; सन्नादी, समस्वर; ~al, व्यंजन का, व्यंजनिक।
> कॉन्सॅनॅन्ट; कॉन्सॅनॅन्टॅल

**consort,** *n.*, पति, पत्नी*; *v.*, से मेल-जोल रखना; के अनुकूल होना; ~**ium,** (सहायता-)संघ, संकाय।
> कॉन्सॉःट (*n.*); कॅन्सॉःट (*v.*); कॅन्सॉःशिअॅम= कॅन्सॉःट्यॅम

**conspectus,** सिंहावलोकन; रूपरेखा*, सारांश। > कॅन्स्पे'क्टॅस

**conspicuous,** 1. स्पष्ट, सुस्पष्ट, सुप्रकट; 2. (*eminent*) विशिष्ट, उत्कृष्ट।
> कॅन्-स्पिक्-यु-अॅस

**conspiracy,** षड्यन्त्र, अभिसंधि*, दुरभिसंधि*, कपटसंधि*, साज़िश*।> कॅन-स्पि-रॅ-सि

**conspirator,** षड्यन्त्रकारी। **conspire,** षड्यन्त्र क०; सम्मिलित होकर काम क०।
> कॅन्-स्पि-रॅ-टॅ; कॅन्-स्पाइअॅ

**constable,** कांस्टेबल, सिपाही। **constabulary,** पुलिस*, रक्षीदल।
> कॅन्स्टॅबॅल; कॅनस्टॅब्युलॅरि

**constancy,** 1. स्थिरता*, स्थैर्य, समरूपता*; 2. (*faithfulness*) एकनिष्ठा*, ईमानदारी*, निष्ठा*; 3. (*regularity*) नियमितता*।
> कॉन्-स्टॅन्-सि

**constant,** *adj.* 1. (*firm*) स्थिर, अटल; 2. (*faithful*) एकनिष्ठ, ईमानदार; 3. (*invariable*) स्थिर, अचर, अचल, नियत, अपरिवर्तनीय, एकसमान; 4. (*uninterrupted*) निरन्तर, अविरत, सतत, लगातार; —*n.*, अचर, नियतांक, स्थिरांक; ~**ly,** सदा; बराबर, निरन्तर, एकतार। > कॉन्स्टॅन्ट

**constellate,** नक्षत्र में सम्मिलित क०; अलंकृत क०; एकत्र हो जाना, नक्षत्र बनना; **constellation,** तारामंडल, नक्षत्र; राशि*, समूह, पुंज। > कॉन्स्टॅलेट; कॉन्स्टॅलेशॅन

**consternate,** भौचक्का या हक्का-बक्का कर देना। **consternation,** आतंक, भयाकुलता*, विस्मय, संत्रास।
> कॉन्स्टॅनेट; कॉन्स्टॅनेशॅन

**constipate,** क़ब्ज़ या मलबन्ध पैदा क०; he is ~d, उसे क़ब्ज़ है। **constipating,** क़ाबिज़, मलबन्धकर, मलावरोधक। **constipation,** क़ब्ज़, मलबन्ध, मलावरोध, क़ब्ज़ियत*, कोष्ठबद्धता*।
कॉन्-स्टि-पेट; कॉन्-स्टि-पे/टिङ्ग, ~शॅन

**constituency,** चुनाव-क्षेत्र, निर्वाचन-क्षेत्र; मतदाता-गण। > कॅन्-स्टिट्-यु-अॅन्-सि

**constituent,** *adj.*, 1. (*component*) संघटक, अंशभूत; अंगीभूत (*of college*); 2. (*voting*) निर्वाचक; 3. संविधानी; —*n.*, अवयव, अंग, घटक; निर्वाचक; ~ assembly, संविधान-सभा। > कॅन्-स्टिट्-यु-अॅन्ट

**constitute,** 1. संघटित क०, संस्थापित क०; 2. नियुक्त क०, बनाना; twelve ~ a jury, जूरी* बारह लोगों से बनती है।
> कॉन्-स्टिट्-यूट

**constitution,** 1. (*of state*) संविधान; 2. विधान, नियम-संग्रह, व्यवस्था*; 3. (*active*) संघटन; संस्थापन; नियुक्ति*; 4. (*structure*) संघटन, गठन*, बनावट*, संरचना*; 5. (*of body*) शरीरगठन*; 6. (*nature*)

स्वभाव; ~al, 1. संविधानी, सांविधानिक, वैधानिक; 2. (*essential*) मूलभूत; 3. स्वाभाविक, सहज; 4. स्वास्थ्यकर; ~alism, संविधानवाद; ~ality, वैधानिकता*।
> कॉन्-स्टि-ट्यू/शॅन, ~शॅनॅल, ~शॅनॅलिज़्म; कॉन्-स्टि-ट्यू-शॅ-नैल्-इ-टि

**constitu/tive,** 1. संघटक, विधायक; 2. (*essential*) मूलभूत; 3. अंगभूत; ~tor, संस्थापक, संघटक।
> कॉन्-स्टि-ट्यू/टिव्; ~टॅ

**constrain,** 1. (*force*) बाध्य क०; 2. (*restrain*) निरोध क०, नियन्त्रित क०; 3. क़ैद रखना; ~ed, 1. (*unnatural*) कृत्रिम; 2. निरुद्ध।
> कॅन्स्ट्रेन

**constraint,** 1. ज़बरदस्ती*, दबाव; 2. निरोध, प्रतिबंध, अभिभव, नियन्त्रण; 3. कृत्रिमता*।
> कॅन्स्ट्रेन्ट

**constrict,** संकुचित या निकुंचित क०, कसना; सिकोड़ना; दबाना; ~ion, संकुचन, संकीर्णन, समाकर्ष, दबाव; ~ive, संकोचक; ~or, 1. (*anat.*) संकीर्णक; 2. (*boa*) अजगर।
> कॅन्-स्ट्रिक्ट; कॅन्-स्ट्रिक्/शॅन, ~टिव्, ~टॅ

**constringe,** संकुचित क०; ~nt, संकोचक, समाकर्षक।
> कॅन्-स्ट्रिंज; कॅन्-स्ट्रिन्-जॅन्ट

**construct,** 1. निर्माण क०, बनाना; 2. (*math.*) रचना* क०; ~ed, निर्मित; ~ion, निर्माण; 2. रचना*, बनावट*, संरचना*; 3. (*syntactical*) वाक्य-विन्यास, शब्दविन्यास; 4. (*interpretation*) व्याख्या*; 5. (*building*) इमारत*; ~ional, निर्माण-; बनावट* का; ~ive, 1. रचनात्मक; 2. (*implied*) प्रलक्षित; ~or, निर्माता।
> कॅन्स्ट्रॅक्ट; कॅन्स्ट्रॅक्/शॅन ~शॅनॅल, ~टिव्, ~टॅ

**construe,** 1. (*gram.*) अन्वय क०; 2. (*interpret*) अर्थ लगाना; 3. (*infer*) अनुमान क०।
> कॅन्स्ट्रू

**consubstan/tial,** एकतत्त्व, अभिन्नतत्त्व; ~tiality, एकतत्त्ववाद; ~tiate, एक तत्त्व में मिला देना या मिल जाना; ~tiation, द्वितत्त्ववाद।
> कॉन्सॅब्स्टैन्/शॅल, ~शिऐल्-इटि, ~शिएट, ~शिएशॅन

**consuetude,** प्रथा*, रिवाज। **consuetudinary,** *adj.*, प्रथागत, रिवाजी; —*n.*, आचार-संग्रह।
> कॉन्-स्वि-ट्यूड; कॉन्-स्वि-ट्यूड्-इ-नॅ-रि

**consul,** वाणिज्यदूत; ~ general, महावाणिज्यदूत; ~ate, वाणिज्यदूतावास; वाणिज्यदौत्य।
> कॉन्सॅल; कॉन्स्युलिट

**consult,** परामर्श लेना या क०; का ध्यान रखना; ~ant, परामर्शदाता; परामर्श लेनेवाला; ~ation, परामर्श, मन्त्रणा*, मशविरा; ~ative, सलाहकार, परामर्शक, मन्त्रणात्मक; ~ing, परामर्शी।
> कॅन्सॅल्ट; कॅन्सॅल्टॅन्ट; कॉन्सॅल्टेशॅन; कॅन्सॅल्/टॅटिव्, ~टिन्ग

**consumable,** उपभोज्य।
> कॅन्स्यूमॅबॅल

**consume,** 1. (*eatables*) उपभोग क०; 2. (*spend*) व्यय क०, ख़र्च क०, उड़ा देना; 3. (*destroy*) समाप्त क०, नष्ट क०; 4. (*waste way*) क्षीण हो जाना, घुलना; ~d, 1. उपभुक्त; 2. (*spent*) व्ययित; — with, से पूर्ण; ~dly, अत्यधिक; ~r, उपभोक्ता; — goods, उपभोज्य वस्तुएँ*।
> कॅन्स्यूम; कॅन्-स्यूम्-अॅ

**consummate,** *v.*, पूरा क०, पूर्णता* तक पहुँचाना; —*adj.*, पक्का; उत्कृष्ट। **consummation,** 1. (*act*) समापन, निष्पादन; 2. समाप्ति*, निष्पत्ति*, परिपूर्ति*; 3. (*perfection*) पूर्णता*, उत्कर्ष; 4. (*of marriage*) सहवास, संसिद्धि*।
> कॉन्सॅमेट (*v.*); कन्सॅम्-इट (*adj.*); कॉन्सॅमेशॅन

**consumption,** 1. उपभोग, खपत*; 2. ख़र्च, व्यय; 3. (*disease*) क्षय, यक्ष्मा। **consumptive,** *adj.*, 1. क्षयंकर, विनाशकारी; 2. क्षयी, क्षयग्रस्त; —*n.*, क्षयरोगी।
> कॅन्सॅम्/शॅन, ~टिव्

**contabescent,** 1. (*wasting away*) 1. क्षीयमाण; 2. (*bot.*) परागहीन।
> कॉन्टॅबे'सॅन्ट

**contact,** *n.*, (*physical*) स्पर्श, संस्पर्श; 2. (*connection*) सम्पर्क; 3. (*electr.*) संयोग; —*v.*, सम्पर्क स्थापित क०; मिलाना; ~or, मेलक।
> कॉन्टैक्ट (*n.*); कॅन्टैक्ट (*v.*); कॅन्-टैक्-टॅ

**contagion,** 1. संसर्ग, छूत*; 2. (*disease*) संक्रामक रोग; 3. (*poison*) विष। **contagious,** संसर्गज, सांसर्गिक, छुतहा, संक्रामक, छूत का। > कन्टे/जॅन, ~जॅस

**contain,** 1. अन्तर्विष्ट क०; this ~s two, इसमें दो होते हैं, अंतर्विष्ट हैं या समा जाते हैं; 2. के बराबर होना; 3. (*control*) रोकना, नियन्त्रित क०, निरोध क०; **~er,** 1. आधान, पात्र; 2. (*box*) डिब्बा। > कन्टेन; कन्-टे-नॅ

**contaminate,** संदूषित क०; **~d,** दूषित, संदूषित, संसर्गित। **contamination,** दूषण, संदूषण; सम्पर्कविकार, सम्पर्कप्रभाव; सम्मिश्रण। **contaminative,** संदूषक। > कॅन्टैम्-इनेट; कॅन्टैमिनेशॅन; कॅन्टैम्-इनॅटिव

**contango,** अग्रेनयन-भार, स्थगन-शुल्क। > कॅन्टैन्ग्गो

**conte,** गल्प*, कहानी*। > कॉ:न्ट

**contemn,** तिरस्कार क०, अवज्ञा* क०, उपेक्षा* क०। > कॅन्टे'म

**contemplate,** 1. (*meditate*) ध्यान क०, चिन्तन क०; 2. (*look*) अवलोकन क०, दृष्टि* गड़ाना; 3. (*consider*) विचारना; 4. (*intend*) इरादा होना, सोचना, का विचार क०; **~d,** अपेक्षित। **contemplation,** ध्यानप्रार्थना*; अवलोकन; चिन्तन, मनन; अपेक्षा*, अभिप्राय। > कॉन्टॅम्प्लेट; कॉन्टॅम्प्लेशॅन

**contemplative,** 1. ध्यानशील, मननशील, चिन्तनशील, विचारशील; 2. ~ order, ध्यानपरायण धर्मसंघ। > कॉन्टॅम्प्लेटिव (1); कॅन्टे'म्प्लॅटिव (2)

**contemporaneous(neity),** समकालीन (ता*), समसामयिक (ता*); **~ly,** एक ही समय; उसी समय। **contemporary,** 1. समकालीन, समसामयिक; 2. (*same age*) समवयस्क; 3. (*publication*) सहयोगी। **contemporize,** समकालीन होना या बनाना। > कॅन्टे'म्पॅ/रेन्यॅस, ~रॅनीइटि; कॅन्टे'म्पॅ/रॅरि, ~राइज़

**contempt,** तिरस्कार, अवज्ञा*, घृणा*, अवमान, अवमानना*, अवहेलना*, अपमान; **~ible(ibility),** घृणित, अवमान्य (ता*), तिरस्करणीय (ता*); **~uous,** तिरस्कारक, तिरस्कारपूर्ण, सावज्ञ, सावमान। > कॅन्टे'म्ट; कॅन्टे'म्-टिबॅल कॅन्टे'म्टॅबिल्-इटि, कॅन्टे'म्ट्यूॲस

**contend,** 1. संघर्ष क०, लड़ना, युद्ध क०; 2. (*argue*) विवाद क०, तर्क क०, तर्क-वितर्क क०; 3. (*assert*) कह देना, दावा क०, निश्चयपूर्वक कहना; 4. प्रतियोगिता* में भाग लेना। > कॅन्टे'न्ड

**content,** *adj.*, सन्तुष्ट, तुष्ट; राज़ी, सहमत; —*v.*, सन्तुष्ट क०; (से) सन्तोष लेना; —*n.*, 1. सन्तोष; 2. *see* CONTENTS; 3. सारांश; 4. (*amount*) अंश, मात्रा*; 5. (*capacity*) धारिता*; 6. (*volume*) आयतन; iron ~, लोहांश; **~ment,** सन्तोष। > कॅन्टे'न्ट (*adj.*, *v.*, *n.*1); कॉन्टे'न्ट (*n.*, 2-6); कॅन्टे'न्ट्मॅन्ट

**contention,** 1. (*dispute*) कलह, विवाद, कहा-सुनी*, वाग्युद्ध; 2. (*claim*) दावा; 3. (*contest*) प्रतियोगिता*; 4. (*strife*) संघर्ष; bone of ~, कलह का बीज। **contentious,** 1. कलहप्रिय, झगड़ालू; 2. (*contested*) विवादास्पद। > कॅन्टे'न्/शॅन, ~शॅस

**contents,** अन्तर्वस्तु*; वर्ण्य विषय, विषय; अन्तर्विषय; विषय-वस्तु*; table of ~, विषय-सूची*; ~ of a letter, पत्र-वस्तु*। > कॉन्टे'न्ट्स

**contermi/nous;** **~nal,** संलग्न; एकसीम। > कॅन्टॅ:म्/इनॅस, ~इनॅल

**contest,** *n.*, 1. (*competition*) प्रतियोगिता*; 2. (*dispute*) विवाद, कलह; 3. (*conflict*) संघर्ष, युद्ध; —*v.*, संघर्ष क०, लड़ना; विरोध क०, अमान्य सिद्ध करने का प्रयत्न क०; **~able,** विवादास्पद; **~ant,** प्रतियोगी; विवादी; **~ation,** विवाद; संघर्ष। > कॉन्टे'स्ट (*n.*), कॅन्टे'स्ट (*v.*); कॅन्टे'स्टॅबॅल; कॅन्टे'स्टॅन्ट; कॉन्टे'स्टेशॅन

**context,** सन्दर्भ, पूर्वापर सम्बन्ध, प्रसंग; परिस्थिति*; **~ual,** प्रासंगिक; प्रसंगाधीन; **~ure,** 1. बुनाई*; 2. (*fabric*) वस्त्र, कपड़ा; 3. (*structure*) तानाबाना, बनावट*। > कॉन्टे'क्स्ट; कॅन्-टे'क्स्/टयुॲल, ~चॅ

**contiguity,** 1. संसक्ति*; 2. (*proximity*) सान्निध्य, सामीप्य। **contiguous,** संसक्त, संलग्न, सटा हुआ, संस्पर्शी; निकटस्थ, सन्निहित, समीपस्थ।
> कॉन्-टि-ग्यु-इ-टि; कॅन्-टिग्-यु-अॅस

**conti/nence,** संयम, इन्द्रियनिग्रह, आत्मसंयम; ब्रह्मचर्य, शुद्धता*।; ~**nent,** *adj*., संयमी, जितेन्द्रिय; (पक्का) ब्रह्मचारी, शुद्ध; —*n*., महाद्वीप, महादेश; यूरोप; ~**nental,** *adj*., महाद्वीपी; यूरोपीय; —*n*., यूरोपियन।
> कॉन्-टि/नॅन्स, ~नॅन्ट; कॉन्‌टिनेंन्टॅल

**contingency,** 1. अनिश्चय, संभाव्यता*, कदाचित्त्व; 2. आसंग, आकस्मिकता*; प्रासंगिकता*; आनुषंगिकता*; 3. (*unforeseen circumst.*) संयोग, प्रासंगिकी*; 4. (*possible event*) संभावना*; 5. (*pl.*) आकस्मिक व्यय, फुटकर ख़र्च; ~ fund, आकस्मिकता-निधि*। > कॅन्-टिन्-जॅन्-सि

**contingent,** *adj*., 1. अनिश्चित, संभाव्य; 2. (*fortuitous*) आकस्मिक, आपातिक, प्रासंगिक, सांयोगिक; 3. (~ *on*) पर आश्रित या अवलम्बित, के अधीन; 4. (*conditional*) सापेक्ष; 5. (*incidental*) आनुषंगिक, फुटकर; —*n*., 1. संयोग; 2. अंग, भाग; 3. सैन्य-दल, दस्ता, टुकड़ी*; ~ **mood,** संभावनार्थ।
> कॅन्-टिन्-जॅन्ट

**continual,** 1. लगातार, सतत, निरन्तर; 2. (*continuous*) अनवरत; ~**ly,** बारम्बार; बराबर, लगातार, निरन्तर। **continuance,** 1. जारी रहना, बना रहना, अवस्थिति*; 2. जारी रखना या बनाए रखना; 3. (*stay*) अवस्थिति*, कार्यकाल; 4. (*law*) स्थगन। **continuant** (*gram.*), दीर्घोच्चारणीय, प्रवाही, अव्याहत।
> कॅन्-टिन्/यूअॅल, ~यूअॅन्स, ~यूअॅन्ट

**continuation,** 1. (*concr.*) शेष; 2. (*resumption*) पुनरारम्भ, पुनर्ग्रहण; 3. जारी रहना, अवस्थिति*, वर्तमानता*; 4. बनाए रखना या जारी रखना। **continuative,** 1. निर्वाहक; 2. (*gram.*) सप्रवाह, निरन्तरता-बोधक। **continuator,** निर्वाहक।
> कॅन्‌टिन्यूएशॅन; कॅन्‌टिन्यू/अॅटिव, ~ए-टॅ

**continue,** 1. (*last*) जारी रहना, बना रहना, चलता रहना; 2. जारी या क़ायम रखना, बनाए रखना, करता रहना; 3. आगे बढ़ाना, दुबारा प्रारम्भ क०; 4. स्थगित क०; ~**d,** 1. सतत; 2. क्रमागत, धारावाहिक; 3. (*fraction*) वितत; — from, … से आगे; — on, शेष … पर।
> कॅन्-टिन्-यू

**continuity,** निरन्तरता*, नैरन्तर्य, अविच्छिन्नता*, सातत्य; अविच्छिन्न सत्त्व; सांतत्य। > कॉन्-टि-न्यू-इ-टि

**continuous,** 1. अविच्छिन्न, निरन्तर, अनवरत, अविराम, अखण्ड, अविरल, अप्रतिहत; 2. (*in space*) संतत; 3. (*in time*) सतत।
> कॅन्-टिन्-यू-अॅस

**continuum,** सांतत्यक। > कन्-टिन्-यू-अॅम

**contline,** अन्तराल। > कॉन्ट्‌लाइन

**contort,** ऐंठना, मरोड़ना; विकृत कर देना; ~**ed,** 1. विकृत, कुंचित; 2. (*bot.*) व्यावर्तित; ~**ion,** ऐंठन*, कुंचन, मरोड़*; विकार, विकृति*; ~**ionist,** ऐंठनबाज़।
> कॅन्‌टॉःट; कॅन्-टॉः/टिड, ~शॅन, ~शॅनिस्ट

**contour,** *n*., रूपरेखा*, परिरेखा*; ~ **line,** समोच्च रेखा*; ~ **map,** समोच्च नक़्शा। > कॉन्टुअॅ

**contra,** *prefix*, प्रति; *adv*., उलटे; *prep*., के विरुद्ध; —*n*., (*opposite*) विपर्याय।
> कॉन्-ट्रॅ

**contraband,** *adj*., निषिद्ध, वर्जित; *n*., निषिद्ध माल; ~**ist,** तस्कर-व्यापारी।
> कॉन्‌ट्रॅ/बैन्ड, ~बैन्‌डिस्ट

**contracep/tion,** गर्भनिरोध; ~**tive,** गर्भनिरोधक। > कॉन्‌ट्रॅसेप्/शॅन, ~टिव

**contract,** *n*., 1. ठेका, ठीका; 2. (*agreement*) अनुबन्ध, संविदा*; 3. इक़रारनामा, ठीका-पत्र, संविदा-पत्र, अनुबन्ध-पत्र; —*v*., 1. ठेका लेना; 2. संविदा* क०; 3. (*incur*) में पड़ना; 4. सिकुड़ना, संकुचित होना; 5. सिकोड़ना, संकुचित क०; 6. संक्षिप्त कर देना। > कॉन्-ट्रैक्ट (*n*.); कॅन्‌ट्रैक्ट (*v*.)

**contract/ibility,** संकुचनशीलता*; ~**ible,** संकुचनशील; ~**ile,** ~**ive,** 1. संकुचनशील; 2. (*producing contraction*) संकुची; ~**ion,** सिकुड़न, संकुंचन; शब्दसंकोच, संक्षेपण; स्वरसंधि*; संक्षिप्त रूप, संक्षिप्त संकेत; ~**or,** ठेकेदार, ठीकेदार; संविदाकार;

संकुचक; ~ual, संविदात्मक ।
> कॅन्ट्रैक्-टिबिल्-इटि; कॅन्ट्रैक्/टॅबॅल, ~टाइल, ~टिव्, ~शॅन, ~टॅ, ~टयूॲल
**contradict,** खण्डन क०, खण्डित क०; विपरीत, प्रतिकूल या विरोधी होना; **~able,** खण्डनीय; **~ion,** खण्डन, प्रतिवाद; अन्तर्विरोध, विरोध, असंगति*, परस्पर-विरोध, व्याघात; — in terms, शाब्दिक विरोध; **~ious,** 1. खण्डनशील; 2. (*disputatious*) विवादप्रिय, झगड़ालू; **~ive, ~ory,** परस्पर-विरोधी, विरोधात्मक, खण्डनक, खण्डनात्मक; प्रतिकूल । > कॉन्ट्रॅडिक्ट; कॉन्ट्रॅडिक्/टॅबॅल, ~शॅन; ~शॅस; ~टिव, ~टॅरि
**contra/distinction,** विरोध; **~distinctive,** विरोधात्मक; **~distinguish,** वैषम्य दिखलाकर अलग क०; **~position,** 1. आमना-सामना, प्रतिस्थापन; विरोध, विपरीतता*; 2. (*logic*) परिप्रतिवर्तन ।
**contraption,** जुगत*, यन्त्र । > कॅन्ट्रैप्शॅन
**contrariant,** प्रतिकूल । > कॅन्ट्रे'ॲरिॲन्ट
**contrariety,** प्रतिकूलता*, विपरीतता*, विरोध; वैषम्य, असंगति*; विपत्ति*, अनर्थ, अनिष्ट । **contrariwise,** उलटे, दूसरी ओर*; विपरीत क्रम से; हठपूर्वक ।
> कॉन्ट्रॅराइ-इटि; कॉन्ट्रॅरिवाइज़ = कॅन्ट्रे'ॲर्-इवाइज़
**contrary,** *adj.*, 1. विरुद्ध, विरोधी, विपरीत, प्रतिकूल; 2. (*of persons*) हठीला; —*n.*, विपर्यय; ~ to, के प्रतिकूल; on the ~, उलटे । > कॉन्ट्रॅरि (*adj.* 1; *n.*); कॅन्ट्रे'ॲर्-इ (*adj.* 2)
**contrast,** *n.*, वैषम्य, विषमता*, विरोध; —*v.*, वैषम्य दिखलाना, भेद दिखलाना; आमने-सामने रखना, तुलना* क०; विषम होना । > कॉन्ट्रास्ट (*n.*); कॅन्ट्रास्ट (*v.*)
**contravallation,** घेराबन्दी* ।
> कॉन्ट्रॅवैलेशॅन
**contravene,** 1. (*infringe*) उल्लंघन क०, भंग क०; 2. (*conflict with*) विरोध क०, प्रतिकूल होना; (*contradict*) खण्डन क० ।
**contravention,** उल्लंघन; खण्डन, विरोध ।
> कॉन्ट्रॅ/वीन, ~वे'न्शॅन
**contretemps,** अनिष्ट, विपत्ति* ।
> कॉ:न्ट्रॅटाँ

**contribute,** चन्दा देना, अंशदान क०; सहयोग या लेख देना; ~ to, में सहायक होना । **contribution,** चन्दा, सहांश; अंशदान; देन*; सहयोग, योगदान; लेख । **contributive, contributory,** अंशदायी; सहयोगी, सहायक, सहकारी । **contributor,** अंशदाता; सहयोगी ।
> कॅन्-ट्रिब्यूट; कॉन्-ट्रि-ब्यू-शॅन; कॅन्-ट्रिब्यू/टिव, ~टॅरि, ~टॅ
**contrite,** पश्चात्तापी, अनुतापी । **contrition,** पश्चात्ताप, अनुताप, पछतावा ।
> कॉन्ट्राइट; कॅन्-ट्रि-शॅन
**contrivance,** 1. (*act*) आविष्करण, कल्पन; 2. (*invention*) आविष्कार, युक्ति*, योजना*, प्रयुक्ति*; 3. (*gadget*) यन्त्र, युगत* । **contrive,** उपाय निकालना; बनाना, आविष्कार क०; (का)सफल प्रबन्ध क०, में सफल होना ।
> कॅन्ट्राइवॅन्स; कॅन्ट्राइव्
**control,** *v.*, (पर)नियन्त्रण रखना, नियन्त्रित क०, वश में रखना; (का) शासन क०, संचालन क०; निरीक्षण क०; —*n.*, नियन्त्रण, निग्रह; शासन, संचालन; निरीक्षण; **~lable,** नियन्त्रणीय; **~led,** नियन्त्रित; **~ler,** नियन्त्रक, नियन्ता; शासक; संचालक ।
> कॅन्ट्रोल; कॅन्-ट्रोल्/ॲबॅल, ~ॲ
**controversial,** विवादास्पद, विवादग्रस्त; विवादात्मक; विवादशील । > कॉन्ट्रॅवॅ:शॅल
**controversy,** विवाद, वादविवाद; beyond ~, निर्विवाद ।
> कॉन्ट्रॅवॅ:सि=कॅन्ट्रॉवॅसि
**controvert,** खण्डन क०, अस्वीकार क०; विवाद क०; **~ible,** विवादास्पद ।
> कॉन्ट्रॅ/वॅ:ट, ~वॅ:टॅबॅल
**contumacious,** उद्धत, अक्खड़; दुराग्रही, हठी । **contumacy,** उद्धतता*, अक्खड़पन; दुराग्रह, हठ । >कॉन्टयूमेशॅस; कॉन्टयूमॅसि
**contumelious,** धृष्ट, उद्दण्ड, ढीठ, अपमानी । **contumely,** धृष्टता*, ढिठाई*; तिरस्कार, अपमान, निन्दा*, अवज्ञा*; कलंक, अपयश । > कॉन्टयूमील्यॅस; कॉन्टयूमॅलि
**contuse,** चोट* लगाना । **contusion,** नील, गुमटा, अन्त:क्षति* । >कॅन्टयूज़; कॅन्टयूश़ॅन
**conundrum,** 1. (*riddle*) पहेली*; 2. (*problem*) समस्या* । > कॅनॅन्ड्रॅम

**convalesce**, स्वास्थ्य-लाभ क०, अच्छा हो जाना; **~nce**, स्वास्थ्य-लाभ; **~nt**, स्वास्थ्य-लाभ करनेवाला।
> कॉन्‌वॅ/लॅ'स, ~लॅ'सॅन्स, ~लॅ'सॅन्ट

**convection**, संवहन; **~al**, संवहनीय।

**convective**, 1. संवहनी; 2. *see* CONVECTIONAL। **convector**, संवहनकारक।
> कॅन्‌वॅ'क्/शॅन, ~शॅनॅल, ~टिव ~टॅ

**convenable**, आयोजनीय। > कॅन्‌वीनॅबॅल,

**convenance**, रिवाज; औचित्य।
> कॉन्‌वॅनाँस

**convene**, आयोजन क०, संयोजन क०; बुलाना; मिलना; **~r**, संयोजक।
> कॅन्‌वीन; कॅन्-वीन्-ॲ

**convenience**, सुविधा*, सुभीता; आराम।

**convenient**, सुविधाजनक; आरामदेह, सुखकर। > कॅन्‌वीन्/यॅन्स, ~यॅन्ट

**convent**, (महिला)मठ, आश्रम; **~icle**, गुप्त धर्मसभा*; **~ual**, मठ-सम्बन्धी; मठ-वासी। > कॉन्‌वॅन्ट; कॅन्-वॅ'न्-टि-कॅल; कॅन्‌वॅ'न्टयूॲल

**convention**, 1. सम्मेलन, सभा*; 2. (*agreement*) अभिसमय, समझौता; 3. (*custom*) रूढ़ि*, प्रथा*, परिपाटी*, रिवाज, परम्परा*; **~al**, 1. अभिसामयिक; 2. (*customary*) रूढ़, परम्परागत, रूढ़िगत; 3. (*formal*) औपचारिक, कृत्रिम; **~alism**, रूढ़िवाद; रूढ़ि*; **~ality**, रूढ़िवादिता*; औपचारिकता*; प्रथा*, रिवाज; **~alize**, का रिवाज चलाना; रूढ़िगत ढंग से प्रस्तुत क०।
> कॅन्‌वॅ'न्/शॅन, ~शॅनॅल, ~शॅनॅलिज़्म, ~शॅनॅलाइज़; कॅन्‌वॅ'न्शॅनैल्-इटि

**converge**, (की ओर*) अभिमुख होना या कर देना, अभिसरिक होना या कर देना; **~nce**, 1. (*math.*) अभिसरण, अभिबिन्दुता*; 2. (*biol.*) समाभिरूपता*; **~nt**, अभिसारी, अभिबिन्दुग, अभिसरक, उपसारी।
> कॅन्‌वॅ:ज; कॅन्‌वॅ:/जॅन्स, ~जॅन्ट

**conversable**, मिलनसार; आलापप्रिय; आलापनीय, वार्तोचित। **conversant**, अभिज्ञ, परिचित, जानकार; निपुण, कुशल।
> कॅन्‌वॅ:सॅबॅल; कॅन्‌वॅ:सॅन्ट

**conversation**, बातचीत*, वार्तालाप, संवाद, संलाप, आलाप; सम्पर्क; **~al**, आलापप्रिय; संवादपटु; संवाद-विषयक; संवादोचित; **~alist**, संवादपटु।
> कॉन्‌वॅसे/शॅन, ~शॅनॅल, ~शॅनॅलिस्ट

**conversazione**, सान्ध्य गोष्ठी*।
> कॉन्‌वॅसैत्सिओन्-इ

**converse**, *v.*, बातचीत* क०; *n.*, 1. बातचीत*, गपशप*; 2. सम्पर्क; 3. (*opposite*) विपर्यय, उलटा; 4. परिवर्तित वाक्य; —*adj.*, उलटा, विपरीत, प्रतिकूल, विलोम; **~ly**, उलटे; विलोमतः।
> कॅन्‌वॅ:स (*v.*); कॉन्‌वॅ:स (*n.*, *adj.*)

**conversion**, धर्म-परिवर्तन, मन-परिवर्तन; रूपान्तरण, परिवर्तन, सम्परिवर्तन।
> कॅन्‌वॅ:शॅन

**convert**, *v.*, बदलना, परिवर्तित या रूपान्तरित कर देना; धर्म-परिवर्तन क० या कराना; मन-परिवर्तन क० या कराना; विनिमय क०; —*n.*, धर्मान्तरित, धर्मपरिवर्तित; **~end**, परिवर्त्य; **~er**, 1. परिवर्तक, सम्परिवर्तक; 2. (*electr.*) परिवर्तित्र; **~ible**, (सं)परिवर्तनीय; विनिमेय।
> कॅन्‌वॅ:ट (*v.*); कॉन्‌वॅ:ट (*n.*); कॉन्‌वॅटॅ'न्ड, कॅन्‌वॅ:ट्/ॲ, ~ॲबॅल

**convex**, उत्तल, उन्नतोदर; **~ity**, उत्तलता*; **~o-concave**, उत्तलावतल; **~o-convex**, उत्तलोत्तल।
> कॉन्‌वॅ'क्स; कॅन्‌वॅ'क्/सिटि, ~सोकॉन्‌केव, ~सोकॉन्‌वॅ'क्स

**convey**, 1. ले जाना, ढोना, वहन क०; 2. पहुँचाना, देना; 3. व्यक्त क०, सम्प्रेषित क०, सूचित क०, बतलाना; 4. (*law*) हस्तान्तरित क०; **~ance**, 1. परिवहन, वहन; 2. (*vehicle*) सवारी*, वाहन; 3. (*transference*) हस्तान्तरण(पत्र); **~ancer**, अभिहस्तान्तरक; **~er**, वाहक; — belt, वाहकपट्टा। > कॅन्‌वे, ~ॲन्स, ~ॲन्-सॅ, ~ॲ

**convict**, *v.*, 1. दोषी सिद्ध क०, सिद्धदोष क०; 2. (*declare guilty*) दोषी ठहराना; 3. (भूल* या अपराध) स्वीकार कराना, (भूल या अपराध का) क़ायल क०; —*n.*, 1. (*convicted*) अभिशंसित, अभिशस्त, सिद्धदोषी; 2. (*prisoner*) क़ैदी; **~ion**, 1. (*belief*) दृढ़ धारणा* या विश्वास, सम्प्रत्यय; 2. दोषसिद्धि*, अभिशंसा*; **~ive**, सम्प्रत्यायक;

दोषविभावक। > कन्-विक्ट (*v.*); कॉन्-विक्ट (*n.*); कन्-विक्/शॅन, ~टिव

**convince,** क़ायल क०, मनवाना, स्वीकार कराना, सन्देह दूर क०; **~d,** निश्चयी, क़ायल। **convincible,** प्रत्यायनीय, विश्वसनीय। **convincing,** प्रत्यायक, विश्वासोत्पादक, युक्तियुक्त, प्रत्ययकारी। > कन्विन्स;कन्-विन्/सिबॅल, ~सिन्ग

**convivial,** 1. उत्सव-सम्बन्धी; 2. (*jovial*) मौजी, तबीअतदार, मिलनसार, प्रफुल्ल। > कन्विव्-इअॅल

**convocation,** समाह्वान; सभा*; दीक्षान्त-समारोह। **convoke,** (सभा*) बुलाना, जुटाना, आयोजित क०। > कॉन्वॅकेशॅन; कन्वोक

**convolute,** *adj.*, 1. (*~d*) संवलित; 2. (*coiled*) कुण्डलित; —*n.*, कुण्डल। **convolution,** 1. कुण्डलीकरण; 2. (*coil*) कुण्डल; 3. लपेट*, मरोड़*, बल। **convolve,** संवलित या कुण्डलित होना, लपेटना। **convolvulus,** हरिणपदी। > कॉन्वॅलूट; कॉन्वॅलूशॅन; कन्वॉल्व; कन्वॉल्व्यूलॅस

**convoy,** *v.*, (रक्षार्थ) साथ जाना या साथ देना; —*n.*, 1. (*convoying*) संरक्षण; 2. रक्षदल; 3. सार्थ। > कन्वॉइ(*v.*);कॉन्वॉइ

**convulse,** 1. हिला देना, आलोड़ित क०; 2. मरोड़ना, ऐंठना। **convulsion,** 1. (*spasm*) ऐंठन*, आक्षेप, मरोड़*; 2. (*of laughter*) ठहाका, अट्टहास, लोट-पोट*; 3. (*upheaval*) खलबली*, आलोड़न, विप्लव। **convulsive,** आक्षेपात्मक; आक्षेपग्रस्त; आक्षेपकारी; आक्षेपी। > कन्वॅल्स, कन्वॅल्/शॅन, ~सिव

**coo,** *v.*, कूजना; *n.*, कूजन, गुटरगूँ*, टुटरूँ-टूँ*। > कू

**cook,** *v.*, पकाना, भोजन बनाना; *n.*, रसोइया, बावर्ची; **~er,** अँगीठी*; कुकर; **~ery,** पाक-विधि*, पाकक्रिया*; पाकशास्त्र। > कुक; कुक्-अॅ; कुकॅरि

**cool,** *adj.*, 1. शीतल; 2. (*composed*) शान्त, धीर, धैर्यवान्; 3. (*not cordial*) रूखा, उदासीन, ग़ैरमिलनसार; 4. (*bold*) ढीठ, गुस्ताख़; —*v.*, ठण्डा, शान्त या उदासीन हो जाना या क०; —*n.*, शीतलता*; **~ant, ~er;** शीतलक; **~-headed,** शान्त-स्वभाव, धैर्यवान्, धीर। **~ing,** शीतलन; **~ness,** शीतलता*; धैर्य; उदासीनता*; शुष्कता*, रूखापन। > कूल; कूलॅन्ट; कूल्-अॅ; कूल्-इन्ग

**coolie, cooly,** कुली, मोटिया, भारिक। > कूल्-इ

**coomb,** घाटी*। > कूम

**coop,** *n.*, 1. (*pen*) दरबा; 2. (*basket*) खाँचा, झाबा, टोकरा; —*v.*, (में) बन्द रखना, क़ैद रखना। > कूप

**cooper,** *n.*, पीपा बनानेवाला; *v.*, पीपा बनाना या मरम्मत क०। > कूप्-अॅ

**co-ope/rate,** सहयोग देना, मिलकर काम क०; **~ration,** सहयोग; सहकारिता*; **~rative,** *adj.*, सहयोगी, सहयोगशील; सहकारी; —*n.*, (*society*) सहकारी-समिति*; **~rator,** सहयोगी, सहकारी। > कोऑपॅरेट; कोऑपॅरेशॅन; कोऑपॅरॅटिव; को-ऑपॅरे-टॅ

**co-opt,** सहयोजित क०; **~ation,** सह-योजन; **~ative,** सहयोजक। > कोऑप्ट; कोऑप्टेशॅन; कोऑप्टॅटिव

**co-ordinate,** *adj.*, 1. (*equal*) समकक्ष, समान, तुल्य; 2. (*gram.*) समानाधिकरण; —*n.*, 1. समकक्ष; 2. (*math.*) निर्देशांक; —*v.*, 1. समकक्ष बनाना; 2. (*harmonize*) समन्वित क०; 3. मिलकर काम क०; **~d,** समन्वित। **co-ordination,** 1. समन्वयन; 2. (*state*) समन्वय 3. (*gram.*) सामानाश्रय। **co-ordinative,** समन्वयकारी, समन्वयी। > कोऑःड्-इनिट (*adj., n.*); कोऑःड्-इनेट (*v.*); कोऑःडिनेशॅन; कोऑःड्-इनॅटिव

**coot,** 1. (*common*) टिकरी*; 2. (*purple*) कैमा। > कूट

**co-owner,** सह-स्वामी। > को-ओ-नॅ

**cop,** 1. (*of yarn*) अंटी*, कुकड़ी*; 2. (*top*) शिखर। > कॉप

**copal,** (*resin*), राल*; **~ tree,** धूना, धूप। > कोपॅल

**co-partner,** सहभागी, साझेदार; **~ship,** सहभागिता*, साझेदारी*। > को-पाट्-नॅ

**cope,** *n.*, 1. (*vestment*) प्रावारक; 2. (*canopy*) वितान; 3. *see* COPING; —*v.*,

(का)सामना कर सकना या क०; ढाँकना।
**coping,** (*archit.*) मुण्डेरा, मुण्डेर।
> कोप; **कोप्-इन्ग**
**copier,** प्रतिलिपिक; अनुकरण या नक़ल* करनेवाला। > **कॉप्-इ-अँ**
**copious,** 1. प्रचुर, विपुल, बहुत अधिक; 2. (*wordy*) शब्दाडम्बरपूर्ण, शब्दबहुल।
> **कोप्यॅस**
**coplanar,** समतलीय। > को-प्लेन्-अँ
**copper,** *n.*, ताँबा, ताम्र; 2. (*coin*) पैसा; —*adj.*, ताम्र; —*v.*, ताँबा चढ़ाना; **~as,** कसीस; **~plate,** ताम्रपत्र; **~plating,** ताम्र-मुलम्मा; **~smith,** ताम्रकार, ताम्रिक, ठठेरा (*also bird*); **~y,** तामड़ा, ताम्रवर्ण।
> **कॉप्-अँ; कॉपॅरॅस; कॉपॅरि**
**coppice, copse,** गुल्मी*, झाड़ी*, गुल्म-वन। > **कॉप्-इस,** कॉप्स
**copra,** खोपड़ा, गरी*। > **कॉप्-रॅ**
**copro/lite,** विष्ठाश्म; **~logy,** अश्लीलता*; **~phagous,** विष्ठाभोजी, विष्ठाहारी; **~phagy,** विष्ठाभोजिता*; **~philia,** **विष्ठानुरक्ति***। > **कॉप्-रॅलाइट,** कॉप्रॉलॅजि, कॉप्रॉफ़ॅगॅस; ~जि; कॉप्रॅफ़िल्-इ-अँ
**copula,** 1. (*gram.*) संयोजक; 2. मैथुन; 3. (*connexion*) सेतुक, सम्बन्ध; **~te,** मैथुन क०; **~tion,** संयोजन, संयुग्मन; संयोग; मैथुन। > **कॉप्-यू-लॅ; कॉप्यूलेट;** कॉप्यूलेशॅन
**copulative,** संयोजक; संयोगात्मक; ~ compound, द्वन्द्व समास; ~ conjunction, समुच्चयबोधक अव्यय। > **कॉप्यूलॅटिव**
**copy,** *n.*, 1. प्रतिलिपि*, प्रतिकृति*, नक़ल*; 2. (*of a book*) प्रति*; 3. पाण्डुलिपि*, हस्त-लेख; 4. विषय-वस्तु*; —*v.*, 1. प्रतिलिपि* या प्रतिकृति* क०, उतारना; 2. (*imitate*) अनु-करण क०, नक़ल* क०; **~-book,** *n.*, कापी*; —*adj.*, सामान्य, घिसा-पिटा; **~ist,** प्रति-लिपिक, नक़लनवीस; **~right,** *n.* (*v.*), रचना-स्वत्व, स्वामिस्व (सुरक्षित रखना), प्रतिलिप्यधिकार, प्रकाशनाधिकार; —*adj.*, स्वत्वाधिकृत।
> **कॉप्-इ,** ~बुक, ~इस्ट, ~राइट
**coquet,** 1 चोचले दिखाना; नखरे क०; 2. (*trifle*) से खिलवाड़ क०; **~ry,** नाज़-नखरा; नख़रेबाज़ी*; **~te,** चोचलहाई*; **~tish,** नख़रेबाज। > **कॅके'ट;** कोकिट्रि; **कॅके'ट; कॅके'ट्-इश**
**coracle,** चर्मावृत्त नौका*। > **कॉरॅकॅल**
**coracoid,** असतुण्ड। > **कॉरॅकॉइड**
**coral,** *adj.*, मूँगी, मूँगिया; *n.*, 1. प्रवाल, मूँगा; 2. (*colour*) मूँगी; **~-island,** प्रवाल-द्वीप, प्रवाली*; **~line, ~loid,** प्रवालाभ; **~-reef,** प्रवाल-भित्ति*; मूँगा-चट्टान*; **~-tree,** 1. (*erythr. suberosa*) दौलढक, मदार; 2. (*erythr. variegata, Indian*) फराद, पगोरा, पारिजात।
> **कॉरॅल;** कॉरॅलाइन; **कॉरॅलॉइड**
**corbel,** टोडा। > **कॉ:बॅल**
**corchorus,** नरचा। > **कॉर्कॉरॅस**
**cord,** रस्सा, रस्सी*, रज्जु*, डोरी*; spinal ~, मेरु-रज्जु*, रीढ़*; vocal ~, स्वर-रज्जु*; telephone ~, टेलीफ़ोन की डोरी*; **~age** (*of ship*), आलात। > कॉ:ड; **कॉ:ड्-इज**
**cordate,** हृदयाकार। > **कॉ:डेट**
**cordial,** *adj.*, हार्दिक, स्नेहपूर्ण, मैत्रीपूर्ण; पुष्टिकर, पौष्टिक, शक्तिवर्द्धक; —*n.*, बल्य; **~ity,** सौहार्द, मैत्री*, मित्रभाव।
> **कॉ:ड्यॅल;** कॉ:डिऐल्-इटि
**cordon,** *n.*, 1. घेरा; 2. (*badge*) फ़ीता, डोरी*; 3. (*on a wall*) पट्टी*; —*v.*, घेरा डालना। > **कॉ:डॅन**
**corduroy,** मोटा सूती कपड़ा; **~-road,** लट्ठों की सड़क*। > **कॉ:डॅरॉइ**
**core,** *n.*, 1. बीजकोष; 2. (*central part*) क्रोड़, हीर, अभ्यन्तर, सत, सारभाग; 3. (*fig.*) मर्म, हृदय; —*v.*, गूदा निकालना। > कॉ:
**co-religionist,** सहधर्मी।
> कोरिलिजॅनिस्ट
**co-respondent,** सह-प्रत्यर्थी।
> **कोरिस्पॉन्डॅन्ट**
**coriaceous,** चीमड़, चर्मिल, चर्माभ।
> कॉरिएशॅस
**coriander,** धनिया। > कॉ-रि-ऐन्-डॅ
**corinda** (*carissa carandus*), करौन्दा।
**corium,** चर्म, अन्तस्त्वचा*। > **कोरिअॅम**
**cork,** *n.*, 1. काग, कॉर्क; 2. (*stopper*) काग, डाट*, डट्टा; —*v.*, काग या डाट* लगाना; **~screw,** कॉर्क-पेंच, काग-पेंच; **~-tree,** आकाशनीम। > कॉ:क, **कॉ:क्स्क्रू**

**corm**, घनकन्द। > कॉःम
**cormorant**, 1. जलकौवा, पनकौवा, जलकाग; 2. (*glutton*) पेटू, खाऊ। > **कॉःमॅरॅन्ट**
**corn**, 1. अनाज, धान्य, गल्ला; 2. (*maize*) मक्का, मकई*; 3. (*a grain*) दाना, कन; 4. (*on skin*) घट्टा; ~**-cob**, गुल्ली*; ~**y**, धान्यमय; घट्ठेदार। कॉःन, **कॉःन्कॉब**
**cornea**, स्वच्छमण्डल। > **कॉःन्-इॲ**
**corneous**, शृंगाभ। > **कॉःन्-इॲस**
**corner**, *n*., 1. कोना, कोण; 2. (*of street*) नुक्कड़, नाका; 3. (*of mouth*) बाछ*; 4. (*region*) भूभाग, प्रदेश; 5. (*comm.*) खयाल; —*v*., 1. घेरना, घेर लेना; 2. (*comm.*) खयाल क०, बाजार समेटना; ~**-stone**, कोने का पत्थर; आधारशिला*; आधार। > **कॉःन्-ॲ**, ~**स्टोन**
**cornice**, कारनिस*, कँगनी*, छजली*। > **कॉःन्-इस**
**corniculate**, शृंगी। > कॉःनिक्युलिट
**cornu**, शृंग; ~**copia**, 1. परिपूर्ण शृंग; 2. (*fig.*) बाहुल्य; ~**ted**, शृंगी, शृंगयुक्त। > **कॉःन्यू**; कॉःन्युकोप्यॅ; **कॉःन्यूट्-इड**
**corolla**, दलपुंज। > **कॅ-रॉल्-ॲ**
**corollary**, 1. उपप्रमेय, उपसाध्य, उपसिद्धान्त; 2. (*consequence*) परिणाम, उपपरिणाम; उपनिगमन। > कॅरॉलॅरि
**corona**, 1. परिमण्डल, प्रभामण्डल; 2. (*crown*) किरीट, मुकुट; 3. (चक्राकार) दीपवृक्ष। > **कॅरोन्-ॲ**
**coronal**, *n*., शिरोबन्ध; किरीट; माला*; —*adj*., किरीटी। > **कॉरॅनॅल**
**coronary**, चक्रीय; ~ artery, हृद्-धमनी*। > **कॉरॅनॅरि**
**coronation**, 1. राज्याभिषेक, तिलकोत्सव, अभिषेक; 2. (*fig.*) परिसमाप्ति*, परिपूर्ति*। > **कॉरॅनेशॅन**
**coroner**, अपमृत्यु-विचारक। > **कॉ-रॅ-नॅ**
**coronet**, ~~मुकुट~~, शिरोबन्ध, शिरोभूषण; 2. (*of horse*) सुमशीर्ष। > **कॉरॅनिट**
**coronoid**, चंचुभ। > करोनॉइड = **कॉरॅनॉइड**
**corporal**, *adj*., शारीरिक, दैहिक; *n*., 1. कॉरपॅरल, दफ़ादार, नायक; 2. (*cloth*) दिव्यान्न-पट्ट; ~**ity**, भौतिकता*; शारीरिकता*; शरीर। > **कॉःपॅरॅल**; कॉःपॅरैल्-इटि
**corporate**, 1. सामूहिक, सम्मिलित, समष्टि-; 2. (*of a corporation*) निगम-, नैगम। > **कॉःपॅरिट**
**corporation**, 1. निगम, संघ; 2. (*of a town*) (नगर)पालिका*। > **कॉःपॅरेशॅन**
**corporeal**, 1. शारीरिक, दैहिक; 2. भौतिक; 3. (*tangible*) मूर्त। > **कॉःपॉःर्-इॲल**
**corporeity**, 1. (*corporeality*) शारीरिकता*; 2. भौतिकता*, द्रव्य, भौतिक तत्त्व। > कॉःपॅरीइटि; (कॉःपॉःरिऐल्-इटि)
**corps**, 1. (*mil.*) अनीकिनी*; 2. निकाय, दल, समूह; diplomatic ~, राजनयिक दूतवर्ग। > **कॉः**
**corpse**, शव, लाश*। > **कॉःप्स**
**corpulence**, मोटापन। **corpulent**, मोटा, मांसल, स्थूलकाय। > **कॉःप्यु/लॅन्स**, ~**लॅन्ट**
**corpus**, संग्रह, समूह,; पिण्ड, काय; ~ delicti, अपराधतत्त्व-निकाय; ~ juris, विधि-समूह; ~ Christi, ख्रीस्तदेह-पर्व। > **कॉःपॅस**
**corpuscle**, **corpuscule**, कणिका*; white ~, श्वेताणु; red ~, लोहिताणु, लाल कणिका*। > **कॉःपॅसॅल**; कॉःपॅस्क्यूल
**corral**, *n*., बाड़ा; *v*., बाड़े में फँसाना। > **कॅरैल**
**corrasion**, अपघर्षण। > कॅरेश़ॅन
**correct**, *adj*., 1. ठीक, सही, सटीक, शुद्ध, संशुद्ध, यथातथ्य; 2. (*proper*) उचित, यथोचित, ठीक; 3. (*of person*) साधुवृत्त; —*v*., ठीक कर देना, सुधारना, संशोधित क०, दुरुस्त क०; डाँटना, झिड़कना; दण्ड देना; ~**ed**, संशोधित। > **कॅरे'क्ट**; **कॅ-रे'क्-टिड**
**correction**, (सं)शोधन, सुधार; संशुद्धि*; दुरुस्ती*, शुद्धि*; डाँट-डपट*; दण्ड; ~**al**, दण्डात्मक; सुधारक। > कॅरे'क्/शॅन, ~शॅनॅल
**correct/itude**, औचित्य; ~**ive**, शोधक, दोषनिवारक; ~**ness**, यथातथ्यता*, परिशुद्धता*, विशुद्धता*; औचित्य; ~**or**, संशोधक, सुधारक; दण्डक, शासक। > कॅरे'क्/टिट्यूड, ~टिव्, ~टॅ
**correlate**, *v*., सहसम्बन्धित होना, सहसम्बन्ध रखना; सहसम्बन्ध स्थापित क० या दिखलाना; —*adj*., सहसम्बद्ध, सहसम्बन्धित। > **कॉरिलेट**

**correlation,** अन्योन्याश्रय, सहसम्बन्ध, परस्पर सम्बन्ध, अन्योन्य सम्बन्ध; **~al,** अन्योन्याश्रय। **correlative,** *adj.*, 1. अन्योन्याश्रयी, सहसम्बद्ध; 2. (*gram.*) नित्यसम्बन्धी; —*n.*, सहसम्बन्धी। **correlativity,** सहसम्बद्धता*। >कॉरिले/शॅन,~शॅनॅल; कॉरे'लॅटिव, कॉरे'लॅटिव्-इटि।

**correspond,** के अनुकूल होना, से मेल खाना; के सदृश होना, के अनुरूप होना, संगत या तदनुरूप होना; पत्रव्यवहार क०; **~ence,** अनुकूलता*, संगतता*; सादृश्य, साम्य, अनुरूपता*; पत्रव्यवहार, पत्राचार, लिखा-पढ़ी*, चिट्ठी-पत्री*; **~ent,** *adj.*, *see* ~ING; *n.*, पत्रव्यवहारी; संवाददाता; सहसम्बन्धी; **~ing,** 1. अनुकूल; सदृश, अनुरूप; 2. पत्रव्यवहारी; 3. (*math.*) संगत। > कॉरिस्पॉन्ड; कॉ-रिस्-पॉन्/डॅन्स, ~डॅन्ट, ~डिन्ग

**corridor,** गलियारा। > कॉरिडॉः

**corrigenda,** शुद्धिपत्र। > कॉ-रि-जे'न्-डॅ

**corrigible,** संशोधनीय; वशवर्ती। > कॉरिजॅबॅल

**corrobo/rant,** *adj.*, समर्थक; पुष्टिकर; *n.*, 1. समर्थक; 2. (*medicine*) बल्य; **~rate,** (सं)पुष्टि* क०, परिपुष्ट क०, समर्थन क०; **~ration,** पुष्टीकरण, समर्थन, परिपुष्टि*; **~rative,** परिपोषी, समर्थक। > कॅरॉबॅ/रॅन्ट, ~रेट, ~रेशॅन, ~रॅटिव्

**corrode,** 1. क्षय क० या हो जाना, नष्ट क० या हो जाना; 2. (*chem.*) संक्षारित क०। **corrosion,** 1. संक्षारण; क्षय; 2. (*rust*) ज़ंग। > कॅरोड; कॅरोश़्जॅन

**corrosive,** संक्षारक; क्षयकारी; ~ sublimate, रसपुष्प। > कॅरोस्-इव्

**corrugate,** *v.*, 1. (*wrinkle*) झुर्रियाँ*, शिकन* या सिकुड़न* डालना या पड़ना; 2. नालीदार कर देना; —*adj.*, (*~d*), लहरिया, लहरदार, नालीदार; ~d iron, नालीदार चादर*। **corrugation,** लहर*, नाली*। **corrugator,** भ्रूभंगिका*। >कॉरुगेट; कॉरुगेटिड; कॉरुगेशॅन; कॉ-रु-गे-टॅ

**corrupt,** *adj.*, 1. (*moral*) भ्रष्ट, दुश्चरित्र, दुष्ट, प्रदुष्ट; 2. (*spoiled*) विकृत, दूषित; 3. (*venal*) भ्रष्टाचारी, घूसखोर; 4. (*incorrect*) अशुद्ध; —*v.*, भ्रष्ट, विकृत या अशुद्ध कर देना; बिगाड़ना; घूस* देना; **~ible,** क्षयशील; विकारशील; भ्रष्टाचारी; **~ion,** 1. विकार, विकृति*, प्रदोष; 2. (*moral*) दुष्टता*, भ्रष्टता*, दुराचरण; भ्रष्टाचार, घूसखोरी*; **~ive,** दूषक। > कॅरप्ट; कॅरप्/टॅबॅल; ~शॅन, ~टिव्

**corsage,** चोली*; गुलदस्ता। > कॉःसाश़

**corsair,** जलदस्यु (का जहाज़)। > कॉःसे'अॅ

**cors(e)let,** कवच; कुरती*; वक्ष। > कॉःस्-लिट

**corset,** चोली*। > कॉःस्-इट

**cortège,** जलूस; अनुचर-गण। > कॉःटेश़

**cortex,** 1. (*bark*) वल्कल, छाल*; 2. (*anat.*) प्रान्तस्था*। > कॉःटे'क्स

**cortical,** प्रान्तस्था-। > कॉःट्-इकॅल

**corticate,** सवल्क। > कॉःट्-इकेट

**cortisone,** कोर्टिज़ोन। > कॉःट्-इसोन

**corundum,** कुरण्ड, कुरुविन्द। > कॅरॅन्डॅम

**coruscant,** दमकदार। **coruscate,** दमकना, चमकना। **coruscation,** दमक*, चमक*। > कॅरॅस्कॅन्ट; कॉरॅस्केट; कॉरॅस्केशॅन

**corvée,** बेगार*। > कॉःवे=कॉःवे

**corvette,** कोर्विट। क़ॉःवे'ट

**corvine,** काकीय। > कॉःवाइन

**corymb,** समशिख। > कॉरिम्ब

**coryphaeus,** नायक। **coryphée,** (प्रमुख) नर्तकी*। > कॉरिफ़ीअॅस; कॉरिफ़े

**coryza,** प्रतिश्याय, नज़ला। > कॅराइज़्-अॅ

**cosecant,** व्युत्क्रमज्या*, व्युज्या*। > कोसीकॅन्ट

**cosher,** 1. (*pamper*) बहुत लाड़-प्यार क०; 2. (*feast*) दावत* उड़ाना। >कॉश्-अॅ

**co-signatory,** सह-हस्ताक्षरकर्ता। > को-सिग्नॅटॅरि

**cosine,** कोटिज्या*, कोज्या*। > कोसाइन

**cosmetic,** *n.*, अंगराग; *adj.*, कान्तिवर्द्धक। > कॉज़्-मे'ट्-इक

**cosmic,** अंतरिक्षी(य), कॉस्मिक; ~ ray, अंतरिक्ष या ब्रह्माण्ड किरण*। > कॉज़्-मिक

**cosmo/gony,** विश्वोत्पत्ति*, ब्रह्माण्डोत्पत्ति*; सृष्टिशास्त्र; **~graphy,** सृष्टि-वर्णन; **~logy,** ब्रह्मांडिकी*, ब्रह्माण्ड-विज्ञान; **~naut,** अंतरिक्षयात्री; **~politan,** *adj.*, सर्वदेशीय, सर्वभौम; विश्वव्यापी; —*n.*, 1. (*cosmopolite*) विश्वनागरिक; 2. विश्वबन्धु; **~politanism,** सर्व-देशीयता*, विश्वनागरिकता*; विश्वबन्धुत्व; **~politics,** विश्व-राजनीति*; **~rama,** विश्व-चित्रावली*।
> कॉज़्मॉग्/अॅनि, ~रॅफ़ि; कॉज़्मॉलॅजि; **कॉज़्मॅनॉःट**; कॉज़्मॅपॉल्-इ/टॅन, ~टॅनिज़्म, ~टिक्स; कॉज़्-मॅ-रा-मॅ

**cosmos,** विश्व, ब्रह्माण्ड; सुव्यवस्था*, विश्वव्यवस्था*। > **कॉज़्मॉस**

**coss,** कोस।

**cosset,** *n.*, पालतू मेमना; लाड़ला; *v.*, बहुत लाड़-प्यार क०। > **कॉस्-इट**

**cost,** *n.*, 1. (*expenditure*) लागत*, ख़र्च, व्यय, परिव्यय; 2. (*price*) क़ीमत*, मूल्य; 3. (*law*) वादव्यय; —*v.*, दाम लगना; व्यय या ख़र्च होना; ~ of living, निर्वाह-व्यय; **~ account,** लागत-लेखा; **~ly,** महँगा, मूल्यवान्, क़ीमती; **~-price,** लागत-क़ीमत*, क्रय-मूल्य। > कॉस्ट

**costa,** 1. (*rib*) पर्शुका*; 2. (*bot.*) शिरा*। > **कॉस्-टॅ**

**costal,** पर्शुकी। > **कॉस्-टॅल**

**costate,** पर्शुका-युक्त; शिरायुक्त। > **कॉस्टेट**

**coster(monger),** फेरीवाला। > **कॉस्-टॅ(-मॅन्ग्-गॅ)**

**costive,** 1. बद्धकोष्ठ; 2. (*reluctant*) अनिच्छुक; अनुत्सुक; 3. (*miser*) कृपण। > **कॉस्-टिव**

**costume,** वेशभूषा*, पोशाक*, पहनावा, परिच्छद। **costumier,** दरज़ी; ड्रेसवाला। > **कॉस्ट्यूम**; कॉस्ट्यूम्-इअॅ=कॉस्-ट्यूम्-अॅ

**co-surety,** सहप्रतिभू। > **को-शुअॅटि**

**cosy,** *adj.*, सुखद, आरामदेह; *n.*, टोप, टोपी*। > **कोज़्-इ**

**cot,** खटिया*, खाट*, चारपाई*; 2 *see* COTE। > कॉट

**cotangent,** कोटिस्पर्शज्या*, कोस्प। > **को-टैन्जॅन्ट**

**cote,** बाड़ा; भेड़ख़ाना। > कोट

**coterie,** 1. मण्डली*, गोष्ठी*; 2. (*clique*) गुट्ट। > **कोटॅरि**

**cottage,** झोंपड़ी*, झोंपड़ा, कुटीर, कुटी*; छोटा बँगला, मकान; ~ industry, कुटीर-उद्योग। > **कॉट्-इज**

**cotter,** (*wedge*) फन्नी*, कच्चड़, कच्चर। > **कॉट्-अॅ**

**cotton,** *n.*, 1. (*plant*) कपास*; 2. (*wool*) रूई,* रुई*, तूल; 3. (*cloth*) सूती कपड़ा; —*adj.*, सूती; —*v.*, **~ to,** (से) पटना, बनना; से मैत्री* क०; के प्रति आकर्षित होना; **~-cake,** बिनौले की खली*; **~-seed,** बिनौला; **~-tree** 1. सेमल; 2. (*silk*) कुम्बी*, गुबदी*, सफ़ेद सेमल; **~ waste,** कच्चा सूत, सूतर। > **कॉटॅन**

**cotyledon,** बीजपत्र। > कॉटिलीडॅन

**couch,** *n.*, सोफ़ा, कोच; (गद्देदार) पलंग; —*v.*, 1. लेटना; 2. (*a weapon*) तौलना, साधना; 3. (*state*) (शब्दों में) व्यक्त क०; 4. घात* लगाकर बैठना; **~ant,** शयित, शायी; **~-grass,** दूब*। > काउच; **काउचॅन्ट**

**cough,** *n.*, खाँसी*, कास; *v.*, खाँसना whooping ~, कूकरखाँसी*, काली खाँसी*। > कॉफ़

**coulee, coulée,** 1. लावा की धारा*; 2. (*ravine*) खड्ड। > कूलि; कूले

**coulisse,** 1. (*groove*) खाँचा; 2. (मंच का) पार्श्वभाग। > **कूलीस**

**couloir,** खड्ड। > **कूल्वा**

**coulomb,** कूलंब। > **कूलॉम**

**coulter,** कोल्टर, फाल। > **कोल्-टॅ**

**council,** परिषद्*, समिति*; सभा*; महा-सभा*; **~lor,** सभासद्, पारिषद्, पार्षद। > **काउन्सॅल**; **काउन्-सि-लॅ**

**counsel,** *n.*, परामर्श, मंत्रणा*, विचार-विनिमय; सलाह*, परामर्श; परामर्शदाता; वकील; *see* PLAN, RESOLUTION; —*v.*, परामर्श या सलाह* देना; **~lor,** परामर्श-दाता, सलाहकार। > **काउन्सॅल**; **काउन्स्-लॅ**

**count,** *v.*, 1. गिनना, गणना* क०; 2. (*include*) जोड़ना, शामिल क०; 3. समझना;

4. महत्त्व रखना; 5. समझा जाना; —*n.*, 1. काउण्ट; 2. (*counting*) गिनती*, गणना*, गणन; 3. संख्या*; 4. (*law*) अभियोग का विषय; **~able,** गणनीय; **~less,** असंख्य। > काउन्ट

**countenance,** *n.*, 1. मुखाकृति*, मुखमण्डल; 2. मुखड़ा, चेहरा, मुख; 3. अनुमोदन, समर्थन; 4. (*composure*) धैर्य, शान्ति*; —*v.*, 1. अनुमोदन क०, समर्थन क०; 2. (*encourage*) प्रोत्साहित क०। > काउन्ट्-इ-नॅन्स

**counter,** *n.*, 1. गणक; 2. (*machine*) गणित्र; 3. (*piece*) कंकड़, अँकटा; 4. खोटा सिक्का; 5. (*table*) काउण्टर, पटल; —*v.*, विरुद्ध होना; विरोध क०; रोकना, सामना क०; प्रत्युत्तर देना, खण्डन क०; प्रतिकार क०, प्रतिघात क०; —*adj.*, प्रतिकूल, विरुद्ध; दोहरा; —*adv.*, के प्रतिकूल; —*prep.*, प्रति-। > काउन्-टॅ

**counter/act,** विरोध क०; व्यर्थ या प्रभावहीन कर देना; **~action,** विरोध; प्रतिकर्म, प्रतिकरण; **~active,** प्रतिकारक। > काउन्टॅरैक्ट; काउन्-टॅर्-ऐक्/शॅन, ~टिव

**counter/-agent,** प्रतिकारक; **~-attack,** प्रत्याक्रमण, जवाबी हमला; **~balance,** *n.*, प्रतिभार; प्रतिसन्तुलन, प्रतितुलन; *v.*, समभार क०; सन्तुलित क०; व्यर्थ कर देना; **~blast,** घोर निन्दा*; **~change,** 1. एक दूसरे के स्थान पर रखना; 2. (*chequer*) विविध कर देना; **~charge,** प्रत्यारोप; **~-clockwise,** वामावर्त; **~-espionage,** प्रतिगुप्तचर्या*; **~-exception,** प्रतिप्रसव; **~feit,** *adj.* नक़ली, जाली, खोटा, कूट; बनावटी, कृत्रिम; —*v.*, जालसाज़ी* क०, जाली (सिक्का आदि) बनाना; नक़ल* क०, (का) अभिनय क०, (का) बहाना क०; **~feiter,** कूटकारक; जालसाज; **~foil,** प्रतिपर्ण, प्रतिपत्रक, मुसन्ना; **~-irritant,** प्रदाहोत्पादक; **~mand,** प्रत्यादेश; **~mark,** प्रतिचिह्न; **~-measure,** प्रत्युपाय; **~-offensive,** प्रत्याक्रमण; **~pane,** पलंगपोश; **~part,** प्रतिरूप, प्रतिवस्तु*, प्रतिमूर्ति*; प्रतिपक्ष, दूसरा पक्ष; प्रतिलिपि*; पूरक; **~plot,** प्रतिकथानक; **~point,** सुरसंगति*; **~poise,** 1. प्रतितोल, प्रतिभार; 2. (*equilibrium*) सन्तुलन; **~-poison,** विषहर; **~-reformation,** प्रतिसुधारान्दोलन; **~seal,** प्रतिमुद्रांकन; **~signature,** प्रतिहस्ताक्षर; **~signed,** प्रतिहस्ताक्षरित; **~signing,** प्रतिहस्ताक्षरण; **~sink,** धँसाना; **~vail,** के बराबर होना; **~weight,** प्रतितोलक भार, प्रतिभार।

**countrified,** देहाती। > कॅन्-ट्रि-फ़ाइड

**country,** *n.*, 1. देश; 2. मातृभूमि*; 3. (*region*) प्रदेश, इलाक़ा; 4. (*rural*) देहात; —*adj.*, देहाती; देशी; **~man,** देहाती; 2. (*compatriot*) देशभाई, समदेशी, हमवतन; **~side,** देहात। > कॅन्-ट्रि, ~मॅन, ~साइड

**county,** प्रान्त, प्रमण्डल, ज़िला। > काउन्-टि

**coup,** 1. (*move*) चाल*; 2. (~ *d'etat*) राज्य-विप्लव, आकस्मिक शासन-परिवर्तन, ~ de grace, सांघातिक प्रहार। > कू

**coupe,** 1. (*railway*) छोटा डिब्बा, द्विशायिका*; 2. बग्घी*। > कूप्-ए

**couple,** *n.*, 1. (*two*) युग्म, युगल, जोड़ा; 2. वर-वधू, दम्पति; 3. बन्धन; —*v.*, जोड़ना, मिलाना, संयोजित क०; **~d,** युग्मित, जुड़वाँ, दोहरा, युग्म-; **~r,** युग्मक, योजक। > कॅपॅल; कॅपॅल्ड; कॅप्-लॅ

**couplet,** दोहा, द्विपदी*। > कॅप्-लिट

**coupling,** *n.*, युग्मन, संयोजन; *adj.*, योजक, युग्मक। > कॅप्-लिन्ग

**coupon,** कूपन, पर्णिका*। > कूपॅन

**courage,** साहस, हिम्मत*, शौर्य; **~ous,** साहसी, शूर, वीर। > कॅरिज; कॅरेजॅस

**courier,** सन्देशहर, वार्ताहर। > कुरिअॅ

**course,** *n.*, 1. (*movement*) गति*, प्रगति*; 2. (*way*) पथ, मार्ग; 3. (*ground*) मैदान; 4. (*direction*) दिशा*, दिशाकोण; 5. (*of studies*) पाठ्यक्रम, विषय; 6. (*series*) माला*; 7. (*layer*) रद्दा; 8. (*procedure*) प्रक्रिया*; 9. (*of meal*) दौर, फेरा; 10. (*time*) अवधि*; 11. (*of action*) रास्ता; 12. (*of treatment*) क्रम; —*v.*, पीछा क०; पार क०; दौड़ाना; दौड़ना; बहना; in due ~, यथासमय; यथाक्रम; of ~, अवश्य, निस्सन्देह; सहज ही, स्वभावतः। > कॉ:स

**courser** (*bird*), नुकरी* । > कॉ:स्-अॅ

**court,** *n.*, 1. (*law*) न्यायालय, अदालत*, कचहरी*, अधिकरण; 2. (*of a king*) राजदरबार; राजसभा*; राजमहल; 3. (*yard*) प्रांगण, चौक; 4. (*for games*) मैदान; 5. (*flattery*) दरबारदारी*, ख़ुशामद*; 6. (*of lover*) प्रणययाचन; —*v.*, दरबारदारी* क०; प्रणययाचन या प्रणय-निवेदन क०, प्रेम जताना, पीछे लगे रहना; लुभाना; खोजना, चाहना; का अवसर देना । > कॉ:ट

**court/-clerk,** पेशकार; **~-house,** न्यायालय; **~-martial,** *n.*(*v.*), सेना-न्यायालय, फ़ौजी अदालत* (में जाँचना); **~-witness,** अदालती गवाह ।

**courteous,** शिष्ट, भद्र, सुसभ्य । > कॅ:ट्यॅस

**courtesan,** वेश्या*, गणिका* । > कॉ:टिज़ॅन

**courtesy,** शिष्टाचार, भद्रता*, सौजन्य । > कॅ:ट्-इसि

**courtier,** दरबारी । > कॉ:ट्यॅ

**courtly,** सुसभ्य, दरबारी । > कॉ:ट्-लि

**courtship,** प्रणय-निवेदन, प्रणय-याचन । > कॉ:ट्शिप

**courtyard,** आँगन, प्रांगण । > कॉ:ट्-याड

**cousin,** (*see* AUNT; चचेरा, फुफेरा, ममेरा, मौसेरा) भाई या बहन*; रिश्तेदार, सम्बन्धी । > कॅज़ॅन

**covalence,** सहसंयोजकता* । > कोवेलॅन्स

**cove,** 1. (*inlet*) छोटी खाड़ी*, लघुनिवेशिका*, गुम; 2. तीन ओर से घिरा स्थान । > कोव्

**covenant,** प्रसंविदा*; प्रतिज्ञापत्र । > कॅविनॅन्ट

**cover,** *n.*, 1. आवरण, आच्छादन, छादन; 2. (*lid*) ढक्कन; 3. (*of book*) आवरण-पृष्ठ; 4. (*envelope*) लिफ़ाफ़ा; 5. (*shelter*) आड़*, ओट*; 6. (*thicket*) झाड़-झंखाड़, झाड़ी*; 7. (*pretence*) परदा, बहाना; 8. (*funds*) सुरक्षा-राशि*; —*v.*, 1. आच्छादित क०, ढकना; 2. (पर) लगाना, फैला देना, बिछाना, चढ़ाना; 3. पहना देना; 4. रक्षा* क०, बचाना, आड़* क०; 5. छिपाना, छिपा लेना; 6. (*with a weapon*) निशाना बनाना; 7. व्यवस्था* क०, प्रबन्ध क०; 8. पर्याप्त होना, पूरा पड़ना, ख़र्च देना; 9. (*travel*) तय क०; 10. (*deal with*) व्याख्या* क०, प्रतिपादन क०, अध्ययन क०; 11. (*include*) सम्मिलित क०; 12. का ध्यान रखना, रखवाली* क०, बचाव क०, पहरा देना; 13. विवरण देना; 14. (*of animal, serve*) लाँघना; ~ oneself with, प्राप्त क०, अर्जित क०; ~ up, ढँक लेना, आवृत क०, अवगुण्ठित क०; छिपा लेना, गुप्त रखना; break ~, आड़* से निकलना; take ~, आड़* में जाना; under ~ (of), (की) आड़* में, (की) ओट* में; **~age,** 1. (*area*) क्षेत्र, विस्तार; 2. (*amount*) राशि*; 3. व्याप्ति*; **~ed,** आवृत, ढँका हुआ; आड़वाला; छतदार; बन्द; **~ing,** आवरक, आच्छादी; — letter, व्याख्या-पत्र; **~let, ~lid,** पलंगपोश; आवरण । > कॅ-वॅ; कॅ-वॅड; कॅवॅ/रिन्ग, ~लिट, ~लिड

**covert,** *adj.*, 1. गुप्त, बनावटी; 2. (*law*) संश्रिता*, पत्याश्रिता*; —*n.*, 1. आश्रय; 2. (*thicket*) झाड़-झंखाड़; 3. (*zool.*) देह-पिच्छ; **~ure,** आच्छादन; आश्रय; संश्रय, पत्याश्रय । > कॅवॅट, कॅ-वॅ-टचुअॅ

**covet,** लालच या लोभ क०; **~ous,** लोभी, लालची, लोलुप; **~ousness,** लोलुपता*, लिप्सा* । > कॅविट, कॅविटॅस

**covey,** झुण्ड, वृन्द, दल । > कॅवि

**cow,** *n.*, गाय*, गो*, गौ*; मादा*; *v.*, भयभीत क०, डराना, संत्रस्त क०; **~-boy,** घुड़सवार गोपाल; **~-catcher,** इंजनछाज; **~-dung,** गोबर, गोमय; **~herd,** ग्वाला; **~-hide,** गोचर्म; चाबुक; **~-pea,** लोबिया, चवली*, चवल; **~-pox,** गोचेचक; **~shed,** गोशाला*, गोष्ठ । > काउ, काउ/बॉइ, ~कैचॅ, ~शे'ड

**coward,** कायर, डरपोक, कापुरुष; **~ice,** कायरता*, भीरुता* । काउ-अॅड; काउअॅडिस

**cower,** 1. (*crouch*) दबकना; 2. (*shrink*) सिकुड़ जाना, सिमटना । > काउ-अॅ

**cow(h)age, cowitch,** केवाँच*, कौंच*, कोंछ* । > काउ-इज; काउ-इच

**cowl,** टोप, शिरोवेष्टन; टोपी*, ढाँपी*; **~ing,** ढक्कन । > काउल; काउल्-इन्ग

**cowrie, cowry,** कौड़ी* । > काउर्-इ

**coxa,** 1. कक्षांग; 2. (*hip*) श्रोणी*, नितम्ब । > कॉक्-सॅ

**coxcomb,** छैला, दम्भी, बाँका । > कॉक्स्कोम

**coxswain,** कर्णधार, सुक्कानी । कॉक्-स्वेन

**coy,** 1. (*shy*) लजीला, संकोची, लज्जाशील; 2. (*coquettish*) नखरेबाज़; 3. (*secluded*) एकान्त । > कॉइ

**coyote,** भेड़िया । > काइ-ओट=काइ-ओट्-इ

**coze,** *n*.(*v*.), गपशप* (क०) । > कोज़

**cozen,** धोखा देना; फुसलाना; **~age,** छल-कपट । **cozy,** *see* COSY. > कॅज़ॅन

**crab,** 1. केकड़ा, कर्कट; 2. (*astron*.) कर्कट, कर्क; 3. (*instr*.) छोटा हवीत, काँटा; 4. (*person*) तुनकमिज़ाज; **~-apple,** जंगली सेब; **~bed,** 1. (*peevish*) कटुस्वभाव, चिड़चिड़ा; 2. (*of writing*) गिचपिच, जटिल, क्लिष्ट, गुम्फित; **~-grass,** तकड़ी*; **~'s eyes,** घुँघची*, गुंजा । > क्रैब; क्रैब्-इड

**crack,** *n*., 1. (*noise*) कड़क*, चटाका; 2. (*fracture*) दरक*; 3. (*fissure*) दरार*, दरज*; —*v*., कड़कना, चटकना, चिटकना; दरकना, चटकाना, चिटकाना; फूटना; फोड़ना; **~-brained,** सनकी, पागल; **~ed,** 1. फूटा हुआ, दरकदार; 2. (*strident*) कर्कश; **~er,** 1. (*firecracker*) पटाका, पटाखा; 2. बिस्कुट; **~ing** (*chem*.), भंजन । > क्रैक

**crackle,** चटचटाना, चरचराना । > क्रैकॅल

**crackling,** चटचटाहट*, चटकाहट* ।

**crackly,** चटचटा । > क्रैक्-लि

**cradle,** *n*., 1. पालना; 2. बचपन; 3. उद्गम; 4. (*support*) सहारा, अवलम्ब; 5. (*frame*) ढाँचा, ठाठ; —*v*., पालने में रखना या झुलाना; गोद* में रख लेना; पालन-पोषण क०; ढाँचे पर रखना । **cradling,** ढाँचा, ठाठ । > क्रेडॅल; क्रेड्-लिन्ग

**craft,** 1. कौशल, पटुता*; 2. (*slyness*) धूर्तता*, चालाकी*; 3. (*occupation*) शिल्प, दस्तकारी*, कारीगरी*; 4. शिल्पीगण; शिल्पी-संघ; 5. जलयान, वायुयान । > क्राफ़्ट

**craftsman,** शिल्पी, कारीगर; **~ship,** शिल्पकारिता* । > क्राफ़्ट्स्मॅन

**crafty,** धूर्त, चालाक, चालबाज़ । > क्राफ़्-टि

**crag,** कूटक, शृंग; **~gy,** चट्टानी, पथरीला । > क्रैग; क्रैग्-इ

**cram,** 1. (*fill*) ठूसना; 2. (*learn*) रटना, घोखना; **~-full,** ठसाठस, खचाखच । > क्रैम्; क्रैम्-फ़ुल

**cramp,** *n*., 1. ऐंठन*, मरोड़*, उद्वेष्ट; 2. (*clamp*) शिकंजा; 3. (*restriction*) निरोध, रोक*; —*v*., कसना, जकड़ना; निरोध क०, नियन्त्रण लगाना; **~ed,** 1. (*narrow*) तंग; 2. जटिल, क्लिष्ट । > क्रैम्प; क्रैम्प्ट

**crampon,** काँटा । > क्रैम्पॅन

**cranage,** क्रेन-भाड़ा । > क्रेन्-इज

**crane,** *n*., 1. सारस, सत्तराम; (*common* ~), क्रौंच, कूँज*, कराँकुल, कुलंग; (*demoiselle* ~) करकरा, करकटिया*; 2. (*instr*.) क्रेन, मलसूत, उत्तोलन; 3. (*tube*) नल; —*v*., उठाना । > क्रेन

**cranial,** कपाल-, कपालीय । **craniology,** कपाल-विज्ञान । **craniotomy,** कपालछेदन । **cranium,** कपाल, करोटि*, खोपड़ी* । > क्रेन्यॅल; क्रेनिऑलॅजि, क्रेनिऑटॅमि; क्रेन्यॅम

**crank,** *n*., 1. क्रैंक, अराल, कज; 2. (*whim*) झक*, सनक*; 3. (*person*) सनकी; **~-pin,** अराल-कील*; **~-shaft,** अराल-दण्ड, क्रैंकधुरी*; **~y,** 1. (*loose*) ढीला; 2. (*cross*) चिड़चिड़ा; 3. सनकी । > क्रैंक

**crankle,** *v*., टेढ़ा-मेढ़ा चलना; *n*., मोड़, घुमाव । > क्रैन्गकॅल

**crannied,** दरारदार । > क्रैन्-इड

**cranny,** दरार* । > क्रैन्-इ

**crape,** क्रेप । > क्रेप

**crapu/lence,** 1. (*sickness*) अफरा; 2. अत्याहार, अतिभोजन; अतिपान; **~lent, ~lous,** अत्याहारी; शराबी, मद्यप । > क्रैप्यू/लॅन्स, ~लॅन्ट, ~लॅस

**crash,** 1. धमाके से गिरना या टक्कर* खाना; 2. (*noise*) धमकना, कड़कना; 3. (*of building*) ढह जाना; —*n*., 1. (*noise*) धमाका, धड़ाका; 2. टक्कर*; 3. समाप्ति*, तबाही*, सत्यानाश; **~-exit,** ध्वंस-निर्गम; **~-landing,** ध्वंस-अवतारण । > क्रैश

**crasis,** स्वरसन्धि* । > क्रेस्-इस

**crass(itude),** बुद्धू (पन); स्थूल (ता*)। > क्रैस; क्रैस्-इटच्यूड

**crate,** 1. क्रेट, पंजर, कण्डा; 2. (*basket*) टोकरा। > क्रेट

**crater,** 1. ज्वालामुख; 2. (*hole*) गह्वर, गढ़ा, गर्त; 3. (*astron.*) चषक; ~**iform,** कटोराकार। > क्रेट्-अ; क्रेटरिफ़ॉ:म

**cravat,** गुलूबन्द; टाई*। > क्रॅवॅट

**crave,** याचना* क०, निवेदन क०; लालायित होना, अभिलाषा* क०, तरसना; की ज़रूरत* होना। > क्रेव्

**craven,** कायर, डरपोक; कातर, भीरु। > क्रेवॅन

**craving,** ललक*, लालसा*। > क्रेव्-इन्ग

**craw,** गलथैली*; ~**fish,** चिंगट। > क्रॉ:; क्रॉ:फ़िश

**crawl,** *v.*, 1. रेंगना; 2. (*teem with*) कुलबुलाना; 3. (*be servile*) घिघिआना; —*n.*, 1. विसर्प, रेंग*; 2. (*enclosure*) घेरा। > क्रॉ:ल

**crayfish,** चिंगट। > क्रेफ़िश

**crayon,** चित्रांकनी*; कार्बन वर्तिका*। > क्रेअॅन=क्रेऑन

**craze,** धुन*, सनक* झक*; पागलपन, उन्माद। > क्रेज़

**crazy,** सनकी; पागल। > क्रेज़्-इ

**creak,** *v.*, 1. चरचराना, किरकिराना; 2. (*of boots*) चरमराना;—*n.*, चरचराहट*। > क्रीक

**cream,** मलाई*; क्रीम; सर्वोत्तम अंश या व्यक्ति; ~**-laid,** (*paper*) मोतिया; ~ of lime, चूने का माँड़। > क्रीम; क्रीम्-लेड

**crease,** *n.*(*v.*), चुनट* या चुनन* (डालना या पड़ जाना)। > क्रीस

**creasy,** चुनटदार, चुननदार। > क्रीस्-इ

**create,** सृष्टि* क०, शून्य मात्र से उत्पन्न क०; बनाना; स्थापित क०; उत्पन्न क०। > क्रिएट

**creation,** 1. (*universe*) सृष्टि*; 2. (*action*) सर्जन; 3. रचना*, आविष्कार; ~**ism,** सृष्टिवाद। > क्रिए/शॅन, ~शॅनिज़्म

**creative,** सर्जनात्मक, रचनात्मक; सर्जक; मौलिक; ~ literature, कृति-साहित्य। > क्रिएट्-इव

**creator,** सृष्टिकर्ता, स्रष्टा। > क्रि-एट्-अॅ

**creature,** 1. सृष्टि*, सृष्ट वस्तु* या जीव; 2. प्राणी, जीव; 3. मनुष्य; 4. जानवर; 5. (*puppet*) कठपुतली*; ~ comforts, सुख-साधन। > क्री-चॅ

**creche,** शिशुसदन। > क्रेश

**credence,** 1. विश्वास; 2. *see* CREDENTIAL; 3. (~ *table*) यज्ञ-फलक। > क्रीडॅन्स

**credential(s),** प्रत्यय-पत्र, प्रत्यायक। > क्रिडे'न्/शॅल, ~शॅल्ज़

**credibility,** प्रत्येयता*; विश्वसनीयता*।

**credible,** 1. विश्वास्य, विश्वास-योग्य, प्रत्येय; 2. (*reliable*) विश्वसनीय। > क्रे'डिबिल्-इटि; क्रे'ड्-इबॅल

**credit,** *n.*, 1. (*belief*) विश्वास, मान्यता*, भरोसा; 2. (*reputation*) नाम, ख्याति*; 3. (*commendation*) श्रेय; 4. (*bringing honour*) गौरव; 5. (*reputation of solvency*) साख*; 6. (~ *balance*) जमा-बाक़ी*; 7. (*loan*) उधार, ऋण; 8. (*accounts*) जमा*; आकलन;—*v.*, विश्वास क०; श्रेय देना; जमा क०, आकलन क०। > क्रे'ड्-इट

**credit/able,** प्रशंसनीय, श्रेयस्कर; ~**ed,** आकलित; ~**-note,** साख-पत्र, जमा-पत्र; ~**or,** ऋणदाता, उत्तमर्ण, साहुकार, लेनदार; ~**-side,** आकलन-पक्ष; ~**-society,** उधार-समिति*। > क्रे'ड्-इ/टॅबॅल, ~टिड, ~टॅ

**credo,** *see* CREED। > क्रीडो

**credulity,** आशुविश्वास, भोलापन , आशुविश्वासिता*। > क्रिड्यूल्-इटि

**credulous,** आशुविश्वासी, भोला, कान का कच्चा। ~ क्रे'ड्यूलॅस

**creed,** 1. (*credo*) धर्मसार; 2. धर्ममत, पन्थ; 3. मत, सिद्धान्त। > क्रीड

**creek,** सँकरी खाड़ी*, निवेशिका*। > क्रीक

**creel,** टोकरा। > क्रील

**creep,** 1. रेंगना; 2. सरकना, खिसकना; 3. (*grow*) चढ़ना; *n.*, रिंगण, विसर्पण; सर्पण; ~**er,** 1. रेंगनेवाला, विसर्पी; 2. लता*, वल्लरी*, विसर्पी लता*; 3. (*grapnel*) काँटा; ~**y,** 1. विसर्पी; 2. (*horrified*) लोमहर्षित; 3. (*horrifying*) लोमहर्षक; he felt —, उसके रोंगटे खड़े हो गए। >क्रीप; क्रीप्-अॅ; क्रीप्-इ

**cremate**, 1. भस्म कर देना, जलाना, दहन क० ; दाहसंस्कार क० । > क्रिमेट

**cremation**, दहन; दाहसंस्कार, दाहकर्म; ~-**ground**, श्मशान । > क्रिमेशॅन

**cremator**, 1. दाहकर्ता; 2. भट्ठी*; 3. (*crematory*) (शव)दाहित्र, दाहगृह, शवदाहगृह । > क्रि-मेट्-अॅ; क्रे'मॅटॅरि

**crenate(d), crenulate(d)**, कुंठदंती । > क्रीनेट, क्रीनेटिड; क्रे'न्यु/लिट, ~लेटिड

**crenature**, दन्दाना । > क्रीनॅटचुअॅ

**crenel(le)**, मोखा । **crenel(l)ated**, मोखेदार । > क्रे'नॅल; क्रिने'ल; क्रे'न्-इलेटिड

**creosote**, क्रिअसोट । > क्रिअॅसोट

**crepe**, क्रेप । > क्रेप

**crepitate**, चटचटाना । **crepitation**, चटचटाहट* । > क्रे'प्-इटेट; क्रे'पिटेशॅन

**crepuscular**, 1. सान्ध्य; 2. धुँधला । > क्रि-पॅस्-क्यु-लॅ

**crescendo**, *n.*, आरोह; *adj.*, आरोही; —*adv.*, उत्तरोत्तर उच्च स्वर में । > क्रिशे'न्डो

**crescent**, *n.*, बालचन्द्र; अर्द्धचन्द्र; *adj.*, अर्द्धचन्द्राकार, चापाकार । > क्रे'सॅन्ट

**cress**, हालिम, चंसुर । > क्रे'स

**cresset**, मशाल* । > क्रे'स्-इट

**crest**, *n.*, 1. (*of animals*) कलगी*, शिखा*, चूड़ा, चोटी*; 2. (*ornament*) किरीट; 3. (*helmet*) कूँड़, शिरस्त्राण; 4. (~ *of wave*) तरंग-शृंग; 5. (*top*) शिखर, चोटी*, शृंग, शीर्ष; 6. (*mane*) अयाल; —*v.*, चोटी* लगाना या बनाना; चोटी* तक पहुँचना; ~**ed**, किरीटी, शिखाधर; ~**fallen**, हतोत्साह; ~-**jewel**, चूड़ामणि । > क्रे'स्ट; क्रे'स्-टिड

**cretaceous**, खटीमय । > क्रिटेशॅस

**cretin(ism)**, जड़वामन (ता*), बौना (पन), अवटुवामन । > क्रे'ट्-इन; क्रे'ट्-इनिज़्म

**crevasse**, हिम-दरार*, हिम-विदर । > क्रिवैस

**crevice**, विदरिका*, तरेड़*; ~**d**, दरारदार । > क्रे'व्-इस, क्रे'व्-इस्ट

**crew**, कर्मीदल; दल, जत्था । > क्रू

**crib**, *n.*, 1. (*manger*) नाँद*, खोर*; 2. (*stall*) गोशाला*; 3. (*hut*) झोंपड़ी*; 4. (*bed*) शिशुशैया*, खटोला; 5. (*mining*) कुन्दों की दीवार*; —*v.*, 1. बन्द रखना, निरोध क०; 2. कुन्दे बैठाना । > क्रिब

**cribriform**, चालनीरूप, सुषिर । > क्रिब्-रिफॉःम

**crick**, ऐंठन*, मरोड़* । > क्रिक

**cricket**, *n.*, 1. झींगुर, झिल्ली*; 2. (*game*) गेंद-बल्ला, क्रिकेट । > क्रिक्-इट

**cricoid**, वलयाकार, वलय- । > क्राइकॉइड

**crier**, 1. चिल्लानेवाला; 2. (*officer*) घोषक; 3. (*merchant*) फेरीवाला । > क्राइअॅ

**crime**, अपराध । > क्राइम

**criminal**, *n.*, अपराधी; *adj.*, 1. अपराधिक, सापराध, अनुचित, दण्डच; 2. (*guilty*) अपराधी; ~ court, दण्ड-न्यायालय, फ़ौजदारी अदालत*; ~ justice, दण्ड-न्याय; ~ tribes, अपराधशील जन-जातियाँ*; ~**ity**, अपराधिता* । > क्रिम्-इनॅल; क्रिमिनै'ल्-इटि

**crimi/nate**, 1. (*accuse*) दोषारोपण क०; 2. अपराधी ठहराना; 3. (*condemn*) अभिशस्त क०, दण्डाज्ञा* देना; ~**nation**, अभिशंसन; ~**native**, ~**natory**, अभिशंसक; ~**nology**, अपराध-विज्ञान; ~**nous**, अपराधी । >क्रिम्-इनेट; क्रिमिनेशॅन; क्रिम्-इनेटिव; क्रिम्-इनेटॅरि; क्रिमिनॉलॅजि; क्रिम्-इनॅस

**crimp**, लहरदार बनाना; ~ing iron, सँड़सी* । > क्रिम्प

**crimson**, क्रमिज, किरमिजी । > क्रिम्ज़ॅन

**cringe**, सिकुड़ जाना, दबकना; घिघिआना, दाँत निपोड़ना, किसी के आगे नाक* रगड़ना । > क्रिंज

**crinite**, रोमयुक्त । > क्राइनाइट

**crinkle**, *n.*, मरोड़*, सिलवट*; *v.*, मरोड़ना; सिलवटें* डालना । >क्रिन्ग्कॅल

**cripple**, *n.*, अपंग, अपांग, विकलांग; *v.*, अपांग क०; अशक्त बना देना, बिगाड़ना । > क्रिपॅल

**crisis**, संकट, संकटावस्था*, संकट-स्थिति*, संकटकाल; चरमबिन्दु । > क्राइस्-इस

**crisp**, 1. (*brittle*) मुरमुरा, भुरभुरा, ख़स्ता, कुरकुरा; 2. (*clear*) सुस्पष्ट, विशद; 3. (*lively*) फुरतीला; 4. (*bracing*) स्फूर्तिदायक

5. (*curly*) कुंचित; 6. (*wavy*) लहरदार; ~ate, कुंचित। > क्रिस्प, क्रिस्पेट

**crisscross,** आड़ा-तिरछा। > क्रिस्क्रॉःस

**criteriology,** मानक-समीक्षा*, ज्ञाननिकष-मीमांसा*। > क्राइटिरिऑलॅजि

**cristate,** किरीटी। > क्रिस्टेट

**criterion,** कसौटी*, निकष, मापदण्ड, मानक, मानदण्ड। > क्राइटिअॅर्-इअॅन

**critic,** 1. आलोचक, समालोचक, समीक्षक; 2. (*fault-finder*) छिद्रान्वेषी; ~**al,** 1. आलोचनात्मक; 2. विवेचनात्मक, विवेचित; 3. छिद्रान्वेषी; 4. संकटकालीन; 5. (*dangerous*) संकटपूर्ण; 6. (*science*) क्रान्तिक; — point, संकट- या क्रान्तिक बिन्दु; — situation, नाज़ुक स्थिति*; — apparatus, पाठान्तर-सूची*; ~**aster,** नुकता-चीनी* करनेवाला; ~**ism**(~**ize**), आलोचना*, आलोचन, समालोचना*, समीक्षा* (क०); छिद्रान्वेषण (क०), निन्दा* (क०)। > क्रिट्-इक; क्रिट्-इकॅल; क्रि-टि-कॅस्-टॅ; क्रिट्-इसिज़्म; क्रिट्-इसाइज़

**critique,** समीक्षा*। > क्रिटीक

**croak,** *n*., 1. (*of frog*) टर्र-टर्र*; 2. (*of crows*) काँव-काँव, काँय-काँय*; — *v*., टरटराना; काँव-काँव क०; कुभाख या कुभाखा* बोलना; अनिष्ट की भविष्यवाणी* क०; ~**er,** कुबोलना; कुबोलिनी*। > क्रोक; क्रोक्-अॅ

**croceate,** केसरिया > क्रोशिएट = क्रोसिएट

**crochet,** काँटे से बुनाई* क०। > क्रोशे

**crock,** 1. मिट्टी* का बर्तन; 2. (*broken piece*) ठीकरी*; ~**ery,** चीनी* के बर्तन। > क्रॉक; क्रॉकॅरि

**crocodile,** मकर, मगर; ~ tears, कपटी या घड़ियालू आँसू। > क्रॉकॅडाइल

**croft,** बाड़ा; किराये का छोटा चक। > क्रॉफ़्ट

**crone,** बुढ़िया*। > क्रोन

**crony,** अंतरंग मित्र। > क्रोन्-इ

**crook,** 1. हुक, कँटिया*; 2. लाठी*; 3. *see* CROSIER; 4. मोड़; 5. (*swindler*) धोखेबाज़; — *v*., मुड़ना; मोड़ना; ~**ed,** टेढ़ा; कुटिल, धूर्त। > क्रुक; क्रुक्-इड

**croon,** *v*., गुनगुनाना; *n*., गुनगुनाहट*, मिस्की*। > क्रून

**crop,** *n*., 1. फ़सल*, पैदावार*, उपज*, सस्य; 2. (*craw*) गलथैली*; 3. (*whip*) चाबुक; 4. चाबुक का दस्ता; 5. (*hide*) खाल*; 6. समूह; 7. (*haircut*) केशकर्तन, बाल कटवाना; —*v*., 1. काटना, कतरना; 2. (*reap*) फ़सल* काटना, लुनना; 3. पैदा क०; ~ out (up), प्रकट या उत्पन्न होना; ~-**eared,** कनकटा। > क्रॉप

**crore,** करोड़। > क्रॉः

**crosier,** अधिकार-दण्ड। > क्रो-ज़्ॅ

**cross,** *n*., 1. (*stake*) सूली*, क्रूस, सलीब*; 2. (*badge*) क्रास, पदक; 3. (*staff*) अधिकार-दण्ड; 4. (*trial*) विपत्ति *, मुसीबत*, कष्ट; 5. (*hybrid*) संकर; —*v*., काटना, काट-कूट* क०; रेखित क०; आड़ा रखना; पार क०; पार उतारना; (से) भेंट* क०, भेंट* होना; विरोध क०; संकरण क०; —*adj*., 1. (*transverse*) आड़ा, तिरछा, तिर्यक्; 2. (*crossing*) पारगामी; 3. (*opposed*) प्रति-, प्रतिकूल; 4. (*ill-tempered*) अप्रसन्न; 5. (*reciprocal*) अन्योन्य; 6. (*hybrid*) संकर, दोग़ला। > क्रॉस

**cross/bar,** अर्गला*; ~-**beam,** आड़ी कड़ी*, ~-**bearer,** क्रूस-वाहक; ~-**bow,** आड़ी कमान*; ~-**breed,** *n*., दोग़ला; —*v*., संकरण क०; ~-**breeding,** संकरण; ~-**country,** क्षेत्रपार; ~-**cut,** 1. तिरछी काट*; 2. (*way*) निकट मार्ग; ~-**examination,** जिरह*, प्रतिपृच्छा*, अनुयोग; ~-**eyed,** भेंगा; ~-**fertilization,** परसंसेचन; ~-**heading,** केन्द्र-शीर्षक।

**crossing,** 1. रेखन, काटकूट*; 2. पार-गमन, पारण; 3. समुद्री यात्रा*; 4. (*of roads*) चौराहा; 5. (*path across*) पारक; overhead ~, उपरि पारक; 6. (*breeding*) संकरण; 7. (*site*) पार करने की जगह*; (*of river*) घाट। > क्रॉस्-इन्ग

**cross/-legged,** तिरछे पाँव रखे हुए; पालथी* मारे हुए; ~-**purpose,** ग़लतफ़हमी*; ~-**reference,** अन्योन्य सन्दर्भ, प्रतिनिर्देश; ~-**section,** अनुप्रस्थ काट*; प्रतिनिधिक अंश या समूह; ~-**talk,** मिश्रित वार्ता*; ~-**voting,** प्रति-मतदान; ~-**wind,** तिरछी हवा*; ~-**wise,** आड़े-तिरछे; ~**word,** वर्ग-पहेली*।

**crotch,** 1. काँटा; 2. (*of tree*) द्विशाखीकोण; 3. (*of body*) ऊरुसन्धि*। > क्रॉच

**crotchet,** 1. क्रोशिया, सलाई*, कँटिया*; 2. (*music*) पादस्वर; 3. (*whim*) सनक*, झक*; ~y, सनकी। > क्रॉच्-इट; क्रॉच्-इटि

**croton oil,** जमालगोटे का तेल। > क्रोटॅन

**crouch,** *v.*, दबकना; नाक* रगड़ना, (दीनतापूर्वक) झुकना; —*n.*, दबक*; झुकाव। > क्राउच

**croup,** 1. (*rump*) पुट्ठा, पिछली पीठ*; 2. (*sickness*) सुखंडी*; कण्ठशोथ। > क्रूप

**crow,** *n.*, 1. कौआ, काक; (*big* ~) डोमकौआ, काला कौआ; (*small* ~) नौआकौआ; 2. (~-*bar*) रम्भा, सब्बल; —*v.*, 1. (*cock*) बाँग* देना, कुकड़ूँ-कूँ* क०; 2. हर्षध्वनि* या जयघोष क०, किलकारना; 3. डींग* मारना; **~-bar,** सब्बल, रम्भा; **~-bill,** चिमटी*; **~foot,** पंजा। > क्रो

**crowd,** *n.*, भीड़*, जनसमूह; भीड़-भाड़*; समूह; जनसाधारण; —*v.*, घिर आना, जुट जाना; भीड़* में आना, धक्कमधक्का होना; (ठसाठस) भर देना; **~ed,** भरा हुआ, परिपूर्ण, संकुल; जनसंकुल, जनाकीर्ण। > क्राउड; क्राउड्-इड

**crown,** *n.*, 1. मुकुट, किरीट; 2. (*top*) शीर्ष, शिखर; —*v.*, मुकुट पहनाना; अभिषिक्त क०, राज्याभिषेक देना; सम्मानित क०; सर्वोच्च होना; सम्पूर्ण या पूर्ण क०; **~ed,** अभिषिक्त; **~ing,** *n.*, अभिषेक; समापन; —*adj.*, सर्वोच्च; **~ prince,** युवराज, टिकैत। > क्राउन; क्राउन्ड; क्राउन्-इन्ग

**crozier,** अधिकार-दण्ड। > क्रो-ज़्अॅ

**crucial,** 1. निर्णायक, संकटकालीन; 2. (*difficult*) कठिन, संगीन; 3. (*cruciate*) क्रूसाकार, स्वस्तिक। > क्रूशॅल

**crucible,** घरिया*, कुठाली*, घड़िया*, कुल्हिया*, मूषा*। > क्रूसिबॅल

**cruci/fer,** 1. क्रूसवाहक; 2. (*bot.*) क्रूसीफेरी; **~fied,** क्रूसारोपित; **~fix,** क्रूसमूर्ति*; **~fixion,** क्रूसारोपण; **~form,** क्रूसाकार, स्वस्तिक(ाकार); **~fy,** 1. (*condemn to the cross*) क्रूस देना; 2. क्रूस पर ठोंकना; 3. दमन क०; 4. यंत्रणा* देना। > क्रूसि/फ़ॅ, ~फ़ाइड, ~फ़िक्स; क्रूसिफ़िक्शॅन; क्रूसि/फ़ॉःम, ~फ़ाइ

**crude,** 1. कच्चा, अपक्व; 2. (*unrefined*) कच्चा, अनगढ़, अपरिष्कृत; 3. (*person*) असभ्य, अशिष्ट; 4. (*uncorrected*) अशोधित; 5. (*uninflected*) प्रातिपदिक। > क्रूड

**cruel(ty),** क्रूर(ता*), निर्दय, निष्ठुर, निर्मम। > क्रूइल = क्रूअॅल, ~टि

**cruet,** शीशी*। > क्रूइट

**cruise,** *n.*, समुद्री यात्रा* या पर्यटन, पोतविहार; परिभ्रमण; —*v.*, 1. समुद्री पर्यटन क०; 2. समुद्री गश्त* लगाना; 3. परिभ्रमण क०; 4. चलना; cruising speed, सामान्य चाल*। > क्रूज़

**cruiser,** क्रूज़र। > क्रूज़्-अॅ

**crumb,** *n.*, टुकड़ा, कण, किनका; रोटी* का सारभाग; —*v.*, टुकड़े-टुकड़े हो जाना या कर देना या बिखेरना। > क्रम

**crumble,** टुकड़े-टुकड़े कर देना; टुकड़े-टुकड़े हो जाना, विशीर्ण हो जाना। > क्रम्बॅल

**crumbly,** भुरभुरा। > क्रम्-ब्लि

**crumple,** *v.*, मरोड़ना, मिचोड़ना; सिलवट* पड़ जाना; —*n.*, सिलवट*; **~d,** सिलवटदार। > क्रम्पॅल, क्रम्पॅल्ड

**crunch,** *v.*, चबाना; कुचलना; *n.*, चरमराहट*। > क्रन्च

**crupper,** 1. दुमची*; 2. (*rump*) पुट्ठा। > क्रप्-अॅ

**crural,** जंघीय। > क्रुरॅल

**crus,** पाद। > क्रस

**crusade,** क्रूसयुद्ध, धर्मयुद्ध, जिहाद; **~r,** धर्मयोद्धा, मुजाहिद। > क्रूसेड; क्रू-सेड्-अॅ

**crush,** *v.*, 1. रौंदना, कुचलना; 2. (*ground*) पीसना; 3. (*overwhelm*) परास्त कर देना; 4. (*extract*) पेरना; —*n.*, संदलन, अपघर्षण; पिसाई*; पेराई*; भीड़भाड़*; **~er,** 1. दलित्र; 2. (*oil-press*) कोल्हू। > क्रश

**crust,** *n.*, 1. पपड़ी*, पर्पटी*; 2. (*of bread*) छिलका; 3. (*of wound*) कुकरी*; 4. (*geology*) भूपृष्ठ, भूपटल; 5. (*film*) पटल; —*v.*, पपड़ी* पड़ना; **~acea,** क्रस्टेशिया, पर्पटीय; **~aceous,** **~ed,** पपड़ीदार;

~ation, पपड़ी*; पर्पटीभवन; ~y, पपड़ीदार; चिड़चिड़ा। > क्रस्ट; क्रस्टेइर्य, क्रस्टे/शंस, ~शॅन; क्रस्-टिड; क्रस्-टि
**crutch,** बैसाखी*; सहारा; ऊरुसन्धि*। > क्रॅच
**crux,** 1. (*crucial point*) मूल प्रश्न, मर्म; 2. कठिनाई*; 3. (*riddle*) रहस्य, पहेली*; 4. (*cross*) स्वस्तिक; 5. (*southern cross*) त्रिशंकु। > क्रॅक्स
**cry,** *v.*, 1. चिल्लाना; 2. (*weep*) रोना; 3. (*call*) पुकारना; 4. याचना* क०, माँगना; 5. (*proclaim*) घोषणा* क०; 6. (*for selling*) हाँक* लगाना; —*n.*, 1. चीख़*, चिल्लाहट*; 2. रोदन; 3. पुकार*; 4. (*of bird*) बोली*; 5. माँग*; 6. घोषणा*, मुनादी*; 7. हाँक*; 8. (*rumour*) अफ़वाह*; 9. (*outcry*) आम आवाज़*; 10. (*slogan*) नारा; ~ing, असह्य, असहनीय; — need, अत्यन्त आवश्यकता*। > क्राइ; क्राइइन्ग
**cryos/copic,** हिमांकमितीय; ~copy, हिमांकमिति*। > क्राइऑस्कॉप्-इक; क्राइऑस्कॅपि
**crypt,** 1. गुहागृह, तहख़ाना; 2. गुहामन्दिर; 3. शवकक्ष; 4. (*anat.*) दरी*; ~ic, रहस्यमय, गूढ़, गुप्त। > क्रिप्ट; क्रिप्-टिक
**crypto,** गुप्त, प्रच्छन्न; ~gam, क्रिप्टोगैम; ~gram, गुप्त सन्देश, बीज-लेख; ~graphy, बीज-लेखन। > क्रिप्टो; क्रिप्टॅ/गैम, ~ग्रैम; क्रिप्टॉग्रॅफ़ि
**crystal,** *n.*, 1. (*quartz*) स्फटिक; बिल्लौर; 2. (*chem.*) क्रिस्टल, रवा, मणिभ, केलास; —*adj.*, 1. (~*line*) क्रिस्टलीय, रवेदार, स्फटिकीय, स्फटिकमय, स्फटीय, मणिभीय; 2. स्वच्छ, पारदर्शक; ~lization, क्रिस्टलीकरण, क्रिस्टलन; ~lize, क्रिस्टल बनना या बनाना; निश्चित रूप देना या धारण क०; ~lography, क्रिस्टल-विज्ञान; ~loid, क्रिस्टलाभ। > क्रिस्टॅल; क्रिस्टॅलाइज़ेशॅन; क्रिस्टॅलाइज़; क्रिस्टॅलॉग्-रॅफ़ि; क्रिस्टॅलॉइड
**ctenoid,** कंकताभ। > टीनॉइड
**cub,** 1. शावक; 2. (*of bear*) बचून; 3. (*novice*) नौसिखुआ; 4. (*scout*) बालस्काउट, शावक। > कॅब
**cubage, cubature,** 1. (*measure*) घनफल, घनधारिता*; 2. (*measuring*) घनपरिकलन। > क्यूब्-इज; क्यूबॅचॅ
**cubby(hole),** सुखद छोटा घर या कमरा। > कॅब्-इ, ~होल
**cube,** *n.*, घन; *v.*, घन या घनफल निकालना; ~ root, घनमूल। > क्यूब
**cubeb(s),** कबाब-चीनी*। > क्यूबे'ब
**cubic,** 1. घन; 2. (*cubical, cubiform*) घनीय, घनाकार, घनाकृति(क); 3. (*math.*) त्रिघात, त्रिघाती। > क्यूब्-इक
**cubicle,** कक्षक, कोठरी*; शयनकक्ष। > क्यूब्-इकॅल
**cubism,** घनवाद। > क्यूब्-इज़्म
**cubit,** हाथ (लगभग २० इंच); ~al, अन्तःप्रकोष्ठिक। > क्यूब्-इट; क्यूब्-इटॅल
**cuboid,** घनाभ; ~ bone, घनास्थि*। > क्यूबॉइड
**cuckold,** कुलटा-पति। > कॅकॅल्ड=कॅकोल्ड
**cuckoo,** 1. कुक्कू; 2. (*hawk* ~), पपीहा; 3. *see* KOEL; 4. (*call of*) कूक*, कुहक*। > कुकू
**cucumber,** खीरा, ककड़ी*। > क्यूकॅम्-बॅ
**cucurbit,** कद्दू, कुम्हड़ा, कूष्माण्ड। > क्युकॅ:ब्-इट
**cud,** जुगाल; chew the ~, जुगाली* क०। > कॅड
**cuddle,** लिपट जाना, गले लगाना; छाती* से लगाना; (परस्पर) सटकर लेटना। > कॅडॅल
**cudgel,** लाठी*, लट्ठ, डण्डा। > कॅजॅल
**cue,** 1. संकेत, इंगित; 2. कर्तव्य; 3. (*mood*) मनोभाव; 4. (*billiards*) डण्डा। > क्यू
**cuff,** *n.*(*v.*), तमाचा, थप्पड़ (मारना); कफ़, कलाई-बन्ध, आस्तीन की मोहरी*। > कॅफ़
**cuirass,** 1. कवच; 2. (*breastplate*) उरस्त्राण; 3. (*vest*) सदरी*। > क्विरैस
**cuisine,** रसोईघर; भोजन; पाक-प्रणाली*। > क्विज़ीन
**cul-de-sac,** बन्द गली*। > कुल्-डॅ-सैक
**culinary,** पाक-; पाक्य, खाद्य। > क्यूल्-इनॅरि
**cull,** *v.*, चुनना, बीनना; तोड़ना; *adj.*, निकृष्ट। > कॅल
**cullet,** टूटा-फूटा काँच। > कॅल्-इट
**culm,** 1. (*stem*) नाल*; 2. कोयले का चूर्ण। > कॅल्म
**culmi/nant,** चरम बिन्दु पर; ~nate, चरम बिन्दु या पराकाष्ठा* पर पहुँचना;

~nation, चरम बिन्दु; पराकाष्ठा*, पराकोटि*, परमोत्कर्ष।
> कॅल्-मि/नॅन्ट, ~नेट; कॅल-मि-ने-शॅन
**culpa,** दोष; ~**bility,** सदोषता*; ~**ble,** सदोष, आपराधिक; निन्दनीय, गर्हणीय।
> कॅल्-पॅ; कॅल्पॅबिल्-इटि; कॅल्पॅबॅल
**culprit,** दोषी; अपराधी, अभियुक्त, मुलज़िम।
> कॅल्-प्रिट
**cult,** 1. पूजापद्धति*: 2. उपासना*, पूजा*, भक्ति*; 3. (*sect*) सम्प्रदाय, पंथ। > कॅल्ट
**cultivable,** कृष्य, कृषियोग्य।
> कॅल्-टिवॅबॅल
**cultivate,** 1. खेती* क०, जोतना; 2. (*refine*) का परिष्कार क०; 3. (*foster*) का पोषण क०, (आगे) बढ़ाना, में लगे रहना; 4. (*a person*) से परिचय बढ़ाना; ~**d,** कृष्ट। > कॅल्-टि-वेट
**cultivation,** 1. खेती*, जुताई*, कर्षण, कृषि*; 2. (*refinement*) परिष्कार; 3. (*advancement*) बढ़ावा, संवर्धन, प्रवर्धन; 4. (*culture*) संस्कृति*। > कॅल्-टि-वे-शॅन
**cultivator,** 1. खेतिहर, किसान, कृषक; 2. (*machine*) कर्षक। > कॅल्-टि-वे-टॅ
**cultrate, cultriform,** नुकीला, तीक्ष्ण।
> कॅल्-ट्रिट; कॅल्-ट्रि-फ़ॉःम
**cultural,** सांस्कृतिक। > कॅल्चॅरॅल
**culture,** 1. संस्कृति*; 2. खेती*; 3. पालन; 4. (*in laboratory*) संवर्ध, संवर्धन; 5. (*bacteria*) जीवाणु-समूह; ~**d,** सुसंस्कृत।
> कॅल्-चॅ; कॅल्चॅड
**culvert,** पुलिया*। > कॅल्वॅट
**cumber,** *n.* (*v.*), बाधा* या भार (डालना); ~**some, cumbrous,** भारी, बोझिल, दुर्वह, दुर्वह्य, दुर्वहनीय।
> कॅम्-बॅ, ~सॅम; कॅम्-ब्रॅस
**cum(m)in,** (सफ़ेद) जीरा; Persian ~, स्याह जीरा। > कॅम्-इन
**cumulate,** *adj.*, संचित; *v.*, संचित क०; ढेर लगाना। > क्यूम्यूलेट
**cumulation,** संचयन, प्रचयन; संचय, ढेर।
> क्यूम्यूलेशॅन
**cumulative,** 1. संचयी; 2. (*accumulated*) संचित, 3. (*gramm.*) समुच्चयबोधक।
> क्यूम्यूलेटिव्
**cumulus,** 1. ढेर, संचय; 2. (*cloud*) मेघपुंज, कपासी मेघ। > क्यूम्यूलॅस
**cuneate,** फानाकार। > क्यून्-इइट
**cuneiform,** 1. फानाकार, कीलाकार; 2. (*script*) कीलाक्षर। > क्यून्-इ-इफॉःम
**cunning,** *adj.*, चालाक, धूर्त; *n.*, चालाकी*, धूर्तता*। > कॅन्-इन्ग
**cup,** प्याला, कटोरा, चषक; जयपात्र; (दुःखद) अनुभव; ~-**bearer,** साक़ी; ~**board,** आलमारी*, धात्री*; ~**ful,** प्यालाभर; ~-**shaped,** चषकाकार। > कॅप,
कॅप्-बे'अॅ-रॅ; कॅबॅड; कॅप्फ़ुल; कॅप्शेप्ट
**cupel,** खर्पर, खप्पर; ~**lation,** खर्परण।
> क्यूपे'ल; क्यूपे'लेशॅन
**Cupid,** कामदेव। > क्यूप्-इड
**cupidity,** अर्थलिप्सा*, लोभ।
> क्यूपिड्-इटि = क्यूपिड्-इटि
**cupola,** 1. गुम्बज, गुम्मट; 2. (*furnace*) गुम्बदी भट्ठी*; 3. (*anat.*) छतरी*।
> क्यूपॅलॅ
**cupreous,** ताम्रमय; ताम्रवर्ण। **cupric,** ताम्रिक। **cupriferous,** ताम्रमय। **cuprite,** कुप्राइट। **cuprous,** ताम्रस।
> क्यूप्-रिअॅस; क्यूप्-रिक; क्यूप्रिफ़रॅस;
क्यूप्राइट; क्यूप्रॅस
**cupule,** प्यालिका*, चषिका*। > क्यूप्यूल
**cur,** 1. निकम्मा (*worthless*) या कटहा (*snappish*) कुत्ता; 2. (*fellow*) पाजी, नीच, कमीना आदमी। > कॅः
**curable,** साध्य, चिकित्स्य। > क्युअॅरॅबॅल
**curate,** सहकारी पुरोहित। > क्युअॅर्-इट
**curative,** रोगहर, रोगनाशक, आरोग्यकर।
> क्युअॅरॅटिव्
**curator,** 1. संग्रहाध्यक्ष, संग्रहपाल; 2. अध्यक्ष; 3. (*guardian*) अभिभावक।
> क्युअॅ-रेट्-अॅ
**curb,** *v.*, वश में रखना, निरोध क०, पर नियन्त्रण रखना, नियंत्रित क०; —*n.*, 1. (*of harness*) दहाना; 2. (*check*) प्रतिबन्ध; 3. (*ring*) चक्का, चक्क; 4. (*kerb*) किनार; 5. (*horse-disease*) बजर-हड्डी*; 6. (*round top of well*) जगत*; ~ roof, दुढालू छत*। > कॅःब
**curcuma,** हल्दी*, हरिद्रा*। > कॅःक्-यू-मॅ

**curd**, दही, दधि; ~**y**, थक्केदार। > कॅ:ड, कॅ:ड्-इ
**curdle**, (दही) जमना या जमाना; आतंकित हो जाना या क०। > कॅ:डॅल
**cure**, *n.*, 1. रोगमुक्ति*; 2. (*remedy*) दवा*, औषध*; 3. (*treatment*) चिकित्सा*, उपचार; 4. पुरोहिताई*; 5. (*for preservation*) संसाधन; —*v.*, 1. अच्छा या चंगा कर देना या हो जाना; 2. (*remedy*) उपाय क०, प्रतिकार क०, दूर क०; 3. (*preserve*) सुखाकर, नमक लगाकर अथवा धुआँ देकर बिगड़ने से बचाना; सुखाना, नमक लगाना, धुआँ देना; 4. (*a skin*) कमाना, सिझाना; ~**-all**, सर्वरोगहर; रामबाण; ~**d**, अभिसाधित; ~**less**, असाध्य। > क्युअॅ; क्युअॅरॉःल; क्युअॅड; क्युअॅलिस
**curing**, संसाधन; पकाई*; तराई* (*of concrete*)। > क्युअॅर्-इन्ग
**curette**, खुरचनी*, आखुरी*। > क्युअॅरे'ट
**curfew**, घरबन्दी*, करफ़्यू, कर्फ़्यू। > कॅ:फ़्यू
**curia**, कार्यालय। > क्युअॅर्-इअॅ
**curio**, कलाकृति*। > क्युअॅर्-इओ
**curiosity**, 1. (*inquisitiveness*) कुतूहल; 2. जिज्ञासा*; 3. कुतूहल का विषय। > क्युअॅरिऑस्-इटि
**curious**, 1. (*prying*) कुतूहली; 2. (*eager to learn*) जिज्ञासु; 3. (*odd*) विलक्षण, असाधारण, विचित्र; 4. (*minute*) सूक्ष्म। > क्युअॅर्-इअॅस
**curl**, *n.*, 1. (*of hair*) अलक*, घूँघर; 2. (*coil*) छल्ला, कुण्डल; 3. (*curling*) कुंचन; —*v.*, घुँघराला बनाना या होना; कुंचित क० या होना; मोड़ना या मुड़ना; चक्कर खाना; लहराना; ~**y**, 1. घुँघराला; 2. छल्लेदार; 3. (*wavy*) तरंगित। > कॅ:ल; कॅ:ल्-इ
**curlew**, गुलिन्दा; stone ~, खरबानक। > कॅ:ल्-ऊ = कॅ:ल्यू
**curmudgeon**, कंजूस; चिड़चिड़ा। > कॅ:मॅजॅन
**currant**, किशमिश*। > कॅरॅन्ट
**currency**, 1. (*money*) मुद्रा*, चलार्थ, चलमुद्रा*; 2. (*circulation*) प्रचलन, प्रचार; 3. (*vogue*) लोकप्रियता*। > कॅ-रॅन्-सि
**current**, *n.*, धारा*, प्रवाह, वहा*; *adj.*, 1. चालू, प्रचलित, व्यवहृत; 2. (*present*) वर्तमान, सामयिक, साम्प्रतिक; 3. (*account*) चालू, खुला, सक्रिय; ~**ly**, आजकल, सामान्यतः, साधारणतः। > कॅरॅन्ट; ~लि
**curriculum**, पाठ्यक्रम, पाठ्यचर्या*। > कॅरिक्यूलॅम
**currier**, चर्मकार। > कॅरिअॅ
**currish**, 1. (*snarling*) गुर्रानेवाला; 2. (*snappish*) कटहा; 3. (*mean*) नीच; 4. (*bad-tempered*) चिड़चिड़ा। > कॅ:रिश
**curry**, *n.*, कढ़ी*, सालन; *v.*, 1. (*a horse*) खरहरा क०, बाल उधेड़ना; 2. (*leather*) कमाना; 3. (*thrash*) पीटना; ~ favour, चापलूसी* क०; ~**-comb**, खरहरा; ~**-leaf tree**, कैथनीम। > कॅरि, ~कोम
**curse**, *n.*, शाप, अभिशाप, अपशब्द, दुर्वचन; —*v.*, शाप देना; कोसना, धिक्कारना, लानत* भेजना, निन्दा* क०; सताना; ~**d**, अभिशप्त, शापित; घृणित, निन्दनीय, निन्द्य। > कॅ:स; कॅ:स्-इड
**cursive**, प्रवाही; ~ writing, घसीट*। > कॅ:स्-इव
**cursor**, सरकन*। > कॅ:स्-अॅ
**cursorial**, धावी। > कॅ:सॉ:र्-इअॅल
**cursorily, cursory**, सरसरी। > कॅ:सॅरिलि; कॅ:सॅरि
**curt**, संक्षिप्त; रूखा। > कॅ:ट
**curtail**, घटाना, कम क०, काटना; संक्षिप्त क०; ~**ment**, काट-छाँट*; संक्षेपण। > कॅ:टेल, ~मॅन्ट
**curtain**, 1. परदा, पट; 2. आवरण; 3. (*of stage*) यवनिका*; 4. (*of fire*) दीवार*; draw the ~, 1. परदा उठाना, खोलना या हटाना; 2. (*hide*) परदा डालना; fall of the ~, पटाक्षेप; iron ~, लौह आवरण। > कॅ:टॅन
**curtsy**, प्रणति*। > कॅ:ट्-सि
**curvature**, झुकाव, गोलाई*; 2. घुमाव, मोड़; 3. (*math.*) वक्रता*। > कॅ:वॅचॅ
**curve**, *n.*, 1 (*math.*) वक्र, वक्र रेखा*; 2. घुमाव, मोड़; 3. वक्रता*, गोलाई*; —*v.*, मुड़ना या मोड़ना; ~**d**, वक्र, टेढ़ा। > कॅ:व्, कॅ:व्ड
**curviform**, वक्राकार। > कॅ:विफ़ॉ:म
**curvilinear**, वक्ररेखी। > कॅ:विलिन्-इअॅ
**curvet**, उछलकूद*। > कॅ:वे'ट

**cuscus,** ख़स* । > कॅस्कॅस
**cusec,** क्यूसेक । > क्यूसे'क
**cushion,** *n.(v.)*, 1. गद्दी* (लगाना), गद्दा, तोशक*; 2. *(billiards)* लचीला किनारा; 3. *(anat.)* उपधानी* । > कुशॅन
**cusp,** 1. नोक*, सिरा; 2. *(math.)* उभयाग्र; 3. *(of tooth)* दंताग्र; 4. *(archit.)* शीर्ष; **~id,** रदनक; **~idal, ~idate,** नोकदार। > कॅस्प, कॅस्/पिड, ~पिडॅल, ~पिडेट
**cuspidor,**, पीकदान, उगालदान । > कॅस्-पि-डॉ:
**cussedness,** हठीलापन; विपर्यय, प्रतिकूलता* । > कॅस्-इड्-निस
**custard,** कस्टर्ड; **~-apple,** शरीफ़ा, सीताफल । > कॅस्-टॅड, ~ऐपॅल
**custodian,** परिरक्षक, अभिरक्षक; अभिभावक । > कॅस्टोड्यॅन
**custody,** 1. परिरक्षा*, अभिरक्षा*; 2. *(detention)* हिरासत*, हवालात*, हाजत* । > कॅस्टॅडि
**custom,** 1. रिवाज, प्रथा*, दस्तूर, रूढ़ि*, आचार; 2. *(~ duty)* सीमाशुल्क, सीमाकर; 3. *(pl.)* सीमाशुल्क-विभाग; 4. गाहकताई*, व्यापार; **~ary,** प्रथागत, रिवाजी, रूढ़, आचरिक, प्रचलित; साधारण; **~er,** ग्राहक, गाहक; **~-house,** ज़कात कार्यालय, सीमाशुल्क-कार्यालय । > कॅसटॅम; कॅस्टॅमॅरि; कॅस्-टॅ-मॅ
**cut,** *v.*, 1. काटना; 2. *(trim)* कतरना; 3. *(clothes)* ब्योंतना; 4. मारना; 5. चोट* पहुँचाना, दुःख देना; 6. *(diminish)* घटाना, कम क०; 7. अलग कर देना; 8. *(pass)* पार करना;—*adj.*, कटा; गढ़ा; घटाया हुआ;—*n.*, 1. काट*; कटाव, कटाई*; कर्तन; 2. *(blow)* प्रहार; 3. *(wound)* घाव, चोट*; 4. *(reduction)* घटाव, कटौती*; 5. *(style)* बनावट*, तराश*; 6. *(portion)* टुकड़ा; ~ short, संक्षिप्त क०, अचानक समाप्त क०; टोकना, रोकना; ~ up, टुकड़े-टुकड़े कर देना; नष्ट क०; **~-motion,** कटौती-प्रस्ताव; **~-off,** 1. *(action)* व्यवच्छेदन; 2. *(state)* काट*, विच्छेद; 3. काटू नाली*; 4. *(steam-engine)* रिसन-रोक*; 5. *(mechan.)* विगलक; **~-out,** रोक*; **~purse,** पाकेटमार, गिरहकट, जेबकतरा, जेबकट; **~-rate,** कमक़ीमत; **~ter,** 1. कर्तक; 2. *(brick)* मेहराबी ईंट*; **~throat,** हत्यारा; **~ting,** *adj.*, काटू, काटनेवाला; कटु, तीखा; —*n.*, 1. कर्तन, कटाई*; 2. कतरन*; 3. *(shoot)* क़लम*; **~water,** पनकट, तालियामार । > कॅट
**cutaneous,** त्वचीय, त्वक्- । > क्यूटेन्यॅस
**cutch,** कत्था, खदिर । > कॅच
**cutcha,** कच्चा ।
**cutcher(r)y,** कचहरी* । > कॅचे'रि
**cute,** 1. *(shrewd)* चतुर, चालाक; 2. *(pretty)* आकर्षक, मनोहर । > क्यूट
**cuticle,** उपचर्म, उपत्वचा* । > क्यूट्-इकॅल
**cutis,** चर्म, त्वक्, त्वचा* । > क्यूट्-इस
**cutlass,** तलवार* । > कॅट्लॅस
**cutler,** छुरी-साज़; **~y,** कर्तरिका*, छुरी-काँटा । > कॅट्-लॅ; कॅट्लॅरि
**cutlet,** कटलेट । > कॅट्-लिट
**cuttlefish,** समुद्रफेनी । > कॅटॅल्-फ़िश
**cyanosis,** नीलिमा*, नीलिया*, श्यावता* । > साइअॅनोसिस
**cycle,** *n.*, 1. चक्र, चक्कर; 2. *(recurring)* आवर्तन; 3. कालचक्र, युग; 4. घटनाचक्र; 5. *(of poems)* माला*, वृत्त, पदवेणी*; 6. साइकिल*; —*v.*, साइकिल* पर चढ़ना, साइकिल* चलाना; घूमना, चक्कर लगाना । > साइकॅल
**cyclic(al),** 1. चक्रीय; 2. *(bot.)* चक्रिक; 3. आवर्ती; 4. *(belonging to same cycle)* समकेंद्रिक । > साइक्-लिक = सिक्-लिक
**cycloid,** *adj.*, चक्राभ; *n.*, चक्रज । > साइक्लॉइड
**cyclometer,** 1. परिक्रमणमापी, चक्कामापी; 2. *(measuring arcs)* चापमापी । > साइ-क्लॉम्-इ-टॅ
**cyclone,** चक्रवात, बवण्डर । **cyclonic,** चक्रवाती । > साइक्लोन; साइक्लॉन्-इक
**cyclo/paedia,** विश्वकोश; **~pean, ~pian,** जिन्नाती; विशाल; **~rama,** वृत्ताकार दृश्यपटल; **~stome,** चक्रमुखी; **~style,** *n.*, चक्रलेखित्र; —*v.*, चक्रलेखन क०; **~styled,** चक्रलिखित । > साइक्लॅ/पीड्-इॲ, ~पीअॅन; साइ-क्लॅ-रा-मॅ, साइक्लॅस्टोम; साइक्लॅस्टाइल

**cygnet,** हंसशावक। > सिग्-निट
**cygnus,** (*astron.*) हंस। > सिग्नॅस
**cylin/der,** बेलन; **~dric(al),** बेलनाकार, बेलनीय; गोल; **~droid,** बेलनाभ। > सिल्-इन्-डॅ; सि-लिन्-ड्रिक; सिल्-इन्-ड्रॉइड
**cyma,** कमल। > साइम्-अॅ
**cymbal,** झाँझ*, करताल, मजीरा; छैना (*small*)। > सिम्बॅल
**cymbiform,** नौकाकार। > सिम्-ब्रि-फॉःम
**cyme,** ससीमाक्ष। > साइम
**cynic(al),** दोषदर्शी, मानवद्वेषी; निन्दक, कटु-स्वभाव। > सिन्-इक; सिन्-इकॅल
**cynicism,** दोषदर्शिता*; कटुता*; व्यंग्य; सिनिक दर्शन। > सिन्-इसिज़्म
**cynocephalus,** श्वकपाल। > साइनॅसे'फ़ॅलॅस
**cynosure,** 1. (*Ursa Minor*) लघु सप्तर्षि; 2. (*North Star*) ध्रुवतारा; 3. (*guide*) मार्गदर्शक; 4. आकर्षण-बिन्दु। > सिनॅज़्युअॅ = साइनॅज़्युअॅ
**cypher,** *see* CIPHER। > साइफ़्-अॅ
**cy pres,** तत्सदृश, तद्वत्। > सी प्रे
**cypress,** सरू। > साइप्-रिस
**cyst,** 1. पुटी*; 2. (*with larva*) कृमिकोष; 3. (*with pus*) पूयकोष। > सिस्ट
**cytology,** कोशिकाविज्ञान। **cytoplasm,** कोशिकाद्रव्य। > साइटॉलॅजि; साइटॅप्लैज़्म
**czar,** ज़ार।

# D

**dab,** *v.*, हाथ फेरना, थपकना; चोंच* मारना; पुचारा देना; (रंग) लगाना; —*n.*, 1. (*pat*) थपकी*; 2. (*of paint*) पुचारा; **~ber,** 1. थपकनेवाला; 2. (*pad*) पुचारा। > डैब; डैब्-अॅ
**dabble,** 1. (*wet*) भिगोना, गीला क०; 2. (*sprinkle*) छिड़कना, छींटे उछालना; 3. पानी में खेलना; 4. (*engage in*) ऊपरी तौर से दिलचस्पी* लेना; **~r,** पल्लवग्राही। > डैबॅल; डैब्-लॅ
**dacoit,** डाकू, डकैत; **~y,** डाका, डकैती*। > डॅकॉइट; डॅकॉइटि
**dactyl,** भगण (ऽ।।); **~ology,** संकेत-भाषा*। > डैक्-टिल; डैक्-टि-लॉलॅजि
**daemon,** 1. दानव, दैत्य; 2. संरक्षक या प्रेरक आत्मा; 3. (*demon*) नरकदूत। > डीमॅन
**daft,** मूर्ख, बावला; पागल, बावला। > डाफ़्ट
**dagger,** छुरा, कटार*। > डैग्-अॅ
**dahlia,** डालिया। > डेल्-यॅ
**daily,** *n.*, *adj.*, दैनिक, *adv.*, प्रतिदिन; ~ routine, दिनचर्या*। > डेल्-इ
**dainty,** 1. रुचिर, रुचिकर, सुष्ठु, सुकुमार; 2. (*food*) स्वादिष्ठ; 3. (*refined*) सुरुचि-सम्पन्न; 4. (*fastidious*) दुस्तोषणीय। > डेन्-टि
**dairy,** डेरी, दुग्धशाला*; **~-farm,** डेरीफ़ार्म; **~ing,** डेरी-उद्योग। > डे'अॅर्-इ
**dais,** मंच। > डेइस = डेस
**dak,** डाक*; **~ bungalow,** डाक-बँगला; **~-runner,** हरकारा। > डाक
**dale,** (विस्तृत) घाटी*। > डेल
**dalliance,** आमोद-प्रमोद, क्रीड़ा*; खेलवाड़। > डैल्-इअॅन्स
**dally,** खेलना, मन बहलाना; (के साथ) खेल-वाड़ क०; समय गँवाना; व्यर्थ इधर-उधर घूमना या खड़ा रहना। > डैल्-इ
**dalmatic,** दलमातिक। > डैल्मैट्-इक
**daltonism,** वर्णान्धता*। > डॉःल्टॅनिज़्म
**dam,** *n.*, बाँध, बन्द; मादा*; *v.*, बाँध बनाना; रोकना; **~med,** अवरुद्ध। > डैम; डैम्ड
**damage,** *n.*, 1. क्षति*, हानि*, टूट-फूट*; 2. (*pl.*) क्षतिमूल्य, नुक़सानी*; 3. हरजाना,

क्षतिपूर्ति*; —*v.*, क्षति* या हानि* क० या पहुँचाना, बिगाड़ना; **~able**, बिगड़नेवाला, भंगुर; **~d**, क्षतिग्रस्त, बिगड़ा हुआ, टूटा हुआ। > **डैम्**/इज; ~इजॅबॅल; ~इज्ड

**damascene**, दमिश्की। > **डैमॅसीन**

**dame**, महिला*। > डेम

**dammar**, डामर। > **डैम्-अॅ**

**damn**, 1. (*censure*) निन्दा* क०, कटु आलोचना* क०; 2. (*ruin*) तबाह क०, बिगाड़ना; 3. (*swear*) कोसना, धिक्कारना, लानत* भेजना; 4. नरक में डालना; **~able**, निन्द्य, घृणित; नरक-योग्य; **~ation**, नरकदण्ड, नरकवास; निन्दा*; **~atory**, निन्दात्मक; दण्डात्मक; **~ed**, नरकवासी; घृणित; **~ing**, अभिशंसी। > डैम; **डैम्नॅबॅल**; डैम्नेशॅन **डैम्नॅटॅरि**; डैम्ड; **डैम्**-इन्ग

**damnification**, क्षतिकरण। **damnify**, नुक़सान पहुँचाना। > **डैम्**-नि-फ़ि-**के**-शॅन; **डैम्**-नि-फ़ाइ

**damp**, *adj.*, 1. नम, आर्द्र, गीला, तर; 2. (*of room*) सीलभरा; —*n.*, 1. (~*ness*), नमी*, आर्द्रता*, सील*; 2. उदासी*; —*v.*, (~*en*), 1. नम क०, भिगोना; 2. (*dull*) अवमन्दन क०; 3. निरुत्साह कर देना; **~ed**, अवमन्दित; **~er**, अवमन्दक; **~ing**, अवमन्दन; **~-proof**, सील-रोक। > डैम्प; डैम्प्ट; **डैम्**-पॅ; **डैम्प्**प्रूफ़

**damsel**, किशोरी*, युवती*। > **डैम्**ज़ॅल

**dance**, *n.*, नृत्य, नाच, नृत्योत्सव; *v.*, नाचना, नृत्य क०; उछलता रहना; नचाना, उछालना; हलराना; **~r**, नर्तक; नर्तकी*। > डान्स; **डान्**-सॅ

**dandify**, बनाव-शृंगार क०, बाँका बनाना। > **डैन्**-डि-फ़ाइ

**dandle**, उछालना, हलराना; दुलारना। > **डैंडॅल**

**dandruff**, रूसी*। > **डैन्**-ड्रॅफ़

**dandy**, छैला, बाँका; 2. (*ship*) डाण्डी*; **~ism**, बाँकापन। > **डैन्**-डि; ~इज़्म

**danger**, ख़तरा, जोखिम*, संकट; आशंका*, भय; **~ous**, 1. (*unsafe*) ख़तरनाक, संकटपूर्ण; 2. (*harmful*) हानिकर; **~-signal**, ख़तरा-संकेत; **~-zone**, ख़तरनाक इलाक़ा, ख़तरे का क्षेत्र। > **डेन्**-जॅ, ~रॅस

**dangle**, झूलना; झुलाना; ~ **after**, पीछे लगा रहना। > **डैन्**ग्गॅल

**dank**, गीला। > **डैंक**

**dap**, *v.i.*, 1. (*fish*) चारा छितराकर मछली* मारना; 2. (*dip*) डुबकी* लगाना या मारना; 3. (*bounce*) उछलना; —*v.t.*, उछालना; —*n.*, उछाल*। > **डैप**

**dapper**, बना-ठना, साफ़-सुथरा; फुरतीला। > **डैप्-अॅ**

**dapple**, चितकबरा कर देना, **~d**, चितकबरा। > **डैपॅल**

**dare**, 1. साहस क०, हिम्मत* क०; 2. (*oppose*) सामना क०; 3. (*challenge*) चुनौती* देना, ललकारना; **~devil**, निडर, दुःसाहसी। > डे'अॅ; **डे'अॅडे'वॅल**

**daring**, *adj.*(*n.*), साहसिक(ता*), निर्भीक(ता*)। > **डे'अॅर्**-इन्ग

**dark**, *adj.*, 1. अँधेरा, अन्धकारपूर्ण; काला, धुँधला; 2. (*colour*) गहरा; 3. (*evil*) अशुभ, बुरा; 4. (*gloomy*) उदास; 5. (*unknown*) अज्ञात, अल्पज्ञात; 6. (*not clear*) अस्पष्ट, अस्फुट, गूढ़, दुर्बोध; 7. (*hidden*) गुप्त; 8. (*ignorant*) अविज्ञ; —*n.*, 1. अँधेरा, अन्धकार; रात*; संध्या*; 2. कालापन, गहरा रंग; 3. अप्रसिद्धि*; 4. (*ignorance*) अज्ञान; **~ age**, अन्धकार-युग; **~en**, अँधेरा, काला, धुँधला, उदास, अस्पष्ट बनना या बनाना; **~le**, धुँधला बनना; अस्पष्ट कर देना; **~ness**, अँधेरा; कालापन; अन्धता*; अज्ञान; उदासी*; अप्रसिद्धि*; रहस्य; गूढ़ता*; दुष्टता*। > डाक; **डाकॅन**; **डाकॅल**, **डाक्**-निस

**darling**, *n.*, कृपापात्र; **प्रेमपात्र**; *adj.*, परमप्रिय। > **डाल्**-इन्ग

**darn**, *n.*(*v.*), रफ़ू (क०)। > डान

**darnel**, मोचनी*। > **डानॅल**

**dart**, *n.*, 1. शर, शल्य; बरछा, सांग*; प्रासक; 2. (*movement*) झपट*; —*v.*, फेंकना; झपटना; ~ **away**, चौंककर भाग जाना। > डाट

**darter**, बानकर। > **डाट्**-अॅ

**dash**, *n.*, 1. (*blow*) आघात; 2. (*collision*) टक्कर*; 3. (*splash*) छपाका; छींटा; 4. (*pinch*) पुट; 5. (*rush*) झपट*, रेला; 6. (*run*) तेज़ दौड़*; 7. (*vigour*) उत्साह,

जोश, ओज, तेज; 8. (*display*) दिखावट*, तड़क-भड़क*; 9. (*sign*) निर्देशक, डैश, रेखिका*; 10. (*~board*) छड़ीपट्ट, डैशबोर्ड; —*v.*, पटक देना, टुकड़े-टुकड़े कर देना; टकराना, टक्कर* देना या खाना; छिड़कना, छींटे डालना; पुट देना; हतोत्साह क०; घबरा देना; कर डालना, लिख डालना; झपटना; swung ~, लहरिल डैश; **~er,** मथानी*; **~ing,** जोशीला, तेज़, निर्भीक; बना-ठना। > डैश, डैश्-अ; डैश्-इन्ग

**dastard,** कापुरुष; **~ly,** कायर, डरपोक। > डैस्टॅड

**data,** (दत्त-, आधार-)सामग्री*, आँकड़े; (*math.*) दत्त उपात्त (*as result*)। डेट्-अॅ

**date,** *n.*, 1. (*fruit*) खजूर* (*phoenix sylvestris*); छुहारा (*ph. dactylifera*); 2. तिथि*, तारीख*, दिनांक; 3. (*time*) काल; —*v.*, 1. दिनांकित क०; 2. काल निर्धारित क०; 3. ~ from, का होना; out of ~, पुराना, यातयाम, गतावधि; अप्रचलित; to ~, अब तक; up to ~, अद्यतन, आधुनिक; **~d,** दिनांकित; कालांकित; पुराना; **~less,** दिनांक-रहित, बेतारीख; अनन्त; अतिपुरातन; चिरनवीन; **~-line,** दिनांक-रेखा*; **~-mark,** तारीख-चिह्न; **~-palm,** खजूर*; **~-stamp,** तारीख-मोहर*। > डेट, डेट्-इड

**dating,** तिथि-निर्धारण; काल-निर्धारण। > डेट्-इन्ग

**dative,** संप्रदान कारक, चतुर्थी*। > डेट्-इव

**datum,** आधार, आधार-सामग्री*, (प्र)दत्त; **~-level,** आधार-तल; **~-line,** आधार-रेखा*; **~-plane,** दत्त-तल, दत्त-स्तर। > डेटॅम

**datura,** धतूरा। > डॅ-ट्युॲर्-अ

**daub,** *v.*, पोतना, लीपना, लेपना, छोपना; रंग थोपना; मैला क०, लथेड़ना; —*n.*, लेप; भद्दा चित्र। > डॉ:ब

**daughter,** पुत्री*, बेटी*; **~-cell,** अनुजात कोशिका*; **~-in-law,** पुत्र-वधू*, बहू*, वधू*, पतोहू*। > डॉ:ट्-अ, डॉ:टॅरिन्लॉ:

**daunt,** डराना, भयभीत क०; निरुत्साह कर देना; **~less,** निर्भीक, निडर। > डॉ:न्ट; डॉ:न्ट्-लिस

**daw,** कौआ। > डॉ:

**dawdle,** समय गँवाना; आवारगी* क०। > डॉ:डॅल

**dawn,** *n.*, उषा-काल, भोर; प्रारम्भ; *v.*, दिन निकलना, पौ* फटना; प्रकट या स्पष्ट हो जाना। > डॉ:न

**day,** दिन, दिवस; दिवालोक, दिन का प्रकाश; तारीख*; काल, समय; मौका, अवसर; every ~, ~ by ~, ~ in ~ out, प्रतिदिन। > डे

**day/-blindness,** दिवान्धता*; **~-book,** रोज़नामचा, दैनिकी*; **~break,** सूर्योदय; **~dream,** *n.*, दिवा-स्वप्न; —*v.*, मन के लड्डू खाना; **~-labourer,** रोज़न्दार; **~light,** 1. (*publicity*) प्रकाश, प्रसिद्धि*; 2. दिन का प्रकाश, दिवालोक; 3. भोर; in broad —, दिन दहाड़े; **~-scholar,** दिवाछात्र; **~s of grace,** अनुग्रहकाल, रिआयती दिन; **~'s wage,** रोज़ाना, दिहाड़ी* , रोज़ीना।

**daze,** *v.*, 1. स्तब्ध, स्तम्भित, सुन्न या जड़ कर देना; हक्का-बक्का, चकित या भौचक्का क०; 3. चौंधियाना; —*n.*, स्तब्धता*, चकाचौंध*। > डेज़

**dazzle,** *v.*, चौंधियाना, चकाचौंध* होना या क०; चकित कर देना; —*n.*, चकाचौंध*; **~-paint,** कौंधरोग़न। > डैज़ॅल

**deacon,** उपयाजक। > डीकॅन

**dead,** *n.*, मृतक, मुरदा; निस्तब्धता*, सन्नाटा; —*adv.*, पूर्णतया; एकदम, बिलकुल; —*adj.*, 1. मृत, मरा हुआ, मुरदा; 2. (*lifeless*) निर्जीव, निश्चेष्ट, निस्तेज; 3. (*not operating*) बन्द; 4. (*empty*) रिक्त; 5. (*not flowing*) निष्प्रवाह; ~ account, बन्द खाता, निष्क्रिय लेखा; ~ calm, पूर्ण शान्ति*; ~ centre, ~ point, निष्क्रिय, स्थिर या अवरोध केन्द्र या स्थिति*; ~ end, बन्द गली*; चरमान्त; ~ freight, विफल, रिक्त या अमुक्त भाड़ा; ~ language, मृत भाषा*; ~ letter, अज्ञातनामिक पत्र, अन्धपत्र; अ-प्रचलित या अपालित नियम; ~ load, अचल भार, मालभार; ~ loss, पूर्ण हानि*, कोरा घाटा; ~ reckoning, अखगोली निर्धारण; ~ sea, मृत सागर; ~ season, मन्दा समय; ~ shot, अचूक निशानेबाज़; ~ slow, बिलकुल धीरे; ~ stock, बेकार माल;

~water, निश्चलजल; ~-alive, 1. (*spiritless*) निर्जीव; 2. (*monotonous*) एकसुरा, नीरस; ~en, कम कर देना; अचेत कर देना; निर्जीव हो जाना; ~ening effect, शामक प्रभाव; ~-line, अन्तिम तिथि*; ~lock, गतिरोध, ज़िच*; ~ly, *adj.*, 1. घातक; 2. भयंकर; 3. मृतवत्; — sin, महापाप; —*adv.*, अत्यन्त, अत्यधिक; ~-weight, 1. भार; 2. महाभार; 3. (*techn.*) अचल भार, कुलभार। > डे'ड; डे'डॅन, डेड्/लाइन, ~लॉक, ~लि; डे'ड्वेट

**deaf**, बहरा, बधिर; उदासीन; ~en, बहरा कर देना; ऊँची आवाज़* से दबा देना; ध्वनि-रोक बना देना; ~-mute, मूक-बधिर; ~ness, बहरापन, बधिरता*। > डे'फ़; डे'फ़ॅन; डे'फ़्म्यूट; डे'फ़्-निस

**deal**, *n.*, 1. (*quantity*) मात्रा*, परिमाण; 2. बँटाई*, बाँट*; 3. (*bargain*) सौदा; —*v.*, बाँटना, देना; से सम्बन्ध रखना; (से, का) व्यापार क०, लेन-देन क०; पर विचार क०; व्यवहार क०, बरताव क०; a great ~, बहुत; बहुत-कुछ; ~er, बाँटनेवाला; व्यापारी; ~ing, 1. बाँट*; 2. बरताव, व्यवहार; 3. (*pl.*) लेन-देन, व्यापार; सम्पर्क, सम्बन्ध (*relation*)। > डील; डील्-अॅ; डील्-इन्ग

**deambulation**, चहलक़दमी*। > डीऐम्ब्युलेशॅन

**dean**, अध्यक्ष ; संकायाध्यक्ष। > डीन

**dear**, प्रिय, प्यारा; महँगा, क़ीमती, मूल्यवान्, बहुमूल्य; ~ness, प्रियत्व, प्रियता*; प्यार, प्रीति*; महँगापन, महँगी*; — allowance, महँगाई*। > डिअॅ; डिअॅनिस

**dearth**, 1. दुर्लभता*; 2. अभाव, कमी*; 3. (*famine*) अकाल। > डॅ:थ

**deaspiration**, अल्पप्राणीकरण। > डीऐस्पिरेशॅन

**death**, मृत्यु*, मौत*, मरण, देहान्त, निधन; अन्त; put to ~, मार डालना; प्राणदण्डित क०; ~ by accident, अपमृत्यु*; accidental ~, आकस्मिक मृत्यु*; danger of ~, प्राणसंशय, मृत्युसंकट। > डे'थ

**death/-bed**, *n.*, मृत्युशय्या*; *adj.*, मृत्युकालीन; ~-blow, सांघातिक प्रहार; ~-certificate, मृत्यु-प्रमाणक; ~-day, मृत्युदिवस, बरसी*; ~-duties, मृत्यु-कर; ~ful, घातक; ~less, अमर; ~ly, घातक; मृत्युवत्; ~-notice, मृत्यु-संवाद; ~-rate, मृत्यु-दर*; ~-rattle, घर्रा, घटका; ~-roll, मृतक-संख्या*; मृतक-सूची*; ~-sentence, मृत्युदण्ड; ~'s-head, खोपड़ी* ~-struggle, प्राण-पीड़ा*; ~-trap, ख़तरनाक स्थान; ~-warrant, मृत्यु-अधिपत्र।

**débâcle**, आकस्मिक विध्वंस; भगदड़*; पराजय*। > डेबाकॅल

**debar**, निकाल देना, बहिष्कृत क०, विवर्जित क०; रोकना, बाधा* डालना; मना क०; ~ from, से वंचित क०; ~ment, वारण, (वि)वर्जन; रोध, रोक*। > डि-बा

**debark**, उतरना; उतारना; ~ation, उतार। > डिबाक; डीबाकेशॅन

**debase**, 1. भ्रष्ट क०, दूषित क०; 2. (*coins*) खोट* मिलाना। > डिबेस

**debatable**, विवाद्य, विवादास्पद। > डिबेटॅबॅल

**debate**, *n.*, वादविवाद; *v.*, बहस* क०, वाद-विवाद क०; (पर) विचार क०; ~r, विवादी। > डिबेट; डि-बेट्-अॅ

**debauch**, *v.*, बहकाना, भ्रष्ट कर देना, चरित्र बिगाड़ना; —*n.*, विषयासक्ति*; ~ed, पथभ्रष्ट; ~ee, विषयी, विलासी, लम्पट; ~ery, विलासिता*, लाम्पट्य, व्यभिचार। > डिबॉ:च; डिबॉ:च्ट; डे'वॉ:ची; डिबॉ:चॅरि

**debenture**, ऋणपत्र। > डि-बे'न्चॅ

**debili/tate**, कमज़ोर या दुर्बल कर देना; ~tation, दुर्बलीकरण, दुर्बलता*; ~ty, दुर्बलता*, कमज़ोरी*। > डिबिल्-इटेट; डिबिलिटेशॅन; डिबिल्-इटि

**debit**, *n.*, नामे, विकलन; *v.*, नामे लिखना या डालना, ख़र्चे में लिखना, विकलित क०; ~ account, नामे खाता, नामे लेखा; ~ balance, नामे बाक़ी*; ~-note, नामे-नोट, नामे-चिट्ठी*; ~ side, विकलन पक्ष। > डे'ब्-इट

**debonair, debonnaire**, मिलनसार, भद्र; ख़ुशमिज़ाज, प्रसन्नचित्त। > डे'-बॅ-नें'अॅ

**debouch**, निकलना। > डिबाउच

**debris**, मलबा, कचरा। > डे'ब्-री

**debt,** ऋण, कर्ज़; आभार; ~ of honour, मान-ऋण; **~or,** ऋणी, कर्ज़दार, अधमर्ण, देनदार; **~-redemption,** ऋण-निर्मोचन। > डे'ट; डे'ट्-अॅ

**debunk,** असली रूप दिखलाना। > डीबॅन्क

**début,** 1. (*actor*) प्रथम अभिनय; 2. (*girl*) सामाजिक जीवन में प्रवेश; 3. श्रीगणेश, प्रारम्भ। > डेबू

**decade,** दशक, दशी*, दहाई*; दशक, दशाब्द। > डे'केड

**decadence,** अवनति*, अधोगति*, पतन, ह्रास, अपकर्ष; अवनतिकाल, पतनकाल। **decadent,** ह्रासोन्मुख; पतित; ह्रासवादी; क्षयोन्मुख। > डे'कॅ/डॅन्स, ~डॅन्ट

**deca/gon,** दशभुज; **~gram,** डेकाग्राम, दशग्राम; **~hedron,** दशफलक; **~logue,** दस नियम, दशशील; **~meter,** डेकामीटर; **~pod,** दशपाद; **~stich,** दशपदी*; **~syllable,** दशाक्षर। > डे'कॅ/गॅन, ~ग्रैम; डे'कॅहे'ड्रॅन; डे'कॅ/लॉग, ~मी-टॅ, ~पॉड, ~स्टिक, ~सिलॅबॅल

**decamp,** पड़ाव उठाना; भाग जाना, चम्पत हो जाना। > डिकैम्प

**decant,** निथारना, निस्तारण क०; उँडेलना; **~er,** 1. निथरनी*, निस्तारित्र; 2. (*for wine*) मीना। > डिकैन्ट; डि-कैन्-टॅ

**decapitate,** सिर काटना। **decapitation,** शिरच्छेदन। > डिकैप्-इ/टेट, ~टेशॅन

**decasualization,** स्थायीकरण। **decasualize,** स्थायी बनाना। > डीकैश़्युअॅलाइज़ेशॅन; डीकैश़्युअॅलाइज़

**decay,** *n.*, 1. क्षय, अपक्षय, अपकर्ष; 2. (*rotting*) सड़ाव, सड़न*; —*v.*, क्षीण हो जाना, क्षय होना; सड़ना, बिगड़ना। > डिके

**decease,** *n.*, मृत्यु*, प्रमीति*; *v.*, मरना; **~d,** दिवंगत, मृत, प्रमीत। > डिसीस; डिसीस्ट

**deceit,** धोखा, कपट, छल-कपट; **~ful,** कपटी, धोखेबाज़, छली, धूर्त; कपटपूर्ण। > डिसीट

**deceive,** धोखा देना, ठगना; **~r,** धोखेबाज़; छली, वंचक। > डिसीव्; डि-सीव्-अॅ

**decelerate,** अवत्वरण या मन्दन क०। > डीसे'लॅरेट

**December,** दिसम्बर। > डि-से'म्-बॅ

**decency,** 1. औचित्य; 2. शालीनता*, मर्यादा*; 3. (*pl.*) शिष्टाचार, भद्र व्यवहार; 4. (*pl.*) मनुष्योचित जीवन की ज़रूरतें*। > डी-सॅन्-सि

**decennial,** दशवार्षिक। **decennium,** दशाब्द, दशक। > डिसे'न्यॅल; डिसे'न्-इअॅम

**decent,** 1. (*proper*) उचित, समुचित; 2. (*not immodest*) शालीन, सलज्ज, मर्यादित, श्लील; 3. (*satisfactory*) सन्तोषजनक, काफ़ी अच्छा; 4. (*generous*) उदार, अच्छा। > डीसॅन्ट

**decentra/lization,** विकेन्द्रीकरण; **~lize,** विकेंद्रित क०। > डीसे'न्ट्रॅ/लाइज़ेशॅन, ~लाइज़

**deception,** छल, धोखा, कपट, वंचन, प्रतारणा*। > डिसे'प्शॅन

**deceptive,** कपटी; कपटपूर्ण, भ्रामक, भ्रान्तिकर, भ्रमजनक। > डि-से'प्-टिव्

**dechristianize,** अख्रीस्तीय बनाना। > डीक्रिस्ट्यॅनाइज़

**decide,** निर्णय क०, विनिश्चय क०, निश्चय क०; **~d,** निश्चित, विनिश्चित; सुस्पष्ट; कृतसंकल्प; **~dly,** निश्चित रूप से। > डिसाइड; डिसाइड्-इड

**deciding,** विनिश्चायक, निर्णायक। > डिसाइड्-इन्ग

**decidua,** पतनिका*। > डि-सिड्-यु-अॅ

**deciduous,** 1. पतझड़ी, पर्णपाती; पाती; 2. (*temporary*) अस्थायी। > डि-सिड्-यु-अॅस

**decile,** दशमक। > डे'सिल

**decimal,** *n.*, दशमलव; *adj.*, दशमिक; ~ **system,** दशमलव या दशमिक प्रणाली*; **~ization,** दशमलवकरण, दशमिकीकरण। > डे'सिमॅल; डे'सिमॅलाइज़ेशॅन

**decimate,** दशमांश लेना या मार डालना; एक बड़ा अंश लेना या मार डालना। > डे'सिमेट

**decipher,** गूढ़लिपि* का अर्थ निकालना या लिखना; अर्थ निकालना। > डि-साइफ़्-अॅ

**decision,** 1. निर्णय, फ़ैसला; 2. (*determination*) निश्चय; 3. (*resolution*) संकल्प; 4. (*firmness*) दृढ़ता*। > डिसिश़्ज़ॅन

**decisive,** 1. (*conclusive*) निर्णायक; निश्चायक, विनिश्चायक; 2. (*showing firmness*) निश्चयात्मक, निर्णयात्मक; निश्चित; 3. (*of person*) दृढ़, कृतसंकल्प। > डिसाइस्-इव्

**decivilize,** असभ्य बनाना। > डीसिव्-इलाइज़

**deck,** *n.*, 1. डेक; 2. (*roof*) छत*; *v.*, सजाना, अलंकृत क०; ~ **out,** अच्छे-अच्छे कपड़े पहनाना; ~**-cargo,** डेक-माल; ~**-hand,** नाविक; ~**-passenger,** डेक-यात्री। > डे'क

**declaim,** सुनाना, घोषित क०; निन्दा* क०, आपत्ति* क०। > डिक्लेम

**declamation,** 1. सुनाना; 2. (*art*) वक्तृता*; 3. भाषण। > डे'क्लमेशॅन

**declamatory,** भावुकतापूर्ण; शब्दाडम्बर-पूर्ण। > डिक्लमॅटॅरि

**declarant,** घोषक। > डिक्ले'अॅरॅन्ट

**declaration,** घोषणा*, विज्ञप्ति*, प्रख्यापन; घोषणा-पत्र। > डे'क्लॅरेशॅन

**declarative, declaratory,** घोषणात्मक। > डिक्लॅरॅ/टिव, ~टॅरि

**declare,** घोषित क०; बता देना; प्रकट क०; विवरण देना; ~**d,** घोषित; ~**r,** घोषक। > डिक्ले'अॅ; डिक्ले'अॅड; डि-क्ले'अॅर-अॅ

**déclassé,** वर्गच्युत; पतित। > डेक्लासे

**declassify,** गुप्त सूची* से उतारना। > डीक्लैस्-इफ़ाइ

**declension,** 1. (*slope*) ढाल*, उतार; 2. (*decline*) अवनति*, अपकर्ष; 3. (*deviation*) विचलन, व्यतिक्रम; 4. (*gram.*) शब्दरूप, संज्ञारूप, रूपसाधन। > डिक्ले'न्शॅन

**declinable,** विकारी। > डिक्लाइनॅबॅल

**declination,** 1. अधोनति*, उतार, झुकाव; 2. (*of compass*) विचलन, दिक्पात; 3. (*of stars*) क्रान्ति*, अपक्रम। > डे'क्लिनेशॅन

**declinatory,** नकारात्मक। > डिक्लाइनॅटॅरि

**decline,** *n.*, 1. क्षय, अवनति*, ह्रास, पतन; 2. अस्तगमन; —*v.*, 1. (*bend*) झुकना या झुकाना; 2. (*slope*) ढालू होना; 3. (*sun*) ढलना; 4. (*decay*) ढलना, क्षीण हो जाना, क्षय होना; 5. (*deteriorate*) अवनति* पर होना, बिगड़ना; 6. (*refuse*) अस्वीकार क०; 7. (*gram.*) विभक्ति* लगाना, शब्दरूप प्रस्तुत क०। > डिक्लाइन

**declining,** 1. (*price*) गिरता; 2. ~ years, बुढ़ापा। > डिक्लाइन्-इन्ग

**declivitous,** प्रपाती। > डिक्लिव्-इटॅस

**declivity,** ढाल*। > डिक्लिव्-इटि

**declivous,** ढालू। > डिक्लाइवॅस

**decoct,** उबालना; ~**ion,** काढ़ा, क्वाथ, जोशाँदा। डिकॉक्ट; डिकॉक्शॅन

**decode,** कूट खोलना; बीजलेख का अर्थ लिख देना, कूटानुवाद क०। > डिकोड

**decollate,** सिर काटना। > डिकॉलेट

**decollation,** शिरच्छेदन। > डीकॉलेशॅन

**decolour/ization,** ~**isation,** विरंजीकरण, विरंजन; ~**ize,** ~**ise,** विरंजित क०; ~**izer,** ~**iser,** विरंजक। > डीकॅलॅराइज़ेशॅन; डीकॅलॅ/राइज़, ~राइज़ॅ

**decompose,** 1. अपघटित हो जाना या क०; 2. (*math.*) वियोजित क०। > डीकॅम्पोज़

**decomposing,** घटक। > डीकॅम्पोज़्-इन्ग

**decomposite, decompound,** बहु-संयुक्त। > डीकॉम्पॅज़िट; डीकॉम्पाउन्ड

**decomposition,** अपघटन; सड़ाव, सड़न*; वियोजन। > डीकॉम्पॅज़िशन

**decompression,** विसंपीडन। > डीकॅम्प्रे'शॅन

**deconsecrate,** अप्रतिष्ठित क०। > डी-कॉन्-सि-क्रेट

**decontaminate,** विसंदूषित कर देना। > डी-कॅन्-टैम्-इनेट

**decontrol,** *n.*, विनियन्त्रण; *v.*, नियन्त्रण हटाना। > डीकॅन्ट्रोल

**décor,** 1. सजावट*; 2. (*stage*) सज्जा*; रंगसज्जा*। > डेकॉः = डे'कॉः = डिकॉः

**decor/ate,** सजाना, अलंकृत क०; पदक देना, सम्मानित क०; ~**ation,** सजावट*, अलंकरण; अलंकार, विभूषण; पदक, सम्मान; ~**ative,** सजावटी, आलंकारिक; — art, सज्जा-कला*। > डे'कॅरेट; डे'कॅरेशॅन; डे'कॅरॅटिव

**decorous,** समुचित; मर्यादित; सुरुचिपूर्ण। > डे'कॅरॅस

**decorticate,** छिलका (*husk*) या छाल* (*bark*) निकालना, छीलना। > डीकॉ:ट्-इकेट

**decorum,** 1. (*congruity*) औचित्य; 2. (*propriety*) मर्यादा*, शालीनता*; 3. (*politeness*) शिष्टाचार। > डिकॉ:रॅम

**decoy,** *v.*, फँसाना; लुभाना; *n.*, फन्दा; फँसानेवाला जानवर या चिड़िया*; प्रलोभन। > डिकॉइ

**decrease,** *v.*, घटना या घटाना, कम हो जाना या क०, ह्रास होना; —*n.*, घटती*, घटी*, ह्रास, कमी*। > डिक्रीस (*v.*); डीक्रीस (*n.*)

**decreasing,** घटता, क्षीयमाण, ह्रासवान्। > डिक्रीस्-इना

**decree,** *n.*(*v.*), डिगरी*, आज्ञप्ति*, आदेश (देना); निर्णय (क०)। > डिक्री

**decrement,** ह्रास, अपक्षय। > डे'क्-रिमॅन्ट

**decrepit(ude),** जर्जर (ता*), जीर्ण (ता*)। > डिक्रे'प्-इट, डिक्रे'प्-इटचूड

**decrepi/tate,** कड़कड़ाना; ~**tation,** कड़कड़न*, कड़कड़ाहट*। > डिक्रे'प्-इटेट; डिक्रे'पिटेशॅन

**decrescendo,** *n.*, अवरोह; *adj.*, अवरोही; —*adv.*, उत्तरोत्तर धीमे। > डेक्रे'शे'न्डो

**decrescent,** अवरोही, क्षीयमाण। > डिक्रे'सॅन्ट

**decretal,** आज्ञप्ति*, अध्यादेश। > डिक्रीटॅल

**decry,** 1. निन्दा* क०, गर्हण क०; 2. (*depreciate*) अवमूल्यन क०। > डिक्राइ

**decuman,** विशाल, पर्वताकार। > डे'क्यूमॅन

**decumbent,** 1. शायी; 2. (*bot.*) उच्चाग्र शयान। > डिकॅम्बॅन्ट

**decuple,** *n.*, *adj.*, (*v.*), दसगुना (क०)। > डे'क्यूपॅल

**decurrent,** अधोवर्धी। > डिकॅरॅन्ट

**decussate,** चतुष्क, चरखड़ीदार। > डिकॅस्-इट

**dedicate,** समर्पित क०, का समर्पणक०। > डे'ड्-इकेट

**dedication,** 1. समर्पण; 2. (*of church*) प्रतिष्ठान; 3. (*opening*) उद्घाटन। > डे'डिकेशॅन

**dedicatory,** समर्पणात्मक। > डे'ड्-इकॅटॅरि = डे'ड्-इकेटॅरि

**deduce,** 1. निगमन क०; 2. (*conclude*) परिणाम निकालना; 3. उत्पत्ति* (*origin*) अथवा व्युत्पत्ति* (*derivation*) मानना या दिखलाना। > डिड्यूस

**deducible,** निगम्य। > डिड्यूसॅबॅल

**deduct,** काटना, निकाल देना, घटाना; ~**ion,** 1. (*act*) घटाव; 2. (*amount*) कटौती*, छूट*; 3. (*logic*) निगमन; अनुमिति*; ~**ive,** निगमनिक, निगमनात्मक। > डिडॅक्ट; डिडॅक्/शॅन; ~टिव्

**deed,** 1. कार्य, कृत्य, कर्म, काम; 2. (*document*) विलेख, संलेख, दस्तावेज़*, पत्र; ~ of gift, दानपत्र; ~ of partnership, भागितापत्र; ~**ful,** सक्रिय; ~**less** निष्क्रिय; ~**-poll,** एकपक्षीय विलेख। > डीड

**deem,** समझना, मानना। > डीम

**deep,** *n.*, गहराई*; *adv.*, गहराई* में, दूर तक; —*adj.*, 1. गहरा, गहन, गम्भीर; 2. (*placed far down*) नितल; 3. (*serious*) गम्भीर; 4. (*abstruse*) गहन, गूढ़, दुर्बोध; 5. (*intense*) गहरा, तीव्र; 6. (*sly*) चालाक; 7. (*absorbed*) मग्न; 8. (*sound*) गम्भीर, मन्द्र; 9. (*colour*) गहरा; 10. (*vowel*) पश्च। > डीप

**deepen,** (और) गहरा हो जाना या क०। > डीपॅन

**deep/freeze,** हिमीकरण क०; ~**-laid,** सुविचारित; ~**ly,** अति, अत्यन्त, अत्यधिक; गहराई* तक; दूर तक; ~**ness,** गहराई*; ~**-read,** बहुश्रुत; ~**-rooted,** गहरा; ~**-seated,** 1. गहरा; 2. सुदृढ़, दुर्निवार्य; 3. (*geol.*) पातालीय।

**deer,** हरिण, मृग; barking ~, काकड़; hog ~, पाढा; musk ~, कस्तूरी मृग; spotted ~, चीतल; Indian mouse ~, पिसूरी; barasingha, 1. बारहसिंघा; 2. (*Kashmir baras.*) हंगल। > डिअॅ

**deerskin,** मृगछाला, मृगचर्म। > डिअॅस्किन

**deface,** 1. विरूप क०, विकृत क०, बिगाड़ना; 2. (*stamp*) मोहर* लगाना; ~**d,** विरूपित, विकृत; ~**ment,** 1. (*state*) विकृति*, विकार; 2. (*act*) विरूपण, विरूपकरण; मोहर* लगाना। > डिफ़ेस; डिफ़ेस्ट; डिफ़ेस्मॅन्ट

**de facto,** *adv.*, वस्तुतः, असल में, वास्तव में; —*adj.*, वास्तविक। > डी फ़ैक्टो
**defal/cate,** हड़पना, ग़बन क०; **~cation,** ग़बन, ख़यानत*; **~cator,** ग़बनकार। > डीफ़ॅल्केट; डीफ़ैल्केशॅन; डीफ़ॅल्केटॅ
**defamation,** 1. मानहानि*; 2. (*slander*) निन्दा*। > डे' = डीफ़ॅमेशॅन
**defamatory,** मानहानिकारक, अपकीर्तिकर, निन्दात्मक। > डिफ़ॅमॅटॅरि
**defame,** मानहानि* क०, बदनाम क०, निन्दा* क०। > डिफ़ेम
**default,** *v.*, 1. चूकना, पूरा नहीं क०; 2. अनुपस्थित रहना; 3. (*fail to pay*) अदायगी* या भुगतान नहीं क०;—*n.*, चूक*, अकरण, वितथ; अनुपस्थिति*; बाक़ीदारी*; in ~ of, की अनुपस्थिति* में, के अभाव में; **~er,** 1. चूककर्ता, वितथी; 2. (*not paying*) बाक़ीदार; 3. (*embezzler*) ग़बनकार। > डिफ़ॉःल्ट; डि-फ़ॉःल्ट्-अॅ
**defeasance,** विफलीकरण। > डिफ़ीज़ॅन्स
**defeasible,** विफलनीय। > डिफ़ीज़ॅबॅल
**defeat,** *n.*, हार*, पराजय*; असफलता*; निष्फलता*; —*v.*, हराना, पराजित क०; व्यर्थ या विफल कर देना; **~ism,** पराजयवाद। > डिफ़ीट; डिफ़ीट्-इज़्म
**defecate,** 1. (*refine*) शुद्ध क०; 2. मलत्याग क०। **defecation,** शुद्धीकरण; मलत्याग, मलोत्सर्ग। > डे'फ़्-इकेट; डे'फ़िकेशॅन
**defect,** 1. अभाव, त्रुटि*, कमी* न्यूनता*; 2. (*fault*) दोष, दुर्गुण, अवगुण, ख़राबी*। > डिफ़े'क्ट = डीफ़े'क्ट
**defection,** 1. (*failure*) अभाव; 2. (*desertion*) अपसरण, (पक्ष-, धर्म-, कर्तव्य-) त्याग। > डिफ़े'कशॅन
**defective,** अपूर्ण, त्रुटिपूर्ण; ख़राब, सदोष, दोषपूर्ण; मन्दबुद्धि। > डि-फ़े'क्-टिव
**defence, defense,** 1. रक्षा*, प्रतिरक्षा*, बचाव; 2. (*fortification*) मोर्चाबन्दी*; 3. (*argument*) सफ़ाई*; 4. (*pleading*) प्रतिवाद, सफ़ाई*; 5. (*defending side*) प्रतिपक्ष; **~less,** अरक्षित, रक्षाहीन; निस्सहाय; **~-mechanism,** रक्षात्मक प्रतिक्रिया*; आत्मरक्षातन्त्र। > डिफ़े'न्स
**defend,** 1. (प्रति)रक्षा* क०, बचाव क०; 2. (*support*) समर्थन क०, सफ़ाई* देना; 3. (*law*) प्रतिवाद क०; **~ant,** प्रतिवादी, मुद्दालेह; **~ed,** रक्षित; **~er,** (प्रति)रक्षक, समर्थक ; — of the faith, धर्मत्राता। > डिफ़े'न्ड; डिफ़े'न्/डॅन्ट, ~डिड, ~डॅ
**defensible,** उचित, समर्थनीय, प्रतिवाद्य; रक्ष्य, रक्षणीय। > डि-फ़े'न्-सॅ-बॅल
**defensive,** *adj.*, रक्षात्मक, सुरक्षा-, प्रतिरक्षा-; —*n.*, रक्षात्मक कार्यवाही*, आत्मरक्षा*। > डि-फ़े'न्-सिव्
**defer,** आस्थगित क०, टालना; ~ to, का सम्मान क०, मान लेना, स्वीकार क०, झुकना; **~ence** 1. (*respect*) सम्मान, श्रद्धा*; 2. (*compliance*) अनुवर्तन, (अनु)-पालन; **~ent,** *adj.* विनयी; प्रवाही; —*n.*, वाहिनी*; **~ential,** श्रद्धापूर्ण; **~ment,** (आ)स्थगन, विलम्बन; **~red,** आस्थगित, विलम्बित। > डिफ़ॅः; डे'फ़ॅरॅन्स; डे'फ़ॅरॅन्ट; डे'फ़ॅरे'न्शॅल; डिफ़ॅःमॅन्ट; डिफ़ॅःड
**defiance,** 1. (*disobedience*) अवज्ञा*; 2. (*challenge*) चुनौती*। > डिफ़ाइअॅन्स
**defiant,** अवज्ञाकारी, उद्धत, विद्रोही। > डिफ़ाइअॅन्ट
**deficiency,** अपूर्णता*; अभाव, कमी*, त्रुटि*; mental ~, मनोवैकल्य। > डि-फ़ि-शॅन्-सि
**deficient,** अपूर्ण; त्रुटिपूर्ण। > डिफ़िशॅन्ट
**deficit,** 1. घाटा; 2. (*shortage*) कमी*, अभाव। > डे'फ़्-इ-सिट
**defilade,** *v.*, ओट* या आड़* में बैठाना; —*n.*, ओट*। > डे'फ़िलेड
**defile**[1], *v.*, दूषित क०, कलुषित क०; अपवित्र क०; भ्रष्ट क०, बिगाड़ना; **~ment,** दूषण। > डिफ़ाइल; ~मॅन्ट
**defile**[2], *n.*, तंग रास्ता, संकीर्ण दर्रा; *v.*, पंक्तिबद्ध चलना। > डीफ़ाइल (*n.*); डिफ़ाइल (*v.*)
**definable,** परिभाष्य। > डिफ़ाइनॅबॅल
**define,** परिभाषा* देना; निरूपण क०; निश्चित क०, निर्धारित क०; सीमा-निर्देश क०, सीमांकन क०; की विशेषता* होना; **~d,** परिभाषित। > डिफ़ाइन, डिफ़ाइन्ड

**definite**, 1. निश्चित, ध्रुव; 2. (*explicit*) सुस्पष्ट, सुनिश्चित; 3. सीमांकित; 4. (*gram.*) निश्चयवाचक, निश्चितार्थी; ~**ly**, निश्चित रूप से। > डे'फ़्-इ-निट

**definition**, 1. परिभाषा*; 2. (*techn.*) स्पष्टता*; 3. निश्चयन। > डे'फ़िनिशॅन

**definitive**, 1. (*decisive*) निर्णायक, निश्चायक; 2. (*final*) अन्तिम, अन्त्य; 3. निश्चित; 4. निश्चयात्मक; 5. सुदृढ़, सुस्थिर, स्थिर, स्थायी; 6. (*fully developed*) प्रौढ़, पूर्ण विकसित; 7. (*gram.*) निश्चितार्थी। > डिफ़िन्-इटिव

**deflagration**, उद्दहन। > डी-, डे'-फ्लॅग्रेशॅन

**deflate**, 1. (*money*) अपस्फीति* क०; 2. हवा* निकालना। > डिफ़्लेट

**deflation**, अपस्फीति*। > डिफ़्लेशॅन

**deflect**, 1. मोड़ना, झुकाना, विक्षेपित क०; 2. में लगाना; 3. मुड़ना, (सीधे पथ से) हट जाना; ~**ion**, **deflexion**, झुकाव, मोड़; विक्षेप; विस्थापन; विचलन; ~**or**, विक्षेपक। > डिफ़्ले'क्ट; डिफ़्ले'क्/शॅन, ~टॅ

**defloration**, कौमार्यहरण, कौमार्यभंग। > डीफ़्लॉ:रेशॅन

**deflower**, 1. कौमार्य भंग क०; 2. (*ravage*) बिगाड़ना, विकृत क०; 3. फूल तोड़ना; ~**ed**, क्षतयोनि। > डीफ़्लाउ-अॅ, डीफ़्लाउ-अॅड

**defluent**, अधःप्रवाही। > डीफ़्लूअॅन्ट

**defoliation**, निष्पत्रण। > डीफ़ोलिएशॅन

**deforestation**, वननाशन, बन-कटाई*। > डीफ़ॉरे'स्टेशॅन

**deform**, विरूपित या विकृत क०, बिगाड़ना; ~**ation**, 1. विरूपण; 2. (*state*) विकृति*, विरूपता*, विकार; ~**ed**, 1. विरूपित, विकृत; 2. विकलांग; 3. घृणित, कुरूप; 4. (*depraved*) भ्रष्ट; ~**ity**, विकृति*, विरूपता*; विकलांगता*; कुरूपता*; भ्रष्टता*। > डिफ़ॉ:म; डीफ़ॉ:मेशॅन; डिफ़ॉ:म्ड; डिफ़ॉ:म्-इटि

**defraud**, कपट से लेना, से प्रवंचित क०; कपट क०, धोखा देना, ठगना; ~**ation**, प्रवंचन; ~**er**, प्रवंचक। > डिफ़्रॉ:ड; डीफ़्रॉ:डेशॅन; डि-फ़्रॉ:ड्-अॅ

**defray**, चुकाना; ~**al**, अदायगी*। > डिफ़्रे

**deft**, दक्ष, दक्षिण, निपुण। > डे'फ़्ट

**defunct**, मृत; समाप्त; पुराना, अप्रचलित। > डिफ़ॅन्क्ट

**defy**, अवज्ञा* क०; चुनौती* देना; विरोध क०। > डिफ़ाइ

**degeneracy**, अपकर्ष, अधोगति*, अपभ्रष्टता*; अपविकास, ह्रासी विकास। > डिजे'नॅरॅसि

**degenerate**, *adj.*, विकृत; भ्रष्ट, अपभ्रष्ट, चरित्रहीन, पतित; —*v.*, 1. बिगड़ना, विकृत, भ्रष्ट या अपभ्रष्ट हो जाना; 2. (*biol.*) अपकर्ष या अपविकास होना; ~**d**, विकृत; ह्रसित, अपविकसित। > डिजे'नॅरिट (*adj.*); डिजे'नॅरेट (*v.*); डिजे'नॅरेटिड

**degeneration**, 1. अधःपतन; विकृति*, अधोगति*, विकार; 2. (*zool.*) अपविकास, ह्रासी विकास; 3. (*phys.*) अपभ्रंशन। > डिजे'नॅरेशॅन

**degenerative**, अपकर्षक; ह्रासी। > डिजे'नॅरॅटिव

**deglutition**, निगरण। > डीग्लूटिशॅन

**degradation**, पदच्युति*; अपकर्ष, अधोगति*; बदनामी*, अप्रतिष्ठा*; अवक्रमण, निम्नीकरण। > डिग्रॅडेशॅन

**degrade**, 1. दरजा घटाना, पदच्युत, पदावनत, निम्नीकृत क०, निम्नकोटिकृत क०; 2. (*debase*) भ्रष्ट क०; 3. (*defame*) बदनाम क०; 4. मूल्य घटाना; 5. (*chem.*) अवक्रमण क०; 6. (*degenerate*) विकृत या भ्रष्ट हो जाना; ~**d**, पदच्युत, निम्नीकृत, निम्नकोटिकृत; विकृत, भ्रष्ट; अप्रतिष्ठित, बदनाम; अवक्रमित। > डिग्रेड; डिग्रेड्-इड

**degrading**, अपमानजनक; अपयशकर; अमानवोचित। > डिग्रेड्-इन्ग

**degree**, 1. (*title*) उपाधि*; 2. (*stage*) सोपान; 3. (*rank*) अवस्था*; 4. (*quality, intensity*) कोटि*, श्रेणी*, दरजा; 5. (*amount*) मात्रा*, अंश; 6. (*of angle*) अंश; 7. (*unit*) अंश, अंशांक; 8. (*of algebraic equation*) घात। > डिग्री

**degression**, अवक्रमण। > डिग्रे'शॅन

**degressive**, अवक्रमिक। > डिग्रे'स्-इव

**degust**, आस्वादन क०। > डिगॅस्ट

**dehisce**, स्फुटना; ~**nce**, स्फुटन; ~**nt**, स्फोटी। > डिहिस; डिहिसॅन्स; डिहिसॅन्ट

**dehortative**, निवर्तक, निवारक।
> डिहॉ:टॅटिव्

**dehumanize**, कठोर या अमानवीय बना देना। > डीह्यूमॅनाइज़

**dehydrate**, निर्जल क०; ~d, निर्जलित।
> डीहाइड्/रेट; ~रेटिड

**dehydration**, निर्जलन, निर्जलीकरण; निर्जलीभवन। > डीहाइड्रेशॅन

**dehypnotize**, सम्मोहन दूर क०।
> डीहिप्नॅटाइज़

**deicide**, देवहत्या*; देवहन्ता। > डीइसाइड

**deictic**, संकेतवाचक। > डाइक्-ठिक

**deification**, देवत्वारोपण, देवीकरण, देवत्व-प्राप्ति*। > डीइफ़िकेशॅन

**deified**, देवत्वप्राप्त, देवीकृत।
> डीइफ़ाइड

**deiform**, देवतुल्य। > डीइफ़ॉ:म

**deify**, देवत्व-आरोपण क०, देवता बनाना; देवतुल्य बनाना; पूजा* क०। > डीइफ़ाइ

**deign**, की कृपा* क०, अनुग्रह क०। > डेन

**deism**, देववाद। **deist**, देववादी। **deity**, देवता। > डीइज़्म; डीइस्ट; डीइटि

**deject**, उदास, विषण्ण या निरुत्साह कर देना; ~ion, 1. उदासी*, विषाद; 2. (*med.*) विष्ठा*; मलोत्सर्ग। > डिजे'क्ट; डि-जे'क्-शॅन

**dejecta**, विष्ठा*। > डि-जे'क्-टॅ

**déjeuner**, कलेवा, प्रातराश। > डे'श्ज़ॅने

**de jure**, *adv.*, विधितः, क़ानूनन; *adj.*, वैध, क़ानूनी। > डि जुअॅर्-इ

**delate**, पर अभियोग लगाना, की रिपोर्ट* लिखवाना; बताना, प्रकट क०। > डिलेट

**delay**, *n.*, देर*, विलम्ब; अवरोध, बाधा*; —*v.*, देर* क० या लगाना; स्थगित क०, तिथि* बढ़ा देना; रोकना, अटकाना; ~ed, विलंबित; — action charge, विलम्बित चार्ज; ~ing, विलम्बकारी।
> डिले; डिलेड; डिलेइङ्ग

**del credere**, प्रत्यायक। > डे'ल् क्रेडॅरि

**delectable**, सुखद, आनन्दकर, मनोहर।
> डिले'क्टॅबॅल

**delectation**, सुख, आनन्द।
> डीले'क्टेशॅन

**delegacy**, *see* DELEGATION।
> डे'ल्-इगॅसि

**delegate**, *n.*, प्रतिनिधि, प्रत्यायुक्त; *v.*, प्रतिनिधि बनाना; (अधिकार) देना या सौंपना; ~d, सौंपा, प्रत्यायुक्त, प्रदत्त।
> डे'ल्-इगिट (*n.*), डे'ल्-इगेट (*v.*), डे'ल्-इगेटिड

**delegation**, 1. (*act*) प्रतिनिधान, प्रतिनिधायन, प्रत्यायोजन; 2. प्रतिनिधित्व; 3. (*persons*) प्रतिनिधि-मण्डल, शिष्टमण्डल, प्रत्यायोग। > डे'लिगेशॅन

**delete**, काटना, निकाल देना, मिटाना; ~rious, हानिकर, क्षतिकर।
> डिलीट; डे'लिटिअॅर्-इअॅस

**deletion**, उच्छेद, विलोप, विलोपन, अपमार्जन। > डिलीशॅन

**deliberate**, *adj.*, 1. (*on purpose*) जानबूझकर किया हुआ, संकल्पित, ज्ञानकृत; 2. (*considered*) विवेचित, सुविचारित, विमर्शित, आयोजित, विमृष्ट; 3. (*cautious*) सावधान, विवेकशील; 4. (*unhurried*) अत्वरित, सावधान; —*v.*, विचार-विमर्श क०, विचारना, पर्यालोचन क०; ~ly, जान-बूझकर; सोच-समझकर, विमर्शपूर्वक।
> डिलिबॅरिट (*adj.*); डिलिबॅरेट (*v.*)

**deliberation**, 1. विचार-विमर्श, पर्यालोचन, विमर्श; 2. सावधानी*; 3. (*calmness*) असंभ्रम, धैर्य। > डिलिबॅरेशॅन

**deliberative**, विमर्शी, विचारक; विचारात्मक। > डिलिबॅरॅटिव्

**delicacy**, 1. कोमलता*, सुकुमारता*; मृदुता*; उत्कृष्टता*, सूक्ष्मता*, बारीकी*; नज़ाकत*; सौजन्य, भद्रता*, लिहाज़; कौशल; 2. स्वादिष्ठ खाद्य। > डे'ल्-इकॅसि

**delicate**, 1. कोमल, सुकुमार; 2. (*mild*) मृदु; 3. (*exquisite*) उत्कृष्ट, उत्तम, बढ़िया; 4. (*subtle*) सूक्ष्म, बारीक; 5. (*critical*) नाज़ुक, संकटपूर्ण; 6. (*sensitive*) सुकुमार, संवेदनशील; 7. (*tactful*) भद्र, लिहाज़ रखनेवाला, व्यवहार-कुशल; 8. (*skilful*) सुदक्ष, अतिनिपुण, अतिप्रवीण, कुशल; 9. (*tasty*) स्वादिष्ठ, स्वादिष्ट। > डे'ल्-इकिट

**delicious**, सुखद, रुचिर, मनोहर; सुस्वादु, स्वादिष्ठ, स्वादिष्ट। > डिलिशॅस

**delict**, दुष्कृति*, उल्लंघन; अपराध।
> डीलिक्ट=डिलिक्ट

**delight,** *v.*, आनन्दित या हर्षित क० या होना; बहुत पसंद क०; —*n.*, हर्ष, आनन्द, आह्लाद, सुख; आह्लादक (वस्तु*···); ~**ed,** हर्षित, आनन्दित, सुखी; ~**ful,** आनन्दप्रद, रुचिकर। > डिलाइट; डिलाइट्-इड; डिलाइट्फ़ुल

**delimit,** ~**ate,** सीमा* निर्धारित क०; सीमा* का निशान लगाना; ~**ation,** सीमा-निर्धारण, हदबन्दी*, परिसीमन; सीमांकन। > डीलिम्-इट, डीलिम्-इटेट, डिलिमिटेशॅन

**delineate,** रूपरेखा* प्रस्तुत क०; चित्रित क०, अंकित क०; वर्णन क०। > डिलिन्-इएट

**delineation,** रूपरेखा*; चित्रण, चित्र, रेखाचित्र; वर्णन। > डिलिनिएशॅन

**delinquency,** 1. (*misdeed*) अपचार, अपराध, चूक*; 2. (*neglect*) कर्तव्यच्युति*। > डि-लिन्-क्वॅन्-सि

**delinquent,** 1. अपराधी, अपचारी, दोषी; 2. (*in arrear*) बकाया। > डिलिन्क्वॅन्ट

**deliquesce,** गलना, द्रवित होना, पिघलना, पसीजना, प्रस्वेदित होना; ~**nce,** प्रस्वेदन; ~**nt,** प्रस्वेद्य; प्रस्वेदी। > डे'लिक्वे'स; डे'लिक्वे'सॅन्स, डे'लिक्वे'सॅन्ट

**deliration,** मतिभ्रंश; पागलपन। > डे'लिरेशॅन

**delirious,** प्रलापी; उन्मत्त। > डिलिरिअॅस

**delirium,** 1. (*med.*) सरसाम, सन्निपात; 2. (*excitement*) उन्माद, उत्तेजना*; 3. (*speech*) प्रलाप; ~ tremens, कम्पोन्माद। > डिलिरिअॅम

**delitescent,** अप्रत्यक्ष, अप्रकट। > डी = डे'लिटे'सॅन्ट

**deliver,** से मुक्त क०, बचाना, छुड़ाना; देना, प्रदान क०, सौंपना; पहुँचाना, बाँटना, वितरण क०; प्रसव कराना; ~ up, समर्पित क०, के हवाले कर देना; be ~ed of, प्रसव क०; ~**ance,** 1. मोचन, छुड़ाई*; 2. मुक्ति*, उद्धार, रिहाई*; 3. (*opinion*) निर्णय; ~**er,** मोचक, उद्धारक; प्रदाता। > डि-लिव्-अॅ; डिलिवॅड; डिलिवॅरॅन्स; डिलिवॅरॅ

**delivery,** 1. (*of goods*) सुपुर्दगी*, प्रदान, दाति*, मालछुड़ाई*; 2. (*of mails*) वितरण; 3. (*law*) प्रदान, हस्तान्तरण; 4. (*childbirth*) प्रसव, प्रसूति*; 5. (*manner*) शैली*, ढंग; भाषण-शैली*; take ~, माल छुड़ाना या लेना। > डिलिवॅरि

**dell,** घाटी*। > डे'ल

**delta,** 1. डेल्टा, नदीमुख-भूमि*; 2. (*astron.*) चतुर्थ देवयानी*; ~ connection, त्रिकोण सम्बन्ध। > डे'ल्-टॅ

**deltoid,** त्रिकोणाकार; ~ muscle, अंसच्छद पेशी*, त्रिकोणिका*। > डे'ल्टॉइड

**delude,** धोखा देना, बहकाना; मोहित क०। > डिलूड = डिल्यूड

**deluge,** *n.*, 1. जल-प्रलय, प्लावन; 2. अति-वृष्टि*; 3. बाढ़*, भरमार*; —*v.*, 1. प्लावित या जलमग्न कर देना; 2. (*overwhelm*) पराभूत या अभिभूत क०, से विह्वल कर देना। > डे'ल्यूज

**delusion,** 1. (*active*) बहकावट*, मोहन; 2. भ्रान्ति*, मोह, भ्रम; 3. (*psych.*) विभ्रम। डिलूश़ॅन = डिल्यूश़ॅन

**delusive, delusory,** मोहक, भ्रामक, भ्रान्तिकर। > डिलूस्-इव; डिलूसॅरि

**de luxe,** विशिष्ट, सुखावह, सुखद; ~ edition, राजसंस्करण। > डॅलुक्स

**delve,** खोज* क०। > डे'ल्व

**demagnetize,** विचुम्बकन क०; ~**d,** विचुंबकित। > डी-मैग्-नि-टाइज़

**demagogue,** जनोत्तेजक। > डे'मॅगॉग

**demagogy,** जनोत्तेजन। डे'मॅगॉगि = डे'मॅगॉजि

**demand,** *n.*, माँग*, दावा, अभियाचना*; —*v.*, माँगना, दावा क०; की अपेक्षा* रखना, आवश्यक होना; is in great ~, इसकी बहुत माँग* है; ~**able,** अभियाचनीय; ~**ant,** अभियाचक; वादी; ~-**draft,** दर्शनी-हुण्डी*। > डिमान्ड; डिमान्ड्/अॅबॅल, ~अॅन्ट

**demarcate,** सीमांकन क०; निर्धारित क०। > डीमाकेट

**demarcation,** सीमांकन; सीमा*; line of ~, सीमा-रेखा*। > डीमाकेशॅन

**démarche,** कार्यवाही*। > डे'माश

**dematerialize,** भौतिकता* दूर क० या हो जाना। > डीमॅटिअॅर्-इअॅलाइज़

**demean,** (*lower*) अप्रतिष्ठित क०, नीचा दिखाना; ~ oneself, 1. बरताव क०,

आचरण क०; 2. (*lower*) अपनी प्रतिष्ठा* कम क०, नीच बनना। > डिमीन

**demeanour,** आचरण, व्यवहार, बरताव। > डिमीन्-अॅ

**dement,** पागल बनाना; ~**ed,** पागल, विक्षिप्त, मूढ़; ~**ia,** पागलपन, मनोभ्रंश। > डिमे'न्ट; डि-मे'न्-टिड; डिमे'न्शिअॅ

**demerit,** अवगुण, दुर्गुण, दोष। > डीमे'रिट

**demesne,** भूसम्पत्ति*; (कार्य) क्षेत्र। > डिमेन = डिमीन

**demi-,** अर्ध-, अंश-, गौण; ~**god,** अर्धदेव, गौण देवता; अंशावतार, अवतार; ~-**official,** अर्धसरकारी; ~**urge,** विश्वकर्मा, विश्वशिल्पी। > डे'म्-इ, ~गॉड; डीम्-इअॅ:ज = डे'म्-इअॅ:ज

**demilita/rization,** विसैन्यीकरण; ~**rize,** सैनिक शासन हटाना। > डीमिलिटॅराइज़ेशॅन; डीमिल्-इटॅराइज़

**demise,** *n.*, देहान्त, निधन; हस्तान्तरण; —*v.*, [पट्टे (*lease*) या वसीयत* (*will*) द्वारा] हस्तान्तरित करना। > डिमाइज़

**demission,** इस्तीफ़ा, पदत्याग। > डिमिशॅन

**demit,** इस्तीफ़ा देना, पदत्याग क०। > डिमिट

**demobi/lization,** सैन्यवियोजन, सैन्य-विघटन; ~**lize,** विघटित क०। > डीमोबिलाइज़ेशॅन; डीमोब्-इलाइज़

**demo/cracy,** 1. लोकतन्त्र, जनतन्त्र; 2. (*common people*) जनसाधारण; ~**crat,** लोकतन्त्री, लोकतन्त्रवादी; ~**cratic,** लोक-तन्त्रिक, लोकतन्त्रीय, लोकतन्त्रात्मक; ~**cratization,** लोकतन्त्रीकरण। > डिमॉक्रॅसि; डे'मॅक्रैट; डे'मॅक्रैट्-इक; डिमॉक्रॅटाइज़ेशॅन

**demogra/phical,** जनसांख्यिकीय; ~**phy,** जनसांख्यिकी*, जनांकिकी*। > डीमॅग्रैफ़्-इकॅल; डीमॉग्रॅफ़ि

**démodé, demoded,** पुराना, पुराने ढंग का। > डेमोड्-ए; डिमोड्-इड

**demoiselle,** युवती*, किशोरी*, कुमारी*; (*crane*) करकरा, करकटिया*। > डे'म्वाज़े'ल

**demolish,** ढाना, ढा देना, गिरा देना; विध्वंस क०, समाप्त क०, नष्ट क०। > डिमॉल्-इश

**demolition,** विध्वंस; विनाश। > डे'मॅलिशॅन

**demon,** 1. (*evil spirit*) नरकदूत, अपदूत, दुष्ट आत्मा; दानव, पिशाच, असुर; 2. (*daemon*) संरक्षक या प्रेरक आत्मा; 3. (*evil-minded person*) नर-पिशाच, राक्षस; 4. अद्‌भुत गुण-सम्पन्न व्यक्ति; ~**iac,** अपदूत-ग्रस्त; नारकीय, पैशाचिक; ~**ic,** नारकीय, राक्षसी; ~**ism,** नरकदूतवाद; पिशाचवाद; ~**olatry,** नरकदूत-पूजा*; पिशाच-पूजा*; ~**ology,** नरकदूत-विद्या*; पैशाचिकी*। > डीमॅन; डिमोन्-इऐक; डीमॉन्-इक; डीमॅनिज़्म; डीमॅनॉल्/अॅट्रि, ~अॅजि

**demonetization,** विमुद्रीकरण। > डिमॅनिटाइज़ेशॅन

**demon/strable,** प्रमाण्य; ~**strant,** प्रदर्शनकारी; ~**strate,** प्रमाणित क०, सिद्ध क०; दिखाना, (प्रयोग द्वारा) स्पष्ट क०, निरूपण क०; प्रदर्शित क०, व्यक्त क०; प्रदर्शन क०; ~**stration,** 1. (*proving*) प्रमाणन, उपपादन; प्रमाण, उपपत्ति*; 2. (*showing*) निदर्शन, निरूपण; 3. (*display*) प्रदर्शन; ~**strative,** 1. (*conclusive*) निश्चायक; 2. (*illustrative*) निदर्शनात्मक, निरूपणात्मक; 3. प्रदर्शनात्मक, प्रादर्शनिक; 4. भावप्रदर्शक; 5. (*gram.*) संकेतवाचक, निश्चयवाचक; ~**strator,** प्रदर्शक, उपपादक, निदर्शक; प्रदर्शनकारी। > डे'मॅन्स्ट्रॅबॅल; डिमॉन्स्ट्रॅन्ट; डे'मॅन्स्ट्रेट; डे'मॅन्स्ट्रेशॅन; डिमॉन्स्ट्रॅटिव; डे'मॅन्स्ट्रे-टॅ

**demora/lization,** 1. भ्रष्टीकरण; नैतिक पतन; 2. उत्साहभंग; 3. सम्भ्रान्ति*, अस्त-व्यस्तता*; ~**lize,** 1. (*morally*) भ्रष्ट क०; 2. (*discourage*) उत्साह या धैर्य भंग कर देना; 3. (*confuse*) अस्तव्यस्त कर देना। > डिमॉरॅ/लाइज़ेशॅन, ~लाइज़

**demote,** पदावनत क०, पद घटाना। डीमोट

**demotion,** पदावनति*। > डिमोशॅन

**demotic,** लोक-, लोकगत, सामान्य। > डी = डिमॉट्-इक

**demulcent,** शामक, शामक। > डिमॅल्सॅन्ट

**demur**, 1. आपत्ति* क०; 2. (*law*) पूर्वापत्ति* क०; ~**rage**, विलम्बन; विलम्ब-शुल्क; ~**rer**, 1. आपत्ति*; 2. (*law*) पूर्वापत्ति*; 3. पूर्वापत्तिकर्ता। > डिमः; डिमॅरिज; डि-मॅ-रॅ (1, 2); डि-मः-रॅ (3)

**demure**, 1. (*sedate*) शान्त, गम्भीर; 2. (*coy*) नखरेबाज़। > डिम्युअॅ

**demy**, डिमाई*। > डिमाइ

**den**, 1. (*lair*) माँद*; 2. (*cavern*) गुहा*; 3. (*haunt*) अड्डा; 4. निजी कमरा। > डे'न

**denarius**, दीनार। > डिने'अॅर्-इअॅस

**denary**, 1. दशमिक; 2. (*tenfold*) दसगुना। > डीनॅरि

**denational/ization**, राष्ट्रिकता-हरण, नागरिकता-हरण; विराष्ट्रीकरण; ~**ize**, राष्ट्रिकता* से वंचित क०; विराष्ट्रीकरण क०। > डीनैशॅनॅलाइज़ेशॅन; डीनैशॅनॅलाइज़

**denaturalize**, स्वभाव बिगाड़ना, विप्रकृत या विकृत क०; नागरिकता* से वंचित क०। **denaturant**, विकृतिकारक, विगुणक। **denaturation**, विकृतिकरण। **denature** विकृत क०, विगुणन क०। > डीनैचॅ/रॅलाइज़, ~रॅन्ट, ~रेशॅन; डी-ने-चॅ

**dendrite**, द्रुमाश्म। **dendritic**, द्रुमाकृतिक। > डे'न्ड्राइट; डे'न्-ड्रिट्-इक

**dendroid**, वृक्षाभ। > डे'न्ड्रॉइड

**dendrology**, वृक्ष-विज्ञान। > डे'न्ड्रॉलॅजि

**dengue**, डेंग्यू, दण्डकज्वर। > डे'न्गे

**deniable**, खण्डनीय। > डिनाइअॅबॅल

**denial**, 1. नकार*; 2. (*contradiction*) खण्डन; प्रतिवाद; 3. (*refusal*) अस्वीकृति*, इनकार, अस्वीकरण, अनंगीकार; 4. (*repudiation*) परित्याग; 5. आत्मदमन, आत्मत्याग, त्याग; 6. (*of rights*) वंचन। > डिनाइअॅल

**denigra/te**, काला क०; बदनाम क०; ~**tion**, निन्दा*; ~**tor**, निन्दक। > डे'न्-इग्रेट; डे'निग्रेशॅन; डे'न्-इ-ग्रे-टॅ

**denizen**, निवासी; नागरिकता-प्राप्त; देशीकृत, स्वीकृत। > डे'न्-इज़ॅन

**denominate**, नाम रखना। > डिनॉम्-इनेट

**denomination**, 1. नामकरण; 2. नाम, संज्ञा*, अभिधान; 3. (*class*) वर्ग, कोटि*; 4. (*value*) मूल्यवर्ग; 5. सम्प्रदाय; ~**al**, साम्प्रदायिक। > डिनॉमिने/शॅन, ~शॅनॅल

**denominative**, *adj*., अभिधायक, अभिधायी; — *n*., नामधातु*। > डिनॉम्-इनॅटिव्

**denominator**, हर। > डि-नॉम्-इ-ने-टॅ

**denotation**, 1. (*action*) निर्देशन; 2. (*sign*) निर्देश, संकेत; 3. नाम, अभिधान; 4. (*meaning*) मुख्यार्थ, वाच्यार्थ, अर्थ; 5. (*logic*) व्याप्ति*। > डीनोटेशॅन

**denotative**, सूचक। > डिनोटॅटिव्

**denote**, निर्दिष्ट क०, सूचित क०; का अर्थ रखना, द्योतित क०। > डिनोट

**denouement**, निर्वहण, समाप्ति*। > डेनूमाँ

**denounce**, 1. (*accuse*) पर दोषारोपण क०; 2. (*condemn as evil*) निन्दा* क०, भर्त्सना* क०; 3. प्रत्याख्यान क०, समाप्त कर देना; ~**ment**, *see* DENUNCIATION। > डिनाउन्स, ~मॅन्ट

**de novo**, नये सिरे से। > डीनोवो

**dense**, सघन, घना, घनीभूत; मन्दबुद्धि; ~**ness**, घनत्व। > डे'न्स; डे'न्स्-निस

**density**, 1. सघनता*; 2. (*science*) घनत्व; 3. मूर्खता*। > डे'न्-सि-टि

**dent**, (छोटा) गड्ढा, पिचक*, निशान; दाँता; ~**al**, दन्त्य; ~**ate**, दाँतदार, दन्तुर; ~**icle**, दंतिका*, दन्तक; ~**iform**, दन्ताकार; ~**ifrice**, मंजन; ~**ilabial**, दन्त्योष्ठ्य; ~**ilingual**, दन्त्यजिह्वीय। > डे'न्ट; डे'न्टॅल; डे'न्टेट; डे'न्-टि/कॅल, ~फॉःम, ~फ़्रिस, ~लेबिअॅल, ~लिन्ग्वॅल

**dent/ine**, दन्तधातु*; ~**ist**, दन्तचिकित्सक; ~**istry**, दन्तचिकित्सा*; ~**ition**, दन्तोद्भेद(न); दन्तविन्यास; ~**ure**, बत्तीसी*, दन्तावली*; नकली दाँत, कृत्रिम-दन्तावली*। > डे'न्टीन; डे'न्-टिस्ट; डे'न्-टिस्-ट्रि; डे'न्-टि-शॅन; डे'न्-चॅ

**denudation**, अनाच्छादन, निरावरण। > डीन्यूडेशॅन

**denude**, उघाड़ना; निरावृत क०। > डिन्यूड

**denunci/ate**, *see* DENOUNCE; ~**ation**, 1. दोषारोपण; 2. निन्दा*, भर्त्सना*; 3. (*giving up*) प्रत्याख्यान; 4. (*threat*) धमकी*; ~**ator**, दोषारोपक; ~**atory**, अभियोगात्मक; निन्दात्मक। > डि-नॅन्-सि/एट, ~एशॅन, ~ए-टॅ, ~अॅटॅरि

**deny**, 1. (*contradict*) खण्डन क०, नकारना; 2. अस्वीकार क०, इनकार क०, नहीं मानना; 3. (*repudiate*) परित्याग क०, त्याग देना, अस्वीकार क०; 4. से वंचित क०; 5. (देने से) इनकार क०; 6. ~ oneself, आत्म-त्याग क०, मन मारना। > डिनाइ

**deodorant**, गन्धहर। > डीओडॅरॅन्ट

**deodorize**, निर्गन्धीकृत क०, गन्धहरण क०; ~**r**, गन्धहारक। > डीओडॅ/राइज़, ~राइ-ज़ॅ

**deontology**, नीतिशास्त्र, कर्तव्यशास्त्र। > डीऑन्टॉलॅजि

**depart**, प्रस्थान क०; चले जाना; से हट जाना; ~**ed**, दिवंगत, मृत; नष्ट, अतीत, गत। > डिपाट; डिपाट्-इड

**department**, विभाग, महकमा; क्षेत्र; ~**al**, विभागीय, वैभागिक। > डिपाट्मॅन्ट; डीपाट्मे'न्ट्ल

**departure**, 1. प्रस्थान, रवानगी*, प्रयाण; 2. (*venture*) अनुष्ठान, उपक्रम; 3. (*deviation*) विचलन, अन्तर, प्रत्यन्तर। > डि-पा-चॅ

**depasture**, चरना या चराना। > डी-पा-स्चॅ

**depend**, 1. पर निर्भर या आश्रित होना, के अधीन होना; 2. (*rely*) पर भरोसा या विश्वास रखना, के भरोसे रहना; 3. अनिश्चित होना; ~**able**, विश्वसनीय, भरोसे का; ~**ant**, आश्रित; ~**ence**, 1. निर्भरता*; 2. परावलम्बन, परनिर्भरता*; 3. अधीनता*, पराधीनता*; 4. (*trust*) भरोसा, विश्वास; ~**ency**, 1. अधीन क्षेत्र, अधीन राष्ट्र, आश्रित-राज्य; 2. (*building*) उपभवन; 3. निर्भरता*; अधीनता*; 4. निर्भर तत्त्व; ~**ent**, 1. अवलम्बित; निर्भर; 2. आश्रित (*also math.*), पराश्रित; 3. (*not free*) अधीन, पराधीन, परतन्त्र। > डिपे'न्ड, डिपे'न्/डॅबॅल, ~डॅन्ट, ~डॅन्स, ~डॅन्-सि, ~डॅन्ट

**depersonalization**, व्यक्तित्वलोप; निर्व्यक्तीकरण। > डीपॅ:सॅनॅलाइज़ेशॅन

**depict**, चित्रित क०; ~**ion**, चित्रण। > डिपिक्ट, डि-पिक्-शॅन

**depilate**, लोम नष्ट क०। **depilation**, लोमशातन। **depilatory**, लोमशातक। > डे'प्-इलेट; डे'पिलेशॅन; डिपिलॅटॅरि

**deplane**, विमान से उतरना। > डी-प्लेन

**deplete**, ख़ाली क०; कम कर देना; समाप्त क०, निःशेष क०। > डिप्लीट

**depletion**, रिक्तीकरण, निःशेषण; क्षीणता*, क्लान्ति*। > डिप्लीशॅन

**deplorable**, खेदजनक, दुःखद, शोचनीय। > डिप्लॉ:रॅबॅल

**deplore**, पर खेद प्रकट क०, के कारण दुःखी होना। > डिप्लॉ:

**deploy**, फैलना या फैलाना; ~**ment**, फैलाव। > डिप्लॉइ, ~मॅन्ट

**deplume**, पंख उखाड़ना; अप्रतिष्ठित क०। > डिप्लूम

**depolarize**, निध्रुवण क०। > डीपोलॅराइज़

**deponent**, 1. (*gram.*) अकर्तरि; 2. (*law*) बयान देनेवाला, अभिसाक्षी। > डिपोनॅन्ट

**depopu/lation**, निर्जनीकरण; निर्जनीभवन, जनह्रास; ~**late**, जनशून्य कर देना; जनसंख्या* घटा देना। > डीपॉप्युलेशॅन; डीपॉप्युलेट

**deport**, आचारण क०; निर्वासित या विलासित क०; ~**ation**, निर्वासन, विवासन; ~**ee**, विवासित; ~**ment**, 1. आचरण, बरताव, व्यवहार; 2. (*bearing*) ठवन*, चाल*। > डिपॉ:ट; डीपॉ:टेशॅन; डीपॉ:टी; डिपॉ:ट्मॅन्ट

**deposable**, निष्कासनीय। > डिपोज़ॅबॅल

**depose**, अपदस्थ या पदच्युत क०, गद्दी* से उतारना; बयान या अभिसाक्ष्य देना। > डिपोज़

**deposit**, *v.*, 1. जमा क०; 2. (*safekeeping*) धरोहर* या अमानत* रखना; 3. रख देना; 4. (*as sediment*) निक्षिप्त क०; —*n.*, 1. जमा*, निक्षेप; 2. धरोहर*, अमानत*, थाती*; 3. (*sediment*) निक्षेप; ~**account**, निक्षेप-लेखा, जमा-खाता। > डिपॉज़्-इट

**deposit/ary**, न्यासी, अमानतदार, न्यासीधारी; ~**ed**, निक्षिप्त, निक्षेपित। > डिपॉज़्/इटॅरि, ~इटिड

**deposition**, 1. पदच्युति*; राज्यच्युति*; 2. बयान, अभिसाक्ष्य; 3. अवतारण; 4. (*interment*) दफ़न; 5. जमा*; 6. निक्षेप(ण)। > डे पज़िशॅन = डीपॅज़िशॅन

**depositor,** जमाकर्ता; ~**y,** 1. आगार; 2. (*person*) न्यासी। > डिपॉज़्/इटॅ, ~इटॅरि

**depot,** डिपो; आगार, गोदाम, भण्डार। > डे'पो

**depravation,** भ्रष्टीकरण; भ्रष्टता*, विकृति*। > डे'प्रॅवेशॅन

**deprave,** भ्रष्ट क०, चरित्र बिगाड़ना। > डिप्रेव्

**depravity,** भ्रष्टता*, चरित्रहीनता*। > डिप्रैव्-इटि

**deprecate,** की निन्दा* क०, का विरोध क०, अनुचित समझना। > डे'प्-रिकेट

**deprecation,** निन्दा*, विरोध। > डे'प्रिकेशॅन

**deprecatory,** 1. (*prayer*) अनिष्ट-निवारक; 2. निन्दात्मक; 3. (*apologetic*) क्षमायाचक। > डे'प्-रिकॅटॅरि

**depreciate,** मूल्य घटाना; तुच्छ समझना, अवज्ञा* क०। > डिप्रीशिएट

**depreciation,** अवमूल्यन, मूल्यह्रास; अपकर्ष; अवज्ञा*, निन्दा*। > डिप्रीशिएशॅन

**depreciatory,** अवमूल्यक; निन्दात्मक। > डिप्रीशिअॅटॅरि

**depreda/tion,** लूटमार*, लूटपाट*; ~**tor,** लुटेरा। > डे'प्रिडेशॅन, डे'प्-रि-डे-टॅ

**depress,** 1. दबाना, झुकाना, अवनत क०; 2. (*sadden*) उदास क०; 3. (*weaken*) कम क०, मन्द क०, घटाना; ~**ant,** शमक; ~**ed,** 1. दबाया हुआ, अवनत; पददलित; 2. — classes, दलित वर्ग, हरिजन; 3. उदास, खिन्न, दुःखी; 4. घटाया हुआ; 5. (*bot.*) अवनमित, दबा हुआ; ~**ing,** निराशाजनक; ~**ion,** 1. (*active*) दबाव; 2. (*state*) अवनति*, अवनमन; 3. (*place*) गर्त, धसकन*; 4. उदासी*, विषाद, ग्लानि*; 5. (*commerce*) मन्दी*; ~**ive,** दबानेवाला; अवसादक; ~**or,** अवनमनी। > डिप्रे'स; डिप्रे'सॅन्ट; डिप्रे'स्ट; डिप्रे'शॅन; डिप्रे'स्/इन्ग, ~इव, ~अॅ

**deprivation,** 1. अपहरण; 2. वंचन; 3. (*loss*) हानि*; 4. (*from office*) पदच्युति*। > डे'प्रिवेशॅन = डे'प्राइवेशॅन

**deprive,** अपहरण क०; से वंचित क०; अपदस्थ क०। > डिप्राइव्

**depth,** 1. गहराई*; 2. (*fig.*) गम्भीरता*, गहनता*; 3. (*middle*) मध्य; ~-charge, जलबम, जलगत बम। > डे'प्थ

**depurate,** शुद्ध क० या हो जाना। > डे'प्यूरेट

**deputation,** 1. प्रतिनिधि-मण्डल; शिष्ट-मण्डल; 2. (*act*) प्रतिनियोजन, प्रतिनियुक्ति*, प्रतिनिधान, उपनियोजन। > डे'प्यूटेशॅन

**depute,** 1. (*a person*) प्रतिनियुक्त क०; 2. सौंपना; ~**d,** प्रतिनियुक्त; प्रदत्त। > डिप्यूट

**deputize,** प्रतिनिधित्व क०, स्थानापन्न होना; प्रतिनियुक्त क०, उपनियुक्त क०। डे'प्यूटाइज़

**deputy,** 1. (*prefix*) प्रति-, उप-; 2. प्रतिनिधि; ~-commissioner, उपायुक्त। > डे'प्यूटि

**deracinate,** उन्मूलन क०। > डिरैसिनेट

**derail,** पटरी* से उतारना या उतरना; ~**ment,** अवपथन। > डिरेल

**derange,** अस्तव्यस्त कर देना, अव्यवस्थित या अपविन्यस्त क०, उलट-पुलट* क०; पागल या विक्षिप्त कर देना; ~**ment,** अव्यवस्था*, उलट-पुलट*; अपविन्यास, क्रमभंग, विक्षिप्तता*, मनोविकृति*, पागलपन; ~**ed,** मतिभ्रष्ट। > डिरेन्ज, ~मॅन्ट

**derate,** कर से मुक्त क०। > डीरेट

**derelict,** *adj.*, परित्यक्त, उत्त्यक्त; अपराधी; —*n.*, 1. (*ship*) त्यक्त पोत; 2. परित्यक्त वस्तु*; ~**ion,** उत्त्याग, परित्याग; चूक*, कर्तव्यत्याग, लापरवाही*। > डे'रिलिक्ट; डे'रिलिक्शॅन

**deride,** उपहास क०। > डिराइड

**derision,** उपहास। > डिरिश़ॅन

**derisive,** उपहासक, उपहासपूर्ण। > डिराइस्-इव

**derivable,** व्युत्पाद्य। > डिराइवॅबॅल

**derivation,** 1. (*math., phil.*) व्युत्पत्ति*; 2. (*gram.*) व्युत्पत्ति*, निरुक्ति*; 3. (*descent*) मूल, उद्भव, उत्पत्ति*; 4. *see* DERIVATIVE; 5. (*diverting*) अपसारण। > डे'रिवेशॅन

**derivative,** *adj.*, 1. व्युत्पन्न, व्युत्पत्ति-, व्युत्पादित, व्युत्पत्तिक; 2. (*not original*) अमौलिक, नक़ली, कृत्रिम; —*n.*, 1. (*chem.*)

संजात; 2. (*math.*) अवकलज; 3. (*linguistics*) धातुज, व्युत्पन्न शब्द या रूप, साधित रूप। > डिरिवॅटिव्

**derive,** 1. प्राप्त क०; 2. व्युत्पन्न क०; 3. (*deduce*) परिणाम निकालना; 4. से उत्पन्न होना ; **~d,** व्युत्पन्न। > डिराइव्

**derm,** अन्तरत्वचा*, चर्म; **~al,** त्वचीय, त्वक्-, चर्मी; **~atitis,** त्वचाशोथ; **~atogen,** त्वचाजन; **~atologist,** त्वचा-विशेषज्ञ; **~atology,** त्वचाविज्ञान। > डॅ:म; डॅ:मॅल; डॅ:मॅटाइट्-इस; डॅ:मॅटॅजेन; डॅ:मॅटॉल्/अॅजिस्ट, ~अॅजि

**derogate,** 1. (*degenerate*) अपनी अ-प्रतिष्ठा* क०; 2. घटाना। > डे'रॅगेट

**derogation,** 1. (*of dignity*) अप्रतिष्ठा*; 2. (*disparagement*) अनादर; 3. (*decline*) अपकर्ष, कमी*। > डे'रॅगेशॅन

**derogatory,** अप्रतिष्ठाजनक, अनादरपूर्ण, अपमानजनक; अपकर्षी, अल्पकारी। > डिरॉगॅटॅरि

**derrick,** डेरिक, उत्तंभ। > डे'रिक

**derring-do,** दुःसाहस। > डे'रिन्ग्डू

**derringer,** छोटी पिस्तौल*। > डे'-रिं-जॅ

**dervish,** दरवेश। > डॅ:व्-इश

**descant,** 1. (*comment*) टीका-टिप्पणी* क०, विस्तृत व्याख्या* क०; 2. (*sing*) गाना। > डे'स्कैन्ट

**descend,** 1. उतरना, नीचे आना; 2. (*slope*) ढलना, नीचे की ओर फैलना; 3. से उत्पन्न होना, का वंशज होना; 4. (*astron.*) अव-रोहण क०; 5. (*stoop*) की नीचता* क०; 6. उत्तराधिकार के रूप में प्राप्त होना; 7. ~ upon, पर टूट पड़ना, हमला क०; **~ant,** वंशज; **~ing,** अवरोही। > डिसे'न्ड; डिसे'न्/डॅन्ट, ~डिन्ग

**descent,** 1. अवतरण, उतार, अवरोहण; 2. (*declivity*) ढाल*, ढलान; 3. नीचे (जाने) का रास्ता; 4. (*lineage*) वंश, अन्वय, उद्गम; 5. (*generation*) पीढ़ी*; 6. (*decline*) अप-कर्ष, अवनति*, अधोगमन, पतन; 7. हस्ता-न्तरण; 8. हमला, आक्रमण। > डिसे'न्ट

**describable,** वर्णनीय। > डिस्क्राइबॅबॅल

**describe,** वर्णन क०; खींचना, बनाना, निर्माण क०। > डिस्क्राइब

**description,** 1. वर्णन, चित्रण; 2. (*kind*) प्रकार, क़िस्म*; 3. अंकन; निर्माण; 4. (*personal*) हुलिया*। > डिस्-क्रिप्-शॅन

**descriptive,** वर्णनात्मक; विवरणात्मक; ~ geometry, प्रक्षेपात्मक ज्यामिति*। > डिस्-क्रिप्-टिव्

**descry,** देखना; पहचानना, पता लगाना, भाँपना। > डिस्क्राइ

**desecra/te,** अपवित्र क०; **~tion,** अ-पवित्रीकरण; **~tor,** अपवित्रकर्ता। > डे'स्-इ/क्रेट, ~क्रेशॅन, ~क्रे-टॅ

**desegregate,** वर्णभेद दूर क०। > डीसे'ग्-रिगेट

**desensitize,** असंवेदी बना देना ; **~r,** विसुग्राहीकर। > डी-से'न्-सि-टाइज़

**desert[1],** अर्हा*; पुरस्कार या दण्ड। > डिज़ॅ:ट

**desert[2],** *n.*, 1. मरु, मरुस्थल, मरुभूमि*, रेगिस्तान; 2. (*wilderness*) उजाड़ या निर्जन स्थान; —*adj.*, निर्जन, सुनसान, ऊजड़, उजाड़; 2. (*barren*) ऊसर, बंजर; —*v.*, (साथ) छोड़ देना, त्याग देना; छोड़ भागना; **~ed,** परित्यक्त; उजाड़; **~er,** 1. भगोड़ा, दल-त्यागी, अपसरक; 2. (*law*) अभित्यागी; **~ion,** 1. पलायन, अपसरण; 2. अभित्याग, परित्याग; 3. परित्यक्तता*, अकेलापन। > डे'ज़ॅट (*n., adj.*); डिज़ॅ:ट (*v.*); डि-ज़ॅ:ट्/इड; ~अॅ; डिज़ॅ:शॅन

**deserve,** के योग्य होना; का पात्र होना; **~dly,** ठीक, उचित रूप से, न्यायतः। > डिज़ॅ:व्; डि-ज़ॅ:व्-इड्-लि

**deserving,** योग्य, अधिकारी, सुपात्र। > डिज़ॅ:व्-इन्ग

**déshabillé, dishabille,** ढीले-ढाले कपड़े; in ~, ढीले-ढाले कपड़े पहने हुए। > डेज़ैबीए; डिसॅबील

**desiccant,** सुखानेवाला। > डे'स्-इकॅन्ट

**desiccate,** सुखाना; **~d,** सुखाया हुआ, शोषित। > डे'स्-इकेट; डे'स्-इकेटिड

**desiccation,** सुखाना, शुष्कन, निर्जली-करण, शोषण। > डे'-सि-के-शॅन

**desiccator,** शोषित्र। > डे'स्-इ-के-टॅ

**desiderate,** चाहना, अभाव मालूम होना। > डिज़िडॅरेट

**desiderative,** इच्छार्थक, सन्नन्त। > डिज़िडॅरॅटिव

**desideratum,** माँग*, अभाव; अभीप्सित, अभीष्ट। > डिज़िडॅरेटॅम

**design,** *n.*, 1. (*project*) अभिकल्प, अभिकल्पना*, परिकल्पना*, परिरूप, योजना*; 2. (*sketch*) ख़ाका, रूपरेखा, ढाँचा; 3. (*purpose*) उद्देश्य; 4. (*sinister scheme*) कुदृष्टि*, बुरी योजना*, षड्यन्त्र; 5. (*pattern*) नमूना; 6. (*make-up*) बनत*, भाँत*, आकल्पन, बनावट*, रचना*; —*v.*, योजना* बनाना, अभिकल्प क०; ढाँचा बनाना, ख़ाका खींचना, रूपरेखा* प्रस्तुत क०; मनसूबा बाँधना, उद्देश्य रखना, इरादा क०; निर्दिष्ट क०, अलग कर देना; ~**edly,** जान-बूझकर; ~**er,** अभिकल्पक, रूपांकक; षड्यन्त्रकारी; ~**ing,** *n.*, अभिकल्पन, रूपांकन; —*adj.*, अभिकल्पी; धूर्त, कपटी, चालाक। > डिज़ाइन; डिसाइन्/इड्-लि; ~अॅ, ~इन्ग

**designate,** *v.*, 1. निर्दिष्ट क०, दिखाना; 2. (*specify*) नाम का उल्लेख क०, नामोद्दिष्ट क०, स्पष्ट बताना; 3. नाम रखना; 4. नियुक्त क०, मनोनीत क०, नामज़द क०, नामित क०; 5. पदनाम देना, पदसंज्ञा* देना; 6. पूर्वनिर्दिष्ट क०, के लिए अलग रखना; —*adj.*, नामित, पदनामित, नामोद्दिष्ट। > डे'ज़्-इग्-नेट (*v.*); डे'ज़्-इग्-निट (*adj.*)

**designation,** निर्देश; स्पष्ट उल्लेख; नियुक्ति*, मनोनयन; पदनाम, पदसंज्ञा*, ओहदा; अभिधान, नाम; विशेष विवरण। > डे'ज़िग्नेशॅन

**desinence,** 1. समाप्ति*, अवसान; 2. (*suffix*) प्रत्यय। > डे'स्-इनॅन्स

**desipience,** मूर्खता*। > डिसिप्-इअॅन्स

**desirability,** वांछनीयता*। > डिज़ाइअॅरॅबिल्-इटि

**desirable,** वांछनीय, इष्ट, अभीष्ट। > डिज़ाइअॅरॅबॅल

**desire,** *v.*, चाहना, अभिलाषा* क०, इच्छा* क०; निवेदन क०, माँगना; —*n.*, अभिलाषा*, इच्छा*, आकांक्षा*, कामना*; निवेदन, माँग*; ~**d,** वांछित, इष्ट। > डिज़ाइअॅ; डिज़ाइअॅड

**desirous,** इच्छुक। > डिज़ाइअॅरॅस

**desist,** छोड़ देना, बन्द क०, से बाज़ आना। > डिज़िस्ट

**desk,** डेस्क, मेज़*। > डे'स्क

**desolate.** *adj.*, 1. (*lonely*) अकेला, एकाकी; 2. (*deserted*) निर्जन, सुनसान, सूना; 3. (*laid waste*) उजाड़; 4. (*wretched*) विषण्ण, उदास; — *v.*, त्याग देना; निर्जन या सूना कर देना; उजाड़ना; उदास बनाना। > डे'सॅलिट (*adj.*); डे'सॅलेट (*v.*)

**desolation,** 1. (*act*) विध्वंसन; 2. (*ruin*) विध्वंस, बरबादी*, तबाही*, सूनापन; उजाड़, निर्जनता*; 3. उजाड़ स्थान; 4. (*loneliness*) एकाकीपन; 5. (*grief*) उदासी*, विषाद, निराशा*; 6. (*spiritual* ~) भावशुष्कता*। > डे'सॅलेशॅन

**despair,** *n.*, निराशा*, नैराश्य; *v.*, निराश या हताश होना; ~**ing,** निराश, हतोत्साह। > डिस्पे'अॅ; डिस्पे'अॅर्-इन्ग

**despatch,** *see* DISPATCH। > डिस्पैच

**desperado,** आततायी। > डे'स्पॅराडो

**desperate,** 1. निराशाजनक, भयंकर, घोर, भीषण; 2. (*reckless*) निराशोन्मत्त, दुःसाहसी, निर्भीक। > डे'स्पॅरिट

**desperation,** नैराश्य; निर्भीकता*, दुःसाहस। > डे'स्पॅरेशॅन

**despicable,** तिरस्करणीय, घृणित, तुच्छ, हेय, नीच। > डे'स्-पि-कॅ-बॅल

**despise,** तिरस्कार क०, तुच्छ समझना, उपेक्षा* क०। > डिस्पाइज़

**despite,** *n.*, द्वेष; *prep.*, के बावजूद, के होते हुए भी। > डिस्पाइट

**despoil,** लूटना। > डिस्पॉइल

**despoliation,** लूट*। > डिस्पोलिएशॅन

**despond,** निराश हो जाना; उदास होना; ~**ence,** ~**ency,** निराशा*; अवसाद, विषाद, उदासी*; ~**ent,** निराश; उदास, विषण्ण, विषादपूर्ण। > डिस्पॉन्ड; डिस्पॉन्ड्/अॅन्स, ~अॅन्-सि, ~अॅन्ट

**despot,** तानाशाह, निरंकुश शासक; ~**ic,** निरंकुश; ~**ism,** तानाशाही*, निरंकुशता*। > डे'स्पॉट; डे'स्पॅटिज़्म

**desqua/mate,** छिलना; ~**mation,** विशल्कन। > डे'स्क्वॅमेट; डे'स्क्वॅमेशॅन

**dessert,** डिज़र्ट, दही-चीनी*। > डिज़ॅःट

**destination,** गन्तव्य (स्थान); उद्देश्य, लक्ष्य। > डे'स्-टि-ने-शॅन
**destine,** (पहले से) निर्दिष्ट क०, नियत क०; ~**d,** बदा, नियत। > डे'स्-टिन; डे'स्-टिन्ड
**destiny,** नियति*, भाग्य, भवितव्यता*। > डे'स्-टि-नि
**destitute,** 1. अकिंचन, निस्सहाय, निराश्रय, दीन-हीन; 2. ~ of, से रहित, -हीन। > डे'स्-टि-टयूट
**destitution,** अकिंचनता*, ग़रीबी*, अभाव-ग्रस्तता*, अभाव। > डे'स्-टि-टयू-शॅन
**destroy,** 1. नष्ट क०, बरबाद क०, विनाश क०, ध्वस्त क०; 2. टुकड़े-टुकड़े कर देना; 3. समाप्त कर देना, व्यर्थ कर देना, 4. मार डालना; 5. गिराना, ढाना; ~**er,** ध्वंसक। > डिस्ट्रॉइ; डिस्-ट्रॉइ-अॅ
**destructible,** ध्वंस्य। > डिस्ट्रॅक्-टिबॅल
**destruction,** विनाश, ध्वंस, नाश; नाशन। > डिस्ट्रॅक्शॅन
**destructive,** 1. विनाशक, विध्वंसक, ध्वंसात्मक, भंजक, विनाशकारी; 2. (*fig.*) खण्डनात्मक, नकारात्मक; ~**ness,** विनाशिता*। > डिस्-ट्रॅक्-टिव्
**destructor,** 1. विनाशक; 2. (*furnace*) विदाहक; भस्मक। > डिस्-ट्रॅक्-टॅ
**desuetude,** अप्रचलन, अव्यवहार। > डे'स्-वि-टयूड = डिस्युइटयूड
**desultory,** 1. असम्बद्ध, बेसिलसिला; 2. (*irregular*) अनियत, अनियमित। > डे'सॅल्टॅरि
**detach,** से अलग क०, काटना; भेज देना; ~**able,** वियोज्य; ~**ed,** अलग (किया हुआ); असम्बद्ध; अनासक्त, निर्लिप्त; तटस्थ; ~**ment,** 1. (*army*) टुकड़ी*, दल; 2. अनासक्ति*, निर्लिप्तता*; तटस्थता*, अलगाव; 3. (*act*) वियोजन, पृथक्करण। > डिटैच; डिटैचॅबॅल; डिटैच्ट
**detail,** *v.*, विस्तृत वर्णन या विवरण क०, ब्योरा देना; निर्दिष्ट क०, नियुक्त क०; भेजना, टुकड़ी* तैनात क०; —*n.*, ब्योरा, तफ़सील*, गौण बात*; टुकड़ी*; in ~, ब्योरेवार, सविस्तर तफ़सीलवार; ~**ed,** ब्योरेवार, विस्तृत, तफ़सीली। > डिटेल (*v.*); डीटेल (*n.*)

**detain,** 1. रोकना, रोक लेना, अटकाना; 2. (*confine*) हवालात* में रखना, निरुद्ध क०; ~**er,** निरोधक; निरोध। > डिटेन; डिटेन्-अॅ
**detect,** पता लगाना, ढूँढ़ निकालना; ~**ion,** खोज*, सुराग़रसानी*, अवगमन; पहचान*, अभिज्ञान, संसूचन, परिचयन; ~**ive,** *n.*, गुप्तचर, जासूस; —*adj.*, जासूसी; ~**or,** संसूचक, अभिज्ञापक, अनुवेदक। > डिटे'क्ट; डिटे'क्/शॅन, ~टिव्, ~टॅ
**detent** (*mech.*), कुत्ता। > डिटे'न्ट
**detente,** नरमी*, तनाव की कमी*, तनाव-शैथिल्य; उपशमन। > डेटान्ट
**detention,** निरोध, अवरोधन, संरोध; क़ैद*, कारावास; नज़रबन्दी*; ~ **barracks,** सैनिक बन्दीगृह या कारागार। > डि-टे'न्-शॅन
**détenu,** क़ैदी; नज़रबन्द। > डेटॅनू
**deter,** (भय दिखाकर) रोकना; ~**ment,** (भय दिखाकर) निवारण। > डिटॅः, ~मॅन्ट
**deterge,** साफ़ क०; ~**nt,** प्रक्षालक, अपमार्जक। > डिटॅःज; डिटॅःजॅन्ट
**deterio/rate,** बिगड़ना या बिगाड़ना, अवनति* पर होना; विकृत या भ्रष्ट हो जाना; ~**ration,** बिगाड़, अधोगति*, विकृति*; अपकर्ष, ह्रास, अवनति*, गुणह्रास। > डिटिअॅर्-इअॅरेट; डिटिअॅरिअॅरेशॅन
**determi/nable,** 1. अवधार्य, निश्चेय, निर्धार्य; 2. (*terminable*) अवसेय; ~**nant,** 1. निर्धारक, अवधारक; 2. (*math.*) सारणिक; ~**nate,** 1. निश्चित, परिमित, निर्धारित, सुस्पष्ट; 2. स्थिर, सुस्थिर; 3. *see* DETERMINED; ~**nation,** 1. (*firm intention*) निश्चय, संकल्प; 2. (*firmness*) दृढ़ता*; 3. (*a determining*) निर्धारण, अवधारण; ~**native,** निश्चायक, निर्णायक, निर्धारक। > डिटॅःम्-इ/नॅबॅल, ~नॅन्ट, ~निट, ~नेशॅन, ~नेटिव्
**determine,** 1. निर्धारित क०, निर्धारण क०, नियत क०, तय क०, ज्ञात कराना; 2. (*resolve*) निश्चय क०; 3. (*settle*) निर्णय क०; 4. (*direct*) प्रवृत्त क०; 5. (*law*) अवधारण क०; ~**d,** 1. निर्धारित; 2. (*resolute*) कृतसंकल्प, दृढ़निश्चय; 3. दृढ़; ~**r,** निर्धारक। > डिटॅःम्/इन, ~इन्ड, ~इ-नॅ

**determi/ning,** निर्धारी; **~nism,** नियतिवाद; **~nist,** नियतिवादी। > डिटॅ:म्-इ/निन्ग, ~निज़्म, ~निस्ट
**deter/rence,** (भय दिखाकर) निवारण; **~rent,** निवारक। > डिटे'/रॅन्स, ~रॅन्ट
**detersive,** (अप)मार्जक। > डिटॅ:स्-इव
**detest,** घृणा* क०, नफ़रत* क०; **~able,** घृणित, घृणास्पद; **~ation,** घृणा*, जुगुप्सा*। > डिटे'स्ट; डिटे'स्टॅबॅल; डीटे'स्टेशॅन
**dethrone,** गद्दी* से उतारना; अपदस्थ क०। > डिथ्रोन
**detinue,** action of ~, निरोध-मुक्ति-कार्यवाही*। > डे'ट्-इ-न्यू
**deto/nate,** दगना, विस्फोट होना; दागना, विस्फोटित क०, विस्फोट क०; **~nating, ~nator,** प्रस्फोटक, दगाऊ, स्फोटक, विस्फोट-प्रेरक; **~nation,** प्रस्फोटन, विस्फोट, धड़ाका। > डे'टॅ/नेट, ~नेटिन्ग, ~ने-टॅ; डे'टॅनेशॅन
**détour, detour,** चक्कर, चक्करदार मार्ग। > डेटुॲ; डिटुॲ
**detract,** घटाना, कम क०; **~ion,** निन्दा*, परनिन्दा*, मिथ्यापवाद; अपकर्षण, घटाव; **~ive, ~ory,** निन्दात्मक; घटानेवाला; **~or,** निन्दक; अपकर्षक। > डिट्रैक्ट; डिट्रैक्/शॅन, ~टिव, ~टॅरि, ~टॅ
**detrain,** रेल* से उतरना या उतारना। > डीट्रेन
**detriment,** हानि*, क्षति*, नुक़सान; **~al,** हानिकर, हानिकारक; अपचायक(*statistics*) > डे'ट्-रिमॅन्ट; डे'ट्रिमे'न्टॅल
**detrition,** घिसाई*, घिसाव। > डिट्रिशॅन
**detritus,** मलबा, अपरद। > डिट्राइटॅस
**detruncate,** काटना। > डीट्रॅन्केट
**deuce,** दुक्का, दुक्की*; शैतान, पिशाच; **~d,** नीच, घृणित; अत्यधिक। > ड्यूस; ड्यूसिड
**deus ex machina,** कृत्रिम समाधान; यान्त्रिक अवतारणा*, दैवी समाधान। > डीऑस ए'क्स मैक्-इने
**Deuteronomy,** विधि-विवरण। > ड्यूटॅरॉनॅमि
**devalu(at)e,** मूल्य घटाना। **devaluation,** अवमूल्यन। > डीवैल्युएट, डीवैल्यू; डीवैल्युएशॅन

**devas/tate,** उजाड़ना, सर्वनाश क०, विध्वंस क०; **~tation,** सर्वनाश, विध्वंस, तबाही*; **~tator,** विध्वंसक। > डे'वॅस्टेट; डे'वॅस्टेशॅन; डे'वॅस्टेटॅ
**develop,** 1. विकसित क०, बढ़ाना; 2. चित्र उभारना; व्यक्त क०; 3. विकास पाना, विकसित हो जाना, बढ़ना; **~able,** विकास्य, विकासनीय; **~er,** प्रस्फुटक, व्यक्तकारी; विकासक। > डिवे'लॅप, डिवे'लॅ/पॅबॅल, ~पॅ
**development,** 1. विकास; वृद्धि*, बढ़ती*, **परिवृद्धि*, परिवर्धन,** उन्नति*; 2. (*photography*) व्यक्तीकरण; 3. (*result*) परिणाम, नतीजा; **~al,** विकासात्मक; **उन्नतिशील।** > डिवे'लॅप्मॅन्ट; डिवे'लॅप्मे'न्टॅल
**deviate,** विचलित होना या क०, पथ से हटना या हटाना; पथभ्रष्ट होना, विसामान्य होना। > डीव्-इ-एट
**deviation,** विचलन, अपसरण; परिवर्तन, व्यतिक्रम; अन्तर; विसामान्यता*। डीविएशॅन
**device,** 1. (*scheme*) युक्ति*, उपाय, साधन; 2. (*trick*) चाल*, चालाकी*; 3. (*contrivance*) जुगत*, यन्त्र; आविष्कार; 4. (*design*) रचना*; 5. (कुल)चिह्न; 6. (*motto*) आदर्श-वाक्य; 7. (*also pl.*) इच्छा*, मरज़ी*। > डिवाइस
**devil,** *n.*, 1. (*satan*) शैतान; 2. (*demon*) नरकदूत, अपदूत; 3. नरपिशाच, राक्षस; 4. (*evil*) बुराई*, महापाप; — *v.*, 1. अधिक मिर्च* लगाकर भूनना; 2. (*tear*) फाड़ डालना; 3. (*annoy*) सताना; **~'s claw,** बिच्छूबूटी*, लंगर-पंजा; **~'s cotton,** उलटकम्बल; **~ish,** *adj.*, पैशाचिक, राक्षसी, क्रूर; घृणित; — *adv.*, अत्यधिक; **~ment, ~ry,** नटखटी*; शैतानी*; **~-tree,** चितौन, सातिआन। > डे'वॅल, ~मॅन्ट, ~रि
**devious,** 1. (*remote*) एकान्त, अकेला, दूर; 2. टेढ़ा-मेढ़ा; चक्करदार; 3. (*wrong*) भ्रामक, भ्रान्त; 4. (*crooked*) कुटिल, धूर्त; 5. (*rambling*) असम्बद्ध, असंगत। > डीव्यॅस
**devisable,** 1. अभिकल्प्य, कल्पनीय; 2. (*bequeathable*) उत्तरदेय। > डिवाइज़ॅबॅल
**devise,** *n.*, उत्तरदान; *v.*, 1. सोच निकालना, उपाय या युक्ति* निकालना, आविष्कार क०; 2. (*law*) उत्तरदान क०; **~e,** उत्तरदान-ग्राही;

~r, आविष्कारक, अभिकल्पक। > डिवाइज़; डे'विज़ो; डि-वाइज़्-अॅ
**devisor,** उत्तरदान-कर्ता। > डे'विज़ॉ:
**devitalize,** निर्जीव या अशक्त कर देना। > डीवाइटॅलाइज़
**devitrification,** विकाचन। > डीविट्रिफ़िकेशॅन
**devocalize,** अघोष बनाना। > डीवोकॅलाइज़
**devoid,** रहित, विहीन। > डिवॉइड
**devoirs,** शिष्टाचार; आदर-सत्कार, सम्मान। > डे'व्‌वाज़
**devolute,** सौंपना। > डीवॅलूट
**devolution,** 1. अन्तरण, न्यागमन, हस्तान्तरण; 2. (*delegating*) सुपुर्दगी*; 3. (*biology*) अवक्रमण। > डीवॅलूशॅन
**devolve,** 1. को मिलना, मिल जाना, के ज़िम्मे पड़ना; 2. (*law*) न्यागत होना; 3. सौंपना, सुपुर्द क०। > डिवॉल्व
**devote,** 1. अर्पित क०, दे देना; 2. (*consecrate*) समर्पित क०; ~d, ईमानदार, सेवा-निष्ठ, निष्ठावान्; समर्पित; ~e, भक्त, उपासक; शौक़ीन। > डिवोट; डिवोट्-इड; डे'वॅटी
**devotion,** 1. भक्ति*, श्रद्धा*, धर्मानुराग; 2. (*worship*) उपासना*; 3. (*loyalty*) निष्ठा*; 4. (*affection*) अनुरक्ति*; 5. समर्पण; ~al, भक्तिमय, भक्तिपूर्ण; धार्मिक। > डिवो/शॅन, ~शॅनॅल
**devour,** खा जाना, निगल जाना; नष्ट क०, समाप्त क०, उड़ाना; चाव से देखना, पढ़ना या सुनना; निमग्न क०; be ~ed by, से ग्रस्त होना, में मग्न होना। > डिवाउअॅ
**devout,** भक्त, धर्मपरायण; श्रद्धालु; श्रद्धापूर्ण, भक्तिमय; गम्भीर, हार्दिक, सच्चा। > डिवाउट
**dew,** ओस*; ~-claw, विजन खुरी*; ~lap, गलकम्बल; ~-point, ओसांक; ~y, ओसीला। >ड्यू
**dewan,** दीवान। > दिवान
**dexter,** दक्षिण; ~ity, दक्षता*, कौशल, निपुणता*; ~ous, दक्ष, निपुण। > डे'क्स्-टॅ; डे'क्स्टे'रिटि; डे'क्स्-टॅ-रॅस
**dextral, dextro-,** दक्षिणावर्ती। > डे'क्स्ट्रॅल; डे'क्स्-ट्रो
**dextrose,** द्राक्षा-शर्करा*। > डे'क्स्ट्रोस
**d(h)al,** अरहर*, दाल*।
**dhobi's nut,** भिलावाँ। > डोब्-इस नॅट
**dhoti,** धोती*। > डोट्-इ
**dhow,** ढो, बगला, बगुला। > डाउ
**diabetes,** मधुमेह। > डाइअॅबीटीज़
**diablerie,** 1. (*sorcery*) अभिचार, जादू-टोना; 2. (*mischief*) नटखटी*; 3. पैशाचिकी*, असुर-विद्या*। > डिआब्लॅरी
**diabolic(al),** 1. शैतानी; पैशाचिक, राक्षसी; 2. (*wicked*) दुष्ट, क्रूर। > डाइअॅबॉल्/इक, ~इकॅल
**diabolism,** 1. नरकदूतवाद; पिशाचवाद; 2. (*worship*) नरकदूत-पूजा*; पिशाच-पूजा*; 3. अभिचार, जादू-टोना; 4. महापाप, शैतानी*। > डाइऐबॅलिज़्म
**diachronic,** ऐतिहासिक। > डाइअॅक्रॉन्-इक
**diaconate,** उपयाजक-पद। > डाइऐकॅनिट
**diacritic(al),** विशेषक; ध्वनि-निर्देशक; ~al mark, स्वरभेदचिह्न। > डाइअॅक्रिट्/इक, ~इकॅल
**diad,** द्विक। > डाइअॅड
**diadelphous,** द्विसंघी। > डाइअॅडे'ल्फ़ॅस
**diadem,** मुकुट, किरीट। > डाइअॅडे'म
**diaeresis,** 1. स्वरविच्छेद; 2. (*sign*) स्वर-विभाजक, स्वर-विच्छेदक; 3. (*med.*) विच्छेदन। > डाइ-इअॅर्-इ-सिस
**diag/nose,** निदान क०; ~nosis, (रोग) निदान; निरूपण; ~nostic, नैदानिक, निदानसूचक, निदान-; ~nostician, निदान-शास्त्री; ~nostics, निदान-शास्त्र, निदान-विद्या*। > डाइअॅग्नोज़; डाइअॅग्नोस्-इस; डाइ-अॅग्-नॉस्/टिक, ~टिक्स
**diagonal,** *n.*, विकर्ण; *adj.*, विकर्ण, विकर्णी; तिरछा; ~ly, विकर्णतः। > डाइऐगॅ/नॅल, ~नॅलि
**diagram,** आरेख, रेखा-लेख; ~matic, आरेखी। > डाइअॅग्रैम; डाइअॅग्रॅमैट्-इक
**diagraph,** आरेखित्र। > डाइअॅग्राफ़
**dial,** *n.*, 1. (*sun* ~) धूपघड़ी*; 2. (*of watch*) मुँह; 3. डायल, अंकपट्ट, पट्ट; — *v.*, पट्ट घुमाना, नम्बर मिलाना; मापना। > डाइअॅल
**dialect,** बोली*, उपभाषा*; ~al, बोलीगत; ~ic, *adj.*, द्वन्द्वात्मक; *n.*, 1. (—*s*) तर्कशास्त्र,

तर्कविद्या*; 2. (*of Hegel*) द्वन्द्ववाद, द्वन्द्वात्मक पद्धति* या तर्क; ~**ician**, तार्किक; बोली-विशेषज्ञ; ~**ology**, बोली-विज्ञान। >डाइअॅलेक्ट; डाइअॅले'क्/टॅल, ~टिक; डाइअॅले'क्/टिशॅन, ~टॉलॅजि

**dialogism**, वाकोपवाक। > डाइऐलॅजिज़्म

**dialogue**, संवाद, कथोपकथन; सम्भाषण। > डाइअॅलॉग

**dialysis**, 1. अपोहन; 2. (*Rhet.*) तर्कालंकार। > डाइऐल्-इसिस

**diamagnetic**, प्रति-चुम्बकीय। > डाइअॅमैग्ने'ट्-इक

**diameter**, व्यास। > डाइ-ऐम्-इ-टॅ

**diametric(al)**, व्यासीय। > डाइअॅमे'ट्/रिक, ~रिकॅल

**diamond**, 1. हीरक, हीरा; 2. (*card*) ईंट* का पत्ता; 3. (*shape*) समचतुर्भुज। > डाइअॅमॅन्ड

**diapason**, 1. स्वरग्राम; 2. (*standard*) स्वरमानक; 3. स्वरलहरी*; 4. (*reach*) पहुँच*। > डाइअॅपेज़ॅन

**diaper**, 1. शतरंजी*; 2. (*bib*) गतिया*; 3. (*on bed*) पोतड़ा; 4. फूलकारी*। डाइ-अॅ-पॅ

**diaphanous**, पारदर्शक। > डाइऐफ़ॅनॅस

**diaphoretic**, प्रस्वेदक, स्वेदकारी। > डाइअॅफ़ॅरे'ट्-इक

**diaphragm**, 1. (*midriff*) मध्यपट; 2. तन्तुपट, तनुपट; 3. पटल। > डाइअॅफ़्रैम

**diarchical**, द्वितन्त्रीय। > डाइआकिकॅल

**diarchy**, द्वितन्त्र, द्वैधशासन, द्विदलशासन; द्विराज। > डाइआकि

**diarist**, दैनिकी-लेखक। डाइअॅरिस्ट

**diarrhoea**, अतिसार, दस्त, प्रवाहिका*। > डाइ-अॅ-री-अॅ

**diary**, डायरी*, दैनिकी*। > डाइअॅरि

**diastole**, 1. प्रसारण, अनुशिथिलन; 2. (*prosody*) दीर्घीकरण। > डाइऐस्टॅलि

**diathermic**, ऊष्मा-पार्य। > डाइअॅथ:म्-इक

**diathesis**, प्रवृत्ति*। > डाइऐथ्-इसिस

**diatomic**, द्विपरमाणुक। > डाइअॅटॉम्-इक

**diatribe**, उग्र-भाषण, कटु-निन्दा*। > डाइअॅट्राइब

**dibasic**, द्विक्षारक(ी)। > डाइबेस्-इक

**dibber, dibble**, खुरपी*, खुरपा, रोपछिद्रक, चोभ। डिब्-अॅ; डिबॅल

**dibble**, चोभना, चोबना, छिद्ररोपण क०। > डिबॅल

**dice**, *n.*, पासे, पाँसे, पाशक; *v.*, 1. पाँसा खेलना; 2. (*cut*) (टुकड़ों में) काटना; 3. (*checker*) चारखानेदार बनाना। > डाइस

**dichogamy**, भिन्नकालपक्वता*, पृथक्-पक्वता*। > डिकॉगॅमि = डाइकॉगॅमि

**dichotomy**, द्विभाजन, द्विभागीकरण। > डिकॉटॅमि

**dichromatic**, द्विवर्णिक। > डाइक्रॅमैट्-इक

**dicker**, *n.*, दस; *v.*, 1. (*barter*) अदला-बदली* क०; 2. (*haggle*) सौदेबाज़ी* क०; मोल-तोल क०। > डिक्-अॅ

**dicotyledon**, द्विबीजपत्री*। > डाइकॉटिलीडॅन

**dictaphone**, डिक्टाफ़ोन, श्रुतवाचक। > डिक्टॅफ़ोन

**dictate**, *v.*, लिखाना, लिखवाना; आदेश देना, हुक्म चलाना; —*n.*, आदेश, अधिदेश; माँग*। > डिक्टेट

**dictation**, श्रुतलेखन; श्रुतलेख; आज्ञापन। > डिक्टेशॅन

**dictator**, अधिनायक, तानाशाह; ~**ial**, अधिनायकीय; ~**ship**, अधिनायकत्व, तानाशाही*, अधिनायकतन्त्र। > डिक्-टेट्-अॅ; डिक्टॅटॉ:र्-इअॅल; डिक्टेटॅशिप

**diction**, शैली*, शब्दयोजना*, पदयोजना*, रीति*, शब्दचयन; कथन-शैली*, भाषण-शैली*। > डिक्शॅन

**dictionary**, कोश, शब्दकोश। > डिक्शॅनॅरि

**dictograph**, ध्वनिग्राहक। > डिक्टॅग्राफ़

**dictum**, उक्ति*, कथन; अभ्युक्ति*। > डिक्टॅम

**didactic**, शिक्षात्मक; 2. उपदेशात्मक; ~**ism**, उपदेशवाद; ~**s**, शिक्षाशास्त्र। > डिडैक्/टिक, ~टिसिज़्म, ~टिक्स

**die**, *n.*, 1. पासा, पाँसा, अक्ष; 2. (*mech.*) ठप्पा; —*v.*, मरना, मर जाना; बुझ जाना; समाप्त, शान्त या मन्द हो जाना; मुरझाना; उदासीन हो जाना; लालसा* या अभिलाषा*

क० ; ~-**hard,** दुर्मर, हठधर्मी, कट्टर; ~-**sinker,** ठप्पाकार। > डाइ; **डाइहाड; डाइ**-सिन्-कॅ

**diet,** *n.*, 1. पथ्य, प्रतिभोजन; 2. (*daily fare*) आहार, भोजन; 3. (*session*) अधिवेशन; 4. विधानसभा*; —*v.*, पथ्य देना; पथ्य का सेवन क०; ~**ary,** *n.*, पथ्य; दैनिक आहार; —*adj.*, पथ्य या आहार-सम्बन्धी; ~**etic,** आहार-सम्बन्धी; ~**etics,** आहार-विज्ञान। > **डाइअॅट; डाइअॅटॅरि;** डाइइटे'ट्/इक, ~इक्स

**differ,** भिन्न होना, अन्तर होना; मतभेद होना, असहमत होना; ~**ence,** 1. अन्तर, भेद, फ़रक़; 2. भिन्नता*, विशिष्टता*, वैशिष्टय; 3. मतभेद; 4. विवाद, झगड़ा; 5. (*discrimination*) भेद-भाव; 6. शेष, बाक़ी; ~**ent,** 1. (*not alike*) असदृश, असमान, भिन्न; 2. (*not the same*) अन्य, दूसरा, पृथक्; 3. (*unusual*) असाधारण, विशिष्ट; ~**entia,** वैशिष्टय, अवच्छेदक। > **डिफ़्**-अॅ; **डिफ़्**-रॅन्स; **डिफ़्**-रॅन्ट; डि-फ़ॅ-**रे'न्**-शि-अॅ

**differential,** *adj.*, 1. अन्तरीय, भेदीय; 2. विशिष्ट; 3. विभेदी, भेदक, विभेदक, भेद-दर्शी; ~ calculus, अवकलन-गणित, चलन-कलन; ~ equation, अवकल समीकरण; ~ gear, भिन्नक गियर; ~ pulley, व्यासान्तरी घिरनी*; —*n.*, 1. विशेषक; 2. (*math.*) अवकल। > डिफ़ॅ**रे'न्**शॅल

**differen/tiate,** 1. भेद या विशिष्टता* पहचानना या दिखलाना, अलग क०, भेद क०; 2. भिन्न हो जाना या क०, भेद उत्पन्न होना या क०; 3. (*math.*) अवकलन क०; ~**tiation,** 1. भेदीकरण, विभेदन, विभेदीकरण; विशिष्टीकरण; 2. (*math.*) अवकलन। > डिफ़ॅरे'**न्**शिएट; डिफ़ॅरे'न्शिएशॅन

**difficile,** टेढ़ा। > **डिफ़्**-इसील

**difficult,** 1. कठिन, मुश्किल; 2. (~ *to do*) दुष्कर, दुःसाध्य; 3. (~ *to understand*) दुर्बोध; 4. (*person*) टेढ़ा; चिड़चिड़ा; हठी; ~**y,** कठिनता*, दुःसाध्यता*, दुर्बोधता*; कठिनाई*, मुश्किल*, अड़चन*; आपत्ति*; मतभेद। > **डिफ़्**-इकॅल्ट; **डिफ़्**-इ-कॅल्-टि

**diffi/dence,** आत्मसंशय, आत्मसन्देह, शंकाशीलता*; संकोच; ~**dent,** आत्मसंशयी, शंकाशील, शंकालु; संकोची। > **डिफ़्**-इडॅन्स; **डिफ़्**-इडॅन्ट

**diffluent,** तरल। > **डिफ़्**लुअॅन्ट

**diffract,** विवर्तित क०; ~**ion,** विवर्तन। > **डिफ़्रैक्ट;** डि**फ़्रैक्**शॅन

**diffuse,** *adj.*, विसृत, विकीर्ण, प्रसृत; असंगठित, अपविस्तृत; —*v.*, 1. फैलाना, बिखेरना, छितराना, विकीर्ण क०; फैलना; 2. (*phys.*) विसरित होना; विसारित क०; ~**d,** विसरित, विसारित; ~**r,** विसारक। > **डिफ़्यूस** (*adj.*); **डिफ़्यूज़** (*v.*)

**diffusion,** 1. फैलाव, प्रसार, विस्तार; 2. प्रसारण; विसरण, विसार; 3. (*wordiness*) अनावश्यक विस्तार, अपविस्तार। > डि**फ़्यू**श़ॅन

**diffusive,** विसारी, विसरणशील; अपविस्तृत। > डि**फ़्यूस्**-इव्

**dig,** *n.*, खुदाई*; *v.*, 1. खोदना; 2. खोजना, खोज निकालना; 3. (*thrust*) दे मारना, गड़ाना, भोंक देना; ~ in, खाई* खोदना; ~**ger,** खनक, बेलदार; खनित्र ; ~**ging,** उत्खनन। > डिग; **डिग्**-अॅ

**digamy,** पुनर्विवाह। > **डिगॅमि**

**digastric,** द्वितुन्दी। > डाइ-**गैस्**-ट्रिक

**digest,** *n.*, सार-संग्रह; *v.*, 1. पचाना, हज़म क०; 2. (*summarize*) क्रमबद्ध संक्षेप तैयार क०; पर विचार क०, आत्मसात् क०; सहना, पी जाना; ~**er,** 1. संक्षेपक; 2. (*chem.*) पाचित्र; ~**ible,** पचनीय, सुपाच्य; ग्राह्य, सह्य; ~**ion,** पाचन; पाचन-शक्ति*; आत्मसात्करण; ~**ive,** पाचक। > **डाइजे'स्ट** (*n.*); डि**जे'स्ट** = डाइ**जे'स्ट** (*v.*); डि-, डाइ-**जे'स्**/टॅ, ~टॅबॅल, ~टिव; डि-, डाइ-**जे'स्**चॅन

**digit,** 1. (*math.*) अंक; 2. उँगली*, अंगुलि*; अंगुलिपर्व; 3. (*astron.*) द्वादशांश; ~**al,** *adj.*, आंगुलिक, अंगुलि-; —*n.*, 1. उँगली*; 2. (*of piano*) कुंजी*; ~**ate,** 1. प्रांगुलित; 2. (*fingerlike*) अंगुल्याकार; ~**igrade,** पादाग्रचारी, अंगुलिचारी। > **डिजिट; डिजिटॅल; डिजिटिट; डिजिटिग्रेड**

**dignified,** प्रतिष्ठित, सम्मानित, गौरवपूर्ण; आत्मगौरवपूर्ण; ओजस्वी, भव्य, शानदार। > **डिग्**-नि-फ़ाइड

**dignify,** सम्मानित क०, गौरव प्रदान क०। > **डिग्**-नि-फ़ाइ

**dignitary,** उच्चाधिकारी, पदाधिकारी ; प्रतिष्ठित व्यक्ति। > **डिग्**-नि-टॅ-रि

**dignity,** 1. (*excellence*) मान-मर्यादा*, प्रतिष्ठा*, गरिमा*, महिमा*, गौरव, आन*; 2. (*position*) उच्चपद; 3. (*stateliness*) भव्यता*, शान*, वैभव, बड़प्पन, आनबान*। > **डिग्**-नि-टि

**digraph,** द्विवर्ण। > **डाइग्**रैफ़

**digress,** विषयान्तर क०; भटक जाना; **~ion,** 1. विषयान्तर, व्यतिक्रम; 2. (*astron.*) विपथन; **~ive,** अप्रासंगिक। > डाइग्रे'स; डाइग्रे'शॅन, डाइग्रे'स्-इव

**dihedral,** द्वितल। > डाइहे'ड्रॅल

**dike, dyke,** 1. बाँध; 2. (*canal*) कुल्या*, नहर*। > डाइक

**dilapidate,** जीर्ण-शीर्ण हो जाना या क०; नष्ट क०; **~d,** टूटा-फूटा, जीर्ण-शीर्ण, बेमरम्मत। > डिलैप्-इडेट

**dilapidation,** जीर्णावस्था*, जीर्णता*; विध्वंस ; बेमरम्मती*। > डिलैपिडेशॅन

**dilatable,** विस्तार्य। > डाइलेटॅबॅल

**dilatation, dilation,** विस्फार(ण), विस्तारण, वितनन। > डिलॅटेशॅन; डाइलेशॅन

**dilate,** विस्तृत हो जाना, फैलना, बढ़ना; विस्तार या विस्तारित क०, फैलाना, बढ़ाना, चौड़ा क०; सविस्तार वर्णन क०, विस्तृत विवेचन क०। > डि = डाइलेट

**dilator,** विस्फारिणी*; विस्तारक। > डाइलेट्-अॅ

**dilatoriness,** विलम्बकारिता*, दीर्घसूत्रता*। > डिलॅटॅरिनिस

**dilatory,** 1. विलम्बकारी, विलम्बी; 2. (*slow*) दीर्घसूत्री। > डिलॅटॅरि

**dilemma,** उभयसंकट, उभयदंश; द्विविधा*, किंकर्तव्यता*, दुबिधा*, असमंजस*; धर्मसंकट। > डि-ले'म्-अॅ = डाइ-ले'म्-अॅ

**dilettante,** 1. कलाप्रेमी; 2. शौक़ीन, पल्लवग्राही। > डि-लि-टैन्-टि

**dilettantism,** 1. कलाप्रेम; 2. (*superficiality*) पल्लवग्राहिता*। > डि-लि-टैन्-टिज़्म

**diligence,** 1. कर्मिष्ठता*, परिश्रमिता*, अध्यवसाय; 2. परिश्रम, उद्यम, उद्योग; 3. (*law*) सचेतना*। > डिल्-इजॅन्स

**diligent,** कर्मिष्ठ, परिश्रमी, उद्यमी, अध्यवसायी; परिश्रमपूर्ण। > डिल्-इजॅन्ट

**dill,** INDIAN, सोआ, शतपुष्प, शतपुष्पिका*। > डिल

**dilly-dally,** हिचकिचाना, आगा-पीछा क०। > डिल्-इडैलि

**diluent,** तनूकारक, तनूकारी। > डिल्यूॲन्ट

**dilute,** *adj.*, तनु, पतला; फीका, हलका; *v.*, पानी मिलाना, तनु क०, पतला क०; फीका, हलका, कम या मन्द क०; **~d,** तनूकृत; **~e,** अकुशल श्रमिक ; **~r,** तन्तुकारित्र। > डाइल्यूट = डिल्यूट; डाइल्यूटी

**dilution,** 1. तनूकरण, अवमिश्रण, मन्दन; 2. तनुता*, फीकापन; 3. तनूकृत घोल; 4. (*of labour*) अवकुशलन। > डाइलूशॅन

**diluvial,** आप्लावी, प्लावनिक। > डि = डाइलूव्-यॅल

**diluvium,** प्रलयावशेष। > डाइलूव्-यॅम

**dim,** *adj.*, धुँधला, मन्द, फीका, धीमा; अस्पष्ट; अशक्त; —*v.*, धुँधला क० या हो जाना; **~mer,** मन्दकर। > डिम; डिम्-अॅ

**dimension,** 1. आयाम; 2. (*three ~s*) विमा*; 3. (*extent*) विस्तार, लम्बाई-चौड़ाई*, परिमाण, परिमाप*, माप*; 4. (*algebra*) घात; **~al,** विमीय, विमितीय ; **~less,** अविम। > डि-, डाइ-मे'न्/शॅन, ~शॅनल

**dimerous,** द्वितयी। > डिमॅरॅस

**dimetric,** चतुष्कोण। > डाइमे'ट्-रिक

**dimidiate,** *adj.*, 1. आधा; अर्धीकृत; 2. (*Bot.*) असमाधित; —*v.*, आधा क०। > डिमिड्-इ-इट (*adj.*); डिमिड्-इएट (*v.*)

**dimidiation,** अर्धीकरण। > डिमिडिएशॅन

**diminish,** कम क० या हो जाना, घटाना या घटना; **~ing,** ह्रासमान। > डिमिन्-इश

**diminuendo,** *n.*, अवरोह; *adj.*, अवरोही; —*adv.*, उत्तरोत्तर धीमे। > डिमिन्यूए'न्डो

**diminution,** ह्रास, घटाव, घटती*, कमी*। > डिमिन्यूशॅन

**diminutive,** 1. छोटा, अल्प, अल्पक; 2. (*gram.*) अल्पार्थक, अल्पार्थी। > डिमिन्यूटिव

**embolden,** ढीठ या निर्लज्ज बनाना; प्रोत्साहित क०, हिम्मत* बढ़ाना। > इम्बोल्डॅन

**embolism,** 1. (*chronol.*) सन्निवेशन; 2. (*path.*) अन्तःशल्यता*। **embolus,** अन्तःशल्य। > ए'म्बॅलिज़्म; ए'म्बॅलॅस

**embonpoint,** मोटापन। > ऑ:म्बॉ:न्प्वाँ

**embosom,** 1. आलिंगन क०; 2. (*surround*) से घेरना। > इम्बुज़ॅम

**emboss,** नक़्क़ाशी* क०; अलंकृत क०; ~**ed,** उभरा हुआ, उत्कीर्ण; ~**ment,** उभार। > इम्बॉस; इम्बॉस्ट

**embouchure,** मुहाना। > ऑ:न्बूशुॲ

**embowel,** आँतें* निकालना। > इम्बाउॲल

**embrace,** *n.*, आलिंगन; *v.*, आलिंगन क०, गले लगाना; अंगीकार क०, से लाभ उठाना; ग्रहण क०; सम्मिलित या समाविष्ट होना या क०; घेर लेना। > इम्ब्रेस

**embranchment,** प्रशाखन; (प्र)शाखा*। > इम्ब्रान्श्मॅन्ट

**embrangle,** उलझाना; घबड़ा देना, किंकर्तव्यविमूढ़ कर देना। > इम्ब्रैन्ग्गॅल

**embrasure,** जालक; तोप* का झरोखा। > इम्-ब्रे-ज़्ॲ

**embrocate,** मालिश* क०। **embrocation,** मर्दन-लेप; मालिश-द्रव्य। > ए'म्ब्रॅकेट; ए'मब्रॅकेशॅन

**embroglio,** *see* IMBROGLIO. > ए'म्ब्रोल्यो

**embroider,** 1. बेलबूटे काढ़ना; 2. (*fig.*) नमक-मिर्च* लगाना; ~**y,** कशीदा, चिकन; ज़रदोज़ी* (*with gold thread*); कशीदाकारी*, फुलकारी*, गुलकारी*, कढ़ाई*। > इम्-ब्रॉइड्-ॲ, ~रि

**embroil,** उलझाना; ~**ment,** उलझन*। > इम्ब्रॉइल

**embryo,** भ्रूण; ~**logy,** भ्रूणविज्ञान; ~**nic,** 1. भ्रूणीय, भ्रूण-; 2. (*immature*) अविकसित, प्रारम्भिक। > ए'म्-ब्रि-ओ; ए'म्-ब्रि-ऑल्-ॲ-जि; एम्-ब्रि-ऑन्-इक

**emend,** संशोधित क०, सुधारना, शुद्ध क०; ~**ate,** (पाठ का) संशोधन क०; ~**ation,** संशोधन, सुधार; पाठ-संशोधन। > इमे'न्ड; ईमे'न्डेट; ईमे'न्डेशॅन

**emerald,** मरकत, पन्ना। > ए'मॅरॅल्ड

**emerge,** (ऊपर) निकलना, उभड़ना, ऊपर उठना; प्रकट हो जाना; ~**nce,** उन्मज्जन, निर्गमन, उभाड़, आविर्भाव। > इमॅ:ज; इमॅ:जॅन्स

**emergency,** *n.*, आपात, आकस्मिक संकट या प्रसंग; आपत्काल; —*adj.*, आपाती, आपातिक; ~ **exit,** आपाती द्वार, संकट-द्वार; ~ powers, संकटकालीन अधिकार। > इमॅ:जॅन्सि

**emergent,** उद्गामी, निर्गामी, निर्गत; आपातिक, आकस्मिक, आपाती। > इमॅ:जॅन्ट

**emeritus,** सेवामुक्त, अवकाशप्राप्त। > इमे'रिटॅस

**emersed,** निर्गत। > इमॅ:स्ट

**emersion,** 1. उन्मज्जन, आविर्भाव; 2. (*astron.*) उन्मीलन। > इमॅ:शॅन

**emery paper,** रेगमाल। > ए'मॅरि

**emetic,** वमनकारी, वामक। > इमे'ट्-इक

**émeute,** दंगा। > एमॅ:ट

**emigrant,** उत्प्रवासी, प्रवासी, उद्व्रजक। > ए'म्-इग्रॅन्ट

**emigrate,** उत्प्रवास क०। > ए'म्-इग्रेट

**emigration,** उत्प्रवास, प्रवास, उत्प्रवासन, उद्व्रजन। > ए'मिग्रेशॅन

**emigratory,** प्रवासी। > ए'म्-इग्रेटॅरि

**eminence,** 1. (*hill*) ऊँचा स्थान, टीला; 2. श्रेष्ठता*, उत्कर्ष, प्रतिष्ठा*; 3. (*med.*) उत्सेध। > ए'म्-इनॅन्स

**eminent,** ऊँचा; उच्च, श्रेष्ठ, प्रतिष्ठित, प्रवर, उत्कृष्ट, अग्रगण्य; ~**ly,** उत्कृष्ट रूप में। > ए'म्-इनॅन्ट

**emir,** अमीर। > ए'मिॲ

**emissary,** प्रणिधि, दूत, चर; गुप्तचर, भेदिया। > ए'म्-इसॅरि

**emission,** 1. उत्सर्जन; 2. (*discharge*) निस्सरण, स्राव; 3. (*med.*) स्वप्नदोष। > इमिशॅन

**emissive,** उत्सर्जक। > इमिस्-इव

**emit,** 1. उत्सर्जन क०, उत्सर्जित क०, विकीर्ण क०, छोड़ना, प्रसारित क०, फैलाना; 2. बोलना, मुँह से निकालना; 3. (*issue*) जारी क०, निकालना। > इमिट

**emollient,** मृदुकारी; प्रशामक, शमनकारी। > इमॉल

**emolument**, पारिश्रमिक; परिलाभ, आय*, प्राप्ति*, उपलब्धि*। > इमॉल्युमॅन्ट
**emotion**, 1. (*feeling*) मनोभाव, भाव, मनोविकार, राग; 2. (*strong feeling*) आवेग, मनोवेग, भावावेश, संवेग, आवेश; **~al**, भावात्मक, भावप्रधान; भावुक, भावप्रवण; भावुकतापूर्ण, भावोत्तेजक; **~alism**, भावुकता*, भावप्रवणता*; **~ality**, रागात्मकता*; भावुकता*; **~alize** भावप्रधान या भावुक बनाना, भावुकतापूर्ण ढंग से प्रस्तुत क०। > इमोशॅन; इमोशॅ/नॅल, ~नैल्-इटि, ~नॅलिज़्म, ~नॅलाइज़
**emotive**, भावोत्तेजक, संवेजक, संवेगात्मक; भावात्मक। > इमोट्-इव़
**empanel**, सूची* में नाम लिखना या चढ़ाना। > इम्पैनॅल
**empathy**, तदनुभूति*, परानुभूति*, समानुभूति*। > एॅम्पॅथि
**emperor**, सम्राट्। एॅम्-पॅ-रॅ
**emphasis**, 1. बल, ज़ोर; 2. (*stress*) बलाघात; 3. (*importance*) महत्त्व। > एॅम्फ़ॅसिस
**emphasize**, पर बल देना, को महत्त्व देना। > एॅम्फ़ॅसाइज़
**emphatic**, ज़ोरदार, सुनिश्चित, सुस्पष्ट। > इम्फ़ैट्-इक
**emphysema**, वातस्फीति*। > एॅम्-फ़ि-सीम्-अॅ
**empire**, साम्राज्य; प्रभुत्व। > एॅम्पाइअॅ
**empiric**, 1. अनुभववादी; 2. (*quack*) कठबैद, नीमहकीम; **~al**, आनुभविक, अनुभवाश्रित, प्रयोगाश्रित, अनुभूतिमूलक, अनुभवसिद्ध, अनुभवजन्य; **~ism**, अनुभववाद; **~ist**, अनुभववादी। > एॅम्-पि/रिक, ~रिकॅल, ~रिसिज़्म, ~रिसिस्ट
**emplacement**, 1. अभिस्थापन; 2. स्थान; 3. (*mil.*) तोपों* का अवस्थान। > इम्प्लेस्मॅन्ट
**emplane**, हवाई जहाज पर चढ़ना या चढ़ाना। > इम्प्लेन
**employ**, *v.*, काम में लाना, प्रयोग क०; काम में लगाना, नौकर रखना, नियोजित क०; —*n.*, नौकरी*, सेवा*; **~able**, नियोजनीय, नियोज्य; **~ed**, नियोजित, नियुक्त; **~ee**, कर्मचारी, नौकर, वेतनभोगी; **~er**, मालिक, नियोजक, नियोक्ता। > इम्प्लॉइ, ~अॅबॅल; इम्प्लॉइड; इम्प्लॉइई, इम्-प्लॉइ-अॅ
**employment**, 1. रोज़गार, नौकरी*, काम, नियोजन; 2. (*profession*) पेशा; **~-exchange**, रोज़गार दफ़्तर, नियोजन-कार्यालय, नियोजनालय। > इम्प्लॉइमॅन्ट
**empoison**, 1. विष डालना, विषाक्त क०; 2. (*taint*) दूषित क०; 3. (*embitter*) कटु बनाना। > इम्पॉइज़ॅन
**emporium**, बाज़ार, हाट, वाणिज्य-केन्द्र; पण्यशाला*। > एॅम्पॉःर्-इअॅम
**empower**, समर्थ क०; अधिकार देना, शक्ति* देना। > इम्-पाउ-अॅ
**empress**, सम्राज्ञी*। > एॅम्-प्रिस
**emptiness**, रिक्तता*, शून्यता*, खालीपन; निरर्थकता*, असारता*, खोखलापन; अज्ञान, मूर्खता*। > एॅम्-टि-निस
**emption**, क्रय, ख़रीद*। > एॅम्शॅन
**empty**, *adj.*, ख़ाली, रिक्त, छूछा, शून्य; निस्सार, निरर्थक, असार, खोखला; मूर्ख —*v.*, ख़ाली क० या हो जाना। > एॅम्-टि
**empyreal**, स्वर्गीय; आकाशीय। > एॅम्पाइरीअॅल = एॅम्-पि-रि-अॅल
**empyrean**, स्वर्ग; आकाश। > एॅम्पाइरीअॅन = एॅम्-पि-रि-अॅन
**emulate**, बराबरी* की चेष्टा* क०, स्पर्धा* क०; (उत्साह से) अनुकरण क०। > एॅम्यूलेट
**emulation**, (प्रति)स्पर्धा*, होड़*, प्रतियोगिता*। > एॅम्यूलेशॅन
**emulator**, **emulous**, 1. प्रतिस्पर्धी; 2. (*desirous*) अभिलाषी, इच्छुक। > एॅम्-यू/ले-टॅ, ~लॅस
**emulsi/fication**, पायसीकरण; **~fy**, पायस बनाना; **~on**, पायस; मिश्रण। > इ-मॅल्-सि-फ़ि-के-शॅन; इ-मॅल्-सि-फ़ाइ; इमॅल्शॅन
**emunctory**, निस्सारक। > इमन्क्टॅरि
**enable**, समर्थ क०, शक्ति* देना, योग्य बनाना; अधिकार देना। > इनेबॅल
**enact**, 1. (*law*) अधिनियम, विधि* या क़ानून बनाना; 2. अभिनय क०; **~ment**,

1. (*action*) अधिनियमन, विधिकरण; 2. अधिनियम, विधि*, अध्यादेश; 3. अभिनय, प्रदर्शन। > इनैक्ट
**enamel,** *n.*, 1. तामचीनी*, एनैमल, मीना; 2. (*of teeth*) दन्तवल्क; —*v.*, तामचीनी* चढ़ाना; ~**ling,** मीनाकारी*। > इनैमॅल
**enamour,** अनुरक्त, आसक्त या मोहित क०। > इ-नैम्-अँ
**enantiomorph,** प्रतिबिम्ब रूप ; ~**ous,** प्रतिबिम्बरूपी। > ए'-नैन्-टि-ओ-मॉःफ़
**enarthrosis,** उलूखल-सन्धि*। > ए'नाथ्रोस्-इस
**en bloc,** सामूहिक रूप से। > आँ ब्लॉक़
**encaenia,** प्रतिष्ठान-पर्व। > ए'न्सीन्यँ
**encage,** पिंजड़े में बन्द क०। > इन्केज
**encamp,** पड़ाव या डेरा डालना, शिविर लगाना; ~**ment,** पड़ाव, डेरा, शिविर, छावनी*। > इन्कैम्प
**encase,** डिब्बे में रखना; गिलाफ़, खोल या आवरण चढ़ाना; ढाँकना। > इन्केस
**encash,** भुनाना, नगद पाना। > इन्कैश
**encaustic,** दग्ध। > ए'न्-कॉःस्-टिक
**enceinte,** *n.*, घेरा, प्राचीर, चहारदीवारी*; —*adj.*, गर्भवती*। > आँन्सैन्ट
**encepha/lic,** मस्तिष्क का; ~**litis,** मस्तिष्क-शोथ, मस्तिष्क-ज्वर; ~**lon,** मस्तिष्क। > ए'न्के'फ़ैल्-इक; ए'न्के'फ़लाइट्-इस; ए'न्के'फ़लॉन (*also* ऐ'न्से')
**enchain,** बेड़ियाँ* डालना, बद्ध क०। > इन्चेन
**enchant,** मोहित क०; वशीभूत क०, मन्त्र-मुग्ध क०, जादू डालना; ~**er,** मायावी, जादूगर; ~**ing,** मोहक, मनोहर; ~**ment,** सम्मोहन; जादू, वशीकरण; ~**ress,** मोहिनी*; मायाविनी*, जादूगरनी*। > इन्चान्ट; इन्-चान्/टॅ, ~टिन्ग; ~ट्रिस
**enchase,** 1. बैठाना, जड़ना; 2. (*engrave*) नक़्क़ाशी* क०, अलंकृत क०। > इन्चेस
**enchiridion,** पुस्तिका*। > ए'न्काइरिड्-इअँन
**enchorial,** देशिक। > ए'न्कोरिअँल
**encircle,** घेरना, घेरा डालना; ~**ment,** घेराबन्दी*। > इन्सॅःकॅल
**en clair,** स्पष्ट शब्दों में। > आँ क्ले'अँ
**enclasp,** जकड़ना। > इन्क्लास्प
**enclave,** विदेशी अंतःक्षेत्र। > इन्क्लेव
**enclitic,** स्वराघात-विहीन, पश्चाश्रयी। > इन्-क्लिट्-इक
**enclose,** 1. बाड़ा लगाना, घेरना; 2. में लगाना; 3. (*add*) संलग्न क०, जोड़ देना, साथ रखना; ~**d,** बन्द, परिबद्ध; संलग्न, अनुलग्न, साथ का। > इन्क्लोज़; इन्क्लोज़्ड
**enclosure,** घेरा, बाड़ा; अहाता; घिराव, संवेष्टन; संलग्न पत्र, अनुलग्नक। > इन्-क्लो-श़ॅ
**encode,** (का) कूट बनाना या क०। > इन्कोड
**encomiast,** प्रशंसक। > ए'न्कोम्-इ-ऐस्ट
**encomium,** गुणगान, प्रशंसा*, प्रशस्ति*। > ए'न्कोम्यॅम
**encompass,** घेरना, घेर लेना; सम्मिलित क०। > इन्कॅम्पॅस
**encore,** *interj.*, फिर से; *n.*, पुनरावृत्ति*; —*v.*, दुहराने की माँग* क०। > ऑन्कॉः
**encounter,** *v.*, का सामना क०; से मिलना; —*n.*, भिड़न्त*, मुठभेड़*; मिलन, भेंट*। > इन्-काउन्-टॅ
**encourage,** हिम्मत* बढ़ाना, साहस दिलाना; प्रेरित क०; बढ़ावा देना, प्रोत्साहित क०; ~**ment,** प्रोत्साहन; बढ़ावा, समर्थन। > ए'न्कॅरिज
**encouraging,** आशाप्रद, प्रोत्साहक। > ए'न्कॅरिजिन्ग
**encroach,** अतिक्रमण क०; अनधिकार हस्तक्षेप क० या प्रवेश क०; ~**ment,** अतिक्रमण, अतिचार, अनधिकार-प्रवेश। > इन्क्रोच
**encrust,** पपड़ी* जमना; पपड़ी* जमाना या लगाना; ज़ड़ना, अलंकृत क०; ~**ment,** पपड़ी*। > इन्क्रॅस्ट
**encumber,** 1. बाधा* डालना, अटकाना; 2. बोझ लादना, भार डालना, भारित क०, भारग्रस्त क०; 3. (*with debt*) ऋणग्रस्त क०; ~**ed,** भारग्रस्त, भारित; ऋणग्रस्त। > इन्-कॅम्-बॅ
**encumbrance,** भार, बाधा*; ऋणभार; ~**r,** भारधारी। > इन्कॅम्/ब्रॅन्स, ~ब्रॅन्-सॅ

**encyclical,** विश्वपत्र, सार्वभौम पत्र।
> **इन्-सिक्**-लि-कॅल

**encyclop(a)edia,** विश्वकोश।
> ए'न्साइक्लॅपीड्-इअॅ

**encyclop(a)edic,** विश्वकोश का, विश्व-कोश-सदृश; सर्वज्ञान-विषयक; सर्वज्ञानसम्पन्न; अतिव्यापक। > ए'न्साइक्लॅपीड्-इक

**encyst/ed,** पुटीबद्ध; **~ation,** पुटीभवन; **~ment,** परिपुटन।
> इन्-**सिस्ट्**-इड; इन्-सिस्-**टे**-शॅन

**end,** *n.*, 1. अन्त, समाप्ति*, अवसान; 2. (*extremity*) सिरा, सीमा*, छोर; 3. (*aim*) लक्ष्य, ध्येय, साध्य; 4. (*purpose*) प्रयोजन, उद्देश्य; 5. (*result*) परिणाम, फल; 6. (*fragment*) टुकड़ा; —*v.*, समाप्त क०, पूरा क०; समाप्त हो जाना; मिटाना, उठा देना, नष्ट क०;—*adj.*, अंत्य; in the ~, अन्ततः, अन्ततोगत्वा; make both ~s meet, निर्वाह क०, गुज़ारा क०; **~ing,** 1. अन्त, समाप्ति*; 2. (*gram.*) (अन्त्य)प्रत्यय, विभक्ति*; अन्त्याक्षर; **~-paper,** पोस्तीन; **~-rhyme,** तुकान्त; **~-on,** अभिमुख;
> ए'न्ड; **ए'न्ड्**-इन्ग

**endanger,** जोखिम*, ख़तरे या संकट में डालना; **~ed,** संकटापन्न।
> इन्-**डेन्**-जॅ; इन्**डेन्**जॅड

**endear,** प्रेम उत्पन्न क०, प्रिय बनाना; ~ oneself, प्रिय बन जाना; **~ing,** प्रीतिकर; **~ment,** लाड़-प्यार; प्रेमालिंगन।
> इन्**डिअॅ**

**endeavour,** *v.*, प्रयत्न क०; *n.*, प्रयत्न, प्रयास, कोशिश*, उद्यम। > इन्-**डे'व्**-अॅ

**endemic,** *n.*, स्थानिक मारी*; *adj.*, स्थानिक, विशेषक्षेत्री, स्थानीय, मुक़ामी; जातीय, प्रान्तीय, देशज; **~ity,** स्थानिकता*, स्थान-परिमिति*।
> इन्**डे'म्**-इक; ए'न्-डि-**मि**-सि-टि

**endive,** (विलायती) कासनी*। > **ए'न्**-डिव्

**end/less,** अनन्त, अन्तहीन; बहुत लम्बा; बेसिरा, निरन्त; **~most,** अन्तिम।
> **ए'न्ड्**/लिस, ~मोस्ट

**endo/cardium,** अंतर्हृदस्तर; **~carp,** अंतःफलभित्ति*, अन्तःस्तर, अंतश्छद; **~crine,** अंतःस्रावी; **~derm,** अंतस्त्वचा*, अंतश्चर्म; **~gamy,** सगोत्र या सजातीय विवाह; **~genous,** अन्तर्जात; **~plasm,** अन्तःप्रद्रव्य।
> ए'न्डोकाड्-इअॅम; **ए'न्**डो/काप, ~काइन, ~डॅःम; ए'न्**डॉ**गॅमि; ए'न्**डॉज्**-इनॅस; **ए'न्**डोप्लैज़्म

**endorse,** पृष्ठांकन क०; समर्थन क०; **~d,** पृष्ठांकित; समर्थित; **~e,** पृष्ठांकिती; **~ment,** पृष्ठांकन, बेचान*; समर्थन, अनुमोदन, मंज़ूरी*; **~r,** पृष्ठांकक; समर्थक।
> इन्**डॉःस**; इन्डॉःसी; इन्-**डॉःस्**-अॅ

**endo/skeleton,** अन्तःकंकाल; **~smosis,** अन्तःपरासरण; **~sperm,** भ्रूणपोष; **~thelium,** अन्तःस्तर।

**endow,** धन प्रदान क०; (से) सम्पन्न क०; **~ed,** सम्पन्न; **~ment,** 1. दान, वृत्तिदान; 2. धर्मस्व, धर्मदाय, धर्मादा, स्थायी निधि*; 3. (*talent*) प्रतिभा*। > इन्**डाउ**

**endue,** प्रदान क०, से सम्पन्न क०; पहनाना।
> इन्**ड्यू**

**endurable,** सहनीय, सह्य। > इन्**ड्युअॅ**रॅबॅल

**endurance,** 1. तितिक्षा*, धैर्य, सहन-शक्ति*, सहनशीलता*, 2. स्थायित्व; ~-test, क्षमता-परीक्षा*, बर्दाश्त-जाँच*।
> इन्**ड्युअॅ**रॅन्स

**endure,** सहना, झेलना, सहन क०; टिकना, बना रहना। > इन्-**ड्युअॅ**

**end/ways,~wise,** खड़ा; अभिमुख; लम्बाई* में; सिरे से सिरा मिलाकर। > **ए'न्ड्**वेज़

**enema,** वस्ति*, गुदवस्ति*, वस्तिकर्म।
> **ए'न्**-इ-मॅ = इ-**नी**-मॅ

**enemy,** शत्रु, बैरी, दुश्मन; ~ agent, शत्रुचर। > **ए'न्**-इ-मि

**energetic,** ऊर्जस्वी, ओजस्वी; कर्मठ, उद्यमी, क्रियाशील; **~s,** ऊर्जा-विज्ञान, ऊर्जिकी*।
> ए'नॅ**जे'ट्**-इक

**energize,** 1. बल प्रदान क०, शक्ति* का संचार क०; 2. (*phys.*) क्रियाशील होना, ऊर्जित क०। > **ए'**नॅजाइज़

**energumen,** 1. (*demoniac*) अपदूतग्रस्त; 2. (*enthusiast*) उत्साही; 3. (*fanatic*) कट्टर। > ए'नॅ:**ग्यूम्**-ए'न

**energy,** 1. (कर्म)शक्ति*, ऊर्जस्विता*, तेज; 2. (*phys.*) ऊर्जा*। > **ए'**नॅजि

**enervate,** दुर्बल या कमज़ोर बनाना, निस्तेज क०; ~d, शक्तिहीन, दुर्बल। > ए'नॅ:वेट
**enervating,** शक्तिह्रासक। > ए'नॅ:वेटिन्ग
**enervation,** दुर्बलीकरण; दुर्बलता*। > ए'नॅ:वेशॅन
**enface,** मुखांकित क०; ~ment, मुखांकन। > इन्फ़ेस
**enfeeble,** अशक्त या दुर्बल क०; ~ment, दुर्बलीकरण; दुर्बलता*। > इन्फ़ीबॅल
**enfeoff,** जागीर* देना। > इन्फ़े'फ़
**enfetter,** बेड़ियाँ* डालना। > इन्-फ़े'ट्-अॅ
**enfilade,** *n.*(*v.*), लम्बाक्ष फ़ायर (क०)। > ए'न्-फ़ि-लेड
**enfold,** लपेटना; आलिंगन क०। > इन्फ़ोल्ड
**enforce,** 1. (*impose*) प्रवर्तित क०, लागू क०; 2. (*urge*) पर बल देना, पुष्टि* क०; 3. (*compel*) बाध्य क०, मजबूर क०, दबाव डालना; ~able प्रवर्तनीय; ~ment, प्रवर्तन; दबाव, बाध्यकरण। > इन्फ़ॉ:स
**enframe,** चौखटे में बैठाना। > इन्फ़्रेम
**enfranchise,** मुक्त क०; मताधिकार देना; ~ment, विमोचन; मताधिकार-दान। > इन्फ़्रैन्/चाइज़, ~चिज़्मॅन्ट
**engage,** 1. (*promise*) प्रतिज्ञा* क०, वचन देना; वचनबद्ध होना या क०; 2. (*betroth*) सगाई* क०, वाग्दान क०; 3. (*put in*) रखना, काम में लगाना; 4. (*reserve*) ले रखना, कर लेना; 5. (*entangle*) उलझाना, लगाना; 6. (*attract*) आकर्षित क०; 7. (*fight*) का सामना क०, से लड़ना; 8. में भाग लेना या लग जाना; ~d, 1. (*busy*) व्यस्त; 2. वाग्दत्त, वाग्दत्ता*। > इन्गेज; इन्गेज्ड
**engagement,** 1. प्रतिज्ञा*, वादा; 2. (*betrothal*) सगाई*, वाग्दान; 3. (*to a job*) विनियोजन, नियुक्ति*; 4. (*appointment*) आबन्ध, परियुक्ति*; 5. (*fight*) मुठभेड़*, लड़ाई*; ~-book, आबन्ध-पुस्तिका*। > इन्गेज्मॅन्ट
**engaging,** मनोहर, रमणीय, चित्ताकर्षक। > इन्गेज्-इन्ग
**engarland,** माला* पहनाना। > इन्गालॅन्ड
**engender,** उत्पन्न क०, पैदा क०। > इन्-जे'न्-डॅ
**engine,** इंजन, यन्त्र, कल*। > ए'न्-जिन
**engineer,** *n.*, अभियन्ता, अभियांत्रिक, इंजीनियर; — *v.*, 1. निर्माण क०; 2. (*contrive*) उपाय निकालना, (का सफल) प्रबन्ध क०; ~ing, *n.*, इंजीनियरी*, अभियान्त्रिकी*; यन्त्र-शास्त्र; —*adj.*, इंजीनियरी, अभियान्त्रिक। > ए'न्-जि-निअॅ, ~रिन्ग
**English,** *n.*, अँगरेजी*; *adj.*, अँगरेजी; —*v.*, अँगरेजी* में अनुवाद क०; अँगरेजी ढंग का बनाना; ~ism, अँगरेजियत*; ~man, अँगरेज। > इन्ग्-ग्लिश; इन्ग्-ग्लि-शिज़्म; इन्ग्-ग्लिश्-मॅन
**engorge,** गटकना, हड़पना; ~ment, 1. हड़प; 2. (*path.*) रक्त-संकुलता*, अतिपूरण; ~d, अतिपूरित। > इन्गॉ:ज
**engraft,** क़लम* लगाना; आरोपित क०, रोपना, बैठाना। > इन्ग्राफ़्ट
**engrain,** (मन में) अंकित क० या बैठाना। > इन्ग्रेन
**engrave,** उत्कीर्ण क०, उकेरना, नक़्श क०, तक्षण क०; अंकित क०; ~r, उत्कीर्णक, उकेरक, तक्षक, नक़्क़ाश। > इन्ग्रेव्; इन्-ग्रेव्-अॅ
**engraving,** उत्कीर्णन, उकेरी*, नक़्क़ाशी*। > इन्ग्रेव्-इन्ग
**engross,** मोटे अक्षरों में लिखना; वैध शब्दावली* में प्रस्तुत क०; तन्मय या तल्लीन क०, लेना; ~ing, दिलचस्प, मनोरंजक; ~ment, 1. तल्लीनता*; 2. (*document*) हस्ताक्षर प्रति*। > इन्ग्रोस
**engulf,** निगलना; निमग्न क०; परिग्रहण क०। > इन्गॅल्फ़
**enhance,** बढ़ाना; ~ment, वृद्धि*। > इन्हान्स
**enigma,** पहेली*, बुझौवल*, प्रहेलिका*; रहस्य, समस्या*; ~tical, प्राहेलिक; रहस्यमय, गूढ़, पेचीदा। > इ-निग्-मॅ; ए'निग्मैट्-इकॅल
**enjambment,** अपूर्णान्वय। > इन्जैम्मॅन्ट
**enjoin,** 1. आदेश देना, लागू क०; 2. (*law*) व्यादेश देना। > इन्जॉइन
**enjoy,** 1. आनन्द प्राप्त क०, रस लेना; 2. भोगना, उपभोग क०, उपयोग क० 3. (*experience*) अनुभव क०; ~ oneself, आनन्द

मनाना; ~**able**, उपभोग्य, सुखद, आनन्द-दायक; ~**ment**, आनन्द, सुख, मज़ा, रस; उपभोग, उपयोग। > इन्**जॉइ**, ~अॅबॅल, ~मॅन्ट

**enkindle**, सुलगाना, प्रज्वलित क०; उत्तेजित क०, उभाड़ना। > इन्-**किन्**-डॅल

**enlace**, लपेटना; आलिंगन क०; उलझाना। > इन्**लेस**

**enlarge**, बढ़ना; बढ़ाना, विस्तार देना; ~ upon, विस्तारपूर्वक प्रस्तुत क०; ~**d**, (वि)वर्द्धित, परिवर्द्धित; वृद्ध, अपवृद्ध; ~**ment**, 1. विवर्धन, (परि)वर्धन; 2. (*disease*) वृद्धि*, अपवृद्धि*; ~**r**, (चित्र)वर्धक। > इन्**लाज**; इन्-**ला**-जॅ

**enlighten**, जानकारी* देना, सूचित क०; शिक्षा* देना, समझाना, प्रबुद्ध क०; ~**ed**, प्रबुद्ध, ज्ञानसम्पन्न; ~**ment**, प्रबोधन, ज्ञानोदय, प्रबोध, अभिबोध। > इन्**लाइटॅन**

**enlist**, भरती क० या होना, नाम लिखना या लिखाना; (सहयोग) प्राप्त क० या देना; ~**ment**, भरती*। > इन्-**लिस्ट**

**enliven**, अनुप्राणित क०, सजीव बना देना, जान* डालना। > इन्**लाइवॅन**

**en masse**, सामूहिक रूप से। > आँ**मैस**

**enmesh**, फँसाना, उलझाना। > इन्**मे'श**

**enmity**, शत्रुता*, बैर, दुश्मनी*; विद्वेष। > **ए'न्**-मि-टि

**ennead**, नवक। > **ए'न्**-इ-ॲड

**enneagon**, नवभुज। > **ए'न्**-इॲगॅन

**enneahedron**, नवफलक। > **ए'न्**-इॲहे'ड्रॅन

**ennoble**, 1. अभिजात वर्ग का सदस्य बनाना; 2. उदात्त बनाना, परिष्कार क०। > इ**नोबॅल**

**ennui**, 1. (*boredom*) उचाट, ऊब*, विमनता*; 2. (*weariness*) खिन्नता*, क्लान्ति*। > आन्**वी**

**enormity**, घोरता*; महापातक, अतिपातक। > इ**नॉ:म्**-इटि

**enormous**, विशाल, दीर्घाकार; बृहत्; बहुत बड़ा। > इ**नॉ:मॅस**

**enough**, पर्याप्त, काफ़ी। इ**नॅफ़** = ॲ**नॅफ़**

**enounce**, 1. व्यक्त क०, प्रतिपादित क०; 2. (*proclaim*) घोषित क०; 3. (*pronounce*) उच्चारण क०। > इ**नाउन्स**

**en passant**, प्रसंगवश। > आँ**पैसाँ**

**enquire**, *see* INQUIRE। > इन्**क्वाइॲ**

**enrage**, क्रुद्ध क०, गुस्सा दिलाना। > इन्**रेज**

**enrapt**, आनन्द-विभोर; ~**ure**, आह्लादित क०, मोहित क०, आनन्दविभोर कर देना; ~**ured**, सम्मोहित। > इन्**रैप्ट**; इन्-**रैप्**-चॅ

**enrich**, धनी, सम्पन्न, पुष्ट या समृद्ध बनाना; अलंकृत क०; उपजाऊ बनाना; ~**ment**, सम्पन्नीकरण; अलंकरण; संवर्धन; समृद्धि*; संवृद्धि*। > इन्-**रिच**

**enrol(l)**, नाम लिखना या लिखाना, भरती क० या हो जाना, सदस्य बनाना या बनना; ~**ment**, भरती*, नामांकन, नामनिवेश, पंजीयन। > इन्**रोल**

**en route**, मार्ग में, रास्ते में। > आँ**रूट**

**ens**, सत्त्व। > **ए'न्ज़**

**ensanguined**, रक्तरंजित। > इन्**सैन्ग्**ग्विन्ड

**ensconce**, छिपाना, आश्रय देना; सुखपूर्वक बैठाना; ~ oneself, सुखपूर्वक बैठ जाना। > इन्**स्कॉन्स**

**ensemble**, समष्टि*; सामूहिक प्रभाव या दृश्य। > आँ**साँबॅल**

**enshrine**, मन्दिर में स्थापित क०, प्रतिष्ठापित क०; श्रद्धा* से सुरक्षित रखना। > इन्**श्राइन**

**enshroud**, छिपाना, परदा डालना। > इन्**श्राउड**

**ensiform**, खड्गाकार। > **ए'न्**-सि-फ़ॉ:म

**ensign**, 1. (*flag*) झण्डा, पताका; पोतध्वज; 2. (*symbol*) प्रतीक। > **ए'न्**साइन

**ensilage**, साइलो-संरक्षण। > **ए'न्**-सि-लिज

**ensile**, साइलो में रखना। > इन्**साइल**

**enslave**, दास बना लेना, वशीभूत क०; ~**ment**, दासकरण, वशीकरण; दासता*, गुलामी*; ~**r**, वशीकर; मोहिनी*। > इन्**स्लेव**; इन्-**स्लेव्**-ॲ

**ensnare**, फँसाना; बहकाना। > इन्**स्ने'ॲ**

**ensphere**, घेरना, घेर लेना। > इन्-**स्फ़िॲ**

**ensue**, पीछे (घटित) होना, परिणाम निकलना, परिणामस्वरूप होना। **ensuing**, अनुवर्ती, आगामी। > इन्**स्यू**

**ensure**, सुरक्षित कर देना, निरापद क०; निश्चित कर लेना, सुनिश्चित रखना। > इन्**शुॲ**

**enswathe**, लपेटना, पट्टी* बाँधना। > इन्स्वेद
**entablature**, प्रस्तर > इन्टैब्लर्च
**entablement**, पीठिका*। > इन्टेबॅल्मॅन्ट
**entail**, 1. (*involve*) के लिए आवश्यक होना, माँगना; 2. (*impose*) भार डालना; 3. (*law*) अनुक्रम-बन्धन क०, अपरिहार्य या अहस्तान्तरणीय बनाना; —*n.*, **~ment**, अनुक्रम-बन्धन; अहस्तान्तरणीय दाय। > इन्टेल
**entangle**, उलझाना, फँसाना; **~ment**, उलझन*, बाधा*। > इन्टैन्ग्गॅल
**entasis**, उत्तलता*। > ए'न्टॅसिस
**entelechy**, संभूति*; अन्तस्तत्त्व। इन्टे'लॅकि
**entellus**, लंगूर। > इन्टे'लॅस
**entente**, समझौता, सन्धि*। > आँटाँट
**enter**, प्रवेश क०, घुसना; सदस्य बनना; आरम्भ क०; सम्मिलित हो जाना, भाग लेना; नाम लिखना; भरती क०; लिख देना, दर्ज क०; **~ed**, प्रविष्ट, निविष्ट। > ए'न्-टॅ; ए'न्टॅड
**enteric**, आन्त्र; ~ fever, आन्त्र ज्वर। > ए'न्टे'रिक
**enteritis**, 1. आन्त्रशोथ; 2. (*of horses*) बोगुआ। > ए'न्टॅराइट्-इस
**enteron**, आहार-नाल*। > ए'न्टॅरॉन
**enterotomy**, अन्त्रच्छेदन। > ए'न्टॅरॉटॅमि
**enterprise**, 1. (*work*) उद्यम, (महान्) कार्य; 2. (*courage*) उत्साह, साहस। ए'न्टॅप्राइज़
**enterprising**, आरम्भी, उद्यमशील, उत्साही; साहसी। > ए'न्टॅप्राइज़िन्ग
**entertain**, 1. (*amuse*) का मन बहलाना, रिझाना; 2. स्वागत क०, अतिथि-सत्कार क०; 3. मन में रखना, पर विचार क०; 4. (*accept*) ले लेना; **~er**, नर्तक, गायक; नर्तकी*, गायिका*; **~ing**, मनोरंजक; **~ment**, 1. (*amusement*) मनोरंजन, मनबहलाव; 2. (*show*) तमाशा; 3. (*hospitality*) आतिथ्य-सत्कार; 4. (*of an idea*) विचारणा*। > ए'न्टॅटेन; ए'न्-टॅ-टेन्-/अॅ, ~इन्ग
**enthral**, मोहित क०, वशीभूत क०; दास बनाना; **~ment**, सम्मोहन; दासत्व। > इन्थ्रॉःल
**enthrone**, गद्दी* पर बैठाना; प्रतिष्ठा* क०; **~ment, enthronization**, राज्याभिषेक; अधिष्ठापन। > इन्थ्रोन; ए'न्थ्रोनाइज़ेशॅन
**enthusiasm**, उत्साह, समुत्साह, उमंग*। > इन्थ्यूज़िएज़्म
**enthusiast(ic)**, उत्साही, उमंगी, उत्साहपूर्ण। > इन्थ्यूज़्-इऐस्ट; इन्-थ्यू-ज़ि-ऐस्-टिक
**enthymeme**, संक्षिप्त या लुप्तावयव न्यायवाक्य। > ए'न्-थि-मीम
**entice**, लुभाना, फुसलाना, प्रलोभन देना; **~ment**, प्रलोभन; फुसलाहट*; **~r**, प्रलोभक। **enticing**, सम्मोहक। > इन्टाइस
**entire**, 1. सम्पूर्ण, समग्र, पूर्ण, कुल, सारा; 2. (*unbroken*) पूरा, समूचा, अखण्ड; 3. (*not castrated*) अँडुआ; **~ly**, सम्पूर्णतः; **~ty**, सम्पूर्णता*; अखण्डता*; समूचा। > इन्टाइअॅ, ~टि, ~लि
**entitle**, अधिकार देना, हक़दार बनाना; शीर्षक रखना; उपाधि* देना; **~d**, अधिकारी, अधिकृत, हक़दार। > इन्टाइटॅल
**entity**, अस्तित्व, हस्ती*; सत्त्व, तत्त्व, सत्ता*। > ए'न्-टि-टि
**ento-**, अन्तः। > ए'न्टो
**entomb**, दफ़नाना; **~ment**, दफ़न। > इन्टूम
**entomo/logist**, कीटविज्ञानी; **~logy**, कीट-विज्ञान; **~phagous**, कीटाहारी, **~philous**, कीट-परागित। > ए'न्टॅमॉल्/अॅजिस्ट, ~अॅजि; ए'न्टॅमॉफ़्/अॅगॅस, ~इलॅस
**entourage**, 1. वातावरण; 2. (*surroundings*) परिसर; 3. (*persons*) संगी-साथी; सोहबत*, संगत*। > ऑन्टुराश़
**entr'acte**, निष्कंभ, विलासिका*। > ऑन्ट्रैक्ट
**entrails**, अन्त्र, आँतें*, अँतड़ियाँ*। > ए'न्ट्रेल्ज़
**entrain**, रेल* में चढ़ना या चढ़ाना ; **~ed**, आरूढ़। > इन्ट्रेन्
**entrammel**, उलझाना, अटकाना। > एन्ट्रैमॅल
**entrance**, *n.*, प्रवेश; प्रवेश-द्वार, प्रवेश-मार्ग; प्रवेश-अधिकार; —*v.*, सम्मोहित क०;

~ment, सम्मोहन। entrancing, सम्मोहक।
> ए'न्ट्रॅन्स (*n*.); इन्ट्रान्स (*v*.); इन्-ट्रान्स्-इन्ग

**entrant**, 1. प्रवेशक; 2. नया सदस्य; 3. (*competitor*) प्रतियोगी। > ए'न्ट्रॅन्ट

**entrap**, फँसाना; बहकाना। > इन्ट्रैप

**entreat**, अनुनय-विनय* क०, घिघियाना, चिरौरी* क०; ~y, अनुनय-विनय*, चिरौरी*। > इन्ट्रीट; इन्ट्रीट्-इ

**entrée**, प्रवेशाधिकार। > ऑन्ट्रे

**entrench**, खाई* से घेरना; ~ed, खाई* में तैनात; संस्थापित; ~ment, खाईबन्दी*, मोर्चाबन्दी*। > इन्ट्रे'न्च

**entrepôt**, गोदाम। > ऑन्ट्रॅपो

**entrepreneur**, ठेकेदार। > ऑन्ट्रॅप्रॅनॅः

**entresol**, बिचला तल्ला। > ऑन्ट्रॅसॉल

**entropy**, एंट्रोपी*, उत्क्रम-माप। > ए'न्ट्रॅपि

**entrust**, सौंपना, सिपुर्द क०। > इन्ट्रस्ट

**entry**, 1. प्रवेश; 2. प्रवेश-द्वार; 3. (*writing*) टीप*, इन्दराज, लेखी*, निविष्टि*, प्रविष्टि*; 4. (*entrant*) प्रतियोगी। > ए'न्-ट्रि

**entwine**, गूथना, ग्रथित क०; आलिंगन क०। > इन्ट्वाइन

**entwist**, बटना। > इन्ट्विस्ट

**enucleate**, निकालना; समझाना, स्पष्ट क०। > इन्यूक्लिएट

**enume/rable**, गणनीय; ~rate, गिनना; नाम लेकर बताना; ~ration, गणना*, परिगणन, परिगणना*; सूची*; नामनिर्देशन; ~rative, गणनात्मक; ~rator, परिगणक, गणनाकार। > इन्यूमॅ/रॅबॅल, ~रेट, ~रेशॅन, ~रॅटिव्, ~रे-टॅ

**enunci/ate**, 1. निरूपित क०, प्रस्तुत क०, व्यक्त क०, प्रतिपादित क०; घोषित क०; उच्चारण क०; 2. (*math*.) प्रतिज्ञापित क०; ~ation, निरूपण, प्रतिज्ञापन; घोषण, कथन; उच्चारण; 2. (*math*.) प्रतिज्ञा*; ~ative, प्रतिज्ञापक, घोषक, उच्चारक। > इनॅन्/सिएट, ~सिएशॅन, ~शिअॅटिव

**enure**, *see* INURE। > इन्युअॅ

**enuresis**, अनैच्छिक मूत्रस्राव, असंयत-मूत्रता*। > ए'न्यूरीस्-इस

**envelop**, लपेटना, अवगुण्ठित क०, आवृत क०, ढकना; घेर लेना; छिपाना, धुँधला क०; ~ment, अवगुण्ठन, आवरण। > इन्वे'लॅप

**envelope**, लिफ़ाफ़ा; आवरण। > ए'न्-वॅलोप = ए'न्-वि-लोप

**envenom**, विषाक्त क०; कटु बनाना। > इन्वे'नॅम

**enviable**, ईर्ष्य, स्पृहणीय, वांछनीय। > ए'न्-वि-अॅ-बॅल

**envious**, ईर्ष्यालु, डाही, जरतुवा। > ए'न्-वि-अॅस

**environ**, घेरना; ~ment, वातावरण, पर्यावरण; अड़ोस-पड़ोस, परिसर। > इन्वाइरॅन, ~मॅन्ट

**environs**, नगरोपान्त, परिप्रदेश। > ए'न्-वि-रॅन्ज़ = इन्वाइरॅन्ज़

**envisage**, का सामना क०, आमने-सामने देखना; का ध्यान क०, पर विचार क०। > इन्-विज़्-इज

**envoy**, 1. दूत, उपराजदूत; 2. (*envoi*) उपसंहार। > ए'न्वॉइ

**envy**, *n*., ईर्ष्या*, डाह*, असूया*, जलन*, मत्सर; —*v*., ईर्ष्या* क०, जलना। > ए'न्-वि

**enwrap**, लपेटना, अवगुण्ठित क०। > इन्रैप

**enzootic**. स्थानिक मारी*। > ए'न्ज़ोऑट्-इक

**enzyme**, एन्ज़ाइम, किण्वक। > ए'न्ज़ाइम

**eocene**, आदिनूतन। > ईओसीन

**eolithic**, आदिपाषाण। > ईओलिथ्-इक

**eon**, कल्प। > ईऑन=ईअॅन

**eozoic**, आदिजीवक। > ईओज़ोइक

**epact**, सौर-चान्द्र-वर्षान्तर; वर्षारंभ-चन्द्र-कला*। > ईपैक्ट

**epaulet(te)**, स्कन्धिका*। > ए'पॅले'ट

**epeirogenesis**, महादेश-रचना*। > ए'पाइरॅजे'नॅसिस

**epenthesis**, मध्यागम, ध्वनिसन्निवेश। > ए'-पे'न्-थि-सिस

**ephemeral**, क्षणभंगुर, क्षणिक; स्वल्पायु, एकाह, एकदिवसीय। > इफ़े'मॅरॅल

**ephemeris**, **ephemerides**, पंचांग। > इफ़े'मॅरिस; ए'फ़िमे'रिडीज़

**epiblast**, आद्यबहिर्जनस्तर। > ए'प्-इब्लैस्ट

**epic**, महाकाव्य, महाप्रबन्धकाव्य; वीरकथा*। > ए'प्-इक

**epicene**, उभयलिंग, उभयलिंगी। > ए'प्-इसीन

**epicentre**, अधिकेन्द्र, उत्केन्द्र। > ए'पिसे'न्टॅ

**epicure**, चटोरा, स्वादलोलुप; ~**an**, भोगवादी; ~**anism**, **epicurism**, भोगवाद। > ए'प्-इक्युअॅ; ए'प्-इक्युअॅरी/अॅन, ~अॅनिज़्म; ए'प्-इक्युअॅरिज़्म

**epicycle**, अधिचक्र। > ए'प्-इसाइकॅल

**epidemic**, महामारी*, मरक, वबा*। > ए'पिडे'म्-इक

**epidemiology**, मरक-विज्ञान, जानपदिक-रोगविज्ञान। > ए'पिडीमिऑलॅजि

**epidermis**, बाह्यत्वचा*, अधिचर्म। > ए'पिडॅ:म्-इस

**epidiascope**, परापार चित्रदर्शी। > ए'पिडाइअॅस्कोप

**epigastrium**, अधिजठर। > ए'पिगैस्-ट्रि-अॅम

**epigene**, अनुजात। > ए'प्-इजीन

**epigenesis**, पश्चजनन। > ए'पिजे'न्-इसिस

**epiglottis**, कण्ठच्छद, स्वरयन्त्रच्छद, घंटी-ढक्कन। > ए'पिग्लॉट्-इस

**epigram**, सूक्ति*, चुटकुला, विनोदिका*। > ए'प्-इग्रैम

**epigraph**, 1. पुरालेख; शिलालेख; 2. (*motto*) आदर्शवाक्य; ~**er**, ~**ist**, पुरालेखशास्त्री; ~**y**, पुरालेखशास्त्र। > ए'प्-इग्राफ़; ए'पिग्रॅ/फ़ॅ, ~फ़िस्ट, ~फ़ि

**epilepsy**, मिरगी*, अपस्मार। > ए'प्-इले'प्सि

**epileptic**, अपस्मारी। > ए'-पि-ले'प्-टिक

**epilogue**, 1. उपसंहार; 2. (*of drama*) भरतवाक्य। > ए'प्-इलॉग

**Epiphany**, प्रभुप्रकाश। > इपिफ़ॅनि

**epiphenomenon**, गौणफल, उपोत्पाद, उपतत्त्व, अनुघटना*। > ए'पिफ़िनॉमॅनॅन

**epiphyte**, अधिपादप। > ए'प्-इफ़ाइट

**episcopacy**, धर्माध्यक्ष-पद; धर्माध्यक्ष-वर्ग; धर्माध्यक्ष-तन्त्र। > इपिस्कॅपॅसि

**episcopal**, धर्माध्यक्षीय। > इपिस्कॅपॅल

**episcopate**, धर्माध्यक्षता*; धर्माध्यक्ष-वर्ग, बिशप-गण। > इपिस्कॅपिट

**episode**, उपाख्यान, उपकथा*, कथांश, वृत्तान्त; घटना*, प्रसंग। > ए'प्-इसोड

**episodic(al)**, 1. उपाख्यानात्मक; 2. (*incidental*) प्रासंगिक। > ए'पिसॉड्-इक

**epistemology**, ज्ञान-मीमांसा*, ज्ञान-शास्त्र। > ए'पिस्टीमॉलॅजि

**episternum**, अधि-उरोस्थि*। > ए'पिस्टॅ:नॅम

**epistle**, पत्र; धर्मपत्र; काव्यपत्र, पत्रकविता*। > इपिसॅल

**epistolary**, पत्रविषयक; पत्रात्मक; पत्राकार। > इपिस्टॅलॅरि

**epistrophe**, अन्त्यानुप्रास। > इपिस्ट्रॅफ़ि

**epistyle**, प्रस्तरपाद। > ए'प्-इस्टाइल

**epitaph**, समाधि-लेख, स्मृति-लेख। > ए'प्-इटाफ़

**epithalamium**, विवाह-गीत। > ए'पिथॅलेम्यॅम

**epithelium**, उपकला*। > ए'पिथील्यॅम

**epithet**, विशेषक, विशिष्टतावाचक या गुणसूचक विशेषण, विशेष नाम; उपनाम, उपाधि*। > ए'प्-इथे'ट

**epitome**, सार, सार-संग्रह, सारांश, निष्कर्ष, निचोड़। > इपिटॅमि

**epitomize**, सार या तत्त्व प्रस्तुत क०, संक्षिप्त क०; का प्रतीक होना। > इपिटॅमाइज़

**epoch**, 1. युग, काल; 2. युगान्तर; 3. (*astron.*) निर्देश-क्षण; ~-**making**, युगान्तरकारी, युगविधायक, युगप्रवर्तक। > ईपॉक

**eponym**, मूलपुरुष, आधार-नामी; आधार-नाम। > ए'पॅनिम

**epopee**, **epos**, महाकाव्य; वीरकाव्य। > ए'पॅपी; ए'पॉस

**equability**, स्थिरता*; समता*, एक-रूपता*। > ए'क्वॅबिल्-इटि

**equable**, स्थिर; एकरूप, सम। > ए'क्वॅबॅल

**equal**, *adj.*, समान, बराबर, तुल्य, सम; *n.*, समकक्ष, समवर्ग; —*v.*, के बराबर होना, की बराबरी* क०; बराबर क०, समान बनाना; ~ **to**, के योग्य; ~**itarian**, समतावादी; ~**ity**, समानता*, बराबरी*, समता*, साम्य;

~ization, समकरण; ~ize, बराबर क०, समान क०, एकरूप कर देना; ~izer, समकार, समकारी; ~ly, इतना ही, समान रूप से, वैसा ही।
> ईक्वॅल; इक्वॉलिटेॅ'अॅर्-इअॅन; इक्वॉल्-इटि; ईक्वॅलाइज़ेशॅन; ईक्वॅ/लाइज़, ~लाइज़ॅ, ~लि

equanimity, धीरज, धृति*, धैर्य, समबुद्धि*, समचित्तता*। > ईक्वॅनिम्-इटि

equanimous, समबुद्धि, समचित्त, स्थितप्रज्ञ, धीर। > इक्वैन्-इमॅस

equate, 1. बराबर मानना; 2. (*math.*) समीकृत क०। > इक्वेट

equation, 1. (*math.*) समीकरण; 2. (*astron.*) समीकार; 3. (*equality*) समता*; personal ~, वैयक्तिक त्रुटि*। > इक्वेशॅन

equator, 1. विषुवद्-रेखा*, भूमध्यरेखा*, निरक्ष; 2. (*astron.*) विषुवद्-वृत्त; ~ial, भूमध्यवर्ती, भूमध्य, विषुवतीय, विषुवत्।
> इ-क्वेट्-अॅ; ईक्वॅटॉःर्-इअॅल

equerry, अश्वपाल। > ए'क्वॅरि = इक्वे'रि

equestrian, घुड़सवार, अश्वारोही; आश्व; ~ism, घुड़सवारी*। > इ-क्वे'स्ट्-रि-अॅन

equi-, सम-, समान-; ~angular, समकोणी, समकोणिक, समकोण; ~distant, समदूरस्थ, समांतराली; ~lateral, समभुज, समबाहु। > ईक्-वि; ईक्विऐंग्-युलॅ; > ईक्-वि/डिस्टॅन्ट, ~लैटॅरॅल

equili/brant, सन्तुलक; ~brate, साम्यावस्था* स्थापित क० या बनाए रखना; बराबर क० या होना; ~bration, साम्यधारण; ~brist, कलाबाज़; ~rium, 1. सन्तुलन, साम्य, समत्व; 2. (*phys.*) साम्यावस्था*। > इक्विल्-इब्रॅन्ट; ईक्विलाइब्रेट; ईक्विलाइब्रेशॅन; इक्विल्-इब्रिस्ट; ईक्विलिब्-रिअॅम

equimolecular, सम-अणुक। > ईक्-वि-मो-ले'क्-यु-लॅ

equimultiple, समापवर्तक। > ईक्-वि-मॅल्-टि-पॅल

equine, आश्व, अश्वीय। > ईक्वाइन

equinoctial, *adj.*, विषुवीय; *n.*, विषुववृत्त, विषुव-रेखा*। > ईक्विनॉक्शॅल

equinox, विषुव, सायन। > ई-क्वि-नॉक्स

equip, सज्जित क०, लैस क०; ~age, सामग्री*, सज्जा*; रथ; ~ment, 1. सज्जा*, लवाज़मा, साज-सामान, उपस्कर, उपकरण, साधन; 2. (*action*) उपस्करण।
> इ-क्विप; ए'-क्वि-पिज

equi/poise, 1. (*phys.*) साम्यावस्था*; प्रतिभार; 2. (*fig.*) सन्तुलन; प्रतिसन्तुलन; ~pollent, तुल्य; ~ponderant, समभार; ~ponderate, समभार क०; व्यर्थ कर देना; ~potential, समविभव।
> ए'क्-वि-पॉइज़; ईक्-विपॉलॅन्ट; ईक्-वि-पॉन्-डॅरॅन्ट; ईक्-वि-पॉन्-डॅ-रेट; ईक्-वि-पॅ-टे'न्-शॅल

equitable, 1. न्यायसंगत, उचित; 2. (*law*) साम्यिक। > ए'-क्वि-टॅ-बॅल

equitation, घुड़सवारी*। > ए'क-वि-टे-शॅन

equity, 1. निष्पक्षता*, समदृष्टि*; 2. औचित्य; 3. (*law*) साम्या*। > ए'-क्वि-टि

equivalence, 1. तुल्यता*, समता*, बराबरी*, समानता*; 2. (*chem.*) समसंयोजकता*; 3. (*in meaning*) समानार्थकता*।
> इक्विवॅलॅन्स

equivalent, *adj.*, 1. तुल्य, तुल्यमान, सम, समान, बराबर; 2. (*chem.*) समसंयोजक; 3. (*geom.*) समपरिमाण, समविस्तार, समायतन; 4. समानार्थक, समानार्थी, एकार्थ(क), पर्यायवाची; —*n.*, 1. समानक, उतना ही, तुल्य राशि*; तुल्यांक; 2. (*synonym*) पर्याय, समानार्थ। > इक्विवॅलॅन्ट

equivocal, 1. द्व्यर्थक, अनेकार्थक; 2. संदिग्ध, अनिश्चित; 3. (*of persons*) अविश्वसनीय, सन्देहभाजन; 4. (*suspicious*) सन्देहजनक।
> इक्विवॅकॅल

equivocate, गोल बात* कहना; टालमटोल* क०। > इक्विवॅकेट

equivocation, वाक्छल, शब्दछल, गोल बात*। > इक्विवॅकेशॅन

equivocator, शब्दछली। > इ-क्विवॅ-के-टॅ

equivoke, equivoque, 1. कूटोक्ति*, वाक्छल; 2. (*pun*) श्लेष; 3. द्व्यर्थकता*।
> ईक्विवोक = ए'क्-वि-वोक

Equuleus, अश्वक। > इक्वूलिअॅस

era, युग, संवत्; कल्प, महाकल्प, काल; christian ~, ईसवी सन्। > इअॅर्-अॅ

**eradiate,** विकीर्ण क० । > इरेडिएट
**eradiation,** विकिरण । > इरेडिएशॅन
**eradi/cable,** उन्मूलनीय; **~cate,** का उन्मूलन क०, उखाड़ना, उन्मूलित क०; मिटाना, नष्ट क०; **~cation,** उन्मूलन; विध्वंस, नाश; **~cative,** उन्मूलक । > इरैड्-इ/कॅबॅल, ~केट, ~केशॅन, ~कॅटिव
**erase,** मिटाना, लुप्त क०; **~r,** रबर, अपमार्जक । > इरेज़; इ-रेज़्-अॅ
**erasure,** 1. अपमार्जन, विलोपन; 2. विनाश; 3. (*in document*) काटकूट*, काट-छाँट* । > इ-रे-ज़्ज़ॅ
**erect,** *adj.*, खड़ा, सीधा, ऊर्ध्व; *v.*, खड़ा क०; निर्माण क०; स्थापित क०; **~ile,** उत्थानशील, उत्थानक्षम; **~ion,** 1. उत्थापन, स्थापना*, निर्माण; 2. (*building*) भवन, इमारत*; 3. (*physiol.*) उत्थान, उद्धर्षण, आयमन; **~or,** 1. निर्माता; 2. (*phys.*) उत्थापक । > इरे'क्ट; इरे'क्टाइल; इरे'क्शॅन; इरे'क्टॅ
**ere long,** निकट भविष्य में, शीघ्र, जल्दी । > एॅ'अॅ लॉन्ग
**eremite,** एकान्तवासी, वैखानस । > एॅ'रिमाइट
**ere now,** आज से पहले । > एॅ'अॅ नाउ
**erg,** अर्ग । > अॅ:ग
**ergatocracy,** श्रमिक-तन्त्र । > अॅ:गॅटॉक्-रॅसि
**ergot,** अर्गट । > अॅ:गॅट
**eristic,** *adj.*, विवाद-विषयक; विवादास्पद; —*n.*, तार्किक; विवाद-कला*, तर्कशास्त्र । > एॅ'-रिस्-टिक
**erode,** काटना, खा जाना; क्षय हो जाना, कट जाना । > इरोड
**eroded, erose,** अपरदित । > इरोडिड, इरोस
**erogenous,** कामोत्तेजक । >इरॉजॅनॅस
**erosion,** कटाव, (भू)क्षरण, अपरदन, काट* । > इरोश़्ज़ॅन
**erosive,** काटनेवाला, अपरदनकारी । > इरोस्-इव
**erotic,** *adj.*, 1. (*sexual*) रत्यात्मक, कामविषयक; कामोद्दीपक; 2. (*amatory*) श्रृंगारिक, श्रृंगारात्मक; —*n.*, 1. (*a person*) कामुक; 2. (*a science*) कामशास्त्र; 3. (*poetry*) श्रृंगारकाव्य; **~ism,** रत्यात्मकता*; श्रृंगारिकता*; कामवासना*; कामुकता* । > एॅ'रॉट्-इक; एॅ'रॉट्-इसिज़्म
**erotomania,** कामोन्माद > एॅ'रॉटॅमेन्-इअॅ
**err,** भूल* क०; भूल* होना, ग़लत होना; पाप क० । > अॅ:
**errand,** (सौंपा हुआ) काम; दूतकार्य; लक्ष्य, उद्देश्य । > एॅ'रॅन्ड
**err/ant,** 1. पथभ्रष्ट, गुमराह, विपथगामी; 2. (*knight*) भ्रमणशील; **~ata,** (अ)शुद्धि-पत्र; **~atic,** 1. अनियत, अनियमित, अनिश्चित; 2. (*person*) सनकी, मौजी; 3. संचारी; 4. (*geol.*) विस्थापित; **~atum,** अशुद्धि*; **~ing,** भ्रान्त, पथभ्रष्ट । > एॅ'रॅन्ट; एॅ-राट्-अॅ; इरैट्-इक; एॅ'राटॅम
**erroneous,** भ्रान्तिपूर्ण, ग़लत, अशुद्ध । > एॅ'रोन्यॅस = इरोन्यॅस
**error,** भ्रम, भ्रान्ति*, भूल*, ग़लती*, विभ्रम, त्रुटि*; **~s** and omissions (excepted) भूल-चूक* (लेनी-देनी) । > एॅ'-रॅ
**ersatz,** नक़ली । > एॅ'अॅज़ैत्स
**erubes/cence,** लालिमा*, अरुणिमा*; लज्जारुणिमा*; **~cent,** आरक्त, अरुण; लज्जारुण । > एॅ'रुबे'स्/अॅन्स, ~अॅन्ट
**eruct, ~ate,** डकारना, डकार* लेना; **~ation,** डकार* । > इरॅक्ट; इरॅक्टेट; इरॅक्टेशॅन
**erudite,** बहुश्रुत, पण्डित; पाण्डित्यपूर्ण । > एॅ'रुडाइट
**erudition,** पाण्डित्य, विद्वत्ता* । > एॅ'रुडिशॅन
**erupt,** फूटना; निकल आना; **~ion,** 1. उद्भेदन; उद्गार; 2. (*rash*) फोड़ा-फुंसी*; **~ive,** उद्भेदी; उद्गारी ; विस्फोटक । > इरॅप्ट; इरॅप्‌शॅन; इ-रॅप्-टिव
**erysipelas,** विसर्प । > एॅ'रिसिप्-इलॅस
**erythema,** त्वग्रक्तिमा* । > एॅ'-रि-थीम्-अॅ
**escalade,** (सीढ़ियों* के सहारे) चढ़ना । > एॅ'स्कॅलेड
**esca/late,** 1. (*increase*) बढ़ाना; 2. (*intensify*) तीव्र क० ; **~lation,** वृद्धि*, बढ़ती*; तीव्रीकरण । एॅ'स्कॅलेट; एॅ'स्कॅलेशॅन
**escalator,** चलती सीढ़ी*, चलसोपान । > एॅ'स्-कॅ-ले-टॅ

**escapade,** शरारत*, नटखटी*, चुलबुल*। > ए'स्कॅपेड

**escape,** *v.*, भाग निकलना, पलायन क०, निकल भागना; बच जाना, बचना; निकलना, निकल जाना; —*n.* 1. (*act.*) पलायन; 2. (*fact*) बचाव, मुक्ति*; 3. (*relief*) छुटकारा, उन्मुक्ति*; 4. (*way*) निकास; ~**e**, पलायित, भगोड़ा, निकल-भागा; ~**ment**, निकास। > इस्केप; ए'स्कॅपी

**escapism,** पलायनवाद। > इस्केप्-इज़्म

**escapist,** पलायनवादी। > इस्केप्-इस्ट

**escarpment,** कगार। > इस्काप्मॅन्ट

**eschatological,** युगान्त-विषयक। > ए'स्कॅटॅलॉजिकॅल

**eschatology,** युगान्त-विज्ञान। > ए'सकॅटॉलॅजि

**escheat,** *n.*, राजगमन; राजगत सम्पत्ति*; —*v.*, राजगामी होना; राजसात् क०, ज़ब्त क०। > इस्चीट

**eschew,** से दूर रहना, से परहेज़ क०। > इस्चू

**escort,** *n.*, मार्गरक्षी; मार्गरक्षण; *v.*, मार्गरक्षण क०, रक्षार्थ साथ जाना; ~**ing**, मार्गरक्षी। > ए'स्कॉःट (*n.*); इस्कॉःट (*v.*)

**escribe,** बहिर्वृत्त खींचना। > ईस्क्राइब

**escritoire,** डेस्क। > ए'स्-क्रिट्वा

**escrow,** निलम्बलेख। > ए'स्क्रो

**esculent,** खाद्य। > ए'स्क्यूलॅन्ट

**escutcheon,** 1. कुलचिह्न-फलक; 2. (*shield*) ढाल*। > इस्कॅचॅन

**esophagus,** ग्रास-नली*, भोजन-नलिका*। ईसॉफ़ॅगॅस

**esoteric,** गोपनीय, गुह्य, गूढ़; दीक्षणीय। > ए'सॅटे'रिक

**espalier,** जाफ़री*। > इस्-पैल्-यॅ

**especial,** उत्कृष्ट, असाधारण; विशिष्ट, ख़ास; ~**ly**, 1. विशेषकर, विशेष रूप से, ख़ास तौर से; 2. (*mainly*) मुख्यत:। > इस्पे'शॅल; इस्पे'शॅलि

**espial,** दर्शन, आलक्षण, ईक्षण। > इस्पाइॲल

**espier,** दर्शक। > इस्-पाइ-ॲ

**espionage,** चारकर्म, जासूसी*, गुप्तचर्या*। > ए'स्-पिॲनाइज़ = ए'स्-पि-ॲ-नाश्ज़

**esplanade,** चौक; मैदान। > ए'स्प्लॅनेड

**espousal,** 1. समर्थन; 2. (*pl.*) सगाई*, मँगनी*; विवाह। > इस्पाउज़ॅल

**espouse,** से विवाह क०, विवाह में देना; समर्थन क०, अपनाना। > इस्पाउज़

**esprit,** 1. आत्मा; 2. (*wit*) वाग्विदग्धता*; ~ de corps, संघ-भाव, संघभक्ति*; दल-भावना*। > ए'स्-प्री, ~ डॅकॉः

**espy,** देख लेना; पता लगाना; ताड़ना, भाँपना। > इस्पाइ

**Esq., esquire,** श्री, श्रीमान्। > इस्-क्वाइॲ

**essay,** *n.*, 1. (*testing*) परीक्षण; 2. (*attempt*) प्रयास, कोशिश*; प्रयत्न; 3. (*treatise*) निबन्ध; —*v.*, परखना; प्रयास क०, हाथ डालना; ~**ist**, निबन्धकार। > ए'स्-ए (*n.*); ए'से (*v.*); ए'स्-ए-इस्ट

**essence,** 1. (*entity*) सत्त्व; 2. (*substance*) तत्त्व; सार, सारांश; 3. (*extract*) आसव, अरक; 4. (*perfume*) परिमल, सुगन्ध*। > ए'सॅन्स

**essential,** 1. तात्त्विक, मूलभूत, मौलिक, सारभूत; 2. (*requisite*) अनिवार्य, परमावश्यक, लाज़िमी, अत्यावश्यक 3. (*important*) महत्त्वपूर्ण, प्रधान, मुख्य; ~**ity**, तात्त्विकता*; तत्त्व; ~**ly**, तत्त्वत:। > इसे'न्शॅल; इ-से'न्-शि-ऐल्-इटि

**establish,** 1 (सं)स्थापित क०; 2. (*prove*) प्रमाणित क०, सिद्ध क०; 3. दृढ़ क०, स्थिर क०, सुव्यवस्थित क०; प्रतिष्ठित क०; ~ed religion, राजधर्म; ~**ment**, 1. संस्थापन, स्थापना*; 2. सस्था*, प्रतिष्ठान; 3. (*organization*) संगठन, व्यवस्था*; 4. (*household*) घर-गृहस्थी*; नौकर-चाकर; ~**mentarian**, राजधर्मसमर्थक। > इस्टैब्-लिश, ~मॅन्टे'ॲर्-इॲन

**estate,** भूसम्पत्ति*, जागीर*, भूमि*; सम्पत्ति*, जायदाद*, सम्पदा*; ~ **duty**, भू-शुल्क। > इस्टेट

**esteem,** *n.*, सम्मान, मान, आदर, श्रद्धा*; —*v.*, सम्मान क०, महत्त्व देना; समझना, मानना, विचार क०, सोचना; ~**ed**, सम्मानित। > इस्टीम

**esthetic,** *see* AESTHETIC।

**estimable,** आदरणीय, माननीय, आकलनीय। > ए'स्-टि-मॅ-बॅल

**estimate,** *n.*, आकलन, तख़मीना, अनुमानित ख़र्च (मूल्य...); विचार, अनुमान; —*v.*, 1. आकलन क०; 2. अनुमान लगाना, अन्दाज़ा लगाना; कूतना, आँकना; 3. (*judge*) विचार बना लेना, विचार क०; 4. (*value*) महत्त्व देना, सम्मान क०; ~**d**, अनुमानित, अनुमित; आकलित। > ए'स्-टि-मिट (*n.*); ए'स्-टि-मेट (*v.*)

**estimation,** 1. अनुमान, अन्दाज़ा; आकलन; 2. (*opinion*) विचार, राय*; 3. (*esteem*) सम्मान, श्रद्धा*, आदर। > ए'स्-टि-मे-शॅन

**estimator,** आकलक। > ए'स्-टि-मे-टॅ

**estival,** ग्रीष्मकालीन। > ईस्टाइवॅल

**estop,** विबद्ध क०; ~**pel,** विबन्धन। > इस्टॉप; इस्टॉपॅल

**estrade,** मंच। > ए'स्ट्राड

**estrange,** विमुख, विरक्त या उदासीन कर देना; से अलग कर देना; ~**ment,** विरक्ति*, मनमुटाव; अलगाव, पार्थक्य। > इस्ट्रेंज

**estreat,** सही प्रतिलिपि*। > इस्ट्रीट

**estuary,** मुहाना, नदीमुख, ज्वारनदमुख, वेलासंगम। > ए'स्टयूॲरि

**esurience,** बुभुक्षा*; लालच। > इस्युॲर्-इॲन्स

**esurient,** भूखा, बुभुक्षित; लालायित, ललचौहाँ। > इस्युॲर्-इॲन्ट

**etcetera,** आदि, वग़ैरह, इत्यादि। > इट्-से'ट्-रॅ

**etch,** उरेहना, निक्षारण क०; ~**ed,** निक्षारित; ~**ing,** निक्षारण, अम्ललेखन। > ए'च; ए'च्ट; ए'च्-इन्ग

**eternal,** 1. शाश्वत, अनादि-अनन्त; 2. (*perpetual*) निरन्तर, नित्य; 3. (*immutable*) अपरिवर्तनीय; 4. (*everlasting*) अनन्त; ~**ize,** अमर बनाना, अमरत्व प्रदान क०; ~**ly,** अनन्तकाल तक; निरन्तर, सदा-सर्वदा, हमेशा। > इटॅ:नॅल; इटॅ:नॅलाइज़

**eternity,** 1. शाश्वतत्व; 2. अनन्तकाल; 3. दीर्घ काल; 4. (*future life*) पारलौकिक जीवन। > इटॅ:न्-इटि

**ether,** ईथर; आकाश; ~**eal,** 1. ईथरीय; 2. (*airy*) वायवीय; 3. (*celestial*) स्वर्गीय, लोकोत्तर, पारलौकिक; 4. (*delicate*) सुकुमार; 5. (*impalpable*) अतीन्द्रिय। > ईथ्-अँ; ईथिॲर्-इॲल

**ethic(al),** नीतिपरक, नीति-विषयक, नीतिशास्त्रीय; नैतिक। > ए'थ्-इक; ए'थ्-इकॅल

**ethics,** नीतिशास्त्र, आचार-शास्त्र। > ए'थ्-इक्स

**ethmoid bone,** झर्झरिकास्थि*। > ए'थ्मॉइड

**ethnarch,** राजपाल। > ए'थ्नाक

**ethnic(al),** 1. (नृ)जातीय, मानवजातीय; 2. ग़ैर-यहूदी, ग़ैर-ईसाई। > ए'थ्-निक; ए'थ्-नि-कॅल

**ethno/graphy,** मानवजाति-वर्णन, नृजाति-वर्णन; ~**logical,** जातीय, जातिगत; ~**logy,** मानवजाति-विज्ञान, नृजाति-विज्ञान > ए'थ्नॉग्रॅफ़ि; ए'थ्नोलॉजिकॅल; ए'थ्नॉलॅजि

**ethology,** आचार-शास्त्र। > ईथॉलॅजि

**ethos,** लोकाचार; स्वभाव, प्रकृति*। > ईथॉस

**ethyl,** एथिल। > ए'थ्-इल

**etiolate,** पाण्डुर क० या हो जाना; ~**d,** पाण्डुरित। > ईट्-इॲलेट

**etiolation,** पाण्डुरता*, पीलापन, वर्णहीनता*। > ईटिओलेशॅन

**etiology,** 1. हैतुकी*, हेतुविज्ञान; 2. (*med.*) निदानशास्त्र। > ईटिऑलॅजि

**etiquette,** शिष्टाचार। > ए'टिके'ट

**etui,** डिबिया*। > ए'ट्वी

**etymo/logical,** व्युत्पत्ति-विषयक, व्युत्पत्तिमूलक, व्युत्पत्तीय; ~**logize,** व्युत्पत्ति* निकालना; ~**logy,** 1. (*science*) निरुक्त; 2. (*derivation*) व्युत्पत्ति*, निरुक्ति*। > ए'टिमॅलॉजिकॅल; ए'टिमॉलॅजाइज़; ए'टिमॉलॅजि

**etymon,** मूल, शब्द-मूल। > ए'ट्-इमॉन

**eucalyptus,** गन्धसफ़ेदा। > यूकॅलिप्टॅस

**Eucharist,** यूखारिस्त, परमप्रसाद। > यूकॅरिस्ट

**eud(a)emonia,** आत्मप्रसाद, सुखशान्ति*। > यूडीमोन्यॅ

**eud(a)emonism**, आत्मप्रसादवाद। > यूडीमॅनिज़्म
**eudiometer**, गैसमापी, गैस-आयतनमापी। > यू-डि-ऑम्-इ-टॅ
**eugenic**, सुजननिक; ~s, सुजनन-विज्ञान, सुजननिकी*। > यूजे'न्-इक
**eulogist**, प्रशंसक; ~ic, प्रशंसात्मक। > यूलॅजिस्ट; यू-लॅ-जिस्-टिक
**eulogize**, प्रशंसा* क०, गुणगान क०। > यूलॅजाइज़
**eulogy**, प्रशस्ति*, प्रशंसा*, गुणानुवाद, गुणगान। > यूलॅजि
**eunuch**, हिजड़ा, ख़ोजा, नपुंसक। > यूनॅक
**eupep/sis**, सुपाचन; ~tic, सुपाचक। > यू-पे'प्/सिस, ~टिक
**euphe/mism**, मंगलभाषित, प्रियोक्ति*; ~mistic, मंगलभाषी। > यूफ़्-इमिज़्म; यू-फ़ि-मिस्-टिक
**euphonic**, श्रुतिमधुर, सुस्वर। > यूफ़ॉन्-इक
**euphony**, स्वरमाधुर्य, श्रुतिमधुरता*, नाद-सौन्दर्य। > यूफ़ॅनि
**euphorbia**, 1. (*hirta*) दुद्धी*, दुधिया*; 2. (*neriifolia*) थूहर, सेंहुड़; 3. (*nivulia*) कटथोहर; 4. (*thymifolia*) छोटी दुद्धी*; 5. (*tirucalli*) कोंपल सेंहुड़। > यूफ़ॉःबिॲ
**euphoria**, **euphory**, सुख-बोध, सुखाभास। > यूफ़ॉःर्-इॲ; यूफ़ॅरि
**euphuism**, शब्दाडम्बर। > यूफ़्यूइज़्म
**Eurasian**, यूरेशियन। > यु-रेश्ज़्-इ-ॲन
**Europe**, यूरोप; ~an, यूरोपीय, यूरोपियन; *n.*, यूरोपियन। > युॲरॅप; युॲरॅपीॲन
**Eustachian tube**, कंठ-कर्णनली*। > यूस्टेश्यॅन = यूस्टेशॅन = यूस्टेक्-इॲन
**eutectic**, गलनक्रांतिक, द्रवणक्रांतिक। > यू-टे'क्-टिक
**euthanasia**, सुखमृत्यु*। > यूथॅनेज़्यॅ
**evacuant**, रेचक। > इवैक्यूॲन्ट
**evacuate**, ख़ाली या रिक्त क० या कराना; हटा देना, ले जाना; छोड़ देना; मलोत्सर्ग क०। > इवैक्यूएट
**evacuation**, 1. शून्यीकरण; 2. (*withdrawal*) निष्क्रमण, परित्याग; 3. (*removal*) निकास; 4. मलत्याग, मलोत्सर्ग; 5. (*evacuated matter*) मल। > इवैक्यूएशॅन
**evacuee**, निष्क्रान्त, शरणार्थी; स्थानान्तरित। > इवैक्यूई
**evade**, 1. टाल देना, टाल-मटोल* क०; 2. (*illegally*) अपवंचन क०; 3. से बच निकलना; से जी चुराना; 4. पकड़* या समझ* में नहीं आना। > इवेड
**evagination**, बहिर्वलन। > इवैजिनेशॅन
**evaluate**, 1. मूल्यांकन क०; 2. (*math.*) मान निकालना। > इवैल्यूएट
**evaluation**, मूल्यांकन, मूल्य-निर्धारण; मानांकन। > इवैल्यूएशॅन
**evanesce**, ओझल हो जाना, लुप्त हो जाना; ~nce, 1. लोप, तिरोभाव, अन्तर्धान; 2. (*transitoriness*) क्षणभंगुरता*; ~nt, तिरोगामी; क्षणभगुर, क्षणिक, क्षणस्थायी; क्षणजीवी। > ईवॅने'स; ईवॅने'स्/ॲन्स, ~ॲन्ट
**evange/lical**, सुसमाचारी, सुसमाचार-सम्मत; ~list, सुसमाचारक, सुसमाचार-लेखक; ~lization, सुसमाचार-प्रचार; ~lize, (में) सुसमाचार का प्रचार क०। > ईवैन्जे'ल्-इकॅल; इवैन्जॅलिस्ट; इवैन्जॅलाइज़ेशॅन; इवैन्जॅलाइज़
**evapo/rate**, 1. वाष्पण क०, वाष्पित क०; 2. वाष्पीभूत या वाष्पित हो जाना, भाप* बनाना; 3. (*dry*) सुखाना; 4. (*disappear*) ओझल या लुप्त हो जाना; ~rated, वाष्पित; ~ration, वाष्पण, वाष्पीकरण, वाष्पीभवन; ~rative, वाष्पणिक; ~rator, वाष्पक, वाष्पित्र। > इवैपॅरेट; इवैपॅरेशॅन; इवैपॅरॅटिव; इ-वैपॅरे-टॅ
**evasion**, 1. (*of taxes*) अपवंचन; 2. (*subterfuge*) बहाना, टाल-मटोल*, टाल-टूल*; 3. (*avoidance*) परिहार, बचाव। > इवेश़ॅन
**evasive**, 1. कपटी, कुटिल; 2. टालमटोल-वाला, अस्पष्ट, अनिश्चित। > इवेस्-इव
**Eve**, हौवा*। > ईव
**eve**, पूर्वदिन; पूर्वसन्ध्या*। > ईव
**evection**, चन्द्रकक्षा-क्षोभ। > इवे'क्शॅन
**even**, *adj.*, 1. समतल, बराबर, चौरस, सम; 2. (*uniform*) एकरूप; 3. (*of numbers*) सम, जूस; 4. (*placid*) शान्त; 5. (*balanced*) सन्तुलित; ~ number, जुफ़्त, समसंख्या*;

—*adv.*, भी; से भी; जैसा कि; ज्यों, जिस समय, जिस क्षण; —*v.*, बराबर क० या हो जाना; **~-handed,** निष्पक्ष; **~ly,** समान रूप से; वैसा ही; शान्त भाव से; निष्पक्ष भाव से; **~-minded,** समस्वभाव; **~ness,** समता*, बराबरी*; एकरसता*, एकरूपता*, स्थिरता*; निष्पक्षता*; **~-tempered,** शान्तस्वभाव। > ईवॅन

**evening,** सन्ध्या*, शाम*, सायंकाल; ~ party, सान्ध्य-गोष्ठी*; ~star, 1. सान्ध्य तारा; 2. (*Venus*) शुक्र। > ईव्-निन्ग

**evensong,** सन्ध्यावन्दना*। > ईवन्सॉन्ग

**event,** 1. घटना*; 2. (*outcome*) परिणाम, नतीजा; 3. विषय; **~ful,** 1. घटनापूर्ण; 2. महत्त्वपूर्ण। > इवे'न्ट

**eventual,** 1. सम्भावित, सम्भाव्य; 2. (*ultimate*) अन्तिम, अन्त्य; **~ity,** सम्भाव्यता*, सम्भाव्य घटना*; **~ly,** अन्ततः, अन्ततोगत्वा, आखिरकार। > इवे'न्टयुअल; इवे'न्टयुऐल्-इटि; इवे'न्टयुअॅलि

**eventuate,** के परिणाम तक पहुँचना या पहुँचाना। > इवे'न्ट्युएट

**ever,** 1. कभी; 2. सदा, सदैव, हमेशा; 3. (*constantly*) निरन्तर, नित्य; ~ since, जब से; for ~, सदा के लिए; **~glade,** घासी कच्छ; दलदल**; **~green,** सदाबहार, सदापर्णी, सदाहरित; **~lasting,** अनन्त; स्थिरस्थायी; **~lastingly,** निरन्तर, सदा, सर्वदा; **~more,** सदा-सर्वदा। > ए'व्-अॅ

**eversion,** बहिर्वर्तन। > इवॅ:शॅन

**evert,** बहिर्नत क०। > इवॅ:ट

**every,** प्रत्येक, हर, हरएक, हरकोई; पूरा-पूरा, हर सम्भव; ~ now and then, समय-समय पर; ~ other, हर तीसरा; **~body,** प्रत्येक व्यक्ति, हर कोई; **~day,** प्रतिदिन का, साधारण; **~thing,** सब-कुछ; ~ **way,** सब तरह* से; **~where,** सर्वत्र, सब जगह*। > ए'व्-रि

**evict,** बेदखल क०; निकाल देना; **~ion,** बेदख़ली*; निष्कासन। > इविक्ट; इविक्शॅन

**evidence,** *n.*, 1. (*proof*) प्रमाण, सबूत; 2. (*indication*) संकेत; 3. (*testimony*) साक्ष्य, गवाही*; 4. सुस्पष्टता*, प्रत्यक्षता*; —*v.*, प्रमाणित क०, दिखलाना, प्रकट क०; साक्ष्य देना; state's ~, मुख़बिर। > ए'व्-इडॅन्स

**evident,** प्रत्यक्ष, सुस्पष्ट, व्यक्त, प्रकट; **~ial,** प्रामाणिक; प्रमाण-विषयक; **~ly,** स्पष्टतया, स्पष्ट रूप से। > ए'व्-इडॅन्ट; ए'विडे'न्र्शल; ए'व्-इ-डॅन्ट्-लि

**evil,** *n.*, 1. (*moral*) बुराई*, दुष्टता*, पाप; 2. (*misfortune*) अनिष्ट, विपत्ति*; 3. अशुभ (तत्त्व); —*adj.*, बुरा, दुष्ट, ख़राब; हानिकर, अनिष्टकर; अशुभ; the ~ one, शैतान; ~ spirit, अपदूत, नरकदूत; to cast an ~ eye, नज़र* लगाना; **~-doer,** कुकर्मी; **~-minded,** दुष्ट, दुष्टात्मा, दुराशय; **~-smelling,** बदबूदार। > ईवॅल

**evince,** प्रदर्शित क०, दिखाना। > इविन्स

**evirate,** 1. (*castrate*) बधिया क०; 2. (*fig.*) स्त्रैण बना देना, असमर्थ बना देना। > ईव्-, ए'व्-इरेट

**eviscerate,** आँतें* निकालना; अशक्त, दुर्बल या निस्तेज कर देना। > इविसॅरेट

**evitable,** परिहार्य। > ए'व्-इटॅबॅल

**evocate,** बुलाना। > ए'वोकेट

**evocation,** आह्वान। > ए'वोकेशॅन

**evoke,** बुलाना, का आह्वान क०; उत्पन्न क०। > इवोक

**evolute,** केन्द्रज ; विकासज। > ए'वॅलूट

**evolution,** 1. विकास, क्रमविकास; 2. (*arith.*) मूलक्रिया*; 3. (*movement*) चाल*, गति*; **~ary,** विकासवादी; विकासात्मक, विकासीय, विकासमूलक, विकास-; **~ism,** विकासवाद; **~istic,** विकासवादी। > ईवॅलूशॅन; ईवॅलूशनॅरि; ईवॅलूशॅ/निज़म, ~निस्-टिक

**evolve,** 1. (*develop*) विकसित हो जाना या क०; 2. (*present*) प्रस्तुत क०, तैयार क०, उत्पन्न क०, व्यक्त क०; 3. (*emit*) उत्सर्जन क०। > इवॉल्व

**evulsion,** उत्पाटन, उन्मूलन। > इवॅल्शॅन

**ewe,** भेड़*, भेड़ी*। > यू

**ewer,** घड़ा। > यू-अॅ

**ex,** भूतपूर्व, पुराना। > ए'क्स

**exacerbate,** तीव्र क०; कटु बनाना; चिढ़ाना, उत्तेजित क०। > ए'क्स्एसॅबेट

**exact**, *adj.*, 1. (*correct*) सही, सटीक, सच्चा; 2. (*precise*) यथार्थ, यथातथ्य, सटीक, सुनिश्चित; 3. (*severe*) सख्त, कड़ा; —*v.*, 1. बलपूर्वक लेना या वसूल क०, अपकर्षण क०, आहरण क०; 2. माँगना, की माँग* क०, आग्रह क०; 3. (*require*) आवश्यक होना, की अपेक्षा* रखना; this ~s effort, उसके लिए परिश्रम की अपेक्षा* होती है; **~ing**, 1. कड़ा, सख्त, कठोर; 2. (*arduous*) कठिन, श्रम-साध्य; **~ion**, आहरण, माँग*, अपकर्षण; **~itude**, याथातथ्य, सटीकपन; **~ly**, तथ्यतः, ठीक-ठीक; **~ness**, यथार्थता*, याथातथ्य; **~or**, अपकर्षक। > इग्ज़ैक्ट; इग्-ज़ैक्-टिन्ग; इग्ज़ैक्शॅन; इग्-ज़ैक्-टि-ट्यूड; इग्-ज़ैक्ट्/लि, ~निस; इग्-ज़ैक्-टॅ

**exaggerate**, अतिरंजन क०, अतिशयोक्ति* क०, बढ़ा-चढ़ाकर बातें* क०; बढ़ाना; **~d**, अतिरंजित, अतिशयोक्तिपूर्ण। > इग्ज़ैजॅरेट

**exaggeration**, अत्युक्ति*, अतिशयोक्ति*, अतिरंजन, अतिरंजना*। > इग्ज़ैजॅरेशॅन

**exalt**, उन्नत क०; प्रशंसा* क०; बढ़ाना, ऊँचा क०, तीव्र क०; आनन्दित कर देना; **~ation**, 1. (*action*) उन्नयन, उत्कर्षण, उत्प्रेरण; 2. उच्चता*, उन्नति*, उत्कर्ष, प्रतिष्ठा*; 3. (*feeling*) उल्लास, उमंग*, आनन्दातिरेक; उत्तेजना*; **~ed**, 1. उच्च, उन्नत; 2. उत्तेजित, तीव्र; 3. (*noble*) उदात्त, उच्च। > इग्ज़ॉःल्ट; ए'ग्ज़ॉःल्टेशॅन; इग्-ज़ॉःल्-टिड

**examination**, 1. परीक्षा*, इम्तहान; 2. (*scrutiny*) जाँच*, परीक्षण; 3. (*interrogation*) पृच्छा*, पूछ-ताछ*; **cross-~**, जिरह*, प्रतिपृच्छा*। > इग्ज़ैमिनेशॅन

**examine**, 1. (*test*) परीक्षा* लेना; 2. (*scrutinize*) परखना, जाँचना; 3. (*a witness*) बयान लेना; **~d**, परीक्षित; **~e**, परीक्षार्थी; **~r**, परीक्षक, प्राश्निक। > इग्ज़ैम्-इन; इग्ज़ैम्-इन्ड; इग्ज़ैमिनी; इग्-ज़ैम्-इ-नॅ

**example**, 1. उदाहरण, नमूना, दृष्टान्त; 2. (*sample*) बानगी*; 3. (*model*) आदर्श; 4. (*warning*) चेतावनी*; to set an ~, आदर्श उपस्थित क०, सदुदाहरण देना। > इग्ज़ाम्पॅल

**exanimate**, 1. (*dead*) मृत, निर्जीव, निष्प्राण; 2. (*unconscious*) निश्चेतन; 3. (*spiritless*) निस्तेज, निर्जीव, हतोत्साह। > इग्ज़ैन्-इमिट = ए'क्सैन्-इमिट

**exanthema**, स्फोटक। > ए'क्-सैन्-थी-मॅ

**exarch**, राजपाल; बिशप। > ए'क्साक

**exasperate**, 1. (*intensify*) तीव्र कर देना; भड़काना, उभाड़ना, उत्तेजित क०; 2. (*vex*) चिढ़ाना, गुस्सा दिलाना; **~d**, उत्तेजित; क्रुद्ध। > इग्ज़ास्पॅरेट

**exasperating**, उत्तेजक। > इग्ज़ास्पॅरेटिन्ग

**exasperation**, 1. (*active*) उत्तेजन; 2. उत्तेजना*, क्षोभ; 3. (*anger*) क्रोध, रोष, प्रकोप। > इग्ज़ास्पॅरेशॅन

**ex cathedra**, *adj.*, प्रामाणिक; *adv.*, 1. अधिकारपूर्वक; 2. (*of pope*) विश्वगुरु के पद से। > ए'क्स कॅ-थीड्-रॅ

**excavate**, 1. खोदना, खुदाई* क०; 2. (*hollow*) खोखला क०। > ए'क्स्-कॅ-वेट

**excavation**, खोदाई*, खुदाई*, उत्खनन। > ए'क्स्कॅवेशॅन

**excavator**, 1. उत्खनक; 2. (*machine*) खनित्र। > ए'क्स्-कॅ-वे-टॅ

**exceed**, 1. से अधिक होना, से आगे बढ़ जाना; 2. से श्रेष्ठ होना, से बढ़कर होना; 3. (*transgress*) का अतिक्रमण क०; **~ing**, से अधिक; **~ingly**, अत्यधिक, अत्यन्त। > ए'क्-, इक्-सीड; इक्सीडिन्ग

**excel**, से बढ़कर होना, से उत्कृष्ट या श्रेष्ठ होना, में विशिष्टता* दिखाना, अग्रगण्य होना; **~lence**, प्रकर्ष, उत्कर्ष, श्रेष्ठता*; विशिष्टता*; **~lent**, श्रेष्ठ, उत्तम; बढ़िया, अच्छा। > इक्से'ल; ए'क्सॅ/लॅन्स, ~लॅन्ट

**excellency**, परमश्रेष्ठ, माननीय; his ~, श्रीमान्, महामहिम, तत्रभवान्; your ~, श्रीमान्, अत्रभवान्। > ए'क्सॅलॅन्सि

**except**, *v.*, छोड़ देना, निकालना; आपत्ति* क०; —*prep.*, को छोड़कर, के अतिरिक्त, के सिवा(य); **~ed**, वर्जित। > इक्से'प्ट; इक्-से'प्-टिड

**exception**, 1. अपवाद; 2. (*objection*) आपत्ति*; 3. (*act*) अपवर्जन, वर्जन; **~able**, चिन्त्य, आपत्तिजनक; वर्जनीय; **~al**, 1. अपवादिक, अपवादात्मक; 2. (*unusual*) असाधारण, विशिष्ट, विशेष; **~ally**,

**fool,** *n.*, मूर्ख, मूढ़; 2. (*jester*) विदूषक, मसखरा; —*v.*, 1. मूर्ख बनना; 2. (*idle*) समय गँवाना; 3. मूर्ख बनाना, धोखा देना; ~**ery,** मूर्खता*, मूर्खतापूर्ण व्यवहार; हँसी-दिल्लगी*; ~**hardy,** दुःसाहसी; ~**ish,** 1. (*of person*) मूर्ख, बेवक़ूफ़, नासमझ; 2. मूर्खतापूर्ण; ~**ishness** मूर्खता*, बेवक़ूफ़ी*; ~**proof,** सुस्पष्ट; this machine is ~, अनाड़ी भी इस यंत्र से काम ले सकता है; ~**scap,** फुलिसकेप। > फ़ूल; फ़ूलॅरि; फ़ूल्हार्डि; फ़ूल्-इश; फ़ूल्प्रूफ़; फ़ूल्स्कैप

**foot,** *n.*, 1. पैर, पाँव, चरण; 2. (*measure*) फुट; 3. (*prosody*) चरण, पाद; 4. (*base*) आधार, मूल; अधोभाग; 5. (*of chair*) पाया; 6. (*of bed*) पायँता, पैताना; 7. (*of page*) निचला भाग, अधोभाग; 8. (*infantry*) पैदल सेना*; 9. (*sediment*) तलछट*; —*v.*, पैदल चलना; नाचना। > फ़ुट

**foot/age,** फुटमान; ~**-and-mouth disease,** खुरपका, खुरहा; ~**ball,** फुटबाल; ~**board,** पायदान; ~**fall,** क़दम; चाप*, पदध्वनि*; ~**-hill,** पादगिरि, गिरिपीठ; ~**hold,** आधार, पाँव रखने की जगह*; gain a —, पाँव जमाना; जमना, जम जाना; ~**ing,** 1. *see* FOOTHOLD; 2. पैरों का जमाव; 3. (*dancing*) नाच; 4. (*relationship*) सम्बन्ध; 5. (*place*) स्थान, प्रवेश; 6. (*basis*) आधार, नींव*; ~**less,** पादहीन; निराधार; ~**lights,** रंगमंच (के सामने के लैंप); ~**-note,** पादटिप्पणी*, फुटनोट; ~**pad,** बटमार; ~**-path,** पटरी*; ~**print,** पदचिह्न; ~**rest,** पायदान; ~**-rot,** खुर-गलन, तलविगलन, खुरपका; ~**-rule,** फुटा; ~**-soldier,** पदाति, प्यादा; ~**step,** 1. पग, क़दम; 2. (*sound*) पगध्वनि*, (पद)चाप*; 3. पदचिह्न, चरणचिह्न; ~**stool,** पादपीठ; ~**way,** पगडंडी*; ~**-wear,** जूता, पदत्राण, पादुका*। > फ़ुट्/इज, ~इन्ग

**fop,** छैला; ~**pery,** छैलापन, ठाट-बाट, तड़क-भड़क*; ~**pish,** बाँका-तिरछा, बनाठना। > फ़ॉप; फ़ॉप्-इश

**for,** 1. के लिए; 2. के कारण, की वजह* से; 3. (*for the sake of*) के हेतु, के निमित्त; 4. (*instead of*) की जगह*; 5. (*as representative of*) की ओर* से, कृते; 6. (*in exchange for*) के बदले में; 7. (*on the side of*) के पक्ष में; 8. की ओर*। > फ़ॉ:

**forage,** *n.*, 1. चारा; 2. (*daily allowance of* ~) रातिब; 3. चारे की खोज*; —*v.*, चारा देना; चारा खोजना; लूटना, उजाड़ना। > फ़ॉरिज

**foramen,** रन्ध्रक, रन्ध्र। > फ़ॅरेमे'न

**forasmuch as,** क्योंकि, चूँकि। > फ़ॅरॅज़्मॅच

**foray,** *n.*(*v.*), छापा (मारना), लूटमार* (क०)। > फ़ॉरे

**forbear,** *n.*, पूर्वज; *v.*, से दूर रहना, से बचे रहना, से अलग रहना, न करना, बाज आना; धैर्य रखना; ~**ance,** 1. परिहार, परहेज; 2. धैर्य, सहिष्णुता*, क्षांति*; 3. (*law*) स्थगन। > फ़ॉ:बे'अॅ (*n.*); फ़ॉ:बे'अॅ (*v.*); फ़ॉ:बे'अॅरॅन्स

**forbid,** 1. मना क०, निषेध क०; 2. (*exclude*) वर्जित क०; 3. (*prevent*) रोकना; ~**den,** निषिद्ध; वर्जित; ~**ding,** 1. (*repellent*) घृणित, वीभत्स; 2. (*inauspicious*) अमंगल; 3. (*disagreeable*) अप्रीतिकर; 4. (*frightening*) विभीषण, भयंकर, डरावना। > फ़ॅबिड; फ़ॅबिडॅन; फ़ॅबिड्-इन्ग

**force,** *n*, 1. बल, शक्ति*, ज़ोर, ताक़त*, सामर्थ्य; 2. (*use of* ~) बलप्रयोग; 3. (*army*) सेना*; 4. (*violence*) प्रचण्डता*, आवेग; 5. (*validity*) मान्यता*; 6. (*pl.*) सेना*; —*v.*, 1. विवश क०, बाध्य क०, मजबूर क०; 2. (*break open*) तोड़ना; 3. हरा देना; 4. ज़बरदस्ती या बलपूर्वक — घुसना, लेना, मनवाना, अर्थ निकालना, लादना, उत्पन्न क०, करना, करवाना; come into ~, लागू, जारी या प्रचलित होना; by ~, बलात्, ज़बरदस्ती; ~**d,** 1. (*compulsory*) अनिवार्य, बलकृत; 2. (*unnatural*) कृत्रिम; — labour, बेगार*; — landing, विवश या मजबूरन अवतरण; ~**ful,** 1. सशक्त, ज़ोरदार, ओजस्वी, प्रभावशाली; 2. (*violent*) प्रचण्ड, प्रबल। > फ़ॉ:स; फ़ॉ:स्ट; फ़ॉ:स्फ़ुल

**forceps,** चिमटी*; सँड़सी*, संदंश, संदंशिका*। > फ़ॉ:से'प्स

**forcible,** 1. बलकृत, बलसम्पादित; 2. *see* FORCEFUL। > फ़ॉ:सॅबॅल, फ़ॉ:सिबॅल

**forcibly**, बलपूर्वक, ज़बरदस्ती, बलात्। > फ़ॉ:-सॅ-ब्लि, फॉ:सिब्लि

**ford**, *n*., पाँज, पाँझ, घाट; *v*., पार क०; **~able**, पाँझ, सुगाध; **~ableness**, पाँझता*। > फ़ॉ:ड; फ़ॉ:डॅबॅल

**fore**, *n*., अग्रभाग; *adv*., आगे, सामने; *adj*., अग्र-; आगे का। > फ़ॉ:

**fore/arm**, *n*., प्रकोष्ठ, प्रबाहु*; *v*., तैयारी* क०; पहले से शस्त्र-सज्जित क०; **~bode**, पूर्वसूचना* देना; पूर्वज्ञान होना; **~boding**, 1. पूर्वाभास, पूर्वबोध; 2. (*omen*) शकुन; अपशकुन; **~cast**, *n*., पूर्वानुमान; —*v*., 1. पूर्वानुमान क०, पूर्वसूचना* देना; 2. (*plan in advance*) पूर्वविधान क०; **~castle**, गलही*; **~close**, वर्जित क०, रोकना, प्रतिबंध लगाना; **~closure**, मोचन-निषेध; **~father**, पुरखा, पूर्वज, पूर्वपुरुष; **~finger**, तर्जनी*; **~foot**, अगला पैर; **~go**, आगे-आगे चलना; पूर्ववर्ती होना; *see* FORGO; **~going**, पूर्ववर्ती; पूर्वोक्त, पूर्वोल्लिखित; **~gone**, 1. पूर्वनिश्चित, पूर्वानुमित; 2. (*unavoidable*) अनिवार्य; **~ground**, अग्रभाग, अग्रभूमि*; केंद्रस्थान; **~gut**, अग्रांत्र; **~head**, माथा, मस्तक, ललाट, पेशानी*।

**foreign**, 1. विदेशी, वैदेशिक, विदेशीय, परराष्ट्रीय; 2. (*from outside*) बाह्य, बाहरी; आगत; गृहीत; 3. (*referring to others*) पराया, दूसरा; 4. (*dissimilar*) विजातीय; 5. (*irrelevant*) अप्रासंगिक; 6. (*inappropriate*) अनुपयुक्त, असंगत; ~ bill, विदेशी हुण्डी*; ~ minister, विदेश-मंत्री, परराष्ट्र-मंत्री; ~ policy, परराष्ट्र-नीति*; ~ railway, इतर रेलवे; ~ service, विदेश-सेवा*; **~er**, विदेशी। > फ़ॉरिन; फ़ॉ-रि-नॅ

**fore/knowledge**, पूर्वज्ञान, अग्रज्ञान; **~lock**, अलक*; **~man**, अध्यक्ष; फ़ोरमैन; **~-mentioned**, पूर्वोक्त, उपर्युक्त; पूर्वकथित; **~most**, अग्रवर्ती; सर्वप्रथम, पहला; मुख्य, प्रमुख, प्रधान, श्रेष्ठ; **~noon**, पूर्वाह्न।

**forensic**, अदालती, न्यायालयीय; न्यायिक। > फ़ॅ-रे'न्-सिक

**fore/ordained**, पूर्व-निर्धारित; **~runner**, अग्रदूत; **~see**, पहले ही से जानना, अनुमान लगा लेना, पूर्वज्ञान रखना; **~shadow**, पूर्वाभास देना; पूर्वसंकेत क०; **~shadowing**, पूर्वाभास, पूर्वलक्षण; **~shore**, तटाग्र; **~sight**, 1. दूरदर्शिता*, दूरदृष्टि*, पूर्वदृष्टि*; 2. (*of gun*) मक्खी*, दीदबान; **~skin**, खलड़ी*, ग़िलाफ़, शिश्नाग्रच्छद।

**forest**, *n*., बन, वन, जंगल, अरण्य; *v*., वृक्ष लगाना; बन बना देना; ~ **department**, वन-विभाग; **~er**, वनपाल, वनरक्षक; वनवासी; ~ **fire**, दावानल; ~ **protection**, वनरक्षण; ~ **ranger**, वनपाल, बनराजिक; **~ry**, वनविद्या*; वनखंड, वनप्रान्त। > फ़ॉरिस्ट; फ़ॉ-रिस्-टॅ; फ़ॉ-रिस्-ट्रि

**fore/stall**, 1. पहले से ही रोकने का प्रबंध क०, पहले से ही निवारण क०; रोकथाम* क०; 2. पहले से कर देना, पहले से तैयारी* क०; 3. (*somebody*) से पहले कर लेना या प्राप्त क०; 4. (*comm.*) पेशबन्दी* क०; **~stay**, मोहरा रस्सा; **~taste**, पूर्वानुभव, पूर्वास्वादन; **~tell**, पहले से बताना, भविष्यवाणी* क०, भविष्य बताना; **~thought**, *n*., दूरदर्शिता*, दूरदृष्टि*; पूर्वविचार; —*adj*., पूर्वविचारित; **~time**, प्राचीन काल; **~token**, *n*.(*v*.), शकुन (होना); **~warn**, पहले से सचेत या सूचित कर देना, पूर्वसूचना* देना, सावधान या ख़बरदार क०; **~word**, प्राक्कथन, प्रस्तावना*।

**forever**, *adv*., 1. सदा के लिए, अनन्तकाल तक; 2. (*at all times*) सदा ही, सर्वदा; —*n*., अनन्तकाल। > फ़ॅ-रे'व्-अॅ

**forfeit**, *n*., 1. (*fine*) जुरमाना, अर्थदण्ड; 2. (*thing forfeited*) अपवर्तित वस्तु*; 3. (*forfeiture*) अपवर्तन, ज़ब्ती*; —*adj*., ज़ब्त, अपवर्तित; —*v*., खो बैठना, से वंचित हो जाना; ज़ब्त हो जाना। > फ़ॉ:फ़्-इट

**forgather**, मिलना; भेंट* होना; संपर्क या मेल-जोल रखना। > फ़ॉ:-गैद्-अॅ

**forge**, *n*., भट्ठी*; लोहार की दुकान*, मिस्त्रीखाना; —*v*., 1. (तपाकर) गढ़ना; 2. (*counterfeit*) जालसाज़ी* क०, नक़ली बनाना; 3. (*advance*) धीरे धीरे आगे बढ़ता जाना; **~d**, 1. जाली, कूट, खोटा, नक़ली; 2. (*metal*) कुट्टित; **~-man**, लोहार;

~r, 1. जालसाज़; 2. (*of stories*) गपोड़िया, गप्पी; 3. लोहार; ~ry, जालसाज़ी*, कूट-रचना*; छद्म साहित्य। > फ़ॉःज; फ़ॉःजॅ, ~रि
**forging**, गढ़ाई*; गढ़ी वस्तु*, गढ़त*; जालसाज़ी*। > फ़ॉःजिंग
**forget**, 1. भूल जाना, भुला देना, बिसारना; 2. (*neglect*) उपेक्षा* क०; **~ful**, 1. भुलक्कड़, विस्मरणशील; 2. (*negligent*) असावधान, लापरवाह; **~fulness**, विस्मरणशीलता*, भुलक्कड़पन; लापरवाही*; **~ter**, भुलक्कड़; **~ting**, विस्मरण।
> फ़ॅगे'ट, ~फ़ुल; फ़ॅगे'ट्/अॅ, ~इन्ग
**forgivable**, क्षम्य, क्षन्तव्य। > फ़ॅगिवॅबॅल
**forgive**, 1. क्षमा* क०, माफ़ क०; 2. (*overlook*) जाने देना; 3. (*a debt*) छोड़ देना; **~ness**, क्षमा*, माफ़ी*; क्षमाशीलता*।
> फ़ॅगिव्
**forgiving**, क्षमाशील। > फ़ॅगिव्-इन्ग
**forgo**, से परहेज़ क०, न करना; जाने देना, छोड़ देना। > फ़ॉःगो
**fork**, *n.*, 1. (*table* ~) काँटा; 2. (*tuning* ~) स्वरित्र; 3. (*implement*) जंदरा; पाँचा (*five-pronged*); 4. (*bifurcation*) द्विशाखन; 5. (*branch*) शाखा*; —*v.*, जंदरे से उठाना; द्विशाखित हो जाना; **~ed**, 1. द्विशाखित; 2. काँटेदार; 3. (*zigzag*) टेढ़ा-मेढ़ा।
> फ़ॉःक; फ़ॉःक्ट
**forlorn**, 1. (*abandoned*) परित्यक्त; 2. (*wretched*) दयनीय, हतभाग्य, असहाय, निरवलम्ब; 3. निराश, उदास; ~ **hope**, साहसिक संकटपूर्ण काम; आशा* की झलक*। > फ़ॅलॉःन
**form**, *n.*, 1. रूप, आकार; आकृति*, मूर्ति*; रूप-विधान; 2. (*kind*) प्रकार; 3. (*way*) ढंग; 4. (*paper*) प्रपत्र, फ़ार्म; 5. (*class of school*) कक्षा*, दरजा; 6. (*condition*) दशा*, तैयारी*; 7. (*mould*) ढाँचा; 8. (*last*) कालबूत, फ़रमा; 9. (*gram.*) रूप; 10. (*formality*) आडम्बर, दिखावा, उपचार; 11. (*formula*) सूत्र; 12. (*lair*) माँद*; 13. (*printing*, ~*e*) फ़रमा; —*v.*, 1. बनाना, गढ़ना; 2. (*train*) शिक्षा* या प्रशिक्षण देना; 3. उत्पन्न क०; 4. (*organize*) संगठित क०; 5. (*gram.*) रचना* क०; 6. बनना, उत्पन्न होना; 7. रूप धारण क०; application ~, प्रार्थना-प्रपत्र, आवेदन-पत्र। > फ़ॉःम
**formal**, 1. औपचारिक, विधिवत्, यथा-नियम, रीतिक; 2. (*apparent*) ऊपरी, बाहरी, दिखाऊ; 3. (*essential*) तात्त्विक; 4. (*rel. to form*) आकारिक; आकारगत, आकारी; 5. (*explicit*) सुस्पष्ट; ~ call, औपचारिक भेंट*; ~ motion, विधिवत् प्रस्ताव; **~ism**, रूढ़िवाद; रीतिवाद; आकार-वाद, रूपवाद; **~ity**, 1. औपचारिकता*, उपचार; 2. (*politeness*) शिष्टाचार, तकल्लुफ़; 3. (*show*) बाह्याचार, लोकाचार; आडम्बर; **~ize**, 1. निश्चित या उचित या औपचारिक रूप देना; 2. औपचारिक ढंग से व्यवहार क०; **~ly**, औपचारिक रूप से।
> फ़ॉःमॅल; फ़ॉःमॅलिज़्म; फ़ॉःमैल्-इटि; फ़ॉःमॅलाइज़
**format**, ग्रन्थाकार। > फ़ॉःमैट
**formation**, 1. निर्माण, विरचन; 2. (*structure*) संघटन, बनावट*, रचना*, घटन, गठन* 3. (*training*) प्रशिक्षण; 4. (*mil.*) विरचना*; 5. (*geol.*) शैल-समूह।
> फ़ॉःमेशॅन
**formative**, रचनात्मक, निर्माणात्मक; ~ period, विकास-काल। > फ़ॉःमॅटिव्
**former**, पुराना, भूतपूर्व; पहला; **~ly**, पहले। > फ़ॉःम्-अॅ; फ़ॉःमॅलि
**formic**, फ़ार्मिक; चींटियों* का।
> फ़ॉःम्-इक
**formidable**, विकट, दुर्जेय; अत्यन्त, कठिन; भयानक। > फ़ॉःम्-इडॅबॅल
**formless**, निराकार, बेढंगा, बेडौल।
**formula**, 1. सूत्र (*also math.*); 2. (*rule*) नियम; 3. (*prescription*) नुसखा।
> फ़ॉःम्यू-लॅ
**formu/late**, 1. सूत्रबद्ध क०; 2. (*expose*) प्रतिपादित क०; **~lated**, सूत्रबद्ध, सूत्रित; **~lation**, सूत्रीकरण; प्रतिपादन; सूत्र; **~lism**, रूढ़िवाद।
> फ़ॉःम्यू/लेट, ~लेटिड, ~लेशॅन, ~लिज़्म
**forni/cate**, व्यभिचार क०; **~cation**, व्यभिचार, अनूढ़ागमन, कुमारीगमन; **~cator**, व्यभिचारी, अनूढ़ागामी।
> फ़ॉःन्-इ/केट, ~केशॅन, ~के-टॅ

**forsake,** छोड़ देना, त्याग देना, का (परि)त्याग क०, त्यागना, परित्यागना; —*n.*, परित्यक्त। > फ़ॅसेक; फ़ॅसेकॅन

**forsooth,** निस्सन्देह, निश्चय ही। > फ़ॅसूथ

**forswear,** 1. शपथपूर्वक अस्वीकार क० या त्याग देना, क़सम* खाकर छोड़ना; 2. (~ *oneself*) मिथ्या शपथ* क०, झूठी क़सम* खाना। > फ़ॉ:स्वे'अॅ

**fort,** क़िला, गढ़, दुर्ग; **~alice,** छोटा गढ़। > फ़ॉ:ट, फ़ॉ:टॅलिस

**forte,** *n.*, विशेष योग्यता*, विशिष्टता*; —*adv.*, उच्च (स्वर में); —*adj.*, उच्च। > फ़ॉ:ट (*n.*); फ़ॉ:ट्-इ

**forth,** सामने, आगे, सम्मुख; **~coming,** आगामी, अगला; 2. (*near*) आसन्न, निकट; 3. (*available*) सुलभ, उपलब्ध; **~right,** निष्कपट, खरा, स्पष्टवादी; **~with,** तुरत, तुरन्त, अविलम्ब, फ़ौरन्, इसी समय, उसी समय, तत्क्षण, तत्काल। > फ़ॉ:थ; फ़ॉ:थ्कॅम्-इन्ग; फ़ॉ:थ्राइट; फ़ॉ:थ्-विथ

**fortification,** 1. क़िलेबन्दी*; 2. (*strengthening*) पुष्टीकरण। > फ़ॉ:टिफ़िकेशॅन

**fortify,** 1. (*a structure*) मज़बूत क०; 2. (*mil.*) क़िलेबंदी* क०, मोर्चेबन्दी* क०; 3. पुष्ट क०, (सु)दृढ़ क०। > फ़ॉ:ट्-इफ़ाइ

**fortis,** दृढ़, सशक्त; **~simo,** *adj.*(*adv.*), उच्चतम (स्वर में)। > फ़ॉ:ट्-इस; फ़ॉ:-टिस्-इ-मो

**fortitude,** धैर्य, धृति*, सहनशक्ति*, धीरता*। > फ़ॉ:ट्-इट्यूड

**fortnight,** पक्ष, पखवारा; **~ly,** पाक्षिक। > फ़ॉ:ट्नाइट, ~लि

**fortress,** क़िला, गढ़, गढ़ी*। > फ़ॉ:ट्-रिस

**fortuitism,** संयोगवाद। > फ़ॉ:ट्यूइटिज़्म

**fortuitous,** आकस्मिक, आपातिक, दैवकृत, दैवी। > फ़ॉ:ट्यूइटॅस

**fortuity,** संयोग, दैवयोग, इत्तफ़ाक़। > फ़ॉ:ट्यूइटि

**fortunate,** 1. सौभाग्यशाली, भाग्यवान्, खुशनसीब, क़िस्मतवर; 2. (*auspicious*) शुभ, मंगलप्रद; **~ly,** सौभाग्यवश। > फ़ॉ:चॅनिट

**fortune,** 1. भाग्य, क़िस्मत*, तक़दीर*; 2. (*good luck*) सौभाग्य; 3. (*wealth*) धन, सम्पत्ति*, ऐश्वर्य; **~-teller,** ज्योतिषी, दैवज्ञ। > फ़ॉ:चॅन

**forty,** चालीस, चत्वारिंशत् (41 *etc.*, इकतालीस, बयालीस, तेंतालीस, चौवालीस, पैंतालीस, छियालीस, सैंतालीस, अड़तालीस, उनचास)। > फ़ॉ:ट्-इ

**forum,** 1. मंच, वाक्पीठ; 2. (*court*) अदालत*, न्यायालय; (*public place*) चौक; 4. जनसभा*। > फ़ॉ:रॅम

**forward,** *adv.*, आगे; *adj.*, अगला, अग्रवर्ती; 2. (*progressive*) प्रगतिशील, उन्नत; 3. (*prompt*) उद्यत, तत्पर; 4. (*bold*) ढीठ, बेअदब; —*v.*, 1. (*promote*) बढ़ावा देना, आगे बढ़ाना, प्रोत्साहित क०; 2. (*send*) भेज देना, अग्रसारित या अग्रेषित क०; ~ area, अग्रक्षेत्र; ~ troop, अगला दल; **~ed,** अग्रप्रेषित; **~ing,** अग्रेषण, अग्रसारण; **~ness,** उन्नति*, तत्परता*; ढिठाई*। > फ़ॉ:वॅड; फ़ॉ:वॅडिड; फ़ॉ:वॅडिन्ग; फ़ॉ:-वॅड्-निस

**fossa,** खात। > फ़ॉस्-अॅ

**fosse,** खाई*। > फ़ॉस

**fossil,** *n.*, जीवाश्म, जीवावशेष; अश्मीभूत वस्तु*; —*adj*, जीवाश्म-; पुराना; **~ize,** अश्मीभूत बनना या कर देना; पुराना बनना या बनाना। > फ़ॉस्-इल; फ़ॉस्-इ-लाइज़

**fossorial,** खोदनेवाला, खनन-। > फ़ॉसो:र्-इअॅल

**foster,** 1. पोषण क०, पालना-पोषना; 2. प्रोत्साहित क०, विकसित क०, प्रोत्साहन देना; 3. (*cherish*) संजोए रखना; **~age,** पालन-पोषण; धात्री-प्रथा*; प्रोत्साहन। > फ़ॉस्-टॅ; फ़ॉस्-टॅ-रिज

**foster/-brother,** दूध-भाई, कोका; **~-child,** पोष्य-बालक; **~-daughter,** पोष्य-पुत्री*; **~-father,** पोषक या पालक पिता; **~-mother,** उपमाता*, धात्री*, धाय*, दाई*; **~-sister,** दूध-बहन*; **~-son,** पोष्य-पुत्र।

**foul,** *adj.*, 1. (*repugnant*) घृणित, बीभत्स; 2. (*stinking*) दुर्गन्ध, बदबूदार; 3. (*dirty*) मैला, गन्दा, गँदला; 4. (*indecent*) अश्लील; 5. (*wicked*) दुष्ट; 6. (*of weather*) बुरा, खराब; 7. (*tangled*) उलझा हुआ;

8. (*clogged*) अवरुद्ध; 9. (*unfair*) अनुचित, कपटपूर्ण, नियमविरुद्ध; —*v.*, 1. भ्रष्ट, गंदा या अपवित्र क० या हो जाना; 2. विकृत क०; 3. (*clog*) जम जाना; 4. उलझाना; 5. धोखा देना, छल क०; ~ **play**, धोखा, बेईमानी*। > फ़ाउल; **फ़ाउल्-प्ले**

**found**, 1. स्थापित क०; 2. नींव* डालना; 3. पर आधारित क०; 4. (*metal*) ढालना; ~**ation**, 1. नींव*, आधार, बुनियाद*; 2. (*basis*) आधार, मूल; 3. (*active*) संस्थापन; 4. (*institution*) संस्था*; 5. (*fund*) निधि*, न्यास; ~**ation-stone**, आधार-शिला*; ~**er**, *n.*, 1. संस्थापक, प्रवर्तक; 2. (*of metal*) ढलैया; —*v.*, ढेर हो जाना, गिर पड़ना; डूब जाना; डुबाना। > फ़ाउन्ड; फ़ाउन्डेशॅन; **फ़ाउन्-डॅ**

**foundling**, बटबहाऊ, परित्यक्त या अपविद्ध शिशु। > **फ़ाउन्ड्-लिन्ग**

**foundry**, ढलाई-घर, ढलाईखाना, संधानी*; संधानशाला*। > **फ़ाउन्-ड्रि**

**fountain**, 1. सोता, स्रोत, झरना; 2. (*set*) फुहारा, फ़ौआरा, फ़ौवारा; 3. (*source*) स्रोत; 4. (*container*) आधान, पात्र; ~**-head**, 1. मूलस्रोत; 2. (*of river*) उद्गम; ~**-pen**, फ़ाउण्टनपेन। > **फ़ाउन्-टिन**

**four**, 1. चार; 2. (*card, domino*) चौका, चौआ, चौवा; go on all ~s, घुटरूँ चलना; ~**fold**, चौगुना; चौहरा; ~**-footed**, चौपाया, चतुष्पद; ~**-legged**, चौपाया; ~ **o'clock** (*plant*), गुल-अब्बास; ~**some**, चौका; ~**-square**, वर्गाकार; अचल, सुदृढ़; स्पष्टवादी; ~**-wheeled**, चौपहिया। > फ़ॉ:; **फ़ॉ:-फ़ोल्ड**; **फ़ॉ:फ़ुट्-इड**; **फ़ॉ:ले'ग्ड**

**fourteen**, चौदह, चतुर्दश। > **फ़ॉ:टीन**

**fourth**, चौथा, चतुर्थ; चौथाई*, चतुर्थांश; ~ estate, पत्रकार वर्ग। > **फ़ॉ:थ**

**fovea**, गर्त्तिका*, खात। > **फ़ोव्-इअॅ**

**fowl**, *n.*, मुरगा, मुरगी*; *v.*, चिड़ियों* का शिकार क०; ~**er**, चिड़ीमार, बहेलिया, व्याध > फ़ाउल; **फ़ाउल्-अॅ**

**fox**, 1. लोमड़ी*; 2. (*sly men*) घाघ, धूर्त, चालाक, छलिया, कपटी; ~**-brush**, लोमड़ी* की दुम*; ~**-nut**, मखाना, तालमखाना; ~**tail grass**, बान्द्रा; ~**y**, 1. धूर्त, मक्कार, ठग; 2. (*colour*) तामड़ा, पिंगल। > फ़ॉक्स; **फ़ॉक्-सि**

**fracas**, 1. उपद्रव, मारपीट*, दंगा; 2. (*disturbance*) हल्ला, उत्पात। > **फ़्रैका**

**fraction**, 1. (*fragment*) टुकड़ा, अंश; खंड, भाग; 2. (*breaking*) भंजन, विखण्डन; अस्थिभंग (*of bone*); 3. (*math.*) भिन्न; 4. (*chem.*) प्रभाज; ~**al**, ~**ary**, 1. भिन्नीय, भिन्नात्मक; 2. (*partial*) आंशिक, अपूर्ण; 3. (*insignificant*) नगण्य, गौण; 4. (*chem.*) प्रभाजी; ~**ate**, प्रभाजन क०; ~**ator**, प्रभाजक; ~**ize**, विभाजित क०; ~**ation**, प्रभाजन। > **फ़्रैक्शॅन**; **फ़्रैक्शॅ/नॅल**, ~नॅरि, ~नेट, ~ने-टॅ, ~नाइज़

**fractious**, 1. (*unruly*) बेकहा, उद्दण्ड; 2. चिड़चिड़ा। > **फ़्रैक्शॅस**

**fracture**, *v. i.*, टूटना; फटना; *v. t.*, तोड़ना; फोड़ना; —*n.*, 1. (*active*) भंजन, विभंजन; 2. भंग, विभंग; 3. (*split*) दरार*; 4. (*bone* ~) अस्थिभंग; compound ~, विवृत अस्थिभंग; simple ~, संवृत ~। > **फ़्रैक्-चॅ**

**fraenum, frenum**, बन्ध। > **फ़्रीनॅम**

**fragile**, 1. भंगुर, भुरभुरा; 2. (*delicate*) सुकुमार, दुर्बल, कमज़ोर। > **फ़्रैजाइल**

**fragility**, भुरभुरापन; सुकुमारता*। > **फ़्रॅजिल्-इ-टि**

**fragment**, टुकड़ा, (वि)खंड; अंश, भाग; ~**al**, खण्डमय; ~**ary**, खण्डित, आंशिक, अपूर्ण; खण्डमय; ~**ation**, 1. (वि)खण्डन, अपखण्डन; 2. (*biol.*) संविभजन। > **फ़्रैग्-मॅन्ट**; फ़्रैग्मे'न्/टॅल, ~टॅरि; फ़्रैग्मे'न्टेशॅन

**fragrance**, सुगन्ध*, ख़ुशबू*, सुवास*, सुरभि*, सुगन्धि*, सौरभ। > **फ़्रेग्रॅन्स**

**fragrant**, सुगन्धित, ख़ुशबूदार। > **फ़्रेग्रॅन्ट**

**frail**, *adj.*, 1. भंगुर, नश्वर; 2. सुकुमार; 3. (*morally*) कमज़ोर, चंचल; —*n.*, टोकरा; ~**ty**, कमज़ोरी, चंचलता*; नश्वरता*, भंगुरता*। > फ़्रेल; **फ़्रेल्-टि**

**frame**, *n.*, 1. (~*work*) ढाँचा; 2. (*of door*) चौखट*; 3. (*of picture*) चौखटा; 4. (*printing etc.*) संधार; 5. (*structure*) बनावट*, गठन*, ढाँचा; 6. (*mood*) मनोदशा*, मनोभाव, दशा*; 7. (*of body*) पंजर,

देहबन्ध, शरीर; —*v.*, 1. बनाना, तैयार क०, गढ़ना; 2. (*compose*) रचना* क०; 3. (*utter*) उच्चारण क०; 4. (*a picture*) चौखटा लगाना; ~ charges, आरोप लगाना; **~-saw**, चौखटी आरा। > फ्रेम

**franchise**, 1. (*suffrage*) मताधिकार; 2. अधिकार, विशेषाधिकार; 3. (*citizenship*) नागरिकता*; (*immunity*) उन्मुक्ति*। > फ्रैन्चाइज़

**Franciscan**, फ़्रांसिस्की। > फ्रैन्सिस्कॅन

**frangible**, भंगुर। > फ्रैन्जिबॅल

**frank**, *adj.*, 1. (*guileless*) सच्चा, सरल, निष्कपट; 2. (*candid*) स्पष्टवादी; 3. (*downright*) स्पष्ट, खुला; —*v.*, मुक्त क०; **~ing**, अंकन; **~ly**, स्पष्टतया, स्पष्ट रूप से, खुलकर, साफ़-साफ़, निस्संकोच; **~ness**, निष्कपटता*; स्पष्टवादिता*; स्पष्टता*। > फ्रैंक; फ्रैन्क्-इन्ग; फ्रैंक्-निस

**frankincense**, लोबान; **~ tree**, सलई*। > फ्रैन्क्-इन्-से'न्स

**frantic**, उत्तेजित, व्यग्र; उग्र, प्रचण्ड, उन्मत्त। > फ्रैन्-टिक

**frater**, भाई; साथी; **~nal**, भ्रात्रीय, भ्रातृ-सुलभ, भ्रातृ-; — charity, भ्रातृप्रेम; **~nalism**, भाईचारा; **~nity**, भ्रातृत्व, बन्धुत्व, भ्रातृभाव, बन्धुता*, भाईचारा; भ्रातृसंघ; **~nize**, मैत्री* क०, भ्रातृभाव स्थापित क०; मिलना-जुलना। > फ्रेट्-अॅ; फ्रॅटॅःन्/अॅल, ~अॅलिज़्म, ~इटि; फ्रैटॅनाइज़

**fratricide**, भ्रातृहत्या*; भ्रातृघातक, भ्रातृहन्ता। > फ्रेट्रिसाइड

**fraud**, 1. छल, धोखा, कपट, प्रतारणा*; 2. धोखेबाज़ी*, छल-कपट; 3. (*law*) कपट, उपधा* 4. धोखेबाज़; **~ulence**, धोखेबाज़ी*, धूर्तता*; कपटपूर्णता*; **~ulent**, 1. (*person*) कपटी, छली, वंचक, प्रतारक; 2. कपटपूर्ण, छलपूर्ण, औपधिक; **~ulently**, कपट से, धोखे से, कपटपूर्वक। > फ्रॉःड; फ्रॉःड्यू/लॅन्स, ~लॅन्ट

**fray**, *n.*, झगड़ा, दंगा, लड़ाई*; *v.*, 1. घिसना; 2. घिसाना; 3. (*of cloth*) उधड़ना। > फ्रे

**frazzle**, *v.i.*, उधड़ना; थक जाना; *v.t.*, चिथाड़ना; थकाना। > फ्रैज़ॅल

**freak**, मौज*, लहर*, तरंग*, सनक*; **~ish**, 1. मौजी, सनकी; 2. (*odd*) अनूठा, अनोखा, निराला, विलक्षण। > फ्रीक; फ्रीक्-इश

**freckle**, चकत्ता; **~d**, **freckly**, चकत्तेदार। > फ्रे'कॅल; फ्रे'कॅल्ड; फ्रे'क्-लि

**free**, *v.*, स्वतन्त्र क०; (से) मुक्त क०, छुड़ाना; —*adv.*, मुफ़्त में; —*adj.*, 1. स्वतन्त्र, स्वाधीन, आज़ाद, स्वच्छन्द; 2. (~ *of charge*) मुफ़्त, निःशुल्क; 3. (*not bound*) मुक्त; 4. (*unhindered*) मुक्त, अबाध, निर्बाध, उन्मुक्त; 5. (*exempt*) -मुक्त, से मुक्त; 6. (*not busy*) खाली, सावकाश; 7. (*not literal*) स्वतन्त्र; 8. (*liberal*) उदार; 9. (~-*handed*) दानी, मुक्तहस्त; 10. (*unreserved*) निस्संकोच, सरल, निष्कपट; 11. (*optional*) वैकल्पिक; 12. (*plain-spoken*) स्पष्टवादी; 13. (*forward*) ढीठ; 14. (*licentious*) स्वच्छन्द, स्वेच्छाचारी, निरंकुश, स्वैरी; 15. (*open to all*) बेरोक, खुला, सर्वसुलभ; 16. (*smooth*) स्वाभाविक, सहज; 17. (*of market*) निर्बाध; 18. (*of love*) उन्मुक्त; ~ list, करमुक्त माल-सूची*; ~ verse, मुक्त छंद। > फ्री

**free/-board**, शीर्षान्तर; **~booter**, जलदस्यु; दस्यु, लुटेरा; **~dom**, 1. स्वतन्त्रता*, स्वातन्त्र्य, आज़ादी*; 2. (*exemption*) मुक्ति*; छुटकारा; 3. (*absence of*) राहित्य; 4. (*facility*) स्वाभाविकता*, उन्मुक्तता*, आसानी*; 5. (*familiarity*) निर्भीकता*, स्वच्छन्दता*, घनिष्ठता*; 6. स्पष्टवादिता*; 7. (*franchise*) नागरिकता*; **~hold**, पूर्ण स्वामित्व, माफ़ी ज़मीन*; **~ lance**, स्वतन्त्र, स्वच्छन्द (कलाकार, पत्रकार); **~ living**, भोगविलास; **~ly**, स्वेच्छा* से, स्वेच्छया, अपनी इच्छा* से; मुक्त रूप से, मुक्त भाव से, स्वच्छन्दता* से; **~masonry**, गुप्त संसद*; **~ship**, निःशुल्कता*; **~stone**, सुछेद्य पत्थर; **~-thinker**, नास्तिक; स्वतंत्र विचारक, बुद्धिवादी; **~ trade**, मुक्त या अबाध व्यापार; **~ wheel**, मुक्त चक्र; **~ will**, स्वतन्त्र इच्छा-शक्ति*, स्वेच्छा*, इच्छा-स्वातन्त्र्य।

**freeze**, 1. जमकर बर्फ़* बनना, जमना; 2. ठण्डा पड़ जाना, ठिठुरना; 3. (*stiffen*) अकड़ना, कड़ा हो जाना; 4. जमा देना;

5. ठण्डा कर देना; 6. प्रशीतित क०, ठण्ढ* द्वारा सुरक्षित रखना; 7. (*fix*) स्थिर क०; 8. (*assets*) अनुपलभ्य बनाना, अवरोधन क०; 9. (*paralyse*) स्तम्भित कर देना, जड़ कर देना; ~r, हिमकारी। > फ़्रीज; फ़्रीज्-अॅ

**freezing,** *adj.*, 1. बहुत ठण्ढा; 2. (*manners*) रूखा; —*n.*, हिमीभवन, हिमायन; हिमीकरण; ~ **mixture,** हिमकारी मिश्रण; ~-**point,** हिमांक। > फ़्रीज्-इन्ग

**freight,** *n.*, 1. (माल) भाड़ा, भाटक; वहन-शुल्क; 2. (*load*) भार; 3. (*cargo*) (जहाज़ी) माल; —*v.*, लादना; वहन क०; ~**age,** भाड़ा; माल; परिवहन; ~-**car,** माल-डिब्बा; ~**er,** भारवाही (जहाज़, वायुयान); ~-**train,** मालगाड़ी*। > फ़्रेट; फ़्रेट्-इज; फ़्रेट्-अॅ

**French,** फ़्रांसीसी, फ़्रेंच; ~ **chalk,** सेलखड़ी*, ख़ड़िया मिट्टी*; ~**ify,** फ़्रांसीसी बनना या बना देना। > फ़्रे'न्च; फ़्रे'न्च्-इ-फ़ाइ

**frenzied,** उन्मत्त, पागल। > फ़्रे'न्-ज़िड

**frenzy,** उन्माद, पागलपन। > फ़्रे'न्-ज़ि

**frequency,** 1. प्रायिकता*, बारम्बारता*; 2. (*phys.*) आवृत्ति*; 3. (*statistics*) वारंवारता*। > फ़्रीक्वॅन्सि

**frequent,** *adj.*, 1. बारंबार होनेवाला, नैत्य; 2. (*constant*) निरन्तर, नित्य, लगातार; 3. (*habitual*) प्रायिक; 4. (*fast*) तीव्र, तेज़; —*v.*, प्रायः जाना, बारंबार जाना; ~**ative,** यङन्त, बारम्बारता-सूचक; ~**ly,** बारंबार, प्रायः, बहुधा। > फ़्रीक्वॅन्ट (*adj.*); फ़्रिक्वे'न्ट (*v.*); फ़्रिक्वे'न्टॅटिव

**fresco,** भित्तिचित्र। > फ़्रे'स्को

**fresh,** 1. (*new*) नया, नवीन, अभिनव, नूतन; 2. (*not stale*) ताज़ा, हरा-भरा; 3. (*vigorous*) चुस्त, सबल, फुरतीला, अश्रान्त; 4. (*of water*) अलवण, अक्षार, मीठा, असमुद्री; 5. (*of air*) निर्मल, शुद्ध, स्वच्छ, सुखद, शक्तिप्रद; 6. (*vivid*) चमकीला, चमकदार, चटकीला; 7. (*inexperienced*) कच्चा, अनुभवहीन; 8. (*bold*) ढीठ, बेअदब; 9. (*stimulating*) उत्प्रेरक, रोचक; ~**en,** नया, ताज़ा, या स्वच्छ बनना या बनाना; ~**et,** बाढ़*; ~**man,** नौसिखिया; नया विद्यार्थी (सदस्य आदि); ~**ness,** नवीनता*; ताज़गी*; चुस्ती*। > फ़्रे'श; फ़्रे'शॅन; फ़्रे'श्-इट; फ़्रे'श्मॅन; फ़्रे'श्-निस

**fret,** *v.*, 1. (*chafe*) चिढ़ना, कुढ़ना, खीजना, क्षुब्ध होना; चिढ़ाना, तंग क०, क्षुब्ध क०, परेशान क०; 2. (*gnaw*) कुतरना, काटना, खा लेना; —*n.*, 1. चिढ़*, खीज*, कुढ़न*; 2. (*of mus. instrum.*) सारिका*; ~**ful,** चिड़चिड़ा; ~-**saw,** टेढ़ी आरी*, नक़्क़ाशी आरी*; ~**work,** लकड़ी* की नक़्क़ाशी*। > फ़्रे'ट; फ़्रे'ट्फ़ुल

**friable,** भुरभुरा, सुचूर्ण्य। > फ़्राइअॅबॅल

**friar,** भिक्षु, संन्यासी; ~**y,** मठ। > फ़्राइअॅ; फ़्राइअॅरि

**fribble** छिछोरापन क०, छिछोरा बनना। > फ़्रिबॅल

**fricative,** संघर्षी। > फ़्रिकॅटिव्

**friction,** 1. रगड़*, घर्षण; 2. (*conflict*) संघर्ष; मनमुटाव, वैमनस्य; ~**al,** घर्षणी, घर्षणात्मक, घर्षण-; ~**less,** घर्षणहीन। > फ़्रिक्शॅन; फ़्रिक्शॅनॅल

**Friday,** शुक्रवार, जुमा, भृगुवार; Good ~, पुण्य शुक्रवार। > फ़्राइडि

**friend,** मित्र, दोस्त, सुहृद; 2. (*supporter*) समर्थक; उपकारक; 3. (*well-wisher*) हितैषी, शुभचिन्तक; ~**ly,** 1. (*person*) स्नेही, अनुकूल; *see* FRIEND; 2. (*action*) मैत्रीपूर्ण, दोस्ताना; ~**ship,** मित्रता*, मैत्री*, दोस्ती*। > फ़्रे'न्ड; फ़्रे'न्ड्/लि, ~शिप

**frieze,** 1. चित्रवल्लरी*; 2. (*of entablature*) प्रस्तर-गल। > फ़्रीज़

**fright,** भीति*, त्रास, आतंक; ~**en,** डराना, दहलाना, भयभीत क०; ~**ened,** भयभीत, त्रस्त; ~**ful,** 1. डरावना, भयंकर; 2. (*disgusting*) घृणित, घिनावना। > फ़्राइट; फ़्राइटॅन

**frigid,** 1. शीत, ठण्ढा; 2. (*apathetic*) भावहीन, भावशून्य, निरुत्साह, उदासीन; 3. (*stiff*) रूखा; 4. (*sexually cold*) निर्मद, ठण्ढा, मंदकाम; ~ zone, शीत कटिबन्ध; ~**aire,** प्रशीतक; ~**ity,** ठण्ढापन; उदासीनता*; रूखापन; निर्मदता*। > फ़्रिजिड; फ़्रिजिड्-इटि

**frigorific,** शीतकर। > फ़्रि-गॅ-रिफ़्-इक

**frill,** झालर*; ~**s,** तड़क-भड़क*। > फ़्रिल

**fringe,** *n.*, 1. झब्बा; 2. किनारा; सीमांत, सीमाप्रान्त; 3. (*optics*) धारी*; —*adj.*, सीमावर्ती; —*v.*, झब्बे लगाना। > फ़्रिन्ज

**fringy,** झब्बेदार। > फ़्रिन्-जि

**frippery,** 1. तड़क-भड़क*, ठाट-बाट, टीप-टाप*; 2. (*empty display*) आडम्बर, दिखावा। > फ़्रिपॅरि

**frisk,** *n.*, उछल-कूद*, कलोल, *v.*, हिलाना; कलोल क०; ~**y,** उल्लासी, प्रसन्नचित्त। > फ़्रिस्क; फ़्रिस्-कि

**frisket,** पत्रग्राह। > फ़्रिस्-किट

**fritter,** गँवाना, नष्ट क०। > फ़्रिट्-अॅ

**frivolity,** 1. (*emptiness*) असारता*; 2. (*levity*) चपलता*, छिछोरापन। > फ़्रिवॉल्-इ-टि

**frivolous,** 1. (*trivial*) तुच्छ, असार, क्षुद्र; 2. (*of persons*) छिछोरा, ओछा, हलका, चंचल। > फ़्रिवॅलॅस

**friz(z),** *n.*, घुँघरालापन; घुँघराले बाल; *v.*, घुँघराला बनना या बनाना। > फ़्रिज़

**frizz,** छनछनाना। > फ़्रिज़

**frizzle,** *n.*, छल्ला; *v.*, 1. (*of hair*) घुँघराला बनना या बनाना; 2. (*sizzle*) छनछनाना; 3. (*fry*) भूनना, तलना; तलकर चुरमुरा बनाना। > फ़्रिज़ॅल

**frizzly,** घुँघराला। > फ़्रिज़्-लि

**fro,** to and ~, इधर-उधर, आगे-पीछे। > फ़्रो

**frock,** 1. फ़्राक; 2. (*coat*) चोग़ा, लबादा। > फ़्रॉक

**frog,** 1. मेंढक, मण्डूक; 2. (*of horse*) पुतली*; 3. संगीन-लटकन; 4. (*of dress*) घुण्डीदार डोरी*; 5. (*of rail*) किश्ती*, डिब्बी*, दिल्ला; ~-**in-the-throat,** स्वरभंग; ~**man,** ग़ोताख़ोर। > फ़्रॉग; फ़्रॉग्मॅन

**frolic,** *n.*(*v.*), आमोद-प्रमोद (क०), कलोल (क०), कूद-फाँद* (क०), उछल-कूद* (क०); ~**some,** उल्लासी, ज़िंदादिल, विनोदशील, कौतुकी। > फ़्रॉल्-इक, ~सॅम

**from,** से। > फ़्रॉम

**frond,** पत्ता, पत्र ; पर्णांग-पत्र। > फ़्रॉन्ड

**front,** *n.*, 1. अग्र(भाग), सामना, आगा, अगाड़ी*, अगवाड़ा, पुरोदर्शन; 2. (*battle* ~) मोरचा; 3. (*of army*) सेनामुख, हरावल, आगा; पहली पंक्ति*, मोहरा; 4. (*face*) चेहरा; 5. (*attitude*) रुख़, व्यवहार, बरताव; 6. (*impudence*) गुस्ताख़ी*, धृष्टता*; 7. (*false hair*) कृत्रिम अलकें*; 8. (*shirt-front*) सीना; 9. (*meteorol.*) सीमाग्र; —*adj.*, अगला, अग्र, पहला, सामने का; —*v.*, सामने या सम्मुख होना; सामना क०; in ~, सामने, आगे; ~ to ~, आमने-सामने; come to the ~, सामने आना; ~ door, प्रवेश-द्वार, प्रमुख द्वार; ~ page, पहला पृष्ठ; ~ tooth, राजदंत। > फ़्रन्ट

**front/age,** 1. पुरोभाग, सामने का स्थान, मोहरा; 2. (*of building*) अग्रभाग, अगाड़ी*; ~**al,** *adj.*, 1. सामने का; 2. (*of forehead*) ललाटिक, ललाट-; —*n.*, 1. अग्रभाग, अगाड़ी*; 2. (*of altar*) आच्छादन, पूर्वावरण; 3. (*bone*) ललाटिका*, ललाट। > फ़्रॅन्-टिज; फ़्रॅन्टॅल

**frontier,** सीमान्त, सीमा*, सिवान, सरहद*; ~(**s**)**man,** सीमान्तवासी। > फ़्रॅन्-चॅ = फ़्रॅन्-टिअॅ

**frontispiece,** 1. मुखचित्र; 2. (*archi.*) अग्रभाग। > फ़्रॅन्-टिस्-पीस

**frontlet,** 1. सरबन्द; 2. (*forehead*) माथा। > फ़्रॅन्ट्-लिट

**frost,** *n.*, 1. तुषार, पाला; 2. (*cold*) शीत, सरदी*, ठण्ढ*; 3. रूखापन; —*v.*, 1. पाले से ढकना; 2. बर्फ़* लगाना; 3. पाला मारना; 4. (*glass*) तुषारित क०। > फ़्रॉस्ट

**frost/-bite,** शीतदंश, हिमदाह; ~-**bitten,** शीताहत, शीतोपहत, शीतध्वस्त, शीतक्षत; ~**ed,** तुषारित; ~-**proof,** तुषारसह; ~**y,** 1. बहुत ठण्ढा; 2. तुषाराच्छादित; 3. रूखा; 4. (*old*) बूढ़ा, वृद्ध। > फ़्रॉस्-टि

**froth,** *n.*, 1. झाग, फेन; 2. (*rubbish*) रद्दी चीज़ें* या बातें*; —*v.*, झगियाना; ~**y,** झागदार, फेनिल; असार, खोखला। > फ़्रॉथ; फ़्रॉथ्-इ

**frou-frou,** सरसराहट*। > फ़्रूफ़्रू

**frown,** *n.*, भ्रूभंग, तेवर; *v.*, त्योरी* चढ़ाना या बदलना, भौंहें* चढ़ाना, अप्रसन्नता* प्रकट क०। > फ़्राउन

**frowzy,** गँदला, मैला, फूहड़। > फ़्राउज़-इ

**frozen,** 1. जमा हुआ; 2. (*fig.*) अवरुद्ध। > फ़्रोज़ॅन

**fructi/ferous,** फलदार; ~**fication,** 1. फल; 2. फलन; 3. (*fecundation*)

निषेचन; निषेक; ~fy, फलना; फलदार या फलवान् बनाना; निषिक्त क० । > फ़्रॅक्-टिफ़िकॅरॅस; फ़्रॅक्-टि-फ़ि-के-शॅन; > फ़्रॅक्-टि-फ़ाइ

**fructose**, फलशर्करा* । > फ़्रॅक्टोस

**fructuous**, फलदार, फलयुक्त; लाभदायक, फलप्रद । > फ़्रॅक्ट्यूअॅस

**frugal**, 1. मिताहारी; 2. (*economical*) मितव्ययी, अल्पव्ययी; 3. सस्ता; 4. (*simple*) सादा, साधारण; ~ity, मिताहारिता*; मितव्ययिता*, किफ़ायत*, कमख़र्ची* । > फ़्रूगॅल; फ़्रूगैल्-इटि

**frugivorous**, फलभक्षी । > फ़्रूजिवॅरॅस

**fruit**, *n.*, 1. फल; 2. (*result*) परिणाम, नतीजा; 3. (*profit*) लाभ; 4. (*revenue*) आय*, आमदनी*; —*v.*, फलना, फल लाना; dry ~, वान; ~**age**, फलन; फल; परिणाम; ~**arian**, फलाहारी; ~-**bat**, गादुर; ~**er**, 1. फलदार वृक्ष; 2. (*ship*) फलवाही जहाज़; 3. फलकृषक, फलमाली; ~**erer**, मेवाफ़रोश, फलविक्रयी; ~**ful** उपजाऊ, उर्वर, फलवान्; लाभदायक, हितकर; ~**ion**, 1. (*enjoyment*) उपभोग; 2. फलन; 3. सफलता*, सिद्धि*; ~**less**, फलहीन; व्यर्थ, निष्फल, निरर्थक; ~-**preservation**, फल-परिरक्षण; ~-**stone**, गुठली*; ~-**sugar**, फलशर्करा* । > फ़्रूट; फ़्रूट्-इज; फ़्रूटे'अॅर्-इअॅन; फ़्रूट्-अॅ; फ़्रूटॅ-रॅ; फ़्रूट्फुल; फ़्रूइशॅन

**frump**, फूहड़*; ~y, 1. फूहड़; 2. (*ill-tempered*) चिड़चिड़ा । > फ़्रॅम्प; फ़्रॅम्प्-इ

**frustrate**, व्यर्थ कर देना, विफल क०; मात कर देना; हतोत्साह क०, कुण्ठित क० । > फ़्रॅस्ट्रेट

**frustration**, आशाभंग, कुण्ठा*, नैराश्य; विफलीकरण; हार*, पराजय* । > फ़्रॅस्ट्रेशॅन

**frustum**, छिन्नक । > फ़्रॅस्टॅम

**frutescent**, क्षुपिल । > फ़्रूटे'सॅन्ट

**frutex**, क्षुप, झाड़ी* । > फ़्रूट्-एॅक्स

**fruticose**, क्षुपिल । > फ़्रूट्-इकोस

**fry**, *v.*, तलना, भूनना; *n.*, 1. बच्चे; 2. (*young fish*) पोना; ~**ing pan**, कड़ाही*, कड़ाहा, तवा । > फ़्राइ; फ़्राइइन्ग

**fuddle**, मतवाला बनना या बनाना । > फ़ॅडॅल

**fudge**, *n.*, बकवाद*, अनाप-शनाप; गप*, गपोड़ा; —*v.*, 1. (*patch*) कच्चा काम क०; 2. (*fake accounts*) झूठा हिसाब तैयार क०; 3. (*talk nonsense*) बकवाद* क० । > फ़ॅज

**fuel**, *n.*, इन्धन, जलावन; *v.*, इन्धन (कोयला, तेल) डालना, लगाना या भरना । > फ़्यूअॅल

**fugacious**, 1. क्षणिक, क्षणभंगुर, नश्वर; 2. (*botany*) आशुपाती । > फ़्यूगेशॅस

**fugacity**, क्षणभंगुरता* । > फ़्यूगैसिटि

**fugitive**, *n.*, भगोड़ा, फ़रारी, पलायक; —*adj.*, 1. फ़रारी, भगोड़ा; 2. (*fleeting*) क्षणभंगुर, अस्थायी; 3. (*colour*) कच्चा । > फ़्यूजिटिव

**fulcrum**, आलम्ब, आधार; टेक* । > फ़ॅल्क्रॅम

**fulfil**, पूरा क०, पूर्ण क०; पालन क०; के अनुकूल होना; ~**ment**, 1. पूर्ति*; 2. पालन, सम्पादन; 3. (*mental*) परितोष । > फ़ुल-फ़िल

**fulgurate**, कौंधना । > फ़ॅल्ग्युरेट

**fulguration**, कौंध* । > फ़ॅल्ग्युरेशॅन

**fuliginous**, धूम्री । > फ़्यूलिजिनॅस

**full**, *adj.*, पूर्ण, पूरा, भरा, परिपूर्ण, भरपूर; —*adv.*, 1. (*fully*) पूर्णतया, भरपूर, पूरा-पूरा; 2. (*straight*) ठीक-ठीक; 3. (*very*) अत्यधिक; —*v.*, 1. (*pleat*) चुनन* डालना; 2. धोना और कलफ़ देना; ~ cost, कुल लागत*; ~ marks, पूर्णांक; ~ moon, 1. (*time*) पूर्णिमा*; 2. पूरा चाँद, पूर्ण चन्द्र, पूर्णेन्दु; ~ powers, पूर्णाधिकार; ~ stop, पूर्ण विराम; ~-**blood**, सगा; ~-**blooded**, तेजस्वी, ओजस्वी; सगा; ~-**blown**, पूर्ण विकसित । > फ़ुल

**fuller**, 1. धोबी, रजक; 2. (*tool*) ठप्पा; ~'**s earth**, सज्जी*, मुलतानी मिट्टी* । > फ़ुल्-अॅ

**full/-fledged**, पूर्ण विकसित; पूर्ण; ~-**grown**, प्रौढ़, वयस्क; ~-**hearted**, उत्साही; भावपूर्ण; उत्साहपूर्ण; ~-**mouthed**, ऊँचे स्वर का; ~**ness**, पूर्णता*; ~-**time**, पूर्णकालिक ।

**fulmi/nant**, 1. *see* FULMINATING; 2. (*disease*) अकस्मात् बढ़नेवाला; ~**nate**, 1. कौंधना, कड़कना; 2. (*condemn*) घोर

निन्दा* क०, धमकाना, गरजना; (दण्डाज्ञा*) उद्घोषित क०, ~nating, 1. कड़कनेवाला; 2. (*explosive*) विस्फोटक, विस्फोटी; 3. (*fulminatory*) धमकानेवाला; ~nation, 1. विस्फोट; 2. घुड़की*, धमकी*, दोषारोपण; 3. (दण्डाज्ञा* का) उद्घोषण।
> फ़ॅल्मि/नॅन्ट, ~नेट, ~नेटिन्ग, ~नेशॅन

**fulsome,** घृणित; अत्यधिक, बेहद। > फ़ुल्सॅम

**fulvous,** रक्तपीत। > फ़ॅल्वॅस

**fumarole,** वाष्पमुख। > फ़्यूमॅरोल

**fumble,** *v.*, 1. टटोलना; 2. (*bungle*) गड़बड़ कर देना, घपलेबाज़ी* क०; 3. (*in speech*) हकलाना; —*n.*, घपला; ~r, अनाड़ी, घपलेबाज़। > फ़ॅम्बॅल; फ़ॅम्-ब्लॅ

**fume,** *n.*, 1. धूम, धूआँ, धुआँ; 2. (*vapour*) भाफ*, भाप*, वाष्प, 3. (*odour*) भभक*; 4. (*imaginary*) आकाश-कुसुम; 5. (*anger*) क्रोध, प्रकोप; —*v.*, 1. *see* FUMIGATE; 2. धुआँ या धूम देना, छोड़ना, उगलना या निकलना, धुँधाना; 3. क्रोध क०, आग बबूला हो जाना। > फ़्यूम

**fumi/gant,** धूमक; ~gate, 1. धुआँरना, धूमित क०, धुआँ देना; 2. (*perfume*) सुगंधित क०, महकाना; ~gation, धूमन, धूम्रीकरण; ~gator, धूमक; ~tory (*plant*), पितपापड़ा।
> फ़्यूम्-इ/गॅन्ट, ~गेशॅन, ~गे-टॅ, ~टॅरि

**fumy,** धूआँधार, धूममय; धूआँ देनेवाला। > फ़्यूम्-इ

**fun,** आमोद-प्रमोद, मज़ाक़, कौतुक, ठठोली*, दिल्लगी*; for ~, मज़ाक़ में; make ~ of, उल्लू बनाना, का मज़ाक़ उड़ाना, की हँसी* उड़ाना। > फ़ॅन

**funambulist,** रज्जुनर्तक। > फ़्यूनैम्ब्यूलिस्ट

**function,** 1. (*action*) कार्य, प्रकार्य, क्रिया*, कृत्य, व्यापार, वृत्ति*; 2. (*duty*) कर्तव्य, कार्य, कार्यभार; 3. (*occupation*) व्यवसाय; 4. (*ceremony*) समारोह, उत्सव; 5. (*math.*) फलन; —*v.*, कार्य क०, काम क०; ~al, 1. कार्यात्मक, वृत्तिमूलक, कार्य-, क्रियात्मक; 2. क्रियाशील; 3. (*medicine*) क्रियागत; 4. (*math.*) फलनक; ~ary, अधिकारी, पदाधिकारी; कार्यकर्ता।
> फ़ॅन्क्शॅन; फ़ॅन्क्/शॅनॅल, ~शॅनॅरि

**fund,** निधि*, कोष, निचय; भण्डार; *v.*, 1. (*a debt*) ब्याज चुकाने की निधि* स्थापित क०; 2. निधि* में रखना; संचित क०, जमा क०; provident ~, निर्वाह-निधि*, भविष्य-निधि*; sinking ~, निक्षेप-निधि*; ~ed, निधिक; निधिबद्ध; ~ing, निधिकरण, निधीयन, निचयन। > फ़ॅन्ड; फ़ॅन्-डिड; फ़ॅन्-डिन्ग

**fundament,** 1. (*buttocks*) चूतड़; 2. गुदा*। > फ़ॅन्डॅमॅन्ट

**fundamental,** *adj.*, मूल, मूलभूत, आधारभूत, मौलिक, तात्त्विक; —*n.*, मूलतत्त्व, मूल-सिद्धान्त; सार; मूलस्वर; ~ rights, मूल अधिकार; ~ism, रूढ़िवाद; ~ly, मूलतः।
> फ़ॅन्डॅमे'न्/टॅल, ~टॅलिज़म, ~टॅलि

**fundus,** बुध्न। > फ़ॅन्डॅस

**funeral,** *n.*, 1. दफ़न, मृतक-क्रिया*, अन्त्येष्टि*; 2. (*procession*) शव-यात्रा*; —*adj.*, दफ़न का; ~ pile, चिता*; ~ rites, अंतिम संस्कार। > फ़्यूनॅरॅल

**funereal,** 1. (*mournful*) विषादमय, शोकमय; 2. (*dismal*) मनहूस, अशुभ, निरानन्द। > फ़्युनिअॅर्-इअॅल

**fungible,** प्रतिमोच्य। > फ़ॅन्-जि-बॅल

**fungicide,** कवकनाशी, फफूँदनाशी। > फ़ॅन्-जि-साइड

**fungoid,** कवकाभ। > फ़ॅन्गॉइड

**fungous,** 1. कवकी; 2. (*transitory*) क्षणभंगुर। > फ़ॅन्गॅस

**fungus,** 1. फफूँद*, कवक, भुकड़ी*, खुमी*; 2. (*mushroom*) छत्रक, कुकुरमुत्ता। > फ़ॅन्गॅस

**funicle, funiculus,** 1. (*cord*) रज्जुका*; 2. (*stalk*) वृन्तिका*। > फ़्यूनिकॅल; फ़्यूनिक्यूलॅस

**funicular,** रज्जु-; ~ railway, रज्जु-रेल*। > फ़्यू-निक्-यू-लॅ

**funk,** *n.*, 1. भय, त्रास; 2. (*person*) भीरु, कायर; *v.*, भयभीत होना या क०; से जी चुराना। > फ़ॅन्क

**funnel,** 1. कीप*, छुच्छी*; 2. (*chimney*) धुधाँकश, धुधाँरा, चिमनी*। > फ़ॅनॅल

**funniment,** मज़ाक़। > फ़ॅन्-इ-मॅन्ट

**funny,** 1. हास्यकर, हास्यजनक; 2. (*queer*) निराला, अनोखा; 3. (*humorous*) विनोदशील, दिल्लगीबाज़, मज़ाक़िया; ~ bone, कोहनी* की नस*। > फ़न्-इ

**fur,** 1. लोम; 2. (*skin*) लोमचर्म, समूर। > फ़ः

**furbelow,** गोट*, गोटा। > फ़ःब्-इलो

**furbish,** चमकाना, माँजना। > फ़ःब्-इश

**furcate,** विशाखित, अग्रभाजित। > फ़ःकेट

**furcation,** विशाखन; शाखा*। > फ़ःकेशॅन

**furculum,** द्विशूल। > फ़ःक्युलॅम

**furfur,** रूसी*। > फ़ःफ़ः

**furious,** प्रचण्ड, उग्र, भीषण; क्रोधोन्मत्त, अतिक्रुद्ध, प्रकुपित, उन्मत्त। > फ़्युॲर्-इ-ॲस

**furl,** समेटना, लपेटना। > फ़ःल

**furlong,** फ़र्लांग, फ़रलांग। > फ़ःलॉन्ग

**furlough,** छुट्टी*, रुख़सत*। > फ़ःलो

**furnace,** 1. भट्ठी*, भट्टी*; 2. (*severe trial*) अग्निपरीक्षा*। > फ़ःन्-इस

**furnish,** 1. जुटाना, (ला) देना, पहुँचाना, प्रस्तुत क०; 2. (*equip*) (सु)सज्जित क०, सजाना, उपस्कृत क०; ~ings, साज़-सामान। > फ़ःन्-इश; फ़ःन्-इशिन्ग्ज़

**furniture,** 1. फ़र्नीचर, उपस्कार, मेज़-कुरसी*, सामान, असबाब, सज्जा-सामग्री*, परिष्कार; 2. (*equipment*) सज्जा*। > फ़ःन्-इ-चॅ

**furor,** 1. (*rage*) प्रकोप; 2. (*frenzy*) उन्माद, विक्षेप। > फ़्यूरॉर

**furore,** जोश, उमंग*। > फ़्युअरॉःर्-इ

**furrier,** लोमचर्म-व्यापारी; लोमचर्म कमानेवाला। > फ़ॅ-रि-ॲ

**furring,** 1. (*coating of dirt*) कीट; 2. चपती पलस्तर का काम। > फ़ःर्-इन्ग

**furrow,** *n.*, 1. कूँड़, सीता*, हल-रेखा*; 2. (*wrinkle*) झुर्री*, शिकन*; 3. (*groove*) खाँचा, खाँच; 4. (*track*) लीक*; 5. (*drain*) नाली*; —*v.*, 1. हल चलाना; 2. झुर्रियाँ* डालना या पड़ जाना; ~ed, खाँचेदार; झुर्रीदार। > फ़ॅरो; फ़ॅरोड

**further,** *adj.*, और, अधिक, अतिरिक्त, अपर; और दूर, परला, अगला; —*adv.*, और आगे; इससे अधिक; इसके अतिरिक्त; —*v.*, (आगे) बढ़ाना, सहायता* देना; प्रोत्साहन देना; ~ance, प्रोत्साहन; सहायता*; बढ़ती*; ~more, इसके अतिरिक्त, इसके सिवाय; ~most, दूरतम। > फ़ःद्-अॅ, ~रॅन्स, ~मॉः, ~मोस्ट

**furtive,** 1. गुप्त; 2. (*stealthy*) नज़र-चोर, रहस्यमय, धूर्त; 3. (*stolen*) चुराया हुआ; 4. चोर; ~ly, लुके-छिपे, चुपचाप, चुपके-चुपके, आँख* चुराकर या बचाकर। > फ़ःट्-इव

**furuncle,** फोड़ा, फुंसी*। > फ़्युअॅरॅन्कॅल

**fury,** 1. प्रकोप, क्रोधोन्माद, उत्तेजना*; उन्माद, आवेश; 2. (*vehemence*) प्रचण्डता*; 3. कर्कशा*, चण्डी*; दुर्वासा। > फ़्युअॅर्-इ

**furze,** भटकटैया*, कँटेरी*। > फ़ःज़

**fuscous,** बभ्रुल। > फ़ॅस्कॅस

**fuse,** *n.*, पलीता, फ़लीता, बत्ती*; 2. (*electr.*) संगलक, फ़्यूज़; —*v.*, 1. (*melt*) गलना या गलाना; पिघलना या पिघलाना; 2. (*blend*) मिल जाना, एक हो जाना; मिला देना, एक कर देना; ~-wire, फ़्यूज़ तार। > फ़्यूज़

**fusee,** पलीता, फ़लीता, फ़्यूज़ी, तोड़ा। > फ़्यूज़ी

**fuselage,** धड़। > फ़्यूज़्-इलाश़्ज़ = फ़्यूज़्-इलिज

**fusibility,** गलनीयता*। **fusible,** गलनीय; गलनशील। > फ़्यूज़ॅबिल्-इटि; फ़्यूज़ॅबॅल

**fusiform, fusoid,** तर्कुरूप, तकली, तर्कुल। > फ़्यूज़्-इफ़ॉःम, फ़्यूज़ॉइड

**fusil,** तोड़ेदार बन्दूक*; ~lade, गोलाबारी*। > फ़्यूज़्-इल; फ़्यूज़िलेड

**fusing point,** गलनांक।

**fusion,** 1. गलन, द्रवण, संगलन; 2. (*bot.*) समेकन, सायुज्य; 3. (*coalition*) विलयन; विलय, विलयीकरण; 4. संयोजन; ~ist, विलयनवादी। > फ़्यूश़्ज़ॅन

**fuss,** *n.*, बतंगड़, उपद्रव; घबराहट*, संभ्रम; —*v.*, बात* का बतंगड़ बनाना; घबरा जाना; ~y, 1. बतंगड़िया; 2. (*of dress*) ठाठदार, भड़कीला। > फ़ॅस; फ़ॅस्-इ

**fustian,** *adj.*, 1. (*pompous*) आडम्बरपूर्ण; 2. (*of cloth*) सूती; —*n.*, आडम्बर, शब्दजाल; मोटा सूती कपड़ा। > फ़ॅस्-टि-ॲन

**fusty**, फफूँदियाहा; पुराना। > फ़स्-टि
**futile**, 1. व्यर्थ, निरर्थक; 2. (*trifling*) असार, तुच्छ। > फ़्यूटाइल
**futility**, व्यर्थता*; असारता*, तुच्छता*। > फ़्यूटिल्-इटि
**futtock**, गोल गूढ़ा। > फ़ॅटॅक
**future**, *adj.*, 1. भावी, आगामी; 2. (*gram.*) भविष्यत्कालिक; —*n.*, 1. भविष्य; 2. भविष्यत्काल; 3. (*pl., comm.*) वायदे के सौदे; in ~, भविष्य में, आइन्दा, आगे चलकर; ~-market, वायदा-बाज़ार। > फ़्यू-चॅ
**futuribilia**, हेतुहेतुमद्भूत।
**futurism**, भविष्यवाद। > फ़्यूचॅरिज़्म
**futurity**, भविष्य; भावी जीवन। > फ़्यूटचुअॅर्-इटि
**fuzz**, *n.*, रूआँ; *v.*, रूआँमय बनना; ~**y**, रूआँमय; धुँधला, अस्पष्ट। > फ़ॅज; फ़ॅज़्-इ
**fylfot**, स्वस्तिक। > फ़िल्फ़ॅट

# G

**gab**, *n.* (*v.*), बकबक* (क०); ~**by**, बक्की, बड़बड़िया। > गैब; गैब्-इ
**gabble**, *v.*, बड़बड़ाना, बकना, चहकना; —*n.*, बड़बड़ाहट* > गैबॅल
**gaberdine**, लबादा; गबरडीन। > गैबॅडीन
**gabion**, बेलनाकार टोकरा, ओड़ा, पीपा। > गेब्यॅन
**gable**, त्रिअंकी*; ~ roof, त्रिअंकी छत*। > गेबॅल
**gaby**, उल्लू, बुद्धू। > गेब्-इ
**gad**, *v.*, भटकना, घूमना-फिरना; *n.*, 1. (*goad*) अंकुश; 2. (*tool*) नोकदार छड़; ~ **about**, आवारागर्द। > गैड
**gadfly**, कुकुरमाछी*, गोमक्षिका*, डाँस। > गैड्फ़्लाइ
**gadget**, जुगत*। > गैज्-इट
**gaff**, (काँटेदार) बरछा या भाला। > गैफ़
**gag**, *n.*, 1. ठेंठी*, ठेपी*; 2. (*restraint*) प्रतिबन्ध; —*v.*, ठेंठी* लगाना; मुँह बन्द क०, बोलने न देना। > गैग
**gage**, 1. बन्धक, प्रतिभूति*, जमानत*; 2. (*challenge*) चुनौती*। > गेज
**gaggle**, काँ-काँ क०। > गैगॅल
**gaiety**, 1. प्रसन्नता*, प्रफुल्लता*, ख़ुशी*, उल्लास; 2. (*festivity*) आमोद-प्रमोद, रँगरलियाँ*; 3. (*finery*) तड़क-भड़क*। > गे-इटि = गे-अॅटि
**gain**, *n.*, 1. लाभ, नफ़ा; 2. (*increase*) वृद्धि*; 3. (*acquisition*) लाभ, प्राप्ति*; —*v.*, 1. (*obtain*) पाना, प्राप्त क०; 2. (*earn*) कमाना, अर्जित क०; 3. (*win*) जीतना; 4. (*reach*) पहुँचना; 5. (*progress*) उन्नति* क०, लाभ क०, आगे बढ़ना; 6. (*profit*) लाभ उठाना; ~**ful**, लाभकर; ~**ings**, कमाई*, लाभ; ~**ly**, रमणीय, मनोहर। > गेन
**gainsay**, 1. (*deny*) खण्डन क०; 2. (*contradict*) प्रतिवाद क०; चुनौती* देना; 3. (*oppose*) विरोध क०। > गेन्से
**gait**, चाल*, ठवन*। > गेट
**gaiter**, गुल्फत्राण। > गेट-अॅ
**gala**, उत्सव, समारोह। > गा-लॅ
**galactic**, गांगेय। > गॅ-लैक्-टिक
**galactometer**, दुग्धमापी। > गॅ-लैक्-टॉम्-इ-टॅ
**galanty show**, छाया-नाटक। > गॅ-लैन्-टि-शो
**galaxy**, आकाशगंगा*, मंदाकिनी*, छायापथ; विशिष्ट मंडली*। > गैलॅक्सि
**gale**, झंझा*, झक्कड़। > गेल
**galea**, (*bot.*) शिरस्त्राणाभ। > गेल्-इ-अॅ
**galena**, गैलेना, सीसाभाश्म। > गॅ-लीन्-अॅ
**galimatias**, अण्डबण्ड, अनाप-शनाप। > गैलिमैसिआ

**galingale, galangal,** कुलंजन। > गैल्-इन्-गेल, गॅलैन्ग्‌गॅल
**gall,** *n.*, 1. पित्त; 2. (*bitterness*) कटुता*; 3. (*vexation*) चिढ़*; 4. (*sore*) घाव; 5. (*of tree*) वृक्षव्रण; —*v.*, 1. (*vex*) चिढ़ाना; 2. (*chafe*) खुरचना; **~-bladder,** पित्ता, पित्ताशय; **~-nut,** माजूफल; **~-stone,** पित्त-अश्मरी*। > गॉःल
**gallant,** *adj.*, 1. बहादुर, वीर; 2. (*stately*) प्रतापी, भव्य; 3. (*showy*) भड़कीला; 4. (*amorous*) शृंगारिक; 5. (*attentive to ladies*) नारीसेवापरायण, रमणीरंजक, नारी-भक्त; —*n.*, 1. वीर; 2. प्रेमी; 3. (*paramour*) उपपति, यार; **~ry,** 1. वीरता*, पराक्रम; 2. शिष्टाचार; 3. नारीभक्ति*; 4. यारी*, परकीय प्रेम। > गैलॅन्ट; गॅलॅन्ट्
**galleon,** जहाज। > गैल्-इ-अॅन
**gallery,** दीर्घा*, वीथी*, गैलरी*; दर्शक-वृन्द; art ~, कलाभवन। > गैलॅरि
**galley,** 1. पोत; 2. (*kitchen*) रसोईघर; 3. (*printing*) गेली*; ~ proof गेली-प्रूफ़, पंक्ति-प्रूफ़। > गैल्-इ
**gallicism,** फ़ांसीसी मुहावरा या रिवाज। > गैल्-इसिज़्म
**galligaskins,** पाजामा। > गैलिगैस्-किन्ज़
**gallimaufry,** खिचड़ी*। > गैलिमॉःफ़ि
**gallinaceous,** विष्किरीय। > गैलिनेशॅस
**gallipot,** मरतबान। > गैल्-इ-पॉट
**gallivant,** 1. आवारागर्दी* क०; 2. (*of boy*) मजनू बनना; 3. (*of girl*) तितली* बनना। > गैलिवैन्ट
**gallon,** गैलन, आढ़क। > गैलॅन
**galloon,** फ़ीता। > गॅलून
**gallop,** *n.*, सरपट;* *v.*,सरपट दौड़ना या दौड़ाना। > गैलॅप
**gallows,** फाँसी* का तख़्ता, टिकठी*; फाँसी*। > गैलोज़
**galore,** *adv.*, प्रचुर मात्रा* में, ढेर सा; —*n.*, आधिक्य, बहुतायत*। > गॅलॉः
**galoshes,** ऊपरी जूता। > गॅलॉश्-इज़
**galumph,** इठराना। > गॅलॅम्फ़
**galva/nic,** 1. गैल्वनी; 2. (*stimulating*) उत्तेजक, प्रेरक; **~nization,** यशदीकरण; **~nize,** जस्ता या क़लई* चढ़ाना; उत्तेजित क०, प्रेरित क०; **~nized,** जस्तेदार, क़लई-दार; **~nometer,** गैल्वनोमीटर, धारा-मापी; **~noscope,** धारादर्शी। > गैल्वैन्-इक; गैल्वॅनाइज़ेशॅन; गैल्वॅनाइज़; गैल्वॅनाइज़्ड; गैल्-वॅ-नॉम्-इ-टॅ; गैल्वैनॅस्कोप
**gambade, gambado,** उछाल*, कूद*, कलोल, चौकड़ी*, कुलाँच*। > गैम्बेड, गैम्बेडो
**gambit,** चाल*। > गैम्-बिट
**gamble,** *v.*, जूआ खेलना; दाँव पर लगाना; जुए में उड़ा देना; —*n.*, जूआबाज़ी*; **~r,** जुआरी, द्यूतकर। > गैम्बॅल
**gambling,** जूआ, द्यूत, द्यूतक्रीड़ा*। > गैम्-ब्लिग
**gamboge,** गोंद, **~-tree,** तमाल। > गैम्बूझ़
**gambol,** *n.*(*v.*), उछल-कूद* (क०)। > गैम्बॅल
**gambrel roof,** दुढालू छत*। > गैम्ब्रॅल रूफ़
**game,** *n.*, 1. खेल, क्रीड़ा*; 2. (*quarry*) शिकार, सावज, अहेर; 3. (*intrigue*) चाल*, छल; —*adj.*, 1. तैयार; 2. (*plucky*) साहसी, उत्साही; 3. (*lame*) लँगड़ा; —*v.*, जूआ खेलना; **~-cock,** लड़ाकू मुरगा; **~keeper,** शिकार-रक्षक, आखेट-रक्षक; **~some,** विनोदशील, विनोदी। > गेम
**gamester,** जुआरी। > गेम्-स्टॅ
**gamete,** युग्मक। > गैमीट
**gametic,** युग्मकी, युग्मक-। > गैमे'टिक
**gamma-ray,** गामा-किरण*। > गैमॅरे
**gammer,** बुढ़िया*। > गैम्-अॅ
**gammon,** 1. (*hoax*) जल देना; 2. (*fasten*) बाँधना। > गैमॅन
**gamut,** सप्तक, स्वरग्राम। > गैमॅट
**gander,** हंस; बुद्धू। > गैन्-डॅ
**gang,** दल, टोली*, गिरोह; 2. (*set*) कुलक, समूह। > गैन्ग
**gangling, gangly,** लमगोड़ा, लमटंगा, लमछड़। > गैन्ग्/ग्लिन्ग, ~ग्लि
**ganglion,** गण्डिका*। > गैन्ग्-ग्लि-अॅन
**gangrene,** कोथ। > गैन्ग्ग्रीन
**gangster,** डाकू। > गैन्ग्-स्टॅ

**gangue**, आधात्री* । > गैन्ग

**gangway**, 1. (*passage*) मार्गिका*, मार्ग; 2. (*gangplank*) तागड़*; 3. (*ladder*) सीढ़ी* । > गैन्ग्वे

**gantry**, 1. (*stand*) ढाँचा; 2. गैंत्री* । > गैन्ट्रि

**gaol**, क़ैदख़ाना, कारागार; ~**er**, कारापाल । > जेल; जेल्-अ

**gap**, *n.*, 1. (*breach*) छेद, दरार*; 2. (*pass*) घाटी*; 3. (*lacuna*) अन्तराल, ख़ाली जगह*, रिक्ति*; 4. (*difference*) अन्तर, भेद; —*v.*, अन्तर डालना । > गैप

**gape**, 1. मुँह फैलाना, फाड़ना या बाना; 2. (*stare*) मुँह फाड़कर देखना; 3. (*split*) फट जाना; 4. (*yawn*) जँभाई* लेना, जँभाना; —*n.*, 1. (*stare*) टकटकी*; 2. (*crack*) दरार*; 3. जँभाई*, जम्हाई* । > गेप

**garage**, गैरज, गराज । > गैरिज = गैराश्ज़

**garb**, *n.*, 1. पहनावा, पोशाक*, वेश, वेश-भूषा*; 2. (*appearance*) वेश, रूप; —*v.*, पहनाना । > गाब

**garbage**, 1. कूड़ा, कूड़ा-कचरा; 2. अश्लील या घासलेटी साहित्य । > गाब्-इज

**garble**, विकृत कर देना, भ्रष्ट क०; गड़बड़ कर देना । > गाबॅल

**garboard**, मालकी* । > गाबॉड

**garden**, *n.*, बाग़, बगीचा, उद्यान, वाटिका*; —*v.*, बाग़बानी* क०; ~**-balsam**, गुल-मेहँदी*; ~**er**, बाग़बान, माली; ~**-house**, उद्यानगृह; ~**ing**, बाग़बानी*, उद्यानकर्म; ~**-party**, उद्यान-भोज, उद्यानगोष्ठी* । > गार्डन; गाड्-नॅ; गाड्-निन्ग

**gardenia**, पाफर, पापरा, पापरी* । > गा-डीन्-यॅ

**garfish**, कुन्तमीन । > गाफ़िश

**gargantuan**, 1. विशालकाय; 2. खाऊ, पेटू; 3. (*prodigious*) असाधारण, विलक्षण, अपूर्व । > गागैन्ट्यूअॅन

**garget**, 1. गलशोथ; 2. (*of udder*) थनशोथ, थनैला । > गाग्-इट

**gargle**, 1. कुल्ला, कुल्ली* या गरारा क०; 2. (*sound*) घरघराकर बोलना । > गार्गॅल

**gargoyle**, परनाला । > गागॉइल

**garish**, 1. भड़कीला; 2. (*of colours*) चट-कीला । > गे'अॅर्-इश

**garland**, *n.*(*v.*), माला* (पहनाना) । > गार्लन्ड

**garlic**, लहसुन, लशुन । > गाल्-इक

**garment**, कपड़ा, वस्त्र । > गामॅन्ट

**garner**, एकत्र क०, संग्रह क० । > गान्-अॅ

**garnet**, तामड़ा । > गान्-इट

**garnish**, 1. सजाना, अलंकृत क०; 2. (*food*) चुनना; ~**ee**, *n.*, अनुऋणी; —*v.*, क़ुर्क क०; ~**ment**, 1. सजावट*, अलंकरण; 2. (*summons*) सम्मन; 3. अनुऋणीकरण । > गान्-इश

**garniture**, 1. (*furniture*) उपस्कार; 2. अलंकरण, सजावट* । > गान्-इ-चॅ

**garret**, अटारी*, दुछत्ती* । > गैरॅट

**garrison**, गैरिज़न, रक्षकसेना* । > गै-रि-सॅन

**garron**, डग्गा । > गैरॅन

**gar(r)otte**, गला घोंटना । > गॅरॉट

**garrulity**, बातूनीपन, वाचालता* । > गॅ = गैरूल्-इटि

**garrulous**, बातूनी, बातूनिया, बकवादी, वाचाल । > गैरुलॅस

**garter**, गेटिस, मोज़ा-बन्द । > गाट्-अॅ

**gas**, *n.*, 1. गैस*; 2. (*petrol*) पैट्रोल; 3. बकबक*; —*v.*, गैस* देना; गैस* छोड़ना; गैस* से मार डालना; बकबक* क०; ~**-bag**, गैस-थैला; बातूनिया; ~**eous**, गैसीय; ~**ification**, गैसीकरण; ~**ify**, गैस* बनना या बनाना; ~**-mask**, गैस-त्राण; ~**olene**, गैसोलिन; ~**ometer**, गैसमापी; ~**-plant**, गैससंयंत्र; ~**-tight**, गैसरोधी; ~**-works**, गैसघर । > गैस; गेज़्यॅस = गेस्-इअॅस = गैस्-इअॅस; गैसिफ़िकेशॅन; गैस्-इ-फ़ाइ; गैसॅलीन; गैसॉम्-इटॅ

**gascon**, शेख़ीबाज़; ~**ade**, शेख़ीबाज़ी* । > गैस्कॅन; गैस्कॅनेड

**gash**, गहरा घाव ; *v.*, काट मारना । > गैश

**gasp**, *n.*, हाँफा, हाँफी*; *v.*, हाँफना; हाँफते-हाँफते कहना; ~**er**, सस्ता सिगरेट । > गास्प; गास्प्-अॅ

**gastric**, जठरीय, जठर-, आमाशय-; ~ juice, आमाशय-रस; ~ ulcer, आमा-शय-व्रण । > गैस्-ट्रिक

**gastritis**, जठर-शोथ। > गैस्ट्राइट्-इस

**gastro/logy**, पाकविद्या*; **~nome**, चटोरा; **~nomy**, चटोरापन; **~pod**, उदरपाद। > गैस्ट्रॉलॅजि; गैस्ट्रॅनोम; गैस्ट्रॉनॅमि; गैसट्रॅपॉड

**gate**, 1. फाटक, द्वार; 2. (*mountain-pass*) घाटी*; 3. दर्शकों की संख्या*; 4. (*money*) प्राप्त प्रवेश-शुल्क; **~-crasher**, अनामंत्रित अतिथि; **~-keeper**, द्वारपाल, दरबान; **~-pass**, प्रवेश-पत्र; **~-post**, फाटक का खम्भा; **~-money**, प्रवेश-शुल्क; **~way**, प्रवेशद्वार, मुख्य द्वार, तोरण। > गेट

**gather**, 1. एकत्र क०; एकत्र हो जाना, मिलना; 2. (*collect*) जमा क०, बटोरना; संग्रह क०; 3. (*pluck*) तोड़ना; 4. (*pick*) चुनना; 5. (*harvest*) लुनना, काटना; 6. समझना; 7. (*infer*) निष्कर्ष निकालना; 8. (*contract*) समेट लेना; 9. बढ़ना; 10. (*fester*) पीब* पड़ जाना, पूयित हो जाना; पक जाना (*come to a head*); 11. (*of brow*) सिकुड़न* पड़ना या डालना; 12. (*pleat*) चुनट* या चुनन* डालना; **~ing**, 1. (*active*) संचयन, समूहन, संग्रहण; 2. (*meeting*) सभा*; 3. (*crowd*) भीड़*, जनसमूह; 4. (*boil*) फोड़ा। > गैद्-अॅ, ~रिन्ग

**gauche**, 1. फूहड़, भद्दा; 2. (*math.*) विषमतली। > गोश

**gaud**, तड़क-भड़क*; **~y**, भड़कीला। > गॉःड; गॉःड्-इ

**gauge**, *n.*, 1. (*measure*) माप*, नाप*, पैमाना; 2. (*instrum. for measuring*) गेज, प्रमापी, मापक; 3. (*dimension*) आयाम, विस्तार, परिमाण; 4. (*capacity*) धारिता*, समाई*; 5. (*railway*) गेज; 6. (*test*) कसौटी*; 7. (*standard*) मानदण्ड, मानक; 8. (*caliber*) व्यास; —*v.*, 1. नापना, मापना; 2. (*appraise*) थाह* लेना, आँकना, अन्दाज़ लगाना। > गेज

**gaunt**, दुबला-पतला, मरियल, मरकटहा; भयानक। > गॉःन्ट

**gauntlet**, दस्ताना; throw down (take up) the ~, चुनौती* देना (स्वीकार क०)। > गॉःन्ट्-लिट

**gaur**, गौर, बोदा। > गाउर

**gauze**, जाली*; हलका कोहरा। > गॉःज़

**gauzy**, जालीदार। > गॉःज़्-इ

**gavel**, मुँगरी*। > गैवॅल

**gavial**, घड़ियाल। > गेविअॅल

**gawk**, गावदी, बुद्धू; **~y**, भोंड़ा, बेढंगा, भद्दा, फूहड़। > गॉःक; गॉःक्-इ

**gay**, 1. (*merry*) प्रसन्नचित्त, प्रफुल्ल; 2. (*light-hearted*) ज़िन्दादिल, विनोदी; 3. (*wanton*) लम्पट, विषयी, विलासी; 4. (*brilliant*) भड़कीला, चमकीला। > गे

**gayal, gyal**, गयाल। > गाइऍल

**gaze**, *n.*, टकटकी*, ताक*; *v.*, एकटक देखना, टकटकी* लगाकर देखना, ताकना। > गेज़

**gazebo**, बुर्ज। > गॅज़ीबो

**gazelle**, चिकारा, चिंकारा, कलपुंछ। > गॅज़े'ल

**gazette**, राजपत्र, गज़ट; **~d**, राजपत्रित। > गॅज़े'ट; गॅज़े'ट्-इड

**gazetteer**, गज़ेटियर, भौगोलिकी*, भूगोल-कोश, स्थान-विवरणिका*। > गैज़िटिअॅ

**gazing-stock**, कुतूहल का पात्र, तमाशा। > गेज़्-इन्ग्-स्टॉक

**gear**, *n.*, 1. (*harness*) साज़; 2. (*equipment*) उपस्कर, साज़-सामान; 3. (*tools*) औज़ार; 4. (*mech.*) गिअर, गियर, योक्त्र; 5. सामान; —*v.*, साज़ लगाना या कसना; गियर डालना या लगाना; के अनुकूल बना लेना; ठीक करना या हो जाना; **~-shift**, गियर-बदली*; **~-wheel**, दंतिचक्र। > गिअॅ

**gecko**, छिपकली*। > गे'को

**gehenna**, जहन्नुम, नरक। > गि-हे'न्-अॅ

**geisha**, नर्तकी*। > गे-शॅ

**gela/tine**, जिलेटिन*, सरेस, श्लेष; **~tinization**, श्लेषीकरण; **~tinous**, श्लेषीय, श्लेषी। > जे'लॅटीन; जिलैटिनाइज़ेशॅन; जिलैट्-इनॅस

**gelation**, हिमायन। > जिलेशॅन

**geld**, बधिया क०, ख़स्सी क०, आख़ता क०; **~ing**, बधिया घोड़ा। > गे'ल्ड

**gelid**, शीत, अत्यन्त ठण्ढा; **~ity**, शीत। > जे'ल्-इड; जिलिड्-इटि

**gem**, मणि*, रत्न। > जे'म

**gum**, *n.*, 1. (*resin*) गोंद; 2. (*of teeth*) मसूड़ा, वर्त्स, दन्तमांस; 3. (*of eye*) आँख* का कीचड़; —*v.t.*, गोंद लगाना, चिपकाना; —*v.i.*, गोंद या निर्यास निकलना; चिपचिपा हो जाना; ~ **arabic**, बबूल गोंद; ~**my**, गोंदी; चिपचिपा। > गॅम; गॅम्-इ

**gumption**, बुद्धिमानी*; साहस। > गॅम्प्शॅन

**gun**, *n.*, 1. बन्दूक*; 2 (*cannon*) तोप*; —*v.*, बन्दूक* चलाना; ~-**barrel**, नाल*; ~**boat**, तोपवाली नाव*; ~-**carriage**, अराबा, तोपगाड़ी*; ~-**cotton**, बारूदी रूई*; विस्फोट कपास; ~-**fire**, गोलाबारी*; ~**man**, सशस्त्र डाकू; ~**ner**, तोपची; बन्दूकची; ~**nery**, तोपखाना; तोपविद्या*; गोलाबारी*; ~**powder**, बारूद* ~**shot**, तोप* या बन्दूक* का परास (*range*); ~**smith**, बन्दूक* बनानेवाला। > गॅन

**gunny**, 1. टाट; 2. (*sack*) बोरा; ~**bag**, बोरी*। > गॅन्-इ

**gunwale**, ऊपरी पट्टी*, पेरज। > गॅनॅल

**gurgitation**, बुदबुदाहट*, उमड़ाव। > गॅ:जिटेशॅन

**gurgle**, *v.*, गड़गड़ाना; *n.*, गड़गड़ाहट*। > गॅ:गॅल

**gush**, *n.*, 1. धार*; 2. (*abundance*) बाढ़*; भरमार*; 3. (*of feeling*) भावावेग, झोंक*; —*v.*, फूट निकलना, बह निकलना; भावुकता* दिखलाना, भावुक बनना; ~**ing**, प्रवाही, बहनेवाला; भावुक। > गॅश; गॅश्-इन्ग

**gusset**, 1. (*cloth*) कली*; 2. (*metal*) गसेट, प्रकोणी*। > गॅस्-इट

**gust**, 1. (*of wind*) झोंका, झकोरा, निर्घात; 2. (*of rain*) झोंका; 3. (*of feeling*) भावावेग, झोंक*; ~**y**, 1. झोंकेदार, झोंकीला, निर्घाती; 2. (*whimsical*) मौजी। > गॅस्ट; गॅस्-टि

**gustation**, स्वादन; स्वाद। > गॅस्टेशॅन

**gustatory**, रससंवेदी, स्वाद-। > गॅस्टॅटॅरि

**gusto**, 1. मज़ा, रुचि*, चाव; 2. (*zest*) उत्साह, जोश। > गॅस्टो

**gut**, *n.*, 1. अंत्र, अँतड़ी*, आँत*; आहार-नली*; 2. (*catgut*) ताँत*; 3. (*gully*) दर्रा, नाली*; 4. (*pl.*) साहस; —*v.*, आँतें* निकालना; साज़-सामान नष्ट क० या ले जाना। > गॅट

**gutta**, बूँद*; ~-**percha**, गटापारचा। > गॅट्-अॅ, ~पॅ:चॅ

**guttate**, चित्तीदार। > गॅट्-एट

**gutter**, 1. नाली*; पनाला, परनाला, मोरी*, नाबदान; 2. (*squalor*) गन्दगी*; ~ **press**, पनालिया-पत्र। > गॅट्-अॅ

**guttle**, भकोसना। > गॅटॅल

**guttural**, कण्ठ्य। **gutturo/-labial**, कण्ठयौष्ठ्य; ~-**palatal**, कण्ठ्य-तालव्य। > गॅटॅरॅल

**guzzle**, गटकना। > गॅज़ॅल

**gymkhana**, जिमख़ाना, व्यायामशाला*; व्यायाम-प्रदर्शन। > जिम्-का-नॅ

**gymnasium**, व्यायामशाला*। > जिम्नेज़्यॅम

**gymnast**, व्यायामी; ~**ic**, व्यायामिक; ~**ics**, व्यायाम, कसरत*। > जिम्नैस्ट; जिम्नैस्/टिक, ~टिक्स

**gymno/sophist**, नागा; नग्नवादी; ~**sperm**, अनावृतबीजी। > जिम्नॉसॅफ़िस्ट; जिम्नॅस्पॅ:म

**gynaeceum**, 1. अन्तःपुर, ज़नाना, ज़नानख़ाना; 2. (*bot.*, *gynoeceum*) जायांग। > जिनिसीअॅम

**gynaeco-**, स्त्री-; ~**cracy**, स्त्रीराज्य; ~**logy**, स्त्रीरोग-विज्ञान, स्त्रैणिकी*। > गाइनिकॉ; गाइनि/कॉक्रॅसि, ~कॉलॅजि

**gynandrous**, पुंजायांगी। > गिनैन्ड्रॅस

**gynarchy**, स्त्रीराज्य, स्त्रीतन्त्र। > जाइनाकि

**gynephobia**, स्त्री-भीति*। > जाइनिफ़ोब्यॅ

**gyniolatry**, स्त्रीभक्ति*, स्त्रीपूजा*। > जिनिऑलॅट्रि

**gypsum**, चिरोड़ी*, जिप्सम। > जिप्सॅम

**gypsy**, कंजर, जिप्सी, रोमणी। > जिप्-सि

**gyrate**, *adj.*, वलयाकार, वलयित; मण्डलाकार; —*v.*, घूमना, चक्कर खाना। > जाइअॅर्-इट (*adj.*) जाइअॅरेट (*v.*)

**gyration**, परिभ्रमण, घूर्णन। > जाइअॅरेशॅन

**gyratory**, घर्णी, घूर्ण, घूर्णित। > जाइअॅरॅटॅरि

**gyro/compass,** घूर्णाक्ष दिक्सूचक; **~scope, ~stat,** घूर्णाक्षस्थापी, घूर्णिका*। > गाइअ़रोकॅम्पॅस; गाइअ़रस्कोप; गाइअ़रोस्टैट

**gyrose,** वलित। > जाइअ़रोस

**gyrus,** जाइरस, कर्णक। > जाइअ़रॅस

**gyve,** *n.*(*v.*), 1. (*fetter*) बेड़ी* (डालना); 2. (*handcuff*) हथकड़ी* डालना। > जाइव्

# H

**habeas corpus,** बन्दी प्रत्यक्षीकरण; **~ act,** बन्दी उपस्थापक अधिनियम। हेब्यॅस् कॉःपॅस

**haberdasher,** बिसाती। हैबॅडैशॅ

**habile,** दक्ष, निपुण। > हैब्-इल

**habiliment,** परिधान, पोशाक*। > हॅबिल्-इमॅन्ट

**habilitate,** 1. (*finance*) पूँजी* लगाना; 2. (*equip*) सज्जित क०; 3. (*qualify*) योग्य बनना। > हॅबिल्-इटेट

**habit,** *n.*, 1. (*custom*) आदत*, अभ्यास; 2. (*disposition*) स्वभाव, प्रकृति*, मिज़ाज; 3. (*dress*) वस्त्र। > हैब्-इट

**habitable,** वासयोग्य, निवास्य, रहने लायक। > हैब्-इटॅबॅल

**habitant,** निवासी। > हैब्-इटॅन्ट

**habitat,** प्राकृतिक वास, आवास; निवास-स्थान; **~ion,** वास, निवास; (नि)वासस्थान। > हैब्-इटैट; हैबिटेशॅन

**habitual,** 1. (*usual*) प्रायिक, नित्य, सामान्य; 2. (*customary*) रिवाजी, प्रथागत; अभ्यासगत, अभ्यासजनित, आभ्यासिक; 3. (*inveterate*) अभ्यस्त, अभ्यसित, आदी; 4. (*steady*) स्थायी; 5. (*of drunkard etc.*) अभ्यस्त, पक्का; **~ly,** प्रायः; आदतन्; नियमित रूप से। > हॅबिट्यु/अॅल, ~अॅलि

**habituate,** अभ्यस्त क०, आदत* डालना। > हॅबिट्यूएट

**habituation,** अभ्यास। > हॅबिटचूएशॅन

**habitude,** 1. स्वभाव, प्रकृति*; 2. (*custom*) आदत*। > हैब्-इ-टचूड

**habitué,** बराबर आनेवाला। > हॅबिट्यूए

**hachure,** रेखाच्छादन। > हैश्युअॅ

**hack,** *n.*, 1. (*tool*) फावड़ा; 2. (*cut*) काट*; 3. (*wound*) घाव; 4. (*horse*) किराये का घोड़ा; मरियल टट्टू; 5. (*man*) भाड़े या किराये का टट्टू; 6. किराये की गाड़ी*; —*v.*, टुकड़े कर देना; काटना, मारना; किराये पर लेना; **~ing cough,** सूखी खाँसी*। > हैक

**hackle** (*flax etc.*), तूमना। > हैकॅल

**hackney,** (किराये का) घोड़ा; किराये की गाड़ी*; भाड़े का टट्टू; **~ed,** बहुत साधारण, अत्यन्त सामान्य, नीरस, अतिसामान्य, घिसा-पिटा। > हैक्-नि; हैक्-निड

**hack-saw,** लोहाकाट आरा, लोहा-आरी*, धातुकाट आरी*। > हैक्सॉः

**hack-writer,** कलमघीसू, कलमघिस्सू, घटिया लेखक। > हैक्-राइ-टॅ

**hade,** उन्नमन। > हेड

**Hades,** अधोलोक। > हेडीज़

**hadji,** हाजी। > हैजी

**haem/al, ~atic,** रक्त- रुधिर-; **~achrome,** रुधिरवर्ण; **~atite** हैमाटाइट। > हीमॅल; हीमैट्-इक; हीमॅक्रोम; हे'मॅटाइट;

**haemato/genesis,** रुधिरजनन; **~logy,** रुधिरविज्ञान। > हीमॅटॉजे'नॅसिस; हीमॅटॉलॅजि

**haem/aturia,** रक्तमेह; **~oglobin,** रुधिरवर्णिका*; **~ophilia,** हीमोफ़िलिया, अधिरक्तस्राव। > हीमॅटचुअॅर्-इअॅ; हीमोग्लोब्-इन; हिमोफ़िल्-इअॅ

**haemor/rhage,** रक्तस्राव; **~rhagic,** रक्तस्रावी। > हे'मॅरिज; हे'मॅरैज्-इक

**haemorrhoids,** बवासीर*, अर्श। > हे'मॅरॉइड्ज़

**hafiz**, हाफ़िज़। > हाफ़िज़
**haft**, मूठ*, दस्ता। > हाफ़्ट
**hag**, डायन*, डाइन*; ~**ridden**, आविष्ट। > हैग
**haggard**, मरियल, दुबला-पतला; जंगली। > हैगॅड
**haggle**, झगड़ना; मोल-भाव, मोल-तोल क०; टुकड़े-टुकड़े क०। > हैगॅल
**hagio/grapher**, सन्तचरित-लेखक; ~**graphy**, सन्तचरित-लेखन; ~**latry**, सन्त-पूजा*; ~**logy**, सन्तचरित। > हैगिऑग्/रॅफ़, ~रॅफ़ि; हैगिऑलॅ/ट्रि, ~जि
**hail**, *n.*, 1. अभिवादन; 2. (*shout*) पुकार*; 3. (~*stone*) ओला, करका, हिमगुलिका*; —*v.*, 1. (*welcome*) अभिवादन क०, स्वागत क०; 2. (*call*) बुलाना; पुकारना, आवाज़* लगाना; 3. (*signal*) संकेत क० या भेजना; 4. ओले पड़ना; 5. (*shower*) बरसाना; ~ **from**, से आना, का रहनेवाला होना; ~**storm**, ओला-वृष्टि*, ओला-आँधी*, करकापात। > हेल; हेल्स्टोन
**hair**, 1. (*of head*) बाल, केश; 2. (*of body*) रोम, लोम, रोयाँ, रोंगटा; split ~s, बाल की खाल* निकालना; ~**breadth**, by a, बाल-बाल; ~**cloth**, बालदार कपड़ा; ~**cut**, केशकर्त्तन; ~-**do**, केशविन्यास; ~**dresser**, केशप्रसाधक; ~**dressing**, केशकर्म, केशप्रसाधन, कंघी-चोटी* (*of women*); ~-**dye**, केशकल्प; ~**iness**, रोमिलता*; ~-**line**, बालों की बनी रज्जु*; बारीक रेखा*; केशिका*; ~**pin bend**, कैंची-मोड़; ~-**raising**, रोमांचकारी; ~ **shirt**, रोमच्छद; ~-**sieve**, बाल-छलनी*; ~-**space**, केशान्तर; ~-**splitting**, वितण्डा*, बारीकीबीनी*, वितण्डावाद; ~**spring**, बाल-कमानी*; ~-**style**, केश-विन्यास; ~-**tonic**, केशवल्य; ~**y**, रोयेंदार, रोमिल, बालदार। > हे'अॅ; हे'अॅर्-इ
**halation**, प्रभाविकिरण। > हॅलेशॅन
**halberd**, फरसा, परशु। > हैल्बॅड
**halcyon**, प्रशान्त, शान्तिमय, शान्तिपूर्ण। > हैल्-सि-अॅन
**hale**, भला-चंगा, (सु)स्वस्थ, तगड़ा। > हेल
**half**, 1. आधा, अर्ध; 2. (*partial*) आधा, अपूर्ण, आंशिक; ~-and-~, आधा-आधा। > हाफ़
**half/-baked**, अधपका, कच्चा, अधकचरा, अधूरा; ~-**breed**, ~-**caste**, वर्णसंकर, दोग़ला; ~-**blood** (*sister, brother*), सौतेला; ~-**cock**, घोड़ा एक पैर; ~-**hearted**, निरुत्साह, बेमन; ~-**hourly**, अधघण्टा; ~-**mast**, झुका हुआ; ~ **moon**, अर्धचन्द्र; ~**ness**, अधूरापन, कच्चापन, कचाई*; ~-**time**, *adj.*, अर्धकालिक; —*n.*, अर्ध-समय; ~-**timer**, अर्धकालिक; ~-**tone**, अर्धटोन, अर्धप्रकाश, बिन्दुचित्र; ~-**truth**, अर्धसत्य; ~-**way**, 1. (*mid-way*) बीचोबीच; 2. (*partial*) अधूरा, कच्चा, अपूर्ण; ~-**witted**, अल्पबुद्धि; बुद्धू; ~-**yearly**, अर्धवार्षिक, छमाही, षाण्मासिक।
**halitosis**, दुर्गन्ध श्वास। > हैलिटोस्-इस
**hall**, हॉल, बड़ा कमरा, सभा-भवन; ~**mark**, प्रमाण-चिह्न, प्रमाणांक, प्रमाणक; छाप*। > हॉःल; हॉःल-माक
**hallo**, हो, हे। > हॅलो
**halloo**, ललकारना; चिल्लाना। > हॅलू
**hallow**, पवित्र क०; श्रद्धा* क०; see HALLOO। > हैलो
**halluci/nate**, भ्रम में डालना; ~**nation**, मतिभ्रम, विभ्रम, दृष्टिभ्रम, श्रुतिभ्रम, निर्मूलभ्रम; माया-मोह; ~**natory**, मायिक; भ्रांतिजनक। > हॅलूसि/नेट, ~नेशॅन, ~नॅटॅरि
**hallux**, पादांगुष्ठ। > हैलॅक्स
**halo**, 1. प्रभामण्डल, भामण्डल; 2. (*astron.*) परिवेश; 3. (*glory*) महिमा*। > हेलो
**halt**, *n.*, 1. विराम, रुकाव, ठहराव; 2. (~*ing place*) अवस्थान, पड़ाव; —*v.*, 1. रुकना, ठहरना; पड़ाव डालना, डेरा डालना; 2. रोकना; 3. (*waver*) हिचकना, आगा-पीछा क०; 4. (*be defective*) लड़-खड़ाना, लँगड़ाना, अशुद्ध होना (*of verse*); ~ing allowance, विराम-भत्ता; ~**ingly**, रुक-रुककर। > हॉःल्ट
**halter**, 1. रस्सी*; 2. (*of horse*) अगाड़ी*; 3. फाँसी*, गल-फाँसी*; 4. (*of insect*) सन्तोलक अंग। > हॉःल्-टॅ

**halve,** 1. आधे-आध क०, अधियाना; 2. (*share*) आधा देना; 3. (*reduce*) आधा क०; 4. (*carpentry*) अधजोड़ लगाना; by ~s, अधूरा, अपूर्ण; अनिच्छा* से, बेमनका। > हाव्

**halving,** अर्धन। > हाव्-इन्ग

**halyard,** पाल-रस्सी*। > हैल्यॅड

**ham,** पुट्ठा; (सूअर का) सुखाया मांस। > हैम

**hamadryad,** वनदेवी*। > हैमॅड्राइॲड

**hames,** हसली*। > हेम्ज़

**hamlet,** पल्ली*, पुरवा, खेड़ा। > हैम्लिट

**hammam,** हमाम, हम्माम। > हॅमाम

**hammer,** *n.*, 1. हथौड़ा, मारतौल, घन; 2. (*of gun*) घोड़ा; 3. (*athletics*) तारगोला; —*v.*, 1. ठोकना; 2. (*fig.*) ठूसना; ~ out, गढ़ना; निकाल देना; परिश्रम से तैयार क०; **~man,** हथौड़िया। > हैम्-ॲ

**hammock,** झूला, दलारा। > हैमॅक

**hamper,** *n.*, डलिया*, डला; *v.*, अटकाना, रोकना, अड़ंगा लगाना, बाधा* डालना, उलझाना। > हैम्-पॅ

**hamshackle,** 1. (*an animal*) छाँदना; 2. (*fig.*) बेड़ियाँ* डालना, रोक* लगाना। > हैम्शैकॅल

**hamstring,** *n.*, घुटने के पीछे की नस*; —*v.*, पंगु बना देना। > हैम्-स्ट्रिन्ग

**hand,** *n.*, 1. हाथ, हस्त, कर, दस्त; 2. (*forefoot*) अगला पैर; 3. (*~writing*) लिपि*, लिखावट*; 4. (*signature*) हस्ताक्षर; स्वाक्षर; 5. (*help*) सहायता*, मदद*; 6. (*labourer*) कर्मचारी, मज़दूर; 7. (*handiness*) कौशल, दक्षता*; 8. (*of clock*) सूई*; 9. (*~breadth*) बित्ता, बालिश्त; —*adj.*, दस्ती, हथ, हस्त-; —*v.*, देना, सौंपना, पहुँचाना; ~ in ~, हाथ में हाथ मिलाये, साथ साथ; ~ to ~ fighting, हाथापाई*, मुठभेड़*; ~ out, वितरण क०; at ~, पास; out of ~, बेक़ाबू। > हैन्ड

**hand/bag,** हैन्डबैग; **~bill,** इश्तहार, विज्ञप्ति*, परचा; **~book,** पुस्तिका*, गुटका; **~breadth,** बित्ता, बालिश्त; **~cart,** ठेला; **~cuffs,** हथकड़ी*; **~ful,** 1. (*single*) मुट्ठी-भर; 2. (*double*) अंजलि-भर; **~-grenade,** हथगोला; **~-guard,** हस्तरक्षक।

**handicap,** *n.*, 1. (*disadvantage*) अड़चन*, बाधा*, प्रतिबंध; असुविधा*; अक्षमता*; 2. सप्रतिबन्ध प्रतियोगिता*; —*v.*, प्रतिबंध लगाना; बाधा* डालना, रोक* लगाना। > हैन्-डि-कैप

**handicraft,** 1. हस्तशिल्प, दस्तकारी*, कारीगरी*; 2. (*skill*) हस्तकौशल। > हैन्-डि-क्राफ़्ट

**handiness,** कौशल, दक्षता*। > हैन्-डि-निस

**handiwork,** 1. दस्तकारी*; 2. (*fig.*) कर्म, कार्य, करनी*। > हैन्-डि-वॅ:क

**handkerchief,** रूमाल। > हैन्गकॅचिफ़

**hand-language,** इंगित भाषा*।

**handle,** *n.*, 1. मूठ*, दस्ता, हत्थी*, हत्था, बेंट*; 2. (*occasion*) मौक़ा, अवसर; —*v.t.*, 1. (*touch*) छूना, स्पर्श क०; पकड़ना, सँभालना; 2. (*manipulate*) चलाना; 3. (*direct*) संचालन क०; 4. (*deal with*) हाथ में लेना, निपटाना, निभाना, प्रबन्ध क०; 5. (*treat*) बरताव क०, व्यवहार क०; 6. (*trade in*) का व्यापार क०; 7. के विषय में लिखना या बोलना; —*v.i.*, चलना। > हैन्-डॅल

**hand/loom,** करघा, हथ-करघा; **~-made,** हाथ का बना; **~maid,** नौकरानी*, दासी*; **~-note,** चिट्ठी*, हस्तांकपत्र; **~-operated,** हस्तचालित; **~-picked,** चुनिन्दा; **~rail,** कटघरा; **~saw,** दस्ती आरी*।

**han(d)sel,** *n.*, 1. उपहार; 2. (*first sale*) बोहनी*; 3. (*specimen*) बानगी*; —*v.*, उद्घाटन क०; आरंभ क०। > हैन्सॅल

**handsome,** 1. मनोहर, रमणीय, चारु; 2. काफ़ी बड़ा, अच्छा ख़ासा, उदार; 3. (*proper*) यथोचित, समुचित, अच्छा। > हैन्सॅम

**hand-to-mouth,** कमाऊ-खाऊ; live ~, रोज़ पानी पीना।

**handwork,** हस्तकार्य, दस्तकारी*।

**handwriting,** लिखावट*, लिपि*, हस्तांक, हस्तलिपि*। > हैन्ड्राइटिन्ग

**handy**, 1. (*deft*) दक्ष, सिद्धहस्त, पटु; 2. (*accessible*) सुलभ, पास; 3. (*convenient*) सुविधाजनक, आराम का; 4. (*easy to handle*) सुचालनीय; ~**man**, दर्जी की सूई, सर्वकर्मकर। > हैन्-डि

**hang**, *v.*, 1. लटकाना, टाँगना; लटकना, टँगना; 2. (*execute*) फाँसी* देना; 3. फाँसी* चढ़ना, टँग जाना; 4. (*swing*) झूलना; 5. (*hesitate*) आगा-पीछा क०; 6. अनिश्चित होना, विचाराधीन होना; —*n.*, लटकन, लटक*; 2. (*declivity*) ढाल*; 3. (*pause*) गतिरोध; 4. भाव, अर्थ; 5. (*mechanism*) विरचना*, प्रक्रिया*; 6. (*knack*) ढंग; ~ **about**, मँडराता रहना; ~ **back**, झिझकना; ~ **on**, पकड़ना; करता रहना; निर्भर होना; पर आधारित होना; ध्यानपूर्वक सुनना। > हैन्ग

**hangar**, विमानशाला*। > हैन्ग्-अॅ

**hangdog**, नीच, कमीना। > हैन्ग्डॉग

**hanger**, 1. (*hangman*) जल्लाद, बधिक; 2. लटकन; 3. (*engin.*) कुहनी*; 4. (*peg*) खूँटी*; ~-**on**, 1. पिछलगू, पिछलगा; 2. (*parasite*) उपजीवी। > हैन्ग्-अॅ; हैन्ग्-अॅर्-ऑन

**hanging**, *adj.*, 1. लटकनेवाला, निलंबी; 2. (*sloping*) ढालू; 3. (*steep*) प्रपाती; 4. अनिश्चित; 5. उदास; —*n.*, लटकाव; फाँसी*; ढाल*; लटकन; परदा। > हैन्ग्-इन्ग

**hangnail**, गलका। > हैन्ग्नेल

**hank**, 1. (*skein*) लच्छा, अट्टी*; 2. (*naut.*) गुण्डी*। > हैंक

**hanker**, ललकना, ललचना, लालायित होना; ~**ing**, उत्कण्ठा*, ललक*। > हैन्ग्-कॅ, ~रिन्ग

**hanky-panky**, बाजीगरी*, शोबदेबाज़ी*; चालबाज़ी*, धोखेबाज़ी*। > हैंकिपैंकि

**hansom**, घोड़ा-गाड़ी*, ताँगा। > हैन्सॅम

**haphazard**, *n.*, संयोग, इत्तफ़ाक़, यदृच्छा*; —*adv.*, 1. संयोग से, इत्तफ़ाक़न, इत्तफ़ाक़ से, यदृच्छया; 2. (*carelessly*) लापरवाही* से, योंही; —*adj.*, 1. अव्यवस्थित, गड्डमड्ड, गड्डबड्ड, ऊलजलूल, बेतरतीब; 2. (*casual*) इत्तफ़ाक़िया, आकस्मिक, यादृच्छिक, संयोगजन्य; 3. (*random*) अविचारित, अललटप्पू, अटकलपच्चू। > हैप्हैज़ॅड

**hapless**, अभागा। > हैप्-लिस

**haplo/graphy**, ~**logy**, समाक्षरलोप, आवृत्तिलोप। > हैप्लॉग्-रॅफ़ि; हैप्लॉलॅजि

**haploid**, अगुणित, मूलसंख्यक। > हैप्लॉइड

**happen**, 1. घटित होना, घटना; 2. (*chance*) संयोग होना; ~**ing**, घटना*। > हैपॅन

**happily**, सुखपूर्वक; संयोग से, सौभाग्य से; उचित ढंग से। > हैप्-इ-लि

**happiness**, 1. सुख-शान्ति*, सुख, आराम; 2. (*luck*) सौभाग्य; 3. (*fitness*) औचित्य, उपयुक्तता*। > हैप्-इ-निस

**happy**, 1. सुखी, ख़ुश, प्रसन्न, प्रमुदित; 2. सौभाग्यशाली, भाग्यवान्; 3. उपयुक्त, उचित; 4. (*auspicious*) शुभ, मंगल; ~-**go-lucky**, *adj.*, बेफ़िक्र, निश्चिन्त, लापरवाह, अलमस्त; —*adv.*, लापरवाही* से; संयोग से। > हैप्-इ

**harangue**, *n.*(*v.*), (लम्बा-चौड़ा या उग्र) भाषण (देना)। > हॅरैन्ग

**harass**, तंग क०, सताना, परेशान क०; ~**ment**, 1. (*act.*) उत्पीड़न, संतापन; 2. परेशानी*; कष्ट, तकलीफ़*; मुसीबत*, आफ़त*। > हैरॅस, ~मॅन्ट

**harbinger**, अग्रदूत। > हाब्-इन्-जॅ

**harbour**, *n.*, बन्दरगाह, पोताश्रय, पत्तन; आश्रय, शरण*; —*v.*, 1. शरण* या आश्रय देना या लेना; 2. (*cherish*) मन में रखना। > हाब्-अॅ

**hard**, *adj.*, 1. (*not soft*) कड़ा, कठोर, सख़्त; 2. (*solid*) ठोस, कड़ा, पक्का; 3. (*to endure*) कठोर, कड़ा, कठिन; 4. (*to understand*) कठिन, दुरूह, दुर्बोध; 5. (*to do*) कठिन, दुष्कर, दुःसाध्य; 6. (*unfeeling*) कठोर, कड़ा, निष्ठुर, सख़्त, निर्दय; 7. (*violent*) सख़्त, प्रचण्ड, तीव्र, तीक्ष्ण; 8. (*phon.*) अघोष; 9. (*miser*) कंजूस, कृपण; —*adv.*, परिश्रम से; ज़ोर से; कठिनाई* से, मुश्किल* से; सख़्ती* से, कठोरता* से; ~ and fast, पक्का; ~ cash, रोकड़*; सिक्के; ~ currency, दुर्लभ मुद्रा*; ~ money, धातु-मुद्रा*, सिक्के; ~ labour, कठोर श्रम; ~ of hearing,

ऊँचा सुननेवाला, मन्दकर्ण; ~ palate, कठोर तालु; ~ water, भारी पानी, कठोर जल; ~ up, तंगहाल। > हाड

**hard-bitten**, दुर्दमनीय, अदम्य; **~-boiled**, कठोर।

**harden**, कठोर, दृढ़, कठिन, कड़ा बनना या बनाना; **~ed**, कठोरीकृत; कठोरीभूत, दृढ़ीभूत; **~ing**, *n.*, कठोरीकरण; कठोरीभवन, दृढ़ीभवन; —*adj.*, दृढ़ीकारक। > हार्डन; हार्डन्ड; हार्डनिन्ग

**hard/-headed**, होशियार, व्यवहार-कुशल, समझदार; **~-hearted**, कठोर, निष्ठुर, पाषाणहृदय; **~ihood**, 1. (*daring*) साहस; 2. (*impudence*) ढिठाई*; **~iness**, साहस; ढिठाई*; तगड़ापन; **~ly**, 1. मुश्किल* से, कठिनाई* से; 2. (*harshly*) सख्ती* से; 3. (*unlikely*) असंभाव्य, असंभावनीय; **~-mouthed**, मुँहज़ोर; **~ness**, कठोरता*, कड़ाई*; कठिनाई*; सख्ती*; **~-pan**, कठोर अधःस्तर, कड़ी तह*; **~-set**, तंगहाल; कड़ा, दृढ़; हठीला; **~ship**, दुर्भाग्य; कष्ट, दुःख-तकलीफ़*, विपत्ति*; **~tack**, जहाज़ी बिस्कुट; **~ware**, लोहे का सामान; **~-wearing**, टिकाऊ; **~-working**, परिश्रमी; **~y**, साहसी; ढीठ; तगड़ा, हट्टाकट्टा, हृष्टपुष्ट, कड़ा; तितिक्षु।

**hare**, ख़रगोश, खरहा, शशक; **~-brained**, 1. मूर्ख; 2. (*rash*) उतावला, अविवेकी; 3. (*mad*) पागल; **~lipped**, ओठकटा। > हे'अॅर

**harem**, हरम, अन्तःपुर, ज़नानखाना। > हे'अॅरम

**haricot**, सालन। > हैरिको

**hark(en)**, ध्यान से सुनना, ध्यान देना। > हाक, हार्कन

**harlequin**, भाँड़, मसखरा; **~ade**, मसख़रापन। > हाल्-इ-क्विन; हालिक्विनेड

**harlot**, वेश्या*, रण्डी*, पतुरिया*; **~ry**, वेश्यावृत्ति*। > हालॅट; हालॅट्रि

**harm**, *n.*, 1. हानि*, उपहानि*, क्षति*; 2. (*hurt*) चोट*; 3. (*evil*) बुराई*, पाप; —*v.*, हानि* या चोट* पहुँचाना; अहित क०, का अपकार क०; **~ful**, हानिकर, हानिकारक; **~less**, 1. अहानिकर; 2. (*person*) अनपकारी, अनपकारक; 3. (*unobjectionable*) बेउज्र। > हाम

**harmonic**, *adj.*, 1. अनुकूल, सुसंगत; 2. (*math.*) हरात्मक; 3. (*sound*) संनादी; —*n.*, हार्मोनिक; **~s**, हार्मोनिक विश्लेषण, संनाद-विश्लेषण। > हामॉन्-इक

**harmonious**, 1. सुव्यवस्थित, सुसंगत; 2. शान्तिमय, सद्भावपूर्ण, मैत्रीपूर्ण; 3. (*sound*) समस्वर, सुस्वर, श्रुतिमधुर। > हामोन्यॅस

**harmonium**, हारमोनियम। > हामोन्यॅम

**harmonize**, संगत या समस्वर होना या क०; **~d**, सुमेलित (*sights*)। > हार्मनाइज़

**harmony**, 1. समन्वय, सामंजस्य, संगति*; सुमेल; 2. मेल, मिलाप, मैत्री*, मित्रभाव; 3. (*agreeable aspect*) सुव्यवस्था*, सुसंगति*, सौन्दर्य; 4. (*sound*) स्वरसंगति*, समस्वरता*, सुरीलापन, तालमेल। > हार्मनि

**harness**, *n.*, साज़; *v.*, 1. साज़ चढ़ाना; जोतना; 2. (*fig.*) के काम में लगाना या लाना। > हान्-इस

**harp**, *n.*, वीणा*, बीन*; *v.*, 1. वीणा* बजाना; 2. (~ *on*) का राग अलापना। > हाप

**harpoon**, मत्स्यभाला, काँटेदार बर्छी*। > हापून

**harpy**, चुड़ैल*। > हापि

**harquebus**, (पुरानी) तोप*। > हाक्विबॅस

**harridan**, डायन*। > हैरिडॅन

**harrow**, *n.*, हैरो, हेंगा, पटरा, पाटा; *v.*, 1. हेंगा, हैरो या पटरा चलाना; 2. (*wound*) चोट* पहुँचाना, चीरना, काटना; 3. दुखाना, यंत्रणा* या कष्ट देना, उत्पीड़न क०, सताना; 4. लूटना। > हैरो

**harry**, उजाड़ना, लूटना; सताना, तंग क०, दुखाना। > हैरि

**harsh**, 1. (*severe*) रुक्ष, रूखा, कठोर, अप्रिय, कटु, कड़ा, निष्ठुर; 2. (*forbidding*) डरावना, विभीषण; 3. (*to ear*) कर्णकटु, कर्कश; 4. (*to touch*) रूखा, रुक्ष; 5. (*to taste*) कटु, चरपरा; 6. (*to eye*) कड़ा, तेज़। > हाश

**hart**, (लाल) हरिण। > हाट

**hartal**, हड़ताल*। > हाटाल
**harum-scarum**, लापरवाह, उतावला, अविवेकी, दुःसाहसी; उच्छृंखल, निरंकुश। > हे'अॅरॅम्स्के'अॅरॅम
**haruspex**, सगुनिया। > हॅरॅस्पे'क्स
**harvest**, *n.*, 1. (*time*) फ़सल*; 2. (*crop*) फ़सल*, सस्य, शस्य, पैदावार*, उपज*; 3. (*result*) परिणाम; —*v.*, फ़सल* काटना, लुनना; एकत्र क०, जमा क०; ~**er**, लुनेरा; फ़सल* काटने की कल*, मशीन* या यन्त्र; ~ **moon**, शरच्चन्द्र, सस्य-पूर्णिमा*। > हाव्-इस्ट; हाव्-इस्-टॅ
**hash**, *v.*, क़ीमा क०, काटकर टुकड़े-टुकड़े क०; —*n.*, 1. क़ीमा; 2. (*medley*) खिचड़ी*, घाल-मेल। > हैश
**hashish, hasheesh**, भाँग*। > हैशीश
**hasp**, 1. छपका; 2. (*skein*) लच्छा; ~ and staple, छपका-कुण्डा। > हास्प
**hassock**, 1. गुच्छ, गुप्फा, पूला; 2. (*cushion*) आसनी*, मुसल्ला, सज्जादा। > हैसॅक
**hastate**, कुन्ताभ। > हैस्टेट
**haste**, *n.*, 1. जल्दी*, त्वरा*, शीघ्रता*; 2. (*hastiness*) जल्दबाज़ी*, उतावली*, हड़बड़ी*; 3. (*urgency*) अविलम्बता*, अत्यावश्यकता*; —*v.*, जल्दी* क०। > हेस्ट
**hasten**, जल्दी* क० या कराना, हड़बड़ी* मचाना। > हेसॅन
**hastily**, जल्दी; जल्दबाज़ी* से। > हेस्-टि-लि
**hasty**, 1. फुरतीला; 2. उतावला, हड़बड़िया; 3. अविचारी; 4. (*short-tempered*) चिड़-चिड़ा; 5. (*of words*) कड़ा, क्रोधपूर्ण, तेज़, उग्र; 6. (*of actions*) अविचारित; 7. (*of a look etc.*) सरसरी। > हेस्-टि
**hat**, टोपी*, हैट। > हैट
**hatch**, *n.*, 1. आधा दरवाज़ा; 2. (*of ship*) फलका; 3. (*brood*) सेने की क्रिया*; पोटे, पूर, झोल; 4. (*outcome*) परिणाम; 5. (*lines*) रेखा-छाया*; —*v.*, 1. सेना; अण्डे से निकलना; 2. (*devise*) योजना* तैयार क०; 3. (*plot*) षड्यन्त्र क०; ~**ery**, अंडज उत्पत्तिशाला*; ~**ing**, रेखाच्छादन; ~**way**, फलका-मुख। > हैच; हैचॅरि; हैच्-इन्ग
**hatchet**, कुल्हाड़ी*। > हैच्-इट
**hate**, 1. से बैर या द्वेष रखना या क०; 2. (*dislike*) से नफ़रत* क०; नापसन्द क०, घृणा* क०; ~**ful**, कुत्सित, घृणित। > हेट
**hatred**, बैर, द्वेष, विद्वेष; घृणा*। > हेट्-रिड
**hauberk**, कवच, बकतर, बख़्तर। हॉःबॅःक
**haughty**, अभिमानी, घमण्डी, दंभी, अहंकारी। > हॉःट्-इ
**haul**, *v.*, 1. घसीटना, खींचना; 2. (*transport*) लादकर ले जाना, ढोना, परिवहन क०; 3. (*naut.*) मोड़ना; —*n.*, 1. कर्षण; 2. (*catch*) बझाव, फँसाव; 3. (*profit*) प्राप्ति*, लाभ; ~**age**, कर्षण; 2. (*expense*) ढुलाई*; 3. वहन। > हॉःल; हॉःल्-इज
**ha(u)lm**, 1. डण्ठल; 2. (*straw*) पयाल, पुआल। > हॉःम
**haunch**, चूतड़, पुट्ठा, कूल्हा। > हॉःन्च
**haunt**, *v.*, 1. आना-जाना, आवा-जाही* लगाना; 2. (*pester*) पीछे पड़ना, तंग क०; 3. मन में आया क०; 4. (*obsess*) लग जाना; —*n.*, 1. अड्डा, बसेरा; 2. (*of criminals*) अड्डा; ~**ed**, भूताविष्ट, भुतहा। > हॉःन्ट; हॉःन्-टिड
**hauteur**, दर्प, अभिमान। > ओटॅः
**have**, पास होना, रखना; पाना, प्राप्त क०; लेना; उठाना; करना; कराना; ~ it out, (झगड़ा) निपटाना; ~s and have-nots, सधन और निर्धन। > हैव
**haven**, बन्दरगाह; आश्रय। > हेवॅन
**haversack**, झोला। > हैवॅसैक
**havildar**, हवलदार। > हैव्-इल्डा
**havoc**, विध्वंस, बरबादी*, तबाही*। > हैवॅक
**haw** (*of eye*), बताना। > हॉः
**hawk**, *n.*, बाज़, श्येन, शिकरा (*small*); 2. (*cheat*) धोखेबाज़; —*v.*, बाज़ से शिकार खेलना; 2. (*attack*) छापा मारना; 3. (*sell*) फेरी* लगाना; 4. (*spread*) फैलाना; 5. (*clear the throat*) खखारना; ~-**cuckoo**, पपीहा; ~**er**, फेरीवाला, पैकार; ~-**eyed**, तीक्ष्णदृष्टि, सुदूरदर्शी; ~-**moth**, जमुहाँ; ~-**nosed**, शुकनास; ~'**s-bill**, बाजठोंठी कछुआ। > हॉःक; हॉःक्-अॅ; हॉःक्-आइड

**hawse-hole**, लंगर-छेद। > हॉःज़्होल
**hawse-pipe**, सांकल-नली*। > हॉःज़्पाइप
**hawser**, तीनपान। > हॉःज़्-अॅ
**hawthorn**, बन-संजली*। > हॉःथॉःन
**hay**, सूखी घास*; ~ **fever**, परागज ज्वर। > हे; हे-फ़ीव्-अॅ
**hazard**, *n.*, 1. संयोग, दैव, भाग्य; 2. (*peril*) जोखिम*, ख़तरा, आपद्*, आपद*, संकट; 3. (*obstacle*) बाधा*; —*v.*, 1. (*stake*) दाँव या बाज़ी* पर रखना; 2. (*expose to danger*) ख़तरे या संकट में डालना; जोखिम* में पड़ना या उठाना; 3. (*venture*) का साहस क०; ~**ous**, 1. भाग्याधीन, दैवी; 2. (*dangerous*) संकटमय, ख़तरनाक, जोखिमी। > हैज़ॅड; हैज़ॅडॅस
**haze**, *n.*, 1. धुन्ध*; 2. (*of mind*) उलझन*, द्विविधा*, अनिश्चय; —*v.*, सताना, तंग क०। > हेज़
**hazelnut**, पहाड़ी बदाम। > हेज़ॅल्नॅट
**haziness**, धुँधलापन। > हेज़्-इ-निस
**hazy**, 1. धुँधला; 2. अस्पष्ट, अनिश्चित; 3. (*with drink*) नीममस्त, मत्तप्राय। > हेज़्-इ
**he**, *pronoun*, वह; *adj.*, नर; *n.*, पुरुष। > ही
**head**, *n.*, 1. सिर, सर, शीर्ष, मुण्डक; 2. (*intelligence*) बुद्धि*, मस्तिष्क, दिमाग़; 3. (*aptitude*) योग्यता*; 4. (*person*) व्यक्ति; 5. (*of cattle*) रास*; 6. (*of coin*) चित, चेहरा; 7. (*top*) शीर्ष, चोटी*, शिखर; शीर्षभाग; 8. (*extremity*) सिरा, शीर्ष; 9. (*of boil*) मुँह; 10. (*antler*) मृगशृंग; 11. (*front*) अग्रभाग, सामना; 12. (*of a drink*) झाग, फेन; 13. (*of lake*) दहाना; 14. (*of river*) निकास, उद्गम; 15. (*of bed*) सिरहाना; 16. (*of ship*) अग्रभाग; 17. (*of arrow*) नोक*; 18. (*promontory*) अन्तरीप; 19. (*chief*) अध्यक्ष, प्रधान; 20. (*topic*) विषय; 21. (*of account*) मद्*, शीर्ष; 22. (*crisis*) संकटावस्था*, चरमबिन्दु; —*v.*, का नेतृत्व क०; प्रथम होना; की ओर* बढ़ना या मोड़ना; सर से मारना; —*adj.*, प्रधान, मुख्य; प्रथम; अगला; सम्मुख, प्रतिकूल। > हे'ड
**head/ache**, सरदर्द; ~**band**, सरबन्द; ~-**dress**, 1. टोपी*; 2. पगड़ी*; 3. शिरोवस्त्र; 4. (*veil*) घूँघट, ओढ़नी*; ~**ing**, शीर्षक; ~**lamp**, अग्रदीप; ~**land**, 1. (*agric.*) सिरे की छूट*; 2. (*geogr.*) अन्तरीप; ~**light**, अग्रदीप; ~**line**, शीर्षक; सरलेख, मुखसमाचार; ~**long**, 1. सिर के बल; 2. (*uncontrolled*) बड़ी तेज़ी* से; 3. (*impetuously*) अन्धाधुन्ध; ~**man**, मुखिया; ~ **master**, प्रधानाध्यापक; ~-**office**, प्रधान कार्यालय, मुख्यालय; ~-**on**, *adj.*, सामने का; *adv.*, आमने-सामने; — collision, सम्मुख टक्कर*; ~**phone**, आकर्णक; ~**piece**, शिरस्त्राण; ~**quarters**, मुख्यालय; ~-**rest**, सिरहाना; ~**sman**, जल्लाद; ~**stall** (*of bridle*), सिरदुआली*; ~**strong**, हठी, हठीला, ज़िद्दी; ~**way**, 1. गति*; 2. प्रगति*; 3. (*space overhead*) शीर्षान्तर; 4. (गाड़ियों* की) दूरी* या अन्तर; ~-**wear**, शीर्ष-परिधान, सिर का पहनावा; ~ **wind**, प्रतिवात, सम्मुख हवा*; ~**y**, 1. उतावला, जल्दबाज़; उग्र, प्रचण्ड; 2. (*of drink*) मादक। > हे'ड्-एक; हे'ड्-इन्ग; हे'ड्लॅन्ड; हे'ड्-इ
**heal**, 1. स्वस्थ क०, अच्छा क०; 2. (*reconcile*) (झगड़ा) निपटाना, मेल क०; 3. अच्छा या चंगा हो जाना; 4. (*of wound*) भर जाना; ~**er**, चिकित्सक, रोगहर। > हील; हील्-अॅ
**health**, स्वास्थ्य, तन्दुरुस्ती*, आरोग्य; ~**y**, 1. स्वस्थ, तन्दुरुस्त, नीरोग; 2. (*healthful*) स्वास्थ्यकर; लाभप्रद। > हे'ल्थ; हे'ल्थ्-इ
**heap**, *n.*, ढेर, अम्बार; 2. (*amount*) राशि*; —*v.*, 1. ढेर लगाना, संचय क०; 2. बरसाना, बहुत अधिक देना; 3. कूटकूटकर भर देना; 4. ढेर लगना। > हीप
**hear**, सुनना; सुन लेना, ध्यान देना; सुनवाई* क०; मानना, स्वीकार क०; ~ ! ~ !, साधु, साधु; ~**er**, श्रोता; ~**ing**, 1. श्रवण; 2. श्रवणशक्ति*; 3. (*audience*) सुनवाई*; 4. (*law*) सुनवाई*, पेशी*; 5. (*distance*) श्रवणसीमा*; ~**ing aid**, श्रवण-सहाय; ~**say**, *n.*, अनुश्रुति*, सुनी-सुनाई*, जनश्रुति*, अफ़वाह*, किंवदन्ती*; —*adj.*, अनुश्रुत,

सुना-सुनाया।

> हिअॅ; हिअॅर्-अॅ; हिअॅर्-इन्ग

**hearse,** अरथी*, अर्थी*, रत्थी*। > हॅ:स

**heart,** 1. हृदय, दिल, हृत्; 2. (*bosom*) छाती*, उर, वक्षःस्थल; 3. (*courage*) साहस, हिम्मत*, कलेजा, जीवट; 4. (*centre*) केंद्र, मध्य; 5. मध्यभाग; 6. (*essence*) सार, मर्म; 7. (*card*) पान का पत्ता; at ~, अन्दर ही अन्दर, वास्तव में; by ~, कण्ठस्थ; take to ~, पर गंभीरतापूर्वक विचार क०; से दुःखी होना। > हाट

**heart/ache,** मनोव्यथा*; **~beat,** हृत्स्पन्द, धड़कन*; **~-breaking,** अत्यन्त दुःखद, हृदयविदारक; **~-broken,** शोकार्त्त, भग्न-हृदय; **~burn,** 1. हृद्दाह, अम्लशूल; 2. (*envy*) ईर्ष्या*, अन्तर्दाह; **~-disease,** हृदयरोग।

**hearten,** ढाढ़स या ढारस देना या बँधाना, दिलासा देना, प्रोत्साहित क०, बढ़ावा देना। > हार्टन

**heart/-failure,** हृदयगति* का रुक जाना, हृद्पात, हृदयसंघट्ट; **~felt,** हार्दिक, आन्तरिक; निष्कपट; **~ily,** हृदय से, निष्कपट भाव से; उत्साह से; खूब, पूरी तरह*; **~less,** निर्दय; हतोत्साह; **~-rending,** हृदयविदारक, मर्मभेदी; **~-shaped,** हृदयाकार; **~sick,** उदास, निरुत्साह, विषण्ण; **~-stirring,** मर्मस्पर्शी; **~-strings,** आन्तरिक भाव, मर्म; ~ to ~, गाढ़ा, घनिष्ठ; **~-wood,** अन्तःकाष्ठ; **~y,** 1. हार्दिक, सच्चा, निष्कपट; 2. (*strong*) तीव्र; 3. (*healthy*) स्वस्थ; 4. (*nourishing*) पुष्टिकर, बलवर्द्धक; 5. (*abundant*) भरा-पूरा, प्रचुर। > हाट्-इ

**hearth,** 1. चूल्हा; 2. (*family*) घर, परि-वार; 3. (*of furnace*) भट्ठी-तल; **~stone,** अँगीठी* का पत्थर। > हाथ

**heat,** *n.*, 1. गरमी*, ताप, ऊष्मा*; उष्णता*; 2. (*hot weather*) गरमी*; 3. (*fever*) ज्वर; 4. (*sensation*) जलन*; 5. (*excitement*) गरमी*, जोश, उत्तेजना*, आवेग; 6. (*climax*) चरमबिन्दु, चरम; 7. (*of race etc.*) हल्ला, प्रारंभिक दौड़* या प्रतियोगिता*; 8. (*of animals*) मस्ती*, कामोत्तेजना*; मदकाल; *v.*, गरम क० या हो जाना; उत्तेजित क० या हो जाना; **~er,** तापक, ऊष्मक; **~ing,** तापन; **~proof,** तापसह; **~-stroke,** तापाघात; **~-treatment,** तापोपचार; **~-wave,** गरमी* की लहर*, तापतरंग*।

> हीट; हीट्-अॅ; हीट्-इन्ग

**heath,** 1. बंजर, बीढ़, अजोत-भूमि*; 2. (*~er*) झाड़ी*; **~-berry,** झरबेरी*; **~-cock,** जंगली मुरगा; **~-hen,** जंगली मुरगी*। > हीथ

**heathen,** 1. ग़ैर-ईसाई; ग़ैर-यहूदी; ग़ैर-मुसलमान, काफ़िर; मूर्तिपूजक; 2. (*irreligious*) म्लेच्छ, विधर्मी। > हीदॅन

**heather,** झाड़ी*। > हे'दॅ

**heave,** *v.*, 1. उठाना, उछालना; 2. (*swell*) उभरना या उभारना, फूलना या फुलाना; 3. (*a sigh*) भरना; 4. (*rise and fall*) लहराना; हचकना; 5. (*retch*) उलटी* क०; 6. (*pant*) हाँफना; —*n.*, 1. उत्क्षेप, उत्क्षेपण; 2. (*horizontal displacement*) पार्श्वक्षेप, अनुप्रस्थ विस्थापन; 3. (*pl., disease of horses*) हँफनी*। > हीव; हीव्ज़

**heaven,** आकाश, आसमान; स्वर्ग, परलोक; **~ly,** 1. आकाशीय; खगोलीय; 2. दिव्य, स्वर्गीय; 3. (*causing happiness*) आनन्द-प्रद, सुखद; — body, खगोलीय पिण्ड।

> हे'वन; ~लि

**heavily,** 1. बहुत अधिक, बेढब, बेतरह; 2. (*clumsily*) मुश्किल* से; भद्देपन से।

> हे'विलि

**heaviness,** 1. भारीपन; 2. (*dullness*) नीरसता*; 3. (*dejectedness*) उदासी*।

> हे'विनिस

**heavy,** 1. भारी, वज़नी, बोझिल, वज़नदार; 2. (*fig.*) भारी; 3. (*large*) भारी, बड़ा, विशाल; 4. (*violent*) तीव्र, विकट; 5. (*grave*) गंभीर, गहरा; 6. (*difficult*) कठिन; 7. (*distressing*) दुःसह, दुःखद; 8. (*depressed*) उदास, खिन्न; 9. (*of food*) भारी; 10. (*of road*) दुर्गम, दुस्तर; 11. (*dull*) नीरस, भारी; **~-handed,** 1. (*clumsy*) अनाड़ी; 2. (*oppressive*) कठोर, निर्दय; **~-hearted,** उदास, खिन्न। > हे'वि

**hebdomadal,** साप्ताहिक।

> हे'ब्डॉमॅडॅल

**hebetate,** *v.*, जड़ बनना या बनाना; *adj.*, 1. जड़, मूर्ख; 2. (bot.) कुंठित। > हे'ब्-इटेट

**hebetude,** जड़ता*; मूर्खता*। > हे'ब्-इ-ट्यूड

**Hebraic,** इब्रानी। > हिब्रेइक

**Hebraism,** इब्रानी विशेषता*, दर्शन, धर्म या मुहावरा। > हीब्-रेइज़्म

**Hebrew,** 1. इब्रानी, इबरानी, यहूदी; 2. (*language*) इब्रानी*। > हीब्रू

**hecatomb,** शतमेध; महायज्ञ। > हे'कॅटोम

**heckle,** 1. (*hackle*) तूमना; 2. प्रश्नों से तंग क०। > हे'कॅल

**hectic,** 1. क्षयरोग का; 2. (*flushed*) आरक्त, लाल; 3. (*exciting*) उत्तेजक, खलबलीपूर्ण; ~ fever, क्षयरोग, प्रलेपक। > हे'क्-टिक

**hector,** 1. (*brag*) शेख़ी* बघारना; 2. (*bully*) रोब जमाना, डराना-धमकाना। > हे'क्-टॅ

**hedge,** *n.*, बाड़ा, घेरा; *v.*, 1. बाड़ा लगाना; 2. घेरना; 3. बचाव क०; 4. (*shilly-shally*) हिचकिचाना, आगा-पीछा क०; ~**hog,** 1. काँटाचूहा; 2. (*porcupine*) साही*। > हे'ज; हे'ज्हॉग

**hedonic,** सुखविषयक, सुखपरक, सुखात्मक; सुखवादी; ~s, सुख-दुःखविज्ञान। > हीडॉन्-इक

**hedonism,** सुखवाद। > हीडॅनिज़्म

**hedonistic,** सुखवादी; भोगी। > ही-डॅ-निस्-टिक

**heed,** *n.*(*v.*), ध्यान (देना, रखना), सावधानी*; ~**ful,** सावधान, सतर्क, चौकस; ~**less,** असावधान, अनवधान, लापरवा; ~**lessness,** असावधानी*, अनवधानता*, लापरवाही*। > हीड

**heehaw,** *n.*, 1. हींस*, रेंक*; 2. (*loud laugh*) ठहाका; —*v.*, रेंकना; ठहाका लगाना। > ही-हॉः

**heel,** *n.*, 1. एड़ी*; 2. (*of hoof*) खूँटी*; 3. (*hoof*) खुर; 4. (*of shoe*) गुल; 5. (*list*) झुकावट*, झुकाव; —*v.*, 1. एड़ी* लगाना; 2. (*chase*) पीछा क०; 3. (*cockfighting*) काँटा लगाना; 4. (*lean*) झुकना; झुकाना; ~-**rope,** पिछाड़ी*। > हील

**heft,** *n.*, भार; महत्त्व; *v.*, उठाना; ~**y,** 1. भारी; 2. (*big and strong*) भारी-भरकम। > हे'फ़्ट; हे'फ़्-टि

**hegemonic,** प्रमुख; शासक। > हीगिमॉन्-इक

**hegemony,** 1. (*leadership*) नेतृत्व; 2. (*predominance*) आधिपत्य, प्राधान्य। > हिगे'मॅनि = हिजे'मॅनि

**hegira,** 1. हिजरी; 2. (*flight*) हिजरत*। > हे'-जि-रॅ

**he-goat,** बकरा। > ही-गोट

**heifer,** कलोर*, ओसर*। > हे'-फ़ॅ

**height,** 1. ऊँचाई*; 2. (*top*) चोटी*, शिखर; 3. (*utmost*) पराकाष्ठा*, चरमसीमा*। > हाइट

**heighten,** ऊँचा क० या हो जाना; बढ़ना या बढ़ाना। > हाइटॅन

**heinous,** घृणित, जघन्य; घोर। > हेनॅस

**heir,** 1. वारिस, दायाद, दायाधिकारी; 2. (*successor*) उत्तराधिकारी; ~ **apparent,** प्रत्यक्ष उत्तराधिकारी; युवराज; ~ **presumptive,** प्रकल्पित (संभावित) उत्तराधिकारी। > ए'अॅ; ए'अॅरॅपॅरॅन्ट

**heir/dom, ~ship,** उत्तराधिकार; ~**ess,** दायादा*; ~**loom,** कुलागत वस्तु*। > ए'अॅडॅम; ए'अॅर्-इस; ए'अॅलूम

**heliacal,** सहसूर्य। > हिलाइअॅकॅल

**helianthus,** सूरजमुखी। > हीलिऐन्थॅस

**helical,** कुण्डलिनी-; कुण्डलीदार, बलदार, सर्पिल। > हे'ल्-इकॅल

**helicoid,** 1. कुण्डलाभ; 2. (*math.*) सर्पिलज। > हे'ल्-इ-कॉइड

**helicopter,** हेलिकॉप्टर, उदग्ररोही। > हे'ल्-इ-कॉप्-टॅ

**helio,** सूर्य-; ~**centric,** सूर्यकेंद्री(य); ~**chrome,** रंगीन फोटोग्राफ़। > हील्-इयो, ~से'न्-ट्रिक, ~क्रोम

**heliograph,** सूर्यचित्रिक, हिलियोग्राफ़; ~**ic,** सूर्यचित्रीय। > हील्-इयोग्राफ़; हीलियोग्रैफ़्-इक

**helio/gravure,** चित्रोत्कीर्णन; ~**scope,** सूर्यदर्शी। > हीलियोग्रॅव्युअॅ; हील्-इअॅस्कोप

**heliotro/pe,** 1. (*Indicum*) हत्था-जड़ी*, हस्तिशुण्डा*; 2. (*strigosum*) ऊँटकटारा;

~pic, सूर्यानुवर्ती; ~pism, सूर्यानुवर्तन।
> हे'ल्यॅट्रोप; हे'लिओट्रॉप्-इक; हे'लिआॅट्रॅपिज़्म

**helium**, हीलियम। > हील्यॅम

**helix**, 1. (*coil*) कुण्डल, कुण्डली*; 2. (*of ear*) कर्णसर्पिला*; 3. (*math.*) कुण्डलिनी*; 4. (*snail*) घोंघा।
> हील्-इक्स

**hell**, नरक; ~-cat, डायन*; ~-fire, नरक-यातना*; ~-hound, पिशाच; ~ish, नारकीय। > हे'ल; हे'ल्-इश

**Hellene, Hellenic**, यूनानी।
> हे'लीन, हे'लीन्-इक

**Hellenism**, यूनानी मुहावरा; यूनानी संस्कृति*; युनानीवाद। > हे'ल्-इ-निज़्म

**helm**, 1. पतवार*, कर्ण, सुक्कान; 2. (*control*) नियंत्रण, संचालन; ~sman, कर्णधार (*also fig.*), सुक्कानी।
> हे'ल्म; हे'ल्म्ज़्-मॅन

**helmet**, टोप, शिरस्त्राण। > हे'ल्-मिट

**helminth**, कृमि; ~iasis, कृमिरोग; ~ic, कृमि-; ~oid, कृमिरूप; ~ology, कृमि-विज्ञान। > हे'ल्-मिन्थ; हे'ल्-मिन्/थाइअॅसिस, ~थॉलॅजि

**helot**, दास, गुलाम; ~ism, दासता*, गुलामी*; ~ry, दासवर्ग; दासता*।
> हे'लॅट; हे'लॅटिज़्म; हे'लॅट्रि

**help**, *n.*, 1. सहायता*, मदद*; 2. (*remedy*) उपाय; 3. (~*er*), सहारा, सहायक, मददगार; 4. (*servant*) नौकर; 5. (~*ing, of food*) ख़ुराक*; —*v.*, 1. सहायता* क०, मदद* देना; 2. (*promote*) बढ़ावा देना, बढ़ाना; 3. (*alleviate*) आराम देना, हलका क०; 4. (*remedy*) उपाय क०; 5. (*avoid*) दूर क०, टालना; 6. (*serve*) परोसना, परसना; 7. (*wait on*) सेवा* क०; सेवा-टहल* क०।
> हे'ल्प

**helper**, सहायक, मददगार। > हे'ल्प्-अॅ

**help/ful**, 1. सहायक; 2. (*useful*) उपयोगी, लाभदायक, लाभकर; 3. अनुकूल; ~less, 1. दुर्बल, कमज़ोर; 2. निस्सहाय, असहाय, निराश्रय, निरवलम्ब; 3. (*incompetent*) अनाड़ी, अयोग्य; ~mate, ~meet, साथी, सहायक; पत्नी*; पति।

**helter-skelter**, *n.*, हड़बड़ी*; *adv.*, हड़बड़ी* में; —*adj.*, अस्तव्यस्त।
> हे'ल्-टॅ-स्के'ल्-टॅ

**helve**, बेंट*, दस्ता। > हे'ल्व्

**hem**, *n.*, 1. (*of cloth*) गोट*, गोटा, मग़ज़ी*; 2. (*border*) किनारा; —*v.*, गोट* लगाना; घेरना; रोक* लगाना; गला साफ़ क०; हिचकना, आगा-पीछा क०। > हे'म

**hem.**, *see* HAEM.

**hemi-**, अर्ध-; ~crania, अधसीसी*; ~cycle, अर्धवृत्त; ~hedral, अर्धफलकीय; ~plegia, पक्षाघात, अर्धांगघात; ~sphere, गोलार्ध; ~spherical अर्धगोल; ~stich, अर्धाली*, चरणार्द्ध, अर्धपद।
> हे'म्-इ; हे'म्-इस्टिक

**hemlock**, 1. विषगर्जर; 2. (*tree*) सरल।
> हे'म्लॉक

**hemp**, 1. (*jute*) सन, शण; 2. (*Indian* ~) गाँजा; 3. (*perennial Indian* ~) उलटकम्बल; 4. (*Deccan* ~) अम्बारी; 5. (*drug*) भाँग*, चरस*। > हे'म्प

**hen**, मुरगी*; मादा*; ~bane (*Indian*), ख़ुरासानीअजवायन*; ~-coop, ~-roost, मुरगीख़ाना; ~-hearted, डरपोक; ~peck, पति पर शासन क०; ~pecked, स्त्रैण, स्त्रीवश, जोरू* का गुलाम। > हे'न

**hence**, 1. यहाँ से; 2. (~*forth*) अब से; 3. (*therefore*) अतः, इसलिए। > हे'न्स

**henchman**, अनुचर। > हे'न्च्मॅन

**hendeca-**, एकादश-; ~gon, एकादशभुज; ~hedron, एकादशफलक; ~syllabic, एकादशाक्षर। > हे'न्डे'कॅ; हे'न्डे'कॅगॅन; हे'न्डे'कॅहे'ड्रॅन; हे'न्डे'कॅसिलैब्-इक

**hendiadys**, विशेषण अलंकार।
> हे'न्डाइअॅडिस

**henna**, मेंहदी*। > हे'न्-अॅ

**henotheism**, एकैकाधिदेववाद।
> हे'नोथीइज़्म

**hepat/ectomy**, यकृत-अपच्छेदन; ~ic, यकृती, यकृत-, याकृत, यकृतीय, जिगरी; ~itis, यकृत-शोथ।
> हे'पॅटे'कटॅमि; हिपैट्-इक; हे'पॅटाइट्-इस

**hepta-**, सप्त-; ~gon, सप्तभुज; ~hedron, सप्तफलक; ~ngular, सप्तकोण;

~rchy, सप्ततंत्र; ~syllabic, सप्ताक्षर। > हे'प्-ट्, ~गॅन, ~हे'ड्रन; हे'प्-टैन्-ग्यु-लॅ; हे'प्-टा-कि; हे'प्टसिलैब्-इक

**herald**, *n*., अग्रदूत; *v*., घोषणा* क०। > हे'रॅल्ड

**heraldry**, कुलचिह्न; कुलचिह्न-विद्या*। > हे'-रॅल्-ड्रि

**herb**, 1. शाक; 2. (*medicinal*) बूटी*, जड़ी-बूटी*, ओषधि*; ~**aceous**, शाकीय, शाकी; ~**age**, 1. घासपात; 2. (*law*) पशुचारण-सुखभोग; ~**alist**, ओषधि-विक्रेता; ~**arium**, वनस्पति-संग्रहालय; उद्भिज-संग्रह। > हॅ:ब; हॅ:बेशॅस; हॅ:ब्-इज; हॅ:बॅलिस्ट; हॅ:ब'ऍर्-इॲम

**herbi/cide**, शाकनाशी; ~**ferous**, शाकमय; ओषधिमय; ~**vore**, ~**vorous**, शाकभक्षी, तृणभक्षी। > हॅ:ब्-इसाइड; हॅ:बिफ़ॅरॅस; हॅ:ब्-इ-वॉ:; हॅ:बिवॅरॅस

**herby**, शाकमय, शाक-संकुल; शाकीय। > हॅ:ब्-इ

**herculean**, भीमकाय, भारी-भरकम; अत्यन्त कठिन, भागीरथ; ~ **effort**, भगीरथ-प्रयत्न। > हॅ:क्यूल्यॅन = हॅ:क्युलीॲन

**herd**, *n*., 1. यूथ, गोवृन्द (*of cattle*), गल्ला, झुण्ड; 2. जनसाधारण, भीड़*, झुण्ड; —*v*., झुण्ड में रहना; एकत्र हो जाना या क०; चराना; ~**sman**, चरवाहा, पशुपालक; ~ **instinct**, यूथवृत्ति*, भेड़िया-धँसान*। > हॅ:ड, हॅ:ड्ज़्-मॅन

**here**, 1. यहाँ; 2. (~ *below*) इस दुनिया* में, इहलोक में; ~ and there, यत्र-तत्र, जहाँ-तहाँ, इधर-उधर, इतस्ततः; neither ~ nor there, असंगत, अप्रासंगिक; (इसका) कोई महत्त्व नहीं (है); ~**about**, आसपास, यहाँ कहीं; ~**after**, *adv*., भविष्य में, आइन्दा; इसके बाद; परलोक में; —*n*., भविष्य; परलोक; ~**at**, इसपर; ~**by**, इसके द्वारा, एतद्द्वारा; ~**in**, इसमें; ~**inafter**, इसके आगे; ~**inbefore**, इसके पहले; ~**tofore**, अबतक; इसके पहले; ~**under**, नीचे, आगे चलकर; ~**upon**, इसपर; इसके तुरत बाद; इसके ठीक आगे; ~**with**, इसके साथ; इसके द्वारा। > हिअॅ; हिअॅरॅबाउट

**hereditable**, दाययोग्य। हिरे'ड्-इटॅबॅल

**hereditament**, 1. दाय; 2. (*inheritance*) दायाप्ति*। > हे'रिडिटॅमॅन्ट

**hereditary**, 1. वंशानुगत, वंशागत, पुरुषानुक्रमिक, पैतृक, मौरूसी, पुश्तैनी; 2. (*biol.*) आनुवंशिक; ~ right, वंशागत अधिकार, मौरूसी हक़। > हिरे'ड्-इटॅरि

**heredity**, आनुवंशिकता*। > हिरे'ड्-इटि

**heresiarch**, धर्मद्रोही। > हिरीज़्-इआक

**heresy**, अपधर्म, विधर्म; अपसिद्धान्त, अनधिकृत मत। > हे'रॅसि

**heretic**, विधर्मी, अपधर्मी। > हे'रिटिक

**heretical**, विधर्मी, भ्रांत; अनधिकृत, अप्रामाणिक। हिरे'ट्-इकॅल

**heri/table**, 1. दाययोग्य; 2. (*biol.*) वंशागत; ~**tage**, 1. दाय, मीरास*, बपौती*, पैतृक सम्पत्ति*; 2. (*tradition*) परम्परा*, कुलपरम्परा*; ~**tor**, उत्तराधिकारी, दायभागी। > हे'रिटॅबॅल; हे'रिटिज; हे'-रि-टॅ

**hermaphro/dite**, उभयलिंगी; ~**ditism**, उभयलिंगिता*। हॅ:मैफ़्-रॅ/डाइट, ~डाइटिज़्म

**hermeneutic**, व्याख्यात्मक; ~**s**, भाष्य-विज्ञान > हॅ:मिन्यूट्-इक

**hermetic(al)**, वायुरुद्ध। > हॅ:मे'ट्-इक

**hermit**, एकान्तवासी, वैखानस; ~**age**, आश्रम। > हॅ:म्-इट; हॅ:म्-इ-टिज

**hernia**, हर्निया*, वर्ध्म, अन्त्रवृद्धि*। > हॅ:न्यॅ

**hero**, वीर; नायक; ~**ic**, 1. वीरोचित; 2. (*of poetry*) वीररस-प्रधान, वीर-; 3. (*exalted*) उदात्त, ओजस्वी; 4. (*extreme*) आत्यन्तिक, आपातिक; ~**ine**, वीरांगना*; नायिका*; ~**ism**, वीरता*; ~**ize**, वीर समझना, शूरवीर के रूप में पूजा* क०; वीर बनना; ~-**worship**, वीरपूजा*। > हिअॅरो; हिरोइक; हे'रोइन; हे'रोइज़्म हे'रोआइज़; हिअॅरोवॅ:शिप

**heron**, बगुला, बक; common ~, आँजन बगुला; night ~, वाक बगुला; pond ~, बगुली*। > हे'रॅन

**herpes**, परिसर्प। > हॅ:पीज़

**herpetology**, सरसृपविज्ञान। > हॅ:पिटॉलॅजि

**herring**, हिलसा; ~-**bone**, *adj.*, आड़ा; ~-**bone stitch**, तिरछी सीवन*। > हे'रिंग

**hesitancy**, दुबधा*, अनिश्चय, असमंजस*, हिचर-मिचर, आगा-पीछा। > हे'ज़्-इटॅन्सि

**hesitant**, अनिश्चित, हिचकिचानेवाला, अनिश्चयी। > हे'ज़्-इटॅन्ट

**hesitate**, 1. हिचकना, आगा-पीछा क०; 2. रुकना, अटकना; 3. अनिच्छुक होना, अनिच्छा* से क०; 4. (*stammer*) हकलाना। > हे'ज़्-इटेट

**hesitation**, हिचकिचाहट*, हिचक*, अनिश्चय, आगा-पीछा, झिझक*; गतिरोध, अटकाव, विराम; अनिच्छा*; हकलाहट*। > हे'ज़िटेशॅन

**hesitative**, शंकाशील; संदेहात्मक। > हे'ज़्-इ-टेटिव

**hetaera, hetaira**, 1. गणिका*; 2. (*concubine*) उपपत्नी*। > हे'टिअॅर्-अॅ; हे'-टाइर्-अॅ

**hetero-**, विषम-, पर-। > हे'टॅरॅ

**hetero/chromous**, विषमवर्णी; ~**clite**, अपवाद; ~**cyclic**, विषमचक्रीय। > हे'टॅरॅक्रोमॅस; हे'टॅरोक्लाइट; हे'टॅरसाइक्-लिक

**heterodox**, शास्त्रविरुद्ध, असनातनी; ~**y**, अपसिद्धान्त। > हे'टॅर/डॉक्स, ~डॉक्सि

**heteroecious**, भिन्नाश्रयी। > हे'टॅरीशॅस

**heterogamete**, विषमयुग्मक। > हे'टॅरोगॅमीट

**hetero/gamous**, विषमयुग्मकी; ~**gamy**, विषमयुग्मन। > हे'टरॉगॅ/मॅस, ~मि

**hetero/geneity**, विजातीयता*; विषमांगता*; विषमता*; ~**geneous**, 1. (*motley*) पंचमेल; 2. (*foreign*) बाहरी; विजातीय; विषमांग; 3. (*math.*) विषम। > हे'टॅर/जिनीइटि, ~जीन्यॅस

**heterogenesis**, 1. विषमजनन; 2. (*spontaneous generation*) स्वतःजनन। > हे'टॅरजे'न्-इसिस

**heteromorphic**, विषमरूपी; विभिन्नरूपी। > हे'टॅरोमॉःफ़्-इक

**hetero/nomous**, परतन्त्र, परायत्त; ~**nomy**, परतन्त्रता*, परायत्तता*। > हे'टॅरॉनॅ/मॅस, ~मि

**heterosexual**, इतरलिंगकामी; इतरलिंगी; ~**ity**, इतरलिंगकामुकता*। > हे'टॅरोसे'क्स्यु/अॅल, ~ऐल्-इटि

**heuristic** (*method*), स्वतःशोध (प्रणाली*)। > ह्युअॅ-रिस्-टिक

**hew**, 1. चीरना, काटना; 2. (*fell*) काट गिराना। > ह्यू

**hexa-**, षट्-, षड्-; ~**gon**, षड्भुज; ~**gonal**, षड्भुजाकार; षट्कोणीय, चतुरक्ष; ~**hedron**, षट्फलक; ~**merous**, षट्-तयी; ~**meter**, षट्पदी*; ~**pod**, षट्पद। > हे'क्सॅगॅन; हे'क्सैगॅनॅल; हे'क्सॅहे'ड्रॅन हे'क्सैमॅरॅस; हे'क्-सैम्-इ-टॅ; हे'क्सॅपॉड

**heyday**, 1. बहार*, यौवन; 2. (*of youth*) यौवन; 3. (*of prosperity*) स्वर्ण-काल। > हेडे

**hiatus**, 1. (*lacuna*) रिक्ति*; 2. (*phon.*) स्वरविच्छेद, विवृति*। > हाइएटॅस

**hibernate**, 1. जाड़ा बिताना; 2. शीतस्वाप क०। > हाइबॅःनेट

**hibernation**, शीतनिष्क्रियता*, शीतस्वाप, शीतनिद्रा*, परिशयन। > हाइबॅनेशॅन

**hibiscus**, Chinese, जपाकुसुम, अड़हुल, गुड़हर। > हिबिस्कॅस

**hiccup, hiccough**, *n.*(*v.*), हिचकी* (लेना), हिक्का*। > हिकॅप

**hidden**, 1. गुप्त, अप्रत्यक्ष, प्रच्छन्न; 2. (*mysterious*) रहस्यमय। > हिडॅन

**hide**, *n.*, खाल*, चरसा; *v.*, छिपाना; गुप्त रखना; छिप जाना; ~-**and-seek**, आँख-मिचौनी*, लुका-छिपी*; ~**bound**, 1. दुबला-पतला; 2. (*of trees*) तंगछाल; 3. (*narrow-minded*) संकीर्ण, दक़ियानूस, पुराणपंथी। > हाइड

**hideous**, 1. (*odious*) घृणित, घिनावना, बीभत्स; 2. (*dreadful*) विकराल, भीषण, भयंकर। > हिड्-इ-अॅस

**hiding**, गोपन, छिपाव; छिपने की जगह*, निभृतस्थान। > हाइड्-इन्ग

**hie**, जल्दी जाना या चलना; जल्दी* क०। > हाइ

**hierarch**, महाधर्माधिकारी; ~**ic(al)**, धर्मतन्त्रीय, धर्मतन्त्रात्मक; श्रेणीबद्ध; ~**ism**, धर्मतन्त्रवाद; ~**y**, 1. धर्मतन्त्र, पुरोहित-तन्त्र;

2. धर्माधिकारी-वर्ग; 3. (*ordered entity*) अनुक्रम, तारतम्य, आनूपूर्व, अनुपूर्वी*, क्रम-परम्परा*; पदानुक्रम; श्रेणीबद्ध संगठन, समाज या समूह; 4. (*theology*) श्रेणीबद्ध देवदूत। > **हाइअँराक; हाइअँराक्/इक, ~इकॅल; हाइअँराकि**

**hieratic,** याजकीय। > हाइअँरैट्-इक

**hierocracy** याजकतन्त्र, धर्मतन्त्र; (श्रेणी-बद्ध) याजकवर्ग। > हाइअँरॉक्-रॅसि

**hieroglyph,** चित्रलिपि*; **~ic,** चित्र-लिपि* का; प्रतीकात्मक; गूढ़, दुर्बोध। > **हाइअँरॅग्लिफ़**; हाइअँरॅग्लिफ़्-इक

**hierophant,** महायाजक; रहस्य-व्याख्याता। > **हाइअरॅफ़ैन्ट**

**higgle,** मोलतोल क०, भाव-ताव क०; फेरी* लगाना। > **हिगॅल**

**higgledy-piggledy,** *n.*, घालमेल; *adj.*, गड्डमड्ड। > **हिग्-अॅल्-डि-पिग्-अॅल्-डि**

**high,** *n.*, उच्च-दाब-क्षेत्र (*meteorol.*); *adj.*, 1. ऊँचा, उच्च, उत्तुंग; 2. (*fig., explosive, frequency, price, pressure, resistance, speed, temperature, tension, vacuum, vowel*) उच्च; 3. (*chief*) प्रधान, मुख्य; 4. (*exalted*) उच्च, श्रेष्ठ, महा-, महान्, उन्नत, उत्तम, उत्कृष्ट; 5. (*grave*) भारी, महा-, घोर; 6. (*expensive*) महँगा; 7. (*violent*) तीव्र, प्रचण्ड, प्रबल; 8. (*shrill*) तीक्ष्ण; 9. अतिप्राचीन; 10. (*haughty*) घमण्डी; 11. (*extreme*) कट्टर, पक्का; 12. (*hilarious*) प्रफुल्ल; 13. (*luxurious*) विलासमय; 14. (*extravagant*) उच्छृंखल, निरंकुश, अ-संयत; ~ and dry, स्थल पर, सूखे पर; निस्सहाय; ~ and low, सर्वत्र; on ~, ऊँचाई* पर; स्वर्ग में; ~ command, आला कमान*; ~ commissioner, उच्चायुक्त; ~ court, उच्चन्यायालय; ~ fidelity, उत्तम तद्‌रूपता*; ~ jump, ऊँची कूद*; ~ life, रईसी जीवन; गुलछर्रा; ~ mass, महा-याग; ~ priest, 1. महायाजक; 2. (the —) प्रधानयाजक; ~ school, उच्चविद्यालय; ~ seas, खुला सागर, महासमुद्र; ~ tension, उच्चवोल्टता*; ~ tide, उच्च ज्वार*, पूरबेला*; ~ treason, महाराजद्रोह; ~ vacuum, अतिनिर्वात; ~ water, पूर्ण ज्वार*; ~ water level, ज्वार-तल, पूर्ण-ज्वार-सीमा*; उच्चत्तम जलस्तरांक। > हाई

**high/-angle fire,** उच्चकोण फ़ायर; **~-born,** कुलीन, अभिजात; **~-caste,** उच्चजाति; **~-class,** उत्कृष्ट; उच्चवर्ग; **~-coloured,** चमकीला, अतिरंजित; **~-day,** उत्सव; **~er,** उच्चतर; **~est,** उच्चतम; **~-fidelity,** उच्चतद्रूप; **~-flier,** महत्त्वाकांक्षी; **~flown,** महत्त्वाकांक्षी; आ-डम्बरपूर्ण; **~-grade,** उत्कृष्ट; **~-handed,** उद्धत; स्वेच्छाचारी, निरंकुश, मन-माना; **~land,** उच्चभूमि*; अधित्यका*; **~-level,** उच्चस्तरीय; **~light,** विशिष्टिता*; **~ly,** अत्यन्त; speak — of, प्रशंसा* क०; **~-minded,** उच्चाशय, मनस्वी; **~ness,** ऊँचाई*; उच्चता*; अत्र-भवान् (Your —); तत्रभवान् (His —); **~-pitched,** 1. तीक्ष्ण; कर्णभेदी; 2. (*lofty*) उच्च; 3. (*of roof*) बहुतढालू; **~-powered,** 1. शक्तिशाली; 2. (*of microscope*) बृहदा-वर्धक; **~-priced,** महँगा; **~-sounding,** गुंजायमान; **~-spirited,** साहसी, निर्भीक; तेजस्वी; **~-strung,** अतिसंवेदन-शील; उत्तेजनशील; **~-toned,** उच्च, कर्कश; उच्चाशय; **~way,** राजपथ, राज-मार्ग, जनपथ; **~wayman,** बटमार।

**hike,** *n.*(*v.*), पैदल सैर* (क०), पदयात्रा*। > हाइक

**hilarious,** प्रफुल्ल, प्रसन्नचित्त, उल्लसित। > हिले'अॅर्-इअॅस

**hilarity,** उल्लास, प्रहर्ष; आमोद-प्रमोद। > हिलैरिटि

**hill,** पहाड़ी*; ढेर; **~ock,** छोटी पहाड़ी*, उपगिरि, टीला, टेकरी*, टेकड़ी*; **~y,** पहाड़ी, पर्वतीय; **~-station,** पहाड़ी स्थान, पहाड़ी सैरगाह*। > हिल; **हिलॅक**

**hilt,** मूठ*, दस्ता, हत्था; (up) to the ~, पूर्णतया, बिलकुल। > हिल्ट

**hilum,** नाभिका*। > **हाइलॅम**

**hind,** *adj.*, पश्च-; *n.*, 1. हरिणी*, हिरनी*, मृगी*; 2. (*rustic*) देहाती; **~leg,** पाँव; **~quarters,** पट्ठा; **~ermost, ~most,** पिछला; **~sight,** पश्च दृष्टि*। > हाइन्ड; **हाइन्डॅमोस्ट; हाइन्ड्मोस्ट**

**hinder**, रोकना, अटकाना; विघ्न, रुकावट* या बाधा* डालना। > हिन्-डॅ
**hindrance**, बाधा*, विघ्न, अड़चन*, रुकावट*; रोक*, रुकावट*, अवरोधन। > हिन्ड्रॅन्स
**hinge**, *n.*, 1. क़ब्ज़ा, चूल*; 2. (*anat.*) कोर*; 3. मूल सिद्धान्त; —*v.*, क़ब्ज़े पर घूमना; पर निर्भर रहना; ~**d**, क़ब्ज़ेदार; ~**-joint**, कोर-सन्धि*। > हिन्ज
**hinny**, *v.*, हिनहिनाना, हींसना; *n.*, हिनी (खच्चर)। > हिन्-इ
**hint**, *n.*(*v.*), संकेत (क०), इशारा, इंगित। > हिन्ट
**hinterland**, पश्च या भीतरी प्रदेश; पृष्ठ-प्रदेश। > हिन्टॅलैन्ड
**hip**, 1. कूल्हा, पुट्ठा, नितम्ब, श्रोणि*; 2. (*archi.*) काठी*; ~**-bath**, कटि-स्नान; ~**-bone**, नितम्ब-अस्थि*; ~**-roof**, काठी-छत*; ~**-joint**, श्रोणि-सन्धि*। > हिप
**hippo/campus**, अश्वमीन; ~**drome**, रंगभूमि*, अखाड़ा; ~**potamus**, दरियाई घोड़ा। > हिपॅकैम्पॅस; हिपॅड्रोम; हिपॅपॉटॅमॅस
**hircine**, छागल। > हॅ:साइन
**hire**, *n.*, किराया, भाड़ा; *v.*, किराये पर लेना या देना; ~**d**, किराये का; ~**ling**, भाड़े या किराये का टट्टू; ~**-purchase**, भाटक-क्रय, किराया-खरीद*; ~**r**, भाड़ेदार, किरायेदार। > हाइअॅ; हाइअॅड; हाइअॅलिन्ग
**hirsute**, रोयेंदार, बालदार; दीर्घलोमी। > हॅ:स्यूट
**hirsutism**, अधिरोमता*। > हॅ:स्यूटिज़्म
**hispid**, दृढ़लोमी। > हिस्-पिड
**hiss**, *v.*, 1. फुफकारना, सिसकारना; 2. (*deride*) सीटी* बजाना, हूट क०; —*n.*, 1. सिसकारी*, फुफकार, फूत्कार, सिसकार; 2. सीटी*; 3. (*phon.*) ऊष्म वर्ण। > हिस
**histo/logy**, ऊतक-विज्ञान, औतिकी*; ~**lysis**, ऊतकलयन। > हिस्टॉलॅजि; हिस्टॉल्-इसिस
**histo/rian**, इतिहासकार; इतिहासज्ञ; ~**rical**, 1. ऐतिहासिक; 2. (*historic*) इतिहास-प्रसिद्ध; ~**ricity**, ऐतिहासिकता*; ~**riographer**, इतिहासकार, इतिहास-लेखक; ~**riography**, इतिहास-लेखन। > हिसटॉ:र्-इअॅन; हिस्टॉरिकॅल; हिस्टॉरिक; हिस्टॉ:रिऑग्/रॅफ़, ~रॅफ़ि
**history**, इतिहास, इतिवृत्त, पूर्ववृत्त। > हिस्टॅरि
**histrion**, अभिनेता; ~**ic**, नाटकीय; नट-विषयक; कृत्रिम, पाखण्डी; ~**ics**, अभिनय-कला*, नाट्य-कला*; अभिनय; पाखण्ड। > हिस्-ट्रि-अॅन; हिस्ट्रिऑन्-इक
**hit**, 1. मारना, प्रहार क०, आघात क०; 2. से टकराना, भिड़ना, टक्कर* खाना; 3. (*injure*) चोट* या हानि* पहुँचाना; 4. ठोकर* खाना या लगना; 5. (*guess*) ठीक अनुमान क०; 6. (*find*) पाना, पता लगाना; 7. अनुकूल होना; —*n.*, 1. मार*, प्रहार, आघात; 2. (*collision*) टक्कर* 3. चोट*, ठोकर*; 4. मार्मिक व्यंग्य, ताना; 5. सौभाग्य, भाग्योदय; 6. सफल रचना*; सफलता*; ~ **off**, नक़ल* क०; ~ **or miss**, लापरवाही* से; ~ **(out) at**, मारना; निन्दा* क०, तीव्र आलोचना* क०। > हिट
**hitch**, *n.*, 1. झटका, धक्का; 2. (*limp*) लँगड़ी चाल*; 3. (*entanglement*) अटकाव, अड़चन*; 4. (*catch*) खटका, फन्दा; 5. (*knot*) गाँठ*; —*v.*, लँगड़ाना; खिसकाना; फँस जाना, अटकना; बाँधना, अटकाना; जोड़ना; ~**-bar**, योजक दण्ड; ~**-hiking**, अनुरोध सैर*। > हिच
**hither**, इधर; ~ and thither, इधर-उधर; ~**to**, अबतक। > हिद्-अॅ; हिदॅटू
**Hittite**, हित्ती। > हिटाइट
**hive**, *n.*, 1. छत्ताधानी*, मधुमक्खी-पेटिका*; 2. (*swarm*) मधुगण, पोआ; 3. (*people*) भीड़भाड़;* 4. चहलपहल-भरी जगह*; —*v.*, छत्ते में रहना, रखना या एकत्र क०; संग्रह क०, एकत्र क०; साथ रहना। > हाइव
**hives**, पित्ती*। > हाइव्ज़
**ho**, 1. (*calling*) हे!; 2. (*surprise*) ओ हो, अरे, ओह, अहो; 3. (*admir.*) वाह; 4. (*triumph*) अहा; 5. (*derision*) छि। > हो
**hoar**, *adj.*, 1. (*grey*) धूसर; 2. (*of hair*) पलित, पक्का, सफ़ेद; —*n.*, 1. (*hoariness*) पलित; पुरानापन; 2. (~*-frost*) पाला,

**inordinate,** 1. अनियमित, अनियत, विशृंखल; 2. (*excessive*) अत्यधिक, बेहद, अतिमात्र। > इनॉ:ड्-इनिट
**inorganic,** 1. अजैव; 2. (*chem.*) अकार्बनिक; 3. निरवयव, निरिन्द्रिय। > इनॉ:गैन्-इक
**inorganization,** अव्यवस्था*, कुप्रबन्ध। > इनॉ:गॅनाइज़ेशॅन
**inosculate,** 1. मिल जाना, जुड़ जाना; 2. जोड़ देना; 3. (*intertwine*) गुथना (*v.i.*) या गूथना (*v.t.*)। > इनॉस्क्यूलेट
**in-patient,** अंतरंग रोगी। > इन्पेशॅन्ट
**inpouring,** भराव, भरन, भरण। > इन्पॉ:रिंग
**input,** निवेश। > इन्पुट
**inquest,** जाँच-पड़ताल*, तहक़ीक़ात*; अपमृत्यु-विचारणा*। > इन्क्वे'स्ट
**inquiet,** अशांत; ~**ude,** अशान्ति*, बेचैनी*। > इन्-क्वाइ/अॅट, ~इटयूड
**inquiline,** परनिलय-वासी। > इन्-क्वि-लाइन
**inquire,** 1. पूछना, पता लगाना, पूछ-ताछ* क०, दरियाफ़्त क०; 2. (*investigate*) जाँचना, जाँच* क०, जाँच-पड़ताल* क०; 3. (~ *for*) माँगना। > इन्क्वाइअॅ
**inquiry,** 1. प्रश्न, परिप्रश्न; दरियाफ़्त*; पूछताछ*, परिपृच्छा*; जाँच*, जाँच-पड़ताल*; 2. (*research*) अन्वेषण; ~**-office,** पूछताछ-दफ़्तर (~ कार्यालय, ~ घर); ~**-officer,** पूछताछ-अधिकारी। > इन्-क्वाइर्-इ
**inquisi/tion,** परीक्षण; धर्माधिकरण; ~**tor,** (धर्म)परीक्षक। > इन्-क्विज़िशॅन; इन्-क्विज़्-इ-टॅ
**inquisitive,** 1. जिज्ञासु; 2. (*prying*) कुतूहली। > इन्-क्विज़्-इ-टिव
**inroad,** छापा, हमला; अतिक्रमण, अतिचार; हानि*। > इन्रोड
**inrush,** आगमन, बाढ़*, अन्तर्वाह। > इन्रॅश
**insalivation,** लालामिश्रण। > इन्सैलिवेशॅन
**insalubrious,** अस्वास्थ्यकर। > इन्सॅलूब्-रिअॅस
**insane,** 1. उन्मादी, पागल, बावला, विक्षिप्त; 2. (*of actions*) पागल, मूर्ख। > इन्-सेन
**insani/tary,** अस्वास्थ्यकर; ~**tation,** अस्वच्छता*, सफ़ाई* का कुप्रबंध। > इन्सैन्-इ-टॅ-रि; इन्सैनिटेशॅन
**insanity,** उन्माद, पागलपन; मूर्खता*, पागलपन। > इन्-सैन्-इ-टि
**insatiable,** अतोषणीय, अतर्पणीय; अतिलोभी, अतिलालची। > इन्सेश्यॅबॅल, इन्सेशिअॅबॅल
**insatiate,** अतृप्त, अतोषित; अतर्पणीय। > इन्-से-शि-इट, इन्सेश्यॅट
**inscribe,** 1. अंकित क०, उत्कीर्ण क०; 2. (*enroll*) नाम लिखना; 3. समर्पित क०; ~**d circle,** अन्तर्वृत्त। > इन्स्क्राइब
**inscription,** (अभि)लेख, शिलालेख; समर्पण। > इन्-स्क्रिप्-शॅन
**inscrutable,** (नि)गूढ़, रहस्यमय; अतर्क्य, अबोधगम्य। > इन्-स्क्रूटॅबॅल
**insect,** कीट, कीड़ा (*also fig.*); ~**arium,** कीटगृह; ~**icide,** कीटनाशी, कृमिनाशी; ~**ivorous,** कीटभक्षी, कीटाहारी, कीटभोजी। > इन्से'क्ट; इन्से'क्टे'अॅर्-इअॅम; इन्-से'क्-टि-साइड; इन्-से'क्-टिवॅरॅस
**insecure,** 1. असुरक्षित, अरक्षित; 2. आशंकित, शंकालु; 3. (*unreliable*) अदृढ़, अस्थिर, अविश्वसनीय। > इन्-सि-क्युअॅ
**insecurity,** असुरक्षा*, अरक्षा*, जोखिम*; आशंका*, संदेह; अविश्वसनीयता*। > इन्-सि-क्युअॅर्-इ-टि
**insemi/nate,** बोना, बीजारोपण क०; संसेचित क०; ~**nation,** बीजारोपण; (वीर्य-)सेचन; संसेचन, गर्भाधान। > इन्से'म्/इनेट; ~इनेशॅन
**insensate,** 1. निरिन्द्रिय, जड़; 2. (*foolish*) मूर्ख; 3. (*hard*) कठोर, निष्ठुर। > इन्से'न्सेट
**insensi/bility,** संज्ञाहीनता*, बेहोशी*; असंवित्ति*, असंवेदन; अनभिज्ञता*; उदासीनता*; ~**ble,** 1. (*unconscious*) संज्ञाहीन, बेहोश, अचेतन; 2. संवेदनशून्य, असंविद, वेदनाहीन, अनुभूतिहीन; 3. (*unaware*) अनभिज्ञ; 4. (*apathetic*) उदासीन; 5. अतिसूक्ष्म, नगण्य; ~**tive,** 1. असंवेदनशील; 2. भावशून्य, उदासीन; संवेदनाशून्य; 3. *see* INSENSATE 1। > इन्से'न्/सिबिल्-इ-टि, ~सॅबॅल = सिबॅल, ~सिटिव

**insentient,** जड़, निरिन्द्रिय; निर्जीव, संज्ञाहीन। > इन्-से'न्-शि-अॅन्ट

**inseparable,** अवियोज्य, अविच्छेद्य, अ-पृथक्करणीय। > इन्से'पॅरॅबॅल

**insert,** घुसेड़ना, में रख देना; निविष्ट क०, सन्निविष्ट क०, सम्मिलित क०, शामिल क०; ~**ion,** निवेशन, सन्निवेश। > इन्सॅःट; इन्सॅःशॅन

**inset,** *v.*, 1. सन्निविष्ट क०; *n.*, सन्निवेश; अन्तर्निविष्ट वस्तु*, आंतरिक चित्र (नक़्शा); ~ map, उप-मानचित्र। > इन्-से'ट (*v.*); इन्से'ट (*n.*)

**inshore,** *adv.*, अभितट, तट की ओर*; तट के पास; —*adj.*, तटगामी; तटवर्ती, उपतट। > इन्-शॉः

**inside,** *n.*, अन्तर, भीतरी भाग; *adj.*, 1. आन्तरिक, भीतरी (*also fig.*); —*adv.*, अन्दर; —*prep.*, में, के अन्दर; ~**r,** अंतरंगी। > इन्-साइड; इन्-साइड्-अॅ

**insidious,** 1. (*person*) कपटी, धोखेबाज़; 2. कपटपूर्ण, दुरंगा; 3. घातक। > इन्-सिड्-इ-यॅस

**insight,** अन्तर्दृष्टि*, सूक्ष्मदृष्टि*; पूरी जानकारी*, गहरी पहुँच*। > इन्साइट

**insignia,** (पद-, राज-, सदस्य-)चिह्न, लक्षण; प्रतीक। > इन्-सिग्-नि-अॅ

**insignificant,** 1. निरर्थक; 2. (*trivial*) नगण्य, उपेक्षणीय, उपेक्ष्य; तुच्छ। > इन्-सिग्-निफ़्-इ-कॅन्ट

**insin/cere,** कुटिल, कपटी, झूठा, पाखण्डी; ~**cerity,** पाखण्ड, कुटिलता*, कपट। > इन्-सिन्-सिअॅ; इन्-सिन्-से'-रि-टि

**insinu/ate,** 1. (*hint*) संकेत क०, इंगित क०; 2. चुपके से, चुपचाप, छिपे-छिपे, युक्ति* से या धीरे से घुसना, फैल जाना, स्थान बना लेना, कृपा* प्राप्त क०; प्रवेश कराना, घुसाना, मन में बैठाना; ~**ation,** परोक्ष संकेत, इंगित; गूढ़ार्थ; कपटपूर्ण या युक्तिपूर्ण प्रवेश; चापलूसी*। > इन्-सिन्-यू/एट, ~एशॅन

**insipid,** स्वादहीन, फीका; ~**ity,** फीकापन। > इन्-सिप्-इड; इन्-सि-पिड्-इ-टि

**insipience,** मूर्खता*। > इन्-सिप्-इ-अॅन्स

**insist,** आग्रह क०; पर बल देना; ~**ence,** आग्रह; ~**ent,** 1. (*person*) आग्रही; 2. आग्रहपूर्ण, साग्रह। > इन्-सिस्ट; इन्-सिस्/टॅन्स, ~टॅन्ट

**in situ,** स्वस्थाने। > इन् सीटू

**insobriety,** असंयम। > इन्सोब्राइअॅटि

**insofar as,** जहाँ तक। > इन्सोफ़ा ऐस

**inso/late,** धूप* में रखना; ~**lation,** 1. आतपन, सूर्यातपन; 2. (*sunstroke*) आतपाघात। > इन्सोलेट; इन्सोलेशॅन

**insole,** भीतरी तल्ला। > इन्सोल

**inso/lence,** गुस्ताख़ी*, ढिठाई*; ~**lent,** गुस्ताख़, ढीठ, धृष्ट, उद्धत, अक्खड़, बदतमीज़। > इन्सॅ/लॅन्स, ~लॅन्ट

**insolu/bility,** अविलेयता*; असामाधेयता*; ~**ble,** 1. (*chem.*) अविलेय; 2. (*insolvable*) असामाधेय, समाधानातीत। > इन्सॉल्यूबिल्-इटि; इन्सॉल्यूबॅल

**insol/vency,** दिवाला, दिवालियापन; ~**vent,** दिवालिया, शोधाक्षम, परिक्षीण। > इन्सॉल्/वॅन्सि, ~वॅन्ट

**insom/nia,** अनिद्रारोग, उन्निद्र, अनिद्रा*; ~**niac,** अनिद्रारोगी। > इन्-सॉम्/नि-अॅ, ~निऐक

**insomuch,** 1. ~ that, कि; यहाँ तक कि; 2. ~ as, क्योंकि; यहाँ तक कि, कि। > इन्सोमॅच

**insouci/ance,** लापरवाही*, निश्चिन्तता*; बेफ़िक्री*; उदासीनता*, उपेक्षा*; ~**ant,** लापरवाह, निश्चिन्त; उदासीन। > इन्सू/स्यॅन्स, ~स्यॅन्ट

**inspect.** निरीक्षण क०, जाँचना; ~**ed,** निरीक्षित; ~**ion,** निरीक्षण, मुआयना; परिदर्शन, जाँच*; ~**or,** निरीक्षक; ~**orate,** निरीक्षणालय; निरीक्षकत्व; निरीक्षक-वर्ग; ~**ress,** निरीक्षिका*। > इन्स्पे'क्ट; इन्स्पे'क्/टिड, ~शॅन, ~टॅ, ~टॅरिट, ~ट्रिस

**inspiration,** 1. (अन्तः)प्रेरणा*, उत्प्रेरणा*; 2. (*of breath*) अन्तःश्वसन। > इन्स्पॅरेशॅन

**inspire,** 1. प्रेरित क०, प्रेरणा* देना; अनुप्राणित क०; 2. (*inhale*) साँस* खींचना; 3. उत्पन्न क०; ~**d,** अनुप्राणित, उत्प्रेरित; ईश्वरप्रेरित; अपौरुषेय। > इन्स्पाइअॅ; इन्स्पाइअॅड

**inspiring,** प्रेरक, प्रेरणाप्रद। > इन्-स्पाइर्-इन्ग

**inspirit,** अनुप्राणित क०, जान* डालना; प्रोत्साहित क०; ढारस बँधाना। > इन्-स्पि-रिट

**inspissation,** संघनन। > इन्-स्पि-से-शॅन

**instability,** अस्थायित्व, अस्थिरता*। > इन्स्टॅबिल्-इटि

**install,** 1. लगाना; 2. (*place*) रखना, (सं)स्थापित क०, प्रतिष्ठापित क०; 3. (*appoint*) नियुक्त क०; 4. अधिष्ठापित, प्रतिष्ठित या प्रतिष्ठापित क०, पदासीन क०; **~ation,** 1. अधिष्ठापन, प्रतिष्ठापन; अभिषेक; 2. संस्थापन, प्रस्थापन; 3. व्यवस्था*, स्थापना*। > इन्स्टॉःल; इन्स्टॅलेशॅन

**instal(l)ment,** 1. *see* INSTALLATION; 2. क़िस्त*, अंशिका*। > इन्स्टॉःल्मॅन्ट

**instance,** *n.*, 1. उदाहरण, दृष्टान्त; 2. (*request*) अनुरोध; 3. (*law*) वाद; for ~, उदाहरणार्थ; in the first ~, पहले, प्रथम, प्रथमतः; —*v.*, दिखलाना; उल्लेख क०; उदाहरण देना। > इन्स्टॅन्स

**instancy,** अत्यावश्यकता*; अनुरोध। >इन्स्टॅन्सि

**instant,** *n.*, क्षण; *adj.*, 1. वर्तमान मास का; 2. (*imminent*) आसन्न; 3. (*immediate*) तात्कालिक; **~aneous,** तात्कालिक, तात्क्षणिक; क्षणिक; **~aneously,** तत्काल, तत्क्षण; **~ly,** तत्काल; ज्यों ही। > इन्स्टॅन्ट; इन्स्टॅन्टेन्यॅस

**instar** (*zool*), अन्तरूप। > इन्स्टा

**instate,** अधिष्ठापित क०; स्थापित क०। > इन्स्टेट

**instauration,** पुनरुद्धार; नवीकरण। > इन्स्टॉःरेशॅन

**instead,** के स्थान पर, के बदले में, के बजाय। > इन्स्टे'ड

**instep,** 1. पिचिण्डिका*; 2. (*of horse*) गामचा। > इन्स्टे'प

**insti/gate,** प्रेरित क०; उकसाना, उभाड़ना, भड़काना; पैदा क०; **~gation,** प्रेरण, उत्तेजन, उकसाहट*, उकसाई*; **~gator,** उत्तेजक, उभाड़नेवाला, उकसानेवाला। > इन्-स्टि/गेट, ~गेशॅन, ~गे-टॅ

**instil(l),** टपकाना, चुआना; मन में बैठाना, की शिक्षा* देना। > इन्-स्टिल

**instinct,** *n.*, 1. (सहज)वृत्ति*, नैसर्गिक या मूल प्रवृत्ति*; 2. (*intuition*) सहज-बोध, सहज-बुद्धि*; 3. (*talent*) प्रतिभा*; — *adj.*, अनुप्राणित, पूर्ण; **~ive,** वृत्तिक, सहज, साहजिक, सहजात, स्वाभाविक, नैसर्गिक; **~ively,** सहज-ज्ञान से। > इन्-स्टिन्क्ट (*n.*); इन्-स्टिन्क्ट (*adj.*); इन्-स्टिन्क्-टिव्

**institute,** *v.*, 1. स्थापित क०; 2. प्रारंभ क० प्रवर्तन क०; 3. (*appoint*) नियुक्त क०; —*n.*, 1. संस्थान, पीठ, प्रतिष्ठान, संस्था*; 2. (*custom*) प्रथा*; 3. (*pl.*) संहिता*। > इन्-स्टि-ट्यूट

**institution,** 1. (*act.*) संस्थापन; 2. नियुक्ति*; 3. प्रथा*; 4. संस्था*; (संस्था)भवन; **~al,** सांस्थानिक, संस्थागत; **~alism,** संस्थावाद। > इन्-स्टि-ट्यू/शॅन, ~शॅनॅल, ~शॅनॅलिज़्म

**institutor,** संस्थापक। > इन्-स्टि-ट्यू-टॅ

**instruct,** शिक्षा* देना, सिखलाना, सुशिक्षित क०; विवरण देना, सूचना* देना, बताना; अनुदेश या आदेश देना, हिदायत* क०; **~ion,** 1. अनुदेश, आदेश, हिदायत*; 2. (*act.*) शिक्षण, अनुदेशन; 3. शिक्षा*, उपदेश; 4. सूचना*, निर्देश; **~ive,** शिक्षाप्रद; **~or,** शिक्षक, प्रशिक्षक; **~ress,** शिक्षिका*। > इन्स्ट्रॅक्ट; इन्स्ट्रॅक्/शॅन, ~टिव्, ~टॅ, ~ट्रिस

**instrument,** 1. उपकरण, उपकरणिका*, यन्त्र; 2. (*tool*) औज़ार, हथियार, आला; 3. (*means*) साधन; 4. (*mus.*) वाद्य, बाजा; 5. (*deed*) प्रपत्र, दस्तावेज़*, लिखित, लिखत*; **~al,** *adj.* सहायक; यंत्रीय; *n.*, करण कारक, तृतीया*; — music, वाद्यसंगीत; **~alist,** वादक; **~ality,** करणत्व; सहायता*; **~ation,** 1. वाद्यसंगीत-विन्यास; 2. वाद्यसंगीत-शास्त्र; 3. सहायता*, माध्यम; 4. (*surgery*) शल्यकर्म। > इन्स्ट्रुमॅन्ट; इन्स्ट्रुमे'न्/टॅल, ~टॅलिस्ट; इन्स्ट्रुमे'न्/टैल्-इ-टि, ~टेशॅन

**insubordi/nate,** अवज्ञाकारी, अनाज्ञाकारी, दुर्विनीत, उद्धत; **~nation,** अवज्ञा*, अविनय*, आज्ञाभंग। > इन्सॅबॉःडॅनिट, इनिट; इन्सॅबॉःडिनेशॅन

**insubstantial**, अवास्तविक; असार। > इन्सॅब्स्टैन्शॅल
**insufferable**, असह्य। > इन्सॅफ़रॅबॅल
**insufficient**, अपर्याप्त, न्यून। > इन्सॅफ़िशॅन्ट
**insuf/flate**, फूँकना; ~**flation**, प्रधमन। > इन्सॅफ़्लेट; इन्सॅफ़्लेशॅन
**insula** (*anat.*), द्वीपिका*। > इन्स्यूलॅ
**insular**, 1. द्वीपीय; 2. (*of mind*) अनुदार, संकीर्णमना; द्वीपवासी। > इन्-स्यू-लॅ
**insu/late**, 1. पृथक् क०, अलग क०; 2. (*phys.*) (विद्युत्-, ऊष्मा-)रोधी बनाना; ~**lation**, पृथक्करण; रोधन; ~**lator**, पृथक्कारी; (विद्युत्-, ऊष्मा-)रोधी। > इन्स्यु/लेट, ~लेशॅन, ~ले-टॅ
**insulin**, इन्सुलिन, मधुसूदनी*। > इन्स्यूलिन
**insult**, *n.*(*v.*), अपमान (क०), अनादर (क०)। > इन्सॅल्ट (*n.*); इन्सॅल्ट (*v.*)
**insuperable**, अलंघ्य, दुरतिक्रम, दुस्तर। > इन्स्यूपॅरॅबॅल
**insupportable**, असह्य; अप्रमेय। > इन्सॅपॉ:टॅबॅल
**insurable**, बीमायोग्य। > इन्शुअॅरॅबॅल
**insurance**, बीमा; ~-**policy**, बीमा-पालिसी*। > इन्शुअॅरॅन्स
**insurant**, बीमादार। > इन्शुअॅरॅन्ट
**insure**, 1. बीमा कराना; 2. (*underwrite*) बीमा क०; 3. (*make sure*) निश्चित कर लेना; 4. (*secure*) दिलाना, प्राप्त कराना; 5. (*make safe*) (सु)रक्षित क०; ~**d**, बीमाकृत; ~**r**, बीमाकर्ता। > इन्शुअॅ; इन्शुअॅड; इन्-शुअॅर्-अॅ
**insurgent**, विद्रोही, बाग़ी। > इन्सॅ:जॅन्ट
**insurmountable**, अलंघ्य, दुरतिक्रम, दुर्लंघ्य। > इन्सॅमाउन्टॅबॅल
**insurrection**, विद्रोह, बग़ावत*, राजद्रोह। > इन्सॅरे'क्शॅन
**insusceptible**, अप्रभावनीय, अप्रभावित। > इन्सॅसे'प्टॅबॅल, -टिबॅल
**intact**, अविकल, अक्षुण्ण, अक्षत, अखंड, सम्पूर्ण, साबुत। > इन्टैक्ट
**intaglio**, उत्कीर्ण आकृति*। > इन्टैलिओ
**intake**, 1. अन्तर्ग्रहण, भरती*, ग्रहण; 2. (*opening*) मुँह; 3. (*airshaft*) वायु-गवाक्ष; ~-**pipe**, अन्तर्ग्राही नल। > इन्टेक
**intangible**, 1. स्पर्शागम्य, अमूर्त, अतिसूक्ष्म; 2. (*vague*) अस्पष्ट, अप्रत्यक्ष। >इन्टैन्जॅबॅल, -जिबॅल
**integer**, पूर्णांक, पूर्ण संख्या*; अखंड वस्तु*। > इन्-टि-जॅ
**integrable**, 1. समावेश्य; 2. (*math.*) समाकलनीय। > इन्-टि-ग्रॅ-बॅल
**integral**, *adj.*, अंगभूत, अनिवार्य; सम्पूर्ण, समग्र; पूर्णसांख्यिक; —*n.*, समाकल; ~ cal-culus, समाकलन-गणित; ~ part, अभिन्न अंग। > इन्-टि-ग्रॅल
**integrand**, समाकल्य। > इन्-टि-ग्रॅन्ड
**integrant**, *adj.*, अंगभूत; *n.*, संघटक, अंग, अवयव। > इन्-टि-ग्रॅन्ट
**integrate**, 1. सम्पूर्ण क०; 2. संघटित क०, जोड़ना; 3. पूर्ण योग सूचित क०; 4. (*math.*) समाकलन क०, समाकलित क०। > इन्-टि-ग्रेट
**integration**, एकीभवन; एकीकरण, संघटन; समाकलन। > इन्-टि-ग्रे-शॅन
**integrative**, समाकलनात्मक। > इन्-टि-ग्रे-टिव
**integrator**, समाकलक। > इन्-टि-ग्रे-टॅ
**integrity**, सम्पूर्णता*; अखंडता*, सुस्वस्थता*, अक्षतता*; ईमानदारी*, सत्यनिष्ठा*, न्यायनिष्ठा*। > इन्-टे'ग्-रिटि
**integument**, आवरण, अध्यावरण, कवच; त्वचा*; ~**ary**, अध्यावरणी। > इन्टे'ग्यूमॅन्ट; इन्टे'ग्यूमे'न्टॅरि
**intellect**, बुद्धि*, ज्ञानशक्ति*, विचार-शक्ति*; प्रतिभा*; प्रतिभाशाली व्यक्ति; ~**ion**, विचारणा*, बुद्धि-व्यापार; विचार; ~**ive**, बुद्धिसम्पन्न। > इन्-टि-ले'क्ट; इन्-टि-ले'क्/शॅन, ~टिव
**intellectual**, *adj.*, बौद्धिक, बुद्धिमान; —*n.*, बुद्धिजीवी; ~**ism**, बुद्धिवाद; ~**ist**, बुद्धिवादी। > इन्-टि-ले'क्-टयू/अॅल, ~अॅलिज़्म, ~अॅलिस्ट, ~ऐल्-इ-टि
**intelligence**, 1. बुद्धि*, समझ*; 2. (*information*) समाचार, ख़बर*, आसूचना*; ~ department, ख़ुफ़िया विभाग, गुप्तचर

विभाग; ~ test, बुद्धि-परीक्षा*।
> इन्-टे'ल्-इ-जंन्स

**intelligent**, बुद्धिमान, समझदार, मेधावी; जानकार, अभिज्ञ; **~ial**, बौद्धिक; सूचनाप्रद; समाचार-; **~sia**, बुद्धिजीवी-वर्ग, प्रबुद्ध-वर्ग
> इन्टे'ल्-इ-जेन्ट; इन्टे'लिजें'न्शॅल; इन्-टे'-लि-जें'न्ट्-सि-अॅ

**intelligible**, (सु)बोधगम्य।
> इन्-टे'ल्-इ-जॅ-बॅल, -जिबॅल

**intemper/ance**, असंयम, अति*; (अति)-मद्यसेवन, नशाखोरी*; **~ate**, 1. (*person*) असयमी; उद्धत, उग्र; नशाखोर, मद्यप; 2. असंयमित; 3. (*inclement*) विषम, कड़ा, तेज़।
> इन्टे'म्पॅ/रॅन्स, ~रिट

**intend**, 1. इरादा क० या होना, विचार क०, ठान लेना; 2. (*destine*) नियत क०, के लिए निर्दिष्ट क० या अलग क०; 3. (*mean*) अर्थ लगाना; अभिप्राय होना; **~ance**, अधीक्षण; **~ant**, अधीक्षक; **~ed**, अभिप्रेत, अभीष्ट; भावी; **~ment**, अभिप्राय।
> इन्टे'न्ड; इन्टे'न्/डॅन्स, ~डॅन्ट, ~डिड; इन्टे'न्ड्मॅन्ट

**intense**, तीव्र, प्रचण्ड, तेज़, उत्कट; उत्साही, जोशीला; उत्तेजित; भावप्रवण; **~ly**, अत्यधिक, पूर्णरूपेण; तीव्रतापूर्वक, भावपूर्ण ढंग से; **~ness**, तीव्रता*।
> इन्टे'न्स

**intensi/fication**, तीव्रीकरण; **~fier**, तीव्रकारी; **~fy**, तीव्र क० या हो जाना, बढ़ाना।
> इन्-टे'न्-सि/फ़िकेशॅन, ~फ़ाइअॅ, ~फ़ाइ

**intension**, निश्चय, दृढ़ता*; तीव्रता*; तीव्रीकरण।
> इन्टे'न्शॅन

**intensity**, 1. तीव्रता*, प्रगाढ़ता*, तेज़ो*, प्रबलता*; 2. (*amount*) मात्रा*।
> इन्-टे'न्-सि-टि

**intensive**, 1. तीव्र; गहन, प्रगाढ़, घना, गहरा; 2. (*gram.*) तीव्रताबोधक, अतिशयबोधक, यङन्त।
> इन्-टे'न्-सिव्

**intent**, *n.*, उद्देश्य; *adj.*, 1. एकाग्र, दत्तचित्त; 2. (*resolved*) दृढ़संकल्प; 3. (*of faculties*) तीव्र, उत्सुक, स्थिर।
> इन्टे'न्ट

**intention**, अभिप्राय, इरादा, आशय, नीयत*, मतलब, मंशा; 2. (*purpose*) उद्देश्य; **~al**, साभिप्राय, अभिप्रेत; ज्ञानकृत; **~ally**, जानबूझकर, इरादतन, साभिप्राय; well-~ed, नेकनीयत।
> इन्टे'न्/शॅन, ~शॅनॅल, ~शॅनॅलि, ~शॅन्ड

**inter**, दफ़नाना, गाड़ना।
> इन्-टॅः

**inter-**, 1. (*among*) अन्तर-; 2. (*in between*) अन्तर्-, अन्तः-।
> इन्-टॅ

**interact**, एक दूसरे को प्रभावित क०; **~ion**, अन्योन्यक्रिया*, पारस्परिक क्रिया* या प्रभाव।
> इन्टॅर्/ऐक्ट, ~ऐक्शॅन

**inter/blend**, सम्मिश्रण क०, मिलाना; मिल जाना; **~breeding**, संकरण।
> इन्टॅ/ब्ले'न्ड, ~ब्रीड्-इन्ग

**inter/calary**, अधिक; अन्तर्निविष्ट, अन्तर्विष्ट, अन्तर्वेशी; **~calate**, जोड़ देना; सन्निविष्ट क०, अन्तर्विष्ट क०।
> इन्टॅःकॅ/लॅरि, ~लेट

**intercaste**, अन्तरजातीय।
> इन्टॅकास्ट

**intercede**, मध्यस्थता* क०; के लिए निवेदन या अनुनय* क०;
> इन्टॅसीड

**intercept**, बीच में रोक देना, अटकाना, अवरोध क०; रोकना; अवरुद्ध क०, में बाधा* डालना; काटना; **~ion**, अवरोधन, अन्तरावरोधन; **~or**, अवरोधक।
> इन्टॅ/से'प्ट, ~से'प्शॅन, ~से'प्-टॅ

**inter/cession**, मध्यस्थता*, बिचवई*; निवेदन; **~cessor**, मध्यस्थ; निवेदक।
> इन्टॅ/से'शॅन, ~से'स्-अॅ

**interchange**, *v.*, विनिमय क०; अदला-बदली* क०, एक दूसरे के स्थान पर रखना; बारी-बारी से क०; —*n.*, विनिमय; एकान्तरण, व्यतिहार; **~able**, विनिमेय; अन्तर्बदल।
> इन्टॅचेन्ज(*v.*); इन्टॅचेन्ज(*n.*); इन्टॅचेन्जॅबॅल

**intercollegiate**, अन्तरविद्यालयीय।
> इन्टॅकॅलीजिइट

**intercolonial**, अन्तर-उपनिवेशी।
> इन्टॅकॅलोन्यॅल

**intercommu/nication**, अन्तःसंचार, अन्योन्यसंचार; **~nion**, (पारस्परिक) सम्पर्क, संसर्ग; **~nity**, 1. (*sharing*) सहभागिता*; 2. (*being common*) सामान्यता*।
> इन्टॅकॅम्यूनिकेशॅन; इन्टॅकॅम्यून्यॅन; इन्टॅकॅम्यून्-इटि

**interconnect**, अन्तःसम्बद्ध होना या क०; **~ion**, अन्तःसम्बन्ध।
> इन्टॅकॅने'क्ट; इन्टॅकॅने'क्शॅन

**intercontinental,** अन्तरमहाद्वीपीय। > इन्-र्ट-कॉन्-टि-ने'न्-टॅल
**intercostal,** अन्तरापर्शुक। > इन्टॅकॉस्टॅल
**intercourse,** 1. सम्पर्क, संसर्ग, परस्पर व्यवहार; 2. (*sexual*) मैथुन, समागम। > इन्टॅकॉ:स
**intercrop,** अन्तराल सस्य। > इन्टॅक्रॉप
**intercross,** परस्पर काटना या प्रजनन क०। > इन्टॅक्रॉस
**intercurrent,** मध्यवर्ती। > इन्टॅकॅरॅन्ट
**interdepend,** अन्योन्याश्रित होना, एक दूसरे पर निर्भर या अवलंबित होना; ~ence, अन्योन्याश्रय; ~ent, अन्योन्याश्रित। > इन्टॅडिपे'न्ड; इन्टॅडिपे'न्/डॅन्स, ~डॅन्ट
**interdict,** *n.*(*v.*), निषेध (क०), प्रत्याख्यान (क०); निषेधादेश (निकालना); ~ion, निषेध, निषेधादेश; ~ive, ~ory, निषेधात्मक। >इन्टॅडिक्ट (*n.*); इन्टॅडिक्ट (*v.*); इन्टॅडिक्/शॅन, ~टिव, ~टॅरि
**interest,** *n.*, 1. (*right*) अधिकार, स्वत्व; 2. (*profit*) लाभ, हित; स्वार्थ; 3. (*share*) साझा, हिस्सा, अंश; 4. (*interested party*) स्वार्थ; 5. (*concern*) परवाह*, चिन्ता*, फ़िक्र*; 6. (*liking*) रुचि*, दिलचस्पी*, अभिरुचि*; रस; 7. (*importance*) महत्त्व; 8. (*influence*) प्रभाव, सिफ़ारिश*; 9. (*of money*) ब्याज, सूद; —*v.*, रुचि*, दिलचस्पी* या चिन्ता* उत्पन्न क०; compound ~, चक्रवृद्धि ब्याज, सूद-दर-सूद; vested ~, अधिष्ठित या निहित स्वार्थ; ~ed, सम्बद्ध; हितबद्ध; पक्षपाती, तरफ़दार; आकृष्ट, दिलचस्पी* लेनेवाला; ~ing, रुचिकर, रोचक, दिलचस्प। > इन्-ट्रिस्ट; इन्-ट्रिस्-टिड; इन्-ट्रिस्-टिन्ग
**inter/face,** अंतरापृष्ठ; ~facial, अन्तरापृष्ठीय। > इन्टॅफ़ेस; इन्टॅफ़ेशॅल
**interfere,** 1. हस्तक्षेप क०, दखल देना; 2. (*phys.*) व्यतिकरण क०; 3. (*clash*) टकराना; 4. (*of horse*) नेवर* लगना; ~ with, में बाधा* डालना, रोकना; छेड़ना। > इन्टॅफ़िअॅ
**inter/ference,** हस्तक्षेप; व्यतिकरण; ~fering, हस्तक्षेप करनेवाला, दस्तंदाज; व्यतिकारी; ~ferometer, व्यतिकरणमापी। > इन्टॅफ़िअर्/अॅन्स, ~इन्ग; इन्टॅफ़िअॅरॉम्-इ-टॅ
**interfluent,** अन्योन्यप्रवाही। > इन्टॅ:फ़्लुअॅन्ट
**inter/fuse,** में व्याप्त हो जाना; सम्मिश्रण क०, एक कर देना; भर देना, में डाल देना; ~fusion, सम्मिश्रण; व्याप्ति*। > इन्टॅफ़्यूज़; इन्टॅफ़्यूश़ॅन
**intergovernmental,** अन्तर-सरकारी। > इन्टॅगवॅर्नमे'न्टॅल
**interim,** *adj.*, अन्तरिम; *n.*, अन्तरिम-काल। > इन्टॅरिम
**interior,** *adj.*, 1. भीतरी; आन्तरिक, अन्तस्थ, अन्तरंग, आभ्यन्तर; 2. (*inland*) देशीय, स्वदेशी; आन्तरस्थलीय; —*n.*, 1. अन्दर, अभ्यन्तर; 2. (*inland*) भीतरी प्रदेश; 3. (*of person*) अन्तःकरण; 4. अन्दर का दृश्य; 5. (*department*) स्वराष्ट्र विभाग, गृह-मन्त्रालय; ~ angle, अन्तःकोण; ~ life, आध्यात्मिक जीवन; ~ity, आन्तरिकता*, अन्तर्मुखता*; आन्तरिक स्वभाव; ~ly, अन्दर; हृदय में, अन्तरतम में। > इन्-टिअॅर्-इ-अॅ; इन्-टिअॅ-रि-ऑर्-इ-टि
**interjacent,** मध्यवर्ती, अन्तर्वर्ती। > इन्टॅजेसॅन्ट
**interject,** टोकना, बीच में बोलना; ~ion, विस्मयबोधक (अव्यय); ~ionism, उद्गारवाद। > इन्टॅजे'क्ट; इन्टॅजे'क्/शॅन, ~शॅनिज़्म
**interlace,** अन्तर्ग्रथित क०; ~ment, अन्तर्ग्रथन। > इन्टॅलेस
**interlard,** मिला देना। > इन्टॅलाड
**inter/leaf,** अन्तःपत्र; ~leave, अन्तःपत्रित क०; ~leaving, अन्तःपत्रण। > इन्टॅलीफ़; इन्टॅलीव; इन्टलीव्-इन्ग
**interline,** पंक्तियों* के बीच लिखना; ~ar, अन्तरापंक्ति। > इन्टॅलाइन; इन्टॅलिन्-इअॅ
**interlink,** जोड़ना। > इन्टॅलिन्क
**interlock,** गूथना; गुथ जाना; ~ing, अन्तःपाशन। > इन्टॅलॉक; इन्टॅलॉक्-इन्ग
**interlo/cution,** वार्तालाप, कथोपकथन, संवाद; ~cutor, संभाषी; ~cutory, 1. संवादात्मक; 2. (*law*) वादकालीन। > इन्टॅलॅक्यूशॅन; इन्टॅलॉक्/यू-टॅ, ~यूटॅरि

**interlope,** दस्तंदाज़ी* क०; ~**r,** दस्तंदाज़, अन्त:प्रवेष्टा। > इन्‌टॅलोप; इन्-टॅ-लो-पॅ

**interlude,** 1. विष्कंभक; 2. (*short play*) विलासिका*, प्रहसन; 3. बीच का कार्यक्रम; अवकाश, विराम। > इन्‌टॅलूड

**inter/marriage** (~**marry**), अन्तर्विवाह (क०)। > इन्‌टॅमैरिज; इन्‌टॅमैरि

**intermeddle,** दखल देना, हस्तक्षेप क०। > इन्‌टॅमे'डॅल

**intermediary,** *n.*, मध्यस्थ, बिचवई; माध्यम; —*adj.*, 1. मध्यस्थ; 2. *see* INTERMEDIATE. > इन्‌टॅमीड्-यॅरि, -इॲरि

**inter/mediate,** *adj.* मध्यवर्ती, बिचला, अन्त:स्थ, अन्तर्वर्ती, मध्यस्थ, मध्यग, मध्यम, मध्य; —*v.*, मध्यस्थता* क०, मध्यस्थ बनना; ~**mediation,** मध्यस्थता*, बिचवई*; ~**medium,** माध्यम। > इन्‌टॅमीड्/यॅट (*adj.*), ~इएट (*v.*); इन्‌टॅमीडिएशॅन; इन्‌टॅमीड्यॅम

**interment,** दफ़न। > इन्‌टॅ:मॅन्ट

**intermezzo,** मध्यवर्ती प्रदर्शन। > इन्‌टॅमे'ट्सो

**intermigration,** अन्योन्यप्रवसन। > इन्‌टॅमाइग्रेशॅन

**interminable,** अनन्त, असीम; बहुत लम्बा। > इन्‌टॅ:म्-इनॅबॅल

**intermingle,** आपस में मिलना या मिलाना; परस्पर मिश्रित क०। > इन्‌टॅ-मिन्‌ग्-गॅल

**intermission,** अवरोध; अवकाश। > इन्‌टॅमिशॅन

**intermit,** रुक जाना, बन्द हो जाना; रोकना; ~**tence,** अन्तर्विराम; ~**tent,** 1. आन्तरायिक, सविराम, विरामी; 2. (*periodic*) आवर्तक। > इन्‌टॅमिट; इन्‌टॅमिटॅन्स; इन्‌टॅमिटॅन्ट

**intermix,** आपस में मिलना या मिलाना; ~**ture,** अन्तर्मिश्रण। > इन्-टॅ-मिक्स, ~चॅ

**intermolecular,** अंतरा-अणुक। > इन्-टॅ-मो-ले'क्-यू-लॅ

**intern,** *n.*, अंतरंग डाक्टर; *v.*, नज़रबन्द क०, स्थानबद्ध क०। > इन्‌टॅ:न (*n.*); इन्‌टॅ:न (*v.*)

**internal,** भीतरी, आन्तरिक, अन्दरूनी, आभ्यन्तर, आन्तर; स्वदेशी, देशी(य), देशिक; ~ combustion, अन्तर्दहन; ~ ear, आन्तर कर्ण; ~ evidence, अन्त:साक्ष्य। > इन्‌टॅ:नॅल

**international,** अन्तरराष्ट्रीय; ~**ism,** अन्तरराष्ट्रीयता*; अन्तरराष्ट्रीयवाद; ~**ization,** अन्तरराष्ट्रीयकरण; ~**ize,** अन्तरराष्ट्रीय बनाना। > इन्‌टॅनैशॅ/नॅल, ~नॅलिज़्म, ~नॅलाइज़ेशॅन, ~नॅलाइज़

**internecine,** (परस्पर)सांघातिक, (परस्पर)-संहारक। > इन्‌टॅनीसाइन

**internee,** नज़रबन्द। > इन्‌टॅ:नी

**internment,** नज़रबन्दी*, स्थानबन्धन। > इन्‌टॅ:न्‌मॅन्ट

**internode,** 1. (*bot.*) पोर*; 2. (*anat.*) पर्वान्तर। > इन्‌टॅनोड

**internuncio,** राजदूत; पोप के प्रतिनिधि। > इन्‌टॅनॅन्‌शिओ

**interoceanic,** अन्तर-सागर(ीय)। > इन्‌टॅर्‌ओशिऐन्-इक

**interoceptor,** अन्त:संवेदक। > इन्‌टॅर्‌से'प्‌टॅ

**interosculate,** आपस में मिलना; सामान्य गुण रखना। > इन्‌टॅरऑस्‌क्यूलेट

**interpel/lant,** प्रश्नकर्ता, प्रश्नी; ~**late,** प्रश्न पूछना; ~**lation,** (सं)प्रश्न। > इन्‌टॅपे'लॅन्ट; इन्‌टॅ:पे'लेट; इन्‌टॅ:पे'लेशॅन

**interpene/trate,** (एक दूसरे) में व्याप्त हो जाना; अन्तर्वेधन क०; ~**tration,** अन्तर्व्याप्ति* , अन्तर्वेशन। > इन्‌टॅपे'न्-इट्रेट; इन्‌टॅपे'निट्रेशॅन

**interplanetary,** अन्तराग्रहिक, ग्रहान्तर। > इन्‌टप्लैन्-इटॅरि

**interplay,** पारस्परिक प्रभाव, अन्योन्य-क्रिया*। > इन्‌टॅप्ले

**interplead,** अन्तर-अभिवचन क०। > इन्‌टॅप्लीड

**interpo/late,** 1. (*in a book*) क्षेपक जोड़ देना, प्रक्षिप्त क०; 2. अन्तर्वेशित क०; ~**lation,** 1. क्षेपक; 2. अन्तर्वेशन; 3. (*math.*) आन्तर-गणन; ~**lator,** प्रक्षेप्ता। > इन्‌टॅ:पॅलेट; इन्‌टॅपॅलेशॅन; इन्‌टॅ:पॅलेटॅ

**inter/pose,** 1. (*insert*) घुसेड़ना, सन्निविष्ट क०; 2. बीच में पड़ना या बोलना, हस्तक्षेप क०, टोकना; 3. बाधा* डालना; ~**position,** हस्तक्षेप; मध्यस्थता*। > इन्‌टॅपोज़; इन्‌टॅ:पॅज़िशॅन

**interpret,** की व्याख्या* क०, समझाना; अर्थ लगाना; प्रतिपादित क०, प्रस्तुत क०; दुभाषिया का काम क०; **~able,** व्याख्येय; **~ation,** व्याख्या*, अर्थनिर्णय, भाष्य, टीका*, निर्वचन, विवृति*; अर्थ; प्रतिपादन; प्रदर्शन, अभिनय; **~ative,** व्याख्यात्मक; **~er,** दुभाषिया; व्याख्याता।
> इन्‌टॅ:प्‌/रिट, ~रिटॅबॅल; इन्‌टॅ:प्रिटेशॅन; इन्‌टॅ:प्‌-रि-टॅटिव; इन्‌-टॅ:प्‌-रि-टॅ

**inter/provincial,** अन्तर-प्रान्तीय; **~racial,** अन्तर-जातीय; **~regnum,** अराजक काल; मध्यावकाश, मध्यावधि*, अवकाश, अन्तराल; **~relation,** परस्परसंबंध।
> इन्‌टॅप्रॅविन्‌शॅल; इन्‌टॅरेशॅल; इन्‌टॅरे'ग्‌नॅम; इन्‌टॅरिलेशॅन

**interro/gate,** प्रश्न क०, पूछना; पूछ-ताछ* क०; **~gation,** 1. प्रश्न; 2. पूछ-ताछ*, परिप्रश्न; 3. (*mark*) प्रश्न-चिह्न; **~gative,** 1. प्रश्नात्मक, प्राश्निक; 2. (*gram.*) प्रश्नार्थक, प्रश्नवाचक; **~gator,** पृच्छक, प्रश्नकर्ता; **~gatory,** *adj.*, प्रश्नात्मक; —*n.*, प्रश्न-माला*, परिप्रश्न। > इन्‌टे'रॅगेट; इन्‌टे'रॅगेशॅन; इन्‌टॅरॉगॅटिव्; इन्‌टॅरॉगॅटॅरि

**interrupt,** 1. टोकना, बीच में बोलना या रोकना; 2. (*intervene*) हस्तक्षेप क०; 3. (*break continuity*) क्रम भंग क०; 4. (*hinder*) बाधा* डालना, अवरोध क०; **~ed,** बाधित, अवरुद्ध; व्यवहित, अंतरायित (*also current*); **~er,** अन्तरायित्र; **~ion,** 1. टोक*, हस्तक्षेप; 2. (*break*) क्रमभंग; विराम, व्यवधान (*in service*); 3. रोक*, अवरोध, बाधा*, विघ्न।
> इन्‌टॅरॅप्ट; इन्‌-टॅ-रॅप्‌/टिड, ~शॅन

**intersect,** 1. काटना; 2. (*math.*) प्रतिच्छेद क०; **~ing,** प्रतिच्छेदी; **~ion,** 1. कटान*, प्रतिच्छेद(न); 2. (*of roads*) चौराहा; 3. (*point of —*) प्रतिच्छेद-बिन्दु; 4. (*math.*) सर्वनिष्ठ। > इन्‌टॅसे'क्ट; इन्‌टॅसे'क्शॅन

**interspace,** अन्तराल। > इन्‌टॅस्पेस

**inter/sperse,** छितराना, विकीर्ण क०; अलंकृत क०; **~spersion,** छितराव, अन्तः-प्रकीर्णन; अलंकरण।
> इन्‌टॅस्पॅ:स; इन्‌टॅस्पॅ:शॅन

**interstate,** अन्तर-प्रदेशीय, अन्तर-राज्य।
> इन्‌टॅस्टेट

**interstellar,** अन्तरातारकीय। > इन्‌टॅस्टे'ल्‌-अॅ

**inter/stice,** अन्तराल, अन्तर; दरार*; **~stitial,** अन्तराली(य)।
> इन्‌टॅ:स्‌-टिस; इन्‌टॅस्टिशॅल

**intertexture,** अन्तर्वयन। > इन्‌-टॅ:-टे'क्स्‌-चॅ

**intertribal,** अन्तर-जनजातीय। > इन्‌टॅट्राइबॅल

**intertropical,** अन्तःकटिबन्धीय, अन्तर्वलयिक। > इन्‌टॅट्रॉप्‌-इ-कॅल

**intertwine,** (साथ) गूथना, बटना। > इन्‌टॅट्‌वाइन

**interuniversity,** अन्तरविश्वविद्यालयीय।
> इन्‌टॅयूनिवॅ:स्‌-इटि

**interurban,** अन्तरनगर(ीय)। > इन्‌टॅरॅ:बॅन

**interval,** 1. (*of space*) अन्तर, अन्तराल; 2. (*of time*) अन्तराल, समयान्तराल, कालान्तराल, मध्यान्तर, मध्यावधि*; 3. (*pause*) अवकाश, विराम, मध्यावकाश, मध्यान्तर; 4. (*gap*) दरार*; 5. (*music*) स्वरान्तराल। > इन्‌-टॅ-वॅल

**inter/vene,** हस्तक्षेप क०; बीच में पड़ना, होना या घटित होना; **~vener,** 1. दस्तंदाज़; 2. (*law*) अन्तरायक; **~vening,** मध्यवर्ती, अन्तःस्थ; **~vention,** हस्तक्षेप, दखल; मध्यस्थता*। > इन्‌टॅवीन; इन्‌टवीन्‌/अॅ, ~इन्ग; इन्‌टॅवे'न्‌शॅन

**intervertebral,** अंतराकशेरुक, कशेरुकान्तर। > इन्‌टॅवॅ:टॅब्रॅल

**interview,** *n.*(*v.*), मुलाक़ात*, भेंट*, साक्षात्कार, इन्टरव्यू, समालाप (क०); **~ee,** समालाप्य; **~er,** समालापक, भेंटकर्ता, प्रश्नकर्ता। > इन्‌टॅव्यू; इन्‌टॅव्यूई; इन्‌-टॅ-व्यू-अॅ

**intervocalic,** स्वरमध्यग, स्वरमध्यस्थ।
> इन्‌टॅवोकैल्‌-इक

**intervolve,** अन्तर्वलित, अन्तर्वेष्टित या गुम्फित क०। > इन्‌टॅवॉल्व

**inter/weave, ~wind,** (साथ) गूथना, बटना; **~woven,** अन्तर्ग्रथित, अन्तर्गुम्फित।
> इन्‌टॅवीव; इन्‌टॅवाइन्ड; इन्‌टॅवोवॅन

**intes/tacy,** इच्छापत्रहीनत्व; **~tate,** इच्छापत्रहीन, अकृतदित्स। इन्‌टे'स्‌टॅसि; इन्‌-टे'स्‌-टिट

**intestinal,** आन्त्र। > इन्-टे'स्-टि-नॅल

**intestine,** आन्त्र, आँत*, अँतड़ी*; large ~, बृहदान्त्र; small ~, लघ्वान्त्र। > इन्-टे'स्-टिन

**intimacy,** 1. घनिष्ठता*, आत्मीयता*; 2. अनैतिक प्रेमसंबंध। > इन्-टि-मॅ-सि

**intimate,** *adj.*, 1. आन्तरिक, अन्तरतम, आभ्यन्तर; 2. (*familiar*) आत्मीय, घनिष्ठ, अन्तरंग, जिगरी; 3. (*profound*) गहरा, प्रगाढ़, पूरा; —*n.*, अंतरंग मित्र, आत्मीय; —*v.*, 1. (*announce*) सूचना* देना, सूचित क०, प्रज्ञापित क० (*law*); 2. संकेत क०। > इन्-टि-मिट (*adj.*, *n.*); इन्-टि-मेट (*v.*)

**intimation,** 1. (*act*) सूचन, (प्र)ज्ञापन; सूचना*, इत्तला*; संकेत, इंगित। > इन्-टि-मे-शॅन

**intimi/date,** डराना, भयभीत क०, अभित्रस्त क०; ~**dation,** तर्जन, डाँट-डपट*; अभित्रास। > इन्-टिम्-इ/डेट, ~डेशॅन

**intimity,** 1. आत्मीयता*; 2. (*privacy*) एकान्त। > इन्-टिम्-इ-टि

**intinction,** डुबाव। > इन्-टिन्क्-शॅन

**intitule,** शीर्षक रखना। > इन्‌टिट्यूल

**into,** 1. के अन्दर; में; 2. तक; 3. (*multipl.*) गुणा। > इन्‌टु

**intoed,** बाँगुर, न्युब्जपाद। > इन्‌टोड

**intoler/able,** असह्य, असहनीय; ~**ance,** असहिष्णुता*, अनुदारता*; ~**ant,** असहिष्णु, अनुदार, असहनशील। > इन्टॉलॅ/रॅबॅल, ~रॅन्स, ~रॅन्ट

**intonation,** 1. (*accent*) स्वर-शैली*; स्वर, लय*, लहज़ा; 2. गायन; 3. संगीतारंभ। > इन्‌टॅनेशॅन

**intone,** गाना, लय* से पढ़ना, गाकर सुनाना; भजन आरंभ क०। > इन्‌टोन

**in toto,** संपूर्णत:। > इन् टोटो

**intoxi/cant,** *adj.*, मादक, नशीला; *n.*, मद्य, शराब*; मादक द्रव्य; ~**cate,** 1. मतवाला, मत्त, मस्त या मदोन्मत्त क०; 2. (*excite*) उत्तेजित, मस्त या उन्मत्त क०; ~**d,** मदहोश; ~**cation,** 1. (*act*) उन्मादन; 2. मद, नशा; मस्ती*; उन्माद, उत्तेजना*। > इन्-टॉक्-सि/कॅन्ट, ~केट, ~केटिड, ~केशॅन

**intractable,** 1. (*stubborn*) हठीला; 2. (*unruly*) अवश्य, उद्धत; दुर्दमनीय; 3. (*of disease*) असाध्य। > इन्‌ट्रैक्‌टॅबॅल

**intramural,** भीतरी, अतरंग। > इन्‌ट्रॅम्युअॅरॅल

**intransigent,** दुराग्रही, कट्टर, अनम्य। > इन्-ट्रैन्-सि-जॅन्ट

**intransitive,** अकर्मक। > इन्-ट्रैन्-सि-टिव्

**intrant,** प्रवेशी। > इन्‌ट्रॅन्ट

**intravenous,** अन्तःशिरा। > इन्‌ट्रॅवीनॅस

**intra vires,** अधिकाराधीन। > इन्‌ट्रॅ वाइअॅरीज़

**intrench,** मोर्चाबंदी* क०। > इन्‌ट्रे'न्च

**intrepid,** निर्भीक, साहसी, शूर; ~**ity,** निर्भीकता*, साहस, बहादुरी*। > इन्-ट्रे'प्-इड; इन्-ट्रि-पिड्-इ-टि

**intricacy,** जटिलता*। > इन्-ट्रि-कॅ-सि

**intricate,** जटिल, पेचीदा, पेचीला, क्लिष्ट; दुर्बोध। > इन्-ट्रि-किट

**intrigue,** *n.*, दुरभिसन्धि*, कुचक्र, षड्यंत्र, कपटयोग, साज़िश*; अनुचित या गुप्त प्रेम-सम्बन्ध; —*v.*, षड्यन्त्र क०; गुप्त प्रेम क०; जिज्ञासा* या कुतूहल उत्पन्न क०; ~**r,** **intrig(u)ant,** षड्यन्त्रकारी। > इन्‌ट्रीग; इन्-ट्रीग्-अॅ; इन्-ट्रि-गॅन्ट

**intrinsic(al),** तात्त्विक, मूलभूत; अन्तर्भूत, अन्तरस्थ, आन्तर, आन्तरिक, आभ्यन्तर; निज, निजी, नैज। > इन्-ट्रिन्-सिक

**introduce,** 1. अन्दर ले जाना; 2. (*insert*) सन्निविष्ट क०, घुसेड़ना, घुसाना; 3. प्रवेश कराना; लाना, जोड़ देना, रख देना; 4. चलाना, प्रवर्तित क०, आरंभ क०; 5. (*make known*) से ··· का परिचय कराना, परिचय देना; 6. (*present*) प्रस्तुत क०, पेश क०। > इन्‌ट्रॅड्यूस

**introduc/tion,** 1. प्रवेश; 2. परिचय; 3. (*of book*) भूमिका*, प्रस्तावना*, आमुख; letter of ~, परिचय-पत्र; ~**tory,** 1. (*preliminary*) आरंभिक, प्रारंभिक; 2. परिचायक। > इन्‌ट्रॅडॅक्/शॅन; ~टॅरि

**introit,** प्रवेश-स्तोत्र। > इन्‌ट्रोइट

**intro/mittent,** प्रवेशी; ~**mission,** (*insertion*) निवेशन, सन्निवेश। > इन्‌ट्रोमिटॅन्ट; इन्‌ट्रोमिशॅन

**introrse,** अन्तर्मुख। > इन्ट्रॉःस
**introspec/tion,** अन्तर्दर्शन, आत्मविश्लेषण, आत्मनिरीक्षण; **~tive,** अन्तर्दर्शी, आत्मविश्लेषी। इन्ट्रोस्पे'क्/शॅन, ~टिव
**intro/version,** अन्तर्मुखता*, अंतर्वृत्ति*; **~vert,** अन्तर्मुखी। > इन्ट्रोवॅःशॅन; इन्ट्रोवॅःट
**intrude,** 1. (*insert*) घुसेड़ना; 2. घुस पड़ना, अनुचित रूप से घुसना; 3. अनुचित रूप से सामने रखना या घुसा देना; **~r,** घुसपैठिया। > इन्ट्रूड; इन्-ट्रूड्-अॅ
**intru/sion,** 1. अनधिकार प्रवेश; घुसपैठ*; अनुचित हस्तक्षेप; 2. (*geol.*) अन्तर्वेध(न); **~sive,** अन्तर्वेधी। > इन्ट्रूश़ॅन; इन्ट्रूस्-इव
**intuit,** अन्तर्ज्ञान होना; **~ion,** अन्तर्ज्ञान, अन्तःप्रज्ञा*, अन्तर्बोध, सहजबुद्धि*, अन्तर्दृष्टि*, प्रमा*; **~ionism,** अन्तर्ज्ञानवाद; **~ive,** अन्तर्ज्ञानी, अन्तर्दर्शी; अन्तर्ज्ञात; सहजानुभूत। > इन्टयूइट = इन्टयूइट; इन्टयूइ/शॅन, ~शॅनिज़्म; इन्टयूइटिव
**intu/mesce,** 1. फूल जाना; 2. (*bubble*) बुदबुदाना; **~mescence,** 1. स्फीति*; 2. (*tumour*) अर्बुद, सूजन; 3. बुदबुदाहट*; **~mescent,** स्फीत, सूजा हुआ। > इन्टयुमे'स; इन्टयुमे'सॅन्स; इन्टयुमे'सॅन्ट
**intussusception,** 1. आत्मसात्करण; 2. (*physiol.*) अन्तराधान; 3. (*path.*) अन्तर्वेशन। > इन्टॅसॅसे'प्शॅन
**inunction,** विलेपन। > इन्-अॅन्क्शॅन
**inun/date,** जलमग्न कर देना, (आ)प्लावित क०; की भरमार* कर देना; **~dation,** बाढ़*, आप्लावन, आप्लव; भरमार*, बाढ़*। > इन्-अॅन्-डेट; इनॅन्डेशॅन
**inurbane,** अशिष्ट; असभ्य, गँवार, उजड्ड। > इनॅःबेन
**inure,** 1. अभ्यस्त क०; 2. (*law*) लागू हो जाना; **~ment,** अभ्यास, आदत*। > इन्युअॅ
**inurn,** कलश में रखना। > इन्अॅःन
**inutile,** व्यर्थ, बेफ़ायदा। > इन्यूट्-इल
**inutility,** व्यर्थता*। > इन्यूटिल्-इटि
**invade,** चढ़ाई* क०, हमला क०, धावा क०; आक्रमण क०; घुस पड़ना; **~r,** हमलावर, आक्रामक। > इन्वेड; इन्-वेड्-अॅ
**invagi/nate,** अन्तर्वलित क०; **~nation,** अन्तर्वलन, अंतर्वेशन। > इनवैजि/नेट, ~नेशॅन
**invalid,** *adj.*, 1. अमान्य, रद्द, अप्रामाणिक; 2. (*sick*) असमर्थ, दुर्बल, निर्बल, अशक्त; —*n.*, रोगी; —*v.*, असमर्थ बना देना, हो जाना या ठहराना; **~ate,** अमान्य क० या ठहराना, रद्द क०; **~ation,** अमान्यकरण; **~ity,** अमान्यता*; असमर्थता*, अशक्तता* > इन्-वैल्-इड (*adj.* 1); इन्वॅलीड (*adj.* 2; *n.*); इन्वैल्-इ-डेट; इन्वैलिडेशॅन; इन्वॅलिड्-इ-टि
**invaluable,** अमूल्य। > इन्वैल्यूअॅबॅल
**invari/able,** 1. अपरिवर्ती, अपरिवर्तनीय, स्थिर; 2. (*without exception*) निरपवाद; 3. (*math.*) निश्चर; **~ably,** स्थिर रूप से, एक ही तरह* से, निरपवाद रूप से; सदा; निरन्तर; **~ant,** निश्चर। > इन्-वे'अॅर्-इ/अॅबॅल, ~अॅब्लि, ~अॅन्ट
**invasion,** चढ़ाई*, हमला, धावा। > इन्वेश़ॅन
**invasive,** हमलावर, आक्रामक। > इन्वेस्-इव
**invective,** गाली*, फटकार*, भर्त्सना*। > इन्-वे'क्-टिव
**inveigh,** घोर निन्दा* क०; फटकारना। > इन्वे
**inveigle,** फुसलाना, बहकाना, लुभाना; **~ment,** फुसलाहट*, प्रलोभन, विलोभन। > इन्वीगॅल
**invent,** 1. आविष्कार क०; 2. (*think up*) गढ़ना, कल्पना* क०; **~ed,** आविष्कृत, उपज्ञात; (मन)गढ़न्त, कल्पित; **~ion,** 1 आविष्कार, उपज्ञा*, ईजाद*; 2. (कपोल-) कल्पना*; 3. (*finding*) उपलब्धि*, प्राप्ति*; 4. (*ingenuity*) विदग्धता*, प्रतिभा*; **~ive,** मौलिक, विदग्ध, आविष्कारशील; **~or,** आविष्कारक, ईजादकर्ता; **~ory,** *n.*, 1. सम्पत्ति-सूची*; 2. (*list*) सूची*, तालिका*, फ़िहरिस्त*; सामान-सूची*; —*v.*, की सूची* बनाना। > इन्वे'न्ट; इन्वे'न्/टिड, ~शॅन, ~टिव, ~टॅ; इन्-वॅन्-ट्रि

**inveracity,** अविश्वसनीयता*; असत्यता*। > इन्-वि-रै-सि-टि

**inverse,** *adj.*, 1. (*upside down*) औंधा, उलटा; 2. (*opposite*) उलटा, विपरीत; 3. (*math. etc.*) प्रतिलोम(ी), प्रतीप, व्युत्क्रम; —*n.*, उलटा, विपर्यय; —*v.*, उलटा क०, उलटना; ~**ly**, प्रतिलोमतः; — proportional, व्युत्क्रमानुपाती। > इन्-वं:स; इन्-वं:स्-लि

**inversion,** 1. (*act.*) उलटाव, उत्क्रमण, प्रतिलोमन, प्रतीपन; 2 प्रतिलोमता*; विपर्यय, व्युत्क्रम; 3. (*logic*) विपरिवर्तन। > इन्वं:शन

**inversive,** प्रतिलोमी(य)। > इन्वं:स्-इव

**invert,** *v.*, औंधा क०, उलटाना, उलटा क०; विलोम क०, प्रतीप क०, विपर्यस्त क०, विपरीत क०; उत्क्रमण क०, व्युत्क्रमण क०; —*n.*, 1. समलिंगकामी; 2. (*archi.*) उलटा चाप; ~**ed**, औन्धा, उलटा; विपरीत, उलटा; विपर्यस्त; प्रतिलोमित, व्युत्क्रमित; — commas, उद्धरण चिह्न; ~**er**, प्रतीपक। > इन्वं:ट (*v.*); इन्वं:ट (*n.*); इन्वं:टिड

**invertebrate,** अकशेरुकी, अपृष्ठवंशी; कमज़ोर, निर्बल, अदृढ़। इन्वं:ट्-इब्रिट

**invest,** 1. (पूँजी*) लगाना 2. (अधिकार) देना, प्रदान क०; 3. (*install*) प्रतिष्ठापित क०, प्रतिष्ठित क०, नियुक्त क०; 4. (*cover*) आवृत या आच्छादित क०; 5. (*array*) आभूषित क०, सज्जित क०; 6. (*besiege*) घेर लेना; ~**ing**, निवेशी; ~**ment**, 1. लागत*, निवेश, लग्गत*; 2. (*siege*) घेरा; 3. प्रतिष्ठापन; 4. आच्छादन; आवरण; पहनावा; ~**or**, निवेशक, पूँजी* लगानेवाला। > इन्वे'स्ट; इन्-वे'स्-टिन्ग; इन्-वे'स्-टॅ

**investi/gable,** अनुसन्धेय; ~**gate**, 1. अनुसन्धान क०; 2. (*examine*) जाँचना; ~**gation**, अनुसन्धान, अन्वेषण, खोज*; जाँच*, जाँच-पड़ताल*, छानबीन*; ~**gator**, अन्वेषक, अनुसन्धाता; जाँच* करनेवाला। > इन्-वे'स्-टि-गॅ-बॅल; इन्-वे'स्/टि-गेट; ~टिगेशॅन; ~टि-गे-टॅ

**investiture,** प्रतिष्ठापन, अधिष्ठापन; मानाभिषेक, अभिषेक; आवरण। > इन्-वे'स्-टि-चॅ

**invete/racy,** गहरापन, गाढ़ता*; पुराना बैर; ~**rate**, पुराना, चिरकालिक; गहरा, प्रगाढ़; कठोर, पक्का, कट्टर, हठीला। > इन्वे'टॅ/रॅसि, ~रिट

**invidious,** द्वेषजनक; घृणित, घृणाजनक; आपत्तिजनक, पक्षपातपूर्ण। > इन्-विड्-इ-अॅस

**invigi/late,** निरीक्षण क०; ~**lator**, निरीक्षक, अभिजागर। > इन्-वि-जि/लेट, ~लेटॅ

**invigo/rate,** शक्ति* या पुष्टि* प्रदान क०, जान* डालना, अनुप्राणित क०; ~**ration**, बलवर्द्धन; अनुप्राणन; ~**rative**, शक्तिवर्धक, पुष्टिकारक, बलवर्द्धक; उत्साहक। > इन्-विगॅ/रेट, ~रेशॅन, ~रॅटिव

**invincible,** अपराजेय, अजेय। > इन्-विन्-सॅ-बॅल, -सिबॅल

**inviolable,** अलंघ्य, अलंघनीय, अनतिक्रम्य, अदूषणीय; परमपावन। > इन्वाइअॅलॅबॅल

**inviolate,** अदूषित, अखंड, अक्षत; अनतिक्रान्त। > इन्वाइअॅलिट

**invisible,** अदृश्य, अलक्ष्य; परोक्ष, अप्रकट; गुप्त। > इन्-विज़ॅबॅल, -इबॅल

**invitation,** निमंत्रण, आमंत्रण, न्योता; प्रलोभन। > इन्-वि-टे-शॅन

**invite,** निमंत्रण देना, आमन्त्रित क०, बुलाना; माँगना, के लिए निवेदन क०; आकृष्ट क०; प्रलोभन देना; ~**e**, निमंत्रित, आमंत्रित, अतिथि। > इन्वाइट; इन्वाइटी

**inviting,** आकर्षक, मोहक। > इन्-वाइट्-इन्ग

**invocation,** 1. आह्वान, प्रार्थना*; 2. (*incantation*) अभिचार, झाड़-फूँक*। >इन्वोकेशॅन

**invoice,** *n.*(*v.*), बीजक (बनाना, में लिखना)। > इन्वॉइस

**invoke,** आह्वान क०, से प्रार्थना* क०; बुलाना; की याचना* क०। > इन्वोक

**involucre,** 1. आवरण, आवेष्टन; 2. (*of flower*) सहपत्र चक्र। > इन्-वॅ-लू-कॅ

**involun/tarily,** अनजाने, अनजान में; अनिच्छा* से; ~**tary**, 1. अनैच्छिक; 2. (*unintentional*) अनभिप्रेत; 3. (*fortuitous*) इत्तिफ़ाक़ी, दैवकृत। > इन्वॉलॅन्/टॅरिलि, ~टॅरि

**involute,** 1. जटिल; 2. अन्तर्वलयित; 3. (*geom.*) प्रतिकेंद्रज। > इन्वॅलूट

**involution,** 1. उलझन*, जटिलता*; 2. अन्तर्वलय, निवर्तन; 3. (*med.*) प्रत्यावर्तन; 4. (*math.*) घातकरण, घातक्रिया*; 5 (*geom.*) अन्तर्वलन। > इन्वॅलूशॅन

**involve,** 1. (*enfold*) आवृत क०, आवेष्टित क०, लपेटना; 2. (*coil*) कुण्डलित क०, कुण्डलीकृत क०; 3. (*complicate*) जटिल बनाना; 4. (*implicate*) फँसाना, उलझाना; 5. (*include*) सम्मिलित क०, शामिल क०; 6. (*require*) के लिए आवश्यक होना, की अपेक्षा* क०, माँगना; **~d**, आवेष्टित; कुण्डलित; जटिल, दुर्बोध; अन्तर्ग्रस्त; **~ment**, आवेष्टन, जटिलता*; उलझाव, उलझन*; आर्थिक संकट। > इन्वॉल्व

**invulnerable,** अभेद्य। > इन्वॅल्नॅरॅबॅल

**inward,** *adj.*, 1. भीतरी, आन्तरिक, आभ्यन्तर; 2. (*ingoing*) आवक; —*adv.*, अन्दर, भीतर; **~ly**, अंदर; मन में, मन ही मन, भीतर ही भीतर। > इन्वॅड; इन्वॅड्लि

**inweave,** साथ गूथना या बुनना। > इन्-वीव

**inworking,** भीतरी प्रभाव। > इन्वॅःकिन्ग

**inwrought,** 1. (*of fabric*) कामदार; 2. खचित, जटित; 3. अन्तर्भूत। > इन्-रॉःट

**iodine,** आयोडीन। > आइअॅडीन

**ion,** आयन; **~ic**, आयनिक, आयनी; **~ization**, आयनन, आयनीकरण; **~ize**, आयनित क० या होना; **~osphere**, आयनमण्डल। > आइअॅन; आइ-ऑन्-इक; आइअॅनाइज़ेशॅन; आइअॅनाइज़; आइ-ऑनॅस्फिअॅ

**iota,** विन्दु; कण, रत्ती*, अत्यल्प। > आइ-ओट्-अॅ

**ipomoea,** 1. (*aquatica*) कलमी*, पटुआसाग, करेमू; 2. (*batatas*) शकरकन्द; 3. (*digitata*) बिलाईकन्द, बिदारीकन्द; 4. (*maxima*) वनकलमी*; 5. (*nil*) कालादाना, मिरचाई*; 6. (*reniformis*) मूसाकानी*; 7. (*turpethum*) निसीथ*। > इपोमीअॅ

**ipso facto,** स्वत:, तथ्यत, इसी बात* से। > इप्सो फ़ैक्टो

**ipso jure,** विधित:। > इप्सो जुअॅरि

**iracund, irascible,** क्रोधी, चिड़चिड़ा, प्रचण्ड, उग्र। > आइरॅकॅन्ड; इ-रैस्-इ-बॅल

**irate,** क्रुद्ध, कुपित, उत्तेजित। > आइरेट

**ire,** क्रोध, रोष; **~ful**, क्रुद्ध; क्रोधी। > आइअॅ; आइअॅफ़ुल

**irenic(al),** शान्त; शान्तिप्रिय; शांतिकर, शांतिक। > आइरीन्/इक, ~इकॅल

**iridesc/ence,** रंगदीप्ति*, बहुवर्ण छटा*; **~ent**, रंगदीप्त, बहुवर्णभासी, सतरंग(ा)। > इरिडे'सॅन्स; इरिडे'सॅन्ट

**iris,** 1. (*rainbow*) इन्द्रधनुष; 2. वर्णच्छटा*; 3. (*of eye*) परितारिका*, तारामण्डल; 4. (*flower*) आइरिस; **~ diaphragm**, रन्ध्रपटल। > आइअॅर्-इस

**irksome,** कष्टप्रद, क्लेशकर, भारी, क्लांतिकर, थकानेवाला; उबानेवाला। > अॅःक्सॅम

**iron,** *n.*, 1. लोहा, अयस्; 2. (*brand-~*) सलाख*; 3. (*sad-~*) इस्तरी*; 4. (*horse-shoe*) नाल; 5. (*golf*) लोहमय बल्ला; 6. (*pl.*) बेड़ियाँ*; 7. (*strength*) कड़ाई*, कठोरता*, दृढ़ता*; —*adj.*, लौह; सशक्त, अटल, सुदृढ़; कड़ा, निर्दय, कठोर; —*v.*, लोहा लगाना; बेड़ियाँ* डालना; इस्तरी* क०; **~ out**, दूर क०, समाधान क०; **~ age**, लौह-युग; **~ curtain**, लोहे का परदा, लोहपट, लोह-जाल। > आइअॅन

**iron/-bound,** लोहबद्ध; चट्टानों* से अवरुद्ध; कड़ा, कठोर, अनम्य; **~clad**, *adj.*, कवचित, बक्तरबन्द; —*n.*, युद्धपोत; **~-founder**, ढलैया; **~-handed**, सख्त, कड़ा; **~-hearted**, कठोर, निष्ठुर; **~monger**, लोहिया; **~-mo(u)ld**, मोरचे या स्याही* का धब्बा; **~-ore**, खनिज लोहा; **~side**, शूरवीर; **~smith**, लोहार; **~ware**, लोहे का सामान; **~wood tree**, नागकेशर; **~work**, लोहे का काम; **~works**, लोहे का कारखाना।

**ironical,** व्यंग्यात्मक, व्यंग्यपूर्ण; व्यंग्यभाषी, व्यंग्यपरायण। > आइ-रॉन्-इ-कॅल

**irony,** व्यंग्य, विडम्बना*; व्यंग्योक्ति*। > आअॅरॅनि

**irradi/ant,** प्रदीप्त; ~**ate,** 1. (*shine*) चमकना, प्रदीप्त होना; 2. प्रदीप्त क०, ज्योतित क०, उज्ज्वल क०; 3. पर प्रकाश डालना; 4. किरणित क०; ~**ation,** प्रदीपन; किरणन।
> इरेड्यन्ट; इरेड्-इएट; इरेडिएशॅन

**irrational,** 1. अविवेकी, विवेकहीन; 2. (*absurd*) असंगत, अतर्क, अयुक्तिक, अयुक्त; अकारण, निर्मूल; 3. (*math.*) अपरिमेय; ~**ism,** अविवेक; ~**ity,** अविवेक; असंगति*, अयुक्ति*; अपरिमेयता*।
> इरैशॅनॅल; इरैश्नॅनॅलिज़्म; इरैशॅनैल्-इटि

**irreclaimable,** अनुद्धार्य; अटल।
> इरिक्लेमॅबॅल

**irrecognizable,** अनभिज्ञेय।
> इरे'कॅग्नाइज़ॅबॅल

**irreconcilable,** अशाम्य, अनम्य; असंगत, परस्पर-विरोधी। > इरे'कॅन्साइलॅबॅल

**irrecoverable,** अप्रतिप्राप्य, अप्राप्य; अ-पूरणीय, असंशोध्य, अप्रतिकार; अचिकित्स्य।
> इरिकॅवॅरॅबॅल

**irrecusable,** अत्याज्य। > इरिक्यूज़ॅबॅल

**irredeemable,** 1. (*of debts etc.*) अशोध्य; 2. अमोचनीय, अनुद्धार्य; 3. (*hopeless*) निराशाजनक; 4. (*depraved*) भ्रष्ट, गया-बीता, असुधार्य। > इरिडीमॅबॅल

**irreducible,** 1. अपरिवर्तनीय, असरली-करणीय; 2. अजेय; 3. (*math.*) अखंडनीय।
> इरिड्यूसॅबॅल, -सिबॅल

**irrefragable,** अकाट्य, अखण्डनीय।
> इरे'फ़्रॅगॅबॅल

**irrefrangible,** 1. अलंघ्य, अलंघनीय; 2. (*optics*) अनपवर्तनशील। > इ-रि-फ़्रैन्-जि-बॅल

**irrefutable,** अकाट्य, अखण्डनीय।
> इरे'फ़्यूटॅबॅल

**irregular,** 1. (*against custom, law*) असाधारण, खिलाफ़-दस्तूर, बेक़ायदा; नियम-विरुद्ध, ग़ैरक़ानूनी, अवैध, अनियमित; 2. (*lawless*) अनियमी, उत्पाती, उपद्रवी; 3. (*in shape*) विषम, असम्मित; असमाकृति; 4. (*in time, motion, etc.*) अनियमित; 5. (*gram.*) अनियमित, नियम-विरुद्ध; 6. (*eccles.*) अपात्र, अयोग्य; 7. (*pl.*) कच्ची पलटनें*; ~**ity,** बेक़ायदगी*; अवैधता*; विषमता*; अनियमितता*; अयोग्यता*, बाधा*। > इ-रे'ग्-यूलॅ; इरे'ग्यूलैर्-इटि

**irrelative,** असम्बद्ध; असंगत। > इरे'लॅटिव़

**irrele/vance,** असंगति*; ~**vant,** असंगत, विसंगत, अप्रासंगिक, असम्बद्ध।
> इरे'ल्/इवॅन्स, ~इवॅन्ट

**irrelievable,** अप्रशमनीय; अलघुकरणीय; अविमोचनीय। > इरिलीवॅबॅल

**irreli/gion,** अधर्म; नास्तिकता*; ~**gious,** 1. (*of persons*) अधार्मिक, विधर्मी, अधर्मी, धर्मविरोधी; 2. धर्मविरुद्ध।
> इरिलि/जॅन, ~जॅस

**irremediable,** 1. (*sickness*) असाध्य; 2. अप्रतिकार, असंशोधनीय, अपूरणीय।
> इरिमीड्यॅबॅल

**irremissible,** अक्षम्य। > इरिमिस्-इबॅल

**irremovable,** अस्थानान्तरीय , अनपनेय।
> इरिमूवॅबॅल

**irreparable,** असंशोधनीय, अप्रतिकार, अ-पूरणीय, असुधार्य; मरम्मत* के अयोग्य।
> इरे'पॅरॅबॅल

**irreplaceable,** अद्वितीय।
> इरिप्लेसॅबॅल, -इबॅल

**irrepressible,** अदम्य। > इरिप्रे'सॅबॅल

**irreproachable,** अनिन्द्य, अनवद्य, निर्दोष, निष्कलंक। > इरिप्रोचॅबॅल

**irresistible,** अप्रतिरोध्य; अत्यन्त सम्मो-हक। > इरिज़िस्टॅबॅल

**irreso/lute,** ढुलमुल, डाँवाँडोल, अनिश्चयी, अदृढ़; ~**lution,** अनिश्चय, दुबधा*।
> इरे'ज़ॅलूट; इरे'ज़ॅलूशॅन

**irresolvable,** 1. अखण्डनीय, अविभाज्य, अविभेदनीय; 2. (*insoluble*) असमाधेय।
> इरिज़ॉल्वॅबॅल

**irrespective of,** का ध्यान या लिहाज़ किए बिना, -निरपेक्ष। > इ-रिस्-पे'क्-टिव

**irrespon/sibility,** अनुत्तरदायित्व, ग़ैर-ज़िम्मेदारी*; ~**sible,** अनुत्तरदायी, ग़ैर-ज़िम्मेदार; उत्तरदायित्वहीन, लापरवाह; ~**sive,** अनुक्रियाहीन; अप्रतिसंवादी।
> इरिस्पॉन्सॅबिल्-इ-टि;
इरिस्पॉन्/सॅबॅल, ~सिव़

**irreten/tion,** अधारिता*; ~**tive,** अ-धारणक्षम। > इरिटे'न्/शॅन ~टिव़

**irretrievable**, अप्राप्य; असुधार्य । > इरिट्रीवॅबॅल

**irreve/rence**, अनादर, अश्रद्धा*, अपमान; ~**rent(ial)**, श्रद्धाहीन, अनादरकारी, अवमानी । > इरे'वॅ/रॅन्स, ~रॅन्ट, ~रे'न्‌शॅल

**irreversible**, 1. अनुत्क्रमणीय, अनिवर्त्य, अनपलट; 2. *see* IRREVOCABLE । > इरिवॅःसॅबॅल

**irrevocable**, अप्रतिसंहार्य, अपरिवर्तनीय, अटल, अप्रत्यादेय । > इरे'वॅकॅबॅल

**irri/gate**, सींचना, सिचाई* क०; (द्रव या जल से) साफ़ क०, तर रखना; ~**gation**, सिंचाई*, आबपाशी*; ~**gator**, सेचक । > इरि/गेट, ~गेशॅन, ~गेटॅ

**irritable**, 1. (*person*) चिड़चिड़ा, क्रोधी, उत्तेजनशील, क्षोभशील; 2. अतिसंवेदनशील; उत्तेज्य । > इरिटॅबॅल

**irritancy**, 1. उत्तेजकता*; 2. (*nullity*) अमान्यता*; 3. (*nullification*) अभिशून्यन । > इरिटॅन्-सि

**irri/tant**, क्षोभक, उत्तेजक; दाहोत्पादक, प्रदाहजनक; ~**tate**, 1. चिढ़ाना, उत्तेजित क०, क्षुब्ध क०, गुस्सा दिलाना; 2. (*skin, e.g.*) (प्र)दाह या जलन* उत्पन्न क०; 3. अनुक्रिया* उत्पन्न क०; ~**tation**, 1. (*act.*) उत्तेजन, क्षोभण; 2. उत्तेजना*, क्षोभ, चिड़चिड़ाहट*, चिढ़*; 3. दाह, प्रदाह, जलन*; 4. (*med.*) अतिसंवेदना*; ~**tative**, उत्तेजक; प्रदाहजनक; प्रदाहात्मक । > इरि/टॅन्ट, ~टेट, ~टेशॅन, ~टॅटिव्

**irruption**, 1. (*attack*) चढ़ाई*, धावा, हमला; 2. (*phys.*) अंतर्वेधन । > इरॅप्‌शॅन

**isagogic**, प्रारंभिक । > आइसॅगॉजिक

**ischium**, आसनास्थि* । > इस्-कि-ॲम

**Islam**, इसलाम; ~**ic**, इसलामी; ~**ism**, इसलाम, मुसलमान धर्म; ~**ite**, मुसलमान, मुसलिम; ~**itic**, मुसलमानी । > इज़्लाम; इज़्-लैम्-इक; इज़्लॅ/मिज़्म, ~माइट, ~मिट्-इक

**island**, द्वीप, टापू; ~**er**, द्वीप-निवासी, दीप्य, द्वैपक । **isle**, (उप)द्वीप, । **islet**, द्वीपक, द्वीपिका* । > आइलॅन्ड; आइलॅन्डॅ; आइल; आइल्-इट

**ism**, वाद । > इज़्म

**iso-**, सम- । > आइसो

**isobar**, 1. समदाबरेखा*; 2. (*atom*) समभार परमाणु; ~**ic**, समदाब , समनिपीड; सममारिक । > आइसोबा; आइसोबैर्-इक

**isochromatic**, सवर्ण, समवर्ण । > आइसोक्रोमैट्-इक

**isochronous**, समकालिक । > आइसॉक्‌रॅनॅस

**isocli/nal**, ~**nic**, समनमन, समनतिक । > आइसोक्लाइनॅल; आइसोक्लिन्-इक

**isogamous**, समयुग्मकी । > आइसॉगॅमॅस

**isogloss**, भाषाविभाजन-रेखा* । > आइसोग्लॉस

**isogon**, समकोण बहुभुज; ~**al**, ~**ic**, 1. तुल्यकोणी, समकोण; 2. (*geogr.*) समदिक्पाती । > आइसॅगॉन; आइसॉगॅनॅल; आइसोगॉन्-इक

**isolate**, 1. अलग, विलग, पृथक् या विविक्त क०, अलगाना; 2. (*chem.*) वियुक्त क०; ~**d**, 1. अलग, पृथक्; 2. वियुक्त; 3. (*solitary*) एकाकी; अकेला, इक्का-दुक्का, एकल । > आइसॅलेट; आइसॅलेटिड

**isolating**, वियोगात्मक । > आइसॅलेटिन्ग

**isolation**, 1. अलगाव, पार्थक्य, विविक्ति*; 2. (*chem.*) वियोजन; 3. (*loneliness*) एकाकीपन; ~**ism**, विविक्तिवाद, अलगाववाद । आइसॅले/शॅन, ~शॅनिज़्म

**isologous**, समजातीय । > आइसॉलॅगॅस

**isomer**, समावयव; ~**ic**, समावयवी । आइ-सो-मॅ; आइसोमे'रिक

**isometric**, 1. सममितीय; 2. (*of crystal*) त्रिसमलम्बाक्ष, घनीय । > आइसोमे'ट्-रिक

**isomorphic**, 1. (*math.*) एकैकसमाकारी; 2. (*isomorphous*) समाकृतिक । आइसोमॉःफ़्/इक, ~ॲस

**isonomy**, अधिकार-समता* । > आइसॉनॅमि

**isophone**, ध्वनिरेखा* । > आइसोफ़ोन

**isosceles**, समद्विबाहु । > आइ-सॉस्-इ-लीज़

**isostatic**, समस्थितिक । > आइसोस्टैट्-इक

**isothermal**, समतापी । > आइसोथॅःमॅल

**isotopic**, समस्थानिक । > आइसोटॉप्-इक

**isotropic**, समदिक्, समदैशिक । > आइसोट्रॉप्-इक

**Israel**, इसराएल; ~**ite**, इसराएली। > इज़्-रे-ए'ल; इज़-रि-अ-लाइट

**issuable**, 1. प्रकाश्य; 2. प्रचालनीय; 3. निगमनीय, निस्रावणीय; 4. (*law*) विवाद्य। > इस्यूअॅबॅल

**issuance**, प्रकाशन; प्रचालन; *see* ISSUE। > इस्यूअॅन्स

**issue**, *n*., 1. (*outgoing*) निर्गम(न); 2. (*discharge*) स्राव; 3. (*exit*) निर्गम, निकास; 4. (*outcome*) परिणाम, निर्णय; समाप्ति*; 5. (*offspring*) सन्तान*, सन्तति*, अपत्य; 6. (*profit*) लाभ; 7. (*point*) विचार-वस्तु*, विषय, समस्या*; 8. (*law*) वादविषय, वादपद; 9. (*of stamps, etc*.) प्रचालन, निकास(न); 10. (*of review*) अंक; प्रकाशन; —*v.i*., निकलना; से उत्पन्न होना; प्रकाशित होना; परिणाम होना, फल निकलना; —*v.t*., बहाना; वितरण क०, देना, बाँटना, भेजना; प्रकाशित क०; जारी क०, निकालना; —*adj*., निकासी, जावक; over-~, अतिप्रचालन; under-~, अवप्रचालन; at ~, विवादग्रस्त; असहमत; take ~, असहमत होना; join ~, से विवाद क०, से संघर्ष क०; ~-**bank**, प्रचालक बैंक; ~**less**, अनपत्य, निस्सन्तान; निष्परिणाम। > इस्यू

**isthmus**, 1. (*geogr*.) स्थल-संयोजक, भू-सन्धि*; 2. संयोजक। > इस्मॅस = इस्थ्मॅस

**it**, वह, यह; ~**s**, उसका, इसका। > इट; इट्स

**italic**, तिरछा; ~**s**, कणिक, तिरछा टाइप; ~**ize**, तिरछे टाइप में छपवाना। > इटॅल्/इक, ~इक्स, ~इसाइज़

**itch**, *n*., 1. खुजली*; खाज*; 2. (*desire*) उत्कण्ठा*, ललक*, बेचैनी*; —*v*., खुजली* होना; के लिए बेचैन होना, ललकना; ~-**mite**, कुटकी*; ~**iness**, खुजलाहट*। > इच; इच्-इ-निस

**item**, 1. (*of account*) मद*, मद्द*; 2. (*news*) समाचार; 3. (*of programme*) विषय; 4. विषय, बात*, अंग, इकाई*, एकक, वस्तु*; ~**ize**, अलग-अलग उल्लेख क०; मदवार लिख देना; ~**ized**, मदवार; ~**wise**, विषय-क्रम से। > आइटॅम; आइटॅमाइज़

**iterate**, दोहराना; ~**d**, पुनरावृत्त। इटॅरेट

**itera/tion**, पुनरुक्ति*, पुनरावृत्ति*, दोहराई*; ~**tive**, 1. पुनरावृत्तीय; 2. (*gramm*.) पुनरावृत्ति-वाचक; पुनरावृत्ति-मूलक। > इटॅरेशॅन; इटॅरॅटिव

**itine/ra(n)cy**, (परि)भ्रमण; ~**rant**, *n*., सैलानी, परिभ्रामी; —*adj*., जंगम, चलता; भ्रमणशील। > इटिनॅ/रॅन्सि, ~रॅसि, ~रॅन्ट

**itinerary**, *n*., मार्ग; यात्राक्रम, मार्ग-विवरण, मार्ग-सूची*; यात्रावृत्तान्त; —*adj*., मार्ग-, यात्रा-; जंगम, चलता। > इटिनॅरॅरि = आइटिनॅरॅरि

**itinerate**, भ्रमण क०। > इटिनॅरेट

**itself**, अपने को; स्वयं; in ~, अपने में; by ~, अपने आप, स्वयं। > इट्से'ल्फ़

**ivory**, हस्तिदन्त, हाथीदाँत, ~ tower, एकान्त; ~ **black**, दन्ति-कज्जलि*; ~-**turner**, दन्तकार। > आइवॅरि

**ivy**, लबलब, मारवल्ली*; ~ gourd, कुँदरु, बिम्बा-फल। > आइव्-इ

# J

**jab,** कोंचना, चुभाना, गड़ाना; धक्का मारना। > जैब

**jabber,** बकना, बकवाद* क०, बड़बड़ाना। > **जैब्-अॅ**

**jacana,** 1. (*pheasant-tailed*) जलमोर; 2. (*bronze-winged*) जलमखानी*, जलपीही*, पिद्दी*, करटिया*। > **जैकॅना**

**jacinth,** 1. राहुरत्न; 2. (*colour*) पीतारक्त। > **जै-, जे-सिन्थ**

**jack,** 1. (*seaman*) नाविक, मल्लाह; 2. मज़दूर, नौकर, गुरगा, टहलुआ; लौंडा; आदमी; 3. (*card*) ग़ुलाम; 4. (*mechan.*) जैक, उत्थापक; 5. छोटा झण्डा। > **जैक**

**jackal,** सियार, गीदड़, शृगाल; कमीना। > **जैकॉःल**

**jackanapes,** बाँका, छैला; गुस्ताख़, ढीठ; नटखट। > **जैकॅनेप्स**

**jackass,** गधा, गदहा, गदर्भ। > **जैकैस**

**jackdaw,** कौआ। > **जैक्डॉः**

**jacket,** 1. (*dress*) जाकेट*, मिरजई*; 2. (*cover*) जैकट, आवरण। > **जैक्-इट**

**jackfruit,** कटहल, पनस।

**Jack in office,** दफ़्तरशाह। > **जैक्-इन्-ऑफ़िस**

**jack-knife,** खटकेदार चाक़ू। > **जैक्नाइफ़**

**Jack of all trades,** दर्ज़ी की सूई। > **जैकॅव्ऑःल्-ट्रेड्स**

**jack-o'-lantern,** 1. (*ignis fatuus*) छलावा; 2. (*delusion*) मृगमरीचिका*। > **जैकॅलैन्टॅन**

**jack/-plane,** मोटा रन्दा; ~ **pudding,** भाँड़; ~**-screw,** जैक-पेंच; ~**-snipe,** चाहा; ~**-stay,** जैक-तान; ~**-straw,** छुटभैया; ~ **tar,** मल्लाह।

**jac(ti)tation,** 1. (*restlessness*) छटपटी;* (*spasm*) ऐंठन*; 3. (*boasting*) शेख़ीबाज़ी*। > **जैक्-टि-टे-शॅन**

**jade,** *n.*, 1. (*stone*) संगयशब; 2. (*horse*) डग्गा, मरियल घोड़ा; 3. (*woman*) तिरिया*, औरत*; कुलटा* (*unchaste*); चुड़ैल* (*ill-natured*); —*adj.*, हरित; —*v.*, थक जाना; थकाना; ~**d,** 1. थका-माँदा, क्लान्त; 2. (*fig.*) घिसा-पिसा, घिसा-पिटा। > जेड; **जेड्-इड**

**jag,** 1. काँटा, नोक*, दाँता; 2. (*jagged edge of garment*) सिंघाड़ा; 3. (*tear in cloth*) खोंच; ~**ged,** काँटेदार; दाँतेदार। > जैग; **जैग्-इड**

**jaggery,** गुड़। > **जैगॅरि**

**jaguar,** जागुआर। > **जैग्यूअॅ**

**jaghir,** जागीर*। > **जागीर**

**jail,** *n.*, क़ैदख़ाना, जेलख़ाना; बन्दीगृह, कारागार, कारागृह; —*v.*, क़ैद क०; ~**bird,** क़ैदी, बन्दी; ~**er,** ~**or,** कारागारिक, कारापाल; ~**-delivery,** कारामुक्ति*; ~**-fever,** टाइफ़स ज्वर, पृषज्ज्वर। > **जेल**

**jalap,** जुलाब, जैलप। > **जैलॅप**

**jalousie,** झिलमिली*। > **जैल्-उ-ज़ी**

**jam,** *n.*, 1. मुरब्बा; 2. (*blocking*) जाम; 3. (*predicament*) जंजाल, उलझन*, झंझट*; —*v.*, 1. (*squeeze into*) घुसेड़ना, ठूसना; 2. (*tighten*) कसना, जकड़ना; 3. ठुसना, ठुस जाना; जकड़ा जाना, जकड़ना; 5. (*spoil*) गड़बड़ डालना, जाम क०; 6. (*crush*) भींचना, चापना, कुचलना; 7. (*crowd*) भीड़* मचाना, अवरोध क०; 8. अटक जाना; ~**ful,** खचाखच भरा। > **जैम**

**jamb,** बाज़ू, पाखा। > **जैम**

**jambo(lan), jambu,** जामुन। > **जैम्बो(लॅन), जैम्बू**

**jamboree,** जमावड़ा। > **जैमबॅरी**

**jangle,** *v.*, खड़खड़ाना; झगड़ना; *n.*, खटाखट, खटखट*, खड़खड़ाहट*; झगड़ा, खटखट*। > **जैन्गॅल**

**janitor,** द्वारपाल, प्रतिहार। > **जैन्-इ-टॅ**

**janitress,** द्वारपालिन*। > **जैन्-इ-ट्रिस**

**January,** जनवरी*। > **जैन्यूअॅरि**

**jap,** *n.*(*v.*), रोग़न (लगाना)। > **जैप**

**Japanese,** जापानी। > **जैपॅनीज़**

**jape,** *n.*(*v.*), मज़ाक़ (क०)। > **जेप**

**jar,** *n.*, 1. (*container*) मरतबान, मर्तबान; 2. (*sound*) खड़खड़ाहट*; 3. (*jolt*) धक्का;

4. (*quarrel*) झगड़ा, अनबन*, संघर्ष; —*v.*, 1. अप्रिय लगना, खटकना; 2. चरचराना, खड़खड़ाना; 3. (*vibrate*) काँपना या कँपाना; स्पन्दित होना या क०; 4. (*clash*) टकराना, संघर्ष होना या क०, झगड़ना; 5. धक्का देना; ~ring, कर्णकटु, कर्कश। > जा; जार्-इन्ग

**jardinière**, गमला। > जाडिन्ये'अं

**jargon**, 1. (*incoherent*) अनाप-शनाप, आँय-बाँय; 2. ख़ास बोली*, विशिष्ट शब्दावली*, वर्ग-बोली*। > जार्गन

**jargo(o)n**, जारगून, लंका-गोमेद। > जागून

**jasmine**, 1. (*common*) चमेली*, जाली*; 2. (*auriculatum*) जूही*, जुही*; 3. (*yellow*) पीली चमेली*, पीली जुही*, सोन-जूही*; 4. (*wild*) वनमल्लिका*, नेवाड़ी*; 5. (*downy*) कुन्द(फूल); 6. (*Arabian*) मोगरा; 7. (*arboreum*) नवमल्लिका*; 8. (*flexible*) मालती*; orange ~, कामिनी*; night ~, coral ~, हर-सिंगार। > जैस्मिन

**jasper**, जैस्पर, सूर्यकान्त। > जैस्-पॅ

**jaundice**, 1. कामला, कमल, पीलिया, परकान; 2. (*envy*) ईर्ष्या*। > जॉःन्-डिस

**jaunt**, सैर*, भ्रमण; ~y, बाँका, जिन्दादिल, प्रफुल्ल। > जॉःन्ट; जॉःन्-टि

**javelin**, भाला, बरछा, नेजा। > जैव्-लिन

**jaw**, जबड़ा, हनु*; ~-bone, हन्वस्थि*। > जॉः; जॉःबोन

**jay**, 1. (*blue-necked*) नीलकण्ठ; 2. (*black-throated*) बनसर्रा। > जे

**jazz**, जाज़। > जैज़

**jealous**, 1. ईर्ष्यालु,डाही, मत्सरी, जरतुवा; 2. (*vigilant*) सतर्क; ~y, 1. ईर्ष्या*, डाह*, असूया*, जलन*, मत्सर, मात्सर्य; 2. (*solicitude*) चिन्ता*। > जे'लॅस; जे'लॅसि

**jean**, सूती कपड़ा। > जेन = जीन

**jeep**, जीप*। > जीप

**jeer**, *n.*(*v.*), उपहास (क०), ताना (मारना)। > जिअॅ

**jehad**, जिहाद। > जिहाड

**jejune**, फीका, शुष्क, नीरस; अपर्याप्त; अनुर्वर; अपौष्टिक। > जिजून

**jejunum**, मध्यान्त्र। > जिजूनम

**jelly**, जेली*, अवलेह; ~-fish, छत्रिक। > जे'ल्-इ

**jemadar**, जमादार। > जे'म्-अॅ-डा

**jemmy**, सबरी*। > जे'म्-इ

**jenny**, गधी*। > जे'न्-इ

**jeopard**, ~ize, जोखिम* में डालना; दाँव पर रखना; ~y, जोखिम*, ख़तरा, संकट, आशंका*। > जे'पॅड, जे'पॅडाइज़; जे'पॅडि

**jerboa**, हिरन-मूसा। > जॅः-बो-अॅ

**jeremiad**, विलाप; दुखड़ा। > जे'रिमाइअॅड

**jerid**, **jer(r)eed**, बरछा, नेजा। > जिरीड

**jerk**, *n.*, 1. झटका, झकझोरा; 2. (*spasm*) ऐंठन*; —*v.*, 1. झटकना, झटकारना, झटका देना; 2. (*utter*) फूट पड़ना, बोल उठना, झटककर बोलना; 3. (*twitch*) फड़कना; 4. (*move*) हचकना; ~y, झटकेदार; ऐंठनदार। > जॅःक; जॅःक्-इ

**jerkin**, मिरजई*। > जॅःक्-इन

**jerry-built**, कच्चा, काग़ज़ी। > जे'-रि-बिल्ट

**jersey**, जर्सी*, चुस्त ऊनी बण्डी*। > जॅःस्-इ

**jessamine**, *see* JASMINE। > जे'सॅमिन

**jest**, *n.*, 1. मज़ाक़, हँसी*, दिल्लगी*; 2. (*witticism*) चुटकुला; 3. (*taunt*) ताना; —*v.*, मज़ाक़ क०; ताना मारना; ~er, मज़ाक़िया, मसख़रा; विदूषक। > जे'स्ट; जे'स-टॅ

**jet**, *n.*, 1. धारा*, धार*, प्रधार*, जेट, स्रुति*; 2. जेट वायुयान; 3. (*spout*) टोंटी*; 4. (*mineral*) संगमूसा, कृष्णाश्म; —*v.*, फूट निकलना; धार* फेंकना; ~-black, स्याह काला, कोयली; ~-propelled, जेट-चालित; ~-propulsion, जेट-चालन। > जे'ट

**jetsam**, फेंका माल, क्षिप्तक। > जे'ट्सॅम

**jettison**, फेंक देना। > जे'ट्-इसॅन

**jetty**, जेटी, घाट। > जे'ट्-इ

**Jew**, यहूदी; ~-baiting, यहूदियों का उत्पीड़न; ~ess, यहूदिन*; ~ish, यहूदी; ~ry, यहूदी मुहल्ला; यहूदी जाति*। > जू; जू-इस; जू-इश; जुअॅरि

**jewel,** रत्न, मणि*, जवाहर; ~**led,** रत्नित; ~**ler,** जौहरी, मणिकार; ~**lery,** ~**ry,** जवाहरात, गहने, ज़ेवर।
> जूअॅल; जूअॅल्ड; जू-अॅ-लॅ; जूअॅल्-रि

**jewing,** लोलकी*, गलचर्म। > जूइन्ग

**Jezebel,** स्वैरिणी*, पुंश्चली*। > जे'ज़ॅबॅल

**jib,** *n.*, 1. (*sail*) तिकोना पाल, गाब; 2. (*boom*) डाँड़, भुजा*; 3. (*gib*) अड़ानी*; 4. अड़ियल घोड़ा; —*v.*, 1. (*shift*) हटना; मुड़ना; हटाना, खसकाना; मोड़ना; 2. (*stop*) अड़ जाना, अड़ना; पीछे हटना; ~**ber,** अड़ियल घोड़ा। > जिब; जिब्-अॅ

**jibe,** *see* GIBE। > जाइब

**jig,** *n.*, 1. नाच; 2. मज़ाक़; 3. (*jigger, gadget*) जुगत*; —*v.*, नाचना, उछलना।
> जिग; जिग्-अॅ

**jiggle,** झुलाना। > जिगॅल

**jigsaw,** (छोटा) चौखटी-आरा।
> जिग्-सॉः

**jihad,** जिहाद। > जिहाड

**jilt,** छोड़ देना, अस्वीकार क०। > जिल्ट

**jimson weed,** धतूरा। > जिम्सॅन वीड

**jingal,** जंजाल। > जिंगॉःल

**jingle,** छनकना; छनकाना; तुकबन्दी* क०; ~ words, तुकान्त युग्म। > जिन्ग्गॅल

**jingo,** उद्धत राष्ट्रवादी। > जिन्ग्गो

**jink,** *v.*, कतराकर बच जाना या बचाना, वार बचाना; अचानक झुकना या झुकाना; —*n.*, 1. झपट*; 2. (*pl.*) रंगरलियाँ*।
> जिन्क

**jinn(ee),** जिन्न, जिन। > जिन; जिनी

**jinricksha, jinrikisha,** जापानी रिकशा
> जिन्-रिक्-शॉ

**jirga,** जिरगा। > जॅःग्-अॅ

**jittery,** घबराया, हैरान, परेशान, आशंकित।
> जिटॅरि

**jitters,** छटपटी*, घबराहट*, हैरानी*, परेशानी*, आशंका*। > जिटॅज़

**jiu-jitsu,** जापानी कुश्ती*। > ज्यूजिट्सू

**job,** *n.*, 1. नौकरी*, काम; 2. कर्तव्य; 3. काम, कार्य; 4. भ्रष्टाचार; 5. (*jab*) झटका, धक्का; —*v.*, फुटकर काम क०; किराये पर लेना; दलाली* क०; भ्रष्टाचार क०; चुभाना, कोंचना, धक्का मारना; ~**ber,** 1. फुटकर काम करनेवाला, ठेकेदार; 2. (*middleman*) आढ़तिया; 3. भ्रष्टाचारी; ~**bery,** भ्रष्टाचार; ~**-work,** ठेके का काम, फुटकर काम।
> जॉब; जॉब्अॅ, ~अॅरि

**Job's tears,** सांक्रू। > जब्स टिअॅज़

**jockey,** (घुड़दौड़* का) घुड़सवार धोखेबाज़; —*v.*, धोखा देना, छल-कपट क०। > जॉक्-इ

**jocko,** चिम्पाजी; बन्दर। > जॉक्-ओ

**jocose, jocular,** विनोदी, विनोदप्रिय, हँसोड़, मज़ाक़पसन्द; विनोदपूर्ण, विनोदात्मक।
> जॅकोस जॉक्-यु-लॅ

**jocund,** प्रसन्न, प्रमुदित, प्रफुल्ल।
> जॉकॅन्ड

**jog,** *n.*, 1. टहोका, झटका; धक्का; 2. (~*trot*) मन्थरगति*, धीमी चाल*; दुलकी* (*of horse*); —*v.*, 1. टहोकना, हिलाना; 2. (*revive*) जगाना, जागरित क०, [illegible]रित क०; गिरते-पड़ते या मन्थरगति* से आगे बढ़ना, झूमते चलना। > जॉग; जॉग्-ट्रॉट

**joggle,** 1. हिला देना; 2. (*jolt, v.*) हचकना, लड़खड़ाना; 3. (*join*) जोड़ लगाना; —*n.*, 1. (*notch*) खाँचा; 2. गुज्झी*। > जॉगॅल

**join,** *n.*, जोड़; *v.*, मिलना, मिल जाना, जुड़ जाना; सम्मिलित या शामिल हो जाना, भाग लेना; जोड़ना, जोड़ देना, मिलाना, संयुक्त क०, एकत्र क०, सम्बद्ध क०, एक कर देना; सहयोगी, साथी या सदस्य बनना; साथ चलना, साथ देना; (काम पर, स्कूल में आदि) पहुँचना; पदभार ग्रहण क०, सेवारंभ क०, कार्य आरंभ क०; ~**ed,** संयुक्त।
> जॉ्न; जॉइन्ड

**joinder,** 1. सम्मिलन; 2. (*law*) संयोजन।
> जॉइन्-डॅ

**joiner** 1. मिलानेवाला, योजक 2. (*carpenter*) बढ़ई, मिस्तरी; ~**y,** 1. (*work*) बढ़ईगिरी*; 2. (*place*) बढ़ईखान।
> जॉइन्-अॅ

**joining date,** कार्यग्रहण-तिथि*, कार्यारंभ तारीख़*। > जॉइन्-इन्ग

**joint,** *n.*, 1. जोड़, सन्धि*, गाँठ* 2. (*geol.*) संभेद, दरज*; 3. (*of meat*) पारचा; 4. (*place*) अड्डा; मद्यशाला*; —*v.*, जोड़ना, जोड़ मिलाना; 2. (*dismember*) टुकड़े-टुकड़े क०, अंगविच्छेद क०; —*adj.*, 1. संयुक्त,

सह- सम्मिलित; 2. (*concurrent*) समवर्ती; out of ~, उखड़ा हुआ; अस्तव्यस्त, अव्यवस्थित; ~ family, संयुक्त परिवार; ~**ed**, ग्रन्थित, सन्धिमय, गाँठदार; ~**er**, युक्तक; मेलक; ~**ing**, सन्धान, सन्धिकरण; दरजबन्दं*; 2. (*geol.*) संभेदन; ~**less**, सन्धिहीन; ~**ly**, संयुक्त रूप से।
> जॉइन्ट; जॉइन्ट्/इड, ~अॅ, ~इन्ग, ~लिस, ~लि

**jointure**, विधवा-धन। > जॉइन्-चॅ

**joist**, कड़ी*। > जॉइस्ट

**joke**, *n.*(*v.*), मज़ाक़ (क०), परिहास, दिल्लगी; ~**r**, 1. मज़ाक़िया; जोकर।
> जोक; जोक्-अॅ

**jollification**, रंगरलियाँ*, रागरंग।
> जॉलिफ़िकेशॅन

**jollify**, मौज* उड़ाना; आनंदित क०।
> जॉल्-इ-फ़ाइ

**jollity**, आनन्द, उल्लास; रागरंग।
> जॉल्-इ-टि

**jolly**, प्रफ़ुल्ल, प्रसन्न, आनन्दित; मिलनसार, तबीअतदार; ~-**boat**, डोंगी*, होड़ी*।
> जॉल्-इ

**jolt**, 1. हचका, हचकोला; झटका, झोंका; 2. (*shock*) धक्का; —*v.*, हचकाना; हचकना; ~**y**, हचकेदार। > जोल्ट, जोल्-टि

**jolterhead**, उल्लू का पट्ठा।
> जोल्टॅहे'ड

**jorum**, कटोरा। > जॉ:रॅम

**joss**, चीनी देवमूर्ति*; ~-**house**, चीनी मन्दिर; ~-**stick**, धूप-बत्ती*। > जॉस

**jostle**, *v.*, धक्का देना, ढकेलना; धकियाना; —*n.*, 1. धक्का; 2. (*jostling*) ढकेला-ढकेली* धक्कमधक्का, धकपेल*, रेल-पेल*।
> जॉसॅल

**jot**, *n.* बिन्दु; कण, रत्ती*, अत्यल्प; *v.*, (संक्षेप में) लिख लेना। > जॉट

**jounce** *v.*, झटकारना, झकझोरना, हिला देना, हचकाना; हचकना; —*n.*, हचका; धक्का, झटका। > जाउन्स

**journal**, 1. दैनिकी*, दैनन्दिनी*, रोज़नामचा जर्नल; 2. (*diary*) डायरी*; 3. (*newspaper*) पत्र, अख़बार, दैनिक (*daily*; 4. (*periodical*) पत्रिका*; ~**ese**, अख़बारी भाषा*, पत्रकार-शैली*; ~**ism**, पत्रकारिता*; ~**ist**, पत्रकार; ~**ize**, दैनिकी* में लिखना। > जॅ:नॅल; जॅ:नॅ/लीज़, ~लिज़्म, ~लिस्ट, ~लाइज़

**journey**, *n.*(*v.*), यात्रा* (क०), सफ़र; ~**man**, कारीगर, कमेरा; ~-**work**, कच्चा काम; ठीके का काम।
> जॅ:न्/इ, ~इमॅन, ~इवॅ:क

**joust**, *n.*(*v.*), घुड़सवारों की बरछेबाज़ी* या नेज़ाबाज़ी* (क०)। > जाउस्ट = जूस्ट

**jovial**, प्रसन्नचित्त, तबीअतदार; ~**ity**, तबीअतदारी*; प्रसन्नता*।
> जोव्यॅल; जोविऐल्-इटि

**jowl**, 1. जबड़ा; 2. (*cheek*) गाल; 3. (*dewlap*) गलकम्बल; 4. (*crop*) गलथैली*; 5. (*of fish*) सिर। > जाउल

**joy**, *n.*, आनन्द, हर्ष, आह्लाद, ख़ुशी*; *v.*, आनन्दित होना या क०, ख़ुश होना या क०; ~**ful**, ~**ous**, 1. आनन्दित, हर्षित; 2. आनन्दपूर्ण, आनन्दमय; 3. (*delightful*) आनन्दप्रद, आनन्ददायक, रुचिकर; ~**less**, निरानन्द, उदास; नीरस, निरानन्द, मनहूस।
> जॉइ; जॉइफ़ुल; जॉइअॅस; जॉइलिस

**jubi/lant**, प्रफ़ुल्ल, आनन्दविभोर, प्रमुदित, उल्लसित; ~**late**, आनन्द मनाना, हुलसना, फूले न समाना, आनन्दित होना; ~**lation**, ~**lance**, उल्लास; आनन्दोत्सव।
> जूब्-इ/लॅन्ट, ~लेट, ~लेशॅन, ~लॅन्स

**jubilee**, जयन्ती*; diamond, golden, silver ~, हीरक, स्वर्ण, रजत ~; ~ year, जयन्ती-वर्ष। > जूब्-इली

**Judaism**, यहूदी धर्म; यहूदीवाद।
> जूडेइज़्म

**judas**, विश्वासघाती। > जूडॅस

**judder**, *n.*, डगमगाहट*; *v.*, डगमगाना।
> जॅड्-अॅ

**judge**, *n.*, न्यायाधीश, न्यायकर्ता; निर्णायक; पारखी, गुणज्ञ; —*v.*, 1. न्याय क०; 2. (*decide*) निर्णय क०, फ़ैसला देना; 3. (*think*) समझना, विचार होना; 4. (*estimate*) आँकना; 5. (*criticize*) आलोचना* क०; 6. (*censure*) निन्दा* क०; ~ **advocate**. न्यायाधिवक्ता; ~-**made**, निर्णीत; ~**ship**, न्यायाधीशपद।
> जॅज; जॅज्-शिप

**judg(e)ment,** 1. (*sentence*) निर्णय, फ़ैसला; न्याय; 2. निर्णयन; 3. (*misfortune*) विपत्ति*, (ईश्वरीय) दण्ड; 4. (*opinion*) विचार, राय*; अनुमान; 5. (*criticism*) आलोचना*, मूल्यांकन, निन्दा*; 6. (*good sense*) विवेक, परख*; ~ **creditor,** निर्णीत ऋणदाता; ~**-day,** विचार का दिन, क़यामत*। > **जॅज्मॅन्ट**

**judicable,** न्याय-योग्य। > **जूड्-इकॅबॅल**

**judicature,** न्याय-व्यवस्था*, न्याय-विधान; न्यायाधिकार; न्यायालय; न्यायाधिकरण, न्यायाधिकारी। > **जूड्-इकॅचॅ**

**judicial,** 1. न्यायिक, अदालती, न्याय-; 2. (*fair*) निष्पक्ष, न्यायसम्मत; 3. (*critical*) विवेचनात्मक, विवेचित। > **जुडिशॅल**

**judiciary,** *n.*, न्यायपालिका*, न्यायतन्त्र, न्यायांग; न्यायाधिकारी; —*adj.*, न्यायिक। > **जुडिशॅरि**

**judicious,** विवेकपूर्ण, विवेचित; विवेकी, प्रज्ञ, बुद्धिमान्, समझदार; ~**ly,** सविवेक, विवेकपूर्वक। > **जुडिशॅस**

**jug,** सुराही*, घड़ा, घट। > **जॅग**

**jugal bone,** गण्डिका*। > **जूगॅल**

**jugate,** 1. (*paired*) युग्मित; 2. (*bot.*) युग्मपर्णी। > **जूगेट**

**Juggernaut,** जगन्नाथ। > **जॅगॅनॉ:ट**

**juggle,** बाज़ीगरी* क०; धोखेबाज़ी* क०, धोखा देना; ~**r,** बाज़ीगर, ऐंद्रजालिक, इन्द्रजाली; धोखेबाज़; ~**ry,** बाज़ीगरी*, हस्तलाघव, इन्द्रजाल; धोखेबाज़ी*। > **जॅगॅल; जॅग्-लॅ; जॅग्लॅरि**

**jugular,** कण्ठ्य, ग्रैव; ~ **canal,** गल-नाल*; ~ **vein,** गल-शिरा*। > **जॅग्-यु-लॅ**

**jugulate,** गला काटना, गला घोंटना। > **जॅग्-यु-लेट**

**jugulum,** जत्रुक। > **जूग्युलॅम**

**jugum,** युग्मदण्ड। > **जूगॅम**

**juice,** रस; सार; ~**less,** रसविहीन; नीरस। > **जूस**

**juicy,** 1. रसदार, पिलपिला; 2. (*fig.*) दिलचस्प, रसीला, मज़ेदार। > **जूसि**

**ju-jitsu, ju-jutsu,** जापानी कुश्ती*। > **जूजिट्सू**

**ju-ju,** पूजा-वस्तु*, ताबीज़। > **जूजू**

**jujube,** बेर। > **जूजूब**

**julep,** 1. शरबत; 2. (*alcoholic*) मसालेदार शराब*। > **जूल्-इप = जूलेप**

**July,** जुलाई*। > **जुलाइ = जूलाइ**

**jumble,** *n.*, 1. (*medley*) घालमेल; 2. (*muddle*) गड़बड़, अव्यवस्था*, घमरौल*, गड़बड़झाला; 3. (*shock*) धक्का, हचकोला; —*v.*, गड्डबड्ड या अस्तव्यस्त कर देना; 2. घबरा देना, उलझाना; 3. (*flounder*) छटपटाना, कुलबुलाना। > **जॅम्बॅल**

**jumbo,** भारी-भरकम; हाथी। > **जॅम्बो**

**jump,** *n.*, 1. कूद*, फाँद*, छलाँग*, प्लुति*; 2. (*upward*) झम्प, उछाल*; 3. (*distance*) कुदान*; 4. (*start*) चौंक; 5. दरार*, अन्तर; आकस्मिक परिवर्तन; विषयान्तर; मूल्य-वृद्धि*; —*v.*, 1. कूदना, उछलना; 2. लाँघना, फाँदना, कूदना; 3. चौंकना या चौंकाना; 4. अचानक बढ़ना या बढ़ाना; 5. (*ship*) छोड़ देना; high ~, ऊँची कूद*; long ~, लम्बी कूद*; ~**er,** 1. कूदनेवाला; 2. (*mech.*) झम्पक; 3. (*garment*) जम्पर, कुरता; ~**y,** 1. (*apprehensive*) आशंकित, आशंकी; 2. (*irregular*) अनियमित; 3. (*restless*) अशांत। > जॅम्प; **जॅम्/पॅ, ~पि**

**junction,** 1. (*action*) संयोजन; 2. संगम, संयोग, सम्मिलन, मिलन, सन्धि*, सन्धिस्थान; 3. (*railway*) जंकशन; 4. (*point of time*) घड़ी*; 5. (*crisis*) संकटस्थिति*, संकटवेला*। > **जॅन्क्शॅन**

**juncture,** संयोजन; जोड़, सन्धि*; समय, परिस्थिति*; संकटकाल। > **जॅन्क्-चॅ**

**June,** जून। > जून

**jungle,** जंगल; ~**-fowl,** जंगली मुरगी*। > **जॅन्ग्-गॅल**

**jungly,** जंगली। > **जॅन्ग्**-लि

**junior,** 1. अवर; 2. छोटा; 3. (*brother*) अनुज; ~ division, अवर प्रभाग; ~**ity,** अवरता*; ~**most,** कनिष्ठ। > **जून्-यॅ**; जूनिऑरिटि

**juniper,** हपुषा*, आरार, हौबेड़ा। > **जून्-इ-पॅ**

**junk,** *n.*, 1. (*ship*) जंग*; 2. (*old cable*) रद्दी रस्सा; 3. (*rubbish*) कूड़ा-करकट; 4. (*chunk*) टुकड़ा; 5. सुखाया मांस; —*v.*,

फेंक देना; टुकड़े-टुकड़े कर डालना; ~**yard**, गुदड़ी-बाज़ार। > जॅन्क

**junket**, *n.*, 1. दही की मिठाई*, लस्सी*; मिष्टान्न; 2. (वन)भोज; 3. (*trip*) सैर*; —*v.*, भोज देना, खिलाना-पिलाना; सैर* क०। > **जॅन्क्**-इट

**junta**, 1. परिषद्*; 2. (*junto*) (गुप्त) दल, गुट। > **जॅन्**-टॅ

**jupe**, लहँगा, घघरा। > जूप, श्जूप

**Jupiter**, बृहस्पति, गुरु। > **जू**-पि-टॅ

**jural**, विधिक ; वैधिक। > **जुॲरॅल**

**juratory**, शपथ-, शपथमय। > **जुॲरॅटॅरि**

**jure divino**, ईश्वरीय विधान से। > **जुॲरि** डिवाइनो

**juridical**, 1. न्यायिक; 2. (*legal*) वैधिक। > जुॲरिड्-इकॅल

**jurisconsult**, विधिवेत्ता। > **जुॲर्**-इस्कॅन्सॅल्ट

**jurisdiction**, 1. (न्याय-)अधिकार; क्षेत्राधिकार; 2. (*range*) अधिकार-क्षेत्र; 3. (*court*) न्यायालय; 4. (*system*) न्यायव्यवस्था*; ~**al**, आधिकारिक। > जुॲरिस्-**डिक्**/शॅन, ~शॅनॅल

**juris/prudence**, विधिशास्त्र, न्यायशास्त्र; विधि-संग्रह; ~**prudent**, *see* JURIST। > जुॲरिसप्रूड्/ॲन्स, ~ॲन्ट

**jurist**, विधिवेत्ता, विधिशास्त्री; ~**ic**, न्यायिक। > **जुॲर्**-इस्ट; जुॲ-**रिस्**-टिक

**juror**, जूरर, जूरी-सदस्य, पंच। > **जुॲर्**-ॲ

**jury**, *n.*, जूरी*, न्याय-सभ्य, अभिनिर्णायक; —*adj.*, कामचलाऊ; verdict of ~, अभिनिर्णय; ~**man**, जूरीसभ्य , जूरी-सदस्य। > **जुॲर्**-इ, ~मॅन

**jus**, 1. (*law*) विधि*; 2. अधिकार। > जॅस

**jussive**, आज्ञार्थ। > **जॅस्**-इव

**just**, *adj.*, 1. (*person*) न्यायी; धार्मिक; 2. न्यायसंगत, न्यायोचित, न्याय्य, न्यायपूर्ण; 3. (*merited, proper*) उचित, यथोचित; 4. (*lawful*) वैध, विधिसंगत; 5. (*well-founded*) सकारण; 6. (*correct*) सही, ठीक, यथातथ्य; —*adv.*, ठीक-ठीक; मात्र, भर; अभी-अभी; किंचित्; मुश्किल* से; ~**ly**, न्यायतः; ठीक ही; उचित रूप से; ~**ness**, औचित्य; सच्चाई* , सचाई*। > जॅस्ट

**justice**, न्याय, इंसाफ़; न्यायपरायणता*, न्यायशीलता*; धार्मिकता*; औचित्य; सच्चाई*; न्यायाधिपति, न्यायमूर्ति; do ~ to, के साथ न्याय क०; की क़दर* क०; का पूरा रस लेना। > **जॅस्**-टिस

**justiciable**, वादयोग्य। > जॅस्-**टि**-शि-ॲ-बॅल

**justiciary**, *n.*, न्यायाधिकारी; न्यायाधिकार; —*adj.*, न्यायिक। > जॅस्-**टि**-शि-ॲ-रि

**justifiable**, न्याय्य, क्षम्य; तर्कसंगत, न्यायसंगत, समर्थनीय। > **जॅस्**-टि-फ़ाइ-ॲ-बॅल

**justifi/cation**, 1. न्याय- या औचित्य-प्रतिपादन; 2. तर्कसंगति*, औचित्य; 3. (*defence*) सफ़ाई*, प्रतिवाद, समर्थन; 4. (*exculpation*) दोषमोचन; 5. (*theol.*) पापमोचन; पापमुक्ति*, कृपाप्राप्ति*; 6. व्यवस्थापन; ~**cative**, ~**catory**, ~**er**, न्याय-प्रतिपादक, दोषनिवारक; समर्थक। > जॅस्-टि-फ़ि-**के**-शॅन; **जॅस्**-टि/फ़ि-के-टिव्, ~फ़िकेटॅरि, ~फ़ाइ-ॲ

**justified**, न्यायसंगत; दोषमुक्त; समर्थित; व्यवस्थित, समंजित। > **जॅस्**-टि-फ़ाइड

**justify**, 1. सफ़ाई* देना, न्यायसंगत, तर्कसंगत, यथातथ्य या उचित सिद्ध क०; 2. (*absolve*) निर्दोष ठहराना, दोषमुक्त क०; 3. (*warrant*) कारण दिखाना, आधार प्रस्तुत क०; समर्थन क०; 4. (*adjust*) ठीक कर देना, समंजित क०, व्यवस्थित क०। > **जॅस्**-टि-फ़ाइ

**jut**, बाहर निकला हुआ होना। > जॅट

**jute**, जूट, पाट, पटसन, पटुआ। > जूट

**juvenescence**, तरुणाई*। > जूवि**ने**'सॅन्स

**juvenile**, *adj.*, तरुण, किशोर; *n.*, किशोर, नवयुवक; ~ delinquency, बाल-अपराध; किशोर-अपचार; ~ literature, बाल-साहित्य; ~ offender, बाल-अपराधी; किशोर-अपराधी। > **जूव्**-इनाइल

**juvenilia**, कैशोर की रचनाएँ*। > जूवॅनिल्-इ-ॲ

**juvenility**, नवयौवन, कैशोर, किशोरावस्था*। > जूवॅनिल्-इटि

**juxta/pose**, पास-पास रखना; ~**position**, 1. (*act*) सन्निधान; 2. सन्निधि*; सान्निध्य। > जॅक्स्टॅ/**पोज़**,~पॅज़िशॅन

# K

**Kaaba,** काबा। > का-बॅ
**kadi,** क़ाज़ी। > काड्-इ
**kaiser,** सम्राट्। > काइ-ज़ॅ
**kala-azar,** काला-आज़ार, काल-ज्वर। > का-ला-आ-ज़ा
**kale, kail,** करमसाग। > केल
**kaleisdoscope,** बहुमूर्तिदर्शी। > कॅलाइडॅस्कोप
**kali,** क्षार। > कैल्-इ = केल्-इ
**kalong,** चमगादड़। > कालॉन्ग
**kanarese,** कन्नड़। > कैनॅरीज़
**kangaroo,** कंगारू; ~ **rat,** कंगारू-मूषक। > कैन्गॅरू
**kaolin,** केओलिन, चीनी-मिट्टी*। > केऑलिन
**kapok,** सेमल की रुई*। > केपॉक
**karait,** करैत। > काइट
**karma,** 1. कर्म; 2. (*fate*) भाग्य, नियति*। > काम्-अॅ
**kata/basis,** अवरोहण; ~**batic,** अवरोही। > कॅटैबॅसिस; कैटॅबैट्-इक
**katabolism,** अपचय। > कॅटैबॅलिज़्म
**kataseism,** अवकम्प। > कैटासाइज़्म
**kathode,** कैथोड, ऋणाग्र। > कैथोड
**katydid,** टिड्डा। > केट्-इडिड
**kayak,** डोंगी*। > काइऐक
**keck,** उबकना; से घृणा* क०। > के'क
**kedge,** फेरना; ~**-anchor,** लोथारी-लंगर। > के'ज
**kedgeree,** खिचड़ी*। > के'जॅरी
**keel,** *n.*, नौतल, पठाण; जहाज़, नाव*; —*v.*, औंधना, उलट जाना; औंधाना, औंधा क०, उलट देना; ~**ed,** नौतलित; ~**man,** माँझी। > कील; कील्ड
**keen,** *adj.*, 1. (*~-edged*) तीक्ष्ण, पैना, चोखा, तेज़; 2. (*eager*) उत्साही, जोशीला, तेज़, उत्सुक; 3. (*intense, sharp*) तीक्ष्ण, तीव्र, प्रखर, तेज़; उग्र, प्रचण्ड; 4. (*~-witted*) कुशाग्रबुद्धि, विचक्षण, दूरदर्शी; 5. (*pungent*) तीखा, तीता, तिक्त, चरपरा; —*n.*(*v.*), विलाप (क०); ~**-eyed,** तीक्ष्णदृष्टि। > कीन
**keep,** *n.*, 1. (*charge*) देख-रेख*; 2. (*of castle*) अन्तर्कोट, गढ़ी*; 3. (*woman*) रखेल*; 4. (*mech.*) कीप*; 5. (*stop*) अड़ानी*, ठेक*; 6. (*maintenance*) गुज़ारा, निर्वाह; भरण-पोषण; —*v.*, 1. (*have, hold*) रखना, पास रखना, ठीक रखना; 2. (*observe*) मनाना; ध्यान रखना, पालन क०, मानना; 3. (*fulfil*) पूरा क०, निबाहना; 4. (*tend*) देख-रेख* क०; 5. (*guard*) की रक्षा* क०, सुरक्षित रखना; 6. (*reserve*) बचा रखना; 7. (*~ up, maintain*) खर्च देना, भरण-पोषण क०; चालू, चलते या बनाए रखना; 8 (*raise*) पोसना, का पालन क०; 9. (*conduct*) चलाना; 10. (*detain*) रोकना, रोक रखना; क़ैद* में रखना; 11. (*~ down, under*) नियन्त्रित क०, वश में रखना, अपने को रोकना; 12. (*conceal*) गुप्त रखना, (से) छिपाना; 13. (*~ on*) करता रहना; 14. (*continue*) पर चलता रहना; 15. (*remain*) बना रहना; ठीक रहना, नहीं बिगड़ना; ~ away, से अलग या दूर रहना या रखना; ~ up, (पढ़ाई*) बनाए रखना; करता रहना; नहीं पिछड़ना। > कीप
**keeper,** 1. रक्षक, पाल(क); 2. (*on reins*) मछली* > कीप्-अॅ
**keeping,** 1. (*care*) रक्षा*, देख-भाल*, देख-रेख*; 2. (*charge*) अधिकार; 3. (*maintenance*) अनुरक्षण; भरण-पोषण, खर्च; 4. (*harmony*) सामंजस्य, संगति*, 5. (*observance*) पालन; 6. (*preservation*) परिरक्षण। > कीप्-इन्ग
**keepsake,** निशानी*, स्मृतिचिह्न, यादगार*। > कीप्सेक
**keeve,** हौज़। > कीव
**kef, keif, kief,** मस्ती*; कैफ़, मादक द्रव्य। > के'फ़; काइफ़; कीफ़
**keg,** पीपा। > के'ग
**ken,** पहुँच*, ज्ञान की सीमा*। > के'न
**kennel,** 1. कुत्ताघर; 2. शिकारी कुत्ते; 3. (*gutter*) पनाला, मोरी*। > के'नॅल
**kenosis,** न्यूनीकरण। > किनोस्-इस
**kentledge,** किन्तार। > के'न्ट-लिज

**kepi**, टोपी* । > के'प्-इ
**kera/toid**, शृंगाकार; ~**tose**, शृंगी, शार्ङ्ग । > के'रॅ/टॉइड, ~टोस
**kerb**, 1. किनारा; 2. (*~-stone*) किनारे का पत्थर, उपांताश्म । > कॅ:ब; कॅ:ब्स्टोन
**kerchief**, 1. ओढ़नी*; 2. (*hand~*) रूमाल । > कॅ:च्-इफ़
**kerf**, काट* । > कॅ:फ़
**kermis**, मेला । > कॅ:म्-इस
**kernel**, 1. गरी*, गिरी*, मींगी*; 2 (*grain*) दाना; 3. (*core*) सार, तत्त्व । > कॅ:नॅल
**kerosene**, किरासन, मिट्टी* का तेल । > के'रॅसीन
**kestrel**, खेरमुतिया* । > के'स्ट्रॅल
**ketch**, केच, नाव* । > के'च
**ketchup**, चटनी* । > के'चॅप
**kettle**, केतली*, देगची*; ~**-drum**, ताशा, नक़्क़ारा; ~**hole**, जलजगर्तिका*; ~**stitch**, लपेट-सिलाई* । > के'टॅल, ~ड्रॅम
**kevel** (*peg*), खूँटी* । > के'वॅल
**key**, *n.*, 1. कुंजी*, चाबी*, ताली*; 2. (*wedge*) पच्चर, फन्नी*; 3. (*of piano*) परदा; 4. (*tone*) तान*; सुर, स्वर; 5. (*~note*) मूलस्वर; मूल-सिद्धान्त, मूल-भाव; भाव, वातावरण; शैली*; 6. (*mech.*) कुंजी*; 7. (*~stone*) सन्धान-प्रस्तर, डाट*; 8. (*explan., fig.*) कुंजी*; 9. *see* REEF, SANDBANK; —*v.*, कुंजी* या फन्नी* लगाना; सुर ठीक क०; ~ **up**, उत्तेजित क०; उत्सुक कर देना; ~**board**, कुंजी-फलक; ~**ed**, कुंजीदार; ~ **industry**, मूल-उद्योग; ~**-point**, मूलस्थल; ~**way**, चाबीखाँचा; ~**-word**, संकेतशब्द । > की; कीबॉ:ड
**khaddar**, खद्दर, खादी* । >कैड्-अॅ
**khaki**, ख़ाकी । > काकि
**khalifa**, ख़लीफ़ा; ~**te**, ख़िलाफ़त* । > का-ली-फ़ॅ; कैल्-इ-फ़ेट
**khamsin**, खामसिन । > कैम्-सिन
**khan**, 1. खान; 2. (*inn*) सराय* । > कान
**khidmutgar**, ख़िदमतगार । > किड्मॅट्गा
**khilafat**, ख़िलाफ़त* । > किलाफ़ॅट
**kibble**, *n.*, डोल; *v.*, कूटना, पीसना । > किबॅल
**kibe**, बिवाई* । > काइब
**kiblah**, क़िबला । > किब्ला
**kick**, *n.*, 1. लात*, पादप्रहार, पादाघात, ठोकर*; 2. (*recoil*) प्रतिक्षेप, धक्का; —*v.*, 1. ठोकर* या लात* मारना, लतियाना, ठुकराना; 2. (*of animals*) लत्ती* मारना, लात* चलाना; दुलत्ती* मारना (*with two hind-legs*); 3. धक्का; क्रुद्ध हो जाना, असन्तोष प्रकट क०, विरोध क०; ~**er**, लतहा; ~**-off**, प्रारंभ; ~**shaw**, तर माल, स्वादिष्ठ पकवान्; खिलौना, नुमाइशी चीज़*; ~**-up**, ऊधम, उपद्रव । > किक; किक्-अॅ; किक्-ऑ:फ़; किक्शॉ:; किक्-अॅप
**kid**, *n.*, मेमना; मेमने का चमड़ा; *v.*, ब्याना । > किड
**kidnap**, (अप)हरण क०, ले भागना; ~**ped**, अपहृत; ~**per**, (अप)हर्ता । > किड्नैप; किड्-नै-पॅ
**kidney**, गुरदा, वृक्क; प्रकृति*, स्वभाव; प्रकार; ~ **bean**, मोठ, मोथ; ~**stone**, पथरी* । > किड्-नि
**kilderkin**, पीपा । > किल्डॅकिन
**kill**, *v.*, 1. मार डालना; हत्या* क०, वध क०; 3. (*destroy*) नष्ट क०, समाप्त क०; 4. (*defeat*) हरा देना, विफल या व्यर्थ कर देना; 5. (*destroy effect*) फीका कर देना; 6. (*time*) बिताना, काटना; 7. (*overwhelm*) अभिभूत क०; 8. (*cancel*) काटना, प्रकाशित न होने देना; 9. (*an engine*) बन्द कर देना; —*n.*, वध, हनन; शिकार, मारा हुआ पशु; ~**er**, हन्ता, हत्यारा; ~**ing**, *n.*, वध, हनन, हत्या*; —*adj.*, घातक; अत्यन्त सम्मोहक; थकाऊ; ~**joy**, रंग में भंग करनेवाला, मज़ा किरकिरा करनेवाला । > किल; किल्/अॅ, ~इन्ग, ~जॉइ
**killick, killock**, पत्थर का लंगर । > किल्/इक, ~अॉक
**kiln**, 1. भट्ठा, भट्टा; 2. (*potter's ~*) आँवाँ, आवाँ । > किल्न
**kilo-**, किलो-, सहस्र- । > किलो
**kilt**, *n.*, किल्ट, घाघरा; *v.*, 1. (*tuck up*) चढ़ाना; 2. (*pleat*) चुनट* डालना; ~**ed**, चुनटदार, चुननदार । > किल्ट
**kin**, *n.* (*kinsfolk*), ज्ञातिवर्ग, सम्बन्धी, रिश्तेदार; —*adj.*, सगोत्र; समगुण,

सदृश; सम्बद्ध; ~less, कुटुम्बहीन। > किन

**kincob**, कमख़ाब, किमख़ाब, कमख्वाब। > किन्‌कॉब

**kind**, *n.*, 1. (*sort*) क़िस्म*, प्रकार; 2. (*class*) वर्ग; 3. (*race*) जाति*; —*adj.*, अच्छा, भला; स्नेही; सदय, दयालु, कृपालु; भद्र, सौम्य; हार्दिक; in ~, माल (जिस*) के रूप में; उसी प्रकार; of a ~, सदृश; बहुत साधारण; **~-hearted**, कृपालु, दयालु, सहृदय; **~ly**, *adj.*, कृपालु, भद्र, सदय; मनोहर, सुखद, सुहावना; —*adv.*, कृपया; कृपापूर्वक; अनुकूल दृष्टि* से, अनुग्रहपूर्वक; **~ness**, कृपा*। > काइन्ड

**kindergarten**, बालविहार। > किन्‌डॅगार्टन

**kindling(s)**, चैले, चैलियाँ*। > किन्ड्-लिन्ग

**kindle**, सुलगना या सुलगाना, जलना या जलाना; उत्तेजित क० या हो जाना; प्रदीप्त, उज्ज्वल या उत्साहित कर देना या हो जाना। > किन्‌डॅल

**kine**, 1. गायें*; 2. (*cattle*) मवेशी, ढोर। >काइन

**kindred**, *n.*, सगोत्रता*; रिश्तेदार; सादृश्य; —*adj.*, सगोत्र; सजातीय; सदृश। >किन्-ड्रिड

**kinema**, *see* CINEMA। > किन्-इ-मॅ

**kinematic**, शुद्धगतिक; **~s**, शुद्धगति-विज्ञान, शुद्धगतिकी*। > काइनिमैट्/इक, ~इक्स

**kinematograph**, चलचित्रदर्शी; चलचित्र-कैमरा। > काइनिमैटॅग्राफ़

**kinesis**, गति*; गतिक्रम। काइनीस्-इस

**kinesthe/sia**, गति-संवेदन, गतिबोध; **~tic**, गतिबोधक। > काइनिस्‌थीस्-इॲ; काइनिस्‌थे'ट्-इक

**kinetic**, गतिज; गतिक, गतिसम्बन्धी, गति-मूलक, गत्यात्मक; ~ energy, गतिज ऊर्जा*; ~ theory, गतिक सिद्धान्त; **~s**, बलगति-विज्ञान, बलगतिकी*। > काइने'ट्/इक, ~इक्स

**kineto/graph**, चलचित्र-कैमरा; **~scope**, चलचित्रदर्शी। > काइने'टॅ/ग्राफ़, ~स्कोप

**king**, 1. राजा, नरेश, नरपति; 2. (*chess, card*) बादशाह। > किन्ग

**king/bolt, ~pin**, मध्यक़ाबला; **~-cobra**, नागराज; **~craft**, शासन-कला*; **~-crow**, भुजंगा; **~dom**, 1. राज्य, शाही*, बादशाहत*; 2. (खनिज-, वनस्पति-, प्राणि-) जगत्; **~fisher**, कौड़िल्ला, किलकिला, कौड़िल्ली*; **~let**, रजवाड़ा; **~ly**, राजसी, शाही, राजोचित; **~post**, मध्यथूनी*; **~'s evidence**, मुख़बिर; **~'s evil**, कण्ठ-माला*, गण्डमाला*; **~ship**, राजत्व; राज-पद, राजाधिकार; राजतन्त्र; **~'s yellow**, अमलतासी।

**kink**, *n.*, 1. बल, ख़म, ऐंठ्*; 2. (*curl*) घूँघर; 3. (*spasm*) ऐंठन*; 4. (*mental*) ग्रन्थि*, सनक*; —*v.*, बल पड़ना या डालना। > किन्क

**kinsfolk**, कुटुम्ब। > किन्ज़्‌फ़ोक

**kinship**, 1. सगोत्रता*, रिश्तेदारी*, बन्धुता*, बान्धव्य; 2. (*relation*) सम्बन्ध; 3. (*similarity*) सादृश्य। > किन्-शिप

**kins/man**, रिश्तेदार, ज्ञाति, नातेदार; **~woman**, रिश्तेदारिन*। > किन्ज़्/मॅन, ~वुमॅन

**kiosk**, छतरी*, कुश्क। > कीऑस्क

**kip**, (बछड़े, मेमने आदि की) खाल*। > किप

**kipper**, *n.*, सामन; सुखाया सामन या हिलसा; —*v.*, सुखाना। > किप्-ॲ

**kirk**, *see* CHURCH। > कॅ:क

**kirsch(wasser)**, ओलची* का आसव। > किॲश; किॲश्-वा-सॅ

**kismet**, क़िस्मत*। > किस्‌मे'ट

**kiss**, *n.*, चुम्बन, चुम्मा, बोसा; *v.*, चूमना, चुम्बन क०। > किस

**kit**, 1. क़िट, सामान; 2. (*implements*) उपकरण, औज़ार; 3. (*~-bag*) बैग, थैला, झोला, तोशदान; 4. (*tub*) कठौत*, कठौता, कठरा; 5. (*basket*) टोकरा। > किट

**kitchen**, 1. रसोईघर, पाकशाला*, बावरची-ख़ाना; 2. (*food*) रसोई*, भोजन; **~er**, रसोइया; **~ette**, छोटा रसोईघर। > किच्/इन, ~इनॅ; किचिने'ट

**kite**, 1. चील*; 2. (*person*) गीध, ठग, धोखेबाज़; 3. (*toy*) पतंग*, कनकौआ; गुड्डी* (*small*); 4. (*business*) निभाव हुण्डी*; **~-flying**, कनकौवेबाज़ी*। > काइट

**kith (and kin)**, परिचित (और सम्बन्धी)। > किथ

**kitten**, *n.*, बिलौटा; *v.*, ब्याना; **~ish**, 1. चिलबिल्ला; 2. (*coy*) नख़रेबाज़। > किटॅन; किट्-निश

**kittle**, टेढ़ा। > किटॅल

**kleptomania**, चौर्योन्माद; **~c**, चौर्योन्मादी। > क्ले'प्टोमेन्-यॅ; क्लेप्टोमेन्-इऐक

**knack**, 1. (*adroitness*) कौशल, दक्षता*; 2. (*way of doing*) ढब, ढंग; 3. (*device*) युक्ति*, चाल*। > नैक

**knag**, 1. गाँठ*; 2. (*peg*) खूँटी*; 3. (*crag*) कूटक; **~gy**, गाँठदार। > नैग; नैग्-इ

**knap**, तोड़ना। > नैप

**knapsack**, झोला, थैला। > नैप्सैक

**knar**, गाँठ*; **~red**, गाँठदार। > ना; नाड

**knave**, 1. धोखेबाज़, धूर्त, पाजी, बदमाश; 2. (*card*) गुलाम; **~ry**, बेईमानी*, धोखेबाज़ी*, पाजीपन, बदमाशी*। > नेव; नेवॅरि

**knavish**, बेईमान। > नेव्-इश

**knead**, 1. गूँधना, सानना, माँड़ना; 2. (*massage*) मालिश* क०, मर्दन क०, मलना। > नीड

**knee**, 1. घुटना, जानु; 2. (*bent piece*) कोहनी*, करवा; **~-breeches**, घुटन्ना; **~-cap**, **~-pan**, चपनी*, जानुफलक, चक्की*, खुरिया*; **~d**, घुटनेदार; **~-joint**, जानुसन्धि*। > नी; नीब्रिचिज़; नीकैप; नीपैन; नीड; नीजॉइन्ट

**kneel**, घुटने (घुटना) टेकना, घुटनों के बल बैठना; **~er**, चौकी*, टेकनी*। > नील; नील्-अॅ

**knell**, *n.*, घण्टानाद, घण्टास्वन; मृतकघण्टा; *—v.*, बजना; बजाना। > ने'ल

**knick-knack**, नुमाइशी चीज़*; दिखाऊ या लिफ़ाफ़िया गहना; मिठाई*। > निक्नैक

**knife**, *n.*(*v.*), चाकू, छुरा, छुरी* (मारना); **~-edge**, क्षुर-धार*; **~-grinder**, सिकलीगर। > नाइफ़

**knight**, 1. सामन्त; शूरवीर, सूरमा; 2. (*chess*) घोड़ा; 3. नाइट, सर; **~ errant**, (परिभ्रामी) शूरवीर; **~hood**, सामन्त या नाइट की उपाधि*; सामन्त-वर्ग; **~ly**, वीरोचित। > नाइट; नाइट्-ए'रॅन्ट; नाइट्हुड; नाइट्-लि

**knit**, 1. बुनना; 2. (*contract*) सिकोड़ना या सिकुड़ना; 3. (*unite*) सटाना या सटना, जोड़ना या जुड़ना, बाँधना या बँध जाना; **~ting**, बुनाई*; — needle, बुनने की सलाई*। > निट; निट्-इन्ग

**knittle**, डोरी*। > निटॅल

**knob**, 1. (*protuberance*) गुमटा, गुलमा, घुण्डी*; 2. (*lump*) डला; 3. (*handle*) दस्ता, मूठ*; 4. (*knoll*) टीला; **~by**, गुमटेदार; **~kerrie**, **~stick**, गाँठदार लाठी*। > नॉब; नॉब्-इ

**knobble**, गुलमी*। > नॉबॅल

**knock**, 1. मार*, प्रहार, आघात, धक्का; 2. (*rap*) दस्तक*, खटखट*, खटखटाहट*; 3. (*thumping noise*) खटखट*, आवाज़*; *—v.*, 1. प्रहार क०, मारना, ठोंकना; 2. (*rap*) खटखटाना; 3. (*collide*) टक्कर* खाना, टकराना; 4. (*rattle*) में खटखट* होना, आवाज़* क०, खड़खड़ाना; **~ about**, मारा-मारा फिरना; दुर्गति* कर देना; **~ down**, गिरा देना, हरा देना; बोली* ख़तम क०; पुर्ज़े खोलना; **~ out**, पछाड़ देना; अचेत कर देना; हरा देना; **~ together**, उतावली* से तैयार कर लेना। > नॉक

**knock/about**, घुमक्कड़, **~-down**, *adj.*, पछाड़, दंग या अभिभूत कर देनेवाला; *—n.*, गिरा देनेवाला प्रहार; **~er**, कुण्डी*; **~-kneed**, संहतजानु(क); **~-out**, *adj.*, अचेत या पछाड़ कर देनेवाला; *—n.*, पछाड़ कर देनेवाला प्रहार; — tournament, निराकरण-प्रतियोगिता*। > नॉकॅबाउट; नॉक्-अॅ; नॉक्नीड; नॉकाउट

**knoll**, टीला, टेकरी*। > नोल

**knot**, *n.*, 1. गाँठ*, ग्रंथि*; 2. (*group*) समूह, पुंज; 3. (*bond*) बन्धन; 4. (*tangle*) गाँठ*, उलझन*; 5. समुद्री मील; *—v.*, गाँठ* बाँधना, लगाना या पड़ जाना; बाँधना; उलझाना या उलझना; सिकोड़ना; **~-grass**, चिमटी घास*; **~ty**, गाँठदार; जटिल, पेचीदा, ग्रंथिल। > नॉट; नॉट्ग्रास; नॉट्-इ

**knout**, *n.*(*v.*), कोड़ा (लगाना)। > नाउट

**know**, 1. जानना, का ज्ञान होना; 2. (*understand*) समझना; 3. से परिचित

होना, अभिज्ञ होना; 4. (*recognize*) पहचानना; 5. (*distinguish*) अन्तर जानना। > नो

**know/able**, ज्ञेय; ~-**all**, सर्वज्ञ; ~**er**, ज्ञाता, जाननेवाला; ~-**how**, जानकारी*; ~**ing**, *adj*., जानकार; चतुर, बुद्धिमान; —*n*., जानकारी*; ~**ingly**, जानबूझकर; ज्ञानपूर्वक; ~-**nothing**, अज्ञानी, ना-समझ। > नोअॅबॅल, नोऑःल; नो-अॅ; नोहाउ; नोइन्ग; नोनॅथिन्ग

**knowledge**, 1. ज्ञान, विद्या*; 2. (*acquaintance*) परिचय; 3. (*awareness*) जानकारी*; ~**able**, जानकार, सुविज्ञ। > नॉल्/इज, ~इजॅबॅल

**known**, ज्ञात। > नोन

**knuckle**, *n*., 1. पोर*, उँगली* की गाँठ*; 2. (*of animals*) घुटने या टखने का पारचा; 3. (*of ship*) कोना; —*v*., ठुनका या टोला मारना, ठुनकाना; ~ **down, under**, झुकना; ~-**bone**, पोर* की हड्डी*; ~**duster**, लोहे का दस्ताना; ~-**joint**, जानु-सन्धि*। > नॅकॅल

**knur(r), knurl**, गाँठ*। > नॅः; नॅःल

**kobold**, बौना। > कोबॉल्ड

**koel**, कोयल*, कोकिल, कोकिला*। > कोइल

**koh-i-noor**, कोहनूर। > कोइनुअॅ

**kohl**, सुरमा, अंजन। > कोल

**kohlrabi**, बन्द-गोभी*, गाँठगोभी*। > कोल्-रा-बि

**koine**, बोली*। > कॉइन्-इ

**kola**, कोला। > कोल्-अॅ

**Kolarian**, कोल। > कोले'अॅर्-इअॅन

**kolkhoz**, सहकारी चक। > कॉल्कोज़

**Koran**, क़ुरान। > कॉरान

**kos**, कोस।

**ko(w)tow**, *n*.(*v*.), दण्डवत् (क०) ; 2. (*abjectly*) तलवे चाटना। > को-टाउ; काउ-टाउ

**kotwal**, कोतवाल। > कॉट्वाल

**kraal**, बाड़ा, बाड़* (से घिरा गाँव)। > क्राल

**krait**, करैत; banded ~, घोड़-करैत। > क्राइट

**kukri**, खुखड़ी*। > कुक्-रि

**kulak**, ज़मींदार। > कूलैक

**kupfernickel**, नक़ली ताम्बा। > कुप्फ़ॅनिकॅल

**kymograph**, तरंगलेखी। > काइमॅग्राफ़

**kyrie**, दया-याचना*। > किर्-इ-इ

# L

**laager**, *n*.(*v*.), पड़ाव (डालना)। > ला-गॅ

**labdacism**, *see* LAMDACISM।

**labefaction**, झकझोर; विनाश। > लैबिफ़ैक्शॅन

**label**, *n*., 1. लेबल, परचा, नामपत्र, अंकितक; 2. नाम; 3. (*band*) पट्टी*, फ़ीता; 4. (*archi.*) गढ़त*; —*v*., लेबल लगाना; नाम रखना, वर्गीकरण क०; ~**(l)ed**, अंकित, चिह्नित; ~**lum**, ओष्ठक। > लेबॅल; लेबॅल्ड; लॅबे'लम

**labial**, ओष्ठ्य; ~**ization**, ओष्ठ्यीकरण। > लेबियॅल; लेबिअॅलाइज़ेशॅन

**labiate**, ओष्ठी, होंठदार। > लेब्-इ-इट

**labile**, अस्थायी, अस्थिर, परिवर्ती। > लैब्-इल = लेब्-इल

**labio/dental**, दन्त्यौष्ठ्य; ~**nasal**, ओष्ठ्यानुनासिक; ~**velar**, कण्ठ्यौष्ठ्य। > लेब्-इओ/डे'न्टॅल, ~नेज़ॅल, ~वी-लॅ

**laboratory**, प्रयोगशाला*। > लॅबॉरॅटॅरि = लैबॅरॅटॅरि

**laborious**, 1. (*industrious*) परिश्रमी, मेहनती, श्रमशील; 2. (*difficult*) कठिन, श्रमसाध्य; 3. (*of style*) *see* LABOURED। > लॅबॉःर्-इअॅस

**labour**, *n.*, 1. श्रम; परिश्रम, मेहनत*; 2. श्रमिक(वर्ग), मज़दूर; 3. (*travail*) प्रसव; प्रसव-पीड़ा*, प्रसव-वेदना*; —*v.*, 1. श्रम क०; (कठोर) परिश्रम क०; 2. कठिनाई* से आगे बढ़ना; 3. (*elaborate*) विस्तार देना; ~ under, से कष्ट पाना, से आक्रान्त होना; से प्रभावित होना; casual ~, अनियमित श्रम; child ~, बालश्रम; division of ~, श्रम-विभाजन; forced ~, बेगार*; ~ Exchange, रोज़गार कार्यालय; ~ party, मज़दूर दल; ~ problem, श्रम-समस्या*; ~ unrest, श्रमिक अशांति*; manual, mental ~, शारीरिक, मानसिक श्रम; part-time, whole-time ~, अंशकालिक, पूर्णकालिक श्रमिक; skilled ~, कुशल या सिद्धहस्त श्रमिक, कारीगर; unskilled ~, अकुशल श्रमिक, अनसीखा मज़दूर। > लेब्-अॅ

**labour/-bureau**, श्रमालय, श्रम-कार्यालय; **~-dispute**, श्रम-विवाद; **~ed**, अस्वाभाविक; आयासित, यत्नसिद्ध; कठिन; **~er**, श्रमिक, श्रमजीवी, मज़दूर; मज़दूरनी*, मज़दूरिन*; **~-famine**, श्रमिक-अभाव; **~-market**, श्रम-बाज़ार; **~-movement**, श्रमिक-आन्दोलन; **~-pains**, प्रसव-पीड़ा*; **~-room**, सौरी*, प्रसूति-गृह; **~-saving**, श्रम बचानेवाला; **~-union**, श्रमिक संघ, श्रम-संघ; **~-welfare**, श्रमिक-कल्याण। > लेबॅड; लेबॅरॅ

**labret**, अधरिका*, ओष्ठाभरण। > लेब्-रिट

**labrum**, ओष्ठ। > लेब्रॅम

**laburnum**, अमलतास। > लॅबॅःनॅम

**labyrinth**, 1. भूलभुलैया*; 2. (*inner ear*) आन्तरकर्ण; **~ine**, गहन, जटिल। > लैबॅरिन्थ; लैबॅरिन्थाइन

**lac**, 1. लाख*, लाक्षा*; 2. (*number*) लाख, लक्ष। > लैक

**lace**, *n.*, 1. (*string*) फ़ीता, तसमा; 2. (*braid*) डोरी*; 3. (*fabric*) लेस*, जाली*; 4. (*dash*) पुट; —*v.*, 1. (डोरी* या तसमे से) बाँधना या कसना; 2. गूथना, पिरोना; 3. डोरी* या किनारी* लगाना; 4. पुट देना; 5. (*streak*) धारियाँ* लगा देना; 6. (*lash*) कोड़े लगाना। > लेस

**lacerate**, *v.*, चिथाड़ना, फाड़ना; दुखाना; —*adj.*, 1. चिरा-फटा; 2. (*bot.*) दीर्ण। > लैसॅरेट

**laceration**, 1. विदारण; 2. (*tear*) चीर; 3. (*wound*) चीरा। > लैसॅरेशॅन

**laches**, अनुचित विलम्ब; ग़फ़लत*, प्रमाद, असावधानी*। > लेच्-इज़ = लैच्-इज़

**lachrymal**, अश्रु-; ~ **gland**, अश्रु-ग्रन्थि*। > लैक्-रि-मॅल

**lachry/mation**, अश्रुधारा*; **~matory**, अश्रुजनक; **~mose**, अश्रुपूर्ण, अश्रुमय; अश्रुप्रवण। > लैक्रिमेशॅन; लैक्-रि/मॅटॅरि, ~मोस

**lacing**, 1. फ़ीता, तसमा; 2. (*rope*) डोरी*; 3. (*measure*) मात्रा*। > लेसिन्ग

**laciniate**, विदीर्ण। > लॅ-सिन्-इ-इट

**lack**, *n.*, 1. (*shortage*) कमी*; 2. अभाव; —*v.*, कमी* या अभाव होना, से रहित होना। > लैक

**lackadaisical**, 1. (*sentimental*) भावुक; 2. (*listless*) निस्तेज, निरुत्साह। > लैकॅडेज़्-इकॅल

**lackey**, नौकर, टहलुआ; पिछलगा। > लैक्-इ

**lacklustre**, भावशून्य, निस्तेज। > लैक्-लॅस्-टॅ

**laconic**, अल्पाक्षरिक, संक्षिप्त; सारगर्भित; **~ism**, **laconism**, सूत्रशैली*; सूक्ति*। > लॅकॉन्/इक, ~इसिज़्म; लैकॅनिज़्म

**lacquer**, प्रलाक्षा*, रोग़न। > लैक्-अॅ

**lactate**, *v.*, दूध देना; दूध पिलाना; *n.*, दुग्धीय, दुग्ध-लवण। > लैक्टेट

**lactation**, 1. दुग्धस्रवण; 2. (~ *period*) दूध देने का समय, स्तन्य-काल; 3. (*suckling*) स्तन्यदान। > लैक्टेशॅन

**lacteal**, *adj.*, (*milky*) दूधिया; *n.*, दुग्ध-वाहिनी*, वसासलीकावाहिनी*। लैक्-टि-अॅल

**lactes/cence**, 1. दुग्धीभवन; 2. दूधियापन; 3. (*of plants*) क्षीरस्रवण; **~cent**, 1. दूधिया; 2. (*of plants*) आक्षीरी, क्षीर-स्रावी। > लैक्टे'स्/अॅन्स, ~अॅन्ट

**lactic**, दुग्धिक; ~ acid, दुग्धाम्ल। > लैक्-टिक

**lactiferous**, 1. दुधार; दुग्धजन; 2. आक्षीरी; क्षीरवाही। > लैक्टिफ़ॅरॅस

**lactometer,** दुग्धमापी। > लैक्-टॉम्-इ-टॅ
**lactose,** दुग्धशर्करा*। > लैक्टोस
**lacuna,** 1. रिक्ति*; रिक्त स्थान; कमी*; 2. (*gap*) अन्तराल, अन्तर; 3. (*anat.*) गर्तिका*, कुल्यिका*; ~r, *adj.*, रिक्तिमय; —*n.*, गर्तिका-छत*। > लॅ-क्यून्-अॅ।
**lacustrine,** सरोवरी। > लॅकॅस्ट्राइन
**lad,** लड़का, किशोर, युवक। > लैड
**ladder,** 1. सीढ़ी*, निसेनी*, ज़ीना; 2. (*rope* ~) कमन्द; 3. (*in stocking*) खाली घर; ~ed, उधड़ा हुआ। > लैड्/अॅ, ~अॅड
**lade,** 1. लादना; 2. (*bail*) उलीचना; ~n, लदा; भाराक्रान्त। > लेड; लेडॅन
**lading,** लदान*; भार; माल; bill of ~, बिलटी*, लदान-पत्र। > लेड्-इन्ग
**ladida,** *n.*, 1. (*person*) शेख़ीबाज़; 2. आडम्बर; शेख़ीबाज़ी* —*adj.*, आडम्बरी, आडम्बरपूर्ण। > लाडिडा
**ladle,** *n.*(*v.*), कलछी*, करछुल (से निकालना), दरबी*, दर्वी*। > लेडॅल
**lady,** महिला*; Our ~, माता मरियम*; ~ doctor, महिला डाक्टर*; ~ principal, प्राचार्या*; ~'s finger, भिण्डी*, रामतरोई*। > लेड्-इ
**lady/bird,** सोनपाखरा, सोनपंखी*, सुरखी*; ~fly, ~cow, बीरबहूटी*; ~fy, **ladify,** लेडी* बनाना; लेडी* कहकर पुकारना; ~-like, महिला-जैसा, महिलोचित, महिलासुलभ; शालीन; परिष्कृत; सुकुमार; ~-love, प्रेयसी*; ~ship, her —, तत्रभवती*; your —, अत्रभवती*।
**laevorotatory,** वामावर्त, वामावर्ती। > लीवोरोटॅटॅरि
**laevulose,** फलशर्करा*। > लीव्यूलोस
**lag,** *v.*, पिछड़ना, पीछे रह जाना; देर* लगाना; —*n.*, विलम्ब; पश्चता*; ~gard, 1. फिसड्डी; 2. (*loiterer*) आवारागर्द। > लैग; लैगॅड
**lagan,** (समुद्र में) डूबा माल। > लैगॅन
**lagging,** लपेटन, परिवेष्टन; चपती*, फट्टी* > लैग्-इन्ग
**lagoon,** लैगून, अनूप, समुद्रताल। > लॅगून
**laic,** अयाजकीय; साधारण, अविशेषज्ञ; ~ize, साधारण लोगों (अयाजकों) को सौंपना; याजकवर्ग से निकालना। > ले-इक; लेइसाइज़
**laid paper,** रेखित काग़ज़। > लेड पेपॅ
**lair,** 1. माँद*; 2. (*bed*) बिछौना। > लेॲ
**laissez-aller,** असंयम, स्वच्छन्दता*। > लेस्-ए-ऐल्-ए
**laissez-faire,** अहस्तक्षेप। > लेस्-ए-फ़ेॲ
**laity,** जन-साधारण; अयाजकवर्ग। > ले-इ-टि
**lake,** 1. झील*, सरोवर, ताल; 2. (*pigment*) लाक्षक। > लेक
**lallation,** लकारीकरण। > लैलेशॅन
**lama,** लामा; ~ism, लामावाद; ~sery, लामा-विहार। > ला-मॅ; लामॅइज़्म; लॅमासॅरि = लामॅसॅरि
**lamb,** *n.*, 1. मेमना; 2. (~-*like*) भोला-भाला, निर्दोष; 3. (*simpleton*) भोंदू, गावदी; —*v.*, ब्याना; ~'s quarters, बथू, बथुआ। > लैम
**lambdacism,** लकारीकरण। > लैम्डॅसिज़्म
**lambkin,** छोटा मेमना; मुन्ना, मुन्नू, मुन्नी*। > लैम्-किन
**lambent,** 1. (*flickering*) झिलमिला; 2. (*radiant*) कांतिमय; 3. (*of style*) विनोदपूर्ण, मनोरंजक। > लैम्बॅन्ट
**lambskin,** मेमने की खाल* या चमड़ा। > लैम्-स्किन
**lame,** *adj.*, 1. लँगड़ा, पंगु; 2. (*defective*) सदोष; असंतोषजनक, कच्चा, अधूरा; —*v.*, पंगु कर देना या हो जाना; ~ duck, 1. रोगी; अयोग्य, असमर्थ या निस्सहाय व्यक्ति; 2. (*comm.*) टुटपुंजिया, दिवालिया; ~ness, लँगड़ापन। > लेम
**lamella,** पटलिका*; ~te, पटलित, स्तरित। > लॅ-मे'ल्/अॅ, ~इट
**lament,** *n.*, विलाप; शोकगीत, शोककाव्य; —*v.*, विलाप क०; शोक क० या प्रकट क०; ~able, 1. शोचनीय, शोच्य; दयनीय; 2. (*wretched*) घटिया; ~ation, विलाप; विलापगीत। > लॅमे'न्ट; लैम्-इन्टॅबॅल; लैमे'न्टेशॅन

**lamia,** चुड़ैल*। > लेम्-इअॅ

**lamina,** 1. पटल, परत*, स्तरिका*; 2. (*bot.*) पत्रदल, फार; **~te,** *adj.*, पटलित, स्तरित, परतदार; —*v.*, पटल बनाना, उतारना या चढ़ाना; परतदार बन जाना; **~tion,** पटलीभवन; पटलीकरण; परतबन्दी*; पटल। > लैम्-इ/नॅ; ~निट (*adj.*), ~नेट (*v.*); लैमिनेशॅन

**laminitis,** सुम-शोथ। > लैमिनाइट्-इस

**lamp,** दीप(क), बत्ती*, चिराग़। > लैम्प

**lamp/black,** काजल, कज्जल; **~lighter,** बत्तीवाला; **~post,** बत्ती* का खंभा; **~-shade,** दीप-छादक; **~-stand,** दीवट, दीपाधार।

**lampas,** तालुआ। > लैम्पॅस

**lampion,** दीया; फ़ानूस। > लैम्-पि-अन

**lampoon,** *n.*, निन्दा-रचना*, निन्दा-लेख, अवगीत, हजो*; —*v.*, निन्दा* क०; **~ery,** निन्दा-लेखन; व्यंग्यात्मकता*; **~ist,** निन्दा-लेखक; निन्दक। > लैम्पून; लैम्पूनॅरि; लैम्पून्-इस्ट

**lamprey,** तम्बू। > लैम्-प्रि

**lanate,** लोमश, बालदार। > लेनेट

**lance,** *n.*, बल्लम; *v.*, 1. बल्लम मारना; 2. (*cut open*) चीरना; **~r,** बल्लम-बरदार। > लान्स; लान्स्-अॅ

**lancet,** छुरिका*, नश्तर; **~** arch, नोकदार मेहराब*। > लान्-सिट

**lanceolate,** बल्लम-नोक। > लान्-सि-अॅ-लेट

**lanci/nate,** छेदना, चीरना; **~nating pain,** टीस*, हूक*। > लान्-सि-नेट

**land,** *n.*, 1. (*opp. to sea*) स्थल, खुश्की*; 2. (*soil*) भूमि*, ज़मीन*, भू* 3. (*region*) देश, प्रदेश, राज्य; 4. (*of bore*) पुश्ता; 5. (*landed property*) भूसम्पत्ति*; —*v.*, उतारना; पहुँचा देना; उतरना; पहुँचना; फँसाना; प्राप्त क०; **~ forces,** स्थल-सेना*। > लैन्ड

**land/-breeze,** स्थल-समीर; **~-cess,** लगान, उपकर; **~ed,** भू-, भूमिगत; भूमिसम्पन्न; **~fall,** भूदर्श; स्थलावतरण; **~holder** 1. भूमिधारी। 2. (*tenant*) काश्तकार।

**landing,** 1. अवतरण; अवतारण; 2. (*platform*) शीर्ष-मंच, मध्यमंच; चौकी*; **~-ground,** अवतरण-भूमि*; **~-place,** घाट; **~-stage,** अवतरण-पटरा। > लैन्-डिन्ग

**land: ~-jobber,** भू-सटोरिया; **~lady,** 1. मकानदारिन*; जमींदारिन*; 2. (*of inn*) मालिका*; भठियारी*, भठिहारिन* (*pej.*); **~-locked,** स्थल-रुद्ध; **~lord,** 1. जमींदार, भूस्वामी; मकानदार; 2. (*of inn*) मालिक; भठियारा (*pej.*); **~lordism,** जमींदारी*; **~lubber,** भूकीट; **~man,** किसान; **~mark,** सीमाचिह्न, सरहद*; निशान; ऐतिहासिक या युगान्तरकारी घटना*; **~owner,** भूस्वामी, जमींदार; **~-revenue,** भू-राजस्व, मालगुज़ारी*, भू-आगम; **~scape,** भू-दृश्य; परिदृश्य; प्राकृतिक दृश्य; **~scaping,** भू-दृश्य-निर्माण; **~scapist,** प्रकृति* का चित्रकार; **~slide,** 1. भू-स्खलन; 2. (*victory*) महाविजय*; **~slope,** भूढाल; **~-survey,** भू-परिमाप*; **~-tenure,** भूधारण, भू-धृति*।

**lane,** गली*, वीथिका*; पथ। > लेन

**language,** 1. भाषा*; 2. (*style*) शैली*। > लैन्ग्-ग्विज

**languid,** 1. निस्तेज, शिथिल, दुर्बल, कमज़ोर; 2. (*spiritless*) निर्जीव, निरुत्साह, उदासीन; 3. निष्क्रिय, सुस्त। > लैन्ग्-ग्विड

**languish,** दुर्बल या क्षीण हो जाना, घुलना, सूख जाना, मुरझाना; दुःख में दिन काटना; मन्द पड़ना; ललकना; प्रेमविह्वल या ललचौहीं आँखों* से देखना, ग्लानि* का अभिनय क०; **~ing,** क्षीयमान; मन्द; उत्कण्ठित; प्रेमविह्वल। > लैन्ग्/ग्विश, ~ग्विशिन्ग

**languor,** 1. (*lassitude*) क्लांति*, ग्लानि*; 2. (*listlessness*) उदासीनता*, निर्जीवता*; 3. (*tenderness*) प्रेमविह्वलता*; 4. (*slackness*) मन्दी*, नीरसता*; 5. (*of atmosphere*) भारीपन, ऊमस*, उमस*; **~ous,** 1. *see* LANGUID; 2. क्लांतिकर; नीरस। > लैन्ग्-गॅ, ~रॅस

**langur,** लंगूर। > लैन्ग्-गुअॅ

**laniary,** भेदक। > लैन्-इ-अॅ-रि

**laniferous,** ऊनदार। > लेनिफ़ॅरॅस

**lank,** 1. (*lean*) दुबला-पतला, छरहरा; 2. (*not curly*) सीधा; ~**y.** ताँतिया, लम्बू। > लैन्क्; लैन्क्-इ
**lanner,** बाज़। > लैन्-अॅ
**lantana,** तानतानी*। > लैन्-टा-नॅ
**lantern,** लालटेन*; magic ~, चित्रदर्शी। > लैन्टॅन
**lanuginous,** रोमश, रोमिल। > लैन्यूजिनॅस
**lanugo,** गर्भलोम। > लैन्यूगो
**lanyard,** डोरी*। > लैन्यॅड
**lap,** *n.*, 1. गोद* (*also fig.*), अंक; 2. (*of dress*) अंचल; 3. (*flap*) पल्ला; 4. (*circuit*) चक्कर; 5. (*noise*) चपड़-चपड़* (*of drinking*); छप-छप* (*of waves*); —*v.*, 1. (*drink*) चाटना, चपड़-चपड़ या लप-लप पीना; 2. (*of waves*) छपछपाना; 3. (*enfold*) लपेटना; गोद* में रखना; 4. (*place over*) पर चढ़ा देना; ~**-dog,** छोटा कुत्ता; ~**ful,** गोद-भर; ~**-joint,** चढ़ाव या चढ़वाँ जोड़; ~**ping,** लेहन; ~**-robe,** धुस्सा। > लैप; लैप्डॉग; लैप्फ़ुल; लैप्जॉइन्ट; लैप्-इन्ग; लैप्रोब
**lapel,** (गरेबान की) लौट*, मोड़ी*, मुड़ी*। > लॅपे'ल
**lapidary,** *n.*, मणिकार; *adj.*, 1. उत्कीर्ण; 2. (*style*) सूत्ररूप, सूत्रात्मक। > लैप्-इ-डॅ-रि
**lapi/date,** पत्थर मारना; पत्थरों से मार डालना; ~**dation,** पत्थरबाज़ी*, पथराव; पत्थरों से वध। > लैप्-इ-डेट; लैपिडेशॅन
**lapideous,** पथरीला, आश्मिक। > लैपिड्-इ-अॅस
**lapidi/fy,** पत्थर बना देना; ~**fication,** अश्मीकरण। > लैप्-पिड्-इ-फ़ाइ; लैपिडिफ़िकेशॅन
**lapillus,** ज्वलामुखी अश्मक। > लॅपिलॅस
**lapis lazuli,** लाजवर्द, रावट। > लैपिस् लैज़्युलाइ
**lappet,** पल्ला। > लैप्-इट
**lapse,** *n.*, 1. (*error*) भूल*, ग़लती*, चूक*; 2. (*moral*) दोष; पतन, च्युति*; 3. (*decline*) अवनति*, ह्रास; 4. (*of time*) गति*, व्यपगम, समाप्ति*; 5. (*flow*) बहाव; 6. (*law*) व्यपगमन, लय; —*v.*, 1. गिर जाना, अवनत हो जाना; 2 (*moral*) पतित या च्युत हो जाना; 3. (*of time*) बीत जाना, समाप्त होना; 4. (*flow*) बह जाना; 5. (*become void*) रद्द या कालातीत हो जाना; व्यपगत हो जाना; ~**d,** 1. समाप्त, व्यतीत; 2. (*of a person*) पतित, च्युत; 3. (*law*) रद्द, गतावधि, लीन; व्यपगत। > लैप्स; लैप्स्ट
**laputan,** अव्यावहारिक; काल्पनिक। > लॅप्यूटॅन
**lapwing,** टिटहरी*। > लैप्-विन्ग
**larboard,** *n.*, बायाँ, वामपार्श्व; *adj.*, बायाँ; —*adv.*, बायें। > लार्बॅड
**lar/cener,** चोर, तस्कर; ~**cenous,** चौर; ~**ceny,** चोरी*, स्तेय। > ला-सि-नॅ; लासिनॅस; ला-स्नि=लासिनि
**larch,** देवदारु। > लाच
**lard,** *n.*(*v.*), सूअर की चरबी* (भरना); ~**er,** (खाद्य-)भण्डार। > लाड; लाड्-अॅ
**lares,** कुलदेवता, गृहदेवता। > ले'अॅरीज़
**large,** 1. (*big*) बड़ा, बृहत् (*in size*); 2. (*abundant*) प्रचुर; 3. (*bulky*) बृहदाकार, भारी-भरकम; 4. (*spacious*) विशाल, लम्बा-चौड़ा, विस्तृत; 5. (*comprehensive*) बृहत्, विस्तृत; 6. (*of wind*) अनुकूल; at ~, स्वच्छन्द, मुक्त; विस्तारपूर्वक, ब्योरेवार; सामान्य रूप से; कुल मिलाकर; ~ intestine, बृहदान्त्र; ~**-hearted,** विशालहृदय; ~**ly,** बहुत; अधिकांश; ~**-minded,** उदार; ~**-scale,** बड़ा, बड़े पैमाने पर; व्यापक। > लाज; लाज्/हाट्-इड, ~लि, ~माइन्ड्-इड, ~स्केल
**largess(e),** उदार दान। > लाजे'स
**larghetto,** अवमन्द। > लागे'टो
**largo,** मंद। > लागो
**lariat,** 1. रस्सो*; 2. (*lasso*) कमन्द*। > लैरिअॅट
**lark,** *n.*, 1. (*crested*) चण्डूल; 2. (*red-winged bush* ~) अगिन*; 3. (*short-toed* ~) बगेरी*; 4. (*sky*~) भरत, भरुही*; 5. (*prank*) शरारत*, मज़ाक़; 6. (*frolic*) क्रीड़ा-कौतक, आमोद-प्रमोद। > लाक

**larkspur**, निर्विषी* । > लाक्स्‌र्प

**larrikin**, गुण्डा, दगेबाज़ । > लैरिकिन

**larva**, डिंभक, इल्ली*; ~l stage, डिम्भक-अवस्था* । > लाव्‌/अं, ~अॅल

**larvicide**, डिंभकनाशी । > लार्विसाइड

**larviparous**, डिंभकप्रजक । > लार्विप़रॅस

**laryn/geal**, कण्ठ्य; ~**gitis**, स्वरयंत्रशोथ; ~**goscope**, स्वरयंत्रदर्शी; ~**gotomy**, स्वरयंत्र-उच्छेदन ।
> लॅ-रिन्‌-जि-अॅल; लैरिन्‌जाइट्‌-इस; लॅरिन्‌गॅस्कोप; लैरिन्‌गॉटॅमि

**larynx**, कंठ, स्वरयन्त्र । > लैरिन्क्स

**lascar**, लशकर, लसकर । > लैस्‌-कॅ

**lascivious**, लम्पट, कामुक; कामोत्तेजक । > लॅ-सिव्‌-इ-अॅस

**lash**, *n.*, 1. कोड़ा, चाबुक; 2. कोड़े की मार*, कशाघात; 3. (*censure*) ताना, कोड़ा; 4. (*eye~*) बरौनी*; —*v.*, 1. कोड़े लगाना; प्रहार क०; 2. से टकराना; 3. की घोर निन्दा* क०, की भर्त्सना* क०, फटकारना; 4. उत्तेजित क०; 5. (*switch*) घुमाना, मारना; 6. (*fasten*) बाँधना; ~**ing**, कोड़ों की मार*, कशाघात; फटकार*, झिड़की*, भर्त्सना*; बन्धन । > लैश; लैश्‌-इन्ग

**lashkar**, लशकर । > लैश्‌-का

**lass**, लड़की*, किशोरी*; प्रेयसी* । > लैस

**lassitude**, क्लान्ति*, शिथिलता*, अवसाद । > लैस्‌-इ-ट्यूड

**lasso**, कमन्द*, फाँसा । > लैसो

**last**, *n.*, 1. कलबूत, क़ालिब, गोलम्बर; 2. अन्त; 3. दो टन का भार; —*adj.*, 1. (*final*) अन्तिम, आखिरी; 2. (*latest, hindmost*) पिछला; 3. (*previous*) गत, पिछला; 4. (*lowest*) अधम; 5. (*extreme*) चरम; —*adv.*, अन्त में; पिछली बार*; —*v.*, टिकना, बना रहना; टिकाऊ होना; पर्याप्त होना; at ~, आख़िर, अन्त में, अन्ततोगत्वा; ~ but one, उपान्तिम; ~ night, कल शाम ।

**lasting**, 1. (चिर)स्थायी; 2. (*strong*) टिकाऊ; 3. (*of colour*) पक्का । > लास्ट; लास्ट्‌-इन्ग

**lastly**, अंत में, अन्ततः । > लास्ट्‌-लि

**latch**, 1. सिटकिनी*, अर्गला*; 2. (*spring-lock*) खटकेदार ताला । > लैच

**late**, *adv.*, 1. देर* से, देर* करके; देर* तक; 2. (*of ~, ~ly*) हाल में; 3. के अंत में; —*adj.*, 1. विलम्बित, लेट, देर* का; 2. (*of crops*) पछेता; 3. (*recent*) पिछला; 4. (~ *in a period*) उत्तर-, परवर्त्ती; 5. (*deceased*) स्वर्गीय, दिवंगत; 6. (*recently out of office*) भूतपूर्व; ~ fee, देर-फ़ीस*, लेट-फ़ीस*, बिलम्ब-शुल्क; ~ in the day, दिन ढले; ~ in the night, बहुत रात* गए; ~ news, छपते-छपते; ~**ness**, देर* । > लेट

**lateen**, तिकोना पाल, कातरा । > लॅटीन

**lately**, हाल में । > लेट्‌-लि

**latency**, अव्यक्तता*, अन्तर्हिति* । > लेटॅन्सि

**latent**, अव्यक्त, अप्रकट, गुप्त, निगूढ़, निहित, अन्तर्हित, प्रच्छन्न । > लेटॅन्ट

**later**, *adv.*, बाद में, फिर कभी; *adj.*, बाद का, परवर्त्ती; उत्तरकालीन । > लेट्‌-अॅ

**lateral**, *adj.*, पार्शि्वक, पाश्र्वीय, पार्श्व-; *n.*, शाखा*, पार्श्व । > लैटॅरॅल

**laterite**, मखरला । > लैटॅराइट

**latex**, वनस्पति-दूध, क्षीर । > लेटे'क्स

**lath**, पट्टी*, धज्जी*; ~**ing**, धज्जीबन्दी*; ~**y**, ताँतिया, दुबला-पतला । > लाथ; लाथिन्ग; लाथि

**latest**, नवीनतम, अंततम; at the ~, अधिक से अधिक । > लेट्‌-इस्ट

**lathe**, 1. खराद; 2. (*of potter*) चाक; 3. (*of loom*) डण्डा । > लेद

**lather**, *n.*(*v.*), फेन, झाग (उठना या उठाना); ~**y**, झागदार । > लैद् = लाद्‌/अं, ~अॅरि

**lathi**, लाठी* । > लाथ्‌-इ

**lathyrism**, कलायखंज । > लैथ्‌-इ-रिज़्म

**laticiferous**, आक्षीरी, रबड़ क्षीरी । > लैटिसिफ़ॅरॅस

**Latin**, *adj.*(*n.*) लैटिन(*), लातीनी(*); ~**ize**, लैटिन (ढंग का, जैसा)बनाना । > लैट्‌/इन, ~इनाइज़

**latitude**, 1. (*geogr.*) अक्षांश, अक्षान्तर; 2. (*astron.*) विक्षेप, शर; 3. (*liberality*) उदारता*; 4. (*freedom*) स्वच्छन्दता*, स्वातन्त्र्य, छूट*; 5. (*scope*) विस्तार, फैलाव, गुंजाइश* । > लैट्‌-इ-ट्यूड

**latitudinal,** अक्षांशीय। > लैटिट्यूड्-इनॅल

**latitudinarian,** उदारपन्थी, सिद्धान्त-निरपेक्ष; **~ism,** उदारपन्थ, सिद्धान्त-निरपेक्षता*। > लैट्-इ-ट्यु-डि-ने'अॅर्/इअॅन, ~इअॅनिज़्म

**latria,** आराधना*। > लॅ-ट्राइ-अॅ

**latrine,** शौचघर, पाखाना, संडास। > लॅट्रीन

**latter,** 1. (*opp. to former*) अवरोक्त; 2. पिछला, परवर्त्ती; **~-day,** आधुनिक; **~ly,** हाल में; अन्त में। > लैट्-अॅ, ~डे, ~लि

**lattice,** जालक, जाली*, झँझरी*। > लैट्-इस

**laud,** *n.*, 1. भजन; 2. (*pl.*,) प्रत्यूष-वन्दना*; —*v.*, प्रशंसा* क०, गुणगान क०; **~able,** प्रशंसनीय, श्लाघ्य, स्तुत्य; **~ation,** प्रशंसा*; **~ator,** प्रशंसक; **~atory,** प्रशंसात्मक। > लॉ:ड; लॉ:डॅबॅल, लॉ:डेशॅन; लॉ:डेट्-अॅ; लॉ:डॅटॅरि

**laudanum,** अफ़ीम-निर्यास। > लॉड्नॅम

**laugh,** *v.*, हँसना; *n.*, हँसी*; **~ at,** 1. (*ridicule*) की हँसी* या मज़ाक़ उड़ाना, का उपहास क०; 2. (*disregard*) की उपेक्षा* क०; 3. (*be amused*) से प्रसन्न होना, सुनकर हँसना; **~ away,** हँसकर या हँसी* में टाल देना या बिता देना; **~ down,** हँसकर चुप कर देना; **~ off,** हँसी* में उड़ा देना; **~able,** हास्यास्पद, हास्यकर, हास्यजनक। > लाफ़; लाफ़ॅबॅल

**laughing,** हँसनेवाला, हास्यमय, प्रसन्न; हँसौहाँ (*of eyes etc.*); हँसानेवाला, हास्यकर; **~-gas,** हास-गैस*; **~-stock,** हँसी* का पात्र, उपहास-पात्र। > लाफ़्-इन्ग्, ~-गैस, ~-स्टॉक

**laughter,** हँसी*, हास्य। > लाफ़्-टॅ

**launch,** *n.*, 1. (*boat*) लांच; 2. जलावतरण; —*v.*, 1. छोड़ना, फेंकना, चलाना; 2. (*a ship*) भसाना, जलप्रवेश कराना, जल में उतारना; 3. आरंभ कर देना, का प्रवर्त्तन क०; प्रवर्त्तित क०; 4. प्रस्थान क०; 5. (*rush*) कूद पड़ना, पिल पड़ना, में लग जाना; **~ing,** जलावतरण, पोत-सन्तरण; **— way,** अवतरण-मंच। > लॉ:न्च; लॉ:न्च्-इन्ग

**launder,** धोना। > लॉ:न्-डॅ

**laundress,** धोबिन*। > लॉ:न्-ड्रिस

**laundry,** धोबीखाना, धुलाई-घर; लौंड्री*; धुले कपड़े। > लॉ:न्-ड्रि

**laureate,** प्रतिष्ठित; poet ~, राजकवि। > लॉ:र्-इ-इट

**laurel,** जयपत्र; Alexandrian ~, सुलताना-चम्पा, पून, पुन्नाग; Indian ~, सज, साइन। > लॉरॅल

**lava,** लावा। > ला-वॅ

**lavabo,** हस्त-प्रक्षालन। > लॅवेबो

**lavation,** प्रक्षालन। > लॅवेशॅन

**lavatory,** 1. प्रक्षालन(-पात्र); 2. (*closet*) शौचघर। > लैवॅटॅरि

**lavement,** वस्ति*, वस्तिकर्म। > लेव्-मॅन्ट

**lavender,** *n.*, लैवेण्डर; *adj.*, चमेलिया। > लैव्-इन्-डॅ

**lavish,** *adj.*, 1. मुक्तहस्त, उदार; 2. (*prodigal*) अपव्ययी, फ़ुज़ूलख़र्च, उड़ाऊ; 3. (*abundant*) प्रचुर, विपुल, अत्यधिक; —*v.*, ख़र्च क०, व्यय क०, उदारतापूर्वक देना; उड़ाना; **~ly,** खुले हाथों। > लैव्-इश

**law,** 1. विधि*, क़ानून; 2. (*rule*) नियम, सिद्धान्त; 3. (*code*) संहिता*; ~ and order, क़ानून (विधि*) और व्यवस्था*; ~ of the land, देशाचार, देशविधि*; civil ~, दीवानी क़ानून, व्यवहार-विधि*; criminal ~, फ़ौजदारी क़ानून, दण्ड-विधि*; positive ~, राजकृत विधि*; moral ~, नैतिक नियम; natural ~, स्वभावगत धर्म, मानव-धर्म; ~ of nature प्रकृति-नियम, प्राकृतिक नियम; go to ~, मुक़दमा चलाना। > लॉ:

**law/-abiding,** विधिपालक; **~-breaker,** विधिभंजक; **~-costs,** वाद-व्यय; **~-court,** न्यायालय; **~ful,** विधिसम्मत, विधिसंगत, वैध, क़ानूनी; **~fully,** विधित:; **~giver, ~maker,** विधायक, विधिकर्ता; **~less,** 1. विधिहीन; 2. विधिविरुद्ध, अवैध; 3. (*disorderly*) उपद्रवी, उत्पाती, उद्दण्ड, उच्छृंखल; **~lessness,** अव्यवस्था*, अन्धेर, अराजकता*

**lawn,** लॉन, मैदान, शाद्वल भूमि*, दूर्वाक्षेत्र; **~-mower,** घास-लावक। > लॉ:न

**lawsuit**, वाद, मुक़दमा। > लॉ:स्यूट
**lawyer**, वकील, विधिज्ञ, विधिवक्ता। > लॉ:-यँ
**lax**, 1. ढीला, श्लथ, शिथिल; 2. (*careless*) लापरवाह; 3. (*bot.*) विरल; ~**ative**, मृदु(वि)रेचक, सारक; ~**ity**, ढिलाई*, ढीलापन, शिथिलता*; 2. (*carelessness*) लापरवाही*। > लैक्स; लैक्सँटिव्; लैक्-सि-टि
**lay**, *n.*, 1. गीत; 2. (*lair*) माँद*; 3. (*position*) स्थिति*, परिस्थिति*; 4. (*share*) हिस्सा, भाग, साझा; 5. (*of gun*) साध*; 6. (*of rope*) बटन*, बल; —*adj.*, 1. साधारण, अविशेषज्ञ; 2. (*non-clerical*) अयाजकीय; ~ brother (sister), गृहकाजी या सहायक धर्मसंघी (धर्मसंघिनी*); ~ figure, 1. पुतला; 2. (*fig.*) कठपुतली*; —*v.*, 1. (*knock down*) गिरा देना; 2. (*place*) रख देना; लगाना; बिछाना; 3. (अण्डे) देना; 4. (*allay*) शान्त क०; 5. (*bet*) दाँव पर रखना, की बाज़ी* लगाना; 6. (*impose*) लगाना; 7. (*aim*) साधना, निशाना बाँधना; 8. (*devise*) सोच निकालना; 9. (*prepare*) तैयार क०; 10. (*present*) प्रस्तुत क०, पेश क०; 11. (*impute*) आरोप लगाना; 12. (*twist*) बटना; 13. (*recline*) लेटना; ~ **aside**, 1. किनारे रखना, टालना; 2. (~ *away*) रख लेना; ~ **down**, अर्पित क०; रख देना; निर्धारित क०; ~ **hold**, पकड़ लेना; ~ **in**, रख लेना; ~ **on**, लगाना; प्रहार क०; ~ **open**, उघाड़ना, प्रकट क०; ~ **out**, प्रदर्शित क०, निकाल कर रखना; लगाना; बनाना, तैयार क०; व्यय क०; ~ **to**, 1. उत्तरदायी ठहराना, दोष लगाना; श्रेय देना; 2. (*of ship*) रोक देना; पड़ा रहना। > ले
**lay-days**, घाट-दिन; विलम्ब-दिन। > लेडेज़
**layer**, 1. रखनेवाला, लगानेवाला, *etc., see verb*; 2. (*stratum*) परत*, तह*, (सं)स्तर; 3. (*of masonry*) रद्दा; 4. (*gardening*) दाब-डाली*; ~**age**, ~**ing**, दाब-कलम*; ~**ed**, परतदार, स्तरित। > लेअँ
**layette**, (भावी) शिशु के कपड़े। > लेए'ट
**layman**, 1. अविशेषज्ञ, सामान्य जन; 2. (*not cleric*) अयाजक, यजमान। > लेमँन
**lay-off**, 1. अस्थायी छँटनी*; 2. (*time*) मन्दी*। > ले-ऑ:फ़
**layout**, अभिन्यास, विन्यास; ख़ाका। > लेआउट
**laystall**, घूरा। > लेस्टॉ:ल
**lazaret(to)**, कुष्ठालय; संगरोध-भवन। > लैज़ँरे'ट; लैज़ँरे'टो
**lazarus**, कंगाल। > लैज़ँरॅस
**laziness**, आलस्य, सुस्ती*, काहिली*, अकर्मण्यता*। > लेज़्-इनिस
**lazy**, आलसी, सुस्त, काहिल। > लेज़्-इ
**lea**, चरी*, चरागाह। > ली
**leach**, विक्षालन क०; घुलकर बह जाना; ~**ing**, विक्षालन। > लीच; लीच्-इन्ग
**lead**[1], 1. सीसा, सीस(क); 2. (*graphite*) लिखिज; 3. (*sounding* ~) प्रूम; 4. (*printing*) पत्ती*; red ~, सिंदूर; white ~, सफ़ेदा; ~**en**, 1. सीसे का; 2. भारी; 3. (*dull grey*) धूसर; ~**-line**, प्रूम-रस्सी*; ~**-pencil**, अंकनी*; ~**-poisoning**, सीसक-विषायण; ~**-sheet**, सीसा-चादर*; ~ **shot**, सीस-छर्रा; ~**wort**, 1. (*zeyl.*) चीता, चित्रक; 2. (*indica*) लालचीता। > लें'ड; ले'डँन
**lead**[2], *n.*, 1. (*leadership*) अगुआई*; नेतागिरी*; 2. (*example*) उदाहरण, नमूना; 3. अग्रता*; 4. मार्गदर्शन; मार्गदर्शक; 5. (*channel*) नहर*, कुल्या*; 6. (*wire*) तार; 7. (*theatre*) प्रधान पात्र; 8. (*cards*) प्रारंभ; 9. (*leash*) पट्टा; 10. have a ~ of 10 yards, दस गज़ आगे होना; —*v.*, 1. (*conduct*) ले चलना, ले जाना; 2. (*guide*) आगे जाना, नेतृत्व क०, पथप्रदर्शन क०, रास्ता दिखाना; 3. (*a horse*) टहलाना; 4. प्रेरित क०, की ओर* ले जाना, का कारण बनना; 5. का नेता होना, का संचालन क०, का नेतृत्व क०; 6. बिताना; 7. प्रारंभ क०; ~ **astray**, बहकाना, पथभ्रष्ट क०; ~ **on**, आगे ले जाना; प्रोत्साहन देना; बहकाना; ~ **up to**, की तैयारी* क०, के लिए तैयार क०; ~**-in**, अन्तर्वाही। > लीड

**leader**, 1. नेता, अगुआ, अग्रणी; 2. (*leading article*) अग्रलेख, सम्पादकीय; 3. (*tendon*) कण्डरा; 4. (*printing*) संकेतक बिन्दु; **~ette**, लघु अग्रलेख; **~ship**, अगुआई*, नेतृत्व; नेतागिरी*। > **लीड्-अॅ; लीडॅरे'ट**

**leading**, *n.*, नेतृत्व; मार्गदर्शन; *adj.*, प्रमुख, मुख्य, अग्र, अग्रग, अगला; मार्गदर्शक; ~ case, निदर्शक वाद; ~ question, संकेतक या सूचक प्रश्न; ~ man, प्रधान अभिनेता। > **लीड्-इन्ग**

**leaf**, 1. पत्ता, पत्ती*, पर्ण, पत्र, दल; 2. (*of book*) पन्ना, वरक़; 3. (*lamina*) पत्तल, पत्तर, पटल, स्तरिका*; 4. (*of door*) पल्ला, किवाड़, कपाट; **~age**, पत्रावलि*, पत्र-समूह; **~-cutting bee**, पतकटनी*; **~ed**, पर्णिल, पत्तेदार; **~less**, अपर्ण; **~let**, पत्रक, पर्णक; पुस्तिका*, पर्चा, इश्तहार, विज्ञप्ति*; **~-mould**, पत्ते की खाद*; **~-spring**, पत्तीदार कमानी*; **~-stalk**, पर्ण-वृन्त; **~y**, पत्तेदार, पर्णिल। > लीफ़; **लीफ़्-इज**; लीफ़्ट; **लीफ़्/लिस**, ~लिट, ~मोल्ड, ~स्टॉ:क; **लीफ़्-इ**

**league**, *n.*, संघ; लीग*; *v.*, संघटित हो जाना या क०; ~ of nations, राष्ट्र-संघ; be in ~ with, के साथ साँठ-गाँठ* होना; **~r**, संघी, संघ-सदस्य। > लीग; **लीग्-अॅ**

**leak**, *v.*, चूना, रिसना, रसना, टपकना; चूकर निकलना; बाहर निकलना; प्रकट हो जाना, खुल जाना; में छेद होना; —*n.*, 1. रन्ध्र, छेद, छिद्र, दरार*; 2. (*leakage*) रिसाव, रसाव, च्यवन, टपकन*, निःसरण, स्रवण; प्रकटन, रहस्योदघाटन; 3. (*electr.*) क्षरण; **~y**, सूराख़दार, निःस्रावी, चूना; क्षरक। > लीक; **लीक्-इ**

**lean**, *adj.*, 1. दुबला-पतला, कृश; 2. (*of meat*) बे-चरबी; 3. (*meagre*) क्षीण; अपर्याप्त; अपौष्टिक; 4. कमी* का, अकाल का; —*n.*, झुकाव; —*v.*, झुकना, झुक जाना; टेकना, का सहारा लेना; पर आश्रित या अवलम्बित रहना; की ओर* झुकना; झुकाना; टिका देना, लगा देना; **~ing**, *adj.*, झुका हुआ, तिरछा; —*n.*, झुकाव, प्रवृत्ति*; **~-to**, एकपार्श्व ढालू छत*; सायबान। > **लीन; लीन्-इन्ग; लीन्-टू**

**leap**, *n.*, कूद*, छलाँग*; उछाल* (*upwards*); लंघन; कुदान* (*distance*); आकस्मिक परिवर्तन, विषयान्तर; —*v.*, कूदना; उछलना (*upwards*); 2. (*bound*) झपटना; 3. (*pass over*) लाँघना; **~-day**, अधिदिन; **~-frog**, *n.*(*v.*), मेंढक-कूद* (क०); **~-year**, अधिवर्ष। > लीप; **लीप्/डे**, ~फ्रॉग, ~यिअॅ = ~यॅ:

**learn**, 1. सीखना, सीख लेना, शिक्षा* प्राप्त क०; 2. जान जाना, मालूम क०, पता चलना, मालूम हो जाना; 3. (~ *by heart*) कण्ठस्थ क०; **~ed**, विद्वान्, पंडित; पांडित्य-पूर्ण; विद्या-; **~er**, नौसिखिया; **~ing**, 1. ज्ञान, विद्या*; जानकारी*; 2. पाण्डित्य, विद्वत्ता*; 3. (*study*) पढ़ाई*, शिक्षा-प्राप्ति*, अधिगम। > लॅ:न; **लॅ:न्/इड**, ~अॅ, ~इन्ग

**leasable**, पट्टा-देय। > **लीसॅबॅल**

**lease**, *n.*, पट्टा, इजारा; *v.*, पट्टे पर देना या लेना; **~hold**, *n.*, पट्टा; पट्टभूमि*; —*adj.*, पट्टे पर; **~holder**, पट्टाधारी। > लीस; **लीस्होल्ड; लीस्-होल्-डॅ**

**leash**, पट्टा; hold in ~, वश में रखना, नियन्त्रित क०। > लीश

**leasing**, झूठ। > **लीस्-इन्ग**

**least**, अल्पतम, लघुतम, न्यूनतम; **at ~**, **~wise**, कम से कम; चाहे जो हो, ख़ैर; not in the ~, कुछ भी नहीं, ज़रा भी नहीं। > लीस्ट; **लीस्ट्वाइज़**

**leat**, कुल्या*। > लीट

**leather**, चमड़ा; **~-cloth**, चर्मवस्त्र; **~n**, चमड़े का; **~y**, चिमड़ा, चीमड़। > **ले'दॅ; ले'दॅन; ले'दॅरि**

**leave**, *n.*, 1. छुट्टी*, अवकाश; 2. (*permission*) अनुमति*, इजाज़त*; —*v.*, 1. छोड़ना, छोड़ देना; रहने देना; 2. (*give up*) त्याग देना; 3. (*give*) देना; 4. (*entrust*) सौंप देना, पर छोड़ देना; 5. (*reject*) अस्वीकार क०; 6. (*go away*) विदा होना, चला जाना; प्रस्थान क०; ~ **out**, छोड़ देना; take ~, विदा होना; **~-taking**, विदाई*। > लीव

**leaven**, *n.*, ख़मीर; *v.*, ख़मीर उठाना; प्रभावित क०, में परिवर्तन लाना; **~ed**, ख़मीरा; **~ing**, किण्वीकरण, किण्वन। > **ले'वॅन; ले'वॅन्ड; ले'वॅनिन्ग**

**leavings,** 1. अवशेष; 2. (*of food*) जूठन*; 3. (*refuse*) कूड़ा-करकट। > लीव्-इन्ग्ज़

**lecherous,** लम्पट, कामुक; **lechery,** लम्पटता*, कामुकता*, विषयासक्ति*, व्यभिचार। > लें'चॅरॅस; लें'चॅरि

**lectern,** पाठ-मंच। > लें'क्टॅन

**lection,** पाठ; **~ary,** पाठ-पुस्तक*। > लें'क्शॅन; लें'क्शॅनॅरि

**lector,** वाचक। > लें'क्-टॉः

**lecture,** *n.*(*v.*), 1. व्याख्यान (देना); 2. डाँट*, सीख*; **~r,** प्राध्यापक, प्राध्यापिका*; व्याख्याता, व्याख्यात्री*। > लें'क्-चॅ; लें'क्-चॅ-रॅ

**ledge,** कगार; शिला-फलक; तलशिला*। लें'ज

**ledger,** 1. खाता, खाता-बही*, प्रपंजी*; 2. (*timber*) आड़ा; 3. (क़ब्र* पर का) समतल पत्थर। > लें'ज्-अॅ

**lee,** *n.*, 1. (*shelter*) शरण*, आश्रय, ओट*; —*adj.*, अनुवात; **~-board,** ओट तख़्ता, अनुवात पटल; **~ shore,** अनुवात तट; **~side,** अनुवात पार्श्व; **~ward,** अनुवात; **~way,** 1. अनुवात दूरी*; अनुवात गमन; 2. (*freedom, margin*) छूट*, स्वतंत्रता*; गुंजाइश*; 3. (*deficiency*) कसर*, कमी*; make up **~**, कसर* (या कमी*) पूरी क०। > ली

**leech,** जलौका*, जोंक* (*also fig.*)। > लीच

**leek,** गन्दना। > लीक

**leer,** *n.*(*v.*), कुदृष्टि* (डालना), बुरी नज़र* (से देखना)। > लिअॅ

**lees,** तलछट*, तलौंछ*। > लीज़

**left,** *n.*, 1. बायाँ; 2. वाम पार्श्व; 3. (*pol.*) वामपक्ष, वामपन्थ; —*adv.*, बायें, बायीं ओर*; —*adj.*, बायाँ, वाम। > लें'फ़्ट

**left/-handed,** 1. खब्बा, बायाँहत्था, वामहस्तिक; 2. (*clumsy*) अनाड़ी, अदक्ष, फूहड़; 3. (*ambiguous*) द्व्यर्थक, संदिग्ध; 4. (*marriage*) अनुलोम; 5. (*counter-clockwise*) वामावर्त्त; **~-hander,** खब्बा। लें'फ़्ट्-हैन्ड्/इड, ~अॅ

**left/ism,** वामपंथ; **~ist,** वामपंथी। > लें'फ़्ट्/इज़्म ~इस्ट

**left-overs,** 1. अवशेष; 2. (*food*) उच्छिष्ट, जूठन*। > लें'फ़्टओवॅज़

**leg,** 1. टाँग*, पैर; 2. (*of trousers*) पाँयचा, पायँचा; 3. (*of chair etc.*) पाया; 4. (*stage*) मंज़िल*; **~ged,** -पाद; **~less,** टंगहीन। > लें'ग; लें'ग्ड; लें'ग्-लिस

**legacy,** रिक्थ; पैतृक सम्पत्ति*, बपौती*। > लें'गॅसि

**legal,** 1. (*lawful*) वैध, क़ानूनी, वैधिक, विधि-सम्मत; 2. विधिपरक, विधिक, विधि-विषयक; ~ practitioner, विधिजीवी, वकील; ~ tender, वैध मुद्रा*। > लीगॅल

**legal/ism,** विधिवादिता*; कर्मकाण्डवाद; **~ist,** विधिज्ञ; विधिवादी; कर्मकाण्डवादी; **~ity,** वैधता*, क़ानूनियत*; **~ization,** वैधीकरण; **~ize,** वैध बनाना; **~ly,** वैध रूप से, विधितः, क़ानूनन। > लीगॅलिज़्म; लीगॅलिस्ट; लिगैल्-इ-टि; लीगॅलाइज़ेशॅन; लीगॅलाइज़; लीगॅलि

**legate**[1], रिक्थदान क०, देना, दानपत्र लिखना। > लिगेट

**legate**[2], दूत, प्रतिनिधि, राजदूत। > लें'ग्-इट

**legatee,** रिक्थभागी, रिक्थग्राही। > लें'गॅटी

**legation,** दूतप्रेषण; दूतपद; दूतकार्य; प्रतिनिधि-मण्डल; दूतावास। > लिगेशॅन

**legato,** अभग रीति* से। > लिगाटो

**legator,** रिक्थदाता। > लि-गे-टॅ

**legend,** 1. अनुश्रुति*, दन्तकथा*, किवदन्ती*; आख्यान; 2. (*inscription*) लेख; 3. (*title*) शीर्षक; **~ary,** पौराणिक; कल्पित; अनुश्रुत, ऐतिह्य; **~ry,** दन्तकथा-समूह। > लें'जॅन्ड; लें'जॅनॅडॅरि; लें'जॅन्-ड्रि

**legerdemain,** 1. इन्द्रजाल, बाज़ीगरी*, जादूगरी*; 2. (*trickery*) छल-कपट, चालबाज़ी*। > लें'जॅडॅमेन

**legging, leg-guard** टंगत्राण। > लें'ग्-इन्ग

**leggy,** लमटंगा। > लें'ग्-इ

**legible,** सुवाच्य, सुपाठ्य, स्पष्ट। > लें'जॅबॅल=लें'जिबॅल

**legion,** अक्षौहिणी*; सेना*; भीड़-भाड़*, **~ary,** सैनिक। > लीजॅन; लीजॅनॅरि

**legislate,** विधि* या क़ानून बनाना। > लें'जिस्-लेट

**legislation,** विधि-निर्माण; क़ानून, विधान; penal ~, दण्ड-विधान। > लॅ'जिस्‌लेशॅन
**legislative,** विधायी; वैधानिक; ~ assembly, विधान-सभा*; ~ council, विधान-परिषद्*; ~ measure, वैधानिक कार्यवाही*; ~ power, विधान-शक्ति*। > लॅ'जिस्-लॅ-टिव्
**legis/lator,** विधिकर्ता, विधायक; **~lature,** विधायिका*; विधानमण्डल, विधानाग। > लॅ'-जिस्-ले/टॅ, ~चॅ
**legist,** विधिज्ञ। > लीजिस्ट
**legiti/macy,** वैधता*; तर्कसंगति*; औरसता*; **~mate,** *adj.*, 1. (*lawful*) वैध, न्यायसंगत; 2. (*reasonable*) तर्कसंगत, युक्तियुक्त 3. (*of offspring*) औरस; 4. (*real*) यथार्थ; —*v.*, वैध (औरस) बनाना, ठहराना या प्रमाणित क०; तर्कसंगत या उचित सिद्ध क०; **~mation, ~mization,** वैधीकरण; औरसीकरण; **~m(at)ize,** *see* LEGITIMATE; **~mism,** वैधतावाद; **~mist,** वैधतावादी। > लि-जिट्-इ/मॅसि, ~मिट (*adj.*), ~मेट (*v.*); ~मेशॅन; ~माइज़ेशॅन; ~माइज़; ~मॅटाइज़; ~मिज़्म; ~मिस्ट
**legume(n),** 1. (*pod*) शिम्ब; 2. (*plant*) फली*। > लॅ'ग्यूम; लिग्यूमॅन
**leguminous,** छीमीदार, फलीदार, शिम्बी। > लिग्यूम्-इनॅस
**lei,** पुष्पमाला*। लेई = ले
**leisure,** *n.*, अवकाश, फ़ुरसत*; *adj.*, ख़ाली; सावकाश; at one's ~, अपने अवकाश में, अपनी सुविधा* के अनुसार; **~ly,** *adj.*, अत्वरित; —*adv.*, धीरे धीरे; इतमीनान से, फ़ुरसत* से। लॅ'श्ज़्-अॅ, ~लि
**leit/motiv, ~motif,** विशिष्ट स्वर-लहरी*। > लाइट्मोटीफ़
**lemma,** प्रमेयिका*। > लॅ'म्-अॅ
**lemon,** नीम्बू, नीबू, जम्बीर; **~ade,** नीम्बू शरबत; **~-drop,** लेमनचूस; **~-grass,** नीम्बू-घास*; **~-juice,** नीम्बू-रस। > लॅ'मॅन; लॅ'मॅनेड
**lemur,** flying ~, कुबंग; **~es,** प्रेत। > लीम्-अॅ; लॅ'म्यूरीज़
**lend,** उधार देना; किराये पर देना; प्रदान क०, देना; ~ oneself (itself) to, के अनुकूल होना, के लिए उपयुक्त होना, में सहायक होना; **~er,** उधारदाता; महाजन, साहूकार; **~ing** library, ऋणद पुस्तकालय। > लॅ'न्ड; लॅ'न्/डॅ, ~डिंग
**length,** 1. लम्बाई*, दैर्घ्य; 2. (*distance*) दूरी*; 3. दीर्घत्व, दीर्घता*; 4. (*prosody*) मात्रा*; 5. (*extent*) विस्तार; 6. टुकड़ा; at ~, विस्तार से; अन्ततोगत्वा, अन्त में; **~en,** लम्बा या दीर्घ क० या हो जाना, बढ़ाना या बढ़ना; **~ened,** प्रवर्द्धित, दीर्घीकृत; **~ening,** वृद्धि*, सम्प्रसारण; प्रवर्द्धन, दीर्घीकरण; **~ways, ~wise,** लम्बाई* में, लम्बान* में; **~y,** बहुत लम्बा, (अति)विस्तृत, अपविस्तृत। > लॅ'न्‌थ; लॅ'न्‌थॅन; लॅ'न्‌-थि
**leniency,** मार्दव, सदयता*, सौम्यता*। > लीन्यॅन्सि
**lenient,** सदय, सौम्य, मृदुल। > लीन्यॅन्ट
**lenis,** शिथिल, अशक्त। > लीनिस
**lenitive,** प्रशामक; मृदुरेचक। > लॅ'न्-इ-टिव्
**lenity,** सदयता*, दयालुता*; रियायत*। > लॅ'न्-इ-टि
**lens,** 1. लेन्स, ताल, वीक्ष; 2. (*of eye*) तेजोजल। > लॅ'न्ज़
**Lent,** चालीसा। > लॅ'न्ट
**lenten,** 1. चालीसे का; 2. (*meagre*) अपर्याप्त, अप्रचुर। > लॅ'न्-टॅन
**lenticel,** वातरन्ध्र। > लॅ'न्-टि-सॅ'ल
**lenticular,** मसूराकार। > लॅ'न्-टिक्-यू-लॅ
**lentigo,** चकत्तेदार चमड़ा। > लॅ'न्टाइगो
**lentil,** मसूर; green, मूँग*। > लॅ'न्-टिल
**lentitude,** सुस्ती*। > लॅ'न्-टि-ट्यूड
**lento,** धीरे-धीरे। > लॅ'न्टो
**lentoid,** वीक्षाकार। > लॅ'न्टॉइड
**leonine,** सिंह का; सिंह-जैसा, सिंह-सदृश। > लीअॅनाइन
**leopard,** तेंदुआ; snow ~, साह; clouded ~, लमचित्ता; *see* CHEETA; **~ess,** तेंदुई*। > लॅ'पॅड; लॅ'पॅडिस
**leper,** कोढ़ी, कुष्ठी। > लॅ'प्-अॅ
**lepidopterous,** शल्किपक्ष। > लॅ'पिडॉप्टॅरस
**leporine,** शशजातीय। > लॅ'पॅराइन
**leprechaun,** परी*। > लॅ'प्-रॅ-कॉःन

**leprosarium,** कुष्ठालय, कुष्ठाश्रम। > लॅप्-रॅ-सेॲर्-इ-ॲम

**leprosy,** कोढ़, कुष्ठ। > लॅप्-रॅ-सि

**leprous,** कोढ़ी। > लॅप्-रॅस

**lesbianism,** स्त्रीसमलिंगकामुकता*। > लॅज़्-बि-ॲ-निज़्म

**lèse-majesté, lese-majesty,** राजद्रोह, राजापमान। > लेज़्मैश्ज़ॅस्टे; लीज़्-मैज्-इस्-टि

**lesion,** 1. क्षत, चोट*, घाव; 2. (*injury*) क्षति*, हानि*। > लीश़ॅन

**less,** कम; ~**en,** कम क० या हो जाना; (महत्त्व) घटाना; ~**er,** लघु। > लॅस; लॅसॅन; लॅस्-ॲ

**lessee,** पट्टेदार, पट्टाधारी। > लॅसी

**lesson,** पाठ, सबक; शिक्षा*, चेतावनी*, सीख*, सबक। > लॅसॅन

**lessor,** पट्टादाता, पट्टाकर्ता, पट्टाकार। > लॅसॉः

**lest,** ऐसा न हो कि, कहीं ··· न। > लॅस्ट

**let,** *n.*, बाधा*, रोक-टोक*; पट्टादान, किरायेदारी*; —*v.*, 1. होने देना, अनुमति* देना; 2. (निकलने, करने, जाने) देना; 3. (*hire out*) किराये, भाटक या पट्टे पर देना; भाड़े पर उठाना; ~ **alone,** ~ **be,** रहने देना; हस्तक्षेप नहीं क०, दखल नहीं देना; छोड़ देना; ~ **down,** उतार देना; निराश क०; घटाना, मन्द कर देना; ~ **in,** आने देना; ~ **off,** निकालना; जाने देना; रिहा क०; ~ **out,** जाने, निकलने या बहने देना; मुक्त क०; छोड़ देना, निकालना; प्रकट क०; ~**up,** कम क०, बन्द क० या हो जाना; ~**-down,** घटाव, उतार, मन्दी*; ~**-off,** क्षमा*; ~**-up,** घटाव, मन्दी*; विराम। > लॅट

**lethal,** (प्राण)घातक, प्राणहर। > लीथॅल

**lethar/gic,** 1. तन्द्रालु; 2. (*dull*) अकर्मण्य, निर्जीव, निश्चेष्ट; 3. तन्द्राजनक; ~**gy,** तन्द्रा*; निर्जीवता*, अकर्मण्यता*, सुस्ती*। > लिथाजिक; लॅथॅजि

**letter,** 1. (*of alphabet*) वर्ण, अक्षर; 2. पत्र, चिट्ठी*, खत; 3. (*document*) पत्र; 4. (*pl.*) साहित्य; विद्या*; ~ of advice, सूचना-पत्र; ~ of credence, प्रत्यय-पत्र; ~ of credit, साख-पत्र; ~s patent, अधिकार-लेख; to the ~, अक्षरशः। > लॅट्-ॲ

**letter/-book,** पत्र-पंजी*; ~**-box,** लेटर-बक्स, पत्र-पेटी*; ~**-card,** पत्रक; ~**-carrier,** डाकिया; ~**ed,** साक्षर; (सु)शिक्षित; अक्षरांकित; ~**-head,** शीर्षनामा, सरनामा; ~**ing,** अक्षर-लेखन, अक्षरांकण; ~**-pad,** पत्र-पैड; पत्राली*; ~**-paper,** पत्र का काग़ज़; ~**-press,** अक्षर-मुद्रण; चित्र-टीका*; ~**-weight,** दाब*।

**lettuce,** सलाद, काहू। > लॅट्-इस

**leucas,** छोटा हलकुशा। > लूकॅस

**leuchaemia, leukaemia,** श्वेतरक्तता* > ल्यूकीम्-इॲ

**leuco/cyte,** श्वेताणु; ~**cytosis,** श्वेताणु-वृद्धि*। > ल्यूकॅसाइट; ल्यूकोसाइटोस्-इस

**leuco/derma,** धवल रोग; ~**pathy,** रंजकहीनता*; ~**plast,** अवर्णी लवक, श्वेत-कणक; ~**rrhoea,** (श्वेत) प्रदर। > ल्यू-कॅ-डॅःम्-ॲ; ल्यूकॉपॅथि; ल्यूकॅप्लास्ट; ल्यूकॅरीॲ

**Levant**[1], निकट-पूर्व। > लिवैन्ट

**levant**[2], चम्पत हो जाना, भाग जाना। > लिवैन्ट

**levator,** उन्नायक, उन्नयनी। > लि-वेट्-ॲ

**levee,** 1. (*embankment*) बाँध, तटबंध; 2. (*quay*) घाट; 3. दरबार। > लॅव्-इ

**level,** *n.*, 1. (*spirit-~*) साधनी*, तलमापी; 2. (*of sea etc.*) तल; 3. (*standard*) स्तर; 4. (*flat area*) समतल; —*adj.*, 1. (*even*) समतल, सपाट, चौरस; 2. (*horizontal*) क्षैतिज; 3. (*equal*) बराबर; 4. (*uniform*) सम; 5. (*balanced*) संतुलित; —*v.*, 1. समतल, चौरस या बराबर कर देना; पटतारना (*ground*); 2. गिरा देना; 3. (*a gun*) साधना, छतियाना; 4. लक्ष्य क०; ~ **crossing,** समपार; ~**-headed,** सन्तुलित, समझदार; ~**ler,** समतावादी; बराबर कर देनेवाला; तलेक्षक; ~**ling,** 1. सम-करण; 2. (*of ground etc.*) चौरसाई*, समतलन, तलेक्षण; 3. (*survey*) तलमापन। > लॅवॅल; ~क्रॉस्-इन्ग; ~हॅड्-इड; लॅवॅलॅ; लॅवॅलिन्ग

**lever,** *n.*, उत्तोलक; *v.*, उठाना; ~**age,** उत्तोलन; (उत्तोलक-)शक्ति*। > लीव्-ॲ; लीवॅरिज

**leveret,** शशक। > ले'वॅरिट
**leviable,** उद्ग्राह्य, आरोप्य।
> ले'व्-इ-अॅ-बॅल
**leviathan,** तिमिंगल। > लिवाइअॅथॅन
**levigate,** चूर्ण कर देना, घोटना; लेई* बनाना। > ले'व्-इ-गेट
**levin,** कौंध*। > ले'व्-इन
**levirate,** नियोग। > लीव्-इरिट
**levi/tate,** हवा* में उठ जाना; ~**tation,** आकाशगामिता*।
> ले'व्-इ-टेट; ले'विटेशॅन
**Leviticus,** लेवी-ग्रंथ। > लि-विट्-इ-कॅस
**Levite,** लेवी; वेदी-सेवक। > लीवाइट
**levity,** छिछोरापन, चपलता*, चंचलता*; हलकापन। > ले'व्-इ-टि
**levulose,** फलशर्करा*। > लीव्यूलोस
**levy,** *n.*, उगाही*, उद्ग्रहण; चन्दा; अनिवार्य सैन्य-भरती*; —*v.*, उगाहना, (कर आदि) लगाना; सेना* में भरती* क०; ~ in mass, आम लामबन्दी*। > ले'व्-इ
**lewd,** लम्पट, व्यभिचारी; कामुक। > लूड
**lewis,** डोली*। > लूइस
**lexical,** शाब्दिक; कोश-विषयक।
> ले'क्स्-इकॅल
**lexico/grapher,** कोशकार; ~**graphy,** कोश-कला*; कोश-रचना*।
> ले'क्-सि-कॉग्/रॅफ़, ~रॅफ़ि
**lexicon,** शब्द-कोश, निघंटु।
> ले'क्स्-इकॅन
**liability,** 1. देयता*, दायिता*, दायित्व; 2. (*responsibility*) ज़िम्मेवारी*, उत्तरदायित्व; 3. (*pl.*) देय, ऋण; 4. भार।
> लाइ-अॅ-बिल्-इ-टि
**liable,** दायी; उत्तरदायी; अधीन; he is ~ to err (error), वह ग़लती* कर सकता है (उसके लिए ग़लती* की सम्भावना* होती है)। > लाइअॅबॅल
**liaison,** 1. (*mil.*) सम्पर्क; 2. (*phon.*) सन्धि*; 3. अनुचित सम्बन्ध, जार-सम्बन्ध; ~ officer, सम्पर्क-अधिकारी। > लिएज़ों
**liana, liane,** कठलता*।
> लि-आ-न; लिआन
**liar,** झूठा, मिथ्यावादी, मिथ्याभाषी; outrageous ~, झूठ का पुतला। > लाइ-अॅ

**libation,** तर्पण। > लाइबेशॅन
**libel,** *n.*, अपमान-लेख, अपलेख; निन्दा*, अपमान; अभियोगपत्र; —*v.*, मान-हानि* क०; अपमानित क०; अभियोग लगाना, मुक़दमा चलाना; ~**lous,** अपलेखात्मक; अपमानजनक। > लाइबॅल; लाइबॅलॅस
**liberal,** 1. (*generous*) दानी, उदार, दानशील, वदान्य; 2. (*not rigorous*) उदार; 3. (*open-minded*) उदार, उदारचेता, उदारचरित; 4. उदार(ता)वादी; 5. (*ample*) प्रचुर, भरपूर; ~**ism,** उदार(ता)वाद; ~**ity,** वदान्यता*; उदारता*; दान; ~**ize,** उदार बनना या बनाना। > लिबॅरॅल; लिबॅरॅलिज़्म; लिबॅ-रैल्-इ-टि; लिबॅरॅलाइज़
**libe/rate,** (वि)मुक्त क०; स्वतन्त्र क०; अलग क०; ~**ration,** (वि)मोचन; मुक्ति*; ~**rator,** परिमोचक।
> लिबॅरेट; लिबॅरेशॅन; लिबॅ-रे-टॅ
**libertarian,** इच्छास्वातंत्र्यवादी; ~**ism,** इच्छास्वातंत्र्यवाद।
> लिबॅटे'अॅर्/इअॅन, ~इअॅनिज़्म
**liberticide,** *n.*, स्वातंत्र्यघातक; *adj.*, स्वातंत्र्यघाती। > लिबॅःट्-इसाइड
**liber/tine,** लम्पट, व्यभिचारी; ~**tinism,** ~**tinage,** व्यभिचार, लाम्पटय।
> लिबॅटाइन; लिबॅटि/निज़्म, ~निज
**liberty,** 1. स्वतन्त्रता*, आज़ादी*, स्वातंत्र्य, स्वाधीनता*; 2. (*licence*) स्वेच्छाचार, स्वच्छन्दता*; 3. (*release*) मुक्ति*; 4. (*exemption*) छुटकारा; 5. (*right*) अधिकार; 6. (*permission*) छुट्टी*, अनुज्ञा*; take the ~ of, की धृष्टता* क०। > लिबॅटि
**libidinous,** कामुक, कामी।
> लि-बिड्-इ-नॅस
**libido,** 1. काम, कामवासना*, कामप्रवृत्ति*; 2. मनःशक्ति*। > लिबाइडो
**libra,** (*astron.*) तुला*। > लाइब्-रॅ
**librarian,** लाइब्रेरियन, पुस्तकाध्यक्ष, पुस्तकालयाध्यक्ष, पुस्त-पाल।
> लाइ-ब्रे'अॅर्-इ-अॅन
**library,** पुस्तकालय, लाइब्रेरी*, ग्रंथागार।
> लाइब्-रॅरि
**librate,** डोलना, दोलन क०; सन्तुलित रहना। > लाइब्रेट

**libration,** 1. डोलन; 2. सन्तुलन; 3. (*astron.*) (आभासी) दोलन। > लाइब्रेशॅन
**libratory,** दोलायमान। > लाइब्-रॅटॅरि
**libretto,** गीतिनाट्य की पुस्तिका*, सांगीत-पाठ। > लिब्रे'टो
**licence,** 1. (*permit*) लाइसेंस, अनुज्ञापत्र; 2. (*permission*) अनुज्ञा*, अनुज्ञप्ति*, अनुमति*; 3. स्वेच्छाचार, स्वच्छन्दता*, उच्छृंखलता*; व्यभिचार, लाम्पट्य; 4. (*freedom*) छूट*, स्वतन्त्रता*। > लाइसॅन्स
**license,** अनुज्ञा* प्रदान क०; ~**d,** अनुज्ञप्त; ~**e,** अनुज्ञप्तिधारी; ~**r,** अनुज्ञप्तिदाता। > लाइसॅन्स; लाइसॅन्स्ट; लाइसॅन्सी; लाइ-सॅन-सॅ
**licentiate,** लाइसेंसिएट। > लाइ-से'न्-शि-इट
**licentious,** लम्पट, व्यभिचारी; स्वेच्छाचारी। > लाइसे'न्शॅस
**lichen,** लाइकेन, चरीला, पत्थर का फूल, शैवाक। > लाइ-कॅन
**licit,** 1. (*allowed*) अनुमत, धर्म्य, धर्मसंगत; 2. (*lawful*) विधिसम्मत, विधिसंगत; ~**ly,** विधिवत्। > लिसिट
**lick,** *n.*, 1. लेहन; 2. थोड़ा सा; 3. (*blow*) प्रहार; —*v.*, चाटना; स्पर्श क०; ~**erish,** 1. (*epicurean*) चटोरा; 2. (*greedy*) लोलुप; 3. (*lecherous*) कामुक; ~**spittle,** चाटुकार। > लिक; लिकॅरिश
**licorice,** *see* LIQUORICE। > लिकॅरिस
**lid,** 1. ढक्कन, ढकना, पिधान; प्रच्छद; 2. (*eye*~) पलक*, वर्त्म। > लिड
**lie**[1], *v.*, झूठ बोलना; कपट क०; भ्रांति* उत्पन्न क०; —*n.*, झूठ, असत्य, अनृत; give the ~ to, झुठलाना। > लाइ
**lie**[2], 1. लेटना, लेट जाना; 2. (*of things*) पड़ा रहना; 3. होना, रहना; 4. स्थित होना; 5. (*law*) ग्राह्य या स्वीकार्य होना; —*n.*, 1. (*situation*) स्थिति*, अवस्थिति*; 2. (*direction*) दिशा*; 3. (*aspect*) रूप; 4. (*arrangement*) बनावट*; 5. (*lair*) माँद*। > लाइ
**lief,** ख़ुशी* से। > लीफ़
**liege,** स्वामिभक्त; ~ **lord,** स्वामी; ~**man,** सामन्त। > लीज
**lien,** ग्रहणाधिकार, गहन। > लिअॅन
**lierne,** पट्टी*, धज्जी*। > लिअॅ:न
**lieu,** स्थान; in ~ of, के बदले में। > ल्यू
**lieutenant,** स्थानापन्न; लेफ़्टिनेंट; ~-**governor,** उपराज्यपाल। > ले'फ़्टे'नॅन्ट; ~गॅवॅर्नॅ
**life,** 1. जीवन; 2. (*vigour*) स्फूर्ति*, प्राण, जान*; 3. जीवन-चरित, जीवनी*; 4. (*of atom*) आयु*; mode of ~, जीवन-चर्य्या*। > लाइफ़
**life/belt,** रक्षा-पेटी*; ~-**blood,** प्राण-शक्ति*; ~**boat,** रक्षा-नौका*; ~**buoy,** रक्षा-बोया; ~ **estate,** आजीवन-सम्पदा*; ~-**giving,** प्राणदायक; ~-**history,** जीवन-वृत्त; ~ **insurance,** जीवन-बीमा; ~**less,** निर्जीव, निष्प्राण, निस्तेज; ~**like,** सजीव, जीता-जागता; ~**line,** बचाव-रस्सी*, रक्षा-रस्सी*; ~**long,** आजीवन; ~-**period,** आयु*; ~-**policy,** जीवन-बीमा; ~-**saving,** *n.*, प्राणरक्षा*; *adj.* प्राणरक्षक; ~-**sentence,** आजीवन दण्ड; ~-**size,** प्राकृत आकार का, आदमक़द; ~-**span,** जीवन-अवधि*; ~-**spring,** जीवन-स्रोत; ~**time,** जीवन-काल।
**lift,** *n.*, 1. लिफ़्ट, उत्थापक; 2. (*raising*) उत्थापन, उत्तोलन; उन्नयन; 3. (*rising*) उत्थान; उठान*; उन्नति*, प्रगति*; 4. (*help*) सहायता*; 5. (*heel of shoe*) गुल; —*v.*, 1. उठाना, ऊँचा क०, उठाकर रखना; 2. (*raise*) उन्नत बना देना, ऊपर उठाना; 3. (*steal*) ले जाना, उठा ले जाना; 4. (*cancel*) उठा देना; 5. (*of clouds*) छँट जाना; 6. (*rise*) उठना, बढ़ना; give a ~, अपनी सवारी* में ले जाना; ~-**pump,** उद्वाहक पम्प। > लिफ़्ट
**ligament,** 1. स्नायु*, अस्थिबन्ध; 2. (*bond*) बन्धन। > लिगॅमॅन्ट
**ligate,** बाँधना। > लाइगेट
**ligature,** 1. बन्ध, अनुबन्ध, बन्धन; 2. (*bandage*) पट्टी*; 3. संयोजन। > लिगॅचुॲ
**light**[1], *n.*, 1. प्रकाश, ज्योति*, रोशनी*, आलोक; 2. (*lamp*) बत्ती*, दीपक; 3. (*match*) दीयासलाई*; 4. (*window*) खिड़की*; 5. (*aspect*) दृष्टि*, दृष्टिकोण; —*adj.*, ज्योतिर्मय, उज्ज्वल; —*v.*, 1. सुलगना,

जलना; सुलगाना, जलाना; 2. आलोकित क०, पर प्रकाश डालना; 3. (*animate*) अनुप्राणित क०; 4. प्रकाशमान होना, चमकना; ~**en**, प्रदीप्त क०, आलोकित क०; प्रबुद्ध क०, शिक्षा* देना; चमकना; ~**er**, जलानेवाला; ~**house**, प्रकाशगृह, फ़ानूस, कंडीलिया*, दीपस्तंभ, जलदीप, प्रकाशस्तम्भ; ~**ing**, प्रदीपन; प्रदीप्ति*; प्रकाश; प्रकाश-व्यवस्था*। > लाइट; लाइट्/अॅन, ~अॅ, ~हाउस, ~इन्ग

**lightning**, बिजली*, तड़ित*, विद्युत्*; ~**-conductor**, तड़ित्-संवाहक, तड़ित्-चालक, बिजली-बचाव; तड़ित्-रक्षक। > लाइट्-निन्ग; ~कॅन-डॅक्-टॅ

**light/ship**, दीप-नौका*; ~**some**, प्रकाशमान; उजला; ~**-year**, प्रकाश-वर्ष।

**light²**, *adj.*, 1. (*not heavy, intense, etc.*) हलका; 2. (*of wind*) मन्द; 3. (*not coarse*) महीन, बारीक; 4. (*easy*) आसान, सरल; 5. (*flighty*) चंचल; 6. (*wanton*) व्यभिचारी, स्वेच्छाचारी; 7. (*nimble*) फुरतीला; 8. (*unstressed*) बलाघातशून्य; ~**en**, हलका क० या हो जाना; कम, सरल या हर्षित क०; ~**er** (*ship*), माल बोट*। > लाइट; लाइट्/अॅन, ~अॅ

**light/-fingered**, हथफेर, हथलपक; ~**-footed**, फुरतीला; ~**-headed**, चलचित्त, चपल, चंचल, अविवेकी; ~**-hearted**, प्रफुल्ल, प्रसन्नचित्त; ~**ly**, धीरे से, हलके से; ख़ुशी* से; स्फूर्ति* से; लापरवाही* से; उपेक्षा* से; अकारण; ~**-minded**, चंचल, चपल; ~**ness**, हलकापन; नरमी*, कोमलता*; स्फूर्ति*; ख़ुशी*; छिछोरापन; ~**-o'-love**, स्वैरिणी*; ~**some**, प्रसन्नचित्त, विनोदशील; चंचल; फुरतीला; ~**-skirts**, कुलटा*, व्यभिचारिणी*।

**lights**, फेफड़े। > लाइट्स

**ligneous**, काष्ठीय; काष्ठाभ। > लिग्-नि-अॅस

**lignify**, काष्ठ बनना या बनाना। > लिग्-नि-फ़ाइ

**lignite**, भूरा कोयला। > लिग्नाइट

**ligulate**, 1. जीभिकाकार; 2. (*as a strap*) पट्टाकार। > लिग्यूलिट

**ligule**, जिह्विका*, जीभिका*। > लिग्यूल

**lik(e)able**, मनोहर, रुचिकर, रमणीय; आकर्षक, प्रीतिकर। > लाइकॅबॅल

**like¹**, *v.*, पसन्द क०, से प्रसन्न होना, की रुचि* होना; चाहना; —*n.*, पसन्द*। > लाइक

**like²**, *adj.*, सदृश, तुल्य, समान; सजातीय; अनुसार, अनुरूप; —*adv.*, *prep.* के समान, के सदृश; —*conj.*, 1. जैसा; 2. (*as if*) मानो; —*n.*, जोड़, जवाब; ~**lihood**, 1. संभावना*; 2. (*degree of* —) संभाविता*; ~**ly**, *adj.*, 1. संभावनीय, बहुत संभव, संभाव्य; 2. (*suitable*) उपयुक्त; 3. (*promising*) होनहार; 4. (*hopeful*) आशाजनक; —*adv.*, संभवत:, सम्भाव्यत:; ~**-minded**, समरुचि; ~**wise**, उसी तरह*, उसी प्रकार। > लाइक; लाइक्-लि-हुड; लाइक्/लि, ~माइन्-डिड, ~वाइज़

**liken**, तुलना* क०, बराबर समझना। > लाइकॅन

**likeness**, 1. सादृश्य, साम्य, समानता*; 2. (*shape*) रूप; 3. (*concrete*) प्रतिकृति*, प्रतिरूप। > लाइक्-निस

**liking**, 1. रुचि*, पसन्द*; 2. (*affection*) अनुराग, प्रेम। > लाइक्-इन्ग

**lilac**, नीलक; Persian ~, बकायन। > लाइलॅक

**Lilliputian**, बौना। > लिलिप्यूश्यॅन

**lilt**, गीत, झूमर; *v.*, झूमकर गाना। > लिल्ट

**lily**, कुमुदिनी*, लिली*, सोसन। > लिल्-इ

**limb**, *n.*, 1. अवयव, अंग; 2. (*branch*) शाखा*; 3. (*bot.*) दल-फलक; 4. (*edge*) किनारा, छोर; —*v.*, अंगच्छेद क०। > लिम्ब

**limbate**, किनारेदार। > लिम्-बिट

**limber**, *adj.*, 1. (*flexible*) सुनम्य, लचीला; 2. (*nimble*) फुरतीला; —*n.*, तोप-गाड़ी*; —*v.*, अभ्यास क०, लचीला बनना या बना लेना। > लिम्बॅ

**limbo**, 1. लिम्बस, स्वर्ग-प्रान्त; 2. (*prison*) कारागार; 3. कूड़ाखाना। > लिम्-बो

**lime**, 1. (*bird*~) लासा; 2. चूना (*quick*-~, अनबुझा; *slaked* ~, बुझा); 3. (*fruit*)

काग़ज़ी नींबू या नीबू; खट्टा नींबू; —*v.*, फँसाना; चूना लगाना या मिलाना। > लाइम
**lime/-juice,** नींबू-रस; ~**kiln,** चूना-भट्ठा; ~**light,** प्रकाश-बिन्दु; लोकप्रसिद्धि*; ~**stone,** चूना-पत्थर, चूर्ण प्रस्तर; ~-**twig,** लसौटा, खोंचा, लासेदार टहनी*; ~-**wash,** पुताई*, सफ़ेदी*; चूनापुताई*।
**limen,** 1. (*threshold*) देहली*; 2. अवसीमा*। > लाइम्-ए'न
**limerick,** तुक्तक। > लिमॅरिक
**liminal,** अल्पतम प्रत्यक्ष। > लिम्-इ-नॅल
**limit,** *n.*, सीमा*; *v.*, सीमित क०; सीमाबद्ध क०, प्रतिबन्ध लगाना; ~**arian,** सीमितमुक्तिवादी; ~**ary,** सीमाबद्ध; नियन्ता, नियामक, प्रतिबंधक; ~**ation,** 1. (*active*) परिसीमन, सीमानिर्धारण, सीमाबन्धन; नियन्त्रण; 2. (*state*) सीमाबद्धता*; 3. (*limit*) सीमा*, परिसीमा*; 4. (*restriction*) प्रतिबन्ध; 5. (*period*) अवधि*; ~**ative,** प्रतिबन्धक, प्रतिबन्धी; ~**ed,** (परि)सीमित, मर्यादित, परिमित; ~**ing,** सीमान्त; सीमाकारी; प्रतिबंधक; ~**less,** असीम।
> लिम्-इट; लिमिटे'शॅर्-इअॅन; लिम्-इटॅरि; लिमिटेशॅन; लिम्/इटॅटिव, ~इटिड, ~इटिन्ग, ~इट्-लिस
**limitrophe,** सीमावर्ती। > लिम्-इ-ट्रोफ़
**limnology,** सरोवर-विज्ञान। > लिम्नॉलॅजि
**limp,** *adj.*, लचलचा, लचीला; ढीला, शिथिल; निस्तेज, निर्जीव; —*v.*, लँगड़ाना; —*n.*, लँगड़ापन; लँगड़ी चाल*। > लिम्प
**limpet,** घोंघा; नौकरी-परस्त। > लिम्-पिट
**limpid,** स्वच्छ, निर्मल; सुस्पष्ट; ~**ity,** स्वच्छता*। > लिम्-पिड; लिम्-पिड्-इ-टि
**limy,** 1. चूनिया, चूनेदार; 2. (*sticky*) लासेदार। > लाइम्-इ
**linage,** 1. पंक्तिबद्धता*; 2. (*number*) पंक्ति-संख्या*; 3. (*rate*) पंक्तिदर*। > लाइन्-इज
**linchpin,** धुरे की कील*। > लिन्च्-पिन्
**linctus,** लेह्य, अवलेह, लेह। > लिन्क्टॅस
**line,** *n.*, 1. रेखा* (*also math.*), लकीर*, लीक*; 2. (*border*) सीमा*, सीमा-रेखा*; 3. (*outline*) रूपरेखा*; 4. (*row*) क़तार*, ताँता, पाँत*, पंक्ति* (*also of print*); 5. (*of poetry*) पंक्ति*, चरण; 6. (*series*) श्रेणी*, माला*, अनुक्रम; 7. (*lineage*) वंशक्रम, वंशावली*; 8. (*cord*) रस्सी*, डोर*, डोरी*, रज्जु*; 9. (*wire*) तार; 10. (*track*) लाइन*, (रेल-)पथ, मार्ग; 11. (*direction*) दिशा*; 12. (*course*) पद्धति*, प्रणाली*, नीति*, तरीक़ा; 13. (*trade*) व्यवसाय, पेशा; 14. (*field*) विषय, कार्यक्षेत्र; 15. (*front*) मोरचा; —*v.*, रेखाएँ* खींचना; पंक्तिबद्ध क० या हो जाना; क़तार* में खड़ा क०; अस्तर लगाना; भरना, भर देना। > लाइन
**lineage,** वंश; वंशपरम्परा*, वंशावली*। > लिन्-इ-इज
**lineal,** 1. वंशागत, परम्परागत; 2. *see* LINEAR; ~ **descendant,** वंशज। > लिन्-इ-अॅल
**lineament,** रेखा*, आकृति*; विशेषता*। > लिन्-इ-अॅ-मॅन्ट
**linear,** 1. रेखीय, रैखिक; 2. रेखाकार; 3. (*extended in a line*) अनुरेख; 4. (*of equation*) एकघाती। > लिन्-इ-अॅ
**lineate,** रेखित। > लिन्-इ-इट
**lineation,** रेखांकण। > लिनिएशॅन
**lined,** अस्तर लगा हुआ, आस्तरित; रेखित; पक्का। > लाइन्ड
**line-drawing,** रेखाचित्र।
**linen,** छालटी*, क्षौम। > लिन्-इन
**liner,** लाइनर, जहाज़। > लाइन्-अॅ
**line-up,** पंक्ति*; पंक्तिबद्धता*। > लाइन्-अॅप
**linger,** 1. ठहर जाना, ठहरना; 2. (*delay*) देर* लगाना, विलम्ब क०; ~**ing,** *n.*, विलम्ब; —*adj.*, लम्बा, चिरकालिक। > लिन्ग्-गॅ; ~रिन्ग
**lingerie,** अधोवस्त्र। > लैन्श्ज़ॅरी
**lingo,** भाषा*। > लिन्ग्गो
**lingua franca,** सामान्य भाषा*, लोकभाषा*। > लिन्ग्-ग्वॅ-फ्रैन्-कॅ
**lingual,** 1. जिह्वीय, जिह्वा-; 2. (*phon.*) मूर्धन्य। > लिन्ग्वॅल
**linguiform, lingulate,** जिह्वाकार। > लिन्ग्-ग्वि-फ़ॉ:म; लिन्ग्युलिट
**linguist,** 1. भाषाविद्, भाषाविज्ञानी;

2. (*polyglot*) बहुभाषाविद्; ~ic, भाषाई, भाषा-विषयक, भाषा-मूलक, भाषा-; भाषिक; — province, भाषाधार राज्य; ~ics, भाषा-विज्ञान, भाषिकी*। > लिन्ग्-गिवस्ट; लिन्ग्-ग्विस्-/टिक, ~टिक्स

**lingula**, जिह्विका*। > लिन्ग्-ग्यु-ला

**liniment**, लेप। > लिन्-इ-मॅन्ट

**lining**, अस्तर। > लाइन्-इन्ग

**link**, *n.*, 1. (*of chain*) कड़ी* (*also fig.*); 2. (*connection*) सम्बन्ध; 3. (*mechan.*) योजक; 4. (*tie*) बन्ध, सम्पर्क; 5. (*torch*) मशाल*; —*v.*, जुड़ जाना; जोड़ देना, मिला लेना, संयुक्त क०, सम्बद्ध क०; ~age, 1. अनुबन्ध, संयोजन; 2. (*biol.*) सहलग्नता*; ~ing (*verb*), योजक (क्रिया*); ~s, मैदान। > लिन्क; लिन्क्/इज, ~इन्ग

**linoleum**, लिनोलियम। > लिनोल्यॅम

**linotype**, लाइनोटाइप, पंक्तिमुद्रक। > लाइनोटाइप

**linseed**, अलसी*, अतसी*, तीसी*। > लिन्सीड

**linstock**, पलीता, तोड़ा। > लिन्स्टॉक

**lint**, फाहा, सूफ़। > लिन्ट

**lintel**, सरदल, सोहावटी*। > लिन्टॅल

**liny**, 1. (*thin*) ताँतिया; 2. रेखित। > लाइन्-इ

**lion**, 1. सिंह, शेर; 2. (*fig.*) नर-नाहर; ~ess, सिंहनी*, शेरनी*; ~et, सिंहशाव; ~-hearted, शेरदिल, वीर; ~ize, बहुत महत्त्व देना, भव्य स्वागत क०; ~-like, सिंह-सदृश, सिंहवत्; ~'s share, सब से बड़ा या सब से अच्छा हिस्सा। > लाइअॅन; लाइअॅनिस; लाइअॅनिट; लाइअॅनाइज़; लाइअॅन्लाइक

**lip**, 1. ओंठ, ओष्ठ, होंठ, अधर (*esp. lower*); 2. (*edge*) किनारा; 3. (*of beaker*) चोंच*; 4. (*of tool*) धार*; ~-deep, झूठा; ~-devotion, बगुलाभगती*, कपट-भक्ति*; ~-language, ओष्ठ-भाषा*; ~let, जिह्विका*; ~ped, होंठदार; ~-reading, ओष्ठपठन; ~-service, दिखावटी प्रेम, ठकुरसुहाती*; ~stick, लिपस्टिक, रंजन-शलाका*। > लिप

**lipography**, (अक्षर-, शब्द-) विलोपन। > लिपॉग्रॅफ़ि

**lipuria**, वसामेह। > लिप्युअॅर्-इअॅ

**liquation**, गलनिक पृथक्करण। > लिक्वेशॅन

**lique/facient**, ~factive, द्रावक; ~faction, द्रवीकरण, द्रावण; द्रवण। > लिक्वि/फ़ेशॅन्ट, ~फ़ैक्-टिव, ~फ़ैक्शॅन

**lique/fiable**, द्रवणीय; ~fied, द्रवित; ~fier, द्रावी; द्रावित्र; ~fy, द्रव बनना, द्रवना, द्रव बनाना। > लिक्वि/फ़ाइअॅबॅल; ~फ़ाइड, ~फ़ाइअॅ; ~फ़ाइ

**liquescent**, द्रवणशील। > लिक्वेसॅन्ट

**liqueur**, मद्विरा*। > लिक्युअॅ

**liquid**, *adj.*, 1. द्रव; 2. (*clear*) स्वच्छ; 3. (*unstable*) अस्थिर; 4. (*smooth*) प्रवाही; 5. (*money*) नक़द; 6. (*phon.*) अन्तःस्थ; —*n.*, द्रव; ~ambar, सिलारस, सिल्हक। > लिक्विड

**liqui/date**, 1. (*wind up*) परिसमाप्त क०; 2. (*settle*) निर्धारित क०; 3. (*pay*) चुकाना; 4. दूर क०, समाप्त क०; ~dation, परिसमापन, अपाकरण; निर्धारण; परिशोधन; समापन, अपाकरण; ~dator, परिसमापक, अपाकर्ता। > लिक्वि/डेट, ~डेशॅन, ~डे-टॅ

**liquidity**, द्रवता*, द्रवत्व। > लि-क्विड्-इ-टि

**liquor**, 1. शराब*, लिकर, मद्य; 2. (*liquid*) द्रव, रस; 3. (*pharm.*) औषध-जल; ~ish, मद्यप, पियक्कड़। > लिकॅ; लिकॅरिश

**liquorice**, 1. (*plant*) गुंजा, घुँघची*, रत्ती*; 2. मलैठी*, जेठीमधु, मधुयष्टिका*। > लिकॅरिस

**lisp**, *v.*, 1. (*phon.*) थदीकरण क०; 2. तुतलाना; —*n.*, 1. थदीकरण; 2. तुतलाहट*, तोतली बोली*; 3. (*rustling*) सरसराहट*; 4. (*rippling*) कल-कल। > लिस्प

**lissom(e)**, 1. (*supple*) सुनम्य, लचीला; 2. (*agile*) फुरतीला। > लिसॅम

**list**, *n.*, 1. सूची*, तालिका*, फ़िहरिस्त*; 2. (*cloth-border*) किनारी*; 3. (*strip of wood*) चपती*; 4. (*agric.*) मेंड़; 5. (*inclination*) झुकाव; 6. (*pl.*) अखाड़ा; —*v.*, सूचीबद्ध क०, की सूची* बनाना, सूची* में लिखना, फ़िहरिस्त* में दर्ज क०; किनारी* लगाना; मेंड़ बनाना; झुकाव होना, झुक

जाना; ~er, मेंड़कारी; ~ing, सूचीकरण; ~less, निर्जीव, निरुत्साह, उदासीन; ~-price, सूची-मूल्य। > लिस्ट

**listen,** (कान लगाकार) सुनना, कान देना; ध्यान देना; ~er, श्रोता; ~ing post, सुनने की चौकी*। > लिसॅन; लिस्-नॅ

**litany,** स्तुति-माला*। > लिटॅनि

**litchi,** लीची*। > लीची

**literacy,** साक्षरता*। > लिटॅरॅर्चे

**literal,** 1. शाब्दिक; 2. (*of letters*) आक्षरिक, अक्षर-, वर्णिक; 3. (*prosaic*) नीरस, शुष्क; 4. (*unvarnished*) यथातथ्य, यथार्थ, अनलंकृत; ~ translation, शब्दानुवाद; ~ism, अक्षरानुसरण; ~ist, अक्षरचारी; ~ity, शाब्दिकता*; ~ize, 1. का अभिधार्थमात्र ग्रहण क०; 2. (*in translat.*) शब्दानुवाद क०; ~ly, अक्षरशः, अक्षर-अक्षर। > लिटॅरॅल; लिटॅरॅलिज़्म; लिटॅरॅलिस्ट; लिटॅरॅल्-इ-टि; लिटॅरॅलाइज़; लिटॅरॅलि

**literary,** साहित्यिक। > लिटॅरॅरि

**literate,** शिक्षित; साक्षर; साहित्यिक। > लिटॅरिट

**literati,** विद्वन्मण्डली*। > लिटॅराटी

**literatim,** अक्षरशः। > लिटॅरेट्-इम

**literator,** साहित्यकार। > लिटॅ-रे-टॅ

**literature,** साहित्य। > लिटॅ-रि-चॅ

**litharge,** लिथार्ज, मुरदासंख। > लिथाज

**lithe(some),** 1. सुनम्य, लचीला; 2. (*nimble*) फुरतीला। > लाइद; लाइद्सॅम

**lithiasis,** पथरी*, अश्मरी*। > लिथाइअॅसिस

**lithic,** पत्थर का, आश्मिक; पथरीला, पथरी* का। > लिथ्-इक

**lithium,** लिथियम। > लिथ्-इ-अॅम

**lithograph,** *n.*, अश्ममुद्र; अश्मलेख; *v.*, अश्ममुद्रण क०; ~er, अश्ममुद्रक; ~ic, अश्ममुद्रणीय; ~y, अश्ममुद्रण। > लिथॅग्राफ़; लिथॉग्रॅफ़ॅ; लिथॅग्रैफ़्-इक; लिथॉग्रॅफ़ि

**litho/logy,** अश्म-विज्ञान; ~sphere, स्थलमण्डल; ~tomy, पथरी* की शल्य-क्रिया*, मूत्राशय-अश्मरीहरण। > लिथॉलॅजि; लिथोस्फ़िअॅ; लिथॉटॅमि

**liti/gant,** वादकारी, वादी; ~gate, वाद क०, मुक़दमा लड़ना; ~gation, वाद, मुक़दमा; मुक़दमेबाज़ी*; ~gious, 1. मुक़दमेबाज़, वादप्रिय; 2. (*actionable*) वादयोग्य, व्यवहार्य; 3. वादीय, मुक़दमे का। > लिट्/इगॅन्ट, ~इगेट, ~इगेशॅन; लिटिजॅस

**litmus,** लिटमस। > लिट्मॅस

**litotes,** पर्यायोक्ति*। > लाइटॅटीज़

**litre,** लीटर। > लीट्-अॅ

**litter,** *n.*, 1. पालकी*, डोला, डोली*; 2. (*straw-bedding*) तृणशैय्या*, बिचाली*; 3. (*rubbish*) कूड़ा-कचरा, घास-फूस; 4. (*of young*) झोल; —*v.*, बिचाली* डालना, (घास*, तृण) बिछाना, बिखेरना, छिटकाना; ब्याना, बच्चे देना। > लिट्-अॅ

**littérateur,** साहित्यकार। > लीटे'राटॅः

**little,** *adj.*, 1. (*in size*) छोटा, लघु; 2. (*in amount*) थोड़ा, कुछ ही, अल्प, किंचित्; 3. (*ordinary*) साधारण; 4. (*trivial*) तुच्छ, क्षुद्र, नगण्य; 5. (*narrow-minded*) संकीर्णमना, अनुदार; —*adv.*, थोड़ा सा; एकदम नहीं; —*n.*, किंचित्, थोड़ा सा, कुछ ही; ~ by ~, शनैः शनैः, क्रमशः, थोड़ा-थोड़ा करके; make ~ of, तुच्छ समझना; not a ~, बहुत अधिक; ~ people, परियाँ*; ~ness, छोटाई*, छोटापन, लघुता*, अल्पता*; तुच्छता*; संकीर्णता*। > लिटॅल, ~निस

**littoral,** *n.*, तट, बेलांचल; *adj.*, बेलांचली, तटवर्ती, तटीय। > लिटॅरॅल

**liturgic(al),** पूजन-पद्धति-विषयक, पूजा-; पूजा-पद्धति-सम्मत; ~ year, पूजन-वर्ष, पर्व-चक्र। > लिटॅः/जिक, ~जिकॅल

**liturgy,** पूजन-पद्धति*, उपासना-पद्धति*। > लिटॅजि

**livable,** 1. रहने लायक, वास-योग्य; 2. (*endurable*) सहनीय, सह्य; 3. (*of a person*) अनुकूल, मिलनसार। > लिवॅबॅल

**live,** *v.*, 1. जीवित होना, जीना; जीवित रहना; 2. (*endure*) टिकना, बना रहना; 3. जीवन बिताना; 4. (*subsist on*) निर्वाह क०, गुज़र क०; 5. (*reside*) रहना, निवास क०; 6. (*practise*) जीवन में उतारना या लागू क०; 7. (*experience*) अनुभव क०,

भोगना; —*adj.*, 1. जीवित, ज़िन्दा, सजीव, सप्राण; 2. (*energetic*) कर्मठ, क्रियाशील, ओजस्वी; 3. (*actual*) आधुनिकतम, अद्यतन, साम्प्रतिक; 4. (*burning*) जलता हुआ; 5. (*electr.*) गरम, विद्युन्मय; 6. (*of bomb*) भरा, ज़िन्दा; 7. (*real*) जीता-जागता; ~ down, उतारना, दूर क०; ~ through, अनुभव क०, भोगना; ~ up to, के अनुसार आचरण क०; पूरा क०; ~ well, अच्छा खाना-पीना; सदाचरण क०; **~lihood,** (आ)जीविका*, रोज़ी*; **~long,** सम्पूर्ण, सारा; **~ly,** 1. सजीव; सक्रिय; 2. (*exciting*) सजीव, उत्तेजनापूर्ण; 3. (*gay*) प्रफुल्ल, प्रसन्न; 4. (*nimble*) फुरतीला (*of colours*) चटकीला, चमकीला। > लिव (*v.*); लाइव् (*adj.*); **लाइव्-लि-हुड; लिव्-लॉन्ग; लाइव्-लि**

**liven,** में जान* डालना या पड़ना। > **लाइवॅन**

**liver,** कलेजा, जिगर, यकृत; **~-complaint,** जिगर की बीमारी*; **~-extract,** यकृत्-निष्कर्ष; यकृत्निचोड़; **~ish,** यकृत्-रोगी, पित्तदोषग्रस्त; चिड़चिड़ा; **~wort,** लिवर-वर्ट, प्रहृरिता*। > **लिव्-अॅ; लिवॅरिश;**

**livery,** 1. वरदी*; 2. परिच्छद, पहनावा; 3. (*law*) अर्पण। > **लिवॅरि**

**livestock,** पशुधन। > **लाइव्स्टॉक**

**livid,** 1. सुरमई, नीलाभ; 2. (*black-and-blue*) कलौंस; **~ity,** सुरमई*; कलौंस*। > **लिव्-इड; लिविड्-इ-टि**

**living,** *adj.*, 1. जीवित, सप्राण; वर्तमान; 2. (*vigorous*) सक्रिय, सजीव, जीवन्त, जीवित; 3. (*of image*) जीता-जागता; 4. (*of wage*) निर्वाह-योग्य, निर्वाह-; —*n.*, जीवन; जीविका*, जीवन-निर्वाह; ~-room, बैठक*; ~ wage, निर्वाहिका*, निर्वाह-वेतन; ~expense, निर्वाह-खर्च। > **लिव्-इन्ग**

**lixiviation,** निक्षालन। > **लिक्सिविएशॅन**

**lizard,** 1. (*house* ~) छिपकली*, गोधिका*; 2. (*garden* ~) गिरगिट, सरट; 3. (*spiny-tailed* ~) साण्डा; 4. (*snake-eyed* ~) बम्हनी*, बम्हनबिछिया*; 5. (*iguana*) गोह। > **लिज़ॅड**

**llama,** लामा, विकूट। > **ला-मॅ**

**lo,** देखो। > **लो**

**load,** *n*, 1. भार, बोझ; 2. (*amount carried at one time*) खेप*, बोझ, लदान*, 3. (*electr., fig.*) भार; —*v.*, 1. लादना; 2. (*a gun, a camera*) भरना; 3. (*adulterate*) मिलावट* क०, मिलौनी* क०; **~ed,** 1. भारित, लदा हुआ; 2. भरा; **— dice** उलटा पासा, कूटाक्ष; **~ing,** भारण, लदान*; भरण; भारस्थिति*; **~star,** ध्रुवतारा; **~stone,** चुम्बक-पत्थर। > **लोड; लोड्-इड; लोड्-इन्ग; लोड्/स्टा, ~स्टोन**

**loaf,** *n.*, 1. पावरोटी*, डबलरोटी*; 2. कन्द का डला; —*v.*, आवारागर्दी* क०; समय नष्ट क०, **~er,** आवारागर्द; ~ **sugar,** कन्द। > **लोफ़; लोफ़्-अॅ; लोफ़्-शु-गॅ**

**loam,** दुमट*, दुम्मट*; **~y,** दुम्मटी*। > **लोम**

**loan,** *n.*, 1. (*act*) उधार; 2. (*money*) क़र्ज़, ऋण; —*v.*, उधार देना; **~able,** उधार-देय; **~-company,** क़र्ज़-कम्पनी*; **~ee,** क़र्ज़दार, ऋणी; **~-word,** गृहीत शब्द। > **लोन; लोनॅबॅल; लोनी; लोन्वॅ:ड**

**loath,** अनिच्छुक। > **लोथ**

**loathe,** से घृणा* क०, नफ़रत* क०; ना-पसन्द क०। > **लोद**

**loathing,** घृणा*, बीभत्सा*। > **लोद्-इन्ग**

**loathsome,** घृणित, घृण्य। > **लोद्सॅम**

**lob,** भद्दी चाल* से या धीरे से आगे बढ़ना; धीरे से या ऊपर फेंकना। > **लॉब**

**lobate,** पालिमय। > **लोब्-एट**

**lobby,** लॉबी, प्रकोष्ठ, सभाकक्ष, उपान्तिका*; प्रतीक्षा-कक्ष। > **लॉब्-इ**

**lobe,** 1. (*of ear*) लोलकी*, ललरी*, लौ*, पालि*; 2. पालि*, खण्ड; 3. (*bot.*) पिण्डक। > **लोब**

**lobelia,** नरसल, नलोत्तम। > **लो-बील्-यॅ**

**lobster,** समुद्री झींगा, महाचिंगट। > **लॉब्-स्टॅ**

**lobular,** पालिरूप। > **लॉब्-यु-लॅ**

**lobule,** पालिका*, खण्डक, पिण्डिका*। > **लॉब्यूल**

**lobworm,** बड़ा केंचुआ; समुद्री केंचुआ। > **लॉब्वॅ:म**

**local,** *adj.*, 1. स्थानीय, स्थानिक, मुक़ामी; 2. (*restricted*) सीमित; —*n.*, स्थानीय निवासी, समाचार या रेलगाड़ी*; शाखा*; ~ colour, स्थानीय पृष्ठभूमि*; ~ custom, देशाचार; **~e,** घटनास्थल; **~ism,** देशाचार, स्थानीय मुहावरा, उच्चारण, शब्द; प्रान्तीयता*; **~ity,** संस्थिति*; स्थान, जगह*; इलाक़ा; महल्ला; **~ization,** स्थानीकरण; स्थान-निर्धारण; **~ize,** सीमित रखना, स्थानीय बनाना; स्थान निर्धारित क०; **~ized,** स्थानिक; स्थानीकृत; **~ly,** स्थानीय रूप से; (किसी) स्थान में। > लोकॅल; लोकाल; लोकॅलिज़्म; लो-कैल्-इटि; लोकलाइज़ेशॅन; लोकॅलाइज़

**locate,** पता लगाना या पाना; स्थान निर्धारित क०; रखना, स्थापित क०, बिठाना; सीमा* निर्धारित क०; ठहराना; अवस्थित होना; **~d,** स्थित। > लोकेट; लोकेटिड

**location,** स्थाननिर्धारण; (अव)स्थापन; (अव)स्थिति*, स्थान। > लोकेशन

**locative,** अधिकरण कारक, सप्तमी*। > लॉकॅटिव

**loch,** झील*; (संकीर्ण) खाड़ी*। > लॉक

**lochia,** सूति-स्राव। > लॉक्-इॲ

**lock,** *n.*, 1. (*of hair*) लट*; 2. (*tuft*) गुच्छ; 3. (*of door*) ताला; 4. रोक*; 5. (*of canal*) जलपाश, बाँध; 6. (*of gun*) घोड़ा; 7. (*stoppage*) अवरोध; 8. (*engineering*) डोडाकोष्ठ; —*v.*, ताला लगाना; बन्द क०; जोड़ना; कसना, जकड़ना; बन्द हो जाना; जुड़ना, जुड़ जाना; जकड़ा जाना; **~er,** लॉकर, सन्दूक; **~et,** लॉकेट, लटकन, जन्तर, ढोलना; **~-jaw,** 1. धनुक-बाई*; 2. (*of horse*) चाँदनी*; **~-nut,** ताला-ढिबरी*; **~-out,** तालाबन्दी*; **~smith,** तालासाज़; **~-up** (*jail*), हिरासत*, हवालात*; बन्दीखाना, क़ैदखाना। > लॉक; लॉक्/ॲ, ~इट; ~जॉ:, ~नॅट; लॉकाउट; लॉक्-स्मिथ, लॉक्-ॲप

**loco/motion,** 1. संचलन; गति*, चलन, गमन; 2. (*travel*) यात्रा*; 3. (*means of* —) वाहन; **~motive,** *adj.*, जंगम, संचलनशील; —*n.*, इंजन, चलित्र। > लोकॅमोशॅन; लोकॅमोटिव

**locomotor,** *adj.*, गति-विषयक; *n.*, चलनेवाला; ~ **ataxia,** चलन-विभ्रम; ~ **organ,** चलन-अंग; **~y,** गतिक, गति-। > लोकॅमोटॅ, ~रि

**loculus,** कोष्ठक। > लॉक्यूलॅस

**locum-tenens,** स्थानापन्न। > लोकॅम्टीन्-एंज़

**locus,** 1. स्थान; 2. (*math.*) बिन्दुपथ; ~ standi, अधिकारिता*। > लोकॅस

**locust,** टिड्डी*। > लोकॅस्ट

**locution,** मुहावरा; विशिष्ट शैली*। > लॅक्यूशॅन

**locutory,** बैठकखाना, बैठक*। > लॉक्युटॅरि

**lode,** धातु-रेखा*; **~star,** ध्रुवतारा; पथ-प्रदर्शक, आदर्श; **~stone,** चुम्बक-पत्थर। > लोड; लोड्/स्टा, ~स्टोन

**lodge,** *n.*, 1. वासा, मकान; 2. (*den*) माँद*; 3. (*hut*) झोंपड़ा; 4. (*tent*) तम्बू; 5. शाखा-भवन; —*v.*, 1. ठहराना; 2. (*deposit*) रख देना, सौंपना; 3. (*put*) लगाना, बैठा देना; 4. (*present*) प्रस्तुत क०, दायर क०; 5. (*beat down*) गिरा देना; 6. (*live*) ठहरना, रहना; 7. बैठ जाना; **~-keeper,** द्वारपाल, दरबान; **~ment,** ठहरने की जगह*, डेरा, निवास; आधार, मोरचा; **~r,** किरायेदार। > लॉज; लॉज्/की-पॅ, ~मॅन्ट

**lodging,** डेरा, आवास; किराये का स्थान; **~-allowance,** आवास-भत्ता। > लॉज्-इन्ग

**loft,** 1. अटारी*, अट्टाल; 2. (*gallery*) दीर्घा*। > लॉफ़्ट

**lofty,** 1. (*high*) ऊँचा, उत्तंग; 2 (*sublime*) उच्च, उदात्त; 3. (*arrogant*) अहंकारी, उद्धत, अक्खड़। > लॉफ़्-टि

**log,** 1. लट्ठा, कुन्दा, बोटा; 2. लॉग, अभिलेख; 3. (~ *book*) रोज़नामचा; यात्रा-दैनिकी*; कार्य-पंजी*; **~ger,** लकड़हारा; **~wood,** पतंग। > लॉग; लॉग्-ॲ; लॉग्वुड

**logan(-stone),** स्पर्शस्पन्दन शिलाखण्ड, दोल-पत्थर। > लॉगॅन, ~स्टोन

**logarithm,** लघुगणक; **~ic,** लघुगणकीय। > लॉगॅरिथ्म; लॉगॅरिथ्-मिक

**loggerhead,** 1. (*animal*) राजकच्छप; 2. उल्लू, उल्लू का पट्ठा, मूर्ख; be at ~s, अनबन* या झगड़ा होना। > लॉगंहे'ड
**loggia,** छत्ता। > लॉज्-इ-अ॑
**logia,** सूक्तिसंग्रह। > लॉग्-इ-अ॑
**logic,** 1. तर्कशास्त्र; 2. (*reasoning*) तर्क; 3. तर्कसंगति*; **~al,** तर्कसंगत, युक्तियुक्त; तार्किक, तर्कशास्त्रीय; **~ality,** तर्कसंगति*; **~ian,** तार्किक, नैयायिक।
> लॉजिक; लॉजिकॅल; लॉजिकैल्-इ-टि; लोजिशॅन = लॉजिशॅन
**logion,** (बाइबिल* में अप्राप्त) ईसा की सूक्ति*; सूक्ति*। > लॉग्-इ-ऑन
**logistics,** संभार-तन्त्र। > लॉ-जिस्-टिक्स
**logo/gram,** शब्दचिह्न; **~griph,** शब्द-प्रहेलिका*; **~machy,** वितण्डा*, शब्दयुद्ध > लॉगो/ग्रैम, ~ग्रिफ़; लॅगॉमॅकि
**Logos,** शब्द। > लॉगॉस
**loin,** कमर*, कटि*; **~-cloth,** धोती*; लुंगी*; gird up one's ~s, कमर* कसना। > लॉइन
**loiter,** देर* लगाना; मटरगश्ती* क०, इधर-उधर घूमना, आवारा फिरना, आवारगी* क०; समय गँवाना; **~er,** आवारागर्द। > लॉइट्/अ॑, ~अ॑रॅ
**loll,** 1. (आराम से) लेटे या पड़े रहना; 2. (*thrust out*) लटकाना, निकालना; 3. लटकना। > लॉल
**lollipop,** मिठाई*। > लॉल्-इ-पॉप
**London,** लन्दन। > लॅन्डॅन
**lone,** 1. (*alone*) अकेला, एकाकी; 2. (*isolated*) अलग, पृथक्; 3. (*unfrequented*) एकान्त, सूना, निर्जन; 4. (*unmarried*) अविवाहित; **~liness,** एकाकीपन, अकेलापन; एकान्त; **~ly, ~some,** अकेला, एकाकी; एकान्त, सुनसान। > लोन; लोन्-लि-निस; लोन्-लि; लोन्सॅम
**long,** *n.*, दीर्घ स्वर; दीर्घ अक्षर; दीर्घ काल; लम्बी अवधि*; —*v.*, लालायित होना, ललकना, तरसना; —*adv.*, देर* तक, बहुत समय तक; —*adj.*, 1. लम्बा, दीर्घ; 2. (*tedious*) नीरस; 3. (*large*) बड़ा; 4. (*vowel, syllable, wave, note*) दीर्घ; 5. (*~-term*) दीर्घकालीन, मुद्दती, दीर्घावधि; ~ ago, बहुत पहले, प्राचीन काल में; ~ dozen, तेरह; all day ~, दिन भर; as ~ as, जब तक; before ~, शीघ्र ही; in the ~ run, अन्त में, अन्ततोगत्वा; the ~ and short, सारांश। > लॉन्ग
**long/-ago,** *adj.*, प्राचीन, *n.*, अतीत; **~ cloth,** लंकलाट, लट्ठा, गाढ़ा; **~-distance,** सुदूर; **~-drawn,** अतिविस्तृत, लम्बा-चौड़ा; **~-eared,** लम्ब-कर्ण; मूर्ख; **~hand,** सामान्य लिपि*; **~-headed,** 1. दीर्घशीरस्क; 2. (*shrewd*) चतुर, बुद्धिमान; **~-legged,** लमटंगा, लमगोड़ा, दीर्घपाद; **~-lived,** दीर्घायु; दीर्घकालीन; **~-necked,** दीर्घग्रीव, लमघिचा; **~-range,** 1. दीर्घ-परास, दूरमार, दूरप्रहारी; 2. (*of plans etc.*) दीर्घकालिक; **~-shore,** वेलांचली, तटीय; अनुतट; **~-sighted,** 1. (*med.*) दीर्घदृष्टि; 2. (*fig.*) दूरदर्शी; **~-standing,** पुराना, चिरकालिक; **~-suffering,** सहिष्णु; **~-tongued,** गप्पी; **~ways,** लम्बाई* में; **~-winded,** लम्बा दमवाला; उबाऊ, लम्बा-चौड़ा; **~-term,** दीर्घकालीन।
**longanimity,** सहिष्णुता*, सहनशीलता*। > लॉन्ग्-गॅ-निम्-इ-टि
**longeval, longaeval,** चिरंजीव, दीर्घायु, चिरायु। > लॉन्जीवॅल
**longevity,** दीर्घ आयु*। > लॉन्-जे'व्-इ-टि
**longing,** उत्कंठा*, लालसा*। > लॉन्ग्-इन्ग
**longi/tude,** देशान्तर रेखांश; **~tudinal,** 1. देशान्तरी(य); 2. (*opposed to transverse*) अनुदैर्घ्य, अनुलम्ब; लम्बाई* का। > लॉन्-जि-टयूड; लॉन्-जि-टयूड्-इ-नॅल
**looby,** गँवार, गोबर-गणेश। > लूब्-इ
**loofah,** तुरई*। > लूफ़ा
**look,** *n.*, 1. दृष्टि*, नज़र*, अवलोकन, निगाह*; 2. (*appearance*) रूप, आकार, आकृति*, रूपरंग; 3. (*countenance*) आकृति*, रुख, चेहरा; —*v.*, 1. देखना, दृष्टि* डालना; 2. (*search*) खोजना; 3. (*seem*) प्रतीत होना, दिखाई देना, लगना; 4. (*face*) की ओर* अभिमुख होना; 5. (*expect*) की प्रतीक्षा* क०, प्रत्याशा* क०; 6. व्यक्त क०;

7. (*consider*) पर विचार क०; ~ **after,** देखभाल* क०; रखवाली* क०; ~ **back,** स्मरण क०; मुड़कर देखना; ~ **daggers,** क्रोधभरी दृष्टि* से देखना; ~ **down,** तुच्छ समझना, तिरस्कार क०; ~ **for,** खोजना; प्रतीक्षा* क०; ~ **forward to,** उत्सुकता* से प्रतीक्षा* क०; ~ **into,** जाँच-पड़ताल* क०, जाँचना; ~ **on, upon,** देखना; समझना; ~ **out,** ताक* में रहना; सतर्क रहना; ~ **over,** निरीक्षण क०; ~ **to,** का ध्यान क०, देख-रेख* क०; पर निर्भर रहना; आशा* क०; ~ **up,** खोजना, पता लगाना; ~ **up to,** का आदर क०, पर श्रद्धा* रखना; प्रशंसा* क०। > लुक

**looker-on,** दर्शक; निरीक्षक। > लुकॅर्-ऑन

**look-in,** दृष्टि*; भेंट*। > लुक्-इन

**looking-glass,** दर्पण, आईना, आरसी*। > लुक्-इन्ग्-ग्लास

**look-out,** 1. ताक*, अवेक्षण, पहरा; 2. (*place*) चौकी*; 3. (*person*) पहरेदार; अवेक्षक, 4. (*prospect*) प्रत्याशा*, संभावना*। > लुक्-आउट

**loom,** *n.*, 1. करघा; 2. (*of oar*) डंडा; 3. (*handle*) मूठ*; 4. (*appearance*) अस्पष्ट छाया* या रूप; —*v.*, अस्पष्ट या धुँधला दिखाई देना। > लूम

**loon,** 1. (*bird*) मुर्गाबी*; 2. (*dolt*) गोबर-गणेश, मूर्ख; 3. (*rogue*) पाजी, बदमाश। > लून

**loop,** *n.*, 1. फन्दा, फाँद*, पाश, पाश-कुण्डली*; 2. (*ring-shaped fastening*) तुकमा, पाशक, छल्ला, मुद्धी*; 3. (*bend*) चाप; 4. (*circle*) चक्कर; 5. (*electr.*) परिपथ; 5.लूप; —*v.*, 1.फन्दा बनाना, कुण्डली* डालना, कुण्डलित क०; 2. (*wind*) लपेटना; 3. (फन्दे से) बाँधना; ~-**hole,** रन्ध्र, विवर; बचाव का रास्ता; ~-**line,** चाप-लाइन*; ~**y,** चक्करदार, घुमावदार। > लूप; लूप्-इ

**loose,** *adj.*, 1. (*not tied*) खुला, निर्बन्ध, बन्धनरहित, बन्धनमुक्त; अबद्ध; 2. (*not rigidly fixed, loosely fitting*) ढीला, शिथिल, श्लथ; 3. (*free*) मुक्त, स्वच्छन्द; 4. (*detached*) अलग; अलग्न; 5. (*unrestrained*) असयत; 6. (*not compact*) अ-संगठित, अदृढ़, ढीला, छिदरा, असंहत; 7. (*chem.*) असंयुक्त; 8. (*vague*) अस्पष्ट; 9. (*inexact*) अयथार्थ, अशुद्ध, वितथ्य; 10. (*irresponsible*) ग़ैरज़िम्मेदार, लापरवाह; 11. (*lewd*) लम्पट; 12. (*available*) सुलभ; —*v.*, 1. खोलना; खुल जाना; 2. ढीला क० या हो जाना; 3. (*free*) मुक्त क०; 4. (*release*) छोड़ना; ~ bowels, दस्त; cut ~, बन्धन तोड़ना, निकल भागना; अ-नियंत्रित हो जाना; ~-**tongued,** बकवादी, बक्की। > लूस

**loosen,** ढीला या मुक्त क० या हो जाना; ~**ing,** श्लथन, शिथिलन। > लूसॅन

**loot,** *n.*, लूट*; *v.*, लूटना; ~**er,** लुटेरा। > लूट; लूट्-अॅ

**lop,** *v.*, 1. (*trim*) छाँटना; 2. (*cut off*) काट डालना; 3. (*hang*) लटकना; लटकाना; —*n.*, 1. छँटाई*, काट-छाँट*; 2. (*loppings*) छाँट*, कतरन*; ~-**eared,** प्रलम्बकर्ण; ~-**sided,** तिरछा; असन्तुलित, एकतरफ़ा। > लॉप, लॉप्-इअॅड, लॉप्साइड्-इड

**lope,** लम्बे-लम्बे क़दम भरना। > लोप

**loquacious,** वाचाल, बकवादी, गप्पी। > लॅ-, लॉ-, लो-क्वेशॅस

**loquacity,** वाचालता*। > लॅ-, लॉ-, लो-क्वै-सि-टि

**loquat,** लोकाट। > लोक्वैट = लोक्वॉट

**lord,** *n.*, 1. (*master*) स्वामी, अधिपति, मालिक; 2. (*feudal*) सामन्त; 3. (*Lord*) प्रभु, प्रभुवर; 4. (*title*) लार्ड; —*v.*, शासन क०, प्रभुत्व जमाना; ~**ly,** 1. प्रतापी; 2. (*of things*) भव्य; 3. (*haughty*) गर्वीला, घमण्डी। > लॉःड; लॉःड्-लि

**lordosis,** अग्रकुब्जता*। > लॉःडोस्-इस

**lordship,** प्रभुत्व, स्वामित्व; your ~, अत्रभवान्, श्रीमान्; his ~, तत्रभवान्। > लॉःड्-शिप

**lore,** विद्या*; (*tradit.*) जनश्रुति*। > लॉः

**lorgnette,** चश्मा; दूरबीन*। > लॉःन्येट

**lorica,** कवच; ~**te,** कवचित। > लोराइका; लॉरिकेट

**loris**, 1. slow ~, लजीला-वानर; 2. slender ~, तवांगु। > लॉःर्-इस
**lorry**, लारी*, ट्रक। > लॉरि
**lory**, मधुशुक। > लॉःर्-इ
**lose**, 1. खो देना, खोना; नहीं (देख, सुन, समझ, पकड़) पाना; 2. (*waste*) गँवा देना, गँवाना; 3. हानि* उठाना या पहुँचाना; 4. हार जाना; 5. (*of watch*) पिछड़ना; 6. (*outdistance*) पीछे छोड़ देना, पछेलना; 7. (*be engrossed*) लीन या तन्मय होना, डूब जाना; ~ one's way, भटक जाना; ~r, खोनेवाला, हानि* उठानेवाला; हारनेवाला। > लूज़; लूज़्-अॅ
**losing**, *adj.*, घाटे का, *see* LOSER; *n.*, *see* LOSE; हार*। > लूज़्-इन्ग
**loss**, 1. *see* LOSE; 2. (*disappearance*) लोप, अप्राप्ति*, अभाव; 3. (*damage*) क्षति*, क्षय; हानि*, नुक़सान; नाश; 4. (*amount*) घाटा, हानि*। > लॉस
**lost**, 1. (*ruined*) नष्ट, ध्वस्त; 2. (*missing*) खोया, लुप्त, गुम, ग़ायब; 3. (*defeated*) हारा हुआ; 4. (*wasted*) गँवाया; 5. (*astray*) भटका हुआ; 6. (*bewildered*) हक्का-बक्का; ~ in, मग्न, लीन, तन्मय। > लॉस्ट
**lot**, 1. (*destiny*) भाग्य, क़िस्मत*, तक़दीर*; 2. (*share*) हिस्सा; 3. (*heap*) ढेर, गड्डु; 4. (*plot of land*) भूखंड, भूभाग; 5. भाग्य-पत्रक, चिट्ठी*; draw ~s, चिट्ठी* डालना। > लॉट
**loth**, अनिच्छुक। > लोथ
**lotion**, लोशन। > लोशॅन
**lottery**, लाटरी*, भाग्यदा*। > लॉटॅरि
**lotus**, कमल, पद्म, कँवल; ~-eater, स्वप्न-विलासी। > लोटॅस; लोटॅस्-ईट्-अॅ
**loud**, 1. ऊँचा, उच्च, महाघोष; 2. (*noisy*) कोलाहलपूर्ण; 3. (*colours*) चटकीला; 4. (*emphatic*) प्रबल, ज़ोरदार, तीव्र; ~ly, ऊँचे स्वर से, ज़ोर से; ~ness, 1. उच्चता*; 2. (*strength*) प्रबलता*; 3. (*pitch*) तारत्व; ~speaker, लाउडस्पीकर, ध्वनिक्षेपक, ध्वनिवर्धक, ध्वनिविस्तारक। > लाउड; लाउड्निस; लाउड्स्पीक्-अॅ
**lounge**, आवारा घूमना; धीरे-धीरे टहलना, मटरगश्ती* क०; पड़े रहना; अलसाना, सुस्ताना, समय गँवाना; —*n.*, विश्राम-कक्ष; बैठकखाना; ~r, आवारागर्द; आलसी। > लाउन्ज; लाउन्ज्-अॅ
**lour**, *see* LOWER². > लाउ-अॅ
**louse**, 1. (*head* ~) जूँ*, जुआँ; 2. (*body* ~) चीलर; 3. (*crab* ~) छगोड़िया; 4. (*biting* ~) कुटकी*। > लाउस
**lout**, गँवार। > लाउट
**louver**, झिलमिली*। > लूव्-अॅ
**lovable**, प्यारा, प्रीतिकर। > लॅवॅबल
**lovage**, अजवायन*। > लॅविज
**love**, *n.*, 1. (*general*) प्रेम, प्यार, मुहब्बत*, प्रीति*; 2. (*predilection*) प्रेम, अनुराग, अभिरुचि*, पसन्द*; 3. (~ *of benevolence*) स्नेह, निस्वार्थ प्रेम; 4. (*for opp. sex*) प्रणय, शृंगार; 5. (*marital* ~) दाम्पत्य प्रेम, रति*; 6. (*sexual* ~) काम; 7. (*parental* ~) वात्सल्य, ममता*; 8. (*object of* ~) प्रेमपात्र, स्नेहभाजन; प्रेमी; प्रेमिका*; 9. (*zero*) शून्य; —*v.*, प्यार क०, अनुरक्त होना, से प्रेम रखना; दुलारना, चुमकारना; चाहना, पसन्द क०; fall in ~, आसक्त या अनुरक्त हो जाना; for the ~ of, के कारण, के हेतु, के नाम पर। > लॅव्
**love/-affair**, they have a —, उनमें प्रेम चल रहा है; ~-apple, टमाटर; ~-bird, छोटा सुग्गा; ~-child, जारज; ~-feast, प्रीति-भोज; ~-knot, दुहरी गाँठ*; ~less, 1. निर्मोही, प्रेमशून्य; 2. (*not loved*) प्रेम-वंचित, अप्रिय; ~-letter, प्रेमपत्र; ~lock, लट*, काकुल; ~lorn, प्रियोपेक्षित; प्रेमातुर; ~ly, मनोहर, सुन्दर, रमणीय; प्यारा, प्रीतिकर; ~-making, प्रेमविहार; ~-match, प्रेम-विवाह; ~-philtre, वशीकरण-पेय; ~r, प्रेमी, प्रणयी; शौक़ीन; ~-shaft, कामबाण; ~sick, प्रेमातुर, प्रेम-विह्वल, विरही; ~-song, प्रेमगीत; ~-story, प्रेम-कथा*। > लॅवॅ
**loving**, 1. (*of person*) स्नेही; 2. स्नेहमय, प्रेममय; ~ kindness, प्रेममय व्यवहार; दयालुता*, दयाशीलता*। > लॅव्-इन्ग
**low**¹ (*moo*), *v.*, रँभाना; *n.*, रंभण। > लो
**low**², *adv.*, नीचे; धीमे; *adj.*, 1. नीचा, निम्न; 2. (~-*lying*) निचला, निम्नस्थ,

अधस्तन; 3. (*cloud, star, vowel, latitude, level, pitch, temperature, tension, frequency, etc.*) निम्न; 4. (*shallow*) छिछला, उथला (*also ground*); 5. (*in quantity, value*) अल्प; 6. (*in intensity*) हलका, मन्द; 7. (*weak*) दुर्बल; 8. (*sad*) उदास; 9. (*humble*) दीन, दरिद्र; 10. (*mean*) नीच, अधम, क्षुद्र; 11. (*vulgar*) ग्राम्य, गँवारू; 12. (*in quality*) निकृष्ट, घटिया; 13. (*not loud*) मन्द, धीमा, मद्धिम; 14. (*in pitch*) मन्द्र, अनुदात्त; 15. (*opinion*) बुरा; make a ~ bow, झुककर प्रणाम क०, नतमस्तक हो जाना; ~ mass, साधारण मिस्सा; ~ **Sunday**, उजला या शुक्ल इतवार; ~ tide, भाटा, उतार; ~ water, निम्नजल, अवजल। > लो

**low/-born**, अकुलीन; **~-bred**, असभ्य, गँवारू; **~-caste**, निम्नजाति; **~-class**, **~-grade**, घटिया, अपकृष्ट; **~-cost**, सस्ता; **~land**, निम्नभूमि*; **~ly**, निम्न, अवर; दीन, दरिद्र, विनीत, नम्र; नीचा; **~-minded**, नीच; **~-pressure**, अल्पदाब; **~-priced**, सस्ता; **~-spirited**, उदास।

**lower**[1], 1. *adj.*, निम्नतर; अवर, निम्न; निचला; न्यूनतर; —*v.*, 1. नीचा क०, उतारना, गिराना, झुकाना; 2. घटाना, कम क०; 3. घटना, कम हो जाना; ~ class, निचली श्रेणी*; ~ house, अवर सदन; ~ limit, अधःसीमा*; **~most**, निम्नतम। > लो-अॅ

**lower**[2], *v.*, 1. (*frown*) त्योरी* चढ़ाना, घूरना; क्रोधभरी दृष्टि* से देखना; 2. (*of sky*) बादलों से घिरा होना; 3. (*of clouds*) बरसने ही वाला होना; 4. (*of weather*) ख़राब होने को होना; —*n.*, 1. (*scowl*) तेवर, क्रोधभरी दृष्टि*, भ्रूभंग; 2. धुँधलापन, कालिमा*। > लाउ-अॅ

**lowest**, निम्नतम; न्यूनतम, लघुतम, मन्दतम; at the ~, कम से कम। > लोइस्ट

**loxodromic line**, एकदिश नौपथ।
> लॉक्सॅ-ड्रॉम्-इक

**loyal**, 1. निष्ठावान्, निष्ठ, ईमानदार, वफ़ादार, सच्चा; स्वामिभक्त; 2. (*loyalist*) राजभक्त; **~ty**, निष्ठा*, वफ़ादारी*; स्वामिभक्ति*, राजभक्ति*।
> लॉइअॅल; लॉइअॅलिस्ट; लॉइ-अॅल्-टि

**lozenge**, 1. (*geom.*) समचतुर्भुज; 2. चूष, टिकिया*, बरफ़ी*। > लॉज़्-इन्ज

**lubber**, गोबर-गणेश; ~ 's line, सूचक-रेखा*। > लॅब्-अॅ

**lubri/cant**, *adj.*, स्नेहक; *n.*, चिकनाई* स्नेहक, ओंगन; **~cate**, ओंगना, चिकनाना, तेल देना; चिकना कर देना; **~cation**, स्नेहन; **~cator**, स्नेहक; **~city**, 1. चिकनाहट*; 2. (*fig.*) धूर्तता*, चालाकी*; 3. (*lewdness*) कामुकता*; **~cious**, **~cous**, चिकना, चिक्कण; धूर्त; कामुक।
> लूब्-रि/कॅन्ट, ~केट, ~केशॅन, ~के-टॅ; लूब्रिसिटि; लूब्रिशॅस; लूब्-रिकॅस

**lucent**, 1. चमकदार, प्रकाशमान्; 2. (*translucent*) पारभासी। > लूसॅन्ट

**lucerne**, गरारी*, रिज़का, लसुनघास*।
> लूसॅःन

**lucid**, 1. (*intelligible*) सुबोध, प्रांजल; 2. (*clear-headed*) सुबुद्ध; 3. (*clear, transparent*) स्वच्छ; 4. (*sane*) स्वस्थ; प्रकृतिस्थ; 5. (*calm*) शान्त; ~ interval, स्वस्थ अन्तराल; **~ity**, सुबोधगम्यता*; सुबुद्धता*; स्वच्छता*; स्वस्थता*; शान्ति*।
> लूसिड; लूसिड्-इ-टि

**Lucifer**, 1. शैतान; 2. (*Venus*) शुक्र।
> लू-सि-फ़ॅ

**lucifer**, दियासलाई*; **~ous**, दीप्तिकर।
> लू-सि-फ़ॅ; लूसिफ़ॅरॅस

**lucifugous**, ज्योतिर्विमुख। > लूसिफ़्युगॅस

**luck**, भाग्य, नियति*; सौभाग्य; **~ily**, सौभाग्य से; **~less**, अभागा; **~y**, 1. भाग्यवान्, सौभाग्यशाली, क़िस्मतवर; 2. शुभ; मंगलप्रद, मंगलकारी; 3. (*fortuitous*) दैवकृत; 4. (*felicitous*) ललित।
> लॅक; लॅक्-लिस; लॅक्-इ

**lucrative**, प्रलाभी, अर्थकर, लाभप्रद।
> लूक्रॅटिव्

**lucre**, आर्थिक लाभ। > लूक्-अॅ

**lucu/brate**, गहरा अध्ययन क०, पांडित्यपूर्ण पुस्तक* (लेख) लिखना या भाषण देना; **~bration**, पाण्डित्यपूर्ण रचना*।
> लूक्यूब्रेट; लूक्यूब्रेशॅन

**luculent**, सुबोधगम्य; अकाट्य।
> लूक्यूलॅन्ट

**ludicrous,** 1. हास्यास्पद, अभिहस्य, हास्यकर, हास्यजनक; 2. (*absurd*) बेतुका। > लूड्-इक्रॅस

**lues,** 1. महामारी*; 2. (*syphilis*) गरमी*। > लूईज़

**luff,** (जहाज़ को) अनुवात कर देना या चलाना। > लॅफ़

**lug,** *n.*, पकड़*; *v.*, (*drag*) घसीटना, घसीटकर ले जाना। > लॅग

**luggage,** सामान, असबाब; **~-office,** सामान-घर; **~-porter,** भारिक; **~-van,** सामान-यान। > लॅग्-इज

**lugsail,** लगपाल। > लॅग्सेल

**lugubrious,** विषादमय, दुःखपूर्ण। > लूग्यूब्-रिॲस

**lugworm,** समुद्री केंचुआ। > लॅग्वॅःम

**lukewarm,** 1. (*phys.*) कुनकुना, अल्पोष्ण, कदुष्ण, गुनगुना, मंदोष्ण, शीरगर्म; 2. निरुत्साह, अनुत्सुक, मंदोत्साह, अनुत्साह; ढीला, शिथिल; **~ness,** कदुष्णता*; अनुत्सुकता*, अनुत्साह। > लूक्वॉःम, ~निस

**lull,** *v.*, शान्त हो जाना या क०; सुलाना; बहकाना; —*n.*, 1. (*in trade*) मंदी*; 2. (*calm*) शान्ति*, उपशम, सन्नाटा। > लॅल

**lullaby,** लोरी*। > लॅलॅबाइ

**lumbago,** कटिवात, कटिवेदना*। लॅम्बेगो

**lumbar,** कटि-। > लॅम्-बॅ

**lumber,** *n.*, 1. काठ-कबाड़; 2. (*timber*) इमारती लकड़ी*; —*v.*, ढेर लगाना; छेंकना, स्थान घेरना; लकड़ी* काटना; भदभदाते आगे बढ़ना; **~er, ~man,** लकड़हारा; लकड़ी* का व्यापारी, काष्ठ-व्यापारी। > लॅम्-बॅ; लॅम्-बॅ-रॅ

**lumbrical muscle,** अनुकंडरिका*। > लॅम्-ब्रि-कॅल मॅसॅल

**lumen,** 1. (*bot.*) पुटी*; 2. ल्यूमेन, अवकाशिका*। > लूमे'न

**luminary,** नक्षत्र, प्रकाश-पुंज; तेजस्वी व्यक्ति, प्रकाण्ड विद्वान्। > लूम्-इनॅरि

**luminesc/ence,** संदीप्ति*; **~ent,** संदीप्तिशील। > लूमिने'स्/ॲन्स, ~ॲन्ट

**luminiferous,** प्रकाशवाही, तेजोवाही। > लूमिनिफ़ॅरॅस

**lumi/nosity,** दीप्ति*, ज्योति*; **~nous,** 1. ज्योतिर्मय, प्रकाशमान्; प्रदीप्त; 2. (*clear*) सुबोध, प्रांजल; 3. प्रतिभाशाली; 4. (*of insect*) प्रदीपी। > लूमिनॉस्-इटि; लूम्-इनॅस

**lump,** *n.*, 1. ढेला, पिण्ड; 2. (*of sugar*) डला; 3. (*swelling*) सूजन, अपवृद्धि*; 4. (*a person*) गोबर-गणेश; —*v.*, मिला लेना; बराबर समझना; ढेर लगाना; घसीटकर आगे बढ़ना; एकत्र हो जाना; ~ sum, पिण्डराशी*; in a ~ sum, एकमुश्त ; **~ed,** पिण्डित; **~ing,** पिण्डन। > लॅम्प

**lumper,** मोटिया। > लॅम्पॅ

**lumpish,** 1. बोझिल, भारी भरकम; 2. (*stupid*) बुद्धू। > लॅम्-पिश

**lumpy,** ढेलेदार, पिण्डित। > लॅम्-पि

**lunacy,** उन्माद, पागलपन। > लूनॅसि

**lunar,** 1. चान्द्र, चन्द्र-; 2. (*shape*) अर्धचन्द्राकार; 3. (*pale*) फीका, पाण्डु; ~ caustic, क्षारक रजत; **~ian,** चन्द्रनिवासी; चन्द्र-विशेषज्ञ। > लून्-ॲ; लूने'ॲर्-इ-ॲन

**lunate,** नवचन्द्राकार। > लून्-एट

**lunatic,** पागल, विक्षिप्त, बावला, उन्मादी; ~ asylum, पागलखाना। > लूनॅटिक

**lunation,** चान्द्र मास। > लूनेशॅन

**lunch,** मध्याह्न-भोजन, उपाहार। > लॅन्च

**lune,** इन्दुक। > लून

**lunette,** अर्धचन्द्रक। > लूने'ट

**lung,** फेफड़ा, फुफ्फुस। > लॅन्ग

**lunge,** *n.*, 1. हूल*, झोंका; 2. (*plunge*) झपट*, झपट्टा; —*v.*, 1. हूरना, भोंकना, घोंपना; 2. (*plunge*) झपटना; 3. (*a horse*) कावे देना। > लॅन्ज

**lungfish,** उभयश्वासी मीन। > लॅन्ग्-फ़िश

**lungi,** लुंगी*।

**luni-solar,** चान्द्र-सौर। > लू-नि-सोल्-ॲ

**lunula, lunule,** अर्धचन्द्रक, चन्द्रक। > लू-न्यू-लॅ; लून्यूल

**lunular,** अर्धचन्द्राकार। > लू-न्यू-लॅ

**lupine,** *n.*, ल्यूपिन, द्विदल; *adj.*, भेड़िये का; भेड़िये जैसा, वृकायु, वृककर्मा। > लूप्-इन (*n.*); लूपाइन (*adj.*)

**lupus,** 1. (L.) वृक; 2. (*disease*) चर्म-यक्ष्मा। > लूपॅस

**lurch,** *n.*, झोंका, झटका; *v.*, झोंका खाना; ~**er,** 1. (*thief*) उचक्का; 2. (*spy*) गुप्तचर। > लॅ:च; लॅ:च्-अॅ

**lure,** *n.*, 1. प्रलोभन; 2. (*bait*) चारा; *v.*, लुभाना, बहकाना, प्रलोभन देना, आकर्षित क०। > ल्युअॅ

**lurid,** 1. (*wan*) विवर्ण, फीका; 2. (*ghastly*) डरावना, भयंकर, कराल; 3. धुँधला; 4. (*sensational*) सनसनीदार, सनसनीख़ेज़। > ल्युअॅर्-इड

**lurk,** घात* में बैठना; छिपा रहना; ~ing place, निभृत स्थान, छिपने की जगह*। > लॅ:क, लॅ:क्-इन्ग

**luscious,** 1. (*delicious*) सुस्वादु; 2. (*fig.*) सुमधुर, ललित; 3. (*cloying*) ज्यादा मीठा, अतिमधुर। > लॅशॅस

**lush,** 1. रसीला, रसाल; 2. (*vegetation*) हरा-भरा, प्रभूत। > लॅश

**lust,** *n.*, कामुकता*; लालसा*, लोभ; *v.*, के लिए लालायित होना, ललकना; कामातुर होना; ~**ful,** कामुक। > लॅस्ट

**lustral,** शुद्धिकर; शुद्धीकरण-विषयक। > लॅस्ट्रॅल

**lustrate,** शुद्धीकरण क०। > लॅस्ट्रेट

**lustre, luster,** *n.*, 1. (*gloss*) चमक*, ओप*; 2. (*beauty*) कान्ति*, आभा*, द्युति*; 3. (*brilliance*) दीप्ति*, द्युति*; 4. (*glory*) महिमा*, ख्याति* (*fame*); 5. (*chandelier*) दीपवृक्ष; 6. (*varnish*) रोग़न; —*v.*, चमकना; चमकाना; ~**less,** मलिन। > लॅस्-टॅ, ~लिस

**lustrous,** चमकदार; द्युतिमान्। > लॅस्ट्रॅस

**lustrum,** वर्षपंचक। > लॅस्ट्रॅम

**lusty,** हृष्ट-पुष्ट। > लॅस्-टि

**lutanist,** वीणावादक। > लूटॅनिस्ट

**lute,** 1. वीणा*; 2. (*clay*) मृत्तिका*। > लूट

**lutein,** पीतिका*। > लूटीइन

**luteous,** नारंग पीत। > लूटिअॅस

**lux/ate,** जोड़ उखाड़ना; ~**ation,** उखाड़, संधिभ्रंश। > लॅक्सेट; लॅक्सेशॅन

**luxuri/ance,** प्रवर्द्धिष्णुता*; अत्युर्वरता*; प्रचुरता*, बाहुल्य; अत्यलंकृति*; ~**ant,** अत्यधिक फैलनेवाला, प्रवर्द्धिष्णु; अत्युर्वर; प्रचुर; अत्यलंकृत। > लॅग्ज़्युअॅर्/इअॅन्स, ~इअॅन्ट

**luxuriate,** भोग-विलास क०। > लॅग्-ज़्युअॅर्-इ-एट

**luxurious,** 1. (*of persons*) विलासप्रिय, विलासी, ऐशपसन्द; 2. विलासमय, ठाठदार, राजसी। > लॅग्ज़्युअॅर्इअॅस

**luxury,** 1. ऐयाशी*, विषय-सुख, विलासिता*, (भोग-)विलास, ऐश; 2. सुख; 3. (*also pl.*) सुख-साधन; विलासोपकरण, विलास-वस्तुएँ*। > लॅक्शॅरि

**lycanthropy,** वृकोन्माद। > लाइकैन्थ्रॅपि

**lyceum,** सभा-भवन; संस्थान। > लाइसीअॅम

**lye,** सज्जीदार पानी। > लाइ

**lying,** *adj.*, झूठा, मिथ्याभाषी, मिथ्यावादी; लेटा हुआ, शयित; —*n.*, झूठ, मिथ्याभाषण; ~-**in,** प्रसव; ~-**in hospital,** प्रसवाश्रय। > लाइइन्ग

**lymph,** लसीका; ~**atic,** 1. (*lymphous*) लसीका-, लसीका-संबंधी; 2. (*sluggish*) शिथिल, निष्क्रिय, काहिल; ~**oid,** लसीकाभ; ~**ocyte,** लसीका-कोशिका*। > लिम्फ़; लिम्-फ़ैट्-इक; लिम्फ़ॅस; लिम्फ़ॉइड; लिम्फ़ोसाइट

**lynch,** बेक़ायदा मार डालना। > लिन्च

**lyncean,** तीव्रदृष्टि, तीक्ष्णदृष्टि। > लिन्सीअॅन

**lynx,** 1. बनबिलाव; 2. (*astron.*) विडाल; ~-**eyed,** तीक्ष्णदृष्टि। > लिन्क्स

**Lyra** (*astron.*), वीणा*। > लाइअॅर्-अॅ

**lyre,** वीणा*। > लाइ-अॅ

**lyric,** *adj.*, (*lyrical*) प्रगीतात्मक; गीतात्मक; —*n.*, (*lyrical poem*) प्रगीत, गीतिकाव्य; गीत; ~**ism,** प्रगीतत्व; ~**ist,** प्रगीतकार। > लिरिक; लिरि/सिज़्म, ~सिस्ट

**lyrist,** 1. वैणिक; 2. (*lyricist*) प्रगीतकार। > लाइअॅर्-इस्ट (1); लिरिस्ट (2)

**lysin,** संलायिका*। > लाइसिन

**lysis,** (सं)लयन; अपघटन। > लाइसिस

**lysol,** लायसॉल। > लाइसॉल

# M

**macabre,** विकराल, डरावना; घिनावना, बीभत्स। > मॅ-का-बॅ
**macadam,** गिट्टी*, रोड़ी*; पक्की सड़क*। > मॅकॅडॅम
**macaque,** लघुपुच्छ वानर। > मॅकाक
**macaroni,** मैकरोनी। > मैकॅरोन्-इ
**macaronic,** *adj.*, मिश्रित। > मैकॅरॉन्-इक
**macaw,** मकाआ। > मॅकॉ:
**mace,** 1. (*weapon*) गदा*; 2. (*staff*) चोब*; 3. (*spice*) जावित्री*; **~bearer,** चोबदार। > मेस
**Macedonia,** मकदूनिया। > मैसिडोन्यॅ
**macerate,** 1. (*soften*) भिगोकर नरम कर देना; 2. दुर्बल या क्षीण बना देना या हो जाना, गलाना या गलना। > मैसॅरेट
**machan,** मचान।
**machete,** छूरा, छुरा। > मॅचेट्-इ
**machi/nation, (~nate),** षड्यन्त्र(रचना), साज़िश* (क०), दुरभिसंधि* (क०), चालबाज़ी* (क०); **~nator,** चालबाज़। > मैकिनेशॅन; मैक्-इ/नेट, ~ने-टॅ
**machine,** 1. यन्त्र, मशीन*, कल*; 2. (*organization*) संगठन; 3. (*vehicle*) वाहन; **~-gun,** मशीन-गन*, यन्त्रतोप*; **~-made,** यन्त्रनिर्मित; **~ parts,** पुरज़े; **~ tools,** मशीन-औज़ार, यन्त्रोपकरण, उपयंत्र; **~shop,** यत्रालय। > मशीन
**machinery,** 1. मशीनरी*, यन्त्र-समूह, यंत्रावली*; 2. (*fig.*) संगठन, कार्यप्रणाली*; तन्त्र। > मॅशीनॅरि
**machinist,** मशीन-वाला; यान्त्रिक; मशीन-चालक, मशीनिया। > मॅशीनिस्ट
**mackerel,** बाँगड़ा; **~ sky,** चित्रित आकाश। > मैकॅरॅल
**mac(k)intosh,** बरसाती*। > मैक्-इन्-टॉश
**mackle,** धब्बा। > मैकॅल
**macle,** यमल-मणिभ। > मैकॅल
**macramé,** झालर*। > मॅ-क्रा-मि
**macro/cephalic,** बृहत्-शीर्ष (~-शिरस्क); **~cosm,** ब्रह्माण्ड, विश्व; **~cyte,** बृहत्-लोहिताणु; **~gamete,** गुरुयुग्मक; **~scopic,** स्थूल; **~spore,** गुरुबीजाणु। > मैक्रॅसिफ़ैल्-इक; मैक्रॅ/कॉज़्म, ~साइट; मैक्रोगॅमीट; मैक्रॅस्कॉप्-इक; मैक्-रॅ-स्पॉ:
**macron,** दीर्घचिह्न। > मैक्रॉन
**macula,** धब्बा, दाग़; **~te,** दाग़ लगाना; दूषित क०। > मैक्यू/लॅ, ~लेट
**mad,** 1. पागल, विक्षिप्त, उन्मत्त, बौरहा; 2. (*excited*) उत्तेजित; 3. (*angry*) क्रुद्ध, कुपित। > मैड
**madam,** महोदया*; भद्रे। > मैडॅम
**madame,** श्रीमती*। > मैडॅम
**madcap,** सनकी। > मैड्कैप
**madden,** पागल, उत्तेजित या क्रुद्ध क० अथवा बनना। > मैडॅन
**madder,** मजीठ*, मंजिष्ठा*; **Indian ~,** चिरवाल। > मैड्-अॅ
**made,** 1. निर्मित; 2. (*artificial*) कृत्रिम; 3. (*ready*) तैयार; 4. (*successful*) सफल; **~-up,** 1. कृत्रिम; 2. (*invented*) गढ़न्त; 3. (*cured*) प्रसाधित; 4. (*ready*) तैयार, जुटाया हुआ। > मेड
**mademoiselle,** कुमारी*, सुश्री*। > मैडॅमज़ेॅल
**madhouse,** पागलख़ाना। > मैड्हाउस
**madman,** पागल। > मैड्मॅन
**madness,** पागलपन, दीवानगी*, दीवानापन, विक्षेप; उत्तेजना*; क्रोध। > मैड्-निस
**Madonna,** कुँवारी मरिया*। > मॅ-डॉन्-अॅ
**madrasah,** मदरसा। > मॅ-ड्रैस्-अॅ
**madrigal,** (प्रेम)गीत, कजली*। > मैड्-रि-गॅल
**Maecenas,** संरक्षक। > मिसीन्-ऐस
**maelstrom,** 1. (*whirlpool*) भँवर, जलावर्त्त; 2. (*fig.*) उथल-पुथल*। > मेल्स्ट्रोम
**maenad,** 1. सुरादेवी*; 2. (*fury*) चण्डी*। > मीन्-ऐड
**maestoso,** प्रभावपूर्वक। > माए'स्टोज़ो
**maestro,** संगीतज्ञ; आचार्य। > माए'स्ट्रो
**maffick,** रंगरलियाँ* मनाना। > मैफ़्-इक

**mafia**, विधि-विरोध। > माफ़ीआ

**magazine**, 1. (*periodical*) पत्रिका*; 2. (*powder-room*) बारूदख़ाना, शस्त्रागार; 3. (*of gun*) पेट, मैगज़ीन; 4. (*store-house*) भण्डार, गोदाम। > मैगॅज़ीन

**magenta**, मैजेंटा। > मॅ-जे'न्टॅ

**maggot**, 1. मैगट, कीड़ा; 2. (*fad*) सनक*। > मैगॅट

**Magi**, मजूसी, ज्योतिषी। > मेजाइ

**magic**, 1. (*sorcery*) जादू, टोना, जादूगरी*, जादू-टोना; 2. (*charm*) जादू, माया*, सम्मोहन; 3. (*jugglery*) जादू, इंद्रजाल, बाज़ीगरी*; black ~, अभिचार, वशीकरण, white ~, इन्द्रजाल, जादू; ~ lantern, चित्र-दर्शी, चित्रक्षेपी लालटेन*। > मैजिक

**magical**, मायिक; आभिचारिक; ऐंद्र-जालिक। > मैजिकॅल

**magician**, 1. जादूगर; 2. मायावी; 3. (*juggler*) जादूगर, ऐंद्रजालिक, बाज़ीगर। > मॅजिशॅन

**magisterial**, 1. दण्डाधिकारीय, दण्डनायक-विषयक, दण्डनायकी; 2. (*authoritative*) प्रामाणिक; 3. (*pompous*) आडम्बरी। > मैज्-इस्-टिअॅर्-इ-अॅल

**magis/tracy**, दण्डनायक-गण; ~**tral**, 1. (*masterful*) अधिकारपूर्ण, प्रभावशाली; प्रामाणिक; 2. अध्यापकीय, शिक्षकीय; 3. (*of medicine*) विशेष; — staff, अध्यापक-गण; ~**trate**, दण्डनायक, दण्डाधिकारी; ~**trature**, दण्डाधिकार। > मैजिस्/ट्रॅसि, ~ट्रॅल, ~ट्रिट, ~ट्रॅटयुअॅ

**magma**, मैगमा। > मैग्-मॅ

**magna c(h)arta**, महाधिकार-पत्र। > मैग्-नॅ-काट्-अॅ

**magnanimity**, उदारता*, महामनस्कता*। > मैगनॅनिम्-इ-टि

**magnanimous**, उदार, उदारचरित, उदारचेता, विशालहृदय। > मैग्नैन्-इमॅस

**magnate**, प्रभावशाली या धनी-मानी व्यक्ति। > मैग्नेट

**magnesia(sium)**, मैग्नीशिया, मैग्नीशियम। > मैग्-नी-शॅ

**magnet**, चुम्बक; ~**ic**, चुम्बकीय; ~**ism**, चुम्बकत्व; ~**ization**, चुम्बकन; ~**ize**, चुम्बकित क०। > मैग्-निट; मैग्ने'ट्-इक; मैग्-नि-टिज़्म; मैगनिटाइज़ेशॅन; मैग्-नि-टाइज़

**magneto**, मैगनेटो; ~**meter**, चुम्बकत्व-मापी। > मैग्नीटो; मैग्-नि-टॉम्-इ-टॅ

**magnificat**, मरियम* का भजन। > मैग्-निफ़्-इ-कैट

**magni/fication**, 1. आवर्धन; 2. (*praise*) प्रशंसा*, स्तुति*; ~**ficence**, वैभव, शान*, प्रताप, महिमा*; ~**ficent**, भव्य, शानदार, राजसी, प्रतापी; ~**fied**, आवर्धित; ~**fier**, आवर्धक। > मैग्-नि-फ़ि-के-शॅन; मैग्-निफ़्/इसॅन्स, ~इसॅन्ट; मैग्-नि/फ़ाइड, ~फ़ाइअॅ

**magnify**, 1. (*phys.*) आवर्धन क०, आवर्धित क०; 2. (*exaggerate*) बढ़ाना, अति-रंजित क०, बढ़ा-चढ़ाकर कहना; ~ing glass, आवर्धक लेन्स; ~ing power, आवर्धन-शक्ति*। > मैग्-नि-फ़ाइ; ~इङ

**magnilo/quence**, शेख़ीबाज़ी*; आडम्बर; ~**quent**, शेख़ीबाज़; आडम्बरपूर्ण, आडम्बरी। > मैग्-निलॅ/क्वॅन्स, ~क्वॅन्ट

**magnitude**, 1. (*greatness*) महत्त्व, महत्ता*; 2. (*extent*) विस्तार; 3. (*size*) आकार; 4. (*measure*) परिमाण, मात्रा*; 5. (*astron.*) कान्तिमान, दीप्ति*। > मैग्-नि-टयूड

**magnum**, बोतल*। > मैग्नॅम

**magpie**, 1. मुटरी*; 2. (*fig.*) बकवादी, बक्की; ~ **robin**, दँहगल*। > मैग्पाइ

**magus**, मजूसी। > मेगॅस

**mahogany**, तून विशेष, महार्घ। > मॅहॉगॅनि

**Mahomet**, मुहम्मद; ~**an**, मुसलमान, मुहम्मदी। > मॅहॉम्/इट, ~इटॅन

**mahout**, महावत। > मॅहाउट

**mahseer**, महासीर, महसीर*।

**maid**, 1. कुमारी*, कुमारिका*; 2. अ-विवाहिता*; 3. (~*servant*) नौकरानी*। > मेड

**maidan**, मैदान। > माइदान

**maiden**, *n.*, कुमारी*; *adj.*, 1. अविवाहित; 2. कन्योचित, कुमारी-सुलभ; 3. (*first*) प्रथम; 4. (*untried*) अव्यवहृत, अप्रयुक्त; नया; कोरा; ~**hood**, कौमार्य; ~**ly**,

कुमारी-सुलभ, कन्योचित।
> मेडॅन, ~हुड, ~लि

**maieutic method,** उद्बोधन-प्रणाली*, धात्री-प्रणाली*। > मेयूट्-इक

**maigre,** निरामिष। > मे-गॅ

**mail,** *n.*, 1. डाक*; 2. (*coat of* ~) कवच; *v.*, डाक* में डालना, डाक* से भेजना; कवच पहनाना; ~**able,** डाक* से भेजने योग्य; ~**ed,** कवचित; ~**-list,** डाक-सूची*; ~**man,** डाकिया; ~ **train,** डाक-गाड़ी*।
> मेल; मेलॅबॅल; मेल्ड

**maim,** 1. लँगड़ा-लूला क०, अंगभंग क०, अपांग कर देना; 2. (*disable*) अशक्त बना देना; 3. (*spoil*) विकृत क०, बिगाड़ना। > मेम

**main,** *adj.*, मुख्य, प्रमुख, प्रधान; बड़ा; *n.*, 1. मुख्यांश, मुख्य बात* या विषय; 2. मुख्य लाइन*, नहर* (*canal*), परिपथ (*circuit*) या नल (*pipe*); 3. (*cockfight*) मुरगों की लड़ाई*, डंका; by ~ force, बलप्रयोग से; ~ body, मुख्यांग; ~ clause, मुख्य वाक्यांश; in the ~, कुल मिलाकर; ~**land,** महाद्वीप, मुख्य भूमि*; ~**ly,** प्रधानत:, मुख्यत:; ~**spring,** बड़ी कमानी*; मुख्य प्रेरणा* या प्रेरणास्रोत; ~**stay,** मुख्य आधार या सहारा।
> मेन; मेन्लॅन्ड; मेन्-लि

**maintain,** 1. बनाए, चालू, क़ायम या जारी रखना, करता रहना; 2. (*affirm*) दावा क०, दृढ़तापूर्वक या निश्चयपूर्वक कहना; 3. (*support*) सहारा देना, प्रोत्साहन देना, समर्थन क०; 4. (*provide livelihood*) भरण-पोषण क०, ख़र्च चलाना या देना; 5. (*defend*) की रक्षा* क०, सुरक्षित रखना; 6. (*keep in existence*) सम्पोषित क०। > मे'न्टेन

**maintenance,** 1. (*keep in working order*) अनुरक्षण; 2. (*observance*) रख-रखाव, पालन; 3. (*sustentation*) भरण-पोषण, सम्पोषण, रख-रखाव, रोटी-कपड़ा; 4. (*livelihood*) निर्वाह, जीविका*, गुज़ारा; 5. (*of law and order*) रक्षा*, संधारण; ~**-allowance,** भरण-भत्ता।
> मेन्-टि-नॅन्स

**maison(n)ette,** छोटा-सा मकान।
> मेज़ॅने'ट

**maize,** मकई*, मक्का, ज्वार*। > मेज़

**majestic,** प्रतापी, तेजस्वी, राजसी।
> मॅ-जे'स्-टिक

**majesty,** 1. (*grandeur*) प्रताप, तेजस्विता*, ऐश्वर्य, विभूति*; 2. (*sovereignty*) राजसत्ता*; आधिपत्य, प्रभुत्व; 3. राजा, महाराजा; His ~, तत्रमहान्, महामहिम; Your ~, अत्रमहान्; Her ~, तत्रमहती*।
> मैज्-इस्-टि

**major,** *adj.*, 1. मुख्य, प्रधान; 2. भारी, बड़ा, गुरु; 3. (*of age*) वयस्क, बालिग़; 4. अधिकांश; —*n.*, 1. (*logic*) साध्यपद; 2. प्रधान, प्रमुख; 3. (*army*) मेजर; 4. बालिग़; ~**-domo,** गृहप्रबंधक। > मेज्-अॅ; ~डोमो

**majority,** 1. अधिकांश; 2. (*in voting*) बहुमत; 3. (*age*) वयस्कता*, बालिग़ी*; absolute ~, पूर्ण बहुमत; the ~ of the people, अधिकांश या अधिसंख्यक जनता*।
> मॅ-जॉ-रि-टि

**majuscule,** बड़ा अक्षर।
> मैजॅस्क्यूल = मॅजॅस्क्यूल

**make,** *n.*, 1. बनावट*, गठन*; 2. (*nature*) स्वभाव; 3. (*sort*) प्रकार; 4. (*manufacture*) निर्माण; —*v.*, 1. बनाना, निर्माण क०; उत्पन्न क०; 2 (*do*) करना; 3. (*arrange*) तैयार क०, सजाना; 4. (*earn*) कमाना; 5. (*regard*) समझना, मानना; 6. (*amount to*) के बराबर होना; 7. बनना, बन जाना; 8. (*reach*) पहुँचना; 9. पार क०; 10. (*repair*) मरम्मत क०; ~ **after,** पीछा क०; ~ **away with,** चुराना, चोरी* क०; दूर क०; खा जाना; मार डालना, नष्ट क०; ~ **for,** की ओर* जाना; पर आक्रमण क०; उत्पन्न क०; ~ **little of,** तुच्छ समझना; ~ **off,** चला जाना; भाग जाना; ~ **off with,** चुराना; ~ **out,** तैयार क०; लिख देना; भर देना; सफल होना; समझना; देखना; बनना; प्रस्तुत क०; ~ **over,** 1. हस्तान्तरित क०; 2. (*change*) बदल देना; ~ **up,** बनाना, संघटित क०; कसर* निकालना, पूरा क०; तैयार क०; एकत्र क०; गढ़ना, कल्पना* क०; मेल-मिलाप क०, समझौता क०; सजाना; शृंगार क०; ~ **up to,** प्रणय-निवेदन क०। > मेक

**make-and-break contact**, जोड़-तोड़ सम्पर्क।
**make-believe**, *n.*, 1. बहाना, छल, ढोंग; 2. (*person*) धोखेबाज़; —*adj.*, कपटपूर्ण, कपट-, झूठा। > मेक्‌बिलीव
**makepeace**, शान्तिस्थापक। > मेक्‌पीस
**maker**, बनानेवाला, निर्माता, रचयिता। > मेक्-अॅ
**makeshift**, *adj.*(*n.*), कामचलाऊ (चीज़*)। > मेक्-शिफ़्ट
**make-up**, 1. बनावट*, ढाँचा, रचना*; 2. स्वभाव; 3. बनाव-शृंगार; भेस (*of actor*); 4. (*cosmetics*) अंगराग; 5. (*get-up*) रूप-सज्जा*; 6. मनगढ़न्त बात*। > मेक्-अॅप
**makeweight**, पासँग। > मेक्‌वेट
**making**, निर्माण, रचना*; ~**s**, 1. कमाई*, लाभ; 2. (*qualities*) गुण, योग्यता*; 3. (*material*) सामग्री*। > मेक्-इन्ग
**mal-**, कु-, दुः-, दुर्-, कद्; अप-; अ-। मैल
**maladjust/ed**, अव्यवस्थित; कुसमंजित; ~**ment**, अव्यवस्था*; कुसमंजन, कुसन्तुलन। > मैलॅजॅस्-टिड; मैलॅजॅस्ट्मॅन्ट
**maladministration**, कुप्रशासन; अ-व्यवस्था*। > मैलॅड्-मि-निस्-ट्रे-शॅन
**maladroit**, अनाड़ी, फूहड़। > मैलॅड्रॉइट
**malady**, बीमारी*, रोग, व्याधि*, मर्ज़। > मैलॅडि
**mala fide**, *adj.*, 1. (*person*) बदनीयत, दुराशय, असद्भावी, दुर्भावपूर्ण; 2. जाली, कपटपूर्ण; —*adv.*, बदनीयत* से, बेईमानी* से, दुर्भावपूर्वक, असद्भावपूर्वक। > मेल्-अॅ फ़ाइडि
**malaise**, 1. रुग्णता*, अस्वस्थता*, क्लान्ति*; 2. बेचैनी*, घबराहट*, व्याकुलता*; 3. (*comm.*) मन्दी*। > मैलेज़
**malapropism**, हास्यास्पद शब्द-प्रयोग। > मैलॅप्रॉपिज़्म
**malapropos**, *adj.*, असंगत, असामयिक; अनुचित; —*adv.*, बेमौक़े, असमय। > मैल्-ऐप्-रॅ-पो
**malar**, *adj.*, गण्ड-; *n.*, गण्डास्थि*। > मेल्-अॅ
**malaria**, मलेरिया, शीतज्वर, जूड़ी*, फ़सली बुख़ार। > मॅ-ले'अॅर्-इ-अॅ
**Malayalam**, मलयालम*। > मैलिआलॅम
**malcontent**, असन्तुष्ट, विक्षुब्ध। > मैल्कॅन्टे'न्ट
**maldistribution**, कुवितरण। > मैल्-डिस्-ट्रि-ब्यू-शॅन
**male**, *n.*, नर, पुरुष; *adj.*, पुंजातीय, नर-, पुं-, पुरुष-; ~ nurse, उपचारक। > मेल
**maledic/tion**, अभिशाप; निन्दा*, आक्रोश; ~**tory**, अभिशापपूर्ण; निन्दात्मक। > मैलिडिक्/शॅन, ~टॅरि
**malefac/tion**, कुकर्म, अपराध; ~**tor**, कुकर्मी, अपराधी; अपकारी। > मैलिफ़ैक्‌शॅन; मैल्-इ-फ़ैक्-टॅ
**malefic**, अनिष्टकर; ~**ent**, अहितकर, हानिकर, अशुभ; अपराधी। > मॅ-ले'फ़्/इक्, ~इसॅन्ट
**male/volence**, दुर्भाव, (वि)द्वेष; ~**volent**, अहितेच्छु, द्वेषी, द्वेषपूर्ण; अपकारी। > मॅले'वॅ/लॅन्स, ~लॅन्ट
**malfea/sance**, दुष्करण, भ्रष्टाचार; ~**sant**, दुष्कर्ता, भ्रष्टाचारी। > मैल्फ़ीज़ॅन्स; मैल्फ़ीज़ॅन्ट
**malfor/mation**, कुरचना*; ~**med**, वि-कृत, कुघड़। > मैल्फ़ॉःमेशॅन; मैल्फ़ॉःम्ड
**malice**, दुर्भाव, दुर्भावना*, द्वेष, विद्वेष; ~ aforethought, पहले से विद्वेष। > मैल्-इस
**malicious**, 1. विद्वेषपूर्ण, दुर्भावपूर्ण, विद्वेष-मूलक; 2. (*mischievous*) नटखट; ~**ly**, विद्वेषपूर्वक, दुर्भावपूर्वक, दुर्भाव से। > मॅलिशॅस, ~लि
**malign**, *adj.*, 1. (*harmful*) अनिष्टकर, अहितकर; 2. (*evil*) अशुभ, बुरा; 3. (*male-volent*) द्वेषी; 4. (*pathol.*) विषालु, दुर्दम्य; —*v.*, निन्दा* क०, बुराई* क०; ~**ant**, 1. अहितकर, अमंगल, अशुभ; 2. (*male-volent*) प्रद्वेषी, अहितेच्छु, द्वेषी; 3. (*pathol.*) दुर्दम्य, विषालु; सांघातिक, असाध्य, घातक; ~**ity**, 1. द्वेष, बैर; 2. (*of disease*) विषा-लुता*, सांघातिकता*। > मॅलाइन; मॅलिग्नॅन्ट; मॅ-लिग्-नि-टि
**malinger**, बीमारी* का बहाना क०; ~**er**, कामचोर, मिथ्यारोगी। > मॅ-लिन्ग्-गॅ, ~रॅ
**malism**, कुसृष्टिवाद। > मेल्-इज़्म

**mall**, छत्ता। > मॉ:ल
**mallard**, नीलसर। > मैलंड
**malleable**, आघातवर्ध्य, पिटवाँ, कुट्टनीय। > मैल्-इ-अ-बॅल
**malleolus**, गुल्फ, गुल्फिका*। > मलीअॅलॅस
**mallet**, मुँगरा, मुँगरी*, मुद्गर। > मैल्-इट
**malleus**, 1. हथौड़ा; 2. (*anat.*) मैलियस, मुद्गरक। > मैल्-इ-अॅस
**mallow**, कंघी*; musk ~, मुश्कदाना। > मैलो
**malm**, खड़ियामय चट्टान*। > माम
**malnutrition**, कुपोषण। > मैल्न्युट्रिशॅन
**malodorous**, बदबूदार, दुर्गन्धपूर्ण। > मैलोडॅरॅस
**malprac/tice**, अनाचार, कदाचार; अपराध; **~tioner**, दुराचारी, कदाचारी। > मैल्-प्रैक्-टिस; मैल्प्रैक्-टिश्-नॅ
**malt**, 1. माल्ट, यव्य; 2. (*liquor*) यवरस; **~ose**, यव-शर्करा*। > मॉ:ल्ट, मॉ:ल्टोस
**maltreat**, दुर्व्यवहार क०, अत्याचार क०। > मैल्ट्रीट
**malversation**, भ्रष्टाचार। > मैल्वॅ:सेशॅन
**mamelon**, गोल पहाड़ी*। > मैमॅलॅन
**mamilla**, चूचुक, चूची*, कुचाग्र, स्तनाग्र; **~ry**, चूचुकीय; चूचुकाकार; **~te**, 1. चूचुकी, चूचुकधारी; 2. (*mamilliform*) चूचुकाकार। > मै-मिल्-अॅ; मैम्-इ/लॅरि, ~लिट; मैमिल्-इ-फ़ॉ:म
**mamma**, 1. अम्माँ*, माँ*; 2. (*gland*) स्तन; **~ry**, स्तनीय, स्तन-। > मॅमा (1); मैम्-अॅ (2); मैमॅरि
**mammal**, स्तनपायी, स्तनधारी, स्तनी; **~ia**, स्तनी वर्ग। > मैमॅल; मैमेल्यॅ
**mammifer**, स्तनपायी; **~ous**, स्तनधारी। > मैम्-इ-फ़ॅ; मैमिफ़ॅरॅस
**mammiform**, स्तनाकार, कुचाकार। > मैम्-इफ़ॉ:म
**mammon**, 1. धनसम्पत्ति*; 2. (*god*) कुबेर; **~ism**, धनलोलुपता*। > मैमॅन; मैमॅनिज़्म
**mammoth**, *n.*, मैमथ; *adj.*, विशाल; विशालकाय। > मैमॅथ

**man**, 1. मनुष्य, मानव, आदमी, इनसान; 2. (*male*) नर, पुरुष; 3. (*servant*) नौकर, अनुचर; 4. (*workman*) मज़दूर, श्रमिक; 5. (*pl.*) सैनिक; 6. (*chess*) पैदल; 7. (*checkers*) गोटी*, मोहरा; —*v.*, पहरा, सैनिक, मल्लाह आदि रखना या तैनात क०; हिम्मत* बाँधना, साहस बटोरना; the ~ in the street, जनसाधारण। > मैन
**man/-at-arms**, सैनिक, योद्धा; **~-day** श्रम-दिन; **~-eater**, आदमख़ोर, नरभक्षी; **~-of-war**, युद्धपोत, जंगी जहाज़।
**manacle**, *n.*(*v.*), 1. (*handcuff*) हथकड़ी* (डालना); 2. निरोध (क०), बेड़ी* (डालना)। > मैनॅकॅल
**manage**, प्रबंध क०, व्यवस्था* क०; संचालन क०; चलाना, संभालना; देखरेख* क०; नियंत्रित क०; की युक्ति* निकालना, में सफल होना; वश में रखना; **~able**, संचालनीय; नियन्त्रणीय; वश्य; **~ment**, प्रबंध; व्यवस्था*, इन्तज़ाम; प्रबन्धकौशल। > मैन्/इज, ~इजॅबॅल, ~इज्मॅन्ट
**manager**, प्रबंधक, मैनेजर, व्यवस्थापक। > मैन्-इ-जॅ
**managerial**, प्रबंधकीय, प्रबंधक-, प्रबंध-। > मैनॅजिअॅर्-इअॅल
**managing**, 1. (*scheming*) धूर्त, कुचक्री; 2. (*domineering*) दबंग; 3. (*economical*) मितव्ययी; 4. प्रबंधकुशल; 5. प्रबन्धक; ~ agent, प्रबंध-अभिकर्ता; ~ committee, प्रबंध-समिति*; ~ director, प्रबंध-संचालक; ~ editor, प्रबंध-सम्पादक। > मैन्-इ-जिन्ग
**manatee**, समुद्री गाय*। > मैनॅटी
**manciple**, रसद-ख़रीदार। > मैन्-सि-पॅल
**mandamus**, परमादेश। > मैन्डेमॅस
**mandarin**, मन्दरिन। > मैन्डॅरिन
**mandarin(e)** (*orange*), सन्तरा। > मैन्डॅरिन; मैन्डॅरीन
**mandatary** अधिदेश-प्राप्त सत्ता*। > मैन्डॅटॅरि
**mandate**, *n.*, 1. आदेश, आज्ञा*, आदेशपत्र; 2. (*by the League of Nations*) अधिदेश, शासनादेश; —*v.*, सौंपना; **~d**, अधिदेशाधीन > मैन्-डेट (*n.,v.*); मैन्डेट (*v.*); मैन्डेटिड

**mandatory**, *n*. अधिदेश-प्राप्त सत्ता*; *adj*., 1. (*obligatory*) अनिवार्य, आदेशात्मक; 2. अधिदेशात्मक; 3. अधिदेश-प्राप्त। > मैन्‌डॅटॅरि

**mandi/ble**, जबड़ा, अधोहनु*; ~**bular**, अधोहनु-। > मैन्-डि-बॅल; मैन्-डिब्-यू-लॅ

**mandolin(e)**, सारंगी*। > मैन्‌डॅलिन; मैन्‌डॅलीन

**mandrake**, विशाखमूल, लक्ष्मणा*। > मैन्‌ड्रेक

**mandrel**, मैण्ड्रेल। > मैन्-ड्रॅल

**mandrill**, विशालकाय लंगूर, नरकीश। > मैन्-ड्रिल

**mandu/cate**, चबाना; ~**cation**, चर्वण। > मैन्‌डचुकेट; मैन्‌डचुकेशॅन

**mane**, अयाल, याल*, केसर। > मेन

**manège**, घुड़सवारी* (का स्कूल)। > मैनेश्ज़

**manes**, पितर, पितृ; प्रेत, प्रेतात्मा। > मानेज़ = मेनीज़

**manful**, शूरवीर, साहसी। > मैनफ़ल

**manganese**, मैंगनीज़। > मैन्‌ग्-गॅ-नीज़

**mange**, खाज*, ख़ारिश*, खुजली*। > मेन्ज

**mangel-wurzel**, बड़ा चुकन्दर। > मैन्‌ग्‌गॅल्‌वॅ:ज़ॅल

**manger**, नाँद*, चरनी*। > मेन्-जॅ

**mangle**, क्षत-विक्षत क०; बिगाड़ना, विकृत क०। > मैन्‌ग्-गॅल

**mango**, आम, आम्र, अम्ब; ~-**ginger**, आम-हल्दी*; ~-**grove**, अमराई*, आम्र-वन। > मैन्‌ग्-गो

**mangonel**, शिलाप्रक्षेपक। > मैन्‌ग्-गॅ-नॅल

**mangosteen**, मंगुष्ठ। > मैन्‌ग्-गो-स्टीन

**mangrove**, गरान, कच्छ वनस्पति। > मैन्‌ग्रोव

**mangy**, खरसैला। > मेन्-जि

**manhandle**, थपेड़ना, पीटना। > मैन्‌हैन्‌डॅल

**manhole** मानुसमोखा, प्रवेश-छिद्र, प्रवेश। > मैन्‌होल

**manhood**, पुरुषत्व; पुरुषार्थ, साहस, मरदानगी*; पुरुषवर्ग। > मैन्‌हुड

**mania**, 1. उन्माद; 2. (*craze*) सनक*, झक*; ~**c(al)**, उन्मत्त, विक्षिप्त, पगला; सनकी, झक्की। > मेन्यॅ; मेन्-इ-ऐक

**Manichaeism**, मानीवाद। > मैनिकीइज़्म

**mani/cure**, *n*.(*v*.), नख-प्रसाधन (क०); ~**curist**, नख-प्रसाधक। > मैन्-इ-क्युअॅ, ~रिस्ट

**manifest**, *adj*., प्रकट, व्यक्त, प्रव्यक्त, सुस्पष्ट, प्रत्यक्ष; —*v.t*., व्यक्त क० या होना, दिखलाना; का प्रमाण होना या देना; मालसूची* में लिखना; —*n*., मालसूची*; ~**ant**, प्रदर्शनकारी; ~**ation**, 1. अभिव्यक्ति*, प्रकटीकरण; 2. आविर्भाव; 3. (*public*) प्रदर्शन। > मैन्-इ-फ़ॅस्ट; मैनिफ़ॅस्टॅन्ट; मैनिफ़ॅस्टेशॅन

**manifesto**, घोषणा-पत्र; नीति-घोषणा*, लोकघोषणा*। > मैनिफ़ॅस्टो

**manifold**, *adj*., विविध, नानारूप, बहुविध; —*v*.; प्रतिलिपियाँ* बनाना। > मैन्-इ-फ़ोल्ड

**manikin**, 1. (*dwarf*) बौना; 2. पुतला। > मैन्-इ-किन

**maniple**, हस्तपट, हस्तपट्टिका*। > मैन्-इ-पॅल

**manipu/late**, 1. चलाना, से काम लेना; 2. चालाकी* से प्रभावित क० (चलाना, मोड़ लेना या काम निकालना), में चालबाज़ी* क०; छलयोजना* क०; 3. (*falsify*) झुठलाना; ~**lated**, छलयोजित; ~**lation**, परिचालन, चालन; हस्तलाघव, हस्तकौशल; व्यवहारकौशल; चालाकी*, धोखेबाज़ी*, चालबाज़ी*, छलयोजना*, छल-कपट। > मॅनिप्यु/लेट, ~लेटिड; मॅनिप्युलेशॅन

**manitou**, परमात्मा; आत्मा। > मैन्-इ-टू

**mankind**, 1. मानव-जाति*, मनुष्य-जाति*; 2. पुरुष-वर्ग। > मैन्‌काइन्ड (1); मैन्‌काइन्ड (2)

**manliness**, पौरुष, पुरुषत्व। > मैन्-लि-निस

**manlike**, **manly**, पुरुषोचित, मरदाना; मनुष्योचित। > मैन्‌लाइक; मैन्-लि

**manna**, मन्ना, दिव्यान्न। > मैन्-अॅ

**mannequin**, पुतला। > मैन्-इ-किन

**manner**, 1. (*way*) ढंग, भाँति*, रीति*; 2. (*sort*) प्रकार; 3. (*custom*) रीति*, रिवाज; 4. (*behaviour*) व्यवहार, आचरण, चाल-चलन; bad ~s, अशिष्टता*, अभद्रता*;

good ~s, शिष्टाचार, सभ्याचार; adverb of ~, रीतिवाचक क्रियाविशेषण; ~ of life, जीवन-चर्या*; ~ism, कृत्रिमता*; व्यवहार-वैचित्र्य, वैचित्र्य; ~less, अशिष्ट; ~liness, शिष्टता*; ~ly, शिष्ट। > मैन्-अॅ; मैनॅ/रिज़्म, ~लिस, ~लिनिस, ~लि

**mannish**, मरदाना, पुरुषसदृश। > मैन्-इश

**manoeuvre**, *n.*, 1. (*mil.*) युक्तिचालन; 2. (*pl.*) युद्धाभ्यास; 3. (*stratagem*) युक्ति*, चाल*, दाँव; चालबाज़ी*, कपट-प्रबन्ध; —*v.*, युक्तिचालन क०; युद्धाभ्यास क०; युक्ति* से काम निकालना, चाल* चलना, चालाकी* क०। > मॅनूवॅ

**manometer**, दाबान्तरमापी। मॅ-नॉम्-इ-टॅ

**manor**, जागीर*; ज़मींदारी*। > मैन्-अॅ

**manpower**, मानवशक्ति*। > मैन्-पाउ-अॅ

**manqué**, 1. अप्राप्तलक्ष्य, अकृतकार्य; लक्ष्यच्युत; 2. (*unsuccessful*) असफल। > माँ-के

**mansard**, दुढालू छत*। > मैन्साड

**manservant**, नौकर। > मैन्सॅःवॅन्ट

**manse**, पुरोहिताश्रम। > मैन्स

**mansion**, हवेली*, कोठी*, भवन, प्रासाद। > मैन्शॅन

**man/slaughter**, मानवहत्या*; मनुष्यहत्या*; ~slayer, मानवहन्ता। > मैन्-स्लॉःटॅ; मैन्-स्ले-अॅ

**mansuetude**, सौम्यता*, नम्रता*। > मैन्-स्वि-टयूड

**mantel**, *see* MANTELPIECE। > मैन्टॅल

**mantelet**, (*mil.*) गोलीसह परदा। > मैन्टॅलिट

**manteletta**, प्रावारिका*। > मैन्-टॅ-ले'ट्-अॅ

**mantel/piece**, अँगीठी-कानस; ~shelf, अँगीठी-पट्ट। > मैन्टॅल्/पीस, ~शे'ल्फ़

**mantic**, शाकुन, शाकुनेय। > मैन्-टिक

**mantilla**, ओढ़नी*, दुपट्टा; प्रावारिका*। > मैन्-टिल्-अॅ

**mantis**, मैन्टिस, बद्धहस्त कीट। > मैन्-टिस

**mantissa**, अपूर्णांश। > मैन्-टिस्-अॅ

**mantle**, *n.*, 1. लबादा, प्रावरण; 2. (*covering*) आवरण; 3. (*outer wall*) बाह्यभित्ति*; 4. (*zool.*) प्रावार; —*v.*, 1. (*cover*) आवृत क०, ढाँकना, आच्छादित क०; 2. (*colour*) लाल हो जाना या कर देना; 3. (*of liquids*) पर तह* जम जाना। > मैन्टॅल

**manual**, *adj.*, 1. हस्त-, हस्त्य; 2. (*operated by hand*) हस्तचालित; —*n.*, पुस्तिका*, गुटका; नियमावली*, नियम-पुस्तक*; ~ labour, शारीरिक श्रम। > मैन्युअॅल

**manufactory**, कारख़ाना, निर्माणी*। > मैन्युफ़ैक्टॅरि

**manufacture**, *n.*, निर्माण, उत्पादन; विनिर्माण; —*v.*, 1. निर्माण क०; बनाना, तैयार क०; 2. (*concoct*) गढ़ना; ~d, निर्मित; ~r, निर्माता। > मैन्-यु-फ़ैक्-चॅ

**manu/mission**, दास्यमुक्ति*; ~mit, (दासता* से) मुक्त क०, दास्यमुक्त क०। > मैन्युमिशॅन; मैन्युमिट

**manure**, *n.*(*v.*), खाद* (देना, डालना)। > मॅन्युअॅ

**manuscript**, 1. हस्तलिपि*; 2. (*author's copy*) पाण्डुलिपि*; —*adj.*, हस्तलिखित। > मैन्-यु-स्क्रिप्ट

**manward**, मनुष्य-विषयक। > मैन्वॅड

**many**, बहुत से, बहुत सी*, अनेक; a good ~, बहुत कुछ, बहुतेरे; a great ~, अनेकानेक, बहुत अधिक; how ~, कितने; so ~, इतने; the ~, अधिकांश लोग; जनता*, जनसाधारण; ~-coloured, बहुरंग, रंगबिरंगा; ~-headed, बहुशीर्ष; ~-sided, बहुमुख। > मे'नि

**map**, *n.*, मानचित्र, नक़शा; *v.*, 1. मानचित्र बनाना; 2. (*plan*) की योजना* बनाना, की व्यवस्था* क०, सुव्यवस्थित क०; ~ping, मानचित्रण। > मैप; मैप्-इन्ग

**maple**, मैपिल, द्विफल। > मे-पॅल

**mar**, बिगाड़ना। > मा

**marabou** (*adjutant*), चमरघेंघ। > मैरॅबू

**marabout**, 1. एकान्तवासी; 2. (*shrine*) मक़बरा। > मैरॅबूट

**marasmus**, सूखा (रोग)। > मॅरैज़्मॅस

**Marathon**, *n.*, लम्बी दौड़*; *adj.*, बहुत लम्बा। > मैरॅथॅन

**maraud**, लूट-मार* करते फिरना, छापा मारना; लूटपाट* क०, लूटना-मारना, लूटना; ~er, लुटेरा। > मॅरॉःड, मॅरॉःड्-अॅ

**marble**, 1. संगमरमर; 2. (*ball*) गोली* ; **~d**, 1. चितकबरा; 2. (*of paper*) अबरी।

**marcescent**, म्लान। > मासे'सॅन्ट

**march**, *n.*, 1. मार्च, प्रयाण, अभियान; 2. (*movement*) गति*, चाल*; 3. (*progress*) प्रगति*; 4. (*month*) मार्च; 5. (*boundary*) सीमा*; 6. (*borderland*) सीमान्त, सीमा-प्रान्त; 7. (*music*) प्रयाण-राग; —*v.*, मार्च क०, कूच क०, प्रयाण क०; चलना; चलता रहना, प्रगति* क०; ~ing song, प्रयाण-गीत; ~ing orders, प्रयाण-आदेश; **~-land**, सीमा-प्रान्त; **~ past**, मार्च-पास्ट। > माच

**marchpane**, बादाम की मिठाई*। > माच्पेन

**mare**, घोड़ी*; गधी* (*donkey*); **~'s-nest**, मायाजाल; **~'s-tail** (*meteor*) चमरी मेघ। > मे'अँ

**maremma**, दलदल-प्रदेश। > मॅ-रे'म्-अँ

**margarine**, मारगरीन, मारजरीन। मार्जॅरीन = मार्गॅरीन

**margin**, 1. (*of page*) हाशिया, उपान्त, पार्श्व; 2. (*border*) किनारा; 3. (*limit*) सीमा*; 4. (*econom.*) सीमान्त; 5. (*extra amount*) अतिरिक्त राशि*, माल, सामग्री*; 6. (*latitude*) गुंजाइश*, मात्रा*; ~al, 1. हाशिये का, उपान्तीय, उपांतिक, पार्श्व-; 2. किनारे का; सीमावर्ती; पार्श्ववर्ती; 3. सीमान्त-; 4. (*mininum*) न्यूनतम; — land, कष्टकृष्य भूमि*; ~alia, पार्श्व-टिप्पणी*; ~ate(d), हाशियेदार। > माजिन; माजिनॅल; माजिनेल्यॅ; माजि/निट, ~नेटिड

**margosa tree**, नीम। > मागोसा

**marigold**, गेंदा। > मैरिगोल्ड

**marine**, *adj.*, समुद्री(य); जहाज़ी, नौ-; *n.*, जहाज़ी बेड़ा; नौसैनिक; ~r, नाविक, मल्लाह। > मॅरीन; मैरिनँ

**marionette**, (कठ)पुतली*। > मैरिअॅने'ट

**marital**, पति-विषयक, पति का; 2. वैवाहिक, दाम्पत्य। > मैरिटॅल

**maritime**, 1. (*of the sea*) समुद्री(य); समुद्रवर्ती; 2. (*near the sea*) तटवर्ती, अनुसमुद्री; 3. (*of ships*) नौ-, जहाज़ी। > मैरिटाइम

**marjoram**, कुठरा, मरुआ, मरुवा, मुरवा, मुरवाक। > माजॅरॅम

**mark**, *n.*, 1. चिह्न, निशान, अंक, मारका; 2. (*indication*) निर्देश, संकेत; 3. (*seal*) छाप*; 4. (*proof*) प्रमाण; लक्षण; 5. (*in examin.*) अंक, नम्बर; 6. (*standard*) स्तर; 7. (*importance*) महत्त्व; 8. (*distinction*) प्रतिष्ठा*, यश; 9. (*target*) लक्ष्य, निशाना, वेध्य; 10. (*influence*) प्रभाव, छाप*; —*v.*, चिह्न, निशान या छाप* लगाना; अंकित क०, चिह्नित क०; व्यक्त क०, प्रकट क०; की विशेषता* होना; पर ध्यान देना; अंक देना, नम्बर डालना; लिखना; full ~s, पूर्णांक; grace ~s, अनुग्रहांक; pass ~s, उत्तीर्णांक; off the ~, लक्ष्यच्युत; make one's ~, सफल होना, यश प्राप्त क०; **~ off**, अलग क०; चिह्न लगाना; **~ out**, सीमांकन क०; निर्दिष्ट क०; **~ down (up)**, मूल्य घटाना (बढ़ाना); **~ed**, चिह्नित, अंकित; सुस्पष्ट, अच्छा ख़ासा, विशिष्ट; **~edly**, सुस्पष्ट रूप से; **~er**, चिह्नकारी, चिह्नक; अंकक; निशान; **~ing**, अंकन; चिह्न, निशान; **~ing-ink**, अंकन-मसि*; **~ing-nut**, भिलावाँ, भल्लात(क); **~sman**, निशाने-बाज़, लक्ष्यवेधी; **~smanship**, निशाने-बाज़ी*। > माक; माक्ट; माक्-अँ; माक्-इन्ग; माक्स्मॅन

**market**, *v.*, बेचना, बाज़ार में लाना या भेजना; बाज़ार क०; रसद ख़रीदना; —*n.*, बाज़ार (*also fig. meanings*), हाट*, मण्डी*; **~able**, विक्रेय, पण्य, विपण्य; **~ing**, विपणन; **-place**, चौक; **~-price**, अंकित मूल्य। > माक्/इट, ~इटॅबॅल, ~इटिन्ग

**markhor**, मारख़ोर। > मा-खॉ:

**marl**, मार्ल, चिकनी मिट्टी*, खड़िया*। माल

**marmalade**, मुरब्बा। > मामॅलेड

**maroon**, असहाय छोड़ देना। > मॅरून

**marplot**, रंग में भंग करनेवाला। > माप्लॉट

**marquee**, शामियाना। > माकी

**marquetry**, जड़ाऊ काम। > माकिट्रि

**marriage**, विवाह, शादी*, परिणय, पाणि-ग्रहण; civil ~, रजिस्ट्री विवाह; **~ articles**, विवाह-समझौता; **~ licence**,

विवाह-अनुज्ञा*; ~ party, बरात*; ~able, विवाहयोग्य, विवाह्य। > मैरिज; मैरिजॅबॅल
**married,** 1. (*of person*) विवाहित; 2. वैवाहिक, विवाहित; ~ life, दाम्पत्य जीवन। > मैरिड
**marrow,** 1. मज्जा*; 2. (*essence*) सार; vegetable ~, कुम्हड़ा। > मैरो
**marry,** विवाह क०; विवाह-संस्कार सम्पन्न क०; विवाह कराना। > मैरि
**Mars,** मंगल। > माज़
**marsh,** कच्छ, दलदल**; ~y, कच्छी। > माश; माश्-इ
**marshal,** *n.*, मार्शल; *v.*, क्रम से रखना, क्रमबद्ध क०, (सु)व्यवस्थित क०; विधिपूर्वक ले चलना; ~ling, विन्यास, क्रमबंधन; — yard, विन्यास या समाहार यार्ड। > मार्शॅल
**marsu/pial,** मार्स्युपिअल, धानी-प्राणी; ~pium, शिशुधानी*। > मास्यूप्यॅल; मास्यूप्यॅम
**mart,** बाज़ार। > माट
**martello,** गढ़ी*। > माटे'लो
**marten,** चितराला। > माट्-इन
**martial,** 1. युद्ध-सम्बन्धी, युद्ध-, सामरिक; 2. (*brave*) वीर; 3. (*warlike*) युद्धप्रिय; 4. (*of army*) सैनिक, फ़ौजी; ~ law, सेना-शासन, फ़ौजी क़ानून। > माशॅल
**martin,** अबाबील*। > माट्-इन
**martinet,** कठोर अनुशास्तक या अनुशास्ता। > माटिने'ट
**martingale,** (*of harness*) ज़ेरबन्द, पेशबन्द। > माट्-इन्-गेल
**martyr,** *n.*, शहीद, हुतात्मा; चिररोगी, चिर-यातनाग्रस्त; —*v.*, शहीद बनाना; यातना* देना, सताना; ~dom, शहादत*, प्राणोत्सर्ग, आत्मबलिदान; यातना*, यंत्रणा*; ~ology, शहीदनामा; ~y, शहीद-स्मारक, हुतात्मा-स्मारक। > माट्-अॅ; माटॅडॅम; माटॅरॉलॅजि; माटॅरि
**marvel,** *n.*, चमत्कार, अद्भुत वस्तु*; आश्चर्य; —*v.*, आश्चर्यचकित होना, आश्चर्य क०, अचम्भे में पड़ना; जिज्ञासा* होना; ~ of Peru, गुल-अब्बास; ~lous, आश्चर्य-जनक, चमत्कारिक, अद्भुत ; 2. (*excellent*) बढ़िया। > मार्वॅल; मार्वॅलॅस
**Marxism,** मार्क्सवाद। > मार्क्स्-इज़्म
**marzipan,** बादाम की मिठाई*। > माज़िपैन
**mascara,** अंजन। > मैस्-कार्-अॅ
**mascot,** शुभंकर। > मैस्कॅट
**masculine,** 1. पुंजातीय, नर-; 2. (*virile*) पुरुषोचित, पुरुष-सुलभ; मरदाना, पुरुष-सदृश; 3. (*grammar*) पुल्लिंग। > मास्क्यूलिन
**masculinity,** पुरुषत्व, पौरुष, पुंस्त्व। > मैस्क्यूलिन्-इ-टि
**mash,** *n.*, 1. दलिया; सानी*; 2. (*brewing*) मैश; 3. (*medley*) घालमेल; —*v.*, मरगजा क०। > मैश
**masjid,** मसजिद*। > मॅस्-जिड
**mask,** *n.*, 1. (*cover*) नक़ाब; मुखावरण, मुखच्छद; 2. (*face*) चेहरा; 3. (*cloak*) बहाना, परदा; 4. (*camouflage*) छद्मावरण; आवरण; —*v.*, नक़ाब या चेहरा लगाना; छिपाना, आच्छादित क०; छद्मवेश धारण क०; ~ed, नक़ाबपोश; चेहराधारी; अवगुण्ठित, आच्छादित; छद्मवेशी; ~ing, प्रच्छादन। > मास्क; मास्क्ट; मास्-किन्ग
**masoch/ism,** परपीड़ित-कामुकता*; मासोकवाद; ~ist, परपीड़ित-कामुक। > मैज़ोकिज़्म; मैज़ोकिस्ट
**mason,** 1. राज(गीर), थवई, राजमिस्त्री; 2. मेसन, गुप्त-संसदी; 3. (*stone-cutter*) संगतराश; ~ bee, भौंरी*; ~ry, राज-गीरी*, चिनाई*, चिति*; ईंट* या पत्थर की इमारत*। > मेसॅन; मेसॅन्-रि
**masque,** लीला-रूपक; ~rade, *n.* छद्मवेश-समारोह; छद्मवेश; छल-कपट; —*v.*, छद्मवेश पहनना या पहनाना; छल-कपट क०। > मास्क; मास्कॅरेड
**mass,** *n.*, 1. (*Holy* ~) मिस्सा, ख्रीस्तयाग, यज्ञ; 2. ढेर, राशि*, अम्बार, पुंज; समूह; 3. (*people*) जनता*, जनसमूह, भीड़*; 4. (*phys.*) द्रव्यमान; मात्रा*; 5. (*size*) परिमाण, आकार; 6. (*majority*) अधिकांश; —*v.*, एकत्र क० या हो जाना, ढेर लगाना, जुटाना; —*adj.*, व्यापक; सामूहिक; जन-; ~ number, द्रव्यमान-संख्या*; ~ move-ment, जन-आन्दोलन; ~ production, बहुमात्र-उत्पादन; पुंजोत्पादन। > मैस

**massacre,** हत्याकाण्ड, सामूहिक हत्या*, कटा*, क़त्ले-आम, जनसंहार। > **मैसर्क**

**massage,** (अंग)मर्दन, मालिश* *v.*, मालिश* क०, मसलना। > **मैसाझ्ज़**

**massagist, masseur,** अंगमर्दक। > **मैसाझ्ज़्-इस्ट; मैसः**

**masseter,** चर्वणिका*। > **मै-सी-टॅ**

**masseuse,** अंगमर्दिका*। > **मैसःज़**

**massif,** गिरि-पिण्ड। > **मैसीफ़=मासीफ़**

**massive,** 1. भारी, स्थूल, अतिविशाल, महाकाय; 2. (*not hollow*) ठोस, संपिंडित; 3. (*impressive*) प्रभावशाली। > **मैस्-इव्**

**massy,** 1. (*weighty*) भारी; 2. (*bulky*) भारी-भरकम; 3. (*solid*) ठोस। > **मैस्-इ**

**mast,** मस्तूल; **~-head,** मस्तूल-शिखर। > **मास्ट**

**master,** 1. स्वामी, मालिक, अधिपति; गृहपति; अध्यक्ष, प्रधान, अधिकारी; 2. (*teacher*) शिक्षक, अध्यापक, गुरु, मास्टर; 3. (*captain*) कप्तान; 4. (*expert*) विशेषज्ञ, आचार्य, उस्ताद, प्रवीण; उत्कृष्ट कलाकार या साहित्यकार; 5. (*degree*) मास्टर; —*v.*, वशीभूत क०, वश में कर लेना, अधीन क०; पर अधिकार प्राप्त क०, का विशेषज्ञ बनना; शासन क०; —*adj.*, प्रधान; मूल; ~ of ceremonies, विधि-नायक; **~-builder,** स्थपति; **~dom, ~y,** प्रभुत्व, आधिपत्य; अधिकार; प्रवीणता*, नैपुण्य; पाण्डित्य; **~ful,** दबंग; प्रभावशाली; पाण्डित्यपूर्ण; **~-key,** सर्वकुंजी*, मास्टर-कुंजी*; **~ly,** *adj.*, उत्कृष्ट; —*adv.*, कौशलपूर्वक; **~piece, ~work,** श्रेष्ठ-कृति*, उत्कृष्ट कलाकृति*, ग्रन्थरत्न; **~ship,** प्रभुत्व; अध्यापकत्व; अध्यापन, अध्यापकी*; आचार्यत्व, नैपुण्य; **~-stroke,** अत्यन्त चतुर युक्ति* या चाल*, कमाल, चतुराई*; (हस्त)कौशल, हथौटी*। > **मास्टॅ; मास्टॅरि**

**mastic,** मस्तगी*। > **मैस्-टिक**

**masti/cate,** 1. चबाना, चर्वण क०; 2. (*crush*) कूटना, पीसना; **~cation,** चर्वण; **~cator,** चर्वक। > **मैस्-टि-केट; मैस्-टि-के-शॅन; मैस्-टि-के-टॅ**

**mastitis,** स्तन-कील, थनेला, थनेली*स्तन-शोथ। > **मैस्टाइट्-इस**

**mastodon,** मैस्टोडॉन, शंकुदन्त। > **मैस्‌टॅडॉन**

**mastoid,** स्तनाकार। > **मैस्‌टॉइड**

**mastur/bation, (~bate),** हस्तमैथुन (क०)। > **मैस्‌टॅबेशॅन; मैस्‌टॅबेट**

**mat,** *n.*, 1. चटाई*; 2. (*door~*) पायंदाज; —*adj.*, द्युतिहीन, निष्प्रभ। > **मैट**

**matador,** वृष-हन्ता। > **मैटॅडॉः**

**match,** *n.*, 1 दियासलाई*; 2. (*counter-part*) जोड़, जोड़ीदार; 3. (*pair*) जोड़ा; 4. (*contest*) प्रतियोगिता*, मैच, खेल; 5. (*marriage*) विवाह; वर; वधु*; —*v.*, विवाह कराना या क०; मेल मिलाना, जोड़ा खोज निकालना; मेल खाना, उपयुक्त होना, सदृश होना; तुलना* क०; की बराबरी* कर सकना; के अनुकूल बनाना; **~board,** सुमेल तख़्ता; **~-box,** दियासलाई* की डिबिया*; **~ed,** अनुरूप; सुमेल; **~less,** अद्वितीय, अनुपम, बेजोड़; **~lock,** तोड़े-दार बन्दूक*; **~maker,** बरेखिया, घटक; दियासलाई* बनानेवाला; **~wood,** make ~ of, चूरचूर कर देना। > **मैच**

**matchet,** छूरा, छुरा। > **मैच्-इट**

**mate,** *n.*, 1. साथी, सखा; 2. पति; पत्नी*; जोड़; 3. (*of ship*) मालिम; 4. (*chess*) शहमात*; —*v.*, 1. विवाह क० या कराना; 2. (*animals*) जोड़ा खाना या खिलाना; 3. शहमात* या शह देना। > **मेट**

**material,** *adj.*, 1. (*not spiritual*) भौतिक, द्रव्यात्मक; 2. (*corporeal*) शारीरिक; दैहिक; 3. (*pecuniary*) आर्थिक; 4. (*worldly*) सांसारिक, पार्थिव; 5. (*sensual*) ऐन्द्रिय, विषयी; 6. (*considerable*) महत्त्वपूर्ण, भरपूर; 7. (*law*) ससार, सारवान्; 8. (*logic*) वस्तुपरक; —*n.*, 1. उपादान; सामान, माल; 2. (*data, pl.*) सामग्री*; 3. (*cloth*) कपड़ा; raw ~, कच्चा माल। > **मॅ-टिॲरॅ-इ-ॲल**

**material/ism,** भौतिकवाद, जड़वाद; सांसारिकता*, विषयासक्ति*; **~ist(ic),** भौतिकवादी; सांसारिक, विषयी; **~ity,** भौतिकता*, द्रव्यात्मकता*; द्रव्य, पदार्थ। > **मॅ-टिॲरॅ-इ-ॲ/लिज़्म, ~लिस्ट; मॅटिॲरिॲलिस्-टिक; मॅटिॲरिऐल्-इ-टि**

**material/ization,** मूर्तीकरण; भौतिकीकरण; कार्यान्वयन; उत्पादन; ~**ize,** 1 मूर्त रूप देना; 2. भौतिक बनाना; 3. कार्यान्वित क० या हो जाना; 4. उत्पन्न क०; 5. (*of spirits*) मूर्त रूप धारण क० या कराना; ~**ly,** 1. (*considerably*) पर्याप्त या अधिक मात्रा* में; भरपूर; 2. भौतिक दृष्टि* से; 3. विषय की दृष्टि* से।
> मॅटिॲरिॲलाइज़ेशॅन; मॅ-टिॲर्-इ-ॲ/लाइज़, ~लि

**matériel,** साज-सामान, उपकरण।
> मॅटेरिए'ल

**materia medica,** औषध-शास्त्र।
> मॅटीरिॲ मे'ड्-इ-कॅ

**maternal,** मातृ-सुलभ, मातृक, मातृ-; मातृवंश-। > मॅटॅ:नॅल

**maternity,** मातृत्व; ~ **centre,** मातृ-केंद्र, ~ **hospital,** ~ **home,** प्रसवशाला*; ~ **leave,** प्रसूति-छुट्टी*, प्रसवावकाश; ~ **welfare,** मातृकल्याण। > मॅटॅ:न्-इटि

**mathema/tical,** 1 गणितीय, गणित-, 2. (*exact*) यथातथ्य, परिशुद्ध, सुनिश्चित; ~**tically,** गणितानुसार; गणितीय ढंग से।
> मैथिमैट्/इकॅल, ~इकॅलि

**mathematician,** गणितज्ञ।
> मैथिमॅटिशॅन

**mathematics,** गणित। > मैथिमैट्-इक्स

**matins,** मध्यरात्रिवन्दना*। > मैट्-इन्ज़

**matinee,** अपराह्न का खेल। > मैट्-इ-ने

**mating-season,** संगम-ऋतु*।
> मेट्-इन्ग सीज़ॅन

**matrass,** काँच की नली*। > मैट्रैस

**matriarch,** कुल-माता*; ~**al,** मातृसत्तात्मक, मातृक; ~**y,** मातृ-सत्ता*, मातृतंत्र।
> मेट्-रिआक; मेट्रिआर्कॅल; मेट्-रिआकि

**matri/cidal,** मातृघातक; ~**cide,** मातृहत्या*, मातृघात; मातृघातक।
> मेट्-रिसाइडॅल; मेट्रिसाइड

**matricu/late,** *adj.*, मैट्रिक-पास; *v.*, 1. मैट्रिक पास क०; 2. (*enroll*) पंजीकृत क०; ~**lation,** प्रवेशिका-परीक्षा*, मैट्रिक-परीक्षा*; पंजीकरण। >मॅट्रिक्यू/लिट(*adj.*), ~लेट (*v.*); मॅट्रिक्यूलेशॅन

**matri/monial,** वैवाहिक; ~**mony,** विवाह, शादी*, पाणिग्रहण, परिणय; वैवाहिक जीवन। > मैट्रिमोन्यॅल; मैट्-रि-मॅ-नि

**matrix,** 1. (*womb*) गर्भाशय; 2. उत्पत्ति-स्थान; 3 (*geol.*) आधार-पत्थर; 4. (*biol*) आधात्री*; 5. (*mould*) साँचा; मैट्रिक्स; 6. (*math.*) मैट्रिक्स। > मेट्-रिक्स

**matron,** विवाहिता*; मेट्रन*, अध्यक्षा*, अधीक्षिका*। > मेट्रॅन

**matt,** निष्प्रभ; ~**ed,** 1 निष्प्रभ, द्युतिहीन; 2. चटाईदार; 3 बेंत का, 4. (*tangled*) उलझा हुआ, जटिल; 5 घना।
> मैट; मैट्-इड

**mattamore,** तहखाना। > मैटॅमॉ:

**matter,** *n.*, 1. द्रव्य, पदार्थ, भौतिक तत्त्व, जड़ वस्तु*; 2. (*material*) सामग्री*; 3. (*content, subject*) विषय, विषयवस्तु*; 4 (*affair*) बात*, मामला; 5 (*pus*) पीब*, मवाद; 6 (*cause*) कारण; 7 (*importance*) महत्त्व; 8. (*phil.*) उपादान, प्रकृति*; 9 (*typogr.*) मैटर; —*v*, महत्त्व रखना, महत्त्वपूर्ण होना; as a ~ of fact, वास्तव में, असल में; a ~ of course, स्वाभाविक या साधारण बात*; ~-of-course, स्वाभाविक; ~-of-fact, तथ्यात्मक; नीरस; व्यावहारिक। > मैट्-ॲ

**matting,** चटाई*। > मैट्-इन्ग

**mattock,** गैंती*, फावड़ा। > मैटॅक

**mattoid,** प्रतिभाशाली; सनकी।
> मैटॉइड

**mattress,** गद्दा, तोशक*। > मैट्-रिस

**maturate,** मवाद पड़ना; पक जाना।
> मैट्यूरेट

**maturation,** 1. (*of pus*) पूयसंचय; 2 परिपक्वन; परिपाक। > मैट्यूरेशॅन

**mature,** *adj*, 1. परिपक्व, पक्का; तैयार; 2. (*person*) प्रौढ़; 3. (*due*) देय, प्राप्य; —*v.*, परिपक्व हो जाना या क०, पक जाना; विकसित क० या हो जाना, पूर्ण रूप से तैयार क० या हो जाना; देय या प्राप्य बनना।
> मॅटचुॲ

**maturity,** परिपक्वता*; प्रौढ़ता*; पूर्णता*, पूर्ण तैयारी*; भुगतान-तिथि*।
> मॅटचुॲर्-इ-टि

**matutinal,** प्रातःकालीन, प्राभातिक। मैटयूटाइनॅल = मॅटयूट्-इ-नॅल
**maudlin,** भावुक। > मॉःड्-लिन
**maul,** *n.*, मोगरा; *v.*, मारना-पीटना, की धज्जियाँ* उड़ाना (*also fig.*); क्षत-विक्षत क०; बिगाड़ना। > मॉःल
**maulstick, mahlstick,** (हाथ टेकने की) छड़ी*। > मॉःल्-स्टिक
**maund,** मन। > मॉःन्ड
**maunder,** भटकते घूमना-फिरना; इधर-उधर की बातें* क०, बकवाद* क०। > मॉःन्-डॅ
**Maundy Thursday,** पुण्य बृहस्पतिवार। > मॉःन्-डि
**mausoleum,** मक़बरा, रौज़ा, समाधि*। > मॉःसॅलीअॅम
**mauve,** बैंगनी, नील-लोहित। > मोव्
**maverick,** घुमक्कड़। > मैवॅरिक
**mavourneen,** प्रिये। > मॅवुअॅनीन
**maw,** पेट, उदर, पोटा; जबड़े, मुँह। > मॉः
**mawkish,** फीका, स्वादहीन, मिचली* लानेवाला; भावुक। > मॉःक्-इश
**mawseed,** पोस्ते का दाना। > मॉःसीड
**maxilla,** जंभिका*, ऊर्ध्वहनु*। > मैक्-सिल्-अॅ
**maxim,** सूक्ति*, नीतिवचन, तथ्योक्ति*, सूत्र, सिद्धान्तवाक्य; नियम। > मैक्स्-इम
**maximal,** अधिकतम, उच्चिष्ठ; ~**ist,** अतिवादी। > मैक्स्-इ/मॅल, ~मॅलिस्ट
**maximize,** उच्चतम सीमा* तक बढ़ाना; अतिवादी व्याख्या* क०। > मैक्स्-इ-माइज़
**maximum,** 1 अधिकतम, महत्तम, उच्चतम; 2 (*of curve*) उच्चिष्ठ। > मैक्स्-इ-मॅम
**May,** मई*, वसन्त; नवयौवन; ~**fly,** पाँखी*। > मे; मेफ़्लाइ
**may,** he ~ go, वह जा सकता है; वह संभवतः जाएगा; ~**be,** शायद, संभवतः। > मे
**mayhem,** अंगभंग। > मेहे'म
**mayonnaise,** (सलाद का) मसाला। > मेअॅनेज़
**mayor,** मेयर, नगरपति, नगरप्रमुख, निगमाध्यक्ष, महापौर। > मे'अॅ
**mazarine,** गहरा नीला। > मैज़ॅरीन
**Mazdaism,** ज़रतुश्ती धर्म। > मैज़्-डॅ-इज़्म
**maze,** *n.*, भूलभुलैया*; *v.*, चकरा देना, उलझन* में डालना। > मेज़
**mazy,** जटिल, पेचीदा, पेचीला, पेचदार। > मेज़्-इ
**mead,** मध्वासव। > मीड
**meadow,** घासस्थली*, शाद्वल, बाँगर। > मे'डो
**meagre,** 1. (*lean*) दुबला-पतला, कृश; 2. (*scanty*) अपर्याप्त, अल्प, स्वल्प; 3. (*thin*) तनु। > मी-गॅ
**meal,** *n.*, 1 भोजन; 2. (*powder*) आटा; —*v.*, भोजन क०; पीसना; आटा डालना; ~**time,** भोजन का समय। > मील
**mealy,** 1. चूर्णवत्; 2. चूर्णमय, आटेदार; 3 (*spotty*) धब्बेदार; 4. (*pale*) फीका, पीला; ~-**mouthed,** चिकनी-चुपड़ी बातें* करने वाला, मृदुभाषी; अस्पष्टवादी, घुमा-फिराकर बातें* करनेवाला। > मील्-इ
**mealie(s),** मकई*। > मील्/इ, ~इज़
**mean,** *adj.*, 1 (*average*) औसत, माध्य; 2 (*medium*) मध्यम, मँझला; 3 (*mediocre*) घटिया, निकृष्ट; 4. (*ignoble*) नीच, कमीना, अधम; 5. (*paltry*) नगण्य; क्षुद्र; 6. (*stingy*) कंजूस, कृपण; 7 (*shabby*) दीन, हीन; 8 (*of low status*) अकुलीन, क्षुद्र; —*n.*, 1 मध्य; मध्यमार्ग; 2 (*average*) मध्यमान, औसत; 3. (*math.*) माध्य; 4. (*of syllogism*) मध्यपद; —*v.*, 1. (*signify*) अर्थ होना या रखना; सूचित क०, 2. (*intend*) इरादा होना, चाहना; 3. महत्त्व रखना; ~ well by, के प्रति सद्भाव रखना; ~**ness,** नीचता*। > मीन; मीन्-निस
**meander,** *n.*, 1. विसर्पण; 2. (*pattern*) गोमूत्रिका*; 3 (*rambling*) (वि)भ्रमण; —*v.*, टेढ़े-मेढ़े बहना; इधर-उधर फिरना, भ्रमण क०; ~**ing,** *adj.*, विसर्पी; —*n.*, विसर्पण। > मि-ऐन्-डॅ; मिऐन्डॅरिन्ग
**meandrian, meandrous,** टेढ़ा-मेढ़ा, घुमावदार, चक्करदार। > मिऐन्/ड्रिअॅन, ~ड्रॅस
**meaning,** *n.*, अर्थ, अभिप्राय, तात्पर्य, आशय; —*adj.*, अर्थवान्; सोद्देश्य; ~**ful,** अर्थपूर्ण; ~**less,** निरर्थक। > मीन्-इन्ग

**means**, 1. उपाय, साधन; 2. (*resources*) सम्पत्ति*, आय* (*income*); by all ~, अवश्य ही; निश्चय ही; सब प्रकार से; by no ~, एकदम नहीं; हरगिज़ नहीं, कदापि नहीं। > मीन्ज़

**meantime, meanwhile**, इतने में, इसी बीच। > मीन्‌टाइम, मीन्‌वाइल

**measles**, खसरा, रोमान्तिका*। > मीज़ॅल्ज़

**measurable**, परिमेय, मेय। > मेश़्ज़ॅरबॅल

**measure**, *n.*, 1. (*size*) माप*, नाप*; 2. (*quantity*) मात्रा*, परिणाम; 3. (*instrument*) नाप*, पैमाना, मानदण्ड, मान; 4. (*unit, system*) माप*, नाप*; 5. (*criterion*) मापदण्ड; 6. (*math.*) अपवर्त्तक; 7. (*geol.*) संस्तर; 8. (*proportion*) अनुपात; 9. (*limit*) सीमा*, मर्यादा*; 10. (*music*) ताल; 11. (*procedure*) काररवाई*, कार्यवाही*, उपाय, युक्ति*; —*v.*, 1 मापना, नापना; 2. (*appraise*) आँकना, मूल्यांकन क०, (शक्ति* आदि का) अनुमान लगाना; 3 (*proportion*) के अनुसार घटाना-बढ़ाना; 4. (*rival*) तुलना* क०, प्रतिस्पर्द्धा* क०, beyond ~, अत्यधिक; in a ~, कुछ-कुछ; ~ up to, के अनुरूप होना; ~d, 1. परिमित, मापा हुआ; 2. (*regular*) नियमित, अनवरत; 3. (*rhythmical*) तालगत; 4. (*restrained*) संयत; ~less, असीम, अनन्त; ~ment, 1. (*act*) मापन, मापनी*, माप*, नाप*; 2. माप*, नाप*; ~r, मापक। > मेश़्ज़्-अॅ; मे'श़्ज़ॅड; मे'श़्ज़ॅ/मॅन्ट, ~रॅ

**measuring**, *n.*, मापन; *adj.*, माप-, मापन-। > मे'श़्ज़ॅरिन्ग

**meat**, 1. मांस, गोश्त; 2. (*of fruits*) गूदा, गिरी*; ~less, निरामिष; ~y, 1. मांसल; 2. (*fig.*) सारगर्भित। > मीट; मीट्-लिस, मीट्-इ

**meatus**, नली*; कुहर, द्वार। > मिएटॅस

**Mecca**, 1. मक्का; 2. (*fig.*) केंद्र; उद्‌गम-स्थान। > मे'क्-अॅ

**mechanic**, मैकेनिक, मिस्त्री, यान्त्रिक, यन्त्रकार, यन्त्रविद्; ~al, 1. मशीनी, यान्त्रिक, यन्त्र-; 2. (*not chemical*) बलकृत, भौतिकीय; — transport, मोटर परिवहन; ~ally, यन्त्रवत्; ~ian, यन्त्रविद्; ~s, 1 (*science of machinery*) यान्त्रिकी*, यंत्रविज्ञान; 2. (*branch of physics*) बलविज्ञान; 3. (*technique*) प्रक्रिया*, क्रियाविधि*। > मिकैन्/इक, ~इकॅल, ~इकॅलि; मे'कॅनिशॅन; मि-कैन्-इक्स

**mechanism**, 1. यन्त्र-रचना*, यंत्रावली*, यन्त्रकारी*, यन्त्रयोग, यन्त्रविन्यास, कल-पुरज़े; 2. (*system*) बनावट*, रचना*, विरचना*, तन्त्र, रचनातन्त्र; 3. (*process*) प्रक्रिया*, क्रियाविधि*, प्रक्रम; 4. (*theory*) यन्त्रवाद, यान्त्रिकी*। > मे'कॅनिज्म

**mechanist**, यान्त्रिक; ~ic, यन्त्रवादी। > मे'कॅनिस्ट; मे'कॅनिस्-टिक

**mechanization**, यन्त्रीकरण; यन्त्रसज्जन। > मे'कॅनाइज़ेशॅन

**mechanize**, यांत्रिक या यन्त्रचालित बनाना; यन्त्रसज्जित क०; ~d, यांत्रिक; यन्त्रचालित, यन्त्रीकृत, मशीनी; यन्त्र-सज्जित। > मे'कॅनाइज़; मे'कॅनाइज़्ड

**medal**, पदक, तमगा; ~list, पदक-धारी; पदक बनानेवाला; ~lion, गोलाकार फलक या चित्र। > मे'डॅल; मिडैल्यॅन

**meddle**, हस्तक्षेप क०, दस्तन्दाजी* क०; ~r, ~some, दस्तंदाज़। > मे'डॅल; मे'ड्-लॅ; मे'डॅल्सॅम

**media**, *pl. of* MEDIUM। > मीड्-इअॅ

**medi(a)eval**, मध्ययुगीन, मध्यकालीन; ~ism, मध्ययुग-भाव; मध्ययुगीनता*। > मे'डिईवॅल, ~वॅलिज़्म

**medial**, मध्य, अभिमध्य, मध्यम, मध्यस्थ, मध्यवर्ती; औसत, माध्य; साधारण, मध्यम; ~ly, मध्यतः। > मीड्यॅल, मीड्यॅलि

**median**, *adj.*, मध्य, मध्यम, बिचला, मध्यस्थ, माध्यिक; —*n.*, 1. (*statistics*) माध्यिका*; माध्यिक; 2 मध्यम शिरा* (*vein*) या धमनी* (*artery*); 3. मध्यान्तर या मध्यम रेखा* (*line*), बिन्दु (*point*), समतल (*plane*)। > मीड्यॅन

**mediant**, मध्यम स्वर। > मीड्यॅन्ट

**mediastinum**, मध्यस्थानिका*। > मीडि-ऐस्टाइनॅम

**mediate**, *adj.*, 1. मध्यस्थ, मध्यवर्ती; 2. (*not immediate*) परोक्ष, अप्रत्यक्ष, व्यवहित; —*v.*, मध्यस्थता* क०, मध्यस्थ होना

या बनना, बीचबचाव क०, माध्यम होना; ~ly, अप्रत्यक्ष रूप से, अन्य द्वारा, माध्यम से। > मीड्-इइट (*adj.*), मीड्-इएट (*v.*); मीड्-इ-इट्-लि

**mediation**, मध्यस्थता*, बीचबचाव, बिचवई*, बीचबिचाव। > मीडिएर्शन

**mediatize**, मिला लेना, समामेलित क०। > मीड्-इअटाइज़

**media/tor**, मध्यस्थ, बिचवई, ~**trix**, मध्यस्था*, बिचवइन*। > मीड्-इ-ए-टॅ; मीड्-इ-ए-ट्रिक्स

**medicable**, चिकित्स्य, साध्य। > मे'ड्-इ-कॅ-बॅल

**medical**, डाक्टरी, चिकित्सा-; ~ certificate, डाक्टरी प्रमाण-पत्र; ~ leave, बीमारी* को छुट्टी*, चिकित्सा-अवकाश; ~ science, चिकित्सा-शास्त्र। > मे'ड्-इ-कॅल

**medicament**, औषध*, दवा*। > मे'ड्-इकॅमॅन्ट = मे'डिकॅमॅन्ट

**medicaster**, कठबैद, नीमहकीम। > मे'ड्-इ-कैस्-टॅ

**medi/cate**, चिकित्सा* क०, इलाज क०; औषध* मिलाना, ~**cation**, चिकित्सा*, चिकित्सन, औषध-मिश्रण, औषध*; ~**cative**, स्वास्थ्यकर। > मे'ड्-इ-केट, मे'डिकेर्शन; मे'ड्-इ-के-टिव़

**medicinal**, औषधीय; स्वस्थकर, रोगहर। > मे'-डि-सि-नॅल

**medicine**, 1. (*science*) चिकित्सा-शास्त्र, वैद्यक; 2 दवा*, औषध*, भेषज; ~-**man**, जादूगर, ओझा। > मे'ड्-सिन; ~मैन

**medio**, मध्य-। > मीडियो

**mediocre**, मध्यम, साधारण, सामान्य, औसत, मामूली, अतिसामान्य। > मीड्-इ-ओ-कॅ

**mediocrity**, सामान्यता*; सामान्य योग्यता* (का व्यक्ति)। > मी-डि-ऑक्-रि-टि

**medi/tate**, 1 मनन क०, चिन्तन क०, 2. (*intend*) विचार क०, इरादा क०, ~**tation**, मनन, चिन्तन; मनन-प्रार्थना*; विचार, विवेचन; ~**tative**, चिन्तनशील, मननशील; ध्यानस्थ, विचारमग्न; चिन्तनमय; ~**tator**, मनन करनेवाला। > मे'ड्-इ-टेट; मे'डिटेर्शन; मे'ड्-इ-टॅ-टिव़

**Mediterranian**, *adj.*, भूमध्य; भूमध्यसागरीय; —*n.*, भूमध्यसागर। > मे'डिटॅरेन्यॅन

**medium**, *n.*, 1 माध्यम; 2. (*means*) साधन; 3 (*middle*) मध्य; 4 (*environment*) पर्यावरण; 5. (*nutritive substance*) जीवाणुपोष पदार्थ; —*adj.*, मध्यम, मँझला, मझोला। > मीड्यॅम

**medlar, Japanese**, लोकाट। > मे'ड्-लॅ

**medley**, *n.*, घालमेल; खिचड़ी*; सम्मिश्रण; —*adj.*, गड्डबड्ड, बेमेल, मिश्रित। > मे'ड्-लि

**medulla**, 1 (*of bone*) मज्जका*; 2. (*of organ*) अन्तस्था*; 3 (*of plant*) गूदा; ~**ry**, मज्जक; ~**ted**, मेदावृत। > मिडॅल्-अॅ; मिडॅलॅरि; मिडॅलेटिड

**meek**, 1. (*humble*) (वि)नम्र, विनीत; 2. (*submissive*) दब्बू; ~**ness**, विनम्रता*; दब्बूपन। > मीक

**meerschaum**, समुद्रफेन। > मिअॅशॅम

**meet**, *v.*, 1. से मिलना, भेंट* होना; 2. (*confront*) का सामना क०, मुक़ाबला क०; 3 (*refute*) खण्डन क०; 4 (~ *with*) अनुभव क०, पाना; 5 का परिचय प्राप्त क०; 6. (*satisfy*) पूरा क०, के अनुकूल होना; 7 (*pay*) चुकाना; 8 मिलना; एकत्र हो जाना; सभा* क०; की बैठक* होना, का अधिवेशन होना; —*n.*, जमाव; जमावड़ा; मिलने की जगह*; —*adj.*, उचित, समीचीन। > मीट

**meeting**, 1 सभा*, बैठक*; गोष्ठी*; अधिवेशन; 2 मिलन, सम्मिलन; 3 (*junction*) संगम; 4. (*encounter*) भिड़न्त*, मुठभेड़*; ~-**house**, सभाघर। > मीट्-इन्ग

**mega/cephalic**, ~**cephalous**, बृहत्शिरस्क; ~**cycle**, मेगासाइकल, ~**lithic**, महापाषाणी, महापाषाण-। > मे'गॅसिफ़ैल्-इक, मे'गॅसे'फ़लॅस मे'गॅसाइकॅल; मे'गॅलिथ्-इक

**megalo/mania**, 1 महत्त्वोन्माद, अहंकारोन्माद; 2. (*ambition*) महत्त्वाकांक्षा*;

~maniac, महत्त्वोन्मादी; महत्त्वाकांक्षी। > मे'गॅलो/मेन्यॅ, ~मेन्-इऐक
**mega/phone**, मेगाफ़ोन, भोंपू; ~**scope**, मेगास्कोप; ~**spore**, गुरु बोजाणु। > मे'गॅ/फ़ोन, ~स्कोप, ~स्पॉ:
**megass(e)** ऊख* को सीठो*। > मे'गॅस
**megrim**, 1 आधा-सोसी*, अधकपारो*; 2 (*whim*) सनक*, 3 उदासी*; 4 (*vertigo*) घुमड़ी*, लड़खड़ाहट*। > मीग्‌रिम
**meiosis**, 1 अर्धसूत्रण; 2 (*litotes*) पर्यायोक्ति*। > माइओस्-इस
**melan/cholia**, विषाद-रोग, मालीख़ूलिया, ~**cholic**, विषादी, विषादग्रस्त; विषादप्रवण; विषादपूर्ण; ~**choly**, *adj*., 1 उदास, दुःखी, विषण्ण; विषादमय; 2 चिन्ताग्रस्त, चिन्तामग्न; 3 (*gloomy*) निरानन्द, निराशाजनक; 4 (*deplorable*) दुःखद, शोचनीय, —*n*., विषाद, अवसाद, उदासी*; चिन्ता*। > मे'लॅन्कोल्यॅ; मे'लॅन्कॉल्-इक; मे'लॅन्कॅलि
**Melanesia**, मेलानेसिया, *n*., मेलानेसियाई। > मे'लॅनी/ज़्यॅ, ~ज़्यॅन
**mélange**, 1 (*mixture*) सम्मिश्रण; 2 (*medley*) घालमेल। > मेलांश्ज़
**melanism**, अतिकृष्णता*, श्यामता*, साँवलापन। > मे'लॅनिज़्म
**melanosis**, काला सरतान। > मे'लॅनोस्-इस
**meld**, विलीन हो जाना या कर देना। > मे'ल्ड
**mêlee**, संकुलयुद्ध, रणसंकुल। > मे'ल्-ए
**melic**, गेय। > मे'ल्-इक
**melilot**, सिंजी*, मेथा। > मे'ल्-इ-लॉट
**melior/ate**, सुधरना; सुधारना; ~**ation**, 1 सुधार, उन्नति*; 2 (*ling*.) अर्थोत्कर्ष, ~**ative**, अर्थोत्कर्षी; ~**ator**, सुधारक, ~**ism**, (विश्व)सुधारवाद, उन्नयनवाद। > मील्-इअॅरेट; मीलिअॅरेशॅन, मील्-इअॅ/रेटिव, ~रे-टॅ, ~रिज़्म
**melli/ferous**, मधुप्रद, ~**fluence**, (सु)मधुरता*; ~**fluous**, (सु)मधुर, मृदुमन्द। > मे'लिफ़ॅरॅस; मे'लिफ़्लु/अॅन्स, ~अॅस
**mellow**, *adj*., 1 (*fruit*) रसीला, परिपक्व, घुला; 2 (*soft*) स्निग्ध, मंजुल, मृदु(ल), नरम; 3 (*person*) नरम, मृदुस्वभाव, परिपक्व, सौम्य; 4 (*matured*) परिपक्व, तैयार, 5 (*jovial*) प्रसन्नचित्त, तबीअतदार, प्रफुल्ल, प्रमुदित; 6 (*ground*) उपजाऊ, अत्युर्वर; *v*., नरमाना, पकना या पकाना। > मे'लो
**melodic**, रागात्मक, राग-। > मि-लॉड्-इक
**melodious**, श्रुतिमधुर, सुरीला। > मिलोड्यॅस
**melodist**, गायक; गीतकार। > मे'लॅडिस्ट
**melodize**, राग बनाना; सुरीला बना देना। > मे'लॅडाइज़
**melodrama**, अतिनाटक; भावुकता*; ~**tic**, 1 अतिनाटकीय; 2 भावुकतापूर्ण, 3 (*sensational*) सनसनीदार। > मे'लोड्रामॅ; मे'लोड्रॅमैट्-इक
**melody**, 1 स्वरमाधुर्य, 2 (*tune*) लय*, राग, 3 (*sequence*) स्वरानुक्रम, स्वरावली*, 4 गीत। > मे'लॅडि
**melomania**, संगीतोन्माद। > मे'लॅमेन्यॅ
**melon**, 1 (*musk-*~), ख़रबूज़ा, मधुपाका*, 2 (*water-*~) तरबूज़, 3 (*momordica*) फूट*। > मे'लॅन
**melt**, *v*., पिघलना, गलना, द्रवित होना, पसीजना; 2 पिघलाना, गलाना, द्रवीभूत क०; 3 (*dissolve*) घुलना, 4 (*disappear*) विलीन हो जाना; 5 (*disintegrate*) विघटित हो जाना; 6 मिल जाना; 7 (*soften*) नरमाना; —*n*, गलन; द्रवीभूत धातु*; ~**er**, गालक; ~**ing point**, गलनांक, दवणांक, ~**ing-pot**, कुठाली*, घरिया*। > मे'ल्ट, मे'ल्-टॅ; मे'ल्-टिन्ग
**member**, 1 अंग, अवयव; 2 (*person*) सदस्य, सभासद, 3 (*part*) भाग, अंश; 4 (*element*) तत्त्व; 5 (*item*) घटक, एकक, इकाई*, ~**ship**, सदस्यता*, मेम्बरी*, सदस्य, सदस्य-संख्या*। > मे'म्-बॅ
**mem/brane**, झिल्ली*, झिल्लिका*, कला*; ~**branaceous**, ~**braneous**, ~**branous**, झिल्लीमय। > मे'म्ब्रेन; मे'म्ब्रॅनेशॅस; मे'म्ब्रेन्यॅस; मे'म्ब्रॅनॅस
**memento**, निशानी*, यादगार*, स्मृति-चिह्न; स्मरण-प्रार्थना*। > मिमे'न्टो
**memo**, *see* MEMORANDUM। > मीमो

**memoir**, 1 (*record*) वृत्त, विवरण, इतिहास; 2. (*biography*) जीवनवृत्त; 3. (*essay*) शोध-निबन्ध; **~s**, संस्मरण; कार्य-विवरण। > मे'म्वा; मे'म्वाज़

**memorabilia**, स्मरणीय तथ्य। > मे'मॅरबिल्-इ-अॅ

**memorable**, स्मरणीय। > मे'मॅरबॅल

**memorandum**, 1 (*note*) मेमो, नोट, पत्रक; 2. स्मरणपत्र, स्मारपत्र; अनुबोधक, 3. (*statement*) ज्ञापन-पत्र, ज्ञापिका*, वक्तव्य, विज्ञप्ति*, 4 (*record*) विवरणिका*, विवरण-पत्र। > मे'मॅरैन्डॅम

**memorial**, *n*. 1 स्मारक, यादगार*, स्मरणचिह्न, 2 स्मरण-पत्र, प्रज्ञप्ति*, अभ्यावेदन, आवेदनपत्र; 3 (*pl*) इतिवृत्त, सस्मरण; *—adj*., स्मरणात्मक, स्मरण-, स्मारक, **~ist**, अभ्यावेदक, **~ize**, स्मरणोत्सव मनाना; आवेदनपत्र देना। > मिमॉ:र्/इअॅल, ~इअॅलिस्ट, ~इअॅलाइज़

**memorize**, कटस्थ क०, याद क०। > मे'मॅराइज़

**memory**, स्मृति*, स्मरण, याद*; स्मरणशक्ति*, याददाश्त*, in ~ of, के स्मरणार्थ, की स्मृति* में। > मे'मॅरि

**menace**, *v*. धमकाना, जोखिम* में डालना, *—n*. धमकी*, घुड़की*, सकट, जोखिम*, खतरा, भीति*। > मे'नॅस

**menacing**, धमकी-भरा, धमकानेवाला। > मे'नॅसिन्ग

**ménage**, घराना, परिवार; घरदारी*, गृह-व्यवस्था*। > मे'नाश्ज़ = मेनाश्ज़

**menagerie**, प्राणी-सग्रह, पशु-सग्रह; पशुशाला*, प्राणिशाला*। > मिनॅजॅरि

**mend**, *v*., 1 (*repair*) मरम्मत क०, ठीक कर देना; 2. (*patch*) पैवन्द लगाना; 3. (*darn*) रफ़ू क०; 4 (*make better*) सुधारना, शुद्ध क०, भला-चगा क०; 5 (*become better*) सुधरना, उन्नति* क०, ठीक हो जाना; स्वस्थ या भला-चगा हो जाना; *—n*., मरम्मत*; सुधार। > मे'न्ड

**menda/cious**, मिथ्यावादी, झूठा, मिथ्या, झूठा, असत्य; **~city**, 1 मिथ्यावादिता*; 2. (*lie*) झूठ। > मे'न्डेशॅस; मे'न्डैसिटि

**mendi/cancy**, भिक्षावृत्ति*; **~cant**, *n*., 1. भिखारी, भिखमंगा, भिक्षुक; 2 (*monk*) भिक्षु, *—adj* भिक्षार्थी, भीख* माँगनेवाला, **~city**, भिक्षावृत्ति*, भिक्षाचर्या*; भिखारीपन। > मे'न्-डि/कॅन्सि, ~कॅन्ट; मे'न्-डिसिटि

**menhir**, मेनहिर, दीर्घाश्म स्तम्भ। > मे'न्-हिअॅ

**menial**, *adj*. 1 नौकर का, दासोचित, भृत्योचित, 2 (*low*) नीच, कमीना; *—n*., नौकर, कमीना, नराधम, ~ **staff**, भृत्यगण, नौकर लोग। > मीन्यॅल

**meninges**, तानिका*। > मिनिन्जीज़

**meningitis**, तानिका-शोथ। > मे'निनजाइट्-इस

**meniscus**, नवचन्द्रक। > मिनिस्कॅस

**menology**, भक्तमाल। > मीनॉलॅजि

**menopause**, रजोनिवृत्ति*। > मे'नॅपॉ:ज़

**menorrhagia**, अतिरज:स्राव, अत्यार्त्तव। > मे'नोरेजिअॅ

**menses**, रजोधर्म, मासिक धर्म, रजोदर्शन, आर्त्तव। > मे'न्सीज़

**menstrual**, मासिक; रजोधर्म-विषयक, आर्त्तव-; ~ **fluid**, रज। > मे'न्स्ट्रुअॅल

**menstru/ate**, रजोधर्म होना; **~ation**, रज:स्राव, ऋतुस्राव, रजोधर्म, आर्त्तव। > मे'न्स्ट्रुएट; मे'न्स्ट्रुएशॅन

**menstruum**, विलायक। > मे'न्स्ट्रुअॅम

**mensu/rable**, 1 परिमेय; 2 (*music*) तालबद्ध; **~ration**, 1 मापन; 2 (*math*.) विस्तार-कलन, क्षेत्रमिति*। > मे'न्शुरॅबॅल; मे'न्स्युअॅरेशॅन

**mental**, 1 मानसिक, मनोगत, मन:- (मनो-, मनस्-), 2 (*of chin*) चिबुक-; 3 (*ill*) विक्षिप्त; ~ deficiency, मनोवैकल्य; अल्पबुद्धिता*, ~ hospital, मानसिक चिकित्सालय, पागलखाना; ~ reservation, कूट-कथन; **~ity**, मनोवृत्ति*, मनोभाव; मन, **~ly**, मन में, मन से, मनसा। मे'न्टॅल; मे'न्-टैल्-इ-टि; मे'न्टॅलि

**mentation**, मानसिक प्रक्रिया*; मनोभाव। > मे'न्टेशॅन

**menthol**, मेन्थॉल, पोदीने का सत। > मे'न्थॉल

**mention**, *n.*, उल्लेख, चर्चा*, ज़िक्र; *v.*, उल्लेख क०; नाम लेना; ~**able**, उल्लेखनीय; ~**ed**, उल्लिखित, चर्चित, कथित।
> मे'न्शन; मे'न्शनबॅल; मे'न्शन्ड

**mentor**, परामर्शदाता। > मे'न्टॉ:

**menu**, व्यंजन-सूची*, व्यंजनी*; भोजन।
> मे'न्यू

**mephi/tic**, दुर्गन्धमय; विषाक्त; ~**tis**, दुर्गन्ध*; विषाक्त वाष्प; ~**tism**, वायु-विषायण। > मे'फ़िट्-इक, मे'फ़ाइट्-इस; मे'फ़्-इ-टिज़्म

**mercan/tile**, वाणिज्य-, व्यापारिक, तिजारती; — marine, व्यापारी बेड़ा; ~**tilism**, वाणिज्यवाद; बनियापन व्यापारिक बुद्धि*।
> मॅ:कॅन्/टाइल, ~टाइलिज़्म

**mercenary**, *adj.*, धनलोलुप, स्वार्थी, भृतिभोगी; —*n.*, भृतक सैनिक, भाड़े (किराये) का सिपाही। > मॅ:सिनॅरि

**mercer**, वस्त्र-व्यापारी। > मॅ:-सॅ

**merchandise**, माल, सौदा, पण्य।
> मॅ:चॅन्डाइज़

**merchant**, *n.*, व्यापारी, सौदागर, वणिक; दुकानदार; —*adj.*, व्यापारिक, व्यापारी; ~**able**, विपण्य, विक्रेय; ~**man**, ~ **ship**, व्यापारी जहाज़, वाणिज्य-पोत; ~ **navy**, ~ **service**, व्यापारी बेड़ा।
> मॅ:चॅन्ट; मॅ:चॅन्टॅबॅल

**merci/ful**, दयालु, कृपालु, सदय; ~**less**, निर्दय, निष्ठुर, कठोर।
> मॅ:सिफ़ुल; मॅ:मिलिस

**mercuration**, पारद निवेशन।
> मॅ:क्युअॅरेशॅन

**mercurial**, *adj.*, 1. [*M.*] बुध का, बुध-विषयक; 2. पारदीय, पारदमय, पारद का; 3. (*changeable*) अस्थिर, परिवर्तनशील, चंचलचित्त; 4. (*ready-witted*) प्रत्युत्पन्न-मति; 5. (*sprightly*) जिन्दादिल, प्रसन्नचित्त; 6. (*shrewd*) चालाक, चतुर; —*n.*, पारदमय औषध* या द्रव्य; ~**ism**, पारदात्यय; ~**ize**, पारद-निवेश क०।
> मॅ:क्युअॅर्/इअॅल, ~इअॅलिज़्म, ~इअॅलाइज़

**mercu/ric**, पारदिक; ~**rous**, मर्क्यूरस, पारदस। > मॅ:क्युअॅर्-इक; मॅ:क्यूरॅस

**mercury**, 1. [*M.*] बुध; 2. पारा, पारद; 3. (*guide*) मार्गदर्शक; 4 (*messenger*) संदेशहर; 5. (*of barometer*) पारदस्तंभ; 6. (*fig.*) ज़िंदादिली*; जीवट; जोश।
> मॅ:क्यूरि

**mercy**, दया*, करुणा*, अनुकम्पा*; दयालुता*; कृपादान, वरदान; at the ~ of, के वश में; ~ **killing**, सुखमृत्यु*; ~-**petition**, दया-याचिका*; दया-याचना*; ~-**seat**, दया-सिंहासन, ईश-सिंहासन।
> मॅ:सि

**mere**, *n.*, झील*; *adj.*, 1. निरा, मात्र (*after noun*); 2. शुद्ध, अनमेल; ~**ly**, केवल, सिर्फ़। > मिअॅ; मिअॅलि

**meretricious**, 1 वेश्या* का, वेश्या-सुलभ; 2. (*showy*) नक़ली, भड़कीला, भड़कदार।
> मे'रिट्रिशॅस

**merganser**, कारण्ड, कारण्डव।
> मॅ:-गैन्-सॅ

**merge**, विलीन हो जाना या कर देना; मिला देना; ~**nce**, ~**r**, विलय(न), संविलय(न)। > मॅ:ज; मॅ:जॅन्स; मॅ:-जॅ

**meridian**, *n.*, 1. याम्योत्तर(-रेखा*), याम्योत्तर-वृत्त; 2. (*apex*) शिरोबिन्दु; 3. (*culmination*) पराकाष्ठा*, —*adj.*, 1. (*astr.*) मध्याह्निक; 2. सर्वोच्च, सर्वोत्कृष्ट। > मि-,मॅ-रिड्-इ-अन

**meridional**, *adj.*, 1. दक्षिण, दक्षिणी(य), दाक्षिणात्य; 2. (*of a meridian*) रेखांशिक; —*n.*, दक्षिणी। > मि-,मॅ-रिड्-इ-अॅ-नॅल

**meristem**, विभज्योतक; ~**atic**, विभज्योतिकी। > मे'र्-इस्टे'म; मे'रिस्टिमैट्-इक

**merit**, *n.*, 1. (*religious*) पुण्य, पुण्यफल; 2. (*desert*) अर्हा*; 3. (*worth*) गुण, ख़ूबी*, अच्छाई*, योग्यता*, उत्कर्ष; 4. (*pl.*) गुण-दोष; —*v.*, पुण्य प्राप्त क०, अर्जित क०, के योग्य होना; ~**orious**, 1. (*rel.*) पुण्यप्रद; पुण्यवान् (*person*); 2. स्तुत्य, सराहनीय, श्लाघ्य, प्रशंसनीय; — act, पुण्य-कर्म।
> मे'रिट; मे'-रि-टॉ:र्-इ-अॅस

**merlin**, बाज़। > मॅ:ल्-इन

**merlon**, कगूरा। > मॅ:लॅन

**mer/maid**, जलपरी*, मत्स्यकन्या*; ~**man**, जलपुरुष। > मॅ:मेड; मॅ:मैन

**meroblastic**, अंशभंजी। > मे'रोब्लैस्-टिक

**merriment**, आमोद-प्रमोद। > मे'रिमन्ट

**merry**, 1. आनन्दित, प्रमुदित; विनोदी, प्रसन्नचित्त, ज़िन्दादिल; 2. (*festive*) आनन्दमय; 3. नीममस्त, गुलाबी नशे में; make ~, आनन्द मनाना, उत्सव मनाना; ~ **andrew**, मसखरा; ~-**go-round**, चक्रदोला; चक्र; ~-**maker**, मौज* मनानेवाला; ~-**making**, आमोद-प्रमोद; ~**thought** (*bone*), फ़रकुला। > मे'रि

**mésalliance**, बेमेल विवाह। > मेज़ैल्-इ-आन्स

**mesencephalon**, मध्यमस्तिष्क। > मे'स्-ए'न्के'फ़लॉन

**mesentery**, आन्त्रयोजनी*। > मे'सॅन्टॅरि

**mesh**, *n.*, 1. छिद्र, जालरन्ध्र; 2. (*pl.*) जाल के डोरे; 3. (~*work*) जाल, जाली*; 4. (*snare*) फन्दा, पाश; —*v.*, फँसना; फँसाना; ~**y**, जालीदार। > मे'श; मे'श्-इ

**mesial**, मध्यम , अभिमध्य। > मीज़्यॅल

**mesme/ric**, सम्मोहक; सम्मोहन-विषयक; ~**rism**, मूर्च्छन, सम्मोहन(-विद्या*); ~**rist**, सम्मोहक; ~**rize**, सम्मोहित क०। > मे'ज़्मे'रिक; मे'ज़्मॅ/रिज़्म, ~रिस्ट; ~राइज़

**mesne**, मध्यवर्ती। > मीन

**meso-**, मध्य-; ~**carp**, मध्यफल-भित्ति*; ~**derm**, मध्यजनस्तर; ~**morphic**, मध्यरूप। > मे'सो; ~काप; ~डॅ:म; मे'सोमॉ:फ़्-इक

**meson**, मेसॉन। > मीज़ॉन

**meso/phyll**, पर्णमध्यक; ~**thorax**, मध्यवक्ष; ~**zoic era**, मध्यजीवी महाकल्प। > मे'सो/फ़िल, ~थॉ:रैक्स, ~ज़ोइक

**mess**, *n.*, 1. (*food*) खुराक*; 2. (*medley*) घाल-मेल; 3. (*muddle*) घोटाला; गड़बड़ी*; 4. (*trouble*) बखेड़ा, झंझट*, परेशानी* तकलीफ़*, कष्ट; 5. (*dirt*) गंदगी* 6. मेस, सहभोजीदल; 7. मेस, भोजन-कक्ष, भोजनालय; —*v.*, भोजन क०; गन्दा क०; गड़बड़ कर देना, अव्यवस्थित कर देना; ~ **about**, ~ **around**, इधर-उधर के काम क०, समय गँवाना; ~ing charge, खाने का खर्च; ~-**kit**, बरतन-भाँड़े; ~**mate**, सहभोजी; ~-**room**, भोजन-कक्ष; ~-**tin**, डिब्बा; ~**y**, अस्तव्यस्त, गड़बड़; गन्दा। > मे'स; मे'स्-इ

**message**, 1. संदेश, संदेसा; 2. (*errand*) दूतकार्य, सौंपा काम। > मे'स्-इज

**messenger**, दूत, संदेशहर, संदेशवाहक; हरकारा। > मे'सॅन्-जॅ

**Messiah, Messias**, मसीह। > मे'साइअॅ; मे'साइअॅस

**Messianic**, मसीही। > मे'-सि-ऐन्-इक

**messieurs, Messrs**, सर्वश्री। > मे'सॅज़

**messuage**, हवेली* और बाड़ी*। > मे'स्-विज

**mestizo**, वर्णसकर। > मे'स्टीज़ो

**metabo/lic**, 1. चयापचयी, उपापचय-; 2. *see* METAMORPHIC; ~**lism**, 1. चयापचय; 2. *see* METAMORPHOSIS। > मे'टॅबॉल्-इक; मे'टॅबॅलिज़्म

**meta/carpal**, करभास्थि*; ~**carpus**, करभ। > मे'टॅकार्पॅस

**metacentre**, आप्लव-केंद्र। > मे'टॅसे'न्टॅ

**metage**, मापन; मापन-शुल्क। > मीट्-इज

**metal**, *n.*, 1. धातु*; 2. (*cast iron*) ढलवाँ लोहा; 3. पिघला काँच; 4. (*road-*~) रोड़ी*, गिट्टी*; 5. (*courage*) जीवट, हिम्मत*, साहस; —*v.*, धातु* चढ़ाना या लगाना; रोड़ी* डालना; पक्का क०; ~ age, धातु-युग। > मे'टॅल

**metalled road**, पक्की सड़क*। > मे'टॅल्ड

**metallic**, धात्विक, धात्वीय, धातुक, धातु-; ~ currency, धातु-मुद्रा*, ~ sound, खनक*। > मि-टैल्-इक

**metalline**, *see* METALLIC। > मे'टॅलाइन

**metal/lization**, धात्विकीकरण; ~**lize**, 1. धात्विक बना देना; 2. धातु* की तह* चढ़ाना; 3. (*vulcanize*) वल्कनित क०। > मे'टॅलाइज़ेशॅन; मे'टॅलाइज़

**metalliferous**, धातुमय। > मे'टॅलिफ़ॅरॅस

**metallography**, धातुरचना-विज्ञान। > मे'टॅलॉग्रॅफ़ि

**metalloid**, उपधातु*। > मे'टॅलॉइड

**metallur/gical**, धातुकर्मीय; **~gist**, धातु-विज्ञानी; **~gy**, धातु-कर्म; धातु-विज्ञान।
> मे'टॅर्लः जिकॅल; मे'टॅर्ल/जिस्ट, ~जि

**metalwork**, धातु-शिल्प; **~er**, धातु-कर्मकार, धातुकार।

**meta/mer**, मध्यावयवी; **~mere**, विखण्ड; **~meric**, विखंडी।
> मे'टॅमॅ; मे'टॅमिअॅ; मे'टॅमे'रिक

**metamor/phic**, रूपान्तरिक; रूपान्तरित, कायान्तरित, परिवर्तित; रूपान्तरकारी; **~phism**, 1 (*of form*) रूपान्तरण; 2 (*of composition*) कायान्तरण; **~phose**, रूपान्तरित या कायान्तरित क० या हो जाना, रूप बदल देना या बदल जाना; **~phosis**, 1. (*act*) रूपान्तरण, 2. रूपान्तर; 3 (*complete change*) कायापलट; 4. (*biol*) कायान्तरण।
> मे'टॅमॉःफ़्/इक, ~इज़्म, ~ओज़, ~अॅसिस

**metaphase**, मध्यरूप, मध्यावस्था*।
> मे'टॅफ़ेस

**metaphor**, रूपक रूपकालकार; sustained ~, साग रूपक; **~ic(al)**, लाक्षणिक।
> मे'टॅफ़; मे'टॅफ़ॉ/रिक, ~रिकॅल

**metaphrase**, *n.*(*v.*) शाब्दिक अनुवाद, अविकल अनुवाद (क०)।
> मे'टॅफ़्रेज़

**metaphy/sical**, 1 तात्त्विक; 2. (*abstruse*) गूढ़, दुर्बोध, दुरूह, अतिसूक्ष्म, 3. (*immaterial*) अतींद्रिय अभौतिक, 4 (*supernatural*) आध्यात्मिक, अलौकिक, अतिलौकिक, 5 (*poets*) बुद्धिवादी, **~sician**, तत्त्वमीमांसक; **~sics**, तत्त्वमीमांसा*, आधितात्त्विकी*, सैद्धान्तिकी*।
> मे'टॅफ़िज़्-इकॅल; मे'टॅफिज़िशॅन, मे'टॅफ़िज़्-इक्स

**metaplasm**, अजीवद्रव्य; शब्दपरिवर्तन।
> मे'टॅप्लैज़्म

**metapsychology**, अधिमनोविज्ञान।
> मे'टॅसाइकॉलॅजि

**metastasis**, स्थानान्तरण, रोगव्याप्ति*, विक्षेप(ण)।
> मे'टैस्टॅसिस

**metatarsus**, प्रपद, प्रपदिका*, प्रपदास्थि*, अनुगुल्फिका*।
> मे'टॅटासॅस

**metathesis**, (वर्ण, ध्वनि)-विपर्यय अथवा -व्यत्यय; स्थानान्तरण।
> मे'टैथ्-इसिस

**metathorax**, पश्चवक्ष।
> मे'टॅथॉःरैक्स

**métayage**, बटाई*, अधबटाई*।
> मे'टेआइज़

**mete**, *n.*, 1. चौहद्दी*; 2 (*measure*) माप*; *v*, 1. (~ *out*) बाँट देना, देना; 2 नापना।
> मीट

**metempirical**, अनुभवातीत, आत्यनुभविक।
> मे'-टॅम्-पि-रि-कॅल

**metempsychosis**, पुनर्जन्म।
> मे'-टॅम्-प्सि-कोस्-इस

**meteor**, उल्का*, **~ic**, 1. (*atmospheric*) वायुमण्डलीय; 2. उल्का-, उल्का-विषयक, उल्कामय; 3 (*fig*) क्षणप्रभ, **~ite**, उल्कापिण्ड; उल्काश्म; **~ shower**, उल्का-वृष्टि*।
> मीट्-इअॅ = मीचॅ; मीटिऑरिक; मीट्-इअॅराइट = मीचॅराइट

**meteoro/logical**, मौसमविज्ञान-सम्बन्धी; मौसमी; वायुमण्डलीय; **~logist**, मौसम-विज्ञानी; **~logy**, मौसम-विज्ञान।
> मीटिअॅ = मीचॅ/रॅलॉज्-इकॅल; ~रॉलॅजिस्ट, ~रॉलॅजि

**meter**, मापी, मापक; see METRE।
> मी-टॅ

**methane**, मैथेन।
> मे'थेन

**method**, 1 (*way*) ढंग, रीति*, तरीक़ा, क़ायदा; 2. (*procedure*) प्रणाली*, पद्धति*, विधि*, 3. (*arrangement*) अनुक्रम, क्रमबद्धता*, (सु)व्यवस्था*; 4 (*regularity*) क्रम, नियमितता*, **~ical**, 1. सुव्यवस्थित, क्रमबद्ध, सिलसिलेवार, 2 (*of persons*) व्यवस्थित, तरीक़े से काम करनेवाला, **~ically**, तरीक़े से, क़ायदे से, क्रमानुसार; **~ize**, क्रमबद्ध क०, सुव्यवस्थित क०; **~ology**, प्रणाली-विज्ञान; वर्गीकरण।
> मे'थॅड; मिथॉड/इकॅल, ~इकॅलि; मे'थॅडाइज़, मे'थॅडॉलॅजि

**methyl**, मेथिल, **~ated**, मेथिलित।
> मे'थ्/इल, ~इलेटिड

**meticulous**, अतिसावधान, अत्यवधानी, सतर्क।
> मिटिक्यूलॅस

**métier**, पेशा, व्यवसाय।
> मे'ट्ये

**metis**, वर्णसंकर।
> मीट्-इस

**metonym**, लाक्षणिक शब्द; **~ic(al)**, लाक्षणिक; **~y**, लाक्षणिक प्रयोग, लक्षणा*।
> मे'टॅनिम; मे'टॅनिम्/इक, ~इकॅल; मि-टॉन्-इ-मि

**metre,** 1. मीटर; 2. (*poetry*) छन्द, वृत्त। > मीटॅ

**metric,** 1. मापीय; 2. (*math.*) दूरिक; ~ system, मीटरी पद्धति*; ~**al,** 1. (*in verse*) छन्दोबद्ध, पद्यात्मक; 2. मापीय; ~**s,** छन्दःशास्त्र; छन्दोविधान; माप-विद्या*। > मे'ट्/रिक, ~रिकॅल, ~रिक्स

**metrify,** छन्दोबद्ध क०; पद्य लिखना। > मे'ट्-रि-फ़ाइ

**metritis,** गर्भाशय-शोथ। > मिट्राइट्-इस

**metrology,** मापविद्या*; माप-पद्धति*। > मिट्रॉलॅजि

**metro/nome,** तालमापी; ~**nomic,** तालमानी। > मे'ट्रॅनोम; मे'ट्रॅनॉम्-इक

**metronymic,** *n.*, मातृनाम; *adj.*, मातृ-नामिक। > मे'ट्रॅनिम्-इक

**metropolis,** राजधानी*; महानगर। > मिट्रॉपॅलिस

**metropolitan,** *adj.*, राजधानी-, राज-धानीय, केंद्रीय; महानगरीय; अधिधर्माध्यक्षीय; —*n.*, अधिधर्माध्यक्ष; राजधानी-निवासी। > मे'ट्रॅपॉल्-इटॅन

**mettle,** 1. तेज, ओज, उत्साह, दिलेरी*; 2. (*courage*) साहस, जिगर, हिम्मत*; 3. (*nature*) स्वभाव; ~**d,** ~**some,** तेजस्वी; साहसी। > मे'टॅल; मेटॅल्ड; मे'टॅल्सॅम

**mew,** *n.*, 1. (*gull*) सामुद्रिक; 2. (*cage*) पिंजड़ा; 3. (*of cat*) म्याँव*, म्याँऊँ*; —*v.*, म्याँव* क०। > म्यू

**mewl,** रिरियाना, पिनपिनाना। > म्यूल

**mews,** अस्तबल, अश्वगोष्ठ। > म्यूज़

**mezzanine,** बिचला (या बीच का) तल्ला; रंगमंच का तहख़ाना। > मे'ज़ॅनीन

**mezzo,** मध्यम। > मे'ड्ज़ो

**miaow, miaul,** *n.*(*v.*), म्याँऊँ* (क०)। > मिआउ; मिऑःल

**miasma,** विषाक्त वाष्प। > मि-ऐज़्-मॅ = माइ-ऐज़्-मॅ

**mica,** अबरक, अभ्रक; ~**ceous,** अभ्रकी, अभ्रकाभ। > माइक्-अॅ; माइकेशॅस

**micro-,** सूक्ष्म-, लघु-। > माइक्रो

**microbe,** 1. जीवाणु; 2. (*germ*) रोगाणु। > माइक्रोब

**microbiology,** सूक्ष्मजैविकी*, सूक्ष्मजीव-विज्ञान। > माइक्रोबाइऑलॅजि

**microcosm,** लघु ब्रह्माण्ड; लघु जगत्, छोटी दुनिया*। > माइक्रॅकॉज़्म

**microfilm,** माइक्रोफ़िल्म; ~ reader, माइक्रोफ़िल्म-पाठी। > माइक्रोफ़िल्म

**microgamete,** लघुयुग्मक। > माइक्रोगॅमीट

**micrograph,** सूक्ष्मलेखी। > माइक्रॅग्राफ़

**micrometer,** सूक्ष्ममापी। > माइक्रॉम्-इ-टॅ

**micron,** माइक्रोन। > माइक्रॉन

**micro-organism,** सूक्ष्मजीव। > माइक्रोऑःगॅनिज़्म

**microphone,** माइक, ध्वनिग्राहक। > माइक्रॅफ़ोन

**micropyle,** बीजाण्डद्वार। > माइकरॅपाइल

**micro/scope,** सूक्ष्मदर्शी, खुर्दबीन*; ~**scopic,** सूक्ष्म, सूक्ष्मदर्शनी; ~**scopy,** सूक्ष्मदर्शिकी*। > माइक्रॅस्कोप; माइक्रॅस्कॉप्-इक; माइक्रॉस्कॅपि

**microseism,** सूक्ष्मभूकम्प। > माइक्रॅसाइज़्म

**microspore,** लघुबीजाणु, पुंबीजाणु। > माइक्रॅस्पाः

**micro/tome,** सूक्ष्मकर्तक, सूक्ष्मतक्षणी; ~**tomy,** सूक्ष्मतक्षण। > माइक्रॅटोम; माइक्रॉटॅमि

**microwave,** सूक्ष्मतरंग*। > माइक्रॅवेव्

**micturition,** मूत्रण; मुहुर्मूत्रण। > मिक्टयूरिशॅन

**mid,** मध्य; in ~ air, आकाश में; ~**brain,** मध्यमस्तिष्क; ~**channel,** मध्यधारा*; ~**day,** मध्याह्न, दोपहर*। > मिड; मिड्डे

**midden,** कूड़ा-करकट, घूरा। > मिडॅन

**middle,** *n.*, 1. मध्य; 2. (*waist*) कमर*, कटि*; 3. (~ *voice*) मध्यवाच्य; 4. (~ *term*) मध्यपद; —*v.*, 1. मध्य में रखना; 2. (*fold*) दोहरा क०; —*adj.*, मध्य; मध्यवर्ती; मध्यम, दरमियानी; ~ age, मध्यवय; ~ ages, मध्ययुग; ~ class, मध्यवर्ग; ~ course, मध्यमार्ग; ~ ear, मध्य कर्ण; ~ East, मध्य-पूर्व; ~ finger, मध्यमा*; ~ school, माध्यमिक विद्यालय या पाठशाला*; ~ term, मध्यपद। > मिडॅल

**middle/-aged**, अधेड़; **~-class**, मध्यवर्गीय, मध्यवित्त; **~man**, 1. दलाल; 2. (*intermediary*) मध्यस्थ, बिचौली; **~most**, मध्यवर्ती; **~-sized**, मँझला; **~-weight**, मध्यभार।

**middling**, 1. मध्यम, मँझला; 2. (*mediocre*) साधारण, मामूली, अतिसामान्य। > मिड्-लिन्ग

**midge**, मच्छर; बौना। > मिज

**midget**, *n.*, बौना, नाटा, बलिश्तिया; लघु-रूप; —*adj.*, (अति)लघु। > मिज्-इट

**mid/heaven**, मध्याकाश; **~land**, मध्य-देश; **~most**, *adj.*, मध्यवर्ती; —*adv.*, मध्य में।

**midnight**, मध्यरात्रि*, आधी रात*। > मिड्नाइट

**mid/rib**, मध्यशिरा*; **~riff**, मध्यच्छद; **~ship(s)**, पोतमध्य।

**midst**, in our ~, हम लोगों के बीच में; in the ~ of, 1. के मध्य में, के बीचोबीच; 2. (*during*) में, के समय। > मिड्स्ट

**mid/stream**, मझधार*; **~summer**, मध्यग्रीष्म*; **~term**, मध्यावधि; **~way**, बीचोबीच।

**midwife**, दाई*, धात्री*, प्रसाविका*; **~ry**, धात्री-विद्या*, प्रसूति-विद्या*, कुमारभृत्य। > मिड्वाइफ़; मिड्-वि-फ़॑-रि

**midwinter**, मध्यशीत(काल)। > मिड्-विन्-ट॑

**mien**, 1. आकृति*, मुखाकृति*; 2. (*manner*) रंगढंग, चालढाल*। > मीन

**might**, बल, महाबल, शक्ति*, सामर्थ्य, पराक्रम; **~ily**, बलपूर्वक; प्रभावशाली ढंग से; अत्यधिक; **~iness**, शक्तिमत्ता*; **~y**, शक्तिशाली, बलवान्; महान्, प्रकाण्ड। > माइट; माइट्-इ

**mignon**, सुकुमार। > मिन्यों

**migraine**, आधासीसी*, अधसीसी*। > मीग्रेन

**migrant**, प्रवासी, प्रव्राजी। > माइग्रन्ट

**migrate**, प्रवास क०, प्रव्रजन क०, परदेश जाकर बसना; विभिन्न स्थानों में बसना; स्थानान्तरण क०, स्थान बदलना। > माइग्रेट

**migration**, प्रवसन, प्रव्रज्या*, प्रव्रजन, देशान्तरण; स्थानान्तरण; ~ certificate, (विश्वविद्यालय-)अन्तरणप्रमाणक। > माइग्रेशॅन

**migratory**, 1. प्रवासी, प्रव्राजी; 2. (*nomadic*) यायावर, भ्रमणशील। > माइग्रॅटॅरि

**mikado**, सम्राट्। > मिकाडो

**milch**, दुधार, दुधारु। > मिल्च

**mild**, 1. (*disposition*) मृदुल, कोमल, सौम्य, सदय; 2. (*not violent*) मन्द, नरम, मध्यम; 3. (*soft*) नरम, मृदु; 4. (*of weather*) सुहावना; **~en**, कोमल, मन्द या नरम हो जाना या क०; **~ly**, नरमी* से; किंचित्। > माइल्ड; माइल्-डॅन; माइल्ड्-लि

**mildew**, भुकड़ी*, फफूँदी*, फफूँद*; **~y**, फफूँददार। > मिल्ड्यू

**mile**, मील; **~age**, 1. मील-दूरी*, मील-संख्या*; 2. (*allowance*) मील-भत्ता; 3. (*charge*) मील-भाड़ा; **~stone**, मील-पत्थर। > माइल; माइल्-इज; माइल्स्टोन

**milfoil**, सहस्रपर्णी*। > मिल्फ़ॉइल

**miliary** (*pimpled*), फुंसीदार। > मिल्-इॲरि

**milieu**, वातावरण, पर्यावरण। > मील्यॅ:

**mili/tancy**, युयुत्सा*; युद्धसंलग्नता*। **~tant**, 1. (*bellicose*) युयुत्सु, युद्धप्रिय, लड़ाकू; 2. युद्धसंलग्न, युद्धकारी, युद्धमान; 3. (*of church*) प्रयतमान। > मिल्/इटॅन्सि, ~इटॅन्ट

**milita/rism**, सैन्यवाद; **~rist(ic)**, सैन्यवादी; **~rization**, सैन्यीकरण। > मिल्-इटॅ/रिज़्म, ~रिस्ट; मिलिटॅरिस्-टिक; मिलिटॅराइज़ेशॅन

**military**, *adj.*, 1. सैनिक, सैन्य, सेना-, फ़ौजी; 2. (*of war*) सामरिक, समर-; —*n.*, सेना*, फ़ौज*। > मिल्-इटॅरि

**militate**, युद्ध क०; विरोध क०, प्रतिकूल होना। > मिल्-इटेट

**militia**, नागरिक सेना*; सहायक सेना*। > मिलिशॅ

**milk**, *n.*, 1. दूध, दुग्ध, क्षीर; 2. (*of plants*) क्षीर; —*v.*, दुहना, दूहना (*also fig.*); **~-and-water**, *adj.*(*n.*), नीरस, निस्सार (भाषण; भावुकता*); **~er**, दोहक; दोहनयन्त्र;

~ fever, प्रसूति-ज्वर; ~-gland, दुग्ध-ग्रंथि*; ~ing, दोहन; ~-livered, कायर, डरपोक; ~maid, ग्वालिन; ~man, ग्वाला; ~sop, मेहरा, ~-sugar, दुग्ध-शर्करा*, ~-tooth, दूध-दाँत; पातुकदंत, ~y, दुधिया, M— Way, आकाश-गंगा*, मन्दाकिनी*। मिल्क, मिल्/कॅ, ~कि

**mill**, *n.*, 1. चक्की*, पेषणी*, water-~, पनचक्की*; wind-~, पवनचक्की*, flour-~, आटा-चक्की*; tread~, पाँव-चक्की*, 2. (*factory*) कारखाना, निर्माणी*, मिल*; —*v.*, 1 (*grind*) पीसना, दलना; 2 मशीन* से बनाना, 3 (*move in a circle*) चक्कर काटना; 4 (*cloth*) मलीदा क०; ~board, दफ़्ती*, ~-cake, खली*; ~ed, 1. मशीन* से तैयार किया हुआ, यन्त्रनिर्मित; 2 (*of rice*) मशीन-कुटा, 3 (*grooved*) खाँचेदार; 4 (*of coin*) गडारीदार, 5 मलीदा, ~er, चक्कीवाला; मिलमालिक, ~ing, 1 (*grinding*) पेषण, 2 मिल से बनाना, 3 (*of coin*) रेखांकन; 4 चक्कर काटना, ~-owner, मिल-मालिक, ~stone, पाट। >मिल, मिल्ड, मिल्/अॅ, ~इन्ग

**millenarian**, सहस्राब्दिक सहस्राब्द-वादी, ~ism, सहस्राब्दवाद। > मिलिने'अॅर्/इअॅन, ~इअॅनिज़्म

**millenary**, *adj.* 1 (*of* 1000) सहस्री, 2 (*of* 1000 *years*) सहस्राब्दिक; —*n.*, सहस्र, सहस्राब्दि*। > मिल्-इनॅरि = मिले'नॅरि

**millennial**, सहस्राब्दिक। > मिले'न्-इअॅल

**millennium**, 1. सहस्राब्दि*, 2 (*golden age*) स्वर्ण युग, सत युग। > मिले'न्-इअॅम

**millepede, millipede**, 1 रामघोडी*, 2. (*centipede*) कनखजूरा, गोजर। > मिल्-इ-पीड

**millesimal**, सहस्रतम, सहस्रांश। > मिले'स्-इमॅल

**millet**, pearl ~, बाजरा; barnyard ~, साँवाँ; finger ~, मँडुआ; great ~, ज्वार*, जुवार*; Italian ~, कँगनी*; common ~, चेना; little ~, कुटकी*, कोदों। > मिल्-इट

**milli-**, मिलि-। > मिल्-इ

**millinery**, नारी-शिरोवस्त्र। > मिल्-इनॅरि

**million**, दस लाख, दशलक्ष; ~aire, करोडपती, लखपती। > मिल्यॅन; मिल्यॅने'अॅ

**milt**, *n.*, 1 (*spleen*) तिल्ली*, प्लीहा*; 2. (*soft roe*) मत्स्यशुक्र, —*v* संसेचित क०। > मिल्ट

**mime**, *n.*, 1 (*play*) स्वाँग, 2 (*player*) स्वाँगिया, 3. (*clown*) भाँड, मसखरा, —*v.*, स्वाँग भरना; नक़ल* क०। > माइम

**mimeograph**, *n.*, अनुलिपित्र, *v.*, अनुलिपियाँ* बनाना। > मिम्-इअॅग्राफ़

**mimesis**, अनुकरण, अनुहार, अनुकार। > माइमीस्-इस

**mimetic**, 1 (*imitative*) अनुकरणशील; 2 अनुकरणात्मक, अनुकरणमूलक, 3. (*biol.*) अनुहारी, अनुकारी; 4 (*not genuine*) नक़ली। > मि-मे'ट्-इक = माइमे'ट्-इक

**mimic**, *adj.*, 1 अनुकरणशील; अनुकारी; 2 अनुकरणात्मक, अनुहारक; 3 (*simulated*) नक़ली, —*n.*, 1 नक़लची; 2. (*actor*) भाँड, —*v.*, नक़ल* उतारना, अनुकरण क०, के सदृश होना या हो जाना; ~ker, नक़लची, ~ry, 1 नक़ल*, स्वाँग, विडम्बन, विडम्बना*, 2 (*biol.*) अनुहरण, अनुकृति*, अनुकार। > मिम्/इक, ~इकॅ, ~इक्रि

**miminy-piminy**, अतिसुकुमार, नाज़ुक-मिज़ाज। > मिम्-इनि पिम्-इनि

**mimosa pudica**, लजालू, छुई-मूई*, छुई-मुई*, लाजवन्ती*, लज्जावती*। > मि-मोज़्-अॅ प्यु-डी-कॅ

**mina(h)**, मैना*, common ~, किलहँटा; bank ~, चही*, दरिया मैना*, किलनहिया*; pied ~, अबलखा*, black-headed ~, पवई*, gracale पहाडी मैना*। > माइन्-अॅ

**minacious, minatory**, धमकानेवाला, धमकी-भरा। > मिनेशॅस; मिनॅटॅरि

**minaret**, मीनार*। > मिनॅरे'ट

**mince**, 1 (*meat*) क़ीमा क०, काटकर टुकड़े-टुकड़े क०, 2. टुकड़े-टुकड़े क०; 3. (*weaken*) हलका क०, कम क०; 4. ठुमक-कर चलना; 5. चबा-चबाकर बातें* क०; —*n.*, क़ीमा, कोफ़्ता; make ~meat of, टुकड़े-टुकड़े कर देना; मात कर देना। > मिन्स

**mind,** *n.*, 1. (*seat of consciousness*) मन, मानस, चित्त; 2. (*intellect*) बुद्धि*; 3. (*opinion*) मत, विचार, राय*; 4. (*intention*) इरादा; 5. (*disposition*) मनोवृत्ति*, मनोभाव, मन; मनोदशा*; 6. (*memory*) स्मृति*, 7 (*remembrance*) स्मरण; —*v.*, 1 का ध्यान रखना, पर ध्यान देना; 2. में मन लगाना; 3 (*look after*) देख-भाल* क०, देख-रेख* क०, 4 I don't ~, मुझे आपत्ति* (उज्र) नहीं है; 5 (*feel concern*) की चिन्ता* क०, bear in ~, याद क०; be in one's right ~, प्रकृतिस्थ होना; be of one ~, सहमत होना, एकदिल होना, be of two ~s, दुबधा* में पड़ना; be out of one's ~, विक्षिप्त होना; call to ~, याद क० या दिलाना, have half a ~ to, का मन होना; have in ~ याद क०; सोचना; इरादा क०; make up one's ~, निश्चय क०; speak one's ~, मन की बात* कहना; presence of ~, तत्काल-बुद्धि*, to my ~, मेरी समझ* में; **~ed**, प्रवण, प्रवृत्त, -मनस्क, -बुद्धि; **~ful**, सावधान, ख़बरदार, सतर्क, सचेत; **~less**, बुद्धिहीन; लापरवा(ह); **~'s eye**, कल्पना*, **~-stuff**, मानस-द्रव्य। > माइन्ड, **माइन्ड्-इड**

**mine,** *adj.*. मेरा, *n* 1 (*also fig.*) खान*, आकर, खदान*, 2 (*weapon*) सुरंग*, —*v.*, 1 खोदना; 2 (*tunnel*) सुरंग* बनाना; 3 (*place mines*) सुरंग* लगाना; **~field**, सुरंगक्षेत्र; **~layer**, सुरंग-पोत, **~r**, खनक, खनिक; **~-shaft**, खान-कूप; **~sweeper**, सुरंगमार्जक। > माइन; **माइन्-अॅ**

**mineral,** *adj.*, *n.*, खनिज, **~ized**, खनिजीकृत; खनिजयुक्त; **~ogy**, खनिज-विज्ञान, खनिजिकी*। > मिनॅरॅल; मिनॅरॅलाइज्ड; मिनॅरॅलॅजि

**minever,** सफ़ेद लोमचर्म। > मिन्-इ-वॅ

**mingle,** मिश्रण क०, मिलाना, से मिल जाना; के साथ भाग लेना, सम्मिलित हो जाना, से मिलना-जुलना। > मिन्ग्-गॅल

**miniate,** 1 सिन्दूर से रंगना, 2 (*a manuscript*) सचित्र क०, रंग लगाना। > मिन्-इ-एट

**miniature,** *adj.*, लघु, छोटा, *n.*, लघु-चित्र; लघुरूप। > मिन्-यॅ-चॅ

**minify,** कम या छोटा क०, महत्त्व घटाना। > मिन्-इ-फ़ाइ

**minikin,** दिखावटी, कृत्रिम। > मिन्-इ-किन

**minim,** *n.*, 1. (*measure*) बिन्दुक, 2. (*music*) अर्द्धस्वर; 3 अल्पमात्रा*; - *adj.*, **~al**, अल्प; अल्पतम, **~alist**, न्यूनतम-वादी, **~ize**, यथासंभव छोटा क०, अल्पतम, न्यूनतम या कम कर देना, छोटा, लघु या कम क० या समझना। > मिन्/इम, ~इमॅल, ~इमॅलिस्ट, ~इमाइज़

**minimum,** 1. अल्पतम, लघुतम, न्यूनतम, अल्पिष्ठ, निम्निष्ठ, कम से कम, 2 (*lowest*) निम्नतम; ~ wage, न्यूनतम मज़दूरी*। > मिन्-इ-मॅम

**minimus,** कनिष्ठ। > मिन्-इ-मॅस

**mining,** खनिकर्म, खनन; सुरंग* लगाना या बनाना, ~ centre खनन-केंद्र, ~ industry, खनन-उद्योग, ~ settlement, खनि-बस्ती*। > **माइन्-इन्ग**

**minion,** 1 (*favourite*) कृपापात्र, 2 (*servile follower*) ख़ुशामदी टट्टू, ~ of the law पुलिसमैन। > **मिन्यॅन**

**miniskirt,** ऊँची काट* का लहँगा अध-लहँगा। > **मिन्-इ-स्कॅ:ट**

**minister,** *n* 1 मंत्री, 2. (*ambassador*) राजदूत, 3 (*clergy*) पुरोहित, अनुष्ठाता; 4 (*agent*) अभिकर्ता, – *v.*, 1 सेवा* क०, सहायता* क०, में सहायक होना; 2. (*nurse*) उपचार क०, 3 (*officiate*) अनुष्ठान क०, ~ of state, राज्यमंत्री, chief ~, मुख्य मंत्री, prime ~ प्रधान मंत्री, **~ial**, 1 मत्रीपदीय, मत्रीपक्षीय; मंत्रीवर्गीय; मंत्रालय का; 2 (*governmental*) सरकारी, शासकीय; 3 (*of clerks*) लिपिक-वर्गीय; दफ्तरी; 4 (*instrumental*) सहायक, 5 (*priestly*) पुरोहिती, **~ialist**, मंत्रीपक्षीय, मंत्रीसमर्थक > **मिन्-इस-टॅ**, मिनिस्-**टिअॅर**/इअॅल, ~इअॅलिस्ट

**ministrant,** सेवक। > **मिन्-इस्-ट्रॅन्ट**

**ministration,** 1 (*service*) सेवा*; उप-चार, परिचर्या*, 2. पुरोहिती सेवा*; संस्कार-प्रदान। > मिनिसट्रेशॅन

**ministry**, 1. (*department*) मंत्रालय; 2. मंत्रिमण्डल; 3. (*of clergy*) धर्म-सेवा*, पुरोहिताई*, संस्कार-प्रदान। > मिन्-इस्-ट्रि

**minium**, सिन्दूर, सीस-सिन्दूर। > मिन्-इ-अॅम

**miniver**, *see* MINEVER। > मिन्-इ-वॅ

**minivet**, सहेली*। > मिन्-इ-वे'ट

**mink**, विस्रक। > मिन्क

**minnow**, मीनिका*। > मिनो

**minor**, *adj.*, 1. (*small*) छोटा, लघु; 2. (*secondary*) गौण, अप्रधान; 3. (*under legal age*) अवयस्यक, नाबालिग़; —*n.*, 1. (*logic*) लघुपद, पक्षपद; 2. नाबालिग़, अवयस्यक; ~**ity**, 1. अल्पांश; अल्पसंख्या*; 2. (*in voting*) अल्पमत; 3. (*people*) अल्पसंख्यक, अल्पसंख्यक वर्ग; 4. (*of age*) अवयस्कता*, नाबालिग़ी*। > माइन्-अॅ; मइनॉरिटि

**Minotaur**, वृषशिरस्क (दानव), नरवृषभ। > माइनॅटॉः

**minster**, (मठ का) गिरजाघर। > मिन्-स्टॅ

**minstrel**, चारण, मागध, भाट; ~**sy**, चारण-काव्य। > मिन्स्ट्रॅल, ~सि

**mint**, *n.*, 1. टकसाल*, टंकशाला*; 2. (*fig.*) खान*, आकर; 3. (*plant*) पुदीना; ~**age**, 1. (*act.*) टंकण; 2. सिक्का; 3. (*stamp*) छाप*। > मिन्ट; मिन्-टिज

**minuend**, व्यवकल्य। > मिन्यूअॅन्ड

**minuet**, मन्द नृत्य। > मिन्यूए'ट

**minus**, 1. (*math.*) ऋण; 2. (*negative*) ऋणात्मक; ~ sign, ऋण-चिह्न। > माइनॅस

**minuscule**, छोटा अक्षर। > मिनॅस्क्यूल = मिनॅस्क्यूल

**minute**, *n.*, 1. (*time*) मिनट; क्षण; 2. (*angle*) कला*; 3. (*note*) मेमो, नोट; 4. (*pl.*) कार्यवृत्त, विवरण; —*adj.*, 1. सूक्ष्म; 2. (*small*) अतिलघु; 3. (*trifling*) गौण, तुच्छ; 4. (*detailed*) ब्योरेवार; —*v.*, 1. मिनट का हिसाब लगाना; 2. (*draft*) तैयार क०, प्रारूप बनाना; 3. विवरण तैयार क०; ~**-book**, कार्यवृत्त-पुस्तक*; ~**-hand**, मिनट की सूई*; ~**ly**, सूक्ष्म रूप से; ~**ness**, अत्यल्पता*; सूक्ष्मता*; यथातथ्यता*। > मिन्-इट (*n.,v.*); माइन्यूट (*adj.*); मिन्-इट्/बुक, ~हैन्ड; माइन्यूट्/लि, ~निस

**minutiae**, गौण बातें*। > माइन्यूशिई

**minx**, 1. ढीठ लड़की*, चुलबुली लड़की*; 2. (*flirt*) तितली*, चोचलहाई*। > मिन्क्स

**miocene**, माइओसीन, अल्पनूतन। > माइअॅसीन

**mir**, मीर। > मिअॅ

**miracle**, 1. चमत्कार, करामात*; 2. (*marvel*) चमत्कार, आश्चर्य की बात*; ~ play, धर्म-नाटक; ~-worker, चमत्कारक। > मिरॅकॅल

**miraculous**, 1. चमत्कारी, चमत्कारात्मक, चमत्कारिक, करामाती; 2. (*marvellous*) अद्भुत, आश्चर्यजनक; 3. (*wonder-working*) चमत्कारी, करामाती। > मिरैक्यूलॅस

**mirage**, मृगतृष्णा*, मृगजल, (मृग-)मरीचिका*। > मिराझ = मिराझ

**mire**, *n.*, 1. कीचड़, पंक; 2. (*bog*) दलदल**, पंकस्थली*; —*v.*, 1. कीचड़ में फँसना या फँसाना; 2. (*fig.*) पर कीचड़ उछालना। > माइअॅ

**mirror**, *n.*, 1. दर्पण, आईना, शीशा, आरसी*; 2. (*model*) नमूना, आदर्श; —*v.*, प्रतिबिम्बित क०, प्रतिरूप प्रस्तुत क०। > मि-रॅ

**mirth**, प्रमोद, हर्ष, आमोद-प्रमोद; प्रसन्नता*, (हँसी-)खुशी*; ~**ful**, प्रमुदित, उल्लसित, प्रसन्न; आनन्दमय; आनन्दकर; ~**less**, निरानन्द, विषादपूर्ण। > मॅःथ

**miry**, पंकिल; कीचड़-भरा; गंदा। > माइअॅर्-इ

**mirza**, मिरज़ा। > मॅःज़ा

**misadventure**, अनिष्ट, दुर्घटना*; दुर्भाग्य; by ~, दुर्दैवात्। > मिसॅड्वे'न्चॅ

**misalliance**, बेमेल विवाह या सम्बन्ध। > मिसॅलाइअॅन्स

**misan/thrope**, ~**thropic**, ~**thropist**, मानवद्वेषी। > मिसॅ = मिज़ॅनथ्रोप; मिज़ॅन्थ्रॉप्-इक; मिज़ैन्थ्रॅपिस्ट

**misanthropy**, मानव-द्वेष। > मिज़ैन्थ्रॅपि

**misapplication (misapply)**, दुरुपयोग (क०), दुष्प्रयोग (क०)। > मिसैप्लिकेशॅन; मिसॅप्लाइ

**misapplied,** दुष्प्रयुक्त। > मिसॅप्लाइड

**misappre/hend,** ग़लत समझना, मिथ्या अर्थ लगाना; **~hension,** ग़लतफ़हमी*, मिथ्या बोध। > मिस्ऐप्रि/हे'न्ड, ~हे'न्शॅन

**misappro/priation(~priate),** दुरुपयोग (क०), अपयोजन; ग़बन। > मिसॅप्रोप्रिएशॅन; मिसॅप्रोप्रिएट

**mis/become,** अनुपयुक्त, अनुचित या अशोभनीय होना; **~becoming,** अनुचित। > मिस्-बि/कॅम, ~कॅम्-इन्ग

**misbegotten,** जारज। > मिस्-बि-गॉटॅन

**mis/behave,** अनुचित या अभद्र व्यवहार क०, दुराचार क०; **~behaviour,** दुराचार, कदाचार, बुरा चाल-चलन, बदचलनी*; अभद्र व्यवहार, दुर्व्यवहार। > मिस्-बि/हेव्, ~हेव्‌यॅ

**mis/belief,** भ्रान्त विश्वास या धारणा*; **~believe,** को भ्रान्त धारणा* होना। > मिस्-बि/लीफ़, ~लीव्

**misbeseem,** अनुचित होना। > मिस्-बि-सीम

**miscalcu/late,** ग़लत हिसाब लगाना, अशुद्ध गणना* क०; मिथ्या अनुमान लगाना; **~lation,** अशुद्ध गणना*। > मिस्कैल्क्यू/लेट, ~लेशॅन

**miscall,** ग़लत नाम लेना। > मिस्-कॉःल

**miscarriage,** 1. गर्भस्राव, गर्भपात; 2. (*of mail etc.*) अपवहन; 3. (*failure*) विफलता*; ~ of justice, न्याय-हत्या*। > मिस्कैरिज

**miscarry,** 1. को गर्भपात होना; 2. (*of letter*) अपवाहित होना, खो जाना; 3. (*of plan*) विफल, बेकार या व्यर्थ हो जाना। > मिस्कैरि

**miscasting,** ग़लत योग। > मिस्कास्-टिन्ग

**miscegenation,** जाति-मिश्रण, (जाति-) संकरण। > मिसिजिनेशॅन

**miscel/lanea, ~lany,** प्रकीर्णक, विविध-निबन्ध-संग्रह। > मिसिलेन्-इॲ; मिसे'लॅनि = मिस् इलॅनि

**miscellaneous,** 1. विविध, फुटकर, प्रकीर्ण; 2. (*many-sided*) बहुमुखी। > मिसिलेन्यॅस

**mischance,** दुर्भाग्य, दुर्दैव। > मिस्चान्स

**mischief,** 1. (*harm*) हानि*; 2. (*law*) रिष्टि*; 3. (*evil*) अनिष्ट; 4. नटखटपन; नटखटी*, शरारत*; 4. (~-*maker*) अनिष्टकारी; आग* या झगड़ा लगानेवाला, विष की गाँठ*। > मिस्-चिफ़

**mischievous,** 1. नटखट, शरारती; 2. (*harmful*) अनिष्टकर, हानिकर। > मिस्-चि-वॅस

**miscible,** मिश्रय, मिश्रणीय। > मिस्-इ-बॅल

**misconceive,** ठीक कल्पना* नहीं क०, उचित रीति* से नहीं विचारना या सोचना; ग़लत समझना, मिथ्या अर्थ लगाना; भ्रान्त धारणा* होना। > मिस्कॅन्सीव्

**misconception,** 1. भ्रान्त धारणा*, भ्रान्ति*, भ्रम; 2. (*misunderstanding*) ग़लतफ़हमी*। > मिस्कॅन्से'प्शॅन

**misconduct,** *n.*, 1. *see* MISMANAGEMENT; 2. *see* MALFEASANCE; 3. दुराचार, दुराचरण, कदाचार, बदचलनी*; 4 व्यभिचार; —*v.*, 1. कुप्रबन्ध क०; 2. भ्रष्टाचार क०, ~ oneself, दुराचार क०; व्यभिचार क०। > मिस्कॉन्डॅक्ट (*n.*); मिस्कॅन्डॅक्ट (*v.*)

**misconstrue,** ग़लत या अशुद्ध अर्थ लगाना। > मिस्कॅन्स्ट्रू

**miscount,** *n.*(*v.*), अशुद्ध गणना* (क०)। > मिस्काउन्ट

**miscreant,** बदमाश, पाजी। > मिस्-क्रि-ॲन्ट

**miscreated,** विकृत। > मिस्-क्रि-एट्-इड

**misdeed,** दुष्कर्म, अपकर्म; अपराध। > मिस्डीड

**misdemea/nant,** अपराधी; **~nour,** 1. अपराध; 2. (*law*) उपापराध। > मिस्-डि-मीन्/ॲन्ट, ~ॲ

**misdirect,** 1. ग़लत रास्ता बताना, बहकाना; ग़लत निर्देश देना; 2. (*a letter*) ग़लत या अशुद्ध पता लिखना; 3. (*a blow*) बेठीक मारना; be ~ed (*of blow*), खाली जाना, चूकना; **~ion,** अपनिदेशन, विमार्गदर्शन, बहकावट*; ग़लत पता; विमार्ग, विपथ। > मिस्-डि-रे'क्ट; मिस्-डि-रे'क्-शॅन

**misdo**, ग़लत ढंग से क॰; ~**ing**, अपराध; भूल*। > मिस्डू; मिस्डूइन्ग
**misemploy**, दुरुपयोग क॰, कुप्रयोग क॰। > मिसिम्प्लॉइ
**mise en scene**, अभिनय; पर्यावरण; दृश्य-सज्जा*। > मीज़ांसेन
**miser(ly)**, कंजूस, कृपण, सूम। > माइज़्-अॅ, ~लि
**miserliness**, कंजूसी*, कृपणता*। > माइज़ॅलिनिस
**miserable**, 1. (*of persons*) अभागा, कमबख़्त, दुःखी; 2. (*unpleasant*) अप्रिय, दुःखद; 3. (*pitiable*) दयनीय; 4. (*contemptible*) घृणित। > मिज़ॅरॅबॅल
**miserably**, बुरी तरह* से। > मिज़ॅरॅब्लि
**misery**, तंगहाली*, दुर्दशा*, दुर्गति*, विपत्ति*, दुःख, दुःख-तकलीफ़*; ग़रीबी*, कंगाली*। > मिज़ॅरि
**misfeasance**, अपकरण। > मिस्फ़ीज़ॅन्स
**misfire**, 1. (*of gun*) न दगना, गोली* न चलना; 2. (*of engine*) न चलना; ~d cartridge, अनदगा कारतूस। > मिस्फ़ाइअॅ
**misfit**, *v.*, ठीक नहीं बैठना या बैठाना; —*n.*, ठीक न बैठनेवाला कपड़ा; मेल न खानेवाली या बेमेल चीज़*; अनुपयुक्त वस्तु* या व्यक्ति। > मिस्फ़िट
**misfortune**, दुर्भाग्य, विपत्ति*, अनर्थ। > मिस्फ़ॉःचॅन
**mis/give**, आशंका* होना या उत्पन्न क॰; ~**giving**, आशंका*, संदेह, भय। मिस्-गिव; मिस्-गिव्-इन्ग
**misgovern**, कुशासन क॰; कुप्रबन्ध क॰। > मिस्गॅवॅन
**misguidance**, बहकावट*, विमार्गदर्शन। > मिस्गाइडॅन्स
**misguide**, बहकाना, ग़लत रास्ते पर ले जाना, भ्रम में डालना; ~**d**, बहकाया हुआ, विभ्रान्त। > मिस्गाइड; मिस्गाइड्-इड
**mishandle**, ग़लत ढंग से चलाना या हाथ में लेना; के साथ दुर्व्यवहार क॰। > मिस्हैन्डॅल
**mishap**, अनर्थ, अनिष्ट, दुर्घटना*। > मिस्हैप
**mishear**, 1. (*amiss*) ग़लत सुनना; 2. (*imperfecty*) ऊँचा सुनना। > मिस्हिअॅ
**mishit**, *n.*, बेठीक मार*; *v.* बेठीक मारना। > मिस्-हिट (*n.*); मिस्-हिट (*v.*)
**mishmash**, घालमेल। > मिश्मैश
**misinform**, ग़लत जानकारी* या मिथ्या सूचना* देना। > मिस्-इन्-फ़ॉःम
**misinterpret**, ग़लत अर्थ लगाना; ~**ation**, 1. भ्रान्त व्याख्या*, ग़लत अर्थ; 2. (*law*) अपविवृति*, अपनिर्वचन। > मिस्-इन्/टॅःप्-रिट, ~टॅःप्रिटेशॅन
**misjoinder**, दुस्संयोजन। > मिस्जॉइन्-डॅ
**misjudge**, ग़लत समझना या अनुमान लगाना; ग़लत निर्णय देना। > मिस्जॅज
**mislay**, हिरा देना; *see* MISPLACE 1। > मिस्ले
**mislead**, बहकाना; भ्रम में डालना; पथ-भ्रष्ट क॰; ~**ing**, भ्रामक, भ्रमजनक। > मिस्लीड; मिस्-लीड्-इन्ग
**mismanage**, कुप्रबन्ध क॰, ~**ment**, कुप्रबन्ध, अव्यवस्था*, बद-इन्तज़ामी*। > मिस्-मैन्-इज, ~मॅन्ट
**mismatch**, बेमेल होना। > मिस्मैच
**misname**, ग़लत नाम लेना। > मिस्नेम
**misnomer**, अयथार्थ नाम, मिथ्या नाम; अयथार्थ नामकरण। > मिस्-नोम्-अॅ
**miso/gamist**, विवाह-द्वेषी; ~**gamy**, विवाह-द्वेष। > मिसॉगॅ/मिस्ट, ~मि
**miso/gynist**, नारी-द्वेषी; ~**gynous**, नारीद्वेषात्मक; ~**gyny**, नारीद्वेष। > मिसॉज्/इनिस्ट, ~इनॅस, ~इनि
**miso/logist**, तर्कद्वेषी; ~**logy**, तर्कद्वेष। > मिसॉलॅ/जिस्ट, ~जि
**misplace**, ग़लत जगह* पर रखना; अपात्र या अयोग्य व्यक्ति पर (विश्वास, स्नेह) रखना; ~**d**, अनुचित, अपात्र में। > मिस्प्लेस; मिस्प्लेस्ट
**misprint**, *n.*, छापे की ग़लती*, मुद्रण-दोष; —*v.*, ग़लत या अशुद्ध छापना। > मिस्-प्रिन्ट (*n.*); मिस्-प्रिन्ट (*v.*)
**misprision**, व्यतिक्रम; ~ of felony, महापराध-संगोपन; ~ of treason, देशद्रोह-संगोपन। > मिस्-प्रिश़ॅन

8. (*lowly*) दीन-हीन; —*v.*, 1. धुँधला, अस्पष्ट या दुर्बोध कर देना; 2. (*hide*) छिपाना; 3. (*cover*) ढाँकना। > अॅब्स्क्युअॅ

**obscurity**, 1. धुँधलापन; अन्धकार, अँधेरा; 2. अस्पष्टता*, अल्पदृश्यता*; दुर्बोधता*; 3. (*difficulty*) कठिनाई*; 4. अप्रसिद्धि*, गुमनामी*, विस्मृति*। > अॅब्स्क्युअॅर्-इटि

**obsecration**, प्रार्थना*, याचना*। > ऑब-सि-क्रे-शॅन

**obsequies**, अन्त्येष्टि*, अंतिम संस्कार; दफ़न (*burial*)। > ऑब्-सि-क्विज़

**obsequious**, चापलूस, जीहुज़ूरिया, ताबेदार। > अॅब्सीक्विअॅस

**observable**, 1. (*to be observed*) पालनीय; 2. (*perceptible*) दृष्टिगोचर, दृश्य, इन्द्रियगोचर; 3. (*noteworthy*) दर्शनीय; द्रष्टव्य। > अॅब्ज़ॅःवॅबॅल

**obser/vance**, 1. (अनु)पालन; 2. (*custom*) रिवाज, प्रथा*; ~**vant**, 1. अनुपालक; 2. (*alert*) सावधान, सतर्क, चौकस; 3. (*perceptive*) प्रतिबोधी, परिदर्शक। > अॅब्ज़ॅःवॅन्स; अॅबज़ॅःवॅन्ट

**observation**, 1. अवलोकन, प्रेक्षण; 2. (*comment*) टिप्पणी*, टीका-टिप्पणी*; उक्ति*, कथन; ~ **post**, चौकी*, प्रेक्षण-चौकी*। > ऑब्ज़ॅवेशॅन

**observatory**, वेधशाला*। > अॅब्ज़ॅःवॅट्रि

**observe**, 1. (अनु)पालन क०, के अनुसार चलना, मानना, पूरा क०; 2. (*celebrate*) मनाना; 3. (*notice*) देखना; अवलोकन क०, निरीक्षण क०, ध्यान से देखना; 4. (*remark*) कहना; 5. (*keep up*) बनाए रखना; ~**d**, पालित; प्रेक्षित, अवलोकित; ~**r**, प्रेक्षक, पर्यवेक्षक; पालक। > अॅब्ज़ॅःव; अॅब्ज़ॅःव्ड; अॅब्-ज़ॅःव्-अॅ

**obsess**, सताना, आविष्ट क०, अभिभूत क०; ~**ion**, 1. ग्रस्तता*; 2. (*by a spirit*) प्रेतबाधा*; अपदूतग्रहण, आवेश; 3. (*by an idea*) धुन*, सनक*; झोंक*, जोश, आवेश; मोह, सम्मोह; मनोग्रस्ति*। > अॅब्से'स; अॅब्से'शॅन

**obsidian**, लावा काँच, आग्नेय काँच। > ऑब्-सिड्-इ-अॅन

**obsoles/cence**, 1. अप्रचलन; 2. (*biol.*) अपक्षय, लोप; ~**cent**, 1. (*old-fashioned*) अप्रयुक्तप्राय, पुराना; 2. (*disappearing*) लुप्तप्राय; 3. अविकसित। > ऑब्सॅ/ले'सॅन्स, ~ले'सॅन्ट

**obsolete**, अप्रचलित, अप्रयुक्त; पुराना; लुप्त; अविकसित। > ऑब्सॅलीट

**obstacle**, बाधा*, विघ्न, अवरोध, रुकावट*, अड़चन*, अन्तराय; ~-**race**, सबाध दौड़*। > ऑब्स्टॅकॅल

**obste/tric(al)**, प्रासविक, प्रसूति-; ~**trician**, प्रसूति-विशेषज्ञ; ~**trics**, प्रसूति-विज्ञान, प्रासविकी*, धात्री-विद्या*। > ऑब्स्टे'ट्/रिक, ~रिकॅल; ऑब्स्टे'ट्रिशॅन; ऑब्-स्टे'ट्-रिक्स

**obsti/nacy**, हठ, ज़िद* हठधर्म; ~**nate**, हठी(ला), ज़िद्दी, दुराग्रही; 2. (*of disease*) दुःसाध्य। > ऑब्-स्टि/नॅसि, ~निट

**obsti/pant**, स्तम्भक, क़ाबिज़; ~**pation**, अतिकोष्ठबद्धता*। > ऑब्-स्टि-पॅन्ट, ऑब्-स्टि-पे-शॅन

**obstreperous**, ऊधमी, उपद्रवी, उत्पाती, शोर मचानेवाला। > अॅब्स्ट्रे'पॅरॅस

**obstruct**, 1. (*hinder*) बाधा* डालना, रोक* लगाना, रोकना, अटकाना, टाँग* अड़ाना; 2. (*block*) बन्द क०, अवरुद्ध या बाधित क०; ~**ed**, बाधित। > अॅबस्ट्रॅक्ट; अॅब्स्ट्रॅक्-टिड

**obstruction**, 1. अवरोधन, प्रतिरोधन, बाधन; 2. (*hindrance*) बाधा*, अवरोध, रुकावट*, अड़ंगा, अटकाव; 3. (*state*) अवरोध; ~**ism**, अड़ंगा-नीति*; प्रतिरोध-नीति*; ~**ist**, प्रतिरोधवादी। > अॅबस्ट्रॅक्/शॅन, ~शॅनिज़्म, ~शॅनिस्ट

**obstructive**, बाधक, अवरोधक, विघ्नकारी; प्रतिरोधात्मक। > अॅब्-स्ट्रॅक्-टिव

**obstructor**, विघ्नकर्ता। > अॅब्-स्ट्रॅक्-टॅ

**obstruent**, अवरोधक। > ऑब्स्ट्रुअॅन्ट

**obtain**, 1. पाना, प्राप्त क०; हस्तगत क०, हथियाना, लेना; 2. (*be in usage*) प्रचलित होना, लागू होना; ~**able**, प्राप्य, सुलभ; ~**ed**, प्राप्त, लब्ध; ~**ment**, प्राप्ति*। > अॅब्टेन; अॅब्टेनॅबॅल; अॅब्टेन्ड; अॅब्टेन्मॅन्ट

**obtected**, आच्छादित। > ऑब-टे'क्-टिड

**obtrude,** *v. t.*, अनुचित रूप से या ज़बरदस्ती सामने रखना, थोपना, लादना, आरोपित क०; बाहर निकालना; —*v.i.*, घुस पड़ना, अनधिकार प्रवेश क०, दखल देना; ~**r**, दस्तंदाज़। > अॅब्ट्रूड; अॅब्ट्रूड्-अॅ

**obtruncate,** 1. (*decapitate*) सिर काटना; 2. (*a tree*) फुनगी* काटना, फुनगियाना। > अॅब्ट्रँग्केट

**obtrusion,** (बलात्) आरोपण; दस्तंदाज़ी*; अनधिकार प्रवेश, घुसपैठ*। > अॅब्ट्रूश़ॅन

**obtrusive,** 1. (*in the way*) बाधक; 2. (*forward*) दुःसाहसी, धृष्ट, ढीठ, दुराग्रही। > अॅब्-ट्रूस्-इव्

**obtund,** निस्तेज या कुण्ठित कर देना। > अॅब्टॅन्ड

**obtu/rate,** बन्द क०, अवरुद्ध क०; ~**ration,** अवरोधन; अवरोध; ~**rator,** अवरोधक। > ऑब्ट्युअॅरेट; ऑब्ट्युरेशॅन; ऑब्-ट्युअॅ-रे-टॅ

**obtuse,** 1. (*blunt*) कुंठित, कुन्द, भोथरा; 2. (*angle*) अधिक; 3. मन्दबुद्धि; 4. (*dull*) मन्द; 5. (*bot.*) कुण्ठाग्र। > अॅब्ट्यूस

**obverse,** *n.*, 1. (*of coin*) मुख, चेहरा, चित; 2. (*of cloth etc.*) सीधा; 3. (*logic*) प्रतिवृत्त, प्रतिवर्तित वाक्य; 4. (*front*) अग्रभाग, पुरोभाग; 5. (*counterpart*) दूसरा पहलू, दूसरा पक्ष, प्रतिपक्ष, —*adj.*, 1. अभिमुख, सामने का; प्रतिमुख; परिपूरक। >ऑब्वॅःस

**obversion,** प्रतिवर्तन। > ऑब्वॅःशॅन

**obvert,** प्रतिवर्तित क०। > ऑब्वॅःट

**obviate,** निराकरण क०, निवारण क०, दूर क०, हटाना; अनावश्यक बनाना। > ऑब्-वि-एट

**obviation,** निराकरण। > ऑब्-वि-ए-शॅन

**obvious,** (सु)स्पष्ट, प्रत्यक्ष, प्रकट। > ऑब्-वि-अॅस

**occasion,** *n*, 1. (*opportunity*) (सु)अवसर, सुयोग; 2. (*casual occurrence*) संयोग; 3. (*cause*) कारण; 4. (*need*) आवश्यकता*; 5. (*time*) समय; —*v.*, का कारण बनना; उत्पन्न क०, पैदा क०; on ~, ~**ally,** कभी-कभी, यदा-कदा, समय-समय पर। > अॅकेश़ॅन; अॅकेश़ॅनॅलि

**occasional,** 1. (*infrequent*) अवसरिक, अनियमित, विरल; 2. (*for special ~s*) अवसरिक, प्रासंगिक, प्रसंगाश्रयी; ~**ism,** संयोगवाद। > अॅकेश़ॅ/नॅल, ~नॅलिज़्म

**occident,** पश्चिम। > ऑक्-सि-डॅन्ट

**occidental,** पाश्चात्य, पश्चिमी; ~**ism,** पाश्चात्य सभ्यता*। > ऑक्-सि-डे'न्/टॅल, ~टॅलिज़्म

**occipital bone,** पश्चकपाल-अस्थि*। > ऑक्-सिप्-इ-टॅल

**occiput,** अनुकपाल। > ऑक्-सि-पॅट

**occlude,** 1. बन्द क०, अवरुद्ध क०; 2. (*chem.*) अधिधारण क०; ~**d,** अवरुद्ध, संरोधित; अधिधारित। > ऑक्लूड=अॅक्लूड

**occlusion,** 1. (*act.*) संरोधन, अवरोधन; 2. संरोध, अवरोध; 3. अधिधारण; 4. (*phon.*) स्पर्शता*। > ऑक्लूश़ॅन = अॅक्लूश़ॅन

**occlusive,** 1. संरोधक; 2. अधिधारक; 3. (*phon.*) स्पर्श। > ऑक्लूसिव्

**occlusor,** संवारक। > ऑ-क्लूस्-अॅ

**occult,** *adj.*, 1. गुप्त, गुह्य, 2. (*mysterious*) रहस्यमय, गूढ़, निगूढ़; —*v.*, छिपाना, प्रच्छादित क०; ~ sciences, ~**ism,** गुह्यविद्या*, गुप्तविद्या*, तन्त्र-मन्त्र; ~**ist,** तान्त्रिक; ~**ation,** 1. (*astron.*) अपगूहन; 2. लोप, तिरोभाव। > ऑकॅल्ट = अॅकॅल्ट; ऑकॅल्/टिज़्म, ~टिस्ट; ऑकॅल्टेशॅन

**occupancy,** दखल, दखलंकारी*, अधिभोग; ~ **right,** भोगाधिकार; ~ **tenant,** दखीलकार, दखलकार। > ऑक्यूपॅन्सि

**occupant,** 1. अधिभोक्ता, दखलकार; 2. (*of office*) पदाधिकारी। > ऑक्यूपॅन्ट

**occupation,** 1. (*business*) व्यवसाय, धन्धा, पेशा; 2. (*employment*) रोज़गार, (उप)जीविका*; 3. (*tenure*) अधिभोग, दखल; 4. (*possession*) क़ब्ज़ा, अधिकार, आधिपत्य, अधिकृति*; 5. (*capture*) अधिकार में करना, प्रग्रहण, अभिग्रहण; army of ~, कब्ज़ा करनेवाली सेना*, आधिपत्य-सेना*; ~**al,** व्यावसायिक पेशेवर। > ऑक्यूपे/शॅन, ~शॅनॅल

**occupied,** 1. (*territory*) अधिकृत; 2. (*busy*) व्यस्त; 3. खाली नहीं, भरा हुआ। > ऑक्यूपाइड

**occupier**, दख़लदार; पदाधिकारी; रहने वाला। > ऑक्यूपाइअं
**occupy**, 1. अधिकार में करना, अधिकृत क०; 2. (*by tenure*) दखल क०, अधिभोग क०; 3. (*dwell*) में निवास क०, रहना; 4. (*office*) पर होना या काम क०, संभालना; 5. (जगह*) लेना, घेरना, छेंकना; 6. समय लेना, 7 (*employ*) काम में लाना। > ऑक्यूपाइ
**occur**, 1. (*happen*) घटित होना; 2. मन में आना, सूझना; 3. (*exist*) पाया जाना। > अंकः
**occurrence**, 1. (*event*) घटना*; 2. (*existence*) प्राप्ति*, उपस्थिति*। > अंकॅरॅन्स
**ocean**, महासागर, ~-**going**, समुद्रगामी; ~**ic**, महासागरी(य), समुद्री; ~**ography**, समुद्रविज्ञान। > ओशॅन; ओशिऐन्-इक; ओश्यॅनॉग्रॅफ़ि
**ocellus**, नेत्रक, सरल आँख*। > ओसे'लॅस
**ochlocracy**, भीड़-तन्त्र। > ऑक्लॉक्रॅसि
**ochre**, गेरु, गैरिक; ~**ous**, **ochrous**, गैरिक; गेरुमय। > ओक्-अॅ; ओक्-रि-अॅस; ओक्रॅस
**o'clock**, बजे। > अॅक्लॉक
**ocrea**, परिवेष्टक। > ऑक्-रि-अॅ
**octachord**, अठतारा; अष्टस्वरग्राम। > ऑक्टॅकॉःड
**octad**, अष्टक। > ऑक्टैड
**octagon**, अष्टभुज; ~**al**, अष्टभुजाकार। > ऑक्टॅगॅन; ऑक्टैगॅनॅल
**octa/hedral**, अष्टफलकीय; ~**hedron**, अष्टफलक। > ऑक्टॅहे'ड्/रॅल; ~रॅन
**octangular**, अष्टकोण। > ऑक्-टैन्ग्-ग्यू-लॅ
**octastyle**, अष्टस्तंभ। > ऑक्टॅस्टाइल
**octane**, ऑक्टेन। > ऑक्टेन
**octant**, अष्टमांशक; अष्टक। > ऑक्टॅन्ट
**octave**, 1. (*group of* 8) अष्टक; 2. (*of eight days*) अठवारा; 3. (*eighth day*) अष्टमी*; 4. (*prosody*) अष्टपदी*; 5. (*music*) अष्टक, सप्तक (*Indian*); ~ note, अष्टम स्वर। > ऑक्-टिव (1, 4, 5) ऑक्टेव (2, 3)
**octavo**, अठपेजी। > ऑक्टेवो
**octennial**, अष्टवर्षीय। > ऑक्टे'न्यॅल
**octet**, 1. अष्टक; 2. (*prosody*) अष्टपदी*। > ऑक्टे'ट
**octingentenary**, अष्टशताब्दी*। > ऑक्-टिन्जे'न्टीनॅरि
**October**, अक्तूबर। > ऑक्-टोब्-अॅ
**octocentenary**, अष्टशताब्दी*। > ऑक्टोसे'न्टीनॅरि
**octodecimo**, अठारहपेजी। > ऑक्टोडे'सिमो
**octogenarian**, अशीति-वर्षीय। > ऑक्टोजिने'अॅर्-इअॅन
**octonal**, **octonary**, अष्टक। > ऑक्टॅनॅल; ऑक्टॅनॅरि
**octopod**, अष्टपाद। > ऑक्टॅपॉड
**octopus**, अष्टभुज। > ऑक्टॅपॅस
**octo/syllabic**, अष्टाक्षरीय; ~**syllable**, अष्टाक्षर। > ऑक्टोसिलैब्-इक; ऑक्टोसिलॅबॅल
**octroi**, चुंगी*; ~-**barrier**, चुंगी-चौकी*। > ऑक्ट्रवा
**octuple**, अठगुना, अष्टगुण; अष्टविध। > ऑक्टयूपॅल
**ocular**, *adj.*, 1. नेत्र-, नेत्र्य, नैत्र; नेत्राकार; चाक्षुष; 2. (*visual*) प्रत्यक्ष, दृश्य; —*n.*, नेत्रिका*; ~**ist**, नेत्रकार। > ऑक्-यू-लॅ, ~रिस्ट
**oculist**, नेत्रचिकित्सक। > ऑक्यूलिस्ट
**odalisque**, 1. दासी*; 2. (*concubine*) रखैल*। > ओडॅलिस्क
**odd**, 1. (*math.*) विषम, ताक़; 2. (*additional*) अतिरिक्त; 3. (*surplus*) शेष; 4. (*strange*) अनोखा, अनूठा, निराला, विलक्षण; 5. (*unpaired*) अयुग्म, वियुग्म, इकला, इकल्ला, अकेला; 6. (*miscell.*) फुटकर, चुटफुट; ~**ish**, विचित्र; ~**ity**, अनोखापन; विचित्र व्यक्ति या वस्तु*; ~**ments**, चुटफुट*, फुटकर सामान। > ऑड; ऑड्-इश; ऑड्-इटि; ऑड्मॅन्ट्स
**odds**, 1. (*difference*) अन्तर; विषमता*; 2. (*advantage*) सुविधा*; 3. (*chances*) संभावना*, संयोगानुपात; be at, ~, झगड़ा क०, अनबन* होना; ~ and ends, बची-खुची चीज़ें*; फुटकर सामान। > ऑड्ज़

**ode**, सम्बोध-गीति* । > ओड
**odeum**, संगीतशाला* । > ओडीअॅम
**odious**, घृणित, घृणास्पद, कुत्सित; अप्रिय, निन्दनीय । > ओड्यॅस
**odium**, 1. द्वेष; घृणा*; 2. (*disgrace*) कलंक, लांछन; निन्दा*, अलोकप्रियता* । > ओड्-इअॅम=ओड्यॅम
**odometer**, चक्करमापी । > ऑडॉम्-इटॅ
**odont/algia**, दन्त-शूल; **~oblast**, दन्त-कोशिकाप्रसू; **~oid**, दन्ताभ । > ऑ-डॉन्-टैल्-जि-अॅ; ऑडॉन्टॅब्लैस्ट; ऑडॉन्टॉइड
**odontology**, दन्तविज्ञान । > ऑडॉन्टॉलॅजि
**odoriferous, odorous**, सुगन्ध, सुगन्धित, ख़ुशबूदार, सुवासित; गन्धमय । > ओडॅरिफ़ॅरॅस; ओडॅरॅस
**odour**, गन्ध*, बू*, वास, महक*; सुगन्ध*, ख़ुशबू*, सौरभ; ख्याति*, नाम; **~less**, गन्धहीन । > ओड्-अॅ; ओडॅलिस
**odyssey**, भ्रमण । > ऑड्-इ-सि
**oecology**, पारिस्थितिकी* । > ईकॉलॅजि
**oecumenical**, सार्वभौम; एकता-विषयक; एकता-प्रवर्तक, एकता-वर्धक । > ईक्यूमे'न्-इकॅल
**oedema**, शोफ । > ई-डीम्-अॅ
**oedipus complex**, मातृरति*, मातृ-मनोग्रन्थि* । > ईड्-इ-पॅस
**oeso/phageal**, ग्रसिका-, ग्रासनली-; **~phagus**, ग्रसिका*, ग्रासनली* । > ईसॅफ़ैजिअॅल; ईसॉफ़ॅगॅस
**oestrus**, 1. (*fly*) गोमक्षिका*; 2. (*stimulus*) उद्दीपन; 3. (*frenzy*) उन्माद; 4. (*rut*) मदकाल, मदचक्र, कामोन्माद; स्त्रीमद । > ईसट्रॅस
**of**, 1. का (की*, के); 2. (*from*) से; 3. (*about*) के विषय में । > ऑव, अॅव
**off**, *adv.*, अलग, पृथक्; दूर; बन्द; —*prep.* से; से नीचे; से अलग; से दूर; से मुक्त; से लगा हुआ; —*adj.*, दूर दूरवर्ती; और दूर; अलग; बन्द; कम; अनुपस्थित; घटिया; ग़लत; be ~, चला जाना; ~ and on, कभी-कभी । > ऑ:फ़ = ऑफ़
**offal**, *n.*, 1. (*rubbish*) कूड़ा-करकट; 2. (*of meat*) छीछड़े; 3. (*carrion*) सड़ा-गला मांस; -*adj.*, घटिया । > ऑफ़ॅल
**off/-cast**, परित्यक्त; **~-chance**, अल्पसंभावना*; **~colour**, अस्वस्थ; अपवर्ण; अनुचित, भद्दा; **~-day**, छुट्टी*(का दिन); अनध्याय (*of a school*); **~ duty**, ख़ाली, कार्यमुक्त ।
**offence, offense**, 1. (*misdeed*) अपराध, दोष; 2. (*offending*) दुर्व्यवहार, अपमान, तिरस्कार; 3. (*umbrage*) अप्रसन्नता*, खीझ*, नाराज़गी*, नाराज़ी*; 4. (*attack*) आक्रमण; 5. (*stumbling-block*) ठोकर*, बाधा*; give ~, नाराज़ क०; take ~, नाराज़ हो जाना । > अॅफ़े'न्स
**offend**, 1. अपराध क०; भंग क०, तोड़ना, उल्लंघन क०; 2. नाराज़ क०, अप्रसन्न क०; खिजाना; अपमान क०; 3. बुरा लगना, पर आघात क०, ठेस* पहुँचाना; **~ed**, नाराज़, रूठा हुआ, रुष्ट; **~er**, अपराधी, मुजरिम। > अॅफ़े'न्ड; अॅ-फ़े'न्ड्-अॅ
**offensive**, *adj.*, 1. (*repugnant*) घिनावना, बीभत्स, घृणास्पद, घृणाजनक; 2. (*unpleasant*) अप्रिय, अरुचिकर; 3. (*stinking*) बदबूदार; 4. (*insulting*) अपमानजनक, आपत्तिजनक, अपमानिक, उद्वेजक; 5. (*attacking*) आक्रामक, आक्रमणात्मक, हमलावर; —*n.*, 1. (*attack*) आक्रमण, हमला, समाक्रमण; 2. अभियान, आन्दोलन । > अॅ-फ़े'न्-सिव
**offer**, *n.*, 1. (*act.*) अर्पण; 2. (*present*) भेंट*; 3. (*proposal*) प्रस्ताव; 4. (*comm.*) निवेद; —*v.*, 1. चढ़ाना, अर्पित क०, देना; 2. (*proffer*) प्रस्तुत क०, पेश क०, सामने रखना; 3. (*propose*) का प्रस्ताव क० या रखना; 4. (*bid*) दाम या मोल लगाना; 5. (*attempt*) की चेष्टा* क०; 6. (*occur*) प्रस्तुत होना, उपस्थित होना, आ जाना । > ऑफ़्-अॅ
**offering**, 1. अर्पण, चढ़ाव; 2. (*thing offered*) चढ़ावा, चढ़त*; 3. (*present*) भेंट*, दान; 4. (*oblation*) बलिदान; burnt ~, होम, आहुति*; votive ~, मन्नत* का चढ़ावा । > ऑफ़ॅरिन्ग
**offertory**, अर्पण, चढ़ावा; 2. (*alms*) दान; **~-box**, दान-पेटी* । > ऑफ़ॅटॅरि

**offhand**, *adv*., तुरन्त, तुरत, तत्काल; बिना तैयारी* किए; —*adj*., 1. तात्कालिक; बिना तैयारी* का; 2. (*curt*) रूखा, लापरवाह; **~edness**, रूखापन; लापरवाही*। > **ऑ:फ़्हैन्ड; ऑ:फ़्-हैन्-डिड्-निस**

**office**, 1. (*position*) पद; 2. (*duty*) कार्य, कर्तव्य; कार्यभार; 3. (*service*) सेवा*, उपकार; 4. (*department, place*) कार्यालय, दफ़्तर; 5. (*religious*) अनुष्ठान; उपासना*; 6. (*breviary*) आह्निका*, आह्निक प्रार्थना*; **~-bearer, ~-holder**, पदधारी; ~ hours, कार्य-समय। > **ऑफ़्-इस**

**officer**, पदाधिकारी, अधिकारी; अफ़सर; **~in-charge**, कार्यभारी अधिकारी, प्रभारी, भारवाह अधिकारी। > **ऑफ़्-इ-सॅ**

**official**, *adj*., 1. (*authoritative*) आधिकारिक; 2. (*gov*.) सरकारी, राजकीय, शासकीय; 3. (*of office*) पदीय, पद-; 4. (*formal*) औपचारिक; 5. (*pharm*.) अधिकृत; —*n*., पदाधिकारी, अधिकारी; ~ language, राजभाषा*; ~ member, सरकारी सदस्य; ~ title, पदनाम; ~ residence, पदावास। > **अॅफ़िशॅल**

**official/dom, ~ism**, 1. अधिकारी-वर्ग; 2. (*red tape*) अफ़सरशाही*। > **अॅफ़िशॅल्डॅम; अफ़िशॅलिज़्म**

**officialese**, दफ़्तरी भाषा*। > **अॅफ़िशॅलीज़**

**officialize**, सरकारी बनाना। > **अफ़िशॅलाइज़**

**officially**, सरकारी तौर पर, आधिकारिक या औपचारिक रूप से। > **अॅफ़िशॅलि**

**officiant**, अनुष्ठाता। > **अॅफ़िशिअॅन्ट**

**officiary**, पदीय। > **अॅफ़िशिअॅरि**

**officiate**, 1. (किसी पद पर) काम क०, का कार्य क० या निभाना; 2. (*replace*) स्थानापन्न होना; 3. (*relig*.) अनुष्ठान क०। > **अॅफ़िशिएट**

**officiating**, स्थानापन्न। > **अॅफ़िशिएटिन्ग**

**officinal**, अधिकृत। > **ऑफ़िसाइनॅल = ऑफ़िसिनॅल**

**officious**, 1. दस्तंदाज़; 2. (*informal*) अनौपचारिक। > **अॅफ़िशॅस**

**offing**, दृष्ट क्षितिज; दूर समुद्र। > **ऑफ़्-इन्ग**

**off-print**, अनुमुद्रण। > **ऑ:फ़्-प्रिन्ट**

**offscourings**, कूड़ा-करकट। > **ऑफ़् = ऑ:फ़्स्काउरिन्ग्ज़**

**offseason**, असमय, मन्दी* का समय। > **ऑफ़् = ऑ:फ़्सीज़ॅन**

**offset**, *n*., 1. (*offshoot*) भूस्तरी, (प्र)शाखा*; 2. (*compensation*) प्रतिकार, प्रतिकरण, प्रतिसन्तुलन; 3. (*math*.) अन्तर्लम्ब; 4. (*bend*) मोड़; 5. (*~-printing*) ऑफसेट, अनुचित्रित मुद्रण; —*v*., 1. प्रतितुलन या प्रतिकार क०; 2. (*neutralize*) व्यर्थ कर देना; बराबर क०; 3. (*compensate*) क्षतिपूर्ति* क०; 4. (*branch*) (शाखा* के रूप में) निकलना। > **ऑ:फ़्से'ट**

**offshoot**, (प्र)शाखा*। > **ऑ:फ़्शूट**

**offshore**, अपतट, समुद्र की ओर*; तट से दूर। > **ऑफ़्शॉ:**

**off-side**, दाहिनी ओर*; परला सिरा। > **ऑ:फ़्साइड**

**offspring**, 1. सन्तान*, सन्तति*, अपत्य; 2. (*produce*) उपज*; 3. (*result*) परिणाम, फल। > **ऑफ़् = ऑ:फ़्-स्प्रिन्ग**

**offstage**, नेपथ्य। > **ऑफ़्स्टेज**

**off-take**, 1. कुल खरीद*; 2. (*tube*) निकास-नली*। > **ऑफ़्टेक**

**off-time**, अवकाश। > **ऑफ़्टाइम**

**off-white**, श्वेताभ। > **ऑफ़्वाइट**

**often(times)**, अकसर, प्रायः, बहुधा। > **ऑफ़ॅन = ऑ:फ़ॅन, ~टाइम्ज़**

**ogdoad**, अष्ट; अष्टक। > **ऑग्दोऐड**

**ogive**, तोरण। > **ओजाइव**

**ogle**, *v*., से आँख* (आँखें*) लड़ाना; *n*., चितवन*, कटाक्ष, भ्रूविलास। > **ओगॅल**

**ogre**, राक्षस, मनुजाद; नरपिशाच; **~ss**, राक्षसी*। > **ओगॅ; ओग्-रिस**

**Ogygian**, प्रागैतिहासिक। > **ऑगिजिअॅन**

**oh**, 1. (*calling*) हे; 2. *see* AH। > **ओ**

**ohm**, ओम; **~meter**, ओममापी। > **ओम**

**oho**, 1. (*surprise*) ओ हो, ओह, अहो, अरे; 2. (*exultation*) आहा, ओहो, अहा। > **ओहो**

**oil**, *n*., तेल, तैल; *v*., तेल देना, डालना, लगाना या भरना; 2. (*bribe*) घूस* देना। > **ऑइल**

**oil/cake**, खली*; ~**can**, तेल-डिब्बा; ~**cloth**, मोमजामा; ~-**colour**, तैलरंग; ~-**crusher**, कोल्हू; ~**ed**, तैलाक्त; ~**er**, तेलवाला; ~**field**, तेल-क्षेत्र; ~-**mill**, कोल्हू; ~-**painting**, तैलचित्र; ~-**paper**, तेलिया काग़ज़; ~-**press**, कोल्हू; ~-**seed**, तेलहन; ~**skin**, मोमजामा; ~**stone**, सिल्ली*; ~-**tanker**, तेलपोत; ~**tight**, तेलरोध; ~-**well**, तेलकूप; ~**y**, 1. (*oil-like*) तेलिया; 2. (*containing oil*) तेलहा; 3. (*greasy*) तैलाक्त; 4. (*of words*) चिकना-चुपड़ा; 5. (*person*) चाटुकार, चापलूस। > ऑइल्-इ

**ointment**, विलेप, मरहम। > ऑइन्ट्मॅन्ट

**okra**, भिण्डी*। ओक्-रॅ

**old**, 1. बूढ़ा, वृद्ध, बुड्ढा; 2. (*worn-out*) पुराना; 3. (*ancient*) प्राचीन, पुरातन, पुराना; 4. (*former*) भूतपूर्व, पुराना; 5. (*experienced*) अनुभवी; how ~? इसकी उमर* क्या है? किस समय का?; fifty years old, 1. (*person*) वह पचास वर्ष का है; 2. वह पचास वर्ष पुराना है; ~ age, बुढ़ापा, वृद्धावस्था*, वार्द्धक्य; ~ man, बुड्ढा, बूढ़ा; ~ woman, बुढ़िया*। > ओल्ड

**old/-fashioned**, 1. पुराना, पुरानी चाल* का, पुराने ढंग का; 2. (*old-fogyish*) दक़ियानूसी; ~**ish**, बूढ़ा-सा; पुराना-सा; ~**ness**, बुढ़ापा; प्राचीनता*, पुरानापन; ~**ster**, बुड्ढा, बूढ़ा; ~-**time**, पुरातन।

**oleaginous**, *see* OILY। > ओलिऐजिनॅस

**oleander**, कनेर। > ओ-लि-ऐन्-डॅ

**oleaster**, जंगली जैतून। > ओ-लि-ऐस्-टॅ

**olecranon**, कर्पूर। > ओलिक्रेनॅन

**oleic**, तैल। > ओलीइक

**oleograph**, रंगीन शिलामुद्र। > ओल्-इ-ओ-ग्राफ़

**olfac/tion**, 1. घ्राण*, घ्राणशक्ति*; 2. (*act.*) घ्राण, घ्राति*, सूँघना; ~**tory**, *adj.*, घ्राण-, घ्राणेन्द्रिय-विषयक; —*n.*, घ्राणेन्द्रिय*; घ्राणशक्ति*। > ऑल्फ़ैक्/शॅन, ~टॅरि

**olibanum**, लोबान; ~ **tree**, सलई*। > ऑलिबॅनॅम

**olid**, बदबूदार। > ऑल्-इड

**oli/garchic(al)**, अल्पतंत्रीय; ~**garchy**, अल्पतन्त्र, कुलीन-तन्त्र, कुल-तन्त्र, गुटतंत्र। > ऑलिगाक्-इक; ऑल्-इगाकि

**olio**, खिचड़ी*। > ओल्-इओ

**olivaceous**, जैतूनी। > ऑलिवेशॅस

**olivary**, जैतून-जैसा, जैतून-नुमा; ~ **body**, वर्तुलिका*। > ऑल्-इ-वॅ-रि

**olive**, जैतून; wild ~, काऊ; ~-**branch**, शांति-प्रतीक; सन्धि-प्रस्ताव; ~-**green**, जैतून-हरित; Mount of O~s, जैतून-पहाड़। > ऑल्-इव

**Olympian**, 1. ओलिम्पियन; 2. (*magnificent*) शानदार; 3. (*condescending*) कृपाडम्बरी; 4. (*lofty*) अहंकारी। > ओ-लिम्-पि-अॅन = अॅलिम्-पिअॅन

**omasum**, तृतीय आमाशय। > ओमेसॅम

**omelet**, आमलेट। > ऑम्-लिट

**omen**, *n.*, शकुन, सगुन, लक्षण; *v.*, पूर्वसूचना* देना, का शकुन होना। > ओम्-ए'न

**omentum**, वपा*। > ओमे'न्टॅम

**ominous**, 1. शकुनात्मक; 2. (*sinister*) अशुभ, अनिष्ट-सूचक। > ऑम्-इ-नॅस

**omissible**, लोप्य, त्याज्य। > ओमिस्-इबॅल

**omission**, 1. (*non-performance*) अकरण, अनाचरण; 2. (*leaving out*) विलोपन, लुप्ति*, त्याग; 3. (*instance of* 1 *and* 2) चूक*, त्रुटि*, छूट*। > ओमिशॅन = अॅमिशॅन

**omissive**, 1. अकरणात्मक; 2. विलोपनात्मक; 3. (*careless*) असावधान। > ओ-मिस्-इव

**omit**, छोड़ देना; नहीं क०; जाने देना; ~**ted**, छोड़ा हुआ। > ओमिट = अॅमिट

**ommatidium**, नेत्रांशक। > ऑमॅटिड्-इअॅम

**omnibus**, *n.*, 1. बस*; 2. (*volume*) सर्वसंग्रह; —*adj.*, बहुप्रयोजन; ~ **test**, संग्राही परीक्षा*। > ऑम्-नि-बॅस

**omnidirectional**, सर्वदिशिक, सर्वदिशात्मक। > ऑम्-नि-डि-रे'क्-शॅ-नॅल

**omnifarious**, बहुविध। > ऑम्-नि-फ़े'अॅर्-इ-अॅस

**omni/potence**, सर्वशक्तिमत्ता*; ~**potent**, सर्वशक्तिमान्। > ऑम्-निपॅ/टॅन्स, ~टॅन्ट

**omni/presence**, सर्वव्यापिता*; ~**present**, सर्वव्यापी, विभु। > ऑम्-नि-प्रे'ज़्/अॅन्स, ~अॅन्ट

**omni/science**, सर्वज्ञता*; ~**scient**, सर्वज्ञ। > ऑम्-नि-सि/अॅन्स, ~अॅन्ट

**omnium gatherum**, घाल-मेल, भानुमती* का पिटारा। > ऑम्-नि-अॅम् गैदॅरॅम

**omnivorous**, सर्वभक्षी, सर्वाहारी। > ऑम्-निवॅरॅस

**omophagous**, कच्चा मांस खानेवाला। > ओमॉफ़ॅगॅस

**omoplate**, स्कन्धास्थि*। > ओमॅप्लेट

**omphalos**, 1. उभार; 2. (*centre*) केन्द्र। > ऑम्फ़ॅलॉस

**on**, *prep.*, 1. (*upon*) पर; 2. (*near*) के पास; 3. (*at the time of*) के समय, को; 4. (*after*) के बाद; 5. (*concerning*) के विषय में; —*adv.*, 1. (*onward*) आगे; 2. (*continuously*) बराबर, निरन्तर; 3. पहना हुआ; —*adj.*, 1. (*in operation*) जारी; 2. (*nearer*) पास का, इधर का, उरला; and so ~, इत्यादि। > ऑन

**onager**, गोरखर। > ऑनॅगॅ

**onanism**, 1. अपूर्ण मैथुन; 2. (*masturbation*) हस्तमैथुन। > ओनॅनिज़्म

**once**, *adv.*, एक बार; किसी समय; कभी; —*conj.*, ज्योंही; जैसे ही; जब कभी; —*adj.*, भूतपूर्व, पुराना; all at ~, अचानक; at ~, तुरत; एक ही समय, एक साथ; for ~, अब की बार*; ~ and again, बारम्बार; ~ for all, सदा के लिए, अन्तिम रूप से; ~ in a while, कभी-कभी; ~ upon a time, बहुत पहिले। > वॅन्स

**oncoming**, *adj.*, 1. उपगामी; 2. (*in time*) आगामी; —*n.*, उपगमन; आगमन। > ऑन्कॅमिन्ग

**one**, *n.*; 1. एक; 2. (*card, domino*) इक्का; —*adj.*, 1. एक; 2. (*a certain*) कोई; 3. (*same*) एक ही; 4. (*alone*) अकेला, एकाकी; 5. (*unparalleled*) अद्वितीय; at ~, सहमत, एकमत; make ~, सदस्य होना, सम्मिलित हो जाना; जोड़ देना, एक बना देना; ~ and all, सभी; ~ another, एक दूसरे को परस्पर; ~ by ~, एक एक करके। > वॅन

**one/-act play**, एकांकी; ~**-armed**, एकबाहु; ~**-crop**, एकसस्य; ~**-dimensional**, एक-विम; ~**-eyed**, काना; ~**fold**, एकहरा, इकहरा; ~**-legged**, एकटंगा; ~**-man**, एकजन; एककामिक; ~**ness**, 1. ऐक्य, एकत्व; 2. (*sameness*) अभिन्नता*; ~**self**, स्वयं, ख़ुद; by —, अकेला, एकाकी; ~**-sided**, 1. एकतरफ़ा, एकपक्षी(य); 2. (*partial*) पक्षपाती, तरफ़दार, पक्षपातपूर्ण; ~**-storied**, एकतल्ला, एकमंज़िला; ~**-time**, भूतपूर्व, पुराना; ~**-track**, एकपथ; ~**-way**, एकतरफ़ा, इकतरफ़ा।

**oneirocritic**, स्वप्न-सगुनिया, स्वप्न-विचारी। > ऑनाइअॅरोक्रिट्-इक

**oneiromancy**, स्वप्न-सगुनौती*, स्वप्न-शास्त्र। > ऑनाइअॅरोमैन्सि

**onerous**, 1. भारी, दूभर, दुर्भर, दुर्वह, दुःसह; 2. (*law*) सभार। > ऑनॅरॅस

**onion**, प्याज़, पलाण्डु; ~**y**, प्याज़ी। > अॅन्यॅन; अॅन्यॅनि

**onlooker**, दर्शक, प्रेक्षक। > ऑन्-लुकॅ

**only**, *adj.*, अकेला, एकमात्र; अद्वितीय; —*adv.*, केवल, सिर्फ़, मात्र, ही; —*conj.*, किंतु; ~ too, अत्यन्त, अत्यधिक। > ओन्-लि

**only-begotten**, एकलौता। > ओन्-लिबिगॉटॅन

**onomastic**, नाम-, नामिक, नामविषयक; ~**on**, नाम-कोश। > ऑ-नो-मैस्/टिक, ~टिकॅन

**onomatology**, नाम-विज्ञान, नामिकी*। > ऑनोमॅटॉलॅजि

**onomato/poeia**, ध्वनि-अनुकरण; अनुकरणात्मक शब्द; ~**poeic**, अनुकरणात्मक, अनुरणनात्मक, अनुकरणमूलक, अनुरणनमूलक। > ऑनोमैटो/पीअॅ, ~पीइक

**onrush**, 1. अभिधावन, आस्कन्दन; 2. (*of water*) प्रवाह, बहाव। > ऑन्रॅश

**onset**, आक्रमण; प्रारंभ। > ऑन्से'ट

**onshore**, अभितट; तटवर्ती। > ऑन्शॉः

**onslaught**, आक्रमण, चढ़ाई*, अभ्याघात, ज़बरदस्त मार-काट*। > ऑन्स्लॉःट

**ontogeny**, व्यक्तिवृत्त, व्यष्टिविकास। > ऑन्-टॉज्-इ-नि

**onto/logical,** सात्त्विक; सत्तामूलक; — argument, प्रत्ययाश्रित तर्क; ~**logy,** सत्तामीमांसा*। > ऑन्-ट-लॉज्-इ-कल; ऑन्टॉलॅजि

**onus,** भार; दायित्व। > ओनॅस

**onward,** *adv.*, आगे; *adj.*, अग्रसर, आगे बढ़नेवाला; ~**s,** आगे। > ऑन्वॅड; ऑन्वॅड्ज़

**onychophorous,** नखी। > ऑनिकॉफ़ॅरॅस

**onymous,** सनाम। > ऑन्-इ-मॅस

**onyx,** सुलेमानी*। > ऑन्-इक्स

**oocyst,** युग्मक-पुटी*। > ओॲसिस्ट

**oocyte,** डिम्बाणुजनकोशिका*। > ओॲसाइट

**oo/gamous,** विषमयुग्मकी; ~**gamy,** विषमयुग्मन। > ओऑगॅमॅस; ओऑगॅमि

**oogenesis,** डिम्बजन। > ओॲजे'न्-इसिस

**oogonium,** डिम्बाणुप्रसूजन। ओॲगोनिॲम

**oolite,** डिम्बाश्म। > ओॲलाइट

**oology,** डिम्बविज्ञान। > ओऑलॅजि

**ooplasm,** अण्डकद्रव्य, डिम्बद्रव्य। > ओॲप्लैज़्म

**oosperm,** निषिक्ताण्ड। > ओॲस्पॅ:म

**oosphere,** अण्डकगोल। > ओॲस्फ़िॲ

**ooze,** *n.*, 1. (*soft mud*) पंक, सिन्धुपंक, मृदुपंक; 2. (*bog*) दलदल**; 3. (*oozing*) स्यन्दन, निस्यन्दन; —*v.*, रिसना, चना, टपकना। > ऊज़

**oozy,** 1. (नि)स्यन्दी, रिसनेवाला; 2. (*muddy*) पंकिल; 3. (*slimy*) दलदला। > ऊज़्-इ

**opacity,** अपारदर्शिता*, अपार्यता*; 2. (*of eye*) फुल्ली*, फूली*। > ओपैसिटि

**opal,** दूधिया। > ओपॅल

**opales/cence,** दूधियापन, रंगदीप्ति*; ~**cent,** सतरंगा, दूधिया, दुग्धिल। > ओपॅले'स्/ॲन्स, ~ॲन्ट

**opaline,** *adj.*, दूधिया; *n.*, ओपलीन। > ओपॅलाइन (*adj.*), ओपॅलीन (*n.*)

**opaque,** 1. अपारदर्शी, अपार्य; 2. (*obscure*) गूढ़; 3. (*dull*) निष्प्रभ; 4. (*obtuse*) मन्द-बुद्धि। > ओपेक

**open,** *adj.*, 1. खुला; 2. (*unprotected*) अरक्षित; 3. (*not hidden*) प्रकट; 4. (*frank*) निष्कपट; 5. (*undecided*) अनिर्णीत; विचाराधीन, अनिश्चित; 6. (*not occupied*) खाली; 7. (*to doubt etc.*) -आस्पद; 8. (*accessible*) प्रभावनीय; 9. (*of ranks, formation*) विरला; 10. (*of vowel*) विवृत; 11. (*of syllable*) मुक्त; 12. (*of consonant*) संघर्षी; —*n.*, खुला मैदान; —*v.t.*, खोलना, खोल देना; खुला कर देना; फैलाना; प्रकट क०; की चर्चा* चलाना; उदार बनाना; प्रारंभ क०; उद्घाटन क०; —*v.i.*, खुलना, खुल जाना; फैल जाना; प्रकट हो जाना; प्रारंभ होना; उदार बनना; ~ **out,** फैल जाना या फैलाना, विकसित हो जाना या क०; वेग बढ़ाना; हृदय खोलना; ~ **up,** खोलना; फैलाना; प्रारंभ क०; in the ~ air, बाहर; ~ letter, खुला पत्र, आम पत्र; ~-door policy, अभेदनीति*, मुक्त-द्वार नीति*। > ओपॅन

**open/-air,** बाहरी; ~**-eared,** चौकन्ना; ~**er,** खोलनेवाला; उद्घाटक; ~**-eyed,** चौकस; ~**-handed,** उदार, मुक्तहस्त; ~**-hearted,** निष्कपट, हार्दिक; उदार।

**opening,** *n.*, 1. उद्घाटन, प्रारंभ; 2. (*aperture*) विवर, छेद; मुख, द्वार; 3. खुली जगह*; 4. (*opportunity*) सुअवसर; 5. खाली जगह*; 6. (*chess*) प्रारंभिक चाल*; —*adj.*, पहला, प्रारंभिक; उद्घाटक; ~ **balance,** अथशेष, आद्य-शेष, प्रारंभिक रोकड़*; ~ **ceremony,** उद्घाटन-समारोह > ओप्-निन्ग

**openly,** खुल्लमखुल्ला, खुलेआम, प्रकट रूप से; खुलकर, निःसंकोच। > ओपॅन्-लि

**open-minded,** उदारमति, तटस्थ, निष्पक्ष।

**open-mouthed,** 1. मुँह बाए; 2. (*greedy*) लोभी; 3. (*ravenous*) खाऊ; 4. (*astonished*) हक्का-बक्का।

**openness,** खुलापन, खुलावट*; प्राकट्य; निष्कपटता*; उदारता*। > ओपॅन्-निस

**open-work,** जाली*। > ओपॅन्वॅ:क

**opera,** गीति-नाट्य, संगीतक, सांगीत; ~**glass,** नाट्य-दूरबीन*। > ऑपॅरॅ

**operable,** शल्यकरणीय। > ऑपॅरॅबॅल

**operant,** *adj.*, 1. (*working*) चलता; 2. (*active*) सक्रिय; 3. (*effective*) कारगर; —*n.*, *see* OPERATOR। > ऑपॅरॅन्ट

**operate**, 1. (*conduct*) चलाना, परिचालित क०, परिचालन क०; 2. (*accomplish*) सम्पादित क०, सम्पन्न क०, उत्पन्न क०; 4. (*med.*) शल्यक्रिया* क०, आपरेशन क०; 5. (*mil.*) सैनिक काररवाई* क०; 6. (*be in action*) चालू होना, चलना; काम क०, क्रियाशील होना; लागू होना; 7. (*take effect*) असर क०, प्रभाव डालना। > ऑपॅरेट

**operatic**, सांगीतीय। > ऑपॅरैट्-इक

**operating**, ~ costs, परिचालन लागत*; ~ theatre, आपरेशन-भवन; ~ staff, परिचालन अमला। > ऑपॅरेटिन्ग

**operation**, 1. (*operating*) प्रचालन, चालन, संचालन; 2. (*activity*) काम, क्रिया*, प्रक्रिया*; व्यापार; 3. (*being in action*) प्रचलन; 4. (*math.*) संक्रिया*; 5. (*influence*) प्रभाव; 6. (*action*) कार्यवाही*, काररवाई*; 7. (*mil.*) फ़ौजी काररवाई*, (सैनिक) संक्रिया*, संग्राम; 8. (*plan*) योजना*; 9. (*med.*) शल्यक्रिया*, शल्योपचार, चीरफाड़*, आपरेशन; in ~, 1. चालू; 2. (*in force*) लागू, जारी; ~ area, काररवाई-क्षेत्र; सांग्रामिक क्षेत्र; ~ manual, परिचालननियमपुस्तिका*; **~al**, 1. परिचालन-; 2. (*mil.*) सांग्रामिक। > ऑपॅरेशॅन; ऑपॅरेशॅनॅल

**operative**, *adj.*, 1. (*working*) चालू, क्रियात्मक, क्रियाकारी, चलता; 2. (*of person*) सक्रिय; 3. (*effective*) कारगर, कार्यकर, कार्योत्पादक; 4. (*practical*) व्यावहारिक; —*n.*, कर्मी। > ऑपॅरॅटिव

**operatize**, ठीक कर देना; चालू या चलता बना देना। > ऑपॅरॅटाइज़

**operator**, 1. (प्र)चालक; 2. कर्ता; 3. शल्यचिकित्सक; 4. (*math.*) संकारक; 5. (*speculator*) सट्टेबाज़; 6. (*director*) संचालक। > ऑपॅरेटॅ

**oper/cular**, प्रच्छदी; **~culum**, 1. प्रच्छद; 2. (*of fishes*) क्लोमछद; 3. (*bot.*) पिधानक। > ओपॅःक्यु/लॅ, ~लॅम

**operetta**, गीति-नाटिका*। > ऑपॅरे'ट्-ॲ

**operose**, 1. श्रमसाध्य; 2. (*industrious*) परिश्रमी, मेहनती। > ऑपॅरोस

**ophi/cephalous**, सर्पशीर्ष; **~cleide**, तूमड़ी*, तुमड़ी*; **~dian**, *n.*, सर्प, साँप; —*adj.*, 1. सर्पजातीय; 2. (*snake-like*) सर्पिल; **~olatry**, सर्पपूजा*; **~ology**, सर्पविज्ञान; **~te**, अहिरश्म। > ऑफ़िसे'फ़ॅलॅस; ऑफ़्-इ-क्लाइड; ऑफिड्-इॲन; ऑफ़िऑलॅ/ट्रि, ~जि; ऑफ़ाइट

**ophthal/mia**, नेत्रप्रदाह, नेत्रशोथ; **~mic**, नेत्र-, नैत्र; नेत्रप्रदाह-ग्रस्त; **~mologist**, नेत्रविज्ञानी; **~mology**, नेत्रविज्ञान, नैत्रिकी*; **~moscope**, दृष्टिपटलदर्शी। > ऑफ़्-थैल्/मि-ॲ, ~मिक; ऑफ़्थैल्मॉलॅ/जिस्ट, ~जि; ऑफ़्थैल्मॅस्कोप

**opiate**, *adj.*, स्वापक; *v.*, मन्द कर देना। > ओप्-इ-इट (*adj.*); ओप्-इ-एट (*v.*)

**opine**, समझना; कहना। > ओपाइन

**opinion**, 1. विचार, राय*, सम्मति*, मत; 2. (*formal*) अभिमत; 3. (*estimation*) मूल्यांकन; **~ated**, हठीला, दुराग्रही, मताग्रही, हठधर्मी; **~ative**, 1. (*doctrinal*) सैद्धान्तिक; 2. हठधर्मी। > ॲपिन्/यॅन, ~यॅनेटिड, ~यॅनेटिव

**opium**, अफ़ीम*, अहिफेन; ~ **plant**, पोस्ता; **~-smoker**, अफ़ीमची। > ओप्यॅम

**opossum**, ओपोसम। > ॲपॉसॅम

**oppidan**, नगरनिवासी। > ऑप्-इ-डॅन

**oppilate**, अवरुद्ध क०। > ऑप्-इ-लेट

**opponent**, *n.*, 1. प्रतिपक्षी, विरोधी; 2. (*competitor*) प्रतिद्वन्द्वी; —*adj.*, 1. (*opposite*) सम्मुख, प्रतिमुख, अभिमुख; 2. (*adverse*) प्रतिकूल, विरोधी; 3. (*med.*) व्यावर्तक। > ॲपोनॅन्ट

**opportune**, 1. उपयुक्त; संगत; 2. (*timely*) समयानुकूल, समयोचित; **~ly**, यथावसर। > ऑपॅट्यून, ~लि

**opportu/nism**, अवसरवाद, अवसरवादिता*; **~nist(ic)**, अवसरवादी, समयानुवर्ती, ज़मानासाज़। > ऑपॅट्यू/निज़्म, ~निस्ट; ऑपॅट्यूनिस्-टिक

**opportunity**, (सु)अवसर, मौक़ा, सुयोग। > ऑपॅट्यून्-इटि

**opposable**, विरोधनीय, दमनीय; प्रतिस्थापनीय। > ॲपोज़ॅबॅल

**oppose**, (का) विरोध क०, का सामना क०; सम्मुख रखना। > ॲपोज़

**opposing**, विरोधी। > ॲपोज़्-इन्ग

**opposite**, *adj.*, 1. (*in position*) प्रतिमुख, सम्मुख, सामने का; 2. (*bot.*) विरुद्ध, विपरीत; 3. (*contrary*) विरोधी, प्रतिकूल, विपरीत, उलटा; —*n.*, उलटा; —*adv.*, सामने; के प्रतिमुख, के समानान्तर; ~ party, 1. (*law*) प्रतिपक्ष; 2. (*pol.*) विरोधी दल। > ऑपॅज़िट

**opposition**, 1. विरोध, प्रतिरोध; 2. (*contrast*) प्रतिकूलता*; 3. (*astron.*) वियुति*; 4. (*pol.*) विरोधी दल। > ऑपॅज़िशॅन

**oppress**, 1. दमन क०, सताना, पर अत्याचार क०; 2. (*weigh down*) भार डालना, दबाना; ~**ed**, (पद)दलित, उत्पीड़ित। > अॅप्रे'स; अॅप्रे'स्ट

**oppression**, दमन, अत्याचार, उत्पीड़न, ज़ुल्म; उदासी*, क्लान्ति*। > अॅप्रे'शॅन

**oppressive**, 1. अत्याचारी, कठोर; दमनात्मक; 2. (*burdensome*) भारी, कष्टकर, असह्य; 3. (*depressing*) विषादजनक, अवसादक, अवसादी, 4. (*weather*) उमसदार। > अॅप्रे'स्-इव्

**oppressor**, अत्याचारी, तानाशाह। > अॅ-प्रे'स्-अॅ

**opprobrious**, 1. अपमानजनक, निन्दाभरा, निन्दात्मक; 2. (*person*) निन्दक, अपमानी। > अॅ-प्रोब्-रि-अॅस

**opprobrium**, 1. अपयश, अपकीर्ति*, बदनामी*, कलंक; 2. (*reproach*) निन्दा*, तिरस्कार, अपमान। > अॅ-प्रोब्-रि-अॅम

**oppugn**, खण्डन क०; विरोध क०; ~**ance**, विरोध; ~**ant**, विरोधी, प्रतिकूल; ~**ation**, खण्डन; विरोध; ~**er**, खण्डक। > अॅप्यून; अॅपॅग्/नॅन्स, ~नॅन्ट; ऑपॅग्नेशॅन; अॅ-प्यून्-अॅ

**opt**, चुनना, पसन्द क०; ~**ative**, *adj.*, इच्छाबोधक; —*n.*, इच्छाबोधक क्रियार्थ, संभाव्य भविष्यत्, विधिलिङ्। > ऑप्ट; ऑप्टॅटिव्

**optic**, 1. (*of sight*) दृष्टि-, दृक्; 2. (*of eye*) नेत्र-, अक्षि-; 3. (*of light*) प्रकाशीय, प्रकाश-; ~ nerve, दृक्-तंत्रिका*। > ऑप्-टिक

**optical**, 1. दृष्टि-; 2. (*re optics*) प्रकाश-, प्रकाशिक, प्रकाशीय; ~ illusion, दृष्टिभ्रम; ~ instrument, प्रकाशिक यंत्र। > ऑप्-टि-कॅल

**optician**, चश्मा बनानेवाला, चश्माकार; चश्मा बेचनेवाला, चश्माफ़रोश। > ऑप्-टि-शॅन

**optics**, प्रकाश-विज्ञान, प्रकाशिकी*। > ऑप्-टिक्स

**opti/mism**, 1. आशावाद; 2. (*philos.*) सर्वशुभवाद; श्रेष्ठवाद; ~**mist**, आशावादी; ~**mistic**, आशान्वित, आशावादी, आशापूर्ण; ~**mize**, आशावादी होना। > ऑप्-टि/मिज़्म, ~मिस्ट; ऑप्-टि-मिस्-टिक

**optimum**, *n.*, अनुकूलतम वातावरण या परिस्थिति*; —*adj.*, अनुकूलतम, इष्टतम, आदर्श, श्रेष्ठ, सर्वोत्तम। > ऑप्-टि-मॅम

**option**, 1. विकल्प; 2. (*choice*) वरण, चुनाव; 3. (*preference*) पसंद*; 4. (*right*) वरणाधिकार; call ~, तेज़ी*; double ~, नज़राना; put ~, मंदी*; ~**al**, वैकल्पिक, ऐच्छिक, विकल्पी; ~**ally**, विकल्प से, विकल्पतः। > ऑप्शॅन; ऑप्शॅ/नॅल, ~नॅलि

**opto/meter**, दृष्टिमापी; ~**metry**, दृष्टिमिति*। > ऑप्-टॉम्/इटॅ, ~इट्रि

**optophone**, आलोकभाष। > ऑप्टॅफ़ोन

**opu/lence**, 1. धन-सम्पत्ति*; 2. (*abundance*) प्राचुर्य, आधिक्य, बहुतायत*; ~**lent**, धनी, अतिसमृद्ध; प्रचुर, भरपूर, विपुल। > ऑप्यु/लॅन्स, ~लॅन्ट

**opus**, रचना*; ~**cule**, लघु-रचना*। > ओपॅस; ओपॅस्क्यूल

**or**, *conj.*, अथवा, या, वा; *n.*, स्वर्ण। > ऑः

**oracle**, 1. देववाणी*; 2. (*person*) आप्तपुरुष; 3. (*truth*) आप्तवचन, वेदवाक्य। > ऑरॅकॅल

**oracular**, 1. देववाणी-सदृश; 2. (*prophetic*) प्रामाणिक, भविष्य-सूचक; 3. (*mysterious*) रहस्यमय। > ऑ-रैक्-यू-लॅ

**oral**, *adj.*, 1. मौखिक, ज़बानी; 2. (*in the mouth*) मुख-, मुखी, मुखवर्ती; ~ cavity, मुख-विवर; ~ evidence, मौखिक साक्ष्य; ~**ly**, मौखिक रूप से; मुख से। > ऑःरॅल, ऑःरॅलि

**orange**, *n.*, 1. (*tight-skinned*) नारंगी*, मुसम्मी*, कमला; 2. (*loose-skinned*) सन्तरा; 3. (*sour*) खट्टा; 4. (*colour*) नारंगी;

—*adj*., नारंगी; ~ade, नारंगी-शरबत; ~ry, नारंगी-वाटिका*; ~-tip, केसरिया; ~-tree, नारंगी*। > ऑरिन्ज; ऑरिन्‌जेड; ऑरिन्‌जॅरि

**orang-outang**, ओरंग उटान, ओरंगोटंग। > ऑःरॅन्ग्‌ऊटॅन्ग

**orate**, भाषण झाड़ना। > ऑरेट

**oration**, 1. भाषण, सम्भाषण, व्याख्यान, वक्तृता*; 2. (*prayer*) निवेदन, प्रार्थना*। > ऑरेशॅन

**orator**, 1. वक्ता, वाग्मी; सुवक्ता; 2. (*plaintiff*) वादी; ~ical, 1. भाषण-, वक्तृ-; 2. (*given to oratory*) भाषणबाज़। > ऑ-रॅ-टॅ; ऑरॅटॉरिकॅल

**oratorio**, संकीर्तन। > ऑ-रॅ-टॉःर्-इ-ओ

**oratory**, 1. (*place*) प्रार्थनागृह; 2. (*art*) वाक्पटुता*, वाग्मिता*; प्रभावशाली भाषण। > ऑरॅटॅरि

**orb**, *n*., 1. (*sphere*) गोला; खगोलीय गोला; 2. (*globe*) पृथ्वीमण्डल; 3. (*circle*) वृत्त; 4. मण्डल, प्रभाव-क्षेत्र, घेरा; —*v*., घेर लेना; गोल बनना या बनाना; ~icular, ~iculate, 1. (*spherical*) गोलाकार; 2. (*circular*) वृत्ताकार, वर्तुल, वर्तुलाकार। > ऑःब; ऑ:-बिक्-यू-लॅ

**orbit**, 1. (*eye-socket*) नेत्र-कोटर, नेत्र-गुहा*; 2. (*astron.*) परिक्रमा-पथ, कक्षा*, कक्ष; ग्रहपथ; 3. (*fig.*) कार्यक्षेत्र, वातावरण; ~al, नेत्रगुहा-; कक्षीय , कक्षकीय। > ऑःब्/इट, ~इटॅल

**orchard**, फलोद्यान, फलवाटिका* ; ~ist, फलोद्यानी। > ऑःचॅड

**orchestic**, *adj*., नृत्य; *n*., नृत्यकला*। > ऑ:-के'स्-टिक

**orchestra**, 1. (*place*) वाद्य-मण्डल, वादक-स्थान; 2. (*company*) वाद्य-वृन्द, वादक-दल; 3. (*instruments*) वृन्दवाद्य; ~l, वाद्य-वृन्दीय; ~tion, वाद्यवृन्दकरण; ~tor, वाद्यवृन्दकार। > ऑ:-किस्-ट्रॅ; ऑ:के'स्ट्रॅल; ऑ:के'स्ट्रेशॅन; ऑ:के'स्-ट्रे-टॅ

**orchid**, ऑर्किड। > ऑःकिड

**orchitis**, वृषणशोथ। > ऑ:-काइट्-इस

**ordain**, 1. (*decree*) निश्चय क०, विधान क०, विहित क०, ठहराना, बदना, फ़रमाना; 2. (*command*) आदेश देना; 3. (*enact*) क़ानून बनाना; 4. (*a priest*) अभिषेक देना, अभिषिक्त क०। > ऑ:डेन

**ordeal**, 1. दिव्य, सत्यपरीक्षा*; 2. (*fig.*) अग्निपरीक्षा*, कठिन परीक्षा*; ~ by fire, अग्निपरीक्षा*; ~ by water, जलपरीक्षा*। > ऑ:डील

**order**, *n*., 1. (*class*) वर्ग; 2. (*group, biol.*) गण; 3. (*grade, rank*) श्रेणी*, कोटि*; 4. (*of religious*) (धर्म)संघ; 5. (*math. degree*) घात; 6. (*sequence*) अनुक्रम, क्रम; 7. (*proper arrangement*) व्यवस्था*, क्रम; 8. (*command*) आदेश, हुक्म, आज्ञा*; 9. (*system, style*) पद्धति*; 10. (*comm.*) मांग*, फ़रमाइश*, आर्डर; आदेश; 11. (*state*) दशा*, हालत*; 12. (*law*) आदेश; —*v*., 1. (*arrange*) क्रम से रखना, सजाना; व्यवस्थित क०, सुव्यवस्थित क०; 2. (*command*) आदेश देना; 3. (*comm.*) मँगाना; मँगवाना; 4. (*ordain*) ठहराना, विधान क०; by ~, आदेशानुसार; in ~, ठीक क्रम में; अच्छी हालत* में; नियमानुसार; उचित, उपयुक्त; in ~ that, ताकि; in ~ to, के उद्देश्य से; in short ~, तुरन्त, शीघ्र ही; out of ~, अक्रम, अ-व्यवस्थित; खराब, बिगड़ा हुआ; नियम-विरुद्ध; अनुपयुक्त, अनुचित; law and ~, विधि* और व्यवस्था*; in ~ of merit, योग्यता-क्रम से, योग्यतानुसार; ~ of march, कूच-क्रम; ~-book, कार्यक्रमसूची*; आदेश-पुस्तक*; ~ed, सुव्यवस्थित, क्रमित; आदे-शित; मँगाया; ठहराया, विहित; ~-form, माँग-पत्र, प्रेषणादेश-पत्र; ~less, अस्तव्यस्त, अव्यवस्थित। > ऑ:ड्-अॅ

**orderly**, *n*., अर्दली; *adj*., 1. सुव्यवस्थित; क्रमबद्ध; 2. (*well-behaved*) शान्त, अनु-शासित, सुशील; 3. (*methodical*) तरीक़े से काम करनेवाला, व्यवस्थित; 4. (*mil.*) आदेशवाहक; —*adv*., शान्तिपूर्वक; विधि-पूर्वक, विधिवत्; ~ bin, कूड़ा-कोठ। > ऑ:डॅलि

**ordinal**, *adj*., क्रमसूचक; 2. (*nat. hist.*) वर्गीय; —*n*., 1. क्रमसंख्या*, क्रमसूचक संख्या*, क्रमवाचक विशेषण; 3. अभिषेक-ग्रन्थ;

3. (*service-book*) धर्मविधि-पुस्तक*।
> ऑःड्-इ-नॅल

**ordinance,** 1. अध्यादेश; 2. (*usage*) प्रथा*, रिवाज; 3. धर्मविधि*।
> ऑःड्-इ-नॅन्स

**ordinand,** अभिषेष्य। > ऑःड्-इनैन्ड

**ordinant,** अभिषेक्ता, अभिषेककर्ता।
> ऑःड्-इ-नैन्ट

**ordinarily,** साधारणतया, साधारणतः।
> ऑःड्नॅरिलि = ऑःड्-इनॅरिलि

**ordinary,** *adj.*, 1. (*common, mediocre*) साधारण, मामूली; 2. (*usual*) सामान्य, प्रथागत, रिवाजी; 3. (*natural*) स्वाभाविक, प्रकृत; 4. (*of jurisdiction*) पदेन, साधारण; —*n.*, स्थानीय धर्माध्यक्ष; सामान्य प्रार्थनाएँ*। > ऑःड्नॅरि = ऑःड्-इनॅरि

**ordinate,** कोटि*, भुजमान; कोटि-अंक।
> ऑःड्-इनिट=ऑःड्-निट

**ordination,** 1. अभिषेक, पुरोहिताभिषेक; 2. (*by God*) विधान, विधायन; 3. (*arranging*) विन्यसन। > ऑःडिनेशॅन

**ordinee,** नव-अभिषिक्त उपयाजक।
> ऑःडिनी

**ordnance,** 1. (*artillery*) तोपखाना; 2. युद्धसामग्री*; गोला-बारूद* (*ammunition*); अस्त्र-शस्त्र (*weapons*); 3. (*dept.*) आयुध-विभाग। > ऑःड्नॅन्स

**ordonnance,** 1. विन्यास; 2. (*law*) अध्यादेश। > ऑःडॅनॅन्स

**ordure,** 1. (*filth*) गन्दगी*, मैल; 2. (*foul language*) गाली*, अपशब्द; 3. (*excrement*) मल; 4. (*manure*) खाद*।
> ऑःड्युअॅ

**ore,** कच्ची धातु*, अयस्क, धातुक।
> ऑः

**oread,** पर्वत-परी*, पर्वत-देवी*।
> ऑःर्-इ-ऐड

**orectic,** 1. इच्छामूलक; 2. (*med.*) बुभुक्षा-वर्धक। > ऑ-रे'क्-टिक

**organ,** 1. (*music*) वाद्यराज, आर्गन, आरगन; 2. (*of body*) अवयव, अंग, इन्द्रिय*; 3. (*means*) साधन; 4. (*periodical*) मुख-पत्र; 5. (*of govern.*) अंग। > ऑःगॅन

**organdie,** महीन मलमल*। > ऑःगॅन्डि

**organic,** 1. (*of living organisms*) जैव; 2. (*of organs*) आंगिक, ऐंद्रिय; 3. (*having organs*) सावयव, सेन्द्रिय, जैव; 4. (*chem.*) कार्बनिक; 5. (*systematic*) सुघटित, संघटित, सुव्यवस्थित; 6. (*inherent*) सहज, स्वभाव-गत, समवायी; 7. (*fundamental*) मूलभूत; 8. (*of disease*) कायिक; 9. (*mechanical*) यान्त्रिक। > ऑ:-गैन्-इक

**organicism,** अवयववाद।
> ऑ:-गैन्-इ-सिज़म

**organism,** 1. जीव, अवयवी, अंगी; अवयव-संस्थान, संघटित शरीर-रचना*; 2. *see* ORGANIZATION (4)। > ऑःगॅनिज़म

**organizable,** संघटनीय; संयोजनीय।
> ऑःगॅनाइज़ॅबॅल

**organization,** 1. (*action*) संगठन, संघटन, व्यवस्थापन; 2 (*structure*) संगठन, संघटन; 3. (*arrangements*) व्यवस्था*, प्रबन्ध; 4. (*institution*) संस्था*, संस्थान; 5. (*people*) पदाधिकारी; अधिकारी-गण; आयोजक; प्रबन्धक, प्रबन्ध-समिति*; ~al, संघटनात्मक। > ऑ:गॅनाइज़ेशॅन

**organize,** 1. (*union etc.*) संघटित क०, संघटन क०; स्थापित क०; 2. (*a function*) आयोजित क०, का आयोजन क०; 3. (*arrange*) सुव्यवस्थित क०; 4. (*of people*) संघबद्ध क० या हो जाना; ~r, संगठक, संगठनकर्ता; आयोजक; ~d, संगठित।
> ऑःगॅ/नाइज़, ~नाइज़ॅ

**organo/gen,** जैवतत्त्व; ~genesis, अंग-विकास; ~graphy, अंगवर्णन; ~logy, अंगविज्ञान; ~therapy, जैव-तत्त्व-चिकित्सा*।
> ऑःगॅ/नॉजे'न; ~नॉ-जे'न्-इ-सिस; ~नॉग्रॅफ़ि; ~नॉलॅजि, ~नथे'रॅपि

**organon, organum,** ज्ञान-साधन; तर्क-शास्त्र। > ऑःगॅनॉन; ऑःगॅनॅम

**orgasm,** 1. (*frenzy*) उन्माद, प्रबल उत्तेजना*; 2. (*rage*) क्रोधोन्माद; 3. कामोत्ताप, मदनलहरी*। > ऑःगैज़म

**orgeat,** बादाम-शरबत।
> ऑःजिऐट = ऑःश्ज़ा

**orgiastic,** व्यभिचारपूर्ण उच्छृंखल।
ऑ.-जि-ऐस-टिक

**orgy**, 1. (*rites*) रहस्यानुष्ठान, गुप्तोपासना*; 2. (*revel*) मद्यपान-उत्सव; रंगरलियाँ*; 3. (*debauchery*) व्यभिचार, लाम्पट्य; 4. (*excess*) अतिरेक, ज़्यादती*, आधिक्य। > ऑ:जि

**oriel**, गवाक्ष, झरोखा। > ऑ:र्-इ-अॅल

**orient**, *n*., 1. पूर्व, प्राची*; पूर्व देश; 2. (*lustre*) चमक*; —*adj*., चमकदार; —*v*., पूर्व की ओर* अभिमुख क०, हो जाना या होना; (परिस्थिति*) के अनुकूल कर देना या बन जाना, अनुस्थापन क०; (किसी) दिशा* में रख देना; स्थान निश्चित कर लेना। > ऑ:र्-इ-अॅन्ट (*n., adj.*); ऑ:रिए'न्ट (*v.*)

**oriental**, *adj*., पूर्वी, पूरबी, प्राच्य; *n*., पूर्ववासी, पूर्वदेशी; ~**ism**, प्राच्य विद्या*; पूर्वदेशीयता*; ~**alist**, प्राच्यविद्; ~**ize**, पूर्वी या प्राच्य बना लेना या बनना। > ऑ:रिए'न्/टॅल, ~टॅलिज़्म, ~टॅलाइज़

**orien/tate**, (पूर्व) की ओर* अभिमुख होना; के अनुकूल बन जाना; ~**tation**, 1. (*orienting*) दिग्विन्यास; पूर्वाभिमुखीकरण (*towards the East*); 2. (*ascertaining position*) स्थिति-निर्धारण; 3. (*adjustment*) अनुकूलन; 4. (*arranging*) अभिविन्यास; 5. (*position*) अवस्थिति*, स्थिति*। > ऑरि = ऑ:र्-इ-ए'न्-टेट; ऑरि = ऑ:रिए'न्टेशॅन

**orifice**, रन्ध्र, छिद्र, सूराख़, मुख। > ऑरिफ़िस

**oriflamme**, केतु, रणपताका*। > ऑरिफ़्लैम

**origan(um)**, मरुवक। > ऑरिगॅन; ऑरिगॅनॅम

**origin**, 1. उत्पत्ति*, उद्भव, उद्गम, मूल; 2. (*beginning*) आरंभ; 3. (*lineage*) कुल, वंश; 4. (*source*) स्रोत; उद्गमस्थान; 5. (*cause*) कारण; 6. (*math.*) मूलविन्दु; 7. (*anat.*) मूलबन्ध; office of ~, उद्गम-कार्यालय। > ऑरिजिन

**original** *adj*., 1. (*initial*) मूल, प्रारंभिक, आरंभिक; आद्य, आदि-; 2. (*new*) नया, अपूर्व, नूतन, नवीन; 3. (*not copied*) मूल, मूल-भूत; 4. (*ideas*) मौलिक (*also of persons*); —*n*., 1. (*archetype*) मूल; 2. (*eccentric*) सनकी, झक्की (व्यक्ति); ~ copy, मूल प्रति* ~ sin, आदि-पाप, मूल-पाप; ~**ity**, मौलिकता*; ~**ly**, मूलतः; आदि में। > अॅरिजॅनॅल; अॅरिजिनैल्-इटि; अॅरिजॅनॅलि

**origi/nate**, प्रारंभ, आरंभ, उत्पन्न या उद्भूत होना या क०; ~**nation**, प्रवर्त्तन, आरंभन, उत्पादन; आरंभ, उत्पत्ति*; ~**native**, मौलिक, आविष्कारशील; ~**nator**, प्रवर्त्तक, आरंभक; जन्मदाता, उत्पादक; आविष्कारक। > अॅरिजिनेट; अॅरिजिनेशॅन; अॅरिजिनेटिव; अॅ-रि-जि-ने-टॅ

**orinasal**, मुखनासिक। > ऑ:रिनेज़ॅल

**oriole**, पीलक। > ऑ:र्-इ-ओल

**Orion**, ओरायन, मृग। > अॅराइअॅन

**orison**, प्रार्थना*। > ऑरिज़ॅन

**orlop**, निम्नतम डेक। > ऑ:लॉप

**ormer**, घोंघा। > ऑ:म्-अॅ

**ormolu**, नक़ली सोना। > ऑ:मॅलू

**ornament** *n*., 1. (*jewels etc.*) आभूषण, गहना; 2. (*embellishment*) अलंकार; अलंकरण, सजावट*; 3. (*fig.*) आभूषण, विभूषण, शृंगार; 4. (*furnishings*) साज़-सामान; 5. (*display*) दिखावा, आडम्बर, तड़क-भड़क*; —*v*., सजाना; अलंकृत क०, विभूषित क०; ~**al**, *adj*., अलंकारी, सजावटी, आलंकारिक; शोभाकारी; —*n*., अलंकार, अलंकरण; ~**ation**, सजावट*, अलंकरण; अलंकार। > ऑ:नॅमॅन्ट (*n.*); ऑ:नॅमे'न्ट (*v.*); ऑ:नॅमे'न्टॅल; ऑ:नॅमे'न्टेशॅन

**ornate**, अलंकृत (*also fig.*)। ऑ:नेट

**ornithic**, पक्षी-, खग-, वैहग, वैहंग। > ऑ:निथ्-इक

**ornitho/logist**, पक्षिविज्ञानी; ~**logy**, पक्षिविज्ञान; ~**mancy**, खग-सगुनौती*; ~**pter**, चलपक्ष विमान। > ऑ:निथॉलॅ/जिस्ट, ~जि; ऑ:नाइथॅमैन्सि; ऑ:निथॉप्टॅ

**orogenesis**, पर्वतोत्पत्ति*। > ऑ-रॉ-जे'न्-इ-सिस

**orography**, पर्वत-विज्ञान, पार्वतिकी*। > ऑरॉग्रॅफ़ि

**orology**, पर्वत-विज्ञान, पार्वतिकी*। > ऑरॉलॅजि

**orotund**, 1. (*of voice*) उदात्त, ऊँचा; 2. (*bombastic*) आडम्बरपूर्ण। > ऑ:रोटॅन्ड

**orphan**, *n.*, *adj.*, अनाथ, यतीम; *v.*, अनाथ क०; ~**age**, 1. अनाथालय, अनाथाश्रम, यतीमख़ाना; 2. (~*hood*) अनाथत्व।
> ऑःफ़न; ऑःफ़निज

**orphic, orphean**, 1. (*melodious*) श्रुतिमधुर, मोहक; 2. (*mysterious*) रहस्यमय।
> ऑःफ़्-इक; ऑःफ़ीअन

**orpiment**, हरताल*। > ऑःप्-इ-मॅन्ट

**orrery**, कृत्रिम सौर-मण्डल। > ऑरॅरि

**orris-(root)**, वासमूल, केवड़े का मूल।
> ऑरिस

**orthodox**, 1. (*correct*) शास्त्रसम्मत, यथार्थ, प्रामाणिक; 2. (*conventional*) परम्परागत, सनातन, रूढ़िवादी; 3. (*person*) परम्परानिष्ठ, नैष्ठिक; सनातनी, रूढ़िवादी; प्रामाणिक; ~ church, प्राच्य चर्च।
> ऑःथॅडॉक्स

**orthodoxy**, शास्त्रसम्मतता*, प्रामाणिकता*; परम्परानिष्ठा*। > ऑःथॅडॉक्सि

**ortho/ëpy**, शुद्धोच्चारण; ~**genesis**, नियतविकास; ~**gonal**, 1. लम्बकोणीय, लाम्बिक; 2. (*data*) स्वतत्र। > ऑःथोए'पि; ऑःथॅजे'न्-इसिस; ऑःथॉगॅनॅल

**ortho/graphic**, 1. वर्तनी-विषयक; शुद्ध; 2. (*of projection*) लम्बकोणीय; ~**graphy**, 1. (*spelling*) वर्तनी*, वर्णविन्यास, हिज्जे; शुद्ध वर्तनी*; 2. (*grammar-section*) वर्णविचार, शिक्षा*; 3. लम्बकोणीय प्रक्षेप।
> ऑःथॅग्रैफ़्-इक; ऑःथॉग्रॅफ़ि

**orthology**, अर्थविज्ञान। > ऑःथॉलॅजि

**orthop(a)edics**, विकलांग-विज्ञान।
> ऑःथॅपीड्-इक्स

**orthoscopic**, यथार्थचित्री।
> ऑःथॅस्कॉप्-इक

**ortho/tropic**, ~**tropous**, ऋजु।
> ऑःथॅट्रॉप्-इक; ऑःथॉट्रॅपॅस

**ortolan**, पीठकण्ठ। > ऑःटॅलॅन

**oryx**, हिरण। > ऑरिक्स

**oscil/late**, *v.i.*, 1. (*swing*) झूलना, डोलना; 2. (*phys.*) दोलन क०, दोलायमान होना; 3. (*vary*) घटना-बढ़ना; 4. (*vacillate*) आगा-पीछा क०, हिचकिचाना; —*v.t.*, प्रदोलित क०, डुलाना; ~**lating**, दोलायमान; दोलनी; ~**lation**, 1. दोलन; 2. (*variation*) घटाव-बढ़ाव, घटबढ़*; 3. आगा-पीछा, दुबधा*, अनिश्चय।
> ऑस्-इ/लेट, ~लेटिन्ग, ~लेशॅन

**oscillator**, 1. दोलक; 2. (*electr.*) दोलित्र, कंपित्र; ~**y**, दोलनी, दोलन-; दोलायमान।
> ऑस्-इ/लॅ-टॅ, ~लॅटॅरि

**oscillo/gram**, दोलनलेख; ~**graph**, दोलनलेखी; ~**scope**, दोलन-दर्शी।
> ऑसिलॅ/ग्रैम, ~ग्राफ़; ~स्कोप

**osci/tancy**, ~**tation**, 1. (*drowsiness*) उनींदापन, निद्रालुता*, तन्द्रा*; 2. (*yawning*) जँभाई*, जृम्भा*।
> ऑस्-इ-टॅन्-सि; ऑसिटेशॅन

**osculant**, आश्लेषी; (*intermediate*) मध्यवर्ती। > ऑस्क्यूलॅन्ट

**oscular**, मुख का; चुम्बन का।
> ऑस्-क्यु-लॅ

**oscu/late**, स्पर्श क० या कराना; ~**lation**, 1. चुम्बन; 2. (अधि)स्पर्श; 3. (*geom.*) आश्लेषण। > ऑस्क्यूलेट; ऑस्क्यूलेशॅन

**osculatory**, 1. चूमनेवाला; 2. स्पर्शी; 3. आश्लेषी। > ऑस्क्यूलॅटॅरि

**osculum**, 1. चुम्बन; 2. (*oscule*) मुख।
> ऑस्क्यूलॅम

**osier**, बेंत। > ओ-श़ॅ

**osmose, osmosis**, परासरण; (रसाकर्षण)।
> ऑज़्मोस, ऑज़्मोस्-इस

**osmotic**, परासरणी। > ऑज़्मॉट्-इक

**osprey**, मछारंग। > ऑस्-प्रि = ऑस्प्रे

**osseous**, अस्थिमय, अस्थि-। > ऑस्-इ-अॅस

**ossicle**, अस्थिका*। > ऑस्-इ-कॅल

**ossi/ferous**, अस्थिमय; ~**fication**, अस्थीभवन; अस्थिविकास; ~**frage**, मछारंग। > ऑसिफ़ॅरॅस; ऑसिफ़िकेशॅन; ऑस्-इ-फ़्रिज

**ossify**, अस्थि* बनना; अस्थि* में परिणत क०; कठोर, कड़ा या निर्जीव बनना या बनाना। > ऑस्-इ-फ़ाइ

**ossuary**, अस्थिपात्र। > ऑस्यूअॅरि

**osteitis**, अस्थिशोथ। > ऑस्-टि-आइट्-इस

**osten/sible**, 1. प्रकट, दृश्यमान, प्रत्यक्ष; 2. (*pretended*) दिखावटी, तथाकथित; ~**sibly**, प्रकट रूप से।
> ऑस्टे'न्/सॅबॅल, ~सॅब्लि

**osten/sion,** प्रदर्शन; ~**sive,** प्रत्यक्ष। > ऑस्टे'न्/शॅन, ~सिव
**ostensory,** प्रदर्शिका*। > ऑस्टे'न्सॅरि
**osten/tation,** आडम्बर, तड़क-भड़क*, ठाट-बाट, दिखावा; ~**tatious,** 1. (*of a person*) आडम्बरप्रिय, आडम्बरी; 2. दिखावटी, भड़कीला, आडम्बरपूर्ण, आडम्बरी। > ऑस्टे'न्टे/शॅन, ~शॅस
**osteo/blast,** अस्थिकोशिकाप्रसू; ~**clast,** अस्थिभंजक। > ऑस्-टि-अॅ/ब्लैस्ट, ~क्लैस्ट
**osteoid,** अस्थिकल्प। > ऑस्-टि-ऑइड
**osteogenesis,** अस्थिजनन। > ऑस्-टि-अॅ-जे'न्-इ-सिस
**osteology,** अस्थिविज्ञान। > ऑस्-टि-ऑल्-अॅ-जि
**osteomalacia,** अस्थिमृदुता*। > ऑस्-टि-अॅ-मै-ले-शि-अॅ
**osteopath,** अस्थिचिकित्सक; ~**y,** अस्थि-चिकित्सा*। > ऑस्-टि-अॅ-पैथ; ऑस्-टि-ऑप्-अॅ-थि
**osteotomy,** अस्थिविच्छेदन। > ऑस्-टि-ऑटॅमि
**ostiary,** द्वारपाल। > ऑस्-टि-अॅ-रि
**ostiole,** आस्यक, मुख, रन्ध्रक। > ऑस्-टि-ओल
**ostium,** आस्य। > ऑस्-टि-अॅम
**ostler,** साईस। > ऑस्-लॅ
**ostra/cism,** निर्वासन, देशनिष्कासन; (समाज-, जाति-)बहिष्कार; ~**cize,** निर्वासित क०; निकाल देना, बहिष्कृत क०, का बहिष्कार क०। > ऑस्ट्रॅ/सिज़्म, ~साइज़
**ostrich,** शुतुरमुर्ग। > ऑस्-ट्रिच
**otalgia,** कर्णशूल। > ओ-टैल्-जि-अॅ
**other,** 1. दूसरा, अन्य; 2. (*different*) भिन्न, दूसरा; 3. (*additional*) अतिरिक्त, और; every ~, हर तीसरा; the ~ day, हाल में; the ~ world, परलोक। > अॅ-दॅ
**other/ness,** अन्यत्व, भिन्नता*; ~**wise,** —*adj.*, भिन्न; —*adv.*, 1. दूसरे ढंग से, अन्य प्रकार से; 2. अन्य बातों* में, दूसरी दृष्टि* से; 3. (*if not*) नहीं तो, अन्यथा; ~-**wordly,** आध्यात्मिक, परलोक-परायण, पारलौकिक, आमुष्मिक। अॅदॅ/निस, ~वाइज़, ~वॅःल्ड्-लि
**otic,** कर्ण-। > ऑट्-इक
**otiose,** 1. (*unemployed*) बेकार, निठल्ला, निकम्मा; निष्क्रिय; 2. (*indolent*) अकमण्य, आलसी; 3. (*ineffective*) निष्प्रभाव, निष्फल; 4. (*useless*) बेकार, व्यर्थ, निरर्थक। > ओशिओस = ओशिओस
**otitis,** कर्णशोथ। > ओ-टाइट्-इस
**oto/cyst,** श्रवण-पुटी*; ~**logy,** कर्णविज्ञान; ~**scope,** कर्णदर्शी। > ओटॅसिस्ट; ओटॉलॉजि; ओटॅस्कोप
**otter,** ऊद, ऊदबिलाव। > ऑट्-अॅ
**oubliette,** गुप्त कालकोठरी*। > ऊब्लिए'ट
**ouch,** हाय!। > आउच
**ought,** *n.*, कुछ भी, किंचित्; कर्तव्य; *v.*, he ~ to study, उसे पढ़ना चाहिए; I ~ to have told you, मुझे आपसे कहना चाहिए था। > ऑःट
**ouija,** प्रश्न-फलक। > वीजा
**ounce,** 1. आउन्स; 2. थोड़ा सा; 3. (*snow leopard*) साह। > आउन्स
**our(s),** हमारा। > आउ-अॅ; आउअॅज़
**ourselves,** 1. हम स्वयं, हम खुद; 2. (*obj.*) अपने को; we are not ~, हम प्रकृतिस्थ (आपे में) नहीं हैं। > आउअॅसे'ल्व्ज़
**oust,** 1. (*dispossess*) बेदखल क०; 2. (*expel*) निकाल देना, हटा देना, हटाना; 3. (*drive out of use*) उठा देना, 4. (*deprive*) से वंचित क०; ~**er,** बेदख़ली*। > आउस्ट; आउस्-टॅ
**out,** *n.*, 1. बाहर; 2. (*pl.*) अपदस्थ दल; 3. (*printing*) लोप; —*v.*, बाहर जाना; बाहर निकलना; आउट कर देना; —*adv.*, बाहर; अलग; ख़ाली; ख़तम; हड़ताल* पर; ~ and away, कहीं अधिक; ~ and ~, पूर्णतया; ~ of, में से, के बाहर; में से; के परे; से, के कारण; का (बना); के बिना। > आउट
**outbalance,** से भारी, महत्त्वपूर्ण या बढ़कर होना। > आउट्बैलॅन्स
**outbid,** से बढ़कर बोली* लगाना; से बढ़कर होना, मात कर देना। > आउट्बिड
**outblowing,** बहिर्गामी। > आउट्ब्लोइन्ग
**outboard,** बाहरी। > आउट्बॉःड
**outborn,** बहिर्जात। > आउट्बॉःन
**outbound,** निर्गामी। > आउट्बाउन्ड

**populate,** बसाना; बस जाना। > पॉप्यूलेट

**population,** जनसंख्या*, आबादी*; जनता*, जनसमुदाय; जीवसंख्या*। > पॉप्यूलेशन

**populous,** जनाकीर्ण, घनी आबादीवाला। > पॉप्यूलस

**porcelain,** पोर्सिलेन, चीनी-मिट्टी* (के बरतन)। > पॉ:स्-लिन

**porch,** ड्योढ़ी*, द्वारमण्डप, बरसाती*, अलिन्द। > पॉ:च

**porcine,** शूकरीय, सूअर का। > पॉ:साइन

**porcupine,** साही*; ~ **fish,** साही मछली*। > पॉ:क्यूपाइन

**pore,** *n.*, 1. रन्ध्र, छिद्र; 2. (*of skin*) रोमकूप, लोमकूप; —*v.*, 1. परिशीलन क०, ध्यान से देखना, निरखना; 2. (*muse*) चिन्तन क०, मनन क०। > पॉ:

**pork,** सूअर का गोश्त; ~**er,** मोटा सूअर; ~**ling,** घेंटा। > पॉ:क; पॉ:क्-अॅ; पॉ:क्-लिन्ग

**porno/graphic,** अश्लील; ~**graphy,** अश्लील साहित्य, घासलेटी साहित्य। > पॉ:नॅग्रैफ़्-इक; पॉ:नॉग्रॅफ़ि

**porosity,** सूक्ष्मरंध्रता*, सरंध्रता;* छिद्रिलता*। > पॉ:रॉस्-इटि

**porous,** सूक्ष्मरंध्र, सरंध्र; छिद्रिल। पॉ:रॅस

**porpoise,** सूँस, शिशुक, चुल्लकी*। > पॉ:पॅस

**porridge,** दलिया, रबड़ी*। > पॉरिज

**porringer,** कटोरा। > पॉ-रिन्-जॅ

**port,** *n.*, 1. बन्दरगाह, पत्तन; 2. (*larboard*) बायाँ, वामपार्श्व, डाबा; 3. (~*hole*) मूका; 4. (*gateway*) तोरण; 5. (*of bit*) जीभी*; 6. (*deportment*) ठवन*, रंग-ढंग; 7. (*purport*) अभिप्राय; —*v.*, 1. (*turn to the left*) बायें मुड़ना या मोड़ना; 2. (*arms*) तिरछे थामना; ~ **arms!** बायें शस्त्र; ~ **authority,** पत्तन-निकाय; ~-**charges,** ~-**dues,** पत्तन-प्रभार, पत्तन-देय; ~-**trust,** पत्तन-प्रबंध। > पॉ:ट

**portable,** सुवाह्य। > पॉ:टॅबॅल

**portage,** संवहन; संवहन-शुल्क। > पॉ:ट्-इज

**portal,** फाटक, प्रवेशद्वार; ~ vein, निर्वाहिका शिरा*। > पॉ:टॅल

**portcullis,** उठाऊ फाटक। > पॉ:ट्कॅल्-इस

**portend,** पूर्वाभास या पूर्वसूचना* देना। > पॉ:टे'न्ड

**portent,** 1. शकुन; 2. (*of evil*) अपशकुन; 3. (*marvel*) चमत्कार; ~**ous,** शकुनात्मक; अमंगलसूचक, अशुभ; विलक्षण, चमत्कारी। > पॉ:टे'न्ट; पॉ:टे'न्टॅस

**porter,** 1. (*doorman*) द्वारपाल, दरबान; 2. भारिक; पल्लेदार; कुली; ~**age,** भारिक की मज़दूरी*। > पॉ:ट्-अॅ; पॉ:टॅरिज

**portfire,** रसबत्ती*। > पॉ:ट्फ़ाइअॅ

**portfolio,** 1. फाइल*, पत्राधान; 2. (*of minister*) (सं)विभाग; without ~, निर्विभाग। > पॉ:ट्फ़ोल्यो

**porthole,** मूका। > पॉ:ट्होल

**portico,** (द्वार-)मण्डप, ड्योढ़ी*। > पॉ:ट्-इको

**portière,** परदा। > पॉ:टचे'अॅ

**portion,** *n.*, 1. (*share*) भाग, अंश, हिस्सा; 2. (*dowry*) दहेज, दायजा; 3. (*fate*) भाग्य, क़िस्मत*; 4. (*a helping*) ख़ुराक*; —*v.*, अनुभाजन क०, बाँट देना; धन प्रदान क०; दहेज देना। > पॉ:शॅन

**portly,** 1. शानदार, प्रतापी; 2. (*stout*) मोटा, स्थूलकाय। > पॉ:ट्-लि

**portmanteau,** सूटकेस; ~ **word,** मिश्र-शब्द। > पॉ:ट्मैन्टो

**portrait,** चित्र, प्रतिकृति*, रूपचित्र; शब्द-चित्र; ~**ist,** चित्रकार; ~**ure,** चित्रकला*; चित्रण; चित्र। > पॉ:ट्/रिट; ~रिटिस्ट; ~रि-चॅ

**portray,** चित्र बनाना; चित्रित क०, का वर्णन क०; का अभिनय क०, प्रस्तुत क०; ~**al,** 1. (*act*) चित्रण, चित्रांकन; निरूपण; 2. चित्र; वर्णन; अभिनय; ~**er,** चित्रकार, चितेरा। > पॉ:ट्रे; पॉ:ट्रेअॅल; पॉ:-ट्रे-अॅ

**portress,** द्वारपालिन*। > पॉ:ट्-रिस

**Portuguese,** पुर्तगाली। > पॉ:टयूगीज़

**pose,** *n.*, 1. (*of body*) ठवन*, मुद्रा*, भंगिमा*; 2. (*attitude*) रुख; 3. (*pretense*) ढोंग, आडम्बर, छल-कपट; —*v.*, 1. प्रस्तुत क०, सामने रखना, उठाना, चर्चा* चलाना; 2. चित्र के लिए खड़ा रहना या बैठना;

3. (*pretend*) का ढोंग रचना; दिखावा क०; 4. (*baffle*) चकरा देना, घबरा देना; ~**r**, 1. (*poseur*) ढोंगी, आडम्बरी; 2. कठिन प्रश्न; पहेली*, समस्या*।
> पोज़; पोज़्-अॅ; पोज़ॅ: (*poseur*)

**posit,** 1. रख देना; 2. (*logic*) मान लेना।
> पॉज़्-इट

**position,** *n.*, 1. (*location; situation*) स्थिति*; अवस्थिति*; 2. (*condition*) अवस्था*; 3. (*attitude*) रुख़, दृष्टिकोण; 4. (*place*) स्थान (*also in competition*); 5. (*rank*) स्तर, श्रेणी*, कोटि*; प्रतिष्ठा*, बाना; 6. (*employment*) पद; 7. (*site*) स्थल, स्थान, अवस्थान; 8. (*affirmation*) प्रकथन, कथन; 9. (*placing*) स्थापन; —*v.*, रख देना; ~**al,** स्थितीय।
> पॅज़िशॅन; पॅज़िशॅनॅल

**positive,** 1. (*math. electr.*) धनात्मक, धन-; 2. (*affirmative*) सकारात्मक, सहिक, सकारी, स्वीकारात्मक; 3. (*constructive*) रचनात्मक; 4. (*real*) वास्तविक; 5. (*definite*) निश्चयात्मक, (सु)निश्चित, (सु)स्पष्ट; 6. (*convinced*) निश्चयी; आश्वस्त; 7. (*gram.*) अस्तिवाचक, सामान्य; 8. (*absolute*) निरपेक्ष; 9. (*phot.*) पोज़िटिव, सहिक; 10. (*imposed*) आरोपित, ठहराया हुआ, विधिकृत, राजकृत; 11. (*artificial*) कृत्रिम; 12. (*conventional*) औपचारिक; 13. (*of reaction*) प्रभावयुक्त; ~ science, प्रत्यक्ष विज्ञान; ~ term, भाव-पद; ~ sign, धन-चिह्न; ~**ly,** निश्चय ही; अवश्य, सकारात्मक रूप से। > पॉज़्-इटिव़=पॉज़ॅटिव़

**positivism,** 1. प्रत्यक्षवाद; 2. (*positivity*) निश्चयात्मकता*।
> पॉज़्-इटिविज़्म; पॉज़िटिव़्-इटि

**positron,** पॉज़िट्रॉन, धनाणु। > पॉज़्-इ-ट्रॉन

**posology,** औषध-मात्रिकी*। > पॅसॉलॅजि

**posse,** (आरक्षी-)दल, टुकड़ी*। > पॉस्-इ

**possess,** 1. (*own*) का स्वामी या मालिक होना; 2. (*have possession of*) पर क़ब्ज़ा होना, अधिकार में रखना; 3. (*qualities*) से सम्पन्न होना, से युक्त होना; 4. (*know*) पर अधिकार होना, जानना; 5. (*dominate*) पर नियन्त्रण रखना; 6. (*affect*) प्रेरित, अनुप्राणित या संचालित क०; ~**ed,** 1. अधिकृत; 2. (*by evil spirit*), आविष्ट, ग्रस्त।
> पॅज़े'स; पॅज़े'स्ट

**possession,** 1. (*ownership*) स्वामित्व, स्वत्व, आधिपत्य, अधिकार; 2. (*occupancy*) क़ब्ज़ा, दख़ल, भोग, 3. (*property*) सम्पत्ति*, जायदाद*; 4. (*territory*) अधिकृत या अधीन क्षेत्र; 5. (*by spirit*) भूतबाधा*, आवेश।
> पॅज़े'शॅन

**possessive,** 1. स्वत्वबोधक, स्वत्वात्मक; 2. (*gram.*) सम्बन्धवाचक, ~ case, सम्बन्ध-कारक, षष्ठी*। > पॅज़े'स्-इव़

**possessor,** स्वामी, मालिक; क़ब्ज़ेदार; दख़लकार, भोक्ता; ~**y,** क़ब्ज़ा-; — title, क़ब्ज़ा-हक़। > पॅज़े'स्-अॅ; पॅज़े'सॅरि

**possibility,** सम्भवता*, शक्यता*; संभावना*। > पॉसिबिल्-इटि

**possible,** संभव, शक्य। > पॉसॅबॅल

**possibly,** सम्भवत:, शायद। > पॉसॅब्लि

**post**[1], *n.*, डाक*; *v.*, 1. डाक* से भेजना, डाक* में डालना; 2. शीघ्रता* से यात्रा* क०, जल्दी सफ़र क०; 3. (*book-keeping*) खतियाना, खाते में चढ़ाना; ~ and telegraph, डाक-तार; by return of ~, वापसी डाक* से; ~**-bag,** डाक-थैला; ~**-box,** डाक-बक्स, पत्र-पेटी*; ~**-chaise,** डाक-गाड़ी*; ~**-free,** डाकभार-मुक्त ~**-haste,** बहुत जल्दी, शीघ्रता* से; ~**-office,** 1. डाकघर, डाकख़ाना; 2. (*department*) डाक-विभाग; ~**-paid,** दत्त-डाकभार; ~**-town,** डाकनगर। > पोस्ट

**post**[2], *n.*, 1. (*pillar*) स्तम्भ, खम्भा, खूंटा; 2. (*job*) पद, नौकरी*; 3. (*place*) स्थान, जगह*, स्थल; 4. (*mil.*) चौकी*; —*v.*, 1. (*stick up*) चिपकाना, (इश्तहार) लगाना; 2. (*make known*) घोषित क०, विज्ञापन क०; 3. (*station*) तैनात क०; 4. (*appoint*) नियुक्त क०। > पोस्ट

**post**[3] (*prefix*), 1. (*in time*) -उत्तर, उत्तर-; 2. (*in space*) पश्च-, -पश्चीय, -पश्ची।
> पोस्ट

**postage,** डाक-भार, डाक-व्यय, डाक-शुल्क; ~ due, देय डाक-भार, बैरंग; ~ **stamp,** डाक-टिकट, डाक-मुद्रांक। > पोस्ट्-इज

**postal**, डाक, डाकीय; डाक* द्वारा; ~ order, पोस्टल आर्डर; ~ union, डाक-संघ। > पोस्टॅल
**postcard**, पोस्ट-कार्ड। > पोस्ट्काड
**post/-communion**, प्रसाद-प्रार्थना*, **~-date**, *n.*, उत्तरदिनांक; *v.*, उत्तरदिनांकित क०; **~-dated**, उत्तरदिनांकित, **~-dental**, पश्चदन्त्य; **~-diluvian**, प्रलयोत्तर; **~-entry**, पश्चात् उल्लेख।
**poster**, इश्तहार, विज्ञापन, प्रज्ञापक। > पोस्-टॅ
**poste restante**, न्यस्त डाक*; पॉस्ट रे'स्टान्ट
**posterior**, *adj.*, 1. (*later*) उत्तरकालीन; 2. (*subsequent*) परवर्ती, उत्तर; 3. (*rear*) पश्च, पिछला; —*n.* (*also pl.*) नितम्ब, चूतड़; **~ity**, उत्तरकालीनता*; परवर्तिता*; पश्चता*। > पॉस्टिअॅर्-इ-अॅ; पॉस्-टिअॅ-रि-ऑ-रि-टि
**posterity**, 1. भावी पीढ़ियाँ*; 2. (*of one man*) सन्तति*, वंशज। > पॉस्-टे'-रि-टि
**postern**, *n.*, 1. पश्चद्वार; गुप्तद्वार; 2. निकलने का रास्ता, 3. (*tunnel*) सुरंग*; — *adj.*, पश्च, पिछला; गौण; निजी। > पॉस्टॅःन
**post/-exilic**, निर्वासनोत्तर, **~-factum**, घटनोत्तर, कार्योत्तर; **~-fix**, (पर)प्रत्यय; **~-glacial**, हिमयुगोत्तर; **~-graduate**, स्नातकोत्तर।
**posthumous**, मरणोत्तर; मरणोपरान्त-प्रकाशित; **~ly**, मरणोपरान्त। > पॉस्ट्यूमॅस
**postiche**, *adj.*, 1. (*artificial*) कृत्रिम; 2. (*counterfeit*) नक़ली; 3. (*superfluous*) अनावश्यक, फ़ालतू; —*n.*, 1. जोड़ा हुआ अंश; 2. (*coil of false hair*) कृत्रिम वेणी*। > पॉस्टीश
**postil**, पार्श्वटिप्पणी*; व्याख्या*। > पॉस्-टिल
**posting** (*accounts*), खतियानी*। > पोस्-टिन्ग
**postman**, डाकिया; **~mark**, मोहर*, छाप*; **~master**, डाकपाल, पोस्टमास्टर।
**post/meridian**, अपराह्णतन, अपराह्ण-, **~ meridiem**, अपराह्ण (में)।
**post-mortem**, *n.*, शव-परीक्षा*; *adj.*, मरणोत्तर। > पोस्ट्मॉःटॅम
**post/-natal**, 1. जन्मोत्तर; 2. (*of mother*) प्रसवोत्तर, **~-nuptial**, विवाहोत्तर; **~-obit**, मरणोत्तर प्रभावी; **~-partum**, प्रसवोत्तर।
**postpone**, 1. (*defer*) आगे बढ़ाना, (आ)-स्थगित क०, मुल्तवी क०; 2. (*indefinitely*) ताक़ पर रखना; 3. पीछे रख देना; **~ment**, स्थगन, विलम्बन। > पोस्ट्पोन
**post/position**, परसर्ग; **~positive**, —*adj.*, प्रत्ययित; —*n.*, परसर्ग; **~prandial**, भोजनोपरान्त; **~script**, पश्च-लेख, पुनश्च। > पोस्ट्पॅज़िशॅन
**postu/lant**, प्रार्थी, प्रार्थिनी*; प्रवेशार्थी, प्रवेशार्थिनी*; **~late**, *n.*, अभिगृहीत, अभिधारणा*; आधारतत्त्व; —*v.*, 1. (*claim*) माँगना; 2. (*assume*) मान लेना; **~lation**, याचना*, माँग*; अभिधारणा*, पूर्वधारणा*। > पॉस्ट्यू/लॅन्ट, ~लिट (*n.*), ~लेट (*v.*), ~लेशॅन
**posture**, *n.*, 1. (*carriage*) ठवन*; 2. (*pose*) मुद्रा*, भंगिमा*; आसन, संस्थिति*; 3. (*condition*) स्थिति*, परिस्थिति*; 4. (*mental*) रुख, मनःस्थिति*; —*v.*, अंगविन्यास क०; आसन लगाना, विशिष्ट मुद्रा* में स्थित होना; रुख अपनाना; दिखावा क०, **~-maker**, कलाबाज़। > पॉस्-चॅ
**post-velar**, पश्चकंठ्य। > पोस्ट्वीलॅ-अॅ
**post-war**, युद्धोत्तर। > पोस्ट्वॉः
**pot**, *n.*, पात्र, हँडिया*, हण्डी*, बरतन; *v.*, 1. पात्र में (परिरक्षित) रखना; 2. (*plants*) गमले में लगाना; 3. प्राप्त क०, जीतना; 4. (*billiards*) पिलाना। > पॉट
**potamic**, नद्य। > पॅटैम्-इक
**pot/-bellied**, तोंदल; **~-belly**, तोंद*; तोंदवाला; **~-herb**, साग; **~-hole**, जलजगर्त्तिका*; गड्ढा, **~-hook**, कड़ा; **~-house**, शराबघर, मद्यशाला*; **~-luck**, दाल-रोटी*; **~ted**, 1. (*preserved*) परिरक्षित; 2. गमले में लगाया हुआ; **~-valiant**, नशाबहादुर।
**potable**, पेय। > पोटॅबॅल

**potage**, शोरबा। > पॉटाइज़

**potash**, पोटैश। > पॉट्-ऐश

**potassium**, पोटैशियम। > पॅटैस्यॅम

**potation**, 1. (*act.*) पान; 2. (*drink*) पेय; 3. (*draught*) घूँट, चुस्की*; 4. मद्यपान, नशाख़ोरी*; 5. (*liquor*) मदिरा*, शराब*। > पोटेशॅन

**potato**, आलू; sweet ~, शकरकन्द। > पॅटेटो

**potency**, 1. शक्ति*, सामर्थ्य, प्रभविष्णुता*; 2. (*potentiality*) अन्त:शक्ति*। > पोटॅन्सि

**potent**, 1. शक्तिशाली, प्रबल, प्रभावशाली, प्रभविष्णु; 2. (*cogent*) अकाट्य, प्रत्यायक, प्रत्ययकारी, युक्तियुक्त; 3. (*effective*) प्रभावकारी, तेज़; 4. (*sexually*) (प्र)जननक्षम, मैथुन-समर्थ। > पोटॅन्ट

**potentate**, अधिपति, राजा। > पोटॅन्टेट

**potential**, *adj.*, 1. (*possible*) सम्भावित, सम्भाव्य, संभव, शक्य; 2. (*latent*) अन्तर्निहित, प्रच्छन्न, गर्भित; 3. (*gram.*) विध्यर्थक; —*n.*, 1. अन्त:शक्ति*; 2. (*possibility*) संभावना*; 3. (~ *mood*) विधिलिङ, लिङ; 4. (*electr.*) विभव; ~ energy, स्थितिज ऊर्जा*; ~ity, 1 अन्त:शक्ति*; विभव; 2. (*possibility*) सम्भावना*, संम्भाव्यता*; 3. (*power*) शक्ति*, क्षमता*, प्रभावकारिता*, प्रभविष्णुता*; ~ly, संभवत:। > पॅटे'न्शॅल; पॅ-टे'न्-शि-ऐल्-इ-टि; पॅटे'न्शॅलि

**potentiometer**, विभवमापी। > पॅ-टे'न्-शि-ऑम्-इ-टॅ

**pother**, *n.*, 1. धूल-धक्कड़; 2. (*commotion*) ऊधम, उत्पात, उपद्रव, हलचल*; 3. (*mental*) घबराहट*; —*v.*, 1. परेशान क०, हैरान क०; 2. (*worry*) घबराना, घबरा जाना; 3. (*make a fuss*) उपद्रव या हलचल* मचाना। > पॉद्-अॅ

**potion**, घूँट, चुस्की*, ख़ुराक*। > पोशॅन

**pot-pourri**, 1. गुलकन्द; 2. (*lit.*) चयन। > पोपुरि = पोपुरी

**potsherd**, ठीकरा। > पॉट्शॅ:ड

**potstone**, छीयापत्थर। > पॉट्स्टोन

**potter**[1], कुम्हार, कुम्भकार, कुलाल; ~'s earth, कुम्हरौटी*, चिकनी मिट्टी*; भाण्ड-मृत्तिका*; ~'s kiln, आवाँ; ~'s wheel, चाक। > पॉट्-अॅ

**potter**[2], 1. समय गँवाना, मक्खी* मारना; 2. (*loiter*) इधर-उधर फिरना, व्यर्थ घूमना, भटकना। > पॉट्-अॅ

**pottery**, कुम्हारी*, भाण्डकर्म; मिट्टी* के बरतन, मृद्भाण्ड, मृण्पात्र, मृत्तिका-भाण्ड। > पॉटॅरि

**pouch**, *n.*, 1. थैली*; जेब (*pocket*); 2. (*zool.*) धानी*; —*v.*, 1. थैली* (जेब) में रखना; 2. (*swallow*) निगलना। > पाउच

**poudrette**, विष्ठाचूर्ण। > पूड्रे'ट

**poult**, चूज़ा; ~erer, मुरगीवाला। > पोल्ट; पोल्टॅरॅ

**poultice**, पुलटिस*। > पोल्-टिस

**poultry**, कुक्कुट, मुरगा-मुरगी*; ~-farming, मुरगी-पालन; ~-house, मुरगीख़ाना। > पोल्-ट्रि

**pounce**, *n.*, 1. पाउन्स; 2. (*talon*) चंगुल; 3. (*swoop*) झपट्टा, झपट*; —*v.*, 1. पाउन्स लगाना; झाँवाँ रगड़कर चिकनाना; 2. (*of birds*) चंगुल मारना; 3. झपटना; 4. (*beat*) पीटना, मुकियाना। > पाउन्स

**pound**, *n.*, 1. (*weight, money*) पाउण्ड, पौण्ड; 2. (*enclosure*) बाड़ा, घेरा; 3. (*pinfold*) कांजी-हाउस, पशु-अवरोधशाला*; 4. (*blow*) प्रहार, आघात; 5. (*thud*) धमाका; —*v.*, 1. कूटना; 2. (*pummel*) मुकियाना, (तड़ातड़) मारना; 3. (*fire*) गोलाबारी* क०; 4. (*throb*) धड़कना; 5. (*move heavily*) धमा-चौकड़ी* मचाना; 5. (*impound*) कांजीहाउस या घेरे में बन्द क०; ~age, 1. प्रति-पाउण्ड शुल्क, वेतन या बोनस; 2. (*enclosure*) घेरा; घेराबन्दी*; 3. निरोध-शुल्क। > पाउन्ड; पाउन्-डिज

**pour**, *v.*, 1. उँडेलना, बहाना, प्रवाहित क०; बहा देना; 2. (*flow*) बहना; निकल पड़ना; 3. (*rain*) मूसलधार बरसना; —*n.*, 1. बहाव; 2. मूसलाधार वर्षा*; 3. (*of metal*) ढलाई*। > पॉ:

**pourboire**, बख़्शिश*। > पुअॅब्वा

**pourparler,** प्रारंभिक वार्ता* या बातचीत*। > पुअॅपाले

**pout,** *v.*, थुथाना, मुँह फुलाना; खीझना; —*n.*, खीझ*। > पाउट

**poverty,** 1. निर्धनता*, ग़रीबी*, दरिद्रता*, 2. (*deficiency*) कमी*, अभाव; अपूर्णता*, अयोग्यता*; 3. (*of soil*) अनुर्वरता*; 4. (*smallness*) अल्पता*; **~-stricken,** अभावग्रस्त, अकिंचन। > पॉवॅटि

**powder,** *n.*, 1. चूर्ण, बुकनी*, चूरा; 2. (*cosmetic*) पाउडर, ग़ाज़ा; 3. (*gun-~*) बारूद*; 4. (*medicine*) चूरन; —*v.*, 1. चूर्ण या पाउडर छिड़कना या लगाना; 2. (*sprinkle*) छिड़कना; 3. (*pulverize*) पीसना, चूरना, चूर क०, चूर्ण क०; **~ed,** चूर्णित; **~-magazine,** बारूदखाना; **~y,** 1. चूर्णी, चूर्णमय; 2. (*friable*) भुरभुरा; 3. (*dusty*) धूल-धूसरित। > पाउड्-अॅ; पाउडॅड; पाउडॅरि

**power,** *n.*, 1. (*strength*) शक्ति*, बल, सामर्थ्य; 2. (*capacity*) क्षमता*; 3. (*legal authority*) अधिकार; अधिकार-पत्र; 4. (*moral authority*) अधिकार, प्रभाव; 5. (*political power*) सत्ता*; 6 (*math.*) घात; 7. (*electr.*) बिजली*, विद्युत्-शक्ति*, पावर; 8. (*effort*) आयास; 9. (*person*) प्रभावशाली व्यक्ति; 10. (*country*) शक्तिशाली देश, महाशक्ति*; 11. (*divinity*) देवता; —*adj.*, मशीनी, यन्त्र-, बिजली-; in ~, सत्तारूढ़; assume ~, अधिकार ग्रहण क०; motive ~, चालन-शक्ति*; ~ of the attorney, मुख़्तारनामा; मुख़्तारी अधिकार; ~ of appointment, नियोजन-शक्ति*; ~ of the keys, विमोचन-अधिकार; ~ on, इंजन चालू; ~ off, इंजन बन्द; ~s that be, सत्ताधारी; **~-cable,** बिजली* का तार; **~-driven,** शक्तिचल; **~ful,** शक्तिशाली; प्रभावशाली; **~-house,** बिजलीघर; **~less,** अशक्त, शक्तिहीन; लाचार, विवश, मजबूर; **~-loom,** बिजलीकरघा; **~-plant,** बिजली-संयन्त्र; ~ **politics,** शक्ति-राजनीति*, बलनीति*। > पाउअॅ

**powwow,** *n.*, 1. (*man*) ओझा; 2. (*conference*) सभा*, सम्मेलन; वार्ता*; —*v.*, जादू क०; बातचीत* क०, विचार-विमर्श क०। > पाउवाउ

**practicable,** 1. व्यवहार्य, साध्य; 2. (*usable*) उपयोगी। > प्रैक्-टि-कॅ-बॅल

**practical,** 1. व्यावहारिक; 2. (*opp. to theoretical*) प्रयोगात्मक, प्रायोगिक; 3. (*useful*) उपयोगी; 4. (*workable*) व्यवहार्य; 5. (*working*) सक्रिय, क्रियात्मक; 6. (*virtual*) वास्तविक, यथार्थ; ~ chemistry, प्रायोगिक रसायन; ~ joke, शरारत*; **~ity,** व्यावहारिकता*; **~ly,** व्यावहारिक रूप से; व्यावहारिक दृष्टि* से; वास्तव में, असल में। > प्रैक्-टि-कॅल; प्रैक्-टि-कैल्-इ-टि; प्रैक्-टि-कॅ-लि

**practice,** 1. (*habitual action*) व्यवहार; 2. (*custom*) प्रथा*, दस्तूर, रिवाज; 3. (*habit*) आदत*; 4. (*exercise*) अभ्यास; मश्क़*; 5. (*profession*) व्यवसाय, पेशा; 6. (*math.*) व्यवहार गणित; 7. (*conduct*) आचरण; 8. (*doing*) कार्य, प्रयोग, व्यवहार, काम; 9. (*procedure*) पद्धति*, प्रक्रिया*; legal ~, वकालत*; put in(to) ~, कार्यान्वित क०; ~ of virtue, सद्गुणों का आचरण, साधना*। > प्रैक्-टिस

**practician,** 1. *see* PRACTITIONER; 2. कार्यकुशल, व्यवहारकुशल। > प्रैक्-टि-शॅन

**practise,** 1. कार्यान्वित क०, के अनुसार चलना या आचरण क०; 2. (*virtue*) की साधना* क०, की आदत* डालना; 3. (*a profession*) का व्यवसाय क०, का काम क०, करना; 4. (*train*) अभ्यास क०; **~d,** अभ्यस्त, कुशल, सधा हुआ, अनुभवी। > प्रैक्-टिस; प्रैक्-टिस्ट

**practitioner,** व्यवसायी; कर्ता। > प्रैक्-टि-शॅ-नॅ

**praetorium,** राजभवन। > प्रिटॉःर्-इअॅम

**pragmatic,** 1. (*busy*) व्यस्त; 2. (*meddlesome*) दस्तन्दाज़; 3. *see* ~AL; 4. (*practical*) व्यावहारिक; 5. (*philos.*) परिणामवादी; 6. (*of state*) राजकाजी, प्रशासनिक; ~ sanction, राजकीय अध्यादेश; **~al,** हठधर्मी, मताग्रही। > प्रैग्मैट्/इक, ~इकॅल

**pragmatism,** 1. (*officiousness*) दस्तन्दाज़ी*; 2. (*matter-of-factness*) तथ्यात्मकता*, तथ्यकता*; व्यावहारिकता*; 3. (*philos.*) परिणामवाद, उपयोगितावाद। > प्रैग्मॅटिज़्म

**prairie,** प्रेयरी*, प्रशाद्वल। > प्रे'ॲर्-इ

**praise,** *n.*, प्रशंसा*, तारीफ़*, सराहना*, बड़ाई*, गुणगान; स्तुति*; – *v.*, 1. प्रशंसा* क०, सराहना; 2. (*laud*) स्तुति* क०; ~**ful,** प्रशंसापूर्ण, प्रशंसात्मक; ~**worthy,** प्रशंसनीय, श्लाघ्य, श्लाघ्यनीय; स्तुत्य। > प्रेज; प्रेज़्वॅ:दि

**prance,** *v.*, 1. पिछले पैरों पर खड़ा हो जाना या आगे बढ़ना; नाचना, कूदना-फाँदना; 2. घोड़ा कुदाना; 3. (*swagger*) इठलाना, अकड़कर या ऐंठकर चलना; —*n.*, 1. (*of horse*) पुरुषक; 2. (*jumping about*) कूद-फाँद*, उछल-कूद*; 3. (*strutting*) इठलाहट*। > प्रान्स

**prank,** *n.*, 1. (*trick*) शरारत*, नटखटी*; 2. (*frolic*) कलोल, क्रीड़ा-कौतुक, आमोद-प्रमोद; 3. उछल-कूद*; —*v.*, 1. (*dress up*) बनना-ठनना, तड़क-भड़क* दिखाना; 2. (*adorn*) संवारना, सजाना; ~**ish,** विनोदशील, विनोदी; नटखट। > प्रैन्क; प्रैन्क्-इश

**prate,** *n.*, बकबक*; *v.*, बकबक* क०, बड़बड़ाना; ~**r,** बक्की, बकवादी। > प्रेट

**pratincole** (*little Indian*) धोबैचा। > प्रैट्-इन्ग्-कोल

**pratique,** संगरोध-मुक्ति*। > प्रैट्-इक, प्रॅटीक

**prattle,** *n.*(*v.*), बकबक* (क०)। > प्रैटॅल

**prawn,** झींगा। > प्रॉ:न

**praxis,** 1. आचरण, कार्यान्वयन; 2. (*custom*) दस्तूर, प्रथा*, रिवाज, चलन; 3. (*gram.*) रूपतालिका*; अभ्यास (*exercises*)। > प्रैक्-सिस

**pray,** प्रार्थना* क०, विनती* क०। > प्रे

**prayer,** 1. प्रार्थना*, विनती*; 2. (*entreaty*) याचना*, निवेदन; 3. (*person*) प्रार्थी; ~-**book,** प्रार्थना-पुस्तक*, प्रार्थनासंग्रह; ~-**carpet** (*Moh.*), मुसल्ला, जानमाज़*; ~**ful,** 1. (*devout*) भक्त, प्रार्थनाशील; 2. प्रार्थनामय; ~**less,** नास्तिक; प्रार्थनाहीन; ~-**meeting,** प्रार्थना-सभा*; ~-**wheel,** प्रार्थनाचक्र। > प्रे'ॲ (1. 2.); प्रे-ॲ (3); प्रे'ॲबुक

**pre-,** 1. (*prior*) पूर्व-, प्राक्-, -पूर्वी; 2. (*anterior*) पुरः-, परो-, अग्र-; 3. (*superior*) परम-। > प्री, प्रि

**preach,** 1. प्रवचन या उपदेश देना; 2. (*expound*) का प्रतिपादन क०; 3. (*advocate*) प्रचार क०; ~**er,** उपदेशक, धर्मोपदेशक; प्रचारक; ~**ing,** प्रवचन, उपदेश; ~**y,** उपदेशात्मक। > प्रीच; प्रीच्/ॲ, ~इ

**preamble,** 1. आमुख, प्रस्तावना*; 2. (*preliminary*) उपक्रम, तैयारी*। > प्रीऍम्बॅल

**pre/-arranged,** पूर्वव्यवस्थित, पूर्वयोजित; ~-**arrangement,** पूर्वव्यवस्था*। > प्रीॲरेन्ज्ड; प्री-ॲ-रेन्ज्-मॅन्ट

**pre-audience,** पूर्व-सुनवाई*। > प्री-ऑ:ड्-इ-ॲन्स

**prebend,** (याजक)वृत्ति*; ~**ary,** वृत्तिभोगी। > प्रे'बॅन्ड; प्रे'बॅन्डॅरि

**precarious,** 1. (*uncertain*) अनिश्चित; 2. (*unstable*) अस्थिर, भाग्याधीन; 3. (*at another's pleasure*) पराधीन, अन्याधीन; 4. (*unfounded*) निराधार; 5. (*doubtful*) सन्दिग्ध; 6. (*risky*) खतरनाक। > प्रिके'ॲर्-इॲस

**precative,** 1. (*precatory*) प्रार्थनात्मक, याचनात्मक; 2. (*gram.*) इच्छार्थक; ~ mood, आशीर्लिङ्। > प्रे'कॅटिव; प्रे'कॅटॅरि

**precaution,** 1. (*measure*) पूर्वोपाय, पूर्वविधान, एहतियात*; 2. (*care*) सावधानी*, सतर्कता*, पूर्वसाचित्य, पूर्वावधानता*; ~**ary,** एहतियाती, वारणिक। > प्रिकॉ:शॅन; प्रि-कॉ:श्-नॅ-रि

**precautious,** सावधान, चौकस। > प्रिकॉ:शॅस

**precede,** से पहले आना या घटित होना; से श्रेष्ठ या उत्तम होना; आगे-आगे चलना; से प्रारंभ क०, प्रारंभ में या भूमिकास्वरूप कहना या लिखना। > प्रिसीड

**prece/dence,** 1. (*priority*) पूर्ववर्तिता*, अग्रगामिता*; 2. (*pre-eminence*) श्रेष्ठता*; 3. (*right to precede*) अग्रता*, पूर्वता*,

वरीयता*, अग्रसरता*; 4. (*order*) अग्रता-क्रम; ~**dent,** *adj.*, पूर्ववर्ती; —*n*, पूर्विका*, नज़ीर*, पूर्वोदाहरण, मिसाल*, पूर्वनिर्णय; ~**dented,** पूर्विका-सम्पन्न; ~**ding,** पूर्व, पूर्ववर्ती, पूर्वगामी, पूर्वगत।
> प्रिसीडॅन्स = प्रे'सिडॅन्स; प्रिसीडॅन्ट (*adj.*), प्रे'सिडॅन्ट (*n.*); प्रे'सिडे'न्-टिड; प्रिसीड्-इन्ग

**precentor,** अग्रगायक, प्रगायक। > प्रि-से'न्-टॅ

**precept,** 1. (*rule*) नियम; 2. (*maxim*) नीतिवचन; 3. (*direction*) निर्देश; 4. (*law*) हुक्मनामा, आदेश; ~**ive,** 1. आदेशात्मक; 2. (*didactic*) शिक्षाप्रद; ~**or,** शिक्षक, गुरु। > प्रीसे'प्ट; प्रिसे'प्/टिव, ~टॅ

**precession,** 1. (*precedence*) अग्रगमन, पुरस्सरण; पूर्वगामिता*; 2. (*of the equinoxes*) अयन। > प्रिसे'शॅन

**precinct,** 1. (*enclosure*) हाता, अहाता; 2. (*pl.*) पड़ोस, परिवेश; 3. (*boundary*) हद*, सीमा*; 4. (*district*) क्षेत्र, इलाक़ा, उपक्षेत्र। > प्रीसिन्क्ट

**preciosity,** अतिसुकुमारता*, नाज़ुक-मिज़ाजी*; कृत्रिमता*। > प्रे'शिऑस्-इटि

**precious,** 1. (*costly*) बहुमूल्य, मूल्यवान्, महार्ह, क़ीमती; 2. (*esteemed*) अमूल्य, अनमोल; 3. (*dear*) प्रिय, परमप्रिय; 4. (*over-refined*) कृत्रिम, अतिसुकुमार, नाज़ुकमिज़ाज; 5. (*arrant*) पक्का; ~ stone, रत्न, मणि*। > प्रे'शॅस

**precipice,** 1. खड़ी चट्टान*, दरद, पातुक, प्रपात; 2. (*fig.*) संकट, जोखिम*। > प्रे'सिपिस

**precipi/tance,** ~**tancy,** हड़बड़ी*, उतावली*। > प्रिसिप्/इटॅन्स, ~इटॅन्सि

**precipitant,** (*chem.*) अवक्षेपक। > प्रिसिप्-इटॅन्ट

**precipitate,** *n.*, अवक्षेप; *adj.*, 1. (*of person*) उतावला, हड़बड़िया; 2. (*of acts*) अविचारित; अन्धाधुन्ध; 3. प्रपाती; प्रवाही; —*v.*, 1. वेग से गिरना या गिरा देना; 2. (*hurry*) हड़बड़ाना, जल्दी* मचाना; 3. (*bring about*) प्रेरित क०, उत्पन्न क०, जल्दी* कराना; 4. (*chem.*) अवक्षेप क०; 5. (*of vapour*) घनीभूत होकर गिरना; घनीभूत करके जमाना या गिराना; ~**d,** अवक्षिप्त, अवक्षेपित। > प्रिसिप्/इटिट (*n., adj.*), ~इटेट (*v.*), ~इटेटिड

**precipitation,** 1. पतन; पातन; 2. (*haste*) उतावली*, हड़बड़ी*; 3. (*chem.*) अवक्षेपण; अवक्षेप (*precipitate*); 4. (*meteor.*) वर्षण; वृष्टिपात (*of rain*)। > प्रिसिपिटेशॅन

**precipitous,** प्रपाती, प्रवण। > प्रिसिप्-इटॅस

**précis,** संक्षेप, सार, ~ writing, सार-लेखन। > प्रेसी

**precise,** 1. (*exact*) परिशुद्ध, यथार्थ, अवितथ, सही, यथातथ्य, सूक्ष्म; 2. (*definite*) सुनिश्चित, सुस्पष्ट, असंदिग्ध; 3. (*strict*) सख़्त, नियमनिष्ठ; 4. (*punctilious*) तकल्लुफ़-मिज़ाज; 5. (*fastidious*) दुष्तोषणीय; तुनक-मिज़ाज; ~**ly,** ठीक; ठीक-ठीक, हूबहू। > प्रिसाइस

**precisian,** नियमनिष्ठ। > प्रिसिश़ॅन

**precision,** सूक्ष्मता* परिशुद्धता*, यथार्थता*; सुस्पष्टता*। > प्रिसिश़ॅन

**preclude,** निवारण क०, रोकना, प्रतिबाधित क०, असंभव कर देना, बाधा* डालना; ~**d,** (प्रति)बाधित, प्रतिवारित। > प्रिक्लूड

**preclusion,** निवारण, प्रतिवारण। > प्रिक्लूश़ॅन

**preclusive,** निवारक। > प्रिक्लूस्-इव

**precocious,** 1. (*of plants*) अकालपक्व; 2. (*of children*) अकालप्रौढ़, 3. (*premature*) कच्चा, अधूरा, अकालिक। > प्रिकोशॅस

**precocity,** अकालपक्वता*; अकालप्रौढ़ता*; अधूरापन, अपूर्णता*। > प्रिकॉसिटि

**precognition,** पूर्वज्ञान, पूर्वदर्शन। > प्री-कॉग्-नि-शॅन

**preconceive,** पूर्वकल्पना* क०; ~**d,** पूर्व-कल्पित, पूर्वविधारित। > प्रीकॅन्सीव; प्रीकॅन्सीव्ड्

**preconception,** 1. पूर्वकल्पना*, पूर्वावधारण, 2. (*prejudice*) पूर्वग्रह, पूर्वाग्रह, पूर्वधारणा*। > प्रीकॅन्से'प्शॅन

**preconize,** घोषित क०; प्रशंसा* क०। > प्रीकॅनाइज़

**precursor**, 1. अग्रदूत, पुरोगामी, पूर्वगामी; *see* PREDECESSOR; **~y**, 1. अग्रगामी; 2. (*preliminary*) प्रारम्भिक ।
> प्रिकॅ:स्/अॅ, ~अॅरि

**predacious**, परभक्षी । > प्रिडेशॅस

**predate**, पूर्वदिनांकित क०, से पहले घटित होना । > प्रीडेट

**predator**, परभक्षी; **~y**, 1. लूटमार* करनेवाला, लुटेरा, लुण्ठक; 2. *see* PREDACIOUS । > प्रे'ड्-अॅ-टॅ, ~रि

**predecease**, से पहले मर जाना ।
> प्रीडिसीस

**predecessor**, पूर्वाधिकारी; पूर्ववर्ती; पूर्वज । > प्रीड्-इ-से'-सॅ

**predella**, वेदी-मंच, वेदीपीठ । > प्रिडेल्-अॅ

**predestinarian**, पूर्वनियतिवादी; **~ism**, पूर्वनियतिवाद ।
> प्रि-डे'स्-टि-नेअॅर्/इअॅन, ~इअॅनिज़्म

**predesti/nate**, *v.*, पहले से ही निश्चित या नियत क०; —*adj.*, 1. पूर्वनिश्चित; 2. (*by fate or God*) बदा, नियत; **~nation**, 1. पूर्वनियति*; 2. (*fate*) भाग्य, प्रारब्ध ।
> प्रि-डे'स्-टि/नेट, ~नेशॅन

**predestine**, पहले से ही निश्चित क०, पूर्वनियत क० । > प्रि-डे'स्-टिन

**predetermination**, पूर्वनिर्धारण, पूर्वनियति* । > प्रीडिटॅ:मिनेशॅन

**predetermine**, पूर्वनिर्धारित क०; पूर्वनिश्चय क०; **~d**, पूर्वनिश्चित ।
> प्रीडिटॅ:म्/इन, ~इन्ड

**predial**, 1. (*agrarian*) भूमिसम्बन्धी; 2. (*rural*) देहाती, ग्रामीण; 3. (*landed*) स्थावर । > प्रीड्-इअॅल

**predicable**, 1. विधेय, अभिधेय; 2. (*assertable*) प्रतिपाद्य, स्थापनीय ।
> प्रे'ड्-इकॅबॅल

**predicament**, 1. (*situation*) दशा*; दुर्दशा*, दुर्गति*; 2. वर्ग । > प्रिडिकॅमॅन्ट

**predicant**, उपदेशक । > प्रे'ड्-इ-कॅन्ट

**predi/cate**, *n.*, 1. (*gram.*) विधेय; 2. (*quality*) गुण, लक्षण; —*v.*, 1. (*assert*) निश्चयपूर्वक कहना; 2. के विषय में कहना; **~cation**, (प्र)कथन; गुणारोपण; **~cative**, विधेयात्मक । > प्रे'ड्-इकिट (*n.*), प्रे'ड्-इकेट (*v.*); प्रे'डिकेशॅन; प्रिडिकॅटिव

**predicatory**, उपदेशक; उपदेशात्मक ।
> प्रे'ड्-इकॅटॅरि

**predict**, भविष्यवाणी* क०, **~ion**, भविष्यद्वाणी*, भविष्यवाणी*, भविष्यकथन; **~ive**, भविष्यवाची, भविष्यसूचक ।
> प्रिडिक्ट; प्रिडिक्शॅन; प्रि-डिक्-टिव

**predilection**, 1. अभिरुचि*, अनुराग; 2. (*partiality*) पक्षपात । > प्रीडिले'क्शॅन

**predis/pose**, पहले ही से प्रवृत्त या प्रवण क०, तैयार क० या झुकाना; पहले ही से व्यवस्था* या प्रबन्ध क०; **~position**, प्रवणता*, झुकाव, प्रवृत्ति*, पूर्ववृत्ति*, पूर्वानुकूलता* । > प्रीडिस्पोज़; प्रीडिस्पॅज़िशॅन

**predomi/nance**, प्रधानता*, प्राधान्य; प्रबलता*, आधिपत्य; सर्वाधिकता*, आधिक्य; **~nant**, प्रबल, अभिभावी; प्रमुख, प्रधान; सर्वाधिक; **~nate**, पर आधिपत्य या प्रभुत्व रखना, प्रबल होना; से श्रेष्ठ होना; सर्वाधिक होना । > प्रिडॉम्/इनॅन्स, ~इनॅन्ट, ~इनेट

**pre/-eminence**, उत्कर्ष, प्रकर्ष; अग्रता*; **~-eminent**, श्रेष्ठ, उत्कृष्ट, सर्वश्रेष्ठ, सर्वोत्तम; **~-eminently**, उत्कृष्ट रूप में ।
> प्रीए'म्/इनॅन्स, ~इनॅन्ट, ~इनॅन्ट्-लि

**pre-empt**, पूर्वक्रय से प्राप्त क०; पहले ही से अधिकृत क०; **~ion**, पूर्वक्रय, हक़शफ़ा, हक़शुफ़ा; पूर्वक्रय-अधिकार ।
> प्री-ए'म्प्ट; प्री-ए'म्प्-शॅन

**preen**, 1. सँवारना, ठीक क०; 2. (*dress up*) बनना-ठनना; 3. पर घमण्ड क०; 4. (*of bird*) पिच्छप्रसाधन क० । > प्रीन

**pre-exist**, पहले से होना या अस्तित्व रखना; **~ence** प्राग्भाव, पूर्वभाव; **~ent**, पूर्ववर्ती ।
> प्री-इग्-ज़िस्ट; प्री-इग्-ज़िस्/टॅन्स, ~टॅन्ट

**pre/fabricated**, पूर्वविरचित, पूर्वनिर्मित; **~fabrication**, पूर्वनिर्माण ।
> प्रीफ़ैब्-रिकेटिड; प्रीफ़ैब्रिकेशॅन

**preface**, *n.*, 1. प्राक्कथन, प्रस्तावना*, आमुख, भूमिका*; 2. (*prelude*) पूर्वरंग, भूमिका*; 3. (*of Mass*) अवतरणिका*; —*v.*, प्रस्तावना* (भूमिका*) लिखना या लगाना; (से) प्रारंभ होना या क०, भूमिकास्वरूप कहना या लिखना । > प्रे'फ़्-इस

**prefatory**, प्रारंभिक । > प्रे'फ़टॅरि
**prefect**, प्रशासक, अधिपति; प्रधान; ~ apostolic, उपधर्माध्यक्ष; **~ure**, प्रशासक का पद; प्रान्त ।
> प्रीफ़े'क्ट; प्री-फे'क्-ट्युॲ = प्रीफ़्-इक-चॅ
**prefer**, 1. (अधिक) चाहना, (ज़्यादा) पसन्द क०, अधिमान देना, तरजीह* देना, 2. (*promote*) तरक़्क़ी* देना; 3. (*present*) प्रस्तुत क०, पेश क०; **~able**, बेहतर, श्रेय, वरीय, अधिमान्य; **~ably**, अधिमानतः; I would — go there, वहाँ जाना मुझे अधिक पसन्द है; **~ence**, 1. अधिमान, वरीयता*, पसन्द*, अभिरुचि*, तरजीह*; 2. (*prior claim*) पूर्वाधिकार; — share, अधिमानी शेयर, अधिमान अंश; **~ential**, अधिमान्य, अधिमानिक, तरजीही; वरणात्मक, **~ment**, तरक़्क़ी*, पदोन्नति*; **~red**, वरीय, अधिमत ।
> प्रिफ़ॅः; प्रे'फ़ॅरॅबॅल; प्रे'फ़ॅरॅब्लि; प्रे'फ़ॅरॅन्स, प्रे'फ़ॅरे'न्शॅल; प्रिफ़ॅःमॅन्ट; प्रिफ़ॅःड
**prefiguration**, 1. (*act.*) पूर्वकल्पन, पूर्वनिर्देशन; 2. (*prototype*) आदिरूप, प्रतीक ।
> प्रीफ़िग्युरेशन
**prefigure**, पूर्वकल्पना* क०, का आदिरूप होना । > प्रीफ़िग्-ॲ
**prefix**, *n.*, उपसर्ग, पुरःप्रत्यय, पूर्वप्रत्यय; —*v.*, उपसर्ग लगाना, शुरू या प्रारंभ में लगाना । > प्रीफ़्-इक्स (*n.*); प्रीफ़िक्स (*v.*)
**preform**, पूर्वगठित क०; **~ation**, पूर्वगठन*, पूर्वनिर्माण; **~ative**, (*gram.*) रचनात्मक उपसर्ग ।
> प्रीफ़ॉःम, प्रीफ़ॉमेशॅन, प्रीफ़ॉःमॅटिव
**pregnable**, भेद्य, विजेय । > प्रे'ग्नॅबॅल
**pregnancy**, 1. गर्भ, गर्भावस्था*, गर्भकाल; 2. (*of soil*) उर्वरता*; 3. (*of mind*) विदग्धता*, प्रतिभा*; 4. अर्थपूर्णता*, अर्थगौरव ।
> प्रे'ग्नॅन्सि
**pregnant**, 1. गर्भवती*, सगर्भा*, गर्भिणी*; 2. (*of animals*) गाभिन*, गर्भिणी*; 3. (*inventive*) विदग्ध, मौलिक, प्रतिभाशाली; 4. (*meaningful*) अर्थपूर्ण, अर्थगर्भ, अर्थगर्भित; 5. (*abounding*) से भरपूर, परिपूर्ण, भरा-पूरा; 6. (*fruitful*) फलोत्पादक, उर्वर ।
> प्रे'ग्नॅन्ट

**prehen/sile**, परिग्राही; **~sion**, 1. परिग्रहण; 2. (*mental*) बोध, समझ*, प्रत्यय ।
> प्रिहे'न्साइल; प्रिहे'न्शॅन
**prehistoric(al)**, प्रागैतिहासिक ।
> प्रीहिस्टॉ/रिक, ~रिकॅल
**prehistory**, प्रागितिहास । > प्रीहिस्टॅरि
**pre-ignition**, पूर्वप्रज्वलन ।
> प्री-इग्-नि-शॅन
**prejudge**, पूर्वनिर्णय क० । > प्रीजॅज
**prejudice**, *n.*, 1. पूर्वग्रह, पूर्वधारणा*, पूर्वाग्रह, 2. (*bias*) पक्षपात, द्वेष, प्रतिकूल प्रभाव; 3. (*harm*) हानि*, क्षति*; —*v.*, हानि* पहुँचाना, पूर्वग्रह उत्पन्न क०, प्रतिकूल प्रभाव डालना, **~d**, पूर्वाग्रही ।
> प्रे'ज/उडिस, ~उडिस्ट
**prejudicial**, हानिकर; प्रतिकूल, विपरीत; **~ly**, प्रतिकूलतः । > प्रे'जुडि/शॅल, ~शॅलि
**preknowledge**, पूर्वज्ञान । > प्रीनॉल्-इज
**prelacy**, धर्माधिकार । > प्रे'लॅसि
**prelate**, धर्माधिकारी । > प्रे'ल्-इट
**prelect**, व्याख्यान देना; **~ion**, व्याख्यान; **~or**, प्राध्यापक ।
> प्रिले'क्ट; प्रिले'क्/शॅन, ~टॅ
**prelibation**, पूर्वास्वादन । > प्रीलाइबेशॅन
**preliminary**, *adj.*, प्रारंभिक, प्राथमिक, आरंभिक, —*n.*, प्रारंभिक तैयारी*, उपोद्घात ।
> प्रि-लिम्-नॅ-रि = प्रिलिम्-इनॅरि
**prelude**, *n.*, पूर्वरंग, प्रस्तावना*; मंगलाचरण; —*v.*, से आरंभ होना या क०; सूचित क०, पूर्वाभास देना । > प्रे'ल्यूड
**prelusive**, प्रारंभिक । > प्रिल्यूस्-इव
**premature**, 1. अकाल, असामयिक, अकालिक; कालपूर्व; 2. (*over-hasty*) अविचारित, अधूरा, कच्चा; **~ly**, असमय ।
> प्रे'-मॅ-ट्युॲ
**premaxilla**, अग्रजम्भिका* ।
> प्री-मैक्स्-इ-लॅ
**premeditate**, पहले से विचार क०; योजना* बनाना; **~d**, पूर्वविमर्शित; **~dly**, सोच-विचारकर ।
> प्रिमे'ड्/इटेट, ~इटेटिड
**premeditation**, पूर्वचिन्तन, पूर्वविमर्श ।
> प्रिमे'डिटेशॅन

**premier**, *n.*, प्रधान मन्त्री; *adj.*, प्रधान, प्रमुख; सर्वप्रथम। > प्रे'म्-इ-अॅ = प्रे'म्-यॅ = प्रीम्यॅ
**premiére**, प्रथम प्रदर्शन। > प्रॅम्यॆ'अॅ
**premise**, *n.*, 1. (*logic*) आधार-वाक्य; 2. (*pl., law*) आमुख, आदिखण्ड; 3. (*pl., house and grounds*) अहाता, भवन, (गृह)-परिसर, —*v.*, से प्रारंभ क०, भूमिकास्वरूप कहना या लिखना; आधार-वाक्य के रूप में कहना। > प्रे'म्-इस (*n., v.*); प्रिमाइज़ (*v.*)
**premium**, 1. (*prize*) पुरस्कार; 2. (*insurance* ~) बीमा-क़िस्त*; 3. प्रीमियम, बढ़ौती*, अधिमूल्य, अधिदेय, अधिशुल्क; 4. (*bonus*) लाभांश; at a ~, अधिमूल्य पर। > प्रीम्यॅम = प्रीम्-इ-अॅम
**premolar**, अग्रचर्वणक। > प्रीमोल्-अॅ
**premoni/tion**, 1. पूर्वसूचना*, चेतावनी*; 2. (*foreboding*) पूर्वबोध, पूर्वाभास; ~**tory**, पूर्वसूचक। > प्रीमॅनिशॅन; प्रिमॉन्-इटॅरि
**pre-natal**, जन्मपूर्व ; प्रसवपूर्व। > प्रीनेटॅल
**preoccupation**, 1. (*pre-occupancy*) पूर्वाधिकार; 2. (*absorption*) तन्मयता*, ध्यानमग्नता*, तल्लीनता*, चिन्ता*; 3. (*bias*) पूर्वग्रह, पक्षपात; 4. मुख्य काम, सर्वोपरि व्यवसाय। > प्रिऑक्यूपेशॅन
**preoccupied**, लवलीन, विचारमग्न; चिन्तित; पूर्वाधिकृत। > प्रिऑक्यूपाइड
**preoccupy**, पूर्णरूपेण ध्यान आकर्षित क०, तन्मय कर लेना; पहले से अधिकार में कर लेना। > प्रिऑक्यूपाइ
**preoption**, पूर्वविकल्प। > प्री-ऑप्-शॅन
**pre/-ordination** (~-**ordain**), पूर्वनिर्धारण (क०)। > प्रीऑ:डिनेशॅन; प्रीऑ:डेन
**prepaid**, पूर्वदत्त। > प्रीपेड
**preparation**, 1. तैयारी*, उपक्रम, आयोजन; 2. (*fitting out*) सज्जा*; 3. (*medicine*) सम्पाक। > प्रे'पॅरेशॅन
**preparative**, *adj.*, प्रारंभिक; 3. (प्रारंभिक) तैयारी*, उपोद्घात। > प्रिपैरॅटिव़
**preparatory**, प्रारंभिक, उपक्रमात्मक। > प्रिपैरॅटॅरि
**prepare**, तैयार क०, बनाना; ~**d**, तैयार; उद्यत, तत्पर; ~**dness**, तैयारी*; तत्परता*। > प्रिपे'अॅ, प्रिपे'अॅड; प्रि-पे'अॅर्-इड्-निस
**prepayment**, पूर्व-अदायगी*, पूर्वशोधन। > प्रीपेमॅन्ट
**prepense**, पूर्वचिन्तित, पूर्वविमर्शित। > प्रिपे'न्स
**preplanned**, पूर्वयोजित। > प्रीप्लैन्ड
**preponde/rance**, 1. (*in weight*) गुरुता*; 2. (*in force*) प्रबलता*, प्राबल्य; 3. (*in influence*) प्रधानता*, प्राधान्य; 4. (*in quantity*) आधिक्य, बाहुल्य, प्रचुरता*; 5. (*in occurrence*) प्रचलन; ~**rant** (~**rate**), 1. गुरुतर (होना); 2. प्रबल (होना); 3. प्रभावी, प्रधान (होना); 4. अधिक प्रचुर होना; 5. अधिक प्रचलित (होना)। > प्रिपॉन्डॅ/रॅन्स, ~रॅन्ट, ~रेट
**preposition**, पूर्वसर्ग; ~**al**, पूर्वसर्गिक। > प्रे'पॅज़ि/शॅन, ~शॅनॅल
**prepositive**, पूर्वसर्ग के रूप में लगाया हुआ। > प्रिपॉज़्-इटिव़
**prepossess**, (पक्ष में) प्रभावित क०, प्रभाव डालना; ~**ing**, आकर्षक, रमणीय, मनोहर, चित्ताकर्षक; ~**ion**, 1. पक्षपात, झुकाव; 2. (*prejudice*) पूर्वग्रह। > प्रीपॅज़े'स; प्रीपॅज़े'स्-इन्ग, प्रीपॅज़े'शॅन
**preposterous**, 1 (*absurd*) असगत, निरर्थक, अनर्गल; 2. (*ridiculous*) हास्यास्पद। > प्रिपॉस्टॅरॅस
**pre/potency**, 1. प्रबलता*, 2. (*biol.*) प्रगुणता*; ~**potent**, प्रबल, अधिक्षम; प्रगुण। > प्रिपोटॅन्सि; प्रिपोटॅन्ट
**prepuce**, खलड़ी*, गिलाफ़, घूँघट, शिश्न-मुण्डच्छद। > प्रीप्यूस
**prerequisite**, *n.*, पूर्वापेक्षा*; *adj.*, पूर्वापेक्षित। > प्रीरे'क्विज़िट
**prerogative**, 1. परमाधिकार; 2. (*privilege*) विशेषाधिकार, प्राधिकार; 3. (*advantage*) लाभ। > प्रिरॉगॅटिव़
**presage**, *n.*, 1. (*omen*) शकुन; 2. (*presentiment*) पूर्वाभास, पूर्वबोध; —*v.*, पूर्वसूचना* देना, पूर्वबोध होना; भविष्यवाणी* क०। > प्रे'स्-इज (*n.*); प्रिसेज (*v.*)
**presbyopia**, दूरदृष्टिदोष, जरा-दूरदृष्टि*। > प्रे'ज़्-बि-ओप्/यॅ=इअॅ

**presbyter,** 1. (*elder*) धर्मवृद्ध, वयोवृद्ध; 2. पुरोहित; ~**y,** पुरोहिताश्रम।
> प्रे'ज़्-बि-टॅ, ~रि

**prescience,** 1. पूर्वज्ञान, पूर्वबोध; 2. (*foresight*) दूरदर्शिता*। > प्रे'सिअॅन्स

**prescient,** पूर्वज्ञानी; दूरदर्शी। > प्रे'सिअॅन्ट

**prescind,** काट देना; अलग कर देना।
> प्रिसिन्ड

**prescribe,** 1. निर्धारित क०, आदेश देना, प्रदिष्ट, विहित या नियत क०; 2. (*med.*) नुसखा लिखना; 3. (*law*) चिरभोग के आधार पर दावा क०; ~**r,** प्रदेष्टा।
> प्रिस्क्राइब; प्रिस्-क्राइब्-अॅ

**prescript,** आदेश, अध्यादेश; ~**ible,** 1. (*of illness*) साध्य; 2. (*law*) चिरभोग-जन्य; ~**ion,** 1. प्रदेशन, निर्धारण; आदेश; 2. (*med.*) नुसखा; 3. (*law*) चिरभोग, अतिभोग, भोगाधिकार; ~**ive,** 1. आदेशात्मक; 2. (*law*) चिरभोगज, चिरभोगजन्य; 3. चिरकालिक, पुराना, रूढ़िगत; 4. (*gram.*) निर्देशात्मक, आदर्शी। > प्रीस्-क्रिप्ट; प्रिस्-क्रिप्/टिबॅल, ~शॅन, ~टिव

**presence,** 1. उपस्थिति*, हाज़िरी*, विद्यमानता*, मौजूदगी*; 2. (*personality*) व्यक्तित्व; 3. (*of God*) सान्निध्य; ~ **of mind,** सुध-बुध*। ~-**chamber,** दीवानखाना, श्रीमंडप। > प्रे'ज़ॅन्स

**present,** *adj.*, 1. (*not absent*) उपस्थित, हाज़िर, विद्यमान्; 2. (*actual*) वर्तमान, मौजूदा; 3. (*in question now*) प्रस्तुत; 4. (*gram.*) वर्तमानकालिक; —*n.*, 1. वर्तमान काल; 2. उपहार, भेंट*; —*v.*, 1. (*introduce*) परिचय कराना, मिलाना; 2. (*bring forward*) प्रस्तुत क०, सामने रखना, पेश क०, उपस्थित क०; 3. (*show*) दिखाना, प्रदर्शित क०; 4. देना, प्रदान क०; 5. का अभिनय क०; 6. (*law*) पेश क०; **at** ~, सम्प्रति, इस समय।
> प्रे'ज़ॅन्ट (*adj.*, *n.*); प्रि-ज़े'न्ट (*v.*)

**presen/table,** 1. (*fit to be seen*) सामने आने योग्य; 2. प्रदेय; ~**tation,** 1. प्रस्तुतीकरण, उपस्थापन; 2. प्रदर्शन, अभिनय; 3. समर्पण, प्रदान; भेंट*, उपहार; 4. (*obstetrics*) प्रस्तुति*; 5. (*law*) उपस्थापन, प्रस्तुति*; 6. (*setting forth*) निरूपण, प्रतिपादन; 7. (*image*) प्रतिकृति*, प्रतिरूप; ~**tative,** 1. प्रत्यक्षज्ञानात्मक; 2. (*perceptive*) अनुबोधक।
> प्रिज़े'न्टॅबॅल; प्रे'ज़ॅन्टेशॅन; प्रिज़े'न्टॅटिव

**presentee,** 1. (*recommended*) प्रस्तावित व्यक्ति; 2. (*donee*) आदाता, पुरस्कृत व्यक्ति।
> प्रे'ज़ॅन्टी

**presentient,** पूर्वज्ञानी।
> प्रि-से'न्-शि-अॅन्ट

**presentiment,** पूर्वज्ञान, पूर्वाभास, पूर्वबोध। > प्रि-ज़े'न्-टि-मॅन्ट

**presentive,** अवबोधक। > प्रिज़े'न्-टिव

**presently,** 1. (*soon*) शीघ्र ही, अभी अभी, तुरंत; 2. (*now*) सम्प्रति, इस समय। > प्रे'ज़ॅन्ट्-लि

**presentment,** 1. (*act of presenting*) उपस्थापन, प्रस्तुतीकरण; 2. (*law*) विवरण; बयान; 3. (*image*) प्रतिकृति*, चित्र, 4. (*theatrical representation*) प्रदर्शन।
> प्रिज़े'न्ट्मॅन्ट

**preser/vable,** परिरक्ष्य; ~**vation,** 1. (*of food, etc.*) परिरक्षण; 2. (*well-being*) सुरक्षा*; 3. (*protection*) रक्षण, संरक्षण, प्रतिरक्षण, (सं)रक्षा*, प्रतिरक्षा*, सुरक्षा*; ~**vative,** परिर्क्षक, परिरक्षी; संरक्षक, रक्षक।
> प्रिज़ॅ:वॅबॅल; प्रे'ज़ॅवेशॅन; प्रिज़ॅ:वॅटिव

**preserve,** *v.*, 1. (*food etc.*) परिरक्षण क०; 2. (*protect*) सुरक्षित रखना; बचाना; 3. (*maintain*) बनाए रखना; —*n.*, परिरक्षित फल; सुरक्षित स्थान या क्षेत्र; ~**d,** परिरक्षित। > प्रिज़ॅ:व, प्रिज़ॅ:व्ड

**preside,** सभापति होना; संचालन क०, चलाना; प्रधान होना; ~**d by,** के सभापतित्व में; की अध्यक्षता* में।
> प्रिज़ाइड; प्रिज़ाइड्-इड

**presidency,** राष्ट्रपतित्व; सभापतित्व; अध्यक्षता*; महाप्रान्त। > प्रे'ज़्-इ-डॅन्-सि

**president,** 1. (*of country*) राष्ट्रपति; 2. अध्यक्ष; सभापति; ~**ial,** राष्ट्रपति-; अध्यक्षीय। > प्रे'ज़्-इ-डॅन्ट

**presiding** (deity), अधिष्ठाता (देवता)।
> प्रिज़ाइड्-इन्ग

**presidium**, स्थायी समिति*; प्रधान परिषद्*। > प्रिसिड्-इअॅम

**press**, *n.*, 1. (*pressure*) दबाव; 2. (*of work*) व्यस्तता*, हड़बड़ी*; 3. (*throng*) भीड़-भाड़*, भीड़-भड़क्का, धक्कमधक्का; 4. (*mech.*) सम्पीडक; 4. (*printing ~*) मुद्रण-यन्त्र; मुद्रणालय, छापाखाना; 5. (*newspapers*) समाचारपत्र, अखबार; 6. (*men*) पत्रकार, प्रेस; 7. (*cupboard*) आलमारी*; —*v.*, 1. दबाना; 2. (*fig.*) दबाव डालना; 3. (*squeeze out*) पेरना, निचोड़ना; 4. (*iron*) इस्तरी* क०; 5. तंग क०; 6. (*insist*) अनुरोध क०, आग्रह क०; 7. (*force*) बाध्य क०, मजबूर क०; 8. (*emphasize*) पर बल देना, को महत्त्व देना; 9. (*urge on*) प्रोत्साहित क०, प्रेरित क०; 10. (*go forward*) आगे बढ़ता जाना; 11. (*crowd*) घेर लेना, भीड़* लगाना; in the ~, यन्त्रस्थ; ~ **conference**, पत्रकार-सम्मेलन; ~ **copy**, मुद्रण-प्रति*; ~-**gallery**, पत्रकार-कक्ष; ~ **material**, प्रकाशन-सामग्री*; ~**man**, पत्रकार; ~**mark**, पुस्तक-संख्या*; ~**release**, प्रकाशनार्थ विज्ञप्ति*; ~-**work**, मुद्रण। > प्रे'स

**pressing**, *adj.*, 1. (*urgent*) अत्यावश्यक, बहुत जरूरी; 2. (*serious*) भारी, घोर, जोरदार; 3. (*insistent*) आग्रही, दुराग्रही, हठीला; —*n.*, अनुरोध, आग्रह; दबाव। > प्रे'स्-इन्ग

**pressure**, 1. (*physical*) दाब*, चाप, दबाव; 2. (*fig.*) दबाव, प्रभाव, दाब*; 3. (*affliction*) क्लेश, कष्ट, कठिनाई*, विपत्ति*; 4. (*urgency*) अत्यावश्यकता*; ~ of work, व्यस्तता*, कार्यभार; ~-**cooker**, दाब-कुकर; ~-**gauge**, दाबमापी, दाबमापक; ~ **group**, दबाव-गुट, प्रभावक गुट, प्रभावी समूह। > प्रे'शॅ

**pressurized**, दाबानुकूलित। > प्रे'शॅराइज्ड

**prestation**, शोधन, अदायगी*। > प्रे'स्टेशॅन

**prestidigi/tation**, इन्द्रजाल; ~**tator**, ऐन्द्रजालिक, मायावी। > प्रे'स्-टि-डि-जि-टे-शॅन; प्रे'स्-टि-डि-जि-टे-टॅ

**prestige**, प्रतिष्ठा*, गौरव। > प्रे'स्टीश़

**prestissimo**, अतिक्षिप्र। > प्रे'स्-टिस्-इ-मो

**presto**, क्षिप्र। > प्रे'स्टो

**presumable**, संभावनीय, संभावित। > प्रिज़्यूमॅबॅल

**presumably**, संभाव्यत:, अनुमानत:। > प्रिज़्यूमॅब्लि

**presume**, 1. (*venture*) (का) साहस क०; धृष्टता* क०; 2. (*assume*) मान लेना; 3. का प्रमाण होना; ~ on, से अनुचित लाभ उठाना, का दुरुपयोग क०; ~**d**, अनुमानित। > प्रिज़्यूम; प्रिज़्यूम्ड

**presuming**, अक्खड़, धृष्ट। > प्रिज़्यूम्-इन्ग

**presumption**, 1. (*assumption*) प्रकल्पना*, परिकल्पना*; अनुमान; धारणा*; 2. (*effrontery*) धृष्टता*, ढिठाई*, दु:साहस; 3. (*arrogance*) अक्खड़पन; अहंकार, अवलेप; 4. (*false hope*) दुराशा*। > प्रिज़ॅम्शॅन

**presumptive**, 1. (*inferred*) अनुमानित, संभावित, प्रकल्पित (*also of heir*); 2. आनुमानिक; ~ mood, संदेहार्थ। > प्रि-ज़ॅम्-टिव

**presumptuous**, धृष्ट, अक्खड़, ढीठ; अवलिप्त; दुराशी। > प्रिज़ॅम्टयूअॅस

**presuppose**, 1. (पहले से) मान लेना; 2. (*require*) के लिए आवश्यक होना, की अपेक्षा* रखना; ~**d**, पूर्वकल्पित। प्रीसॅपोज़

**presupposition**, पूर्वधारणा*, पूर्वकल्पना*, पूर्वमान्यता*। > प्रीसॅपॅज़िशॅन

**pretence, pretense**, 1. (*claim*) दावा; 2. (*pretext*) बहाना; 3. (*show*) दिखावा, प्रदर्शन; ढोंग; 4. (*deceit*) छल, कपट। > प्रिटे'न्स

**pretend**, 1. दावा क०; 2. (*feign*) का बहाना क० या देना; का अभिनय क०, का स्वाँग भरना, का ढोंग रचना; ~**ed**, 1. (*false*) मिथ्या; 2. (*alleged*) तथाकथित; ~**er**, 1. दावेदार; 2. उम्मीदवार; 3. (*deceiver*) कपटी, धोखेबाज़। > प्रिटे'न्ड; प्रि-टे'न्-डिड; प्रि-टे'न्-डॅ

**pretension**, 1. (*claim*) दावा; 2. (*pretext*) बहाना; 3. (*pretentiousness*)

महत्त्वाकांक्षा*; मिथ्याभिमान; आडम्बर, आत्मप्रदर्शन। > प्रिटे'न्शॅन
**pretentious**, महत्त्वाकांक्षी; मिथ्याभिमानी, आडम्बरी। > प्रिटे'न्शॅस
**preter-**, अति-। > प्रीटॅ
**preterhuman**, अतिमानव। > प्रीटॅह्यूमॅन
**preterit(e)**, भूत(काल), अतीत। > प्रे'टॅरिट
**preterition**, अकरण, अनाचरण; चूक*; विलोपन; विस्मरण। > प्रीटॅरिशॅन
**preter/mission**, विलोपन; चूक*; उपेक्षा*; ~**mit**, छोड़ देना, नहीं क०; उपेक्षा* क०, पर ध्यान न देना। > प्रीटॅमिशॅन; प्रीटॅमिट
**preternatural**, अतिप्राकृत। > प्रीटॅनैचॅरॅल
**pretext**, बहाना, मिस, व्याज, हीला। > प्रीटे'क्स्ट
**pre/tone**, बलाघातपूर्व ध्वनि*; ~**tonic**, बलाघातपूर्व। > प्रीटोन; प्रीटॉन्-इक
**prettify**, सँवारना। > प्रिटिफ़ाइ
**prettily**, अच्छी तरह* से, आकर्षक ढंग से। > प्रिटिलि
**prettiness**, मनोहरता*, रमणीयता*, बाँकपन। > प्रिटिनिस
**pretty**, *adj.*, 2. मनोहर, रमणीय; रुचिकर, सुन्दर; 2. (*foppish*) बना-ठना, बाँका-तिरछा; *adv.*, बहुत कुछ, पर्याप्त मात्रा* में। > प्रिटि
**prevail**, 1. (*triumph*) अभिभावी होना; 2. (*succeed*) सफल होना; 3. (*predominate*) प्रबल होना, सर्वाधिक होना; 4. (*be current*) प्रचलित होना, चालू होना; ~ **on**, (के लिए) राजी क०, सम्मत क०; ~**ing**, 1. (*predominant*) प्रबल, प्रधान, अभिभावी, हावी; 2. *see* PREVALENT; 3. (*efficacious*) प्रभावोत्पादक। > प्रिवेल; प्रिवेल्-इन्ग
**pre/valence**, प्रचलन, प्रचार; व्यापकता*; ~**valent**, प्रचलित, चलनसार, चालू। > प्रे'वॅ/लॅन्स, ~लॅन्ट
**prevari/cate**, गोल बात* कहना; छल-कपट क०; ~**cation**, टाल-मटोल*; छल-कपट। > प्रिवैरिकेट; प्रिवैरिकेशॅन
**prevenient**, 1. पूर्ववर्ती; 2. (*expectant*) प्रत्याशी। > प्रीवीन्-इअॅन्ट
**prevent**, रोकना, रुकावट* या बाधा* डालना, नहीं होने देना; ~**able**, ~**ible**, निवार्य, निरोध्य; ~**ative**, ~**ive**, निवारक, निरोधक, रोधात्मक, निरोधी; ~**ion**, निवारण, रोक*, निरोध, रोकथाम*। > प्रिवे'न्ट; प्रिवे'न्/टॅबॅल, ~टिबॅल, ~टॅटिव़, ~टिव़; ~शॅन
**preview**, पूर्वदर्शन। > प्रीव्यू
**previous**, पूर्ववर्ती, पूर्व, पिछला, पहले का; ~**ly**, पहले, पूर्व, पहले से। > प्रीव्-यस
**prevision**, दूरदर्शिता*; पूर्वज्ञान। > प्रिविश़ॅन
**pre-war**, युद्धपूर्व। > प्री-वॉ:
**prey**, *n.*, शिकार, अहेर; *v.*, 1. शिकार क०; 2. (*rob*) लूटना; (*wear out*) क्षीण या नष्ट कर देना। > प्रे
**price**, *n.*, दाम, मूल्य, क़ीमत*, भाव; *v.*, मूल्य लगाना या निर्धारित क०; ~**less**, अमूल्य; ~-**list**, मूल्य-सूची*; ~-**tag**, मूल्य-पर्ची*। > प्राइस; प्राइस्-लिस; प्राइस्-लिस्ट
**prick**, *v.*, 1. छेदना, चुभाना; 2. (*pain, sting*) दुखाना, सालना; 3. प्रेरित क०, प्रोत्साहित क०; 4. चिह्न लगाना, चिह्नित क०; —*n.*, 1. छेद; 2. (~*ing*) छेदन; 3. (*pain*) चुभन*; कसक*, टीस*, साल*; 4. (*goad*) अंकुश; ~ **up one's ears**, कान उठाना या खड़े क०; ~-**eared**, ऊर्ध्वकर्ण; ~**er**, बेधनी*; चुभनी*। > प्रिक; प्रिक्-अॅ
**pricket**, 1. (*spike*) शंकु; 2. हिरन, हरिण। > प्रिक्-इट
**prickle**, *n.*, काँटा, कण्टक, तीक्ष्णवर्ध; *v.*, चुभाना, गोदना। > प्रिकॅल
**prickly**, कँटीला, काँटेदार, कण्टकित; चुभानेवाला, झुनझुनी* पैदा करनेवाला; ~ **heat**, अम्हौरी*, अम्भौरी*, पित्ती*, गरमी-दाना; ~ **pear**, नागफनी*। > प्रिक्-लि
**pride**, 1. (*conceit*) अभिमान, अहंकार, घमण्ड, गर्व; 2. (*self-respect*) आत्माभिमान, आत्मगौरव; 3. (*proper* ~) गौरव, गर्व; 4. (*elite*) सर्वोत्कृष्ट (वर्ग, अंश, वस्तु*); 5. (*prime*) यौवन, उत्कर्ष; ~ **oneself on**, पर गर्व क०; ~**ful**, अभिमानी, घमण्डी। > प्राइड; प्राइड्फ़ुल
**prie-dieu**, प्रार्थना-पीठिका*। > प्रीड्यॅ:

**prier**, झँकवैया। > प्राइ-अँ

**priest**, याजक, पुरोहित; पुजारी; ~**craft**, पुजारी-प्रपंच, पुरोहित-प्रपंच; ~**ess**, पुजारिन*; ~**hood**, पुरोहिताई*, पौरोहित्य; ~**ly**, पुरोहिती, याजकीय; ~-**ridden**, पुरोहिताधीन। > प्रीस्ट; प्रीस्ट्/क्राफ़्ट, ~इस, ~हुड, ~लि, ~रिड्न

**prig**, दम्भी, ख़ुद-परस्त; परोपदेशक; ~**gery**, दम्भ, आत्मसन्तोष; ~**gish**, आत्मसन्तुष्ट; तकल्लुफ़-मिज़ाज; *see* PRIG। > प्रिग; प्रिगॅरि; प्रिग्-इश

**prim**, 1. तकल्लुफ़-मिज़ाज; 2. औपचारिक, रूखा; 3. (*demure*) शान्त, गम्भीर। > प्रिम

**prima**, प्रथम; प्रधान; ~ **donna**, प्रधान गायिका*; ~ **facie**, *adv.*, ऊपर से (देखने पर), प्रत्यक्षतः; —*adj.*, प्रथमदृष्टया। > प्रीमॅ; प्री-मॅ-डॉन्-अॅ; प्राइमॅफ़ेशिई

**primacy**, प्रमुखता*, श्रेष्ठता*; आधिपत्य। > प्राइमॅसि

**primage**, अतिरिक्त भाड़ा। > प्राइम्-इज

**primal**, आद्य, आदिम; प्रमुख। > प्राइमॅल

**primarily**, 1. (*principally*) मुख्यतः मुख्यतया, प्रधानतः; 2. पहले, आदि में। > प्राइमॅरिलि

**primary**, 1. (*original*) आद्य, आदिम, आदि-; 2. (*fundamental*) मूल, मूलभूत, मौलिक, बुनियादी; प्राथमिक; 3. (*earliest*) प्रथम, पहला; 4. (*chief*) प्रधान, मुख्य; 5. (*elementary*) प्राथमिक, प्रारंभिक, प्राइमरी; 6. (*chem. phys.*) प्राथमिक; ~ **education**, प्राथमिक शिक्षा*; ~ **suffix**, कृत्प्रत्यय। > प्राइमॅरि

**primate**, 1. धर्माधिपति; 2. (*animal*) नरवानर, प्राइमेट; ~**s**, नरवानरगण। > प्राइम्-इट (1); प्राइमेट (2); प्राइमेटीज़

**prime**, *adj.*, 1. (*in time*) प्रथम, पहला; आदिम, आद्य; आरंभिक; 2. (*chief*) प्रधान, मुख्य; 3. (*first-rate*) उत्कृष्ट, बढ़िया, उत्तम; 4. (*fundamental*) मूल, आदि-; 5. (*of numbers*) अभाज्य, रूढ़; —*n.*, 1. (*of life*) चढ़ती जवानी*, बहार*; 2. (*beginning*) प्रारंभ; 3. (*spring*) वसन्त, बहार*; 4. (*best stage*) उत्कर्ष, पूर्णोत्कर्ष, पूर्णता*; 5. (*best part*) सर्वोत्तम अंश; 6. (*dawn*) प्रातःकाल, उषाकाल, प्रभात; 7. (*prayer*) प्रभाती*; 8. (*number*) अभाज्य संख्या*; —*v.*, 1. (*prepare*) तैयार क०; 2. (*mech.*) पनियाना; 3. (*cover with a first coat of painting*) अस्तर चढ़ाना; 4. सिखा देना; 5. (*a firearm*) रंजक* लगाना या डालना; ~ cost, मूल लागत*; ~ matter, आदि-द्रव्य; ~ meridian, आदि-रेखांश; ~ minister, प्रधान मन्त्री; ~ mover, आदि-प्रवर्तक। > प्राइम

**primer**, 1. (*book*) प्रवेशिका*; 2. (*of fire-arm*) रंजकी ; 3. प्रारंभक। > प्राइम्-अॅ

**prim(a)eval**, आदिम, आदियुगीन। > प्राइमीवॅल

**priming**, 1. (*gunpowder*) रंजक*; 2. (*undercoat*) अस्तर; 3. (*of pump*) उपक्रामण। > प्राइम्-इन्ग

**primiparous**, प्रथमप्रसवा*। > प्राइमिपॅरॅस

**primitive**, *adj.*, 1. आदिम, आद्य, आदि-; 2. (*ancient*) पुरातन, आदिकालीन, प्राचीन; 3. (*crude*) कच्चा, अपरिष्कृत; 4. (*uncivilized*) असभ्य; 5. (*old-fashioned*) पुराना; 6. (*basic*) मूल; —*n.*, 1. आदिम मानव; 2. मध्यकालीन चित्रकार; 3. (*math.*) पूर्वग; 4. (*gram.*) धातु*, मूल। > प्रिम्-इ-टिव्

**primitivism**, आदिमवाद। > प्रिम्-इटिविज़्म

**primo/genitor**, आदिपुरुष; ~**geniture**, ज्येष्ठता*; ज्येष्ठाधिकार। > प्राइमॅजे'न्/इ-टॅ, ~इ-चॅ

**primor/dial**, आदिकालीन, आदिम, आद्य, आदि-; मौलिक, मूल-; प्रारंभिक; ~**dium**, आद्यक। > प्राइमॉःड्/यॅल=इअॅल, ~यॅम

**prince**, राजकुमार; राजा; ~ consort, रानीपति, राजकुँवर; ~**dom**, राज्य; ~**ly**, 1. राजसी; 2. (*liberal*) उदार; 3. (*magnificent*) शानदार, प्रतापी। > प्रिन्स; प्रिन्स्डॅम; प्रिन्स्-लि

**princess**, राजकुमारी*। > प्रिन्से'स, प्रिन्-से'स (*when followed by a name*)

**principal**, *adj.*, मुख्य, प्रधान, प्रमुख; मूल; —*n.*, 1. (*of college*) प्राचार्य, प्रिंसिपल; 2. (*chief*) अध्यक्ष, प्रधान; नायक, नेता,

मुखिया; मालिक, स्वामी; 3. (*capital sum*) मूल, मूलधन; 4. (*rafter*) धरन*, शहतीर; 5. मुख्य अपराधी; ~ly, मुख्यतया।
> प्रिन्सॅपॅल = प्रिन्-सिपॅल

**principality**, राज्य; प्रदेश, जागीर*।
> प्रिन्-सि-पैल्-इ-टि

**principle**, 1. सिद्धान्त; 2. (*ultimate source*) मूलतत्त्व, (सार)तत्त्व, आधारभूत कारण; 3. (*rule*) नियम; 4. (*integrity*) ईमानदारी*, सत्यनिष्ठा*, न्यायनिष्ठा*; on ~, सिद्धान्ततः; ~d, सिद्धान्ती; चरित्रवान्।
> प्रिन्सॅपॅल = प्रिन्-सि-पॅल; प्रिन्सॅपॅल्ड

**prink**, बनना-ठनना। > प्रिन्क

**print**, *v.*, 1. छापना, मुद्रित क०; मुद्रांकन क०; छपवाना; 2. (*stamp*) छाप* या मुहर* लगाना; 3. (*imprint*) अंकित क०; —*n.*, 1. छपाई*; मुद्रित सामग्री*; प्रति*; 2. (*imprint*) छाप*, छापा, निशान; 3. (*instrument*) छापा, ठप्पा; 4. (*cloth*) छींट*; in ~, प्रकाशित; प्राप्य; out of ~, अप्राप्य; ~ order, मुद्रण-आदेश; ~able, मुद्रणीय; ~ed, मुद्रित; ~er, मुद्रक; ~ing, छपाई*, मुद्रण; — press, मुद्रण-यन्त्र।
> प्रिन्ट; प्रिन्/टॅबॅल, ~टिड, ~टॅ, ~टिन्ग

**prior**, *adj.*, पूर्व; पूर्ववर्ती; *n.*, मठाधिकारी, मठाध्यक्ष; ~ to, से पहले; ~ess, मठाध्यक्षा*; ~ity, 1. प्राथमिकता*, प्रथमता*, अग्रता*; 2. (*in time*) पूर्वता*, पूर्ववर्तिता*; ~y, मठ। > प्राइ-अॅ; प्राइअॅरिस; प्राइऑरिटि; प्राइअॅरि

**prism**, 1. प्रिज़्म, समपार्श्व; 2. (*optics*) प्रिज़्म, संक्षेत्र; 3. (*spectrum*) स्पेक्ट्रम, वर्ण-क्रम, रंगावली*; ~atic, समपार्श्वीय; प्रिज़्मी, सांक्षेत्रिक। > प्रिज़्म; प्रिज़्मैट्-इक

**prison**, क़ैदख़ाना, जेलख़ाना, कारागार, बन्दीगृह; ~er, क़ैदी, बन्दी; — of state, राजबन्दी; — of war, युद्धबन्दी; ~-warden, कारापाल, जेलर।
> प्रिज़ॅन; प्रिज़्-नॅ

**pristine**, 1. (*former*) पूर्व, भूतपूर्व; 2. (*ancient*) पुरातन, प्राचीन, पूर्वकालीन; 3. (*original*) आदिम, आदि(कालीन)।
> प्रिस्टाइन

**prittle-prattle**, बकबक*। > प्रिटॅल्प्रैटॅल

**privacy**, 1. (*seclusion*) एकान्त, एकान्त स्थान, विविक्त; एकान्तता*; 2. (*secrecy*) गुप्ति*, गोपन, दुराव, छिपाव; गोपनीयता*।
> प्राइवॅसि

**private**, *adj.*, 1. (*one's own*) निजी; 2. (*personal*) व्यक्तिगत, वैयक्तिक, ख़ास; 3. (*not public*) ग़ैरसरकारी, अराजकीय, अशासकीय; असार्वजनिक, अलोक; 4. (*secluded*) एकान्तिक; 5. (*ordinary*) साधारण; 6. (*secret*) गुप्त; 7. (*confidential*) गोपनीय; 8. (*of agreement*) आपसी; 9. (*student*) स्वतन्त्र; —*n.*, 1. सामान्य सैनिक; 2. (*pl.*) गुप्तांग; in ~, ~ly, एकांत में, अकेले में; गुप्त रूप से; व्यक्तिगत रूप से; व्यक्तिगत जीवन में। > प्राइव्-इट, ~लि

**privateer**, निजी या ग़ैरसरकारी युद्धपोत (का कप्तान)। > प्राइवॅटिअॅ

**privation**, 1. (*absence*) राहित्य, अभाव; 2. (*want*) तंगी*, कठिनाई*, कष्ट।
> प्राइवेशॅन

**privative**, 1. अपहर्ता, अपहारक; अभावात्मक; 2. (*gram.*) अभाववाचक; ~ term, वैकल्प पद। > प्रिवॅटिव्

**privilege**, *n.*, 1. विशेषाधिकार, प्राधिकार; 2. (*special advantage*) सुविधा*; सौभाग्य; —*v.*, 1. विशेषाधिकार प्रदान क०; 2. विशेष सुविधा* देना; 3. (*exempt*) रियायत* क०, छूट* देना; breach of ~, अधिकार-हनन; ~d, प्राधिकृत, विशेषाधिकृत; विशेष सुविधा-प्राप्त; रियायती, सुविधा-; — communication, सविशेषाधिकार संसूचना*।
> प्रिव्/इलिज; ~इलिज्ड

**privity**, 1. रहस्य-ज्ञान, गुप्त जानकारी*; 2. (*law*) सम्बन्ध। > प्रिव्-इटि

**privy**, *adj.*, 1. ~ council, सर्वोच्च न्यायालय; ~ purse, राजभत्ता, निजी कोश; ~ seal, राजमुद्रा*; —*n.*, 1. शौचघर, शौचगृह; शौचगर्त्त; 2. (*law*) संसर्गी, सम्बन्धी।
> प्रिव्-इ

**prize**, *n.*, 1. पुरस्कार, पारितोषिक, इनाम; 2. (*ship*) विजित पोत; 3. (*loot*) नौजित माल, समुद्री लूट*, जीत* का माल; —*adj.*, 1. पुरस्कृत; 2. (*first class*) उत्कृष्ट; —*v.*,

**pus**, पीप*, पीब*, मवाद, पूय। > पॅस

**push**, *v.*, 1. (*press*) दबाना; 2. (*a cart*) ठेलना; 3. (*shove*) खिसकाना; ढकेलना, धकेलना, धक्का देना; 4. (*thrust out*) निकालना, आगे बढ़ाना; 5. (*thrust in*) डाल देना, लगाना, घुसाना, घुसेड़ना; 6. (*impel*) प्रोत्साहित क०, प्रेरित क०, उकसाना; 7. आगे बढ़ाना, आगे बढ़ता जाना; 8. (*exert oneself*) घोर परिश्रम क०, ज़ोर मारना या लगाना; 9. आगे बढ़ाना, में लगा रहना; 10. (*extend*) फैलाना, विस्तार देना; 11. (*press somebody*) पर दबाव डालना; 12. (*promote*) प्रचार क०, बढ़ावा देना, आगे बढ़ाना; —*n.*, 1. दाब*; ठेला; धक्का; 2. (*thrust*) प्रहार, वार; 3. (*effort*) प्रयास; 4. (*mil.*) अभियान, चढ़ाई*; 5. (*pressure*) दबाव; 6. (*energy*) उत्साह, ऊर्जस्विता*, तेज; 7. (*emergency*) संकट; ~ **on**, आगे बढ़ना; ~ **over**, गिरा देना; ~ **through**, पूरा क०, पारित क०; ~**-button**, दाब-बटन; ~**-cart**, ठेलागाड़ी*; ~**er**, चलता पुरज़ा; ~**ful**, ~**ing**, 1. उत्साही, उद्यमी; 2. (*officious*) दस्तन्दाज़; ~**over**, अशक्त प्रतिद्वन्द्वी; कान का कच्चा; सरल समस्या*। > पुश; पुश्-ओं

**pusillani/mity**, भीरुता*; कातरता*; ~**mous**, भीरु; कातर। प्यूसिलॅनिम्-इटि; प्यूसिलैन्-इमॅस

**puss(y)**, 1. बिल्ली* 2. (*hare*) ख़रगोश, खरहा। > पुस, पुसि

**pustu/lar** 1. फुंसीदार; 2. (*bot.*) स्फोट-पूर्ण; ~**late**, *v.*, फुंसी* बनना या उत्पन्न क०; —*adj.*, फुंसीदार। > पॅस्-ट्यू-लॅ; पॅस्ट्यूलेट

**pustule**, 1. पूयस्फोटिका*, फुंसी*; 2. (*on plant*) स्फोट। > पॅस्ट्यूल

**put**, *n.*, 1. (*throw*) फेंक*; 2. (*comm.*) विक्रय-विकल्प; —*v.*, 1. (*set*) रखना, रख देना; डालना; 2. (*impose*) लगाना; 3. (*a question etc.*) करना, प्रस्तुत क०, पेश क०; 4. (*express*) व्यक्त क०; 5. (*throw*) फेंकना; 6. कराना, बाध्य क०; 7. (*a ball*) मारना; ~ **about**, मोड़ना; फैलाना; तंग क०; ~ **across**, पूरा क०, निष्पादित क०; ~ **aside**, रख लेना, सुरक्षित रखना; निकाल देना, फेंक देना; ~ **by**, बचा रखना; टालना; ~ **down**, दमन क०, दबा देना; निरुत्तर कर देना, नीचा दिखाना; बन्द कर देना; लिख लेना; समझना; ~ **forth**, निकालना, फूटना; (शक्ति*) लगाना; प्रकाशित क०, फैलाना, निकालना; प्रस्तुत क०, पेश क०; ~ **forward**, पेश क०, प्रतिपादित क०; ~ **in**, रख लेना; में रख देना; सन्निविष्ट क०; लगाना; ~ **off**, आगे बढ़ाना, स्थगित क०; देर* क०; उतारना; निकाल देना; टाल देना; से विरक्त क०; रोकना; ~ **on**, पहन लेना; धारण क०; लगाना; अभिनय क०, प्रस्तुत क०; आरोपित क०; श्रेय देना; ~ **out**, निकाल देना, निकालना; बुझाना; घबरा देना, परेशान क०; सताना; कष्ट देना; ~ **over**, 1. (*ferry across*) पार उतारना; पहुँचाना, 2. (*postpone*) आगे बढ़ाना, 3. (*convey*) सम्प्रेषित क०; सफलतापूर्वक व्यक्त क० या अभिनय क०; लोकप्रिय बनाना; ~ **through**, निष्पादित क०, पूरा कर देना; नम्बर मिलाना; ~ **to it**, दबाव डालना; परेशान क०; ~ **up**, दिखाना, प्रदर्शित क०; पेश क०, प्रस्तुत क०; परिरक्षण क०; बनवाना; ठहराना; देना; लगाना; उठाना; अभिनय क०; बढ़ाना; ~ **up with**, सह लेना, बरदाश्त क०; ~**-and-call**, उभय-विकल्प; ~**-off**, बहाना; स्थगन; ~**-on**, कृत्रिम, बनावटी, दिखावटी; ~**-up**, (कपट से) पूर्वायोजित, छल-योजित। > पुट

**putamen** (*fruitstone*), गुठली*। > प्यूटेमॅन

**putative**, ख्यात; अनुमानित। > प्यूटॅटिव्

**putre/faction**, 1. सड़न*, सड़ान*, सड़ाव, पूतीभवन; 2. (*corruption*) प्रदोष; ~**factive**, 1. पूयकारी; 2. (*putrid*) सड़ियल। > प्यूट्रिफ़ैक्/शॅन, ~टिव्

**putrefy**, सड़ना, पूयित होना। > प्यूट्-रिफ़ाइ

**putres/cence**, सड़न*; सड़ी हुई चीज़ें*; ~**cent**, सड़ियल, पूतिमान। > प्यूट्रे'सॅन्स; प्यूट्रे'सॅन्ट

**putrid**, 1. सड़ा हुआ, सड़ियल; 2. पूतिगन्ध, दुर्गन्ध, बदबूदार; 3. (*depraved*) प्रदुष्ट, भ्रष्ट; ~**ity**, पूति*, सड़ायँध*, सड़न*।
> प्यूट्-रिड; प्यूट्रिड्-इटि

**putsch**, क्रान्ति*, विद्रोह। > पुच

**puttee**, पट्टी*। > पॅट्-ई

**putty**, पुटीन। > पॅट्-इ

**puzzle**, *n.*, 1. पहेली*; 2. (*problem*) समस्या*; 3. (*bewilderment*) उलझन*, परेशानी*, दुबधा*; 4. (*toy*) गोरखधन्धा; —*v.*, उलझन* में डालना या पड़ना; ~ **over**, पर गम्भीर विचार क०; ~ **out**, हल क०; ~**d**, परेशान, किंकर्तव्यविमूढ़; ~**ment**, उलझन*, परेशानी*; ~**r**, समस्या*।
> पॅज़ॅल; पॅज़ॅल्ड; पॅज़्लॅ

**puzzling**, उलझन* पैदा करनेवाला, रहस्यमय। > पॅज्-लिन्ग

**pyaemia**, पूयरक्तता*। > पाइ-ईम्-यॅ

**pycnometer**, घनत्वमापी।
> पिक्-नॉम्-इ-टॅ

**pygmy**, 1. पिग्मी; 2. (*dwarf*) बौना।
> पिग्-मि

**pyjamas**, पायजामा। > पॅजामॅज़

**pylon**, तोरण। > पाइलॉन

**pylorus**, जठरनिर्गम। > पाइलॉ:रॅस

**pyorrhoea**, पाइरिया*, शीताद, दन्ताज, परिदर, पूयस्राव। > पाइॲरीॲ

**pyramid**, पिरामिड, सूचीस्तम्भ; ~**al**, सूचीस्तम्भीय, पिरामिडी।
> पिरॅमिड; पिरैम्-इडॅल

**pyre**, चिता*। > पाइॲ

**pyrene**, गुठली*। > पाइरीन

**pyrethrum root**, अकरकरा।
> पाइरीथ्रॅम

**pyretic**, 1. ज्वरोत्पादक; 2. ज्वर-विषयक, ज्वर का; 3. (*antipyretic*) ज्वरहर, ज्वरान्तक। > पाइरे'ट्-इक

**pyrexia**, ज्वर। > पाइ-रे'क्-सि-ॲ

**pyrite**, पाइराइट, माक्षिक। > पाइराइट

**pyro-**, ताप-, उत्ताप-, अग्नि-। > पाइॲरो

**pyrogenetic**, 1. ऊष्मोत्पादक; ज्वरोत्पादक; 2. (*igneous*) अग्निजात।
> पाइॲरोजिने'ट्-इक

**pyrolatry**, अग्निपूजा*। > पाइॲरॉलॅट्रि

**pyrolysis**, ताप-अपघटन।
> पाइॲरॉल्-इसिस

**pyro/meter**, उत्तापमापी; ~**metry**, उत्तापमिति*। > पाइॲरॉम्/इटॅ, ~इट्रि

**pyrophobia**, अग्निभीति*।
> पाइॲरोफोब्यॅ

**pyrophoric**, स्वतःजलनशील।
> पाइॲरोफॉरिक

**pyro/technic**, आतिशबाज़ी-; चमत्कारपूर्ण; ~**technist**, आतिशबाज़; ~**technics**, ~**techny**, आतिशबाज़ी*(-शिल्प)।
> पाइॲरोटे'क्/निक, ~निस्ट, ~निक्स, ~नि

**python**, अजगर; ~**ess** (*witch*), डाइन*, जादूगरनी*, टोनहाइ*; ~**ic**, 1. अजगर का; 2. (*huge*) विशालकाय; 3. (*prophetic*) भविष्यसूचक, भविष्यवाची।
> पाइथॅन; पाइथॅनिस; पाइथॉन्-इक

**pyx**, (प्रसाद-)पेटिका*; ~**is**, 1. (*astron.*) नौदिक्सूचक; 2. पेटिका*; 3. (*pyxidium*) शीर्षस्फोटी। > पिक्स; पिक्स्-इस

qua, के रूप में, की हैसियत* से । > क्वे
**quack,** *n.*, 1. कठबैद, नीमहकीम; 2. (*of ducks*) काँ-काँ; —*v.*, 1. कठबैदी* क०; 2. काँ-काँ क०, टर्राना; 3. (*boast*) शेखी* मारना; ~**ery,** कठबैदी*, नीमहकीमी*; ~**ish,** कठबैद-सा; शेखीबाज़ । > **क्वैक; क्वैकॅरि; क्वैक्-इश**
**quadrable,** वर्ग्य ; क्षेत्रकलनीय । **क्वॉड्रॅबॅल**
**quadragenarian,** चत्वारिंशत्-वर्षीय । > क्वॉड्रॅजिने'ॲर्-इॲन
**quadragesi/ma,** चालीसा; ~**mal,** चालीस दिन का । > क्वॉड्रॅजे'स्/इमॅ, ~इमॅल
**quadr/angle,** 1. चतुष्कोण; 2. (*of building*) प्रांगण, चौक, अजिर; ~**angular,** चतुर्भुजीय, चतुष्कोण । > **क्वॉड्रैन्ग्गॅल;** क्वॅ = क्वॉ-ड्रैन्ग्-ग्यू-लॅ
**quadrant,** 1. चतुर्थांश, पाद; 2. (*of circle*) वृत्तपाद; 3. (*instr.*) क्वाड्रैंट; ~**al,** वृत्तपादीय । > **क्वॉड्रॅन्ट;** क्वॅ = क्वॉड्रैन्टॅल
**quadrat,** चतुष्कोणक, क्वाड । > **क्वॉड्रॅट**
**quadrate,** *adj.*, 1. चतुष्कोण, चौकोर, चौकोना; 2. (*zool.*) हनुसंधिका*; —*n.*, चतुष्कोण; —*v.*, वर्गकरण क०; वर्गमाप निकालना । > **क्वॉड्रिट; क्वॉड्रेट** (*v.*)
**quadratic,** *adj.*, 1. चतुष्कोण, वर्ग-; 2. (*alg.*) द्विघात, द्विघाती; —*n.*. द्विघाती समीकरण । > **क्वॅड्रैट्-इक**
**quadrature,** 1. वर्गकरण; क्षेत्रकलन; 2. (*astron.*) पादस्थिति* । > **क्वॉ-ड्रॅ-चॅ**
**quadrennial,** चतुर्वार्षिक। > **क्वॅड्रे'न्यॅल**
**quadric,** द्विघात, द्विघाती । > **क्वॉड्रिक**
**quadri/lateral,** चतुर्भुज; ~**lingual,** 1. चतुर्भाषीय, चतुर्भाषिक; 2. (*person*) चतुर्भाषी; ~**nomial,** चतुष्पद; ~**partite,** चतुष्पक्षीय; ~**syllabic,** चतुरक्षरीय; ~**syllable,** चतुरक्षर; ~**valent,** चतुःसंयोजक । > क्वॉड्रि/लैटॅरॅल, ~**लिन्ग्ग्वॅल,** ~**नोम्**-इॲल, ~**पाटाइट,** ~सिलैब्-इक, ~सिलॅबॅल; **क्वॅड्रिवॅलॅन्ट**

**quadroon,** वर्णसंकर । > **क्वॉड्रून**
**quadrumanous,** चतुर्हस्त । > **क्वॉड्रूमॅनॅस**
**quadruped,** चौपाया, चतुष्पाद । > **क्वॉड्रुपिड = क्वॉड्रुपे'ड**
**quadruple,** *adj.*, 1. (*fourfold*) चतुर्गुण, चौगुना, चौहरा; 2. चतुष्क; —*v.*, चौगुना क० या हो जाना । > **क्वॉड्रुपॅल**
**quadruplet,** चतुष्क । > **क्वॉड्रुप्लिट**
**quadrupli/cate,** *adj.*, चौहरा; *v.*, चौगुना क०; चार प्रतियाँ* तैयार क०; ~**cation,** चतुर्गुणन । >क्वॉड्रूप्लि/किट(*adj.*), ~केट(*v.*); क्वॉड्रूप्लिकेशॅन
**quaere,** प्रश्न । > **क्विअॅर्-इ**
**quaestor,** कोषाध्यक्ष । > **क्वीस्-टॅ**
**quaff,** *n.*, घूँट; *v.*, पी डालना, ढकोसना । > क्वाफ़
**quag,** दलदल**, ~**gy,** दलदला; ~**mire,** दलदल** (*also fig.*) । > क्वैग; **क्वैग्-इ; क्वैग्माइॲ**
**quail,** *n.*, 1. बटेर*; घाघस बटेर*; चिनिग बटेर*; 2. (button ~) लवा; —*v.*, दबकना, हिम्मत हारना; डराना; मन्द पड़ जाना; घबरा जाना । > क्वेल
**quaint,** अनोखा, अनूठा, निराला । > क्वेन्ट
**quake,** *v.*, 1. काँपना; 2. (*shiver*) सिहरना; —*n.*, कम्प, कम्पन; भूकम्प । > क्वेक
**quaky,** कम्पनशील । > **क्वेक्**-इ
**qualification,** 1. योग्यता*, अर्हता*, परिगुण; 2. (*degree*) उपाधि*; 3. (*condition*) प्रतिबन्ध, शर्त*; 4. (*restriction*) कमी*; 5. (*modification*) हेर-फेर । > **क्वॉलिफ़िकेशॅन**
**qualifi/cative,** गुणवाचक; ~**catory,** *see* QUALIFYING । > **क्वॉलिफ़ि/कॅटिव,** ~**केटॅरि** = **कॅटॅरि**
**qualified,** 1. (*fit*) योग्य; 2. (*limited*) सीमित, सापेक्ष; 3. (*having a degree*) सोपाधि(क) । > **क्वॉलिफ़ाइड**

**qualifier** (*gram.*), विशेषक। > क्वॉ-लि-फ़ाइअ़र्
**qualify**, 1. योग्य होना, बनना, ठहरना या बनाना; योग्यता* या अर्हता* प्राप्त क०; 2. (*describe*) बता देना, मान लेना, की संज्ञा* देना; 3. (*gram.*) विशेषता* बतलाना, विशेषित क०; अर्थ सीमित क० या बदलना; 4. (*modify*) परिवर्तित कर देना; 5. (*restrict*) सीमित कर देना; 6. (*moderate*) कम या हलका कर देना; ~**ing**, 1. अर्ह्-कारी; 2. विशेषक; 3. (*limiting*) प्रतिबंधक। > क्वॉलिफ़ाइ, ~इन्ग
**qualitative**, 1. गुणात्मक; 2. (*gram.*) गुणवाचक। > क्वॉलि/टॅटिव = टेटिव
**quality**, 1. (*attribute*) विशेषता*, धर्म, स्वभाव, लक्षण, गुण; 2. (*nature*) स्वभाव, स्वरूप; 3. (*kind*) प्रकार, कोटि*, दरजा; 4. (*skill*) योग्यता*; क्षमता*; 5. (*excellence*) गुण, उत्कर्ष; 6. (*phonetics*) स्थानभेद; in the ~ of a friend, मित्र के रूप में। > क्वॉलिटि
**qualm**, 1. (*nausea*) मिचली*, मतली*; 2. (*misgiving*) आशंका*, संशय, सन्देह; 3. (*scruple*) पापशंका*; ~**ish**, वमनेच्छु; आशंकित। > क्वॉ:म = क्वाम; क्वॉ:म्-इश
**quandary**, 1. उलझन*, असमंजस, दुबिधा*; 2. (*dilemma*) उभयसंकट; धर्मसंकट। > क्वॉन्डॅरि
**quant**, *n.*(*v.*) लग्घा, लग्गी* (से नाव* चलाना)। > क्वॉन्ट
**quantic**, समघाती। > क्वॉन्टिक
**quanti/fication**, परिमाणन; ~**fy**, परिमाण बताना या निर्धारित क०; परिमाणवाचक विशेषण लगाना। > क्वॉन्-टि-फ़ि-के-शॅन; क्वॉन्टिफ़ाइ
**quantitative**, मात्रिक; परिमाणात्मक; परिमाणवाचक, मात्रात्मक। > क्वॉन्टिटॅटिव = क्वॉन्टिटेटिव
**quantity**, 1. (*amount*) राशि* (*also math.*), ढेर; परिमाण, मात्रा*, इयत्ता*; 2. (*prosody*) मात्रा*। > क्वॉन्टिटि
**quantivalence**, संयोजकता*। > क्वॉन्‌टिवॅलॅन्स
**quantum**, क्वाण्टम, प्रमात्रा*। > क्वॉन्टॅम
**quarantine**, संगरोध(न), निरोधा*। > क्वॉरॅन्टीन
**quarrel**, *n.*, झगड़ा, कलह; *v.*, 1. झगड़ा क०, झगड़ना; 2. (*find fault*) दोष निकालना; 3. (*fall out*) में अनबन* हो जाना; ~**ler**, ~**some**, झगड़ालू, कलहप्रिय। > क्वॉरॅल; क्वॉरॅलॅ; क्वॉरॅल्सॅम
**quarrier**, **quarryman**, खदान-मज़दूर, कोहकन। > क्वॉरिअ़र्; क्वॉरिमॅन
**quarry**, *n.*, 1. खुली खान*, खदान*; 2. (*prey*) शिकार, अहेर, सावज; 3. (*stone*) चौका; —*v.*, (खोदकर) निकालना; खोदना; ~**ing**, उत्खनन। > क्वॉरि
**quart**, क्वार्ट। > क्वॉ:ट
**quartan**, चतुर्थक, ~ fever, चौथिया। > क्वॉ:टॅन
**quarter**, *n.*, 1. चतुर्थांश, चौथाई*; 2. (*measure*) क्वार्टर; 3. (*span*) बित्ता; 4. (*three months*) त्रिमास, त्रैमास्य, तिमाही*; 5. (*term*) सत्र; 6. (*direction*) दिशा*; 7. (*region*) प्रदेश; 8. (*of city*) महल्ला, मुहल्ला, बस्ती*, 9. (*of ship*) किलमी; 10. (*pl.*) निवास(स्थान), आवास; 11. (*mercy*) दया*, क्षमादान; 12. (*hindquarters*) पुट्ठा; —*v.*, 1 (चार भागों में) विभक्त क०; 2 चार टुकड़े कर देना; 3 (फ़ौज* को) टिकाना, ठहराना; at close ~s, निकट से; पास पास; cry ~, दया* माँगना; ~-**day**, त्रिमास-दिवस; ~-**deck**, किलिनडेक; ~**ed**, चतुर्धाकृत; चतुर्धाविहित; टिकाया हुआ; निवेशित; ~-**ill**, गठिया-गोली*; ~ **sessions**, त्रैमासिक न्यायालय। > क्वॉ:टॅ
**quarterage**, त्रैमासिक चन्दा, भत्ता, भुगतान या पेंशन*; टिकान*। > क्वॉ:टॅरिज
**quarterly**, *adj.*, *n.*, त्रैमासिक, तिमाही; —*adv.*, प्रति त्रिमास, हर चौथे महीने। > क्वॉ:टॅलि
**quartermaster**, 1. क्वाटर-मास्टर, रसद-प्रबन्धक; सैन्यवास-प्रबन्धक; 2. (*navy*) कर्णपाल। > क्वॉ:-टॅ-मास्-टॅ
**quartern**, चतुर्थांश। > क्वॉ:टॅन
**quartet**, 1. चतुष्क, चतुष्टय; 2. (*music*) चतुर्वाद्य। > क्वॉ:टे'ट

**quartic**, चतुर्घाती। > क्वॉ:टिक

**quartile**, चतुर्थक। > क्वॉ:टाइल

**quarto**, चौपेजी। > क्वॉ:टो

**quartz**, स्फटिक, बिल्लौर, बिलौर, काचमणि; ~**iferous**, स्फटिकमय। > क्वॉ:ट्स; क्वा:ट्-सिफ़ॅरॅस

**quash**, 1. (*crush*) कुचलना, मिटा देना, दबाना, दमन क०; 2. (*annul*) रद्द क०, खण्डित क०। > क्वॉश

**quasi**, -वत्, -प्राय, -कल्प, अर्ध-; ~-**contract**, संविदा-कल्प; ~-**judicial**, न्यायिक-कल्प। > क्वाज़्-इ = क्वेज़ाइ

**quassia**, भारंगी*। > क्वॉश्-अॅ

**quatercentenary**, चतुश्शती*। > क्वैटॅसे'न्टीनॅरि

**quater/nary**, *adj.*, चतुर्थ; चतुर्थयुगीन; —*n.*, 1. (*four*) चौका, चतुष्क; 2. (*period*) चतुर्थ महाकल्प; ~**nion**, चौका, चतुष्क; ~**nity**, 1. चौका, चतुष्क, चतुर्व्यूह; 2. (*fourfoldness*) चौहरापन, चतुर्विधता*। > क्वॅटॅ:न्/अॅरि, ~इअॅन, ~इटि

**quatrain**, चतुष्पदी*। > क्वॉट्-रेन

**quatrefoil**, चौपतिया। > कैट्रॅफ़ॉइल

**quaver**, *v.*, 1. (*tremble*) काँपना, थरथराना, लरजना; 2. (*music*) गिटकिरी* भरना, स्वर कँपाना; —*n.*, 1. (*trill*) स्वर-कम्पन, गिटकिरी*; 2. (*note*) अर्धपादस्वर; ~**y**, कंपायमान। > क्वेव्/अॅ, ~अॅरि

**quay**, (जहाज़ी) घाट; ~**age**, घाट-शुल्क। > की; की-इज

**queasy**, 1. (*food*) वमनकारी; 2. (*delicate*) नाज़ुक, सुकुमार; 3. (*scrupulous*) पाप-शंकालु, धर्मभीरु; 4. (*fastidious*) दुस्तोषणीय, तुनकमिजाज; 5. (*nauseated*) वमनेच्छु; he feels ~, उसे मिचली* आ रही है। > क्वीज़्-इ

**queen**, 1. (महा)रानी*; 2. (*card*) बेगम*; 3. (*chess*) वज़ीर; ~ **bee**, रानी-मक्खी*; ~ **consort**, पटरानी*; ~**ly**, रानीवत्*, रानी-सदश; ~ **mother**, राजमाता*; ~ **post**, पार्श्व थूनी*। > क्वीन

**queer**, *n.*, 1. विचित्र, विलक्षण, अनोखा; 2. (*eccentric*) सनकी, 3. (*suspect*) संदिग्ध; 4. (*ill*) अस्वस्थ; *v.*, बिगाड़ना। > क्विअॅ

**quell**, 1. दमन क०, कुचलना, दबाना; 2. (*allay*) शान्त क०, शमन क०। > क्वे'ल

**quench**, 1. बुझाना; 2. (*stifle*) दमन क०, दबाना; 3. (*slake*) शान्त क०, शमित क०, शमन क०; 4. (*cool*) ठण्डा क०। > क्वे'न्च

**quenelle**, कोफ़्ता। > कॅने'ल

**querimonious**, शिकायती, शाकी। > क्वे'रिमोन्यॅस

**querist**, प्रश्नकर्ता, प्राश्निक। > क्विअॅर्-इस्ट

**quern**, चक्की*। > क्वॅ:न

**querulous**, 1. शिकायती, शाकी; 2. (*peevish*) चिड़चिड़ा। > क्वे'रुलॅस

**query**, *n.*(*v.*), 1. प्रश्न, अनुयोग, पूछताछ* (क०); 2. (*doubt*) संदेह, शंका* (प्रकट क०); 3. प्रश्नचिह्न। > क्विअॅर्-इ

**quest**, *n.*(*v.*), खोज*, तलाश*, अन्वेषण (क०)। > क्वे'स्ट

**question**, *n.*, 1. प्रश्न, सवाल; 2. (*doubt*) संदेह, शंका*; 3. (*subject*) विषय, मामला; 4. (*problem*) समस्या*; —*v.*, प्रश्न पूछना, सवाल क०; संदेह प्रकट क०; विरोध क०, आपत्ति* क०; in ~, विचाराधीन; विवादास्पद; out of ~, निस्सन्देह; out of the ~, असंभव; ~**less**, असन्दिग्ध; ~-**mark**, प्रश्नचिह्न; ~-**paper**, प्रश्नपत्र; ~ **hour**, प्रश्न-अवधि*। > क्वे'स्चॅन

**questio/nable**, शंकनीय, शंकास्पद, सन्दिग्ध; संदेहास्पद; ~**nary**, प्रश्नात्मक ~**ner**, प्रश्नकर्ता, प्राश्निक। > क्वे'स्चॅ/नॅबॅल, ~नॅरि ~नॅ

**questionnaire**, प्रश्नावली*, प्रश्नमाला*। > के'=क्वे'स्टिअॅने'अॅ

**queue**, *n.*, 1. (*pigtail*) चोटी*; 2. क़तार*, पंक्ति*, ताँता; —*v.*, पंक्ति* में खड़ा होना > क्यू

**quibble**, *n.*, 1. (*pun*) श्लेष; 2. वाक्छल, वितण्डा*, टाल-मटोल*; —*v.*, टाल-मटोल* क०, बाल की खाल* निकालना; ~**r**, वाक्छली, वितण्डी, वितण्डक, वैतण्डिक। > क्विबॅल; क्विब्-लॅ

**quibbling**, वाक्छल, वितण्डा*, बारीकी-बीनी*। > क्विब्-लिन्ग

**quick**, *adj.*, 1. (*fast*) तेज़, द्रुत(गामी), शीघ्रगामी, फुरतीला; 2. (*prompt*) शीघ्र, तत्काल, अचिर, आशु; 3. (*of look*) सरसरी; 4. (*of mind, senses*) तेज़; 5. (*lively*) फुरतीला, तत्पर, सजीव; 6. (*sensitive*) संवेदनशील; —*adv.*, जल्दी, झट, शीघ्र, तुरन्त; —*n.*, जीवित; मर्म(स्थान); **~-eared**, तीक्ष्णकर्ण। > क्विक; **क्विक्-इअॅड**

**quicken**, 1. चाल* बढ़ाना, तेज़ क०; तेज़ हो जाना; 2. (*animate*) जान* डालना; अनुप्राणित क०; जोश दिलाना, उत्तेजित क०, 3. जीवित या सजीव क० या हो जाना; **~ing**, *adj.*, सचेतक, उत्तेजक; *n.*, स्पन्दन। > **क्विकॅन**; **क्विकॅनिन्ग**

**quick/-eyed**, **~sighted**, तीक्ष्णदृष्टि; **~lime**, अनबुझा चूना, बरी* का चूना, अलीचूना; **~ly**, शीघ्र, जल्दी, झट; फुरती* से; **~ness**, शीघ्रता*, जल्दी*; तीक्ष्णता*; **~sand**, चोर-रेत*, चोर-बालू, बलुआ दलदल, बलुई दलदल*, बालू-पंक; **~silver**, पारद, पारा; **~tempered**, चिड़चिड़ा, तनुकमिज़ाज, क्रोधी, तुनकना; **~witted**, प्रत्युत्पन्नमति, हाज़िरजवाब।

**quid**, *n.*, फंकी*; *v.*, चबाना। > क्विड

**quiddity**, 1. तत्त्व, सार; 2. (*quibble*) वितण्डा*, बारीकबीनी*। > **क्विड्-इटि**

**quidnunc**, 1. कुतूहली; 2. (*gossip*) गप्पी, गपोड़िया। > **क्विड्नॅन्क**

**quid pro quo**, 1. (*mistake*) भूल*; 2. (*compensation*) प्रतिकर, मुआवज़ा, हरजाना; 3. (*substitute*) एवज़ी (*person*); 4. (*tit for tat*) प्रतिकार, बदला। > **क्विड् प्रो क्वो**

**quies/cence**, 1. निष्क्रियता*; शान्ति*; 2. (*gram.*) अनुच्चरण; **~cent**, 1. निष्क्रिय, निश्चल, शान्त; 2. (*latent*) अव्यक्त, अप्रकट, सुप्त; 3. (*silent*) अनुच्चरित। > क्वाइए'सॅन्स; क्वाइए'सॅन्ट

**quiet**, *adj.*, 1. (*peaceful, gentle*) शान्त; 2. (*motionless*) निश्चेष्ट, निश्चल, स्थिर; 3. (*noiseless*) नीरव, निस्तब्ध; 4. (*silent*) मौन; गुमसुम; 5. (*not ostentatious*) सादा, निराडम्बर, आडम्बरहीन; 6. (*comm.*) मन्द; 7. (*secret*) गुप्त; 8. (*of a horse*) ग़रीब; —*n*, शान्ति*; नीरवता*; —*v.*, **~en**, शान्त क० या हो जाना; **~ism**, नैष्कर्म्य; निवृत्तिवाद, निवृत्तिमार्ग; **~ist**, निवृत्तिवादी; **~ly**, शान्तिपूर्वक, शान्ति* से। > **क्वाइअॅट**; **क्वाइ-अॅ/टिज़्म**, ~टिस्ट; **क्वाइअॅट्-लि**

**quietude**, (प्र)शान्ति*। > **क्वाइ-इट्यूड**

**quietus**, 1. मृत्यु; मुक्ति*, निर्वाण; 2. (*discharge*) उन्मुक्ति*, छुटकारा। > क्वाइ-**ईटॅस**

**quiff**, अलक*। > क्विफ़

**quill**, 1. (~ *feather*) पिच्छाक्ष, पंखपिच्छ, पक्ष-नाड़ी*; 2. (*pen*) पर की कलम*; 3. (*spine*) काँटा; 4. (*bobbin*) फिरकी*; 5. (*musical pipe*) वंशी*, बाँसुरी*। > क्विल

**quilt**, रज़ाई*, दुलाई*, > क्विल्ट

**quinary**, *adj.*, *n.*, पंचक। > **क्वाइनॅरि**

**quince**, वीही*; Bengal ~, बेल। > क्विन्स

**quincunx**, पंचवृक्ष। > **क्विन्कॅन्क्स**

**quindecagon**, पंचदशभुज। > **क्विन्डे'कॅगॅन**

**quingentenary**, पंचशती*। > **क्विन्जे'न्टीनॅरि**

**quinine**, कुनैन*, क्विनीन*। > **क्विनीन**

**quinquagenarian**, पंचाशद्वर्षीय। > क्विन्ग्क्वॅजिने'अर्इअॅन

**quinquagesima**, पचासा। > क्विन्ग्-क्वॅ-जे'स्-इ-मॅ

**quinquangular**, पंचकोण। > क्विन्ग्-**क्वैन्ग्**-ग्यु-लॅ

**quinquen/nial**, पंचवार्षिक, पंचवर्षीय; **~nium**, पंचाब्द। > क्विन्ग्क्वे'न्/इअॅल, ~इअॅम

**quinque/partite**, पंचपक्षीय; **~reme**, पंचचप्पू। > क्विन्ग्-क्वि-**पाटाइट**; **क्विन्ग्-क्विरीम**

**quinquivalent**, पंचसंयोजक। > क्विन्ग्-**क्विवॅलॅन्ट**

**quinsy**, कण्ठप्रदाह। > **क्विन्-ज़ि**

**quintan**, चौथिया। > **क्विन्टॅन**

**quintes/sence**, सारतत्त्व; **~sential**, सर्वोत्कृष्ट। > क्विन्टे'सॅन्स; क्विन्-टि-से'न्-शॅल

**quintet**, पंचक। > क्विन्टे'ट
**quintuple**, *adj*., पंचगुना, पंचगुण; *v*., पंचगुणित क०, पंचगुना क०। > क्विन्टयूपॅल
**quintuplet**, पंचक। > क्विन्टयूप्लिट
**quip**, *n*., 1. (*witticism*) चुटकुला; 2. (*taunt*) ताना; 3. *see* QUIBBLE; 4. अनोखी बात*; —*v*., चुटकुला छोड़ना; ताना मारना। > क्विप
**quire**, दस्ता। > क्वाइअँ
**quirk**, 1. *see* QUIBBLE; 2. *see* QUIP; 3. (*peculiarity*) विशिष्टता*; 4. (*mannerism*) व्यवहार-वैचित्र्य। > क्वॅ:क
**quirt**, चाबुक। > क्वॅ:ट
**quisling**, जयचन्द, देशद्रोही, शत्रुपोषी। > क्विज़्-लिन्ग
**quit**, *adj*., मुक्त, विमुक्त; रिहा; *v*., छोड़ देना, ख़ाली क०; चला जाना; जाने देना, मुक्त क०; **~-claim**, *n*., दस्तबरदारी*, अध्यर्थ-त्याग; **~-rent**, लगान। > क्विट
**quitch**, दूब*। > क्विट्च
**quite**, 1. नितान्त, बिलकुल, पूर्णरूपेण, पूर्णतया; 2. (*truly*) सचमुच, निश्चय ही। > क्वाइट
**quits**, बराबर। > क्विट्स
**quittance**, 1. उन्मोचन, छुटकारा; 2. (*receipt*) भरपाई*, रसीद*; 3. (*repayment*) प्रतिदान; 4. (*recompense*) प्रतिफल, पारिश्रमिक, इनाम; 5. (*reprisal*) प्रतिकार, प्रतिशोध। > क्विटॅन्स
**quitter**, कामचोर; कायर। > क्विट्-अँ
**quiver**, *n*., तरकश, तूणीर, तरकस, भाथा; 2. कम्पन, स्पन्दन; —*v*., थरथराना, लरजना, काँपना। > क्विव्-अँ
**quixotic**, स्वप्नद्रष्टा; अव्यावहारिक। > क्विक्सॉट्-इक
**quiz**, *n*., 1. प्रश्नोत्तरी*, पूछताछ*; 2. (*questionnaire*) प्रश्नावली*; 3. (*hoax*) शरारत*; 4. (*ridicule*) दिल्लगी*, उपहास; —*v*., पूछताछ* क०, प्रश्न पूछना, परीक्षा* लेना; की हँसी* उड़ाना, परिहास क०; **~zical**, 1. (*comical*) बेढंगा, हास्यास्पद; 2. (*bantering*) दिल्लगीबाज़; 3. (*questioning*) प्रश्नभरा; प्रश्नात्मक।> क्विज़; क्विज़्-इ-कॅल
**quoad**, के विषय में। > क्वोऐड
**quoin**, कोनिया*। > कॉइन
**quoit**, चकती*। > कॉइट
**quondam**, भूतपूर्व। > क्वॉन्डैम
**quorum**, कोरम, गणपूर्ति*, कियत्ता*। > क्वॉ:रॅम
**quota**, कोटा, यथांश, नियतांश, अभ्यंश। > क्वोट्-अँ
**quotable**, उद्धरणीय। > क्वोटॅबॅल
**quotation**, 1. उद्धरण, अवतरण; 2. (*comm*.) निवेदित भाव, दर*, निर्ख़; **~-mark**, उद्धरणचिह्न। > क्वॅ = क्वोटेशॅन
**quotative**, उद्धरण-; उद्धरणात्मक; उद्धरण-प्रिय। > क्वोटॅटिव
**quote**, उद्धृत क०, उद्धरण देना; भाव बताना। > क्वोट
**quotidian**, 1. दैनिक; 2. (*ordinary*) साधारण, मामूली। > क्वो=क्वॉटिड्-इॲन
**quotient**, भागफल, लब्धि*। > क्वोशॅन्ट
**quo warranto**, अधिकार-पृच्छा*। > क्वो वॉरैन्टो

# R

**rabbet**, खाँचा (*groove*); पैताम। > रैब्-इट
**rabbi**, रब्बी, गुरु। > रैबाइ
**rabbit**, खरगोश, शशक, खरहा। > रैब-इट
**rabble**, 1. भीड़*, निम्नवर्ग, कुली-कबाड़ी; 2. (*rod*) छड़। > रैबॅल
**rabid**, 1. (*violent*) प्रचण्ड, उग्र; 2. (*fanatical*) कट्टर, मतान्ध; 3. (*mad*) पागल; ~ dog, अलर्क। > रैब्-इड
**rabies**, जलातंक, अलर्करोग।
> रेबीज़ = रेब्-इ-ईज़
**raccoon**, Himalayan, वाह। > रॅकून
**race**, *n.*, 1. जाति*; 2. (*family*) वंश; 3. (*ethnological*) प्रजाति*; 4. (*contest*) दौड़*; 5. (*course of life*) जीवन-यात्रा*; 6. (*current*) प्रवाह, धारा*; 7. (*channel*) नाला; 8. (अदरक की) जड़*, मूल, कन्द; —*v.*, दौड़ना, दौड़* लगाना; दौड़* में भाग लेना; दौड़ाना, दौड़ा देना; दौड़* में लगाना; **~course**, **~track**, (घुड़)-दौड़* का मैदान, चौगान; **~horse**, दौड़* का घोड़ा; **~r**, दौड़ाक; **~-way**, नाला।
> रेस; रे-सॅ
**raceme**, असीमाक्ष। > रॅसीम = रैसीम
**rachis**, 1. (*anatomy*) मेरुदण्ड; 2. (*ornith.*) पिच्छाक्ष; 3. (*bot.*) प्राक्ष। > रेकिस
**rachi/tic**, सूखारोगी; **~tics**, सूखा(रोग) अस्थिक्षय, सुखंडी*।
> रॅ=रैकिट्-इक; रॅ=रैकाइट्-इस
**racial**, जातीय, जातिगत, जाति-; प्रजातीय; ~ discrimination, जातिभेद, वर्गभेद; **~ism**, प्रजातिवाद, प्रजातीयता*।
> रेशॅल; रेशॅलिज़्म
**rack**, *n.*, 1 (*furniture*) रैक, टाँड़*; 2. (*for fodder*) चारादान, चरही*; 3. (*for clothes*) घोड़ी*; 4. (*framework*) ढाँचा; 5. (*toothed bar*) दन्तुरदण्ड; 6. (*instrum. of torture*) शिकंजा; 7. (*torture*) यातना*, यंत्रणा*; 8. (*arrack*) ताड़ी*; 9. (*horse-gait*) रहवाल*; 10. (*destruction*) तबाही*; —*v.*, 1. शिकंजे में फँसाना; यातना* देना; 2. (*shake violently*) झकझोरना; मरोड़ना; 3. (*oppress*) शोषण क०; 4. (*of horse*) रहवाल चलना; 5. (*draw off*) तलछट* से खींचना; **~ and pinion**, दंतुर दण्ड-चक्र; **~-rent**, निष्ठुर लगान; **~-wheel**, दाँतेदार चक्कर। > रैक
**racket**, *n.*, 1. (*uproar*) हल्ला, गुलगपाड़ा, हुल्लड़, कोलाहल, शोरगुल; 2. (*revelry*) रंगरलियाँ*, आमोद-प्रमोद; 3. (*scheme*) कूट-योजना*, तिकड़म; 4. (*ordeal*) अग्नि-परीक्षा*; 5. (*tennis*) रैकट; —*v.*, हल्ला मचाना; आमोद-प्रमोद क०। > रैक्-इट
**racketeer**, ठग; **~ing**, धोखाधड़ी*, झाँसापट्टी*। > रैकिटिअॅ, ~रिन्ग
**racoon**, Himalayan, वाह। > रॅकून
**racy**, 1. (*excellent*) विशिष्ट, बढ़िया; 2. (*lively*) सजीव; 3. (*pungent*) तीखा, चरपरा; 4. (*indecent*) अश्लील। > रेसि
**radar**, रेडार। > रेड्-अॅ = रेडा
**raddle**, लाल गेरू। > रैडॅल
**radial**, 1. (*of spokes*) अरीय; 2. (*math.*) त्रिज्य, त्रिज्यीय; 3. (*of forearm*) बहिःप्रकोष्ठिक। > रेड्यॅल = रेड्-इअॅल
**radian**, रेडियन, त्रिज्या-कोण।
> रेड्-इअॅन = रेड्यॅन
**radi/ance**, कान्ति*, चमक*, दीप्ति*; **~ant**, *adj.*, 1. (*radiating*) विकिरक, विकिरणी; 2. (*bright*) कान्तिमय; 3. (*fig.*) प्रफुल्ल, उल्लसित; 4. (*radiated*) विकिरित, विकीर्ण; —*n.*, 1. (*astron.*) उल्का-विकीर्णक; 2. (*optics*) विकिरण-विन्दु।
> रेड्-इअॅन्स = रेड्यॅन्स; रेड्-इअॅन्ट = रेड्यॅन्ट
**radi/ate**, *v.*, विकिरण क० या होना; प्रसारित क०; फैलाना; —*adj.*, अरीय; **~ating**, विकिरणकारी; अरीय; **~ation**, विकिरण; प्रसारण; **~ative**, विकिरणी, विकिरणशील; **~ator**, विकिरक; रेडिएटर।
> रेड्-इएट; रेड्-इएटिन्ग; रेडिएशॅन; रेड्-इएटिव्; रेड्-इ-ए-टॅ

**radical**, *adj.*, 1. (*fundamental*) मूल, मूलभूत, आमूल; 2. (*drastic, extreme*) उग्र, आत्यन्तिक; 3. (*extremist*) अतिवादी; 4. (*gram.*) धातु-संबंधी, धात्वीय; 5. (*basic*) आधारिक; 6. (*bot.*) जड़* का, मौलिक; 7. (*math.*) मूल-सम्बन्धी; —*n.*, 1. मूल; 2. (*a fundamental*) मूलसिद्धान्त, मूलतत्त्व; 3. (*radicalist*) अतिवादी, उग्र सुधारवादी; 4. (*chem.*) मूलक; 5. (*gram.*) धातु*; 6. (*math.*) करणी*; 7. (~ sign,) करणी-चिह्न। > रैड्-इ-कॅल

**radicalism**, अतिवाद, उग्र सुधारवाद, आमूल परिवर्तनवाद। > रैड्-इ-कॅ-लिज़्म

**radically**, मूलत:। > रैड्-इ-कॅ-लि

**radicle**, 1. मूलांकुर; 2. (*chem.*) मूलक। > रैड्-इ-कॅल

**radio**, *n.*, रेडियो, आकाशवाणी*; *v.*, रेडियो द्वारा भेजना; प्रसारित क०; ~ play, रेडियो-नाटक, रेडियो-रूपक; ~ station, प्रसार-केंद्र; ~ transmitter, रेडियो-प्रेषित्र; **~telegram**, रेडियो-तार; **~therapy**, विकिरण-चिकित्सा*। > रेड्-इ-ओ

**radio/active**, विघटनाभिक, रेडियोधर्मी; **~activity**, विघटनाभिकता*, रेडियो-धर्मिता*। > रेड्-इ-ओ/ऐक्-टिव्, ~ऐक्-टिव्-इटि

**radiography**, विकिरणी चित्रण, एक्स-रे-चित्रण। > रेडिऑग्रॅफ़ि

**radio/logist**, विकिरण-चिकित्सक; **~logy**, विकिरण-चिकित्सा-विज्ञान, रेडियम-विज्ञान। > रेडिऑलॅ/जिस्ट, ~जि

**radiometer**, विकिरणमापी। > रेडिऑम्-इटॅ

**radish**, मूली*। > रैड्-इश

**radium**, रेडियम। > रेड्यॅम = रेड्-इ-ॲम

**radius**, 1. (*of circle*) त्रिज्या*, व्यासार्ध; 2. (*spoke*) आरा, आरी*; 3. (*region*) घेरा; 4. (*range*) परास; 5. (*of forearm*) बहि:-प्रकोष्ठिका*। > रेड्यॅस = रेड्-इ-ॲस

**radix**, 1. (*math.*) मूलांक; 2. (*of plant*) जड़*। > रेड्-इक्स

**radula**, रेतीजिह्वा*। > रैड्-यू-लॅ

**raffia**, रैफ़िया, ताड़पत्र का रेशा। > रैफ़्-इॲ

**raffish**, 1. (*disgraceful*) अशोभन; 2. (*dissipated*) दुर्व्यसनी। > रैफ़्-इश

**raffle**, 1. लाटरी*; 2. (*rubbish*) कूड़ा। > रैफ़ॅल

**raft**, बेड़ा, तरापा। > राफ़्ट

**rafter**, कड़ी*। > राफ़्-टॅ

**rag**, *n.*, चिथड़ा, लत्ता; टुकड़ा; *v.*, 1. (*scold*) डाँटना; 2. (*tease*) सताना, तंग क०, चिढ़ाना; **~ged**, 1. (*torn*) जीर्ण-शीर्ण, फटा-पुराना; उधड़ा (*frayed*); 2. (*of person*) फटीचर; 3. (*uneven*) खुरदरा, विषम; 4. (*shaggy*) उलझा हुआ; 5. (*unfinished*) अपरिष्कृत; 6. (*strident*) कर्कश, फटा; 7. (*bot.*) शीर्ण। > रैग; रैग्-इड

**ragamuffin**, गुदड़िया। > रैगॅमॅफ़िन

**rag-bolt**, दन्तुर काबला। > रैग्‌बोल्ट

**rage**, *n.*, 1. (*fury*) रोष, क्रोधोन्माद, क्रोधान्धता*; 2. (*of wind, disease, etc.*) प्रकोप; 3. (*emotion*) भावावेश, उमंग*; 4. (*crase*) धुन*; —*v.*, क्रोध क०; क्षुब्ध या प्रचण्ड होना; का प्रकोप होना। > रेज

**rag/man**, **~-picker**, गुदड़िया, कबाड़िया; **~tag**, कुली-कबाड़ी। > रैग्/मॅन, ~पिकॅ, ~टैग

**ragout**, मसालेदार क़ीमा, सालन। > रॅगू = रैगू

**raid**, *n.*(*v.*), छापा (मारना), धावा (क०); **~er**, छापामार; **~ing**, छापामारी*। > रेड; रेड्-ॲ; रेड्-इन्ग

**rail**[1], *n.*, 1. (*bar*) छड़, दण्ड; 2. (*of railway*) पटरी*; 3. (*railing*) बाड़ा, घेरा, जंगला, रेलिंग; 4. (*bird*) जलकुक्कुटी*; **~head**, रेल-शीर्ष; **~way**, **~road**, रेलवे*, रेल*, रेलमार्ग। > रेल, रेल्/हे'ड, ~वे, ~रोड

**rail**[2], घोर निन्दा* क०, गाली* देना; **~lery**, ठठोली*, परिहास, दिल्लगी*। > रेल; रेलॅरि

**raiment**, परिधान। > रेमॅन्ट

**rain**, *n.*, वर्षा*, वृष्टि*, बारिश*; *v.i.*, बरसना; बर्षा* होना, पानी पड़ना; बौछार* या भरमार* होना या पड़ना; —*v.t.*, बरसाना; बौछार* क० या छोड़ना। > रेन

**rain/band**, वर्षा-पट्टी*; **~bow**, इन्द्रधनुष; **~coat**, बरसाती*; **~drop**, वर्षा-बिन्दु;

~fall, वर्षा*, वृष्टि*; ~-gauge, वर्षामापी, वृष्टिमापी; ~proof, वर्षा-सह; ~shower, झड़ी*; ~storm, वर्षा-तूफ़ान; ~-water, वर्षा-जल; ~-worm, केंचुआ।

**rainy**, बारिशी, बर्षा-; ~ day, 1. बारिश* का दिन, दुर्दिन; 2. (*fig.*) दुर्दिन; ~ season, बरसात*, वर्षाऋतु*, वर्षाकाल। > रेन्-इ

**raise**, *v.*, 1. (*lift*) उठाना, खड़ा क०; 2. (*construct*) बनाना, निर्माण क०; बनवाना; 3. (*rouse*) उभाड़ना, उत्तेजित क०; 4. (*increase*) बढ़ाना; 5. (*improve position*) उन्नत क०, ऊपर उठाना; 6. (*provoke*) उत्पन्न क०; 7. (*bring forward*) प्रस्तुत क०, (प्रश्न) उठाना; 8. (*collect*) वसूल क०, उगाहना, एकत्र क०; 9. (*end*) समाप्त क०; 10. (*breed*) पालना; 11. (*cause to grow*) उगाना; 12. (*bring up*) पालन-पोषण क०, पढ़ाना-लिखाना, शिक्षा* देना; —*n.*, (वेतन-) वृद्धि*; ~d, उत्थित ; उभरा। > रेज़; रेज़्ड

**raisin**, किशमिश*। > रेज़ॅन

**raison d'être**, उद्देश्य। > रेज़ोंडेट्र्

**rake**, *n.*, 1. (*tool*) पाँचा, जेली*; 2. (*person*) लम्पट, दुश्चरित्र; 3. (*inclination*) झुकाव, अवनमन, नति*; —*v.*, 1. (*gather*) एकत्र क०, बटोरना; 2. (*search*) छानना, छानबीन* क०; 3. (*scrape*) खुरचना; 4. (*incline*) झुकना; झुकाना; 5. (*pursue*) पीछा क०; 6. (*fire*) पर गोली* चलाना, पर गोलाबारी* क०। > रेक

**rakish**, 1. (*jaunty*) बाँका; 2. (*dissolute*) लम्पट, दुर्व्यसनी। > रेक्-इश

**râle**, घुरघुराहट*। > राल

**rallentando**, उत्तरोत्तर मन्द।
> रैलॅन्ट् = रैले'न्टैन्डो

**rally**, *n.*, 1. रैली*, जमघट; 2. (*of health*) स्वास्थ्यलाभ; —*v.*, 1. एकत्र क० या हो जाना; जुट जाना; जुटाना; 2. एक होकर खड़े हो जाना; 3. सहायता* करने आना; 4. (*revive*) समेटना, जगाना, में प्राण डालना; सँभल जाना, प्रकृतिस्थ हो जाना, स्वास्थ्यलाभ क०; 4. (*banter*) उपहास क०, हँसी* उड़ाना।
> रैल्-इ

**ram**, *n.*, 1. भेड़ा, मेढ़ा, मेष; 2. (*Aries*) मेष; 3. (*battering-~*) भित्ति-पातक; 4. (*rammer*) दुरमुस; थापी* (*of wood*); —*v.*, 1. (*dash*) टक्कर* मारना; 2. (*drive down*) कूट-कूट कर भरना; 3. (*cram*) ठूसना, ठूँसना।
> रैम; रैम्-अॅ

**Ramadan**, रमज़ान। > रैमॅडैन

**ramal**, शाखीय। > रेमॅल

**ramble**, *n.*, भ्रमण, सैर*; *v.*, 1. भ्रमण क०, मटरगश्ती* क०; 2. (*talk aimlessly*) इधर-उधर या बेसिरपैर की बातें* क०, प्रलाप क०। > रैम्बॅल

**rambling**, 1. (*disconnected*) असम्बद्ध; 2. (*wandering*) भ्रमणकारी; 3. (*bot.*) फैलनेवाला। > रैम्-ब्लिन्ग

**ramification**, 1. प्रशाखन; शाखा-विस्तार, शाखा-प्रशाखाएँ*; 2. (*branch*) शाखा*।
> रैम्-इ-फ़ि-के-शॅन

**ramified**, बहुशाखी। > रैम्-इ-फ़ाइड

**ramify**, शाखाओं* में फैल जाना; शाखाएँ* निकलना या बनाना। > रैम्-इ-फ़ाइ

**rammish**, बदबूदार, दुर्गन्ध। > रैम्-इश

**ramose**, बहुशाखी, शाखी।
> रॅमोस = रेमोस

**ramp**, *n.*, ढाल*, रपटा, ढलान*; *v.*, 1. पिछले पैरों पर खड़ा होना; 2. (*rage*) क्रोध क०, गरजना। > रैम्प

**rampage**, *v.*, क्रोध क०, गरजना; *n.*, क्रोधोन्माद, क्रोधावेश; ~ous, ऊधमी।
> रैम्पेज; रैम्पेजॅस

**rampant**, 1. (*unchecked*) उच्छृंखल, निरंकुश, अनियंत्रित, उद्दाम; 2. (*violent*) उग्र, प्रचण्ड; 3. (*prevalent*) प्रचलित, प्रबल; 4. (*of plants*) अत्यधिक फैलनेवाला, प्रवर्द्धिष्णु; 5. (*heraldry*) अलफ़, पिछले पैरों पर खड़ा। > रैम्पॅन्ट

**rampart**, परकोटा, प्राकार, फ़सील*।
> रैम्पाट

**ramrod**, गज, सुम्बा। > रैम्रॉड

**ramshackle**, टूटा-फूटा, जर्जर।
> रैम्शैकॅल

**ramson**, लहसुन। > रैम्सॅन

**ranch**, पशु-फ़ार्म। > रान्च = रैन्च

**rancid**, विकृतगंधी, बासी, खट्टा; बिसायँध; ~ity, विकृतगंधिता*, बासीपन; बिसायँध*।
> रैन्सिड; रैन्-सिड्-इ-टि

**rancorous**, विद्वेषी । > रैन्ग्-कॅ-रॅस
**rancour**, विद्वेष । > रैन्ग्-कॅ
**rand**, पाताबा,पायताबा । > रैन्ड
**randan**, रंगरली* । > रैन्डैन
**random**, *adj*., 1. (*haphazard*) यादृच्छिक, बेतरतीब; 2. (*purposeless*) निरुद्देश्य; —*n*., at ~, यदृच्छया, यों ही । > रैन्डॅम
**randy**, 1. (*boisterous*) ऊधमी; 2. (*restive*) अशान्त, बेचैन; 3. (*lustful*) कामुक । > रैन्-डि
**ranee**, रानी* । > रानी
**range**, *n*., 1. (*row*) पंक्ति*; 2. (*series*) माला*, श्रेणी*; पर्वतश्रेणी*, पर्वतमाला* (*of mountains*); 3. (*class*) श्रेणी*, वर्ग, प्रकार; 4. (*direction*) सीध*, पंक्ति*; 5. (*area*) क्षेत्र; 6. (*open area*) मैदान; 7. (*scope*) पहुँच*; 8. (*limits of variation*) परिसर; 9. (*distance*) दूरी*; 10. (*maximum distance, e.g., of a gun*) परास, प्रास, मार*; 11. (*shooting-*~) चाँदमारी*; 12. (*fire-place*) अँगीठी*, चूल्हा; —*v*., 1. (*arrange*) व्यवस्थित क०, क्रमबद्ध क०; 2. (*systematize*) वर्गीकृत क०; 3. (*place*) रखना; 4. (*place oneself*) से मिल जाना; 5. (*a gun*) सीध* बाँधना; परासना; 6. (*extend*) फैल जाना; 7. (*be found*) पाया जाना; 8. (*rove*) भ्रमण क०, विचरना; 9. (*reach*) पहुँचना; 10. (*equal*) के बराबर होना; ~**-finder**, परासमापी, दूरीमापी । > रेन्ज
**ranger** (*forest* ~), रेंजर,वनपाल, (वन)-राजिक । > रेन्-जॅ
**rank**, *n*., 1. (*queue*) पंक्ति*; 2. (*order*) क्रम, व्यवस्था*; 3. (*class*) श्रेणी*, वर्ग, दरजा, कोटि*; 4. (*position*) पद, पदवी*; 5. (*eminence*) प्रतिष्ठा*; 6. (*pl*.) सेना*; सामान्य सैनिक; —*v*., 1. पंक्तिबद्ध क०; 2. (*classify*) वर्गीकृत क०; श्रेणीबद्ध क०; 3. से बढ़कर होना; 4. स्थान पाना; 5. (*equal*) के बराबर होना; —*adj*., 1. (*of plants*) प्रवर्द्धिष्णु, अत्यधिक फैलनेवाला; 2. (*of soil*) अत्युर्वर; 3. (*foul-smelling*) बदबूदार; 4. (*coarse*) गँवारू, अश्लील; 5. (*extreme*) पक्का, नितान्त, चरम, अत्यधिक; **the** ~ **and file**, सामान्य सैनिक; सामान्य जन । > रैन्क
**rankle**, 1. (*fester*) पीब* से भर आना; 2. (*fig*.) कसकना, खटकना । > रैन्गॅकल
**ransack**, 1. छान डालना; 2. (*loot*) लूटना । > रैन्सैक
**ransom**, *n*., 1. (*money*) निष्कृति-धन, रक्षाशुल्क; 2. (*act*) निष्क्रयण, निष्क्रय, छुड़ाई*; 3. (*redemption*) उद्धार; —*v*., 1. निष्क्रय क०, छुड़ाना; 2. (*expiate*) प्रायश्चित्त क०; 3. (*redeem*) उद्धार क०; ~**ed**, निष्क्रीत । > रैन्सॅम
**rant**, *n*., शब्दाडम्बर; *v*., प्रलाप क० । > रैन्ट
**rap**, *n*., 1. टकोरा; 2. (*noise*) खटखट*, खटाखट, ठक-ठक*; 3. (*a whit*) लव-लेश; —*v*., 1. खटखटाना, ठकठकाना; 2. (*utter*) झाड़ना, कह डालना, फूट पड़ना । > रैप
**rapa/cious**, 1. (*greedy*) लोभी; 2. (*voracious*) पेटू; 3. (*plundering*) लूटनेवाला; 4. (*of animals*) हिंस्र, खूँखार; ~**city**, लोभ । > रॅपेशॅस; रॅपैसिटि
**rape**, *n*. 1. (*sexual crime*) बलात्कार; 2. (*looting*) लूट*, लुण्ठन; 3. (*taking away*) अपहरण; 4. (*plant*) तोरी*; 5. (*of grapes*) अंगूर का गूदा; —*v*., बलात्कार क०; लूटना; अपहरण क० । > रेप
**raphe**, सन्धि-रेखा*, सीवनी* । > रेफ़ी
**rapid**, *adj*., 1. तेज; द्रुत(गामी), शीघ्रगामी; 2. (*prompt*) शीघ्र, अचिर, तत्काल; 3. (*steep*) उत्प्रवण, खड़ा; *n*. (*pl*.) क्षिप्तिका*; ~**ity**, तेज़ी*, द्रुतगति*, शीघ्रता* । > रैप्-इड; रॅपिड्-इटि
**rapier**, खाँड़ा, नीमचा । > रेप्यॅ = रेप्-इ-अॅ
**rapine**, लूटमार*, लूटपाट*, लूट* । > रैपाइन = रैप्-इन
**rappee**, घटिया सुँघनी* । > रैपी
**rapport**, 1. सम्बन्ध, सम्पर्क; 2. (*close relationship*) घनिष्ठता*, सौहार्द । > रैपॉः = रॅपॉःट
**rapprochement**, पुनर्मेल । > रैप्रॉश्माँ
**rapt**, 1. (*enraptured*) सम्मोहित, भावविभोर; 2. (*engrossed*) तन्मय, तल्लीन, मग्न, लीन; 3. उठाया हुआ । रैप्ट

**raptorial,** प्रहरक; ~ bird, शिकारी पक्षी, प्रसह। > रैप्टॉ:र्-इअल

**rapture,** प्रहर्ष, हर्षोन्माद, हर्षातिरेक, भावसमाधि*; **~d, rapturous,** हर्षोन्मत्त, हर्षविह्वल। > रैप्-चॅ; रैप्-चॅड; रैप्चॅरॅस

**rare,** 1. (*not dense*) विरल; 2. (*scarce*) दुर्लभ, दुष्प्राप्य; 3. (*excellent*) असाधारण; 4. (*infrequent*) विरल, विरला; 5. (*partially raw*) अधपका। > रे'अॅ

**raree-show,** सैरबीन*। > रे'अॅरीशो

**rare/faction,** विरलन, विरलीकरण; विरलीभवन; विरलता*; **~factive,** विरलक; **~fied,** विरलित; **~fy,** विरल क०। > रे'अॅरिफ़ैक्/शॅन, ~टिव; रे'अॅर्/इफ़ाइड, ~इफ़ाइ

**rarely,** बिरले ही। > रे'अॅलि

**rarity,** 1. (*uncommonness, thinness*) विरलता*; 2. (*scarcity*) दुष्प्राप्यता*; 3. (*excellence*) उत्कर्ष; 4. (*something remarkable*) कौतुक, चमत्कार; दुर्लभ वस्तु*। > रे'अॅर्-इ-टि

**rascal,** बदमाश, दुर्जन, धूर्त्त; **~ity,** बदमाशी*। > रास्कॅल; रैस=रास्-कैल्-इ-टि

**rash,** *n.*, ददोरा; *adj.*, 1. (*hasty*) अविवेकी, अविचारी, उतावला, जल्दबाज़; 2. (*overbold*) दुःसाहसी; 3. (*of acts etc.*) अविवेचित; अन्धाधुन्ध (*of driving etc.*); **~ly,** अन्धाधुन्ध; **~ness,** अविवेक, उतावलापन; दुःसाहस। > रैश; रैश्/लि, ~निस

**rasher,** (शूकरमांस का) तिक्का या कतला। > रैश्-अॅ

**rasp,** *n.*, मोटी रेती*, सोहान; *v.*, 1. (*file*) रेतना; 2. (*make grating sound*) किरकिराना; 3. (*irritate*) अखरना, खलना। > रास्प

**raspberry,** रसभरी*, मकोय*। > राज़्बॅरि

**rat,** 1. चूहा, मूषक; 2. (*politics*) दलत्यागी; 3. (*workman*) हड़ताल-भेदी; smell a ~, सन्देह क०; **~-catcher,** चूहामार, मूषकनाशक, मूषनाशक; **~-race,** तेज़ होड़ाहाड़ी* या चढ़ा-ऊपरी*; **~-tail,** चूहा-पुच्छ; **~-trap,** चूहादान, चूहेदानी*, मूसदानी*। > रैट

**ratable,** 1. (*taxable*) करयोग्य; 2. (*proportional*) आनुपातिक; 3. (*estimable*) आकलनीय। > रेटॅबॅल

**ratal,** करयोग्य मूल्य। > रेटॅल

**rataplan,** *n.*, ढमढम, ढनक*; *v.*, ढमकाना, ढनकाना, ढोल बजाना। > रैटॅप्लैन

**ratatat,** खटखट*। > रैट्-अॅ-टैट

**ratch(et),** रैचट; **~-wheel,** अनिवर्ती चक्र। > रैच; रैच्-इट

**rate,** *n.*, 1. दर*, भाव; 2. (*proportion*) अनुपात; 3. (*speed*) गति*, रफ़्तार*; 4. (*price*) मूल्य; 5. (*class*) श्रेणी*; 6. (*tax*) उपकर, उपशुल्क; —*v.*, 1. (*appraise*) मूल्य निर्धारित क०, मूल्यांकन क०; 2. की श्रेणी* में रखना; 3. (*consider*) मानना, समझना; 4. (*esteem*) सम्मान क०; 5. दर* नियत क०; 6. समझा जाना; की श्रेणी* में आना; 7. (*scold*) झिड़कना, डाँटना; at any ~, बहरहाल, जो भी हो; कम से कम; **~able,** *see* RATABLE; **~-circular,** रघौती*; **~-list,** दर-सूची*; **~payer,** करदाता। > रेट

**ratel,** बिज्जू। > रेटॅल

**rather,** 1. (*preferably*) बल्कि; you ~ than I should go, मैं नहीं बल्कि आप जाएँ; I would ~ stay here, यहाँ रहना मुझे अधिक पसन्द है; 2. (*more accurately*) he is ~ good than bad, वह बुरा नहीं बल्कि अच्छा है; 3. (*somewhat*) कुछ-कुछ, कुछ; 4. (*on the contrary*) उलटे; 5. (*assuredly*) बेशक, निश्चय है। > रा-दॅ

**rati/fication,** अनुसमर्थन, अभिपोषण; **~fied,** अभिपुष्ट, अनुसमर्थित; **~fy,** अनुसमर्थन क०, अभिपुष्ट क०। > रैटिफ़िकेशॅन; रैट्-इ/फ़ाइड, ~फ़ाइ

**rating,** 1. (*rank*) श्रेणी*, वर्ग, दरजा; 2. (*evaluation*) मूल्यनिर्धारण; करनिर्धारण; 3. (*amount*) निर्धारित मूल्य या कर; 4. (*reprimand*) झिड़की*; 5. (*sailor*) नाविक, मल्लाह। > रेट्-इन्ग

**ratio,** अनुपात। > रेशिओ

**ratio/cinate,** तर्क क०; **~cination,** निगमन-तर्क, तर्कण, तर्कणा*; **~cinative,**

निगमनात्मक, तर्कात्मक। > रैटिऑसिनेट; रैटिऑसिनेशॅन; रैटिऑसिनेटिव = रैटिऑसिनॅटिव

**ration,** *n.*, 1. राशन, अनुभक्तक; 2. (*pl.*, *provisions*) रसद; —*v.*, राशनिंग लागू क०; ~ card, राशन-कार्ड; **~ed,** अनुभक्त; **~ing,** राशनिंग, नियंत्रित वितरण, नियन्त्रण। > रैशॅन; रैशॅन्ड; रैश्-निन्ग

**rational,** 1. (*endowed with reason*) विवेकी, बुद्धिसम्पन्न; 2. (*based on reason*) बुद्धिसंगत, युक्तिमूलक, तर्कणापरक, यौक्तिक; 3. (*sensible, moderate*) समझदार, बुद्धिमान्; विवेकपूर्ण; 4. (*math.*) परिमेय। > रैशॅनॅल

**rationale,** मूलाधार, तर्काधार। > रैशिअॅनालि

**rationa/lism,** बुद्धिवाद, तर्कणावाद; **~list,** बुद्धिवादी; **~listic,** तर्कणापरक, तर्कबुद्धिपरक, तर्कणावादी; **~lization,** 1. यौक्तिकीकरण, बुद्धिसंगत व्याख्या*; 2. (*math.*) परिमेयकरण; 3. वैज्ञानिक पुनर्गठन; **~lize,** 1. बुद्धिसंगत बना देना, की वैज्ञानिक या बुद्धिसंगत व्याख्या* प्रस्तुत क०; 2. (*math.*) परिमेय बनाना; 3. (*industry*) की वैज्ञानिक व्यवस्था* या पुनर्गठन क०। > रैश्-नॅ/लिज़्म, ~लिस्ट; रैश्नॅलिस्-टिक; रैश्नॅलाइज़ेशॅन; रैश्नॅलाइज

**ratlin(e),** पैररस्सी*। > रैट्-लिन

**ratoon,** पेड़ी*। > रॅटून

**ratproof,** मूषकरोधक। > रैट्प्रूफ़

**ratsnake,** धामिन*। > रैट्स्नेक

**rattan,** बेंत। > रॅटैन्

**rat-tat, rat-tat-tat,** खटखट*, खटाखट, ठक-ठक*। > रैट्-टैट्, रैट्-टॅ-टैट

**ratten,** तोड़-फोड़* क०। > रैटॅन

**ratter,** चूहामार। > रैट्-अॅ

**rattle,** *v.*, 1. खड़खड़ाना; खड़खड़ाते चलना; 2. (*utter*) बकना, बड़बड़ाना, बघारना, टरटराना; 3. (*stir*) उकसाना, उत्तेजित क०; 4. (*fluster*) घबरा देना; —*n.*, 1. खड़खड़ाहट*; 2. (*death* ~) घर्रा, घटका; 3. (*uproar*) शोरगुल, गुल-गपाड़ा, हो-हल्ला; 4. (*talk*) बकवास*; 5. (*toy*) झुनझुना; **~-brain, ~-pate,** मूर्ख; **~trap,** जरजर। > रैटॅल

**rattling,** 1. (*brisk*) तेज़, तीव्र; 2. (*before adj.*) बहुत ही। > रैट्-लिन्ग

**raucous,** 1. कर्कश, कर्णकटु; 2. (*hoarse*) फटा, भग्नस्वर। > रॉःकॅस

**ravage,** *n.*, 1. (*destruction*) विनाश, विध्वंस; 2. (*havoc*) बरबादी*, क्षति*; —*v.*, उजाड़ना, विध्वंस क०। > रैव्-इज

**rave,** *v.*, 1. (*talk incoherently*) प्रलाप क०, बेसिरपैर की बातें* क०; 2. (~ *about*) की अत्यधिक प्रशंसा* करता रहना; 3. (*be angry*) अत्यधिक क्रोध क०; 4. (*roar*) गरजना; प्रचंड होना; —*n.*, 1. प्रलाप; 2. (*commendation*) अतिप्रशंसा*; 3. गर्जन, गर्जना*, गरज*। > रेव्

**ravel,** *v.*, 1. (*entangle*) उलझाना; 2. (*disentangle*) सुलझाना, उधेड़ना; 3. (*fray*) उधड़ जाना, उधड़ना; *n.*, गुत्थी*, उलझन* (*also fig.*)। > रैवॅल

**ravelin,** परिकूट। > रैव्-लिन

**raven,** *n.*, काला कौआ; *adj.*, काला-चमकीला; —*v.*, 1. (*plunder*) लूटना; 2. (*prowl*) शिकार खोजते फिरना; 3. (*eat*) भकोसना, निगल जाना। > रेवॅन (*n.*, *adj.*); रैवॅन (*v.*)

**ravenous,** 1. (*hungry*) मरभुखा, क्षुधातुर; 2. (*gluttonous*) भुक्खड़, क्षुधालु; 3. (*eager for*) का भूखा, लालची, लोलुप; 4. (*of hunger, eagerness*) तीव्र। > रैवॅनॅस

**ravin,** 1. (*looting*) लूटपाट*; 2. (*loot*) लूट*; 3. (*prey*) शिकार। > रैव्-इन

**ravine,** तंगघाटी*, खड्ड, दर्रा, गिरिसंकट। > रॅवीन

**ravish,** 1. (*carry away*) हर ले जाना, अपहरण क०; 2. (*rape*) बलात्कार क०; 3. (*enrapture*) आनन्दविभोर कर देना, सम्मोहित क०, हर्षोन्मत्त क०; **~er,** बलात्कारी; **~ing,** सम्मोहक; **~ment,** अपहरण; बलात्कार; आनन्दातिरेक। > रैव्-इश; रैव्-इ-शॅ; रैव्-इ-शिन्ग; रैव्-इश्-मॅन्ट

**raw,** *adj.*, 1. (*uncooked, unripe, unwrought, untrained*) कच्चा; 2. (*stripped of skin*) छिला हुआ; 3. (*of weather*) ठण्ढा; 4. (*undiluted*) खालिस, शुद्ध;

5. (*crude*) अनगढ़, अपरिष्कृत; 6. (*harsh*) कठोर, सख्त, कड़ा; 7. (*unfair*) अन्यायपूर्ण, अनुचित; —*n.*, 1. हरा घाव; 2. (*fig.*) मर्मस्थल; ~ material, कच्चा माल; **~-boned,** डाँगर, दुबला-पतला; **~ish,** अधकचरा; **~ness,** कच्चापन। > रॉः; रॉः-इश; रॉःनिस

**ray,** *n.* 1. (*of light, etc.*) किरण*, रश्मि*, अंशु; 2. (*spoke*) अर; 3. (*fish*) रे, शंकुश; —*v.*, विकीर्ण होना; फैलना; फैलाना, प्रसारित क०; **~less,** 1. अँधेरा; 2. (*gloomy*) निरानन्द। > रे

**rayon,** रेयन। > रेऑन = रेआॅन

**raze,** 1. (*erase*) मिटाना, काटना; 2. (*demolish*) ढाना। > रेज़

**razor,** उस्तरा, क्षुर; **~-blade,** पत्ती*; **~-edge,** 1. तीक्ष्ण धार*; 2. (*ridge*) प्रपात; 3. (*fig.*) विषम परिस्थिति*, संकट; **~-edged,** अतितीक्ष्ण। > रेज़्-अ; रेज़्-अ‌र्-एʼज्ड

**razzia,** छापा। > रैज़्-इ-अ

**razzle(-dazzle),** 1. (*stir*) हो-हल्ला; 2. (*spree*) रंगरलियाँ*। > रैज़ॅल(-डैज़ॅल)

**re,** *prep.*, के विषय में; *prefix*, 1. पुनः-, पुनर्-; 2. प्रति-। > री

**reabsorption,** पुनरवशोषण। > री-अॅब्-सॉःप्-शॅन

**reach,** *v.*, 1. (*thrust out*) फैलाना, बढ़ाना; 2. तक पहुँचना, तक फैल जाना; 3. देना, बढ़ाना; 4. (*obtain*) प्राप्त क०; 5. (*affect*) प्रभावित क०; 6. (*try*) पाने का प्रयास क०; —*n.*, 1. प्रसारण; 2. (*range*) पहुँच*; 3. (*stretch*) विस्तार; खण्ड। > रीच

**react,** 1. प्रतिक्रिया* क० या दिखाना; प्रभाव या असर क०; 2. (*chem.*) अभिक्रिया* उत्पन्न क०, सक्रिय क०; 3. (*mil.*) प्रत्याक्रमण क०; 4. (*a play*) पुनः अभिनय क०; **~ance,** प्रतिघात, **~ant,** अभिकारक। > रिऐक्ट, रि-ऐक्/टॅन्स, ~टॅन्ट

**reaction,** 1. प्रतिक्रिया*; 2. (*chem.*) अभिक्रिया*, क्रिया*; 3. (*mil.*) प्रत्याक्रमण; 4. (*retrogression*) प्रतिगमन; **~ary, ~ist,** 1. प्रतिक्रियात्मक; प्रतिगामी; 2. (*person*) प्रतिक्रियाशील; प्रतिक्रियक, प्रतिक्रियावादी। > रिऐक्/शॅन, ~शॅनॅरि, ~शॅनिस्ट

**reacti/vate,** फिर से सक्रिय क०; **~vation,** (पुनः)सक्रियकरण, पुनरुत्प्रेरण। > रि-ऐक्-टि-वेट; रि-ऐक्-टि-वे-शॅन

**reac/tive,** 1. प्रतिक्रिय, प्रतिक्रियाशील; प्रतिघातक; 2. (*chem.*) अभिक्रियाशील; **~tivity,** प्रतिक्रियाक्षमता*; अभिक्रियाशीलता*। > रि-ऐक्-टिव; रि-ऐक्-टिव्-इ-टि

**reactor,** 1. प्रतिकर्मी, प्रतिकारी; 2. (*electr.*) प्रतिघातक; 3. (*chem.*) रिएक्टर। > रिऐक्टॅ

**read,** 1. पढ़ना, बाँचना; पढ़कर सुनाना; 2. (*study*) पढ़ना, का अध्ययन क०; 3. (*understand*) समझना, ताड़ लेना, भाँपना; 4. (*interpret*) का अर्थ लगाना या निकालना; भेद या शकुन समझना या बताना; 5. (*of instr. record*) बतलाना; **~able,** 1. रोचक; पठनीय; 2. (*legible*) सुवाच्य, सुपाठ्य। > रीड; रीडॅबॅल

**readdress,** अनुप्रेषित क०। > री-अॅ-ड्रे'स

**reader,** 1. पाठक; 2. (*reciter*) (प्र)वाचक; 3. (*professor*) रीडर; 4. (*book*) पाठ्य-पुस्तक*, पाठमाला*, रीडर*; 5. (*proof-~*) प्रूफ़-संशोधक; **~ship,** रीडरशिप*; पाठकगण। > रीड्-अ

**readily,** 1. (*willingly*) ख़ुशी* से, स्वेच्छा* से, सहर्ष; 2. (*quickly*) तुरन्त, जल्दी, जल्द, शीघ्र; 3. (*easily*) सहज ही। > रे'ड्-इ-लि

**readiness,** 1. तैयारी*; 2. (*willingness*) तत्परता*, मुस्तैदी*। > रे'ड्-इ-निस

**reading,** 1. (*act*) पठन, पाठ; 2. (~ *aloud*) पाठन, वाचन; 3. (*study*) अध्ययन; 4. (*learning*) विद्वत्ता*; 5 पाठ्य सामग्री*; 6. (*of a text*) पाठान्तर; 7. (*of instruments*) पाठ्यांक; 8. (*interpretation*) व्याख्या*, निर्वचन; 9. (*of a bill*) वाचन; **~-room,** वाचनालय। > रीड्-इन्ग

**ready,** *adj.* (*v.*), 1. तैयार (क० या हो जाना), 2. (*willing*) तत्पर, मुस्तैद, उद्यत, तैयार; 3. (*dexterous*) दक्ष, निपुण, तैयार; 4. (*prompt*) शीघ्र, तत्काल, तात्कालिक; 5. (*convenient*) सुविधाजनक; 6. (*available*) सुलभ; ~ money, नक़द, नगद; **~-made,** बना-बनाया, तैयार; **~ reckoner,** परिकलित्र; **~-witted,** प्रत्युत्पन्नमति। > रे'डि

**reagency**, अभिकर्मकता* । > रीएजन्सि
**reagent**, अभिकर्मक, प्रतिकर्मक । > रीएजेंन्ट
**real**, 1. (*existing, genuine*) वास्तविक, असल, असली; 2. (*math., phys., etc.*) वास्तविक; 3. (*of property*) स्थावर । > रिअॅल
**realgar**, मैनसिल*, मन:शिल, मन:शिला* । > रि-ऐल्-गा
**rea/lism**, यथार्थवाद; ~**list(ic)**, यथार्थ-वादी; ~**lity**, वास्तविकता*, असलियत*; यथार्थता*, सच्चाई*; यथार्थवादिता*; सत्ता*, तत्त्व । > रीअॅ/लिज़्म, ~लिस्ट; रिअॅलिस्-टिक; रि-ऐल्-इटि
**realization**, 1. (*accomplishm.*) कार्यान्वयन, सिद्धि*; उपलब्धि*; 2. (*awareness*) अनुभूति*, बोध; 3. (*obtaining*) प्राप्ति*; उगाही*, वसूली*, प्रापण । > रिअॅलाइज़ेशॅन
**realize**, 1. कार्यान्वित क०, चरितार्थ क०, कार्य में परिणत क०, कर दिखाना; साकार कर देना; 2. स्पष्ट अनुभव क०, अनुभूति* होना, पूर्ण रूप से समझना; 3. (*obtain*) प्राप्त क०; पैदा क०; 4. (*collect*) वसूल क०, उगाहना; 5. (*convert into money*) रुपये में परिवर्तित क०; 6. (*be sold for*) में बिक जाना । > रीअॅलाइज़
**really**, सचमुच, वास्तव में, वस्तुत:, असल में, सच , दर असल । > रिअॅलि
**realm**, 1. राज्य; 2. (*sphere*) क्षेत्र; 3. (*zool.*) परिमण्डल । > रे'ल्म
**realtor**, भूसम्पत्ति-दलाल । > री=रि-ऐल्-टॅ
**realty**, भूसम्पत्ति*, स्थावर सम्पत्ति* । > री-अॅल्-टि = रि-अॅल्-टि
**ream**, *n.*, रीम; *v.*, बढ़ाना, चौड़ा क०; ~**er**, रीमर, परिछिद्रक । > रीम; रीम्-अॅ
**re-ammunition**, गोला-बारूद* भरना । > रीऐम्युनिशॅन
**reani/mate**, पुनर्जीवित क०, में प्राण डालना, अनुप्राणित क०; ~**mation**, अनुप्राणन । > रीऐन्-इमेट; रीऐनिमेशॅन
**reap**, 1. लुनना; 2. (*obtain*) प्राप्त क०, लाभ क०; ~**er**, 1. लुनेरा; 2. (*machine*) फ़सलकट, रीपर; ~**ing**, लुनाई*, लवनी*, कटाई* । > रीप; रीप्-इन्ग
**rear**, *n.*, 1. पिछाड़ी*; पृष्ठभाग, पीछा; 2. (*of a house*) पिछवाड़ा; —*v.*, 1. खड़ा क०; ऊँचा उठाना; 2. (*build*) बनाना, निर्माण क०; बनवाना; 3. (*grow*) उगाना; 4. (*breed*) पालना; 5. (*educate*) पालन-पोषण क०, पढ़ाना-लिखाना; 6. (*of horse*) पिछले पैरों पर खड़ा होना; अलफ़, चिराग़-पा या सीख़-पा होना; —*adj.*, पिछला, पश्च, पृष्ठ-; ~-**admiral**, सह-नौसेनाध्यक्ष; ~**guard**, चन्दावल, चण्डावल; — action, पृष्ठरक्षक-युद्ध; ~**most**, पश्चतम; ~**wards**, पीछे की ओर* । > रिअॅ; रिअॅ-एड्-मॅ-रॅल; रिअॅगाड
**rearmament**, पुनरस्त्रीकरण । > रीआमॅमॅन्ट
**reason**, *n.*, 1. (*argument*) तर्क, तर्कणा*, युक्ति*, दलील*; 2. (*cause*) हेतु, कारण; 3. (*faculty*) विवेक, बुद्धि*, मति*, धी*; 4. (*premise*) आधार-वाक्य; 5. (*sanity*) विवेक, सन्तुलन; 6. (*sensible conduct*) समझदारी*; —*v.*, 1. (*argue*) तर्क क०, तर्क-वितर्क क०; समझाना; 2. (*think*) सोच-विचार क०; bring to ~, समझाना; by ~ of, के कारण; with ~, सकारण; ~**ability**, ~**ableness**, औचित्य; तर्कसंगति*; ~**able**, 1. (*rational*) विवेकी, बुद्धिसम्पन्न; 2. (*amenable to reason*) समझदार, सन्तुलित; 3. (*moderate*) उचित, यथोचित; पर्याप्त; 4. (*according to* ~) युक्तिसंगत, तर्कसंगत, युक्तियुक्त, सयुक्तिक; ~**ed**, सुविवेचित, तर्कसंगत; ~**er**, तार्किक, विचारक; ~**ing**, विवेचन, तर्कणा*, तर्क; ~**less**, 1. अ-विवेकी; 2. (*unreasoned*) अविवेचित; 3. (*illogical*) तर्कहीन; 4. (*senseless*) निरर्थक । > रीज़ॅन; रीज़ॅनॅबिल्-इटि; रीज़ॅनॅबॅल; रीज़ॅन्ड; रीज़ॅनॅ; रीज़ॅनिन्ग; रीज़ॅन्-लिस
**reassure**, आश्वासन देना; ~**d**, आश्वस्त । > रीअॅशुअॅ
**rebarbative**, बीभत्स, घिनावना; अप्रिय । > रिबाबॅटिव
**rebate**, 1. बट्टा, छूट*; 2. (*rabbet*) पैताम । > रिबेट= रीबेट (1); रैबिट (2)
**rebel**, *n.*, विद्रोही, बाग़ी; *adj.*, विद्रोही; —*v.*, विद्रोह क०; 2. (*abhor*) से घृणा* क०; में घृणा* या बीभत्सा* उत्पन्न होना; ~**lion**,

विद्रोह, बग़ावत*; ~lious, 1. विद्रोही; विद्रोहात्मक; 2. (*defiant*) उद्धत, अक्खड़; 3. (*refractory*) दुर्दमनीय, दुर्जेय, दुर्दम। > रे'बॅल(*n.*); रिबे'ल (*v.*); रिबे'ल्/यॅन, ~यॅस

**rebirth**, 1. पुनर्जन्म, जन्मान्तर; 2. (*revival*) पुनरुज्जीवन, पुनर्जीवन। > री-बॅ:थ

**reborn**, पुनर्जात; पुनर्जीवित। > री-बॉ:न

**rebound**, *v.*, 1. (*upwards*) उछलना; 2. टकराकर लौटना, प्रतिक्षिप्त होना; 3. प्रतिघात क०, प्रतिक्रिया* क०; —*n.*, 1. उच्छलन; 2. प्रतिघात, प्रतिक्षेप; 3. (*reaction*) प्रतिक्रिया*। > रिबाउन्ड

**rebuff**, *n.*, 1. दो टूक जवाब, अस्वीकृति*; 2. (*snub*) झिड़की*; 3. (*check*) निरोध, हार*, पराजय*; —*v.*, दो टूक जवाब देना; झिड़कना; रोकना, निरोध क०। > रिबॅफ़

**rebuild**, पुनर्निर्माण क०। > रीबिल्ड

**rebukable**, निन्दनीय। > रिब्यूकॅबॅल

**rebuke**, *n.*, फटकार*, डाँट-डपट*, भर्त्सना*; —*v.*, फटकारना, डपटना, डाँटना। > रिब्यूक

**rebus**, चित्र-बुझौवल*,(-पहेली*)। > रीबॅस

**rebut**, 1. खण्डन क०; 2. (*repel*) रोकना, निरोध क०; भगाना, भगा देना; ~ment, ~tal, ~ter, खण्डन, काट*। > रिबॅट

**recalci/trance**, अक्खड़पन; ज़िद*, हठ; ~trant, अक्खड़, दुर्दान्त, उद्दण्ड, उजड्ड; अड़ियल; ~trate, हठपूर्वक विरोध क०, हुक्म मानने से इनकार क०, आज्ञा* की अवज्ञा* क०; ~tration, विरोध। > रि-कैल्-सि/ट्रॅन्स, ~ट्रॅन्ट, ~ट्रेट, ~ट्रेशॅन

**recall**, *v.*, 1. वापस बुलाना; 2. याद क० या कराना, स्मरण क० या दिलाना; 3. (*take back*) वापस लेना; वापस माँगना; 4. (*annul*) रद्द क०; —*n.*, प्रत्याह्वान; (अनु)स्मरण। > रिकॉ:ल

**recant**, वापस लेना, मुकरना, मुकर जाना; मतत्याग क०; ~ation, मुकरी*, मतत्याग। > रिकैन्ट; रीकैन्टेशॅन

**recapitu/late**, संक्षेप में दोहराना, सारांश प्रस्तुत क०; ~lation, 1. सारकथन; 2. सार, संक्षेप; 3. (*biol.*) पुनरावर्तन; ~lative, ~latory, आवृत्ति-, आवृत्तिमूलक। > रीकॅपिट्यूलेट; रीकॅपिट्युलेशॅन; रीकॅपिट्यु/लॅटिव, ~लॅटॅरि

**recapture**, दुबारा बन्दी क० या हथियाना, पुनः प्राप्त क०, पुनः अधिकार में क०; याद क०, पुनः अनुभव क०। > री-कैप्-चॅ

**recast**, 1. दुबारा ढालना; 2. सुधारना; नया रूप देना; 3. (*a play*) नयी भूमिका* निर्धारित क०। > रीकास्ट

**recede**, 1. (पीछे) हटना, लौटना; 2. (*withdraw*) से मुकर जाना; 3. (*slope*) पीछे की ओर* झुका हुआ होना; 4. (*diminish*) घटना। > रिसीड

**receding**, पश्चप्रवण। > रि-सीड्-इन्ग

**receipt**, *n.*, 1. (*receiving*) प्राप्ति*; 2. (*that which is received*) प्राप्ति*, आय*; 3. (*acknowledgement*) रसीद*, पावती*; प्राप्तिका*; 4. (*recipe*) नुसख़ा; —*v.*, रसीद* लिखना। > रिसीट

**receivable**, प्राप्य; स्वीकार्य, वैध। > रिसीवॅबॅल

**receive**, 1. (*get*) पाना, प्राप्त क०; 2. (*accept, also of radio etc.*) ग्रहण क०; 2. (*take*) लेना; 4. (*accept as valid*) स्वीकार क०, मान लेना; 5. (*welcome*) स्वागत क०; 6. (*undergo*) भोगना; 7. (*bear*) सहना; 8. (*encounter*) का सामना क०; 9. (*admit*) आने देना, प्रवेश करने देना; 10. (*hold*) धारण क०; में स्थान होना। > रिसीव्

**receiver**, 1. पानेवाला, प्रापक, लेनेवाला, आदाता, ग्राही; 2. (*of stolen goods*) थाँगी; चोर-हटिया; 3. (*law*) गृहीता, रिसीवर; 4. (*of telephone*) चोंगा; 5. अभिग्राहित्र; रेडियो। > रि-सीव्-अॅ

**receiving**, *n.*, आदान, ग्रहण; *adj.*, ग्राही; ~-station, अभिग्राही स्टेशन या केंद्र। > रि-सीव्-इन्ग

**recency**, अभिनवता*। > रीसन्सि

**recension**, 1. (*version*) पाठ; 2. (*revision*) पाठसंशोधन। > रिसे'न्शॅन

**recent**, 1 अभिनव, नूतन; 2. (*modern*) आधुनिक; हाल का; 4. (*geol.*) अभिनव; 5. (*history*) अर्वाचीन; ~ly, हाल में। > रीसॅन्ट

**recept**, मनश्चित्र। > रीसे'प्ट

**receptacle**, 1. आधान, निधान, पात्र, धानी*; 2. (*bot.*) पुष्पधर। > रिसे'प्टॅकॅल

**reception**, 1. (*receiving*) प्राप्ति*; 2. (*taking in*) ग्रहण; 3. (*entrance*) प्रवेश; 4. (*of radio etc.*) अभिग्रहण; श्रवण (*auditive*); 5. (*acceptance*) स्वीकृति*; 6. (*of guests*) स्वागत, सत्कार; स्वागत-समारोह; ठहराव (*putting-up*); ~-**committee**, स्वागत-समिति*; ~**ist**, स्वागती, अभ्यर्थक, अभ्यर्थी, स्वागतिक; ~-**room**, स्वागत-कक्ष। > रिसे'प्/शॅन, ~शॅनिस्ट

**recep/tive (~tivity)**, 1. ग्रहणशील(ता*); 2. (*mech.*) संग्राहक(ता*), ग्राही (ग्राहिता*)। > रि-से'प्-टिव; रि-से'प्-टिव्-इ-टि

**receptor**, अभिग्राहक, ग्राही। > रि-से'प्-टॅ

**recess**, 1. (*rest*) अवकाश, मध्यावकाश, अल्पावकाश, विश्रांति*; 2. (*niche*) ताक़, आला; 3. (*cavity*) गड्ढा, कोटरिका*; 4. (*cave*) गुफा*, गुहा*, दरी*; 5. (*secret place*) एकान्त स्थान, विविक्त। > रिसे'स

**recession**, 1. (*receding*) अपसर्पण, अपगमन; 2. (*comm.*) मन्दी*। > रिसे'शॅन

**recessional**, समाप्ति-भजन। > रिसे'शॅनॅल

**recessive**, 1. अपगामी; 2. (*phon.*) पश्चगामी; 3. (*biol.*) अप्रबल, अप्रभावी। > रि-से'स्-इव्

**recherché**, 1. (*uncommon*) असाधारण; 2. (*refined*) परिष्कृत; 3. (*far-fetched*) क्लिष्ट-कल्पित; 4. (*choice*) चुनिन्दा, बढ़िया। > रॅशे'अॅशे

**recidi/vism**, अपराध-व्यसन; पाप-व्यसन; ~**vist**, अपराध-व्यसनी; पाप-व्यसनी। > रिसिड्/इविज़्म, ~इविस्ट

**recipe**, नुसखा। > रे'सिपि

**recipient**, *n.*, पानेवाला, प्रापक; *adj.*, 1. प्रापी; 2. (*receptive*) ग्रहणशील। > रि-सिप्-इ-अॅन्ट

**reciprocal**, 1. (*mutual*) आपसी, पारस्परिक, अन्योन्य; 2. (*done in return*) वापसी; 3. (*math., adj., n.*) व्युत्क्रम; 4. (*corresponding*) सदृश; 5. (*gram.*) पारस्परिक, अन्योन्य; ~**ity**, पारस्परिकता*, अन्योन्यता*; ~**ly**, परस्पर। > रिसिप्रॅकॅल; रिसिप्रॅकैल्-इटि

**recipro/cate**, 1. (*interchange*) लेना-देना, आदान-प्रदान क०; 2. (*requite*) बदले में देना या अनुभव क०, लौटाना; 3. (*be equivalent*) सदृश या बराबर होना; 4. (*mech.*) पश्चाग्र चलना या चलाना; ~**cating**, पश्चाग्र; ~**cation**, 1. आदान-प्रदान; 2. प्रतिदान; प्रतिकार; 3. (*math.*) व्युत्क्रमण। > रिसिप्रॅ/केट, ~केटिन्ग; रिसिप्रॅकेशॅन

**reciprocity**, 1. पारस्परिकता*, अन्योन्यता*; 2. आदान-प्रदान, विनिमय। > रे'सिप्रॉसिटि

**recital**, 1. (*account*) विवरण, वृत्तान्त; 2. *see* RECITATION; 3. (*music*) संगीत-समारोह; गायन; 4. (*performance*) प्रस्तुति*। > रिसाइटॅल

**recitation**, निपठन, प्रपठन, पाठ; कविता-पाठ; सस्वर पाठ। > रे'सिटेशॅन

**recitative**, सस्वर पाठ। > रे'सिटॅटीव्

**recite**, 1. सुनाना; 2. कवितापाठ क०; 3. विवरण देना, वर्णन क०; 4. (*enumerate*) एक-एक करके बताना। > रिसाइट

**reckless**, 1. (*careless*) लापरवाह, असावधान; 2. (*overbold*) दु:साहसी; 3. (*hasty*) अविचारी, उतावला; 4. (*of acts*) अन्धाधुन्ध, अविवेचित। > रे'क्-लिस

**reckon**, 1. गिनती* क०, गिनना; 2. (*consider*) मानना, समझना; 3. (*rely*) पर भरोसा रखना; ~ with, का ध्यान रखना; का हिसाब चुकाना, हिसाब-किताब साफ़ क०; ~**er**, गणक; ~**ing**, 1. गिनती*, गणना*, संगणना*; 2. (*guess*) अनुमान; 3. (*settlement of account*) हिसाब, लेखा; 4. (*nautical*) स्थिति-निर्धारण; स्थिति*। > रे'कॅन; रे'क्-निन्ग

**reclaim**, *v.*, 1. (*a person*) सन्मार्ग पर लाना; उद्धार क०; सुधारना; 2. (*land*) कृषि-योग्य बना देना; 3. वापस माँगना या लेना; से प्राप्त क०; —*n.*, सुधार; past ~, असुधार्य; ~**able**, सुधार्य। > रिक्लेम; रिक्लेमॅबॅल

**reclamation**, सुधार, उद्धार; भूमि-उद्धार > रे'क्लॅमेशॅन

**réclame**, विज्ञापन। > रेक्=रे'क्लाम

**reclinate**, अवनत। > रे'क्-लि-नेट

**recline**, *v.i.*, लेट जाना, लेटना, पौढ़ना; का सहारा लेना; पर निर्भर रहना, पर

भरोसा रखना; —*v.t.* लिटाना, लेटाना; टिका देना, लगा देना। > रिक्लाइन

**recluse**, *adj.*, एकान्त; *n.*, एकान्तवासी। > रिक्लूस

**recog/nition**, 1. (*of an institution*) मान्यता*; 2. (*identification*) अभिज्ञान, पहचान*; 3. (*admission*) स्वीकार, स्वीकरण, स्वीकृति*; 4. (*appreciation*) सम्मान, क़दरदानी*; 5. (*attention*) ध्यान; 6. (*greeting*) नमस्कार; **~nizable**, अभिज्ञेय। > रे'कॅग्-नि-शॅन; रे'कॅग्नाइज़ॅबॅल

**recogni/zance**, 1. मुचलका; 2. (*sum*) ज़मानत; **~zant**, 1. अभिज्ञ; 2. (*grateful*) आभारी, कृतज्ञ। > रिकॉग्नि/ज़ॅन्स, ~ज़ॅन्ट

**recognize**, 1. (*an institution*) मान्यता* प्रदान क०; 2. (*know, identify*) पहचानना; 3. (*admit*) स्वीकार क०, मान लेना; 4. (*appreciate*) क़दर* क०, सम्मान क०; 5. (*greet*) नमस्कार क०; **~d**, मान्यताप्राप्त; अभिज्ञात; मान्य, स्वीकृत; सम्मानित। > रे'कॅग्नाइज़

**recoil**, *v.*, 1. पीछे हटना; झिझकना, ठिठकना; 2. (*of gun etc.*) धक्का देना, प्रतिक्षेप क०; —*n.*, 1. झिझक*; 2. (*disgust*) घृणा*, जुगुप्सा*; 3. रिकॉयल, प्रतिक्षेप, धक्का, झटका। > रिकॉइल

**recollect**, 1. (*remember*) याद क०, स्मरण क०; 2. (*concentrate*) चित्त एकाग्र क०, मन लगाना; 3. (*recover oneself*) सँभल जाना, होश या आपे में आना, प्रकृतिस्थ, ठीक या शान्त हो जाना; साहस बटोरना; **~ed**, अन्तर्लीन, एकाग्रचित्त; **~ion**, 1. (अनु)स्मरण, याद*, स्मृति*; 2. (*concentration*) मनोयोग, चिन्तन; **~ive**, स्मरणात्मक। > रे'कॅले'क्ट; रे'कॅले'क्/टिड, ~शॅन, ~टिव्

**recommencement**, पुनरारंभ। > रीकॅमे'न्स्मॅन्ट

**recommend**, 1. (*entrust*) सौंपना, सौंप देना; 2. (*speak favourably*) सिफ़ारिश* क०, अनुशंसा* क०, उपयुक्त बताना, के पक्ष में बोलना; 3. (*advise*) सलाह* देना, परामर्श देना; **~able**, अनुशंसनीय, प्रशंसनीय; **~ation**, सिफ़ारिश*, अनुशंसा*; संस्तुति*, अभिस्ताव; सिफ़ारिशी पत्र; सलाह*, परामर्श, सुझाव; **~atory**, सिफ़ारिशी, अनुशंसात्मक; **~ed**, अनुशंसित, संस्तुत। > रे'कॅमे'न्ड; रे'कॅमे'न्डॅबॅल, रे'कॅमे'न्डेशॅन; रे'कॅमे'न्/डॅटॅरि, ~डिड

**recompense**, *n.*, 1. (*reward*) इनाम, पुरस्कार; 2. (*compensation*) क्षतिपूर्ति*, हरजाना; 3 (*requital*) प्रतिदान, बदला; 4. (*remuneration*) पारिश्रमिक; —*v.*, इनाम, हरजाना या पारिश्रमिक देना; प्रतिदान, बदला या प्रतिकार क०। > रे'कॅम्पे'न्स

**recon/cilable**, समाधेय; संगत; **~cile**, 1. (*make friendly*) से मिलाना, मेल-मिलाप कराना, झगड़ा मिटाना; 2. (*settle*) का समाधान क०, निपटारा क०; 3. (*bring into harmony*) संगति* या सामंजस्य स्थापित क०; 4. (*make content*) अनुकूल बना लेना, सन्तुष्ट क०; 5. (*purify*) पवित्र क०। > रे'कॅन्साइलॅबॅल; रे'कॅन्साइल

**reconcili/ation**, मेल-मिलाप; समाधान; सामंजस्य, समन्वय, संगति*; सन्तोष; संतोषण, संराधन; पवित्रीकरण; **~atory**, समाधानात्मक। > रे कॅन्सिलिएशॅन; रे'कॅन्-सिल्-इअॅटॅरि

**recondite**, 1. (*profound*) गहन, गूढ़; 2. (*obscure*) दुर्बोध, दुरूह; 3. (*concealed*) गुप्त। > रिकॉन्डाइट = रे'कॅन्डाइट

**recondition**, 1. (*repair*) मरम्मत क०; 2. सुधार क०, दुरुस्त क०, नया कर देना। > री-कॅन्-डि-शॅन

**reconnaissance**, 1. (*mil.*) टोह*; 2. (*survey*) सर्वेक्षण। > रि-कॉन्-इ-सॅन्स

**reconnection**, पुनर्योजन। > रीकॅने'क्शॅन

**reconnoitre**, टोह* लगाना। > रे'कॅनॉइटॅ

**reconsideration**, पुनर्विचार। > री-कॅन्-सि-डॅ-रे-शॅन

**reconstruction**, पुनर्निर्माण; 2. (*fig.*) पुनःकल्पन। > रीकॅन्स्ट्रॅक्शॅन

**record**, *v.*, 1. (*write down*) लिखना, लिपिबद्ध क०, अंकित क०; दर्ज क० (*in a register*); 2. (*show*) दिखाना, सूचित क०; 3. (*of instrum.*) बतलाना; 4. (*make a record*) का रिकार्ड बनाना, अभिलेखन क०; —*n.*, 1. (*official report*) अभिलेख;

2. (*recorded facts, history*) वृत्त, इतिहास; विवरण; हिसाब, लेखा (*account*); 3. (*recorded evidence*) प्रलेख, लिखित प्रमाण; 4. (*sports*) रेकार्ड, उच्चमान, कीर्तिमान; 5. (*memorial*) स्मारक; 6. (*gramophone etc.*) रेकार्ड, आलेख, चूड़ी*; ~**-keeper**, अभिलेख-पाल; ~**-room**, अभिलेखालय।
> रिकॉःड (*v.*); रे'कॉःड (*n.*)

**record/ed**, अभिलिखित; ~**er**, 1. अभिलेखी; 2. (*machine*) अंकित्र, रिकार्डर; ~**ing**, अभिलेखन, ध्वन्यालेखन, रिकार्डिंग।
> रिकॉःड्/इड, ~अॅ, ~इन्ग

**recount**, 1. वर्णन क०; 2. दोबारा गिनना।
> रिकाउन्ट (1); रीकाउन्ट (2)

**recoup**, 1. (*a loss*) की पूर्ति* क०; 2. (*recover*) प्राप्त क०, पैदा क०; 3. (*pay back*) वापस क०, क्षतिपूर्ति* देना; 4. (*law*) काटना, घटाना, निकाल लेना; ~**ment**, पूर्ति*; प्राप्ति*; क्षतिपूरण, हानिपूरण; कटौती*। > रिकूप; रिकूप्मॅन्ट

**recourse**, शरण*, सहारा, आश्रय; have ~ to, की शरण* लेना। > रिकॉःस

**recover**, 1. दुबारा पाना, पुनः प्राप्त क०; बरामद क०; वसूल क०; 2. (*make up for*) की पूर्ति* क०, की कसर* निकालना; 3. (*reclaim*) उद्धार क०; 4. (*from sickness*) चंगा, अच्छा या स्वस्थ हो जाना; स्वास्थ्यलाभ क०; 5. (~ *oneself*) होश या आपे में आना; ठीक, शान्त या प्रकृतिस्थ हो जाना, सँभल जाना; 6. होश में लाना, स्वस्थ, ठीक या शान्त कर देना; ~**able**, प्रतिलभ्य; वसूली-योग्य। > रि-कॅ-वॅ, ~रॅबॅल

**recovery**, वसूली*, प्रतिप्राप्ति*, प्रत्यादान, प्रतिलाभ, पुनर्लाभ; स्वास्थ्यलाभ; समुत्थान।
> रिकॅवॅरि

**recreate**, 1. मन बहलाना, मनोरंजन क०; ताज़ा कर देना, प्राण डालना; 2. पुनः सृष्ट या उत्पन्न क०।
> रे'क्-रि-एट (1); रीक्रिएट (2)

**recreation**, 1. मनबहलाव, मनोरंजन; 2. (*period*) विश्राम, विहार; ~**al**, मनोरंजनात्मक। > रे'क्रिए/शॅन, ~शॅनॅल

**recreative**, मनोरंजक। > रे'क्-रि-ए-टिव्

**recrimi/nate**, एक दूसरे पर दोष लगाना; प्रत्यारोप क०, प्रत्यभियोग लगाना; ~**nation**, प्रत्यभियोग, प्रत्यारोप; ~**native**, ~**natory**, प्रत्यारोपी, प्रत्यभियोगी; प्रत्यभियोगात्मक। > रि-क्रिम्-इ-नेट; रिक्रिमिनेशॅन; रि-क्रिम्-इ-नॅ-टिव्

**recru/desce**, दोबारा फैल जाना, पुनः प्रकोप होना; ~**descence**, पुनःप्रकोप; ~**descent**, पुनःप्रकोपी।
> रीक्रुडे'स; रीक्रु/डे'सॅन्स, ~डे'सॅन्ट

**recruit**, *n.*, रंगरूट; *v.*, 1. भरती क०; 2. (*replenish*) भरना; 3. (*recover*) स्वास्थ्यलाभ क०; ~**al**, स्वास्थ्यलाभ; ~**ing-office**, भरती-दफ़्तर; ~**ment**, भरती*; नियोजन। > रिक्रूट; रिक्रूटॅल; रिक्रूट्मॅन्ट

**rectal**, मलाशयी, मलाशय-। > रे'क्टॅल

**rectangle**, आयत। > रे'क्-टैन्-गॅल

**rectangular**, 1. आयताकार, आयतीय; 2. (*having right-angled corners*) समकोणीय, समकोणिक; ~**ity**, समकोणीयता*।
> रे'क्-टैन्-ग्यू-लॅ; रे'क्टैन्ग्यूलैरिटि

**recti/fiable**, संशोधनीय; परिशोधनीय; चापकलनीय; ~**fication**, 1. (*amending*) संशोधन; 2. (*chem.*) परिशोधन; 3. (*adjustment*) समंजन; 4. (*electr.*) दिष्टकरण; 5. (*math.*) चापकलन; ~**fied**, (सं)शोधित; परिशोधित; समंजित; दिष्टकृत; ~**fier**, (परि)शोधक; दिष्टकारी; ~**fy**, सुधारना, संशोधन क०; परिशोधन क०; समंजित क०, ठीक कर देना।
> रे'क्-टि-फ़ाइ-अॅ-बॅल; रे'क्-टि-फ़ि-के-शॅन; रे'क्-टि/फ़ाइड, ~फ़ाइ-अॅ, ~फ़ाइ

**recti/lineal**, ~**linear** ऋजुरेखी(य), सरलरेखीय, रेखीय; एकघाती।
> रे'क्-टि-लिन्/इअॅल, ~इ-अॅ

**rection**, नियंत्रण। > रे'क्शॅन

**rectitude**, 1. आर्जव, ईमानदारी*, साधुता*; 2. (*correctness*) औचित्य। > रे'क्-टि-टयूड

**recto**, 1. दाहिना पृष्ठ; 2. (*front*) सामना।
> रे'क्टो

**rector**, 1. (*head*) रेक्टर, अध्यक्ष, अधिष्ठाता; 2. (*of college*) प्राचार्य; 3. (*of church*) पुरोहित, पादरी; पल्ली-पुरोहित; ~**y**, पुरोहिताश्रम। > रे'क्-टॅ; रे'क्टॅरि

**rectum**, मलाशय, रेक्टम। > रे'क्-टॅम

**recumbent,** 1. लेटा हुआ, शयान; 2. (*inactive*) निष्क्रिय। > रिकॅम्‌बॅन्ट
**recupe/rate,** चंगा कर देना; दोबारा प्राप्त क०; चंगा हो जाना, स्वास्थ्यलाभ क०; **~ration,** स्वास्थ्यलाभ; वसूली*, प्रतिप्राप्ति*, पुनर्लाभ; **~rative,** स्वास्थ्यकर, पुष्टिकर, बलवर्धक। > रिक्यूपॅरेट; रिक्यूपॅरेशॅन; रिक्यूपॅरॅटिव
**recur,** 1. (*return*) लौटना; लौट जाना; लौट आना; 2. (*come up again*) फिर उठना या सामने आना; 3. (*occur again*) फिर होना, पुनः घटित होना, की पुनरावृत्ति* होना; 4. (~ *to*) का सहारा या आश्रय लेना; **~rence,** 1. आवर्तन, आवृत्ति*; पुनरावृत्ति*; 2. (*recourse*) आश्रय; **~rent, ~ring,** आवर्तक, पुनरावर्तक, आवर्ती, पुनरावर्ती। > रिकॅ:; रिकॅ/रॅन्स, ~रॅन्ट, ~रिन्ग
**recurvate,** प्रतिवर्ती। > रीकॅ:वेट
**recurve,** पीछे की ओर* झुकना या झुकाना। > रिकॅ:व्
**recu/sance,** अस्वीकर्तृत्व; **~sant,** अस्वीकर्ता। > रे'क्यु/ज़ॅन्स, ~ज़ॅन्ट
**red,** *adj.*, 1. लाल, सुर्ख़, अरुण, रक्त, लोहित, लोही, शोणित; 2. (*bloody*) रक्तरंजित; 3. (*revolutionary*) क्रांतिवादी; 4. (*communistic*) साम्यवादी; 5. (*Russian*) रूसी; —*n.*, लाल; क्रांतिकारी; साम्यवादी; in the ~, घाटे में; ~ ant, माटा; ~ beet, लाल शलग़म; ~ corpuscule, रक्ताणु; ~ cross, रेड क्रॉस; ~ heat, रक्तताप; ~ herring, भुलावा; ~ lead, सिंदूर; ~ light, ख़तरा-संकेत; लाल रोशनी*; Red Sea, लाल सागर, लोहित सागर; ~ tape, लाल-फीता। > रे'ड
**red/-blooded,** 1. तेजस्वी; 2. (*exciting*) उत्तेजक; **~-handed,** catch —, रँगे हाथ (हाथों) पकड़ना; **~-hot,** रक्ततप्त; उत्तेजित, अतिक्षुब्ध; नवीनतम, एकदम ताज़ा; **~-legged,** ललटंगा; **~-letter,** चिरस्मरणीय, शुभ, महत्त्वपूर्ण; — day, मंगल-दिवस; **~ness,** लालपन, लाली*, लालिमा*, सुर्ख़ी, रक्तिमा*, अरुणिमा*; **~start,** थिरथिरा; **~-tapism,** लाल-फ़ीता, लाल-फ़ीता-वाद, दफ़्तरशाही*; दीर्घसूत्रता*; **~-water,** रक्तमूत्र-रोग।

**redact,** 1 (*draw up*) लिखना; रचना* क०, तैयार क०; 2. (*edit*) सम्पादित क०; **~ion,** 1. सम्पादन; 2. (*revision*) संशोधन; 3. नया संस्करण; **~or,** सम्पादक। > रिडैक्ट; रि-डैक्-शॅन; रि-डैक्-टॅ
**redan,** मोरचा। > रिडैन
**redden,** लाल हो जाना या कर देना। > रे'डॅन
**reddish,** ललछौहाँ, आरक्त, रक्तिम, रक्ताभ। > रे'ड्-इश
**reddle,** लाल गेरू, मटियाला हेमेटाइट। > रे'डॅल
**redeem,** 1. (*set free*) मुक्त क०; निस्तार क०; 2. (*from sin*) उद्धार क०, मुक्ति* दिलाना; 3. (*ransom*) छुड़ाना, निष्क्रय क०; 4. (*buy back*) छुड़ा लेना; 5. (*recover*) दोबारा पाना, पुनः प्राप्त क०; 6. (*pay off*) चुकाना; 7. (*fulfil*) पूरा क०; 8. (*atone*) प्रायश्चित्त क०; 9. (*make amends*) पूर्ति* क०, हरजाना या क्षतिपूर्ति* देना; **~able,** 1. उद्धार्य; 2. (*bonds etc.*) मोच्य, विमोच्य, निष्क्रेय; **~ed,** निष्क्रीत; **~er,** 1. (*from sin*) उद्धारक, मुक्तिदाता; 2. छुड़ानेवाला, निष्क्रेता। > रिडीम; रिडीमॅबॅल; रिडीम्ड; रिडीम्-अॅ
**redemp/tion,** विमोचन, छुटकारा; मुक्ति*, उद्धार; निष्क्रय; पुनर्लाभ, पुनःप्राप्ति*; परिशोधन, ऋणमोचन; निष्पादन; प्रायश्चित्त; क्षतिपूरण, क्षतिपूर्ति*; **~tive, ~tory,** विमोचक; मुक्तिप्रद, मुक्ति-। > रिडे'म्/शॅन, ~टिव्, ~टॅरि
**redinte/grate,** दोबारा एक या पूर्ण कर देना; पुनः संघटित क०; पुनः स्थापित क०; **~gration,** पुनरुद्धार; पुनर्गठन; पुनःस्थापन > रि = रे'-डिन्-टि-ग्रेट; रे'-डिन्-टि-ग्रे-शॅन
**redirect,** अनुप्रेषित क०; **~ion,** अनुप्रेषण। > रीडिरे'क्ट; रीडिरे'क्शॅन
**redolence,** सुगन्ध*; गन्ध*। > रे'डोलॅन्स = रे'डॅलॅन्स
**redolent,** 1. (*fragrant*) सुगंधित; 2. (*smelling of*) -गंधवाला, -गंधिक; 3. (*suggestive*) सूचक, व्यंजक, द्योतक। > रे'डोलॅन्ट = रे'डॅलॅन्ट

**redouble,** 1. (*increase*) बढ़ना; बढ़ाना; 2. दुगुना या दूना क० या हो जाना; 3. (*repeat*) दोहराना। > रिडॅबॅल

**redoubt,** गढ़ी*। > रिडाउट

**redoubtable,** 1. विकट, दुर्जेय; 2. (*fearsome*) भयानक। > रिडाउटॅबॅल

**redound,** 1. (*contribute to*) में सहायक होना, बढ़ाना; 2. (*result*) से निकलना। > रिडाउन्ड

**redress,** *v.*, 1. (*correct*) ठीक कर देना, सुधारना; 2. (*adjust*) ठीक कर देना, समंजित क०; 3. (*compensate*) पूर्ति* क०; हरजाना देना; —*n.*, सुधार; हरजाना, क्षतिपूर्ति*। > रिड्रे'स

**redskin,** अमरीकी आदिवासी। > रे'ड्-स्किन

**reduce,** 1. (*diminish*) घटना, कम हो जाना; घटाना, कम क०; 2. (*lose weight*) वजन कम क०; 3. (*degrade*) दरजा घटाना; कोटिच्युत, पदच्युत या पदावनत क०; 4. (*subdue*) हराना, वशीभूत क०; दमन क०, नियंत्रण क०; 5. (*weaken*) कमज़ोर या निर्बल कर देना; 6. (*compel*) मजबूर क०, बाध्य क०; 7. (*thin*) पतला या तनु कर देना; 8. (*surgery*) बिठाना; 9. (*change into*) में बदल देना, में परिणत क०, के रूप में लाना; 10. (*change*) बदलना; रूपान्तरित क०; 11. (*adapt*) के अनुकूल बना देना; 12. (*classify*) वर्गीकरण क०; 13. (*math.*) समानयन क०; 14. (*chem.*) अपचयन क०; **~d,** घटाया हुआ, लघुकृत, न्यूनीकृत, ह्रस्वीकृत; परिवर्तित; समानीत; अपचित; **~r,** लघुकारक; तनुकारक; परिवर्तक। > रिड्यूस; रिड्यूस्ट; रि-ड्यू-सॅ

**reducible,** लघुकरणीय, लघुकार्य; परिवर्त्य; अवकार्य; अपचेय ; समानेय। > रिड्यूसॅबॅल

**reducing,** लघुकारक; परिवर्तक; अवकारक; अपचायक। > रि-ड्यूस्-इन्ग

**reductase,** अपचायक। > रि-डॅक्-टेस

**reductio ad absurdum,** असंगति-प्रदर्शन, अयुक्ति-साधन। > रि-डॅक्-शि-ओ ऐड ऐब्सॅःडॅम

**reduction,** 1. (*diminution*) घटाव, कमी*, घटती*, ह्रास; 2. (*amount reduced*) छूट*, बट्टा, कटौती*; 3. (*act of reducing; see* REDUCE) लघुकरण, न्यूनीकरण; पदावनयन; अभिभावन; वशीकरण; रूपान्तरण; परिवर्तन; अवरण, कटौती*; अपचयन (*chem.*); 4. हार*, पराजय*; 5. (*reduced copy*) लघुकृत प्रति*; 6. (*math.*) समानयन। > रिडॅक्शॅन

**reductive,** लघुकारक। > रि-डॅक्-टिव्

**reductor** (*chem.*), अपचायक। > रिडॅक्-टॅ

**reduit,** अन्तर्दुर्ग। > रे'ड्वी

**redundance,** फ़ालतूपन, अतिरेक; अत्यधिकता*; प्रचुरता*, बाहुल्य; शब्दाडम्बर; निरर्थकता*, पदाधिक्य-दोष, शब्दाधिक्य-दोष, शब्दातिरेक। > रिडॅन्डॅन्स

**redundant,** 1. (*superfluous*) फ़ालतू, व्यर्थ, अनावश्यक, अतिरिक्त; 2. (*excessive*) अत्यधिक, अतिशय; 3. (*copious*) बहुत अधिक, प्रचुर, विपुल; 4. (*wordy*) शब्दाडम्बरपूर्ण; 5. (*pleonastic*) शब्दबहुल, निरर्थक। > रिडॅन्डॅन्ट

**redupli/cate,** *v.*, 1. (*repeat*) दोहराना; 2. (*redouble*) दूना, दुगुना या द्विगुणित क० या हो जाना; —*adj.*, द्विगुणीकृत; द्विरावृत्तिक; **~cation,** 1. दोहराव; 2. द्विगुणीकरण, द्विगुणन; 3. (*gram.*) द्वित्व, द्विरावृत्ति*, द्विरुक्ति*; **~cative,** द्विरावृत्तिक। > रिड्यूप्-लिकेट; रिड्यूप्लिकेशॅन; रिड्यूप्-लिकॅटिव्

**re-echo,** *v.*, गूँजना, प्रतिध्वनित होना; *n.*, प्रतिध्वनि*। > री-ए'क्-ओ

**reed,** 1. नरकुल, नड, नरकट, सरकण्डा; 2. (*flute*) बाँसुरी*, मुरली*; 3. (*vibrating strip*) कम्पिका*, रीड, पत्ती,*; 4. (*weaver's implement*) कंघी*, धुनकी*; **~-pipe,** रीड-पाइप। > रीड

**reef,** *n.*, 1. (*of rock*) समुद्री चट्टान*, शैल-भित्ति*, जल-शैल; 2. (*of sand*) बलुई भित्ति*; 3. (*of coral*) प्रवालभित्ति*; 4. (*bed of ore*) खनिज-शिरा*, धातु-रेखा*; —*v.*, पाल समेटना; **~-knot,** दोहरी गाँठ*। > रीफ़

**reek,** *n.*, 1. दुर्गन्ध*, बदबू*; 2. (*vapour*) भाफ*; 3. (*smoke*) धुआँ; —*v.i.*, बदबूदार

होना, से बदबू* या दुर्गन्ध* निकलना या उठना; भाफ* या धुआँ छोड़ना; *—v.t.*, 1. धुँआना; 2. (*exude*) छोड़ना। > रीक

**reel,** *n.*, 1. (*spool*) चरखी*, फिरकी*; 2. (*of film*) रील; 3. (*staggering*) लड़खड़ाहट*; 4. (*whirling*) चकराना; *—v.*, 1. चरखी* पर लपेटना; चरखी* से उतारना; 2. (*rattle off*) धड़ाधड़ बोलना (लिखना आदि), बघारना; 3. (*chirr*) झंकारना; 4. (*stagger*) लड़खड़ाना; 5. (*be in a whirl*) चकराना, चक्कर खाना, घूमना; off the ~, धड़ाधड़; सहज ही; बेधड़क। > रील

**re-election,** पुनर्निर्वाचन। > री-इ-लें'क्-शंन

**re-entrant,** भीतरी, अन्तःप्रविष्ट; अन्तःप्रवेशी। > री-ए'न्-ट्रन्ट

**re-entry,** 1. पुनःप्रवेश; 2. (*law*) पुनराधिकार, पुनर्भुक्ति*। > री-ए'न्-ट्रि

**reeve,** पिरोना; पार क०। > रीव्

**re-examination,** पुनःपरीक्षण ; पुनःपरीक्षा*। > री-इग्-ज़ै-मि-ने-शंन

**refection,** जलपान। > रिफ़े'क्-शंन

**refectory,** भोजनालय। > रिफ़े'क्-टॅ-रि

**refer,** *v.t.*, 1. (*direct*) के पास भेजना; की राय* लेना; 2. (*submit*) सौंपना, सुपुर्द क०; 3. (*assign*) का मानना; के वर्ग में रखना (*to a class*); कारण बताना या मानना (*to a cause*); से संबंध जोड़ना; *—v.i.*, 1. (*relate*) से संबंध रखना; 2. (*point to*) की ओर* निर्देश या संकेत क०; 3. (*mention*) का ज़िक्र क०, का उल्लेख क०, की चर्चा* क०; ध्यान दिलाना; 4. (*cite as authority*) का हवाला या प्रमाण देना; 5. (*consult*) सहायता* या आश्रय लेना; देखना; ~**able,** प्रेषणीय; अर्पणीय; आरोप्य; उल्लेखनीय; सम्बन्धित; ~**red,** निर्दिष्ट; उल्लिखित।

> रिफ़ः; रे'फ़रॅबॅल = रिफ़ःरॅबॅल; रिफ़ःड

**referee,** 1. (*arbitrator*) मध्यस्थ, पंच, (अभि)निर्णायक, अभिदेशिकी; 2. (*sport*) रेफ़री, खेलपंच। > रे'फ़री

**reference,** 1. (*act*) अभिदेश(न); निर्देशन; अर्पण; प्रेषण; 2. (*connection*) सम्बन्ध, सन्दर्भ, प्रसंग; 3. (*allusion*) निर्देश, संकेत; 4. (*mention*) चर्चा*, उल्लेख, ज़िक्र; 5. (*in a book*) सन्दर्भ; 6. (*authority*) हवाला, प्रमाण; 7. (*testimonial*) प्रमाणपत्र; with ~ to, के सम्बन्ध में; के उत्तर में; ~ **book,** सन्दर्भ-पुस्तक*; निर्देश-ग्रन्थ; ~ **number,** निर्देश-अंक। > रे'फ़रॅन्स

**referendum,** मत-संग्रह, जनमत-संग्रह। > रे'फ़रे'न्डॅम

**referential,** 1. सम्बन्धी, विषयक; 2. (*containing ref.*) निर्देशात्मक, निर्देशक; 3. (*used for ref.*) निर्देश-, सन्दर्भ-। > रे'फ़रे'न्शॅल

**refine,** 1. (*purify*) शुद्ध या परिष्कृत क० या हो जाना; का परिष्कार या संस्कार क०; 2. (*be subtle*) बाल की खाल* खींचना या निकालना; ~**d,** 1. परिष्कृत; परिमार्जित; 2. (*cultured*) सुसंस्कृत; 3. (*specious*) (अति)सूक्ष्म; ~**ment,** 1. (*refining*) परिष्करण, परिष्कार, शोधन, परिमार्जन; 2. (*state*) परिष्कृति*; 3. (*of taste*) सुरुचि*; 4. सूक्ष्मता*; 5. (*math.*) अधिशोधन; ~**r,** परिष्कारक; ~**ry,** परिष्करण-शाला*। > रिफ़ाइन; रिफ़ाइन्ड; रिफ़ाइन्मॅन्ट; रि-फ़ाइन्-ॲ; रिफ़ाइनॅरि

**refit,** दुरुस्त क०, मरम्मत क०, ~**ment,** दुरुस्ती*, मरम्मत*। > रीफ़िट

**reflect,** 1. (*think*) चिन्तन क०, विचार क०; 2. (*cast back*) परावर्तित क० या होना; 3. (*mirror*) प्रतिबिम्बित क० या होना; 4. (*result in*) देना, पहुँचाना; 5. (*discredit*) प्रतिष्ठा* घटाना, बदनाम क०; ~**ed,** परावर्तित, प्रतिक्षिप्त; प्रतिबिम्बित; ~**ing,** परावर्तक, परावर्ती, परावर्तन-; प्रतिबिम्बक; ~**ion, reflexion,** 1 चिन्तन, मनन, विमर्श; 2. (*reconsideration*) अनुचिन्तन; पुनर्विचार; 3 (*idea*) विचार; 4. (*a reflecting*) परावर्तन; प्रतिबिम्बन; 5. (*image*) प्रतिबिम्ब; 6. (*a comment*) टिप्पणी*; 7. (*censure*) निन्दा*, आलोचना*, आक्षेप; 8. (*discredit*) बदनामी*, अप्रतिष्ठा*; ~**ive,** 1. (*thinking*) विमर्शक; 2. (*meditative*) चिन्तनशील, विचारशील; 3. (*phys.*) परावर्तक; ~**ivity,** परावर्तकता*; ~**or,**

परावर्तक। > रिफ़्ले'क्ट; रिफ़्ले'क्/टिड, ~टिंग, ~शॅन, ~टिव; रि-फ़्ले'क्-टिव्-इ-टि; रि-फ़्ले'क्-टॅ

**reflet,** चमक*, ओप*। > रॅफ़्ले'

**reflex,** *n.*, 1. (*image*) प्रतिबिम्ब (*also fig.*); 2. (*manifestation*) अभिव्यक्ति*; 3. (*reaction*) प्रतिक्रिया*; 4 (~ *action*) प्रतिवर्ती क्रिया*, प्रतिवर्त, सहज क्रिया*; —*adj.*, 1. (*introspective*) अन्तर्मुखी; 2. (*reactive*) प्रतिक्रिय, प्रतिक्रियात्मक; 3. (*physiol.*) प्रतिवर्त, सहज; ~ angle, बृहत्कोण; ~ camera, रिफ्लेक्स कैमरा; **~ed,** प्रतिवर्तित; **~ible,** परावर्त्य; **~ive,** निजवाचक, आत्मवाचक। > रीफ़्-ले'क्स; रिफ़्ले'क्स्ट; रिफ़्ले'क्स्/इबॅल, ~इव

**refluent,** अधोवाही, पश्चवाही। > रे'फ़्लुअॅन्ट

**reflux,** 1. अधोवाह; 2. (*ebb*) भाटा। > रीफ़्लॅक्स

**reform,** *v.*, 1. सुधारना, का सुधार क॰; 2. (*abolish*) उठा देना, दूर क॰, अन्त क॰; 3. सुधरना, सुधर जाना; —*n.*, सुधार; आत्मसुधार; **~ation,** सुधार; धर्मसुधार, सुधारान्दोलन; **~ative,** सुधारात्मक; सुधार-; **~atory,** सुधारक; —*adj.*, सुधारात्मक, सुधार-; —*n.*, सुधारालय; **~er,** सुधारक; **~ism,** सुधारवाद; **~ist,** सुधारवादी। > रिफ़ॉःम; रे'फ़ॅमेशॅन; रिफ़ॉःमॅटिव; रिफ़ॉःमॅटॅरि; रि-फ़ॉःम्/अॅ; ~इज़्म

**refract,** मोड़ना; **~ion,** अपवर्तन; **~ive,** अपवर्तक; वर्तन-; — index, अपवर्तनांक; **~ivity,** अपवर्तकता*;। > रिफ़ैक्ट; रिफ़ैक्शॅन; रि-फ़ैक्-टिव; रिफ़ैक्-टिव्-इ-टि

**refractor,** अपवर्तक; **~y,** 1 (*stubborn*) हठीला, ज़िद्दी; निमानिया; 2. (*resisting to heat*) (उच्च)तापसह, ऊष्मसह; दुर्गलनीय (*of a crucible*); 3. (*resisting treatment*) दुर्जेय, दुर्दान्त, दुर्दम्य; 4 (*immune*) से प्रतिरक्षित। > रिफ़ैक्/टॅ, ~टॅरि

**refrain,** *n.*, टेक*, स्थायी; *v.* नहीं करना, से रहना। > रिफ़्रेन

**refrangible,** अपवर्तनशील। > रि-फ़्रैन्-जि-बॅल

**refresh,** 1. (*re-invigorate*) ताज़ा क॰ या हो, जाना, नयी शक्ति* प्रदान क॰, प्राण डालना; 2. (*memory etc.*) ताज़ा क॰, जगाना; 3. (*replenish*) भरना; 4. जलपान क॰; **~er** (*fee*), अतिरिक्त शुल्क; — course, पुनश्चर्या*; **~ing,** स्फूर्तिदायक; ताज़ा, नवीन, अभिनव; **~ment,** जलपान, अल्पाहार; ताज़गी*, विश्रान्ति*; उज्जीवन, प्राणसंचार; — room, जलपान-गृह। > रिफ़्रे'श; रिफ़्रे'श्/अॅ, ~इन्ग; रिफ़्रे'श्मॅन्ट

**refrige/rant,** 1. प्रशीतक; 2. (*of medicine etc.*) तापहर; **~rate,** प्रशीतित क॰; ठण्ढा क॰; **~ration,** प्रशीतन; **~rator,** रेफ्रिजरेटर, प्रशीतित्र; **~ratory,** प्रशीतक। > रिफ़्रिजॅ/रॅन्ट, ~रेट; रिफ़्रिजॅरेशॅन; रिफ़्रिजॅ/रे-टॅ, ~रॅटॅरि

**refuge,** 1. (*shelter*) शरण*, आश्रय; 2 (*fig.*) आश्रय, गति*; 3. (*excuse*) बहाना। > रे'फ़्यूज

**refugee,** शरणार्थी। रे'फ़्यूजी

**reful/gence,** दीप्ति*, द्युति*, प्रभा*; **~gent,** देदीप्यमान, द्युतिमान्। > रिफ़ॅल्/जॅन्स, ~जॅन्ट

**refund,** *v.*, लौटाना, वापस क॰; *n.*, वापसी*, प्रत्यर्पण, प्रतिनिचयन; **~able,** प्रत्यर्पणीय। > रीफ़ॅन्ड (*v.*), रीफ़ॅन्ड (*n.*); रीफ़ॅन्डॅबॅल

**refusal,** 1. इनकार, अस्वीकृति*, नकार*; 2 (*option*) विकल्प। > रिफ़्यूज़ॅल

**refuse,** *v.*, इनकार क॰, अस्वीकृत क॰, नकारना; 2. (करने, देने) से इनकार क॰; 3. (*deprive*) से वंचित क॰; —*n.*, कूड़ा, कूड़ा-करकट, कचरा; —*adj.*, रद्दी; **~d,** नामंज़ूर > रिफ़्यूज़ (*v.*); रे'फ़्यूस (*n., adj.*)

**refutable,** खण्डनीय। > रे'फ़्यू-टॅबॅल

**refutation,** खण्डन। > रे'फ़्यूटेशॅन

**refute,** खण्डन क॰। > रिफ़्यूट

**regain,** दोबारा प्राप्त क॰, पाना या पहुँचना। > रिगेन

**regal,** राजोचित; राजसी, शानदार। > रीगॅल

**regale,** *v.t.*, 1. दावत* देना; 2. (*delight*) मनोरंजन क॰, मुग्ध कर देना; —*v.i.*, दावत* उड़ाना; —*n.*, दावत*; आह्लादक (वस्तु*…); **~ment,** आतिथ्य-सत्कार; मनोरंजन। > रिगेल; रिगेल्मॅन्ट

**regalia**, राजचिह्न; पदचिह्न; वैभव। > रिगेल्यॅ

**regalism**, राजकीय धर्म-परमाधिकार-वाद। > रीगॅलिज़्म

**regality**, राजत्व; राजाधिकार। > रिगैल्-इटि

**regard**, *v.*, 1. (*consider*) मानना, समझना; 2. (*look*) ध्यानपूर्वक देखना, ताकना; 3. (*take into account*) का ध्यान रखना; 4. (*respect*) आदर क०, सम्मान क०; 5. (*concern*) से सम्बन्ध रखना; —*n.*, 1. (*gaze*) ताक*, टकटकी*; 2. (*attention*) ध्यान; 3. (*concern*) परवाह*, चिन्ता*; 4. (*esteem*) आदर, सम्मान; श्रद्धा*; 5. (*relation*) सम्बन्ध; 6. (*pl.*) शुभकामनाएँ*। > रिगाड

**regardant**, 1. (*observant*) परिदर्शक; 2. (*heraldry*) पश्चाभिमुख। > रिगाडॅन्ट

**regard/ful**, 1. (*attentive*) सावधान; 2. (*considerate*) लिहाज़ रखनेवाला; ~**ing**, के विषय में, के बारे में; ~**less**, लापरवाह, असावधान; अनपेक्ष; ~**lessly**, पर ध्यान दिए बिना। > रिगाड्/फ़ुल, ~इन्ग, ~लिस

**regatta**, नौका-दौड़*। > रि-गैट्-अॅ

**regelation**, पुनर्हिमायन। > रीजिलेशॅन

**regency**, रीजेंसी*। > रीजॅन्सि

**regeneracy**, नवजीवन। > रिजे'नॅरॅसि

**regene/rate**, *adj.*, संजीवित, पुनरुज्जीवित, पुनर्जात; नवीनीकृत; —*v.*, 1. नवजीवन प्रदान क० या प्राप्त क०, पुनरुज्जीवित क०, पुनर्जीवित क०; उन्नत, नया या नवीन कर देना, प्राण डालना; 2. पुन: उत्पन्न क० या हो जाना; 3. (*re-establish*) पुन: स्थापित क०; 4. (*electr.*) सम्पोषित क०; ~**ration**, पुनरुज्जीवन, पुनरुद्धार, आत्मोन्नति*; पुनरुत्पादन, पुनरुद्भवन; सम्पोषण (*electr.*)। > रिजे'नॅ/रिट (*adj.*), ~रेट (*v.*); रिजे'नॅरेशॅन

**regene/rative**, ~**ratory**, पुनरुद्धारक; पुनरुत्पादक; ~**rator**, 1. पुनरुद्धारक; 2. (*mech.*) पुनर्योजित्र; 3. सम्पोषक। > रिजे'नॅ/रॅटिव, ~रॅटॅरि, ~रे-टॅ

**regent**, रीजेंट, प्रतिशासक। > रीजॅन्ट

**regicide**, राजवध, राजहत्या*; राजघ्न, राजहन्ता। > रे'जिसाइड

**régie**, राज्य-नियंत्रण। > रेश़्ज़ी

**regime, régime**, 1. (*political*) शासन-प्रणाली*, शासन; 2. (*social*) सामाजिक व्यवस्था*; 3. *see* REGIMEN (1)। > रेश़्ज़ीम

**regimen**, 1. पथ्यापथ्य-नियम, 2. (*gram.*) अन्वय। > रे'जिमे'न

**regiment**, *n.*, रेजिमेंट*, सैन्यदल; बहुसंख्या*; —*v.*, संगठित क०; ~**ation**, संगठन; अनुशासन। > रे'जिमॅन्ट (*n.*); रे'जिमे'न्ट (*v.*); रे'जिमे'न्टेशॅन

**region**, 1. प्रदेश; क्षेत्र, इलाक़ा; 2. (*fig.*) क्षेत्र; ~**al**, प्रादेशिक, क्षेत्रीय; — novel, आंचलिक उपन्यास; ~**alism**, प्रादेशिकता*, आंचलिकता*। > रीजॅन; रीजॅ/नॅल, ~नॅलिज़्म

**register**, *n.*, 1. (*record*) रजिस्टर, पंजी*; पंजिका*, सूची* (*list*); 2. (*slider*) सरकन, 3. (*compass of voice*) स्वर-विस्तार; स्वर-स्तर; 4. (*regulation*) नियामक; 5. (*indicator*) -सूचक, -दर्शक; 6. (*printing*) मेल; —*v.*, 1. (*enter in* ~) रजिस्टर में दर्ज क० या कराना, पंजीबद्ध क० या कराना; 2. (*a letter*) रजिस्ट्री* क० या कराना; 3. (*indicate*) बतलाना; 4. (*express*) व्यक्त क०; 5. (*printing*) मिलना या मिलाना; 6. (*make mental note of*) मन में रख लेना; ~**ed**, रजिस्टर्ड, पंजीकृत, पंजीबद्ध, पंजीयित; निबद्ध, निबंधित। > रे'जिस्टॅ; रे'जिस्टॅड

**registrar**, 1. रजिस्ट्रार; पंजीयक; 2. (*law*) निबन्धक; 3. (*univ.*) कुल-सचिव। > रे'जिस्ट्रा

**registration**, 1. रजिस्ट्रेशन, पंजीयन, पंजीकरण; 2. (*law*) निबन्धन। > रे'जिस्ट्रेशॅन

**registry**, रजिस्ट्री*। > रे'जिस्ट्री

**reglet**, पट्टिका*। > रे'ग्-लिट

**regnal**, शासकीय, शासन-। > रे'ग्नॅल

**regnant**, 1. शासक; 2. (*prevalent*) प्रचलित, प्रबल। > रे'ग्नॅन्ट

**regorge**, 1. उगलना; 2. (*flow back*) बह निकलना, उमड़ पड़ना; 3. (*swallow again*) दोबारा निगलना। > रिगॉःज

**regrate,** जमाखोरी* क० । > रिग्रेट

**regress,** *v.*, लौट जाना, पीछे हटना; लौट आना; अवनति* क०; *—n.*, 1. प्रतिगमन, पश्चगमन; 2. (*coming back*) प्रत्यागमन; 3. (*decline*) अवनति*, अपकर्ष, ह्रास, पतन; **~ion,** 1. प्रतिगमन, पश्चगमन, परावर्तन; 2. (*biol.*) प्रतिक्रमण; 3. (*astron.*) पश्चगमन; 4. (*psycho-anal.*) प्रतीपायन; 5. (*statistics*) समाश्रयण; 6. (*relapse*) पुनरावर्तन; 7. (*moral decline*) अध:पतन; 8. (*malaise*) मन्दी*; **~ive,** प्रतिगामी, प्रतीपगामी, पश्चगामी, प्रत्यावर्ती; प्रत्यागामी; अपवर्ती; अधोगामी, अपकर्षक । > रिग्रे'स (*v.*); रीग्रे'स (*n.*); रिग्रे'शॅन; रि-ग्रे'स्-इव

**regressus ad infinitum,** अनवस्था-दोष ।

**regret,** *v.*, 1. (*repent*) पश्चात्ताप क०, पछताना; (*mourn for*) के कारण दु:खी होना, अफ़सोस क०; 3. (*be sorry that*) खेद प्रकट क०; (we) regret that..., (हमें) खेद है कि…; *—n.*, पश्चात्ताप, अनुताप; दु:ख; खेद; **~ful,** दु:खी, खिन्न; खेदसूचक; **~table,** खेदजनक, शोचनीय; it is — that, खेद है कि । > रिग्रे'ट; रिग्रे'टॅबॅल

**regulable,** नियम्य, नियन्तव्य । > रे'ग्यूलॅबॅल

**regular,** *adj.*, 1. नियमित; 2. (*orderly*) सुव्यवस्थित, व्यवस्थित; नियमनिष्ठ (*of person*); 3. (*symmetrical*) सम, सम्मित, सममित; समभुजकोणीय; 4. (*fixed*) नियत; 5. (*constant*) स्थायी, नियत; अविकारी; 6. (*normal*) साधारण, सामान्य; 7. (*properly qualified*) सोपाधि(क); 8. (*proper*) औपचारिक, समुचित; 9. (*without excesses*) संयत, संयमित; 10. (*thorough*) पक्का; 11. (*of students, opposed to private*) नियमित; 12. (*opposed to secular*) धर्म-संघीय, संघीय; *—n.*, धर्मसंघी; नियमित सैनिक; स्थायी ग्राहक; **~ity,** नियमितता*; नियमनिष्ठा*; **~ization,** नियमन; **~ize,** नियमित, व्यवस्थित, वैध (*legal*), सामान्य या पक्का क०; **~ly,** नियमित (रूप से) । > रे'ग्-यू-लॅ; रे'ग्यूलैर्-इटि; रे'ग्यूलॅराइज़ेशॅन; रे'ग्यूलॅराइज़; रे'ग्यूलॅलि

**regulate,** 1. (*control*) नियंत्रित क०, नियमन क०; 2. (*adjust*) ठीक कर देना, समंजित क०; 3. (*put order in*) व्यवस्थित क०; **~d,** नियंत्रित, नियमित, विनियमित; समंजित; सुव्यवस्थित । > रे'ग्यू/लेट, ~लेटिड

**regulation,** *n.*, 1. (*act.*) (वि)नियमन, नियंत्रण; समंजन; व्यवस्थापन; 2. (*rule*) विनियम, नियम, अधिनियम; *—adj.*, 1. (*prescribed*) निर्धारित, नियत; 2. (*usual*) सामान्य, साधारण । > रे'ग्युलेशॅन

**regulative, regulator,** (वि)नियामक, (वि)नियन्त्रक । > रे'ग्यूलॅटिव़; रे'ग्-यू-ले-टॅ

**regulus,** 1. (*chem.*) रेगुलस, धातुक; 2. (*astron.*) मघा* । > रे'ग्यूलॅस

**regurgi/tate,** *v.i.*, उलटे बहना; *v.t.*, उलटे बहा देना; उगलना; **~tation,** प्रत्या-वहन; प्रतिक्षेपण, उद्गिरण; **~tant,** प्रत्या-वह । > रिगॅ:जिटेट; रिगॅ:जिटेशॅन

**rehabili/tate,** 1. (*restore*) अधिकार लौटाना (*to right*); बहाल क०, पुनर्नियुक्त क० (*to position*); कलंक दूर क०, प्रतिष्ठा* लौटाना, पुन: प्रतिष्ठित क० (*to honour*); चंगा कर देना (*to health*); 2. (*re-settle*) पुनर्वास क०; 3. (*re-establish*) पुन: स्था-पित क०, पुन: संगठित क०; 4. (*a criminal*) सुधारना; **~tation,** पुन:प्रतिष्ठा*; बहाली*, पुनर्नियुक्ति*; स्वास्थ्यलाभ; पुनर्वास; पुन:-स्थापना*; सुधार । > री-अॅ-बिल्-इ-टेट; रीअॅबिलिटेशॅन

**rehearsal,** 1. रिहर्सल, पूर्वाभ्यास, पूर्वाभि-नय; 2. (*reciting*) दोहराई*; 3. पूरा विवरण; 4. अभ्यास । > रिहॅ:सॅल

**rehearse,** 1. रिहर्सल क०; 2. (*recite*) दोहराना; 3. (*tell in detail*) ब्योरे-वार बता देना; 4. (*train*) अभ्यास कराना, प्रशिक्षण देना, प्रशिक्षित क० । > रिहॅ:स

**Reich,** जर्मन राज्य । > राइक

**reify,** मूर्त रूप में देखना । > री-इ-फ़ाइ

**reign,** *n.*, 1. शासन; शासनकाल; 2. (*dominance*) आधिपत्य, प्राबल्य, बोलबाला; *—v.*, शासन क०; प्रबल होना, का बोलबाला होना । > रेन

**reimburse,** 1. वापस देना, अदा क०, चुकाना; 2. (*compensate*) प्रतिपूर्ति* क०; ~**ment,** वापसी*, अदायगी*; प्रतिपूर्ति*। > री-इम्बॅ:स

**reimpression,** पुनर्मुद्रण। > री-इम्प्रे'शॅन

**rein,** *n.*, 1. बागडोर*, रास*, लगाम*; 2. (*fig.*) बागडोर*, लगाम*; —*v.*, बागडोर* लगाना, लगाम* चढ़ाना (*also fig.*)। > रेन

**reincarnation,** पुनर्जन्म। री-इन्कानेशॅन

**reinforce,** 1. (*mil.*) कुमक* भेजना; 2. (*increase*) बढ़ाना; 3. (*strengthen*) सुदृढ़ या मज़बूत क०, प्रबलित या संबलित क०; ~**d,** प्रबलित; ~**ment,** 1. (*mil.*) कुमक*; 2. प्रबलीकरण, सुदृढ़ीकरण, प्रबलन, संबलन, पुनर्बलन। > री-इन्-फ़ॉ:स

**reinstate,** 1. (*to post*) बहाल क०, फिर से नियुक्त क०; 2. (*to honour*) पुन: प्रतिष्ठित क०; 3. (*re-establish*) पुन: स्थापित क०, फिर संगठित क०; ~**ment,** बहाली*, पुनर्नियोजन; पुन:प्रतिष्ठा*; पुन:स्थापना*। > री-इन्-स्टेट

**reinsurance,** पुनर्बीमा। > री-इन्शुअॅरॅन्स

**reite/rate,** दोहराना; ~**ration,** पुनरावृत्ति*; ~**rative,** पुनरावृत्तीय। > री-इटॅरेट; री-इटॅरेशॅन; री-इटॅरॅटिव्

**reject,** 1. अस्वीकार क०; 2. (*discard*) निकाल देना; 3. (*vomit*) क़ै* क०, वमन क०; ~**able,** अस्वीकार्य; ~**amenta,** 1. कूड़ा-करकट; 2. (*excrement*) विष्ठा*; 3. (*jetsam*) क्षिप्तक; ~**ed,** अस्वीकृत; बहिष्कृत, निराकृत; ~**ion,** अस्वीकरण; अस्वीकार, अस्वीकृति*, नामंज़ूरी*; निराकरण, बहिष्करण। > रिजे'क्ट; रिजे'क्टॅबॅल; रिजे'क्टॅमे'न्-टॅ; रिजे'क्/टिड, ~शॅन

**rejoice,** *v.t.*, ख़ुश क०, प्रसन्न क०; रिझाना, हुलसाना; —*v.i.*, आनन्द मनाना; आनन्दित होना, हुलसना; I rejoice that..., मुझे ख़ुशी है कि···। > रिजॉइस

**rejoicing,** आनन्द, हर्ष; ~**s,** आमोद-प्रमोद, रंगरलियाँ*। > रिजॉइ/सिन्ग, ~सिन्ग्ज़

**rejoin,** 1. उत्तर देना; 2. (*law*) पुनरुत्तर या प्रति-प्रत्युत्तर देना; 3. फिर से मिल जाना, जोड़ना या एक कर देना; ~**der,** उत्तर; पुनरुत्तर, प्रति-प्रत्युत्तर। > रिजॉइन (1, 2); रीजॉइन (3); रि-जॉइन्-डॅ

**rejuve/nate,** नया कर देना; तरुण बनाना या हो जाना; ~**ation,** नवीकरण; कायाकल्प, पुनर्यौवन; ~**nescence,** पुनर्यौवन-प्राप्ति*, पुनर्युवन। > रिजूविनेट; रिजूविनेशॅन; रिजूविने'सॅन्स

**relapse,** *v.*, फिर से बीमार हो जाना; दोबारा पतित हो जाना; —*n.*, 1. (*of sickness*) आवर्तन, आवृत्ति*; 2. पुन:पतन। > रिलैप्स

**relapsing fever,** आवर्तक या आवर्ती ज्वर। > रि-लैप्-सिन्ग

**relate,** 1. (*narrate*) बतलाना, वर्णन क०; 2. (*connect*) सम्बन्ध लगाना या दिखलाना; 3. सम्बन्ध होना, सम्बद्ध होना; ~**d,** वर्णित; सम्बद्ध, संबंधित; रिश्तेदार, सम्बन्धी; ~**r,** वक्ता, वाचक। > रिलेट; रिलेट्/इड, ~ॲ

**relation,** 1. (*connection*) सम्बन्ध; 2. (*kinship*) रिश्ता, नाता, सम्बन्ध; 3. (*kinsman*) सम्बन्धी, रिश्तेदार, नातेदार; 4. (*narrative*) वृत्तान्त, वर्णन; ~**al,** 1. सम्बन्धी, सम्बन्धात्मक, सम्बन्ध-; 2. (*gram.*) सम्बन्धदर्शी; ~**ship,** सम्बन्ध; रिश्तेदारी*, नातेदारी*। > रिले/शॅन, ~शॅनॅल, ~शॅन्-शिप

**relative,** *adj.*, 1. (*dependent*) सापेक्ष, आपेक्षिक; 2. (*gram.*) सम्बन्धवाचक, सम्बन्धसूचक; 3. (*relevant*) प्रासंगिक, संगत; 4. (*comparative*) तुलनात्मक; 5. (*proportioned to*) आनुपातिक, अनुपाती; 6. (*correlative*) अन्योन्याश्रयी; 7. (*relating to*) सम्बन्धी; —*n.*, 1. (*kinsman*) सम्बन्धी, रिश्तेदार; 2. सम्बन्धवाचक शब्द; ~**ly,** अपेक्षाकृत। > रे'लॅटिव्

**relati/vism,** सापेक्षवाद; ~**vist,** सापेक्षवादी; ~**vistic,** आपेक्षिकीय; ~**vity,** सापेक्षता*, आपेक्षिकता*। > रे'लॅटि/विज़्म, ~विस्ट, रे'लॅटिविस्-टिक; रे'लॅटिव्-इटि

**relax,** 1. ढीला या शिथिल क० या हो जाना; 2. (*soften*) हलका या नरम क० या

हो जाना; 3. (*abate*) कम या मन्द क० या हो जाना; 4. (*rest*) विश्राम क०; 5. (*in manner*) नरम पड़ जाना; ~**ation,** 1. (*act.*) शिथिलन, शिथिलीकरण, श्लथन; 2. (*state*) ढिलाई*, ढील*, शिथिलता*; 3. (*remission*) छूट*, रिआयत*; 4. (*rest*) विश्राम, आराम, विश्रांति*। > रिलैक्स; रिलैक्सेशॅन

**relay,** *n.*, 1. (*of horses*) डाक*; 2. (*of men*) टोली*; 3. (*telegr.*) रिले; प्रसारण; —*v.*, 1. डाक* का प्रबन्ध क०; 2. नयी टोली* लगाना; 3. (*broadcast*) रिले क०, (पुनः) प्रसारित क०; 4. (*send on*) आगे भेजना; ~**-race,** चौकी-दौड़*; ~**-station,** रिले-केंद्र। > रिले

**release,** *v.*, 1. (*set free*) मुक्त क०, छोड़ना, रिहा क०; मुक्त क०; 2. (*energy*) निर्मुक्त क०; 3. (*a weapon*) छोड़ना; 4. (*unfasten*) खोलना; 5. (*a claim*) छोड़ देना, त्यागना; 6. (*from obligation*) निर्मुक्त क०, छुटकारा देना, 7. (*issue*) निकालना, प्रकाशित क०; 8. (*of censor*) पास क०; —*n.*, 1. मोचन, रिहाई*; छुड़ाई*; मुक्ति*, छुटकारा; 2. (*of film etc.*) प्रकाशन, बंटन; 3. (*mech.*) कुत्ता, घोड़ा, लिबलिबी* (*also trigger*); 4. (*law*) अभित्याग। > रिलीस

**relegate,** 1. (*exile*) निर्वासित क०, निकाल देना; 2. (*place*) (की श्रेणी*) में रखना; 3. (*assign to lower position*) का दरजा उतारना, पदावनत कर देना; (की स्थिति* में) ढकेलना, डालना; पीछे क०, नीचे क०; 4. (*commit to*) सौंपना, के ज़िम्मे कर देना। > रे'ल्-इ-गेट

**relegation,** निर्वासन, बहिष्कार; पदावनति*, अपकर्ष, अपक्षेप। > रे'लिगेशॅन

**relent,** नरम पड़ जाना, द्रवित हो जाना; ~**less,** 1. कठोर, निष्ठुर; 2. (*unremitting*) अनवरत, निरन्तर, लगातार। > रिले'न्ट; रिले'न्ट्-लिस

**rele/vance,** संबद्धता*; प्रासंगिकता*, (सु)-संगति*; ~**vant,** संबद्ध; प्रासंगिक, (सु)-संगत। > रे'ल्/इवॅन्ट; ~इवॅन्स

**reli/ability,** विश्वसनीयता*, विश्वस्तता*; ~**able,** विश्वसनीय, विश्वस्त; ~**ance,** 1. भरोसा, आस्था*, विश्वास; 2. (*what is relied on*) सहारा, अवलम्ब; ~**ant,** विश्वासी, विश्रयी, अवलम्बी; आत्मविश्वासी, आत्मावलम्बी। > रिलाइअॅबिल्-इटि; रिलाइ/अॅबॅल; ~अॅन्स, ~अॅन्ट

**relic,** 1. (*memento*) स्मृतिचिह्न; स्मृतिशेष; 2. (*of a saint*) तबर्रुक; 3. (*pl.*) अवशेष। > रे'ल्-इक

**relict,** 1. (*widow*) विधवा*; 2. अवशिष्ट पौधा या जन्तु। > रे'ल्-इक्ट

**relief,** 1. (*from pain*) उपशम, राहत*, आराम, शमन; 2. (*from burden*) छुटकारा, मुक्ति*, उन्मुक्ति*; 3. (*from monotony*) विविधता*; 4. (*aid*) सहायता*, मदद*, साहाय्य; 5. (*reinforcements*) कुमक*; 6. (*from work*) बदली*, अवमुक्ति*, बदल, भारमुक्ति*; 7. (*relieving person*) एवज़, एवज़ी, भारग्राही अधिकारी; 8. (*of picture*) उभार; 9. (*geogr.*) भू-आकृति*; ~ **map,** उभारदार नक़्शा; ~ **train,** इमदादी गाड़ी*; ~ **valve,** विमोचन-वाल्व। > रिलीफ़

**relieve,** 1. आराम देना, कम क०; 2. से मुक्त क०, छुटकारा देना, छुड़ाना; 3. सहायता* क०; 4. भारमुक्त क०, कार्यमुक्त क०, का काम संभालना, छुट्टी* देना, अवमुक्त क०; 5. (*monotony etc.*) कम क०, हलका क०; 6. (*make stand out*) उभारना, स्पष्ट दिखाना; 7. ~ **oneself,** मलत्याग क०; पेशाब क०। > रिलीव्

**religion,** 1. धर्म; 2. (*order*) धर्मसंघ; 3. (*duty*) कर्तव्य; ~**er,** धर्मसंघी, धर्मोत्साही; ~**ism,** 1. अतिधर्मोत्साह; 2. (*hypocrisy*) बगुलाभगती*; ~**ist,** 1. धर्मोत्साही; 2. (*fanatic*) धर्मान्ध; ~**ize,** धार्मिक बना देना; धर्मोत्साह दिखाना, धर्मप्रचार क०। > रिलि/जॅन; ~जॅ-नॅ; ~जॅनिज़्म; ~जॅनिस्ट, ~जॅनाइज़

**religiose,** धर्म का सनकी, अतिधार्मिक। > रिलिजिओस

**religiosity,** 1. धार्मिकता*, धर्मनिष्ठा*, धर्मपरायणता*; 2. (*excessive*) धर्म की सनक*, अतिधार्मिकता*। > रिलिजिऑस्-इटि

**religious,** *adj.*, 1. धार्मिक, धर्मपरायण, धर्मनिष्ठ; 2. धार्मिक, धर्म-, धर्मसम्बन्धी; 3. (*monastic*) व्रतधारी; 4. (*scrupulous*) धर्मभीरु; 5. (*conscientious*) कर्तव्यनिष्ठ; —*n.*, धर्मसंघी, धर्मसंघिनी*, संन्यासी, संन्यासिनी*, व्रती, व्रतिनी*, व्रतचारी, व्रतचारिणी*। > रिलिजॅस

**relinquish,** 1. (*renounce*) त्यागना, त्याग देना; 2. (*give up, let go*) छोड़ना, छोड़ देना; ~**ment,** त्याग। > रि-लिन्ग्-क्विश

**reliquary,** तबर्रुक-पात्र। > रे'ल्-इ-क्वॅ-रि

**reliquiae,** अवशेष। > रि-लि-क्वि-ई

**relish,** *n.*, 1. (*taste*) स्वाद; 2. (*pleasing taste*) सुस्वाद, रस; 3. (*slight dash*) पुट; 4. (*what adds flavour to food*) मसाला; 5. (*attraction*) आकर्षण, रस; 6. (*enjoyment, zest*) रुचि*; —*v.*, 1. (*enjoy*) स्वाद लेना, मज़ा उड़ाना, रस लेना; 2. (*like*) पसन्द क०, के प्रति रुचि* रखना; 3. स्वादिष्ठ बनाना या होना; 4. (*please*) पसन्द आना; 5. (*taste of*) में स्वाद होना, स्वाद देना; 6. (*savour of*) लगना, जान पड़ना, में ··· की गन्ध* होना (*also fig.*); से गन्ध* आना, गंध* देना; ~**able,** सुस्वादु, स्वादिष्ठ। > रे'ल्-इश; रे'ल्-इशॅबॅल

**reluctance,** 1. अनिच्छा*, अरुचि*; 2. (*electr.*) प्रतिष्टम्भ। > रिलॅक्टॅन्स

**reluctant,** अनिच्छुक, अनिच्छ; ~**ly,** अनिच्छा* से। > रिलॅक्/टॅन्ट, ~टॅन्ट्-लि

**reluctivity,** प्रतिष्टम्भता*। > रि-लॅक्-टिव्-इ-टि

**rely,** 1. पर भरोसा या विश्वास रखना; 2. (*depend*) पर निर्भर या आश्रित रहना या होना। > रिलाइ

**remain,** शेष या बाक़ी रहना; रह जाना, रहना, रुक जाना, ठहर जाना; बना रहना; ~**der,** शेष, बाक़ी*, अवशेष, शेषफल; ~**s,** 1. अवशेष; 2. (*corpse*) शव। > रिमेन्; रि-मेन्-डॅ

**remand,** *v.*, 1. (*in custody*) हवालात* वापस भेजना; 2. (*send back*) वापस क०, लौटाना; —*n.*, वापसी*, पुनरर्पण; प्रतिप्रेषण, वापसी*; ~ **home,** सुधारालय; ~ **prison,** हवालात*। > रिमान्ड

**remanent,** अवशिष्ट। > रे'मॅनॅन्ट

**remanet,** शेष; आस्थगित वाद (*lawsuit*) या विधेयक (*bill*)। > रे'मॅने'ट

**remark,** *v.*, 1. (ध्यान से) देखना, देख लेना; 2. (*say*) कहना; 3. (*comment*) टिप्पणी* क०; —*n.*, 1. (*comment*) टिप्पणी*; उक्ति*; 2. (*seeing*) निरीक्षण; ~**able,** 1. असाधारण, विशिष्ट; 2. (*strange*) अनोखा, विलक्षण; 3. (*worthy of* ~) दर्शनीय, अवेक्षणीय। > रिमाक; रिमार्कबॅल

**remblai,** धुस्स। > राँब्ले

**remedi/able,** उपचार्य; ~**al,** उपचारी; प्रतिविधिक, प्रतिकारी; ~**less,** असाध्य। > रिमीड्/यॅबॅल, ~यॅल; रे'म्-इ-डि-लिस

**remedy,** *n.*, 1. (*medicine*) दवा*, औषध*, इलाज; 2. (*treatment*) चिकित्सा*, इलाज, उपचार; 3. (*means of redress*) इलाज, उपाय, प्रतिकार, प्रतिविधान, प्रतिविधि*; —*v.*, 1. (*rectify*) का इलाज क०, प्रतिकार क०; ठीक कर देना, सुधारना; 2. (*remove*) दूर क०। > रे'म्-इ-डि

**remember,** याद क०, स्मरण क०; याद या स्मरण रखना; नमस्कार कहना। > रि-मे'म्-बॅ

**remembrance,** 1. याद*, स्मरण; 2. स्मरणशक्ति*; 3. (*souvenir*) निशानी*, स्मृतिचिह्न, यादगार*; 4. (*pl.*) नमस्कार; प्रणाम (*to a superior*); ~**r,** 1. अनुस्मारक; 2. (*memento*) निशानी*। > रिमे'म्/ब्रॅन्स, ~ब्रॅन्-सॅ

**remex, remiges,** पक्षपिच्छ। > रीमे'क्स; रे'म्-इ-जीज़

**remind,** स्मरण या याद दिलाना; ~**er,** अनुस्मारक, स्मरणपत्र, तक़ाज़ा; ~**ful,** 1. स्मारक, स्मरण दिलानेवाला; 2. (*mindful*) स्मरण करनेवाला। > रिमाइन्ड; रि-माइन्-डॅ; रि-माइन्ड्-फ़ुल

**reminis/cence,** 1. स्मरण, संस्मृति*; 2. (*pl.*) संस्मरण; 3. (*reminder*) अनुस्मारक, संकेत; ~**cent,** 1. याद* या स्मरण करनेवाला या करानेवाला; संस्मरणशील, अपने अतीत के विषय में सोचनेवाला। > रे'मिनिसॅन्स; रे'मिनिसॅन्ट

**remise,** त्याग देना। > रिमाइज़

**remiss,** 1. (*careless*) लापरवाह, असावधान; 2. (*languid*) निस्तेज, अकर्मण्य, ढीला, काहिल; 3. (*badly done*) घटिया। > रिमिस

**remissible,** क्षम्य। > रिमिस्-इबॅल

**remission,** 1. (*pardon*) क्षमा*, माफ़ी*; 2. (*cancellation*) माफ़ी*, छूट*, परिहार; 3. (*abating*) कमी*, घटाव, अवसर्ग; 4. (*of pain*) उपशमन। > रिमिशॅन

**remissive,** 1. क्षमी, क्षमाप्रद; 2. (*diminishing*) घटनेवाला, ह्रासमान। > रिमिस्-इव्

**remit,** 1. (*pardon*) क्षमा* क०, माफ़ क०; 2. (*cancel*) माफ़ क०, छूट* देना, छोड़ देना, का परिहार क०; 3. (*abate*) कम क० या हो जाना, घटना या घटाना; 4. (*refer*) सौंपना; 5. (*send back*) लौटाना; 6. (*postpose*) आगे बढ़ाना, स्थगित क०; 7. (*send*) भेजना, प्रेषित क०; 8. वापस रख देना; ~**tal,** 1. क्षमा*; छूट*; 2. (*law*) प्रतिप्रेषण; ~**tance,** प्रेषण; प्रेषित रुपया, भेजी हुई रकम*; ~**tee,** पानेवाला, प्रेषिती; ~**tent,** अल्पविरामी; ~**ter,** 1. प्रेषक; 2. प्रतिप्रेषण; 3. (*restoration*) पुन:प्रतिष्ठा*। > रिमिट; रिमिटॅल; रिमिटॅन्स; रिमिटी; रिमिटॅन्ट; रिमिट्-अॅ

**remnant,** शेष, अवशेष; तितिम्मा, बचा हुआ टुकड़ा; अवशिष्ट अंश, शेषांश। > रे'म्नॅन्ट

**remodel,** दोबारा गढ़ना; नया रूप देना; पुनर्निमाण क०। > रीमॉडॅल

**remon/strance,** 1. विरोध-प्रदर्शन; 2. विरोध, आपत्ति*, प्रतिवाद; 3. (*expostulation*) उलाहना; ~**strant,** प्रतिवादी; प्रतिवादात्मक। > रिमॉन्/स्ट्रॅन्स, ~स्ट्रॅन्ट

**remon/strate,** 1. (*protest*) आपत्ति* क०, विरोध क०; (*expostulate*) समझाना-बुझाना, उलाहना क०; ~**strative,** प्रतिवादी; ~**strator,** प्रतिवादक। > रिमॉन्/स्ट्रेट, ~स्ट्रॅटिव, ~स्ट्रे-टॅ

**remontant,** अनुपुष्पी। > रिमॉन्टॅन्ट

**remorse,** अनुताप, पश्चात्ताप; ~**ful,** पश्चात्तापी, अनुतप्त; ~**less,** कठोर, निष्ठुर। > रिमॉःस

**remote,** 1. (*distant, also in time*) दूर, दूरवर्ती, दूरस्थ, दूर का; सुदूर; 2 (*secluded*) एकान्त, विविक्त; 3. (*reserved*) अलग रहनेवाला, ओलगिया, बेमिलनसार; 4. (*not immediate*) परोक्ष, अप्रत्यक्ष; 5. (*slight*) अल्प। > रिमोट

**remount,** फिर से चढ़ना; का होना। > रीमाउन्ट

**removable,** अपनेय, स्थानान्तरणीय, निराकरणीय। > रिमूवॅबॅल

**removal,** 1. स्थानान्तरण; 2. (*dismissal*) बरखास्तगी*, पदच्युति*; 3. (*taking away*) अपनयन, निराकरण, अपादान, दूरीकरण, निष्कासन, पृथक्करण। > रिमूवॅल

**remove,** *v.*, 1. (*take away*) हटा देना, ले जाना; 2. (*take off*) उतारना; 3. (*kill*) मार डालना; 4. (*dismiss*) निकाल देना, बरखास्त क०; 5. (*eliminate*) दूर क०; 6. (*take from*) निकाल लेना; 7. (*move*) चला जाना;—*n.*, 1. (*promotion at school*) सम्पारण, कक्षोन्नति*; 2. (*degree*) श्रेणी*, कोटि*, सोपान, दरजा; ~**d,** दूर; अलग, पृथक्; अपनीत; ~**r,** ले जानेवाला। > रिमूव; रिमूव्ड; रि-मू-वॅ

**remune/rable,** 1. पुरस्करणीय; 2. (*meritorious*) स्तुत्य; ~**rate,** 1. पारिश्रमिक देना; 2. (*compensate*) हरजाना देना, क्षतिपूर्ति* क०; 3. (*reward*) इनाम देना; ~**ration,** पारिश्रमिक, मेहनताना; हरजाना, क्षतिपूर्ति*; इनाम, पुरस्कार; ~**rative,** लाभकारी, लाभकर। > रिम्यून/रॅबॅल, ~रेट, ~रेशॅन, ~रॅटिव्

**renaissance,** 1. पुनर्जागरण, नवजागरण; 2. (*revival*) पुनरुज्जीवन, संजीवन, पुनर्जीवन, नवचेतना*। > रिनेसॅन्स

**renal,** गुरदे का, वृक्क का, वृक्कीय, वृक्क-। > रीनॅल

**renas/cence,** पुनर्जीवन, पुनरुज्जीवन; ~**cent,** पुनर्जात; फिर से बढ़नेवाला या फैलनेवाला। > रिनैसॅन्स; रिनैसॅन्ट

**rend,** 1. फाड़ना, चीरना; 2. (*take away*) छीनना; 3. (*tear out*) उखाड़ना। > रे'न्ड

**render,** *v.*, 1. देना, प्रस्तुत क०, पेश क०; करना; 2. (*give back*) लौटाना; बदले में

क० या देना; 3. (*surrender*) अर्पित क०, समर्पित क०; 4. (*cause to be*) बना देना; 5. (*depict*) चित्रित क०; 6. (*perform*) प्रदर्शित क०, प्रस्तुत क०; 7. (*translate*) अनुवाद क०; (दूसरे शब्दों में) व्यक्त क०; 8. (*melt down*) पिघलाना; 9. पलस्तर क०; —*n*., 1. पलस्तर; 2. (*law*) प्रतिदान; ~**ing**, प्रतिदान, दान; समर्पण; *see* RENDITION। > रे'न्-डॅ; रे'न्डॅरिन्ग

**rendezvous**, *n*., मिलनस्थान; मिलन, भेंट*; पूर्वनिश्चित भेंट*, परियुक्ति*; —*v*., मिलना। > रॉन्-डि-वू

**rendition**, 1. (*translation*) अनुवाद, भाषान्तर; व्याख्या*; 2. प्रदर्शन, चित्रण, अभिनय (*play*), वादन (*music*)। > रे'न्-डि-शॅन

**rene/gade**, *n*., 1. (*apostate*) स्वधर्मत्यागी; 2. स्वदलत्यागी, स्वपक्षत्यागी; 3. (*traitor*) विश्वासघाती; —*v*., अपना धर्म, दल या पक्ष त्याग देना; ~**gation**, स्वधर्मत्याग; स्वपक्षत्याग, स्वदलत्याग। > रे'न्-इ-गेड; रे'निगेशॅन

**renege, renegue**, पत्ता दबा लेना। > रिनीग

**renew**, 1. नया, नवीन या ताज़ा (*fresh*) क० या हो जाना; 2. (*repair*) ठीक कर देना; मरम्मत क०; 3. (*revive*) नया जीवन प्रदान क०, जान* डालना, पुनरुज्जीवित क०; 4. (*re-establish*) दोबारा स्थापित क०; 5. (*begin again*) दोबारा शुरू क० या होना, पुन: प्रारंभ क० या हो जाना; 6. (*repeat*) दोहराना; 7 (*replace*) बदल लेना, बदलना; 8. (*refill*) भरना; 9. (*through extension*) अवधि* बढ़ाना या बढ़वाना, प्रलंबित क० या कराना; ~**al**, नवीकरण, नवीनीकरण; नवजीवन; पुन:स्थापन; पुनरारंभ; दोहराई*; बदलाई*; भराई*; प्रलम्बन; ~**ed**, नवीकृत। > रिन्यू; रिन्यूॲल

**reniform**, वृक्काकार, गुरदेनुमा। > रीन्-इ-फ़ॉःम

**rennet**, रैनेट, जामन। > रे'न्-इट

**renounce**, 1. त्याग देना, त्यागना, छोड़ देना; 2. (*disown*) परित्याग क०; से सम्बन्ध तोड़ना, निकाल देना; 3. (*a treaty*) तोड़ना; 4. (*at cards*) बदरंग होना; ~ the world, संन्यास लेना; *n*., बदरंगी*। > रिनाउन्स

**reno/vate**, नया कर देना; मरम्मत क०; जान* डालना; पुनरुद्धार क०; ~**vation**, नवीकरण; मरम्मत*; पुनरुज्जीवन, पुनरुद्धार। > रे'नॅवेट=रे'नोवेट; रे'नॅवेशॅन=रे'नोवेशॅन

**renown**, ख्याति*, कीर्ति*, प्रसिद्धि*; ~**ed**, विख्यात, प्रसिद्ध, नामी, मशहूर। > रिनाउन; रिनाउन्ड

**rent**, *n*., 1. (*tear*) चीर*, शिगाफ़; खोंच*; 2. (*fissure*) दरार*; 3. (*disunion*) फूट*; 4. (*payment*) किराया, भाड़ा, भाटक; लगान (*of field*); —*v*., किराये पर लेना; किराये पर देना या उठाना; ~**al**, किराया; — value, जमाबन्दी मूल्य; ~**ier**, वार्षिकीभोगी; ~**ed**, किराये का। रे'न्ट; रान्-टि-ए

**renunciation**, 1. त्याग, परित्याग; 2. (*self-denial*) आत्मत्याग; 3. (*of world*) संन्यास। > रि-नॅन्-सि-ए-शॅन

**reopen**, फिर खुलना या शुरू होना; फिर खोलना या शुरू क०। > री-ओपॅन

**reorga/nization**, पुन:संगठन, पुनर्गठन; ~**nize**, पुन: संगठित क०। > रीऑःगॅनाइज़ेशॅन; रीऑःगॅनाइज़

**repair**, *v*., मरम्मत क०; ठीक कर देना; सुधारना; प्रतिकार क०; पूर्ति* क०; प्रतिपूर्ति* क०; जाना; जाया क०; —*n*., 1. मरम्मत*, जीर्णोद्धार; सुधार; 2. (*state*) अवस्था*; ~**able**, मरम्मतयोग्य; सुधार्य, प्रतिकार्य। > रिपे'ॲ; रिपे'ॲरॅबॅल

**repand**, कोरतरंगी। > रिपैन्ड

**reparable**, मरम्मतयोग्य; सुधार्य; प्रतिकार्य। > रे'पॅरॅबॅल

**reparation**, 1. मरम्मत*; सुधार; उद्धार, पुनरुद्धार; 2. (*making amends*) क्षतिपूर्ति*, हरजाना, प्रतिपूर्ति*; 3. (*expiation*) प्रायश्चित्त। > रे'पॅरेशॅन

**reparative**, सुधारक; सुधारात्मक। > रे'पॅरॅटिव

**repartee**, प्रत्युत्तर। > रिपाटी

**repast**, भोज, दावत*। > रिपास्ट

**repatri/ate**, *v*., स्वदेश भेजना या लौटना; —*n*., देशप्रत्यावर्तित; ~**ation**, देश-प्रत्यावर्तन। > रि-पैट्-रि-एट; रिपैट्रिएशॅन

**repay,** 1. (*return*) लौटाना, बदले में क० या देना, प्रतिदान क०; 2. (*retaliate*) बदला चुकाना या लेना; 3. (*compensate*) क्षतिपूर्ति* क०, हरजाना देना; पूर्ति* क०; 4. इनाम (*reward*) या दण्ड (*punishment*) देना; **~able,** परिशोध्य, शोध्य; प्रतिदेय; **~ment,** 1. (*of money*) शोधन, परिशोध(न), चुकौती*; 2. प्रतिदान; 3. प्रतिकार, बदला; 4. क्षतिपूर्ति*; 5. इनाम; दण्ड।
> रिपे, ~अॅबॅल, ~मॅन्ट

**repeal,** *v.*, रद्द क०, निरस्त क०; *n.*, निरसन। > रिपील

**repeat,** *v.*, 1. दोहराना; 2. (*recite*) सुनाना; 3. (*recur*) फिर (घटित) होना, फिर आना; —*n.*, दोहराई*, आवृत्ति*; **~ed,** दोहरा, पुनरावृत्त; **~edly,** बारम्बार, बार-बार; **~er,** आवर्तक, पुनरावर्तक, रिपीटर; **~ing,** आवर्ती; — decimal, आवर्त दशमलव।
> रिपीट; रिपीट्/इड, ~इड्-लि, ~अॅ, ~इन्ग

**repel,** 1. (*drive back*) मार भगाना; 2. (*ward off*) रोकना, (प्रति)वारण क०, निवारण क०, अपवारण क०, दूर क०; 3. (*refuse*) अस्वीकार क०; 4. (*be repulsive*) में घृणा* उत्पन्न क०; 5. (*phys.*) प्रतिकर्षित क०, विकर्षित क०; **~lence,** 1. (*phys.*) विकर्षण; 2. (*distaste*) घिनावनापन; **~lent,** विकर्षक; घिनावना, घृणित।
> रिपे'ल; रिपे'लॅन्स; रिपे'लॅन्ट

**repent,** *v.*, पछताना, पश्चात्ताप क०; *adj.*, (*bot. and zool.*), विसर्पी; **~ance,** पश्चात्ताप, पछतावा, अनुताप; **~ant,** पश्चात्तापी, अनुतप्त। > रिपे'न्ट (*v.*); रीपॅन्ट (*adj.*); रिपे'न्/टॅन्स, ~टॅन्ट

**repercussion,** 1. (*recoil*) प्रतिक्षेप, प्रतिघात; 2. (*echo*) प्रतिध्वनि*; 3. (*reaction*) प्रतिक्रिया*; अप्रत्यक्ष प्रभाव। > रीपॅ:कॅशॅन

**repercussive,** 1. प्रतिक्षेपी; प्रतिध्वनिक; 2. (*reverberated*) प्रतिध्वनित।
> रीपॅ:कॅस्-इव

**repertoire,** रंगपटल। > रे'पॅट्वा

**repertory,** 1. *see* REPERTOIRE; 2. (*storehouse*) खान*, आकर, भण्डार, खज़ाना; 3. (*collection*) संग्रह। > रे'पॅटॅरि

**repetend,** 1. (*math.*) आवर्ती अंक; 2. (*refrain*) टेक*। > रे'पिटॅन्ड

**repetition,** 1. (*a repeating*) दोहराई*; 2. (*an occurring again*) आवृत्ति*, आवर्तन, पुनरावृत्ति*; 3. (*a saying again*) पुनरुक्ति*; 4. (*recitation*) पाठ; 5. (*replica*) प्रतिकृति*; 6. (*copy*) प्रतिलिपि*।
> रे'पिटिशॅन

**repetitious, repetitive,** आवृत्ति-, आवृत्तिमूलक, आवृत्तीय।
> रे'पिटिशॅस; रिपे'ट्-इटिव

**repine,** 1. (*fret*) खीजना, चिढ़ना, कुढ़ना; 2. (*complain*) शिकायत* क०। > रिपाइन

**replace,** 1. (*put back*) वापस रख देना, स्थान पर रख देना; 2. (*take the place of*) का स्थान लेना; के स्थान पर या की जगह* पर काम क०; 3. (*provide a substitute for*) बदलना, बदल देना, प्रतिस्थापन क०; के स्थान पर दूसरे को नियुक्त क०; 4. (*give back*) लौटाना; **~able,** प्रतिस्थापनीय, प्रतिस्थाप्य; **~ment,** 1. (*act*) प्रतिस्थापन, पुनःस्थापन; बदल, बदलाई* (*substitution*); वापसी*; 2. (*a substitute*) स्थानापन्न, प्रतिस्थापित; 3. (*a thing*) प्रतिवस्तु*।
> रिप्लेस; रिप्लेसॅबॅल; रिप्लेस्मॅन्ट

**replenish,** (फिर से) भरना; **~ed,** भरापूरा; **~ment,** 1. भराई*, आपूरण; पुनःपूर्ति*; 2. (*fresh supply*) नया माल या सामान। > रिप्ले'न्/इश, ~इश्ट, ~इश्मॅन्ट

**replete,** 1. भरापूरा, परिपूर्ण; 2. (*with food*) परितृप्त। > रिप्लीट

**repletion,** परिपूर्ति*, परिपूर्णता*; परितृप्ति*। > रिप्लीशॅन

**replevin,** प्रत्याप्ति*। > रिप्ले'व्-इन

**replevy,** प्रत्याप्त क०। > रिप्ले'व्-इ

**replica,** प्रतिकृति*। > रे'प्-लि-कॅ

**replicate,** (*bot.*), प्रतिवलित, दोहरा।
> रे'प्-लि-किट

**replication,** 1. (*answer*) प्रत्युत्तर; 2. (*copy*) प्रतिकृति*; 3. (*echo*) प्रतिध्वनि*।
> रे'प्लिकेशॅन

**replier,** उत्तरदाता। > रि-प्लाइ-अॅ

**reply,** *v.*, उत्तर या जवाब देना; *n.*; उत्तर, जवाब; **~-coupon,** जवाबी कूपन,

~-paid, जवाबी; ~-postcard, जवाबी पोस्टकार्ड। > रिप्लाइ

**répondez s'il vous plaît** (R.S.V.P.), कृपया उत्तर दें। > रेपाँःन्‌डे सि-वू-प्ले

**report,** *v.*, 1. (*official*) रिपोर्ट* (या प्रतिवेदन) प्रस्तुत क०, लिखना या देना; 2. (*give an account*) विवरण देना; 3. (*for press*) सम्वाद लिखना या भेजना; 4. (*inform*) ख़बर*, समाचार या सूचना* देना; बतलाना, कहना; 5. (*complain*) के विरुद्ध शिकायत* क०; 6. समुपस्थित या उपस्थित हो जाना; —*n.*, 1. रिपोर्ट*, प्रतिवेदन; 2. विवरण; 3. सम्वाद; सूचना*; 4. (*to police*) रपट*; 5. (*rumour*) अफ़वाह*, उड़ती ख़बर*, किंवदन्ती*; 6. (*repute*) नाम; 7. (*noise*) धड़ाका। > रिपॉःट

**repor/table,** प्रतिवेद्य; ~**tage,** रिपोर्ताज; ~**ted,** प्रतिवेदित; ~**ter,** 1. प्रतिवेदक; 2. (*press*) सम्वाददाता, रिपोर्टर; ~**torial,** प्रतिवेदात्मक; सम्वाददाता-। > रिपॉःटॅबॅल; रे'पॉःटाझ; रिपॉःट्/इड, ~अॅ; रे'पॅटॉःर्-इअॅल

**reposal,** निधान। > रिपोज़ॅल

**repose,** *v.*, 1. (*place*) में रखना; पर रख देना; 2. (*take rest*) विश्राम क० या लेना, आराम क०, लेटना; 3. (*give rest to*) विश्राम देना; 4. (*depend*) पर आधारित या अवलम्बित होना; 5. (*lie*) स्थित होना; 6. (*lie quiet*) शान्त पड़ा हुआ होना; —*n.*, 1. विश्राम, आराम, विश्रांति*; 2. (*peace*) शान्ति*; 3. (*composure*) आत्मसंयम, आत्मसंवरण, धैर्य; ~**ful,** शान्तिपूर्ण, शान्तिमय; प्रशान्त। > रिपोज़्; रिपोज़्फ़ुल

**reposit,** रख देना; ~**ion,** प्रतिस्थापन; ~**ory,** 1. (*receptacle*) आधान, पात्र, निधान; 2. (*storehouse*) गोदाम, भण्डार; (*fig.*) ख़ज़ाना, खान*, आकर, भण्डार; 3. (*sepulchre*) क़ब्र*, मक़बरा, समाधि*; 4. (*confidant*) विश्वासपात्र; 5. (*altar*) वेदिका*। > रि-पॉज़्-इट; रीपॅज़िशॅन; रिपॉज़्-इटॅरि

**repoussé,** उभारदार। > रॅपूस्-ए

**repre/hend,** 1. फटकारना; 2. (*blame*) दोष देना, निन्दा* क०; ~**hensible,** निन्दनीय, निन्द्य; ~**hension,** फटकार*, डाँट-डपट*; निन्दा*। > रे'प्-रि/हेन्ड, ~हे'न्-सॅ-बॅल, ~हे'न्-शॅन

**represent,** 1. (*present again*) दोबारा देना या अर्पित क०; 2. (*image*) कल्पना* क०; 3. (*portray*) (के रूप में) चित्रित क०; 4. (*describe*) वर्णन क०; निरूपित क०, निरूपण क०; (के रूप में) प्रस्तुत क०; 5. (*be a likeness of*) का चित्र या मूर्ति* होना; 6. (*explain*) समझाना; 7. (*plead*) निवेदन क०, अभिवेदन क०; 8. (*act*) अभिनय क०; 9. (*denote*) का अर्थ रखना, द्योतित क०, का द्योतक या परिचायक होना; 10. (*symbolize*) का प्रतीक होना; 11. (*be deputy of*) का प्रतिनिधि होना; प्रतिनिधित्व क०; ~**able,** कल्पनीय, वर्णनीय, निरूपणीय; प्रदर्शनीय; ~**ation,** 1. (*act*) कल्पन; चित्रण; निरूपण; प्रदर्शन (*a showing*); 2. (*image*) प्रतिरूप, चित्र, मूर्ति*; 3. (*report*) प्रतिवेदन; निवेदन, आवेदन(पत्र); 4. (*of a play*) अभिनय; 5. (*law*) अभिवेदन; 6. प्रतिनिधित्व; 7. प्रतिनिधि-मण्डल; 8. (*math.*) निरूपण; ~**ational,** सादृश्यमूलक। > रे'प्रि/ज़े'न्ट, ~ज़े'न्टॅबॅल, ~ज़े'न्टेशॅन; रे'प्रिज़े'न्टेशॅनॅल

**representative,** *n.*, प्रतिनिधि; *adj.*, 1. प्रातिनिधिक (*also typical*); 2. (*portraying, showing*) प्रदर्शक, द्योतक, निरूपक (*also math.*)। > रे'प्रिज़े'न्टॅटिव़

**repress,** 1. (*subdue*) दमन क०; 2. (*restrain*) निरोध क०; ~**ion,** दमन; निरोध, निग्रह; ~**ive,** दमनकारी, दमनात्मक; निरोधक, निरोधात्मक; ~**ed,** दमित। > रिप्रे'स्; रिप्रे'शॅन; रिप्रे'स्-इव़

**reprieve,** *v.*, 1. का प्राणदण्ड स्थगित क०, की फाँसी* रोकना, प्रविलम्बन क०; 2. (*give respite to*) विराम या फ़ुरसत* देना; —*n.*, (प्राण)दण्डस्थगन, प्रविलम्बन; विराम, अवकाश, फ़ुरसत*; जान-बख़्शी*। > रिप्रीव़

**reprimand,** *n.*, फटकार*, घुड़की*, डाँट*; —*v.*, फटकारना, डाँटना, डपटना। > रे'प्-रि-मान्ड

**reprint,** पुनर्मुद्रण। > रीप्रिन्ट

**reprisal,** प्रत्यपकार; प्रतिशोध, बदला, प्रतिपीड़न; प्रतिहिंसा*। > रिप्राइज़ॅल

**reprise,** 1. कटौती*; 2. (*music*) आवृत्ति*। > रिप्राइज़

**reproach,** *v.*, 1. (*upbraid*) भर्त्सना* क०, उलाहना देना; 2. (*rebuke*) फटकारना; 3. (*blame*) निन्दा* क०, गर्हण क०, धिक्कारना; —*n.*, 1. भर्त्सन, भर्त्सना*, उपालंभ; फटकार*; निन्दा*, गर्हण; 2. (*cause of* ~) कलंक; 3. (*disrepute*) बदनामी*; **~ful,** उलाहना-भरा; निन्दा-भरा, निन्दात्मक, निन्दक; **~less,** अनिन्द्य; निर्दोष। > रिप्रोच्; रिप्रोच्/फ़ुल, ~लिस

**repro/bate,** *adj.*, 1. (*depraved*) भ्रष्ट, पापी, पापात्मा; 2. (*theol.*) नारकी, ईश्वर द्वारा परित्यक्त, ईश-परित्यक्त; —*v.*, 1. (*censure*) निन्दा* क०; अनुचित समझना; 2. (*reject*) अस्वीकार क०; 3. नरक में डाल देना, परित्यक्त क०; **~bation,** निन्दा*; अस्वीकरण; निराकरण; परित्याग; नरकवास। > रे'प्रॅबेट; रे'प्रॅबेशॅन

**repro/duce,** 1. (दोबारा) उत्पन्न क०, पैदा क०; 2. (*offspring*) प्रजनन क०; 3. प्रतिलिपि* या प्रतिकृति* तैयार क०; 4. दोहराना; **~duction,** 1. पुनरुत्पादन, उत्पादन; पुनरुत्पत्ति*, उत्पत्ति*; 2. (*generation*) प्रजनन, जनन; 3. (*copy*) प्रतिकृति*, प्रतिलिपि*, प्रतिरूप; **~ductive,** उत्पादक, पुनरुत्पादक; प्रजनक, प्रजायी; जनन-, जननीय; — system, जनन-तन्त्र; — organs, जननांग। > रीप्रॅड्यूस; रीप्रॅडॅक्/शॅन, ~टिव

**reproof, reproval,** 1. (*blame*) निन्दा*; 2. (*rebuke*) भर्त्सना*, फटकार*। > रिप्रूफ़; रिप्रूवॅल

**reprove,** निन्दा* क०, धिक्कारना; फटकारना। > रिप्रूव

**reptant,** विसर्पी। > रे'प्टॅन्ट

**reptile,** 1. सरीसृप, रेंगनेवाला; 2. (*person*) पाजी। > रे'प्टाइल

**republic,** 1. गणराज्य, गणतन्त्र; 2. (*fig.*) समाज; **~an,** *adj.*, गणतन्त्री(य); गणतन्त्रात्मक; —*n.*, गणतन्त्री, गणतन्त्रवादी; **~anism,** गणतन्त्रवाद। > रिपॅब्/लिक, ~लिकॅन, ~लिकॅनिज़्म

**repudi/ate,** 1. (*divorce*) तलाक़ देना, परित्यक्त क०; 2. (*disown, reject*) निकाल देना, छोड़ देना, परित्याग क०, सम्बन्ध-विच्छेद क०; 3. (*deny*) खण्डन क०, नकारना; 4. (*refuse to acknowledge*) अस्वीकार क०, नहीं मानना; **~ation,** परित्याग; सम्बन्ध-विच्छेद; खण्डन; अस्वीकरण, अस्वीकार, अस्वीकृति*, अनंगीकार, अनंगीकरण; **~ator,** परित्यागी; अस्वीकर्ता। >रिप्यूड्-इएट; रिप्यूडिएशॅन; रि-प्यूड्-इ-ए-टॅ

**repug/nance,** 1. (*inconsistency*) असंगति*; 2. (*opposition*) विरोध, प्रतिकूलता*, प्रतीपता*; 3. (*dislike*) नफ़रत*, घृणा*, अरुचि*, जुगुप्सा*; **~nant,** असंगत, विरोधी, प्रतिकूल, प्रतीप; अरुचिकर, घिनावना, घृणास्पद, घृणित। रिपॅग्/नॅन्स, ~नॅन्ट

**repulse,** *v.*, 1. मार भगाना, भगा देना, खदेड़ना; 2. (*foil*) हरा देना; 3. (*rebuff*) दो टूक जवाब देना; 4. (*refuse*) नकारना, अस्वीकार क०; —*n.*, प्रतिक्षेप; दो टूक जवाब; अस्वीकृति*, अस्वीकरण, नकार*, इनकार। > रिपॅल्स

**repulsion,** 1. प्रतिक्षेप; 2. (*distaste*) घृणा*, अरुचि*, नफ़रत*, जुगुप्सा*; 3. (*phys.*) प्रतिकर्षण, विकर्षण। > रिपॅल्शॅन

**repulsive,** प्रतिक्षेपक; घृणास्पद, अरुचिकर; प्रतिकर्षी, प्रतिकर्षक, विकर्षक, विकर्षी। > रि-पॅल्-सिव

**reputable,** नेकनाम, सम्मानित; प्रतिष्ठित। > रे'प्यूटॅबॅल

**reputation,** 1. (*repute*) नाम; 2. नेकनामी*, प्रतिष्ठा*; 3. (*fame*) ख्याति*, कीर्ति*, यश; bad ~, बदनामी*, कुख्याति*, अपयश; good ~, नेकनामी*, सुयश। > रे'प्यूटेशॅन

**repute,** *n.*, नाम; नेकनामी* प्रतिष्ठा*; —*v.* समझना, मानना; **~d,** माना हुआ, विख्यात, प्रसिद्ध; **~dly,** के रूप में प्रसिद्ध। > रिप्यूट; रिप्यूट्/इड, ~इड्-लि

**request,** *n.*(*v.*), निवेदन (क०), अनुरोध (क०), प्रार्थना* (क०); 2. (*demand*) माँग*, **~ed,** प्रार्थित। > रिक्वे'स्ट; रिक्वे'स्ट्-इड

**requiem,** 1. (*mass*) शांति-यज्ञ, शान्ति-याग; 2. (*song*) शोकगीत। > रे'-क्वि-ए'म

**require,** 1. (*demand*) माँगना; 2. (*order*) हुक्म देना, आदेश देना; 3. (*need*) के लिए ज़रूरी, आवश्यक या अपेक्षित होना, अपेक्षा* रखना; ~**ment,** 1. माँग*; 2. अपेक्षा*, आवश्यकता*; 3. (*condition*) शर्त*। > रिक्वाइअॅ

**requisite,** *adj.*, आवश्यक, अपेक्षित; *n.*, आवश्यकता*; आवश्यक सामग्री*, वस्तु* या गुण; अपेक्षित गुण। > रे'-क्वि-ज़िट

**requisition,** *n.*, 1. माँग*, अधियाचन; 2. (*taking*) अधिग्रहण; 3. माँग-पत्र; 4. (*condition*) शर्त*, आवश्यकता*, अपेक्षा*; —*v.*, से माँग लेना, की माँग* क०; की सहायता* लेना, काम में लगाना; ~ slip, माँग-पर्ची*। > रे'क्विज़िशॅन

**requital,** प्रतिदान, प्रत्युपकार; प्रतिपूर्ति*; इनाम, पुरस्कार; बदला, प्रतिशोध। > रिक्वाइटॅल

**requite,** 1. बदले में क० या देना; प्रतिदान क०; 2. (*compensate*) प्रतिपूर्ति* क०, हरजाना देना; 3. (*reward*) इनाम देना; 4. (*avenge*) बदला लेना या चुकाना, प्रतिशोध क०। > रिक्वाइट

**reredos,** वेदी-पटल। > रिअॅडॉस

**resale,** पुनर्विक्रय। > रीसेल

**rescind,** रद्द क०, मंसूख़ क०, निरस्त क०। > रिसिन्ड

**rescission,** मंसूख़ी*, निरसन। > रिसिश़ॅन

**rescissory,** निरसनकारी। > रिसिसॅरि

**rescript,** 1. राजाज्ञा*, राजघोषणा*; 2. (*copy*) प्रतिलिपि*; 3. (*rewriting*) पुनर्लेख(न); 4. (*palimpsest*) उपर्यालिखित चर्मपत्र। > रीस्-क्रिप्ट

**rescue,** *v.*, बचाना, उद्धार क०; छुड़ा लेना; —*n.*, बचाव, उद्धार; छुड़ाई*; ~-**boat,** बचाव-नौका*; ~-**home,** उद्धारगृह। > रे'स्-क्यू

**research,** *n.*(*v.*), खोज*, अनुसन्धान, शोध, गवेषणा* (क०); ~**er,** शोध-कर्ता, अन्वेषक, गवेषक, अनुसन्धायक। > रिसॅ:च

**resect,** उच्छेदन क०। > रिसे'क्ट

**resemblance,** सादृश्य, साम्य, समानता*, समरूपता*। > रिज़े'म्ब्लॅन्स

**resemble,** 1. सदृश होना, साम्य रखना; 2. (*take after*) पर पड़ा होना। > रिज़े'म्बॅल

**resent,** का या पर बुरा मानना; अप्रसन्न या नाराज़ होना, कुढ़ना; ~**ful,** 1. नाराज़; 2. (*rancorous*) विद्वेषी; ~**ment,** नाराज़गी*, अप्रसन्नता*; मनोमालिन्य, विद्वेष, अमर्ष, रोष, कुढ़न*। > रिज़े'न्ट; रिज़े'न्ट्/फ़ुल, ~मॅन्ट

**reservation,** 1. (*of seat, room, etc.*) आरक्षण, प्रारक्षण; 2. संरक्षण, सुरक्षण, अभिरक्षण; 3. सुरक्षित अधिकार, विशेष अधिकार; 4. (*condition*) प्रतिबन्ध, शर्त*; 5. (*territory*) आरक्षित क्षेत्र। > रे'ज़ॅवेशॅन

**reserve,** *v.*, 1. (*hold over*) बचा रखना, रख छोड़ना, रोक रखना; 2. (*keep safe*) सुरक्षित रखना, सुरक्षित कर लेना; 3. (*set apart for*) के लिए अलग क०, नियत क०, 4. (*a place, a room, etc.*) आरक्षित, सुरक्षित या प्रारक्षित क० या करा लेना, रिज़र्व क० या कराना; —*n.*, 1. (सुरक्षित, अतिरिक्त या उपलभ्य) संचय, निधि*, निचय; 2. (*mil.*) रिज़र्व, रिज़र्व सेना*; 3. (*condition*) प्रतिबन्ध, शर्त*; 4. (*exception*) अपवाद; 5. (*sports*) अतिरिक्त खेलाड़ी; 6. (*self-restraint*) आत्मसंयम, आत्मसन्तुलन; 7. (*reticence*) अल्पभाषिता*, संकोच; 8. (*coolness*) रूखापन, शुष्कता*; अलगाव; 9. (*territory*) आरक्षित क्षेत्र; in ~, तैयार; without ~, अप्रतिबन्ध; ~ **bank,** रिज़र्व बैंक; ~**d,** 1. (*see verb*) बचा हुआ, बाक़ी, रखा हुआ; रक्षित, सुरक्षित; अलग किया हुआ, नियत; आरक्षित, प्रारक्षित; 2. (*self-restrained*) संयमी; 3. (*reticent*) अल्पभाषी, चुप्पा, घुन्ना; संकोची (*shy*); 4. (*cool*) शुष्क, ग़ैरमिलनसार; — cases, आरक्षित विषय; ~**dly,** संकोच से, सावधानी* से; ~-**fund,** आरक्षित निधि*। > रिज़ॅ:व; रिज़ॅ:व्ड; रि-ज़ॅ:व्-इड्-लि

**reservist,** रिज़र्व-सैनिक। > रि-ज़ॅ:व्-इस्ट

**reservoir,** 1. (*large container*) टंकी*; हौज़, कुण्ड; 2. (*lake*) जलाशय, तालाब; 3. (*receptacle*) आधान, पात्र; 4. (*fig.*) भण्डार, ख़ज़ाना। > रे'ज़ॅव्‌वा

**resettlement,** पुनर्वास। > रीसे'टॅल्मॅन्ट
**reshuffle,** 1. (*cards*) दोबारा फेंटना; 2. में हेरफेर क०, अदल-बदल क०। > रीशॅफ़्ल
**reside,** 1. निवास क०, रहना; 2. (*be inherent*) में अंतर्निष्ठ या निहित होना; 3. (*be present*) विद्यमान होना; 4. (*be vested in*) निहित होना। > रिज़ाइड
**resi/dence,** 1. निवास, आवास; 2. निवास-स्थान, रिहाइश*; 3. (*house*) भवन, निवास; official —, पदावास; **~dency,** रेज़िडेंसी*। > रे'ज़्/इडॅन्स, ~इडॅन्सि
**resident,** *adj*, 1. निवासी; आवासी; 2. (*bound to residence*) स्थानिक, आवासी, रिहाइशी; 3. (*located*) स्थित; 4. (*inherent, vested*) निहित; —*n*., निवासी; रेज़िडेंट; **~ial,** निवास-, निवासीय, आवासी, रिहाइशी; — area, रिहाइशी क्षेत्र; — university, आवासी विश्वविद्यालय; **~iary,** आवासी। > रे'ज़्-इ-डॅन्ट; रे'ज़िडे'न्/शॅल, ~शॅरि
**residual, residuary,** अवशिष्ट। > रिज़िड्/यूॲल, ~यूॲरि
**residue,** अवशेष। > रे'ज़्-इ-ड्यू
**residuum,** 1. अवशेष; 2. (*of society*) निम्न-वर्ग, क़ुली-कबाड़ी। > रिज़िड्यूॲम
**resign,** 1. इस्तीफ़ा देना, पदत्याग क०; 2. (*give up*) छोड़ देना, त्यागना, अर्पित क०; 3. ~ oneself, स्वीकार क०, सहना; **~ation,** 1. इस्तीफ़ा, पदत्याग; त्यागपत्र; 2. त्याग, अर्पण; 3. (*submission*) स्वीकृति*; (आत्म)समर्पण; वश्यता*; **~ed,** सन्तुष्ट, सन्तोषी, सब्र करनेवाला। > रिज़ाइन; रे'जिग्नेशॅन; रिज़ाइन्ड
**resile,** 1. लचीला होना; 2. (*rebound*) उछलना; 3. (*fig.*) में नयी शक्ति* का संचार होना। > रिज़ाइल
**resili/ence,** लोच*, लचीलापन, प्रतिस्कन्दन; समुत्थान-शक्ति*; **~ent,** लोचदार, लचीला, प्रत्यास्थी, प्रतिस्कन्दी; समुत्थानशील। > रिज़िल्/इॲन्स, ~इॲन्ट
**resin,** राल*, धूना; **~iferous,** रालमय; **~ous,** रालदार। > रे'ज़्-इन; रे'जिनिफ़ॅरॅस; रे'ज़्-इनॅस

**resipiscence,** सद्बुद्धि*। > रे'सिपिसॅन्स
**resist,** *v*., 1. (*oppose*) विरोध क०, प्रतिरोध क०; का सामना क०; 2. (*stop*) रोकना, रोक देना, बाधा* डालना; 3. (*keep off*) निवारण क०; —*n*., रोध; **~ance,** 1. विरोध, मुक़ाबला, सामना; 2. (*hindrance*) बाधा*; रुकावट*; 3. (*phys., med.*) प्रतिरोध; 4. प्रतिरोधशक्ति*, तितिक्षा*; **~ant,** विरोधी; प्रतिरोधी; **~ive, ~or,** प्रतिरोधक। > रिज़िस्ट; रिज़िस्/टॅन्स, ~टॅन्ट, ~टिव, ~टॅ
**resoluble, resolvable,** विघट्य; विश्लेष्य; समाधेय। > रिज़ॉल्यूबॅल = रे'ज़ॅल्यूबॅल; रिज़ॉल्वॅबॅल
**resolute,** कृतसंकल्प; दृढ़, अटल, दृढ़प्रतिज्ञ। > रे'ज़ॅलूट = रे'ज़ॅल्यूट
**resolution,** 1. (*decision*) संकल्प, दृढ़ निश्चय; 2. (*motion*) प्रस्ताव; 3. (*firmness*) दृढ़ता*, दृढ़प्रतिज्ञता*; 4. (*breaking up*) विघटन, खण्डन (*also math.*), वियोजन (*also chem.*), विभेदन (*also optics*); 5. (*solution*) समाधान; 6. (*med.*) उपशमन; 7. (*in a play*) नियताप्ति*। > रे'ज़ॅलूशॅन = रे'ज़ॅल्यूशॅन
**resolutive,** विघटक; विलायक। > रे'ज़ॅल्यूटिव
**resolve,** *v*., 1. (*decide*) निश्चय क०, संकल्प क०; प्रस्ताव पार क०; 2. (*break up*) विघटित क०, खण्डित क०, खण्डन क०; खण्ड क० (*math.*), वियोजित क० (*chem.*), विभेदन क० (*optics*); 3. (*solve*) समाधान क०; 4. (*remove*) दूर क०, का निराकरण क०; —*n*., संकल्प; प्रस्ताव; **~d,** कृतसंकल्प। > रिज़ॉल्व
**resolvent,** 1. (*chem.*) विघटक; 2. (*med.*) शोथहर। > रिज़ॉल्वॅन्ट
**reso/nance,** 1. (*sound*) अनुनाद; गूँज*, प्रतिध्वनि*; 2. (*movement*) संस्पन्दन, संदोलन, अनुकम्पन; **~nant,** 1. अनुनादी; 2. (*of voice*) गुंजायमान; **~nator,** अनुनादक। > रे'ज़ॅ/नॅन्स, ~नॅन्ट, ~नेटॅ
**resort,** *v*., 1. का आश्रय, शरण* या सहारा लेना; 2. (*visit*) जाना, जाया क०; —*n*., आश्रय, सहारा, शरण*; 2. (*place*)

सैरगाह; 3. (*visiting*) गमन; ~ to force, बलप्रयोग क०; in the last ~, अंत में। > रिज़ॉ:ट

**resound,** गूँजना; की चर्चा* फैल जाना, की बहुत चर्चा* होना; प्रतिध्वनित होना या क०; की प्रशंसा* क०। > रिज़ाउन्ड

**resource,** 1. (*usually pl.*) साधन, संबल; सम्पत्ति* (*wealth*); 2. (*expedient*) उपाय, साधन, युक्ति*; रास्ता; 3. (*relaxation*) विश्राम; 4. (*ingenuity*) विदग्धता*, उपायकुशलता*; **~ful,** विदग्ध, उपायकुशल, चतुर, उपायी; साधनसम्पन्न। > रिसॉ:स

**respect,** *n.*, 1. (*esteem*) आदर, श्रद्धा*, सम्मान; 2. (*consideration*) ध्यान, लिहाज़, मुलाहज़ा; 3. (*pl.*) प्रणाम; 4. (*reference*) सम्बन्ध; 5. (*aspect*) पहलू; —*v.*, आदर क०, पर श्रद्धा* रखना; का ध्यान रखना; से सम्बन्ध रखना; ~ of persons, पक्षपात; human ~, लोकलज्जा*; self-~, आत्मसम्मान; in ~ of, के विषय में; in some ~s, कुछ अंश तक; **~able,** 1. आदरणीय, सम्मान्य; 2. (*having good name*) प्रतिष्ठित; 3. (*proper*) उचित; 4. काफ़ी अच्छा; 5. काफ़ी बड़ा (*in number, size, etc.*); **~ful,** श्रद्धालु; **~ing,** के विषय में; **~ive,** अपना-अपना; निजी; **~ively,** क्रमशः, क्रमानुसार, क्रमात्। > रिस्पे'क्ट; रिस्पे'क्टॅबॅल; रिस्पे'क्ट्फ़ुल; रिस्पे'क्/टिन्ग, ~टिव, ~टिव्-लि

**respi/rable,** अन्तःश्वसनीय; **~ration,** श्वसन; **~rator,** श्वसित्र; **~y,** श्वसन-, श्वास-। > रे'स्-पिरॅबॅल = रिस्पाइरॅबॅल; रे'स्पिरेशॅन; रे'स्-पि-रे-टॅ; रे'स्-पिरेटॅरि = रिस्पाइअॅरॅटॅरि

**respire,** साँस* लेना। > रिस्पाइअॅ

**respite,** *n.*, 1. (*delay*) विलम्ब; 2. (*reprieve*) प्रविलम्बन, स्थगन; 3. (*rest*) विराम; 4. (*relief*) आराम, राहत*; —*v.*, प्रविलम्बन क०; आराम देना। > रे'स्-पिट = रे'स्पाइट

**resplen/dence,** दीप्ति*; **~dent,** समुज्ज्वल, देदीप्यमान। > रिस्प्ले'न्/डॅन्स, ~डॅन्ट

**respond,** *v.*, 1. उत्तर देना, जवाब देना; 2. उत्तर में ... क०; 3. प्रतिक्रिया* दिखाना; —*n.*, 1. उत्तर, अनुवचन; 2. (*archi.*) भित्तिस्तम्भ; **~ent,** *adj.*, उत्तर देनेवाला; प्रतिक्रिया* दिखानेवाला; —*n.*, प्रतिवादी, मुद्दालेह, प्रत्यर्थी। > रिस्पॉन्ड; रिस्पॉन्डॅन्ट

**response,** 1. उत्तर, जवाब; 2. (*reaction*) अनुक्रिया*, प्रतिक्रिया*; *see* RESPONSORY। > रिस्पॉन्स

**responsibility,** ज़िम्मेवारी*, (उत्तर)-दायित्व, जवाबदेही*। > रिस्पॉन्सॅबिल्-इटि

**responsible,** 1. ज़िम्मेवार, उत्तरदायी, जवाबदेह; 2. (*trustworthy*) विश्वसनीय, विश्वस्त; 3. (*involving responsibility*) उत्तरदायित्वपूर्ण, महत्त्वपूर्ण। > रिस्पॉन्सॅबॅल

**responsive,** 1. (*impressionable*) प्रभावनीय; प्रतिक्रियाशील, अनुक्रियाशील, प्रतिसंवेदी; 2. (*sympathetic*) अनुकूल, सहानुभूतिपूर्ण; 3. उत्तर देनेवाला, उत्तरकारी। > रिस्पॉन्-सिव

**rest,** *v.*, 1. आराम क० या देना, विश्राम क०, सुस्ताना; 2. (*the soul*) शांति* प्रदान क०; 3. (*sleep*) सोना; 4. (*be tranquil*) शान्त होना; 5. (*be left alone*) पड़ा रहना; 6. (*leave alone*) रहने देना, जाने देना, छोड़ देना; 7. (*end*) समाप्त क०; 8. (*lie on*) पर पड़ा या रखा हुआ होना, रहना, टिकना, स्थित होना; 9. (*place on*) पर रख देना, टिकाना; 10. (*depend on*) पर निर्भर होना, के अधीन होना, के हाथ में होना; 11. (*be based on*) पर निर्भर या आधारित होना; 12. (*base on*) पर आधारित क०, का सहारा लेना; 13. (*place trust*) पर भरोसा रखना; 14. (*be directed*) पर लगना, लग जाना; 15. (*direct*) लगाना, गड़ाना, जमाना; 16. (*remain*) बना रहना, रहना; —*n.*, 1. विश्राम, आराम, विश्रांति*; 2. (*leisure*) अवकाश, फ़ुरसत*; 3. (*pause*) विराम (*also music*); 4. (*sleep*) नींद*; 5. (*peace*) शांति*, चैन; 6. (*shelter*) आश्रय; 7. (*support*) टेक*; आधार, सहारा (*also fig.*); 8. (*remainder*) शेष, अवशेष; at ~, शांत, निश्चिन्त; lay to ~, दफ़नाना। > रे'स्ट

**rest/-cure,** विश्राम-चिकित्सा*; ~**ed,** ताज़ा, स्वस्थ, ~-**home,** विश्रांति-गृह; ~-**house,** विश्रामगृह ।

**restaurant,** रेस्तरां, भोजनालय, आहार-गृह; ~-**car,** भोजन-यान ।
> रे'स्टरॅन्ट = रे'स्टरॉन्ट = रे'स्टॉरां

**restful,** आरामदेह, सुखप्रद; शांतिपूर्ण; शान्त । > रे'स्ट्-फ़ुल

**resting** (*bot.*), सुप्त; ~-**place,** विश्राम-स्थान । > रे'स्-टिना

**restitution,** 1. वापसी*, प्रत्यर्पण, प्रत्यानयन; 2. (*reparation*) क्षतिपूर्ति*; 3. (*to former position*) पुनःप्रतिष्ठा*, पुनःप्रतिष्ठापन; 4. (*to original shape*) प्रत्यवस्थापन, प्रत्यवस्थान । > रे'स्टिट्यूशॅन

**restive,** 1. (*of horse etc.*) अड़ियल; 2. (*refractory*) दुर्दम, दुर्दमनीय; 3. (*restless*) बेचैन । > रे'स्-टिव

**restless,** 1. अशान्त, बेचैन, अधीर; 2. (*of activity*) अविराम, निरतन्र, अनवरत; 3. (*discontented*) असन्तुष्ट । > रे'स्ट्-लिस

**resto/rable,** प्रत्यर्पणीय; पुनरुद्धारणीय; ~**ration** (*see verb*), वापसी*; मरम्मत*, जीर्णोद्धार; पुनरुद्धार; पुनःप्रतिष्ठा*; पुनःस्थापन; स्वास्थ्यलाभ; पुनःप्रचलन; मूलरूप-निरूपण (*of fossil*); ~**rative,** *adj.*(*n.*), पुष्टिकर, पौष्टिक (भोजन, औषध*) ।
> रिस्टॉःरॅ्वॅल; रे'स्टॅरेशॅन; रिस्टॉरॅटिव

**restore,** 1. वापस क०, लौटाना; 2. (*repair*) मरम्मत क०; जीर्णोद्धार क० (*of building*); 3. (*a text*) पुनरुद्धार क०; 4. (*re-instate*) पुनःप्रतिष्ठित क०; 5. (*re-establish*) पुनःस्थापित क०; 6. (*cure*) चंगा क०; 7. (*bring back to use*) फिर चालू क० । > रिस्टॉः

**restoring force,** प्रत्यानयन बल ।

**restrain,** 1. (*curb*) रोकना, निरोध क०; 2. (*control*) नियंत्रित रखना; 3. (*imprison*) क़ैद क०; 4. (*limit*) सीमित क० । > रिस्ट्रेन

**restraint,** 1. (*act*) रोक*, निरोध, निग्रह, रोकथाम*; 2. (*means*) रोक*, प्रतिबंध; 3. नियन्त्रण; 4. क़ैद*; 5. (*self-control*) आत्मसंयम, संयम । > रिस्ट्रेन्ट

**restrict,** सीमित क०; प्रतिबन्ध या रोक* लगाना, प्रतिबद्ध क०, निर्बद्ध क०; ~**ion,** 1 (*act*) निर्बन्धन, रोक*, नियन्त्रण; 2. अवरोध, निरोध, आसेध; 3. (*limitation*) प्रतिबन्ध, पाबंदी*, रोक*; 4. (*of meaning*) अर्थसंकोच; mental —, कूट-कथन; ~**ive,** 1 प्रतिबंधक, नियामक; 2. (*gram.*) प्रतिबन्धी, विशेषक ।
> रिस्-ट्रिक्ट; रिस्-ट्रिक्/शॅन, ~टिव

**result,** *n.*, 1. परिणाम, नतीजा, फल (*also math.*); परीक्षाफल (*of exam*); 2. (*answer*) उत्तर; *v.*, परिणाम होना या निकलना; ~**ant,** *adj.*, परिणामी, परिणामिक; —*n.*, 1. परिणाम; 2. परिणामी वेग (*speed*) या बल (*force*) । > रिज़ॅल्ट; रिज़ॅल्टॅन्ट

**resume,** पुनः आरंभ होना या क०, दोबारा शुरू होना या क०; पुनः ग्रहण क०; पुनः प्राप्त क०; संक्षेप तैयार क० । > रिज़्यूम

**résumé,** संक्षेप, सारांश, सार ।
> रेज़्युमे = रेज़ुमे

**resummons,** पुनराह्वान । > रीसॅमॅन्स

**resumption,** पुनरारंभ; पुनर्ग्रहण ।
> रिज़ॅम्पशॅन

**resupinate,** विपर्यस्त । > रिस्यूप्-इनिट

**resur/gence,** पुनरुत्थान; ~**gent,** पुनरुत्थित; पुनरुत्थानशील ।
> रिसॅः/जॅन्स, ~जॅन्ट

**resurrect,** पुनर्जीवित क० या होना; दोबारा चालू क०; ~**ion,** पुनरुत्थान, मृतोत्थान, पुनर्जीवन; पुनरुज्जीवन ।
> रे'ज़ॅरे'क्ट; रे'ज़ॅरे'क्शॅन

**resusci/tate,** पुनर्जीवित क० या होना; ~**tation,** पुनरुज्जीवन; ~**tative,** ~**tator,** पुनरुज्जीवक, पुनरुत्थापक ।
> रिसॅस्-इटेट; रिसॅसिटेशॅन; रिसॅस्/इटेटिव; ~इटेटॅ

**ret,** *v.t.*, गलाना; *v.i.* सड़ जाना ।
> रे'ट

**retail,** *n.*, ख़ुदरा, परचून; *adj.*, ख़ुदरा, फुटकर, परचून; —*v.*, 1. फुटकर बेचना; 2. ब्योरेवार बता देना, सविस्तर वर्णन क०; फैलाना; ~**er,** परचूनिया; ~ **trade,** परचूनी* ।
> रीटेल (*n., adj.*); रिटेल (*v.*); रिटेलॅर

**retain**, 1 रखना, रख लेना, रोक रखना; सुरक्षित रखना, अधिकार में रखना; 2 रहने देना, बनाए रखना; 3. (*remember*) याद रखना; 4 (*hire*) करना, (नौकर) रखना, प्रतिधारण क०; **~er**, 1. (*fee*) फ़ीस*, शुल्क, प्रतिधारण-शुल्क; 2 (*a retaining*) प्रतिधारण; 3 (*servant*) परिचर; **~ing-wall**, पुश्ता-दीवार*, प्रतिधारक दीवार*।
> रिटेन; रि-टेन्-अॅ

**retali/ate**, प्रतिकार क०, बदला लेना; **~ation**, प्रतिकार, बदला, प्रत्यपकार, प्रतिशोध; **~ative**, **~atory**, प्रतिकारात्मक।
> रिटैल्-इएट; रिटैलिएर्शन; रिटैल्/इअॅटिव, ~इअॅटॅरि

**retard**, *v*., में देर* या विलम्ब होना या क०, विलम्बित होना या क०, (प्रगति*, उन्नति*, विकास) में बाधा* डालना या रोकना; धीमा या मन्द कर देना; —*n*., विलम्बन, मन्दन; विलम्ब, देर*; **~ation**, विलम्बन, मन्दन; बाधा*; **~ative**, **~atory**, विलम्बक, मन्दक; **~ed**, 1. विलंबित; मंदित; 2 (*backward*) पिछड़ा, अवरुद्ध; **~er**, मन्दक।
> रिटाड; रिटाडेशॅन; रिटाड्/अॅटिव, ~अॅटॅरि, ~इड, ~अॅ

**retch**, *v*., उबकना; *n*., उबाक, ओकाई*।
> रीच

**reten/tion**, 1. (*see* RETAIN) धारण; अवरोधन, निरोध; स्मरण; अवधारण; 2. (*med*.) अवरोधन; **~tive**, 1. धारणशील, धारणक्षम; 2. (*of memory*) तीव्र, तीक्ष्ण; **~tiveness**, **~tivity**, धारिता* धारणक्षमता*।
> रिटे'न्/शॅन, ~टिव, ~टिव्-निस; रिटे'न्-टिव्-इटि

**retenue**, आत्मसंयम।
> रॅटॅनू

**retiary**, जाल का; जाल-जैसा; जाल लगानेवाला; जालधारी।
> रीशॅरि

**reti/cence**, अल्पभाषिता*; मौन; **~cent**, 1. चुप्पा, अल्पभाषी; 2. (*silent*) मौन, चुप।
> रे'ट्/इसॅन्स, ~इसॅन्ट

**reticle**, जाली*, जालिका*।
> रे'ट्-इकॅल

**reti/cular**, 1. जालवत्, जाल-; 2 (*intricate*) जटिल; **~culate**, *v*., जालीदार बनना या बनाना; —*adj*., जालवत्, जालमय; जालिकारूपी, जालीदार, जालदार; **~culation**, जाली*; जाल-रचना*।
> रिटिक्/यू-लॅ, ~यूलेट, ~यूलेशॅन

**reti/cule**, 1. (*network*) जाली*; 2. (*handbag*) हैंडबैग; **~culum**, 1. जालिका*, जाली*; 2. (*astron*.) जाल; 3. (*stomach*) द्वितीय आमाशय; **~form**, जालवत्; जालदार, जालीदार।
> रे'ट्-इक्यूल; रिटिक्यूलॅम; रीट्-इ-फॉ:म

**retina**, दृष्टिपटल।
> रे'ट्-इनॅ

**retinitis**, दृष्टिपटलशोथ।
> रे'टिनाइट्-इस

**retinue**, परिकर, परिजन।
> रे'ट्-इन्-यू

**retire**, *v*., 1. चला जाना, अलग हो जाना, हट जाना, पीछे हटना; सोने जाना; 2. हटा देना, वापस बुलाना; 3. वापस लेना; 4 (*from service*) अवकाश ग्रहण क०, सेवा-निवृत्त होना, रिटायर होना, निवृत्त होना; सेवा-निवृत्त क०; —*n*., वापसी* का संकेत; **~d**, 1. सेवानिवृत्त, अवकाश-प्राप्त; 2. (*secluded*) एकान्त; 3. (*in seclusion*) एकान्तवासी; **~ment**, 1. सेवा-निवृत्ति*, अवकाश-ग्रहण; 2. (*seclusion*) एकान्त; एकान्तवास; 3. (*see verb*) प्रस्थान; अपसरण; वापसी*।
> रिटाइअॅ

**retiring**, 1. (*shy*) संकोची; 2. (*reserved*) अल्पभाषी; **~ pension**, निवृत्ति-पेंशन*; **~-room**, विश्राम-कक्ष।
> रिटाइअॅर्-इन्ग

**retort**, *n*., 1. (*repartee*) प्रत्युत्तर, मुँहतोड़ जवाब; 2. (*vessel*) भभका, बक-यंत्र; —*v*., प्रत्युत्तर देना; प्रतिकार क०; शोधन क०; **~ion**, 1. मोड़; 2. (*retaliation*) जवाबी काररवाई*।
> रिटॉ:ट; रिटॉ:शॅन

**retouch**, *n*.(*v*.), अनुशोधन (क०), परिष्कार (क०); **~ed**, परिष्कृत।
> रीटॅच

**retrace**, 1. लौटना; 2. खोज* या पता लगाना; 3. प्रारंभ से अवलोकन क; 4. (*trace over again*) पुन: अनुरेखण क०।
> रिट्रेस (1-3); रीट्रेस (4)

**retract**, वापस लेना, (से) मुकर जाना; खींच लेना, सिकोड़ना, समेटना; **~able**, **~ile**, आकुंचनशील; **~ation**, वापस लेना, प्रत्याहार; **~ion**, 1. (*a drawing back*) प्रत्याकर्षण, प्रतिकर्षण; आकुंचन; 2. (*a taking

*back*) प्रत्याहार; ~**ive**, ~**or**, आकुंचक।
> रिट्रैक्ट; रिट्रैक्/टॅबॅल, ~टाइल; रीट्रैक्टेशॅन; रिट्रैक्/शॅन, ~टिव, ~टॅ

**retral**, पश्च। > रीट्-रॅल

**retreat**, *v.*, 1. पीछे हटना या हटाना; 2. (*recede*) पीछे की ओर* झुका हुआ होना; —*n.*, 1. (*act*) पश्चगमन, अपसरण, अपयान, निवर्तन, अपावर्तन; 2. (*signal*) वापसी* का संकेत; 3. (*seclusion*) एकान्त; एकान्त-वास; 4. (*asylum*) आश्रम; 5. (*shelter*) आश्रय, शरणस्थान; 6. (*spir. exerc.*) मौनव्रत, आध्यात्मिक साधन; ~**ant**, साधक; ~-**house**, साधनालय।
> रिट्रीट; रिट्रीटॅन्ट

**retrench**, 1. (*reduce*) कम क०, घटाना; 2. (*delete*) काटना, निकाल देना; 3. (*remove*) हटाना, निकालकर अलग क०; 4. (*economize*) खर्च कम क०; ~**ment**, 1. घटाव, कटौती*; काट-छाँट*; 2. (*of workmen*) छँटनी*; 3. (*mil.*) भीतरी मोरचाबन्दी*। > रिट्रे'न्च

**retrial**, पुनर्विचार। > रीट्राइअॅल

**retribu/tion**, 1. प्रतिफल; 2. (*punishment*) दण्ड; 3. (*vengeance*) प्रतिशोध, बदला, प्रतिकार; ~**tive**, ~**tory**, प्रतिकारी, प्रतिफलात्मक; ~**tor**, प्रतिफल-दाता; प्रतिकारक। > रे'ट्रिब्यूशॅन; रिट्रिब्/यूटिव, ~यूटॅरि, ~यूटॅ

**retrievable**, पुनःप्रापणीय; सुधार्य।
> रिट्रीवॅबॅल

**retrieval**, पुनःप्राप्ति*; सुधार।
> रिट्रीवॅल

**retrieve**, *v.*, 1. दोबारा पाना, पुनः प्राप्त क०; 2. (*make good*) ठीक कर देना; की पूर्ति* क०; बचा लेना; 3. (*restore*) सुधारना, में सुधार लाना; 4. का पता लगाना; स्मरण क०; (*of dogs*) ढूँढ़ लाना; —*n.*, सुधार। > रिट्रीव

**retro-**, प्रति-; प्रत्यक्-; पूर्व-; पश्च-; अधः-।
> रीट्रो

**retroact**, 1. (*react*) प्रतिक्रिया* दिखाना; 2. पूर्वव्यापी होना; ~**ion**, प्रतिक्रिया*; पूर्वव्याप्ति*; ~**ive**, पूर्वव्यापी, पूर्वप्रभावी।
> रीट्रॅ/ऐक्ट, ~ऐक्शॅन, ~ऐक्-टिव

**retro/cede**, *v.i.*, पीछे हटना; *v.t.*, लौटाना; ~**cession**, पश्चगमन; वापसी*।
> रीटरॅसीड (*v.i.*); रीट्रॅ/सीड (*v.t.*), ~से'शॅन

**retroflex**, 1. प्रत्यग्वक्र; 2. (*phon.*) मूर्धन्य।
> रीट्रॅफ्ले'क्स

**retro/gradation**, 1. पश्चगमन; 2. (*decline*) अधोगति*, अवनति*; ~**grade**, *adj.*, पश्चगामी, प्रतिगामी; पतनोन्मुख; अवनतिशील, अधोगामी; —*v.*, पश्चगामी होना, हटना; अवनति* पर होना, गिरना, बिगड़ता जाना। > रे'ट्रॅग्रॅडेशॅन; रे'ट्-रॅ-ग्रेड

**retro/gress**, पीछे हटना; अवनति* पर होना, बिगड़ता जाना; ~**gression**, पश्चगमन, प्रतिगमन; अधोगति*, अवनति*, ह्रास; ~**gressive**, पश्चगामी, प्रतिगामी, प्रतिक्रमणी; अधोगामी, ह्रासमान, पतनोन्मुख।
> रीट्रॅ=रे'ट्रॅ/ग्रे'स, ~ग्रे'शॅन, ~ग्रे'स्-इव

**retropulsion**, प्रतिक्षेपण। > रीट्रॅपॅल्शॅन

**retrorse**, पश्चमुखी। > रिट्रॉःस

**retro/spect**, ~**spection**, अनुदर्शन, सिंहावलोकन, पश्चदर्शन; ~**spective**, 1. अनुदर्शी; 2. (*retroactive*) पूर्वव्यापी, पूर्वप्रभावी ; — effect, पूर्वव्याप्ति*।
> रे'ट्रॅस्पे'क्ट; रे'ट्रॅस्पे'क्/शॅन, ~टिव

**retroussé**, ऊपर मुड़ा या उठा हुआ।
> रॅ-ट्रूस्-ए

**retro/version**, पश्चनति*; ~**verted**, पश्चनत। > रीट्रोवॅः/शॅन, ~टिड

**return**, *v.*, 1. लौटना, वापस आना, वापस जाना; 2. (*to a subject*) पर वापस आना; 3. वापस क०, लौटाना; वापस रखना; 4. बदले में क०; 5. (*answer*) उत्तर देना; 6. (*yield*) पैदा क०, से लाभ होना; 7. (*elect*) निर्वाचित क०; 8. (*deliver*) प्रस्तुत क०; 9. (*report*) विवरण देना; 10. (*declare*) घोषित क०; —*n.*, 1. वापसी*, प्रत्यागमन, प्रत्यावर्तन; प्रतिगमन; 2. (*a giving back*) वापसी*, प्रत्यर्पण; 3. (*recurrence*) आवर्तन, आवृत्ति*; 4. (*requital*) प्रतिदान, प्रतिवर्तन; 5. (*proceeds*) आय*, (प्रति)लाभ, प्रतिफल, प्रत्यागम; 6. उत्तर; 7. (*report*) रिपोर्ट*; विवरण, विवरणी*; annual ~s, वार्षिक विवरण; by ~ of post, लौटती डाक* से; ~**able**, प्रत्यावर्त्य;

प्रत्यावर्तनीय; ~ing officer, चुनाव-अधिकारी; ~ journey, वापसी यात्रा;* ~ ticket, वापसी टिकट; ~ wall, समानान्तर दीवार*। > रिटॅ:न; रिटॅ:नॅबॅल; रिटॅ:न्-इन्ग

**retuse,** खाँचाग्री। > रिट्यूस

**reunion,** 1. पुर्नमिलन; 3. (*gathering*) गोष्ठी*, सभा*। > रीयून्यॅन

**reunite,** दोबारा एक क० या हो जाना। > रीयूनाइट

**revalorization,** मूल्योद्धार। > रीवैलॅराइज़ेशॅन

**revaluation,** पुनर्मूल्यन, पुनर्मूल्यांकन। > रीवैल्युएशॅन

**reveal,** *v.*, प्रकट क०, उद्घाटित क०; 2. (*exhibit*) प्रदर्शित क०, व्यक्त क०; —*n.*, पाखा; ~ed, प्रकटित, प्रकाशित, उद्घाटित; अपौरुषेय, ईश्वरादिष्ट। > रिवील; रिवील्ड

**reveille,** जगाने का बिगुल (या तम्बूर)। > रिवैलि = रिवे'लि

**revel,** *v.*, आमोद-प्रमोद क०, रंग रलना, रंगरलियाँ* मनाना; बहुत पसंद क०; —*n.*, आमोद-प्रमोद, रंगरलियाँ*; आनन्दोत्सव; ~ler, मौज* उड़ानेवाला; ~ry, रंगरलियाँ*, गुलछर्रे। > रे'वॅल; रे'वॅलॅ; रे'वॅल्-रि

**revelation,** 1. (*a revealing*) प्रकटन; रहस्योद्घाटन; 2. (*Christian*) प्रकाशना*; 3. (*Hindu*) श्रुति*; 4. (*Apocalypse*) प्रकाशना-ग्रंथ। > रे'विलेशॅन

**revenant,** भूत, प्रेत। > रॅवॅनाँ

**revendication,** प्रत्यध्यर्थन। > रिवे'न्-डिकेशॅन

**revenge,** *n.*(*v.*), बदला (लेना), प्रतिशोध (क०), प्रतिकार (क०); ~ful, प्रतिशोधी। > रिवे'न्ज; रिवे'न्ज़्फ़ुल

**revenue,** 1. (*income*) आय*, आमदनी*; 2. (*of govern.*) राजस्व; ~-stamp, रसीदी टिकट। > रे'वॅ-इन्-यू

**reverbe/rant,** गुंजायमान; ~rate, 1. (*sound*) प्रतिध्वनित होना या क०, गूँजना; 2. (*reflect*) परावर्तित होना या क०; ~ration, प्रतिध्वनि*, अनुरणन; परावर्तन; ~rative, 1. (*of sound*) गुंजायमान; प्रतिध्वनिक; 2. परावर्तक; परावर्तन-; ~rator, परावर्तक; ~ratory (*furnace*) परावर्तन-भट्टी*। > रिवॅ:बॅ/रॅन्ट, ~रेट, ~रेशॅन, ~रॅटिव, ~रे-टॅ, ~रॅटॅरि

**revere** का आदर क०, पर श्रद्धा* रखना, का सम्मान क०, पूज्य मानना। > रिविअॅ

**reverence,** *n.*(*v.*), आदर (क०), श्रद्धा* (रखना), समादर; प्रणाम। > रे'वॅरॅन्स

**reverend,** श्रद्धेय, मान्यवर, आदरणीय। > रे'वॅरॅन्ड

**reverent,** श्रद्धालु; ~ial, श्रद्धामय, श्रद्धापूर्ण। > रे'वॅरॅन्ट; रे'वॅरे'न्शॅल

**reverie,** दिवास्वप्न। > रे'वॅरि

**revers,** उलटा। > रिविअॅ = रिवे'अॅ

**reversal,** 1. (*reversing*) उलटाव, उत्क्रमण; विपर्यय; 2. (*annulment*) अभिशून्यन, निराकरण। > रिवॅ:सॅल

**reverse,** *adj.*, 1. उलटा, विपरीत, प्रतिलोम; 2. (*upside down*) औंधा; 3. (*of curve etc.*) प्रतिवर्ती; 4. (*of gear*) उलट; —*n.*, 1. विपर्यय, उलटा; 2. (*back*) पृष्ठ, पीठ*; 3. (*of cloth etc.*) उलटा; 4. (*of coin*) पट; 5. (*misfortune*) विपत्ति*; 6. (*defeat*) हार*, पराजय*; 7. (*mech.*) प्रतिक्रम; —*v.*, 1. उलटा क०, उलट देना, उलटना, पलटना, विपर्यस्त क०, फेर देना पलटा देना; 2. उलट जाना, पलट जाना, पलटना, पलटा खाना; 3. (*mech.*) उत्क्रमित क०, प्रतिवर्तित क०; 4. (*annul*) रद्द क०, अभिशून्य क०; ~d, उलटा, विपर्यस्त; प्रतिवर्तित; ~ly, उलटे ढंग या क्रम से; उलटे; ~r, प्रतिचालक। > रिवॅ:स; रिवॅ:स्ट; रिवॅ:स्-लि; रिवॅ:स्-अॅ

**rever/sible,** 1. (*mech.*) उलटवाँ, पलटवाँ, पलटावी; 2. प्रतिवर्ती; प्रतिवर्त्य; ~sing, प्रतिवर्ती। > रिवॅ:सॅबॅल; रिवॅ:स्-इन्ग

**reversion,** 1. (*of property*) प्रत्यावर्तन, उत्तरभोग; 2. (*reversal*) उलटाव, उत्क्रमण, विपर्यय; 3. (*return*) प्रत्यावर्तन; ~ary, प्रत्यावर्ती; ~er, उत्तरभोगी। > रिवॅ:/शॅन, ~शॅनॅरि, ~श्नॅ-नॅ

**revert,** लौटना, फिरना; पर लौटना; को प्राप्त होना; फेरना; ~ible, प्रत्यावर्त्य। > रिवॅ:ट, रिवॅ:ट्-इबॅल

**revet,** पलस्तर लगाना। > रिवे'ट

**review**, *n.*(*v.*), 1. (*view again*) पुनरवलोकन (क०), पुनरीक्षण; 2. (*survey*) सिहावलोकन (क०), सर्वेक्षण; 3. (*re-exam.*) पुनर्विचार (क०), पुनर्विवेचन, नज़रसानी*; 4. (*lit.*) समीक्षा* (क०), समालोचना*; 5. (*journal*) पत्रिका*; 6. (*a lesson*) दोहराई* (दोहराना); 7. (*inspect*) निरीक्षण (क०), मुआयना; ~**al**, पुनरवलोकन; समीक्षा*; ~**er**, समीक्षक, समालोचक।
> रिव्यू, ~अॅल, ~अॅ

**revile**, निन्दा* क०, गाली* देना; ~**ment**, निन्दा*; गाली*, अपशब्द, दुर्वचन।
> रिवाइल; रिवाइल्मॅन्ट

**revisal**, संशोधन। > रिवाइज़ॅल

**revise**, *v.*, संशोधन क०, सुधारना; बदलना; —*n.*, संशोधन; संशोधित प्रूफ़; ~**d**, संशोधित; ~**r**, संशोधक।
> रिवाइज़; रिवाइज़्ड; रिवाइज़्-अॅ

**revision**, संशोधन; सुधार; संशोधित संस्करण; दोहराई*; ~**al**, **revisory**, संशोधनात्मक, संशोधन-; ~**ism**, संशोधनवाद। > रिविश़ॅन; रिविश़ॅनॅल; रिवाइज़ॅरि; रिविश़ॅनिज़्म

**revival**, 1. (नव)जागरण, संजीवन, पुनर्जीवन, पुनरुज्जीवन; पुनरुद्धार, पुनरुत्थान; 2. (*of custom etc.*) पुनःप्रवर्तन, पुनःप्रचलन; 3. धर्मजागरण, पुनर्जागरण; ~**ism**, पुनर्जागरणवाद। > रिवाइवॅल; रिवाइवॅलिज़्म

**revive**, 1. (*new life*) जी उठना, पुनर्जीवित होना या क०, पुनरुज्जीवित होना या क०; 2. (*consciousness*) होश में लाना या आना; 3. (*new vigour*) में नवीन जीवन का संचार होना या क०, प्राण डालना; 4. (*a custom*) दोबारा प्रचलित होना या क०, फिर चालू होना या क०; फिर लागू होना या क०; 5. (*a play etc.*) फिर प्रदर्शित क०। > रिवाइव

**re/vivification**, पुनरुज्जीवन; ~**vivify**, पुनरुज्जीवित क०; ~**viviscence**, पुनर्जीवन; नवजागरण; ~**vivor**, पुनरुज्जीवन।
> रिविविफ़िकेशॅन; रिविव्-इफ़ाइ; रे'विविसॅन्स; रिवाइव्-अॅ

**revo/cable**, प्रतिसंहार्य, निरस्य; ~**cation**, प्रतिसंहरण; ~**catory**, प्रतिसंहारी।
> रे'वॅकॅबॅल; रे'वॅकेशॅन; रे'वॅकॅटॅरि

**revoke**, 1. प्रतिसंहरण क०, रद्द क०; 2. (*at cards*) पत्ता दबा लेना। > रिवोक

**revolt**, *v.*, 1. विद्रोह क०; 2. (*feel disgust*) से घृणा* क०, में बीभत्सा* या जुगुप्सा* उत्पन्न होना; 3. (*disgust*) में घृणा* या बीभत्सा* उत्पन्न क०; —*n.*, विद्रोह, बग़ावत*; बीभत्सा*, घृणा*, जुगुप्सा*, नफ़रत*; ~**ed**, विद्रोही; घृणा* से भरा; ~**ing**, घिनावना, घृणित, बीभत्स।
> रिवोल्ट; रिवोल्/टिड, ~टिन्ग

**revolute**, कोरकुंचित। > रे'वॅल्यूट

**revolution**, 1. (*change*) क्रांति*; 2. (*of planet*) परिक्रमण, परिक्रमा*; 3. (*rotation*) घूर्णन, परिभ्रमण; 4. (*cycle*) चक्र, चक्कर; ~**ary**, *n.*, क्रान्तिकारी; —*adj.*, क्रांतिकारी; परिक्रामी; ~**ist**, क्रान्तिवादी; ~**ize**, में क्रांति* उत्पन्न क०, का कायापलट कर देना, आमूल परिवर्तन क०।
> रे'वॅलूशॅन = रे'वॅल्यूशॅन; रे'वॅलू/शॅनॅरि, ~शॅनिस्ट, ~शॅनाइज़

**revolve**, 1. (*move in orbit*) परिक्रमा* क०, परिभ्रमण क०, घूमना या घुमाना; 2. (*rotate*) घूर्णन क०; चक्कर खाना या खिलाना; 3. (*recur*) लौटना, लौट आना, का आवर्तन होना; 4. (*ponder over*) पर विचार क०, चिन्तन क०। > रिवॉल्व

**revolver**, तमंचा, रिवाल्वर। > रि-वॉल्-वॅ

**revolving**, (*see verb*) परिक्रमी; घूर्णयमान, परिभ्रामी; आवर्ती; ~ door, चक्र-द्वार; ~ storm, परिभ्रामी तूफ़ान। > रि-वॉल्-विन्ग

**revue**, रिवू, समसामयिक प्रहसन। > रिव्यू

**revulsion**, 1. घोर प्रतिक्रिया*, आकस्मिक प्रतिक्रिया*; 2. आकस्मिक (भाव-)परिवर्तन; 3. (*disgust*) बीभत्सा*, घृणा*, जुगुप्सा*; 4. (*med.*) प्रत्युत्तेजन। > रिवॅल्शॅन

**revulsive**, 1. (*med.*) प्रत्युत्तेजक; 2. (*fig.*) बीभत्स। > रि-वॅल्-सिव

**reward**, *n.*, 1. इनाम, पुरस्कार; प्रतिफल; 2. (*remuneration*) पारिश्रमिक; 3. (*profit*) लाभ, प्रतिफल; —*v.*, इनाम देना; ~**ing**, लाभप्रद, करने या पढ़ने लायक।
> रिवॉःड; रिवॉःड्-इन्ग

**reword,** दूसरे शब्दों में कहना या व्यक्त क० । > री-वं:ड
**Rex,** राजा । > रे'क्स
**rhabdo/mancy,** दण्ड-सगुनौती*; **~-mancer,** दण्ड-सगुनिया । > रैब्‌डॅ/मैन्सि, ~मैन्‌-सॅ
**rhap/sode, ~sodist,** चारण; **~sodic(al),** अत्युक्तिपूर्ण, अतिप्रशंसात्मक, भावुकतापूर्ण; **~sodize,** अतिप्रशंसा* क०; गाथा* की रचना* क० या सुनाना; **~sody,** 1. चारण-गीत, गाथा*; 2. भावोद्‌गार, अतिप्रशंसा*, प्रशस्ति* । > रैप्/सोड, ~सॅडिस्ट; रैप्सॉड्/इक, ~इकॅल; रैप्/सॅडाइज़, ~सॅडि
**rheostat,** धारा-नियन्त्रक । > रीअॅस्टैट
**rhesus,** लघुपुच्छ वानर । > रीसॅस
**rhetor,** 1. साहित्यशास्त्री; 2. (*orator*) वक्ता; **~ic,** 1. साहित्यशास्त्र, अलंकारशास्त्र; 2. (*eloquence*) वाक्पटुता*, वक्तृता*, वाग्मिता*; 3. (*artificial eloq.*) शब्दाडम्बर; **~ical,** आलंकारिक; शब्दाडम्बरपूर्ण, आडम्बरी; — question, भाषणगत प्रश्न; **~ician,** साहित्यशास्त्री, अलंकारवादी । > रीटॉ:; रे'टॅरिक; रिटॉरिकॅल; रे'टॅरिशॅन
**rheum,** 1. कफ; 2. (*catarrh*) जुकाम, सरदी*, प्रतिश्याय; **~atic,** *adj.*, सन्धिवातीय; गठिया-ग्रस्त; —*n.*, गठिया* का रोगी; — fever, आमवातिक ज्वर; **~atism,** गठिया*, सन्धिवात; **~atoid,** गठिया-जैसा, गठिया* का; गठिया-ग्रस्त । > रूम; रूमैट्-इक; रूमॅटिज़्म; रूमॅटॉइड
**rhinal, rhino-,** नासा-, नासिका-; घ्राण- । > राइनॅल; राइनो
**rhinoceros,** गैंडा, गण्डक । > राइनॉसॅरॅस
**rhinology,** नासा-चिकित्सा*, नासा-विज्ञान । > राइनॉलॅजि
**rhizoid,** मूलाभास; मूलांग । > राइज़ॉइड
**rhizome,** प्रकन्द । > राइज़ोम
**rhomb, ~us,** 1. समचतुर्भुज; 2. (*crystal*) समान्तर षट्‌फलक; **~ic,** 1. समचतुर्भुज(ीय); 2. (*of crystal*) विषमलंबाक्ष; **~ohedron,** समान्तरषट्‌फलक; **~oid,** समान्तर असमचतुर्भुज । > रॉम; रॉम्बॅस; रॉम्‌बिक; रॉम्बॅहे'ड्रॅन; रॉम्‌बॉइड
**rhotacism,** र-करण । > रोटॅसिज़्म
**rhubarb,** रेवतचीनी*, रेबन्दचीनी*, रूबार्ब । > रूबाब
**rhumb-line,** एकदिश नौ-पथ । > रॅम
**rhyme,** *n.*, तुक*; तुकान्त, अन्त्यानुप्रास, क़ाफ़िया; तुकान्त कविता*; —*v.*, तुक या क़ाफ़िया मिलाना; कविता* लिखना; छन्दोबद्ध क०; A **~s** with B, मार* और प्यार में तुक* (मिलती) है, मार* की तुक* प्यार से मिलती है; **~d,** तुकांत; **~less,** अतुकांत; **~r, ~ster, rhymist,** तुक्कड़; **~-scheme,** तुकयोजना* । > राइम; राइम्ड; राइम्/लिस, ~अॅ; राइम्/स्टॅ, ~इस्ट, ~स्कीम
**rhyming,** तुकबन्दी* । > राइम्-इन्ग
**rhythm,** 1. लय*, ताल; 2. (*harmony*) सामंजस्य; 3. (*recurrence*) आवर्तन; आवर्तिता* (*as quality*); ~ method, आवर्तन प्रणाली*; **~ic(al),** लयक, लयिक, लयबद्ध, लयात्मक, तालबद्ध; **~less,** लयहीन; **~ist,** लय-पारखी । > रिदॅम; रिद्/मिक, ~मिकॅल; रिदॅम्-लिस; रिद्-मिस्ट
**riant,** प्रफुल्ल, हँसमुख, प्रसन्नमुख । > राइ-अॅन्ट
**rib,** 1. (*anat.*) पसली*, पर्शुका*; 2. (*of leaf*) शिरा*, नस*; 3. (*of umbrella*) तीली*, कमानी*; 4. (*in cloth, knitting*) धारी*, लकीर*; 5. (*strip*) पट्टी* । > रिब
**ribald,** *adj.*, 1. अश्लील, गन्दा; 2. (*irreverent*) अवमानी; —*n.*, फक्कड़बाज़; **~ry,** फक्कड़बाज़ी* । > रिबॅल्ड; रिबॅल्-ड्रि
**ribband,** पट्टी* । > रिबॅन्ड
**ribbon,** 1. फ़ीता, पट्टी*; 2. (*shred*) धज्जी*; **~-fish,** फ़ीता-मछली* । > रिबॅन
**rice,** 1. धान, धान्य, व्रीहि*; 2. (*husked*) चावल; 3 (*cooked*) भात; 4. (*parched*) लाई*, मुरमुरा, खील*; 5. (*parboiled*) सेला; **~-grass,** जंगली धान; **~-water,** माँड़ । > राइस
**rich,** 1. धनी, धनवान्, धनाढ्य, मालदार, दौलतमन्द; 2. (*abundant*) प्रचुर, विपुल; 3. (*abounding in*) से भरपूर, समृद्ध; 4. (*valuable*) मूल्यवान्; 5. (*fertile*) उपजाऊ, उर्वर; 6. (*splendid*) भड़कीला;

शानदार; 7. (*of food*) बढ़िया, स्वादिष्ठ; मसालेदार (*spicy*); 8. (*of colours*) चटकीला; 9. (*of voice*) गंभीर; 10. (*amusing*) मनोरंजक; 11. (*of mixture*) गाढ़ा; ~**es,** धन, धन-सम्पत्ति*, धन-दौलत*, समृद्धि*; ~**ly,** प्रचुर मात्रा* में; पूर्ण रूप से, पूर्णतया, पूर्णतः, पूर्णरूपेण; ~**ness,** धनाढयता*, दौलतमन्दी*; प्रचुरता*, विपुलता*, समृद्धि*; बहुमूल्यता*।
> रिच; रिच्-इज़; रिच्/लि, ~निस

**rick,** गरी*, पयाल का गाँज, पोरवट, पोरौटी*। > रिक

**rickets,** सूखा, सुखंडी*। > रिक्-इट्स

**rickety,** 1. सूखारोगी; 2. (*shaky*) डाँवाँडोल; 3. (*fragile*) टुटियल, जर्जर।
> रिक्-इटि

**ricksha(w),** रिकशा। > रिक्शॉ:

**ricochet,** *n.*, उछाल*; छिछली*; *v.*, छटकना, छटकता जाना, छिछलना, टप्पा खाना। > रिकॅशे'ट = रिकॅशे

**rictus,** वक्त्रायाम। > रिक्टॅस

**rid,** दूर क०, मुक्त क०; get ~ of, से पिंड छुड़ाना, से पीछा छुड़ाना; ~**dance,** छुटकारा। > रिड; रिडॅन्स

**riddle,** *n.*, 1. पहेली*, बुझौअल*, प्रहेलिका*; 2. (*enigma*) रहस्य; 3. (*sieve*) छलनी*; —*v.*, 1. (*talk in riddles*) पहेली* बुझाना; 2. (*unriddle*) पहेली* सुलझाना, बुझाना या हल क०; 3. (*sift*) छानना; 4. (*perforate*) छलनी* कर देना; 5. (*find flaws*) दोष निकालना। > रिडॅल

**ridden,** अभिभूत, वशीभूत, अधीन।
> रिडॅन

**ride,** 1. चढ़ना, सवारी* क०, सवार होना; चढ़ाना; 2. (*move along*) चलना; चलाना; ले जाना; 3. (घोड़े पर चढ़कर) पार क०; 4. (*float*) तैरना, तिरना; 5. (*at anchor*) लंगर डाले रुका रहना; 6. (*control*) वश में रखना, नियंत्रित रखना, सताना, पर अत्याचार क०; ~ **out,** बच निकलना; —*n.*, 1. सवारी*, सैर*; घुड़सवारी*; 2. (*track*) पथ; 3. (*mil.*) घुड़सवार दस्ता। > राइड

**rider,** 1. सवार, चढ़नेवाला, आरोही; घुड़सवार, अश्वारोही; 2. (*amendment*) संशोधन; 3. (*add. clause*) अनुवृद्धि*; 4. (*of balance*) आरोही; 5. (*math.*) प्रश्न।
> राइड्-अॅ

**ridge,** 1. (*of mountain*) कटक; पर्वत-श्रेणी*; 2. (*back*) रीढ़*, पीठ*; 3. (*of field*) मेंड़*, डाँड़, डौल; 4. (*top*) चोटी*; 5. (*of roof*) मँगरा, मगरी*, चोटी*; 6. (*on cloth*) लकीर*; ~**-piece,** ~**-pole,** ~**-tree,** बँडेर*; ~**-roof,** काठी छत*। > रिज

**ridicule,** *n.*, उपहास, खिल्ली*, विद्रूप; —*v.*, का उपहास क०, खिल्ली* या हँसी* उड़ाना। > रिड्-इक्यूल

**ridiculous,** 1. हास्यास्पद; 2. (*absurd*) बेतुका। > रिडिक्यूलॅस

**riding,** घुड़सवारी*; सवारी*।
> राइड्-इन्ग

**rife,** 1. फैला हुआ, प्रबल, प्रचलित; 2. (*plentiful*) प्रचुर, विपुल; 3. (*abounding in*) से भरा हुआ, भरपूर, परिपूर्ण।
> राइफ़

**riffle** (*groove*), खाँचा, अवखातिका*।
> रिफ़ॅल

**riff-raff,** क़ुली-कबाड़ी, निम्न-वर्ग।
> रिफ़्रॅफ

**rifle,** *n.*, राइफ़ल*; *v.*, 1. (*ransack*) छान डालना, लूटना; खाली क०; 2. (*make grooves*) झिरी* काटना; 3 राइफ़ल* चलाना; ~**r,** लुटेरा; ~**man,** बन्दूकची। > राइफ़ॅल

**rift,** *n.*, 1. दरार*, दरज*; 2. (*fig*) अनबन*; ~**-valley,** विभ्रंश-घाटी*; —*v.t.*, फोड़ना; —*v.i.*, फटना। > रिफ़्ट

**rig,** *n.*, 1. (*of ship*) मस्तूल-पाल आदि की सज्जा*; 2. (*equipment*) साज़-सामान; 3. (*dress*) पोशाक*; 4. (*deceit*) तिकड़म, युक्ति*, झाँसा; —*v.*, 1. (*equip*) सुसज्जित क०; 2. कपड़े पहनाना; 3. (*assemble*) पुर्जे जोड़ना; 4. (*set up hastily*) कामचलाऊ ढंग से तैयार क०; 5. (*manipulate*) चालाकी* से प्रभावित या संचालित क०; 6. (*comm.*) कृत्रिम रूप से भाव बढ़ाना या घटाना; ~**ging,** साज़-सामान।
> रिग; रिग्-इन्ग

**Rigel,** द्वितीय मृग, द्वितीय कालपुरुष।
> राइगॅल

**rigescent,** कठिनीभू। > रिजे'सॅन्ट
**right,** *adj.*, 1. (*proper*) ठीक, उचित; 2. (*suitable*) उपयुक्त; 3. (*just*) न्यायसंगत, न्याय्य, न्यायोचित, न्यायपूर्ण; 4. (*good*) अच्छा, नेक, धार्मिक; 5. (*correct*) ठीक, सटीक, सच्चा, सही, यथार्थ; 6. (*side of fabric*) सीधा; 7. (*sound*) स्वस्थ; 8. (*opp. to left*) दाहिना, दक्षिण; 9. (*straight*) सीधा, सरल; 10. (*of angle*) सम, लम्ब; 11. (*of cone etc.*) लम्ब; —*v.*, 1. ठीक (या खड़ा) कर देना या हो जाना; सुधारना; के साथ न्याय क॰; —*n.*, 1. अधिकार, हक़; स्वत्व; 2. (*justice*) न्याय, इंसाफ़; 3. दक्षिण, दायाँ; दक्षिण पार्श्व; दाहिने हाथ का प्रहार; 4. (*pol.*) दक्षिणपक्ष, दक्षिणपन्थ; 5. (*pl.*) वास्तविकता*, वस्तु-स्थिति*; —*adv.*, ठीक; सीधे; अच्छी तरह* से, भली-भाँति*; अच्छा, उचित रीति* से; पूर्णतया, बिलकुल; दायें, दायीं ओर*; ~ and wrong, धर्माधर्म; ~ ascension, विषुवांश; set (put) ~, ठीक कर देना; ~ and left, चारों ओर; by ~, अधिकार से; वास्तव में; ~ away, तुरन्त। > राइट
**right-about,** *n.*, 1. पलटा, पूरी पलट*; 2. (*opp. direction*) उलटी या विपरीत दिशा*; —*adv.*, पलटा खाकर, एकदम पलटकर; ~ **face,** *n.*, 1. पलटा; 2. (*fig.*) कायापलट; —*interj.*, पीछे मुड़। > राइटॅबाउट
**right-angled,** समकोण। > राइटैन्गॉल्ड
**right-down,** पक्का। > राइट्डाउन
**righteous,** 1. (*virtuous*) धार्मिक, धर्मात्मा, सदाचारी, धर्मपरायण; 2. (*of acts*) धार्मिक, अच्छा, नेक, धर्म्य, न्यायसंगत; 3. (*justified*) सकारण। > राइचॅस
**rightful,** 1. न्यायपूर्ण, न्यायसम्मत, न्यायसंगत, उचित; 2. (*of owner etc.*) वैध, अधिकारी; 3. अधिकारपूर्ण। > राइट्फ़ुल
**right-hand,** दाहिना; विश्वस्त; ~**ed,** 1. दक्षिणहस्तिक; 2. दाहिना; 3. (*clockwise*) दक्षिणावर्त, दक्षिणावर्ती। > राइट्/हैन्ड, ~हैन्डिड
**right/ism,** दक्षिणपंथ; ~**ist,** दक्षिणपंथी। > राइट्/इज़्म, ~इस्ट

**rightly,** 1. (*fairly*) न्यायानुसार; 2. (*suitably*) उचित रीति* से; 3. (*correctly*) ठीक ही। > राइट्-लि
**right-minded,** सुबुध। > राइट्-माइन्डिड
**right-of-way,** मार्गाधिकार।
**right-winger,** दक्षिणपंथी। > राइट्-विन्ग्-अॅ
**rigid,** 1. (*inflexible*) दुर्नम्य, अनम्य; 2. (*set*) कड़ा, स्थिर; सख़्त, स्तंभित; 3. (*severe*) कड़ा, सख़्त, कठोर; ~**ity,** अनम्यता*; दृढ़ता*; कड़ाई*, सख़्ती*, कठोरता*। > रिजिड; रिजिड्-इटि
**rigmarole,** अनाप-शनाप, अण्ड-बण्ड। > रिग्मॅरोल
**rigor,** जूड़ी*; ~ **mortis,** शव-काठिन्य। > राइगॉः मॉःट्-इस
**rigor/ism,** 1. (*strictness*) कड़ाई*; 2. (*of opinions*) संकीर्णवाद; 3. (*austerity*) अतिसंयम; ~**ist,** संकीर्णवादी; अतिसंयमी; ~**ous,** 1. कड़ा, सख़्त, कठोर; 2. (*precise*) यथातथ्य, यथार्थ, परिशुद्ध। > रिगॅ/रिज़्म, ~रिस्ट, ~रॅस
**rigour,** 1. कड़ाई*, सख़्ती*, कठोरता*; 2. (*hardship*) कठिनाई*। > रिग्-अॅ
**rill,** *n.*, नदिका*, क्षुद्र सरिता*; *v.*, बहना। > रिल
**rille,** चन्द्रघाटी*। > रिल
**rim,** 1. (*edge*) किनारा, बाढ़*, बारी*; 2. (*of wheel*) नेमि*; हाल (*outer metal strip*); 3. (*of spectacles*) घेरा। रिम
**rime,** 1. *see* RHYME; 2. तुहिन, पाला, तुषार। > राइम
**rimose,** विदरित। > राइमोस
**rind,** 1. (*of tree*) छाल*; 2. (*of fruit, cheese*) छिलका; 3. (*of bacon*) चमड़ा; 4. (*fig.*) बाह्यरूप —*v.*, छीलना;। > राइन्ड
**rinderpest,** पशुप्लेग, कैटल प्लेग, पोंकनी*। > रिन्डॅपॅस्ट
**ring**[1], *n.*, 1. (*for finger*) अंगूठी*, मुद्रिका*; 2. (*circular band*) छल्ला, वलय; 3. घेरा; मंडल; चक्र; 4. (*of circus*) अखाड़ा; 5. (*group*) गुट्ट; —*v.*, 1. चक्कर काटना,

~ **rover**, जल-दस्यु; ~**-scape**, समुद्री दृश्य; ~**-shore**, ~**side**, समुद्रतट; ~**sickness**, जहाज़ी मतली*; ~**-urchin**, जलसाही*; ~**ward**, *adj*., समुद्राभिमुख; —*adv*., समुद्र की ओर*; ~**-water**, समुद्र-जल; ~**weed**, समुद्री शैवाल; ~**worthy**, यात्रायोग्य।

**seal**, *n*., 1. (*fish*) सील मछली*; 2. (*of document, also ring and fig.*) मोहर*, मुद्रा*, मुहर*; 3. (*token*) प्रतीक; 4. (*pledge*) प्रतिज्ञा*, वचन; 5. (*obligation*) बन्धन; ~ of confession, मौन-बन्धन; —*v*., 1. (*affix seal*) मोहर* लगाना, मुद्रांकित क०, 2. (*close*) मुहरबन्द क०, बन्द क०, 3. (*certify*) प्रमाणित क०, 4. (*confirm*) पक्का क०; 5. (*decide irrevocably*) सुनिश्चित क०, 6. (*fix*) जड़ना, बैठाना; ~ of office, पद-मुद्रा*; ~**er**, मुद्रांकक; ~**ed**, मोहरबंद। > सील; सील्-अॅ

**sealing**, मुहरबन्दी*, मुद्रांकण; ~**-wax**, (मोहरी)लाख*, लाह*। > सील्-इन्ग

**seam**, *n*., 1. (*in cloth*) सीवन*; 2. (*line of junction*) संधि*, संधिरेखा*; 3. (*fissure*) दरार*; 4. (*scar*) क्षतचिह्न; 5. (*layer*) परत*; —*v*., 1. (*in knitting*) धारियाँ* बनाना; 2. (*crack open*) दरार* पड़ना; 3. (*furrow*) खाँचा बनाना; 4. (*join*) जोड़ना; ~**-lace**, सीवन-बेल*; ~**less**, सीवनहीन; ~**stress**, दरज़िन*।
> सीम; सीम्लेस; सीम्लिस; से'म्-स्ट्रिस

**seamy**, 1. सीवनदार; 2. (*fig.*) जघन्य, बीभत्स। > सीम्-इ

**séance, seance**, 1. बैठक*; 2. (*of spiritualists*) आत्मायन। > सेआन्स

**sear**, *v.t*., 1. (*scorch*) झुलसाना; 2. (*cauterize*) दागना; 3. (*wither*) सुखाना, कुम्हला देना; 4. (*make callous*) कठोर बना लेना; —*v.i*., कुम्हलाना; —*adj*., कुम्हलाया हुआ; —*n*., कुत्ता (*of gun*)। > सिअॅ

**search**, *v*., 1. (*go over, look through*) की तलाशी* क० या लेना, छान डालना, छानबीन* क०, देख डालना; 2. (*a person*) की जामा-तलाशी* क०, नंगाझोली* क०; 3. (*look for*) खोजना, ढूँढ़ना, पता लगाना; 4. (*examine*) जाँचना; 5. (*penetrate*) पैठना, व्याप्त हो जाना; 6. (*pierce*) पार क०, —*n*., तलाशी*, छानबीन*; खाना-तलाशी* (*of house*); नंगा-झोली*, जामा-तलाशी*; खोज*, तलाश*, अन्वेषण; जाँच*, जाँच-पड़ताल*; ~**ing**, *n*., *cf*. SEARCH; —*adj*., 1. (*thorough*) सूक्ष्म; 2. (*penetrating*) भेदक; 3. (*sharp*) प्रचण्ड; ~**light**, सर्चलाइट, खोज-बत्ती*; ~**-warrant**, तलाशी-अधिपत्र। > सॅ:च

**season**, *n*., 1. (*winter etc.*) ऋतु*, मौसम; 2. (*of particular crop or activity*) मौसम, ऋतु*; 3. (*opportune time*) मौसम; 4. (*opportune moment*) मौक़ा, सुअवसर; 5. (*period of time*) अवधि*, (कुछ) समय, काल; 6. (*of a festival*) समय; —*v*., 1. (*with condiments*) नमक-मिर्च* मिलाना, छौंकना, बघारना; 2. (*flavour*) स्वादिष्ठ बनाना; 3. (*add interest to*) सरस या मज़ेदार बनाना, नमक-मिर्च* मिलाना; 4. (*temper*) नरम क०, हलका क०, 5. (*inure*) का अभ्यस्त या आदि बना देना; 6. (*mature*) पूर्ण रूप से तैयार क०, पक्का या परिपक्व कर देना; 7. (*mature, ripen*) पकना, पक्का हो जाना, तैयार हो जाना; 8. (*wood*, सीझना (*v.i.*); सिझाना (*v.t.*); for a ~, कुछ समय तक; in ~, 1 बाज़ार में (उपलब्ध); 2. मौक़े पर, उपयुक्त समय में; 3. (*early enough*) समय पर; 4. (*in heat*) मस्ती* में; in ~ and out of ~, मौक़े-बेमौक़े; ~**able**, 1. (*timely*) समयानुकूल; सामयिक, समयोचित; 2. (*opportune*) उपयुक्त, संगत; ~**al**, 1. मौसमी, ऋतु-; 2. ऋतुनिष्ठ; 3. (*recurring*) आवर्तक; ~**ed**, 1. (*of wood*) पका, सिझाया; 2. (*of troops*) अनुभवी; 3. (*inveterate*) पक्का, मँजा हुआ, घुटा हुआ; ~**ing**, 1. (*condiment*) मसाला; नमक-मिर्च* (*fig.*); 2. (*preparation*) पकाई*; ~**-ticket**, मौसमी टिकट।
> सीज़ॅन; सीज़ॅ/नॅबॅल, ~नॅल, ~निन्ग

**seat**, *n*., 1. आसन, सीट*; 2. (*of cycle etc.*) गद्दी*, सीट*; 3. (*chair*) कुरसी*; 4. (*buttocks*) चूतड़; 5. (*place*) स्थान;

अधिष्ठान; 6. (*home*) निवासस्थान; 7. (*base*) आधार; 8. (*of pants*) पीछा; —*v*., बैठाना, आसन देना; बैठ जाना, आसन ग्रहण क०; 2. (*elect*) निर्वाचित क०, 3 (~ 500) में 500 के लिए जगह* होना; 4 (*reseat*) नया आसन लगाना (*a chair*); 5. (*fix*) बैठाना; he has a good ~, उसका आसन कड़ा है। > सीट

**seating/** accommodation, बैठने का स्थान; ~ plan, बैठक-नक़्शा। > सीट्-इन्ग

**sebaceous,** वसामय। > सिबेशॅस

**secant,** *adj*., छेदक; *n*., 1 (*geom.*) छेदक, छेदक रेखा*; 2. (*trigon.*) व्युत्क्रम कोटिज्या*। > सीकॅन्ट

**sécateur(s),** कैंचा। > से'कॅटॅ:(ज़)

**seccotine,** *n*., गोंद; *v*., चिपकाना। > से'कॅटीन

**secede,** (से) अलग हो जाना; ~**r,** संबंध-विच्छेदक। > सिसीड; सि-सीड्-ॲ

**secern,** 1. अलग क०, 2. (*secrete*) निस्सारित क०; ~**ent,** *adj*., स्रावी; *n*., 1. (*organ*) स्रावक; 2. (*medicine*) स्रावक; ~**ment,** स्रावण। > सिसॅःन; सिसॅःनॅन्ट; सिसॅःनॅमॅन्ट

**secession,** सम्बन्ध-विच्छेद, अलहदगी*; ~**ist,** सम्बन्ध-विच्छेदी, पृथग्वादी ; पक्षत्यागी। > सिसे'शॅन

**seclude,** 1 अलग रखना, अलगाना; 2. (*screen*) एकांत बनाना; ~**d,** एकान्त, विविक्त। > सिक्लूड

**seclusion,** एकान्त , विविक्त। > सिक्लूश़ॅन

**seclusive,** अलग रहनेवाला, एकान्तप्रिय। > सिक्लूसिव

**second,** *adj*., 1. दूसरा, द्वितीय; 2. (*another*) दूसरा, भिन्न, अतिरिक्त (*also additional*); 3. (*inferior*) घटिया (*in quality*); गौण (*in importance*); अवर, मध्यम, मझला (*in rank*); ~ childhood, सठियापा; ~ person, मध्यम पुरुष; ~ to none, सर्वोत्तम; every ~ day, हर तीसरे दिन; —*adv*., दूसरे; —*n*., 1. द्वितीय, दूसरा; 2. (*of time*) सेकण्ड; 3. (*instant*) क्षण; 4. (*of angle*) विकला*; 5. (*aid*) सहायक; 6. (*pl.*) घटिया माल; —*v*., 1. (*assist*) सहारा देना; 2. (*support*) समर्थन क०, अनुमोदन क०, 3. (*further*) बढ़ावा देना, आगे बढ़ाना; 4. (*mil.*) के लिए अलग क०; 5 (*transfer*) स्थानान्तरित क०। > से'कॅन्ड

**secondarily,** गौणत:। > से'कॅन्डॅरॅलि

**secondary,** *adj*., 1. (*subordinate*) गौण, अप्रधान, उप-; अनु-, अनुषंगी (*as sensation*); 2. (*derived*) अप्रत्यक्ष, परोक्ष, अ-मौलिक; 3. (*supplementary*) अनुपूरक; 4. (*auxiliary*) सहायक; 5. (*of education*) माध्यमिक; 6. (*of root*) यौगिक; 7 (*in sequence*) द्वितीय; 8. (*botany*) परवर्ती, परवर्धी, उत्तर-; 9. (*chem., phys.*) द्वितीयक; —*n*., 1. (*deputy*) प्रतिनिधि; 2. (*satellite*) उपग्रह; 3. (*feather*) गौण पिच्छ; 4. (*wing*) पिछला पंख, पश्चपक्ष; ~ suffix, तद्धित प्रत्यय। > से'कॅन्डॅरि

**second/-best,** दूसरे दरजे का; ~-**class,** 1 (*inferior*) घटिया; 2. दूसरे दरजे का, दूसरी श्रेणी* का; ~**er,** अनुमोदक, समर्थक; ~-**hand,** 1. (*not new*) पुराना; 2. (*of news*) सुना-सुनाया; 3. (*not direct*) अप्रत्यक्ष; ~**ly,** दूसरे; ~-**rate,** घटिया, मामूली, साधारण।

**secrecy,** 1. (*state*) गुप्तता*, रहस्य; गोपनीयता*; 2. (*seclusion*) एकांत; 3. (*action*) छिपाव, दुराव, (सं)गुप्ति*, (सं)गोपन; 4. (*tendency*) दुराव, छिपाव, गोपनशीलता*। > सीक्-रिसि

**secret,** *adj*., 1. (*hidden*) गुप्त, छिपा हुआ; 2. (*to be kept* ~) गोपनीय, गुह्य; 3. (*clandestine*) गुप्त; 4. (*secluded*) एकान्त; 5. (*mysterious*) रहस्यमय, गूढ़; 5. (*secretive*) गोपनशील, छिपाऊ; —*n*., 1. भेद, रहस्य, मर्म; 2. (*mystery*) रहस्य (*also fig.*); open ~, प्रकट मंत्र; ~ agent, गुप्तचर; ~ parts, गुप्तांग; ~ service, खुफ़िया विभाग; ~**ly,** गुप्त रूप से, छिपे-छिपे, चोरी-छिपे। > सीक्-रिट

**secre/taire,** डेस्क; ~**tarial,** साचिविक; लिपिकीय; ~**tariat(e),** सचिवालय, मंत्रालय, सेक्रेटरियट। > से'क्रिटे'ॲ, ~रिॲल, ~रिॲट

**secretary,** 1. (*of govt.*) सचिव; 2. (*of organization*) मंत्री; 3. (*of person*) सेक्रेटरी, मुंशी; 4. डेस्क; ~ of state, 1. (*minister*) मंत्री; 2. (*foreign minister*) विदेश-मंत्री, परराष्ट्रमंत्री। > से'क्-रि-टॅ-रि

**secrete,** 1. (*hide*) छिपाना; 2. (*embezzle*) छिपाकर रखना, ग़बन क०, 3. (*produce by secretion*) स्रावित क०, निस्सारित क०। > सिक्रीट

**secretion,** 1. छिपाव; 2. स्रावण; स्रवण; 3. (*substance*) स्राव। > सिक्रीशॅन

**secretive,** गोपनशील, छिपाऊ। > सिक्रीटिव्=सीक्-रिटिव्

**secretory,** स्रावी, स्राव-। > सिक्रीटॅरि

**sect,** सम्प्रदाय, पंथ, मत। > से'क्ट

**sectarian,** *adj.*, 1. साम्प्रदायिक; 2. (*narrow*) कट्टर, मतांध; —*n.*, 1. (*member of a sect*) सम्प्रदायी; 2. सम्प्रदायवादी; **~ism,** साम्प्रदायिकता*, धार्मिक दलबंदी*; सम्प्रदायवाद; कट्टरपन; **~ize,** साम्प्रदायिक बना देना। > से'क्टे'ॲर्/इॲन, ~इॲनिज़्म; ~इॲनाइज़

**sectile,** छेद्य। > से'क्-टिल = से'क्टाइल

**section,** *n.*, 1. (*act of cutting*) काट*, कटाई*, छेदन; 2. (*part*) अंश, भाग, खण्ड, हिस्सा, टुकड़ा; 3. (*division*) भाग, विभाग, खण्ड; 4. (*of department*) अनुभाग, शाखा*, प्रशाखा*; 5. (*of a book etc.*) अनुच्छेद, परिच्छेद; 6. (*of a law*) धारा*, दफ़ा*; 7. (*group*) प्रवर्ग, वर्ग; 8. (*of people*) वर्ग, दल; 9. (*mil.*) सेक्शन, सेनामुख, टुकड़ी*; 10. (*conic etc.*) परिच्छेद; 11. (*microscopic*) काट*; —*v.*, विभाजित क०; काटना; **~al,** अनुभागीय; आंशिक; वर्गीय; प्रान्तीय; **~alism,** प्रान्तीयता*; जातिवाद, वर्गवाद; **~alize,** विभाजित क०; **~ally,** खंडत:। > से'क्शॅन

**sector,** 1 (*of circle*) त्रिज्य खण्ड, वृत्त खंड; 2. (*district*) क्षेत्र, अंचल, खण्ड; 3. (*instrument*) त्रिज्य यंत्र; **~ial,** 1 त्रिज्य-; 2. (*of teeth*) कर्तनकारी। > से'क्-टॅ; से'क्टॉ:र्-इॲल

**secular,** 1. (*temporal*) लौकिक, ऐहिक, सांसारिक, दुनियावी; 2. (*secularistic*) धर्मनिरपेक्ष; धर्मविरुद्ध, 3 (*of a century*) शतवार्षिक, शतवर्षीय; 4. (*lasting for ages*) दीर्घकालिक, चिरकालिक, चिरन्तन; ~ arm, राज्याधिकार; ~ clergy, धर्मप्रान्तीय (या अधर्मसंघीय) पुरोहितवर्ग; ~ state, धर्मनिरपेक्ष (या असाम्प्रदायिक) राज्य; **~ism,** 1. धर्मनिरपेक्षवाद; 2. (*secular spirit*) सांसारिकता*, ऐहिकता*; धर्मविरोध, **~ity,** धर्मनिरपेक्षता*; सांसारिकता*; **~ize,** लौकिक, सांसारिक, धर्मनिरपेक्ष या धर्मप्रान्तीय बना देना। > से'क्-यू-लॅ; से'क्यूलॅरिज़्म; से'क्-यू-लै-रि-टि; से'क्यूलॅराइज़

**secund,** एकपक्षकी। > सिकॅन्ड

**securable,** प्राप्य; सुरक्ष्य, रक्ष्य। > सिक्युॲरॅबॅल

**secure,** *adj.*, 1. (*safe*) सुरक्षित, निरापद; 2. (*free from anxiety*) निश्चिन्त; 3. (*firm, stable*) सुदृढ़, पक्का, मज़बूत; 4. (*sure*) निश्चित; 5. (*reliable*) विश्वस्त, विश्वसनीय; —*v.*, 1. सुरक्षित क०, की रक्षा* क०, सुरक्षा* का प्रबंध क०; 2. (*make firm*) पक्का क०, मज़बूत क०; 3. (*tighten*) कसकर बाँधना; 4. (*fasten*) जकड़ना, कसना; 5. (*confine*) बाँधना, बन्द क०, क़ैद रखना; 6. (*ensure*) सुनिश्चित क०; 7. (*reserve*) आरक्षित कर लेना; 8. (*guarantee*) ज़िम्मा लेना, आश्वासन देना; 9. (*obtain*) प्राप्त कर लेना; 10. (*a vein*) दबाना; 11. (*arms*) सँभालना। > सिक्युॲ

**securiform,** कुठाराकार। > सिक्युॲर्-इफ़ॉ:म

**security,** 1. (*safety*) सुरक्षा*, अभय; 2. (*freedom from care*) निश्चिन्तता*; 3. (*certainty*) निश्चय, निश्चितता*; 4. (*over-confidence*) अतिविश्वास; 5. (*carelessness*) असावधानी*, लापरवाही*; 6. (*safeguard*) रक्षा*, बचाव; 7 (*guarantee*) ज़मानत*, प्रतिभूति*, प्रत्याभूति*; प्रतिभू (*a person*); 8. (*pl.*) ऋणपत्र, ऋणाधार; ~ council, सुरक्षा-परिषद्*; ~ measure, सुरक्षा-उपाय। > सि-क्युॲर्-इटि

**sedan,** पालकी*; मोटरकार*। > सिडॅन

**sedate**, शान्त, प्रशान्त, गंभीर, सौम्य। > सिडेट

**sedative**, *adj.*(*n.*), उपशामक, शमक (औषध*), शामक। > से'डॅटिव्

**sedentary**, 1. (*sitting*) आसीन, बैठा हुआ; 2. (*characterized by sitting*) निषादी; 3. (*not migratory*) स्थानबद्ध; 4. (*stay-at-home*) घरघुसना, गृहप्रेमी; 5. (*accustomed to sit*) बैठा रहनेवाला; अभ्रमणशील। > से'डॅन्टॅरि

**sederunt**, बैठक*। > सिडिॲरॅन्ट

**sedge**, नरकट। > से'ज

**sedilia, sedile**, आसन। > सिडिल्-इ-ॲ; सिडाइलि

**sediment**, तलछट*, तलौंछ*, अवसाद; ~**ary**, तलछटी, अवसादी; ~**ation**, अवसादन। > से'ड्-इ-मॅन्ट; से'डिमे'न्टॅरि

**sedition**, राजद्रोह; ~**ist**, राजद्रोही। > सिडिशॅन

**seditious**, राजद्रोहात्मक, राजद्रोही। > सिडिशॅस

**seduce**, 1. (*lead astray*) बहकाना, पथभ्रष्ट क०; 2. (*corrupt*) भ्रष्ट क०, चरित्र बिगाड़ना; 3. (*a woman*) का शील भंग क०; ~**r**, बहकानेवाला; प्रलोभक। > सिड्यूस, सि-ड्यूस्-ॲ

**seducible**, प्रलोभ्य। > सि-ड्यूस्-इ बॅल

**seduction**, प्रलोभन। > सिडॅक्शॅन

**seductive**, सम्मोहक, विमोहक। > सि-डॅक्-टिव्

**sedulity**, अध्यवसाय। > सिड्यूल्-इटि

**sedulous**, अध्यवसायी, परिश्रमी। > से'ड्यूलॅस

**see**[1], 1. धर्मपीठ; 2. (*bishopric*) धर्मप्रान्त; 3. (*position of a bishop*) धर्माध्यक्षीय पद; Holy See, परमधर्मपीठ। > सी

**see**[2], 1. देखना; निहारना, अवलोकन क०; 2. (*understand*) समझना, देखना; 3. (*learn*) मालूम क०, जान जाना; 4. (*experience*) अनुभव क०, देखना; 5. (*imagine*) कल्पना* क०, देखना; 6. (*examine*) निरीक्षण क०, जाँचना, देखना; 7. (*grant interview*) से मिलना, भेंट* क०; 8. (*call on*) देखने जाना, मिलने जाना; 9. (*consult*) से सलाह* लेना, देखना; 10. (*escort*) साथ जाना या चलना, पहुँचाना; 11. (*deem*) समझना, के रूप में देखना; 12. (*take care*) का प्रबंध क०, ध्यान रखना, देखना; 13. (*make sure*) पता लगाना, देखना; 14. (*reflect*) विचार क०, सोचना; 15. (*in gambling*) स्वीकार क०; ~ fit, उचित समझना; ~ red, आग बबूला हो जाना; ~ **about**, प्रबंध क०, इन्तज़ाम क०; पर विचार क०; पता लगाना, जाँच* क०; ~ **after**, की देख-रेख* क०, देख-भाल* क०; ध्यान रखना; ~ **into**, जाँच* क०, निरीक्षण क०; समझना; ~ **off**, विदा क०; ~ **through**, 1. समझना, भाँपना, ताड़ जाना; 2. (*carry out*) पूरा क०, सम्पादित क०; 3. (*help*) की सहायता* क०; ~ **to**, का इंतज़ाम क०; की देख-रेख* क०, ध्यान रखना। > सी

**seed**, *n.*, 1. बीज; 2. (*origin*) बीज, मूल कारण; प्रारंभ; 3. (*semen*) बीज, वीर्य, शुक्र; 4. (*progeny*) सन्तति*; —*v.*, 1. (*of plant*) बीज उत्पन्न क० या गिराना, पक जाना; 2. (*sow*) बीज बोना; 3. (*sprinkle*) छिड़कना; 4. बीज निकालना; 5. (*sport*) छाँटना; go to ~, 1. (*of plant*) बीज उत्पन्न क०, में बीज पड़ना; 2. (*fig.*) अवनति* पर होना, पुराना हो जाना; ~-**bed**, ~-**plot**, 1. बियाड़; 2. (*fig., hotbed*) अड्डा; ~-**coat**, बीजावरण; ~-**drill**, बीजवपित्र; ~**ed**, 1. बीजदार; 2. बोया हुआ; 3. (*experienced*) प्रौढ़; ~**er**, बीजवपित्र; (किशमिश* से) दाने निकालने का यंत्र; ~**ing-machine**, वपित्र; ~**ling**, पौद*, पौध*; नवोद्भिद; ~-**lobe**, बीजपत्र; ~-**vessel**, फलभित्ति*; ~**y**, 1. बीजदार, बिजैला; 2. (*shabbily dressed*) फटीचर। > सीड

**seeing**, *n.*, दृष्टि*; *adj.*, देखता हुआ; —*conj.*, क्योंकि। > सीइन्ग

**seek**, 1. (*look for*) खोजना, ढूँढ़ना, तलाशना; 2. (*inquire after*) पता लगाना, पूछताछ* क०; अन्वेषण क०; 3. (*search, explore*) छान डालना, देख डालना; 4. (*resort to*) जाना; के पास जाना; 5. (*pursue*)

चाहना; 6. (*ask for*) माँगना; 7. (*attempt*) की कोशिश* क०, का प्रयत्न क०; ~**er,** अन्वेषक; जिज्ञासु (*after truth*)। > सीक; सीक्-अॅ

**seem,** प्रतीत होना, लगना, जान पड़ना; ~**ing,** *adj.*, प्रतीयमान; —*n.*, प्रतीति*; आभास (*semblance*); ~**ingly,** प्रतीयमानतः; ~**liness,** औचित्य; ~**ly,** 1. उचित, मुनासिब; 2. (*decorous*) शोभनीय; 3. (*in appearance*) सुहावना। > सीम; सीम्-इन्ग

**seep,** रिसना; ~**age,** 1. निस्यन्दन; 2. (*liquid*) निस्यन्द। > सीप; सीप्-इज

**seer,** 1. देखनेवाला, द्रष्टा; 2. (*sage*) ऋषि, मनीषी; 3. (*prophet*) नबी, पैग़म्बर। > सीअॅ

**seesaw,** *n.*, 1. झूमा-झूमी*, ढेंकी*; 2. (*movement*) उतार-चढ़ाव (*also fig.*); —*v.*, 1. झूमा-झूमी* खेलना; 2. (*vacillate*) आगा-पीछा क०; 3. घटना-बढ़ना; —*adv.*, 1. (*back and forth*) आगे-पीछे; 2. (*up and down*) ऊपर-नीचे; —*adj.*, चढ़ता-उतरता; घटता-बढ़ता। > सीसॉः

**seethe,** *v.i.*, 1. (*boil*) उबलना, खौलना; 2. (*bubble*) बुदबुदाना; 3. (*be agitated*) उत्तेजित होना, आंदोलित होना, हलचल* से भरा होना; —*v.t.*, उबालना, खौलाना। > सीद

**segment,** *n.*, 1. (*part*) खण्ड; 2. (*of orange etc.*) फाँक*; 3. (*of circle*) खण्ड; —*v.*, विभाजित क० या हो जाना; ~**al,** खण्ड-, खण्डीय; सखंड, खण्डयुक्त; ~**ation,** खण्डीकरण; खण्डीभवन; ~**ed,** खंडित, सखण्ड; विभक्त। > से'ग्मॅन्ट

**segre/gate,** *adj.*, अलग; अलग किया हुआ, पृथक्कृत; —*v.*, अलग क० या हो जाना, पृथक् क०, जुदा क०; ~**gation,** 1. (*act*) पृथक्करण; वियोजन; 2. (*state*) पार्थक्य; पृथग्वास; ~**gative,** 1. पृथक्कारी; 2. (*unsociable*) अलगाऊ। > से'ग्-रि/गिट (*adj.*), ~गेट (*v.*); से'ग्रिगेशॅन; से'ग्-रि-गे-टिव

**seiche,** जलदोलन। > सेश

**seigneur, seignior,** सामन्त, जागीरदार। > सेन्यॅः; सेन्-यॅ

**seigniory,** जागीर*। > सेन्यॅरि

**seine,** कोना-जाल। > सेन

**seismic,** भूकम्पी(य), भूकम्प-। > साइज़्-मिक

**seismo/gram,** भूकम्प-अभिलेख; ~**graph,** भूकम्प-लेखी; ~**graphy,** भूकम्प-लेखन; ~**logy,** भूकम्प-विज्ञान; ~**meter,** भूकम्प-मापी; ~**scope,** भूकम्प-दर्शी। > साइज़्मॅग्रैम; साइज़्मॅग्राफ़; साइज़्मॉग्रॅफ़ि; साइज़्मॉलॅजि; साइज़्-मॉम्-इ-टॅ; साइज़्मॅस्कोप

**seize,** 1. (*take hold of*) पकड़ लेना, (कसकर) पकड़ना; 2. (*snatch*) झपट लेना, छीनना; 3. (*capture*) जीत लेना; 4. (*arrest*) पकड़ना, गिरफ़्तार क०, बन्दी बनाना; 5. (*impound*) ज़ब्त क०, क़ुर्क़ क०; 6. (*understand*) समझना, समझ लेना, पकड़ना; 7. (*attack, of disease*) पकड़ना, आक्रान्त क०; 8. (*take advantage of*) से (तुरंत) लाभ उठाना; 9. (*lash*) कसकर बाँधना; 10. (*of machine*) रुक जाना, बन्द हो जाना, जम जाना, जाम होना; 11. (*law, put in possession*) क़ब्ज़ा दिलाना। > सीज़

**seizin, seisin,** क़ब्ज़ा। > सीज़्-इन

**seizure,** 1. (*see* SEIZE) पकड़*; गिरफ़्तारी*; ज़ब्ती*, अभिग्रहण, क़ुर्क़ी*; 2. (*of disease*) दौरा, झटका, ग्रह, आक्रमण। > सीझ़्-अॅ

**seldom,** बिरले ही, कभी-कभार, यदा-कदा, जब-तब। > से'ल्डॅम

**select,** *adj.*, 1. (*picked out*) चुनिन्दा; 2. (*excellent*) श्रेष्ठ, उत्कृष्ट, वरिष्ठ, प्रवर; 3. (*exclusive*) विशिष्ट, एकांतिक; गैरमिलनसार, एकान्तिक; ~ committee, प्रवर समिति*; —*v.*, चुन लेना, छाँटना, पसन्द क०; ~**ion,** 1. (*act*) वरण, चयन, छाँट*; 2. (*what is selected*) चयन; चयनिका* (*esp. of writings*); natural —, नैसर्गिक वरण; ~**ive** (~**ivity**), वरणात्मक(ता*), चयनात्मक(ता*); वरणशील(ता*); वरणक्षम(ता*); ~**or,** वरणकर्ता, चयक; वरणाधिकारी। > सिले'क्ट; सिले'क्/शॅन, ~टिव; सिले'क्-टिव्-इ-टि; सिले'क्टॅ

**seleno/centric,** चन्द्रकेंद्रिक; **~graphy,** चन्द्रभूगोल; **~logy,** चान्द्रिकी* ।
> सिलीनॅसे'न्-ट्रिक; से'लिनॉग्रॅफ़ि; से'लिनॉलॅजि

**self,** *adj.*, 1. (*uniform*) एकरूप; 2. (*of one colour*) इकरंगा; —*n.*, 1. (*ego*) अहम्, आत्मन्; 2. (*personality*) व्यक्तित्व; 3. (*soul*) आत्मा*; 4. (*selfishness*) स्वार्थ; —*prefix*, स्व-, आत्म-, स्वतः- । > से'ल्फ़

**self/-abandonment,** असंयम; **~-abasement,** आत्मतिरस्कार; **~-abnegation,** स्वार्थत्याग, आत्मत्याग; **~-absorption,** आत्मलीनता*; **~-abuse, ~-pollution,** 1. आत्मनिन्दा*; 2. आत्म-दुरोपयोग; 3. (*masturbation*) हस्तमैथुन; **~-accusatory,** आत्माभियोगात्मक; **~-accusation,** आत्माभियोग, दोष-स्वीकरण; **~-acting,** स्वतःक्रिय, स्वचालित; **~-addressed** envelope, अपने पते का या स्वनामांकित लिफ़ाफ़ा; **~-adjusting,** स्वसमंजक; **~-appointed,** 1. स्वयंनियुक्त; 2. (*of task*) स्वनिर्धारित; **~-assertive,** स्वाग्रही; **~-assumed,** स्वगृहीत; **~-assured,** आत्मविश्वासी; **~-centred,** आत्मकेंद्रित, स्वकेंद्रित; **~-collected,** धीर, धैर्यवान्; **~-coloured,** स्ववर्णी; इकरंगा; स्ववर्ण; **~-command,** आत्म-संयम; **~-communion,** आत्मचिन्तन; **~-complacence (cy),** आत्मसंतोष; **~-complacent,** आत्मसन्तुष्ट; **~-conceit,** अभिमान; **~-conceited,** अभिमानी; **~-condemned,** आत्मनिन्दित; **~-confessed,** आत्मघोषित; **~-confidence,** आत्मविश्वास; **~-confident,** आत्म-विश्वासी; **~-conquest,** आत्मविजय*; **~-conscious,** 1. (*shy*) संकोची, संकोच-शील; संकोच-भरा; 2. (*phil.*) आत्मचेतन; **~-consistent,** स्वसंगत; **~-contained,** 1. (*reserved*) अल्पभाषी; घुन्ना, चुप्पा; 2. (*controlled*) संयमी; 3. (*self-sufficient*) आत्मनिर्भर, आत्मभरित; 4. (*complete in itself*) स्वतःपूर्ण; **~-contempt,** आत्म-तिरस्कार; **~-contented,** आत्मसंतुष्ट; **~-contradiction,** स्वतोविरोध, स्वतो-व्याघात, अंतर्विरोध, परस्परविरोध, असंगति*; **~-contradictory,** स्वतोविरोधी; अंतर्वि-रोधी, परस्परविरोधी; असंगत; **~-control,** आत्मसंयम, आत्मनियंत्रण; **~-convicted,** आत्मदंडित; **~-deception,** आत्मप्रवंचना*; **~-defence,** आत्मरक्षा*; **~-denial,** आत्मत्याग, स्वार्थत्याग; **~-dependent,** आत्मनिर्भर, स्वावलंबी; **~-depreciation,** आत्मावमूल्यन; आत्म-निन्दा*; **~-destruction,** आत्मनाश, आत्म-संहार; **~-determination,** आत्मनिर्णय, स्वाधीनता*; **~-determined,** स्वाधीन; **~-devotion,** स्वार्थत्याग, आत्मोत्सर्ग; **~-display,** आत्मप्रदर्शन; **~-distrust,** आत्मविश्वासहीनता*; **~-educated,** स्वयं-शिक्षित, अताई; **~-education,** स्वयं-शिक्षा*; **~-educator,** स्वयंशिक्षक; **~-effacement,** अनात्मशंसा*; **~-effacing,** अनात्मशंसी; **~-elective,** स्वनिर्वाची; **~-esteem,** 1. स्वाभिमान; 2. (*pride*) अभिमान, अहंकार; **~-evident,** स्वयंसिद्ध, स्वतःप्रमाण; **~-examination,** आत्मपरीक्षा*; **~-existing,** स्वयंभू; **~-explaining, ~-explanatory,** स्वतःस्पष्ट; **~-expression,** आत्माभिव्यक्ति*; आत्मविकास; **~-feeder, ~-feeding,** स्वयंभर; **~-fertile,** स्वनिषेची; **~-fertility,** स्वनिषेचन; **~-forgetful,** निस्स्वार्थ; **~-glorification,** आत्मश्लाघा*; **~-governing,** स्वशासी; स्वाधीन; **~-government,** स्वशासन; स्वराज्य; **~-help,** स्वावलम्बन; **~hood,** 1. आत्मतत्त्व; व्यक्तित्व; 2. (*selfishness*) स्वार्थ; **~-humiliation,** आत्म-अव-मानना*; **~-hypnotism,** आत्मसम्मोहन; **~-importance,** अहंकार, अभिमान; **~-important,** अहंकारी; **~-imposed,** स्वगृहीत; **~-improvement,** आत्मसुधार; **~-inductance,** स्वप्रेरकत्व; **~-induction.** स्वप्रेरण; **~-inductive,** स्वप्रेरक; **~-indulgence,** असंयम, विषयासक्ति*; **~-indulgent,** असंयमी; **~-inflicted,** आत्मकृत; **~-interest,** स्वार्थ; **~-interested,** स्वार्थी ।

**selfish**, स्वार्थी, स्वार्थपरायण; **~ness**, स्वार्थ, स्वार्थपरता*। > से'ल्-फ़िश

**self/-knowledge**, आत्मज्ञान; **~less**, निस्स्वार्थ; **~-loading**, स्वयंभर; **~-love**, स्वार्थ; **~-luminous**, आत्म-दीप्त; **~-made**, स्वनिर्मित; **~-mastery**, आत्मसंयम; **~-opinion**, अभिमान; हठ, हठ-धर्म; **~-opinionated**, हठ-धर्मी; **~-pity**, आत्मदया*; **~-pollination**, स्वपरागण; **~-portrait**, आत्मचित्र; **~-possessed**, धीर, प्रशान्त; **~-possession**, आत्मसंयम; **~-praise**, आत्मश्लाघा*; **~-preservation**, आत्मपरिरक्षण, आत्मरक्षा*; **~-propagating**, स्वसंचारी; स्वप्रजननी; **~-propelled**, स्वचालित; **~-realization**, आत्मविकास, आत्मसिद्धि*; आत्मज्ञान, आत्मानुभूति*; **~-recording**, **~-registering**, स्वत:अभिलेखी; **~-regard**, स्वार्थ; स्वाभिमान, आत्मसम्मान; **~-regulating**, स्वत:नियामक; **~-reliance**, स्वावलंबन, आत्मनिर्भरता; **~-reliant**, आत्मनिर्भर; **~-renunciation**, आत्मत्याग; **~-repression**, आत्मदमन; **~-reproach**, आत्मभर्त्सना*; **~-repugnant**, असंगत, स्वतोविरोधी; **~-respect**, आत्मसम्मान, आत्मगौरव, स्वाभिमान; **~-respecting**, स्वाभिमानी; **~-restraint**, आत्मसंयम, आत्मनिग्रह; **~-revelation**, आत्माभिव्यक्ति*; **~-righteous**, दंभी; **~-sacrifice**, आत्म-बलिदान, आत्मत्याग; **~-sacrificing**, आत्मत्यागी; **~same**, वही, अभिन्न; **~-satisfaction**, आत्मसन्तोष; अहंकार; **~-satisfied**, आत्मसन्तुष्ट; दंभी, अहम्मन्य; **~-searching**, आत्मपरीक्षा*; **~-seeker**, स्वार्थी; **~-seeking**, *n.*, स्वार्थ; *adj.*, स्वार्थपरायण; **~-service**, स्वयंसेवा*; **~-shielding**, स्व-परिरक्षी; **~-slaughter**, आत्महत्या*; **~-sown**, स्वयंजात; **~-starter**, सेल्फ-स्टार्टर; **~-starting**, स्वत:प्रवर्त्ती; **~-sterility**, स्ववन्ध्यता*; **~-styled**, स्वघोषित; तथाकथित; **~-sufficiency**, आत्मनिर्भरता*; अभिमान; **~-sufficient**, आत्मनिर्भर; अभिमानी; **~-sufficing**, आत्मनिर्भर, स्वावलम्बी; **~-suggestion**, आत्मसुझाव; आत्मसम्मोहन; **~-supporting**, आत्मनिर्भर, स्वावलंबी; **~-surrender**, आत्मसमर्पण; **~-sustaining**, आत्मनिर्भर; स्वपोषी; **~-taught**, स्वयंशिक्षित, अताई; **~-torture**, आत्मयंत्रणा*; **~-will**, हठ; **~-willed**, हठ-धर्मी।

**sell**, 1. बेचना (*also fig.*), विक्रय क०; 2. (*deal in*) का व्यापार क०; (*betray*) के साथ विश्वासघात क०, 4. (*deliver up to*) के हवाले कर देना; 5. (*be sold*) बिकना; ~ off, औने-पौने क० या बेचना; **~er**, बेचनेवाला, विक्रेता। > से'ल, से'ल्-अॅ

**selling/-out**, विश्वासघात; **~-price**, विक्रय-मूल्य; **~-race**, नीलामी बाज़ी*। > से'ल्-इन्ग

**selvage, selvedge**, किनारा। > से'ल्-विज

**seman/teme**, अर्थतत्त्व, अर्थग्राम; **~tic**, **semasiological**, अर्थगत, अर्थ-, **~tics**, **semasiology**, अर्थविज्ञान। > सिमैन्/टीम, ~टिक; सिमेसिअॅलॉज्-इकॅल; सिमेसिऑलॅजि

**semaphore**, *n.*, 1. इंगक; संकेत-यंत्र; संकेत-पद्धति* (*system*); 2. (*mechanical arm*) संकेत-स्तंभ, संकेत-भुज; —*v.*, संकेत से सूचित क० या समाचार भेजना। > से'मॅफॉ:

**sematic** (*colour*), भयबोध (वर्ण)। > सि-मैट्-इक

**semblance**, 1. (*outward form*) आकृति*, रूप, आकार; 2. (*resemblance*) सादृश्य; 3. (*image, copy*) प्रतिरूप, प्रतिकृति*; 4. (*opp. to reality*) आभास; झलक*; 5. (*pretense, show*) दिखावा, प्रदर्शन, ढोंग। > से'मब्लॅन्स

**semen**, वीर्य, शुक्र। > सीमे'न

**semester**, 1. (*half-year*) आधा वर्ष; 2. सत्र। > सि-मे'स्-टॅ

**semi-**, अर्ध-; अल्प-, ईषत्-, नीम-; **~-annual**, अर्धवार्षिक; **~breve**, स्वर; **~-centennial**, अर्धशतवर्षीय; **~circle**,

अर्धवृत्त; ~circular, अर्धवृत्ताकार; ~colon, अर्धविराम; ~-conductor, अर्धचालक; ~-conscious, अर्धचेतन; ~-detached, जुड़वाँ; ~-diurnal, अर्धदैनिक; ~final, उपान्त; सेमीफ़ाइनल; ~-lunar, अर्धचन्द्राकार; अर्धचन्द्र-; ~-monthly, अर्धमासिक, पाक्षिक। > से'म्-इ

**seminal,** 1. शुक्रीय, शुक्र-; शुक्रमय; 2. (*reproductive*) प्रजनक, प्रजायी; 3. (*embryonic*) भ्रूणीय; 4. (*undeveloped*) प्रारंभिक; 5. (*germinative, promising*) बीजगर्भित। > सीम्-इनॅल = से'म्-इ-नॅल

**seminar,** 1. सेमिनार, परिसंवाद; 2. (*class*) सेमिनार, उपकक्षा*, अध्ययन-गोष्ठी*। > से'म्-इ-ना

**semi/narist,** गुरुकुल-शिष्य; **~nary,** 1. गुरुकुल; शिक्षणालय; 2. (*hotbed*) अड्डा। > से'म्-इ/नॅरिस्ट, ~नॅरि

**semination,** 1. (*sowing*) वपन; 2. (*dissemination*) प्रचार; बीजोत्पत्ति*। > से'मिनेशॅन

**seminiferous,** 1. बीजोत्पादक; 2. (*producing semen*) शुक्रजनक; 3. (*conveying semen*) शुक्रवाहक। > से'मिनिफ़ॅरॅस

**semi/-occasional,** विरल; **~-official,** अर्धसरकारी।

**semiology,** लक्षण-विज्ञान लाक्षणिकी*। > सीमिऑलॅजि

**semiprecious,** अल्पमूल्य। > से'म्-इप्रे'शॅस

**Semite, Semitic,** सामी, शामी। > सीमाइट = से'माइट; सि-मिट्-इक

**semi/tropical,** अर्ध-उष्णकटिबन्धी; **~vowel,** अर्धस्वर, अन्तःस्थ; **~-weekly,** अर्ध-साप्ताहिक।

**semolina,** सूजी*। > से'-मॅ-ली-नॅ

**sempiternal,** अनन्त। > से'म्-पिर्टःनॅल

**sempstress,** दरज़िन*। > से'म्-स्ट्रिस

**senary,** षड्धा। > सीनॅरि

**senate,** 1. (*of state*) राज्यसभा*; 2. (*of univ.*) सीनेट, अधिसभा*। > से'न्-इट

**senator,** सीनेटर, सीनेट-सदस्य। > से'नॅटॅ

**send,** *n.*, 1. (*of wave*) रेला, बहाव; 2. (*of ship*) उतार; —*v.*, 1. भेजना, प्रेषित क०; 2. (*propel*) चलाना, फेंकना, मारना; 3. (*grant*) प्रदान क०, भेज देना; 4. (*drive, bring into a state*) बना देना; 5. (~ *word*) कहला भेजना; **~ down,** निकाल देना; **~ flying,** 1. (~ *away*) निकाल देना; भगा देना; 2. धकेल देना; 3. (*rout*) हरा देना, तितर-बितर कर देना; **~ for,** बुला भेजना; मँगाना; **~ forth,** भेजना; छोड़ना; उत्पन्न क०; उत्सर्जित क०, विकीर्ण क०; प्रसारित क०; **~ off,** भेज देना; निकालना; विदा क०; **~ up,** ऊपर फेंकना; बढ़ाना; **~er,** 1. भेजनेवाला, प्रेषक; 2. (*instrum.*) प्रेषित्र; **~-off,** 1. विदाई*; 2. (*laudatory review*) प्रशंसा*, प्रशंसात्मक समीक्षा*; 3. (*start*) शुभारंभ। > से'न्ड

**senescence,** सठियाव। > सिने'सॅन्स

**senescent,** जीर्यमाण, बूढ़ा-सा। > सिने'सॅन्ट

**seneschal,** कारिंदा। > से'न्-इ-शॅल

**senile,** 1. (*of person*) जराजीर्ण, जराग्रस्त; 2. जरा-, जराजन्य, जरामूलक; जरासूचक। > सीनाइल

**senility,** जरा*, बुढ़ापा; जराजीर्णता*, सठियापा। > सि-निल्-इटि

**senior,** 1. (*older*) ज्येष्ठ; अग्रज; 2. (*of higher rank*) प्रवर, वरिष्ठ; उच्च; 3. सीनियर; **~ity,** ज्येष्ठता*; प्रवरता*, वरिष्ठता*; **~most,** ज्येष्ठ; वरिष्ठ। > सीन्-इअॅ=सीन्-यॅ; सीनिऑरिटि

**senna,** सनाय*। > से'न्-अॅ

**sennet,** तूर्यनाद। > से'न्-इट

**sensate,** *v.*, संवेदन होना; *adj.*, 1. संवेदनशील; 2. (*perceived*) संवेदित। > से'न्सेट (*v.*); से'न्-सिट (*adj.*)

**sensation,** 1. संवेदन; अनुभूति*, अनुभव; 2. (*excitement*) सनसनी*, उत्तेजना*; **~al,** संवेदनात्मक; सनसनीखेज़, सनसनीदार, क्षोभजनक; **~alism,** इन्द्रियार्थवाद, संवेदनवाद। > से'न्से/शॅन, ~शॅनॅल, ~शॅनॅलिज़म

**sense,** *n.*, 1. (*faculty*) इंद्रिय*, ज्ञानेंद्रिय*; 2. (*pl., sanity*) होश; 3. (*perception*) संवेद; संवेदन, अनुभूति*, अनुभव; 4. (*consciousness*) संज्ञा*, होश, चेतना*;

5. (*awareness, instinct*) बोध, बुद्धि*; 6. (*feeling*) भाव; 7. (*practical wisdom*) समझदारी*, समझ*; 8. (*discernment*) विवेक; 9. (*meaning*) अर्थ, अभिप्राय, तात्पर्य, भाव; 10. (*sentiment*) भाव, मत; 11. (*direction*) दिशा*, अभिदिशा*; —*v*., अनुभव क०, का बोध होना, महसूस क०, को लगना; common ~, सहज बुद्धि*; moral ~, धर्मबुद्धि*; ~ of direction, दिशा-बोध; ~ of humour, विनोद-वृत्ति*, ~ of taste, स्वाद-संवेद; make ~, सार्थक, उचित या संगत होना। > से'न्स

**sense/-cell,** संवेदी कोशिका*; **~less,** 1. बेहोश, अचेतन, संज्ञाहीन; 2. (*foolish*) मूर्ख, नासमझ; 3. (*meaningless*) निरर्थक; **~-organ,** ज्ञानेंद्रिय*।

**sensibility,** 1. संवेद-शक्ति*; संवेदनशीलता*; 2. (*emotionality*) भावुकता*, भावप्रवणता*; 3. (*oversensitiveness*) अतिसंवेदनशीलता*; 4. (*susceptibility*) प्रभावनीयता*; क़दरदानी*, गुणग्राहकता* (*to beauty*); एहसानमन्दी* (*to kindness*)। > से'न्-सि-बिल्-इ-टि

**sensible,** 1. (*reasonable*) समझदार (*of person*); उचित, समीचीन, युक्तियुक्त, तर्कसंगत; 2. (*perceptible*) (इंद्रिय-)गोचर, संवेद्य; अनुभवगम्य; 3. (*visible*) दृश्य (*of horizon*); 4. (*aware*) से अवगत या परिचित, का ध्यान रखनेवाला; 5. (*affected*) प्रभावित; 6. (*susceptible to*) प्रभावनीय; गुणग्राही, एहसानमन्द; 7. (*sensitive*) संवेदी, संवेदनशील; 8. (*appreciable*) अच्छा ख़ासा, पर्याप्त, काफ़ी। > से'न्सॅबॅल

**sensibly,** पर्याप्त मात्रा* में; समझदारी* से। > से'न्-सॅ-ब्लि

**sensitive,** 1. (*tender*) कोमलहृदय; (निन्दा* आदि का) तीक्ष्ण अनुभव करनेवाला; भावुक (*emotional*); अतिसंवेदनशील (*oversensitive*); 2. (*touchy*) चिड़चिड़ा, तुनकमिज़ाज; 3. (*sensory*) संवेदी; प्रतिसंवेदी (*responsive*); 4. (*of ear, eye, etc.*) सूक्ष्म, अतिसंवेदी; 5. (*of instruments, film, etc.*) सूक्ष्मग्राही, सुग्राही; 6. (*of market*) अस्थिर; ~ plant, लाजवन्ती*, छुई-मुई*। > से'न्-सिटिव=से'न्सॅटिव्

**sensitivity,** अतिसंवेदनशीलता*; भावुकता*; चिड़चिड़ापन; (प्रति)संवेदिता*; सूक्ष्मग्राहिता* सुग्राहिता*। > से'न्सॅटिव्-इटि

**sensitize,** सुग्राही बनाना; **~d,** सुग्राहीकृत, सुग्राहित। > से'न्-सि-टाइज़

**sensorium,** संवेदन-क्षेत्र। > से'न्सॉ:र्-इॲम

**sensory,** संवेदी, संवेदिक। > से'न्सॅरि

**sensual,** 1. (*of the senses*) ऐंद्रिय, इंद्रियजन्य, विषयसंबन्धी, वैषयिक, विषय-, इंद्रियग्राह्य; 2. (*voluptuous*) विषयी, विषयासक्त, इंद्रियलोलुप; 3. (*lustful*) कामुक; 4. (*sensory*) संवेदी; 5. इंद्रियार्थवादी; **~ism,** 1. भोगविलास, विषयासक्ति*; 2. (*hedonism*) विषयभोगवाद, सुखवाद, भोगवाद; 3. (*sensationalism*) इंद्रियार्थवाद; **~ist,** विषयी; सुखवादी, भोगवादी; इंद्रियार्थवादी; **~ity,** विषयासक्ति*; कामुकता*; **~ize,** इंद्रियग्राह्य बनाना; विषयासक्त बनाना। > से'न्शु=से'न्स्यू/ॲल, ~ॲलिज़्म, ~ॲलिस्ट, ~ ॲलाइज़; से'न्स्यूऐल्-इटि

**sensuous,** ऐंद्रिय, इद्रियगत, इंद्रिय-संबंधी; इंद्रियग्राह्य। > से'न्स्यूॲस

**sentence,** *n*., 1. (*gram*.) वाक्य; 2. (*of a court*) दण्डादेश, दण्डाज्ञा*, सज़ा*; 3. (*decision*) निर्णय, फ़ैसला; —*v*., दण्डादेश देना; **~d,** दण्डादेशित। > से'न्टॅन्स

**sentential,** 1. वाक्यगत; वाक्यात्मक; 2. निर्णयात्मक, दण्डात्मक। > से'न्टे'न्शॅल

**sententious,** 1. (*pithy*) सारगर्भित, अर्थगर्भित; 2. (*full of maxims*) सूक्तिपूर्ण; 3. (*pompous*) शब्दाडम्बरपूर्ण; आडम्बरी (*of person*); 4. (*moralizing*) उपदेशात्मक; 5. (*trite*) घिसा-पिटा, नीरस। > से'न्टे'न्शॅस

**sen/tience,** संवेदन, चेतना*; अधोचेतना*; **~tient,** संवेदी, संवेदनसमर्थ; सचेतन। > से'न्शि/ॲन्स, ~ॲन्ट

**sentiment,** 1. (*feeling*) भाव, मनोभाव; 2. (*opinion*) विचार, मत; 3. (*sentimentality*) भावुकता*; 4. (*idea*) भाव, भावना*; 5. (*lit.*) स्थायी भाव, रस; **~al,** 1. (*emotional*) भावुक, भावप्रवण (*of person*);

भावुकतापूर्ण (*of speech etc.*); 2. (*having feeling*) भावपूर्ण; 3. (*of sentiment*) भावात्मक; ~**ality**, भावुकता*, भावप्रवणता*; ~**alize**, भावुक बनना या बनाना।
> से'न्-टि-मॅन्ट; से'न्-टि-मे'न्/टॅल, ~टॅलाइज़; से'न्-टि-मे'न्-टैल्-इ-टि

**sentinel**, संतरी, पहरेदार, प्रहरी। > से'न्-टि-नॅल

**sentry**, संतरी; keep ~, पहरा देना; ~-**box**, संतरी-कोठरी*; ~-**go**, पहरा; ~-**post**, सन्तरी-चौकी*। > से'न्-ट्रि

**sepal**, बाह्यदल। > से'पॅल

**separable**, वियोज्य; पृथक्करणीय। > से'पॅरॅबॅल

**separate**, *adj.*, 1. अलग, पृथक्; 2 (*different*) भिन्न; 3. (*individual*) निजी, अपना; विशेष, विशिष्ट; 4. (*secluded*) एकांत; —*n.*, (*offprint*) अनुमुद्रण; —*v.*, 1. अलग या पृथक् क० या हो जाना; ~ estate, स्त्रीधन; ~ maintenance, निर्वाह-धन।
> से'पॅरिट (*adj.*, *n.*), से'पॅरेट (*v.*)

**separating**, पृथक्कारी। > से'पॅरेटिन्ग

**separation**, 1. (*act*) पृथक्करण, वियोजन; 2. (*state*) पार्थक्य, विच्छेद, वियुक्ति*; 3. (*division*) विभाजन; 4. (*divorce from bed and board*) निवास-पृथक्करण, विच्छेद।
> से'पॅरेशॅन

**separa/tism**, पृथक्तावाद, पार्थक्यवाद; ~**tist**, 1. पृथक्तावादी; 2. (*dissenter*) वियुक्त, भिन्नमतावलम्बी; ~**tive**, पृथक्कारी; ~**tor**, पृथक्कारक; मथित्र, मथने का यंत्र।
> से'पॅ/रॅटिज़्म, ~रॅटिस्ट, ~रॅटिव, ~रे-टॅ

**separatum**, अनुमुद्रण। > से'पॅरेटॅम

**sepia**, सीपिअ। > सीप्-यॅ=सीप-इअॅ

**sepoy**, सिपाही। > सीपॉइ

**sepsis**, पूति*, पूतिता*। > से'प्-सिस

**sept**, गोत्र, कुल। > से'प्ट

**septangular**, सप्तकोणीय।
> से'प्-टैन्ग्-ग्यु-लॅ

**septal**, पटीय, पट-। > से'प्-टॅल

**septate**, पटयुक्त। > से'प्टेट

**septcentenary**, सप्तशती*।
> से'प्ट्से'न्टीनॅरि

**September**, सितम्बर। > से'प्टे'म्बॅ

**septempartite**, सप्तभागी।
> से'प्टे'म्पाटाइट

**septenary**, *n.*, सप्तक; *adj.*, सप्त-, सप्तसंख्यक; सप्तवार्षिक।
> से'प्टीनॅरि = से'प्टिनॅरि

**septennial**, सप्तवर्षीय, सप्तवार्षिक।
> से'प्टे'न्यॅल=से'प्टे'न्-इअॅल

**septennium**, सप्ताब्द। > से'प्-टे'न्-इ-अॅम

**septentrional**, उत्तरी, उदीच्य।
> से'प्-टे'न्-ट्रि-अॅ-नॅल

**septet(te)**, सप्तक। > से'प्टे'ट

**septfoil**, सप्तशाखी चित्र। > से'प्ट्फ़ॉइल

**septic**, पूतिक, विषाक्त; ~ tank, सेप्टिक टैंक; ~**ity**, पूतिकता*, विषाक्तता*।
> से'प्-टिक; से'प्-टिसिटि

**septicaemia**, पूतिजीवरक्तता*।
> से'प्-टि-सीम्-इ-अॅ

**septicidal**, पटविदारक।
> से'प्-टिसाइडॅल

**septi/form**, सप्तरूप, सप्तविध; ~**fragal**, पटभंजक; ~**lateral**, सप्तभुज; ~**mal**, सप्तसंख्यक; ~**syllable**, सप्ताक्षर।

**septuagenarian**, सप्तति-वर्षीय।
> से'प्-ट्यू-अॅ-जि-ने'अॅर्-इ-अॅन

**Septuagesima**, सत्तरा।
> से'प्ट्यूअॅजे'स्-इ-मॅ

**septum**, पट। > से'प्टॅम

**septuple**, सातगुना, सप्तगुण।
> से'प्ट्यूपॅल

**sepulchral**, 1. समाधि-, क़ब्र* का; दफ़न का; 2. (*gloomy*) निरानन्द, मनहूस; 3. (*melancholy*) विषादमय।
> सिपॅल्क्रॅल

**sepulchre**, *n.*, क़ब्र*, समाधि*, मक़बरा; —*v.*, दफ़नाना। > से'पॅल्कॅ

**sepulture**, दफ़न। > से'पॅल्चॅ

**sequacious**, 1. (*servile*) पिछलगा, पिछलगू, ताबेदार, जीहुज़ूरिया, चापलूस, नीच; 2. (*logical*) युक्तियुक्त, तर्कसंगत, सुसंगत।
> सिक्वेशॅस

**sequel**, 1. (*continuation*) शेष; 2. (*consequence*) परिणाम; 3. (*complete lit. work*) उत्तरकथा*। > सीक्वॅल

**sequela,** उत्तरप्रभाव, परिणाम।
> सि-क्वील्-अॅ

**sequence,** 1. (*a succession*) अनुक्रम, ताँता, सिलसिला; 2. (*order of succ.*) क्रम; पूर्वापरता*; कथाक्रम (*of story*); 3. (*series*) माला*, श्रेणी*, अनुक्रम (*also math., music, etc.*); 4. (*sequel*) परिणाम; 5. (*of film*) दृश्य; 6. (*hymn*) अनुस्तोत्र; ~ of tenses, कालनियम। > सीक्वॅन्स

**sequent,** 1. (*subsequent*) परवर्ती, अनुवर्ती; 2. (*consequent*) अनुवर्ती; **~ial,** 1. आनुक्रमिक; क्रमिक; 2. (*consequent*) अनुवर्ती, परिणामिक।
> सीक्वॅन्ट; सिक्वे'न्शॅल

**seques/ter,** 1. अलग क०; 2. (*confiscate*) ज़ब्त क०; 3. अपने अधिकार में लेना; **~tered,** एकान्त; **~trate,** *see* SEQUESTER (2, 3); **~tration,** 1. पृथक्करण; 2. (*seclusion*) एकान्त; 3. ज़ब्ती।
> सि-क्वे'स्/टॅ, ~ट्रेट; सिक्वे'स्ट्रेशॅन

**seraglio,** अन्तःपुर, हरम, ज़नानख़ाना।
> से'रालिओ=सॅराल्यो

**serai,** सराय*। > से'राइ=सॅराइ

**seraph,** सेराफीम; **~ic,** सेराफीम-तुल्य, स्वर्गदूत-तुल्य, दिव्य।
> से'रॅफ़; से'-रैफ़्-इक=सॅरैफ़्-इक

**sere,** 1. (*bot.*) क्रमक; 2. (*of gun*) कुत्ता।
> सिअॅ

**serein,** झींसी*। > सॅरैन

**serenade,** *n.* (*v.*), सांध्यसंगीत, सांध्यगीत (गाना); प्रेमगीत। > से'रिनेड

**serenata,** संगीत-काव्य। > से'-रि-ना-टॅ

**serene,** 1. (*calm*) शान्त, प्रशांत; अविक्षुब्ध; 2. (*unclouded*) निरभ्र, स्वच्छ; 3. (*exalted*) महामहिम। > सॅरीन=सिरीन

**serenity,** शांति*, प्रशांति*; निरभ्रता*, स्वच्छता*। > सॅ=सि-रे'न्-इटि

**serf,** 1. (*feud*) कृषिदास; 2. (*slave*) दास; 3. (*oppressed*) पददलित; **~age, ~dom,** कृषिदासता*, कृषिदास-प्रथा*; दासता*।
> सॅःफ़; सॅःफ़्-इज; सॅःफ़्डॅम

**serge,** सर्ज, सरज। > सॅःज

**sergeant,** सारजेंट। > साजॅन्ट

**serial,** *adj.*, 1. क्रमिक, आनुक्रमिक, क्रम-; 2. (*published at intervals*) धारावाहिक, धारावाही; 3. (*science*) श्रेणीगत; —*n.*, धारावाहिक उपन्यास (कहानी*); ~ number, क्रमांक, क्रमसंख्या*; **~ize,** धारावाहिक निकालना; **~ly,** क्रमानुसार, क्रमशः।
> सिअॅर्/इअॅल, ~इअॅलाइज़, ~इअॅलि

**seriate,** पंक्तिबद्ध; श्रेणीबद्ध।
> सिअॅर्-इ-इट

**seriatim,** क्रमानुसार, क्रमशः।
> सिअॅरिएट्-इम

**sericeous,** 1. रेशमी; 2. (*downy*) रोमिल।
> सिरिशॅस

**sericulture,** कोशकीट-पालन, रेशम-उत्पादन। > से'-रि-कॅल्चॅ

**series,** 1. माला*, श्रेणी*, शृंखला*; 2. (*of events*) ताँता, सिलसिला, अनुक्रम; 3. (*math.*) श्रेणी*; in ~, श्रेणीबद्ध।
> सिअॅरीज़

**seringa,** चमेली*। > सॅरिन्ग्-अॅ

**serio-comic(al),** 1. रुलानेवाला भी और हँसानेवाला भी; रुदनहास्यकर; 2. (*pseudo-serious*) छद्मगंभीर।
> सिअॅरिअॅकॉम्/इक, ~इकॅल

**serious,** 1. गंभीर; 2. (*~-minded*) गंभीर, विचारशील, संजीदा; 3. (*important*) भारी, महत्त्वपूर्ण; 4. (*sincere, real*) वास्तविक, सच्चा; 5. (*critical, dangerous*) चिन्ताजनक, गंभीर, विकट, सख़्त; 6. (*of crime*) घोर, संगीन; are you ~? आप मज़ाक तो नहीं कर रहे हैं? क्या आप सच कह रहे हैं? > सिअॅर्-इअॅस

**sermon,** *n.*(*v.*), 1. प्रवचन (देना), धर्मोपदेश; 2. (*lecture*) उपदेश, सीख*; ~ on the Mount, पर्वत-प्रवचन; **~ize,** प्रवचन या उपदेश देना; **~izer,** उपदेशक।
> सॅःमॅन; सॅःमॅ/नाइज़, ~नाइ-ज़ॅ

**sero/logical,** सीरम-संबंधी; **~logy,** सीरम-विज्ञान।
> सिअॅरॅलॉज्-इकॅल; सिअॅरॉलॅजि

**sero/tine, ~tinous,** विलंबित।
> से'रॅटाइन; सि-रॉट्-इ-नॅस

**serous,** सीरमी। > सिअॅरॅस

**serow,** सेराव। > से'रो

**serpent,** 1. साँप, सर्प, भुजंग; 2. (*fig.*) धूर्त, धोखेबाज; 3. (*Satan*) शैतान; 4. (*astron.*) सर्प; ~**arius,** ~**-bearer,** सर्पधर; ~**-charmer,** सँपेरा; ~**iform,** सर्पाकार; ~**ine,** *adj.*, 1. सर्पिल; 2. (*sly*) धूर्त; विश्वासघाती; 3. (*coiled*) कुण्डलित; 4. (*winding*) सर्पगतिक; —*n.*, सर्पेन्टाइन; —*v.*, टेढ़े-मेढ़े चलना। > सॅ:पॅन्ट; सॅ:पे'न्-टि-फ़ॉ:म; सॅ:पॅन्टाइन

**serpiginous,** दद्रुण। > सॅ:पिजिनॅस

**serpigo,** दाद*, दद्रु। > सॅ:पाइगो

**serra,** क्रकच। > से'रॅ

**serrate, serriform,** क्रकची, दंदानेदार, दन्तुर। > से'रेट; से'रिफ़ॉ:म

**serration,** दंदाना, दाँता। > से'रेशॅन

**serried,** सटा हुआ, घना, संहत; **in ~ ranks,** कंधे से कंधा मिलाकर। > से'रिड

**serrulate,** सूक्ष्म दंदानेदार। > से'रुलेट

**serum,** सीरम। > सिअॅरॅम

**servant,** 1. नौकर, चाकर, भृत्य; 2. (*slave*) दास; 3. (*employee*) सेवक, कर्मचारी; 4. (*of state*) राजकर्मचारी, आफ़िसर, नौकर; 5. (*follower*) अनुचर, भक्त; ~**-maid,** नौकरानी*। > सॅ:वॅन्ट

**serve,** 1. (*God, country, in office, army, at altar*) सेवा* क०; 2. (*work*) काम क०, के रूप में काम क०; 3. (*a master*) का नौकर होना, नौकरी* क०; 4. (*aid*) सहायता* क०, मदद* देना; 5. (*profit*) लाभ पहुँचाना; लाभदायक होना, काम आना; 6. (*satisfy*) पूरा क०; 7. (*meet needs of*) की आवश्यकता* पूरी क०, का काम क०; की आपूर्ति* क०; 8. (~ *as*) का काम देना; 9. (*be sufficient*) के लिए पर्याप्त या काफ़ी होना; 10. (*be suitable*) के लिए उपयुक्त होना, काम देना, ठीक होना; 11. (*treat*) के साथ बरताव क०, व्यवहार क०, पेश आना; 12. (*food*) परोसना, परसना; 13. (*distribute*) देना; वितरण क०, बाँटना; सामने रखना; 14. (*customers*) देखना; 15. (*a summons*) तामील* क०; 16. (*a gun*) चलाना; 17. (*a sentence*) भुगतना; काटना; 18. (*tennis*) गेंद चलाना; 19. (*a female animal*) फाँदना, लाँघना; बाहना; 20. (*take revenge*) बदला लेना। > सॅ:व

**server,** सेवक। > सॅ:वॅ-अॅ

**service,** *n.*, 1. (*general*) सेवा* (*also in army*); 2. (*public employment*) राजसेवा*, सर्विस*; नौकरी*; 3. (*department*) विभाग, महकमा; विभाग के अधिकारी; 4. (*of a master*) चाकरी*, नौकरी*; 5. (*attendance*) खिदमत*, परिचर्या*, टहल*; 6. (*help*) सहायता*, सेवा*; उपकार; 7. (*benefit*) लाभ, फ़ायदा, नफ़ा; 8. (*religious* ~) अनुष्ठान, धर्मक्रिया*; उपासना*; 9. (*army*) सेना*; 10. (*of car etc.*) सफ़ाई*, सफ़ाई-धुलाई*; 11. (*supply*) आपूर्ति*; 12. (*of food*) परिवेषण, परोस; 13. (*distribution*) वितरण; 14. (*of bus etc.*) व्यवस्था*; परिवहन-व्यवस्था*; 15. (*set of utensils*) सेट, बरतन; 16. (*legal notification*) तामील*; 17. (*by male animal*) गर्भस्थापन; —*v.*, 1. सफ़ाई* क०, सफ़ाई-धुलाई* क०; 2. की आपूर्ति* क०; ~ **area,** प्रसार-सीमा*; **civil, public ~,** लोकसेवा*, सरकारी नौकरी*। > सॅ:व्-इस

**serviceable,** 1. प्रयोज्य, व्यवहार्य; 2. (*durable*) टिकाऊ; 3. (*useful*) काम का, उपयोगी; 4. (*obliging*) उपकारी। > सॅ:व्-इसॅबॅल

**service-man,** सैनिक; मिस्त्री।

**serviette,** नैपकिन*। > सॅ:विए'ट

**servile,** 1. (*flattering*) चापलूस, चाटुकार, 2. (*cringing*) जीहुजूरिया, ताबेदार; 3. (*mean*) नीच; 4. दास-; दासोचित; ~ **works,** दास-कर्म। > सॅ:वाइल

**servility,** चापलूसी*, ताबेदारी*, जीहुजूरियापन; नीचता*। > सॅ:-विल्-इ-टि

**servitude,** 1. दासता*, गुलामी*, पराधीनता*; 2. (*law*) अधिसेविता*, सुविधाभार; भोगाधिकार। > सॅ:व्-इट्यूड

**servo/-mechanism,** सहायक यन्त्र; ~**-motor,** सहायक या नियमन-मोटर*। > सॅ:वो/मे'कॅनिज़्म, ~मोटॅ

**sesame,** तिल। > से'सॅमि

**sesqui/centennial,** अध्यर्धशतवर्षीय; **~pedalian,** बहुक्षर ।
> सेॅस्-क्वि/सेॅन्टेॅन्यॅल, ~पिडेल्यॅन

**sessile,** 1. (*bot.*) अवृन्त; 2. (*zool.*) स्थानबद्ध । > सेॅसाइल

**session,** 1. (*meeting*) अधिवेशन, बैठक*; 2. (*period*) सत्र । > सेॅशॅन

**sessions/-court,** सत्र-न्यायालय, दौरा-न्यायालय; **~-judge,** दौरा-जज ।

**sestet,** छक्का । > सेॅस्टेॅट

**set**[1], *n.*, 1. (*number of things belonging together*) सेट; 2. (*collection*) समूह, कुलक; 3. (*series*) माला*; 4. (*of person*) गुट्ट, दल, वर्ग, मण्डली*, गिरोह; 5. (*radio etc.*) सेट; 6. (*graft*) कलम*; 7. (*drift*) झुकाव, रुख, प्रवृत्ति*; 8. (*direction*) दिशा*; 9. (*configuration*) आकृति*, ढाँचा, आकार; 10. (*posture*) भंगिमा*, ठवन*; 11. (*warp*) ऐंठ*, ऐंठन*, मरोड़*; 12. (*bend*) मोड़, झुकाव; 13. (*displacement*) सरकाव; 14. (*burrow*) बिल; 15. (*attack*) आक्रमण; 16. (*way dress etc. sits*) मेल; 17. (*paving stone*) चौका; 18. (*set scene*) मंच-सज्जा*, दृश्यबंध; 18. (*hardening*) कठोरीभवन ; 19. (*math.*) समुच्चय । > सेॅट

**set**[2], *adj.*, 1. (*fixed*) नियत, निश्चित; स्थिर; 2. (*immovable*) अटल, अचल; 3. (*resolute*) दृढ़; 4. (*obstinate*) हठीला; 5. (*prescribed*) निर्धारित; 6. (*conventional*) रूढ़िगत; 7. (*formal*) औपचारिक; 8. (*stereotyped*) घिसा-पिटा; 9. (*deliberate*) ज्ञानकृत; 10. (*hard*) कठोर, ठोस; 11. (*regular*) नियमित; 12. (*ready*) तैयार; 13. (*clear*) सुस्पष्ट; 14. (*strong*) मज़बूत, पक्का; ~ square, कोनिया*; ~ with, (*jewels etc.*) खचित, जड़ाऊ । > सेॅट

**set**[3], *v.t.*, 1. (*place*) रख देना; 2. (*put in right place*) बैठाना; 3. (*apply*) लगाना; 4. (*write down*) लिखना, लिपिबद्ध क०; 5. (*a watch etc. adjust*) ठीक क०; 6. (*prepare*) तैयार क०; 7. (*sharpen*) तेज़ क०, पैनाना, टेना, बाढ़* या धार* रखना, सान देना, बाढ़* पर चढ़ाना; 8. (*gems etc.*) जड़ना; 9. (*fix limit, time, etc.*) निश्चित क०; 10. (*assign*) ठहराना; 11. (*an example*) प्रस्तुत क०; 12. (*introduce*) चलाना, प्रवर्तित क०; 13. (*printing*) कम्पोज़ क०; 14. (*harden*) जमाना; —*v.i.*, 1. (*become firm*) दृढ़, पक्का या कड़ा हो जाना; पकना; 2. (*solidify*) जमना; 3. (*mature*) पकना, पक जाना; 4. (*of colour*) पक्का, हो जाना; 5. (*develop*) विकास पाना, दृढ़ हो जाना; 6. (*form fruit*) फल उत्पन्न क०, में फल बनना; 7. (*of face*) कठोर या कड़ा बन जाना; 8. (*of eyes*) पथराना; 9. (*of sun etc.*) अस्त हो जाना; 10. (*wane, decline*) घटना, क्षीण हो जाना, ढलना; 11. (*fit*) लगना, बैठना; 12. (की ओर*) बढ़ना, अग्रसर होना, चलना; **~ about,** शुरू क०, प्रारंभ क०, में लग जाना; **~ against,** 1. (*compare*) से तुलना* क०; 2. (*balance*) के मुक़ाबले में खड़ा क०; 3. उभारना; **~ aside,** 1. (~ *apart*) अलग क० या रखना, बचा रखना; 2. (*discard*) निकाल देना; छोड़ देना; 3. (*annul*) रद्द क०; **~ back,** 1. (*a clock*) पीछे क०; 2. (*needle*) पीछे घुमाना; 3. बाधा* डालना; **~ down,** रख देना; उतारना; लिखना, लिपिबद्ध क०; समझना, मानना; **~ forth,** बताना, घोषित क०; प्रस्थान क०; **~ in,** आरंभ होना; **~ off,** 1. (*a person*) प्रवृत्त क०, लगाना; 2. (*enhance*) बढ़ाना; 3. (*set in relief*) स्पष्ट क०, उभारना; 4. (*make explode*) दागना; **~ on,** उकसाना, उभारना; आक्रमण क०; **~ out,** 1. (*define, make out*) सीमांकन क०, निर्दिष्ट क०; 2. (*lay out*) लगाना; 3. (*exhibit*) प्रदर्शित क०; सजाकर रखना; 4. (*start*) चल पड़ना, रवाना होना, प्रस्थान क०; **~ to,** आरंभ क०; लड़ने लगना; ~ to music, स्वर में बाँधना; **~ up,** 1. खड़ा क० (*also fig.*); 2. (*raise to power*) प्रतिष्ठित क०, ऊपर उठाना; 3. लगाना; 4. पैदा क०; 5. (*establish*) स्थापित क०; बनाना; 6. (*start*) प्रारंभ क०; चलाना; 7. (*fit out a person*) साधन देना, जमाना, बसाना; 8. (*equip*) सज्जित क०; 9. (*stimulate*) प्रोत्साहन देना; 10. (*propound*) प्रस्तुत क०, प्रतिपादित क०; 11. (*printing*)

कोम्पोज़ क०; 12. (*a cry etc.*) मचाना; 13. (*heal*) चंगा क०। > से'ट

**set/-back,** 1. प्रतिरोध, गत्यवरोध, रुकावट*; धक्का; 2. (*relapse*) आवर्तन; **~-down,** झिड़की*; **~-in,** आरंभ, शुरू; **~-off,** 1. (*counterbalance*) प्रतितुलन; 2. (*counterpoise*) प्रतिभार; 3. (*compensation*) क्षतिपूर्ति*, मुआवज़ा; प्रतिकार; 4. (*law*) मुजराई*; 5. (*adornment*) अलंकरण; 6. (*departure*) प्रस्थान; **~-out,** प्रारंभ; प्रदर्शित वस्तुएँ*; **~-screw,** जमाऊ पेच; **~-to,** हाथापाई*; लड़ाई*; **~-up,** 1. संगठन; ढाँचा; 2. (*bodily posture*) ठवन*, मुद्रा*; 3. (परि)स्थिति*।

**seta,** शूक; **~cious, setose,** शूकमय। > सी-टॅ; सिटेशॅस; सीटोस

**seti/ferous, ~gerous,** शूकमय; **~form,** शूकाकार। > सिटिफ़ॅरॅस; सिटिजॅरॅस; सीटिफ़ॉःम

**seton,** बत्ती*। > सीटॅन

**settee,** 1. (*sofa*) कोच, सोफ़ा; 2. (*bench*) बेंच*। > से'टी

**setter,** 1. (*of verb*) रखनेवाला, बैठानेवाला ···; 2. (*of question-paper*) प्राश्निक; 3. (*mech.*) सेटर, निवेशक; **~-on,** उभारनेवाला। > से'ट्-अॅ

**setting,** 1. (*arrangement*) विन्यास; 2. (*framework*) चौखटा, घर; 3. (*of gem*) घर; 4. (*environment*) वातावरण, पर्यावरण, प्रतिवेश; 5. (*neighbourhood*) अड़ोस-पड़ोस, प्रतिवेश; 6. (*of stage*) मंच-सज्जा*, दृश्यबंध; 7. (*music*) संगीत; 8. (*placing*) स्थापन; 9. (*fixing*) जमाई*; 10. (*solidifying*) जमाव; 11. (*of sun etc.*) अस्तगमन। > से'ट्-इन्ग

**settle,** *n.*, बेंच*; *v.*, 1. (*take up residence*) बस जाना; 2. (*establish as resident*) बसाना; टिकाना; 3. (*colonize*) उपनिवेश बसाना, आबाद क०; 4. (*sit*) बैठ जाना; 5. (*place*) बैठाना; लगाना; 6. (*calm down*) शान्त, ठीक या स्थिर हो जाना या क०; 7. (*descend on*) पर छा ज़ाना; लग जाना; 8. (*subside*) धँसना, बैठ जाना; डूब जाना (*in liquid*); 9. (*become denser*) जम जाना; गाढ़ा, घना या ठोस हो जाना; पकना; 10. (*of liquid, become clear*) निथरना, साफ़ हो जाना; निथारना (*v.t.*); 11. (*reach an agreement*) समझौता कर लेना (*outside court*); 12. (*debts etc.*) चुकाना (हिसाब, ऋण), भुगतान क०; 13. (*a question*) सुलझाना; 14. (*a dispute*) निपटाना, तय क०; 15. (*decide*) निर्णय क०, निश्चय क०; 16. (*determine*) निर्धारित क०, तय क०; 17. (*put in order*) ठीक क०, व्यवस्थित क०, सजाना; 18. (*make permanent*) स्थिर क०; 19. (*give*) देना, प्रदान क०; 20. (*one's children*) के लिए व्यवस्था* क०, बसाना; 21. (*deal effectively with*) समाप्त कर देना; 22. ~ oneself to, में लग जाना। > से'टॅल

**settled,** 1. (*cf.* SETTLE)आवासी; बसा हुआ, आबाद; शान्त, धीर; चुकाया हुआ; निश्चित; निर्धारित; तय; समाप्त; व्यवस्थित; 2. (*firm*) दृढ़; दृढ़निश्चय; 3. (*regular*) नियमित; 4. (*of account*) बेबाक़। > से'टॅल्ड

**settlement,** 1. (*arrangement*) व्यवस्था*; 2. (*arranging*) व्यवस्थापन; 3. (*permanent ~ of land*) बन्दोबस्त; भूमिव्यवस्था*; 4. (*agreement, understanding*) समझौता; 5. (*of quarrel*) निपटारा; 6. (*of debt*) शोधन, परिशोधन, भुगतान; 7. (*decision*) निर्णय; 8. (*determination*) निर्धारण; 9. (*colony*) उपनिवेश; 10. (*hamlet*) बस्ती*; 11. (*residence*) आवास, अधिवास; 12. (*subsidence*) धँसन*; 13. (*conveyance of property*) हस्तान्तरण; दान। > से'टॅलमॅन्ट

**settler,** 1. (*colonist*) उपनिवेशी; 2. आबादकार, अधिवासी। > से'ट्-लॅ

**settling,** तलछट*, तलौंछ*; **~-tank,** निथार-टंकी*। > से'ट्-लिन्ग

**settlor,** अवस्थापक। > से'ट्-लॅ

**seven,** 1. सात, सप्त; 2. (*card*) सत्ता; **~fold,** सातगुना, सप्तगुण; **~teen,** सत्तरह, सत्रह, सप्तदश; **~teenth,** सत्तरहवाँ; **~th,** सातवाँ, सप्तम; **~tieth,** सत्तरवाँ, सप्ततितम; **~ty,** सत्तर, सप्तति (71 *etc.*, इकहत्तर, बहत्तर, तिहत्तर, चौहत्तर,

पचहत्तर, छिहत्तर, सतहत्तर, अठहत्तर, उनासी)। > से'वँन; से'वँन्टीन; से'वँन्-टि

**sever**, 1. (*separate*) अलग क०, पृथक् क०; 2. (*divide*) विभक्त क०; 3. (*cut off*) काट देना; 4. (*relations*) तोड़ देना, तोड़ना; 5. (*break*) टूट जाना; ~**able**, विच्छेद-नीय। > से'व्-अँ; से'वँरबॅल

**several**, 1. (*few*) अनेक, कई; 2. (*separate, distinct*) पृथक्, अलग; 3. (*different*) भिन्न, विभिन्न; 4. (*diverse, varied*) विविध; 5. (*respective*) अपना-अपना, निजी; 6. (*individual*) व्यक्तिगत; ~**ly**, अलग-अलग; ~**ty**, पृथक्त्व, पार्थक्य; निजी सम्पत्ति*। > से'वँरॅल; से'वँरॅलि; से'व्रॅल्-टि

**severance**, 1. विच्छेद; पृथक्करण; 2. (*of relations*) सम्बन्ध-विच्छेद। > से'वँरॅन्स

**severe**, 1. (*harsh*) कठोर, कड़ा, सख्त; 2. (*violent*) तीव्र, प्रचण्ड; 3. (*difficult*) कठिन; 4. (*serious*) गंभीर; 5. (*accurate*) सटीक, परिशुद्ध; 6. (*restrained*) संयत; 7. (*simple*) अनलंकृत, सादा; 8. (*heavy*) भारी; 9. (*sarcastic*) व्यंग्यपूर्ण, कटु। > सिविअँ

**severity**, कठोरता*, सख्ती*; प्रचण्डता*; कठिनता*; गंभीरता*; परिशुद्धता*; संयम; सादगी*; कटुता*। > सिवे'रिटि

**sew**, सीना; सिलाई* क०। > सो

**sewage**, गन्दा पानी, मलजल। > स्यूइज

**sewer**, 1. सीनेवाला, दरज़ी, दरज़िन*; 2. (*drain*) मोरी*, मलप्रणाल; ~**age**, मल-व्यवस्था*; मल-निर्यास; मलजल। > सो-अँ (1); स्यू-अँ (2); स्यूअँरिज

**sewing**, सिलाई*; ~-**machine**, सिलाई* की मशीन*। > सोइंग

**sex**, 1. लिंग; 2. (*eroticism*) काम, कामुकता*, काम-भावना*, कामवासना*, रत्यात्मकता*; 3. (*in literature*) सेक्स, घोर शृंगार; the fair ~, नारी-जाति*; the opposite ~, प्रतिजाति*; the stronger, ~, पुरुष-जाति*; ~ instinct, काम-प्रवृत्ति*; ~ appeal, यौनाकर्षण; ~**less**, नपुंसक; ~**ology**, यौन-विज्ञान, यौनिकी* ~-**ridden**, कामोन्मत्त। > से'क्स

**sexage/narian**, साठा, ~**nary**, साठ का; ~**sima**, साठा, ~**simal**, षाष्ठिक। > से'क्सजिनेअँरइअँन; से'क्सजीनॅरि; से'क्सजे'स्/इ-मॅ, ~इ-मॅल

**sexcentenary**, षट्शती*। > से'क्से'न्टीनॅरि

**sexennial**, षड्वार्षिक, षड्वर्षीय। > से'क्-से'न्-इ-अँल

**sext(e)**, मध्याह्निका*। > से'क्स्ट

**sex/tain**, षट्पदी; ~**tan**, छठे दिन आने-वाला; ~**tant**, सेक्सटैन्ट, षष्ठक; ~**tet**, षट्क; ~**ton**, गिरजादार; ~**tuple**, छगुना, षड्गुण। > से'क्सटेन; से'क्सटॅन; से'क्सटॅन्ट; से'क्सटे'ट; से'क्सटॅन; से'क्सटयूपॅल

**sexual**, 1. (*of, about sex*) यौन; 2. (*having sex*) लैंगिक; 3. (*of copulation*) मैथुनिक; ~ affinity, यौनाकर्षण; ~ instruction, यौन शिक्षा*; ~ intercourse, मैथुन; ~ organs, जननेंद्रियाँ*; ~ perversion, यौन-विकृति*; ~ pleasure, यौन सुख; ~ selection, काम-चयन; ~**ity**, 1. (*having sex*) लैंगिकता; 2. (*desire*) कामवासना*, कामुकता*। > से'क्स्यूअँल=से'क्शुअँल; से'क्-स्यू-ऐल्-इ-टि

**sexy**, 1. (*of person*) कामुक; 2. कामोत्तेजक। > से'क्-सि

**shabby**, 1. (*threadbare*) फटा-पुराना, जीर्ण-शीर्ण, जीर्ण; 2. (*shabbily dressed*) फटीचर; 3. (*dilapidated*) टूटा-फूटा; 4. (*deteriorated*) फटेहाल; दीन, दरिद्र, ग़रीब, विपन्न; 5. (*paltry*) तुच्छ, क्षुद्र; 6. (*disgraceful*) निन्द्य, घृणित, कमीना, नीच; 7. (*unfair*) अनुदार, अनुचित; 8. (*close-fisted*) कंजूस, कृपण। > शैब्-इ

**shabrack**, नमदा। > शैब्रैक

**shack**, कुटी*, झोंपड़ी*, कुटीर। > शैक

**shackle**, *n.*, 1. (*fetter*) बेड़ी*, निगड़*; 2. (*manacle*) हथकड़ी*; 3. (*metal loop*) कोंढ़ा, कुण्डा, शैकल; 4. (*fig.*) बेड़ी*, बन्धन; —*v.*, 1. बेड़ी* या हथकड़ी* डालना; 2. (*connect*) जोड़ना, मिलाना; 3. (*restrain*) बाधा* डालना, रोकना। > शैकॅल

**shaddock**, चकोतरा। > शैडॅक

**shade,** *n.*, 1. छाया* (*also area in the* ~; *darker part of picture*); 2. (*phantom*) छाया*, छायाभास, मरीचिका*; 3. (*ghost*) प्रेत, प्रेतात्मा*, भूत; 4. (*nuance*) सूक्ष्म भेद; आभाभेद (*of colour*); अर्थच्छटा*, अर्थभेद (*of meaning*); 5. (*colour*) रंग, रंगत*; 6. (*slight difference*) सूक्ष्म अन्तर, अल्पान्तर; 7. (*slight amount*) किंचित्, कुछ ही, थोड़ा सा, अल्पमात्रा*, लेशमात्र; 8. (*tinge*) संकेत, इंगित, आभा*; 9. (*of lamp*) ढक्कन; 10. (*of eyes*) नेत्ररक्षक; 11. (*of window*) परदा; 12. (*secluded place*) एकान्त; कुंज (*grove*); 13. (*pl. darkness*) अँधेरा; धुँधलका (*of evening*); 14. (*pl., Hades*) अधोलोक; in the ~, उपेक्षित; —*v.*, 1. पर छाया* क० या डालना; आच्छादित क०; आड़* क०; 2. (*cover*) ढकना; 3. धुंधला (*dark*), मन्द (*mild*) या उदास (*gloomy*) कर देना; 4. (*in drawing*) छायित क०; छाया* क०; 5. (*change*) क्रमशः (धीरे-धीरे) बदल जाना; या बदल देना। > शेड

**shading,** छायाकरण। > शेड्-इन्ग

**shadow,** *n.*, 1. (*thrown by a body*) परछाईं, छाया*; 2. (*reflected image*) प्रतिबिम्ब, परछाईं*, प्रतिच्छाया*; 3. (*inseparable companion, detective*) छाया*; 4. (*shade*) छाया*; 5. (*unreal thing*) छायाभास, मरीचिका*; 6. (*adumbration*) आभास, पूर्वभास; शकुन (*omen*); 7. (*trace*) लेशमात्र, गंध*; 8. (*ghost*) प्रेतात्मा*, भूत; 9. (*obscurity*) अप्रसिद्धि*, गुमनामी*; 10. (*shelter*) आश्रय, शरण*, छत्रच्छाया*, संरक्षण; 11. (*gloom*) विषाद, उदासी*; 12. (*darkness*) अँधेरा; 13. (*remnant*) अवशेष; ~ cabinet, छाया-मंत्रिमण्डल; —*v.*, 1. आच्छादित क०; धुंधला क०; 2. (*outline*) रूपरेखा* प्रस्तुत क०; 3. (*foreshadow*) का आभास देना; 4. (*follow*) के पीछे लगा रहना, साथ लगा फिरना; ~-**play,** छाया-नाटक, छाया-नाट्य। > शैडो

**shadowy,** 1. (*shady*) छायादार; 2. (*illusory*) असत्य, अवास्तविक, मायिक, मायामय; 3. (*dim*) धुंधला, अस्पष्ट। > शैड्-ओ-इ

**shady,** 1. छायादार; छायामय; 2. (*disreputable*) नीच, कुत्सित, निन्द्य। > शेड्-इ

**shaft,** 1. (*spear*) बरछा, कुन्त; 2. (*arrow*) बाण, तीर; 3. (*pole*) डण्डा, बल्ला; दण्ड; 4. (*column*) स्तंभ; 5. (*spire*) मीनार*, लाट*; 6. (*beam of light*) किरणपुंज; 7. (*of cart*) बम; 8. (*of bone, etc.*) काण्ड; 9. (*mech.*) शाफ़्ट, धुरा, दण्ड; 10. (*of mine*) कूपक; 11. (*vent*) निकास; 12. (*of satire etc.*) कटाक्ष। > शाफ़्ट

**shag,** झबरे बाल; रोयेंदार कपड़ा; कटा हुआ तमाकू; ~**gy,** 1. झबरा; 2. (*rugged*) खुरदरा। > शैग; शैग्-इ

**shagreen,** कीमुख्त। > शैग्रीन=शग्रीन

**shah,** शाह, बादशाह। > शा

**shake,** *v.i.*, 1. (*move*) हिलना, हिलना-डुलना, 2. (*tremble*) काँपना, थरथराना; 3. (*totter*) लड़खड़ाना, डगमगाना; —*v.t.*, 1. (*move violently*) झँझोड़ना, झकझोरना; 2. (*make tremble*) कँपाना; 3. (*make totter*) डगमगा देना; 4. (*brandish*) घुमाना; 5. (*fig.*) घबरा देना (*upset*); प्रभावित क०, पर गहरा प्रभाव डालना (*move*); विचलित क०, धक्का पहुँचाना (*shock*); 7. (*weaken*) डाँवाँडोल क०, दुर्बल कर देना, डगमगाना; ~ hands, हाथ मिलाना; ~ **down,** 1. (*fruit*) झाड़ना; 2. (*straw etc.*) बिछाना; 3. हिलाकर बैठाना; ~ **off,** से पीछा छुड़ाना; ~ **out,** हिलाकर खाली क०; हिलाकर गिराना; फैला देना; ~ **up,** (हिलाकर) मिलाना, जगाना, जागरूक क०, सचेत क०; हिलाकर ठीक क०; —*n.*, 1. हिलना, हल्लन, स्पन्दन, डोल; डगमगाहट*; 2. (*tremor*) कम्प, कम्पन; 3. (*jerk*) झटका; 4. (*fissure*) दरार*, विदर; 4. (*moment*) क्षण; 5. (*trill*) गिटकिरी*, मुरकी*; ~**down,** बिछौना, बिस्तर; ~-**out,** संकट; ~**r,** हल्लित्र; ~-**up,** 1. झकझोर; 2. (*fig.*) पूर्णपुनर्गठन। > शेक

**shaky,** 1. (*shaking*) कम्पायमान; 2. (*unsteady*) अस्थिर; डाँवाँडोल; 3. (*not strong; unsound*) कमज़ोर, कच्चा; 4. (*unreliable*) अविश्वसनीय, कच्चा। > शेक्-इ

**shale,** स्लेटी पत्थर; **~-oil,** शिला-तेल। > शेल

**shalloon,** हलका ऊनी कपड़ा। > शॅलून

**shallop,** नौका*, डोंगी*। > शॅलॅप

**shallot,** छोटा प्याज़। > शॅलॉट

**shallow,** *adj.*, 1. (*also of a vessel*) छिछला, उथला; 2. (*of a person*) उथला, छिछला, ओछा; 3. (*of trivial*) ओछा, हलका, सतही, ऊपरी, छिछला; —*n.*, उथला जल, छिछला स्थान; —*v.*, छिछला क० या हो जाना। > शैलो

**shaly,** स्लेटी। > शेल्-इ

**sham,** *v.*, बनना, का स्वाँग भरना, का अभिनय क०; —*n.*, 1. (*pretence*) ढोंग, बहाना, कपट, दिखावा; पाखंड (*hypocrisy*); 2. (*deception*) धोखा, कपट; 3. (*fake*) नक़ल*; 4. (*a person*) ढोंगी, पाखण्डी, कपटी; —*adj.*, 1. (*pretended*) कृत्रिम, बनावटी, छद्मी; 2. (*counterfeit*) जाली, खोटा; 3. (*false*) झूठा, मिथ्या, अयथार्थ 4. (*imitated*) नक़ली; ~ fight, छायायुद्ध, छद्म-युद्ध; **~ming,** बहानेबाज़ी*। > शैम; शैम्-इन्ग

**shaman,** शामन; **~ism,** शामानी धर्म। > शॅमॅन, शॅमॅनिज़म

**shamble,** *v.*, पैर घसीटकर चलना; *n.*, भद्दी चाल*। > शैम्बॅल

**shambles,** 1. (*slaughter house*) क़साई-ख़ाना, बूचड़खाना; 2. (*mart*) क़लिया बाजार; 3. (*place of bloodshed*) भीषण रणक्षेत्र; 4. (*mess, muddle*) गड़बड़-घोटाला। > शैम्बॅल्ज़

**shame,** *n.*, लज्जा*, लाज*, शरम*, हया*, व्रीडा*; 2. लज्जाशीलता*, शरमिन्दगी*; 3. (*disgrace*) कलंक; बदनामी*; 4. लज्जा* की बात*; —*v.*, लज्जित क०; बदनाम क०; कलंकित क०; बाध्य क०, मजबूर क०; put to ~, 1. लजवाना, लज्जित क०; 2. (*outshine*) मात कर देना; **~faced,** 1. (*shy*) लज्जाशील, झेंपू, लज्जालु; संकोची; 2. (*ashamed*) लज्जित; **~ful,** लज्जाजनक, शर्मनाक; घृणित, घिनावना; **~less,** 1. निर्लज्ज, बेशरम; 2. (*impudent*) ढीठ, धृष्ट। > शेम; शेम्/फ़ेस्ट, ~फ़ुल, ~लिस

**shammy,** साँभर-चर्म। > शैम्-इ

**shampoo,** *n.*(*v.*), केशमार्जन (क०), मालिश* (क०), संवाह (क०), संवाहन। > शैम्पू

**shamrock,** तिपतिया*। > शैम्रॉक

**shanghai,** अपहरण क०। > शैन्ग्हाइ

**shank,** 1. (*leg*) टाँग*; 2. (*shinbone*) नली*, नरहर*; 3. (*shaft*) डण्डा, डण्डी*, दण्ड; 4. (*of sword*) दुम्बाला; 5. (*stalk*) वृन्त, डण्ठल; ~ **off,** झड़ जाना; ride on ~'s mare, पैदल चलना। > शैन्क

**shantung,** कच्चा रेशमी कपड़ा। > शैन्टॅन्ग

**shanty,** झोंपड़ी*, कुटिया*। > शैन्-टि

**shapable,** सुघट्य। > शेपॅबॅल

**shape,** 1. (*physical*) आकार, शक्ल*, आकृति*; 2. (*figure*) आकृति*, डील-डौल; 3. (*appearance*) रूप; in the ~ of, के रूप में; 4. (*phantom*) छाया*, छायाभास; 5. (*kind*) प्रकार; 6. (*orderly arrangement*) सुगठित रूप; 7. (*last*) कलबूत; 8. (*mould*) साँचा; —*v.*, 1. (*make*) बनाना, गढ़ना, निर्माण क०; आकार या रूप देना; 2. (*adapt*) अनुकूल क०; 3. (*arrange*) व्यवस्थित क०; 4. (*organize*) संघटित क०; 5. (*plan*) की योजना* बनाना; 6. (*take ~*) रूप धारण क०, सुगठित या निश्चित रूप धारण क०; विकास पाना; **~less,** बेडौल, अनगढ़, भद्दा; **~ly,** सुडौल, सुघड़, सुन्दर; **~r,** रूपित्र, आकृतिकार। > शेप; शेप्/लिस, ~लि, ~अँ

**shard,** 1. (*potsherd*) ठीकरा, ठीकरी*; 2. (*fragment*) टुकड़ा; 3. (*hard covering*) शल्क। > शाड

**share,** *n.*, 1. (*of plough*) फाल; 2. (*portion*) अंश, हिस्सा, भाग; 3. (*equitable portion*) हिस्सा, अंश; 4. (*of capital*) शेयर, अंश; ~ and ~ alike, समान अधिकार से; go ~s, आपस में बाँटना; समान रूप से साझा लगाना; —*v.*, 1. (*apportion*) बाँटना, बाँट देना; 2. देना; 3. साझा लगाना; 4. (*participate*) में शामिल या सम्मिलित होना; 5. (*have shares in*) साझेदार या हिस्सेदार होना; 6. (*expenses*) में साझा

क०, में हिस्सा बँटाना; 7. (*experience in common*) का भागी होना। > शे'अॅ
**sharecropper**, बटाईदार।
**shareholder**, हिस्सेदार, अंशधारी, पत्तीदार, साझेदार। > शे'अॅहोल्ड
**sharer**, भागी, सहभागी। > शे'अॅर्-अॅ
**share-out**, बँटाई*। > शे'अॅराउट
**shark**, 1. हाँगर*, सोर; blue ~, दंदानी हाँगर*; hammerheaded ~, हथौड़ीसिरी ~; fresh-water ~, पढ़िना, पहिना*; 2. (*a person*) धूर्त, धोखेबाज़, ठग; —*v.*, धोखेबाज़ी* क०। > शाक
**sharp**, 1. (*of knife etc.*) पैना, तेज़, तीक्ष्ण, चोखा, तीखा; 2. (*with sharp point*) नुकीला; 3. (*pointed*) नोकदार, अनीदार; 4. (*well-defined*) सुस्पष्ट, सुनिश्चित; तीखा (चेहरा या नक़्श, *features*); 5. (*abrupt, angular*) तीखा; ~ bend, कैंची-मोड़; 6. (*pungent*) चरपरा, तीखा, तीक्ष्ण; 7. (*harsh*) कटु, कड़ा, कठोर; 8. (*violent*) तीव्र, तीक्ष्ण, प्रचण्ड, तेज़, उग्र; 9. (*shrill*) तीक्ष्ण, कर्णभेदी; 10. (*clever*) तेज़, कुशाग्रबुद्धि, चतुर; 11. (*crafty*) धूर्त, चालाक; 12. (*of eyes*) तेज़; 13. (*of look-out, vigilant*) कड़ा; 14. (*of light*) तेज़, तीव्र; 15. (*speedy*) तेज़; 16. (*brisk*) फुरतीला; 17. (*vigorous*) ज़ोरदार; 18. (*unvoiced*) अघोष; 19. (*music*) सामान्य स्वर से ऊँचा; 20. (*steep*) खड़ा, दुरारोह; —*adv.*, 1. (*exactly*) ठीक-ठीक; 2. (*music*) उच्च स्वर में; 3. (*briskly*) स्फूर्ति* से; 4. (*attentively*) ध्यान से; 5. (*alertly*) चौकसी* से; —*n.*, 1. (*needle*) सूई*; 2. (*swindler*) धोखेबाज़, घाघ; 3. (*music*) उच्च स्वर; 4. (*phonetics*) अघोष व्यंजन; —*v.*, 1. (*swindle*) धोखेबाज़ी* क०, धोखा देना, ठगना; 2. (*music*) उच्च स्वर में सुनाना। > शाप
**sharp-edged**, पैना।
**sharpen**, 1. (*see* SHARP) तेज़, कड़ा, तीखा ··· क० या हो जाना; 2. (*a knife*) धार* या बाढ़* रखना, सान देना, तेज़ क०, पैना क०, बाढ़* पर चढ़ाना। > शार्पन
**sharper**, धोखेबाज; card-~ पत्ताचोर। > शाप्-अॅ
**sharp/-set**, भूखा; ~**-shooter**, पक्का निशानेबाज़; ~**-sighted**, तीक्ष्णदृष्टि; ~**-witted**, प्रत्युत्पन्नमति; कुशाग्रबुद्धि।
**shatter**, 1. (*break to pieces*) टुकड़े-टुकड़े या चकनाचूर कर देना या हो जाना, चूर-चूर क० या होना; 2. (*wreck*) छिन्न-भिन्न क० या हो जाना; 3. (*spoil*) बिगाड़ना; बिगड़ जाना; 4. (*destroy*) नष्ट क० या हो जाना; ~**proof**, छितर-रोक। > शैट्-अॅ
**shave**, *v.*, 1. (*beard*) हजामत* बनाना, दाढ़ी* बनाना; 2. (*hair*) मूँड़ना; 3. (*wood etc.*) छीलना; 4. (*graze*) छू जाना, संस्पर्श क०; 5. (*cut*) काटना; —*n.*, 1. हजामत*, क्षौर; मुण्डन, मुँड़ाई*; 2. (*shaving*) छीलन*; 3. (*tool*) रुखानी*; 4. (*narrow escape*) बाल-बाल बचाव। > शेव
**shaver**, 1. (*razor*) उस्तरा, क्षुरक; 2. (*barber*) हज्जाम, नाई; 3. (*swindler*) ठग, धोखेबाज़। > शेव्-अॅ
**shaving**, *n.*, 1. (*act.*) हजामत*, क्षौर; मुण्डन; 2. (*clippings*) छीलन*, कतरन*; चैली* (*of wood*); —*adj.*, क्षौर-, हजामती। > शेव्-इन्ग
**shawl**, शाल*। > शॉ:ल
**she**, *pronoun*, वह*; *adj.*, मादा*; नारी*; ~**-ass**, गधी*; ~**-bear**, रीछनी*; ~**-cat**, ~**-devil**, चुड़ैल*; ~**-goat**, बकरी*; ~**-wolf**, वृकी*। > शी
**sheaf**, *n.*, 1. (*of corn-stalks etc.*) पूला, पूली*; 2. (*bundle*) गट्ठा, पुलिन्दा; —*v.*, पूला बाँधना। > शीफ़
**shear**, *v.*, 1. (*with scissors*) कतरना; 2. (*divest*) से वंचित क०; 3. (*fleece*) लूटना; 4. (*break*) फट जाना; टूट जाना; —*n.*, 1. (*pl.*) कैंचा; 2. (*action of shearing, its result*) कतरन*; 3. (*stress*) दबाव, प्रतिबल; 4. (*distortion*) अपरूपण; ~**ing stress**, अपरूपक प्रतिबल। > शिअॅ; शिअॅर्-इन्ग
**sheath**, 1. (*of sword*) म्यान; 2. (*covering*) आच्छद, आवरण, छादन; ग़िलाफ़, कोष। > शीथ
**sheathe**, म्यान में रखना; ग़िलाफ़ चढ़ाना; आच्छादित क०, ढकना। > शीद

**sheathing,** ग़िलाफ़; आवरण, चादर*। > शीद्-इन्ग

**sheave,** *n.*, घिरनी*, गराड़ी*, चरखी*; —*v.*, पूला बाँधना। > शीव्

**shed,** *n.*, सायबान, छप्पर, शेड; शाला*; —*v.t.*, 1. (*cause to flow*) बहाना; 2. (*cast off, as feathers, leaves, etc.*) झाड़ना; 3. (*diffuse*) फैलाना; 4. अलग क०, छोड़ देना; —*v.i.*, झड़ना। > शे'ड

**sheen,** 1. चमक*, चमक-दमक*; 2. (*fig.*) तड़क-भड़क*; ~**y,** चमकदार, चमकीला। शीन; शीन्-इ

**sheep,** 1. भेड़*, मेष; blue wild ~, भरल*; great Tibetan ~, न्यान; 2. (*leather*) मेषचर्म; 3. (*person*) दब्बू; black ~, कुल-कलंक; दुश्चरित्र; ~**fold,** भेड़शाला*; ~**ish,** 1. (*shy*) संकोची, मुँहचोर; 2. (*meek*) दब्बू। > शीप; शीप्-इश

**sheer**[1], *adj.*, 1. (*pure*) शुद्ध, विशुद्ध, अ-मिश्रित (*unmixed*); 2. (*mere*) निरा, मात्र (*after substantive*); 3. (*perpendicular, steep*) खड़ा; 4. (*of textiles*) पारदर्शक; —*adv.*, 1. (*completely*) पूर्णतया; बिल-कुल; 2. (*outright*) एकदम। > शिअॅ

**sheer**[2], *v.*, 1. (*deviate*) बहक जाना; 2. (*swerve*) मुड़ना; मोड़ना (*v.t.*); ~ **off,** कतराना; से अलग हो जाना; से जी चुराना; —*n.*, 1. (*deviation*) विचलन, बहक*; 2. (*upward slope*) उठान*। > शिअॅ

**sheet,** *n.*, 1 (*cloth*) चादर*; 2. (*shroud*) कफ़न; 3. (*of iron etc.*) चद्दर*, पत्तर, चादर*; 4. (*of paper*) ताव, तख़्ता, फलक; काग़ज़, पत्र; 5. (*layer*) चादर*, परत*; 6. (*wide expanse*) विस्तार; 7. (*rope*) रस्सी*; 8. (*newspaper*) अख़बार; ~ iron, चादरी लोहा; ~ lightning, लौका*, चद्दरी बिजली*, सौदामिनी*; —*v.*, 1. चादर* बिछाना; चादर* ओढ़ना; कफ़न ओढ़ना; 2. (*cover*) आच्छादित क०; 3. (*secure*) बाँधना, कसना; ~-**anchor,** 1. आकबती लंगर; 2. अवलंब, आश्रय; ~-**bend,** जुलाहा गाँठ*; ~**ed rain,** मूसलधार वर्षा*। > शीट

**sheik(h),** 1. शैख़; 2. चितचोर, साक्षात् कामदेव। > शेक

**sheldrake,** 1. शाह्-चकवा; 2. (*ruddy*) सुरख़ाब। > शे'लड्रेक

**shelf,** 1. टाँड़*, शेल्फ़, ताक़ (*in the wall*), ख़ाना; 2. (*ledge*) कगार; 3. (*sandbank*) रेती*, सैकत; on the ~, ताक़ पर। > शे'ल्फ़

**shell,** 1. (*of fruit etc.*) छिलका; छीम्बी* (*pod*); 2. (*of coconut*) खोपड़ी*; 3. (*of tortoise*) खोपड़ी*, कर्पर; 4. (*of shellfish*) सीप, सीपी*; शुक्ति*, शंख; 5. (*casing, cover*) खोल, कवच, आवरण, कोश, कोष; 6. (*earth-crust*) भूपटल; 7. (*frame*) ढाँचा; 8. (*outline*) रूपरेखा*, ख़ाका; 9. (*ammunition*) गोला; 10. (*outward show*) दिखावा, आडम्बर; —*v.t.*, 1. छिलका उतारना, छीलना; दाने निकालना; 2. (*bombard*) गोलाबारी* क०, गोले बरसाना; —*v.i.*, छिलना; come out of one's ~, संकोच त्यागना, अपने घेरे या दायरे से निकलना। > शे'ल

**shellac,** चपड़ा, शल्क-लाक्षा*। > शॅलैक

**shell/-bark,** अमरीकी अख़रोट; ~**fish,** शंख-मीन; कवच-प्राणी; ~**proof,** गोला-सह; ~-**shock,** मनोविकृति*; ~-**work,** सीपी-शिल्प।

**shelter,** *n.*, 1. (*refuge*) शरण*, आश्रय, पनाह*; 2. (*place of refuge*) शरणस्थान, आश्रय, पनाह*; 3. (*protection*) रक्षा*, सुरक्षा*; 4. (*that which protects*) आश्रय; 5. (*cabin*) कुटिया*, झोंपड़ी*; 6. (*screen*) आड़*, ओट*; 7. (*air-raid ~*) शरणगृह; —*v.*, शरण* देना, आश्रय देना; रक्षा* क०, आड़* देना, से बचाना; शरण* लेना, आश्रय लेना, पनाह* लेना; ~-**deck,** अड़तल डेक; ~**er,** शरणार्थी; ~**less,** निराश्रय; ~-**trench,** पनाह-खाई*। > शे'ल्-टॅ

**shelve,** 1. शेल्फ पर रखना; 2. तख़्ता लगाना; 3. (*abandon consideration*) ताक़ पर रखना; 4. (*cease to employ*) निकाल देना, अलग क०, हटा देना; 5. (*slope gently*) धीरे-धीरे या थोड़ा-थोड़ा ढलवाँ होना, अल्पप्रवण होना। > शे'ल्व्

**shelving,** अल्पप्रवण, मन्दढाल। > शे'ल्-विङ्ग

**shemozzle,** उपद्रव, हुल्लड़। > शिमॉज़ॅल
**Sheol,** अधोलोक। > शी-ओल
**shepherd,** 1. गड़ेरिया, मेषपाल, चरवाहा; 2. (*religious leader*) गुरु, धर्मगुरु; —*v.*, 1. भेड़ें* चराना; भेड़ें* पालना; 2. (*drive*) हाँकना; 3. (*lead*) का नेतृत्व क०, मार्ग दिखाना, ले चलना (*conduct*); ~**ess,** गड़ेरिन*। > शॆ'पॅड; शॆ'पॅडिस
**sherbet,** शरबत। > शॅ:बॅट
**sherd,** *see* SHARD. > शॅ:ड
**sherif, shereef,** शरीफ़। > शॅरीफ़
**she'riff,** शैरिफ़, सुमान्य, शासनाधिकारी। > शॆ'रिफ़
**sherry,** शैरी*। > शॆ'रि
**shibboleth,** 1. (*sign*) अभिज्ञान, संकेत-शब्द; 2. (*old-fashioned doctrine*) दक़ियानूसी विश्वास या सिद्धान्त। > शिबॅले'थ
**shield,** *n.*, 1. (*piece of armour*) ढाल*, चर्म, सिपर*; 2. (*protective plate*) कवच; आड़*, ओट*; 3. (*protector*) परिरक्षक; 4. (*coat of arms*) कुलचिह्न-फलक; —*v.*, रक्षा* क०, बचाना; ~**ing,** परिरक्षण। > शील्ड; शील्ड्-इन्ग
**shift,** *v.t.*, 1. (*move*) हटाना, खिसकाना; स्थानान्तरित क०, का स्थान बदलना; 2. (*change*) बदलना, बदल देना; 3. (*responsibility*) दूसरे पर डालना; —*v.i.*, 1. (*move*) हटना, खिसकना; चला जाना, जगह* बदलना; 2. (*change*) बदल जाना; 3. (*make* ~, *manage*) काम चलाना, का उपाय निकालना, 4. (*equivocate*) टालमटोल* क०; —*n.*, 1. (*of workmen*) पाली*; 2. (*expedient*) उपाय, युक्ति*, तरकीब*; 3. (*dodge*) चाल*, चकमा, दाँव; बहाना (*excuse*); 4. (*transfer*) स्थानान्तरण, बदली*, तबादला; 5. (*change*) परिवर्तन; 6. (*change in position*) विचलन, खिसकाव; अन्तरण; 7. (*substitution*) बदली*; ~**less,** असमर्थ; निरुपाय; ~**y,** 1. (*evasive*) बहानेबाज़; 2. (*tricky*) धूर्त; 3. (*resourceful*) विदग्ध, उपायी, चतुर। > शिफ़्ट; शिफ़्ट्-इ
**shilly-shally,** *adj.*, ढुलमुल; *n.*, हिचक*, हिचकिचाहट*, हिचर-मिचर*; —*v.*, आगा-पीछा क०, हिचकिचाना, हिचकना। > शिल्-इ-शैल्-इ
**shim,** *n.*(*v.*), पच्चर (जड़ना)। > शिम
**shimmer,** *v.*, टिमटिमाना, झिलमिलाना; —*n.*, टिमटिमाहट*, झिलमिलाहट*; ~**y,** झिलमिला, टिमटिमाता। > शिम्-अॅ; शिम्-अॅ-रि
**shimmy** (*wobble*), *v.*, डगमगाना, हिलना-डुलना, लड़खड़ाना; —*n.*, डगमगाहट*, लड़-खड़ाहट*। > शिम्-इ
**shin,** *n.*, 1. नली*, नरहर*; 2. (~-*bone*) अंतर्जंघिका*, नली*; —*v.*, चढ़ना; नली* पर ठोकर* मारना; ~-*guard*, नली-कवच। > शिन
**shindy,** शोरगुल, हल्ला, ऊधम, होहल्ला, उपद्रव। > शिन्-डि
**shine,** *v.*, चमकना (*also fig.*) 2. चमकाना; —*n.*, 1. चमक*; 2. (*brilliance*) दीप्ति*, आभा*; 3. (*sunshine*) धूप*। > शाइन
**shingle,** *n.*, 1. (*of wood*) (कोरछादी) तख़्ता, पटरा; 2. (*hair-style*) शिंगल; 3. (*pebbles*) (समुद्री) कंकड़; 4. (*pl., skin-disease*) कच्ची दाद*; —*v.*, तख़्ता लगाना। > शिन्ग्-गॅल
**shingly,** कंकड़ीला। > शिन्ग्-लि
**shining,** 1 चमकदार, देदीप्यमान, चमकीला; 2. (*fig.*) ज्वलन्त। > शाइन्-इन्ग
**shiny,** चमकदार। > शाइन्-इ
**ship,** *n.*, 1. जहाज़, पोत; 2. (*aircraft*) हवाई-जहाज़, विमान; —*v.*, 1. जहाज़ पर लादना या चढ़ाना; 2. जहाज़ से भेज देना; 3. (*send*) भेज देना; 4. जहाज़ पर लगा देना; 5. (*take* ~) जहाज पर चढ़ना या सवार होना; 5. (*take in water*) पानी से भरना; 7. (*of sailor*) जहाज़ पर नौकर बनना। > शिप
**ship/builder,** पोतनिर्माता, पोतकार, पोतशिल्पी; ~**building,** पोतनिर्माण; ~-**canal,** जहाज़ी नहर*; ~-**fever,** टाइफस; ~**load,** पोत-भार, नौ-भार; ~**master,** कप्तान; ~**mate,** सहनाविक; ~**ment,** 1. (*load*) नौभार; 2. (*loading*) नौभरण, लदान*; 3. (*transport*) नौ-परिवहन; ~**owner,** पोतधारी।

**shipper,** पोतवणिक। > शिप्-अॅ
**shipping,** 1. प्रेषण; 2. पोत-परिवहन, नौ-परिवहन; 3. (*ships*) बेड़ा, पोत-समूह; **~-articles,** नाविक क़रार; **~-bill,** लदान-पत्र। > शिप्-इन्ग
**shipshape,** ठीक-ठाक, सुव्यवस्थित। > शिप्शेप
**ship/-way,** पोतसन्तरण-मंच, जलावतरण-मंच, अवतरण-मंच; **~-worm,** नौकृमि; **~wreck,** *n.*, 1. पोतभंग; 2. (*wreckage*) पोत-अवशेष; 3. (*fig.*) विध्वंस, सर्वनाश, तबाही*; विपत्ति*; —*v.*, 1. पोतभंग कराना; भग्न कर देना; 2. (*ruin*) का सर्वनाश क०, बरबाद क०, नष्ट क०; **~wright,** *see* SHIPBUILDER; **~yard,** पोत-कारखाना, पोतनिर्माणी*।
**shire,** प्रान्त। > शाइअॅ
**shirk,** से जी चुराना, से भाग जाना; टालना; **~er,** कर्तव्य-त्यागी, जी चुरानेवाला; कामचोर। शॅ:क; शॅ:क्-अॅ
**shirr,** *n.*, 1. (*elastic thread*) लचीला तागा; 2. (*gathered trimming*) गोट*; 3. (*pleat*) चुनट*; —*v.*, चुनट* डालना। > शॅ:
**shirt,** कमीज़*; **~-front,** सीना; **~ing,** कमीज़* का कपड़ा; **~-waist,** कुरती*। > शॅ:ट; शॅ:ट्-इन्ग
**shiver,** *v.*, 1. सिहरना, ठिठुरना, काँपना; 2. (*shatter*) चकनाचूर कर देना, टुकड़े-टुकड़े कर देना या हो जाना; —*n.*, 1. सिहरन*, सिहरी*, कँपकँपी*, कम्पन; 2. (*fragment*) टुकड़ा; किरच* (*of glass etc.*); **~y,** 1. (*cold*) ठिठुरा हुआ; 2. (*terrifying*) डरावना, भयावह; 3. (*brittle*) भुरभुरा। > शिव्-अॅ; शिवॅरि
**shoal,** *n.*, 1. (*of fish*) गोल, झुण्ड; 2. (*of people*) भीड़*; 3. (*shallow place*) छिछला स्थान, उथला पानी; 4. (*sandbank*) रेती*; 5. (*pl., fig.*) फन्दे; ...*v.*, झुण्ड बनाना; —*adj.*, **~y,** छिछला। > शोल; शोल्-इ
**shock,** 1. धक्का, प्रघात, आघात, सदमा; 2. (*fig.*) धक्का, सदमा; 3. (*agitation*) संक्षोभ; 4. (*state of ~*) स्तब्धता*, जड़ता*, दहशत*; 5. (*of corn-sheaves*) ढेर; 6. (*of hair*) उलझा हुआ गुच्छा; **~ tactics,** आकस्मिक आक्रमण (*attack*) या कार्यवाही* (*action*); **~ therapy,** प्रघात-चिकित्सा*; **~ wave,** प्रघाती तरंग*; —*v.*, 1. धक्का देना या लगाना; चकित कर देना; घृणा* उत्पन्न क०। > शॉक
**shock/-absorber,** धक्का-सह; **~-headed,** झबरा; **~ing,** 1. (*staggering*) दहलानेवाला; 2. (*revolting*) बीभत्स; 3. (*very bad*) बहुत ख़राब, घटिया; **~-troops,** आक्रमण-सेना*।
**shoddy,** *n.*, 1. (*fibre*) रद्दी*; 2. (*cloth*) मोटा कपड़ा; 3. (*sham*) रद्दी माल; —*adj.*, 1. मोटा; 2. (*inferior*) घटिया, रद्दी; 3. (*counterfeit*) नक़ली। > शॉड्-इ
**shoe,** *n.*, 1. जूता; 2. (*of horse*) नाल; 3. (*at tip of cane*) शाम*; 4. (*cap*) टोपी*, ढक्कन; —*v.*, जूता पहनाना; नाल लगाना; **~-flower,** जपा*, जवा*, गुड़हल; **~horn,** सींगड़ा; **~-lace, ~-string,** तसमा; **~maker,** मोची; **~-tree,** कलबूत; **~ing,** नालबंदी*। > शू
**shoer,** नालबन्द। > शू-अॅ
**shoo,** *interj.*, कुड़कुड़; *v.* कुड़कुड़ाना; भगा देना। > शू
**shoot,** *v.*, 1. (पर) गोली* चलाना या मारना; 2. (*discharge*) छोड़ना, चलाना, मारना; 3. (*wound*) घायल क०; 4. (*kill*) मार डालना; 5. (*hunt*) शिकार खेलना; 6. पार कर जाना; 7. (*sprout*) अंकुरना; 8. (*dump, cast*) गिरा देना; निकालना; 9. (*emit*) फैलाना, विकीर्ण क०; 10. (*photograph*) फ़ोटो लेना, फ़िल्म* बनाना, चलचित्रित क०; 11. (*plane*) बराबर क०; 12. (*a star, the sun*) उन्नतांश मापना; 13. (*pain*) में हूक* या टीस* उठना; **~ ahead,** आगे निकल जाना; **~ down,** मार गिराना; **~ out,** बाहर निकला हुआ होना; **~ out from,** से निकल पड़ना; **~ up,** एकाएक बढ़ जाना; (एकाएक) ऊपर उठना; बारम्बार गोली* मारना; —*n.*, 1. (*hunt*) शिकार; 2. (*young branch*) टहनी*; प्ररोह; 3. (*chute*) ढालू प्रणाल; 4. (*rapid*) जलप्रपात। > शूट

**shooting,** 1. (*firing*) गोलीबारी*; 2. (*event*) गोलीकाण्ड; 3. (*hunting*) शिकार; शिकार करने का अधिकार, आखेट-अधिकार; ~ pain, टीस*, हूक*; ~ **star,** उल्का*; ~**-box,** शिकार-वास; ~**-range,** चाँदमारी*। > शूट्-इन्ग

**shop,** *n.*, दुकान*, दूकान*; 2. (*work*~) कर्मशाला*; कारखाना; 3. (*profession*) पेशा; —*v.*, बाजार क०; ~**keeper,** दुकानदार; ~**-lifter,** उचक्का, उठाईगीरा। > शॉप

**shore,** *n.*, 1. तट, समुद्रतट; नदीतट; तीर; 2. (*strand*) पुलिन; 3. (*opposed to water*) थल; 4. (*prop*) टेक*, थूनी*; गदम (*of ship*); —*v.*, टेक* या गदम लगाना; ~**-based,** तट-आधारित; ~**less,** असीम; ~**man,** तट-वासी; ~**ward,** अभितट। > शॉ:

**shoring,** टेकबन्दी*। > शॉ:र्-इन्ग

**short,** *adj.*, 1. (*not long, not great*) छोटा, लघु; 2. (*of person, not tall*) छोटा, नाटा, ठिंगना; 3. (*brief*) अल्प; अल्पकालीन, अल्पकालिक; 4. (*concise*) संक्षिप्त; 5. (*curt*) रूखा; 6. (~*-tempered*) चिड़चिड़ा, बदमिजाज, बिगड़ैल; 7. (*not enough*) कम, अपर्याप्त, न्यून; 8. (*friable*) भुरभुरा; 9. (*of vowel*) ह्रस्व; 10. (*of note*) अल्प; 11. (*of memory*) कमजोर; 12. (*of credit*) अल्पकालीन; —*adv.*, अचानक, एकाएक, सहसा; रुखाई* से; संक्षेप में; —*n.*, 1. ह्रस्व स्वर, ह्रस्व अक्षर; लघु फ़िल्म*; 3. (*pl.*) घुटन्ना, जाँघिया, निकर, हाफ़पैंट; ~ circuit, लघुपथ; ~ commons, कम या नाकाफ़ी रसद; ~ cut, 1. छोटा रास्ता; 2. (*fig.*) सुगम मार्ग, सरल उपाय; ~ division, लघु भाग; ~-notice question, अल्पसूचित प्रश्न; ~ rib, गौण पर्शुका*; ~ wave, लघु तरंग*; ~ story, कहानी*; ~ weight, न्यून तौल*; cut ~, संक्षिप्त क०, अचानक समाप्त क०; fall (come) ~, कम पड़ना, अपूर्ण होना; असफल होना; in ~, संक्षेप में; be in ~ supply, कम मिलना; make ~ work of, जल्दी समाप्त कर देना; run ~, कम होना, कम पड़ना; ~ of, 1. (*except*) के सिवाय, के अतिरिक्त; 2. से कम; 3. (*lacking*) रहित; 4. (*not far enough*) के इधर; से घटकर। > शॉ:ट

**shortage,** कमी*, अभाव; अपर्याप्तता*, अल्पता*। > शॉ:ट्-इज

**short/-circuit,** लघुपथित क०; ~**-circuiting,** लघुपथन; ~**-coming,** 1. कमज़ोरी*, दोष; 2. (*deficiency*) कमी*, कसर*, त्रुटि*; ~**-dated,** अल्पकालिक, अल्पावधि।

**shorten,** कम, छोटा क० या हो जाना; घटाना या घटना; ~**ing,** 1. घटाई*, लघुकरण, ह्रस्वीकरण; 2. घटाव, घटती*, ह्रास; 3. (*fat*) चरबी*। > शॉ:टॅन; शॉ:ट्-निन्ग

**short/fall,** कमी*, न्यूनता*; ~**hand,** आशुलिपि*; ~**-handed,** we are —, हमें (लोगों, मजदूरों, नौकरों, कर्मचारियों, कार्यकर्ताओं) की कमी* है; ~**-lived,** 1. अल्पजीवी, अल्पायु; 2. (*brief*) अल्पकालिक; क्षणस्थायी, क्षणभंगुर।

**shortly,** 1. (*soon*) अविलंब; निकट भविष्य में; कुछ देर* बाद; 2. (*briefly*) संक्षेप में; 3. (*rudely*) रुखाई* से। > शॉ:ट्-लि

**short/-range,** 1. लघु-परिसर; 2. (*fig.*) सीमित; ~**-sighted,** 1. (*myopic*) निकटदर्शी; 2. (*fig.*) अदूरदर्शी; ~**-sightedness,** निकटदृष्टि*; अदूरदर्शिता*; ~**-spoken,** अल्पभाषी; रूखा; ~**-tempered,** चिड़चिड़ा, बदमिजाज, बिगड़ैल, क्रोधी; ~**term,** अल्पकालिक, अल्पावधिक; ~**-winded,** हँफ़ैल; ~**-witted,** मूर्ख, अल्पबुद्धि, अल्पमति।

**shot,** *adj.*, से मिला हुआ; रंगबिरंगा; धारीदार; —*n.*, 1. (*act*) मार*; 2. (*range*) पहुँच*, मार*; 3. (*attempt*) कोशिश*, प्रयत्न, प्रयास; 4. (*guess*) अनुमान, अन्दाजा; 5. (*pellets*) छर्रा; 6. (*marksman*) निशानेबाज; 7. (*projectile*) गोला; 8. (*photograph*) शॉट, चित्र, फ़ोटो; —*v.*, छर्रा पिलाना या भरना; like a ~, बहुत जल्दी, शीघ्र; 2. (*willingly*) खुशी* से; not by a long ~, कभी नहीं; ~**-gun,** बन्दूक*। > शॉट

**should,** he ~ come, उसे आना चाहिए; ~ he come, यदि वह आए; he ~ be

coming soon, वह जल्दी ही आता होगा। > शुड

**shoulder,** *n.*, कंधा, स्कन्ध, अंस; *v.*, कंधा मारना; कंधे पर चढ़ाना, का भार लेना, की ज़िम्मेवारी* लेना, ~ to ~, कंधे से कंधा लगाकर, ~ arms !, बगल शस्त्र !, straight from the ~, 1. सीधे, 2. (*frankly*) स्पष्ट रूप से, साफ़-साफ़; ~**-belt,** परतला, परतली*, ~**-blade,** अंसफलक, स्कंधास्थि*, ~**-knot,** स्कंधिका*। > शोल्-डॅ

**shout,** 1 *v.*, चिल्लाना, शोर मचाना; पुकारना; 2. (*from pain*) चीखना; —*n.*, 1. चीत्कार, चिल्लाहट*; चीख़*, 2. (*of slogans*) नारा, पुकार*; 3. (*uproar*) शोर, शोरगुल, कोलाहल। > शाउट

**shove,** *v.*, 1. खिसकाना, सरकाना, ठेलना; 2. (*push roughly*) ढकेलना, धकेलना, धक्का मारना या देना; डाल देना; 3. आगे बढ़ना; ~ off, किनारे से हटना या हटाना; ~ on to, के गले मढ़ना; —*n.*, ठेला; धक्का। > शॅव्

**shovel,** *n.*, बेलचा, बेल; *v.*, बेलचे से उठाना या हटाना। > शॅवॅल

**shoveller,** तिदारी*। > शॅवॅलॅ

**show,** *v.*, 1. दिखाना, दिखा देना; 2. (*exhibit*) प्रदर्शित क॰; 3. (*manifest*) व्यक्त क॰, प्रकट क॰; 4. (*prove*) सिद्ध क॰, प्रमाणित क॰; 5. (*expound*) प्रतिपादित क॰, 6. (*make understand*) समझाना; 7. (*conduct*) ले जाना, ले चलना; 8. (*register, indicate*) बतलाना; 9. (*grant*) प्रदान क॰; 10. (*appear*) दिखाई देना, दिखाई पड़ना; लगना; ~ **in,** अन्दर ले जाना, ~ **off,** का प्रदर्शन क॰; इतराना, इठलाना; ~ **up,** प्रकट हो जाना, दिखाई पड़ना; आना, प्रकट क॰, दिखलाना; की पोल* या कलई* खोलना; —*n.*, 1. (*a showing*) प्रदर्शन; 2. (*a show, esp. theatrical*) प्रदर्शन, तमाशा; समारोह; 3. (*exhibition*) प्रदर्शनी*; 4. (*ostentation*) आडम्बर, दिखावा, ठाट-बाट, तड़क-भड़क*; 5. (*trace*) अल्पमात्रा*, लेशमात्र; 6. (*pretense*) दिखावा, ढोंग; 7. (*laughable spectacle*) तमाशा। > शो

**show/-bill,** इश्तहार, विज्ञापन; ~**boat,** रंगनौका*, नाटचनौका*; ~**-business,** कौतुक-व्यवसाय, ~**-case,** प्रदर्शन-मंजूषा*; ~**-down,** बलपरीक्षा*।

**shower,** *n.*, 1 (*of rain*) वर्षा*, वृष्टि* बौछार*; वर्षण; 2 (*of flowers etc.*) वृष्टि*; 3. (*rush*) बौछार*, भरमार*, वर्षा*; 4. (~ *-bath*) फुहारा-स्नान, फुहारा-घर; —*v.*, 1 (*pour*) बरसना (*v.i.*); बरसाना (*v.t.*; *also fig.*); 2. (*sprinkle*) छिड़कना; ~**y,** बौछारी। > शाउअॅ; शाउअॅरि

**show/-glass,** प्रदर्शन-मंजूषा*; ~**man,** कौतुकी, कौतुकिया, तमाशागर; ~**man-ship,** कौतुककला*, नाटच-कला*; ~**-piece,** प्रदर्शन-वस्तु*; ~**-place,** प्रदर्शन-स्थान; ~**-room,** प्रदर्शन-कमरा, प्रदर्शन-कक्ष; ~**-up,** भण्डा-फोड़; ~**-window,** प्रदर्शन-खिड़की*।

**showy,** 1. (*ostentatious*) आडम्बरी; 2. (*gaudy*) भड़कीला, दिखावटी, दिखाऊ; 3. (*striking*) असाधारण, विशिष्ट, दर्शनीय। > शोइ

**shrapnel,** श्रैपनेल, किरच* का गोला। > श्रैप्नॅल

**shred,** *n.*, 1 धज्जी*; 2. (*fig.*) लेशमात्र, रत्ती* भर; —*v.*, की धज्जियाँ* उड़ाना। > श्रे'ड

**shrew,** 1 (~*-mouse*) छछूँदर; 2 (*woman*) कर्कशा*, चण्डी*, लड़ाकी स्त्री*। > श्रू

**shrewd,** 1 समझदार, बुद्धिमान, सयाना, चतुर; 2. (*correct*) सही, विवेकपूर्ण; 3. (*sharp*) तेज़, तीक्ष्ण। > श्रूड

**shrewish,** लड़ाका, झगड़ालू। > श्रूइश

**shriek,** 1 *v.*, चीख़* मारना, चीखना, चीकना; 2. (*with laughter*) ठठाना, ठहाका लगाना, अट्टहास क॰, —*n.*, चीख*। > श्रीक

**shrike,** (*great grey*) लहटोरा। > श्राइक

**shrill,** 1. (*of sound*) तीक्ष्ण, कर्णभेदी; 2. (*biting*) तेज़, तीखा, तीक्ष्ण। > श्रिल

**shrimp,** 1. झींगी*; 2. (*person*) छुटभैया। > श्रिम्प

**shrine,** 1. (*temple*) तीर्थ-मंदिर; 2. (*tomb*) मक़बरा, समाधि*, रौज़ा; 3. (*altar*) बेदी*,

वेदी*, वेदिका*; 4. (*casket*) तबर्रुक-पात्र; अस्थि-पात्र। > श्राइन

**shrink,** 1. सिकुड़ना, संकुचित हो जाना; 2. (*diminish*) घटना; 3. (*recoil*) झिझकना; 4. (*draw back*) पीछे हटना, खिसक जाना, कतराना; 5. (*be reluctant*) अनिच्छा* होना; 6. (*v.t.*) सिकोड़ना; **~able,** संकुच्य; **~age,** 1. संकुचन; 2. (*depreciation*) मूल्यह्रास, अवमूल्यन; 3 (*decrease*) घटती*, ह्रास, कमी*। > श्रिन्क; श्रिन्कॅबॅल; श्रिन्क्-इज

**shrivel,** 1. (*wrinkle*) शिकन* या झुर्री* पड़ना या डालना; 2. (*wither*) मुरझाना, कुम्हलाना, झुरना; निस्तेज हो जाना। > श्रिवॅल

**shroff,** *n.*, सराफ़; *v.*, परखना। > श्रॉफ़

**shroud,** *n.*, 1. कफ़न; 2. (*veil*) परदा; 3. (*of ship*) बरांडल; *—v.*, 1. कफ़न ओढ़ाना; 2. पर परदा डालना; छिपाना, ढकना। > श्राउड

**Shrove/tide,** पूत-काल; **~ Tuesday,** पूत-मंगल। > श्रोव्

**shrub,** झाड़ी*, क्षुप; **~bery,** झाड़ी*, झुरमुट; झाड़-झंखाड़; **~by,** झाड़ीदार। > श्रब; श्रॅबॅरि; श्रॅब्-इ

**shrug,** कंधा (कंधे) उचकाना या झाड़ना; **~ off,** टालना, उपेक्षा* क०, पर ध्यान नहीं देना, उड़ा देना। > श्रॅग

**shrunken,** झुर्रीदार; सिकुड़ा हुआ। > श्रॅन्कॅन

**shuck,** *n.*, 1. (*husk*) छिलका; 2. (*pod*) छीम्बी*; 3. (*worthless object*) ठीकरी*; *—v.*, 1. छिलका, छीम्बी* उतारना; 2. उतारना। > शॅक

**shudder,** *v.*, 1. काँप उठना, थरथराना; 2. (*feel repugnance*) रोंगटे खड़े हो जाना; *—n.*, थरथराहट*, कँपकँपी*। > शॅड्-अॅ

**shuffle,** 1. (*feet*) रगड़ना; घसीटना (*drag*); 2. (*cards*) फेंटना; 3. (*mingle*) मिलाना; 4. (*confuse*) अस्तव्यस्त कर देना; 5. (*shift*) खिसकाना; 6. (*keep shifting position*) स्थिर नहीं रहना, स्थान बदलता रहना; 7. (*vacillate*) आगा-पीछा क०, टाल-मटोल* क०, 8 (*practise deceit*) धोखेबाज़ी* क०, छल-कपट क०, 9. पैर घसीट कर चलना, (कठिनाई* से) आगे बढ़ना; **~ into,** में डाल देना, **~ off,** उतारना; से पीछा छुड़ाना; **~ off on,** के गले मढ़ना; **~ on,** पहन लेना; **~ out off,** चालाकी* से निकल जाना; *—n.*, 1. (*change*) हेर-फेर, अदल-बदल, उलट-फेर, परिवर्तन; 2. (*of feet*) रगड़*; घसीट*; 3 (*of cards*) फेंट*; 4. (*mixing*) मिश्रण; 5. (*trick*) चाल*; 6. (*evasion*) टाल-मटोल*, बहाना। > शॅफ़ॅल

**shuf/fler,** बहानेबाज़; **~fling,** *n.*, बहानेबाज़ी*; *—adj.*, 1. (*of walk*) ढीला; 2. (*evasive*) ढुलमुल; 3. (*tricky*) कपटी। > शॅफ़्/लॅ, ~लिन्ग

**shun,** से दूर रहना, से बचना, से बचकर रहना; टालना। > शॅन

**shunt,** *v.*, 1 शंट क०, पार्श्वपथन क०, बग़ल* की पटरी* (*track*) या पथ (*circuit*) पर लाना, पटरी* या पथ बदलना; 2. (*divert*) दूसरे मार्ग पर ले जाना, अपवर्तन क०; मोड़ना; 3. (*postpone*) स्थगित क०; 4. (*lay aside*) ताक़ पर रखना; *—n.*, शंट; **~ing,** पार्श्वपथन; **~-wound,** पार्श्व-कुण्डलित। > शॅन्ट

**shush** (*interj.*), हुश; *v.*, चुप क०। > शॅश

**shut,** *adj.*, बन्द; *v.*, बन्द क० या हो जाना; **~ down,** 1. (*window*) गिराना, गिरा देना; 2. (*a factory*) बन्द क०; **~ in,** घेरना; **~ off,** बन्द क०; **~ out,** भीतर न आने देना, बहिष्कृत क०; रोकना; **~ up,** में बन्द क०, क़ैद क०; पूरी तरह* बन्द कर देना; ताला लगाना। > शॅट

**shut/-down,** काम-बन्दी*; **~-in,** 1. शय्याग्रस्त; घर में बन्द; 2. (*introverted*) अन्तर्मुखी; **~-off,** 1 ताली*, कुंजी*; 2. (*stoppage*) बन्दी*; **~-out,** तालाबन्दी*।

**shutter,** 1 (*screen of window*) झिलमिली*, 2 (*of camera*) शटर, कपाट; 3. (*of organ*) परदा। > शॅट्-अॅ

**shuttle,** 1. (*weaving*) ढरकी*, भरनी*; 2. (*mech.*) तुरी*; **~** train, शटिल गाड़ी*; **~cock,** चिड़िया*। > शॅटॅल

**shy,** *adj.*, 1. (*bashful*) संकोची; शर्मीला, झेंपू, लज्जालु; 2. (*easily startled*) भड़कैल, भड़कीला; 3. (*wary*) चौकन्ना, सतर्क, चौकस, सचेत; 4. (*elusive*) दुष्प्राप्य; दुर्बोध; be ~ of, से दूर रहना, से अलग रहना, से भागना, से परहेज़ क०; —*v.*, 1. (*start suddenly*) भड़कना, चौंकना, चमकना; 2. सचेत हो जाना, कान खड़े क०; 3. (*fling*) फेंकना; —*n.*, 1. भड़क*, चौंक*; 2. (*fling*) फेंक*; 3. (*attempt*) कोशिश*, प्रयास; 4. (*gibe*) ताना; ~**ness**, संकोच, सकुचाहट*, शर्मीलापन। > शाइ

**shyster,** धोखेबाज़। > शाइस्-टॅ

**Siam,** स्याम; ~**ese**, स्यामी। > साइऐम; साइअॅमीज़

**sib,** सगोत्र। > सिब

**sibi/lance,** 1. (*phon.*) ऊष्मता*; 2. (*hissing*) सीत्कार, सिसकारी*; ~**lant**, *adj.*, ऊष्म; —*n.*, ऊष्म वर्ण; ~**late**, ऊष्म उच्चारण क०; सिसकारना, सीत्कार क०; ~**lation**, ऊष्म ध्वनि*; सिसकारी*। > सिब्/इलॅन्स, ~इलॅन्ट, ~इलेट, ~इलेशॅन

**sibling,** सहोदर भाई या बहन*। > सिब्-लिन्ग

**sibyl,** 1. (*prophetess*) नबिया*; 2. (*sorceress*) टोनहाई*, ओझाइन*; 3. (*witch*) डाइन*; ~**line**, 1. (*oracular*) भविष्यसूचक; 2. (*mysterious*) रहस्यमय। > सिब्/इल, ~इलाइन

**sic,** एवमेव। > सिक

**siccative,** शोषक, शुष्कताप्रेरक। सिकॅटिव्

**sice,** 1. छक्का; 2. (*syce*) साईस। > साइस

**sick,** *v.*, 1. (*pursue*) झपटना; 2. (*urge*) झपटाना; उकसाना; —*adj.*, 1. (*unwell*) बीमार, अस्वस्थ, रोगग्रस्त, रुग्ण, रोगी; the ~, रोगी, मरीज़; sacrament of the ~, विलेपन-संस्कार; 2. (*feeling nausea*) feel ~, मिचली* होना या आना; be ~, क़ै*, उलटी* या वमन क०; 3. (*upset*) हैरान, व्यथित, व्याकुल; 4. (*surfeited*) ऊबा हुआ, be ~ of, से ऊब जाना; 5. (*pining for*) be ~ for, के लिए छटपटाना। > सिक

**sick/-bay, ~-berth, ~-room,** रोगी-कक्ष; ~**-bed**, रोग-शय्या*; ~**-benefit**, रोग-भत्ता; ~**-call**, 1. (*mil.*) रोगी-सम्मन; 2. (रोगी-)बुलावा।

**sicken,** बीमार पड़ जाना या क०; मिचली* आना या पैदा क०; घृणा* उत्पन्न क०; ~**ing**, (*disgusting*) बीभत्स, घिनावना। > सिकॅन, सिकॅनिन्ग

**sickish,** अस्वस्थ, बीमार-सा। > सिक्-इश

**sickle,** हँसिया*, दराँती*; ~**man**, हँसियारा। > सिकॅल

**sick/-leave,** बीमारी-छुट्टी*, रोग-अवकाश; ~**-list**, ~**-roll**, रोगी-सूची*; be on the —, बीमार होना।

**sickly,** *adj.*, 1. अस्वस्थ, रोगी; 2. (*pale*) पीला, विवर्ण; 3. (*nauseating*) मिचली* लानेवाला; 4. (*unhealthy*) अस्वास्थ्यकर, दूषित; 5. (*mawkish*) फीका; —*v.*, पीला या फीका कर देना। > सिक्-लि

**sickness,** 1. बीमारी*, रोग, मर्ज़; 2. (*nausea*) मिचली*। > सिक्-निस

**Sida** (*bot.*), बरियारी*, खरैंटी*। > साइडॅ

**side,** *v.*, ~ with, का पक्ष लेना, का समर्थन क०; —*adj.*, 1. बग़ली, पार्श्व-, पार्श्विक; 2. (*minor*) गौण; —*n.*, 1. (*of person, house, etc.*) बग़ल*, पार्श्व; 2. (*of flat figure*) भुज, भुजा*; 3. (*of cube etc.*) फलक; 4. (*aspect, phase*) पक्ष, पहलू; 5. (*of cloth, paper*) तरफ़*; 6. (*surface*) सतह*; 7. (*of road, playground, etc.*) किनारा; 8. (*margin*) हाशिया; 9. (*page*) पृष्ठ; 10. (*of a hill*) ढाल*; 11. (*of river, pond*) तट, तीर, किनारा; 12. (*extremity*) सिरा; 13. (*direction*) दिशा*, तरफ़*, ओर*; 14. (*of equation*) पक्ष; 15. (*party, faction*) पक्ष, दल; 16. (*lineage*) वंश, पक्ष; 17. (*at billiards*) घुमाव; 18. (*swagger*) अकड़*; ~ by ~ पास-पास; ~-line, उपजीविका*; ~-issue, गौण या प्रासंगिक प्रश्न या बात*; on that ~, उस ओर*; on this ~, इस ओर*; on the ~, ऊपर से; take ~s, पक्ष लेना, तरफ़दारी* क०। > साइड

**side/-arms**, बग़ली हथियार (पिस्तौल*, तलवार*, संगीन*); ~**-bet**, आपसी बाज़ी*; ~**board**, अलमारी*; ~**burns**, गलमुच्छा; ~**-car**, पार्श्वगाड़ी*; ~**-chapel**, पार्श्व-प्रार्थनालय, पार्श्वालय; ~**-glance**, कटाक्ष, दृष्टि-विक्षेप, कनखी*; ~**long**, 1. तिरछा; 2. (*indirect*) परोक्ष; ~**-note**, पार्श्व-टिप्पणी*।

**sideral, sidereal**, नाक्षत्र। > सिडॅरॅल; साइ-डिअॅर्-इ-अॅल

**siderite**, लोह-उल्का*, सिडराइट।

**siderolite**, लोहाश्म-उल्का*। > सिडॅरॅलाइट

**side/-saddle**, ज़नाना ज़ीन; ~**-show**, 1. अतिरिक्त प्रदर्शन या तमाशा; 2. गौण बात*; ~**-slip**, *v.*, फिसलना; —*n.*, (बग़ली) फिसलन*; ~**-splitting**, लोट-पोट* कर देनेवाला; — laughter, लोट-पोट*; ~**-step**, *n.*, 1. बग़ली पायदान (*step*) या सीढ़ी* (*stair*); 2. (*movement*) बचाव; —*v.*, 1. कतराकर या हटकर बचाना या बच जाना; 2. (*fig.*) टाल देना; ~**-track**, *n.*, साइडिंग*, बग़ली रेलपथ; —*v.t.*, 1. (*train*) शंट क०, पटरी* बदलना; 2. (*fig.*) टालना, ताक़ पर रखना; विषयान्तर क०; —*v.i.*, बहक जाना; ~**walk**, पटरी*; ~**wards**, ~**ways**, ~**wise**, तिरछे; ~**way**, पगडण्डी*; ~**-whiskers**, गलमुच्छा।

**siding**, 1. (*rail*) साइडिंग*, बग़ली रेलपथ; 2. (*taking sides*) तरफ़दारी*। > साइड्-इन्ग

**sidle**, तिरछे चलना; दबककर चलना। > साइडॅल

**siege**, 1 घेरा; घेराबन्दी*, मुहासरा, मुहासिरा; 2. (*fig.*) पैरवी*। > सीज

**sienna**, सिएना, गैरिक मिट्टी*। > सिए'नॅ

**sierra**, (दंदानेदार) पर्वमाला*। > सिए'रॅ

**siesta**, दोपहर का आराम। > सि-ए'स्-टॅ

**sieve**, *n.*, 1. छलनी*, चालनी*, छन्नी*, चलनी*, छाननी*; 2. (*basket*) टोकरी*; 3. (*a person*) पेट का हलका; —*v.*, छानना। > सिव्

**sift**, *v.i.*, छनना; *v.t.*, 1. छानना; 2. (*examine*) जाँचना, छान-बीन* क०; विश्लेषण क०। > सिफ़्ट

**siftings**, चोकर। > सिफ़्-टिन्ग्ज़

**sigh**, *v.*, 1. आह* क०, खींचना या भरना; ठण्ढी साँस* लेना; 2. (*of wind etc.*) सरसराना, सनसनाना; 3. (~ *for*) की प्रबल इच्छा* होना, ललकना; —*n.*, आह*, उसास*, उच्छ्‌वास। > साइ

**sight**, *n.*, 1. (*faculty*) दृष्टि*; 2. (*thing seen*) दृश्य; 3. (*spectacle*) तमाशा, नज़ारा; 4. (*pl.*) दर्शनीय स्थान; 5. (*a look*) दर्शन, नज़र*, निगाह*, दृष्टि*; 6. (*mental vision*) दृष्टि*; 7. (*aim*) निशाना; 8. (*range of vision*) दृष्टि*; 9. (*mech. aid*) लक्षक, तकनी*, दर्शी*; दीदबान; —*v.*, 1. देखना, देख लेना; निरीक्षण क०, अवलोकन क०; 2. (*aim at*) निशाना बनाना; at first ~, ऊपर से (देखने पर); at ~, देखते ही; I know him by ~, मैं उसे चेहरे से जानता हूँ, पहचानता भर हूँ; catch ~ of, देखना, देख लेना; lose ~ of, की दृष्टि* से ओझल हो जाना; भूल जाना; not by a long ~, कदापि नहीं, बिलकुल नहीं; out of ~, आँखों* से ओझल; से दूर; second ~, दिव्य दृष्टि*। > साइट

**sight/-bill**, ~**-draft**, दर्शनी हुण्डी*।

**sighting**, लक्ष्यसाधन; ~ rule, दर्शरेखनी*। > साइट्-इन्ग

**sightless**, अन्धा। > साइट्-लिस

**sightly**, मनोहर, रमणीय। > साइट्-लि

**sight/seeing**, सैर-सपाटा, पर्यटन; ~**seer**, पर्यटक; ~**worthy**, दर्शनीय। > साइट्/सी-इन्ग, ~सी-अॅ

**sigil**, मुहर*, मुद्रा*; ~**late**, मुद्रांकित। > सिजिल; सिजिलिट

**sigmatic**, सिजन्त। > सिग्मैट्-इक

**sigmoid**, अवग्रहान्त्र। > सिग्मॉइड

**sign**, *n.*, 1. (*gesture*) इशारा, सैन*, संकेत, इंगित; 2. (*mark*) चिह्न, निशान, सैन*, संकेत; 3. (*token*) संकेत, चिह्न, सैन*, अभिज्ञान; 4. (*indication*) चिह्न, लक्षण; 5. (*portent*) शकुन, चिह्न; 6. (*symbol*) प्रतीक, चिह्न; 7. (*math.*) चिह्न; 8. (*miracle*)

चमत्कार, करामात*; 9. (~*board*) पट्ट; नामपट्ट; सूचना-पट्ट; 10. (*of zodiac*) राशि*; ~ language, इंगित भाषा*; ~ manual, हस्ताक्षर; ~ of the cross, क्रूस का चिह्न; in ~ of, प्रमाणस्वरूप; —*v.*, हस्ताक्षर क०, दस्तखत क०; प्रकट क०; इशारा क०, निशान लगाना, चिह्नित क०, क्रूस का चिह्न बनाना; ~ away, त्याग देना; ~ off, बन्द क०; ~ on, ~ up, नाम लिखना; **~ed,** हस्ताक्षरित, दस्तखती; **~-off,** समाप्ति*; **~-painter, ~-writer,** पेंटर। > साइन

**signal,** *n.*, 1. (*token*) संकेत, सैन*, चिह्न; 2. (*occasion*) अवसर; 3. (*railway*) सिगनल, सिकन्दरा; —*adj.*, विशिष्ट, असाधारण; संकेतक; —*v.*, संकेत क०, संकेत भेजना; सिगनल देना; व्यक्त क०; **~-book,** संकेतकी*, संकेत-पुस्तक*; **~ler, ~-man,** सिगनलर; **~ling,** संकेतन; **~ly,** अच्छी तरह*, बड़ी खूबी* से, विशिष्टता* से; साफ़-साफ़, एकदम, सुस्पष्ट रूप से; बुरी तरह*। > सिग्नॅल

**signalize,** विशिष्ट बना देना, महत्त्व प्रदान क०; का महत्त्व दिखलाना, की ओर* ध्यान आकर्षित क०। > सिगनॅलाइज़

**signatory, signer,** हस्ताक्षर-कर्ता। > सिग्नॅटॅरि; साइन्-अॅ

**signature,** हस्ताक्षर, दस्तख़त, सही*; संकेत; ~ tune, संकेत-धुन*। > सिग्-नॅ-चॅ

**signboard,** सूचना-पट्ट; नामपट्ट। > साइन्बॉ:ड

**signet,** मुहर*, मुद्रा*, **~-ring,** मुद्रिका*, अंगुलि-मुद्रा*, मुद्रा*। > सिग्-निट

**signi/ficance,** 1. (*meaning*) अर्थ, अभिप्राय; 2. (*meaningfulness*) सार्थकता*, अर्थवत्ता*; 3. (*expressiveness*) अभिव्यंजकता*; 4 (*importance*) महत्त्व; **~ficant,** 1. (*having meaning*) अर्थवान्, सार्थक; 2. (*full of meaning*) अर्थगर्भित, सार्थक, अर्थपूर्ण; 3. (*expressive*) अभिव्यंजक; 4. (*important*) महत्त्वपूर्ण; **~fication,** अर्थ; **~ficative,** सार्थक; सूचक; **~fy,** 1. (*indicate*) सूचित क०, बताना, दिखाना; 2. (*mean*) अर्थ होना, अर्थ रखना; 3. (*be important*) महत्त्व रखना; 4. (*manifest*) व्यक्त क०। > सिग्-निफ़्-इ/कॅन्स. ~कॅन्ट; सिग्निफ़िकेशॅन; सिग्-निफ़्-इ-कॅटिव; सिग्-नि-फ़ाइ

**signpost,** 1. मार्गपट्ट; 2. (*clear indication*) सुस्पष्ट निर्देश। > साइन्पोस्ट

**Sikh,** सिक्ख, सिख। > सीक

**silage,** *n.*, साइलो-संरक्षण; *v.*, साइलो में रखना। > साइलॅज

**silence,** *n.*, 1. मौन, चुप्पी*, खामोशी*; 2. (*stillness*) नीरवता*, सन्नाटा, निःशब्दता*; keep ~, चुप रहना, मौन या चुप्पी* साधना; —*v.*, 1. मौन कर देना; 2. (*by argument*) निरुत्तर कर देना, का मुँह बंद कर देना; 3. (*overcome*) हरा देना; शान्त क०, दबा देना; 4. (*put out of action*) बेकार कर देना, बिगाड़ देना। > साइलॅन्स

**silencer,** रवशामक। > साइलॅन्-सॅ

**silent,** 1. मौन, चुप, खामोश, मूक; 2. (*not talkative*) चुप्पा, अल्पभाषी; 3. (*not able to talk*) गूँगा, मूक; 4. (*noiseless*) नीरव, निःशब्द; 5. (*phon.*) अनुच्चरित, मूक; 6. (*not expressed*) अनभिव्यक्त; 7. (*inactive*) निष्क्रिय; 8. (*of film*) मूक; 9. (*med.*) प्रच्छन्न, लक्षणहीन। > साइलॅन्ट

**silex,** 1 (*flint*) चक़मक़; 2. सिलिका। > साइलेॅक्स

**silhouette,** *n.*, (पार्श्व)छायाचित्र; (पार्श्व)-रूपरेखा*; —*v.*, छायाचित्र बनाना; रूपरेखा* प्रदर्शित क०। > सिलुएॅट

**silica,** सिलिका। > सिल्-इ-कॅ

**sili/cate(d),** सिलिकेट; **~ceous, ~ciferous,** सिलिकामय; **~cic,** सिलिसिक; **~con,** सिलिकन। > सिल्/इकिट, ~इकेटिड; सिलिशॅस; सिलिसिफ़ॅरॅस; सिलिसिक; सिल्-इ-कॅन

**siliqua, silique,** छीम्बी*, शिम्बी*। > सिल्-इक्-वॅ; सिलीक

**silk,** *n.*, 1. रेशम, कौशेय, सिल्क; रेशमी कपड़ा, कौशेय, सिल्क; 2. (*lustre*) चमक*, ओप*; take ~, बैरिस्टर बनना; —*adj.*, रेशमी, कौशेय; **~-cotton tree,** सेमल। > सिल्क

**silken, silky,** 1. रेशमी, कौशेय; 2. (*soft, smooth*) मुलायम, चिकना; 3. (*skiny*) चमकदार; 4 (*suave*) चिकना-चुपड़ा; लुभावना; 5. (*gentle*) हलका, कोमल। > सिल्कॅन; सिल्-कि

**silk/-gland,** रेशम-ग्रंथि*; **~worm,** रेशम-कीट।

**sill,** 1. (*of door*) देहली*, दहलीज़*; 2. दासा, सिल*। > सिल

**silly,** *adj.*, 1. (*feeble-minded*) अल्पबुद्धि, भोला; 2. (*foolish*) मूर्ख, बेवक़ूफ़; 3. (*absurd*) मूर्खतापूर्ण; हास्यास्पद; —*n.*, मूर्ख। > सिल्-इ

**silo,** *n.*(*v.*), साइलो, खत्ती* (में रखना)। > साइलो

**silt,** *n.*(*v.*), गाद*, रेग* (से भरना); **~y,** गाद-भरा। > सिल्ट

**silvan,** 1. वन्य, जंगली; वन-संकुल; 2. (*rural*) देहाती, ग्रामीण। > सिल्वॅन

**silver,** *n.*, 1. चाँदी*, रजत, रौप्य; 2. (*coin*) चाँदी* का सिक्का; 3. (*~ware*) चाँदी* के बरतन-भाँड़े (सामान); —*adj.*, रजत, राजत, रौप्य; —*v.*, रजतित क०, चाँदी* चढ़ाना; ~ jubilee, रजत-जयंती*; ~ screen, रजत-पट; ~ standard, रजतमान; **~ed,** रजतित; **~-fish,** मछली*; **~ing,** रजतन; **~smith,** सुनार; **~-tongued,** वाक्पटु; **~y,** 1. रजत; 2. (*colour*) रुपहला; 3. (*tone*) सुमधुर। > सिल-वॅ

**silviculture,** वन-वर्धन ; वनवृक्ष-विज्ञान। > सिल्-वि-कॅल्-चॅ

**simian,** *adj.*, वानरी; *n.*, वानर। > सिम्-इ-अॅन

**similar,** *adj.*, 1 सदृश, समान, तुल्य, मिलता-जुलता; 2. (*geom. etc.*) समरूप; —*n.*, तुल्य वस्तु*; **~ity,** सादृश्य, समानता*; समरूपता*; **~ly,** समान रूप से, वैसे ही, उसी तरह*, उसी प्रकार; भी। > सिम्-इ-लॅ; सिमिलैरिटि; सिम्-इलॅलि

**simile,** उपमा*। > सिम्-इ-लि

**similitude,** 1. सादृश्य, समानता*; 2. (*counterpart*) प्रतिरूप, प्रतिकृति*; 3. (*appearance*) रूप; 4. (*parable*) दृष्टान्त। > सि-मिल्-इ-ट्यूड

**similize,** उपमा* देना; उपमा* या दृष्टान्त द्वारा समझाना। > सिम्-इ-लाइज़

**simioid, simious,** *see* SIMIAN। > सिम्/इऑइड, ~इअॅस

**simmer,** *v.*, 1. (*boil*) सिमसिमाना, खदबदाना, खदखदाना; 2. (*fig.*) अन्दर ही अन्दर उबलना, मिज़ाज खौलना; (क्रोध, उत्सुकता* आदि) से भरा होना; —*n.*, खदबदाहट*। > सिम्-अॅ

**simoniac,** धर्मविक्रयी, धर्मविक्रेता; **~al,** धर्मविक्रयी, धर्मविक्रयात्मक। > सि=साइमोन्-इऐक; सि=साइमॅनाइअॅकॅल

**Simony,** धर्मविक्रय। > सिमॅनि = साइमॅनि

**simoom,** सिमूम। > सिमूम

**simper,** *v.*, दाँत (खीसें*) निकालना या काढ़ना; —*n.*, भद्दी मुस्कराहट*। > सिम्पॅ

**simple,** *n.*, ओषधि*, जड़ी*, बूटी*; *adj.*, 1. (*not complicated*) सरल, सहज, साधारण; 2. (*not elaborate*) सादा; अनलंकृत; 3. (*math.*) सरल; 4. (*absolute*) परिशुद्ध; 5. (*mere*) निरा, मात्र (*after noun*); 6. (*honest*) निष्कपट, सीधा-सादा, भोला-भाला, सीधा, सरल, सच्चा; 7. (*natural*) अकृत्रिम, स्वाभाविक; 8. (*easily deceived*) भोला; 9. (*foolish*) मूर्ख, बेवकूफ़; 10. (*ordinary*) साधारण, मामूली, सामान्य; 11. (*humble, lowly*) साधारण; **~-hearted,** निष्कपट; **~-minded,** 1. निष्कपट, सरलस्वभाव; 2. भोला-भाला; 3. (*feeble-minded*) अल्पबुद्धि, अल्पमति; **~ton,** बुद्धू, उल्लू, गोबर-गणेश। > सिम्पॅल; सिम्पॅल्टॅन

**simpliciter,** पूर्णरूपेण, सर्वथा; अप्रतिबंध। > सिम्-प्लि-सि-टॅ

**simplicity, simpleness,** (*cf.* SIMPLE) सरलता*, आसानी*; सादापन, सादगी*; अकृत्रिमता*, स्वाभाविकता*; निष्कपटता*; भोलापन; मूर्खता*। > सिम्-प्लि-सि-टि

**simplification,** सरलीकरण। > सिम्-प्लि-फ़ि-के-शॅन

**simplify,** सरल बना देना, सरल क०। > सिम्-प्लि-फ़ाइ

**simplism,** एकांगीपन, अतिसरलता* । > सिम्-प्लिज़्म
**simplistic,** एकांगी, एकतरफ़ा, एकपक्षीय । > सिम्-प्लिस्-टिक
**simply,** सरलता* से, सादगी* से; आसानी* से; बिलकुल, एकदम; सिर्फ़, केवल, मात्र, ही । > सिम्-प्लि
**simulacrum,** 1. प्रतिकृति*, प्रतिमा*; 2. (*sham*) नक़ल*; छाया*, आभास । > सिम्यूलेक्रम
**simu/lant,** अनुरूपी, अनुरूपक; ~**late,** 1. (*look like*) का रूप धारण क०; अनुकरण क०, बनना, की नक़ल* क०; 2. (*pretend*) का स्वाँग भरना, का ढोंग रचना, का अभिनय क०; ~**lation,** अनुरूपण; अनुकरण, नक़ल*, छद्मरूप; स्वाँग, ढोंग; पाखण्ड ~**lator,** अनुरूपक; नक़लची; ढोंगी । > सिम्यूलॅन्ट; सिम्यूलेट; सिम्यूलेशॅन; सिम्-यू-ले-टॅ
**simulta/neity,** समक्षणिकता*, युगपत्ता*, समकालिकता*; ~**neous,** 1. समक्षणिक, युगपत्, समकालिक, एककालिक; 2. (*of equations*) युगपत्; ~**neously,** एकसाथ, साथ-साथ, एक ही समय, युगपत् । > सिमॅल्टॅनीइटि; सिमॅल्टेन्यॅस
**sin,** *n.*, 1. पाप, गुनाह, पातक, अघ; पापकर्म; 2. (*offence*) अपराध, दोष; —*v.*, पाप क०; अपराध क०; के विरुद्ध आचरण क०; actual ~, स्वकृत पाप; capital ~, मूल-पाप; seven capital ~s, सप्तपातक; mortal ~, महापाप, आत्मामारू पाप; original ~, आदि-पाप; personal ~, स्वकृत पाप; public ~, लोकविदित ~; venial ~, लघु ~; ~ of commission, करण का पाप; ~ of omission, अकरण का पाप । > सिन
**sinapism,** राई* का मरहम । > सिनॅपिज़्म
**since,** *adv.*, 1. (तब, उस समय) से अब तक; 2. के बाद; 3. (*ago*) पहले; long ~, बहुत पहले; —*prep.*, से, के बाद से; के बाद; — *conj.*, 1. के बाद से, से; 2. जब से; 3. (*inasmuch as* ) क्योंकि, चूँकि । > सिन्स
**sincere,** 1. सच्चा, निष्कपट; 2. (*real*) वास्तविक, सच्चा । > सिन्-सिॲ
**sincerity,** 1. सच्चाई*, निष्कपटता*; 2. (*honesty*) ईमानदारी*; 3. (*genuineness, truth*) सच्चाई*; 4. (*good faith*) सद्भाव । > सिन्से'रिटि
**sinciput,** 1. खोपड़ी* का अग्रभाग; 2. (*forehead*) ललाट; अग्रोपरिशीर्ष । > सिन्-सि-पॅट
**sine,** *n.*, साइन, ज्या*; *prep.*, विना; ~ die, अनिश्चित काल तक; ~ qua non, अनिवार्य (शर्त*) । > साइन (*n.*); साइन्-इ (*prep.*); ~ डाइ-इ; ~ क्वे नॉन
**sinecure,** आराम की नौकरी*, दायित्वहीन पद । > साइन्-इ-क्युॲ
**sinew,** *n.*, 1. (*tendon*) नस*, कंडरा*; 2. (*pl. muscular strength*) बाहुबल, ताक़त*; 3. (*pl., resources*) साधन; संबल; —*v.*, सशक्त बना देना; ~**y,** 1. (*sinewed*) नसदार; 2. (*tough*) चीमड़; 3. (*strong*) हट्टा-कट्टा, तगड़ा, बलवान्; 4. (*fig.*) सशक्त, प्रभावशाली, ज़ोरदार । > सिन्-यू
**sinful,** 1. (*of acts*) पापमय, बुरा, पापात्मक; 2. (*of persons*) पापी, अघी, गुनाहगार, पापाचारी; पातकी, पापात्मा; बुरा, दुष्ट । > सिन्फ़ुल
**sing,** *v.*, 1. गाना; गीत गाना; 2. (*of birds*) चहकना, चहचहाना, गाना, कलरव क०, कूजना; 3. (*buzz*) भिनभिनाना, भिनकना (*of insects*); बजना, गूँजना (*of ears*); 4. (*whistle*) सनसनाना (*of wind etc.*); 5. कविता* क०; की प्रशंसा* क०, का गुणगान क०; —*n.*, सनसनाहट*; ~**able,** गेय । > सिन्ग; सिन्गॅबॅल
**singe,** *v.i.*, झुलसना; *v.t.*, झुलसाना । > सिन्ज
**singer,** 1. गायक, गवैया; 2. (*singing-bird*) गानेवाला या गायक पक्षी; 3. (*poet*) कवि । > सिन्ग्-ॲ
**single,** *n.*, 1. (*tennis*) इकहरा खेल, द्वन्द्व-खेल; 2. (*cricket*) एक रन; 3. (~ *ticket*) एकतरफ़ा टिकट; —*v.*, 1. (~ *out*) चुनना, चुन लेना; 2. (*thin out*) छाँटना; —*adj.*, 1. (*one*) एक, एक ही; एक-; एकमात्र; 2. (*alone*) अकेला; एकाकी (*solitary*);

अयुग्मित (*not coupled*); अविवाहित (*unmarried*); एकल (*not multiple*); 3. (*designed for one*) एक व्यक्ति के लिए (का), इकहरा; 4. (*separate*) अलग, प्रथक्; 5. (*sincere*) सच्चा, निष्कपट; ~ combat, द्वन्द्व-युद्ध; in a ~ sum, एकमुश्त; **~-acting,** एक-क्रिया; **~-barrelled,** इकनाली; **~-eyed,** काना; एकनिष्ठ; सच्चा; **~-handed,** एकहत्था; अकेला; **~-hearted,** सच्चा, निष्कपट; **~-minded,** सच्चा; एकनिष्ठ, अनन्य; **~stick,** गतका; **~ton,** एक ही, अकेला। > सिन्ग्गॅल

**singlet,** कमीज़*। > सिन्ग्-ग्लिट

**singly,** 1. (*alone*) अकेले; 2. एक-एक करके, एकशः; 3. (*unaided*) अकेले ही। > सिन्ग्-ग्लि

**singsong,** *adj.*, एकसुरा; *n.*, एकसुरा गाना, एकसुरी लय*; —*v.*, एक ही स्वर में बोलता या गाता रहना; रट* लगाना। > सिन्ग्सॉन्ग

**singular,** *adj.*, 1. (*gram.*) एकवचन; 2. (*sole*) अकेला, एकमात्र; 3. (*individual, separate*) व्यक्तिगत; अलग, पृथक्; 4. (*strange*) अनोखा, विलक्षण, अनूठा, अद्भुत; 5. (*eccentric*) सनकी, झक्की; 6. (*remarkable*) असाधारण, विशिष्ट; विशेष; 7. (*unique*) अद्वितीय, बेजोड़, अनुपम; —*n.*, एकवचन; एकवचन रूप; **~ity,** विशिष्टता*, विशेषता*; विलक्षणता*; **~ize,** की विशेषता* होना; विशिष्ट कर देना; एकवचन क०। > सिन्ग्-ग्यू-लॅ; सिन्ग्ग्यूलैरिटि; सिन्ग्ग्यूलॅराइज़

**sinister,** 1. (*left*) वाम; 2. (*ominous* अशुभ, अमंगल; 3. (*wicked*) दुष्ट, बुरा, खराब; 4. (*of aspect*) बदशकल; डरावना; 5. (*unfortunate*) अभागा, बदनसीब; 6. (*disastrous*) अनर्थकारी, अहितकारी। > सिन्-इस्-टॅ

**sinistral,** 1. (*left*) वाम; 2. (*of shells*) वामावर्त; 3. (*left-handed*) खब्बा, वामहस्त > सिन्-इस-ट्रॅल

**sink,** *v.i.*, 1. (*in liquid*) डूबना, मग्न या निमग्न हो जाना; 2. (*in ground etc.*) धँसना, धसकना; 3. (*descend*) गिरना, गिर जाना, उतरना; झुक जाना; छा जाना; 4. (*of sun etc.*) ढलना, डूबना; 5. (*subside*) मन्द पड़ना; 6. (*slope down*) ढलवाँ होना; 7. (*diminish*) घट जाना, घटना; 8. (*decline*) अवनति* पर होना, ह्रास होना; क्षीण हो जाना, गिरना, बिगड़ना; 9. (*droop*) कुम्हलाना; निर्जीव, निराश या उदास हो जाना; टूटना; (दिल) बैठना, धसकना; 10. (*become hollow as eyes*) धँसना; 11. (*penetrate*) पैठना; घुसना; में फैल जाना; बैठ जाना; 12. मरणासन्न होना, मरने पर होना; —*v.t.*, 1. डुबाना, निमग्न कर देना; 2. धँसाना; 3. गिरा देना; उतारना; झुकाना, झुका लेना; 4. (*a well, mine*) खोदना; 5. (*a die*) उकेरना; 6. (*reduce*) घटाना, कम क०; मन्द क०; 7. (*conceal*) छिपाना; 8. (*suppress*) दबाना; 9. (*make penetrate*) गड़ाना, धँसाना; चुभाना; 10. (*a debt*) चुकाना; 11. (*money*) लगाना; 12. (*lose*) खो देना; 13. (*ruin*) तबाह क०; 14. (*debase*) बिगाड़ना; बदनाम क०; —*n.*, 1. (*drain*) नाली*, मोरी*, नाबदान; 2. (*cesspool*) चहबच्चा, चौबच्चा, हौदी*; (*fig.*) अड्डा; 3. (*basin*) हौज़; 4. (*pool*) कुण्ड। > सिन्क

**sinker,** निमज्जक। > सिन्क्-अॅ

**sink-hole,** घोल, रन्ध्र। > सिन्क्-होल

**sinking fund,** शोधन-निधि*, ऋण-निधि*

**sinless,** 1. निष्पाप; 2. (*innocent*) निर्दोष। > सिन्-लिस

**sinner,** 1. पापी, पातकी, गुनाहगार; 2. (*wrongdoer*) अपराधी। > सिन्-अॅ

**Sinology,** चीन-विद्या*। > सिनॉलॅजि

**sinter,** निसाद, सिन्टर। > सिन्-टॅ

**sinu/ate,** लहरदार; **~osity,** 1. टेढ़ा-मेढ़ापन, घुमावदारी*; लहरीलापन; कुटिलता*; 2. (*bend*) मोड़, घुमाव; **~ous,** 1. (*winding*) टेढ़ा-मेढ़ा, घुमावदार, चक्करदार; 2. (*undulating*) लहरदार; 3. (*dishonest*) कुटिल। > सिन्यू/इट, ~ऑस्-इ-टि, ~अॅस

**sinus,** 1. विवर, खातिका*; शिरानाल; 2. (*fistula*) नाड़ी-व्रण, नासूर; 3. (*curve*) मोड़, घुमाव; वक्र; **~itis,** साइनसाइटिस। > साइनॅस; साइनॅसाइट्-इस

~ on, दृढ़तापूर्वक करता रहना; **~ing,** सिपाहगरी*; **~ly,** 1. (*as a, befitting a ~*) सिपाहियाना; 2. (*resolute*) दृढ़, दृढ़प्रतिज्ञ, निर्भीक; **~y,** सेना*, फ़ौज*।
> सोल्ज़, ~रिन्ग, ~लि, ~रि

**sole,** *n.*, 1. (*of foot*) तलवा, तली*; 2. (*of shoe*) तल्ला; 3. (*bottom*) तल, तला, पेंदा, पेंदी*; 4. (*fish*) कुकुरजीभी;* —*v.*, तल्ला लगाना; —*adj.*, 1. (*only*) एकमात्र; अकेला; 2. (*exclusive*) अनन्य; 3. (*unmarried*) अविवाहित; **~ly,** अकेले; केवल, सिर्फ़, मात्र। > सोल; सोल्-लि

**solecism,** 1. अशुद्ध प्रयोग, व्याकरणिक अशुद्धि*; 2. (*behaviour*) अशिष्टता*, बदतमीज़ी*; 3. (*impropriety*) अनौचित्य।
> सॉल्-इ-सिज़्म

**solemn,** 1. (*done with ceremony*) ससमारोह, समारोही; 2. (*formal*) औपचारिक, विधिवत्, रीतिक; 3. (*magnificent*) धूमधामी, शानदार, भव्य; 4. (*ostentatious*) आडम्बरी, आडम्बरपूर्ण; 5. (*impressive*) प्रभावशाली; रहस्यमय, रहस्यपूर्ण; 6. (*sacred*) परमपावन, पुण्य, पवित्र; 7. (*weighty*) महत्त्वपूर्ण, भारी, गंभीर; 8. (*serious, earnest*) गंभीर; 9. (*slow*) मन्द; 10. (*dull*) फीका; ~ mass, महायाग; **~ity,** 1. (*celebration*) समारोह, उत्सव; 2. (*ceremony*) धर्मानुष्ठान, धर्मक्रिया*; 3. (*see* SOLEMN) औपचारिकता*; धूमधाम*; आडम्बर; रहस्यमयता*; पवित्रता*; महत्ता*, गाम्भीर्य; **~ization,** समारोही पालन; विधिवत् सम्पादन; **~ize,** 1. (*observe*) ससमारोह अथवा धूमधाम* से मनाना; 2. (*perform*) विधिवत् अथवा औपचारिक रूप से (*with formality*), धूमधाम* से अथवा ससमारोह (*with ceremony*) सम्पादित क०; 3. (*see* SOLEMN) शानदार, भव्य, आडम्बरपूर्ण, गंभीर बना देना; **~ly,** धूमधाम* से; विधिवत्; सत्यभाव से; दृढ़तापूर्वक। > सॉलॅम; सॅले'म्-निटि; सॉलॅम्नाइज़ेशॅन; सॉलॅम्/नाइज़, ~लि

**solenoid,** परिनालिका*, **~al,** परिनालिकीय। > सोलॅनॉइड; सोलॅनॉइडॅल

**solicit,** 1. (*ask*) माँगना, प्रार्थना* क०; याचना* क०, निवेदन क०; 2. (*importune*) साग्रह प्रार्थना* क०, के लिए अनुरोध क०; 3. (*tempt*) लुभाना, रिझाना; **~ation,** प्रार्थना*, याचना*, निवेदन, अनुनय-विनय*; अनुरोध; प्रलोभन। > सॅलिसिट; सॅलिसिटेशॅन

**solicitor,** सॉलिसिटर, प्रतिवक्ता, न्यायाभिकर्ता। > सॅलिसिटॅ

**solici/tous,** 1. (*concerned*) ध्यान रखनेवाला; 2. (*worried*) चिन्तित; व्याकुल, परेशान; 3. (*eager*) उत्सुक, उत्कंठित, इच्छुक; **~tude,** 1. (*concern*) ध्यान, फ़िक्र*, ख़्याल; 2. चिन्ता*; व्याकुलता*, परेशानी*; 3. उत्सुकता*, उत्कण्ठा*।
> सॅलिसि/टॅस; ~टच्यूड

**solid,** 1. (*not liquid, gaseous*) ठोस, घनीभूत; 2. (*not hollow*) ठोस; 3. (*cubic*) घन; 4. (*strongly built*) मज़बूत; टिकाऊ (*lasting*); 5. (*well made*) पक्का, ठोस; 6. (*dense*) घना; 7. (*of arguments*) ठोस, पुष्ट; 8. (*reliable*) ठोस, पक्का, विश्वस्त; 9. (*serious, not trivial*) गंभीर; 10. (*compact*) ठोस, सुसंहत; 11. (*real*) वास्तविक, असली, यथार्थ; 12. (*complete*) पूरा-पूरा, भरपूर; 13. (*without interstices*) निरन्तर, अटूट, अविच्छिन्न; 14. (*of gold*) ख़ालिस, बेमेल, चोखा, खरा; 15. (*uniform, homogeneous*) एक-सा, एक-रूप, एक-समान; 16. (*unanimous*) एकमत, अविभक्त; 17. (*without pauses*) निरन्तर, अखंड, अनवरत; 18. (*three-dimensional*) त्रिविम, घन (*of geometry, angle*); —*n.*, 1. पिण्ड, ठोस पदार्थ; 2. (*math.*) घनाकृति*, ठोस। > सॉल्-इड

**soli/darity,** 1. (*agreement*) पूर्ण एकता*, एकात्मता*, एकप्राणता*; समस्वार्थता*; 2. (*fellow-feeling*) भाईचारा, सहानुभूति*, हमदर्दी*; 3. (*mutual dependence*) परस्पर-निर्भरता*; 4. (*holding together*) संहति*; **~dary,** एक, एकप्राण, एकात्म; समस्वार्थ; हमदर्द; परस्परनिर्भर; सुसंहत।
> सॉलिडैरिटि; सॉल्-इडॅरि

**solidi/fiable,** घनीभवनीय; घनीकरणीय; **~fication,** 1. (*becoming*) घनीभवन; दृढ़ीभवन; 2. (*making*) घनीकरण; दृढ़ीकरण;

~fy, ठोस बनना या बनाना; जमना; जमाना; दृढ़ क०। > सॅलिड्-इफ़ाइअॅबॅल; सॅलिडिफ़िकेशॅन; सॅलिड्-इफ़ाइ

**solidity,** 1. (*see* SOLID) ठोसपन; घनत्व; मज़बूती*; सुसंहति*; 2. (*firmness*) दृढ़ता*; 3. (*validity*) प्रामाणिकता*। > सॅलिड्-इटि

**solidungular,** एकशफ। > सॉलिडॅन्ग्यूलॅ

**solifidian,** विश्वासमात्रवादी। > सोलिफ़िड्-इॲन

**soli/loquize,** अपने आप से बातें* क०; स्वगत कहना, स्वगत-कथन क०; ~**loquy,** स्वगत, स्वगत-कथन, स्वगतभाषण। > सॅलिलॅ/क्वाइज़, ~क्वि

**soliped,** एकशफ। > सॉल्-इपे'ड

**solipsism,** अहंमात्रवाद। > सॉल्-इप्सिज़्म

**solitaire,** एक मणि या एक नग वाला आभूषण; एक व्यक्ति के लिए ताश का खेल। > सॉलिटे'ॲ

**soli/tarily,** अकेले; ~**tariness,** अकेलापन; एकाकीपन; ~**tary,** *adj.*, 1. (*alone*) अकेला, निःसंग; 2. (*living alone*) एकान्तवासी, एकान्तसेवी; 3. (*not gregarious*) एकचर, एकल; 4. (*sole, single*) एकमात्र, अकेला; 5. (*lonely*) एकाकी, अकेला; 6. (*remote*) एकान्त; 7. (*uninhabited*) निर्जन, सुनसान, ग़ैर-आबाद; — cell, कालकोठरी*, साँसत-घर; — confinement, कालकोठरी* की सज़ा*, क़ैदतनहाई*; —*n.*, एकान्तवासी। > सॉल्/इटॅरिलि, ~इटॅरिनिस, ~इटॅरि

**solitude,** 1. (*being alone*) अकेलापन; 2. (*loneliness*) एकाकीपन; 3. (*seclusion*) एकान्त; 4. (*lonely place*) एकान्त, निर्जन स्थान, अकेला, तनहाई*। > सॉल्-इ-ट्यूड

**solmi/zate,** सरगम सुनाना; ~**zation,** सरगम। > सॉल्-मि-ज़ेट; सॉल्-मि-ज़े-शॅन

**solo,** *n.*, एकल वादन, गायन, प्रदर्शन या संगीत-रचना*; —*adj.*, अकेला; एकल; —*adv.*, अकेले; ~**ist,** एकल वादक या गायक। > सोलो; सोलोइस्ट

**Solomon,** सुलेमान, सुलैमान; ~**ic,** सुलैमानी। > सॉलॅमॅन; सॉलॅमॉन्-इक

**solstice,** अयनांत; summer ~, उत्तर अयनान्त, कर्क-संक्रांति*; winter ~, दक्षिण अयनान्त, मकर-संक्रांति*। > सॉल्-स्टिस

**solstitial,** अयनान्तिक, अयनान्त-। > सॉल्-स्टिशॅल

**solubility,** विलेयता*; समाधेयता*। > सॉल्यूबिल्-इटि

**soluble,** 1. (*dissolvable*) विलेय, विलयशील, घुलनशील; 2. (*solvable*) समाधेय; ~ glass, विलेय कांच। > सॉल्यूबॅल

**solus,** अकेला। > सोलॅस

**solute,** विलेय। > सॉल्यूट

**solution,** 1. (*dissolving*) विलयन; 2. (*liquid*) घोल; 3. (*math.*) साधन (*method*); हल (*result*); 4. (*of a difficulty*) समाधान; 5. (*explanation, answer*) हल, उत्तर; 6. (*a breaking up*) विघटन; 7. (*rubber* ~) सलूशन, रबड़-घोल। > सॅलूशॅन=सॅल्यूशॅन

**solva/bility,** समाधेयता*; ~**ble,** समाधेय। > सॉलवॅबिल्-इटि; सॉल्वॅबॅल

**solve,** 1. (*a riddle or problem*) हल क०; 2. (*a difficulty*) समाधान क०; रास्ता निकालना; 3. (*unravel*) सुलझाना; खोलना; 4. (*a debt*) चुकाना। > सॉल्व

**solvency,** (ऋण)शोध-क्षमता*, सम्पन्नता*। > सॉल्वॅन्सि

**solvent,** *adj.*, 1. (ऋण)शोधक्षम, सम्पन्न, मालदार, सुस्थित; 2. (*able to dissolve*) विलायक; —*n.*, 1. विलायक (द्रव्य); 2. (*solution*) समाधान। > सॉल्वॅन्ट

**somatic,** कायिक, दैहिक। > सॅ=सोमैट्-इक

**somato/logy,** कायिकी*; ~**plasm,** कायद्रव्य; ~**pleure,** कायस्तर। > सोमॅटॉलॅजि; सोमॅटॅ/प्लैज़्म, ~प्लुॲ

**sombre,** 1. (*dark, dull*) धुँधला, फीका, मलिन; 2. (*depressing*) निराशाजनक, अंधकारपूर्ण, निरानन्द; 3. (*mentally depressed*) उदास, खिन्न, ग़मगीन। > सॉम्बॅ

**sombrero,** चौड़े किनारे का टोप। > सॉम्ब्रे'ॲरो

**some,** *adj.*, कुछ; कोई; काफ़ी, बहुत; *adv.*, कोई, लगभग, क़रीब; —*pron.*, कुछ; कुछ लोग; ~ time, कुछ समय तक; किसी समय, किसी दिन, कभी; ~ day, किसी समय, किसी दिन। > सॅम

**some/body,** ~**one,** कोई; बड़ा आदमी; ~**how,** किसी तरह*।

**somersault,** *n.*, 1. कलाबाज़ी*, ढेंकली*, कलैया*; 2. (*fig.*) कायापलट; —*v.*, कलाबाज़ी* खाना, कलैया* मारना; रंग बदलना। > **सॅमॅसॉ:ल्ट**

**some/thing,** कुछ; ~**time,** *adv.*, पहले, किसी समय में; —*adj.*, भूतपूर्व, पुराना; ~**times,** कभी-कभी, यदा-कदा, जब-तब; ~**what,** कुछ-कुछ, ज़रा-सा, किंचित्; ~**where,** कहीं।

**somite,** कायखण्ड। > **सोमाइट**

**somnam/bulant,** ~**bulist,** निद्राचारी; ~**bulate,** ~**bulize,** नींद* में चलना-फिरना; ~**bulism,** निद्राचार, निद्राभ्रमण। > सॉम्नैम्ब्यू/लॅन्ट, ~लिस्ट, ~लेट, ~लाइज़, ~लिज़्म

**somni/ferous,** ~**fic,** निद्राजनक, स्वापक; ~**loquence,** ~**loquism,** ~**loquy,** निद्राप्रलाप; ~**loquous,** ~**loquist,** निद्राप्रलापी। > सॉम्-निफ़ॅरॅस, सॉम्-**निफ़्**-इक; सॉम्-निलॅ/क्वॅन्स, ~क्विज़्म, ~क्वि, ~क्वॅस, ~क्विस्ट;

**somni/pathist,** सम्मोहित; ~**pathy,** सम्मोह-निद्रा*। > सॉम्-निपॅथिस्ट, सॉम्-निपॅथि

**somno/lence,** निद्रालुता*, उनींद*; ~**lent,** 1. उनींदा; निद्रालु; 2. (*somniferous*) निद्राजनक; ~**lism,** सम्मोह-निद्रा*। > **सॉम्नॅ**/लॅन्स, ~लॅन्ट, ~लिज़्म

**son,** 1. पुत्र, बेटा; 2. (*descendant*) वंशज; 3. (*product of*) सन्तति*, सन्तान*; bad ~, कपूत, कुपुत्र; good ~, सपूत, सुपुत्र; ~ of man, मनुष्य का पुत्र; ~ of perdition, विनाश का पुत्र; ~**hood,** ~**ship,** पुत्रत्व; ~**-in-law,** दामाद, दमाद, जामाता, जँवई; ~**ny,** बेटा। > सॅन

**sonancy** घोषत्व। > **सोनॅन्सि**

**sonant,** *adj.*(*n.*), सघोष (वर्ण)। > **सोनॅन्ट**

**sonata,** सोनाटा। सॅ-**ना**-टॅ

**song,** 1. (*vocal music*) गाना, गायन; 2. (*of a bird*) बोली*, चहचहाहट*; 3. (*piece*) गीत, गाना; 4. (*poetry*) काव्य, पद्य; 5. (*poem*) कविता*; for a ~, कौड़ी* के मोल; ~**ful,** सुरीला, श्रुतिमधुर; ~**ster,** 1. गायक, गवैया; 2. (~*bird*) गानेवाला पक्षी; 3. (*poet*) कवि, गीतकार; ~**stress,** गायिका*। > सॉन्ग; **सॉन्ग्**/फ़ुल, ~स्टॅ, ~स्ट्रिस

**sonic,** ध्वनिक, ध्वनि-। > **सॉन्**-इक

**soniferous,** 1. ध्वनिजनक, निनादी, शब्दायमान; 2. (*conveying*) ध्वनिचालक। > सोनिफ़ॅरॅस

**sonnet,** चतुर्दश-पदी*। > **सॉन्**-इट

**sonometer,** स्वरमापी। > सॅ=सो-**नॉम्**-इ-टॅ

**sonorescent,** निनादी। > सॉनॅरे'सॅन्ट

**sonorific,** ध्वनिजनक, शब्दायमान। > सॉनॅ**रिफ़्**-इक

**sonority,** निनादिता*; सुरीलापन। > सॅनॉ:र्-इटि=सॅनॉरिटि

**sonorous,** 1. (*resonant*) अनुनादी, गुंजायमान; 2. (*melodious*) सुरीला; 3. *imposing*) प्रभावशाली; 4. (*rhetorical*) आडम्बरी, शब्दाडम्बरपूर्ण; 5. (*produced by sound*) ध्वनिज। > सॅनॉ:रॅस=**सॉनॅरॅस**

**soon,** 1. (*in a short time*) जल्दी, शीघ्रही, निकट भविष्य में; 2. (*quickly, promptly*) जल्दी, तुरन्त, तत्काल, झट(पट), चटपट, फ़ौरन, अविलंब, अभी, शीघ्र; 3. (*early*) जल्दी, समय से पहले; as ~, ~**er,** I would (~er) as ~ stay here, मुझे यहाँ रहना अधिक पसन्द है; as ~ as, ज्यों ही; no ~er had they gone than, वे चले गए ही थे कि ···; ~er or later, कभी-न-कभी। > सून

**soot,** *n.*, काजल, कजली*, कज्जल, कालिख*; —*v.* काजल लगाना। > सुट

**soothe,** 1. (*calm*) शान्त क०, प्रशमित क०; 2. (*mitigate*) कम क०; 3. (*satisfy, flatter*) खुश क०, सन्तोष देना। > सूद

**soothing,** शामक, शमक, उपशामक। > **सूद्**-इन्ग

**soothsay,** 1. (*divine*) सगुनाना; 2. (*foretell*) भविष्यवाणी* क०, भविष्य बताना; ~**er,** सगुनिया, ज्योतिषी, निमित्तज्ञ; भविष्यवक्ता; ~**ing,** सगुनौती*; भविष्यवाणी*। > **सूथ्**/से, ~सेअॅ; ~सेइन्ग

**sooty,** 1. (*of, like soot*) कज्जली; 2. (*covered with soot*) कज्जलित । > सुट्-इ

**sop,** *n.* 1. भिगोया निवाला; 2. (*fig.*) मुँह-भराई*; घूस* (*bribe*); —*v.*, 1. (*soak*) भिगोना; डुबाना; 2. (*be wet*) भीग जाना, तर-बतर होना या हो जाना; ~ up, सोख लेना । > सॉप

**sophism,** कुतर्क, हेत्वाभास, वाक्छल, जल्प । > सॉफ़्-इज़्म

**sophist,** 1. कुतर्की; 2. (*quibbler*) वितण्डी, वाक्छली । > सॉफ़्-इस्ट

**sophis/tic(al),** कुतर्कपूर्ण; कुतार्किक; **~ticate,** 1. कुतर्क क०; 2. कृत्रिम, (*artificial*) अथवा दुनियादार (*worldwise*) बना देना; 3. (*mislead*) बहकाना; 4. (*falsify*) बिगाड़ना, विकृत क०; 5. (*adulterate*) मिलावट* क०, खोट* मिलाना; **~ticated,** 1. कृत्रिम; 2. दुनियादार; 3. (*refined*) परिष्कृत; 4. (*well-informed*) सुविज्ञ, विवेकी; 5. (*complex*) जटिल; **~tication,** कृत्रिमता*; दुनियादारी*; कुतर्क; **~try,** कुतर्क । > सॅफ़िस्/टिक, ~टिकॅल, ~टिकेट, ~टिकेटिड; सॅफ़िसटिकेशॅन

**sopori/ferous, ~fic,** निद्राजनक, स्वापक । > सॉपॅरिफ़्/अॅरॅस, ~इक

**sopping,** तर-बतर । > सॉप्-इन्ग

**soppy,** 1. तर-बतर; 2. (*sentimental*) भावुक । > सॉप्-इ

**soprano,** उच्चतम स्वर । > सॅप्रानो

**sorbet,** शरबत । > सॉःब्-इट

**sorcerer,** 1. जादूगर, ओझा, टोनहाया; अभिचारक; 2. (*fig.*) जादूगर । > सॉः-सॅ-रॅ

**sorceress,** जादूगरनी*, टोनहाई* । > सॉःसॅरिस

**sorcery,** 1. जादू, टोना, जादूगरी*, जादू-टोना; 2. (*black magic*) अभिचार । > सॉःसॅरि

**sordid,** 1. (*filthy*) गन्दा, मैला; 2. (*wretched*) फटेहाल; 3. (*disgusting*) घिनावना, घृणित; 4. (*base*) नीच, अधम; 5. (*selfish*) स्वार्थपूर्ण; 6. (*miser*) कंजूस । > सॉःड्-इड

**sordine,** अवमन्दक । > सॉःडीन

**sore,** *adj.*, 1. (*painful*) दुखता; 2. (*sad*) दुःखी; 3. (*causing sorrow*) दुःखद; 4. (*disagreeable*) अप्रिय; अरुचिकर; 5. (*irritated*) नाराज़; 6. (*touchy*) चिड़चिड़ा; 7. (*bitter*) कटु; —*n.*, 1. घाव, ज़ख्म; फोड़ा, व्रण; 2. (*fig.*) अप्रिय विषय; दुःखद स्मृति*; ~ throat, गल-शोथ; **~ly,** अत्यधिक; बुरी तरह* से; कठोरता* से । > सॉः; सॉःलि

**sorites,** मालानुमान । > सॅराइटीज़

**sororicide,** भगिनी-हत्या*; भगिनी-हन्ता । > सॅरॉःर्-इसाइड

**sorority,** बहन-संघ । > सॅरॉरिटि

**sorrel,** *adj.*, पिंगल, लाली* लिए हुए भूरा; —*n.*, खट्टी-मीठी*; red ~, लाल अम्बाड़ी*; Indian ~, अम्ल शाक, चुक्र, चोका । > सॉरॅल

**sorrow,** *n.*, 1. (*distress*) दुःख, व्यथा*, क्लेश; 2. (*sadness*) उदासी*, शोक, विषाद; 3. (*regret*) अनुताप; 4. (*misfortune*) विपत्ति*; संकट; 5. (*mourning*) शोक; 6. (*lamentation*) विलाप; —*v.*, दुःखी होना; शोक क० या मनाना; **~ful,** 1. दुःखी; उदास; 2. (*causing sorrow*) दुःखद; दुःखपूर्ण; **~-stricken,** शोक-संतप्त, शोकार्त्त । > सॉरो

**sorry,** 1. दुःखी; I am ~ that, मुझे खेद है कि; 2. (*of poor quality*) घटिया, निकृष्ट; 3. (*pitiful*) दयनीय; 4. (*shabby*) फटेहाल; 5. (*dismal*) निरानन्द, मनहूस; 6. (*contemptible*) घृणित । > सॉरि

**sort,** *n.*, 1. (*kind*) क़िस्म*, प्रकार; 2. (*group*) वर्ग; 3. (*manner*) ढंग, रीति*; 4. (*print*) टाइप; of a ~, of ~s, बहुत साधारण; out of ~s, अस्वस्थ; उदास, खिन्न; —*v.*, 1. छाँटना, निबेड़ना; 2. (*select*) छाँटना, चुनना, पसन्द क०; 3. (*harmonize*) से मेल खाना; **~er,** छाँटनेवाला, सार्टर; **~ing,** छँटाई*, छाँट*, निबेड़ा ; वर्गीकरण । > सॉःट; सॉःट्/अॅ, ~इन्ग

**sortie,** 1. (*sally*) धावा, झपट*; 2. (*flight*) उड़ान* । > सॉःट्-ई

**sortilege,** चिट्ठी* डालकर सगुनौती*; रमल । > सॉःट्-इ-लिज

**sortition,** चिट्ठी* डालना । > सॉःटिशॅन

**sorus**, 1. सोरस, बीजाणुधानीपुंज; 2. (*cluster*) गुच्छ। > सॉ:रॅस

**S O S**, *n*.(*v*.), 1. (बेतार का) संकट-संदेश (भेजना); 2. (*fig*.) गोहार*, गुहार* (मारना)। > ए'स्-ओ-ए'स

**sostenuto**, दीर्घीकृत रूप में। > सॉस्टॅनूटो

**sot**, *n*., शराबी, नशेबाज़; *v*., शराब* पीना; ~**tish**, धुत्त, मतवाला; मूर्ख। > सॉट; सॉट्-इश

**soteriology**, मोक्ष-शास्त्र। > सॉटिअॅरिऑलॅजि

**Sothic**, लुब्धक-। > सोथ्-इक

**sotto voce**, धीमे स्वर में। > सॉटो वोचि

**soubrette**, ढीठ लड़की* या नौकरानी*। > सूब्रे'ट

**soucar, sowkar**, साहूकार*। > साउका

**souchong**, काली चाय*। > सूचॉन्ग

**sough**, *n*., सरसराहट*, सर-सर; *v*., सरसराना। > सॅफ़

**soul**, 1. आत्मा*, जीवात्मा*, जीव, अन्तरात्मा*; 2. (*of dead*) आत्मा*, प्रेतात्मा*; 3. (*conscience*) अन्तःकरण; 3. (*animating part, central figure*) प्राण (*pl*.), जान*, जीवन; 4. (*emotional warmth*) भाव, भावात्मकता*; 5. (*sensitivity*) संवेदनशीलता*; सहानुभूति*; 6. (*embodiment*) मूर्त रूप, अवतार; 7. (*personality*) व्यक्तित्व; 8. (*person*) व्यक्ति; ~**ful**, भावपूर्ण; ~**less**, भावशून्य, निर्भाव; निष्प्राण; ~-**destroying**, ~-**killing**, आत्मा-मारक, जड़ बनानेवाला; ~-**searching**, आत्म-परीक्षा*; ~-**stirring**, मर्मस्पर्शी, भावपूर्ण। > सोल

**sound**, *n*., 1. (*noise*) ध्वनि* (*also fig*.), शब्द, नाद, आवाज़*; 2 (*din*) शोर, शोरगुल; 3. (*earshot*) श्रवणसीमा*; 4. (*strait*) जलसंयोजी, जलडमरूमध्य; 5. (*surgeon's probe*) सलाई*; 6. (*air-bladder*) वायु-आशय; —*adv*., *see* SOUNDLY; —*adj*., 1. (*healthy*) स्वस्थ, तन्दुरुस्त; 2. (*free from defect*) दुरुस्त, पक्का, बेऐब, सलामत, निर्दोष, अदूषित; 3. (*undamaged*) पूरा, अक्षत; 4. (*correct*) सही; 5. (*well-founded*) ठोस, पक्का, युक्तियुक्त; 6. (*reliable*) विश्वस्त, पक्का; 7. (*capable*) समर्थ; 8. (*prudent*) सावधान (*of person*); विवेकपूर्ण (*of advice etc*.); 9. (*solvent*) ठोस, सुस्थित, ऋण-शोधनक्षम; 10. (*thorough*) पक्का; 11. (*deep, of sleep*) गहरा; —*v*., 1. (*produce sound*) ध्वनि* निकालना, बजाना; ध्वनि* निकलना, बजना; 2. (*seem*) लगना, मालूम पड़ना, जान पड़ना; प्रतिध्वनित क०; 3. (*express*) व्यक्त क०; फैलाना (*spread about*); 4. (*utter*) उच्चारित क०; 5. (*give notice of*) सूचित क०, घोषित क०; 6. (*test*) जाँचना, परखना; 7. (*examine*) परीक्षा* क०; 8. (*test depth*) थाहना; गहराई* नापना; 9. (*somebody*) मन की थाह* लेना, मन जानने की कोशिश* क०; ~-**box**, ध्वनिपेटी*; ~-**camera**, ध्वनिलेखी कैमरा। > साउन्ड

**sounder**, 1. (*telegr*.) ध्वनित्र; 2. (*plumb*) साहुल, पनसाल, थाहमापी। > साउन्ड्-अॅ

**sound-film**, सवाक् फ़िल्म*, बोलपट।

**sounding**, *adj*., 1. (*making sound*) शब्दायमान; 2. (*resonant*) अनुनादी, गुंजायमान; 3. (*imposing*) प्रभावशाली; 4. (*bombastic*) शब्दाडम्बरपूर्ण, आडम्बरी; —*n*., 1. (*probing*) जाँच*; 2. (*of depth*) गंभीरता-मापन; 3. (*of atmosphere*) परिज्ञापन; 4. (*depth*) गंभीरता-माप; थाह*; ~-**balloon**, परिज्ञापी बैलून; ~-**board**, ध्वनि-तख़्ता। > साउन्ड्-इन्ग

**sound/less**, निश्शब्द; ~**ly**, अच्छी तरह*, भली-भाँति*, बख़ूबी; ख़ूब, पूरी तरह*; ठीक ही; sleep —, गहरी नींद* सोना; ~-**proof**, ध्वनिरोधी; ~-**track**, ध्वनि-पट्टी*; ~-**wave**, ध्वनि-तरंग*।

**soup**, शोरबा; रसा, झोल; ~**y**, झोलदार, रसेदार। > सूप

**soupcon** (*trace*), पुट। > सूप्सों

**sour**, *adj*., 1. (*taste*) खट्टा; अम्ल (*acid*); 2. (*embittered*) कटु; 3. (*peevish*) चिड़चिड़ा; 4. (*harsh*) रूखा, कड़ा; 5. (*unpleasant*) अप्रिय; 6. (*dank*) गीला; —*v*., खट्टा (कटु ··· *see adj*.) बनना या बनाना; ~**ness**, खट्टापन; कटुता*; —*n*., खट्टा पेय; कटु अनुभव। > साउअॅ

**source,** 1. (*origin*) स्रोत, उद्गम; 2. (*of river*) उद्गम; 3. (*spring*) झरना, सोता; 4. (*primary cause*) मूल कारण; जड़* (*root*); 5. (*authority*) प्रमाण, आधार; 6. (*of news*) सूत्र; 7. (*of lit. work*) स्रोत; **~-book,** प्रलेख-ग्रन्थ। > सॉ:स

**sour/grass,** सन्धूर; **~-sop,** अन्त।

**souse,** *n.*, 1. (*pickle*) अचार; 2. (*brine*) लवण-जल; 3. (सूअर के) गोश्त का अचार; 4. (*dip*) डुबकी*; —*v.*, अचार में रखना; पानी में डुबाना, भिगोना; पर पानी डालना; —*adv.*, 1. अचानक; 2. (*headlong*) अंधाधुन्ध। > साउस

**soutache,** फ़ीता। > सूताश

**soutane,** चोग़ा। > सूतान

**south,** *n.*, दक्षिण, दक्खिन (*also region*); —*adj.*, दक्षिणी; दक्षिणाभिमुख; —*adv.*, दक्षिण की ओर*; —*v.*, दक्षिण की ओर* जाना; **~-east,** *n.*, दक्षिण-पूर्व, अग्निकोण, अग्नेयी*; —*adj.*, दक्षिण-पूर्वी; —*adv.*, दक्षिण-पूर्व की ओर* (से)। > साउथ; **साउथ्-ईस्ट**

**south/-easter,** दक्षिण-पूर्वी पवन या हवा*; **~-easterly, ~-eastern,** दक्षिण-पूर्वी(य)। > साउथ्-ईस्/टॅ, ~टॅलि, ~टॅन

**souther,** दक्षिणी पवन या हवा*, दखिना, दक्षिणावह; दखिनहरा; **~ly,** दक्षिण। > **साउथ्-अॅ**; सॅदॅलि

**southern,** *adj.*, दक्षिणी, दक्खिनी; *n.*, दक्खिनी; ~ cross, क्रक्स, त्रिशंकु; ~ crown, दक्षिण किरीट; ~ lights, दक्षिण ध्रुवीय ज्योति*; **~er,** दक्षिण का रहनेवाला, दक्खिनी। > **सॅदॅन**; **सॅ-दॅ-नॅ**

**southing,** दक्षिण-गमन; दक्षिणान्तर। > **साउथ्**-इन्ग=**साउद्**-इन्ग

**south/ward,** *adj.*, दक्षिणी; दक्षिणाभिमुख; —*adv.*, **~s,** दक्षिण की ओर*; **~-west,** —*n.*, दक्षिण-पश्चिम, नैर्ऋत्य; —*adj.*, दक्षिण-पश्चिमी; —*adv.*, दक्षिण-पश्चिम की ओर* (से)। > **साउथ्**/वॅड, ~वॅड्ज़, **~वे'स्ट**

**south/-wester (sou'wester),** दक्षिण-पश्चिमी पवन या हवा*; **~-westerly, ~-western,** दक्षिण-पश्चिमी। > साउथ्वे'स्टॅ (साउवे'स्टॅ); साउथ्वे'स्/टॅलि, ~टॅन

**souvenir,** निशानी*, यादगार*, स्मृतिचिह्न; स्मारिका* (*esp. in book form*)। > **सूवॅनिअॅ**

**sovereign,** *adj.*, 1. (*chief*) प्रधान, परम, सर्वश्रेष्ठ; 2. (*independent*) प्रभुसत्ता-सम्पन्न, प्रभुसत्ताक, सर्वसत्ताक; ~ state, प्रभु-राज्य; 3. (*ruling*) शासक; 4. (*royal*) राजकीय; 5. (*excellent*) बढ़िया, उत्तम; रामबान (*of remedy*); 6. ~ contempt, घोर अवज्ञा*; —*n.*, 1. अधिराट्, अधिराज; शासक; 2. (*coin*) स्वर्ण-मुद्रा*, अशरफ़ी*; **~ty,** प्रभुसत्ता*. सर्वसत्ता*, प्रभुत्व, आधिपत्य, आधिराज्य। > **सॉव्**/रिन, ~रॅन्-टि

**soviet,** *n.*, 1. पंचायत*; 2. (*council*) समिति*, परिषद्*; —*adj.*, पंचायती; रूसी; **~ism,** पंचायत-राज्य; साम्यवाद; **~ize,** पंचायत-राज्य स्थापित क०; साम्यवादी बनाना। > **सोव्**-इ/एट, ~ए'टिज़्म, ~एटाइज़

**sow**[1], 1. बोना (*also fig.*); 2. (*scatter*) छितराना; 3. (*spread*) फैलाना; 4. (*implant*) रोपना; 5. (*inculcate*) मन में बैठाना; **~er,** 1. बीज बोनेवाला, वापक; 2. (*mech.*) वपित्र; **~ing,** बोआई*, बोनी*, बुआई*, वपन, वापन। > सो; **सोअॅ**; **सोइन्ग**

**sow**[2], 1. सूअरी*, शूकरी*, वराही*; 2. (*trough*) नाली*; 3. (*of iron*) लोह-पिण्ड; 4. (*~-bug*) काष्ठ-यूका*; **~back,** बालू की मेंड़*। ~ साउ

**soya bean,** सोयाबीन, भठमाष। > **सॉइ-अॅबीन**

**sozzled,** धुत्त, नशे में चूर। > **सॉज़ॅल्ड**

**spa,** स्पा, सखनिज-झरना (का स्थान)। > स्पा

**space,** *n.*, 1. (*of universe*) आकाश, अन्तरिक्ष; ~ and time, दिक्काल, आकाश और काल; 2. (*distance*) दूरी*, अन्तर, फ़ासिला; 3. (*interval, in space or time*) अन्तराल; 4. (*period of time*) समय; 5. (*room*) जगह*, स्थान; गुंजाइश*; —*adj.*, आकाशीय; —*v.* अन्तर पर रखना, बीच में

स्थान छोड़ना; ~ craft, ~ ship, अंतरिक्ष-यान; ~ flight, अंतरिक्ष-उड़ान*; ~ travel, अंतरिक्ष-यात्रा*; ~-**bar**, ~**r**, अन्तर-छड़, अन्तरक; ~**man**, अंतरिक्ष-यात्री; ~-**time**, दिक्काल। > स्पेस

**spacing**, अंतरालन, अंतरण। > स्पेसिन्ग

**spacious**, लम्बा-चौड़ा, विस्तृत, बड़ा, ~**ness**, विस्तार। > स्पेशॅस

**spade**, *n.*, 1. (*tool*) खनित्र, बेल; फावड़ा (*also mattock*); कुदाल*; 2. (*card*) हुकुम का पत्ता; —*v.*, खोदना; call a ~ a ~, खरी बात* कहना, साफ़-साफ़ सुनाना, खरी खरी सुनाना; ~-**work**, तैयारी* का काम। > स्पेड

**spadille**, हुकुम का इक्का। > स्पॅडिल

**spall**, *n.*, 1. (*of stone*) कत्तल; 2. (*of wood*) चैला, चैली*; —*v.*, 1. टुकड़े-टुकड़े हो जाना; 2. (*break up*) तोड़ना। > स्पॉःल

**span**, *n.*, 1. (*hand*~) बित्ता, वितस्ति*, बालिश्त; 2. (*breadth*) चौड़ाई*, फैलाव, पाट; 3. (*extent*) विस्तार, विस्तृति*, वितति*; 4. (*space of time*) अवधि*; अल्पकाल, अल्पावधि*; 5. (*team of animals*) जोड़ी*; —*v.*, 1. (*extend across*) आर-पार फैला होना; 2. पर पुल बाँधना; पर मेहराब* बनाना; 3. (*fig.*) पार कर जाना, फैला होना; 4. (*with hand*) हाथ से नापना; हाथ से ढक लेना; ~ roof, दुढाल छत*। > स्पैन

**spancel**, *n.*, पिछाड़ी*, छाँद*; *v.*, छाँदना। > स्पैन्-सॅल

**spandrel**, चाप-स्कंध। > स्पैन्-ड्रॅल

**spangle**, *n.* (*v.*), सितारा (लगाना), चमकी*। > स्पैन्ग्-गॅल

**spank**, *v.*, 1. (चूतड़ पर) थप्पड़ मारना; 2. (*of horse, ship*) तेज़ी* से चलना; —*n.*, थप्पड़; ~**er**, तेज़ घोड़ा; ~**ing**, पिटाई*, पिटंत*, मार*। > स्पैन्क; स्पैन्क्/अॅ, ~इन्ग

**spanner**, स्पैनर, पाना। > स्पैन्-अॅ

**spar**, *n.*, 1. (*pole*) डण्डा, बल्ला; बम (*of vehicle*); 2. (*mast*) मस्तूल; 3. (*mineral*) स्पार; 4. (*boxing*) मुक्केबाज़ी* (का अभ्यास); 5. (*argument*) वाद-विवाद; 6. (*cockfight*) डंका; —*v.*, मुक्केबाज़ी* (का अभ्यास) क०; विवाद क०, लड़ना। > स्पा

**sparable**, छोटी (बिना सिरे की) कील*। > स्पैरॅबॅल

**spare**, *adj.*, 1. (*meagre*) कम, अल्प, अपर्याप्त; 2. (*lean*) दुबला; 3. (*extra*) अतिरिक्त, फ़ालतू (*not in use*); ~ time, ख़ाली वक़्त, अवकाश, फ़ुरसत*; —*n.* (~ *part*), अतिरिक्त या फ़ालतू पुरज़ा; —*v.*, 1. (*save*) बचाना; से बचा रखना; 2. (*refrain from*) नहीं क०, से रहना; 3. (*be merciful*) दया* क०; छोड़ देना; माफ़ क०; 4. (*use little*) किफ़ायत* से या कम उपयोग क०, काम में लाना या लगाना; 5. (*dispense with*) छोड़ देना, के बिना काम चलाना; 6. (*give*) दे देना, दे सकना; ~**ly**, कम; किफ़ायत* से। > स्पे'अॅ

**sparing**, 1. (*scanty*) कम, अपर्याप्त; 2. (*frugal*) मितव्ययी। > स्पे'अॅर्-इन्ग

**spark**, 1. (*of fire*) चिनगारी*, स्फुलिंग, अग्निकण; 2. (*electr.*) स्फुलिंग; 3. (*of wit*) चुटकुला, लतीफ़ा, सूक्ति*; 4. (*brilliance*) चमक*, दमक*; 5. (*vitality*) प्राण, जान*, ओज, स्फूर्ति*; 6. (*trace*) लव-लेश; 7. (*person*) बाँका, छैला, रसिया; रमणीरंजक (*gallant*); —*v.*, 1. (से) चिनगारियाँ* या स्फुलिंग निकलना या छूटना; 2. (*ignite*) ज्वलित क०; 3. (*stir*) में प्राण डालना; 4. (*cause*) का कारण बनना; ~(**ing**) -**plug**, स्फुलिंग-प्लग। > स्पाक

**sparkish**, छबीला, बाँका। > स्पाक्-इश

**sparkle**, *v.*, 1. चिनगारियाँ* निकालना; 2. (*glitter*) चमकना, झिलमिलाना; 3. (*twinkle*) टिमटिमाना; 4. (*effervesce*) बुदबुदाना; —*n.*, 1. चिनगारी*; 2. चमक*; 3. (*liveliness*) स्फूर्ति*, ज़िन्दादिली*, उल्लास। > स्पाकॅल

**sparkling**, 1. बुदबुददार, बुल्लेदार, बुदबुदानेवाला; 2. चमकदार; 3. (*witty*) वाग्विदग्ध; 4. (*lively*) ज़िन्दादिल। > स्पाक्-लिन्ग

**sparrow**, गौरा, गौरैया*, चिड़ा, चिड़ी*, चटक, चटका*; ~-**hawk**, गौरहिवा शिकरा। > स्पैरो

**sparse,** 1. (*not dense*) विरल; 2. (*scattered*) छितरा, बिखरा, विकीर्ण; 3. (*sporadic*) छुटफुट; 4. (*scanty*) अपर्याप्त, नपा-तुला। > स्पास

**spartan,** स्पार्ती; सादा और कठोर (*of life*); तितिक्षु (*of person*)। > स्पार्टन

**spasm,** 1. (*contraction*) अतिसंकुंचन, जकड़*; 2. (*convulsion*) ऐंठन*, उद्वेष्ट, आकर्ष; 3. (*burst*) लहर*, दौरा; ~**odic,** 1. आकर्षी; 2. (*irregular*) अनियमित; 3. (*fitful*) तरंगी। > स्पैज़्म; स्पैज़्मॉड्-इक

**spastic,** 1. (*spasmodic*) आकर्षी; 2. मस्तिष्क-संस्तंभ से आक्रान्त, संस्तंभी। > स्पैस्-टिक

**spat,** *n.*, 1. शंखमीन का जलांडक; 2. (*pl.*) गुल्फत्राण; —*v.*, अण्डे देना। > स्पैट

**spate,** बाढ़* (*also fig.*)। > स्पेट

**spatial,** 1. आकाशीय; 2. (*of coordinates*) स्थानिक, स्थान-; 3. त्रिविम। > स्पेशॅल

**spatter,** 1. (*sprinkle*) छिड़कना, छींटना; 2. (*with mud*) कीचड़ उछालना; 3. (*slander*) कलंक लगाना, बदनाम क०; 4. (*v.i.*) छिटकना; —*n.*, 1 छिड़काव; छिड़काई*; 2. (*noise*) पड़पड़ाहट*। > स्पैट्-अॅ

**spatula,** स्पैचुला। > स्पैट्-यू-लॅ

**spavin,** 1. (*bog* ~) मोथरा; 2. (*bone* ~) हड्डा; ~**ed,** लँगड़ा। > स्पैव्/इन, ~इन्ड

**spawn,** *n.*, 1. (*of fish*) जलांडक; 2. (*offspring*) संतान*; 3. (*mycelium*) कवकजाल; —*v.*, अण्डे देना; पैदा क०; पैदा हो जाना; ~**ing,** अण्डजनन। > स्पॉःन, स्पॉःन्-इन्ग

**spay,** अण्डाशय-उच्छेदन क०। > स्पे

**speak,** 1. (*talk*) बोलना; 2. (*converse*) बोलना, बातचीत* क०; 3. (*discourse*) भाषण देना; 4. (*express*) व्यक्त क०, बताना, बतलाना, कहना, बोलना; 5. (*a language*) बोलना, 6. (*a ship*) को संबोधित क०; संकेत भेजना, 7. (*of mus. instrum.*) बजना, बोलना; 8. (*of dog*) भौंकना; 9. (*of guns*) दगना; nothing to ~ of, नहीं के बराबर; so to ~, एक प्रकार से; अर्थात्; ~ volumes, का अत्यधिक महत्त्व रखना; का प्रबल प्रमाण उपस्थित क०; ~ well for, का प्रमाण देना, के पक्ष में अच्छा होना या रहना; ~ **for,** की ओर* से बोलना, का प्रवक्ता होना; का प्रमाण देना; ~ **of,** का उल्लेख क०, की चर्चा* क०; ~ **out,** ~ **up,** 1. (*plainly*) खरी-खरी सुनाना; साफ़-साफ़ सुनाना; 2. (*clearly*) साफ़-साफ़ बोलना, स्पष्ट बोलना; 3. (*loudly*) ज़ोर से बोलना; ~ **to,** की गवाही* देना; के विषय में बोलना। > स्पीक

**speaker,** 1. बोलनेवाला, वक्ता; 2. (*orator*) वक्ता; 3. (*of parliament*) अध्यक्ष। > स्पीक्-अॅ

**speaking,** *n.*, 1 (*act*) कथन, कहना, बोली*; 2. (*art*) वाक्पटुता*, वाग्मिता*; 3. (*utterance*) कथन, उक्ति*, 4. (*speech*) भाषण, व्याख्यान, वक्तृता*; —*adj.*, बोलनेवाला; सजीव, जीता-जागता; strictly ~, सही अर्थ में; roughly ~, मोटे तौर पर; ~ acquaintance, बोलचाल* (भर) का संबंध; he is a ~ acquaintance, उससे मेरी बोलचाल* है; I am not on ~ terms with him, उससे मेरी बोलचाल* नहीं है; उससे मेरी बोलचाल* बन्द है; ~-**trumpet,** ध्वनिप्रवर्धी, भोंपू; ~-**tube,** बतनाल*। > स्पीक्-इन्ग

**spear,** *n.*, बरछा, भाला, कुन्त; बरछी*; —*v.t.* छेदना, भाला मारना; —*v.i.* लंबा तना बनना या बढ़ना*; ~ grass, खेर, लुम्पा; ~ side, पितृकुल, पितृपक्ष; ~**head,** *n.*, 1. (*of spear*) नोक*; 2. (*of army*) सेनामुख, हरावल; 3. (*leaders*) नेतागण, अग्रणी; —*v.*, नेतृत्व क०, अगुआई* क०; ~**man,** बरछैत, भालाबरदार; ~**mint,** पुदीना। > स्पिअॅ

**special,** 1. (*peculiar, particular*) विशेष, खास; 2. (*not common*) असामान्य, असाधारण; 3. (*exceptional, special*) विशेष, विशिष्ट; 4. (*extra*) अतिरिक्त, विशेष; 5. (*unusually good*) उत्कृष्ट, असाधारण; ~ number, विशेषांक; ~ pleading, 1. विशेष अभिवचन; 2. (*quibbling*) वितण्डा*, वाक्छल; ~**ism,** विशिष्टीकरण; विशेषता*;

~ist, विशेषज्ञ; ~ity, विशेषता*; विशेष विषय। > स्पे'शंल; स्पे'शॅ/लिज़्म, ~लिस्ट; स्पे'शिएल्-इटि

**special/ization,** 1. विशिष्टीकरण; 2. (*state*) विशेषज्ञता*; 3. (*of meaning*) अर्थसंकोच; **~ize,** विशेष अध्ययन क०, विशेषज्ञ बनना; विशेष प्रयोजन के लिए अलग क०, रूपान्तरित क०, अनुकूल बनाना या बन जाना विशेष, विशिष्ट या सुनिश्चित कर देना या बन जाना, विशेषित क०; सीमित कर देना। > स्पे'शॅ/लाइज़ेशॅन, ~लाइज़

**special/ly,** विशेष रूप से, खास कर, खास तौर से; **~ty** 1. विशेषता*; 2. विशेष विषय; 3. (*sealed contract*) मुद्रांकित संविदा*। > स्पे'शॅलि; स्पे'शॅल्-टि

**speciation,** जाति-उद्भवन। > स्पीशिएशॅन

**specie,** सिक्का, सोना-चाँदी*। > स्पीशी

**species,** 1. (*science*) जाति*; 2. (*sort*) प्रकार, क़िस्म*; 3. (*class*) वर्ग; 4. (*shape*) आकार; 5. (*appearance*) रूप-रंग; the ~, our ~, मानव जाति*; sacred ~, परम-प्रसाद;6. (*logic*) उपजाति*। > स्पीशीज़

**specifiable,** (वि)निर्देशनीय। > स्पे'सिफ़ाइॲबॅल

**specific,** *adj.*, 1. (*particular*) विशिष्ट, विशेष; 2. (*of a species*) जातिगत; 3. (*definite*) (सु)निश्चित, सुस्पष्ट; ~ gravity, आपेक्षिक या विशिष्ट घनत्व; —*n.*, इलाज, औषध*; **~ally,** विशेष रूप से; **~ation,** 1. (*act*) विनिर्देशन; 2. (*description*) विनिर्देश, विशेष विवरण; **~ity,** विशिष्टता*। > स्पिसिफ़्/इक, ~इकॅलि; स्पे'सिफ़िकेशॅन; स्पे'सिफ़िसिटि

**specify,** विशेष रूप से उल्लेख क०; ब्योरा देना, विशेष विवरण देना; एक-एक करके बता देना, अलग-अलग उल्लेख क०; नाम लेना, नाम लेकर बताना; शर्त* रखना। > स्पे'सिफ़ाइ

**specimen,** 1. नमूना, निदर्श; 2. (*in trade*) बानगी*, नमूना; 3. अनोखा व्यक्ति। > स्पे'सिमिन

**speciology,** जाति-उद्भव-विज्ञान। > स्पीसिऑलॅजि

**speciosity,** सत्याभास। > स्पीसिऑस्-इटि

**specious,** 1. (*false*) सत्याभासी; 2. (*superficially attractive*) ऊपर से आकर्षक या रमणीय; 3. निरर्थक। > स्पीशॅस

**speck,** *n.*, 1. (*stain*) धब्बा, दाग़; 2. (*dot*) बिन्दु, चित्ती*; 3. (*particle*) कण, कणिका*; —*v.*, बिन्दु लगाना। > स्पे'क

**speckle,** चित्ती*; **~d,** चित्तीदार। > स्पे'कॅल; स्पे'कॅल्ड

**spectacle,** 1. (*show*) प्रदर्शन, तमाशा; 2. (*pageant*) चमत्कारिक या शानदार प्रदर्शन, समारोह; 3. (*exhibition*) प्रदर्शनी*; 4. (*sight*) भव्य या प्रभावशाली दृश्य; 5. (*ridiculous sight*) तमाशा; 6. (*pl., also fig.*) चश्मा, ऐनक*; **~d,** 1. चश्माधारी, चश्मा लगाए हुए; 2. (*of animals*) चश्मेदार। > स्पे'कुटॅ/कॅल, ~कॅल्ड

**spectacular,** 1. (*impressive*) प्रभावशाली, भव्य, शानदार; 2. (*amazing*) अपूर्व, चमत्कारिक, आश्चर्यजनक; 3. (*showy*) आडम्बरपूर्ण, भड़कीला, दिखाऊ; आडम्बरप्रिय, आडम्बरी (*of person*)। > स्पे'कटैक्यूलॅ

**spectator,** दर्शक, प्रेक्षक। > स्पे'क्-टेट्-ॲ

**spectatrix,** दर्शिका*। > स्पे'क्-टेट्-रिस

**spectral,** 1. स्पेक्ट्रमी, वर्णक्रमीय; 2. (*of or like ghosts*) भूत का; भूत जैसा, प्रेततुल्य। > स्पे'क्ट्रॅल

**spectre,** 1. भूत, प्रेत; 2. (*fig.*) काली छाया*। > स्पे'क्-टॅ

**spectro/gram**[1]; **~graph**[2]; **~meter**[3]; **~metry**[4]; **~scope**[5]; **~scopy**[6], स्पेक्ट्रम/चित्र[1], ~लेखी[2], ~मापी[3], ~मिति*[4], ~दर्शी[5], ~विज्ञान[6]। > स्पे'क्ट्रॅ/ग्रैम, ~ग्राफ़, ~स्कोप; स्पे'क्ट्रॉम्/इटॅ, ~इट्रि; स्पे'क्ट्रॉस्कॅपि

**spectroscopic,** स्पेक्ट्रमी। > स्पे'क्ट्रॅस्कॉप्-इक

**spectrum,** 1. स्पेक्ट्रम, वर्णक्रम; 2. (*on the retina*), परछाईं*, प्रतिबिम्ब। > स्पे'क्ट्रॅम

**specular,** 1. (*reflecting*) परावर्तक; 2. (*shining*) चमकीला। > स्पे'क्यूलॅ

**specu/late,** 1. (*ponder*) चिन्तन क०; 2. (*conjecture*) अटकलबाज़ी* क०, अन्दाज़ लगाना; 3. (*comm.*) सट्टेबाज़ी* क०, सट्टा

क०; ~**lation**, चिन्तन; अटकलबाज़ी*, निराधार कल्पना*, अनुमान मात्र; सट्टा, फाटका, खेला*, सट्टेबाज़ी*; ~**lative**, 1. (*characterized by reflection*) मीमांसात्मक; 2. (*theoretical*) सैद्धान्तिक; 3. (*unpractical*) अव्यावहारिक; 4 (*fond of reflection*) चिन्तनशील; 5. सट्टा-, सट्टे का; 6. (*uncertain*) अनिश्चित, संदिग्ध; ~**lator**, चिन्तक, अटकलबाज़; सटोरिया, सट्टेबाज़।

> स्पे'क्यूलेट; स्पे'क्यूलेशॅन; **स्पे'क्यू**/लॅटिव, ~लेट्

**speculum**, 1. (*mirror*) दर्पण; 2. (*reflector*) परावर्तक; 3 (*med.*) वीक्षण-यन्त्र; 4. (*zool.*) चित्ती*। > **स्पे'क्यूलॅम**

**speech**, 1. (*faculty*) वाणी*; 2. (*act*) कथन, बोली*; 3. (*way*) बोली*; 4. (*remark*) बात*, कथन, उक्ति*; वाक्*; 5. (*language*) भाषा*; 6. (*discourse*) भाषण, व्याख्यान; ~-**day**, पुरस्कार-वितरण; ~-**reading**, ओष्ठ-पठन; ~-**sound**, वाग्ध्वनि*; ~-**therapy**, वाणी-सुधार; ~-**tract**, वाग्यन्त्र; ~-**training**, वक्तृत्व-शिक्षण। > स्पीच

**speechi/fication**, भाषणबाज़ी*; ~**fier**, भाषणबाज़; ~**fy**, भाषणबाज़ी* क०, लम्बा-चौड़ा भाषण देना।

> स्पीचिफ़िकेशॅन; **स्पीच्**-इ/फ़ाइ-अॅ, ~फ़ाइ

**speechless**, 1 अवाक्; 2. (*dumb*) गूँगा, मूक; 3. (*silent*) मौन; 4. (*amazed*) हक्का-बक्का, भौचक्का। > **स्पीच्**-लिस

**speed**, *n.*, 1. (*rate of movement*) चाल*, रफ़्तार*; 2. (*of lens*) क्षिप्रता*; 3. (*swiftness*) तेज़ी*, शीघ्रता*, द्रुतगति*, त्वरा*, जल्दी*; —*v.*, तेज़ी* से चलना, जल्दी* क०; अधिक तेज़ी* से चलना, चाल-सीमा* से तेज़ चलना; ~ **up**, चाल* या गति* बढ़ाना; ~**er**, तेज़ चलनेवाला, त्वरक; चालनियंत्रक; ~**ily**, जल्दी, जल्द, शीघ्रता* से, शीघ्र; ~-**limit**, गति-सीमा*; ~**ometer**, चालमापी; ~**y**, 1 (*rapid*) तेज़, द्रुत(गामी); 2. (*prompt*) शीघ्र, अचिर; तत्काल, तात्कालिक।

> स्पीड; **स्पीड्**-अॅ; स्पीडॉम्-इटॅ; **स्पीड्**-इ

**spel(a)eology**, गुहा-विज्ञान।

> स्पे'=स्पी-लिऑलॅजि

**spell**[1], 1. (*magical formula*) मंत्र, मंत्र-तंत्र; 2. (*magical power*) माया*, जादू; 3 (*fascination*) मोहनी*; सम्मोहन, वशीकरण; आकर्षण; cast a ~, जादू या मोहनी* डालना; मोहित क०, वशीभूत क०; under a ~, ~**bound**, मोहित, मंत्र-मुग्ध; ~**binder**, मंत्र-मुग्ध करनेवाला वक्ता।

> स्पे'ल

**spell**[2], 1. (*turn*) दौर (*also of specified activity or weather*); पारी*, बारी*; 2. (*fit*) दौरा; 3. (*period*) अवधि*, समय।

> स्पे'ल

**spell**[3], 1. (ठीक) हिज्जे क०; 2. (*have as consequence*) से परिणाम निकलना; 3. (*signify*) अर्थ होना, सूचित क०।

> स्पे'ल

**spelling**, वर्तनी*, हिज्जे, वर्णविन्यास, अक्षरी*; ~-**bee**, वर्तनी-प्रतियोगिता*।

> **स्पे'ल्**-इन्ग

**spelt**, गेहूँ। > स्पे'ल्ट

**spelter**, स्पेल्टर, जस्ता। > **स्पे'ल्टॅ**

**spencer**, 1. जाकेट*; 2. (*trysail*) पाल (विशेष)। > **स्पे'न्**-सॅ

**spend**, 1. (*money*) ख़र्च क०, व्यय क०; 2. (*consume*) व्यय क०, ख़र्च कर डालना; समाप्त क०; 3. (*be consumed*) व्यय या ख़र्च हो जाना; 4. (*time*) बिताना, व्यतीत क०, गुज़ारना; 5. (*give*) दे देना; 6. (*waste*) गँवाना; 7. (*lose*) खोना; ~**er**, ~**thrift**, अपव्ययी, उड़ाऊ, फ़ुज़ूलख़र्च, फ़ैलसूफ़।

> स्पे'न्ड; **स्पे'न्ड्**/अॅ, ~थ्रिफ़्ट

**spent**, 1. ख़र्च किया हुआ; 2. (*tired out*) थका-माँदा; 3. (*used up, of acid etc.*) भुक्तशेष। > स्पे'न्ट

**sperm**, शुक्र, शुक्राणु; ~**aceti**, स्पर्मसेटी; ~**ary**, शुक्रग्रन्थि*; ~**atic**, शुक्र-।

> स्पॅःम; स्पॅःमॅ-**सीट्**-इ = **से'ट्**-इ; **स्पॅःमॅरि**; स्पॅःमैट्-इक

**spermato/genesis**, शुक्र-जनन; ~**zoon**, शुक्राणु ; ~**cyte**, शुक्राणु-कोशिका*।

> स्पॅःमॅटॅजे'न्-इसिस; स्पॅःमॅटॅज़ोऑन

**sperm-whale**, मोमी-तिमि। > **स्पॅःम्**वेल

**spew**, उगलना। > स्प्यू
**sphacelate**, गलना; गलाना। > स्फ़ैसिलेट
**sphagnum**, स्फ़ैग्नम। > स्फ़ैग्नॅम
**sphenogram**, कीलाक्षर। > स्फ़ीनॅग्रैम
**sphenoid** (*wedge-shaped*), फान-रूप; ~ bone, जातूकास्थि*; ~**al**, जातूक-। > स्फ़ीनॉइड; स्फ़ीनॉइडॅल
**sphere**, 1. (*globe*) गोला, गोल; 2. (*field*) क्षेत्र; 3. (*star*) तारा; 4. (*planet*) ग्रह; celestial ~, खगोल। > स्फ़िअॅ
**spheric**, ~**al**, 1. (*in shape*) गोल, गोलाकार; 2. (*of sphere*) गोलीय; ~**s**, गोलीय ज्यामिति* (*geometry*); गोलीय त्रिकोणमिति* (*trigonometry*)। > स्फ़े'/रिक, ~रिकॅल, ~रिक्स
**sphericity**, गोलाई*। > स्फ़े'रिसिटि
**spheroid(al)**, गोलाभ। > स्फ़िअॅरॉइड
**spherometer**, गोलाईमापी। > स्फ़िअॅरॉम्-इटॅ
**spherule**, गोलक, गोली*। > स्फ़े'रूल
**sphincter**, अवरोधिनी*। > स्फ़िन्क्-टॅ
**sphinx**, 1. स्फ़िन्क्स (नारसिंही मूर्ति*); 2. (*enigmatic person*) रहस्यमय व्यक्ति; 3. (*hawk-moth*) जमुहाँ; ~-**like**, रहस्यमय। > स्फ़िन्क्स
**sphragistics**, (उत्कीर्ण)मुद्रा-विज्ञान। > स्फ़्रॅजिस्-टिक्स
**sphygmometer**, नाड़ीमापी। > स्फ़िग्मॉम्-इटॅ
**sphygmus**, नाड़ी-स्पन्द; स्पन्दन। > स्फ़िग्मॅस
**spica**, 1. (*bot.*) स्पाइक; 2. (S.) चित्रा*; ~**te**, स्पाइकी। > स्पाइक्/अॅ, ~इट
**spice**, *n.*, 1. मसाला; 2. (*flavour*) गंध*; 3. (*trace*) पुट; —*v.*, 1. छौंकना, बघारना, मसाला डालना; 2. (*fig.*) मजेदार बनाना; ~**ry**, मसाले। > स्पाइस, स्पाइसॅरि
**spick and span**, 1. बना-ठना; 2. (*brand-new*) अभिनव। > स्पिक
**spicu/lar**, ~**late**, 1. कंटकी, काँटेदार; 2. (*needle-like*) सूच्याकार। > स्पिक्/यूलॅ, ~यूलिट
**spicule**, कंटिका*। > स्पिक्यूल
**spicy**, 1. *of food*) मसालेदार, चरपरा; 2 (*pungent*) तिक्त, तीखा; 3. (*poignant*) मजेदार, दिलचस्प, चटकीला; 4 (*aromatic*) सुरभित, सुगन्धित, ख़ुशबूदार। > स्पाइसि
**spider**, मकड़ी*, लूता*, ~**y**, 1 मकड़ी* का, मकड़ी-जैसा, मकड़ी-भरा; 2. लम्बा-पतला, सींकिया*। > स्पाइड्/अॅ, ~अॅरि
**spigot**, 1. (*plug*) डाट*; 2. (*faucet*) टोंटी*। > स्पिगॅट
**spike**, 1. (*sharp point*) नोक*; 2. (*large nail*) कीला; 3. (*on shoes*) कील*; 4. (*pointed rod*) नुकीला छड़; 5. (*ear of corn*) बाल*, बाली*; 6. (*bot.*) स्पाइक; —*v.*, 1. कील* लगाना; 2. (*pierce*) छेदित क०, छेदना, भेदन क०; 3. (*make useless*) व्यर्थ कर देना, बिगाड़ देना; ~**d**, कीलदार; ~**let** (*bot.*), शूकिका*। > स्पाइक
**spikenard**, जटामांसी*, बालछड़। > स्पाइक्नाड
**spiky**, 1. (*pointed*) नुकीला; 2. (*with spike*) कीलित; 3. (*bot.*) स्पाइकी; 4. (*fig.*) कट्टर (*unyielding*); टेढ़ा (*difficult*); कठोर (*hard*)। > स्पाइक्-इ
**spile**, 1. (*spigot*) डाट*; 2. (*stake*) खूँट। > स्पाइल
**spiling**, खूँटों का घेरा। > स्पाइल्-इन्ग
**spill**, *v.*, 1. (*of liquid*) छलकना (*v.i.*); छलकाना (*v.t.*); 2. (*fall*) गिर जाना; 3. (*make fall*) गिरा देना; 4. (*scatter*) बिखर जाना (*v.i.*); बिखेरना, छितराना (*v.t.*); 5. (*a sail*) से हवा* निकालना; 6. (*blood*) बहाना; —*n.*, 1. (*to light a candle etc.*) शलाका*, (काग़ज़ या लकड़ी की) बत्ती*; 2. (*fall*) गिराव, गिरावट*। > स्पिल
**spillikin**, छिपटी*, खपची*। > स्पिल्-इकिन
**spillway**, उत्प्लव-मार्ग। > स्पिल्वे
**spin**, *v.*, 1. (*thread*) कातना; 2. (*a web etc.*) बुनना, बनाना; 3. (*compose*) रचना; 4. (*protract*) बढ़ाना; 5. (*tell*) बताना; 6. (*whirl*) घूमना, चक्कर खाना, फिरकना, फिरना; 7. (*cause to whirl*) घुमाना, फिराना; —*n.*, 1. (*whirl*) चक्रण; घुमाव; 2. (*rotating*

*dive*) चक्रणी पतन; go into a ~, चक्कर खाते हुए गिरना; 3. (*spell, short run*) दौर; 4. (*trip*) सैर* । > स्पिन

**spinaceous,** पालक का; पालक जैसा । > स्पिनेशॅस

**spinach, spinage,** पालक; Indian ~, पोई* । > स्पिन्-इज

**spinal,** मेरुदण्डीय; ~ column, रीढ़*, मेरुदण्ड; ~ **cord,** मेरुरज्जु*, सुषम्ना* । > स्पाइनॅल

**spindle,** *n.*, 1. तकला, तकली*, तर्कु, टेकुरी*; 2. (*axle*) धुरी*; 3. (*person*) लमछड़ व्यक्ति; ~**-legged,** ~**-shanked,** लमटंगा; ~**-shaped,** तर्कुरूप । > स्पिन्डॅल

**spindly,** लमछड़ । > स्पिन्ड्-लि

**spindrift,** समुद्री फुहार* । > स्पिन्-ड्रिफ़्ट

**spine,** 1. रीढ़*, मेरुदण्ड, पृष्ठ-वंश; 2. (*on animals, plants*) काँटा, कंटक, शूल; 3. (*ridge*) कटक; 4. (*of book*) पीठ*, पुट्ठा; ~**less,** 1. (*invertebrate*) अकशेरुकी; 2. (*irresolute*) ढुलमुल; 3. (*coward*) डरपोक, कायर; दब्बू । > स्पाइन

**spinescent,** शूलाग्री । > स्पाइनें'सॅन्ट

**spinet,** छोटी वीणा* । > स्पिन्-इट=स्पिनें'ट

**spiniferous,** कंटकमय, काँटेदार । > स्पाइनिफ़ॅरॅस

**spinner,** कातनेवाला; कातने की मशीन* । > स्पिन्-अॅ

**spinneret,** तंतु-ग्रंथि* । > स्पिनॅरे'ट

**spinney,** 1. (*of trees*) बनी*; 2. (*of shrubs*) झुरमुट । > स्पिन्-इ

**spinning,** 1. (*of thread*) कताई*, कर्तन; 2. (*whirling*) चक्रण; ~ electron, चक्रणी इलेक्ट्रोन; ~**-wheel,** चरखा । > स्पिन्-इन्ग

**spinose, spinous, spiny,** 1. काँटेदार; शूलमय; 2. (*in shape*) कंटकाकार; शूलाकार; 3. (*perplexing*) जटिल, पेचीदा, पेचीला । > स्पाइनोस; स्पाइनॅस; स्पाइन्-इ

**spinster,** अविवाहिता* । > स्पिन्स्टॅ

**spinthariscope,** (प्र)स्फुरदर्शी । > स्पिन्थैरिस्कोप

**spinule,** शूलिका* । > स्पाइन्यूल

**spinulous,** शूलिकामय । > स्पाइन्यूलॅस

**spi/racle,** श्वास-रंध्र; ~**racular,** श्वासरंध्री । > स्पाइरॅकॅल; स्पाइरैक्यूलॅ

**spiral,** *adv.*, 1. सर्पिल; पेचदार; 2. (*coiled*) कुंडलित; —*n.*, 1. (*curve, screw*) सर्पिल; 2. (*coil*) कुंडली*; 3. (*design*) पेचक, डंडा-मुरी*; 4. (*motion*) सर्पिल गति*; 5. (*continuous increase*) उत्तरोत्तर वृद्धि*; उत्तरोत्तर घटती* (*decrease*); —*v.*, सर्पिल गति* से घेरना, चढ़ना या गिरना; उत्तरोत्तर बढ़ना या घटना । > स्पाइरॅल

**spirant,** संघर्षी, ऊष्मवर्ण । > स्पाइरॅन्ट

**spire,** *n.*, 1. (*steeple*) मीनार*, लाट*; 2. (*summit*) शिखर; सर्पिल शिखर; 3. *see* SPIRAL; —*v.*, ऊँचा उठना । > स्पाइअॅ

**spirit,** *n.*, 1. (*immaterial being*) आत्मा; Holy S~, पवित्र आत्मा; 2. (*soul*) आत्मा*, जीवात्मा*, अन्तरात्मा*, जीव; 3. (*ghost*) प्रेतात्मा*, भूत, प्रेत; 4. (*fairy, goblin*) परी*, बेताल; ~ of the woods, वनदेवता, वनदेवी*; 5. (*personality*) व्यक्तित्व, मनीषी, मनस्वी; 6. (*essential quality*) आत्मा*, अन्तरात्मा*; 7. (*meaning*) भाव, अभिप्राय; 8. (*courage*) जीवट, हिम्मत*; धैर्य; 9. (*dash, vigour*) उत्साह, जोश, ओज, स्फूर्ति*, जान*; 10. (*inspirer*) प्राण, जान*; 11. (*attitude, outlook*) मनोभाव, मनोवृत्ति*, रुख; 12. (*tendency*) प्रवृत्ति*, झुकाव; प्रवाह; ~ of the age, युगबोध, युगचेतना*; 13. (*mood, pl.*) मिज़ाज, मनोदशा*; high ~s, प्रफुल्लता*, ख़ुशी*; low ~s, उदासी*; 14. (*meaning*) भाव, अभिप्राय, तात्पर्य; 15. (*alcohol*) स्पिरिट, मद्यसार, सुरासार; 16. (*tincture*) टिंचर; ~ of salt, लवण का अम्ल; ~ of vitriol, गंधक-अम्ल; —*v.*, (~ *up*) आनन्दित क०; धैर्य बँधाना; 2. (~ *away*, ~ *off*) उड़ा ले जाना । > स्पिरिट

**spirited,** 1. (*lively*) सजीव; 2. (*gay*) प्रफुल्ल; 3. (*enthusiastic*) उत्साही; 4. (*vigorous*) तेजस्वी, ओजस्वी, जोशपूर्ण; 5. (*courageous*) साहसी; 6. (*in hyphenated compound*) -मना । > स्पिरिटिड

**spirit/ism,** प्रेतात्मवाद; ~**ist,** प्रेतात्मवादी; ~**less,** निर्जीव, बेजान; उदास;

निरुत्साह; निस्तेज; ~-**level,** तलमापी, साधनी*।
> स्पिरि/टिज़्म, ~टिस्ट; स्पिरिट्-लिस

**spiritual,** *adj.*, 1. (*of the spirit, of the soul*) आत्मिक; 2. (*of the soul in a religious sense*) आध्यात्मिक; 3. (*not corporeal, immaterial*) निराकार, अमूर्त, अभौतिक, अशारीरिक, चिन्मय; 4. (*mental*) मानसिक; बौद्धिक; 5. (*religious*) धार्मिक; 6. (*divine*) दिव्य, ईश्वरीय; 7. (*holy*) पवित्र; —*n.*, धार्मिक गीत; ~ bouquet, आध्यात्मिक स्तवक; ~ communion, मानसिक कोमुन्यो; ~ exercises, 1. धर्म-चर्य्या*, पूजा-पाठ; 2. (*retreat*) आध्यात्मिक साधना*, मौनव्रत; ~ reading, अध्यात्म-पाठ। > स्पिरिटचूअॅल

**spiritual/ism,** 1. (*spiritism*) प्रेतात्मवाद; 2. (*opp. to materialism*) अध्यात्मवाद, आध्यात्मिकी*; ~**ist,** प्रेतात्मवादी; अध्यात्मवादी; ~**istic,** प्रेतात्मवादिक; अध्यात्मवादिक। > स्पिरिटचूअॅ/लिज़्म, ~लिस्ट, ~लिस्-टिक

**spirituality,** 1. (*cf.* SPIRITUAL) आध्यात्मिकता*; अभौतिकता*; धार्मिकता*; 2. (*eccl. rights*) धार्मिक अधिकार; 3. (*school of* ~) साधना*।
> स्पिरिटचूऐल्-इटि

**spiritua/lization,** अध्यात्मीकरण; ~**lize,** 1. आध्यात्मिक बना देना; 2. (*elevate*) उन्नत क०; 3. आध्यात्मिक व्याख्या* क०।
> स्पिरिटचूअॅलाइज़ेशॅन; स्पिरिटचूअॅलाइज़

**spirituel,** 1. (*refined*) सुसंस्कृत; 2. (*witty*) वाग्विदग्ध। > स्पिरिटचूए'ल

**spirituous,** मादक। > स्पिरिटचूअॅस

**spiritus,** ~ asper, महाप्राण; ~ lenis, अल्पप्राण। > स्पिरिटॅस/ऐस्पॅ, ~ लीन्-इस

**spiroch(a)ete,** तरंगाणु। > स्पाइरॅकीट

**spiro/graph,** श्वासलेखी; ~**meter,** श्वासमापी; ~**phore,** श्वासयन्त्र।
> स्पाइरॅग्राफ़; स्पाइरॉम्-इटॅ; स्पाइरॅफॉ:

**spirt,** *v.*, फूट निकलना, फ़ुहारा छूटना (*v.i.*) या छोड़ना (*v.t.*); —*n.*, तेज धार*, फ़ुहारा।
> स्पॅ:ट

**spiry,** 1. (*spiral*) सर्पिल, पेचदार; 2. (*coiled*) कुंडलित; 3. (*with spire*) मीनारदार; 4. (*pointed*) नुकीला। > स्पाइर्-इ

**spit,** *n.*, 1. (*rod*) सीख़*, सीख़चा; 2. (*point of land*) भूजिह्वा*; 3. (*sandbank*) सँकरी रेती*; 4. (*act*) निष्ठीवन, थूकना; 5. (*spittle*) थूक, निष्ठीव(न); 6. (*drizzle*) झींसी*; 7. (*spade-depth*) कुदालभर गहराई*; 8. (*resemblance*) प्रतिरूप; 9. (*of insects*) अण्डा; ~ and polish, चिकनाना-चमकाना; —*v.*, 1. सीख़* पर लगाना; 2. (*pierce*) छेदित क०, भेदन क०; 3. थूकना; 4. झींसी* या फुहार* पड़ना; 5. (*oaths, insults*) बकना; 6. (*of cat*) घुरघुराना; 7. (*of fire*) चिनगारियाँ* छोड़ना, चिटकना; 8. (*of pen*) रिसना; 9. (*eject*) छोड़ना, निकालना; 10. (*of lamp*) रहरहकर भभकना; ~ **at,** ~ **upon,** पर थूकना; के मुँह पर थूकना। > स्पिट

**spite,** 1. (*malice*) द्वेष, विद्वेष; 2. (*grudge*) दुर्भाव, मनमुटाव, गाँठ*, मैल*; in ~ of, के होते हुए भी, के बावजूद; —*v.*, परेशान क०, दिक़ क०, तंग क०; का विरोध क०, मात कर देना; ~**ful,** (वि)द्वेषपूर्ण; (वि)द्वेषी (*of person*)। > स्पाइट; स्पाइट्फ़ुल

**spitfire,** क्रोधी, गुस्सावर या गुस्सैल व्यक्ति; चण्डी*; दुर्वासा। > स्पिट्फ़ाइअॅ

**spittle,** थूक। > स्पिटॅल

**spittoon,** पीकदान, उगालदान। > स्पिटून

**splanchnic,** अंतरंग। > स्प्लैन्क्-निक

**splash,** *v.*, 1. (*sprinkle*) छिड़कना, छींटना; 2. (*bespatter*) पर पानी छिड़कना, पर छींटे (कीचड़) डालना या उछालना; गीला क०, भिगोना; 3. (*be scattered*) से टकराना, से टकराकर छितरना (*of liquid*); से टकराकर बिखरना; 4. (*cause noisy agitation of a liquid*) छपछपाना; 5. (*move with splashes*) छपछपाते आगे बढ़ना (गिरना, गोता लगाना); 6. (*print*) सुस्पष्ट रूप से या मोटे अक्षरों में छपवाना; 7. (*announce*) धूमधाम* से घोषित क० (*announce*) या विज्ञापन क० (*advertise*); —*n.*, 1. (*sound*) छपछप*, छपाका; 2. (*act*) छिड़काव, छिड़काई*; 3. (*water etc. splashed*) छींटा,

छपाका; 4. (*mark*) धब्बा; 5. (*patch of colour*) चित्ती*; 6. (*display*) प्रदर्शन; make a ~, ध्यान आकर्षित क०, आकर्षण का केंद्र बनना; **~-board,** 1. (*mudguard*) पंकरोक*; 2. (*of a boat*) तरंगरोक*; **~ed with,** से चित्रित; **~y,** कीचड़-भरा। > स्प्लैश

**splatter,** 1. (*sprinkle*) छिड़कना; उछालना; 2. (*splash*) छटपटाना; **~-dash,** हो-हल्ला, कोलाहल, शोरगुल। > स्प्लैट्-अं

**splay,** *v.*, 1. तिरछा क०, ढाल* देना; 2. तिरछा होना; ढलवाँ होना; तिरछे फैल जाना; 3. (*dislocate*) जोड़ उखाड़ना; —*n.*, तिरछा फलक; तिरछी सतह*; —*adj.*, फैला हुआ; चौड़ा-चिपटा; तिरछा; ढलवाँ; **~-footed,** लचरा। > स्प्ले

**spleen,** 1. तिल्ली*, प्लीहा*; 2. (*ill-humour*) झुँझलाहट*, चिड़चिड़ापन; 3. (*spite*) द्वेष, विद्वेष; 4. (*melancholy*) विषाद, उदासी*; **~ful, ~ish, ~y,** 1. (*bad-tempered*) चिड़चिड़ा; 2. (*melancholy*) उदास; (*spiteful*) (वि)द्वेषी। > स्प्लीन; स्प्लीन्/फ़ुल, ~इश, ~इ

**splendent,** दीप्तिमान। > स्प्ले'न्डन्ट

**splendid,** 1. (*magnificent*) भव्य, शानदार, वैभवशाली; 2. (*brilliant, shining*) चमकीला, भड़कीला; 3. (*grand, glorious*) गौरवपूर्ण, प्रतापमय, प्रतापी, महान्, ख्यातिकर; 4. (*excellent*) अत्युत्तम, बढ़िया, उत्कृष्ट, अच्छा। > स्प्ले'न्-डिड

**splendour,** भव्यता*, वैभव, शान*; दीप्ति*, चमक*, प्रताप, महिमा*, गौरव। > स्प्ले'न्डं

**splenectomy,** प्लीहोच्छेदन। > स्प्लीने'क्टमि

**splenetic,** *adj.*, चिड़चिड़ा, बदमिज़ाज; प्लीहा-; —*n.*, प्लीहा-रोगी; प्लीहा-औषध*। > स्प्लिने'ट्-इक

**splenic,** प्लीहा-। > स्प्ले'न्-इक

**splenitis,** प्लीहा-शोथ। > स्प्लीनाइट्-इस

**splice,** 1. (*ropes*) गूथकर जोड़ना; 2. (*pieces of wood*) एक दूसरे पर रखकर जोड़ना; —*n.*, जोड़। > स्प्लाइस

**spline,** पट्टी*। > स्प्लाइन

**splint,** *n.*(*v.*), खपची* (बाँधना); **~-bone,** बेर-हड्डी*। > स्प्लिन्ट

**splinter,** *n.*, 1. (*of wood*) चैली*, छिपटी*; 2. (*of stone, etc.*) किरच*; —*v.*, छिपटियाँ* उतारना या अतरना; —*adj.* (*of party etc.*) अलग हुआ, विच्छिन्न; **~-bone** (*fibula*), बहिर्जंघिका*; **~ed,** खंडित; **~-proof,** छितर-रोक; **~y,** शितखंडी। > स्प्लिन्-टं, ~रि

**split,** *v.*, 1. (*cut into pieces*) चीरना, फाड़ना; विखंडित क०; 2. (*rend*) फाड़ना; 3. (*divide*) विभाजित क०; 4. (*share*) बाँटना; में हिस्सा बँटाना, में साझा क० (*expenses*); 5. चिरना, फटना; 6. (*become disunited, ~ up*) अलग हो जाना, में फूट* पड़ना; 7. (*disunite*) अलग क०, फूट* डालना; 8. (*reveal a secret*) भेद बताना या प्रकट क०; ~ hairs, बाल की खाल* खींचना या निकालना; ~ (one's sides) with laughter, हँसते हँसते पेट में बल पड़ना या लोटपोट होना; —*adj.*, विखंडित, विपाटित; खंडित (*also of personality*); विभाजित, विभक्त; अलग; —*n.*, 1. (*act*) विपाटन, विखण्डन; विभाजन; फटन*; 2. (*fissure*) दरार*; 3. (*disunion*) फूट*, विच्छेद; 4. (*strip*) पट्टी*; do the ~s, विपरीत दिशाओं* में पैर फैलाकर बैठना; **~ting,** 1. चीरनेवाला 2. (*severe*) तेज़, तीक्ष्ण, ज़ोरों का। > स्प्लिट

**splotch, splodge,** धब्बा। > स्प्लॉच; स्प्लॉज

**splurge,** आडम्बर, दिखावा, ठाट-बाट। > स्प्लं:ज

**splutter,** *v.*, 1. (*in speech*) बड़बड़ाना, बकना; 2. (*hiss*) सिसकारना, फुफकारना; 3. (*scatter*) छितराना; छिड़कना (*drop*); —*n.*, बड़बड़*। > स्प्लॅट्-अं

**spoil,** *n.*, 1. (*plunder, also pl.*) लूट*; 2. (*pl. profit*) लाभ; 3. (*pl., of office*) ऊपर की आमदनी*; ~s system, इनामी पद्धति*; 4. (*earth*) निकाली हुई मिट्टी*; —*v.*, 1. बिगाड़ना, बिगाड़ देना, खराब कर देना; 2. (*by overindulgence*) सिर चढ़ाना, दुलारना, गुस्ताख बना देना; 3. (*coddle*)

लाड़-प्यार से परिचर्या* क०; 4. (*become bad*) बिगड़ जाना; 5. (*plunder*) लूटना। > स्पॉइल

**spoil/age,** रद्दी*; **~ed,** सिर-चढ़ा, दुर्ललित, निहंग-लाड़ला; **~ing for,** के लिए उत्सुक; **~-sport,** रंग में भंग करनेवाला, मज़ा किरकिरा करनेवाला। > स्पॉइल्-इज

**spoke,** 1. (*of wheel*) अर, आरा; 2. (*rung of ladder*) डंडा; 3. (*brake*) रोक*। > स्पोक

**spoken,** 1. (*pronounced*) उच्चरित (*also of language*); 2. (*oral*) मौखिक; 3. (*in compounds*) -भाषी। > स्पोकॅन

**spokesman,** प्रवक्ता। > स्पोक्स्मॅन

**spoli/ate,** लूटना; **~ation,** 1. लूटमार*, लूटपाट*, लुण्ठन; 2. (*extortion*) खसोट*; 3. (*of document*) दूषण; **~ator,** लुटेरा; खसोटा। > स्पोलि/एट, ~एशॅन, ~एटॅ

**spondee,** द्वि-गुरु चरण (SS)। > स्पॉन्डी

**sponge,** *n.*, 1. स्पंज; 2. (*dough*) लोई*; 3. (*person, ~r*) टुकड़तोड़; throw up the ~, हार* मानना; —*v.*, 1. स्पंज से साफ़ क० या पोंछना; 2. (*absorb*) सोखना; 3. (*wipe out*) मिटाना; 4. ~ on, के टुकड़े तोड़ना; **~-gourd,** घियातरोई*, चिकनी तोरी*। > स्पॅन्ज

**spongy,** स्पंजी। > स्पॅन्-जि

**sponsion,** 1. प्रत्याभूति*; 2. (*promise*) प्रतिश्रुति*। > स्पॉन्शॅन

**sponson,** स्पॉन्सन। > स्पॉन्सॅन

**sponsor,** *n.*, 1. (*guarantor*) प्रतिभू, ज़ामिनदार; 2. उत्तरदायी (*responsible*); समर्थक (*supporter*); 3. (*in baptism*) धर्मपिता; धर्ममाता*; 4. (*advertiser who pays*) प्रवर्तक; —*v.*, प्रतिभू बनना, प्रत्याभूति* देना; उत्तरदायी बनना; समर्थन क०; ख़र्च देना, प्रवर्तित क०; **~ed by,** 1. द्वारा प्रवर्तित; 2. (*under the auspices of*) के तत्त्वावधान में। > स्पॉन्सॅ; स्पॉन्सॅड

**spontaneity,** स्वतःप्रवृत्ति*; स्वेच्छा*; स्वाभाविकता*, सहजता*। > स्पॉन्टॅनीइटि

**spontaneous,** 1. (*without external cause*) स्वतःप्रवर्तित, स्वतः (*of combustion, generation, etc.*); 2. (*voluntary*) स्वैच्छिक, अपनी ख़ुशी* का, ऐच्छिक, स्वेच्छित; 3. (*by natural impulse, instinctive*) स्वाभाविक, सहज, नैसर्गिक, साहजिक; 4. (*growing naturally*) जंगली, स्वतःप्रसूत; 5. (*gracefully natural, unconstrained*) सहज स्वाभाविक; **~ly,** स्वतः, अपने आप से; स्वेच्छा* से; अनायास, सहज भाव से। > स्पॉन्टेन्/यॅस=इअॅस

**spontoon,** फरसा, परशु। > स्पॉन्टून

**spoof,** *n.*(*v.*) जुल (देना); *adj.*, नक़ली। > स्पूफ़

**spook,** प्रेत, भूत; **~y,** 1. भूत-जैसा; 2. (*eerie*) अलौकिक, भयानक। > स्पूक; स्पूक्-इ

**spool,** *n.*(*v.*) फिरकी*, चरखी* (पर लपेटना)। > स्पूल

**spoon,** *n.* चम्मच, चमचा; चमची* (*small*); डोई* (*large wooden*); *see* LADLE; —*v.* चम्मच से उठाना, लेना या निकालना; **~-bill,** चमचाचोंच; **~erism,** स्पूनरिज़्म, आद्यक्षर-विपर्यय; **~-fed** (*of industries*), कृत्रिम उपायों द्वारा संरक्षित; **~ful,** चम्मच-भर; **~-meat,** तरल खाद्य; बच्चों का भोजन; **~-bit,** अधगोल अनी*। > स्पून

**spoor,** *n.*(*v.*,) खोज* (पर चलना)। > स्पुअॅ

**sporadic,** 1. (*scattered*) छुट-फुट, चुटफुट, यत्रतत्रिक; 2. (*occasional*) विरल, कदाचनिक; **~ally,** कहीं-कहीं, यत्र-तत्र; कभी-कभी, अनियमित रूप से। > स्पॅरैड्/इक, ~इकॅलि

**sporangium,** बीजाणुधानी*। > स्पॅरैन्-जिअॅम

**spore,** बीजाणु > स्पॉ:

**sporo/genous,** बीजाणुजन; **~genesis,** बीजाणुजनन; **~phore,** बीजाणुधर। > स्पॉ:रॉजॅनॅस; स्पॉ:रजे'न्-इसिस

**sporran,** थैली*। > स्पॉरॅन

**sport,** *n*, 1. (*amusement*) मनोरंजन, मन-बहलाव, मनोविनोद; क्रीड़ा*, लीला*; in ~, मज़ाक में, हँसी* में; make ~ of, की हँसी* उड़ाना; 2. (*pastime, game*) खेल, क्रीड़ा*; 3. (*pl., athletics*) खेल-कूद*; 4. (*hunting*) आखेट, शिकार; 5. (*plaything*) खिलौना; 6. (*laughing-stock*) हँसी* का पात्र; 5. (*abnormal type*) नवोदय; —*v.*, 1. (*amuse oneself*) मन बहलाना, मनोरंजन क०;

2. (*joke*) मज़ाक क०; 3. (*play*) खेलना; शिकार खेलना; 4. (*display*) (पहनकर) प्रदर्शित क०। > स्पॉ:ट

**sport/ful, ~ive,** विनोदी; ~ive mood, लीला-भाव; **~ing,** 1. खेल का, खेल-कूद* का; 2. (*fond of sports*) खेलाड़ी; 3. (*fair at sports*) अच्छा खेलाड़ी; पक्का खेलाड़ी; 4. (*fair*) उचित, अच्छा; **~sman,** 1. खेलाड़ी; शिकारी, आखेटक; 2. (*fair-minded*) निष्पक्ष; पक्का; निष्कपट; **~smanship,** क्रीड़ा-कौशल; खिलाड़ीपन। > स्पॉ:ट्/फ़ुल, ~इव, ~इन्ग; स्पॉ:ट्स्मॅन

**spo/rulation,** बीजाणु-जनन; **~rule,** बीजाणुक। > स्पॉर्यूलेशन; स्पॉर्यूल

**spot,** *n.*, 1. (*patch*) चित्ती*; 2. (*pimple*) फुंसी*; 3. (*stain*) धब्बा; दाग़; 4. (*moral blemish*) दोष, कलंक; 5. (*locality, place*) स्थान, जगह*; —*v.*, 1. धब्बे डालना; मैला क०; कलंकित क०; 2. (*mark*) चिह्नित क०; 3. (*see*) देख लेना; 4. (*locate*) का पता लगा लेना; 5. (*guess*) का अनुमान लगा लेना, जान जाना; 6. (*v.i.*) में दाग़ लग जाना; **~ price,** नगद मूल्य; on the ~, तत्काल, तुरन्त; **~less,** 1. साफ़-सुथरा; 2. (*fig.*) निष्कलंक, निर्मल; **~light,** 1. प्रकाश-बिन्दु; 2. (*lamp*) बिन्दु-प्रदीप; 3. (*fig.*) लोकप्रसिद्धि*; **~ted,** 1. (*of animal, having spots*) चित्तीदार; 2. (*stained*) धब्बेदार, मैला; **~ter,** भेदिया; पता लगानेवाला; **~ty,** 1. (*spotted*) धब्बेदार; चित्तीदार; 2. (*having pimples*) चकत्तेदार; 3. (*irregular*) अनियमित, असम। > स्पॉट

**spouse,** पति; पत्नी*। > स्पाउज़

**spout,** *n.*, 1. (*of teapot etc.*) टोंटी*; 2. (*of roof etc.*) टोंटा; 3. (*jet*) धारा*, फुहारा; —*v.*, 1. (*v.t.*) (फुहारा) छोड़ना; 2. (*v.i.*) फुहारे की तरह छूटना; 3. (*declaim*) झाड़ना ; **~ed,** टोंटीदार। स्पाउट

**sprag,** रोक*, निरोधक। > स्प्रैग

**sprain,** *n.*, मोच*; *v.*, में मोच* पड़ना या आना, मुड़कना; मुड़काना। > स्प्रेन

**sprawl,** *v.*, 1. (भद्देपन से) पसर जाना या अंग (पसारकर) फैलाकर लेटना या बैठना; भद्देपन से अंग पसारना; 2. (*of writing*) टेढ़ा-मेढ़ा होना; 3. (*of plant*) अव्यवस्थित रूप से फैल जाना; 4. (*of troops*) इधर-उधर फैल जाना; —*n.*, भद्दा पसार; अव्यवस्थित फैलाव। > स्प्रॉ:ल

**spray,** *n.*, 1. (*twig*) टहनी*; 2. (*of liquid*) फुहार*; 3. (*sprayer*) फुहारा; —*v.*. 1. (*a liquid*) छिड़कना; 2. (*direct a spray on*) फुहारना; **~-gun,** पिचकारी*; **~ing,** छिड़काव , शीकरण। > स्प्रे

**spread,** 1. (*extend, expand*) फैलाना, फैला देना; 2. (*unfurl*) खोलना; 3. (*a carpet, a cloth*) बिछाना; 4. (*butter etc.*) लगाना; 5. (*be diffused, extend*) फैल जाना, फैला हुआ होना; 6. (*diffuse, disseminate*) फैलाना, प्रचारित क०; 7. (*cover surface of*) पर लगाना, पर बिछाना; 8. (*a table*) तैयार क०, लगाना; 9. (*prolong*) बढ़ाना; ~ oneself, हाथ-पैर पसारना; बड़े विस्तार से बोलना या लिखना; शेख़ी* बघारना; आत्मप्रदर्शन क०; —*n.*, 1. (*act*) प्रसारण; 2. (*extent*) फैलाव, विस्तार, प्रसार; चौड़ाई*; 3. (*diffusion*) प्रचार; 4. (*cover*) पलंगपोश (*for bed*); मेज़पोश (*for table*); 5. (*ample meal*) दावत*। > स्प्रे'ड

**spread-eagle,** *n.*, पंख फैलाया उकाब; —*adj.*, 1. हाथ-पैर फैलाया; 2. (*boasting*) बड़बोला, शेख़ीबाज़; —*v.*, हाथ-पैर फैलाकर बाँधना; हाथ-पैर फैलाये गिरना या पड़ा होना।

**spread-over,** समय-विस्तार।

**spree,** *n.*(*v.*) रंगरलियाँ* (मनाना); spending ~, अनावश्यक व्यय या फ़ुज़ूल ख़र्च का दौरा (की झोंक*)। > स्प्री

**sprig,** 1. टहनी*; 2. (*nail*) बेसिर की कीली*; 3. (*offshoot*) (प्र)शाखा*; 4. (*youth*) युवक; लड़का; 5. (*offspring*) वंशज। > स्प्रिग

**spright,** *n.*, *see* SPRITE; **~ly,** 1. (*vivacious*) ज़िन्दादिल, प्रसन्नचित्त; 2. (*gay*) हँसमुख, प्रफुल्ल; 3. (*brisk*) फुरतीला। > स्प्राइट; स्प्राइट्-लि

**spring,** *v.*, 1. (*upward*) उछलना; 2. (*forward*) लपकना, झपटना; 3. (*back, as a spring*) (झटके से) अपनी जगह* पर आना;

4. (*over*) लाँघना; 5. (*come into being, arise, ~ up*) प्रकट होना; उठना, उठ खड़ा होना; (से, में) उत्पन्न होना; उगना (*about plants*); 6. (*from inside*) से निकलना, फूट निकलना; 7. (*appear suddenly*) एकाएक आ जाना या प्रकट होना, आ टपकना, आ पहुँचना; 8. (*warp*) टेढ़ा हो जाना, ऐंठना; टेढ़ा क०, ऐंठा देना; 9. (*split, crack*) फटना, दरकना; फाड़ना, दरकाना; 10. (*explode*) फूट पड़ना, का विस्फोट होना (*v.i.*) या क० (*v.t.*); 11. (*rouse from cover*) चौंकाना; 12. (*cause to operate, a trap, etc.*) चलाना; 13. (*unexpectedly*) एकाएक बताना, घोषित क० (*announce*) या प्रस्तुत क० (*produce*); 14. (*equip with ~*) कमानी* लगाना; 15. ~ a leak, में छेद पड़ना, पानी भरने लगना; —*n.*, 1. (*act*) उछाल*; लपक*, झपट*, झपटा; कूद*; 2. (*~time*) वसन्त, बहार* (*also fig.*); ~ festival, वसन्तोत्सव; 3. (*backward movement, recoil*) प्रतिक्षेप; 4. (*of metal*) कमानी*; पत्तीदार कमानी* (*laminated*); 5. (*source of water*) झरना, सोता, चश्मा, जल-स्रोत; 6. (*pl., sources*) स्रोत; 7. (*resilience*) लोच*, लचक*; प्रफुल्लता*; स्फूर्ति*; ~ balance, कमानीदार तुला*; ~ gun, चोर-बन्दूक*; ~ lock, खटकेदार ताला; ~ tide, बृहत् ज्वार*। > स्प्रिन्ग

**spring-board**, गोता-तख्ता। 

**springe**, फन्दा। > स्प्रिंज

**spring-halt**, झनकबाद। > स्प्रिन्ग्हॉ:ल्ट

**springy**, लचीला। > स्प्रिन्ग्-इ

**sprinkle**, *v.*, 1. छिड़कना (*water*); छितराना, बुरकना (*sand etc.*); 2. पर छिड़कना या छितराना; 3. (*drizzle*) झींसी* पड़ना; —*n.*, झींसी*, बूँदाबूँदी*। > स्प्रिन्गकॅल

**sprinkling**, छिड़काव; छितराव; a ~ of, छिट-फुट, थोड़ा सा, थोड़े से। > स्प्रिन्क्-लिन्ग

**sprint**, *n.*, (थोड़ी दूर* की) तेज़ दौड़*; —*v.*, बड़ी तेज़ी* से दौड़ना। > स्प्रिन्ट

**sprite**, परी*; बेताल। > स्प्राइट

**sprocket**, दाँता; ~-**wheel**, दाँतेदार पहिया। > स्प्रॉक्-इट

**sprout**, *v.*, अंकुरित होना; उत्पन्न क०; जल्दी बढ़ना या विकसित होना; —*n.*, अंकुर, अँखुआ, कल्ला; Brussels ~s, चोकीगोभी*; ~**ing**, अंकुरण। > स्प्राउट

**spruce**, *n.*, स्प्रूस; *adj.*, बना-ठना; *v.*, बनाव-सिंगार क०, श्रृंगार क०; सजाना, सँवारना। > स्प्रूस

**sprue** (*disease*), संग्रहणी*। > स्प्रू

**spry**, फुरतीला। > स्प्राइ

**spud**, *n.*(*v.*), खुरपा, खुरपी* (से निकालना)। > स्पॅड

**spume**, *n.*, झाग, फेन; *v.*, झगियाना। > स्प्यूम

**spumescence**, फेनिलता*। > स्प्यूमे'सॅन्स

**spumous, spumy**, फेनिल, झागदार। > स्प्यूमॅस; स्प्यूम्-इ

**spun**, काता हुआ; ~ glass, तंतु-काच। > स्पॅन

**spunk**, 1. (दियासलाई* की) लकड़ी*; 2. (*courage*) हिम्मत*, जीवट, साहस; 3. (*anger*) क्रोध, गुस्सा; चिड़चिड़ापन। > स्पॅन्क

**spur**, 1. (*of horseman*) महमेज़*; 2. (*incentive*) प्रेरणा*, प्रेरक; 3. (*on cock's leg*) कंट, खाँग, खार; 4. (*bot.*) दलपुट; 5. (*ridge*) पर्वत-स्कंध; gain one's ~s, नाम कमाना; on the ~ of the moment, तत्काल; —*v.*, 1. (*a horse*) एड़* लगाना या देना; 2. (*urge*) प्रेरित क०, प्रोत्साहन देना, प्रेरणा* देना; 3. तेज़ चलना। > स्पॅ:

**spurge**, **Indian tree**, कोंपल सेंहुड़। > स्पॅ:ज

**spurious**, 1. (*not genuine*) अप्रामाणिक; 2. (*counterfeit*) खोटा, नक़ली, जाली, कूट; 3. (*phys., chem., bot.*) मिथ्या; 4. (*of child*) जारज; 5. (*illegal, unauthorized*) अवैध। > स्प्यूर्-इ-अॅस

**spurn**, 1. (*reject*) ठुकराना, पर लात* मारना; 2. (*despise*) तिरस्कार क०, अवज्ञा* क०; 3. (*kick*) ठुकराना, लतियाना, लात* मारना; —*n.*, तिरस्कार; ठोकर*। > स्पॅ:न

**spurt**, *v.*, 1. (*spirt*) फूट निकलना, फुहारा छूटना (*v.i.*) या छोड़ना (*v.i.*); 2. (*make

*effort*) थोड़ी देर* तक बड़ी तेज़ी* से काम क०; गति* बढ़ाना, बड़ी तेज़ी* से चलना; —*n.*, 1. तेज़ धार*, फुहारा; 2. (*of activity*) लहर*, झोंक*; 3. तेज़ चाल*, तेज़ दौड़* । > स्पं:ट

**sputnik,** कृत्रिम उपग्रह । > स्पुट्-निक

**sputter,** *v.*, 1. (*in speech*) बड़बड़ाना; 2. (*of fire*) चिटकना; रहरहकर भभकना; —*n.*, 1. बड़बड़*; 2. (*sputtering noise*) चरचराहट* । > स्पंट्-अँ

**sputum,** 1. (*saliva*) लार*, लाला*; 2. (*spittle*) थूक ; (*med.*) कफ । > स्प्यूटॅम

**spy,** *n.*, गुप्तचर, जासूस, भेदिया; *v.*, 1. गुप्तचर्या* क०, जासूसी* क०; 2. (~ *on*) पर ताक* रखना; 3. (*pry*) ताक-झाँक* क०; 4. (*detect*, ~ *out*) पता लगाना, ढूढ़ निकालना, खोज निकालना; भेद लेना; 5. (*watch*) दृष्टि* रखना, देखता रहना, ध्यान रखना; 6. (*see, perceive*) देखना, पहचानना; ~**glass,** दूरबीन*; ~**hole,** गवाक्ष, झरोखा । > स्पाइ

**squab,** *adj.*, ~**by,** गोल-मटोल; *n.*, 1. गोल-मटोल व्यक्ति; 2. (*pigeon*) कबूतर का बच्चा; 3. (*cushion*) मसनद; 4. (*padded sofa*) गद्देदार सोफ़ा । > स्क्वॉब

**squabble,** *v.*, 1. टंटा मचाना; 2. (*disarrange*) गड़बड़ कर देना; —*n.*, टंटा, तू-तू मैं-मैं*, कहा-सुनी* । > स्क्वॉबॅल

**squad,** 1. (*mil.*) दस्ता, टुकड़ी*; 2. छोटा दल, टुकड़ी* । > स्क्वॉड

**squadron,** 1. स्क्वॉड्रन; 2. (*fig.*) संगठित दल । > स्क्वॉड्रॅन

**squalid,** 1. (*dirty*) गन्दा, मैला; 2. (*disgusting*) घिनावना, कुत्सित; 3. (*mean, petty*) नीच; 4. (*wretched*) फटेहाल । > स्क्वॉलिड

**squall,** 1. (*cry*) चीख*; 2. (*storm*) अल्पकालिक झंझा*; 3. (*quarrel*) झगड़ा; 4. (*racket*) हल्ला, ग़ुलगपाड़ा; —*v.*, चीख़* मारना, चीकना, चीखना; ~**y,** झंझा-, तूफ़ानी । > स्क्वॉ:ल

**squaloid,** हाँगर-जैसा । > स्क्वेलॉइड

**squalor,** गंदगी* । > स्क्वॉ-लॅ

**squama,** शल्क ; पट्टक । > स्क्वेम्-अॅ

**squamosal,** शल्कास्थि* । > स्क्वॅमोसॅल

**squamose, squamous,** शल्की; पट्टकी । > स्क्वेमोस; स्क्वेमॅस

**squander,** 1 उड़ा देना; (का) अपव्यय क०; 2. (*time*) गँवाना; ~**er,** अपव्ययी, फ़ज़ूलख़र्च; ~**ing,** अपव्यय, फ़ुज़ूलख़र्ची*; ~**mania,** अपव्ययोन्माद । > स्क्वॉन्डॅ, ~रॅ, ~रिन्ग; स्क्वॉन्डॅमेन्यॅ

**squarable,** 1. वर्गणीय; 2. (*venal*) घूसखोर, भ्रष्टाचारी । > स्क्वे'अॅरॅबॅल

**square,** *n.*, 1. (*figure*) वर्ग; 2. (*object*) चौका, चत्वर, चौकोर टुकड़ा; 3. (*of a town*) चौक; 4. (*of buildings*) (वर्गाकार) भवन-समूह; 5. (*of a number*) वर्ग, वर्गफल; 6. (*instrument*) कोनिया*, गुनिया*; 7. (*of soldiers*) वर्ग-व्यूह; on the ~, *adj.*, ईमानदार, सच्चा; ईमान का; *adv.*, ईमानदारी* से, सच्चाई* से; word-~, शब्द-वर्ग; magic ~, माया-वर्ग; —*adj.*, 1. (*in shape*) वर्गाकार, चौकोर; 2. (*rectangular*) आयताकार; 3. (~ *to*) आड़ा, (परस्पर) लम्ब; 4. (~ *with, level*) बराबर (*also equal*) समतल, चौरस; 5. (*quits*) बराबर; 6. (*of accounts, leaving no balance*) बेबाक़, चुकता; 7. (*in proper order*) सुव्यवस्थित; क्रमबद्ध; 8. (*outspoken, straight*) सुस्पष्ट, खरा; 9. (*fair*) निष्पक्ष, न्यायी, न्यायप्रिय (*of person*); उचित, मुनासिब, न्यायोचित; 10. (*honest*) सच्चा, निष्कपट, ईमानदार; 11. (~-*built*) चौड़ी काठी* का; 12. (*of measure*) वर्ग-; ~ bracket, गुरुकोष्ठक, गुरुबंधनी*; ~ deal, खरा सौदा; अच्छा व्यवहार; ~ meal, पेटभर भोजन; ~ meter, वर्ग-मीटर; ~ number, वर्गसंख्या*; ~ root, वर्गमूल; —*adv.*, 1. (*at right angles*) पर लम्ब, परस्पर लम्ब; 2. (*honestly*) सच्चाई* से, ईमानदारी* से; 3. (*fairly*) उचित रूप से; 4. (*justly*) ठीक ही; 5. (*directly*) सीधे; 6. (*exactly*) ठीक-ठीक; 7. (*facing*) के ठीक सामने, आमने-सामने; 8. (*firmly*) जमकर, दृढ़ता* से; —*v.*, 1. वर्गाकार, चौकोर या समकोण (*right-angled*) बनाना या बनना; 2 (*straighten*) सीधा क०; ठीक बैठाना;

3. (*multiply by itself*) वर्गफल निकालना; 4. (*quadrate*) वर्गकरण क०, वर्गमाप निकालना; 5. (*mark off in squares*) वर्गांकित क०; 6. (*settle, pay*) चुकाना; रुपया देना; 7. (*secure acquiescence*) समझाकर राज़ी कर लेना; 8. (*bribe*) घूस* देना; 9. (*harmonize*) से मेल खाना, संगत होना; मेल बैठाना, सामंजस्य स्थापित क०; समन्वय क०; 10. (*equalize*) बराबर क०; ~ accounts, 1. ले-देकर हिसाब ठीक क०, हिसाब चुकता या बेबाक़ क०; 2. बदला लेना; ~ the circle, 1. वृत्त का वर्गमाप निकालना, वृत्त-वर्गण क०; 2. (*fig.*) आकाश के तारे तोड़ लाना; ~ **up**, चुकता क०; निपटाना; ~ **up to**, डटकर सामना क०। > स्क्वे'अॅ

**squarish**, चौकोर-सा। > स्क्वे'अॅर्-इश

**squarrose, squarrous**; शल्करुक्ष। > स्क्वॉरोस, स्क्वॉरॅस

**squash**, 1. (*crush*) दबाना, कुचलना; भुरता बना देना (*into pulp*); 2. (*suppress*) कुचलना, समाप्त कर देना, दमन क०; 3. (*cram into*) ठूसना, ठसाठस भर देना; 4. (*silence*) निरुत्तर कर देना, का मुँह बन्द कर देना; 5. (*be crushed*) दब जाना, कुचल जाना; 6. (*force one's way*) धकियाकर घुसना; —*n.*, 1. (*squashed mass*) भुरता; लुगदा (*pulp*); 2. (*crowded assembly*) भीड़-भाड़*; धक्कम-धक्का; 3. (*sound*) धब-धब*; 4. (*drink*) शरबत; 5. (*gourd*) कुम्हड़ा; ~**y**, 1. गुदगुदा; 2. (*slushy*) कीचड़दार। > स्क्वॉश; स्क्वॉश्-इ

**squat**, 1. उकड़ूँ बैठना; पालथी* मारना (*with legs crossed*); 2 (*sit*) बैठना; 3. (*crouch*) दबककर या सिमटकर बैठना; 4. (*settle*) बस जाना; —*adj.*, ~**ty**, गोल-मटोल; ~**ter**, आबादकार। > स्क्वॉट; स्क्वॉटॅ

**squaw**, (अमरीकी आदिवासी) स्त्री*। > स्क्वॉ:

**squawk**, *n.*(*v.*), चीख़* (मारना)। > स्क्वॉ:क

**squeak**, चीं-चीं*, चूँ-चूँ*; *v.*, 1. चूँ-चूँ* क०, किकियाना; 2. (*grate*) चरचराना; 3. (*of boats*) चरमराना; have a narrow ~, बाल-बाल बचना। > स्क्वीक

**squeal**, *v.*, 1. चिल्लाना; 2. (*with delight*) किलकारना; 3. भेद खोलना, मुख़बिर बनना; —*n.*, चीत्कार; किलकार*, किलकारी*। > स्क्वील

**squeamish**, 1. मतलाहा, जल्दी मतलाने-वाला; सुकुमार; 2. (*fastidious*) दुष्तोषणीय, तुनकमिज़ाज; 3. (*overscrupulous*) धर्मभीरु, पापशंकालु। > स्क्वीम्-इश

**squeegee**, रबड़ झाड़*; रबड़ बेलन। > स्क्वी-जी

**squeeze**, *v.*, 1. (*compress*) दबाना, भींचना, चापना; 2. (*to extract moisture*) निचोड़ना; 3. (*cram into*) में ठूसना, घुसेड़ना; 4. (*force one's way*) धकियाकर घुसना, घुस जाना; 5. (*extort*) ऐंठना; 6. (*harass by extortion*) निचोड़ना; तंग क०, विवश क०, मजबूर क०; 7. (*take impression*) की छाप* तैयार क०; 8. दब जाना; —*n.*, 1. (*act*) दबाव; निचोड़; 2. (*crowd*) भीड़-भाड़*, धक्कम-धक्का; 3. (*impression*) छाप*; 4. (*exaction*) ऐंठा हुआ धन या रुपया; 5. (*percentage to servant buying goods*) दस्तूरी*। > स्क्वीज़

**squelch**, 1. (*crush*) कुचल डालना; 2. (*silence*) मुँह बन्द कर देना; 3. (*make sucking sound*) फच-फच* क०; —*n.*, फच-फच*। > स्क्वे'ल्च

**squib**, 1. (*firework*) फुलझड़ी*; 2. (*of gunpowder*) पलीता; 3. (*lampoon*) निन्दा-लेख, हजो*। > स्क्विब

**squid**, समुद्रफेनी, स्क्विड। > स्क्विड

**squill**, Indian, कन्द, जंगली प्याज़। > स्क्विल

**squinch**, बग़ली डाट*। > स्क्विन्च

**squint**, *v.*, 1. भेंगा होना; 2. (*look obliquely at*) कनखी* मारना, कनखियाना, तिरछी नज़र* से देखना; 3. (*eyes*) झपकाना, मिचकाना; अधखुली आँखों* से देखना; 4. (*incline towards*) की ओर* झुकना; —*n.*, 1. भेंगापन; 2. कनखी*, कटाक्ष; 3. (*glance*) सरसरी दृष्टि*, झाँकी*; 4. झुकाव; ~-**eyed**, 1. भेंगा, ऐंचा-ताना; 2. (*malignant*) दुर्भावपूर्ण, विद्वेषपूर्ण। > स्क्विन्ट

**squire,** *n.*, ज़मींदार; अनुरक्षक, सहचर; ~ of dames, रमणीरंजक; *—v.*, का सहचर होना। > स्क्वाइअं

**squir(e)archy,** ज़मींदार-शाही*; ज़मींदार-वर्ग। > स्क्वाइअंरार्कि

**squireen,** छोटा ज़मींदार। > स्क्वाइरीन

**squirm,** *v.*, 1. तड़फड़ाना, तड़पना, छटपटाना; 2. (*feel embarrassment*) झेंपना; *—n.*, 1. तड़फड़ाहट*; 2. (*twist*) ऐंठन*, बल। > स्क्वंःम

**squirrel,** palm ~, गिलहरी*, चिखुरी*; गिलहरा, चिखुरा; brown ~ रुकिया*; black hill ~, शिंगशाम*; brown flying ~, सूरजभगत; large Indian ~, जंगली गिलहरी*, कराट*। > स्क्विरॅल

**squirt,** *v.t.*, फुहारा छोड़ना; पिचकारी* मारना; *—v.i.*, फूट निकलना, फुहारा छूटना, पिचकारी* छूटना; *—n.*, 1. (*syringe*) पिचकारी*; 2. (*jet*) धार*, पिचकारी*, फुहारा; **~-gun,** पिचकारी*। > स्क्वंःट

**stab,** 1. (छुरा) भोंकना, घोंपना, छुरा मारना; घायल क०; (छुरे से) प्रहार क०; 2. (*cause to feel regret*) दुखाना, सालना; 3. (*give physical pain*) टीस* उठना या मारना; *—n.*, 1. (*thrust*) प्रहार; 2. (*wound*) घाव; 3. (*throbbing pain*) हूक*, टीस*। > स्टैब

**stabi/lity** (*see* STABLE), स्थिरता*, स्थैर्य; स्थायित्व, टिकाऊपन; मज़बूती*; दृढ़ता*; धैर्य; **~lization,** स्थिरीकरण; स्थायीकरण; दृढ़ीकरण; **~lize,** स्थिर, स्थायी, मज़बूत या दृढ़ क०; **~lizer,** स्थायीकारी; स्थिरीकारी। > स्टॅबिल्-इटि; स्टे=स्टबिलाइज़ेशॅन; स्टेब् = स्टैब्/इलाइज़, ~इलाइज़ॅ

**stable,** *adj.*, 1. (*not likely to change*) स्थिर; अचल, अटल; 2. (*enduring*) स्थायी; टिकाऊ (*of material*); 3. (*firmly fixed*) सुस्थिर, अटल; 4. (*not easily destroyed*) पक्का, मज़बूत; 5. (*firm*) दृढ़; 6. (*resolute*) दृढ़, दृढ़निश्चय; 7. (*not easily upset*) धीर; 8. (*not fickle*) स्थिर-मति, संतुलित; 9. (*chem.*) स्थायी; *—n.*, 1. (*for horses*) अस्तबल, घुड़साल*, अश्वशाला*; 2. (*for cattle*) गोशाला*; *—v.*, अस्तबल में रखना। > स्टेबॅल

**staccato,** असम्बद्ध रीति* से। > स्टॅकाटो

**stack,** *n.*, 1. (*of straw*) गर्री*, गांज; 2. (*heap*) ढेर, अम्बार, टाल; 3. (*of bricks*) चट्टा; 4. (*of cards, coins*) गड्डी*; 5. (*pyramidal group of rifles*) कोत; 6. (*large amount*) ढेर-सा; 7. (*chimney*) चिमनी*; 8. (*rack*) टाँड़; *—v.*, 1. गर्री*, ढेर आदि लगाना; 2. (*cards*) चालबाज़ी* से फेंटना; **~ed,** राशीकृत। > स्टैक

**stadium,** 1. स्टेडियम; मैदान, अखाड़ा; 2. (*stage*) अवस्था*; 3. (*zool.*) अन्तरावस्था*। > स्टेड्-इअॅम

**staff,** *n.*, 1. (*strong stick*) सोंटा, लट्ठ, लाठी*; 2. (*fig., support*) सहारा; 3. (*sign of office*) अधिकार-दण्ड; 4. (*shaft*) दण्ड; 5. (*of institution*) स्टाफ़, कर्मचारी(-गण, -वर्ग, -वृन्द); प्राध्यापकगण (*of college*); 6. (*of army*) स्टाफ़, बलाधिकरण; 7. (*music*) (पाँच समानान्तर रेखाओं* की) संगीत-सारणी*; *—v.*, कर्मचारी, अध्यापक या प्राध्यापक रखना। > स्टाफ़

**stag,** 1. हिरन, हरिण, मृग; Cashmere ~, हंगल; 2. (*castrated bull*) वधिया साँड़; **~-party,** पुरुष-गोष्ठी*। > स्टैग

**stage,** *n.*, 1. (*platform*) मंच; 2. (*scaffold*) पाइट*, पाड़; 3. (*of theatre*) मंच, रंगमंच; 4. (*dramatic art*) नाट्यकला*; 5. (*scene of action*) घटनास्थल; मंच; 6. (*of development*) अवस्था*; अवस्थान; 7. (*of progress*) चरण; 8. (*of a journey*) मंज़िल*; मुक़ाम, पड़ाव (*halting-place*); *—v.*, का अभिनय क०; का अभिनय होना; नाटकीय ढंग से आयोजित क०; ~ direction, अभिनय-निर्देश; ~ effect, नाटकीय प्रभाव; ~ fever, अभिलिप्सा*, अभिनय-लालसा*; ~ fright, मंचभीति*, मंचभीरुता*; ~ manager, सूत्रधार, मंच-प्रबन्धक; ~ rights, अभिनय-अधिकार; ~ whisper, जनान्तिक, स्वगत; **~craft,** नाट्यकला*; **~-struck,** अभिनय-लिप्सु; नाटक-प्रेमी; **~-setting,** मंच-विधान। > स्टेज

**stager,** old ~, अनुभवी व्यक्ति। > स्टेजॅ

**stagger,** 1. (*totter*) लड़खड़ाना, डगमगाना; 2. डगमगा देना; 3. (*waver*) हिचकना, आगा-

पीछा क०; 4. (*startle*) चौंका देना, आश्चर्य-चकित क०; धक्का पहुँचाना; विचलित क०; 5. टेढ़े-मेढ़े ढंग से रखना; 6. भिन्न-भिन्न समय रखना; —*n.*, 1. लड़खड़ाहट*, 2. (*pl. disease*) घुमनी*। > स्टैग्-अॅ

**staging,** 1. (*of play*) अभिनय; 2. (*scaffold*) पाइट*। > स्टेजिन्ग

**stag/nancy, ~nation,** निश्चलता*; प्रगतिरोध; रुद्धता*, गतिहीनता*; निष्क्रियता*; **~nant,** 1. (*not moving*) स्थिर, निश्चल; 2. (*not flowing*) रुद्ध, बँधा हुआ; खड़ा (*of water*); 3. (*sluggish*) मंद, गतिहीन; निष्क्रिय, निस्तेज, सुस्त; **~nate,** बँध जाना; निश्चल या निष्क्रिय होना (बनना, पड़ जाना)। > स्टैग्नॅन्सि; स्टैग्नेशॅन; स्टैग्नॅन्ट; स्टैग्नेट

**stagy,** 1. नाटकीय; 2. (*artificial*) कृत्रिम। > स्टेजि

**staid,** गंभीर, सौम्य, शान्त; संतुलित। > स्टेड

**stain,** *v.*, 1. मैला बनना या क०; धब्बा डालना; रंग बिगड़ना या बिगाड़ना; 2. (*reputation etc.*) कलंक लगाना; 3 (*colour*) अभिरंजन क०; —*n.*, 1. धब्बा, दाग़; 2. (*fig.*) कलंक; 3. (*staining material*) अभिरंजक; ~ed glass, रंगीन काँच; **~ing,** अभिरंजन; **~less,** 1. बेदाग़; 2. निष्कलंक, निर्दोष; 3. (*of steel*) जंगरोधी। > स्टेन

**stair,** 1. (*pl.*; *~case, ~way*) सीढ़ी*, सोपान, ज़ीना, पैड़ी*, निसेनी*; 2. (*single step*) सोपान, सीढ़ी*। > स्टेॲ

**stake,** *n.*, 1. (*post*) खूँटा; 2. (*punishment*) अग्निदण्ड; 3. (*money wagered*) पण, बाज़ी* की रकम*; 4. (*thing at stake*) बाज़ी* की वस्तु*; 5. (*pl. prize*) इनाम, पारितोषिक; 6. (*share*) साझा; have a ~ in, का साझेदार होना; 7. (*small anvil*) अहरन*; —*v.*, 1. (*wager*) दाँव पर रखना, की बाज़ी* लगाना; 2 खूँटे से बाँधना; 3. खूँटों से घेरना; at ~, 1. दाँव पर; 2. (*in danger*) खतरे में; **~holder,** पणधारी। > स्टेक

**stalactite,** आरोही निक्षेप। > स्टैलॅक्टाइट

**stalagmite,** निलम्बी निक्षेप। > स्टैलॅग्माइट

**stale,** *adj.*, 1. (*of food*) बासी, पर्युषित; 2. (*trite*) घिसा-पिटा, पुराना; 3. (*out of form*) निस्तेज; —*v.*, बासी, पुराना या निस्तेज बनना या कर देना; —*n.*, (घोड़ों या ढोरों का) मूत्र; **~mate,** *n.*(*v.*), 1. (*chess*) ज़िच* (में डालना); 2. (*deadlock*) ज़िच*, गतिरोध, गत्यवरोध (उत्पन्न क०)। > स्टेल; स्टेल्मेट

**stalk,** *n.*, 1. (*of plant*) वृन्त, डंठल, डंडी*; 2. (*of wine-glass*) डंडी*; 3. (*chimney*) चिमनी*; 4. (*hunting*) लुक-छिपकर शिकार; 5. (*gait*) अकड़* की चाल*; —*v.*, 1. (*in hunting*) लुक-छिपकर पीछा क०; 2. (*stride*) अकड़कर चलना, शान* से चलना; 3. (*prowl*) विचरना (*also plague etc.*); **~ed,** सवृन्त; **~ing-horse,** 1. आड़* का घोड़ा; 2. (*pretext*) धोखे की टट्टी*, बहाना; मिस, व्याज। > स्टॉःक; स्टॉःक्ट

**stall,** *n.*, 1. (*of animal*) थान; 2. (*booth*) स्टाल, छोटी दुकान*; 3. (*seat*) स्टाल, आसन; 4. (*finger-~*) अंगुली-त्राण; 5. (*of thief*) पाकेटमार का सहयोगी; —*v.*, 1. थान पर रखना; बाँधे रखना; 2. (*of cart*) धँसना, धँस जाना; 3. (*of motor*) बन्द या ठप हो जाना, रुक जाना; बन्द कर देना; 4. (*of plane*) अनियन्त्रित या डाँवाँडोल हो जाना या कर देना; 5. (*block*) बाधा* डालना; 6. (*delay*) टालना। > स्टॉःल

**stallion,** साँड़। > स्टैल्यॅन=स्टैल्-इॲन

**stalwart,** *adj.*, 1. (*sturdy*) हट्टा-कट्टा, तगड़ा; 2. (*courageous*) निर्भीक, दिलेर, साहसी; 3. (*resolute*) दृढ़निश्चय; 4. (*loyal*) निष्ठावान्; —*n.*, पक्का समर्थक। > स्टॉःल्वॅट

**stamen,** पुंकेसर। > स्टेमे'न = स्टेमॅन

**stamina,** 1. (*endurance*) तितिक्षा*, सहन-शक्ति*; 2. (*vigour*) ऊर्जस्विता*, दम। > स्टैम्-इनॅ

**staminal,** 1. तितिक्ष, तितिक्षु, सहनशील; 2. (*bot*) पुंकेसरी। > स्टैम्-इनॅल

**stami/nate, ~neal, ~niferous,** पुंकेसरी। > स्टैम्इनॅट; स्टॅमिन्इॲल; स्टैमिनिफ़ॅरॅस

**staminode,** बन्ध्य पुंकेसर। > स्टैमिनोड

**stammer,** *v.*, हकलाना; *n.*, हकलाहट*, हकलापन; **~er,** हकला, हकलानेवाला। > स्टैम्-ॲ

**stamp,** *v.*, 1. (*imprint*) छापना, अंकित क०, की छाप* लगाना; 2. (*affix a stamp*) टिकट लगाना; 3. (*with seal*) मुद्रांकित क०; मोहर* लगाना; 4. (*impress*) में बैठा देना; 5. (*influence*) प्रभावित क०, 6. (*show to be*) प्रमाणित क०, सिद्ध क०; 7. (*crush, pulverize*) पीसना; 8. (*one's foot*) पटकना; 9. (*the ground*) पर पैर पटकना; ~ **out,** मिटा देना, समाप्त कर देना, कुचल डालना; —*n.*, 1. (~*ing*) अंकन, मुद्रांकण; पत्रांकण; 2. (*instrument*) मोहर*, मुद्रा*, ठप्पा, स्टाम्प; 3. (*imprint*) छाप*, मोहर*, मुद्रा*, ठप्पा, स्टाम्प; 4. डाक* का टिकट, स्टाम्प, अंकपत्र; 5. (*characteristic mark*) छाप*; 6. (*kind*) प्रकार; 7. (*of foot*) पटक*; ~-**duty,** मुद्रांक-शुल्क; ~**ed,** 1. टिकट लगा, अंकपत्रित; 2. (*sealed*) मुद्रांकित; — paper, पक्का कागज़। > स्टैम्प

**stampede,** *n.*, भगदड़*; *v.* में भगदड़* पड़ना या मचना; में भगदड़* मचाना। > स्टैम्पीड

**stance,** अवस्थिति*, ठवन*, मुद्रा*। > स्टैन्स

**stanch,** रोकना; बन्द क०; *adj.*, see STAUNCH. > स्टान्च

**stanchion,** *n.*(*v.*), 1. (*support*) थूनी* (लगाना), चाँड़*, टेक*, थम; 2. (*iron bar*) सीकचा (लगाना), सीखचा। > स्टान्शॅन

**stand**[1], *v.*, 1. खड़ा होना या रहना; खड़ा हो जाना, उठ खड़ा होना; 2. (*be situated*) स्थित होना; 3. (*be*) होना; 4. (*last*) बना रहना, टिकना; 5. (*remain firm*) दृढ़ रहना, डटे रहना; 6. (*remain*) ज्यों का त्यों रहना (*unaltered*); लागू होना, मान्य होना या रहना (*valid*); 7. (*place*) रखना, रख देना; खड़ा कर देना; 8. (*steer*) की ओर* चलाना; की ओर* अभिमुख होना; 9. (*provide*) (का खर्च) देना; 10. (*endure*) सहना, झेलना, बरदाश्त क०; it ~s to reason **that,** यह तो मानी हुई बात* है कि; ~ a (good, bad) chance, की (पूरी*, कम) संभावना* होना; ~ in good stead, काम आना, बहुत सहारा देना; ~ trial, पर मुक़दमा चलाया जाना; ~ **against,** के सामने खड़ा होना; का विरोध क०; में बाधा* होना; सह सकना; ~ **alone,** लाजवाब होना; अकेला होना; ~ **aloof,** अलग रहना; ~ **aside,** 1. कुछ नहीं क०, निष्क्रिय रहना; 2. (~ *clear*) हट जाना; 3. नाम वापस लेना; ~ **back,** पीछे हटना; कुछ दूरी* पर स्थित होना; ~ **by,** 1. का समर्थन क०, का पक्ष लेना; के प्रति निष्ठा* रखना, का साथ देता रहना; 2. (*a promise etc.*) निभाना, पूरा क०, पालन क०; 3. चुपचाप देखता रहना; 4. (*be alert*) तैयार रहना; ~ **down,** उतरना; हट जाना; ~ **for,** 1. (*signify*) का अर्थ होना; 2. (*symbolize*) का प्रतीक होना; 3. (*support*) का समर्थन क०; 4. (*contend for*) के लिए संघर्ष क०; 5. (*in election*) खड़ा होना; 6. (*tolerate*) बरदाश्त क०; ~ **in,** 1. (*cost*) दाम लगना; 2. (*share cost*) में साझा क०, में हिस्सा बँटाना; 3. (*deputize for*) का स्थान लेना; ~ **in with,** से हेल-मेल होना; ~ **off,** 1. अलग रहना; 2. हट जाना; 3. (*employees*) की अस्थायी छँटनी* क०; ~ **on,** ~ **upon,** के लिए आग्रह क०, पर बल देना; ~ **out,** 1. स्पष्ट दिखाई देना; श्रेष्ठ या प्रमुख होना; 2. (*one's ground*) डटे रहना; ~ **over,** स्थगित होना; ~ **to,** 1. (*a promise*) निभाना; 2. (*a friend*) का साथ देता रहना; 3. तैयार रहना; 4. (*to win, lose*; लाभ, हानि*) निश्चित होना; ~ **up,** 1. खड़ा हो जाना; 2. (*deceive*) धोखा देना; 3. (*jilt*) छोड़ देना; 4. नहीं आना; ~ **up for,** का समर्थन क०; का पक्ष लेना; ~ **up to,** 1. का डटकर सामना क०; 2. (*endure*) सहना। > स्टैन्ड

**stand**[2], *n.*, 1. (*stopping*) ठहराव; गतिरोध (*fig.*); 2. (*resolute resistance*) make a ~, डटकर मुक़ाबला क०, सामना क०; 3. (*position*) खड़ा हो जाना; मोरचा (*in order to resist*); आधार (*in order to argue*); 4. (*furniture*) धानी*; 5. (*stall*) स्टाल, दुकान*; 6. (*for vehicles*) अड्डा; 7. (*for spectators*) मंच; 8. (*witness-box*) गवाहों का कटघरा; 9. (*standing crop*) खड़ी फ़सल*। > स्टैन्ड

**standard,** *n.*, 1. (*flag*) झण्डा, ध्वज, ध्वजक, पताका*, ध्वजा*; raise the ~ of revolt, विद्रोह का झण्डा खड़ा क०; 2. (*by which weight, measure, quality are determined, also fig.*) मानक, मानदण्ड; आदर्श (*model*); 3. (*degree of excellence*) स्तर; ~ of living, जीवन-स्तर; 4. (*quality*) कोटि*, दरजा; 5. (*of school*) दरजा, कक्षा*, वर्ग, जमात*, 6. (*monetary*) मान; gold ~, स्वर्णमान; 7. (*upright support*) टेक*, थूनी*; 8. (*bot.*) ध्वज; **~-bearer,** 1. ध्वजी, वैजयंतिक; 2. (*leader*) नेता, अगुआ, अग्रणी;—*adj.*, 1. मानक; 2. (*authoritative*) प्रामाणिक; 3. (*accepted*) टकसाली, मान्य; 4. (*usual*) सामान्य; ~ Hindi, परिनिष्ठित हिन्दी*। > स्टैन्डॅड

**standar/dization,** मानकीकरण; **~dize,** मानकीकृत क०, मानकित क०। > स्टैन्डॅडाइज़ेशॅन; स्टैन्डॅडाइज़

**stand-by,** 1. सहारा; 2. (*of person*) गाढ़े का साथी।

**stand-in,** स्थानापन्न।

**standing,** *adj.*, 1. (*permanent*) स्थायी; 2. (*established*) प्रचलित; चिर-प्रचलित; 3. (*erect, stagnant; of crop*) खड़ा; 4. (*stationary*) अचल; 5. (*not in operation*) खाली; —*n.*, 1. (*rank, position*) स्थिति*; पद, पदवी*; 2. (*repute*) नाम; प्रतिष्ठा*, नेकनामी*; 3. (*duration*) अवधि*, काल। > स्टैन्-डिन्ग

**stand-offish,** 1. (*aloof*) ओलगिया, अलग रहनेवाला, अलगाव-पसन्द, ग़ैरमिलनसार; 2. (*haughty*) घमण्डी; 3. (*unfriendly*) रूखा, शुष्क, **~ness,** अलगाव। > स्टैन्ड्-ऑफ़्-इश

**standpoint,** दृष्टिकोण। > स्टैन्ड्पॉइन्ट

**standstill,** 1. ठहराव, विराम; 2. (*fig.*) गतिरोध, ज़िच*। > स्टैन्ड्-स्टिल

**stand-to,** संकट-सूचना*।

**stand-up,** खड़ा।

**stanhope,** घोड़ा-गाड़ी*। > स्टैनॅप

**stan/nary,** राँगे की खान*; **~nate,** स्टैनेट; **~nic,** राँगे का; **~niferous,** वंगमय; **~num,** राँगा, वंग, टिन। > स्टैनॅरि; स्टैनेट; स्टैन्-इक; स्टैनिफ़ॅरॅस; स्टैनॅम

**stannel, staniel,** खेरमुतिया*। > स्टैनॅल; स्टैन्यॅल

**stanza,** बन्द। > स्टैन्ज़ॅ

**stapes,** रकाब। > स्टेपीज़

**staphylococcus,** गुच्छाणु। > स्टैफ़िलॅकॉकॅस

**staple,** *n.*, 1. (*U-shaped metal*) स्टेपल; 2. (*fibre*) रेशा; 3. (*article of commerce*) माल, प्रधान माल; 4. (*raw material*) कच्चा माल; 5. मुख्य विषय (*subject-matter*) या तत्त्व (*element*); —*adj.*, 1. (*chief*) मुख्य, प्रधान; 2. (*basic*) मूल, आधारिक, बुनियादी; 3 (*indispensable*) अनिवार्य। > स्टेपॅल

**star,** 1. तारा, सितारा, तारक; 2. (*asterisk*) तारक; 3. (*actor*) सितारा; तारिका*; 4. (*leading performer*) नायक; नायिका*; 5. (*luck*) सितारा, तारा; भाग्य; 6. (*on forehead of horse*) सितारा; ~ dust, तारिका-धूलि*; ~ turn, विशिष्ट कार्यक्रम या प्रदर्शन; shooting, falling ~, उल्का*; see ~s, तारे दिखाई देना; —*v.*, सितारे लगाना; तारांकित क०; तारक लगाना, तारक से अंकित क०; नायक (नायिका*) बनना; नायक (नायिका*) के रूप में प्रस्तुत क०; —*adj.*, उत्कृष्ट, सर्वोत्कृष्ट। > स्टा

**star-apple,** तर्री*।

**starboard,** *n.*, दायाँ, दक्षिणपाख, जमना; —*adj.*, दायाँ, दाहिना; —*adv.*, दायें, दाहिने। > स्टाबॅड=स्टाबॉःड

**starch,** *n.*, 1. स्टार्च, माँड़ी*, कलफ़, श्वेतसार, मण्ड; 2. (*fig.*) रूखापन, औपचारिकता*; —*v.*, कलफ़ चढ़ाना, देना या लगाना; **~y,** 1. मण्ड का; मण्डमय; 2. (*starched*) कलफ़दार; 3. (*stiff*) रूखा, रुक्ष, कड़ा, शुष्क, औपचारिक। > स्टाच; स्टाच्-इ

**star-crossed,** अभागा, बदक़िस्मत।

**stare,** 1. आँखें* फाड़कर देखना, टकटकी* लगाकर देखना, एकटक देखना, पर आँखें* गड़ाना, ताकना; 2. (*be astonished*) आश्चर्य-चकित होना; 3. ~ into confusion, घूरकर घबरा देना; 4. (*be evident*) स्पष्ट दिखाई देना; —*n.*, टकटकी*, ताक*। > स्टे'अँ

**starfish,** तारामीन। > स्टाफ़िश

**star-gazer,** 1 ज्योतिषी; 2 (*dreamer*) स्वप्नदर्शी। > स्टांगेज़

**staring,** भड़कीला, भड़कदार। > स्टें'अँर्-इन्ग

**stark,** *adj* 1 (*rigid*) कड़ा, सख़्त, स्तंभित, 2 (*sheer*) निरा, मात्र (*after noun*); 3 (*grim*) कठोर, कड़ा; 4. (~ *naked*) नंगधड़ंग, मादरज़ाद नंगा, —*adv* नितान्त, बिलकुल, एकदम, सरासर। > स्टाक

**starlight,** नक्षत्र-प्रकाश। > स्टालाइट

**starling,** 1 (*bird*) तेलियर; 2. (*piling*) पुश्ता। > स्टाल्-इन्ग

**starlit,** तारकित, ताराकीर्ण, तारामय। > स्टा-लिट

**starred,** 1 तारकित; 2. (*marked with a star*) तारांकित। > स्टाड

**starry,** 1 तारकित; तारामय; 2 (*bright*) चमकीला; 3. (*star-shaped*) ताराकार; **~-eyed,** 1 दीप्तनेत्र; 2 (*unexperienced*) कच्चा, अनुभवहीन। > स्टार्-इ

**star-spangled,** तारकित।

**start**[1], *v.*, 1. (*begin*) आरंभ क०, शुरू क०, (करने) लगना; होने (बरसने …) लगना, शुरू होना; 2. (*on a journey*) रवाना होना, प्रस्थान क०, चलना, चल देना; छूटना (*of train etc.*); 3 (*bring into existence*) चलाना, प्रवर्तित क०, चालू क०; 4. (*set in motion*) चलाना, खोलना; 5 (*objection, quarrel*) खड़ा क०, पैदा क०; 6 (*somebody in business*) साधन देना, जमाना, बसाना; 7. (*a race*) चलने का संकेत देना, 8. (*make a sudden movement*) चौंकना, चौंक उठना, चिहुँकना, उछल पड़ना (*from a chair*); 9. (*appear suddenly*) उमड़ आना; फूट निकलना, 10 (*rouse from lair*) भड़काना; 11. (*of timber etc.*) ढीला पड़ जाना, डुल जाना, टेढ़ा हो जाना; ढीला क०, डुलाना, खिसकाना; to ~ with, एक तो; प्रारंभ में; **~ off,** चल देना; शुरू क०, चलने का संकेत देना; भेजना; चलाना; **~ out,** चल देना; प्रारंभ क०; **~ up,** चौंकना; उत्पन्न होना; दिखाई देना; खोलना, चलाना। > स्टाट

**start**[2], *n.*, 1. आरंभ, प्रारंभ, शुरू; 2. (*of a journey*) प्रस्थान, रवानगी*, कूच, चाला; 3 (*sudden movement*) चौंक*, चिहुँक*; 4 (*advantage conceded*) रिआयत*, सुविधा*, get the ~ of, से आगे होना; by fits and ~s, तरंग* में आने पर, मनमौजी ढंग से। > स्टाट

**starter,** प्रतियोगी, प्रवर्तक (*also mech.*)। > स्टाट्-अँ

**startle,** चौंकाना, चौंका देना, चौंक जाना, चौंकना। > स्टार्टल

**startling,** चौंकानेवाला, सनसनीखेज़; आश्चर्यजनक (*surprising*), भयप्रद (*alarming*)। > स्टाट्-लिन्ग

**starvation,** भुखमरी*। > स्टावेशॅन

**starve,** 1 भूखों मरना (*v.i.*), भूखों मारना (*v.t.*), 2. भूख* लगना; 3 (*long for*) का भूखा होना, के लिए तरसना; 4. (*keep deprived of*) से वंचित रखना, तरसाना, **~ling,** भुखमरा; 2 (*poverty-stricken*) कंगाल। > स्टाव, स्टाव्-लिन्ग

**stasis,** अवरोध , स्थैतिकता*। > स्टेस्-इस

**state,** *n.*, 1. (*condition*) अवस्था*, स्थिति*, दशा*, हालत*; be in a ~, घबरा जाना; ~ of mind, मनोदशा*, ~ of affairs, परिस्थिति*, ~ of nature, प्राकृत अवस्था*; liquid ~, द्रव-अवस्था*; 2. (*nation*) राज्य, राष्ट्र; 3. (*territory*) राज्य; 4 (*civil governm.*) शासन, सरकार*, 5. (*of a federation*) राज्य, प्रान्त; 6 (*legislative body*) लोक-सभा*, 7 (*rank*) पद, पदवी*; 8 (*dignity*) प्रतिष्ठा*, 9 (*pomp*) धूमधाम*, शान*, ठाठ-बाट, शान-शौकत*, lie in ~, दर्शनार्थ रखा रहना, —*adj.*, 1 राज्य-, राज-, राजकीय, सरकारी; 2. (*ceremonial*) समारोही; राजसी; निजी: —*v.*, 1 बता देना, अभिव्यक्त क०, प्रकट क०, स्पष्ट कर देना; 2. (*fix*) निश्चित क०; नियत क०, 3 (*algebra*) प्रतीकों में लिख देना। > स्टेट

**statecraft,** शासन-कला*। > स्टेट्क्राफ्ट

**stated,** निश्चित, नियत, मुक़र्रर; घोषित। > स्टेट्-इड

**stateless,** राष्ट्रिकताहीन, नागरिकताहीन। > स्टेट्-लिस

**stately,** 1 (*dignified*) गौरवपूर्ण, गौरवमय; 2. (*impressive*) प्रतापी; प्रभावशाली; 3. (*magnificent*) शानदार, भव्य। > स्टेट्-लि

**statement,** 1 (*act*) कथन, कहना; 2. कथन, वक्तव्य, उक्ति*, बयान, विवरण; 3. (*in court*) बयान, अभ्युक्ति*। > स्टेट्मॅन्ट

**statesman,** राजनेता; ~**ship,** राजनीतिमत्ता*। > स्टेट्स्मॅन

**static,** ~**al,** 1 (*opp. to dynamic*) स्थैतिक; 2 (*not moving*) स्थिर, निश्चल, गतिहीन; 3 (*unchanging*) स्थायी, ~ electricity स्थिरविद्युत्*; ~**s,** 1 (*science*) स्थैतिकी*, स्थिति-विज्ञान; 2 (*atmospherics*) वायुवैद्युत क्षोभ। > स्टैट्/इक, ~इकॅल, ~इक्स

**station,** *n.* 1 (*railway etc.*) स्टेशन, अवस्थान; 2 (*appointed place*) स्थान, जगह*, ठिकाना; police ~, थाना, 3. (*military post*) चौकी*, 4 (*base*) अड्डा; 5. (*centre*) केंद्र; कार्यालय; 6 (*status*) स्थिति*, पद; 7 (*occupation*) पेशा, व्यवसाय; 8. (*in survey*) चाँदा; 9 (*of the cross*) स्थान, मुक़ाम, विश्राम; —*v.*, (किसी स्थान पर) नियुक्त क०, खड़ा क०, रखना, तैनात क० या खड़ा हो जाना; ~-**master,** स्टेशन-मास्टर। > स्टेशॅन

**stationary,** 1 (*not mobile*) स्थावर; 2. (*not moving*) स्थिर, निश्चल, अचल, 3. (*of curve etc.*) स्तब्ध; 4. (*of wave*) अप्रगामी; 5 (*not changing*) स्थिर, स्थायी। > स्टेशॅनॅरि

**stationer,** लेखन-सामग्री-विक्रेता, काग़ज़ी (*paper-merchant*), ~**y,** लेखन-सामग्री*। > स्टेशॅनॅ, ~रि

**statism,** राज्यनियन्त्रण-वाद। > स्टेटिज़्म

**statist,** 1. सांख्यिकीविद्; 2. राज्यनियन्त्रणवादी; ~**ic(al),** सांख्यिकीय; ~**ician,** सांख्यिकीविद्, ~**ics,** 1. (*science*) सांख्यिकी*, 2. (*data*) आँकड़े। > स्टेट्-इस्ट, स्टॅटिस्/टिक, ~टिक्स; स्टैटिस्-टिशॅन

**statocyst,** संतुलन-पुटी*। > स्टैटॅसिस्ट

**stator,** स्टेटर। > स्टेट्-अॅ

**statoscope,** सूक्ष्म निर्द्रव वायुदाबमापी। > स्टैटॅस्कोप

**statuary,** *n.*, 1 मूर्ति-समूह, मूर्तिसंग्रह, 2. (*art*) मूर्ति-कला*; 3. (*sculptor*) मूर्तिकार; —*adj.* मूर्ति-, मूर्ति-योग्य। > स्टैट्यूअॅरि

**statue,** मूर्ति*, प्रतिमा*, बुत, ~**sque,** मूर्तिवत्; सर्वांगसुन्दर। > स्टैट्यू, स्टैटयूए'स्क

**statuette,** लघुप्रतिमा*। > स्टैट्यूए'ट

**stature,** 1. क़द, ऊँचाई*, लम्बाई*; 2. (*fig.*) महत्ता*, महिमा*। स्टैट्यॅ=स्टैच्-अॅ

**status,** 1 (*position*) स्थिति*; 2 (*rank*) पद, पदवी*; 3 (*prestige*) प्रतिष्ठा*, नाम; 4 (*importance*) महत्त्व; ~ quo, यथापूर्व स्थिति*, ~ symbol, वैभव (*wealth*) या प्रतिष्ठा* का प्रतीक। > स्टेटॅस

**statute,** 1 (*law*) संविधि*; 2. (*ordinance*) अध्यादेश; 3 (*regulation*) अधिनियम; 4 (*divine law*) विधान; ~ mile, मानक मील, ~-**book,** संविधि-संग्रह। > स्टैट्यूट

**statutory,** सांविधिक, वैधानिक, क़ानूनी। > स्टैट्यूटॅरि

**staunch,** *v.*, *see* STANCH, *adj.*, 1 (*loyal*) सच्चा, पक्का, निष्ठावान्; स्वामिभक्त; 2 (*trustworthy*) विश्वस्त, ईमानदार; 3 (*watertight*) जलरुद्ध, जलरोधी; 4. (*airtight*) वायुरुद्ध, वायुरोधी। > स्टॉःन्च

**stave,** *n.*, 1 (*piece of wood*) पटरा, तख़्ता, 2. (*of ladder*) डण्डा; 3 (*verse*) पद; 4 (*stanza*) बन्द, 5 (*music*) संगीतसारिणी*; —*v.*, छेद क०, फोड़ना; तोड़ डालना, चकनाचूर कर देना; कुचलना; पटरा लगाना; फट जाना; टूट जाना, ~ **off,** टालना, निवारण क०, दूर क०। > स्टेव

**stay,** *v.*, 1. (*remain*) रहना, ठहर जाना; 2 (*dwell temporarily*) ठहरना; रहना; टिकना, 3 (*pause*) रुकना, रुक जाना; 4 (*show endurance*) दमदार होना; 5. (*check*) रोकना, रोकथाम* क०; 6. (*postpone*) स्थगित क०; 7. (*prop up*) टेक*

लगाना; सहारा देना (*fig.*); —*n.*, 1. (*sojourn*) ठहराव, टिकान*; वास, निवास; प्रवास; 2. (*endurance*) तितिक्षा*, धैर्य, दम; 3. (*check*) रोक*; रोकथाम*; 4. (*postponement*) स्थगन; 5. (*support*) टेक*; सहारा (*fig.*); 6. (*pl., corset*) चोली*; 7. (*rope supporting mast*) तान-रस्सी*; come to ~, स्थायी बन जाना; ~ one's stomach, भूख* शान्त क०; ~ **put**, स्थिर रहना; पड़ा रहना; ~ **up**, जागना; **~-at-home**, घर-घुसना; **~-bar**, **~-rod**, आड़ी-पट्टी*; **~er**, ठहरनेवाला; दमदार; **~-in strike**, बैठ-हड़ताल*; **~ing power**, दम, तितिक्षा*; **~-lace** तनी*। > स्टे

**stead**, in my ~, मेरे बदले में, मेरे स्थान पर; stand (him) in good ~, (उसके) काम आना, (उसे) उपयोगी होना। > स्टे'ड

**steadfast**, 1. (*fixed, settled*) स्थिर, अटल, पक्का; 2. (*unwavering*) दृढ़, दृढ़निश्चय। > स्टे'ड्फ़स्ट

**steadily**, स्थिर गति* से; अनवरत, लगातार, निरन्तर, बराबर; नियमित रूप से। > स्टे'डिलि

**steadiness**, स्थिरता*; धैर्य; सन्तुलन। > स्टे'डिनिस

**steading**, चक। > स्टे'डिन्ग

**steady**, *adj.*, 1. (*fixed*) स्थिर, सुस्थिर, अटल; 2. (*uniform*) स्थिर, स्थायी, एक-समान; 3. (*regular*) नियमित; 4. (*not fickle*) धीर, सन्तुलित, गंभीर, स्थिरमति; 5. (*industrious*) परिश्रमी; 6. (*temperate*) संयमी; —*v.*, स्थिर क०, बनना या रहना; —*adv.*, see STEADILY। > स्टे'डि

**steak**, टिक्का। > स्टेक

**steal**, *v.*, 1. चोरी* क०, चुराना (*also fig.*); 2. (*obtain surreptitiously*) मार लेना; 3. (*move silently*) चुपके से आना-जाना; ~ a march on, से आगे निकल जाना; **~ing**, चोरी*, स्तेय, चौर्य। > स्टील; स्टील्-इन्ग

**stealth**, छिपाव, दुराव; **~ily, by ~**, छिपे-छिपे, चोरी-चोरी, चुपके से, चुपचाप; **~y**, 1. गुप्त, दुरावपूर्ण; 2. (*of person*) नजर-चोर। > स्टे'ल्थ; स्टे'ल्थ्/इलि, ~इ

**steam**, *n.*, 1. भाप*, वाष्प; 2. (*energy*) जोश, तेज़, उत्साह; get up ~, शक्ति* का संचय क०; उत्तेजित हो जाना; let off ~, मन का गुबार निकालना; —*adj.*, भाप* का, वाष्पीय, वाष्प-चालित; —*v.*, 1. भाप* छोड़ना, से भाप* उठना या निकलना; 2. (*treat with* ~) भाप* देना; 3. (*cook*) दम देना; 4. (*move*) (वाष्पशक्ति* से) आना, जाना, चलना; ~ **up**, भाप* से ढक जाना; get ~ed up, उत्तेजित हो जाना। > स्टीम

**steam/boat**, स्टीमर, अग्नि-बोट*, धूमपोत, धुआँकश; **~-engine**, भाप* का इंजन; **~er**, 1. स्टीमर; 2. (*~ing vessel*) भापतापी पात्र; **~-tight**, वाष्परोधी, भापरोक।

**steatite**, सेलखड़ी*। > स्टीअ़टाइट

**steed**, अश्व, युद्धाश्व, जंगी घोड़ा। > स्टीड

**steel**, *n.*, 1. इस्पात, फ़ौलाद (*also fig.*); 2. (*sword*) तलवार*; —*v.*, 1. फ़ौलाद चढ़ाना; 2. (*harden*) दृढ़, पक्का, कठोर या कड़ा बनाना; —*adj.*, **~y**, इस्पाती, फ़ौलादी; **~-clad**, कवचित, बक्तरबन्द; **~-plated**, कवचित; **~yard**, विषमभुज तुला*। > स्टील

**steep**, *adj.*, 1. दुरारोह, अतिप्रवण, खड़ा; 2. (*excessive*) मनमाना; अत्यधिक; 3. (*exaggerated*) बेतुका, अविश्वसनीय; —*n.*, 1. प्रपाती, खड़ी चट्टान*, खड़ी ढाल*; 2. (*a steeping*) निमज्जन; 3. (*solution*) घोल; —*v.*, 1. (*soak*) भिगोना; 2. (*fig.*) में तल्लीन या मग्न कर देना, से ओत-प्रोत कर देना। > स्टीप

**steepen**, दुरारोह बना देना या बनना। > स्टीपॅन

**steeper**, निमज्जक। > स्टीप्-अ़

**steeple**, मीनार*, लाट*; **~chase**, टट्टी-बाज़ी*; **~jack**, मीनार* मरम्मत करने-वाला। > स्टीपॅल, ~चेस, ~जैक

**steer**, *n.*, 1. बछड़ा, बछवा, दोहान; 2. (*young ox*) जवान बैल; —*v.*, 1. चलाना, परिचालन क०; 2. (*guide*) मार्ग दिखाना, ले चलना; 3. की ओर* अभिमुख होना; 4. चलाया जाना; ~ clear of, से बचकर रहना, से दूर रहना। > स्टिअ़

**steerable**, परिचालनीय। > स्टिअ़रॅबॅल

**steerage,** 1. परिचालन; 2. कर्णप्रभाव; ~ passenger, सस्ते किराये का जहाज़ी; ~-way, कर्णचाल* । > स्टिअॅर्-इज

**steering,** परिचालन; ~ committee, संचालन समिति*; ~-wheel, चालन-चक्का । > स्टिअॅर्-इन्ग

**steersman,** परिचालक, कर्णधार, सुक्कानी । > स्टिअॅज़्मॅन

**stele,** 1. प्रस्तर-पट्ट; 2. (*bot.*) रंभ । > स्टील्-ई

**stellar,** 1. तारकीय, तारों का; 2. (*stelliform, stellate*) ताराकार, ताराकृति । > स्टे'ल्/अॅ, ~इफ़ॉ:म, ~इट

**stellated, stelliferous,** तारकित । > स्टे'लेटिड; स्टे'लिफ़ॅरॅस

**stellular,** ताराकार, ताराकृति । > स्टे'ल्-यूलॅ

**stem,** 1. (*of tree*) तना, स्तंभ; स्कंध; 2. (*stalk*) वृन्त, डंठल, डण्डी*; 3. (*narrow part*) डण्डी*; 4. (*narrow tube*) नली*; 5. (*winding-part*) खूँटी*; 6. (*of a word*) धातु*; प्रातिपदिक (*of noun*); 7. (*bow of ship*) मन्दान, गलही*; 8. (*lineage*) वंश; 9. (*branch*) शाखा*; —*v.*, 1. (*check*) रोकना; 2. (*dam up*) बाँध बनाना; 3. (*face*) डटकर सामना क०; 4. के विरुद्ध आगे बढ़ना; 5. डंठल निकालना; 6. (~ *from*) से उत्पन्न होना । > स्टे'म

**stemma,** 1. (*pedigree*) वंशावली*; 2. सरल आँख* । > स्टे'म्-अॅ

**stench,** दुर्गन्ध*, बदबू*; सड़ायँध* (*of rotting*); चिरायँध* (*of burning flesh, fat, etc.*), बिसायँध* (*of rotten flesh, fish*); तिलौंछ* (*of oil*); कपड़गंध* (*of burning cloth*); धुँआयँध* (*of smoke*) । > स्टे'न्च

**stencil,** *n.*(*v.*) स्टेंसिल (क०) । > स्टे'न्-सिल

**steno/graph,** 1. आशुलेख; 2. (*machine*) आशुलेखी; ~**grapher,** आशुलिपिक; ~**graphy,** आशुलिपि* । > स्टे'नॅग्राफ़; स्टे'नॉग्/रॅफ़, ~रॅफ़ि

**stentorian,** महाघोष; बुलन्द, भारी । > स्टे'न्टॉ:र्-इअॅन

**step**[1], *prep.*, ~**brother,** सौतेला भाई, वैमात्रेय, वैमात्र या विमातृज भ्राता; कठभाई, वैपित्र या विपितृज भ्राता; ~**child,** 1. (*of mother*) सौतेला बच्चा; 2. (*of father*) वैपित्र सन्तति*; ~**daughter,** 1. (*of mother*) सौतेली बेटी*; 2. (*of father*) कठबेटी*, तरैली*, वैपित्र दुहिता*; ~**father,** कठबाप, सौतेला बाप; ~**mother,** सौतेली माँ*, विमाता*; ~**motherly,** वैमात्रेय, निष्ठुर; ~**sister,** सौतेली बहन*, वैमात्रेयी, वैमात्र या विमातृजा भगिनी*; कठबहन*; वैपित्र या विपितृजा भगिनी*; ~**son,** 1. (*of mother*) सौतेला बेटा; 2. (*of father*) कठबेटा, कठपुत्र, तरैला । > स्टे'प

**step**[2], *n.*, 1. (*act, distance*) क़दम (*also of dance*), डग, पग; 2. (*sound*) पदध्वनि*, चाप*; 3. थोड़ी दूरी*; 4. (*gait*) चाल*, ठवन*; 5. (*footprint*) पदचिह्न; 6. (*fig., measure taken*) उपाय, कारवाई*, कार्यवाही*; take ~s, क़दम उठाना, उपाय क०; 7. (*stage of progress*) चरण; 8. (*of stairs etc.*) सीढ़ी*, सोपान; 9. (*pl.*) सीढ़ी*, ज़ीना, निसेनी*; 10. (*notch*) सीढ़ी*; 11. (*rung of ladder*) डण्डा; 12. (*attached piece of vehicle*) पायदान, पावदान; 13. (*block of stone*) चबूतरा, चौंतरा, 14. (*grade*) श्रेणी*, दरजा; 15. (*socket*) घर; break ~, क़दम छोड़ना; fall out of ~, का क़दम टूटना; keep ~, क़दम मिलाना; in ~, क़दम मिलाकर; से मिलकर; out of ~, क़दम बेमेल; से अलग रहकर; ~ by ~, धीरे धीरे, क्रमशः ।

**step**[3], *v.*, 1. चलना, जाना, आना, डग भरना, क़दम रखना; 2. (*tread*) पर पैर रखना; 3. (*dance*) नाचना; 4. (*naut., set up*) खड़ा क०; ~ aside, हट जाना; ~ in, 1. अन्दर आना या जाना; 2. (*intervene*) हस्तक्षेप क०, दखल देना; सहायता* क०; ~ on it, जल्दी* क०; ~ **out,** क़दम बढ़ाना; ~ **up,** बढ़ाना । > स्टे'प

**step-down,** 1. (*of transformer*) अपचायी; 2. अवमन्दक ।

**steppe,** घास* का मैदान । > स्टे'प

**stepping-stone,** 1. पैर रखने का पत्थर; 2. (*fig.,*) सोपान, साधन । > स्टे'प्-इन्ग स्टोन

**step-up,** 1. (*of transformer*) उच्चायी; 2. वर्द्धक।

**sterco/raceous, ~ral,** विष्ठा-, पुरीषीय; विष्ठामय। > स्टॅ:कॅरेशॅस; स्टॅ:कॅरॅल

**stereo/chemistry,** विन्यास-रसायन; **~gram,** त्रिविमचित्र; **~graphic, ~phonic, ~scopic,** त्रिविम; **~scope,** त्रिविमदर्शी। > स्टे'रिअॅ=स्टिअॅरिअॅ; स्टे'रिअॅके'म्-इस्ट्रि; स्टे'रिअॅग्रैम; स्टे'रि/अॅग्रैफ़्-इक, ~अॅफ़ॉन्-इक, ~अस्कॉप्-इक; स्टे'रिअॅस्कोप

**stereotype,** *n.*, 1. (*printing*) मुद्रण-फलक; 2. (*fig.*) रूढ़िबद्ध धारणा*, रूढ़ि*; —*v.*, 1. मुद्रण-फलक बनाना; मुद्रण-फलक से छापना; 2. (*fig.*) अपरिवर्तनीय रूप देना, एक ही साँचे में ढालना, रूढ़िबद्ध बना देना; **~d,** 1. रूढ़िबद्ध, रूढ़, घिसा-पिटा; 2. (*formal*) औपचारिक। > स्टे'रिअॅटाइप = स्टिअॅर्-इअॅटाइप

**sterile,** 1. (*of woman*) बाँझ, वन्ध्या, बन्ध्या; 2. (*of man, semen*) अप्रजायी; 3. (*of land*) बंजर, ऊसर; अनुर्वर, अनुपजाऊ; 4. (*of plant*) फलहीन, अफल, अफलित; 5. (*of egg*) अनुर्वर; 6. (*of effort*) निष्फल, व्यर्थ; 7. (*lifeless*) निर्जीव, निष्प्राण; नीरस; 8. (*free from germs*) जीवाणुहीन, रोगाणुहीन, निर्जीवाणुक। > स्टे'राइल

**steri/lity,** (*see* STERILE) बाँझपन, वन्ध्यता*; अप्रजायिता*; अनुर्वरता*, अनुपजाऊपन; फलहीनता*; निष्फलता*, व्यर्थता*; निर्जीवाणुहीनता*, निर्जीवाणुता*; **~lization,** बन्ध्यीकरण, अनुर्वरीकरण; व्यर्थीकरण; जीवाणुनाशन, निष्कीटन, विसंक्रमण; **~lize,** वन्ध्य, अनुर्वर, निष्फल या जीवाणुहीन बना देना; **~lized,** वन्ध्यीकृत; निष्कीटित, विसंक्रमित; **~lizer,** निष्कीटक , विसंक्रामकयन्त्र। > स्टॅरिल्-इटि; स्टे'रिलाइज़ेशॅन; स्टे'रि/लाइज़, ~लाइज़्ड, ~लाइ-ज़ॅ

**sterling,** *n.*, पाउण्ड; *adj.*, 1. (*of silver*) खरा, असली; 2. (*of solid worth*) पक्का, विश्वस्त, सच्चा; 3. (*excellent*) उत्तम, उत्कृष्ट। > स्टॅ:ल्-इन्ग

**stern,** *n.*, 1. (*of ship*) दुम्बाल, दबूसा, पिच्छल; 2. (*rump*) पुट्ठा; 3. (*tail*) पूँछ*; —*adj.*, 1. (*strict*) कड़ा, सख़्त; 2. (*harsh*) कठोर, निर्दय; 3. (*of features*) कठोर, कड़ा; **~most,** सब से पिछला, पश्चतम। > स्टॅ:न

**sternum,** उरोस्थि*। > स्टॅ:नॅम

**sternu/tation,** छींक*, छिक्का*; **~tative, ~tatory,** छींक* लानेवाला, छिक्काजनक। > स्टॅ:न्युटेशॅन; स्टॅ:न्यूटॅ/टिव, ~टॅरि

**stertorous,** खर्राटेदार। > स्टॅ:टॅरॅस

**stet,** पूर्ववत्। > स्टे'ट

**stetho/scope,** *n.*, स्टेथॉस्कोप, परिश्रावक; **~scopic,** परिश्रवण-; **~scopy,** परिश्रवण। > स्टे'थॅस्कोप; स्टे'थॅस्कॉप्-इक; स्टे'थॉस्कॅपि

**stetson,** चौड़ी बाढ़* की टोपी*। > स्टे'ट्सॅन

**stevedore,** जहाज़ी क़ुली या मोटिया। > स्टीव्-इडॉ:

**stew,** *v.*, 1. सिझाना (*v.t.*); सीझना (*v.i.*); 2. उमस* से परेशान होना; —*n.*, 1. (*dish*) दमपुख़्त; 2. (*pond*) तालाब, पोखर; **~-pan,** (ढक्कनदार) कड़ाही*। > स्टयू

**steward,** 1. (*manager*) प्रबन्धक, कारिन्दा; 2. (*purveyor*) (खाद्य-)प्रबन्धक; भण्डारी; 3. (*waiter*) खिदमतगार; 4. (*official*) कर्मचारी; **~ess,** परिचारिका*। > स्टयूअॅड, ~अॅडिस

**stich,** चरण, पंक्ति*, पद। > स्टिक

**stick,** *v.*, 1. (*thrust into*) चुभाना, घुसेड़ना, भोंकना, गड़ाना, धँसाना, घोंपना; 2. (*pierce*) छेदना, छेदित क०, बींधना, बेधना, भेदन क०; मारना; 3. (*fix on*) लगाना, लगा देना; 4. (*be fixed by point*) चुभना, चुभ जाना; 5. (*with, or as with, paste*) चिपकना, चिपक जाना, लगा रहना; चिपकाना, सटाना (*v.t.*); 6. (*put*) रख देना, रख लेना; लगाना; 7. (*insert*) खोंसना; 8. (*lose power of motion, also fig.*) अटक जाना, रुक जाना (*v.i.*); अटकाना, रोकना (*v.t.*); 9. (*support with stick*) लकड़ी* लगाना, टेक* लगाना; 10. (*bear*) बरदाश्त क०, सह लेना; **~ around,** पास रहना; **~ at,** हिचकना; में लगा रहना; **~ at nothing,** घोर अनैतिक होना; **~ in one's throat,** गले के नीचे नहीं उतरना;

कहा नहीं जाना, ज़बान* पर अटक जाना; ~ **out,** बाहर निकला हुआ होना; अत्यन्त स्पष्ट होना; बाहर निकलना; ~ **out for,** (की माँग*) पर डटे रहना; ~ **to,** का साथ देता रहना, नहीं छोड़ना; करता रहना, में लगा रहना; ~ **together,** साथ रहना; एक दूसरे के प्रति ईमानदार रहना; ~ **up,** उठाना; खड़ा होना या क०; आतंक फैलाकर लूटना; ~ **up for,** का पक्ष लेना, के पक्ष में बोलना; ~ **up to,** डटकर सामना क०; ~ **with,** के प्रति ईमानदार रहना; कहना; —*n.*, 1. (*piece of wood*) लकड़ी*; 2. (*techn.*) यष्टि*; 3. (*club*) लाठी*, डण्डा; 4. (*wand, baton, walking-~*) छड़ी*; 5. (*of chalk, sealing-wax, etc.*) बत्ती*, वर्तिका*, सलाई*; 6. (*of bombs etc.*) लड़ी*; 7. (*composing-~*) पटरी*; 8. (*a person*) निकम्मा; फूहड़; *see* FIDDLE~, DRUM~ । > स्टिक

**stickiness,** लसलसाहट*, चिपचिपाहट* । >स्टिक्-इनिस

**stick-in-the-mud,** रूढ़िवादी, दक़ियानूस ।

**stick-insect,** कठ-कीड़ा ।

**sticking-plaster,** चेपदार पट्टी* ।

**stickler for,** का आग्रही ।

**stick-on,** चेपदार ।

**stick-up,** आतंकपूर्ण लूट* ।

**sticky,** 1. चिपचिपा, लसलसा; 2. (*troublesome*) टेढ़ा; 3. (*unbending*) रूखा; दृढ़; 4.(*of end*) घोर, बहुत बुरा, भीषण । स्टिक्-इ

**stiff,** *adj.*, 1. (*rigid*) कड़ा, सख़्त, स्तंभित; 2. (*inflexible*) दुर्नम्य, अनम्य; 3. (*of* (*muscle etc.*) सख़्त; 4. (*of gear, wheel, lock*) कड़ा; 5. (*taut*) तना हुआ; 6. (~ *-necked*) हठीला, हठधर्मी; 7. (*cold, formal*) रूखा, रुक्ष, शुष्क; औपचारिक; 8. (*haughty*) घमण्डी; 9. (*harsh*) कठोर, कड़ा; 10. (*difficult to do*) कठिन, दुःसाध्य; 11. (*strong*) तेज़, कड़ा; 12. (*thick, viscous*) गाढ़ा; —*adv.*, बेहद, अत्यधिक । > स्टिफ़

**stiffen,** सख़्त, कड़ा, कठिन, रूखा, तेज़, गाढ़ा बनना या बनाना (*see* STIFF); ऐंठ जाना, अकड़ जाना । > स्टिफ़न

**stifle,** *v.*, 1. दम घोंटना; 2. (*hold back*) रोकना, दबा लेना; 3. (*suppress*) कुचलना, दबाना; 4. (*v.i.*) गला घुटना; —*n.*, पिछले पैर का घुटना । > स्टाइफ़ल

**stifling,** दमघोंटू, दमघोंट । > स्टाइफ़्-लिङ्ग

**stigma,** 1. (*mark of disgrace*) कलंक (का टीका), लांछन, बट्टा, दाग़; 2. (*on criminal*) दाग़; 3. (*bot.*) वर्तिकाग्र; 4. (*of disease*) दाग़; 5. (*spot on skin*) चकत्ता; 6. (*scar*) क्षतचिह्न; 7. (*eye-spot*) दृक्-बिन्दु; **~ta,** क्षतचिह्न; five —, पंचक्षत; **~tic,** 1. (*person*) क्षतचिह्नित; 2. (*bot.*) वर्तिकाग्री; 3. (*anastigmatic*) बिन्दुक; **~tism** (*of eye*), बिन्दुकता*; **~tize,** 1. (*denounce*) की निन्दा* क०; का कलंक लगाना; 2. क्षतचिह्न से अंकित क० । > स्टिग्/मॅ, ~मॅट; स्टिग्मैट्-इक; स्टिग्मॅ/टिज़्म, ~टाइज़

**stile,** पैड़ी*, सीढ़ी* । > स्टाइल

**stiletto,** कटारी* । > स्टिले'टो

**still,** *adj.*, 1. (*motionless*) निश्चल, अचल, स्थिर, निश्चेष्ट; 2. (*not talking*) चुप, मौन, ख़ामोश; 3. (*hushed*) धीमा; 4. (*noiseless*) नीरव, निःशब्द; 5. (*quiet, calm*) शान्त; 6. (*not effervescent*) बुद्‌बुदहीन; ~ birth, मृत प्रसव; ~ life, जड़ पदार्थों का चित्र(ण); —*n.*, 1. (*apparatus*) भभका; 2. (*silence*) नीरवता*, सन्नाटा; 3. (*photo.*) अचल चित्र; —*v.*, 1. शान्त क०; 2. (*distil*) चुलाना, चुआना; —*adv.*, अब तक, अद्यापि; उस समय तक; अधिक, ज़्यादा; तो भी, तिस पर भी, तथापि, तदपि । > स्टिल

**stillage,** धानी* । > स्टिल्-इज

**still-born,** मृतजात ।

**still-room,** भण्डार; आसवन-गृह ।

**stilt,** 1. गेड़ी*, पैरबाँसा; 2. (*bird*) पनलवा (*small*); लमटंगा, टिलुआ, बड़ा पनेवा (*black-winged*) । > स्टिल्ट

**stilted,** 1. (*of style*) आडम्बरपूर्ण, आडम्बरी, अस्वाभाविक; 2. (*of arch*) पैरदार, सपाद, उत्थापित । > स्टिल्-टिड

**stimu/lant,** 1. प्रेरक; उत्तेजक; 2. (*med.*) उद्दीपक; **~late,** 1. (*rouse*) प्रेरित क०,

**substantive,** *n.*, संज्ञा*; *adj.*, 1. (*actual*) वास्तविक; 2. (*independent*) स्वायत्त; 3. (*gram.*) सत्तासूचक; 4. (*considerable*) बहुत, यथेष्ट, पर्याप्त, काफ़ी; 5. (*essential*) तात्त्विक, सारवान्; ~ dye, स्वत:रंजक। > सॅब्-स्टॅन्-टिव्

**substation,** उपकेंद्र; सब-स्टेशन। > सॅब्स्टेशॅन

**substitute,** *v.*, 1. के स्थान पर रखना, प्रतिस्थापित क०; 2. (*a person*) स्थानापन्न क०; 3. का स्थान लेना; 4. के बदले में इस्तेमाल क०; —*n.*, 1. (*person*) स्थानापन्न, एवज़, एवज़ी, प्रतिहस्त; 2. (*thing*) अनुकल्प; 3. (*math., gram.*) प्रतिस्थापी, आदेश। > सॅब्-स्टिटच्यूट

**substitution,** 1. (*act*) प्रतिस्थापन; 2. स्थानापत्ति*; 3. (*gram.*) आदेश। > सॅब्स्टिटच्यूशॅन

**substitutive,** स्थानापन्न। > सॅब्-स्टिटच्यूटिव्

**substratum,** 1. अध:स्तर; 2. (*fig.*) आधार; 3. (*substance*) तत्त्व। > सॅब्स्ट्रेटॅम

**substructure,** नींव*, आधार। > सॅब्स्ट्रॅक्चॅ

**sub/sume,** सम्मिलित क०, शामिल क०; ~**sumption,** 1. सन्निवेशन; 2. (*assumption*) कल्पना*। > सॅब्स्यूम; सॅब्सॅम्प्शॅन

**subtenant,** शिकमी किरायेदार (*of house*) या काश्तकार (*of land*)। > सॅब्टे'नॅन्ट

**subtangent,** अध:स्पर्शी। > सॅब्टैनजॅन्ट

**subtend,** 1. (*math.*) अंतरित क०; 2. (*bot.*) कक्षान्तरित क०। > सॅब्टे'न्ड

**subtense,** अन्तरकारी। > सॅब्टे'न्स

**subterfuge,** 1. (*excuse*) बहाना, टालमटोल*, टाल-टूल*; 2. (*trickery*) छल-कपट, चाल*, चालबाज़ी*; 3. (*equivocation*) गोल बात*। > सॅब्टॅफ़्यूज

**subterra/nean,** ~**neous,** 1. (*of animal*) अन्तर्भूमिक; 2. (*of river*) भूमिगत, अन्तर्भौम। > सॅब्टॅरेन्/यॅन, ~यॅस

**subtility, subtilty,** *see* SUBTLETY (1, 2, 3, 6, 7)। > सॅब्-टिल्-इ-टि; सॅटॅल्-टि

**subtilize,** 1. सूक्ष्म बनाना या बनना; 2. (*split hairs*) बाल की खाल* निकालना। > सॅट्-इ-लाइज़

**subtitle,** उपशीर्षक। > सॅब्टाइटॅल

**subtle,** 1. सूक्ष्म; अतिसूक्ष्म; 2. (*keen of intelligence*) कुशाग्र, प्रखर; 3. (*shrewd*) कुशाग्रबुद्धि, विचक्षण; 4. (*complicated*) जटिल; दुर्बोध, गूढ़; 5. (*deft*) निपुण, दक्ष, प्रवीण; 6. (*crafty*) धूर्त, चालाक; ~**ty,** 1. सूक्ष्मता* (*also of spiritual bodies*); 2. प्रखरता*; 3. विचक्षणता*; 4. जटिलता*; 5. निपुणता*; 6. चालाकी*; 7. (*quibbling*) बारीकीबीनी*, वितण्डा*। > सॅटॅल; ~टि

**subtly,** सूक्ष्म रूप से। > सॅट्-लि

**subtopia,** उपनगर, नगरांचल। > सॅब्टोप्-इअॅ

**subtract,** घटाना; ~**ion,** व्यवकलन; ~**ive,** 1. व्यवकलक; व्यवकलनात्मक; 2. (*negative*) ऋणात्मक। > सॅब्ट्रैक्ट; सॅब्ट्रैक्/शॅन, ~टिव्

**subtrahend,** व्यवकल्य। > सॅब्ट्रॅहे'न्ड

**subtrans/lucent,** अल्पपारभासी; ~**parent,** अल्पपारदर्शी।

**subtropic,** उपोष्ण।

**subulate, subuliform,** सूच्यग्री। > स्यूब्यू/लिट, ~लिफ़ॉ:म

**suburb,** 1. उपनगर, परिनगर; 2. (*pl., suburbia*) नगरपरिसर; ~**an,** *adj.*, परिनागर, उपनगरीय; 2. (*petty*) संकीर्ण (-मना); 3. (*conventional*) रूढ़िग्रस्त; —*n.*, (*suburbanite*) उपनगरवासी। > सॅबॅ:ब; सॅबॅ:बॅन; सॅबॅ:बॅनाइट

**subvention,** 1. (*subsidy*) आर्थिक सहायता*, परिदान, अर्थसाहाय्य; 2. (*grant*) अनुदान। > सॅब्वे'न्शॅन

**subver/sion,** उच्छेदन, समापन, विनाश; ~**sive,** उच्छेदक, विनाशक; विद्रोही, क्रांतिकारी। > सॅब्वॅ:शॅन; सॅब्वॅ:स्-इव्

**subvert,** 1. (*overthrow*) उलट देना; उच्छेदित क०, समाप्त क०, नष्ट क०; 2. (*people*) (धर्म या राज्य से) विमुख क०; का विश्वास (निष्ठा*) बिगाड़ना या समाप्त क०, निष्ठाहीन बना देना। > सॅब्वॅ:ट

**subway,** सुरंगपथ, तलमार्ग, अधोमार्ग; सुरंग-रेल*। > सॅब्वे

**succade,** फल-पाक। > सॅकेड

**succedaneum,** अनुकल्प। > सॅक्-सि-डेन्-इ-अॅम

**succeed,** 1. (*have success*) सफलता* प्राप्त क०, कामयाब होना; (*of a scheme*) सफल होना, फलीभूत होना; 2. (*in office*) के स्थान पर काम क०, का स्थान लेना, का उत्तराधिकारी होना; 3. (*by inheritance*) उत्तराधिकारी या दायाधिकारी होना; 4. (*come after*) के बाद आना; के बाद घटित होना; परवर्ती होना; **~ing,** परवर्ती; उत्तरवर्ती; अनुवर्ती। > सॅक्सीड

**succentor,** उपप्रगायक। > सॅक्-से'न्-टॅ

**success,** 1. सफलता*, कामयाबी*; 2. (*prosperity*) सम्पन्नता*, समृद्धि*; 3. he was a ~ as a (teacher), वह एक सफल (प्राध्यापक) था; **~ful,** 1. सफल, फलीभूत; फलता-फूलता; 2. (*of a person*) सफल, कामयाब; समृद्ध, सम्पन्न (*prosperous*); सौभाग्यशाली (*fortunate*)। > सॅक्से'स, ~फ़ुल

**succession,** 1. (*a following in order*) अनुक्रमण; in ~, लगातार, उत्तरोत्तर, क्रमशः; 2. (*series*) अनुक्रम, सिलसिला, ताँता; 3. (*a succeeding*) राज्यारोहण, राज्य-प्राप्ति*; पदारोहण, पदप्राप्ति* (*to an office*); दायप्राप्ति* (*to property*); 4. (*right to succeed*) उत्तराधिकार; दायाधिकार; 5. (*biol.*) वंशक्रम; apostolic ~, प्रेरितिक अनुक्रम; **~al,** आनुक्रमिक। > सॅक्से'शॅन; सॅक्से'शॅनॅल

**successive,** क्रमिक, निरन्तर, आनुक्रमिक; **~ly,** लगातार, क्रमशः, निरन्तर, उत्तरोत्तर। > सॅक्से'स्-इव, ~लि

**successor,** 1. उत्तराधिकारी; उत्तरवर्ती; 2. (*inheritor*) उत्तराधिकारी, दायाधिकारी। > सॅक्से'स्-अॅ

**succinct,** 1. संक्षिप्त, सारिक; सारगर्भित; 2. (*of style*) सामासिक। > सक्-सिंक्ट

**succory,** कासनी*, चिकरी*। > सॅकॅरि

**succotash,** मकई* और सेम* की खिचड़ी*। > सॅकॅटैश

**succour,** *n.*, (गाढ़े की) सहायता*, मदद*; *—v.*, (गाढ़े में) सहायता* क०; **~less,** असहाय। > सॅक्-अॅ

**succuba, succubus,** सुप्त पुरुषों के साथ मैथुन करनेवाली पिशाचिका*; दुःस्वप्न। > सॅक्यू/बॅ, ~बॅस

**succu/lence,** सरसता*; **~lent,** 1. (*also fig.*) रसदार, रसीला, रसाल, सरस; 2. (*of leaves*) गूदेदार, सरस। > सॅक्यू/लॅन्स, ~लॅन्ट

**succumb,** 1. (*be overcome by*) अभिभूत, वशीभूत, परास्त या पराजित हो जाना; 2. (*yield*) हार* मानना, झुकना, मान लेना; दब जाना; 3. (*die*) मर जाना; 4. का शिकार बनना। > सॅकॅम

**succursal,** उप-, शाखा। > सॅकॅःसॅल

**succuss,** झकझोरना; **~ion,** झकझोर; झटका, धक्का। > सॅकॅस; सॅकॅशॅन

**such,** *adj.*, 1. ऐसा, इस प्रकार का, इस तरह का; poets ~ as Kalidas, कालिदास जैसे कवि; ~ as you, आप जैसा; 2. (*so much, so very*) इतना; 3. (*so great*) इतना बड़ा; ~ as, उदाहरणार्थ; जैसा; as ~, उसी रूप में, उसी हैसियत* से; अपने में; *—pron.*, ऐसा; वह; **~-and-~,** अमुक; **~like,** इस प्रकार का, ऐसा। > सॅच

**suck,** *v.*, 1. चूसना; 2. (*milk from the breast*) स्तनपान क०, स्तन का दूध पीना; 3. (*~ up, absorb*) सोख लेना; 4. (*inhale*) का कश लेना, चुसकी* लेना; खींचना; 5. (*obtain from*) खींचना, चूसना, निचोड़ लेना; 6. (*imbibe*) ग्रहण क०, आत्मसात् क०, हृदयंगम क०; 7. (*engulf*) निगलना; 8. (*make ~ing sound*) सुड़सुड़ाना; **~ up to,** की चापलूसी* क०; *—n.*, 1. (*suction, also mech.*) चूषण, चोषण; 2. स्तनपान; 3. (*sip*) चुस्की*, चुसकी*; 4. (*sound*) सुड़सुड़*; give ~, स्तन पिलाना। > सॅक

**sucker,** 1. चूसनेवाला; बच्चा; 2. (*mech.*) चूषक; 3. (*organ*) चूषण-अंग; 4. (*bot.*) अन्तर्भूस्तरी; 5. (*simpleton*) भोला-भाला; बुद्धू। > सॅक्-अॅ

**suckfish,** चुसनी मछली*। > सॅक्-फ़िश

**sucking,** 1. दूध-पीता, दुधमुँहाँ; 2. (*inexperienced*) कच्चा, नौसिखुआ, अनाड़ी, अनुभवहीन; **~-pig,** घेंटुला। > सॅक्-इन्ग

**suckle,** स्तन पिलाना, (स्तन का) दूध पिलाना। > सॅकॅल

**suckling,** दूध-पीता या दुधमुँहाँ बच्चा। > सॅक्-लिन्ग

**sucrose,** इक्षु-शर्करा* । > स्यूक्रोस
**suction,** चूषण; **~-pump,** चूषण-पंप । > सॅक्शॅन
**suctorial,** चूषण- । > सॅक्टॉ:र्-इॲल
**sudarium,** (सन्त वेरोनिका* का) रूमाल । > स्यूडे'ॲर्-इॲम
**sudatorium,** हम्माम । > स्यूडॅटॉ:र्-इॲम
**sudatory,** *adj.*, प्रस्वेदक; *n.*, प्रस्वेदक; हम्माम । > स्यूडॅटॅरि
**sudden,** 1. आकस्मिक; 2. (*hurried*) make a ~ departure, जल्दी* में चला जाना; 3. (*rapid*) make a ~ turn of the wrist, फुरती* से हाथ घुमाना; 4. (*sharp*) a ~ turn of the road, तीखा मोड़; all of a ~, **~ly,** 1. अचानक, एकाएक, अकस्मात्, सहसा; 2. (*hurriedly*) जल्दी* में; हड़बड़ी* में; (*quickly*) फुरती* से; **~ness,** आकस्मिकता*; जल्दी*; हड़बड़ी*; फुरती* । > सॅडॅन, ~लि, ~निस
**sudoriferous,** स्वेदजनक, स्वेद- । > स्यूडॅरिफ़ॅरॅस
**sudorific,** *adj.*, *n.*, प्रस्वेदक , स्वेदकारी । > स्यूडॅरिफ़्-इक
**suds,** झाग, फेन । > सॅड्ज़
**sue,** 1. (*prosecute*) (पर) मुक़दमा चलाना या दायर क०; व्यवहार या वाद चलाना; नालिश* क०; 2. (*entreat*) से अनुनय-विनय* क०, चिरौरी* क०, निवेदन क० । > स्यू
**suède,** (बछड़े का) सिझाया हुआ चमड़ा । > स्वेद
**suet,** गो-वसा*; कड़ी चरबी*; **~y,** वसामय; चरबीदार । > स्यूइट; स्यूइटि
**suffer,** 1. (*undergo*) भुगतना, भोगना, झेलना, उठाना; 2. (*feel pain*) कष्ट पाना, दुःख भोगना; 3. (*undergo loss*) हानि* उठाना, को क्षति* पहुँचना; 4. (*allow*) होने (रहने, करने) देना; 5. (*tolerate*) बरदाश्त क०, सहना; 6. प्राणदंड पाना, फाँसी* पर चढ़ना; ~ from, से पीड़ित या आक्रान्त होना; **~able,** सह्य, सहनीय । > सॅफ़्-ॲ; सॅफ़ॅरॅबॅल
**sufferance,** मौन अनुमति*, सहन, बरदाश्त*; on ~, बरदाश्त किया हुआ । > सॅफ़ॅरॅन्स
**sufferer,** रोगी; हानि* उठानेवाला कष्ट पानेवाला । > सॅफ़ॅरॅ
**suffering,** *n.*, 1. दुःखभोग; 2. (*bodily pain*) पीड़ा*, कष्ट, दर्द; 3. (*mental pain*) व्यथा*, दुःख, वेदना*; तकलीफ़*; 4. (*loss*) क्षति*, हानि*, नुकसान; —*adj.*, दुःखी; ~ from, से आक्रान्त, पीड़ित, ग्रस्त । > सॅफ़ॅरिन्ग
**suffice,** 1. बस, काफ़ी, पर्याप्त या यथेष्ट होना; 2. (*satisfy*) तृप्त क०, की आवश्यकता* पूरी क०; सन्तुष्ट क० । > सॅफ़ाइस
**suffi/ciency,** 1. पर्याप्ति*; 2. (*adequate quantity*) पर्याप्त मात्रा*, राशि* या आमदनी* (*income*); **~cient,** बस, काफ़ी, पर्याप्त, यथेष्ट; **~ciently,** पर्याप्त मात्रा* में । > सॅफ़ि/शॅन्सि, ~शॅन्ट, ~शॅन्ट्-लि
**suffix,** *n.*(*v.*), 1. प्रत्यय (लगाना), परप्रत्यय, अंतसर्ग; 2. (*math.*) अनुलग्न । > सॅफ़्-इक्स (*n.*), सॅफ़िक्स (*v.*)
**suffo/cate,** 1. (*v.i.*) दम घुटना; 2. दम घोंटना, गला दबाना, साँस* रोकना; 3. (*kill*) गला घोंटना; **~cation,** घुटन*, दमघुटी*; श्वासावरोध; श्वासावरोधन; **~cative,** दमघोंटू; गलाघोंटू । > सॅफ़ॅकेट; सॅफ़ॅकेशॅन; सॅफ़ॅकेटिव्
**suffragan,** अनुधर्माध्यक्ष । > सॅफ़्-रॅ-गॅन
**suffrage,** 1. (*vote*) मत; 2. (*right*) मताधिकार; 3. (*prayer*) निवेदन; 4. (*for the dead*) विश्रांति-याचन; **~tte,** नारी-मताधिकार आन्दोलनकर्त्री* । > सॅफ़्-रिज; सॅफ़्रॅजे'ट
**suffragist,** मताधिकार-विस्तारवादी । > सॅफ़्-रॅजिस्ट
**suf/fuse,** पर फैल जाना, व्याप्त क०, आप्लावित क०, से भर देना; **~fused,** भरा हुआ, आप्लावित, व्याप्त; **~fusion,** 1. आप्लावन; व्याप्ति*; 2. (*blush*) लालिमा*, अरुणिमा*, मुखारुणिमा* । > सॅफ़्यूज़; सॅफ़्यूश़ॅन
**sufi,** सूफ़ी; **~sm,** सूफ़ीमत , सूफ़ीवाद । > सूफ़्-इ; सूफ़्-इज़्म
**sugar,** *n.*, 1. चीनी*, शक्कर*, शकर*, शर्करा*; unrefined ~, खाँड़*; 2. (*flattery*) चापलूसी*; चिकनी-चुपड़ी बातें*; ~ of lead, सफ़ेदा; ~ of milk, दुग्ध-शर्करा*;

—*v.*, चीनी* डालना; का कड़वापन कम कर देना; **~-apple,** सीताफल; **~-basin,** शक्कर-दान; **~-bean,** मोठ; **~-beet,** चुकन्दर; **~-candy,** मिसरी*; **~-cane,** ईख*, ऊख*, गन्ना, इक्षु, सांटा; **~-coat,** चीनी* का लेप लगाना या क०; अकटु या आकर्षक बना देना; **~-coated,** चीनी-लगा; अकटु; भावुकतापूर्ण; शालीन; **~-loaf,** कन्द; **~-mill,** ईख* का कोल्हू। > शुगॅ

**sugary,** 1. चीनी* जैसा; 2. (*containing sugar*) शर्करिक; 3. चीनी* का, शर्करिक; 4. (*sweet*) मीठा; 5. (*pleasant*) मधुर; चिकना-चुपड़ा। > शुगॅरि

**suggest,** 1. (*propose*) सुझाव देना, प्रस्ताव क० या रखना; 2. (*bring into the mind*) सुझाना, जताना; 3. (*hint*) संकेत क०, व्यंजित क०; सूचित क०; 4. (*come into the mind*) मन में आना, सूझना; **~ibility,** प्रभावनीयता*, सम्मोहनीयता*; प्रस्ताव्यता*; **~ible,** 1. (*person*) सुप्रभावनीय, परामर्श-ग्राही; (सु)सम्मोहनीय; 2. प्रस्ताव्य, **संसूच्य।** > सॅजे'स्ट; सॅजे'स्टिबिल्-इटि; सॅजे'स्-टिबॅल

**suggestion,** 1. (*act*) सुझाव; व्यंजना*; 2. सुझाव, प्रस्ताव; 3. (*hint*) संकेत; ध्वनि*; 4. (*hypnosis*) सम्मोहन। > सॅजे'स्चॅन

**suggestive,** 1. विचारोत्तेजक; अर्थगर्भित; महत्त्वपूर्ण; 2. (*evocative*) अभिव्यंजक, उद्दीपक; 3. (*indecent*) अश्लील। > सॅजे'स्-टिव्

**sui generis,** अद्वितीय। > स्यूआइ जे'नॅरिस

**sui juris,** स्वाधीन। > स्यूआइ जुअॅर्-इस

**suicidal,** आत्मघातक, आत्मघाती। > स्यूइसाइडॅल

**suicide,** 1. आत्महत्या*, आत्मघात, खुदकुशी*; 2. (*person*) आत्महा, आत्मघातक। > स्यूइसाइड

**suilline,** शूकरीय, शूकरवंशी। > स्यूइलाइन

**suint,** ऊर्णवसा*। > स्यूइन्ट

**suit,** *n.*, 1. (*of clothes*) सूट; जोड़; 2. (*set*) सेट; 3. (*petition*) दरखास्त*, प्रार्थना,* निवेदन, याचना* आवेदन; प्रार्थना-पत्र, अर्जी*, दरखास्त*; 4. (*of marriage*) विवाह-प्रस्ताव; 5. (*law~*) मुक़दमा, वाद, नालिश*, व्यवहार; criminal ~, फ़ौजदारी मुक़दमा, आपराधिक व्यवहार; civil ~, दीवानी मुक़दमा, अर्थ-व्यवहार; 6. (*of cards*) रंग; follow ~, 1. एकही रंग खेलना; 2. (*imitate*) देखा-देखी* क०, अनुसरण क०, —*v.*, 1. अनुकूल, उचित या उपयुक्त बनाना या होना; 2. (*go well with*) से मेल खाना; के लिए उपयुक्त होना; 3. (*fit*) ठीक बैठना; 4. (*be convenient*) सुविधाजनक होना; 5. (*befit*) उचित होना, शोभा* देना; 6. (*agree with, of climate, food*) अनुकूल होना, के लिए स्वास्थ्य-कर होना; 7. (*satisfy, please*) सन्तोष देना, सन्तुष्ट क०, प्रसन्न क०, खुश क०; अच्छा लगना, संतोषजनक होना, जँचना, रुचना; ~ oneself, जो जी चाहे क०; अपनी पसन्द* की चीज़* चुन लेना; ~ the action to the words, तुरत पूरा कर डालना। > स्यूट

**suit/ability,** उपयुक्तता*; औचित्य; सुविधा*; **~able,** 1. (*appropriate*) उपयुक्त, अनुकूल; 2. (*becoming*) उचित; 3. (*convenient*) सुविधाजनक। > स्यूटॅबिल्-इटि; स्यूटॅबॅल

**suitcase,** सूटकेस। > स्यूट्केस

**suite,** 1. (*of attendants*) परिकर, परिजन; 2. (*set*) सेट; 3. (*of rooms,* कमरों का) सेट, पाँत*; 4. (*music*) वाद्यसंगीत-रचना*। > स्वीट

**suited,** 1. (*appropriate*) उपयुक्त; 2. (*qualified*) योग्य। > स्यूट्-इड

**suiting,** कपड़ा। > स्यूट्-इन्ग

**suitor,** 1. (*in law*) वादी, मुद्दई; 2. (*petitioner*) प्रार्थी, आवेदक, अर्जीदार; 3. प्रेमी; विवाहार्थी। > स्यूट्-अॅ

**sulcate(d),** खाँचेदार। > सॅल्केट, सॅल्केटिड

**sulcus,** खाँचा, परिखा*; **विदर।** > सॅल्कॅस

**sulk,** *n.*, रूठन*, खीज*, नाराज़गी*; *v.*, रूठना, खीजना, नाराज़ या अप्रसन्न होना, रूखा पड़ना; **~y,** *adj.*, 1. रूठा हुआ, रुष्ट, नाराज़; 2. (*bad-tempered*) चिड़चिड़ा; 3. (*dismal*) निरानन्द, मनहूस; —*n.*, टमटम*। > सॅल्क; सॅल्-कि

**sullage,** कूड़ा-करकट, कूड़ा-कचरा; मलिन-जल; मलजल। > सॅल्-इज

**sullen**, 1. रूखा, चिड़चिड़ा; नाराज़, रूठा हुआ; 2. (*sad*) उदास, विषण्ण; 3. (*dismal*) निरानन्द, मनहूस; अनिष्टकर, अमंगल। > सॅलॅन
**sully**, 1. पर कलंक लगाना; 2. (*defile*) दूषित क०, कलुषित क०; 3. (*soil*) गन्दा क०, मैला क०। > सॅल्-इ
**sulphate**, सल्फ़ेट; ~ of copper, तूतिया, नीला थोथा; ~ of iron, कासीस, कसीस। > सॅल्फ़ेट
**sulph/ide**, सल्फाइड; ~**ite**, सल्फ़ाइट। > सॅल्/फाइड, ~ फाइट
**sulphur**, *n*., गन्धक**, शुल्वारि; *adj*., गन्धकी, हल्का पीला; ~**ate**, ~**ize**, गन्धक का धुआँ देना; गंधक मिलाना। > सॅल्-फ़ॅ; सॅलफ़्यू/रेट, ~राइज़
**sulphu/reous**, गन्धकी; ~**retted**, गंधक-मिश्रित; ~**ric**, सल्फ्यूरिक। > सॅल्फ़्युअॅर्-इअॅस; सॅलफ़्यूरे'ट्-इड; सॅल्फ़्युअॅर्-इक
**sulphurous**, 1. सल्फ्यूरॅस; 2. (*sulphureous*) गंधकी। > सॅल्फ़्युअॅरॅस (1); सॅल्फ़्यूरॅस (2)
**sulphury**, गंधक-जैसा। > सॅल्फ़ॅरि
**sultan**, सुलतान; ~**a**, ~**ess**, सुलताना*; ~**ate**, 1. (*territory*) सल्तनत*; 2.(*authority*) सुलतानी*। > सॅल्टॅन; सॅल्तार्न; सॅल्टॅनिस; सॅल्टॅनिट
**sultriness**, उमस*; तीव्रता*; कामोत्तेजकता*। > सॅल्-ट्रि-निस
**sultry**, 1. (*of weather*) उमसदार; 2. (*vehement*) तीव्र, उत्कट; 3. (*alluring*) कामोत्तेजक। > सॅल्-ट्रि
**sum**, *n*., 1. (~ *total*) जोड़, योग, योगफल, संकलन-फल, जमा*, मीज़ान*; 2. (*amount of money*) रकम*, धन-राशि*; 3. (*gist*) सार, सारांश; निष्कर्ष; 4. (*totality*) समष्टि*; सम्पूर्णता*; 5. (*problem*) गणित का प्रश्न; in ~, संक्षेप में; —*v*., ~ **up**, 1. (*sum*) जोड़ना, जोड़ लगाना, योग क०, मीज़ान* लगाना; 2. (*summarize*) सारांश या सार प्रस्तुत क०; समाहार क०, संक्षिप्त विवरण देना, संक्षेप में दोहराना; 3. (*form a judgement on*) समझ लेना, समझना। > सॅम

**Sumerian**, सुमेरी। > स्यूमिअॅर्-इअॅन
**summability**, संकलनीयता*। > सॅमॅबिल्-इटि
**summarily**, संक्षेप में, सरसरी तौर पर या ढंग से। > सॅमॅरिलि
**summa/rization**, संक्षेपण; ~**rize**, संक्षिप्त क०; सार प्रस्तुत क०। सॅमॅराइज़ेशॅन; सॅमॅराइज़
**summary**, *adj*., 1. (*brief*) संक्षिप्त; 2. (*of trial etc*.) सरसरी; —*n*., संक्षेप, सार, सारांश, संक्षिप्त विवरण। > सॅमॅरि
**summation**, 1 संकलन, जोड़; 2. (*total*) संकलन-फल, जोड़, जमा*; 3. (*in court*) अंतिम अभिवचन। > सॅमेशॅन
**summer**, *n*., 1. ग्रीष्म*, गरमी*, ग्रीष्म-काल, ग्रीष्म-ऋतु*; 2. (~-*tree*, *beam*) धरन*; —*v*., ग्रीष्म* बिताना, गरमी* गुज़ारना; ग्रीष्म* में चराना; —*adj*., ग्रीष्मकालीन; गरमी* का; ~ lightning, लौका*, चद्दरी बिजली*, सौदामिनी*; ~ school, ग्रीष्म-कालीन शिविर; ~ solstice, उत्तर अयनान्त; ~ time, ग्रीष्मकालीन समय; ~ vacation, ग्रीष्म-अवकाश; ~-**house**. ग्रीष्म-आवास, बँगला; ~**sault**, कलाबाज़ी*; ~**time**, ग्रीष्म-ऋतु*; ~**y**, ग्रीष्म-जैसा। > सॅम्-अॅ
**summing-up**, 1. समाहार, संक्षिप्त विवरण; 2. (*assessment*) विचार, मूल्यांकन। > सॅम्-इन्ग्-अॅप
**summit**, 1. (*also fig*.) चोटी*, शिखर; 2. (*acme*) पराकाष्ठा*, चरम बिन्दु; ~ meeting, शीर्ष-सम्मेलन। > सॅम्-इट
**summon**, 1. (*convene*) बुलाना; 2. (*send for*) बुला भेजना; बुलाना; 3. (*to court*) सम्मन देना; 4. (*call upon to*) ··· का आह्वान क०; 5. (~ *up*) बटोरना, इकट्ठा क०। > सॅमॅन
**summons**, *n*., 1. आह्वान, बुलावा; 2. (*to court*) सम्मन, तलबनामा, आह्वान; —*v*., सम्मन देना या जारी क०। > सॅमॅन्ज़
**sump**, चहबच्चा, हौदी*, निगर्त। > सॅम्प
**summum bonum**, परमार्थ। > सॅमॅम बोनॅम
**sumptuary**, व्ययिक, व्यय-, व्ययसम्बन्धी; व्यय-नियामक। > सॅम्टयूअॅरि

**sumptu/osity, ~ousness,** महार्घता*; वैभव, शान-शौकत*; **~ous,** 1. (*costly*) क़ीमती, बहुमूल्य, महार्घ; 2. (*magnificent*) वैभवशाली, शानदार, राजसी, भव्य।
> सॅमटयूऑस्-इटि; सॅम्ट्यूअॅस

**sun,** 1. सूर्य, सूरज, रवि, आदित्य, दिनकर, भास्कर; 2. (*~shine*) धूप*, आतप, घाम; 3. (*star*) नक्षत्र; —*v.*, धूप* में रखना, धूप* खिलाना, धूप* दिखाना; 2. (*~ oneself*) धूप* खाना या लेना; घाम खाना; apparent ~, दृष्ट सूर्य; mock ~, सूर्याभास; hold a candle to the ~, सूर्य को दीपक दिखलाना।
> सॅन

**sun/-bath,** धूप-स्नान, आतप-स्नान; **~beam,** सूर्यकिरण*; **~-bird** (*purple*), शकरखोरा; **~-blind,** झिलमिली*; **~-bonnet,** चौड़ी बाढ़* की टोपी*; **~-bow,** इन्द्रधनुष; **~-burn,** धूप-ताम्रता*; **~-burnt,** धूप-ताम्र; **~burst,** 1. धूप* की लहर*; 2. (*fireworks*) चरखी*।

**sundae,** फलमिश्रित आइस-क्रीम*।
> सॅन्-डि

**Sunday,** इतवार, रविवार, आदित्यवार।
> सॅन्-डि

**sunder,** अलग या पृथक् क० (*v.t.*) या हो जाना (*v.i.*)।
> सॅन्-डॅ

**sun/-dial,** धूप-घड़ी*; नरयंत्र; **~-dog,** सूर्याभास; **~down,** सूर्यास्त; **~-dried,** धूप* में सुखाया हुआ।

**sundries,** प्रकीर्णक।
> सॅन्-ड्रिस

**sundry,** नानाविध, विविध, नाना; प्रकीर्ण; each and ~, प्रत्येक।
> सॅन्-ड्रि

**sun/fish,** सूरज मछली*; **~flower,** सूरजमुखी, सूर्यमुखी, सूर्यकमल; **~-glasses,** धूपचश्मा; **~-god,** सूर्य-देव; **~-hat, ~-helmet,** सोला हैट।

**sunken,** 1. डूबा हुआ; 2. जलमग्न; 3. (*low-lying*) निचला; 4. (*of cheeks*) पिचका हुआ; 5. (*of eyes*) धँसा हुआ।
> सॅन्कॅन

**sunlight,** धूप*।
> सॅन्लाइट

**sunn,** सन।
> सॅन

**sunny,** 1. (*bright*) उजला, उज्ज्वल; 2. धूप-वाला; 3. (*cheery*) प्रसन्नचित्त, प्रफुल्ल, प्रमुदित, हँसमुख।
> सॅन्-इ

**sun/proof,** धूपसह; **~-ray,** सूर्यकिरण*; **~rise,** सूर्योदय; **~set,** सूर्यास्त; **~shade,** 1. (*parasol*) छाता; 2. (*of show-window*) झाँप*; 3. (*sun-blind*) झिलमिली*; **~shine,** धूप*; **~-spot,** सूर्य-कलंक; **~-stone,** सूर्यकान्त; **~stroke,** धूप-आघात, आतप-आघात; get a —, लू* लगना; **~-tan,** धूपताम्रता*; **~-tanned,** धूपताम्र; **~-up,** सूर्योदय; **~ways, ~wise,** दक्षिणावर्त; **~-worship,** सूर्योपासना*; **~-worshipper,** सूर्योपासक।

**sup,** 1. ब्यालू क० या देना; 2 (*take up in sips*) सुरकना; —*n.*, घूँट, चुस्की*।
> सॅप

**super,** *prep.*, 1. (*above, from above, upper*) अधि-, उपरि-; 2. (*outer*) बहिः-, बाहरी; बाह्य; 3. (*exceeding*) परा-; 4. (*more to a higher degree*) अति; 5. (*superior*) उच्च-, महा-, परम-; 6. (*additional*) अतिरिक्त।
> स्यूप्-अॅ

**superable,** लंघनीय, जेय, विजेय।
> स्यूपॅरॅबॅल

**superabound,** अत्यधिक होना, हद* से ज़्यादा होना; ~ in, से भरपूर होना।
> स्यूपॅरॅबाउन्ड

**superabun/dance,** आधिक्य, प्रचुरता*, कसरत*; **~dant,** अत्यधिक, हद* से ज़्यादा; **~dantly,** भरपूर, अत्यधिक।
> स्यूपॅरॅबॅन्/डॅन्स, ~डॅन्ट

**superadd,** और जोड़ देना।
> स्यूपॅर्-ऐड

**superannu/ate,** सेवा-निवृत्त क०; **~ated,** 1. सेवा-निवृत्त; 2. (*old-fashioned*) पुराना; **~ation,** 1. सेवा-निवृत्ति*, वार्धक्य-निवृत्ति*; सेवा-निवर्त्तन, वार्धक्य-निवर्त्तन; 2. बुढ़ापा, अतिहायन; 3. (*pension*) पेंशन*, अधिवार्षिकी*।
> स्यूपॅरैन्यू/एट, ~एटिड; स्यूपॅरैन्न्यूएशॅन

**superb,** 1. (*of building etc.*) भव्य, आलीशान, शानदार; 2. (*impressive*) प्रभावशाली, प्रतापी, महान्; राजसी; 3. (*excellent*) उत्कृष्ट, उच्च, श्रेष्ठ।
> स्यूपॅःब

**super/cargo,** जहाज़ी माल-अधिकारी; **~charger,** अतिभरक; **~ciliary,** अध्यक्षि; भ्रू-।
> स्यूपॅकागो; स्यूपॅचार्ज; स्यूपॅसिल्-इअॅरि

**supercilious,** 1. (*of person*) उपेक्षक, उपेक्षाविहारी, अवमानी, तिरस्कारक; दंभी, घमण्डी, मग़रूर; 2. तिरस्कारपूर्ण, अवज्ञापूर्ण। > स्यूपॅसिल्-इॲस

**supercooling,** अतिशीतलन। > स्यूपॅकूलिन्ग

**super-ego,** पराहम्। > स्यूपॅरे'गो

**superelevation,** बाहरी उठान*।

**super/eminence, ~excellence,** परमोत्कर्ष; **~eminent, ~excellent,** परमोत्कृष्ट, अत्युत्तम, सर्वोत्तम।

**superero/gation,** अतिरिक्त कर्तव्यपालन; works of —, कर्तव्यातिरिक्त सत्कार्य; **~gatory,** 1. कर्तव्यातिरिक्त; 2. (*superfluous*) अतिरिक्त, अनावश्यक। > स्यूपॅरे'रॅगेशॅन; स्यूपॅरे'रॉगॅटॅरि

**superfatted,** अतिवसामय। > स्यूपॅफ़ैट्-इड

**superfetation,** अधिगर्भधारण। > स्यूपॅफ़ीटेशॅन

**superficial,** 1. (*on or of the surface*) पृष्ठीय, पृष्ठ-; 2. (*square of measure*) वर्ग-; 3. (*of person*) पल्लवग्राही, ग्रंथचुम्बक; अल्पज्ञ; उथला, छिछोरा, ओछा; 4. (*of knowledge*) सतही, ऊपरी, छिछला; सामान्य; 5. (*cursory*) सरसरी; 6. (*apparent*) ऊपरी, मोटा, बाहरी, आभासी; **~ity,** पल्लवग्राहिता*; छिछोरापन; सतहीपन। > स्यूपॅफ़िशॅल; स्यूपॅफ़िशिऐल्-इटि

**superficies,** सतह*; पृष्ठ, पृष्ठदेश। > स्यूपॅफ़िशिईज़

**superfine,** 1. (*excellent*) अत्युत्तम; बहुत बढ़िया; 2. (*subtle*) अतिसूक्ष्म। > स्यूपॅफ़ाइन

**superflu/ity,** अतिरेक, अत्यधिकता*, अतिशयता*; इफ़रात*; **~ous,** 1. (*excessive*) अतिशय, अत्यधिक, अतिरिक्त, फ़ालतू; 2. (*unnecessary*) अनावश्यक, फ़ुज़ूल। > स्यूपॅफ़्लूइटि; स्यूपॅःफ़्लुॲस

**superheating,** अतितापन। > स्यूपॅहीट्-इन्ग

**superheterodyne** (*receiver*), अतिसंकरण (अभिग्राही)। > स्यूपॅहे'टॅरॅडाइन

**superhuman,** 1. अतिमानवीय; 2. (*supernatural*) अलौकिक; 3. (*divine*) दैवी, दिव्य। > स्यूपॅह्यूमॅन

**super/impose,** अध्यारोपित क०; **~imposition,** अध्यारोपण; **~impregnation,** अधिगर्भाधान; **~incumbent,** उपरिवर्ती, उपरिस्थ।

**superintend,** 1. का अधीक्षक होना, अधीक्षण क०; 2. (*manage*) चलाना, संचालन क०, व्यवस्था* क०; 3. (*supervise*) पर्यवेक्षण क०, निरीक्षण क०; देख-रेख* क०; **~ence,** अधीक्षण; संचालन, प्रबन्ध, व्यवस्था*; निरीक्षण, निगरानी*, देख-रेख*; **~ent,** अधीक्षक; संचालक, प्रबन्धक; निरीक्षक। > स्यूपॅरिन्टे'न्ड; स्यूपॅरिन्टे'न्/डॅन्स, ~डॅन्ट

**superior,** *adj.*, 1. (*in rank*) उच्च, प्रवर, वरिष्ठ; 2. (*in quality*) श्रेष्ठ, उच्च, बेहतर; 3. (*of good quality*) बढ़िया, उत्तम; उत्कृष्ट; 4. (*noble*) उच्च; 5. (*upper, high*) ऊपरी; ऊर्ध्ववर्ती, ऊर्ध्व-; 6. (*in numbers*) अधिक संख्या* में, से बड़ा; 7. (*not influenced by*) से परे, के परे, के ऊपर; 8. (*haughty*) दंभी, अभिमानी, अहंमन्य; 9. (*of airs etc.*) अहंकारपूर्ण; —*n.*, 1. (*in office*) प्रवर या उच्च अधिकारी; 2. (*in merit*) से योग्य (व्यक्ति); (*pl., elders*) गुरुजन, बड़े लोग; 4. (*religious*) अधिकारी, अध्यक्ष; अधिकारिणी*। > स्यूपिॲर्-इॲ

**superiority,** वरिष्ठता*; श्रेष्ठता*, उत्कर्ष; उच्चता*; दंभ, अभिमान; ~ complex, श्रेष्ठता-मनोग्रंथि*। > स्यूपिॲरिऑरिटि

**superjacent,** उपरिवर्ती, ऊर्ध्ववर्ती। > स्यूपॅजेसॅन्ट

**superlative,** *adj.*, 1. (*excelling*) अत्युत्तम, सर्वोत्तम, सर्वोच्च, सर्वश्रेष्ठ; 2. (*exaggerated*) अतिरंजित, अतिशयोक्तिपूर्ण; 3. (*gram.*) उत्तमता-सूचक; —*n.*, (~ *degree*) उत्तमावस्था*। > स्यूपॅःलॅटिव्

**super/lunary,** लोकोत्तर, अलौकिक; **~man,** अतिमानव; **~mundane,** लोकोत्तर; **~natant,** प्लावी, अधिपृष्ठ।

**supernatural,** 1. अलौकिक, आधिदैविक, लोकोत्तर, लोकातीत; 2. (*preternatural*) अतिप्राकृत; 3. (*of grace*) स्वभावोपरि, अधिस्वाभाविक; **~ism,** 1. अलौकिकता*; अधिस्वाभाविकता*; 2. (*faith*) आस्तिकता*; **~ist,** आस्तिक; **~ization,** अलौकिकी-

करण; स्वभाव-उन्नयन; ~ize, अलौकिक बना देना या मानना; अधिस्वाभाविक बना देना। > स्यूपॅर्नैचॅ/रॅल, ~रॅलिज़्म, ~रॅलिस्ट, ~रॅलाइज़ेशॅन, ~रॅलाइज़

**supernormal**, अधिसामान्य, औसत से अच्छा, असाधारण। > स्यूपॅर्नॉःमॅल

**supernumerary**, 1. अधिसंख्य; 2. (*extra*) अतिरिक्त; 3. (*unnecessary*) अनावश्यक, फ़ुज़ूल। > स्यूपॅन्यूमॅरॅरि

**super/pose**, के ऊपर रख देना; एक दूसरे पर रख देना; **~position**, अधिस्थापन, अध्यारोपण; **~saturate**, अतिसंतृप्त क०; **~saturation**, अतिसंतृप्ति*; **~scribe**, ऊपर (या बाहर) लिखना या अंकित क०; पर (अभि)लेख अंकित क० या उत्कीर्ण क०; **~script**, ऊपरी; **~scription**, लेख, अभिलेख।

**supersede**, 1. का स्थान लेना; 2. (*succeed*) के स्थान पर काम क०, का स्थान लेना, का उत्तराधिकारी होना; 3. (*make obsolete*) पुराना कर देना; 4. हटा देना, निकाल देना; के स्थान पर दूसरे को नियुक्त क०। > स्यूपॅसीड

**supersedeas**, स्थगन-आदेश। > स्यूपॅसीड्-इऐस

**super/sensible**, **~sensual**, अतींद्रिय, अगोचर; **~sensitive**, अतिसंवेदनशील, **~session**, 1. प्रतिस्थापन; 2. (*dismissal*) बरखास्तगी*; **~sonic**, पराध्वनिक; **~sonics**, पराध्वानिकी*।

**supersti/tion**, अन्धविश्वास; **~tious**, अन्धविश्वासी। > स्यूपॅस्टि/शॅन, ~शॅस

**super/structure**, अधिरचना*; **~subtle**, अत्यधिक सूक्ष्म; **~tax**, अधिकर।

**super/vene**, 1. बीच में आ पड़ना (आ जाना या घटित होना), आ टपकना; 2. (*ensue*) पीछे या बाद में घटित होना (आना, हो जाना); **~venient**, आकस्मिक, अभिवर्ती; अनुवर्ती; **~vention**, अभिवर्तन, आकस्मिक घटना*; अनुवर्तन। > स्यूपॅ/वीन, ~वीन्-इअॅन्ट, ~वे'न्शॅन

**super/vise**, 1. पर्यवेक्षण क०, निरीक्षण क०; देख-रेख* क०; 2. (*superintend*) अधीक्षण क०; संचालन क०; **~vision**, पर्यवेक्षण, निरीक्षण; अधीक्षण; **~visor**, पर्यवेक्षक; निरीक्षक; **~visory**, पर्यवेक्षी; निरीक्षणात्मक। > स्यूपॅ/वाइज़, ~विश़ॅन; स्यूपॅवाइज़ॅ; स्यूपॅवाइज़ॅरि

**supi/nate**, हथेली* ऊपर क०; **~nation**, उत्तानन; **~nator**, उत्ताननी*। > स्यूप्/इनेट, ~इनेशॅन, ~इनेटॅ

**supine**, *adj.*, 1. (*lying face upwards*) चित, उत्तान; 2. (*indolent*) आलसी, अकर्मण्य, निष्क्रिय, काहिल; —*n.*, क्रियार्थक संज्ञा*; **~ness**, उत्तानता*; सुस्ती*, अकर्मण्यता*, काहिली*। > स्यूपाइन

**supper**, ब्यालू, ब्यारी*। > सॅप्-अॅ

**supplant**, (चालाकी* से किसी) का स्थान लेना, को निकाल देना, के पैर उखाड़ना। > सॅप्लान्ट

**supple**, *adj.(v.)*, 1. (*flexible*) सुनम्य, लचीला (बनना; बनाना); 2. (*of the mind*) ग्रहणशील; प्रतिसंवेदी; 3. (*submissive*) वश्य, वश्यवती; आज्ञाकारी; 4. (*too submissive*) दब्बू; 5. (*servile*) चापलूस, जी-हज़ूरिया; 6. (*sly*) चालाक। > सॅपॅल

**supplement**, *n.*, 1. (*of book, etc.*) परिशिष्ट; 2. (*of paper*) क्रोड-पत्र; 3. (*math.*) संपूरक; —*v.*, (कमी*) पूरा क०, संपूरण क०; जोड़ देना, बढ़ाना; **~al**, **~ary**, 1. पूरक, अनुपूरक; संपूरक; 2. (*additional*) अतिरिक्त; 3. (*of angle*) सम्पूरक; **~ation**, सम्पूरण, अनुपूरण। > सॅप्-लिमॅन्ट (*n.*); सॅप्लिमे'न्ट (*v.*); सॅप्लिमे'न्/टॅल, ~टॅरि; सॅप्लिमे'न्टेशॅन

**supple/tive**, पूरक; **~tion**, पूर्ति*। > सॅप्ली/टिव्; ~शॅन

**supplial**, संभरण, आपूर्ति*। > सॅप्लाइअॅल

**suppli/ant**, *n.*, प्रार्थी; *adj.*, अनुनयी, विनयी; विनम्र, विनयपूर्ण; **~cate**, (से) अनुनय-विनय* क०; विनयपूर्वक माँगना; **~cation**, अनुनय-विनय*, चिरौरी*, याचना*; विनती*, प्रार्थना*; **~catory**, विनयात्मक; विनयपूर्ण। > सॅप्-लिअॅन्ट; सॅप्-लिकेट; सॅप्-लिकेशॅन; सॅप्-लिकॅटॅरि

**supplier**, संभरक; प्रदायक। > स-प्लाइ-अॅ

**supply**, *v.*, 1. (*provide*) सप्लाई* क०, आपूर्ति* क०, संभरण क०; 2. (*make available*) मुहैया क०, उपलब्ध क०; 3. (*give*) देना, प्रदान क०; 4. की कमी* पूरी क०; का स्थान लेना; —*n.*, 1. सप्लाई*, संभरण, आपूर्ति*; 2. (*stock, store*) भण्डार, संभार; संग्रह, संचय; 3. (*pl., provisions*) संभार, सामान; खाद्य सामग्री*, रसद; 4. (*money*) अनुदान; भत्ता; 5. (*substitute*) स्थानापन्न; —*adj.*, संभरण-; स्थानापन्न। > सँप्लाइ

**support**, *v.*, 1. (*hold up, keep from falling*) थाम रखना, सँभालना; 2. (*help, give strength to*) सहारा, अनलंब, ढाढ़स, दिलासा या सहायता* देना; बल प्रदान क०; 3. (*supply with necessaries*) भरण-पोषण क०, रोटी-कपड़ा देना, खर्च चलाना, सँभालना; 4. (*endure*) सहना, बरदाश्त क०; 5. (*defend, back up*) समर्थन क०, हिमायत* क०, बढ़ावा देना; प्रोत्साहित क०; 6. (*bear out, vindicate*) की पुष्टि* क०; सिद्ध क०, साबित क०, प्रमाणित क०; 7. (*keep up adequately*) संभालना, का पूरा निर्वाह क०; ~ oneself, गुज़र क०; —*n.*, 1. (*a prop*) टेक*, थूनी*, आधार; 2. (*help*) अवलंब, सहारा, आश्रय; मदद*, सहायता*; see SUPPORTER; 3. (*means of subsistence*) जीविका*; 4. (*act.*) भरण-पोषण, संभरण; समर्थन; प्रोत्साहन; पुष्टीकरण; ~**able**, सह्य, सहनीय; ~**er**, समर्थक, हिमायती; पोषक; आधार। > सॅपॉःट; सॅपॉःट्/अॅबॅल, ~अॅ

**supposable**, कल्पनीय। > सॅपोज़ॅबॅल

**supposal**, कल्पना*। > सॅपोज़ॅल

**suppose**, 1. (*assume*) मान लेना, कल्पना* क०; 2. (*presuppose, require*) की अपेक्षा* रखना, के लिए अनावश्यक होना; 3. (*presume, think*) समझना। > सॅपोज़

**supposed**, कल्पित; माना हुआ; तथाकथित; we are ~ to ..., हमसे आशा* की जाती है कि ···; we are not ~ to ..., हमें ··· की अनुमति* नहीं है। > सॅपोज़्ड

**supposition**, 1. कल्पना*; 2. (*conjecture*) अनुमान; ~**al**, **suppositious**, काल्पनिक, कल्पित; अनुमानिक। > सॅपॅज़िशॅन, ~शॅनॅल; सॅपॅज़िशॅस

**supposititious**, 1. अनुकल्पित, प्रतिस्थापित; 2. (*spurious*) जाली, अप्रामाणिक, मिथ्या। > सॅपॉज़िटिशॅस

**suppositive**, कल्पनात्मक। > सॅपॉज़्-इटिव्

**suppository**, वर्तिका*। > सॅपॉज़्-इटॅरि

**suppress**, 1. (*crush*) दमन क०, कुचलना, दबाना; 2. (*abolish*) उठा देना, उन्मूलन क०, समाप्त क०; बन्द क०; 3. (*check*) रोकना, निरोध क०, निग्रह क०, दबाना; 4. (*keep secret*) दबा लेना, छिपाना; 5. (*ban*) पर प्रतिबन्ध लगाना, रोक* लगाना, निषेध क०, अवैध घोषित क०; ~**ed**, (*of a disease*) निरुद्ध; ~**ible**, दमनीय; उन्मूलनीय; निरोधनीय; निषेधनीय; ~**ion**, दमन, उन्मूलन; निरोध, निग्रह(ण); गोपन; प्रतिबन्ध, निषेध; ~**ive**, दमनात्मक; निषेधात्मक; ~**or**, 1. दमनक; उन्मूलक; निग्रही, निग्राहक, निरोधक; निषेधक; 2. (*device*) निरोधी। > सॅप्रे'स्; सॅप्रे'स्ट; सॅप्रे'स्-इबॅल; सॅप्रे'शॅन; सॅप्रे'स्/इव्, ~अॅ

**suppu/rate**, पिपियाना; में पीप* (मवाद) पड़ना; से पीप* बहना या निकलना; ~**ration**, 1. पूयन; 2. (*pus*) पीप*, मवाद, पूय; ~**rative**, पीप* लानेवाला, पूयक , सपूय। > सॅप्यूरेट, सॅप्यूरेशॅन, सॅप्यूरॅटिव्

**supra**, *adv.*, ऊपर; पहले; *prep.*, 1. (*above*) अधि-, उपरि ; 2. (*over, beyond*) अति, पर-; अ-। > स्यूप्रॅ

**supra/axillary**, अधिकक्ष; ~**conductivity**, अतिचालकता*; ~**costal**, अधिपर्शुक; ~**dorsal**, अधिपृष्ठक; ~**lapsarian**, प्राक्पतनवादी; ~**maxillary**, *adj.*, अधिजंभिक; —*n.*, ऊर्ध्वहनु*; ~**mundane**, अलौकिक; ~**national**, अधिराष्ट्र; ~**renal**, अधिवृक्क।

**supremacy**, 1. (*quality*) सर्वोच्चता*; प्रधानता*, प्राधान्य; पराकाष्ठा*; सर्वश्रेष्ठता*; 2. (*power*) आधिपत्य, परमाधिकार, प्रभुत्व। > स्यूप्रे'मॅसि

**supreme**, 1. (*in authority, rank*) सर्वोच्च, सर्वोपरि; प्रवर, वरिष्ठ; प्रधान; 2. (*extreme*) परम, चरम; 3. (*best*) सर्वोत्कृष्ट,

सर्वोत्तम, सर्वश्रेष्ठ; 4. (*final*) चरम, अन्तिम; उच्चतम, ~ authority, परमसत्ता*, परमाधिकार; S~ Being, परमात्मा; S~ Pontiff, परमधर्माध्यक्ष; ~**ly,** अत्यधिक। > स्यूप्रीम

**sur-,** अधि-; परा-; अति-; *see* SUPER.

**sura(h),** सूरत*। > स्युअर्-अ

**sural,** पिण्डली* का। > स्युअरॅल

**surcease,** *n.*, अवसान; *v.*, समाप्त हो जाना। > सॅ:सीस

**surcharge,** *n.*, 1. (*payment demanded*) अधिशुल्क (*as fee*); अधिभाटक (*rent*); अधिमूल्य (*price; also on stamp*); अतिरिक्त कर, अधिकर (*tax*); 2. (*load*) अधिभार; —*v.*, 1. अधिशुल्क लेना; अधिभाटक, अधिमूल्य या अधिकर माँगना; 2. (*overload*) अधिभार डालना; ~**d,** अधिभारित। > सॅ:चाज (*n.*,); सॅ:चाज (*v.*); सॅ:चाज्ड

**surcingle,** 1. (*of horse*) कोतल-कश, बालातंग; पट्टा (*strap*); 2. (*girdle*) कमरबन्द। > सॅ:सिन्गॅल

**surcoat,** लबादा। > सॅ:कोट

**surd,** 1. (*math.*) करणी*; 2. (*phon.*) अघोष। > सॅ:ड

**sure,** 1. (*convinced*) निश्चयी, कायल, निःसंशय, गतसंदेह; I am ~, मुझे निश्चय है कि; 2. (*confident*) आश्वस्त, विश्वस्त; I am ~ that, मुझे पक्का विश्वास है कि; 3. (*reliable*) विश्वस्त, विश्वसनीय; 4. (*safe*) निरापद; 5. (*unfailing, unerring*) अचूक, अमोघ; 6. (*of a marksman etc.*) अचूक; 7. (*true*) असंदिग्ध, सच, निश्चित, निर्विवाद; 8. (~ *to happen*) निश्चित, अवश्यंभावी; for ~, ~**ly,** निश्चित रूप से, अवश्य, निश्चय ही; निःसन्देह, बेशक; to make ~, निश्चय कर लेना, निश्चित क०; ~**-footed,** क़दम का सच्चा, मुहकमक़दम; विश्वस्त, अचूक; ~**ness,** निश्चय; पक्का विश्वास; विश्वसनीयता; अमोघत्व; सच्चाई*; असंदिग्धता*; अवश्यंभाविता*। > शुअॅ

**surety,** 1. (*person*) ज़मानतदार, ज़मानती, ज़ामिन(दार), प्रतिभू; 2. ज़मानत*, प्रतिभूति*; 3. (*certainty*) निश्चय; असंदिग्धता*; निश्चयात्मकता*। > शुअॅटि

**sur-excitation,** अति-उत्तेजना*। > सॅ:रे'क्सिटेशॅन

**surf,** 1. (तट की) समुद्री लहरें*; 2. (*foam*) समुद्री फेन। > सॅ:फ़

**surface,** *n.*, 1. (*of an object*) पृष्ठ, सतह*, बाहरी हिस्सा; 2. (*top of ground*) ऊपरी परत* या तल; 3. (*face*) फलक, तल; 4. (*of a liquid*) सतह*; 5. (*outward appearance*) ऊपरी रूप-रंग; बाह्य रूप, बाहर; 6. (*geom.*) पृष्ठ; —*adj.*, 1. पृष्ठीय, पृष्ठ-; 2. (*superficial*) सतही; 3. (*not sincere*) ऊपरी; 4. (*of mail*) साधारण, समुद्री; —*v.*, 1. (*come to the surface*) उतराना, ऊपर आना; 2. ऊपर लाना, उतराना; 3. (*polish*) चमकाना; 4. (*level*) चौरस बना देना; सतह* चढ़ाना; ~-tension, पृष्ठ-तनाव। > सॅ:फ़्-इस

**surfeit,** 1. *n.*, (*in eating*) अतिभोजन; 2. (*excess*) अतिरेक, आधिक्य; 3. (*satiety*) परितृप्ति*, अघाव (*also fig.*), अफराव; —*v.*, भर-पेट भोजन क०, अघाना, अफराना, छक जाना; अघा देना, छका देना, परितृप्त कर देना। > सॅ:फ़्-इट

**surge,** *v.*, 1. (*of sea*) लहरें* मारना, तरंगायित होना, लहराना; 2. (*of crowd*) उमड़ पड़ना; 3. (*of feelings*) उमड़ना; —*n.*, 1. (*large wave*) हिलोरा, महोर्मि*; 2. (*waves*) लहरें*; 3. (*onrush*) प्रवाह, बहाव; 4. (*of feeling*) आवेश; 5. (*phys.*) प्रोत्कर्ष। > सॅ:ज

**surgeon,** 1. सर्जन, शल्यकार, शल्यचिकित्सक, जर्राह; 2. (*physician*) डाक्टर। > सॅ:जॅन

**surgery,** 1. शल्यचिकित्सा*; शल्यकर्म, शल्यक्रिया*, शल्यकारी*, जर्राही*; 2. (*science*) शल्य-विज्ञान, शल्यशास्त्र; 3. (*office*) डाक्टर का कमरा या दफ़्तर; 4. (*operating room*) शल्य-कक्ष। > सॅ:जॅरि

**surgical,** शल्यक, शल्य-। > सॅ:जिकॅल

**surly,** 1. (*rude*) रूखा, उजड्ड; 2. (*bad-tempered*) चिड़चिड़ा, बदमिज़ाज। > सॅ:ल्-इ

**surmisable,** अनुमेय। > सॅ:माइज़ॅबॅल

**surmise,** *n.*(*v.*), अनुमान (क०, लगाना), अन्दाज़ा। > सॅ:माइज़

**surmount,** 1. (*overcome*) पार क० (*also physical obstacles*), जीत लेना, पर विजयी होना, पर विजय* पाना; 2. (*be on the top of*) पर खड़ा होना; 3. (*cover*) आच्छादित क०; ~**able,** 1. विजेय, जेय; 2. (*of physical obstacles*) पारणीय, लंघनीय। > सॅमाउन्ट

**surname,** *n.*, 1. कुलनाम; 2. (*epithet*) उपनाम; —*v.* उपनाम रखना। > सॅःनेम

**surpass,** 1. से बढ़कर या श्रेष्ठ होना; 2. (*outdo*) मात कर देना, से आगे बढ़ना; 3. के परे होना; ~**ing,** अद्वितीय, सर्वोत्तम, श्रेष्ठ; अत्युत्तम। > सॅपास; सॅपास्-इन्ग

**surplice,** उत्तरीय। > सॅःप्-लिस

**surplus,** *n.*, 1. (*excess*) अधिशेष; बढ़ती*, बेशी*; आधिक्य, अतिरेक; 2. (*of receipts over spending*) बचत*; 3. (*balance in hand*) रोकड़ बाक़ी*; —*adj.*, 1. अतिरिक्त; अनावश्यक; 2. (*superfluous*) फ़ालतू, फ़ुज़ूल। > सॅःप्लॅस

**surprint,** अधिमुद्रण। > सॅःप्-रिन्ट

**surprise,** *n.*, 1. (*astonishment*) अचरज, आश्चर्य, अचंभा, तअज्जुब, ताज्जुब, विस्मय, हैरत*; 2. आश्चर्य की बात*; अप्रत्याशित या आश्चर्यजनक घटना* (बात*, समाचार आदि); 3. आकस्मिक आक्रमण या आगमन; by ~, बिना जाने; अचानक; take by ~, *see verb* (1, 2, 3, 4,); —*adj.*, आकस्मिक; अप्रत्याशित; —*v.*, 1. (*astonish*) चकित क०, अचंभे में डालना, आश्चर्यचकित या विस्मित कर देना, हैरत* में डालना, चकरा देना; 2. (*capture by surprise*) अचानक हमले (आकस्मिक आक्रमण) द्वारा जीतना; 3. (*attack unawares*) पर सहसा आक्रमण क०, अकस्मात् टूट पड़ना; 4. (*come upon unawares*) बेमौके या असमय पहुँच जाना, अचानक पहुँचना; चौंका देना; रँगे हाथ (हाथों) पकड़ना (*at a crime*); 5. (~ *into something*) घबराकर करा देना; ~**d,** चकित, आश्चर्यचकित, आश्चर्यित, विस्मित, चमत्कृत; हैरान, भौचक्का। > सॅप्राइज़

**surprising,** 1. आश्चर्यजनक, अनोखा, विलक्षण, निराला; 2. (*extraordinary*) असाधारण। > सॅ-प्राइज़्-इन्ग

**surrea/lism,** अतियथार्थवाद; ~**list,** अतियथार्थवादी। > सॅरीअॅलिज़्म

**sur/rebutter,** अंतिम पक्ष-प्रतिपादन, ~**rejoinder,** तीसरा पक्ष-प्रतिपादन, प्रतिपुनरुत्तर।

**surrender,** *v.*, 1. (*submit after defeat*) आत्मसमर्पण क०, के वश में हो जाना, के अधीन हो जाना; झुक जाना; हार* मानना; 2. (*hand over*) समर्पित क०, अभ्यर्पित क०, अर्पित क०; के हवाले कर देना, सौंपना, सुपुर्द क०; 3. (*abandon, give up*) छोड़ देना, त्याग देना; 4. (*yield to emotion, habit, etc.*) से अभिभूत (के वशीभूत) हो जाना, में बह जाना; —*n.*, आत्मसमर्पण; अधीनता-स्वीकरण; समर्पण, अभ्यर्पण; परित्याग, त्याग; अभिभव, अभिभूति*। > सॅ-रे'न्-डॅ

**surreptitious,** गुप्त, लुका-छिपा; ~**ly,** लुक-छिपकर, चोरी-चोरी। > सॅरे'प्-टिशॅस

**surrogate,** प्रतिनिधि, प्रतिनियुक्त। सॅरॅगिट

**surround,** *v.*, 1. के चारों ओर होना; घेर लेना; से घेरना, (का) बाड़ा लगाना; 3. आ(कर) घेरना, घेर रखना; 4. (*mil.*) घेरा डालना, घेर लेना; *n.*, किनारा; ~**ing,** आसपास का, पास-पड़ोस का, प्रतिवेशी; ~**ings,** 1. पास-पड़ोस, प्रतिवेश; 2. (*conditions*) परिस्थिति*, वातावरण। > सॅराउन्ड; सॅ-राउन्/डिन्ग, ~डिन्ग्ज़

**surtax,** *n.*(*v.*), अतिरिक्त कर (लगाना), अधिकर। > सॅःटैक्स

**surveillance,** निगरानी*। > सॅवेलॅन्स

**survey,** *v.*, 1. चारों ओर देखना, पर्यवलोकन क०; 2. (*fig.*) सर्वेक्षण क०; 3. (*measure*) सर्वेक्षण क०, भूमापन क०; 4. (*inspect*) निरीक्षण क०, जाँचना; —*n.*, पर्यवलोकन; सर्वेक्षण; भूमिति*, भूमापन, सर्वे; निरीक्षण; 2. (*map*) नक़्शा; ~**or,** सर्वेक्षक; निरीक्षक। > सॅवे (*v.*); सॅःव्-ए (*n.*); सॅवेअॅ

**sur/vival,** 1. उत्तरजीविता*; उत्तरजीवन; 2. (*remainder*) अवशेष; — of the fittest, योग्यतम की उत्तरजीविता*; ~**vive,** 1. (*continue to live or be*) जीवित रहना, बना रहना; (आज तक) विद्यमान रहना या होना, टिका रहना; 2. (*live longer than*) की मृत्यु* के बाद जीवित रहना, के बाद तक

जीवित रहना; 3. (*a danger*) से जीवित बचना, के बाद जीवित रहना, से बच जाना; **~vivor,** उत्तरजीवी, उत्तरजीवित; **~vivorship,** उत्तरजीविता*।
> सॅवाइवॅल; सॅवाइव; सॅ-वाइव़-ॲ

**susceptibility,** 1. (*see* SUSCEPTIBLE) भावुकता*, भावप्रवणता*; सुप्रभाव्यता*; अतिसंवेदनशीलता*; संभावना*; प्रवणता*; गुंजाइश*; 2. (*pl.*) भावनाएँ*; magnetic ~, चुम्बकीय प्रवृत्ति*। > सॅ-से'प्-टि-बिल्-इ-टि

**susceptible,** 1. (*emotional*) भावप्रवण, भावुक; 2. (*impressionable*) आशुप्रभावित, सुप्रभाव्य; 3. (*sensitive*) अतिसंवेदनशील; 4. अधीन; be ~ to error, ग़लती* कर सकना या हो सकना; be ~ to disease, के लिए बीमारी* का खतरा होना, की प्रवणता* होना; 5. be ~ of another interpretation, का दूसरा अर्थ हो सकना, में दूसरी व्याख्या* की गुंजाइश* होना। > सॅ-से'प्/टि-बॅल = टॅबॅल

**susceptive,** ग्रहण-, संवेदी, संग्राहक; ग्रहणशील; *see* SUSCEPTIBLE। > सॅ-से'प्-टिव़

**suspect,** *v.*, 1. (*feel, imagine*) समझना, सोचना; I ~ that, मुझे लगता (प्रतीत होता) है कि, मेरा अनुमान है कि; 2. (*mistrust*) (पर) संदेह क०, संदिग्ध समझना; पर अविश्वास क०; 3. (*somebody*) पर संदेह क०, अपराधी समझना; —*n.*, संदिग्ध व्यक्ति, संदेह-भाजन; —*adj.*, 1. (*of a person*) संदिग्ध; 2. संदिग्ध, संदेहास्पद।
> सॅस्पे'क्ट (*v.*); सॅस्पे'क्ट (*n., adj.*)

**suspend,** 1. (*hang up*) लटकाना, टाँगना, प्रलंबित क०, निलंबित क०; 2. (*a judgement*) आस्थगित क०; 3. (*a meeting, a rule*) स्थगित क०; 4. (*stop*) बन्द क०; 5. (*from office*) मुअत्तल क०, निलम्बित क०, कार्यवंचित क०; 6. (*a priest*) यज्ञाधिकार से वंचित क०; **~ed,** लटकता हुआ, प्रलंबित, निलंबित; आस्थगित; स्थगित; बन्द; मुअत्तल, निलम्बित, कार्यवंचित; यज्ञाधिकार-वंचित; **~ers,** 1. (*garters*) गेटिस; 2. (*braces*) गेलिस।
> सॅस्पे'न्ड; सॅस्पे'न्/डिड, ~डॅज़

**suspense,** 1. अनिश्चय, दुविधा*, अनुलंब, असमंजस; 2. (*law*) अधिकार-स्थगन; ~ account, उचिन्त खाता या लेखा।
> सॅस्पे'न्स

**suspensible,** निलम्ब्य। > सॅसपे'न्/सॅबॅल = सिबॅल

**suspension,** (*see* SUSPEND) प्रलंबन, निलम्बन; आस्थगन; बन्दी*; स्थगन; मुअत्तली*, निलम्बन, कार्यवंचन; यज्ञाधिकार-वंचन; ~ bridge, झूला-पुल। > सॅस्पे'न्शॅन

**suspen/sive,** 1. स्थगनक; 2. (*undecided*) अनिश्चित, अनिश्चयात्मक; **~sor,** निलम्बक; **~sory,** *adj.*, 1. निलंबक, निलंबन-; 2. (*deferring*) स्थगनक; 3. (*delaying*) विलम्बकारी; —*n.*, निलंबिका*।
> सॅस्पे'न्/सिव़, ~सॅ, ~सॅरि

**suspi/cion,** 1. संदेह, शक, शुबहा; 2. (*trace*) पुट; **~cious,** 1. (*arousing suspicion*) संदेहजनक, संदिग्ध; 2. (*mistrustful*) शक्की, संदेही, संशयालु।
> सॅस्-पि-शॅन; सॅस्-पि-शॅस

**sustain,** 1. (*support from below*) सँभालना, थाम रखना; 2. (*keep going*) बनाए रखना, क़ायम रखना, जारी रखना; जीवित रखना; 3. (*give sustenance*) संपोषित क०, पुष्टि* देना, पोषण क०; 4 (*supply with necessaries*) भरण-पोषण क०, रोटी-कपड़ा देना, खर्च चलाना, सँभालना; 5. (*help, strengthen*) सहारा या ढाढ़स देना, बल प्रदान क०; 6. (*encourage*) प्रोत्साहित क०, बढ़ावा देना; 7. (*undergo*) भुगतना; 8. ~ loss, हानि* उठाना; 9. ~ defeat, हार* खाना; 10. ~ injury, को क्षति* होना या पहुँचना; क्षतिग्रस्त हो जाना; 11. ~ wounds, घायल हो जाना; 12. (*withstand*) बरदाश्त क०, सहना; 13. (*corroborate*) की पुष्टि* क०, पुष्ट क०, समर्थन क०; प्रमाणित क०, साबित क०; 14. (*allow validity of*) का समर्थन क०, सही मानना या क़रार क०, मान्यता* प्रदान क०, वैधता* मान लेना; 15. (*a part*) का पूरा निर्वाह क०, भली भाँति* सँभालना या निभाना। > सॅस्टेन

**sustained,** 1. *see verb*; 2. (*prolonged*) दीर्घ(कालीन), लम्बा; दीर्घीकृत (*of note*); 3. (*uninterrupted*) अखंड, अविच्छिन्न, सतत; ~ metaphor, सांग रूपक। > सॅस्टेन्ड

**sustenance**, 1. पुष्टि*; 2. (*food*) आहार। > सॅस्टॅनन्स
**sustentation**, सम्पोषण; ~ fund, संभरण-निधि*। > सॅस्टॅनटेशॅन
**susurration**, फुसफुसाहट*। > स्यूसॅरेशॅन
**sutler**, बनिया, मोदी। > सॅट्-लॅ
**suttee**, 1. सती*; 2. (~*ism*) सती-प्रथा*। > सॅटी
**sutural**, सीवन-; संधि-। > स्यूचॅरॅल
**suture**, *n.*, 1. (*stitching*) सीवन; 2. (*stitch*) टाँका; 3. (*junction*) संधि*, संधिरेखा*; —*v.*, टाँका लगाना, टाँकना। > स्यूचॅ
**suzerain**, अधिराज, अधिराट्; अधिराज्य; ~ty, आधिराज्य। > स्यूज़ॅरेन, ~टि
**svelte**, छरहरा, छरहरी*। > स्वे'ल्ट
**swab**, *n.*, 1. (*mop*) झाड़न*; 2. (*for wounds*) फाहा, फुरेरी*; —*v.*, साफ़ क०; सोखना; पुचारा फेरना। > स्वॉब
**swaddle**, (कपड़ों में) लपेटना, कसना, बाँधना। > स्वॉडॅल
**swaddling/-bands**, ~**-clothes**, 1. शिशु-वस्त्र; 2. (*fig.*) शैशव; 3. (*rigid control*) कड़ा नियन्त्रण, प्रतिबन्ध। > स्वॉड्-लिन्ग/बैन्ड्ज़, ~क्लोज़
**swag**, 1. (*loot*) लूट*; 2. (*bundle*) पोटली*; ~**-bellied**, तोंदल, तोंदवाला, तुंदिल; ~**-belly**, तोंद*। > स्वैग
**swage**, ठप्पा। > स्वेज
**swagger**, *v.*, 1. (*strut*) इठलाना, अकड़-कर या ऐंठकर चलना; 2. (*boast*) डींग* मारना, शेख़ी* बघारना; —*n.*, 1. इठलाहट*, अकड़* की चाल*; 2. डींग*, शेख़ी*; —*adj.*, फैशनेबुल; ~**-cane**, छड़ी*; ~**er**, अकड़-बाज़; बड़बोल, शेख़ीबाज़। > स्वैग्-अॅ
**swain**, 1. देहाती नौजवान; 2. (*lover*) प्रेमी। > स्वेन
**swallow**, *n.*, 1. (*bird*) अबाबील*; 2. (*swallowing*) निगरण; 3. (*amount swallowed*) घूँट; ग्रास (*of food*); 4. (*throat*) गला; 5. (*gullet*) हलक़, ग्रसिका*; —*v.*, 1. (*food drink*), निगलना, लीलना; 2. (~ *up*, *engulf*) निगलना, निगल जाना, समा लेना; 3. (*consume utterly*) खा जाना, समाप्त क०, लील जाना; 4. (*accept credulously*) आँख* मूँदकर विश्वास क०; झट या जल्दी विश्वास कर लेना; 5. (*an insult etc.*) बरदाश्त क०, सह लेना, पी जाना; 6. (~ *one's words*, *recant*) वापस लेना; ~**-hole**, विलय-रंध्र; ~**-tail**, अबाबील-पुछी तितली*। > स्वॉलो
**swami**, **swamy**, स्वामी। > स्वामि
**swamp**, *n.*, दलदल**, धँसान*, झाबर, अनूप; —*v.*, 1. (*sink in a* ~) धँस जाना; 2. (*flood*) जल से भर जाना या भर देना, जलमग्न कर देना; 3. (*soak*) तर-बतर कर देना; 4. (*overwhelm with*) से अभिभूत क०, की भरमार* या बौछार* कर देना; परेशान क०; 5. (*swallow up*) समा लेना; ~ fever, मलेरिया; ~ **cabbage**, पटुआसाग, क़लमी-साग; ~**y**, दलदला, अनूपी। > स्वॉम्प; स्वॉम्प्-इ
**swan**, 1. राजहंस, हंस; 2. (*cygnus*) हंस; 3. (*poet*) कवि, महाकवि; ~**-neck**, हंस-ग्रीव; ~**-song**, अंतिम कृति*। > स्वॉन
**swank**, *n.*(*v.*) शेख़ी* (बघारना)। > स्वैन्क
**sward**, घास-स्थली*, शाद्वल। > स्वॉ:ड
**swarf**, 1. (*of metal*) लोहचूर्ण; कतरन*; 2. (*of wood*) चैलियाँ*; कतरन*। > स्वॉ:फ़
**swarm**, *n.*, 1. (*of insects, animals, men*) झुण्ड, दल, गरोह; 2. (*pl.*, *crowds*) बड़ी भीड़*, भीड़-भाड़*; —*v.*, 1. (*of bees*) झुण्ड बनाकर छत्ता बदलना या छोड़ देना; 2. झुण्ड बनाकर घूमना; 3. (*assemble in large numbers*) भीड़* में आना, बड़ी संख्या* में एकत्र हो जाना, उमड़ना; 4. (*of places*) (भीड़* से) भरा हो जाना; 5. (*climb*) पर चढ़ना; ~**er**, ~**-spore**, चलबीजाणु। > स्वॉ:म
**swarthy**, साँवला। > स्वॉ:दि
**swash**, *v.*, 1. (*swirl*) लहराना, तरंगित होना; 2. (*make splashing noise*) छप-छपाना; —*n.*, 1. (*motion*) हिल्लोलन; 2. (*sound*) छपछप*, छपाका। > स्वॉश
**swashbuckler**, 1. शेख़ीबाज़; 2. (*bully*) धौंसिया, दबंग। > स्वॉश्बॅक्लॅ
**swastika**, स्वस्तिक। > स्वॉस्-टि-कॅ
**swat**, *v.*, मारना; *n.*, मक्खीमार। > स्वॉट

**swath,** कटी फ़सल* (घास*) की क़तार*। > स्वॉःथ

**swathe,** 1. (*bandage*) पट्टी* बाँधना; 2. (*wrap up*) लपेटना। > स्वेद

**swatter,** मक्खीमार। > स्वॉट

**sway,** *v.*, 1. (*swing*) झूलना, डोलना (*v.i.*); झुलाना, डुलाना (*v.t.*); 2. (*incline, also fig.*) झुकना (*v.i.*); झुकाना (*v.t.*); 3. (*influence*) प्रभावित क०; 4. (*divert from*) विचलित क०; 5. (*rule*) शासन क०, शासित क०, नियंत्रित क०; —*n.*, 1. (*movement*) दोलन, झूल*; 2. (*influence*) प्रभाव; 3. (*rule*) शासन, हुकूमत*; 4. (*control*) नियंत्रण, अधिकार ; 5. क्षेत्र। > स्वे

**swear,** 1. (*take an oath*) शपथ* खाना, क़सम* खाना, सौगंद* खाना, हलफ़ उठाना, गंगाजली* उठाना, क़ुरान उठाना, शपथपूर्वक कहना; 2. दृढ़तापूर्वक कहना; 3. (*cause to take oath*) से क़सम* लेना; 4. (~ *in, administer oath*) शपथ* दिलाना, शपथ* ग्रहण क०; 5. (*curse*) गाली* बकना; ~ at, कोसना, कोसना-काटना, को गाली* देना; **~ by,** की शपथ* क०; पर अत्यधिक भरोसा रखना; **~ off,** शपथपूर्वक छोड़ देना, दृढ़तापूर्वक छोड़ देना; —*n.*, **~-word,** गाली*, अपशब्द; **~er,** शपथ-कर्ता; कोसनेवाला; गाली* बकनेवाला; **~er-in,** शपथ-ग्राही; **~ing-in** (*ceremony*), शपथ-ग्रहण (-समारोह)। >स्वे'अॅ; स्वे'अॅर्/अॅ, ~अॅरिन, ~इन्ग्-इन

**sweat,** *n.*, 1. पसीना, स्वेद, प्रस्वेद; be in a ~, पसीने-पसीने होना; 2. (*moisture*) नमी*; 3. (*hard work*) कठिन काम; घोर परिश्रम; 4. (*drudgery*) नीरस काम; 5. (*eagerness*) व्यग्रता*, बेचैनी*, उत्सुकता*; cold ~, 1. (*terror*) आतंक; 2. (*anxiety*) घबराहट*, घोर चिन्ता*; be in a ~, पसीने-पसीने होना; व्याकुल होना, अत्यधिक उत्सुक होना; in the ~ of one's brow, पसीना बहाकर, बड़े परिश्रम से; —*v.*, 1. (*perspire*) पसीना बहाना, पसीना आना, निकलना या छूटना; 2. (*exude moisture*) बहना, रिसना, चूना, टपकना; 3. (*emit*) बहाना, टपकाना, चुआना; 4. (*toil*) घोर परिश्रम क०, एड़ी*-चोटी* का पसीना एक क०; 5. (*cause to* ~) पसीना निकालना; 6. (*exploit*) का शोषण क०, ख़ून चूसना; **~ed labour,** शोषित श्रमिक; **~er,** 1. (*jersey*) स्वेटर; 2. पसीने बहानेवाला या निकालनेवाला; 3. (*exploiter*) शोषक; **~-gland,** स्वेद-ग्रंथि*; **~y,** 1. (~*ing*) पसीनेदार, स्वेदित, प्रस्वेदित; 2. (*of* ~) स्वेद-, पसीने का; 3. (*causing* ~) पसीना लानेवाला, (प्र)स्वेदक; 4. (*laborious*) श्रम-साध्य। > स्वे'ट; स्वे'ट्/इड; स्वे'टॅ; स्वे'ट्-इ

**sweep,** *v.*, 1. (*clean*) झाड़ू देना, बुहारना, झाड़ना; साफ़ क०; 2. (*gather up*) बटोर लेना, समेट लेना, 3. (*carry away*) उठा (उड़ा, बहा) ले जाना; ~ an audience, मंत्रमुग्ध क०, पर गहरा प्रभाव डालना; ~ the board, पूरी बाज़ी* मार लेना; 4. (*obliterate*) मिटा देना, नष्ट क०; 5. (*abolish*) उठा देना, समाप्त क०, अन्त कर देना, उन्मूलन क०; 6. (*move swiftly*) तेज़ चलना; 7. (*move proudly*) अकड़कर या शान* से चलना, आना, जाना; अकड़कर आगे बढ़ना; 8. (*touch lightly*) पर हाथ फेरना, छू जाना, संस्पर्श क०; 9. (*traverse, range*) विचरना, चक्कर लगाना; तेज़ी* से पार क०; 10. (*of artillery*) पर गोलाबारी* क०; 11. (*impart* ~*ing motion to*) घुमाना; पसारना, फैलाना; 12. (*extend*) फैला हुआ होना; 13. (*pass eyes quickly along*) पर आँख* या नज़र* दौड़ाना; 14. (*trail*) घसीटा जाना, घसिटना; —*n.*, 1. (*act of* ~*ing*) झाड़-बुहार*; सफ़ाई*; 2. (*chimney-*~) चिमनी* साफ़ करनेवाला; 3. (*motion*) घुमाव; प्रसारण; 4. (*curve*) घुमाव, मोड़; 5. (*expanse*) फैलाव, विस्तार; 6. (*flow, onrush*) बहाव, प्रवाह, धारा*; 7. (*range*) मार* (*of weapon*); पहुँच*; परास; 8. (*long oar*) लम्बा डाँड़; 9. (*lever-beam of well*) लट्ठा, ढेंकली*; 10. (*physics, electronics*) प्रसर्प; **~er,** 1. झाड़कश, झाड़बरदार; मेहतर, भंगी; 2. (*device*) अपमार्जक; **~ing,** 1. बुहारनेवाला; 2. (*far-reaching*) व्यापक; 3. (*radical*) आमूल; 4. (*very great*) भारी, महत्त्वपूर्ण; 5. (*complete*) परिपूर्ण, पूरा-पूरा;

6. (*of statements*) अतिरंजित, अतिशयोक्तिपूर्ण; अतिव्याप्तिपूर्ण; ~**ings**, झाड़न*; ~-**net**, महाजाल; ~**stake**, घुड़दौड़* का जुआ(जूआ)। > स्वीप; स्वीप्/अं, ~इन्ग, ~इन्ग्ज़, ~नें ट, ~स्टेक

**sweet**, *adj*., 1. (~-*tasting*) मीठा, मधुर, मिष्ट, शीरीं; 2. (*of water*) मीठा, अक्षार, अलवण, असमुद्री; 3. (*fresh*) ताज़ा; 4. (~-*scented*, ~-*smelling*) सुगंधित, खुशबूदार; 5. (*melodious*) श्रुतिमधुर, मधुर, सुरीला; 6. (*agreeable, pleasant*) मधुर, मीठा, प्रिय, रुचिकर; मनोहर, आकर्षक; रमणीय, सुन्दर; 7. (~-*tempered*) मीठा, सौम्य; शान्त; ~ flay, बच, घोड़बच; ~ orange, मुसम्मी*; ~ potato, शकरकन्द; be ~ on, प्यार क०; have a ~ tooth, मीठा पसन्द क०; at one's ~ will, स्वेच्छानुसार; the ~ and the bitter, सुख-दुःख; —*n*., 1. मिठाई*, मिष्टान्न; 2. (~ *dish*) दही-चीनी*; 3. (*darling*) प्रेम-पात्र; my ~, प्रिय, प्रिये*; 4. (*pl*.) सुख, सुख-चैन, ऐश-आराम; ~**bread**, लबलबे का (belly —) या थाइमस (throat —) का व्यंजन; ~-**corn**, मीठी मकई*। > स्वीट

**sweeten**, मीठा, मधुर, प्रिय आदि (*see* SWEET) बनना या बनाना; शान्त क०, हलका कर देना, कम क०; ~**ing**, मीठा, चीनी*। > स्वीटॅन; स्वीटॅनिन्ग

**sweetheart**, प्रेमी; प्रेमिका*। > स्वीट्हाट

**sweetish**, मीठा-सा; मधुर। > स्वीट्-इश

**sweetmeat**, 1. मिठाई*, मिष्टान्न; 2. (*preserved fruit*) मुरब्बा। > स्वीट्मीट

**sweetness**, (*see* SWEET) मीठापन, मिठास*, माधुर्य; ताज़गी*; सुगन्ध*; सुरीलापन; रमणीयता*; सौम्यता*। > स्वीट्-निस

**swell**, *v.i*., 1. (*expand as balloon etc*.) फूलना; 2. (*as a bruised limb*) सूजना, फूलना; 3. (*become larger at a given point, curve out, bulge*) उभरना; 4. (*increase in size, force, also of sound*) बढ़ना; 5. (*extend*) फैल जाना, उमड़ना; 6. (*be elated*) फूलना, फूले अंग न समाना; 7. (*become proud*) फूल जाना; have a ~ed (or swollen) head, अभिमान क०, अकड़ना, अभिमानी होना; 8. (*increase within one, of emotion*) उठना, उमड़ना; —*v.t*., फुलाना; बढ़ाना; —*n*., 1. (*act of* ~*ing*) फुलाव; बढ़ाव; उभार; 2. (*state of being swollen*) स्फीति*; सूजन*; उभार; 3. (*protuberance*) उभार, उभाड़; 4. (*increase*) वृद्धि*, बढ़ती*, बढ़ाव; 5. (*of the sea*) महातरंग*; हिल्लोलन; 6. (*of the ground*) चढ़ाई*; 7. (*dandy*) छैला, बाँका; 8. (*person of importance*) बड़ा आदमी; —*adj*., 1. (*smart*) फ़ैशनेबुल; बना-ठना; 2. (*excellent, fine*) बहुत बढ़िया, बड़ा अच्छा; ~**ing**, *n*., 1. (*act*) फुलाव; बढ़ाव; उभार; 2. (*swollen part of the body*) सूजन*, शोथ; 3. (*tumour*) अर्बुद; 4. (*increase*) वृद्धि*, बढ़ाव; —*adj*., 1. फूलनेवाला; 2. उभरनेवाला, उभारदार; 3. (*of style; lofty*) उदात्त। > स्वे 'ल; स्वे 'ल्-इन्ग

**swelter**, *v*., 1. (*of weather*) औंसना, उमस* होना; 2. (*of person*) गरमी* के मारे तंग होना, गरमी* से तंग आना; पसीने से तर-बतर होना, पसीने-पसीने होना; —*n*., उमस*, सड़ी गरमी*। > स्वे 'ल्-टॅ

**swept/-back**, पृष्ठनत; ~-**forward**, अग्रनत।

**swerve**, *v.i*., मुड़ना; से हट जाना; घूम जाना —*v.t*., मोड़ना, मोड़ लेना; —*n*., मोड़, घुमाव। > स्वॅ:व

**swift**, *adj*., 1. (*in movement*) तेज़, शीघ्रगामी, द्रुतगामी, सत्वर, फुरतीला; 2. (*fleet*) फुरतीला, शीघ्रकारी; 3. (*prompt, of person*) तत्पर, उद्यत, तैयार, मुस्तैद; 4. (*undelayed*) शीघ्र, तत्काल, तात्कालिक, आशु; तुरत तैयार; —*adv*., ~**ly**, तेज़ी* से; तुरंत, झट; तत्काल, अविलम्ब; —*n*., 1. (*bird*) बतासी*; 2. (*reel*) परेता, अटेरन; 3. (*newt*) सरटिका*; ~**ness**, तेज़ी*, वेग; शीघ्रता*, जल्दी*; फुरतीलापन, स्फूर्ति*,। > स्विफ़्ट

**swig**, *v*., गटगट या गटागट पी जाना, ढकोसना, गटकना, —*n*., घूँट; लम्बा या बड़ा घूँट। > स्विग

3. (*cricket*) आउट क०; 4. (*suggest*) सुझाव देना, सुझाना, जताना; 5. (*distract*) घबरा देना; ध्यान भंग क०; 6. (*build*) बढ़ाना, का विस्तार क०; ~ **over,** छोड़ देना, परित्यक्त क०; ~ **together,** एकत्र क०; जल्दी या लापरवाही* से बना लेना; ~ **up,** 1. चढ़ाना, ऊपर उठाना; 2. ऊपर फेंकना; 3. (*vomit*) उलटी* क०, वमन क०; 4. (*give up*) छोड़ देना; 5. (*resign*) इस्तीफ़ा देना; 6. (*mention*) उल्लेख क०, ज़िक्र क०; 7. — the sponge, हार* मानना; आत्मसमर्पण क०; ~**-back,** परावर्तन; ~**-down,** पछाड़*; ~**-off,** प्रारंभ; ~**-out,** परित्यक्त। > थ्रो

**thrum,** *n.*, 1. (*fringe*) झब्बा; 2. ताने का सिरा; 3. (*thread*) तागा, धागा; —*v.*, 1. (*strum*) झंकारना; 2. (*drum*) ठकठकाना। > थ्रॅम

**thrush,** 1. (*bird*) बाम्कार (*song-~*); कस्तूरिका* (*whistling~*); चिलबिल (*laughing ~*); 2. (*disease of mouth*) मुँह के छाले, मुखपाक; 3. (*horse disease*) रस। > थ्रॅश

**thrust,** *v.*, 1. (*push forcefully*) धकेलना, ढकेलना; धक्का देना, पेलना; 2. (*pierce, stab*) भोंकना, घोंपना, गड़ाना, घुसेड़ना; 3. (*put*) डाल लेना; 4. (*squeeze in*) घुसेड़ना, घुसाना, ठूसना; 5. (*exert pressure*) दबाना; दबाव डालना (*fig.*); 6. (*extend*) (आगे) बढ़ाना; 7. (*~ forward*) धकिया कर (ज़बरदस्ती या मुश्किल* से) आगे बढ़ना; ~ on, के गले मढ़ना, पर लादना; ~ oneself, 1. — on, अपने को किसी पर लादना; 2. — in (*~ one's nose in*) दख़ल देना, हस्तक्षेप क०; 3. — forward, अपनी ओर* ध्यान आर्कषित क०; —*n.*, 1. धक्का; 2. प्रहार; 3. (*attack*) आक्रमण; 4. (*pressure*) दबाव; 5. (*stress*) प्रतिबल; 6. (*mech.*) प्रणोद; 7. (*geol.*) क्षेप; 8. (*med.*) अभिप्लवन। > थ्रॅस्ट

**thud,** धब-धब*, धम*, धमाका, गद; धब-धब* क०; धम* से गिरना। > थॅड

**thug,** 1. ठग; 2. (*ruffian*) गुण्डा; ~**gee,** ठगी*। > ठॅग; ठॅग्-इ

**thuja,** थूजा, मोरपंखी*। > थूजॅ

**thumb,** *n.*, अँगूठा, अगुष्ठ; ~s up, शाबाश; rule of ~, व्यवहार, अनुभव; under the ~ of, की मुट्ठी* में, के वश में, के अधीन; —*v.*, 1. मैला क०; 2. (*play*) भद्दे ढंग से बजाना; 3. (अँगूठे से) इशारा क०; ~ one's nose, ठेंगा दिखाना; ~**-index,** पार्श्व-अनुक्रम; ~**-nail,** *n.*, अँगूठे का नख; —*adj.*, छोटा-सा, संक्षिप्त; — sketch, लघुचित्र; ~**-nut,** अँगूठा-ढिबरी*; ~**-print,** अँगूठा-निशान, अँगूठे की छाप*; ~**screw,** अँगूठे का शिकंजा; ~**-stall,** अंगुश्ताना। > थॅम

**thump,** 1. (*beat*) मारना, प्रहार क०; ठोकना; 2. (*with fist*) मुकियाना; —*n.*, 1. (*with fist*) घूँसा, मुक्का; 2. (*blow*) प्रहार, आघात, धमाका; 3. (*sound*) धमाका; ~**ing,** बहुत बड़ा; अच्छा ख़ासा, बढ़ा-चढ़ा। > थॅम्प; थॅम्प्-इन्ग

**thunder,** *n.*, 1. गरज*, गड़गड़ाहट*, (मेघ)गर्जन, कड़कड़ाहट*; 2. (*~bolt*) बिजली*, वज्र, गाज*, वज्रपात, पवि, कुलिश; 3. (*loud noise*) बुलन्द आवाज़*, गरज*; 4. (*threats*) गर्जन, भर्त्सना*, फटकार*; —*v.*, 1. गरजना, गड़गड़ाना, कड़कड़ाना, कड़कना; 2. (*fig.*) गरजना; ~**-and-lightning,** रंगारंग, रंगबिरंगा; ~**clap,** बिजली* की कड़क*; ~**cloud,** गर्जन-मेघ; ~**ing,** बहुत बड़ा; बहुत तेज़; अच्छा ख़ासा, बढ़ा-चढ़ा; ~**ous,** गरजनेवाला, गर्जक; ~**peal,** कड़क*; ~**shower,** गरज* के साथ वर्षा*; ~**storm,** तड़ित्-झंझा*, गरजवाला तूफ़ान; ~**stroke,** वज्राघात; ~**struck,** 1. वज्राहत, बिजली-मारा; 2. (*fig.*) हक्का-बक्का, भौचक; ~**y,** गरज* का; गरज-जैसा; धमकी-भरा। > थॅन्-डॅ

**thurible,** धूपदान। > थ्युअॅर्-इबॅल

**thurifer,** धूपवाहक। > थ्युअॅर्-इफ़ॅ

**thuriferous,** लोबान पैदा करनेवाला। > थ्युअॅरिफ़ॅरॅस

**thurification,** धूपन। > थ्युअॅरिफ़िकेशॅन

**Thursday,** बृहस्पतिवार, गुरुवार। > थॅ:ज़्/डि=डे

**thus,** *adv.*, 1. ऐसा, इस प्रकार; उस प्रकार; 2. (*therefore*) इसलिए, अत:; 3. (*to his extent*) इतना, इस क़दर*। > दॅस

**thwack,** *n.*, (लाठी* की) मार*; *v.*, (लाठी* से) मारना। > थ्वैक

**thwart,** *v.*, 1. (*frustrate*) व्यर्थ कर देना, विफल क०, निष्फल क०; 2. (*obstruct*) में बाधा* डालना; —*n.*, (खेनेवाले का) आड़ा तख़्ता; —*adj.*, आड़ा; तिरछा; —*adv.*, आड़े; तिरछे। > थ्वॉ:ट

**thy,** तेरा। > दाइ

**thyme,** थाइम, बनजवायन*। > टाइम

**thymol,** अजवायन* का सत। थाइमॅल

**thymus,** थाइमस, बाल्यग्रन्थि*। > थाइमॅस

**thyroid,** *adj.*, 1. (*shield-shaped*) वर्माकार; 2. अवटु-; —*n.*, अवटुग्रन्थि*; ~ cartilage, टेंटुआ। > थाइरॉइड

**tiara,** 1. (*triple crown*) त्रिमुकुट, तेहरा मुकुट; 2. (*coronet*) शिरोभूषण, मुकुट; 3. (*Persian turban*) ईरानी सिरपेच। > टि-आर्-अॅ

**tibia,** टिबिआ, अन्तर्जंघिका*, नली*। > टिब्-इ-अॅ

**tic,** 1. टिक, पेशी-संकुंचन, पेशी* (पेशियों*) का खिंचाव; 2. (~ *douloureux*) मुख-संकुंचन, चेहरे का खिंचाव, मुख का तंत्रिका-शूल। > टिक

**ticca-gharry,** ठीका-गाड़ी*, भाड़े की गाड़ी*। > टिक्-अॅ गैरि

**tick,** *n.*, 1. (*parasite*) किलनी*, किलना, चिचड़ी*, चिचड़ा; 2. (*contemptible fellow*) अधम, नीच, बदमाश, पाजी; 3. (*mark*) निशान, दाग़; 4. (*credit*) उधार; 5. (~ *-tack*) टिक*, टिकटिक*; 6. (*cover*) ग़िलाफ़, खोल, खोली*; 7. (~*ing*) ग़िलाफ़ का मोटा कपड़ा; on the ~, ठीक समय पर; on ~, उधार; —*v.* 1. (~*-tack*) टिक-टिक* क०, 2. (*mark*) टिक क०, निशान या दाग़ लगाना; 3. (*give* ~) उधार बेचना; 4. (*buy on* ~) उधार ख़रीदना; उधार लेना; ~ off, फटकारना, डाँटना; ~ **over,** 1. (गियर से) मुक्त चलना; 2. (*fig.*) मक्खी* मारना। > टिक

**ticker,** घड़ी*; दिल। > टिक्-अॅ

**ticket,** 1. टिकट; 2. (*price-label*) लेबुल; —*v.*, लेबुल लगाना; ~ **office,** टिकट-घर। > टिक्-इट

**ticking,** *see* TICK, *n.*, 7. > टिक्-इन्ग

**tickle,** *v.*, 1. गुदगुदाना; 2. (*amuse*) रिझाना; हँसाना; मन बहलाना; 3. (*please*) ख़ुश क०, प्रसन्न क०; पसन्द आना; 4. (*tingle*) चुनचुनाना, झुनझुनाना, झुनझुनी* होना या चढ़ना; —*n.*, 1. (*act*) गुदगुदाहट*; 2. (*sensation*) गुदगुदी*, गुदगुदाहट*। > टिकॅल

**tickler,** गुदगुदानेवाला; जटिल समस्या*। > टिक्-लॅ

**ticklish,** 1. (*person*) गुलगुलिया, गुदगुदिया; 2. (*problem etc.*) नाज़ुक। > टिक्-लिश

**tidal,** ज्वारीय, ज्वार-; ~ bore, ज्वारीय भित्ति*, बान; ~ water, ज्वारीय जल; ~ wave, 1. ज्वारीय तरंग*; 2. (*fig.*) लहर*। > टाइडॅल

**tide,** *n.*, 1. (*of sea*) ज्वार-भाटा; 2. (*season*) समय, काल; 3. (*trend*) प्रवाह, बहाव; high ~, ज्वार*; low ~, भाटा; neap ~, लघु ज्वार-भाटा; spring ~, बृहद् ज्वार-भाटा; —*v.*, 1. (*flow*) बहना, प्रवाहित होना; 2. (*surge*) उमड़ना; ~ over, —*v.t.*, पार लगाना; —*v.i.*, पार क०। > टाइड

**tidiness,** सुव्यवस्था*; साफ़-सुथरापन। > टाइड्-इनिस

**tidings,** समाचार, ख़बर*, संवाद। > टाइड्-इन्ग्ज़

**tidology,** ज्वार-भाटा-विज्ञान। > टाइडॉलॅजि

**tidy,** *adj.*, 1. ठीक-ठाक, सुव्यवस्थित, 2. तरतीबी, तरतीब-पसन्द, व्यवस्था-प्रिय; 3. (*neat, trim*) साफ़-सुथरा; 4. (*fairly large*) काफ़ी बड़ा; —*v.*, सजाना, ठीक-ठाक क०; साफ़ क०; ~ **up,** तैयार होना; —*n.*, पात्र। > टाइड्-इ

**tie,** *v.*, 1. (*bind*) बाँधना; 2. *be fastened*) बँध जाना; 3. (*make into a knot*) गाँठना, गाँठ* देना, बाँधना या लगाना; 4. (*unite*) जोड़ना, मिलाना; 5. (*restrict freedom of*) बाँधना, बाँध देना; 6. (*of competitors*) बराबर रहना या होना; ~ **in with,** से सम्बद्ध होना या क०; ~ **up,** प्रतिबंध या रोक* लगाना; बाँधना; रोकना; —*n.*, 1. (*necktie*)

टाई*, कण्ठबन्ध; 2. (*for fastening*) बन्ध, बन्धनी*; 3. (*bond*) बन्धन; सम्बन्ध; 4. (*obligation*) दायित्व; बन्धन 5. (*sleeper*) स्लीपर, सिलिपट, सिलीपट; 6. (*beam*) तान*; 7. (*rod*) योजक दण्ड; 8. (*sport*) बराबर का खेल, बराबरी*; 9. (*music*) योजिका*; **~-and-dye,** बाँधनू (की रँगाई*); **~-beam,** धरन*; **~-in,** सम्बद्ध; **~-up,** 1. (*standstill*) जिच*, गतिरोध; 2. (*connection*) संबंध, बन्धन। > टाइ

**tied,** बँधा हुआ; सहबद्ध। > टाइड

**tier,** *n.*, 1. पंक्ति*, क़तार*; 2. (*series of rows*) निःश्रेणी*; *—v.*, पंक्तिबद्ध क० या होना; पंक्ति* पर पंक्ति* रखना; एक दूसरे के ऊपर रखना, ऊपर-तले रखना। > टिअँ

**tierce,** 1. (*terce*) पूर्वाह्णिका*; 2. (*at cards*) तीन लगातार पत्ते। > टिअँस

**tiercel,** बाज़। > टिअँसॅल

**tiercet,** त्रिक। टिअँसिट

**tiff,** 1. (*huff*) खीज*, नाराज़गी*; 2. (*quarrel*) झगड़ा, अनबन*; 3. (*sip*) घूँट; *—v.*, खीजना; नाराज़ हो जाना; झगड़ा क०; चुस्की* लेना। > टिफ़

**tiffany,** टिफ़नी, महीन मलमल*। > टिफ़ॅनि

**tiffin,** टिफ़िन, दोपहर* का जलपान। > टिफ़्-इन

**tige,** 1. (*shaft*) दण्ड; 2. (*stalk*) डंडी*। > टीश्ज

**tiger,** बाघ, व्याघ्र; American ~, जगुआर; **~'s-claw,** बिच्छू-बूटी*; **~-beetle,** छः-बन्दवा; **~ish,** क्रूर, नृशंस; **~-moth,** शेर-तितली*; **~-nut,** क्षुद्रमुस्ता*। > टाइग्-अँ

**tight,** *n.*, (*pl.*) चुस्त कपड़े; *adj.*, 1. (*fixed or knotted closely*) कड़ा; कसकर बँधा हुआ, दृढ़, मज़बूत; संहत; 2. (*close-fitting*) चुस्त; तंग (*so as to be uncomfortable*); 3. (*entirely filled*) ठसाठस; 4. (*compact*) सुसंहत; कसकर भरा हुआ; 5. (*of woven fabric*) ठस; 6. (*taut*) कसा हुआ, तना हुआ; 7. (*not leaking*) अछिद्र, अनचूना; 8. (*impermeable*) अभेद्य, -रोधी, -रुद्ध; 9. (*strict*) कड़ा, सख़्त; कठोर; 10. (*scarce*) दुर्लभ; 11. (*~-fisted*) कंजूस, ठस, मक्खीचूस; 12. (*drunk*) नशे में, मतवाला, मस्त; ~ corner, कठिनाई*, कठिन परिस्थिति*; sit ~, टस से मस नहीं होना, डटे रहना; *—adv.*, **~ly,** कसकर; दृढ़ता* से, दृढ़तापूर्वक; **~-lipped,** 1. कड़ा, कठोर; 2. (*secretive*) चुप्पा। > टाइट

**tighten,** कसना; जकड़ना; कसकर बाँधना; **~ up,** कड़ा क० या हो जाना। > टाइटॅन

**tightness,** कड़ापन; कसाव, तनाव; चुस्ती*; तंगी*; संहति*। > टाइट्-निस

**tightrope,** कसी हुई या तनी रस्सी*। > टाइट्रोप

**tigress,** बाघिन*। > टाइग्-रिस

**tike,** 1. (*dog*) कुत्ता; 2. (*cur*) निकम्मा या दोग़ला कुत्ता; 3. (*boor*) गँवार। > टाइक

**tilbury,** दोपहिया घोड़ा-गाड़ी*। > टिल्बॅरि

**tilde,** लहरिल डैश। > टिल्ड = टिल्डे

**tile,** *n.*, 1. खपड़ा, खपरा, खपड़ी*; flat ~, थपुआ, खपुआ; semicylindrical ~, नरिया; 2. (*silk hat*) रेशमी टोपी*; covering of ~s, खपड़ैल*, खपरैल*; *—v.*, खपड़ा बिछाना। > टाइल

**till,** *n.*, 1. (*drawer*) दराज़*, ड्रावर; 2. (*in shop*) गोलक; 3. (*boulder-clay*) गोलाश्मी मृत्तिका*; *—prep.*, तक; *—conj.*, जब तक, जब तक ··· न; *—v.*, जोतना, हल चलाना। > टिल

**tillable,** कृष्य, जोतने योग्य। > टिलॅबॅल

**tillage,** 1. जोताई*, जुताई*, जोत*; 2. (*cultivation*) खेती*, खेती-बारी*, कृषि*, काश्त*; 3. (*land*) खेत। > टिल्-इज

**tiller,** 1. जोतनेवाला, किसान, खेतिहर, कृषक; 2. (*handle of rudder*) पतवार* का डण्डा, कर्णदण्ड; 3. (*shoot of plant*) अन्तर्भूस्तरी। > टिल्-अँ

**tilt,** *n.*, 1. (*cloth-covering*) चँदवा, वितान; 2. (*sloping position*) नति*, आनति*, झुकाव; 3. (*joust*) घुड़सवारों की बरछेबाज़ी*; 4. (*attack*) आक्षेप, आलोचना*; 5. (*~-hammer*) भारी हथौड़ा; पातघन; at full ~, बड़ी तेज़ी* से; बड़े ज़ोर से; *—v.*, चँदवा तानना; झुकाना; झुकना; बरछेबाज़ी* क०; बरछा मारना; पर आक्षेप क०, की

आलोचना* क०; पीटना; ~ at windmills, ख़याली दुश्मनों पर हमला क०; ~-yard, बरछेबाज़ी* का अखाड़ा या मैदान। > टिल्ट

**tilth,** जोताई*; जोती हुई ज़मीन*। > टिल्थ

**timbal,** नक़्क़ारा। > **टिम्बॅल**

**timber,** 1. इमारती लकड़ी*; 2. (*large piece of wood*) लट्ठा, बल्ला; (*beam*) धरन*, शहतीर; 3. (*of boat*) गूढ़ा; 4. (*trees*) पेड़, वृक्ष; 5. (*forest*) वन, जंगल; **~ed,** वृक्ष-बहुल, वृक्षावृत; **~-line,** वृक्ष-सीमा*; **~-yard,** टाल। > **टिम्बॅ**

**timbre,** ध्वनिरूप, ध्वनि* का (विशिष्ट) स्वरूप। > **टैम्-बॅ**

**timbrel,** डफली*, खँजरी*। > **टिम्-ब्रॅल**

**time,** *v.*, 1. (*choose time for*) समय चुनना या निश्चित क०; ~ well, मौक़े पर, ठीक समय या वक़्त पर क० या कहना; ~ ill, बेमौक़े, बेवक़्त या असमय क० या कहना; 2. (*regulate*) (चाल*, रफ़्तार*, गति*) नियंत्रित क०; 3. (*ascertain time taken*) समय का हिसाब रखना, काल या समय मापना, रफ़्तार* (*speed*) का हिसाब लगाना; ~ with, 1. (*of watches*) मिला लेना; 2. (*music*) साथ देना; —*adj.*, 1. (*of time*) कालिक; समयगत; 2. (*acting, payable, etc., at a certain time*) मीआदी, सावधि; —*interj.*, समय हो गया; —*n.*, 1. (*indefinite duration*) काल, समय, वक़्त; space and ~, दिक्काल; 2. (*personified*) काल-पुरुष; 3. (*system of measuring ~, mean, summer, sidereal, etc.*) समय, काल; 4. (*also pl., definite portion associated with something or someone*) समय, काल, ज़माना; as शासनकाल, वाल्मीकि के समय या जीवनकाल में; 5. (*age, period*) युग, काल; 6. (*allotted or available portion of time*) समय, वक़्त; 7. (*definite space of ~*) अवधि*, मीआद*, मुद्दत*; 8. (*time measured in hours, minutes, etc.; e.g. a runner's time*) समय; 9. (*~ destined for something*) समय, वक़्त; his ~ has come, उसका समय आ गया है; ~ for meal, खाने का वक़्त; 10. (*~ suitable for something*) समय, वक़्त; अवसर, मौक़ा; मौसम (*season*); at the wrong ~, बेमौक़े; 11. (*free ~*) समय, (ख़ाली) वक़्त, अवकाश, फ़ुरसत*; find ~, समय निकालना, 12. (*point of time, esp. stated in hours, min., etc.*) समय, वक़्त; what's the ~?, समय (वक़्त) क्या है?, कितना बज रहा है?, कितने बजे हैं?; 13. (*also pl., conditions*) परिस्थिति*; ज़माना, समय; bad (good) ~s, ख़राब (अच्छा) समय या ज़माना; 14. (*occasion*) बार*, दफ़ा*, मरतबा, मर्तबा; first ~, पहली बार*; ~ and again, ~s out of number, बारम्बार, पुनःपुनः; ~ after ~, बारम्बार; बराबर, निरन्तर; many a ~, many ~s, अकसर, बहुधा; one at a ~, एक-एक करके; three ~s, तीन बार; 15. (*pl.; multiplication*) -गुण, -गुना; ten ~s more, दसगुना अधिक; four ~s three, चार गुना तीन; 16. (*grammar*) काल; 17. (*music, measure, tempo*) ताल; 18. (*prosody; mora*) मात्रा*; 19. (*speed*) चाल*, रफ़्तार*; against ~, जी जान* से, पूरी शक्ति* से; बड़ी तेज़ी* से; ahead of ~, समय से पहले; ahead of one's ~, (अपने) समय से आगे; all in good ~, कोई जल्दी* नहीं है; all the ~, सब समय, हमेशा; सारा समय, हर वक़्त; at all ~s सदा, हमेशा; at no ~, कभी नहीं, कदापि नहीं; at one ~, पहले, किसी समय, कभी; at other ~s, दूसरे अवसरों पर; at the best of ~s, अनुकूल (सब से अच्छे) समय में; at the same ~, एक ही समय, एक साथ; फिर भी, तिस पर भी, तथापि; at ~s, between ~s, from ~ to ~, कभी-कभी, जब-तब, यदा-कदा, समय-समय पर; beat ~, ताल देना; साथ देना; behind ~, लेट, देर* कर या देर* से आने वाला; behind the ~s, दक़ियानूसी, पुराण-पन्थी; पुराना; by this ~, अब तक; do ~, जेल में समय काटना; for a ~, कुछ समय तक; for the ~ being, 1. (*temporarily*) अस्थायी रूप से; 2. इस समय, सम्प्रति, अभी; तब तक, इतने में, फ़िलहाल; gain ~, 1. टालना; समय मिलना; 2. (*of watch*) तेज़ चलना; half the ~, बहुधा, अकसर,

प्रायः; I had a bad (good) ~, बहुत बुरा (अच्छा) रहा; in good ~, समय पर; समय से पहले; in no ~, तुरन्त, झट, झटपट, फ़ौरन, चुटकी* (चुटकियों*) में; in ~, 1. (*not late*) समय पर, ऐन वक़्त पर; 2. (*eventually*) अन्त में, आख़िरकार, कभी-न-कभी; 3. (*music*) ताल के अनुसार; keep ~, ताल के अनुसार (के साथ) गाना, बजाना या नाचना; lose ~, 1. समय गँवाना; देर* क०; 2. (*of watch*) सुस्त चलना; make (good) ~, तेज़ चलना; mark ~, क़दमताल क०; देर* लगाना, प्रगति* नहीं क०; on ~, 1. समय पर; यथासमय; 2. (*to be paid in instalments*) क़िस्तवार; out of ~, बेमौक़े, असमय, बेमौसम; बेताला, बेताल; pass the ~ of day, राम-सलाम क०; take your ~, जल्दी* मत कीजिए; ~ immemorial, ~ out of mind, अति-प्राचीन काल; ~ of life, उमर*, अवस्था*; have the ~ of one's life, अपूर्व सुख (आनन्द) होना; the ~ of day, समय, वक़्त। > टाइम

**time/-barred,** काल-बाधित; ~ **bomb,** टाइम-बम, मीआदी बम, समय-बम; ~-**card,** समय-पत्रक; ~-**chart,** समय-चार्ट।

**timed,** नियतकालिक। > टाइम्ड

**time/-expired,** समय-निवृत्त; ~-**exposure,** समय-उद्भासन; ~-**fuse,** मीआदी पलीता, फ़्यूज़; समय-पलीता; ~-**glass,** रेतघड़ी*; ~-**honoured,** अतिप्राचीन; चिरसम्मानित; ~**keeper,** 1. घड़ी*; 2. (*for workmen, at sports*) समयपाल; ~ **lag,** अन्तराल, कालान्तर, समयान्तर; समय-पश्चता*; ~**less,** 1. कालातीत; 2. (*eternal*) शाश्वत; 3. (*endless*) अनन्त; ~-**limit** निश्चित अवधि*; अंतिम तिथि* या समय।

**timely,** 1. (*opportune*) समयोचित, सामयिक; 2. (*early*) समय से पहले; 3. (*on time*) यथासमय, समय पर। > टाइम्-लि

**timepiece,** घड़ी*। > टाइम्पीस

**timer,** 1. (*person*) समयपाल; 2. (*instrument*) कालमापी; 3. (*of engine*) काल-समंजक। > टाइम्-अॅ

**time/-rate,** समय-दर*; ~-**saving,** समय बचानेवाला; ~ **scale,** समय-मापक्रम; ~ **sense,** समयबोध; ~-**server,** अवसर-वादी, समयानुवर्ती, समयानुसारी; ~-**serving,** अवसरवाद, समयानुवर्तन, समयानु-सरण; ~-**sheet,** समय-फलक; ~-**signal** समय-संकेत; ~ **spirit,** युगचेतना*, युगसत्य; ~-**switch,** टाइम-स्विच, नियतकालिक खटका या कैंची* (*railway*); ~-**table,** 1. समय-सारिणी*, समय-सूची*; 2. (*programme*) कार्यक्रम; ~-**work,** वक़्ती काम; ~**worn,** जराजीर्ण; पुराना।

**timid,** 1. भीरु; कातर; 2. (*shy*) संकोची; 3. (*lacking courage*) डरपोक, कायर, बुज़दिल; ~**ity,** भीरुता*, कातरता*; संकोच; कायरपन, कायरता*, बुज़दिली*। > टिम्-इड; टिमिड्-इटि

**timing,** 1. कालमापन, समयमापन; 2. समय-निर्धारण; 3. (*relative arrangemeut or occurrence*) समयानुपात; 4. (*of engine*) कालसमंजन। > टाइम्-इन्ग

**timo/cracy,** 1. (*Aristotelian sense*) धनिक-तन्त्र; 2. (*Platonic sense*) सम्मान-तन्त्र; ~**cratic,** धनिक-तन्त्रात्मक। > टाइमॉक्रॅसि; टाइमॅक्रैट्-इक

**timorous,** भीरु, कातर। > टिमॅरॅस

**timpano,** नक़्क़ारा। > टिम्पॅनो

**tin,** *n.*, 1. (*metal*) टिन, टीन, राँगा, वंग; 2. (*container*) टीन, डिब्बा, डब्बा; कनस्तर; 3. (*money*) रुपया; —*v.*, राँगा चढ़ाना, कलई* क०; डिब्बे में बन्द क०; ~ foil, टिन की पन्नी*, वंग-पन्नी*; ~ god, खोखला दम्भी, ख़ाली ढोल; मिथ्या देवता; ~ hat, इस्पात की टोपी*; ~-**plate,** कलई* क०; ~-**plated,** कलईदार; ~**man,** ~-**smith,** कलईगर। > टिन

**tincal,** टंकण, सोहागा। > टिन्गकॅल

**tinctorial,** रंग-; रंजक। > टिन्क्टॉःर्-इॲल

**tincture,** *n.*, 1. (*solution*) टिंचर, घोल; 2. (*of colour*) आभा*, झलक*; 3. (*trace, smack*) पुट; गंध* (*fig.*); 4. (*heraldry*) ज़मीन* का रंग; —*v.*, पर हलका रंग चढ़ाना; में ··· का पुट देना। > टिन्क्चॅ = टिन्चॅ

**tinder,** सोख़्ता; ~**-box,** सोख़्तादान। > टिन्-डॅ

**tine,** 1. काँटा; नोक*; 2. (*of antler*) शाखा*। > टाइन

**ting,** *n.*, टनटन*; *v.*, टनटनाना। > टिन्ग

**tinge,** *n.*, 1. (*of colour*) आभा*, झलक*, रंगत*; 2. (*trace*) पुट; गंध* (*fig.*); —*v.*. का हलका रंग चढ़ाना; में ··· का पुट देना। > टिंज

**tingle,** *n.* 1., झुनझुनी*; 2. (*stinging sensation*) जलन*; —*v.*, झुनझुनी* चढ़ना, झुनझुनाना, सनसनाना; झुनझुनी* या जलन* पैदा क०। > टिन्गॅल

**tinker,** *n.*, 1. ठठेरा, कसेरा, पंजेरा; 2. (*botcher*) कच्चा काम करनेवाला; 3. (*patching*) मरम्मत*; —*v.*, टाँका लगाना, झालना, पाँजना; मरम्मत क०; कच्चा काम क०। > टिन्क्-ॲ

**tinkle,** *v.*, टनटनाना (*v.i.*, *v.t.*); *n.*, टनटन*। > टिन्क्ॅल

**tinned,** 1. टीन में बन्द; 2. (*plated*) कलईदार। > टिन्ड

**tinning,** 1. कलईकारी*; 2. (*of food*) डिब्बाबन्दी*। > टिन्-इन्ग

**tinnitus,** कर्णक्ष्वेड। > टिनाइटॅस

**tinny,** 1. (*yielding tin*) वंगमय; 2. (*of tin*) वंग का; 3. (*covered with tin*) कलईदार; 4. (*of sound*) महीन। > टिन्-इ

**tinospora,** गुलंच।

**tinplate,** कलईदार लोहा। > टिन्प्लेट

**tinpot,** घटिया। > टिन्पॉट

**tinsel,** *n.*, 1. पन्नी*; 2. (*superficial splendour*) तड़क-भड़क*; 3. (*gewgaw*) भड़कीली सस्ती चीज़*; —*adj.*, भड़कीला, नुमाइशी, लिफ़ाफ़िया; —*v.*, पन्नी* लगाना; भड़कीला बना देना। > टिन्सॅल

**tinstone,** वंग-प्रस्तर। > टिन्स्टोन

**tint,** *n.*, 1. (*colour*) वर्ण, रंग; वर्णभेद; 2. (*tinge*) आभा*, रंगत*, झलक*, हलका रंग; —*v.*, रँगना; का रंग चढ़ाना; रंगत* देना, का हलका रंग चढ़ाना; ~**ed,** रंगदार, रँगा हुआ, रंगीन, रंजित; आरंजित। > टिन्ट; टिन्ट्-इड

**tintinna/bulation,** टनटनाहट*, ~**bulous,** ~**bular(y),** टनटनाता हुआ; ~**bulum,** 1. (*small bell*) घंटी*; 2. (*rattle*) झुनझुना। > टिन्टिनैब्यूलेशॅन; टिन्टिनैब्यू/लॅस, ~लॅ, ~लॅरि, ~लॅम

**tinty,** बेमेल रँगा हुआ। > टिन्ट्-इ

**tinware,** टिन के बरतन। > टिन्वे'ॲ

**tiny,** बहुत छोटा, नन्हा; a ~ bit, थोड़ा-सा। > टाइन्-इ

**tip,** *n.*, 1. (*point*) नोक*, अनी*; 2. (*thin end*) अग्र, अग्रभाग; 3. (*of tongue*) नोक*, 4. (*of finger*) अग्र, सिरा; 5. (*extremity*) सिरा, छोर; 6. (*metal tip of a stick*) शाम*; 7. (*cap*) टोपी*; 8. (*brush*) कूँची*; 9. (*gratuity*) बख़्शिश*, इनाम; 10. (*hint*) संकेत; सुझाव; गुप्त सूचना*; युक्ति* (*recipe*); 11. (*pat*) थपकी*; 12. (*slight push*) हलका धक्का, झटका; 13. (*dump*) घूर; —*v.*, 1. (*tilt, slant*) तिरछा होना, तिरछाना, झुकना (*v.i.*); तिरछाना, झुकाना, तिरछा क० (*v.t.*); 2. (*overturn*) उलटना, उलट जाना (*v.i.*); उलटना, उलटाना, उलट देना (*v.t.*); 3. (*pour out*) उँडेलना; 4. (*furnish with a tip*) टोपी*, शाम*, सिरा लगाना; 5. बख़्शिश* देना; दे जाना; 6. (*also*, ~ **off**) संकेत क०; सावधान क०; सुझाना; युक्ति* बताना; 7. (*also*, ~ **the wink**) गुप्त सूचना* देना; 8. (*touch or strike slightly*) हलका स्पर्श क०; हलका प्रहार क०; 8. (*raise*) उठाना; ~ **up,** उलट जाना; गिर जाना; उलट देना; ~ the scale, 1. पलड़ा भारी क०, झुकाना; 2. (*fig.*) का प्रबल कारण होना; he tips the scale at ~, उसका वज़न ··· है। > टिप

**tip/-cart,** उलटाऊ गाड़ी*; ~**cat,** 1. (*piece of wood*) गुल्ली*; 2. (*game*) गुल्ली-डण्डा; ~**-off,** संकेत; गुप्त सूचना*।

**tippet,** 1. (*scarf*) दुपट्टा; 2. (*muffler*) गुलूबन्द। > टिप्-इट

**tipple,** *n.*, शराब*, मद्य; *v.*, मद्यप होना, शराबी होना; ~**r,** शराबी, मद्यप। > टिपॅल; टिप्-लॅ

**tipstaff,** 1. (*staff*) चोब*; 2. (*person*) चोबदार। > टिप्-स्टाफ़

**tipster,** गुप्त सूचना* देनेवाला। > **टिप्-स्टॅ**

**tipsy,** गुलाबी नशे में। > **टिप्-सि**

**tiptoe,** *n.*, पंजा; on ~, 1. पंजों के बल; 2. (*eager*) उत्सुक, व्यग्र, उत्तेजित; —*adv*, पंजों के बल; —*v*, पंजों के बल चलना। > **टिप्टो**

**tiptop,** *n.*, चरमोत्कर्ष, पराकाष्ठा*; *adj.*, बहुत बढ़िया, उत्कृष्ट, अत्युत्तम। > **टिप्टॉप**

**tip-up** (seat), उलटाऊ (आसन या सीट*)। > **टिप्-अॅप**

**tirade,** उत्तेजनापूर्ण भाषण; लम्बा निन्दापूर्ण भाषण, लम्बी तीव्र फटकार*। **टाइरेड** = टिरेड = टिराड

**tirailleur,** बन्दूकची। > टिराइअॅ:

**tire,** *n.*, 1. (*metal rim*) हाल*; 2. (*of rubber*) टायर; 3. (*headdress*) शिरोवस्त्र; 4. (*attire*) वस्त्र, पोशाक*; —*v.*, 1. थक जाना, थकना; 2. (*become bored*) ऊब जाना, उकताना, उचटना; 3. थकाना; 4. उबाना; 5. हाल* या टायर चढ़ाना; 6. (*adorn*) शृंगार क०; कपड़े पहनाना। > टाइअॅ

**tired,** 1. थका हुआ, थकित, थकौहाँ; क्लान्त, थका-माँदा; 2. (*bored*) ऊबा हुआ, उचाट, उकताया हुआ; ~**ness,** थकावट*, थकान*; ऊब*, उचाट। > टाइअॅड

**tireless,** अथक। > **टाइअॅलिस**

**tiresome,** 1. (*tiring*) थकानेवाला, थकाऊ, क्लांतिकर; 2. (*tedious*) उबाऊ, नीरस; भारी; 3. (*annoying*) कष्टकर, तकलीफ़देह। > **टाइअॅसॅम; टाइअॅर्-इन्ग**

**tiro,** नौसिखिया; ~**cinium,** नौसिखिया-पन। > **टाइअॅरो**; टाइअॅरॅसिन्-इअॅम

**tisane,** पथ्य पेय। > **टिज़ैन**

**tissue,** 1. (*of cells*) ऊतक; 2. (*fabric*) महीन (*fine*) या जालीदार (*gauzy*) कपड़ा; 3. (*fabric with gold thread*) तमामी*; 4. (~-*paper*) टिशू पेपर, पतला मुलायम काग़ज़; 5. (*a web*) जाल (*also fig.*)। > **टिस्यू = टिश्यू = टिशू**

**tit,** 1. (*titmouse*) गंगरा, रामगंगरा; 2. (*horse*) टट्टू (*nag*); डग्गा (*jade*); ~ for tat, जैसे को तैसा। > टिट

**Titan,** 1. दानव, दैत्य; 2. (*sun-god*) सूर्य-देव; 3. भीमकाय मनुष्य; 4. असाधारण गुणों से सम्पन्न व्यक्ति; ~**ess,** दांनवी*। > **टाइटॅन; टाइटॅनिस**

**titanic,** भीमकाय, दैत्याकार। > टाइटैन्-इक

**titanium,** टाइटेनियम। > टाइटेन्-इअॅम

**titbit,** 1. मज़ेदार निवाला; चाट*, चटपटी*; 2. (*fig.*) मज़ेदार समाचार, मज़ेदार बात*। > **टिट्-बिट**

**tithable,** करयोग्य। > **टाइदॅबॅल**

**tithe,** 1. दशमांश; 2. दशमांश-कर, धर्मशुल्क; धर्मशुल्क लगाना। > टाइद

**tithing,** दशमांश-करारोपन, धर्मशुल्क-आरोपण। > **टाइद्-इन्ग**

**titil/late,** 1. (*tickle*) गुदगुदाना; 2. (*excite pleasantly*) पुलकित कर देना; सहलाना; 3. (*excite to curiosity*) उत्सुक कर देना; उत्तेजित क०; ~**lation,** गुदगुदाहट*; गुदगुदी*; उत्तेजन, उद्दीपन। > **टिट्-इलेट**; टिटिलेशॅन

**tit(t)ivate,** 1. (*adorn*) सँवारना; 2. (*oneself*) शृंगार क०। > **टिट्-इवेट**

**title,** 1. (*of book, document, etc.*) शीर्षक, सिरनामा; 2. (*appellation*) उपाधि*, पदवी*, ख़िताब; ~ of honour, मानोपाधि*; 3. (*name*) नाम; 4. (*right to ownership*) स्वत्वाधिकार; स्वत्व, स्वामित्व; 5. (*right*) अधिकार, हक़; दावा (*claim*); 6. (*division of a statute*) खण्ड; 7. (*of gold*) खरापन; ~-**deed,** अधिकार-पत्र, आगम, स्वत्व-संलेख; ~-**holder,** उपाधिधारी; ~-**page,** मुख-पृष्ठ; ~-**role,** शीर्षक-पात्र की भूमिका*। > **टाइटॅल**

**titled,** अभिजात। > **टाइटॅल्ड**

**titling,** (किताब* के पुट्ठे पर) शीर्षक का अंकन। > **टाइट्-लिन्ग**

**titmouse,** गंगरा, रामगंगरा। > **टिट्माउस**

**titratable,** अनुमाप्य। > **टाइट्रेटॅबॅल**

**titrate,** अनुमापन क०। **टाइट्रेट**

**titration,** अनुमापन। > टाइट्रेशॅन

**titter,** *n.*(*v.*) ठी-ठी* (क०), हीं-हीं* (क०), दबी हुई हँसी*। > **टिट्-अॅ**

**tittle,** 1. (*dot*) बिन्दु, नुक़्ता; 2. (*small particle or quantity*) कण; लवलेश, रत्ती*, अल्पमात्रा*। > टिटॅल

**tittle-tattle,** *n.*(*v.*) गपशप* (क०)। > टिटॅल्टैटॅल

**tittup,** कुदकना, फुदकना; उछल-कूद* क०, कलोल क०। > टिटॅप

**titubation,** 1. (*staggering*) लड़खड़ाहट*; 2. (*fidgetiness*) बेचैनी*। टिटचूबेशॅन

**titular,** *adj.*, 1. (*holding a title*) उपाधिधारी; 2. (*bearing a name*) नामधारी; 3. (*of or by virtue of a title*) औपाधिक (*also for ~ bishop*); ~ saint, रक्षक सन्त; —*n.*, उपाधिधारी, पदधारी। > टिट्यूलॅ

**tizzy,** 1. (*excitement*) घबराहट,* उत्तेजना*; 2. (*fuss*) बतंगड़। > टिज़्-इ

**tmesis,** समस्तपद-प्रवेश। > ट्मीस्-इस=मीस्-इस

**to,** *prep.*, को; की ओर*, की दिशा* में, को; के पास; के लिए; के अनुसार; तक, पर्यन्त; की अपेक्षा*, की तुलना* में; के विषय में, के बारे में; —*adv.*, की ओर*; (अपने) स्थान पर; ठीक; ठीक-ठाक; पास; बन्द; ~ **and fro,** इधर-उधर; आगे-पीछे। > टु

**toad,** भेक, टोड; ~**-eater,** ख़ुशामदी टट्टू, जीहुज़ूरिया; ~**-eating,** चापलूसी*; जीहुज़ूरी*; ~**stool,** छत्रक, कुकुरमुत्ता। > टोड

**toady,** *n.*, ख़ुशामदी टट्टू; चापलूस, चाटुकार; —*v.*, चापलूसी* क०, ठकुरसुहाती* क०, ख़ुशामद* क०; ~**ism,** जीहुज़ूरी*। > टोड्-इ

**toast,** *n.*, 1. (*of bread*) टोस्ट; 2. (*wish*) शुभकामना*; 3. (*drink*) सलामती* का जाम; 4. (*person*) शुभकामना* का भाजन, लोकप्रिय व्यक्ति; —*v.*, 1. सेंकना; 2. (*warm at a fire*) तापना; 3. (*drink the health of*) की सलामती* का जाम पीना, स्वास्थ्य या शुभकामना* का जाम पीना। > टोस्ट

**tobacco,** 1. तम्बाकू; 2. (~ *powder chewed with pan*) सुरती*, खैनी*; जरदा (*spiced and perfumed*); ~**nist,** तम्बाकूफ़रोश। > टॅबैको; टॅबैकॅनिस्ट

**to-be,** *n*, भविष्य; *adj.*, भावी। > टॅबी

**toboggan,** बर्फ़गाड़ी*। > टॅबॉगॅन

**to-come,** भविष्य। > टॅकॅम

**tocsin,** 1. संकट-घण्टी*; 2. (*fig.*) संकट-सूचना*। > टॉक्-सिन

**today, to-day,** आज, अद्य। > टुडे=टॅडे

**toddle,** 1. ठुमकना, गिरते-पड़ते चलना; 2. (*saunter*) टहलना, चहलना; —*n.*, ठुमक*; टहल*, चहलक़दमी*; ~**r,** बच्चा। > टॉडॅल

**toddy,** ताड़ी*। > टॉड्-इ

**to-do,** बतंगड़, उपद्रव। > टॅडू = टुडू

**toe,** 1. पैर की उँगली*, पादांगुलि*, पादांगुली*, पदज; big ~, पैर का अँगूठा, पादांगुष्ठ; 2. (*forepart of hoof*) खुर या सुम (*of horse*) का अगला भाग; 3. (*of shoe etc.*) पंजा; from top to ~, एड़ी* से चोटी* तक, सिर से पैर तक; on one's ~s, सचेत, चौकस, सजग, सतर्क, होशियार, सावधान; tread on a person's ~s, नाराज़ क०; जी दुखाना; —*v.*, पैर से छूना; पंजा लगाना या मरम्मत क०; ~ the line, आदेश का पालन क०, का हुक्म मानना, के अनुसार चलना या काम क०। > टो

**toenail,** पैर की उँगली* का नाख़ून, पादांगुलि-नख। > टोनेल

**toff,** 1. बड़ा आदमी; 2. (*well-dressed*) चिकनिया, बाँका। > टॉफ़

**toffee, tiffy,** टॉफ़ी*। > टॉफ़्-इ

**toft,** चक। > टॉफ़्ट

**tog,** *v.*, अच्छे-अच्छे कपड़े पहनना या पहनाना; —*n.*, (*usually pl.*), अच्छे-अच्छे कपड़े; कपड़े, वस्त्र। > टॉग; टॉग्ज़

**toga,** टोगा, चोग़ा। > टोग्-अॅ

**together,** 1. (*in company*) साथ, साथ-साथ, साथ ही साथ; 2. (*in one place*) एकत्र, इकट्ठा; 3. (*in union*) मिलकर, मिलजुलकर, एक साथ; 4. (*one with another*) आपस में, एक दूसरे से (*as compare ~*); 5. (*considered collectively*) मिलाकर; 6. (*into conjunction; sew ~*) एक साथ; 7. (*simultaneously* , एक साथ, साथ-साथ, एक ही समय; 8. (*uninterruptedly*) लगातार, बराबर; ~ with,

साथ ही, इसके साथ-साथ, साथ ही साथ; **~ness,** मैत्री*। > **टगे'द्-अॅ**

**toggery,** (अच्छे अच्छे) कपड़े; कपड़े की दुकान*। > **टॉगॅरि**

**toggle,** गिल्ली*, गुल्ली*; खूँटी*; **~-rope,** खूँटी-रस्सा। > **टॉगॅल**

**toil,** *v.*, कठिन परिश्रम क०, एड़ी*-चोटी* का पसीना एक क०; बड़ी मुश्किल* से आगे बढ़ना; —*n.*, 1. कठिन परिश्रम; कठिन काम; 2. (*drudgery*) नीरस काम; थकाऊ काम; 3. (*pl., net*) फन्दा, जाल; in the ~s, फँसा हुआ; मोहित, सम्मोहित; **~er,** मेहनती, परिश्रमी। > टॉइल; **टॉइल्-अॅ**

**toilet,** 1. (*dressing up*) प्रसाधन, शृंगार, सिंगार, शृंगारण; 2. (*dress, costume*) वेश-भूषा*, पहनावा, पोशाक*; 3. (*lavatory*) शौचघर; **~-paper,** शौच का काग़ज़; **~ powder,** टालकम पाउडर; **~-set,** सिंगारदान; **~-table,** सिंगार-मेज़*। > **टॉइल्-इट**

**toilette,** प्रसाधन, शृंगार; अलंकृत वेश-भूषा*। > **ट्वॅले'ट**

**toil/ful, ~some,** 1. (*of work*) श्रम-साध्य; थकाऊ; 2. (*of person*) परिश्रमी; मेहनती; **~-worn,** थका-माँदा।

**token,** *n.*, 1. (*sign*) चिह्न; संकेत; 2. (*symbol*) प्रतीक; 3. (*proof*) प्रमाण; in ~ of, प्रमाणस्वरूप; 4. (*keepsake*) निशानी*, स्मृतिचिह्न, यादगार*; —*adj.*, 1. सांकेतिक; प्रतीक-; 2. (*nominal*) नाम-मात्र का; 3. (*slight*) हलका; अपर्याप्त, अल्प; ~ strike, सांकेतिक हड़ताल*। > **टोकॅन**

**tolerable,** 1. (*endurable*) सह्य, सहनीय; 2. (*fairly good*) काफ़ी अच्छा, सन्तोष-जनक; कामचलाऊ, चलता। > **टॉलॅरॅबॅल**

**tolerance,** उदारता*; धैर्य, सहनशीलता*, सहिष्णुता*; सहनशक्ति*; सहन, बरदाश्त*; ~ dose, सह्य मात्रा*; ~ limit, सह्य सीमा*। > **टॉलॅरॅन्स**

**tolerant,** उदार, उदारचेता; सहनशील, सहिष्णु। > **टॉलॅरॅन्ट**

**tole/rate,** 1. (*endure, put up with*) सहना, बरदाश्त क०; 2. (*sustain use of drug*) सहना; 3. (*allow*) होने देना; उदार होना, उदारता* बरतना; **~ration,** सहन, बरदाश्त*; उदारता*। > **टॉलॅरेट**; **टॉलॅरेशॅन**

**toll,** *n.*, 1. (*tax*) कर, महसूल; 2. (*for passage*) मार्गकर, राहदारी*; 3. (*of bell*) घंटा-नाद; road ~, मार्ग के हताहत; take ~ of, से रुपया वसूल क०; को हानि* पहुँचाना; —*v.*, कर या मार्गकर वसूल क०; मार्गकर चुकाना; घंटा बजाना; घंटा बजाकर मृत्यु* की सूचना* देना; **~able,** करयोग्य; **~age,** मार्गकर; **~-bar, ~-gate,** शुल्क-फाटक; **~-house,** महसूल-घर। > टोल; **टोलॅबॅल**; **टोल्-इज**

**tol-lol,** साधारण; काफ़ी अच्छा। > टॉल्-लॉल

**toluene,** टॉलुइन। > **टॉल्-यू-इन**

**tom,** 1. (*male*) नर; long ~, लम्बी तोप*; Old T~, तेज़ जिन (शराब*); *Tom Thumb*, बौना। > **टॉम**

**tomahawk,** *n.*, कुल्हाड़ी*; *v.*, कुल्हाड़ी* मारना; अत्यन्त कटु आलोचना* क०। > **टॉमॅहॉ:क**

**tomato,** टमाटर। > **टॅमाटो**

**tomb,** 1. क़ब्र*, मक़बरा; समाधि*; 2. (*fig.*) मृत्यु*, मौत*। > **टूम**

**tombola,** लाटरी*। > **टॉम्बॅलॅ**

**tomboy,** मरदानी लड़की*। > **टॉम्बॉइ**

**tombstone,** समाधि-प्रस्तर। > **टूम्स्टोन**

**tomcat,** बिलार, बिल्ला, बिलाव, बिडाल। > **टॉम्कैट**

**tome,** 1. बृहत् ग्रन्थ; 2. (*volume*) जिल्द*। > टोम

**tomen/tose,** घनरोमिल; **~tum,** घनरोम। > **टोमॅन्टोस**; **टोमे'न्टॅम**

**tomfool,** *n.*, 1. (*fool*) मूर्ख, बेवक़ूफ़, उल्लू; 2. (*clown*) मसखरा, भाँड़; —*adj.*, गावदी, मूर्ख, बेवक़ूफ़; —*v.*, 1. मूर्खतापूर्ण आचरण क०; 2. (*act in a trifling way*) छिछोरा-पन क०, छिछोरपन क०; खेलवाड़ क०; **~ery,** मूर्खतापूर्ण आचरण, बेवक़ूफ़ी*, नादानी*, मूर्खता*; छिछोर(ा)पन। > **टॉम्-फ़ूल**; टॉम्फ़ूलॅरि

**tommy,** (अँगरेजी) सिपाही; **~-bar,** सब्बल; **~-gun,** टॉमीगन*; **~rot,** अनाप-शनाप। > **टॉम्-इ**

**tomnoddy**, उल्लू का पट्ठा, काठ का उल्लू। > टॉम्नॉड्-इ
**tomorrow, to-morrow**, कल। > टमॉरो
**tompion**, *see* TAMPION। > टॉम्-पि-अॅन
**tomtom**, *n.*(*v.*) ढोल (बजाना)। > टॉम्टॉम
**ton**[1], 1. टन; 2. (*pl.*) ढेर-सा (*large amount*); सैकड़ों (*large number*)। > टॅन
**ton**[2], फ़ैशन। > टों
**tonal**, स्वर-संबंधी; रंग-संबंधी; **~ity**, 1. स्वर-संगति*; 2. (*colour scheme*) रंग-विन्यास; रंग-संगति*, रंग-सामंजस्य। > टोनॅल; टॅनैल्-इटि
**tone**, 1. (*sound*) स्वर, ध्वनि*, आवाज़*, शब्द; 2. (*musical sound*) स्वर, सुर; तान* (*pitch*); स्वरक (*pure note*); 3. (*intonation*) लहज़ा, स्वर, स्वर-शैली*; 4. (*accent*) स्वराघात; 5. (*mood*) भाव; वातावरण (*atmosphere*); नैतिक स्तर (*moral ~*); 6. (*colour*) रंग, वर्ण; आभा*, रंगत* (*shade of colour*); रंगसंगति*, रंगसामंजस्य; 7. (*of body*) स्वास्थ्य; शक्ति* (*vigour*); ~ language, तान-भाषा*, तानप्रधान भाषा*; —*v.*, 1. (*an instrument*) सुर ठीक कर देना; सुर मिलाना; 2. (*recite*) सस्वर सुनाना; 3. (*colour*) उचित रंग भरना; रंग बदलना; 4. (*harmonize*) मेल खाना (*v.i.*); समस्वर होना या क॰; समन्वय या सामंजस्य स्थापित क॰; ~ down, स्वर उतारना; मंद क॰; (रंग) हलका क॰; उग्रता* घटाना; ~ in with, से पूरा मेल खाना; ~ up, स्वर चढ़ाना; तीव्र क॰; बढ़ाना; रंग गहरा क॰। > टोन
**tone/-deaf**, तान-बधिर; **~less**, 1. तानरहित, सुररहित; 2. (*dull*) निर्जीव; नीरस; 3. (*unmusical*) कर्णकटु; **~-poem**, विषय-प्रधान सिम्फ़नी*।
**toneme**, तानग्राम। > टोनीम
**tonga**, ताँगा, टाँगा। > टॉन्ग्गॅ
**tongs**, चिमटा, सँड़सा, चिमटी*, सँड़सी*, संदशिका*। > टॉन्ग्ज़
**tongue**, 1. जीभ*, ज़बान*, जिह्वा*, रसना*; 2. (*language*) भाषा*; बोली*; gift of ~s, भाषाओं* का वरदान; 3. (*faculty of speech*) वाणी*; 4. (*way of speaking*) बोली*; 5. (*something tongue-shaped*) जीभ*, जिह्वा* (*e.g.* ~ *of fire*); लोलक (*clapper of a bell*); सूई* (*pin*); काँटा (*pointer of a scale*); अंतरीप (*promontory*); give ~, भूँकना; hold one's ~, चुप रहना, चुप्पी* साधना; with ~ in cheek, 1. (*ironically*) व्यंग्य से; 2. (*insincerely*) झूठ-मूठ; **~-tie**, जिह्वाबन्ध; **~-tied**, 1. (*having ~-tie*) बद्धजिह्व; 2. (*speechless*) अवाक्; 3. (*shy*) संकोची; 4. (*unwilling to speak*) चुप, मौन। > टॅन्ग
**tonic**, *adj.*, 1. (*invigorating*) बलवर्धक, शक्तिवर्धक, स्फूर्तिकारक, पुष्टिकारक; 2. (*of tones*) तान-विषयक; सुर-विषयक; तानात्मक, सुरात्मक; —*n.*, 1. बल्य; 2. (*keynote*) मूल-स्वर; **~ity**, 1. (*tone*) सुर, स्वर; 2. (*of muscles*) स्फूर्ति*। > टॉन्-इक; टोनिसिटि = टॅनिसिटि
**tonight, to-night**, *n.*, आज की रात*; —*adv.*, आज रात* को। > टॅनाइट
**toning**, रंग-संस्कार, रंगत*। > टोन्-इन्ग
**tonnage**, 1. टनभार, टनमान; 2. (*duty*) जहाज़-महसूल। > टॅनिज
**tonne**, मीटरी टन। > टॉन
**tonometer**, 1. टोनोमीटर; 2. (*tuning fork*) स्वरमापी; तानमापी; 3. (*of pressure*) दाबमापी; 4. (*of tension*) तनावमापी। > टॅनॉम्-इटॅ
**tonsil**, टॉन्सिल, गलतुण्डिका*; **~litis**, तुण्डिका-शोथ। > टॉन्-सिल; टॉन्सिलाइट्-इस
**tonsorial**, नापितीय, नाई का; मुण्डन-। > टॉन्सॉःर्-इअॅल
**tonsure**, *n.*, मुण्डन; *v.*, मुण्डन क॰, मूँड़ना। > टॉन्शॅ
**tonus**, पेशी-संकोच। > टोनॅस
**too**, 1. (*excessively*) ज़्यादा, अधिक; 2. (*extremely*) अतीव, अत्यधिक, नितान्त, निपट; 3. (*also*) भी; 4. (*moreover*) इसके अतिरिक्त। > टू
**tool**, *n.*, 1. (*implement*) औज़ार, हथियार, उपकरण; 2. (*instrument, apparatus*) यन्त्र; 3. (*means*) साधन; उपकरण; 4. (*a person, puppet*) कठपुतली*; 5. (*book-

*binding*) छाप*, —*v*., 1. (*a stone*) गढ़ना, काटना; 2. (*a book*) छाप* लगाना; 3 (*equip*) औज़ार देना; ~ **along,** आराम से गाड़ी* में चलना। > टूल

**tooler,** छेनी*। > टूल्-अॅ

**tooling,** नक़्क़ाशी*; अलंकरण। > टूल्-इन्ग

**toon,** तून। > टून

**toot,** *n*., 1. भोंपा; सीटी*; 2. (*of trumpet*) तूर्यनाद; —*v* , भोंपू बजाना; सीटी* देना; तुरही* बजाना। > टूट

**tooth,** *n*., 1. दाँत, दन्त, दशन; 2. (*prong*) दंदाना, दाँता; 3. (*cog*) दाँता; 4. काँटा, खूँटी*; small ~, दंतिया*; wolf-~, चोर-दन्त, कुकुरदन्त; set of teeth, दन्तावली*; ~ and nail, पूरी शक्ति* से, तन-मन से, जी-जान* से; armed to the teeth, पूर्णतया शस्त्र-सज्जित; cast in one's teeth, के कारण फटकारना या निन्दा* क०; escape by the skin of one's teeth, बाल-बाल बचना; in the teeth of, के बावजूद; का सामना करते हुए; के मुक़ाबले में, के विरुद्ध; have a sweet ~, मीठा पसन्द क०; put teeth into, प्रभावी या कारगर बना देना; कड़ा या सख़्त बनाना; set one's teeth on edge, खटकना, अप्रिय लगना; नफ़रत* पैदा क०, अरुचि* उत्पन्न क०; —*v*., दाँत लगाना; दाँतेदार या दंतुर बना देना; पकड़ना; फँसाना। > टूथ

**tooth/ache,** दाँत का दर्द, दन्तशूल; **~-brush,** टूथब्रश; दातुन*, दातौन*; **~-comb,** महीन कंघी*। > टूथ्-एक

**toothed,** 1. दाँतोंवाला, दंतुल, दन्ती; 2. (*of wheel etc*.) दन्तुर, दन्तुरित, दाँतेदार, दंदानेदार। > टूथ्ट=टूद्ड

**toothful,** घूँट। > टूथ्-फ़ुल

**toothing,** 1 दन्तुरण; 2. (*of wall*) दाढ़ा; **~-plane,** धारी रन्दा। > टूथ्-इन्ग

**tooth/less,** दंतहीन; पोपला (*of mouth*); **~-mark,** दन्तक्षत; **~-paste, ~-powder,** मंजन; मिस्सी*; **~pick,** ख़िलाल*, दंतखोदनी*, दन्तकुरेदनी*; **~-plate,** दन्तपट्टिका*; **~-shell,** गजदन्त-कवची; **~some,** स्वादिष्ठ, ज़ायकेदार, मज़ेदार; **~wort,** दन्तिमूल।

**toothy,** 1. (*having large teeth*) दंतुला, दंतुर, दाँतू; 2. *see* TOOTHED। > टूथ्-इ

**tootle,** बाँसुरी* बजाना; हलके से भोंपू बजाता रहना। > टूटॅल

**top,** *n* , 1 (*summit*) शिखर, चोटी*; (*highest part*) शीर्ष, शीर्षभाग (*also of a page*), सिरा; 3. (*pl., leaves of turnip etc*.) पत्ते; 4. (*of a tree*) फ़ुनगी*, शिखर, सिरा; 5. (*of the head*) चाँद*; 6. (*of ground*) ऊपरी तह* या परत* या तल, 7. (*of table*) फलक; 8. (*upper part*) ऊपरी भाग; साज (*of a shoe*); 9. (*cover of a carriage*) टप*; 10. (*lid*) ढक्कन, ढकना; 11. (*highest rank, place*) शिखर, चोटी*; परमोत्कर्ष; सर्वोच्च पद; प्रथम स्थान; 12. (*utmost degree*) पराकाष्ठा*, चरम बिन्दु; 13. (*utmost intensity*) परम तेज़ी*, परम तीव्रता*; 14. (*choicest part*) सर्वोत्तम अंश; 15. (*platform of mast*) मचान; 16. (*buttons*) कलईदार बटन; 17. (*highest gear*) सब से ऊँचा गियर; 18. (*toy*) लट्टू; at the ~ of one's voice, ख़ूब चिल्लाकर; blow one's ~, आपे के बाहर होना; come to the ~, विशिष्टता* प्राप्त क०, from ~ to toe, सिर से पैर तक, एड़ी* से चोटी* तक; go over the ~, आक्रमण क०, में कूद पड़ना; on ~, ऊपर; sleep like a ~, गहरी नींद* सोना; —*adj* , 1. (*on top*) उपरला; ऊपरी; 2. (*in degree, intensity*) परम, चरम, सर्वोच्च, उच्चतम; 3. (*best*) सर्वश्रेष्ठ, सर्वोत्तम; 4. (*first*) सर्वप्रथम; ~ dog, मालिक; ~ hat, ऊँचा रेशमी हैट;—*v*., 1.(*put on*) ढकना (*a lid*); टोपी* लगाना (*a cap*); 2. (*remove top*) सिरा काटना; फ़ुनगियाना (*a tree*); छाँटना (*prune*); 3. (*reach top*) शिखर पर पहुँचना; 4. (*be first*) सर्वप्रथम होना; 5. (*surpass*) से बढ़कर या श्रेष्ठ होना (*in excellence*); से ऊँचा होना (*in height*); he ~s six feet, वह छः फ़ुट ऊँचा है; ~ **off,** पूरा क०, ~ **up,** पूरा या मुँह तक भरना। > टॉप

**topaz,** पुखराज, पुष्पराज, जबरजद। > टोपैज़

**top/-boots,** ऊँचा बूट; **~coat,** आवरकोट; **~-drawer,** सर्वोत्तम, सर्वश्रेष्ठ; पहले दरजे का; **~-dress,** खाद* बिछाना, फ़सल* में खाद* देना; **~-dressing,** बिछायी जाने वाली खाद*; ऊपरी लेप।

**tope,** *v.*, ख़ूब शराब* पीना; *n.*, 1. (*Buddhist*) स्तूप; 2. (*grove*) बाग़, फलोद्यान; 3. (*mango grove*) अमराई*। > टोप

**topee,** टोपी*। > टोप्-इ

**toper,** मद्यप, शराबी, नशेबाज़। > टोप्-अॅ

**topflight,** पहले दरजे का, उच्च कोटि* का, सर्वोत्तम। > टॉप्फ़्लाइट

**topful(l),** लबालब या मुँहामुँह भरा।

**tophaceous,** रेतीला; कंकड़ीला। > टॅफ़ेशॅस

**Tophet,** जहन्नुम; नरक। > टोफ़े'ट

**top/-heavy,** अस्थिर; डाँवाँडोल; **~-hole,** पहले दरजे का; बहुत बढ़िया।

**topi,** टोपी*। > टोप्-इ

**topiary art,** कर्तन-कला*। > टोप्-इअॅरि

**topic,** विषय, प्रसंग, प्रकरण, मज़मून। > टॉप्-इक

**topical,** 1. (*of the topic*) प्रासंगिक, प्राकरणिक; 2. (*timely*) सामयिक; 3. (*up-to-date*) आधुनिक; 4. (*local*) स्थानिक; सीमित। > टॉप्-इकॅल

**topknot,** 1. (*tuft of hair*) चोटी*; 2. (*of feathers*) कलगी*। टॉप्नॉट

**topmast,** दूसरा मस्तूल। > टॉप्मास्ट

**topmost,** सर्वोच्च। > टॉप्मोस्ट

**topnotch,** पहले दरजे का; सर्वोत्तम। > टॉप्नॉच

**topo/grapher,** स्थलाकृति-विशेषज्ञ; **~graphic,** स्थलाकृतिक; **~graphy,** स्थलाकृति*; स्थलाकृति-विज्ञान; स्थान-वर्णन। > टॅपॉग्रॅफ़ॅ; टॉपॅग्रैफ़्-इक; टॅपॉग्रॅफ़ि

**topology,** स्थान-विज्ञान। > टॅपॉलॅजि

**toponym,** स्थान-नाम; **~y,** स्थान-नाम-विद्या*। > टॉपॅनिम; टॅपॉन्-इमि

**topper,** *adj*, सर्वोत्तम; *n.*, ऊँचा रेशमी हैट। > टॉप्-अॅ

**topping,** पहले दरजे का, बहुत बढ़िया। > टॉप्-इन्ग

**topple,** (लरजकर) गिर पड़ना; गिरा देना। > टॉपॅल

**top/-priority,** सर्वप्राथमिकता*, **~-ranking,** सर्वोच्च; **~sail,** तिरकट सवर, गबर; **~-secret,** परमगुप्त; परमगोपनीय; **~-soil,** ऊपरी मिट्टी*, उपरिमृदा*।

**topsyturvy,** *adj.*, 1. (*upside-down*) उलटा-पुलटा; औंधा; 2. (*in disorder*) अस्तव्यस्त, बेतरतीब; तितर-बितर; —*adv.*, उलटे-पुलटे, औंधे; —*v.*, उलटना-पलटना, औंधाना। > टॉप्सिटॅ:व्-इ

**toque,** टोपी*। > टोक

**tor,** 1. (*rocky peak*) कूट; 2. (*hill*) पहाड़ी*। > टॉ:

**torah,** मूसा-संहिता*। > टॉ:र्-अॅ

**torch,** 1. मशाल*; electric ~, चोर-बत्ती*; 2. (*fig.*) प्रकाश-स्तंभ, पथप्रदर्शक; **~bearer,** मशालची; 3. (*fig.*) प्रकाश-स्तंभ। > टॉ:च

**torchon paper,** खुरदरा काग़ज़। > टॉ:शॉन

**torchwood,** नैवारी*, लोहजंघा, कोटागन्धाल। > टॉ:च्वुड

**torment,** *n.*, 1. यातना*, यन्त्रणा*; 2. (*anguish*) सन्ताप; 3. (*person*) कंटक; —*v.*, 1. यातना* देना, उत्पीड़ित क०; 2. (*harass*) सताना, तंग क०। > टॉ:मॅन्ट (*n.*); टॉ:मे'न्ट (*v.*)

**tormentil,** पंचपर्णी। > टॉ:मॅन्टिल

**tormentor,** उत्पीड़क; अत्याचारी, जालिम। > टॉ:मे'न्टॅ

**tormentress,** यन्त्रणा* देनेवाली*। > टॉ:मे'न्-ट्रिस

**tormina,** पेचिश*। > टॉ:म्-इनॅ

**torn between,** के द्वन्द्व में पड़ा हुआ, अन्तर्द्वन्द्व में ग्रस्त। > टॉ:न

**tornado,** 1. टॉरनेडो; 2. (*whirlwind*) बवण्डर, घूर्णवायु; 3. (*storm*) तूफ़ान; 4. (*fig.*) विस्फोट। > टॉ:नेडो

**torous, torose,** सूजा हुआ; उभरा हुआ, उभाड़दार। > टॉ:रॅस; टॅरोस

**torpedo,** *n.*, टॉरपीडो; *v.*, 1. टॉरपीडो मारना; 2. (*fig.*) व्यर्थ कर देना; बरबाद क०; नष्ट कर देना। > टॉ:पीडो

**torpid,** 1. (*sluggish*) तन्द्रालु, निष्क्रिय; निर्जीव, भावशून्य; आलसी, सुस्त, काहिल;

2. (*numb*) सुन्न, जड़, ठिठुरा हुआ; 3. (*dormant; of hibernating animals*) प्रसुप्त; ~**ity**, निर्जीवता*, आलस्य, सुस्ती*, काहिली*; जड़ता*, ठिठुराहट*; प्रसुप्ति*। > टॉ:प्-इड; टॉ:पिड्-इटि

**torpor,** 1. (*stupor*) जड़ता*, जड़िमा*; 2. (*indifference*) उदासीनता*; 3. (*sluggishness*) काहिली*, निष्क्रियता*, निर्जीवता*। > **टॉ:प्-अॅ**

**torquate(d),** कंठीदार। > **टॉ:क्वेट; टॉ:क्वेटिड**

**torque, torc,** 1. (गुँथे हुए सुनहले या रुपहले तारों की) कंठी*; 2. (*physics*) बल-आघूर्ण, ऐंठन*। > टॉ:क

**torre/faction,** तापन; शुष्कण; ~**fy,** 1. तपाना; 2. (*dry*) सुखाना। > टॉरिफ़ैक्शॅन; **टॉरिफ़ाइ**

**torrent,** 2. प्रचण्ड धारा*, वेगधारा* 2. (*torrential rain*) मूसलाधार वर्षा*; 3. (*fig.*) प्रवाह, बौछार*, झड़ी*; ~**ial,** 1. वेगवान्, वेगवती*; 2. (*made by a torrent*) वेगप्रवाही (संस्तरण, *bedding*)। > **टॉरॅन्ट**; टॉरे'न्शॅल

**torrid,** 1. (*very hot*) तप्त, बहुत गरम; 2. (*dried up*) सूखा; 3. (*ardent*) अतितीव्र, उत्कट; ~ zone, उष्ण कटिबन्ध; ~**ity,** उष्णता*; बड़ी गरमी*। > टॉरिड; टॉरिड्-इटि

**torsion,** मरोड़*, ऐंठन*; ~**al,** मरोड़ी। > **टॉ:शॅन; टॉ:शॅनॅल**

**torso,** 1. (*trunk of statue*) धड़-प्रतिमा*; 2. (*human trunk*) धड़; 3. (*fig.*) अपूर्ण रचना*; बिगाड़ी हुई रचना*। > **टॉ:सो**

**tort,** 1. (*damage*) हानि*, क्षति*, नुक़सान; 2. (*wrongful act*) अन्याय। > टॉ:ट

**tortile,** 1. (*twisted*) मरोड़ा हुआ, व्यावर्तित; 2. (*curved*) टेढ़ा, वक्र; 3. (*coiled*) कुण्डलित। > **टॉ:टाइल**

**tortious,** अन्यायपूर्ण। > **टॉ:शॅस**

**tortoise,** कछुआ, कच्छप, कमठ, कूर्म; land ~, स्थल-कच्छप: red streaked ~, साल कछुआ; starred ~, छतनहिया कछुआ; common roofed terrapin, रामानन्दी कछुआ; sea ~, समुद्री कच्छप: green sea turtle, (समुद्री) हरा कछुआ; hawk's beak turtle, बाज़ठोंठी कछुआ; water ~, जल-कच्छप: Ganges soft shell ~, सेवार कछुआ; southern soft shell ~, चिकना कछुआ; mud turtle, कछुई*; ~-**shell,** कर्पर। > **टॉ:टॅस**

**tortuosity,** टेढ़ा-मेढ़ापन; वक्रता*; कपट। > टॉ:टयूऑस्-इटि

**tortuous,** 1. (*winding*) टेढ़ा-मेढ़ा, चक्करदार; 2. (*crooked, curved*) टेढ़ा, वक्र; 3. (*deceitful*) कपटी, धूर्त, कुटिल; 4. (*of style*) अस्वाभाविक, आयासित। > **टॉ:ट्यूअॅस**

**torture,** *n.* 1. संतापन, उत्पीड़न; 2. (*pain*) यंत्रणा*, यातना*; 3. (*anguish*) सन्ताप; —*v.*, 1. शिकंजे में खिंचवाना, यंत्रणा* देना; उत्पीड़ित क०, सताना; बहुत अधिक कष्ट देना; 2. (*a text etc.; distort*) तोड़-मरोड़ कर अर्थ निकालना, खींच-तान* से अर्थ लगाना; ~**r,** संतापक, उत्पीड़क; अत्याचारी। > **टॉ:चॅ; टॉ:चॅरॅ**

**torturous,** सन्तापी; दुःखदायी। > **टॉ:चॅरॅस**

**torulose, torulous,** मनकामय। > **टॉर्यु/लोस,** ~**लॅस**

**torus,** 1. (*bot.*) पुष्पासन; 2. (*math.*) वृत्तज वलय। > **टॉ:रॅस**

**Tory,** टोरी, अनुदारदली। > **टॉ:र्-इ**

**tosh,** अनाप-शनाप, अण्डबण्ड। > टॉश

**toss,** 1. (*throw up*) उछालना; 2. (*throw*) फेंक देना, डाल देना; 3. (*jerk*) झटकना; ~ one's head, सिर झटकना, सिर झटककर उठाना; 4. (*throw about*) आलोड़ित क०; हचकोले खिलाना, हचकाना 5. (~ *up a coin*) सिक्का उछालना; 6. (*agitate*) हिलाना; हिलाना-डुलाना; 7. (*be agitated*) हिलना-डुलना, अशान्त होना; लहरें* मारना, तरंगित होना (*of sea*); 8. (*swing*) झूमना (*of branches*); 9. (*pitch, of ship*) डूबना-उतराना; 10. (*roll about restlessly*) करवटें* बदलता रहना; 11. (*be flung about*) हचकोले खाना; ~ oars, चप्पू ऊपर उठाना; ~ **off,** 1. (*a drink*) पी डालना, चढ़ा जाना; 2. (*work*)

आसानी* से या जल्दी कर डालना; —*n*., उछाल*, उत्क्षेप; टॉस, सिक्का उछालकर निर्णय, उत्क्षेप-निर्णय; झटका; हचकोला; take a ~, घोड़े से गिर जाना। > टॉस

**tot,** *n*., 1. नन्हा बच्चा; 2. (*of liquor*) शराब* का घूँट; 3. (*small quantity*) अल्पमात्रा*; 4. (*total*) जोड़, योग; —*v.t.*, योग निकालना; —*v.i.*, कुल योग होना, तक बढ़ जाना। > टॉट

**total,** *adj*., 1. (*complete*) पूरा, पूर्ण, संपूर्ण, समग्र; समूचा, सारा, कुल; 2. (*absolute*) निरा, नितान्त, निपट; ~ eclipse ख-ग्रास, पूर्णग्रहण; ~ loss, कुल हानि*; ~ war, सर्वांगिक युद्ध; —*n*., जोड़, योग, जमा*, मीज़ान*; grand ~, सर्वयोग; —*v*., जोड़ निकालना; तक बढ़ जाना; कुल जोड़ होना। > टोटॅल

**totalitarian,** *adj*., सर्वसत्तात्मक; एकदलीय; ~ state, सर्वसत्तात्मक राज्य; —*n*., एकदलवादी; सर्वसत्तावादी, सर्वाधिकारवादी; **~ism,** सर्वसत्तावाद, सर्वाधिकारवाद; एकदलवाद; एकदलीय शासन-पद्धति*। > टोटैलिटे'अँर्/इअँन, ~इअँनिज़्म

**totality,** 1. (*entirety*) सम्पूर्णता*, साकल्य, समग्रता*; समष्टि*; 2. (*total amount*) कुल जोड़। > टोटैल्-इटि

**tota/lization,** राशीकरण; **~lizator, ~lizer,** योगमापी; **~lize,** योग निकालना। > टोटॅलाइज़ेशॅन; टोटॅ/लाइज़ेटॅ, ~लाइज़ॅ, ~लाइज़

**totally,** पूर्ण रूप से, पूर्णरूपेण, पूर्णतः, सर्वतः, सर्वथा। > टोटॅलि

**tote,** 1. (*carry, haul*) ढोना, वहन क०, ले जाना; 2. (*a gun*) अपने पास रखना। > टोट

**totem,** टोटेम, गणचिह्न; **~ic,** टोटेम का; टोटेमवादी; **~ism,** टोटेमवाद; **~istic,** टोटेमवादी। > टोटॅम; टॅटे'म्-इक; टोटॅमिज़्म; टोटॅमिस्-टिक

**tother,** दूसरा। > टॅदॅ

**totidem verbis,** इन्हीं शब्दों में। > टॉट्-इडे'म वॅ:ब्-इस

**toties quoties,** हर बार*। > टोश्-इ-ईस क्वोश्-इ-ईस

**totter,** 1. लड़खड़ाना, डगमगाना, लरजना; 2. (*be unsteady*) डाँवाँडोल होना; 3. विनाश के कगार पर खड़ा होना; **~y,** डाँवाँडोल; अस्थिर। > टॉट्-अँ

**touch,** *v*., 1. (*of physical contact*) स्पर्श क०, छूना; 2. (*strings of musical instr.*) छेड़ना, छूना; 3. (*cause to ~*) स्पर्श कराना, छुलाना; 4. (*be or come in contact*) मिलना, मिला हुआ या सटा हुआ होना; 5. (*a bell*) दबाना; 6. (*reach*) तक पहुँचना; 7. (*approach in excellence*) की बराबरी* क०; 8. (*a painting, drawing*) पर कूँची* या पेंसिल* फेरना; 9. (*impress, affect*) प्रभावित क०, पर गहरा प्रभाव डालना; पर असर क०; द्रवीभूत क०, पिघलाना, का हृदय छू लेना; उत्तेजित क०; 10. (*a subject*) छूना; ज़िक्र क०, चर्चा* चलाना; 11. (*concern*) से संबंध या सरोकार रखना; 12. (*a port, ~ at, call at*) ठहरना, लंगर क०, जाना; 13. (*injure slightly*) हलकी क्षति* पहुँचाना; 14. (*obtain*) पाना; 15. (*borrow, ~ somebody for*) से उधार लेना; 16. (*deal with, cope with*) सुलझाना, निपटाना; **~ down,** 1. (*land*) उतरना; 2. (*rugby*) अंक बनाना (गोल के पीछे गेंद से ज़मीन* छूना); **~ off,** 1. (*cause to explode*) दागना, दाग देना; 2. (*a sketch*) झटपट बना लेना; **~ on, ~ upon,** का उल्लेख क०, की चर्चा* चलाना; पर थोड़ा सा प्रकाश डालना; **~ up,** 1. ठीक कर देना, दुरुस्त क०; 2. (*a painting, writing*) पूरा क०, अंतिम रूप देना; 3. (*whip*) चाबुक मारना; 4. (*excite, jog*) जागरित क०; —*n*., 1. (*fact of touching*) स्पर्श; संस्पर्श (*more fully*); संसर्ग (*contact*); 2. (*act of touching*) स्पर्श, स्पर्शन; 3. (*sense of touch*) स्पर्श, स्पर्शना*; 4. (*stroke*) स्पर्श (*with brush*); घसीट* (*with pen*); 5. (*trace*) पुट (*also fig.*); थोड़ा-सा, अल्पमात्रा* (*small quantity*); a ~ of fever, हलका बुख़ार; 6. (*test*) जाँच*; put to the ~, जाँचना; 7. (*style, technique*) शैली*, ढंग, तरीक़ा; 8. (*communication, in ~, out of ~*) संपर्क, संबंध; मेल-जोल (*social relations*); a

near ~, बाल-बाल बचाव; at a ~, स्पर्श-मात्र से। > टॅच

**touchable,** स्पृश्य, स्पर्शग्राह्य। > टॅचॅबॅल

**touch-and-go,** *adj.*, 1. (*risky*) ख़तरनाक; 2. (*uncertain*) नितान्त अनिश्चित; 3. (*cursory*) सरसरी; —*n.*, ख़तरनाक हालत*; अनिश्चय।

**touched,** 1. प्रभावित; द्रवित; 2. (*demented*) किंचित विक्षिप्त। > टॅच्ट

**touchhole** (*of gun*), प्याला। > टॅच्होल

**touchiness,** चिड़चिड़ापन, तुनकमिज़ाजी*। > टॅचिनिस

**touching,** *adj.*, 1. मर्मस्पर्शी, हृदयग्राही, हृदयस्पर्शी; 2. (*pathetic*) कारुणिक; —*prep.*, के विषय में; —*n.*, स्पर्श। > टॅचिन्ग

**touchline,** पार्श्व-रेखा*।

**touch-me-not,** गुलमेंहदी*।

**touchstone** (*lit. and fig.*), कसौटी*, निकष। > टॅच्स्टोन

**touchwood,** सड़ी या पुरानी लकड़ी*। > टॅच्वुड

**touchy,** 1. (*irritable*) चिड़चिड़ा, तुनकमिजाज; 2. (*oversensitive*) अतिसंवेदनशील, भावुक; 3. (*delicate*) अतिसुकुमार। > टॅचि

**tough,** 1. (*as leather*) चीमड़, चिमड़ा; 2. (*strongly made*) मज़बूत; पक्का; 3. (*stiff*) कड़ा, सख़्त; 4. (*robust*) तगड़ा, हट्टा-कट्टा; तितिक्षु (*hardy*); 5. (*rough, brutal, violent*) उद्दण्ड, उजड्ड; उग्र; 6. (*ruthless*) बेरहम, निष्ठुर; कठोर; 7. (*stubborn*) हठीला, अड़ियल, ज़िद्दी; 8 (*difficult to do*) कठिन, दुष्कर, दुःसाध्य, मुश्किल; —*n.*, गुण्डा। > टॅफ़

**toughen,** कड़ा, सख़्त आदि (*see* TOUGH) बनना या क०। > टॅफ़ॅन

**toughness** (*see* TOUGH), चीमड़पन; मज़बूती*; कड़ापन, सख़्ती*, कड़ाई*; तगड़ापन; उद्दण्डता*, उग्रता*; बेरहमी*, निष्ठुरता*; हठीलापन; कठिनाई*, मुश्किल*। > टॅफ़्-निस

**toupee, toupet,** कृत्रिम बाल। > टूपी; टूप्-ए

**tour,** *n.*, 1. (*for inspection*) दौरा, परिक्रम; 2. (*as a tourist*) पर्यटन, यात्रा*; 3. (*excursion, ramble*) सैर*, भ्रमण; 4. (*spell of duty*) दौर; ~ de force, कमाल, चमत्कार; —*v.*, दौरा, यात्रा*, सैर* या भ्रमण क०। > टुअॅ

**tourbillion,** चरखी*। > टुअॅबिल्यॅन

**tourist,** पर्यटक। > टुअॅर्-इस्ट

**tourism,** पर्यटन। > टुअॅर्-इज़्म

**tourmaline,** तुरमली*। > टुअॅमॅलिन

**tournament,** 1. (*tourney*) नेजाबाज़ी*; 2. खेल-प्रतियोगिता*। > टॅः = टुअॅर्नॅमॅन्ट

**tourniquet,** रक्तबन्ध। > टुअॅन्-इ-के = टुअॅन्-इ-के'ट

**tousle,** अस्तव्यस्त कर देना; उलट-पुलट कर देना। > टाउज़ॅल

**tousy,** अस्तव्यस्त। > टाउज़्-इ

**tout,** ग्राहक जुटाना, दलाली* क०; ~ **round,** घुड़दौड़* के विषय में गुप्त जानकारी* प्राप्त क०; —*n.*, दलाल; (घुड़दौड़* के विषय में) गुप्त सूचना* देनेवाला। > टाउट

**tow,** *n.*, 1. मोटा सन; 2. (*being towed*) खिंचाव; 3. (*towing*) खिंचाई*, खिंचावट*; have (take) in ~, अपने पास रखना; वश में रखना (या क०), नियंत्रित क०; की ज़िम्मेवारी* लेना; —*v.*, 1. (*pull*) खींचना; 2. (*drag*) घसीटना; **~age,** खिंचाई*, नौकर्षण(-शुल्क), **~(ing)-line, ~(ing)-rope,** गून*; **~(ing)-net,** महाजाल। > टो

**towards, toward,** 1. की ओर*, की दिशा* में; 2. (*as regards*) के विषय में; के प्रति; 3. (*for the purpose of*) के लिए, के हेतु; 4. (*near*) के आसपास, के निकट। > टॉःड्ज़, टोअॅड्ज़, ट्वॉःड्ज़; टुवॉःड्ज़

**towel,** *n.*, तौलिया; अँगोछा, गमछा (*small*); throw in the ~, हार* मानना; —*v.*, 1. (तौलिये से) पोंछना या शरीर पोंछना; 2. (*thrash*) ख़ूब मारना। > टाउ-अॅल=टाउ-इल

**tower,** *n.*, 1. टावर, मीनार*, लाट*; बुर्ज (*also bastion*); 2. (*fortress*) क़िला, गढ़, दुर्ग, कोट; ~ of strength, (पक्का) सहारा, विश्वस्त सहायक; ivory ~, अलगाव,

पार्थक्य, विविक्ति*; —*v.*, ऊँचा उठना या चढ़ना; ~ **above,** 1. बहुत ऊँचा होना; 2. (*fig.*) से बढ़कर होना; ~**ing,** 1. बहुत ऊँचा, बुलन्द; 2. (*violent*) उग्र, अतितीव्र, प्रचण्ड। > टाउ-अँ

**town,** 1. शहर, नगर, टाउन; 2. (*small* ~) नगरी*, पुर, क़सबा, पत्तन; go to ~, रंगरलियाँ* मनाना; फूले न समाना; खुले हाथों ख़र्च क०; man about ~, विट; ~ **area,** नगर-क्षेत्र; ~ **clerk,** नगरपालिका* का मुंशी; ~ council, नगरपालिका*; ~ councillor, नगरपाल; ~ **crier,** ढँढोरची, ढँढोरिया, मुनादी* करनेवाला; ~ **hall,** टाउन-हाल, नगर-भवन; ~**-planner,** नगर-निवेशक; ~**-planning,** नगर-आयोजन; ~**ship,** नगर-क्षेत्र; ~**sman,** ~**sfolk,** ~**speople,** शहरी, नगरी, नगरवासी; पुरवासी; ~ **talk,** अफ़वाह*। > टाउन

**towy,** सन जैसा। > टो-इ

**toxaemia,** विषाक्तता*, विषरक्तता*। > टॉक्सीम्-इअँ

**toxic,** 1. (*of poison*) विष का, वैषिक; 2. (*poisonous*) विषैला, ज़हरीला, विषाक्त; 3. (*caused by poison*) वैषिक, विष-जन्य। > टॉक्स्-इक

**toxicant,** *adj.*, विषैला; *n.*, विष। > टॉक्स्-इकॅन्ट

**toxicity,** विषाक्तता*। > टॉक्-सि-सि-टि

**toxico/logical,** विषवैज्ञानिक; ~**logist,** विष-विज्ञानी; ~**logy,** विष-विज्ञान। > टॉक्सिकॅलॉजिकॅल; टॉक्सिकॉलॅ/जिस्ट, ~जि

**toxicomania,** विषोन्माद। > टॉक्सिकॅमेन्यॅ

**toxicosis,** विषजन्य रोग। > टॉक्सिकोस्-इस

**toxin,** जीव-विष। > टॉक्स्-इन

**toxiphobia,** विषभीति*। > टॉक्सिफ़ोब्यॅ

**toxo/philite,** धनुर्द्धर, तीरंदाज़, कमनैत; ~**phily,** धनुर्विद्या*, तीरंदाज़ी*। > टॉक्सॉफ़्/इलाइट, ~इलि

**toy,** *n.*, खिलौना (*also fig.*); *v.*, 1. खेलना, खेलवाड़ क०; 2. (*fondle*) पर हाथ फेरना; 3. (*with food*) टूँगना; 4. (*with a subject*) ऊपरी तौर से दिलचस्पी* लेना। > टॉइ

**trace,** *n.*, 1. (*of harness*) जोत*; in the ~s, जुता हुआ; काम में जुता हुआ; kick over the ~s, विद्रोह क०, अनुशासन भंग करना, उत्पात, उपद्रव या ऊधम मचाना; 2. (*track*) खोज*; पदांक, पदचिह्न (*footprint*); 3. (*sign, mark*) चिह्न, निशान; संकेत; अवशेष (*vestige*); 4. (*small quantity*) अल्पमात्रा*, लेश, लवलेश; पुट; ~ elements, सूक्ष्ममात्रिक तत्त्व; keep ~ of, खोज-ख़बर* लेता रहना; lose ~ of, ध्यान से उतरना; —*v.*, 1. (*sketch*) रूपरेखा* प्रस्तुत क०, ख़ाका उतारना; खींचना; 2. (*write*) लिखना, कठिनाई* (मुश्किल*) से लिखना; 3. (*on transparent paper*) अनुरेखण क०, अनुरेखित क०; 4. (*track*) खोज* पर चलना; 5. (*a path*) पर चलना; 6. (*find out*) का पता लगाना; खोज निकालना; 7. (*describe*) वर्णन क०; अंकित क०; विकास की रूपरेखा* प्रस्तुत क०; ~ back to, से सम्बन्ध मिलाना। > ट्रेस

**traceable,** अनुमार्गणीय। > ट्रेसॅबॅल

**traceless,** खोज-मिटा। > ट्रेस्-लिस

**tracer,** खोजी, अन्वेषक; अनुरेखक; अनुज्ञापक; ~ bullet, चमकदार गोली*; ~ element, अनुज्ञापक तत्त्व। > ट्रेसँ

**tracery,** अलंकरण; नक़्क़ाशी*। > ट्रेसॅरि

**trachea,** 1. (*windpipe*) श्वासप्रणाल; 2. (*duct*) वाहिका*। > ट्रॅ-की-अँ = ट्रेक्-इ-अँ

**tracheid,** वाहिनिका*। > ट्रे-कि-इड

**tracheitis,** श्वासनली-शोथ। > ट्रे-कि-आइट्-इस

**tracheotomy,** श्वासनलीच्छेदन। > ट्रे-कि-ऑटॅमि

**trachoma,** रोहा। > ट्रॅकोम्-अँ

**trachyte,** ट्रेकाइट। > ट्रैकाइट

**tracing,** अनुरेखण; ~-paper, अनुरेखण-काग़ज़। > ट्रेसिन्ग

**track,** *n.*, 1. (*trail*) खोज*; पदांक, चरण-चिह्न, पदचिह्न (*footprints*); 2. (*path*) पगडण्डी*, रास्ता; 3. (*beaten* ~) लीक*; 4. (*course*) पथ, मार्ग; 5. (*of railway*) पटरी*, रेलपथ; 6. (*wheelband*) चक्र-पट्टी*; 7. (*distance between wheels*)

चक्रान्त्र; be off the ~, ग़लत रास्ते पर होना (*also fig.*); विषयान्तर क०; be on somebody's ~s, पीछा क०; cover up one's ~s, खोज* मिटाना; छिपकर काम क०; he has a one-~ mind, उसका दिमाग़ एक ही लीक* पर दौड़ता है; वह एक ही विषय में दिलचस्पी* लेता है; in one's ~s, वहीं पर; keep ~ of, में दिलचस्पी* लेना, की खोज-ख़बर* रखना, पर दृष्टि* रखना; से सम्पर्क बनाये रखना; lose ~ of, ध्यान से उतरना; सम्पर्क छूट जाना; off the beaten ~, असामान्य; मौलिक; अज्ञात, कम प्रसिद्ध; —*v.*, 1. खोज* पर चलना; 2. का पता लगाना, खोज निकालना; 3. (*capture*) पकड़ लेना; 4. (*tow*) खींचना। > ट्रैक

**trackage,** 1. (*towing*) कर्षण; 2. (*of railway*) रेलपथ(-परिमाण)। > ट्रैक्-इज

**track-clearer,** इंजनछाज।

**tracker,** 1. खोजी; 2. (*rod*) योजक डण्डा। > ट्रैक्-अ

**trackless,** पथविहीन। > ट्रैक्-लिस

**tract,** 1. (*region*) भूभाग, प्रदेश, इलाक़ा; 2. (*anatomy*) क्षेत्र; digestive ~, पाचन क्षेत्र; 3. (*pamphlet*) पुस्तिका*। > ट्रैक्ट

**tract/ability,** वश्यता*, विनय*; **~able,** वश्य, विनीत। > ट्रैक्टॅबिल्-इटि; ट्रैक्टॅबॅल

**tractate,** 1. प्रबन्ध; 2. (*tract* पुस्तिका*। > ट्रैक्टेट

**traction,** कर्षण, संकर्षण > ट्रैकशॅन

**tractive,** कर्षक। > ट्रैक्-टिव

**tractor,** ट्रैक्टर, कर्षित्र। > ट्रैक्-टॅ

**trade,** *v.*, 1. व्यापार क०; लेन-देन क०; 2. (*barter*) अदला-बदली* क०; का सौदा क०; बेचना; 3. (*carry merchandize*) माल ढोना या वहन क०; ~ on, से अनुचित लाभ उठाना; —*n.*, 1. (*commerce*) व्यापार, तिजारत*; 2. (*retail business*) दुकानदारी*; 3. (*occupation*) व्यवसाय, पेशा; 4. (*skilled craft*) शिल्प, दस्तकारी*, कारीगरी*; 5. व्यवसायी(-समुदाय); 6. (*pl.*, ~ *wind*) व्यापारिक पवन, तिजारती हवा*; ~ mark, मार्का, मारका; ~ name, व्यापारिक नाम, ~ price, थोक भाव; ~ union, व्यवसाय-संघ; मज़दूर-संघ, श्रमिक-संघ; **~-unionism,** श्रमिकसंघवाद; **~-unionist,** श्रमिक-संघी। > ट्रेड

**trader,** व्यापारी; व्यापारिक जहाज़। > ट्रेड्-अॅ

**tradesman,** व्यापारी; दुकानदार। > ट्रेड्ज़्मॅन

**tradition,** 1. परम्परा*; आम्नाय; 2. (*Hindu*) स्मृति*; 3. (*Muslim*) हदीस*; **~alism,** परम्परावाद; **~alist,** परम्परावादी; **~al,** परम्परागत, पारंपरिक। > ट्रॅडि/शॅन, ~शॅनॅलिज़म, ~शॅनॅलिस्ट

**traditor,** विश्वासघाती। > ट्रैड्-इ-टॅ

**traduce,** 1. (*abuse*) निन्दा* क०; 2. (*calumniate*) मिथ्यापवाद क०, झूठी निन्दा* क०; 3. (*misrepresent*) का अयथार्थ रूप प्रस्तुत क०। > ट्रॅड्यूस

**traducianism,** जीवानुवंशिकता*, देहात्म-सहजननवाद। > ट्रॅड्यूसिअॅनिज़्म

**traffic,** *v.*, 1. का व्यापार क०; अवैध (*illegal*) व्यापार क०; 2. (*barter*) अदला-बदली* क०; 3. बेचना, का सौदा क०; ~ on, से अनुचित लाभ उठाना; —*n.*, 1. (*movement of vehicles*) यातायात; 2. (*trade*) व्यापार; अवैध व्यापार; ~ circle, यातायात परिपथ; ~ island, यातायात चक्कर। > ट्रैफ़्-इक

**trafficker,** अवैध व्यापारी। > ट्रैफ़्-इकॅ

**tragacanth,** कटीरा, कतीरा। > ट्रैगॅकैन्थ

**tragedian,** त्रासदी-कार; त्रासदी-अभिनेता। > ट्रॅजीड्-इअॅन

**tragedy,** 1. त्रासदी*, दुःखान्त नाटक, दुःखान्तिकी*; 2. (*calamity*) दुःखद घटना*, महाविपदा*, दारुण विपत्ति*, विनिपात। > ट्रैजिडि

**tragic(al),** 1. (*of play*) दुःखान्त, त्रासिक; 2. (*of tale, scene, etc.*) कारुणिक; दुःखद; 3. (*calamitous*) अनर्थकारी; 4. (*sad*) दुःखपूर्ण; 5. (*fatal*) सांघातिक, घातक। > ट्रैजिक; ट्रैजिकॅल

**tragicomedy,** त्रासिक कामदी*। > ट्रैजिकॉम्-इडि

**trail,** *n.*, 1. (*appendage*) पुछल्ला; 2. (*track*) खोज*; चरणचिह्न (*footsteps*); 3. (*path*) पगडण्डी*, रास्ता; पथ; —*v.*,

1. (*drag*) घसीटना, खींचना; 2. (*be dragged*) घसिटना, घसीटा जाना; 3. (*track*) की खोज* पर चलना; 4. (*straggle*) फैल जाना; 5. (*tread down*) कुचलना; ~ arms, तोल शस्त्र; **~er,** 1. घसीटनेवाला ··· (*see* TRAIL *v.*); 2. (*vehicle*) ट्रेलर, अनुयान; 3. (*plant*) भूस्तारी; 4 (*film*) ट्रेलर, फ़िल्म* की झलकियाँ*; **~-blazer,** अग्रसर, पुरोगामी; **~-net,** महाजाल। > ट्रेल

**train,** *v.*, 1. (*teach*) शिक्षा* देना, सिखाना, सिखलाना; 2. (*in a particular profession or skill*) प्रशिक्षित क०, प्रशिक्षण देना; 3. (*in athletics etc.*) अभ्यास क० या कराना; 4. (*an animal*) सधाना; 5. (*a plant*) अनुवर्धन क०; 6. (*a gun*) (निशाने) पर लगाना, से (किसी पर) निशाना बाँधना; —*n.*, 1. रेलगाड़ी*, गाड़ी*, ट्रेन*; 2. (*of dress etc.*) पुछल्ला; छोर; 3. (*retinue*) परिकर; 4. (*a group in line*) ताँता, क़तार*, पंक्ति*; कारवाँ (*caravan*); 5. (*series, of events etc.*) ताँता, सिलसिला, अनुक्रम; 6. (*of thought*) धारा*, सिलसिला; 7. बारूद* की पंक्ति*; in ~, तैयार। > ट्रेन

**train/able,** प्रशिक्षणीय; **~ed,** प्रशिक्षित; **~ee,** प्रशिक्षार्थी; **~er,** प्रशिक्षक; अभ्यास करानेवाला; सधानेवाला। > ट्रेनॅबॅल; ट्रेन्ड; ट्रेनी; ट्रेन्-अॅ

**training,** प्रशिक्षण; अभ्यास; **~-college,** प्रशिक्षण-महाविद्यालय; in ~, दुरुस्त। > ट्रेन्-इन्ग

**traipse,** *see* TRAPES. > ट्रेप्स

**trait,** विशेषता*, विशेषक। > ट्रे = ट्रेट

**traitor,** विश्वासघाती; देशद्रोही। > ट्रेट्-अॅ

**traitorous,** 1. (*of a person*) विश्वासघातक; बेईमान; 2. विश्वासघातात्मक; देशद्रोहात्मक। > ट्रेटॅरॅस

**traitress,** विश्वासघातिनी*। > ट्रेट्रिस

**trajectory,** 1. (*of missile*) प्रक्षेप-पथ; 2. (*math.*) समछेदी, संछेदी। > ट्रॅजे'क्टॅरि = ट्रैज्-इक्टॅरि

**tram,** 1. (*vehicle*) ट्राम*; 2. (*car*) गाड़ी*; 3. (*silk thread*) बटा हुआ रेशमी धागा। > ट्रैम

**trammel,** *n.*, 1. (*net*) जाल; 2. (*shackle*) बेड़ी*, पाबन्द; 3. (*also pl., impediments*) बेड़ियाँ*, बन्धन; 3. (*pot-hook*) कड़ा; 4. (*beam-compass*) दण्ड-परकार; 5. (*to draw ellipses*) दीर्घवृत्त-परकार; —*v.*, 1. (*hamper*) में बाधा* डालना, पर रोक* लगाना; बेड़ियाँ* डालना; 2. (*catch*) फँसाना। > ट्रैमॅल

**tramontane,** *adj.*, 1. पर्वतों के उस पार का, पारपर्वतीय, पर्वतपारीय; 2. (*foreign*) विदेशी; 3. (*barbarous*) बर्बर; —*n.*, 1. विदेशी; 2. (*stranger*) अजनबी। > ट्रॅमॉन्टेन

**tramp,** *v.*, 1. धब-धब* करते हुए चलना; 2. (*travel on foot*) पैदल चलना, भ्रमण क० या पार क०; पद-यात्रा* क०; 3. (*as a vagabond*) आवारा फिरना, मारा-मारा फिरना, आवारगी* क०; 4. (*trample*) कुचलना; —*n.*, 1. (*sound*) धब-धब*; 2. पद-यात्रा*; 3. (*person*) आवारागर्द; 4. (*ship*) माल-जहाज़। > ट्रैम्प

**trample,** 1. कुचलना, रौंदना, खूँदना; 2. (*fig.*) पर ठोकर* मारना, पर आघात क०। > ट्रैम्पॅल

**trance,** 1. (*ecstasy*) भाव-समाधि*, समाधि*, हाल; 2. आत्मविस्मृति*; 3. (*unconsciousness*) बेहोशी*, मूर्च्छा*; 4. (*catalepsy*) स्तब्धता*, स्तब्धि*। > ट्रान्स

**tranquil,** 1. (*calm*) प्रशान्त, शान्त; 2. (*peaceful*) शान्तिमय; **~lity,** प्रशान्ति*; **~lize,** शान्त क० या हो जाना; **~lizer,** प्रशान्तक। > ट्रैन्ग्-क्विल; ट्रैन्ग्-क्विल्-इ-टि; ट्रैन्ग्-क्वि/लाइज़, ~लाइज़ॅ

**trans-,** *pref.*, के पार, उस पार का, पार-; के परे, परा-।

**transact,** 1. (*carry out*) पूरा क०, सम्पादित क०; 2. (*do business*) कारबार क०, व्यवसाय क०। > ट्रैन्ज़ैक्ट

**transaction,** 1. (*performing*) कार्य-सम्पादन, सम्पादन; कारवाई*; 2. (*business* ~) पणाया*, सौदा; 3. (*affair*) मामला; 4. (*pl.*) कार्यविवरण। > ट्रैन्ज़ैक्शॅन

**transalpine,** पार-आल्पीय। > ट्रैन्ज़ैल्पाइन

**transatlantic,** पार-अटलांटिक।
> ट्रैन्ज़ॅट्लैन्-टिक

**trans/calency,** ऊष्माचालकता*; **~calent,** ऊष्माचालक।
> ट्रैन्स्केलॅन्सि; ट्रैन्स्केलॅन्ट

**transceiver,** प्रेषाभिग्राहित्र। > ट्रैन्सीव्-ॲ

**transcend,** 1. (*excell*) से बढ़कर होना, से श्रेष्ठ होना; 2. (*exceed*) से अधिक होना, से आगे बढ़ना; 3. (*go beyond range etc.*) के परे होना। > ट्रैन्से'न्ड

**transcend/ence,** उत्कर्ष; ज्ञानातीतत्व; अनुभवातीतत्व; लोकातीतत्व; **~ent,** 1. (*excellent*) श्रेष्ठ, उत्कृष्ट, अत्युत्तम; 2. (*unknowable*) ज्ञानातीत; 3. (*beyond experience*) अनुभवातीत; इन्द्रियातीत; 4. (*beyond material universe*) लोकातीत।
> ट्रैन्से'न्/डॅन्स, ~डॅन्ट

**transcendental,** 1. (*transcendent*) अनुभवातीत; 2. (*intuitive*) अन्तर्ज्ञात; 3. (*supernatural*) लोकोत्तर; 4. (*speculative*) मीमांसात्मक; 5. (*abstruse*) गूढ़, दुरूह, दुर्बोध; 6. (*math.*) अबीजीय; **~ism,** अन्तर्ज्ञानवाद।
> ट्रैन्सॅन् = ट्रैन्से'न्डे'न्/टॅल, ~टॅलिज़्म

**transcontinental,** पारमहाद्वीपी।
> ट्रैन्स्कॉन्टिने'न्टॅल

**transcribe,** 1. (*copy out*) (नक़ल*) उतारना, प्रतिलिपि* क०; 2. (*from notes*) प्रतिलेखन क०, पूरी प्रतिलिपि* तैयार क०; 3. (*in another script*) लिप्यन्तरण क०; 4. (*record*) अभिलेखन क०; 5. (*music*) अन्य वाद्य के लिए तैयार क०; **~r,** प्रतिलिपिक। > ट्रैन्स्क्राइब; ट्रैन्स्क्राइब्-ॲ

**transcript,** प्रतिलिपि*, नक़ल*; **~ion,** 1. (*act*) प्रतिलेखन; 2. प्रतिलिपि*।
> ट्रैन्-स्क्रिप्ट; ट्रैन्-स्क्रिप्-शॅन

**transect,** आड़े काटना; **~ion,** अनुप्रस्थ परिच्छेद। > ट्रैन्से'क्ट; ट्रैन्से'क्शॅन

**transept,** अनुप्रस्थ भाग, आड़ा बाजू।
> ट्रैन्से'प्ट

**transfer,** *v.*, 1. (*general, also abstract meaning*) अन्तरण क०, अंतरित क०; 2. (*to another office or place*) बदली* क०, स्थानान्तरित क०, तबादला क०, दूसरी जगह* ले जाना या भेजना; 3. (*hand over to another*) हस्तांतरित क०; दूसरे के नाम लिखवाना; देना, सौंपना; 4. (*to another account*) अंतरित क०; दूसरे खाते में लिखवाना; 5. (*printing*) अनुचित्रित क०; 6. गाड़ी* बदलना; *—n.*, अंतरण; बदली*, स्थानान्तरण, तबादला; हस्तान्तरण; अनुचित्रण, अनुमुद्रण; अन्तरणपत्र; अंतरित सिपाही; **~-certificate,** अन्तरण-प्रमाणक। > ट्रैन्स्फ़ः (*v.*); ट्रैन्स्फ़ः (*n.*)

**transfer/able,** अन्तरणीय; स्थानान्तरणीय; हस्तान्तरणीय; **~ee,** 1. अन्तरिती; 2. (*who is changed*) अंतरित व्यक्ति; **~ence,** अन्तरण; स्थानान्तरण; हस्तान्तरण; **~or, ~rer,** अंतरितक; **~red,** अंतरित; **—epithet,** विशेषण-विपर्यय।
> ट्रैन्स्फ़ॅरॅबॅल; ट्रैन्स्फ़ॅरी; ट्रैन्स्/फ़ॅरॅन्स, ~फ़ॅरॅ; ट्रैन्स्फ़ः:र्-ॲ

**trans/figuration,** रूपान्तरण; **~figure,** 1. रूपान्तरित क०; 2. (*glorify*) महिमान्वित क०। > ट्रैन्स्-फ़िग्यूरेशॅन; ट्रैन्स्-फ़िग्-ॲ

**transfix,** 1. बींधना, छेदना, बेधना, भेदन क०; 2. (*fig.*) स्तंभित, हक्का-बक्का, भौचक्का या आश्चर्यचकित कर देना; **~ion,** बेधन, वेधन, छेदन। > ट्रैन्स्-फ़िक्स; ट्रैन्स्-फ़िक्-शॅन

**transform,** बदल देना; बदल जाना; रूप, आकृति*, स्वभाव, स्वरूप बदल देना या बदल जाना; **~able,** परिवर्तनीय; रूपान्तरणीय।
> ट्रैन्स्फ़ॉःम; ट्रैन्स्फ़ॉःमॅबॅल

**transformation,** 1. (*act*) रूपान्तरण (*also math., chem.*); 2. (*new state*) रूपान्तर; 3. (*change*) परिवर्तन; 4. (*complete change*) कायापलट; 5. (*of insects*) कायान्तरण; 6. (*electricity*) परिणमन।
> ट्रैन्स्फ़ॅमेशॅन

**transform/ative,** रूपान्तरकारी; रूपान्तरात्मक; **~ed,** रूपान्तरित।
> ट्रैन्स्फ़ॉःमॅटिव; ट्रैन्स्फ़ॉःम्ड

**transformer,** 1. रूपान्तरकर्ता; परिवर्तक; 2. (*electricity*) परिणामित्र।
> ट्रैन्स्-फ़ॉःम्-ॲ

**transformism,** विवर्तनवाद, विकासवाद।
> ट्रैन्स्-फ़ॉःम्-इज़्म

**trans/fuse,** *v.*, 1. (दूसरे पात्र में) उँडेलना; 2. (*blood*) रुधिर-आधान कराना; 3. (*inject*)

भर देना; 4. (*fig.*) मन में बैठाना; का संचार क०; 5. (*make permeate*) में व्याप्त क०; **~fusion,** उँडेलना; **रक्त-आधान; —** tissue, संचरण-ऊतक; **~fusive,** संचारी। > ट्रैन्स्‌फ़्यूज़; ट्रैन्स्‌फ़्यूश़ज़ॅन; ट्रैन्स्‌फ़्यूस्-इव़

**transgress,** 1. (*a limit etc.*) अतिक्रमण क०, उल्लंघन क०; 2. (*one's authority*) अतिचार क०; 3. (*a law*) भंग क०, उल्लंघन क०; 4. (*sin*) पाप क०, अपराध क०; **~ion,** अतिक्रमण, उल्लंघन; अतिचार; भंग; पाप; अपराध; **~ive,** अतिक्रामी; अतिचारी; **~or,** उल्लंघनकर्ता; पापी, अपराधी। > ट्रैन्स्‌ग्रे'स; ट्रैन्स्‌ग्रे'शॅन; ट्रैन्स्‌ग्रे'स्/इव़, ~अॅ

**tranship,** दूसरे जहाज़ (गाड़ी*) पर लादना, वाहनान्तरित क०; जहाज़ या गाडी* बदलना; **~ment,** वाहनान्तरण; यानान्तरण; नौकान्तरण। > ट्रैन्-शिप, ~मॅन्ट

**transhumance,** ऋतु-प्रवास। > ट्रैन्स्‌ह्यूमॅन्स

**trans/ience, ~iency,** अनित्यता*; अस्थायित्व; क्षणभंगुरता*; अल्पकालीनता*; **~ient,** 1. (*not permanent*) अनित्य, नश्वर; 2. (*temporary, passing*) अस्थायी; 3. (*ephemeral, momentary*) अल्पस्थायी, क्षणभंगुर, क्षणिक; 4. (*brief*) अल्पकालिक, अल्पकालीन; 5. (*of a glance*) सरसरी; 6. (*music*) संयोजक। > ट्रैन्स्-इ/अॅन्स, ~अॅन्सि, ~अॅन्ट

**transilient,** असम्बद्ध। > ट्रैन्-सिल्-इ-अॅन्ट

**transillu/minate,** पार(प्र)दीपित क०; **~mination,** पार(प्र)दीपन। > ट्रैन्सिल्यूम्-इनेट; ट्रैन्सिल्यूमिनेशॅन

**transire,** रवन्ना; निकासी-पत्र। > ट्रैन्-साइअॅर्-इ

**transistor,** ट्रांज़िस्टर। > ट्रैन्-ज़िस्-टॅ

**transit,** *n.*, 1. (*passing*) पारगमन; 2. (*being conveyed*) परिवहन, वहन; 3. (*across sun or moon*) पारगमन; 4. (*over a meridian*) संक्रमण, याम्योत्तर-गमन (*lower*, अधो-; *upper*, ऊर्ध्व-); 5. (*route*) मार्ग; —*v.*, पार क०; in ~, मार्गस्थ। > ट्रैन्ज़्-इट

**transition,** 1. (*change*) परिवर्तन; 2. (*passing through*) पारण, पारगमन; 3. संक्रमण; संक्रांति*; ~ period, संक्रांति-काल, संधिकाल; **~al,** 1. परिवर्ती; 2. सांक्रांतिक; 3. (*intermediate*) अन्तर्वर्ती। > ट्रैन्-ज़ि/शॅन, ~शॅनॅल

**transitive,** सकर्मक; **~ness,** सकर्मकता*। > ट्रैन्स्-इ-टिव़, ~निस

**transitory,** 1. अनित्य, अस्थायी; 2. (*momentary*) क्षणिक; 3. (*brief*) अल्पकालिक। > ट्रैन्स्-इटॅरि

**trans/latable,** अनुवाद्य; **~late,** 1. अनुवाद क०; अनुवाद होना; 2. स्पष्ट कर देना; अर्थ बताना; अर्थ लगाना; 3. स्थानान्तरित क०, बदली* क०; 4. कार्य में परिणत क०; 6. परलोक ले जाना; 6. दूसरे स्थान पर रखना या स्थापित क०; 7. (*retransmit*) दुबारा भेज देना; **~lated,** अनुवादित, अनूदित; **~lation,** अनुवाद, उल्था, भाषान्तर, तरजुमा; स्पष्टीकरण; स्थानान्तरण (*also phys.*); उद्‌ग्रहण (*into heaven*); **~lational,** स्थानान्तरीय; **~lator,** अनुवादक, तरजुमान; स्थानान्तरक; **~latory,** स्थानान्तरीय। > ट्रैन्स्‌लेटॅबॅल; ट्रैन्स्‌लेट; ट्रैन्स्‌लेट्-इड; ट्रैन्स्‌ले/शॅन, ~शॅनॅल; ट्रैन्स्‌लेट्/अॅ, ~अॅरि

**translite/ration (~rate),** लिप्यन्तरण (क०)। > ट्रैन्स्‌लिटॅरेशॅन; ट्रैन्स्‌लिटॅरेट

**translocation,** स्थानान्तरण। > ट्रैन्स्‌लॅकेशॅन

**trans/lucence,** पारभासकता*; **~lucent,** पारभासी। > ट्रैन्स्‌लू/सॅन्स, ~सॅन्ट

**translunary,** 1. लोकोत्तर; 2. (*fig.*) असार, वायवीय (*insubstantial*); काल्पनिक (*visionary*); अव्यावहारिक (*unpractical*)। > ट्रैन्ज़्लूनॅरि

**transmarine,** पारसमुद्री, पारसागरीय, समुद्रपारीय। > ट्रैन्ज़्मॅरीन

**trans/migrant,** प्रवासी, प्रव्राजी; **~migrate,** 1. परदेश में जाकर बसना, प्रवास क०; 2. (*of soul*) पुनर्जन्म लेना, का देहान्तर होना; **~migration,** 1. प्रवास, प्रव्रजन, देशान्तर-गमन; 2. पुनर्जन्म, देहान्तरण, आवागमन; **~migrator(y),** प्रवासी, प्रव्राज़ी। > ट्रैन्ज़्माइ/ग्रॅन्ट, ~ग्रेट, ~ग्रेशॅन, ~ग्रे-टॅ; ट्रैन्ज़्माइग्रॅटॅरि

**trans/missible(~missibility),** संचार्य-(ता*); प्रेष्य(ता*); प्रसार्य(ता*); देय(ता*);

हस्तान्तरणीय(ता*); स्थानान्तरणीय(ता*); आनुवंशिक (*of disease*); दाययोग्य (*of property*); पारणीय; **~mission,** संचारण; संचरण; प्रेषण; प्रसारण; दान, प्रदान; हस्तान्तरण; स्थानान्तरण, पारण; पारगमन; **~missive,** प्रेषक; संचारक; प्रसारक; दाता; पारगम्य (*physical property*); **~missivity,** पारगम्यता*।
> ट्रैन्ज़्-मिसॅबॅल; ट्रैन्ज़्-मिसिबिल्-इटि; ट्रैन्ज़-मि-शॅन; ट्रैन्ज़्-मिस्-इव; ट्रैन्ज़्-मि-सिव्-इ-टि

**transmit,** 1. (*communicate*) बताना, पहुँचाना; संचारित क०; 2. (*send*) भेजना, प्रेषित क०; संप्रेषित क०; प्रसारित क० (*by radio*); 3. (*hand on*) आगे बढ़ाना, देना; 4. (*transfer*) हस्तान्तरित क० (*give away*); स्थानान्तरित क० (*to another place*); देना, लगाना (*by heredity*); वसीयत* क० (*by inheritance*); 5. (*cause to pass through*) पारित क०; 6. (*allow to pass through light, heat, etc.*) पारगम्य होना। > ट्रैन्ज़्-मिट

**trans/mittable,** *see* TRANSMISSIBLE; **~mittal,** *see* TRANSMISSION; अंतरण; **~mittance,** पारगम्यता*; **~mitted,** प्रेषित; संचारित; प्रसारित; प्रदत्त; पारगत; **~mitter,** प्रेषक; संचारी; प्रसारी; दाता; प्रेषित्र (*instrument*); **~mittivity,** पारगम्यांक। > ट्रैन्ज़्-मिटॅबॅल; ट्रैन्ज़्-मिटॅल; ट्रैन्ज़्मिटॅन्स; ट्रैन्ज़्-मिट्/इड, ~ॲ; ट्रैन्ज़्मिटिव्-इटि

**trans/mogrification (~mogrify),** कायापलट (कर देना)।
> ट्रैन्ज़्मॉग्रिफ़िकेशॅन; ट्रैन्ज़्मॉग्-रिफ़ाइ

**trans/mutability,** रूपान्तरणीयता*; तत्त्वान्तरणीयता*; **~mutable,** रूपान्तरणीय; तत्त्वान्तरणीय; **~mutation,** रूपान्तरण; रूपान्तर; तत्त्वान्तरण; तत्त्वान्तर; **~mutative,** रूपान्तरकारी; तत्त्वान्तरकारी; रूपान्तरण-; तत्त्वान्तरण-; **~mute,** कायापलट कर देना; रूप या स्वरूप बदल देना; तत्त्वान्तरित क०, का तत्त्वान्तरण क०; स्वर्ण में बदल देना। > ट्रैन्ज़्म्यूटॅबिल्-इटि; ट्रैन्ज़्म्यूटॅबॅल; ट्रैन्ज़्म्यूटेशॅन; ट्रैन्ज़्म्यूटॅटिव; ट्रैन्ज़्म्यूट

**transnormal,** असाधारण। > ट्रैन्ज़्नॉःमॅल

**transoceanic,** पार-महासागरीय, महासागरपारीय। > ट्रैन्ज़ोशिएन्-इक

**transom,** 1. (*of door or window*) सरदल; 2. (*cross-bar*) आड़ा शहतीर; **~ window,** सरदली (या दरवाज़े के ऊपर की) खिड़की*; पट्टीदार खिड़की*। > ट्रैन्सॅम

**transpalatine,** पारतालव। > ट्रैन्स्पैलॅटाइन

**trans/parence,** पारदर्शकता*; **~parency,** पारदर्शकता*, पारदर्शिता*; पारदर्शी चित्र; **~parent,** 1. पारदर्शक, पारदर्शी; 2. (*easily detected or seen through*) सुभेद्य, कच्चा (*of disguise*); कच्चा, खोखला (*of excuse*); 3. (*clear, obvious*) सुस्पष्ट, प्रकट, साफ़; 4. (*sincere, frank*) सच्चा, निष्कपट। > ट्रैन्स्पे'ॲरॅन्स=ट्रैन्स्पैरॅन्स; ट्रैन्स्पे'ॲरॅन्सि = ट्रैन्स्पैरॅन्सि; ट्रैन्स्पे'ॲरॅन्ट = ट्रैन्स्पैरॅन्ट

**transpierce,** बींधना, छेदना। > ट्रैन्स्पिॲस

**tran/spirable,** पारस्वेद्य; पारश्वसनीय; **~spiration,** प्रस्वेदन; पारश्वसन; वाष्पोत्सर्जन; **~spire,** 1. पसीना निकलना या निकालना, प्रस्वेदित होना या क०; प्रश्वासित होना या क०; 2. (*as vapour*) बाष्प के रूप में उत्सर्जित होना या क०; 3. (*become known*) प्रकट हो जाना, मालूम हो जाना; खुल जाना; 4. (*happen*) घटित होना, हो जाना। > ट्रैन्स्पाइॲरॅबॅल; ट्रैन्स्-पि-रे-शॅन; ट्रैन्स्पाइॲ

**transplant,** 1. प्रतिरोपित क०; 2. (*remove*) हटा देना, स्थानान्तरित क०; 3. दूसरे स्थान पर बसाना या लगाना या आरोपित क०; **~able,** प्रतिरोप्य; **~ation,** प्रतिरोपण; **~er,** प्रतिरोपक। > ट्रैन्स्प्लान्ट; ट्रैन्स्प्लान्टॅबॅल; ट्रैन्स्प्लैन्टेशॅन; ट्रैन्स्प्लान्टॅ

**transpolar,** पार-ध्रुवीय। > ट्रैन्स्-पोल्-ॲ

**transpontine,** पुल के उस पार का, पुलपारीय, सेतुपारीय। > ट्रैन्स्पॉन्टाइन

**transport,** *v.*, 1. (*convey*) ले जाना, ढोना, वहन क०; 2. (*a criminal*) देश-निकाला देना, कालापानी भेजना; 3. (*enrapture*) भावविह्वल कर देना; आनन्दविभोर कर देना;

—*n.*, 1. परिवहन; 2. भावावेग; हर्षोन्माद (*of joy*); 3. (*vehicle*) वाहन; **~able,** परिवहनीय, देशनिकाला-योग्य; **~ation,** 1. परिवहन; 2. (*means*) वाहन; 3. (*punishment*) देशनिकाला; कालापानी; —-charges, ढुलाई*; **~ed,** वाहित; **~er,** 1. वाहक; 2. (*conveyor belt*) वाहक पट्टा।
> ट्रैन्स्पॉ:ट (*v.*); ट्रैन्स्पॉ:ट (*n.*); ट्रैन्स्पॉ:टॅबॅल; ट्रैन्स्पॉ:टेशॅन; ट्रैन्स्पॉ:ट्/इड, ~ॲ

**trans/posal,** 1. स्थानान्तरण; विपर्यय; 2. क्रम-परिवर्तन; 3. (*math.*) पक्षान्तरण; 4. (*music*) स्वर-परिवर्तन; **~pose,** 1. स्थान बदलना; एक दूसरे के स्थान पर रखना; 2. क्रम बदलना; 3. (*math.*) पक्षान्तरित क०; 4. दूसरे स्वर में सुनाना या लिखना; **~position,** 1. *see* TRANSPOSAL 1, 2, 3, 4; 2. स्थानान्तर; क्रमपरिवर्तन; पक्षान्तर; स्वरान्तर; 3. स्वरान्तरित संगीत।
> ट्रैन्स्पोज़ॅल; ट्रैन्स्पोज़; ट्रैन्स्पॅज़िशॅन

**trans-ship,** *see* TRANSHIP।

**Transsiberian,** साइबीरिया-पारीय।

**transubstan/tiate,** तत्त्वान्तरित क०; **~tiation,** तत्त्वान्तरण, तत्त्वपरिवर्तन।
> ट्रैन्स्सॅब्स्टैन्-शिएट; ट्रैन्स्सॅब्स्टैन्शिएशॅन

**tran/sudation,** 1. (पार)स्रवण; 2. (*matter*) स्राव, पारस्राव; **~sudatory,** (पार)-स्रावी; **~sude,** रिसना।
> ट्रैन्स्यूडेशॅन; ट्रैन्स्यूडॅटॅरि; ट्रैन्स्यूड

**transuranic,** परायूरेनियम।
> ट्रैन्स्युॲरैन्-इक

**trans/valuation,** मूल्यान्तरण; **~value,** नया मूल्यांकन क०।
> ट्रैन्ज़्वैल्युएशॅन; ट्रैन्ज़्वैल्यू

**transversal,** *adj.*, आड़ा, अनुप्रस्थ; *n.*, तिर्यक् छेदी-रेखा*।
> ट्रैन्ज़्वॅ:सॅल

**transverse,** *adj.*, आड़ा, अनुप्रस्थ; *n.*, अनुप्रस्थ पेशी*।
> ट्रैन्स्वॅ:स

**transvest,** प्रतिजातीय वस्त्र पहनाना या पहनना; **~i(ti)sm,** प्रतिजातीय वेशधारण, भिन्नलिंग-वस्त्रधारण।
> ट्रैन्स्वे'स्ट

**trap,** 1. (*to catch animals*) फन्दा, जाल, फन्द (*snare*), चोरगढ़ा, कूटावपात (*trapfall*); शिकार-पिंजरा (*cage*); rat-~, चूहेदानी*; 2. (*fig.*) फन्दा, जाल, फन्द; booby ~, चोर-फन्दा; 3. (*ambush*) घात*; 4. (*mech.*) वारक, फन्द; 5. (*~door*) छतद्वार; फ़र्श-दरवाज़ा; 6. (*vehicle*) दोपहिया गाड़ी*; 7. (*policeman*) (पुलिस* का) सिपाही; 8. (*mouth*) मुँह; 9. (*pl.*) सामान, असबाब; —*v.*, 1. (*also fig.*) फँस जाना; फँसाना; 2. रोकना, रोक रखना; फँसा रखना; 3. जाल या फन्दा लगाना; 4. छतद्वार या फ़र्श-दरवाज़ा लगाना; 5. (*harness*) साज़ चढ़ाना।
> ट्रैप

**trapes,** 1. (*gad about*) घूमना-फिरना; 2. (*aimlessly*) मारा-मारा फिरना; 3. (*wearily*) घिसटकर चलना, पैर घसीटकर चलना।
> ट्रेप्स

**trapeze,** 1. कलाबाज़ी* का झूला; 2. *see* TRAPEZIUM।
> ट्रॅपीज़

**trapeziform,** समलम्बाकार।
> ट्रॅपीज़्-इफ़ॉ:म

**trapezium,** (*two sides parallel*) समलम्ब।
> ट्रॅपीज़्-इॲम

**trapezoid,** (*with no sides parallel*) विषम चतुर्भुज।
> ट्रैप्-इज़ॉइड

**trapezoidal rule,** समलम्बी नियम।
> ट्रैप्-इज़ॉइडॅल

**trapezohedron,** समलम्बफलक।
> ट्रॅपीज़ॅहे'ड्रॅन

**trapper,** फन्दा-शिकारी।
> ट्रैप्-ॲ

**trappings,** साज़-सामान।
> ट्रैप्-इन्ग्ज़

**trash,** 1. (*rubbish, refuse*) कचरा, कूड़ा-करकट; घास-भूसा, घास-पात; 2. (*shoddy goods*) रद्दी माल; रद्दी चीज़ें*; 3. (*worthless book, play, music, etc.*) रद्दी रचना*; 4. (*person*) टुटपुंजिया (*destitute*); निकम्मा आदमी (*worthless*); 5. (*nonsense*) अनाप-शनाप, अण्डबण्ड; 6. (*of trees*) छाँट*; 7. (*of sugarcane*) गन्ने की सीठी*; —*v.*, (*sugarcane*) पत्ते छाँटना; **~-can,** कूड़ा-कोठ; **~y,** रद्दी; निकम्मा।
> ट्रैश; ट्रैश्-इ

**trauma,** 1. (*wound*) चोट*, ज़रब*; 2. अभिघात, सदमा, मानसिक आघात; **~tic,** अभिघातज।
> ट्रॉ:म्-ॲ; ट्रॉ:मैट्-इक

**travail,** *n.*, प्रसव-पीड़ा*; *v.*, प्रसव-पीड़ा* होना; घोर परिश्रम क०।
> ट्रैवेल

**travel,** *v.*, 1. यात्रा* क०, सफ़र क०; 2. (*act as commercial traveller*) व्यापार-यात्रा* क०, व्यापार-यात्री होना; 3. (*move*) चलना, (की ओर*) आगे बढ़ना; 4. (*go*) जाना; 5. (*of eyes*) पर दौड़ना, पर फिरना; 6. (*of mind*) पर विचार क०, एक एक करके याद क०; 7. (*a distance*) पूरा क०, तय क०; 8. (*a country*) में भ्रमण क०, की सैर* क०, का पर्यटन क०, घूमना; —*n.*, 1. यात्रा*, सफ़र; 2. (*tour*) भ्रमण, सैर*, पर्यटन; 3. (*movement*) गति*; **~led,** बहुत घूमा हुआ, पर्यटित। > ट्रैवॅल; ट्रैवॅल्ड

**traveller,** 1. यात्री, मुसाफ़िर, पथिक, राहगीर; 2. (*tourist*) पर्यटक; 3. (*commercial ~*) व्यापार-यात्री, सफ़री विक्रेता। > ट्रैवॅलॅ

**travelling,** 1. यात्रा-, सफ़री; 2. (*moveable*) चल-; ~ wave, प्रगामी तरंग*; **~-allowance,** यात्रा-भत्ता। > ट्रैवॅलिन्ग

**travelogue,** यात्रा-विवरण, सफ़रनामा; यात्रा-फ़िल्म*। > ट्रैवॅलॉग

**traversable,** पारणीय, पारगम्य। > ट्रैवॅसॅबॅल

**traverse,** *adj.*, आड़ा, अनुप्रस्थ; *adv.*, आड़े-तिरछे; —*v.*, 1. पार क०; आर-पार जाना; तिरछे चलना; 2. (*lie across*) काटना; आड़ा पड़ा होना; 3. (*survey, examine*) छानना; ध्यान से देखना; 4. (*consider*) पर विचार क०; 5. (*a gun; turn*) घुमाना; 6. (*oppose*) विरोध क०, बाधा* डालना; 7. (*frustrate*) व्यर्थ कर देना; 8. (*law, deny*) खण्डन क०; प्रत्याख्यान क०; अस्वीकार क०; —*n.*, 1. (*wall*) आड़ी दीवार*; आड़-भित्ति*; 2. (*transversal line*) तिर्यक् छेदी-रेखा*; आड़ी रेखा*; 3. (*gallery*) गलियारा; 4. (*survey*) चंक्रम; 5. (*zig-zag line*) टेढ़ा-मेढ़ा पथ; 6. (*sideways movement*)) तिरछी चाल*; 7. (*law*) खण्डन, प्रत्याख्यान; 8. (*of gun*) घुमाव; 9. (*hindrance*) बाधा*। > ट्रैवॅस

**travesty,** *n.*(*v.*), 1. (*distortion*) विडम्बना* (होना); 2. (*parody*) नक़ल*(क०); 3. (*ridicule*) उपहास (क०)। > ट्रैव्-इस्टि

**trawl,** *n.*(*v.*) महाजाल (से मछली* मारना); **~er,** जालपोत। > ट्रॉःल; ट्रॉःल्-अॅ

**tray,** ट्रे, किश्ती*। > ट्रे

**treacherous,** 1. विश्वासघाती; 2. (*disloyal*) बेईमान, निष्ठाहीन; कपटी (*false*); 3. (*not reliable*) अविश्वसनीय; जोखिम-भरा; मायावी। > ट्रे'चॅरॅस

**treachery,** विश्वासघात; बेईमानी*; कपट, धोखेबाज़ी*। > ट्रे'चॅरि

**treacle,** 1. राब*; 2. (*molasses*) चाशनी*, शिरा। > ट्रीकॅल

**treacly,** 1. चाशनी-जैसा; गाढ़ा और चिपचिपा; चाशनी-भरा; 2. (*fig.*) चिकना, चाटुकार, ख़ुशामदी; अतिमधुरभाषी। > ट्रीक्-लि

**tread,** *v.*, 1. (पर) पैर रखना; (पर) चलना; ~ the boards, अभिनय क०; ~ lightly, फूंक-फूंककर पैर रखना या चलना; ~ on somebody's toes (corns), नाराज़ क०; ~ on air, फूले अंग न समाना, फूले-फूले फिरना; ~ in somebody's steps, का अनुसरण क०; 2. (*perform*) तय क० (*paces*); नाचना (*a measure*); 3. (*trample*) कुचलना, रौंदना; ~ under foot, पददलित क०; नष्ट क०; का अपमान क०; की अवहेलना* क०; 4. (*oppress, subdue*) दमन क०; पराजित क०, अधीन क०; 5. (*of male birds*) लाँघना, चढ़ना; —*n.*, 1. (*manner of walking*) चाल*; 2. (*sound*) (पद)चाप*, पगध्वनि*; 3. (*top surface*) ऊपरी तल; 4. (*sole of a shoe*) तल्ला; 5. (*of male bird*) मैथुन; **~mill, ~-wheel,** पाँव-चक्की*। > ट्रे'ड

**treadle,** ट्रेडिल। > ट्रे'डॅल

**treason,** 1. देशद्रोह, राजद्रोह; 2. (*disloyalty*) विश्वासघात; बेईमानी*; high ~, घोर देशद्रोह; **~able, ~ous,** देशद्रोहात्मक। > ट्रीज़ॅन; ट्रीज़ॅनॅबॅल; ट्रीज़ॅनॅस

**treasure,** *n.*, 1. (*hoard, ~ trove*) ख़ज़ाना, निधि*; 2. (*fig., object or person*) निधि*; —*v.*, 1. संचित क०; 2. बहुमूल्य समझना; 3. (*cherish*) संजोए रखना; **~-house,** 1. तोशकख़ाना, तोशाख़ाना; 2. (*fig.*) भण्डार, खजाना। > ट्रे'ज़ॅ

**treasurer,** कोषाध्यक्ष, खज़ानची, खज़ांची, कोषपाल। > ट्रे'ज़्ज़ॅरॅ

**treasury,** 1. (*of public revenue*) राजकोष, ख़ज़ाना; 2. ख़ज़ाना, कोषागार; 3. (*fig.*) ख़ज़ाना, भाण्डार, भण्डार; ~ bench, मंत्री-पीठ; ~ bill, सरकारी हुण्डी*; ~ note, नोट; ~ officer, कोषाधिकारी। > ट्रे'श़्ज़रि

**treat,** *v.*, 1. (*act towards*) बरताव क०, व्यवहार क०, पेश आना; 2. (*consider, regard*) समझना, मानना; 3. (*apply process to*) संसाधित क०; ~ing tank, अभिक्रिया-टंकी*; 4. (*medically*) चिकित्सा* क०, इलाज क०, उपचार क०; 5. (*discuss*) पर विचार-विमर्श क०; 6. (*a subject*) विवेचन क०, निरूपण क०, प्रतिपादन क०, प्रस्तुत क०; 7. (*negotiate terms with*) मोल-तोल क०; 8. (*carry on business with*) लेन-देन क०, व्यापार क०; 9. (~ *a person to*) ख़र्च देना; खिलाना ('*food*); 10. (~ *oneself to*) का ख़र्च क०; का आनन्द लूटना; —*n.*, 1. (*entertainment*) मनोरंजन; आनन्द (*joy*); this is a real ~, यह बड़ा मनोरंजक है; यह बहुत ही आनन्दायक या भाव-रंजक है; 2. (*excursion*) सैर*; 3. (*picnic*) बनभोज; 4. (*meal*) दावत*; stand ~, ख़र्च देना। > ट्रीट

**treatise,** 1. (*book*) प्रबन्ध; शोध-प्रबन्ध; पुस्तक*; 2. (*essay*) निबन्ध। > ट्रीट्-इस

**treatment,** 1. (*behaviour*) व्यवहार, बरताव, सलूक; 2. (*of a subject*) निरूपण, प्रतिपादन; विवेचन; 3. (*medical*) चिकित्सा*, उपचार, इलाज, दवा-दारू*; 4. (*processing*) अभिक्रिया*; ill ~, दुर्व्यवहार। > ट्रीट्मॅन्ट

**treaty,** 1. (*between nations*) संधि*, सुलह*; संधिपत्र, सुलहनामा; 2. (*agreement*) समझौता; 3. (*negotiation*) वार्ता*; व्यापार-वार्ता*। > ट्रीट्-इ

**treble,** *adj.*(*v.*), 1. तिगुना, त्रिगुण (क०, होना, हो जाना); 2. (*music*) उच्च, बहुत ऊँचा; 3. (*high-pitched*) तीक्ष्ण, कर्णभेदी; —*n.*, उच्चस्वर। > ट्रे'बॅल

**trebuchet, trebucket,** 1. (*for throwing stones*) शिलाक्षेपक; 2. (*balance*) तुला*; 3. (*trap*) फन्दा। > ट्रे'ब्यूशे'ट; ट्रे'बॅके'ट

**trecento,** चौदहवीं शताब्दी*। > ट्रेचे'न्टो

**tree,** 1. पेड़, वृक्ष, दरख़्त, गाछ, तरु, पादप; 2. (*fig.*) वृक्ष; genealogical ~, वंशवृक्ष; 3. (*boot-~; last*) कलबूत; 3. (*gallows*) टिकठी*; up a ~, मुसीबत* में; ~ of knowledge, ज्ञानवृक्ष; ~ of life, जीवन-वृक्ष; ~less, वृक्षविहीन; ~nail, गुज्झा, ~-nymph, वृक्षदेवी*; ~-trunk, तना; ~top, फुनगी*। > ट्री

**trefoil,** तिपतिया*। > ट्रे'फ़ॉइल

**trek,** *v.*, 1. लम्बी यात्रा* क०; दूर तक पैदल चलना; 2. (*proceed*) कठिनाई* से या धीरे-धीरे आगे बढ़ना; 3. (*migrate*) नयी बस्ती* की खोज* में (बैलगाड़ी* से) सफ़र क० या निकलना; —*n.*, 1. लम्बी (पैदल) यात्रा*; 2. (*migration*) देशान्तर-गमन। > ट्रे'क

**trellis,** 1. जाफ़री*; 2. (*lattice*) जाली*, झँझरी*; ~-work, जाली*। > ट्रे'ल्-इस

**trematode,** पर्णकृमि। > ट्रे'मॅटोड

**tremble,** 1. (*shake*) काँपना, थरथराना, लरजना; 2. (*out of fear*) काँपना, थरथराना, थर्रा उठना, थर्रा जाना; 3. (*be afraid*) भय-भीत होना, थर्राना, काँपना; लरजना; ~ in the balance, घोर संकट में होना; —*n.*, 1. कम्प, कम्पन, कँपकँपी*, थरथराहट*, लर-ज़िश*; 2. (*pl.*) पशुकंप। > ट्रे'म्बॅल

**trembler** (*vibrator*), कम्पित्र। > ट्रे'म्-ब्लॅ

**trembly,** कम्पित, कम्पायमान। > ट्रे'म्-ब्लि

**tremellose,** जेलीनुमा। > ट्रे'मॅलोस

**tremendous,** 1. (*amazing*) आश्चर्यजनक, ज़बरदस्त, विस्मयकारी; 2. (*terrifying*) भयंकर; 3. (*enormous*) विशाल; भारी; बहुत बड़ा। > ट्रिमे'न्डॅस

**tremolo,** गिटकिरी*, स्वरकम्प। > ट्रे'मॅलो

**tremor,** 1. कम्प, कम्पन, कँपकँपी*, थरथरा-हट*, लरज़िश*; 2. (*thrill*) रोमांच, सिहरन*; earth ~, भूस्पन्द। > ट्रे'म्-अॅ

**tremulous,** 1. (*trembling*) काँपता हुआ, कम्पित, कम्पायमान, लरज़ाँ; 2. (*timid*) संकोची; 3. (*timorous*) भीरु, कातर; 4. (*wavering*) हिचकनेवाला, आगा-पीछा करनेवाला। > ट्रे'म्यूलॅस

**trenail,** गुज्झा। > ट्रीनेल

**trench,** *n.*, खाई*, खन्दक, परिखा*; —*v.*, 1. खाई* खोदना; 2. (*cut a groove in*) में खाँचा बनाना; 3. (*proceed*) आगे बढ़ना; ~ on, 1. (*encroach*) अतिक्रमण क०, अनधिकार हस्तक्षेप क०; 2. (*verge on*) में ··· की गन्ध* होना, की सीमा* तक पहुँचना; ~ coat, बरसाती*। > ट्रे'न्च

**trenchant,** 1. (*sharply critical*) कटु, तीक्ष्ण, तीखा, कड़ा; 2. (*vigorous*) कड़ा, ज़ोरदार, ज़बरदस्त, दृढ़; प्रभावशाली; 3. (*sharp*) पैना, तेज़, तीखा, तीक्ष्ण। > ट्रे'न्चन्ट

**trencher,** 1. खाई* खोदनेवाला, खनक; 2. (*wooden plate*) तख़्ता; ~man, good (poor) —, बहुत (कम) खानेवाला। > ट्रे'न्च्-अ

**trend,** *n.*, 1. (*tendency*) प्रवृत्ति*, उपनति*, झुकाव, प्रवणता*, प्रवाह; 2. (*general purport*) तात्पर्य, अभिप्राय; ~ of thought, विचारधारा*; —*v.*, 1. (*in a certain direction*) की ओर* अभिमुख होना, की ओर* फैलना; 2. (*have a tendency*) का झुकाव होना, की ओर* झुकना, की ओर* ले जाना। > ट्रे'न्ड

**trental,** तीस दिन तक दैनिक शांतियाग। > ट्रे'न्टॅल

**trepan,** *n.*, 1. (*of surgeon*) गोल आरी*; 2. (*boring tool*) बेधक; —*v.*, 1. कपाल में छेद क०, कपाल छेदना; 2. (*ensnare*) फँसाना; ~ation, कपाल-छेदन। > ट्रिपैन; ट्रे'पॅनेशॅन

**trepidation,** 1. (*flurry*) उद्वेग, विह्वलता*, घबराहट*; 2. (*alarm*) संत्रास, भीति*; 3. (*anxiety*) चिन्ता*; 4. (*trembling*) कँपकँपी*, थरथराहट*। > ट्रे'पिडेशॅन

**trespass,** *v.*, 1. अतिक्रमण क०, अनधिकार प्रवेश क०; 2. (*encroach*) अतिक्रमण क०, अतिचार क०, अनधिकार हस्तक्षेप क०, अपचार क०, में दख़ल देना; 3. (~ *against*) अपराध क० (*sin*); भंग क०, तोड़ना, उल्लंघन क० (*law*); ~ on, अतिक्रमण क०; से अनुचित लाभ उठाना; लेना (*time*); —*n.*, अतिक्रमण, अनधिकार प्रवेश; अतिचार, अपचार; अपराध; उल्लंघन; ~er, अतिक्रामक, अतिचारी, अपचारी, अपचारक; अपराधी; ~-offering, प्रायश्चित्त-यज्ञ। > ट्रे'स्पॅस; ट्रे'स्पॅसॅ

**tress,** *n.*, 1. (*braid*) चोटी*, वेणी*, कवरी*; 2. (*lock*) लट*, ज़ुल्फ़*, काकुल, अलक*, 3. (*pl.*) बाल, केश; —*v.*, गूथना; ~ed, वेणिनी*। > ट्रे'स

**trestle,** घोड़ी*। > ट्रे'सॅल

**tret,** करदा। > ट्रे'ट

**trey,** तिड़ी*, तिक्का, तिक्की*। > ट्रे

**tri,** त्रि-, ति-। > ट्राइ; ट्रि

**triable,** परीक्षणीय; अवेक्षणीय, विचार्य। > ट्राइअॅबॅल

**triad,** त्रिक, त्रयी*, त्रय। > ट्राइअॅड

**triadic,** त्रयात्मक। > ट्राइऐड्-इक

**trial,** *n.*, 1. (*testing, test*) परीक्षण, परख*, जाँच*; 2. (*experiment*) प्रयोग; 3. (*examination*) परीक्षा*, जाँच*; 4. (*nuisance*) कंटक; मुसीबत*; 5. (*hardship*) तकलीफ़*, कष्ट, विपत्ति*; संकट; 6. (*judicial*) मुक़दमा; विचार; —*adj.*, परख- परीक्षण-; by ~ and error method, परीक्षण-प्रणाली*; be on ~, पर मुक़दमा चलना; का परीक्षण या की जाँच* होना; ~ balance, कच्चा चिट्ठा; ~ marriage, परीक्षण-विवाह; ~ of strength, बल-परीक्षा*; ~ period, परखकाल। > ट्राइ-अॅल

**trialogue,** त्रिसंवाद। > ट्राइअॅलॉग

**triandrous,** त्रिपुंकेसरी। > ट्राइऐन्ड्रॅस

**triangle,** त्रिभुज, त्रिकोण; acute-angled ~, न्यूनकोण ~; obtuse-angled ~, अधिकोण ~; solution of ~, ~ का निर्धारण। > ट्राइ-ऐन्ग्-गॅल

**triangular,** 1. त्रिभुजीय, त्रिकोणीय; त्रिभुजाकार; तिकोना; 2. (*tripartite*) त्रिपक्षीय; ~ity, त्रिकोणीयता*, तिकोनापन। > ट्राइ-ऐन्ग्-यू-लॅ; ट्राइ-ऐन्ग्-यू-लै-रि-टि

**trian/gulate,** *adj.*, त्रिभुज-अंकित; *v.*, त्रिभुजाकार बनाना; का त्रिभुजन क०; ~gulation, त्रिभुजन; ~gulator, त्रिभुजनकर्ता। > ट्राइ-ऐन्ग्यूलिट (*adj.*), ट्राइ-ऐन्ग्यूलेट (*v.*); ट्राइ-ऐन्ग्यूलेशॅन

**triarchy,** त्रितन्त्र, त्रिशासन। > ट्राइ-आकि

**triatomic,** त्रि-परमाणुक। > ट्राइ-अॅ-टॉम्-इक

**tribadism**, स्त्रीसजातीय व्यभिचार। > ट्रिबॅडिज़्म
**tribal**, जनजातीय , क़बीली। ट्राइबॅल
**tribalism**, जनजातीय संगठन। > ट्राइबॅलिज़्म
**tribasic**, त्रिक्षारकी। > ट्राइबेस्-इक
**tribe**, 1. (*primitive class*) जनजाति*, आदिम जाति*; 2. (*group*) वंश (*e.g. of ancient Israelites*); कुल; जाति*; 3. (*community*) समुदाय; 4. (*suborder*) उपकुल; उपगण; संवर्ग, उपवर्ग; ~**sman**, आदिवासी। > ट्राइब; ट्राइब्ज़्मॅन
**tribrach**, नगण (///)। > ट्रिब्रॅक
**tribrachial**, त्रिबाहु। > ट्रिब्रेक्-इॲल
**tribulation**, 1. (*suffering*) दुःख-तकलीफ़*, क्लेश, कष्ट, मुसीबत*; 2. (*trial*) विपत्ति*, संकट, तकलीफ़*, मुसीबत*। > ट्रिब्यूलेशॅन
**tribunal**, 1. न्यायाधिकरण, अधिकरण; 2. (*court of justice*) अदालत*, न्यायालय, कचहरी*। > ट्राइ = ट्रिब्यूनॅल
**tribune**, 1. (*Roman*) जनरक्षक; (लोकप्रिय) नेता, जन-नेता, जनाभिवक्ता; 3. (*platform*) मंच। > ट्रिब्यून
**tributary**, *adj*., 1. (*of state*) करद, करदाता; 2. (*subsidiary*) गौण; 3. (*contributory*) सहायक; —*n*., करद राज्य, मांडलिक राज्य; 2. सहायक नदी*, उपनदी*। > ट्रिब्यूटॅरि
**tribute**, 1. (*paid by a state*) कर, शुल्क, ख़िराज; 2. (*contribution*) योगदान; सहयोग; अंशदान; 3. (*gift*) उपहार, भेंट*, नज़राना; 4. *praise* श्रद्धांजलि*; प्रशंसा*, प्रशस्ति*। > ट्रिब्यूट
**tricar**, तिपहिया मोटर*। > ट्राइका
**trice**, *v*., (पाल) ऊपर खींचकर कसना; *n*., in a ~, तुरन्त, झटपट, चुटकी* में। > ट्राइस
**tricen/tenary**, त्रिशताब्दी*; ~**tennial**, त्रिशतवर्षीय। > ट्राइसॅन्/टीनॅरि; ~टे'न्यॅल
**triceps**, त्रिशिरस्क। > ट्राइसे'प्स
**trichina**, तन्तु-कृमि। > ट्रिक्-इनॅ
**trichocyst**, दंशिकाभक। > ट्रिकॅसिस्ट
**trichogen**, शूकजन। > ट्रिकॅजे'न
**trichogyne**, स्त्रीधानी रोम। > ट्रिकॅजिन
**trichology**, केश-विज्ञान। > त्रिकॉलॅजि
**trichome**, त्वचारोम। > ट्राइकोम
**trichopathy**, केश-चिकित्सा*। > ट्रिकॉपॅथि
**trichosis**, केश-रोग। > ट्रिकोस्-इस
**trichord**, त्रितारा। > ट्राइकॉःड
**tricho/tomous**, त्रिभागी; ~**tomy**, त्रि-विभाजन। > ट्रिकॉटॅमॅस; ट्रिकॉटॅमि
**trichromatic**, त्रिवर्ण, तिरंगा। > ट्राइक्रॅमैट्-इक
**trick**, 1. (*ruse*) चाल*, चालाकी*, दाँव-पेच, छलबल, युक्ति*; 2. (*deception*) छल-कपट, धोखा; 3. (*feat of skill*) करतब; हस्तलाघव; 4. (*jugglery*) इन्द्रजाल, बाज़ीगरी*, हाथ की सफ़ाई*; 5. (*knack*) ढब; 6. (*prank*) शरारत*, नटखटी*; 7. (*mannerism*) अनोखी आदत*, विशेषता*; व्यवहार-वैचित्र्य; 8. (*cards*) दाँव, चाल*, हाथ; 9. (*turn of duty*) कर्णधार (*steersman*) की पारी* (या दौर); —*adj*., कपटपूर्ण; मायावी; —*v*., 1. धोखा देना, ठगना; चालबाज़ी* क०; 2. (*inveigle*) फुसलाना, बहकाना; 3. (*baffle*) चकरा देना; 4. शरारत* क०; ~ **out**, अच्छे अच्छे कपड़े पहनाना; सँवारना, सजाना; dirty ~, नीच काम; चालाकी*; this will do the ~, इससे काम निकल (बन) जाएगा; ~**er**, *see* TRICKSTER; ~**ery**, चालबाज़ी*, धोखेबाज़ी*, धूर्तता*। > ट्रिक
**trickle**, 1. टपकना (*v.i.*); टपकाना (*v.t.*); 2. थोड़ा-थोड़ा करके मिल जाना, पहुँचना या मालूम हो जाना; —*n*., टपक*, टपकन*, टपका-टपकी*; क्षीण धारा*; अल्पमात्रा*। > ट्रिकॅल
**tricklet**, पतली धारा*। > ट्रिक्-लिट
**trickster**, छली, चालबाज, धोखेबाज़, धूर्त। > ट्रिक्-स्टॅ
**tricksy**, 1. (*playful*) नटखट; विनोदी, ज़िंदादिल; 2. (*quaint*) अनोखा; 3. (*deceptive*) कपटी; कपटपूर्ण। > ट्रिक्सि
**tricky**, 1. (*crafty*) चालाक, धूर्त; 2. (*deceitful*) कपटी, धोखेबाज; 3. (*adroit*) चतुर; 4. (*ticklish*) नाज़ुक; 5. (*intricate*) जटिल, पेचीला, पेचीदा; 6. (*tricksy*) नटखट; 7. (*dangerous*) खतरनाक। > ट्रिक्-इ

**triclinic,** त्रिनताक्ष। > ट्राइक्लिन्-इक
**triclinium,** भोजनालय। > ट्राइ = ट्रिक्लिन्-इअॅम
**tricolour,** *adj.*(*n.*) तिरंगा (झण्डा)। > ट्राइकॅलॅ
**tricorn,** त्रिशृंग। > ट्राइकॉ:न
**tricuspid** valve, त्रिकपर्दी कपाट। > ट्राइकॅस्-पिड
**tricycle,** तिपहिया साइकिल*। > ट्राइसाइकॅल
**tridactyl(ism),** त्रिअंगुलि(ता*)। > ट्राइडैक्/टिल, ~टिलिज़्म
**trident,** त्रिशूल; ~**ate,** त्रिशूलदन्ती। > ट्राइडॅन्ट; ट्राइ-डे'न्-टिट
**tridimensional,** त्रिविम। > ट्राइडाइमे'न्शॅनॅल
**triduum,** दिवसत्रय। > ट्रिड्यूॲम
**tri/ennial,** त्रैवार्षिक; ~**ennium,** वर्षत्रय। > ट्राइ-ए'न्/इ-अॅल, ~इॲम
**trifid,** त्रिशाख। > ट्राइफ़्-इड
**trifle,** *n.*, 1. छोटी-सी बात*; सस्ती चीज़*; नगण्य तथ्य; 2. (*small amount*) अल्पमात्रा*; थोड़ा-सा रुपया, क्षुद्र धनराशि*; 3. (*pewter*) जस्ता; —*v.*, 1. (*behave frivolously*) छिछोरापन क०, चंचल होना; खेलवाड़ क०; 2. (*behave insincerely*) कपटपूर्ण व्यवहार क०, कपट क०; झूठ बोलना; 3. (*joke*) मजाक क०, चुहलबाज़ी* क०; 4. (*waste time*) समय गँवाना; ~ with, से खेलवाड़ क०; खेलना; टूँगना (*with food*); ऊपरी तौर से दिलचस्पी* लेना। > ट्राइफ़ॅल
**trifler,** खेलवाड़ी, छिछोरा; कपटी। > ट्राइफ़्-लॅ
**trifling,** हलका, तुच्छ, नगण्य; सस्ता। > ट्राइफ़्-लिन्ग
**trifoliate(d),** त्रिपर्णक। > ट्राइ-फ़ोल्-इ/इट, ~एटिड
**trifolium,** तिपतिया*। > ट्राइ-फ़ोल्-इ-ॲम
**triforium,** गलियारा। > ट्राइफ़ॉ:र्-इॲम
**triform,** त्रिरूप। > ट्राइ-फ़ॉ:म
**trifurcate,** त्रिशाख। > ट्राइफ़ॅ:क्-इट
**trig,** *n.* रोक*; *v.*, 1. (*brake*) रोकना; 2. (*smarten*) सँवारना, सजाना; —*adj.*, बना-ठना। > ट्रिग
**tri/gamous,** त्रिपत्नीक; त्रिपतिका*; ~**gamy,** त्रिविवाह; त्रिपत्नीत्व; त्रिपतित्व। > ट्रिगॅमॅस; ट्रिगॅमि
**trigeminal,** त्रिक-तंत्रिका*। > ट्राइजे'म्-इनॅल
**trigger,** लिबलिबी*; ~ **off,** उत्पन्न क०, प्रवर्तित क०, प्रेरित क०, ~-**happy,** सहज ही गोली* चलानेवाला। > ट्रिग्-अॅ
**triglot,** त्रिभाषी। > ट्राइग्लॉट
**triglyph,** त्रिधारी। > ट्राइग्-लिफ़
**trigon,** त्रिकोण; ~**al,** त्रिकोणीय। > ट्राइगॉन; ट्रिगॅनॅल
**trigono/meter,** त्रिकोणमापी; ~**metric,** त्रिकोणमितीय; ~**metry,** त्रिकोणमिति*। > ट्रिगॅनॉम्-इटॅ; ट्रिगॅनॅमे'ट्-रिक; ट्रिगॅनॉम्-इट्रि
**trigraph,** त्रिवर्ण। > ट्राइग्राफ़
**tri/hedral,** 1. त्रिफलकीय; 2. (*of angle*) त्रितल; ~**hedron,** त्रिफलक। > ट्राइहे'ड्/रॅल, ~रॅन
**trilaminar,** त्रिपटली। > ट्राइलैम्-इनॅ
**trilateral,** त्रिपार्श्व। > ट्राइलैटॅरॅल
**trilinear,** त्रिरेखीय। > ट्राइ-लिन्-इ-अॅ
**trilingual,** त्रिभाषी, त्रैभाषिक। > ट्राइ-लिन्ग्-वॅल
**triliteral,** त्रिवर्णी; त्रिवर्ण। > ट्राइलिटॅरॅल
**trilithic,** त्रिपाषाणी। > ट्राइलिथ्-इक
**trill,** *n.*, 1. (*sound*) स्वरकम्पन, गिटकिरी*; 2. (*consonant*) कम्पित व्यंजन; —*v.*, गिटकिरी* भरना; स्वर कँपाना; ~**ed,** कंपित। > ट्रिल
**trillion,** 1. (1,000,000,000,000,000,000) दस शंख, एक करोड़ खरब; 2. (*America*; 1,000,000,000,000) दस खरब, एक लाख करोड़। > ट्रिल्यॅन
**trilogy,** नाटकत्रय; ग्रन्थत्रय; भाषणत्रय; त्रित्व; त्रयी*। > ट्रिलॅजि
**trim,** *n.*, ठीक-ठाक, दुरुस्ती*; सुव्यवस्था*; —*adj.*, 1. ठीक-ठाक, दुरुस्त, सुव्यवस्थित; 2. (*neat*) साफ़-सुथरा; बना-ठना; —*v.* 1. ठीक-ठाक क०, दुरुस्त क०, (सु)व्यवस्थित क०; 2. साफ़ क०, साफ़-सुथरा क०; 3. (*clip*) कतरना; 4. (*prune*) छाँटना; 5. (*decorate*)

सँवारना, सजाना; 6. (~ *oneself*) साफ़ कपड़े पहन लेना; 7. (*be a time-server*) अवसरवादी होना, समय का साथ देना। > ट्रिम

**trimensual, trimestr(i)al,** त्रैमासिक, तिमाही। > ट्राइमे'न्शुअॅल; ट्राइ-मे'स्/ट्रिअॅल, ~ट्रॅल

**trimerous,** त्रितयी। > ट्रिमॅरॅस = ट्राइमॅरॅस

**trimester,** त्रिमास, त्रैमास्य, तिमाही*। > ट्राइमे'सट्

**trimeter,** त्रिपदी*। > ट्रिम्-इटॅ

**trimmer,** 1. (*time-server*) अवसरवादी; 2. (*instrument*) कतरनी*। > ट्रिम्-ॲ

**trimming,** 1. (*ornament*) सजावट*, अलंकरण; 2. (*on dress*) गोटा-पट्टी*; 3. (*pl., accessories*) सामान, उपकरण; 4. (*pl., parts trimmed off*) कतरन*। > ट्रिम्-इन्ग

**trimolecular,** त्रि-अणुक। > ट्राइमॅले'क्यूलॅ

**trimonthly,** त्रैमासिक। > ट्राइमॅन्थ्-लि

**trimor/phism,** त्रिरूपता*; **~phous,** त्रिरूपी, त्रिरूप। > ट्राइमॉःफ़्/इज़्म, ~ॲस

**trinal, trinary,** 1. त्रिगुण, तिगुना; 2. (*of three kinds*) त्रिविध; 3. त्रिगुणात्मक। > ट्राइनॅल; ट्राइनॅरि

**trine,** *adj.*, त्रिगुण; त्रिविध; *n.*, त्रिक, त्रयी*। > ट्राइन

**tringle,** छड़। > ट्रिन्गॅल

**Trinitarian,** त्रित्ववादी। > ट्रिनिटे'ॲर्-इॲन

**trinity,** 1. (*quality*) त्रित्व; 2. (*three*) त्रिक, त्रयी*; 3. (T.) त्रियेक परमेश्वर। > ट्रिन्-इटि

**trinket,** 1 टूम-छल्ला, बहुत साधारण गहना; 2. (*trifle*) सस्ती चीज़*, 3. (*toy*) खिलौना। > ट्रिन्-किट

**trinomial,** 1 (*math.*) त्रिपद; 2. त्रिनाम। > ट्राइनोम्-इॲल

**trinominal,** त्रिनाम। > ट्राइनॉम्-इनॅल

**trio,** त्रिक, त्रयी*। > ट्री-ओ = ट्राइ-ओ

**triode,** त्रायोड, त्रि-अग्र, त्र्यग्र। > ट्राइ-ओड

**triole,** त्रिक। > त्रि-ओल

**triolet,** अष्टपदी*। > ट्राइ = ट्री-ॲलिट

**trip,** 1. (*walk with light tread*) फुदकना, कुदकना; थिरकना, नाचना (*dance*); 2. (*stumble*) ठोकर* खाना या लगना; लड़-खड़ाना; गिर जाना; 3. (*cause to stumble*) अड़ंगा, आँटी* या अंटी* मारना (देना); गिराना; 4. (*make a mistake*) भूल* क०, ग़लती* क०, पाप क० (*sin*); 5. (*detect in blunder*) भूल* पकड़ना; 6. (*anchor*) उठाना; 7. (*machinery*) खोलना; 8. (*stutter*) हक-लाना; लड़खड़ाना (*of tongue*); —*n.*, 1. (*excursion, jaunt*) आमोद-यात्रा*, सैर*; 2. (*journey*) यात्रा*, भ्रमण; 3. (*nimble step*) फुदकी*; 4. (*stumble*) लड़खड़ाहट*; 5. (*causing to stumble*) अड़ंगा, आँटी*; 6. (*error*) भूल*, ग़लती*, चूक*। > ट्रिप

**tri/partite,** 1. (*of three parties*) त्रिपक्षीय; त्रिदलीय (*political*); 2. (*of three parts*) त्रिभागी; **~partition,** त्रिविभाजन। > ट्रिपाटाइट; ट्रिपाटिशॅन

**tripe,** 1. ओझर, ओझड़ी*; अँतड़ी*; 2. (*trash*) रद्दी चीज़*; 3. (*nonsense*) अनाप-शनाप। > ट्राइप

**tripectinate,** त्रिकंकती। > ट्राइपे'क्-टिनिट

**tripetalous,** त्रिदल। > ट्राइपे'टॅलॅस

**trip-hammer,** पात-घन। > ट्रिप्-हैमॅ

**triphthong,** त्रिस्वर। > ट्रिफ़्थॉन्ग

**triphyllous,** त्रिपर्णक। > ट्राइफ़िलॅस

**triplane,** त्रिपंखी वायुयान। > ट्राइप्लेन

**triple,** 1. (*in amount*) तिगुना, त्रिगुण; 2. (*of 3 parties*) त्रिपक्षीय; 3. (*of three kinds*) त्रिविध; 4. (*of three folds, done or to be done 3 times*) तेहरा; 5. (*of three*) त्रि-, त्रयात्मक; —*v.*, तिगुना क० या हो जाना, त्रिगुणित क०। > ट्रिपॅल

**triplet,** त्रिक, त्रयी*; समतुकान्त पदत्रय। > ट्रिप्-लिट

**triplex,** त्रिगुण; त्रिविध; तेहरा। > ट्रिप्ले'क्स

**tripli/cate,** *adj., see* TRIPLE; त्रिगुण; त्रिविध; तेहरा; — ratio, घनानुपात; —*n.*, तीन प्रतियाँ*; —*v.*, त्रिगुणित क०, तिगुना क०; तीन प्रतियाँ* तैयार क०; **~cation,** त्रिगुणन; **~city,** त्रिगुणता*, तेहरापन। > ट्रिप्-लि-किट (*adj., n.*); ट्रिप्-लिकेट (*v.*); ट्रिप्लिकेशॅन; ट्रिप्लिसिटि

**triploid,** त्रिगुणित। > ट्रिप्लॉइड
**tripod,** तिपाई*, त्रिपादिका*। > ट्रिपॉड = ट्राइपॉड
**tripper,** पर्यटक। > ट्रिप्-अॅ
**triptych,** त्रिफलक। > ट्रिप्-टिक
**trip-wire,** ठोकर-तार। > ट्रिप्वाइअॅ
**triquetrous,** त्रिकोर। > ट्राइक्वे'ट्रॅस
**triradiate,** त्रि-अरी। > ट्राइ-रेड्-इ-इट
**tri/sect,** समत्रिभाजित क०; **~section,** समत्रिभाजन; **~sectrix,** त्रिभाजक। > ट्राइसे'क्ट; ट्राइसे'क्/शॅन, ~ट्रिक्स
**trismus,** धनुक-बाई*, हनुस्तंभ। > ट्रिस्मॅस
**trispermous,** त्रिबीजी। > ट्राइस्पॅ:मॅस
**trisoctahedron,** अष्टकत्रयफलक। > ट्रिसॉक्टॅहे'ड्रॅन
**trisyl/labic,** त्र्यक्षरीय; **~lable,** त्र्यक्षर। > ट्रिसिलैब्-इक; ट्रिसिलॅबॅल
**trite,** घिसा-पिटा, पिटा-पिटाया। > ट्राइट
**tritheism,** त्रिदेववाद। > ट्राइ-थी-इज़्म
**tritu/rate,** घोटना, सम्पेषण क०, पीसना; **~ration,** सम्पेषण। > ट्रिट्यूरेट; ट्रिटच्रेशॅन
**triumph,** *n.*, 1. (*victory*) विजय*, जीत*, फ़तह*; 2. (*success*) अपूर्व सफलता*, कामयाबी*; 3. (*achievement*) उपलब्धि*; 4. (*joy, exultation*) विजयोल्लास; उल्लास; 5. (*Roman*) विजय-यात्रा*, विजयोत्सव; —*v.*, 1. (*gain victory*) जीतना, विजय* प्राप्त क०; 2. (*be successful*) सफल होना; फलना-फूलना; 3. (*exult*) उल्लसित होना, फूले न समाना; 4. विजयोत्सव मनाना। > ट्राइ-अॅम्फ़
**triumphal,** विजय-; ~ arch, विजय-तोरण। > ट्राइ-अॅम्-फ़ॅल
**triumphant,** विजयी, विजयमान; उल्लसित, प्रफुल्ल, विजयोल्लसित। > ट्राइ-अॅम्-फ़ॅन्ट
**triumvir,** त्रिशासक; **~ate,** त्रिशासकत्व; शासकत्रय; त्रितन्त्र, त्रिशासन; त्रिक, त्रयी*। > ट्राइअॅम्/वॅ:, ~विरिट
**triune,** त्रियेक। > ट्राइयून
**trivalent,** त्रिसंयोजक। > ट्रिवॅलन्ट
**trivalvular,** त्रिकपाटी। > ट्राइवैल्व्यूलॅ
**trivariant,** त्रिचर। > ट्राइवे'अॅर्-इअॅन्ट
**trivet,** लोहे की तिपाई*; देगदान। > ट्रिव्-इट
**trivial,** 1. (*insignificant*) तुच्छ, नगण्य; 2. (*slight*) हलका; 3. (*superficial*) सतही; 4. (*shallow*) ओछा; 5. (*commonplace*) घिसा-पिटा; **~ity,** नगण्यता*; हलकापन; ओछापन; घिसी-पिटी बात*। > ट्रिव्-इ-अॅल
**triweekly,** त्रैसाप्ताहिक। > ट्राइ-वीक्-लि
**troat,** (मस्त हिरन का) बोलना। > ट्रोट
**trochal,** चक्राकार। > ट्रोकॅल
**trochanter,** शिखरक। > ट्रॅकैन्टॅ
**troche,** (दवा* की) टिकिया*, गोली*। > ट्रोक्-ई
**trochee,** गुरु-लघु का चरण (ऽ।)। > ट्रोक्-इ
**trochlea,** चक्रक। > ट्रॉक्-लि-अॅ
**trochoid,** 1. (*math.*) त्रिज्याज; 2. (*anatomy*) चक्राभ; **~al,** चक्री, चक्रीय। > ट्रोकॉइड; ट्रॅकॉइडॅल
**trochometer,** चक्करमापी। > ट्रॅकॉम्-इटॅ
**trodden,** बहुगत, चलता। > ट्रॉडॅन
**troglodyte,** 1. कन्दरावासी; 2. (*hermit*) एकान्तवासी। > ट्रॉग्लॅडाइट
**trogon,** सदासुहागिन*। > ट्रोगॉन
**troika,** ट्रोइका गाड़ी* (तीन घोड़ों की); अश्वत्रय। > ट्रॉइक्-अॅ
**troll,** *v.*, 1. (मुक्त कंठ से) गाना; 2. मछली* मारना; —*n.*, 1. (*malevolent giant*) दैत्य; 2. (*goblin*) वेताल; 3. (*dwarf*) बौना; 4. (*reel*) फिरकी*। > ट्रोल
**trolley, trolly,** 1. (*push-cart*) ठेला; 2. ट्रॉली*। > ट्रॉल्-इ
**trollop,** 1. (*slatternly*) फूहड़ स्त्री*; 2. (*immoral*) कुलटा*; 3. (*prostitute*) वेश्या*। > ट्रॉलॅप
**trombone,** तुरही* (विशेष)। > ट्रॉम्बोन
**trommel,** घुमाऊ छलनी*। > ट्रॉमॅल
**troop,** *n.*, 1. (*group*) दल, टोली*; 2. (*of performers*) मंडली*; 3. (*crowd*) भीड़*; 4. (*of troopers*) रिसाला; 5. (*pl.*) सेना*, सैन्यदल, फ़ौज*; —*v.*, दल बाँधकर चलना; एकत्र हो जाना। > ट्रूप
**trooper,** 1. घुड़सवार सिपाही, अश्वारोही सैनिक; 2. फ़ौज* का घोड़ा, युद्धाश्व; 3. (*troopship* सेना-वाहक। > ट्रूप्-अॅ
**trope,** 1. अलंकार; लाक्षणिक प्रयोग; 2. (*metaphor*) रूपक। > ट्रोप

**trophic,** पोष- ; पोषणज। > ट्रॉफ़्-इक

**tropho/blast,** बीजपोषक; **~plasm,** पोषद्रव्य; **~zoid,** पोष जीवक; **~zoite,** पोष जीवाणु, पोषाणु।
> ट्रॉफ़/ब्लैस्ट, ~प्लैज़्म, ~ज़ॉइड, ~ज़ॉइट

**trophy,** 1. (*memorial*) विजयस्मारक, विजयचिह्न; स्मारक; 2. (*prize*) विजयोपहार; पारितोषिक, पुरस्कार; 3. (*loot*) जीत* की लूट*; 4. (*memento*) निशानी*। > ट्रोफ़्-इ

**tropic,** *in combination,* -अनुवर्ती; phototropic, प्रकाश-अनुवर्ती, *—adj.,* उष्णकटिबंधी; *—n.,* 1. ~ of cancer, कर्क-रेखा*; 2. ~ of capricorn, मकर रेखा*; 3. (*pl.*) उष्णकटिबन्ध, अयनमण्डल। > ट्रॉप्-इक

**tropical,** 1. उष्णकटिबन्धी; ~ year, सायन वर्ष; 2. (*fervid*) आवेशपूर्ण, तीव्र, उत्कट; 3. (*metaphorical*) लाक्षणिक। > ट्रॉप्-इकॅल

**tropism,** अनुवर्तन। > ट्रोप्-इज़्म

**tropology,** लाक्षणिक प्रयोग; लाक्षणिकता*; लाक्षणिक व्याख्या*। > ट्रॅपॉलॅजि

**tropo/pause,** क्षोभसीमा*; **~sphere,** क्षोभमण्डल। > ट्रॉपॅ/पॉ:ज़, ~स्फ़िअॅ

**troppo,** अधिक। > ट्रॉपो

**trot,** *v.,* 1. (*horse*) दुलकी* चलना, दुलकना; दुलकी* चलाना; 2. (*walk fast*) जल्दी चलना; ~ out, प्रदर्शित क०; व्यक्त क०; *—n.,* दुलकी*, दुलकन*; तेज़ चाल*। > ट्रॉट

**troth,** वचन, प्रतिज्ञा*; in ~, वास्तव में; plight one's ~, वचन देना। > ट्रोथ

**troubadour,** चारण, भाट। > ट्रूबॅडुअॅ

**trouble,** 1. (*agitate*) हिलाना; ~d waters, गड़बड़, गड़बड़ी*, अशांति*; 2. (*fluster, disturb, excite*) घबरा देना, अशान्त या व्याकुल कर देना, उत्तेजित क०; 3. (*be disturbed*) घबरा जाना, अशान्त या उत्तेजित होना; 4. (*distress*) दु:ख देना, दुखाना; 5. (*be distressed*) दु:खी होना; चिन्ता* क०; 6. (*inconvenience*) कष्ट देना; 7. (*be subjected to inconvenience*) तकलीफ़* क०, कष्ट उठाना; 8. (*annoy*) तंग क०, परेशान क०; 9. (*afflict*) सताना, का कष्ट होना; be ~d with (asthma), (दमे) का कष्ट, की तकलीफ़* होना; *—n.,* 1. (*difficulty*) कठिनाई*, मुश्किल*; 2. (*distress*) दु:ख, क्लेश; तकलीफ़*, परेशानी*; 3. (*cause of distresss*) कष्ट, संकट, विपत्ति*, मुसीबत*, तकलीफ़*, झंझट**; 4. (*disease*) बीमारी*, रोग, कष्ट, तकलीफ़*; 5. (*inconvenience*) असुविधा*, कष्ट, तकलीफ़*; 6. (*unrest*) अशांति*, गड़बड़ी*, दंगा, उपद्रव; 7. (*danger*) जोखिम*; 8. (*discord*) अनबन*; 9. (*effort*) परिश्रम; take ~, बड़े परिश्रम से कोई काम क०; 10. (*in machinery*) दोष, खराबी*; ask for ~, मुसीबत* मोल लेना; be in ~, सज़ा* पाना; मुसीबत* में होना। > ट्रॅबॅल

**trouble/maker,** 1. (*agitator*) उपद्रवी, अशांति* फैलानेवाला; 2. (*annoying*) कण्टक, लोककण्टक, टेढ़ा आदमी; **~-shooter,** दोष, अशांति* या गड़बड़ी* दूर करनेवाला; **~some,** 1. कष्टप्रद, तकलीफ़देह; 2. (*unruly*) ऊधमी, उपद्रवी, उत्पाती, निमानिया; 3. (*painful*) दु:खदायी। > ट्रॅबॅल्/मेकॅ, ~शूटॅ, ~सॅम

**troublous,** अशांत। > ट्रॅब्लॅस

**trough,** 1. (*container*) द्रोण, द्रोणिका*; 2. (*gutter*) नाली*; 3. (*depression*) गर्त। > ट्रॉफ़ = ट्राफ़ = ट्रॅफ़

**trounce,** बुरी तरह* से पीटना; हरा देना; सज़ा* देना; कटु आलोचना* क०; फटकारना। > ट्राउन्स

**troupe,** मण्डली*, दल। > ट्रूप

**trousers,** ट्राउज़र्स, पतलून, पाजामा, पायजामा। > ट्राउज़ॅस

**trousseau,** दुलहिन* का साज़-सामान। > ट्रूसो=ट्रूसो

**trouvère,** चारण। > ट्रूवे'अॅ

**trover,** क्षतिपूर्ति* का मुक़दमा। > ट्रोव्-अॅ

**trowel,** 1. (*to apply mortar*) करनी*; 2. (*to smoothen plaster*) पाटा; 3. (*to dig up*) खुरपा, खुरपी*; lay it on with a ~, अतिरंजना* क०। > ट्राउ-अॅल

**truance,** कर्तव्यत्याग। > ट्रूअॅन्स

**truant,** *n.,* नागा करनेवाला; play ~, नागा क०; *—adj.,* 1. नागा करनेवाला; 2. (*shirking*) कामचोर; कर्तव्यत्यागी; 3. (*idle*)

आलसी; 4. (*loitering*) आवारा। > ट्रूअॅन्ट

**truce,** 1. विरामसन्धि*, अवहार; 2. युद्ध-विराम, अवहार; 3. (*cessation*) विराम; 4. (*from pain etc.*) आराम, राहत*। > ट्रूस

**truck,** *n.*, 1. ट्रक; 2. (*push-cart*) ठेला; 3. (*barter*) अदला-बदली*, वस्तुविनिमय; ~ system, जिन्स-अदायगी-पद्धति*; 4. (*dealings*) लेन-देन, व्यापार; संबंध; 5. (*small wares*) बिक्री* का छिट-पुट सामान; 6. (*rubbish*) रद्दी चीज़ें*; 7. (*nonsense*) अनाप-शनाप; —*v.*, 1. ट्रक में ले जाना; 2. अदला-बदली* क०; 3. (*hawk*) फेरी* लगाना। > ट्रॅक

**truckle,** *v.*, दब जाना; ठकुरसुहाती* क०; ~ to, के तलवे सहलाना; —*n.*, **~-bed,** पहियादार नीचा पलंग। > ट्रॅकॅल

**truckler,** जी-हुज़ूरिया, चापलूस। > ट्रॅकलॅ

**trucu/lence, ~lency,** 1. लड़ाकापन; 2. उग्रता*; **~lent,** 1. (*aggressive*) लड़ाका; धौंसिया (*bully*); 2. (*fierce*) उग्र, फाड़खाऊ। > ट्रॅक्यू/लॅन्स, ~लॅन्सि, ~लॅन्ट

**trudge,** *v.*, 1. पैदल चलना (*v.i.*) या तय क० (*v.t.*); 2. (*laboriously*) पैर घसीटकर चलना, घिसटकर चलना; —*n.*, पैर-घिस्सू चाल*। > ट्रॅज

**true,** *v.*, ठीक क०; *adj.*, 1. सच; 2. (*accurate*) सही, ठीक, यथातथ्य, तद्रूप; 3. (*genuine, not spurious*) विशुद्ध, चोखा, खरा, असली, अकृत्रिम, अकूट; 3. (*real*) वास्तविक, यथार्थ, असली; 4. (*loyal, faithful*) सच्चा, निष्ठावान्, पक्का, ईमानदार; 5. (*honest*) सच्चा, निष्कपट, ईमानदार; 6. (*in correct position*) ठीक; come ~, सच निकलना; be ~ to type, खरा; **~-blue** पक्का; सच्चा; **~-born,** औरस; **~-bred,** विशुद्ध प्रजनित; **~-hearted,** सच्चा; ईमानदार; **~-love,** प्रेमी; प्रेमिका*; **~ness,** सत्यता*, सच्चाई*। > ट्रू

**truffle,** कवक। > ट्रॅफ़ॅल

**trug,** 1. (*basket*) टोकरी*; 2. (*wooden pan*) कठौत*, कठौता। > ट्रॅग

**tru/ism,** 1 स्वयसिद्धि*, 2. (*trite statement*) घिसी-पिटी बात*, सामान्योक्ति*; **~istic,** स्वयसिद्ध, घिसा-पिटा। > ट्रू-इज़्म; ट्रू-इस्-टिक

**trull,** रण्डी*। > ट्रॅल

**truly,** 1 (*really*) असल में, वास्तव में, वस्तुतः, सचमुच, 2 (*genuinely*) सच्चाई* से, सच-मुच, 3 (*faithfully*) ईमानदारी* से; 4. (*accurately*) ठीक-ठीक, yours ~, भवदीय। > ट्रूलि

**trump,** *n.*, 1. तुरुप, *v.*, तुरुप चलना; काटना, मारना; हरा देना, ~ **up,** गढ़ना; ~ **card,** तुरुप का पत्ता; सर्वोत्तम साधन या युक्ति*। > ट्रॅम्प

**trumpery,** *n.*, 1. (*finery*) सस्ते भड़कीले कपड़े-गहने, टीम-टाम*; 2. (*rubbish*) रद्दी चीज़ें*; 3. (*nonsense*) अनाप-शनाप; —*adj.* भड़कीला, दिखाऊ; रद्दी; निस्सार। > ट्रॅम्पॅरि

**trumpet,** *n.*, 1. तुरही*, तूर्य; नरसिंघा; 2. (*speaking ~*) भोंपू; 3. (*flourish of ~s*) तूर्यनाद; blow one's own ~, आत्म-प्रशंसा* क०, अपने मुँह मियाँ मिट्ठू बनना; —*v.*, तुरही* बजाना; घोषित क०, ढिंढोरा पीटना; 2. (*of elephant*) चिंघाड़ना; **~-call,** आह्वान; **~er,** तूर्यवादक। > ट्रॅम्प्/इट, ~इटॅ

**trun/cate,** *v.*, 1. सिरा (छोर, अग्र, चोटी*) काटना; छाँटना; 2. छोटा कर देना; बहुत अधिक संक्षिप्त कर देना; 3. (*mutilate*) विकृत क०, बिगाड़ना; —*adj.*, **~cated,** लूनाग्र, खण्डित; विकृत; **~cation,** कटाई*, काट-छाँट*; संक्षेपण; विकृति*। > ट्रॅन्केट; ट्रॅन्केटिड; ट्रॅन्केशॅन

**truncheon,** 1. लाठी*, गदा*; 2. (*staff*) डण्डा; अधिकारदण्ड (*of authority*)। > ट्रॅन्शॅन

**trundle,** *n.*, 1. छोटा चौड़ा पहिया; 2. छोटे पहियोंवाला ठेला या ट्रक, नीचा ठेला; 3. (**~- bed**) पहियादार नीचा पलंग; —*v.*, लुढ़कना। > ट्रॅन्डॅल

**trunk,** 1. (*of tree and plants*) तना, धड़, काण्ड; 2. (*of body*) धड़, रुण्ड; 3. (*of elephant*) सूँड़*, शुण्ड; 4. (*box*) बक्स,

संदूक; 5. (*main line*) मुख्य मार्ग, मुख्य पथ, बड़ी लाइन*, 6. (*pl.*) जाँघिया, घुटन्ना।
> ट्रॅन्क

**trunnion**, टेक*। > ट्रॅन्-इअॅन

**truss**, *n.*, 1 (*of bridge, roof*) कैंची*, 2. (*of hay etc.*) पूला; 3 (*belt*) पेटी*; —*v.*, 1. कैंची* लगाना, 2. (*tie up*) बाँधना, बाँध देना; कसकर बाँधना, की भुजाएँ* शरीर से सटाकर बाँधना, मुश्कें बाँध लेना। > ट्रॅस

**trust**, 1 (*belief*) विश्वास, आस्था*; take on ~, सहज ही विश्वास कर लेना; 2. (*reliance*) भरोसा, आशा*, आसरा; 3. (*person, thing relied on*) आसरा, सहारा, अवलम्ब; 4. (*commercial credit*) उधार, supply goods on ~, उधार माल बेचना; 5. (*responsibility*) उत्तरदायित्व, ज़िम्मा; कर्तव्य (*duty*); 6. (*something in trust*) धरोहर*, थाती*, अमानत*; 7. (*legal*) न्यास; 8. (*commercial*) व्यापारसंघ; —*v.*, 1. पर विश्वास क०, पर आस्था* रखना; 2. (*entertain hope*) आशा* क०; 3. (*place reliance on*) पर भरोसा रखना; 4. (*entrust*) सौंपना, सिपुर्द क०; 6. (*allow credit*) उधार देना।
> ट्रॅस्ट

**trustee**, न्यासी; **~ship**, 1. न्यासिता*; 2(*administration of a territory*) अधिदेश-शासन। > ट्रॅस्टी, ~शिप

**trust/ful**, विश्वासी, विश्वस्त; **~worthy**, 1. विश्वसनीय, विश्वास्य, विश्वस्त; 2. (*reliable*) भरोसे का, विश्वसनीय; 3. (*honest*) ईमानदार, सच्चा; 4. (*accurate*) सही, यथातथ्य, ठीक; **~y**, विश्वसनीय; ईमानदार।
> ट्रॅस्ट्/फ़ुल, ~वॅ:दि, ~इ

**truth**, 1. सत्यता*, सच्चाई*, सच्चापन; 2. (*that which is true*) सत्य; 3. (*reality*) वास्तविकता*, यथार्थता* असलियत*; 4. (*accuracy*) यथातथ्यता*; 5. (*honesty, sincerity*) ईमानदारी*, सच्चाई*; 6. (*genuineness*) सच्चाई*; 7. (*state of being adjusted*) ठीक-ठाक; 8. (*belief accepted as truth*) सच्चाई*; **~ful**, 1. (*of person*) सत्यवादी, सत्यनिष्ठ, सच्चा; 2. सच; **~fulness**, सत्यवादिता*, सत्यनिष्ठा*, सच्चाई; सत्यता*; **~less**, 1. (*of person*) बेईमान, झूठा; 2. असत्य, मिथ्या, झूठा, अयथार्थ। > ट्रूथ; ट्रूथ्/फ़ुल = फॅल, ~लिस

**try**, *n.*, 1. (*attempt*) प्रयत्न, प्रयास, कोशिश*; चेष्टा*; 2. (*rugby*) ट्राइ; —*v.*, 1 (*attempt*) कोशिश* क०, प्रयास क०; 2. (*do an experiment*) प्रयोग क०, परीक्षण क०; 3. (*test*) परखना, जाँचना, आज़माना; परीक्षा* लेना; 4. (*put a strain on*) पर अधिक भार डालना; के लिए भारस्वरूप होना; 5. (*annoy*) परेशान क०, तंग क०; दुःख देना; 6. (*judicially*) न्यायिक जाँच* क०, विचार क०, न्याय क०; 7. (*refine*) शोधना; 8. (*a board*) चिकनाना, रँदना; **~ on**, पहनकर देखना; **~ out**, की (कठोर) परीक्षा* लेना; ~ it on, आज़माना; **~-on**, आज़माइश*; **~-out**, परीक्षण; **~-square**, गुनिया*।
> ट्राइ; ट्राइ/ऑन, ~आउट

**trying**, 1. कष्टकर, क्लेशकर; 2. (*distressing*) दुःखद, दुःखदायी; 3. (*wearisome*) क्लान्तिकर, थकाऊ। > ट्राइ-इन्ग

**tryst**, *n.*, 1. परियुक्ति*, पूर्वनिश्चित भेंट*; 2. (*place*) मिलनस्थान; —*v.*, भेंट* निश्चित क०। > ट्रिस्ट

**tsar**, रूस का बादशाह, ज़ार। > ज़ा

**tsetse**, त्सेत्से। > ट्सेॅट्-सि

**tub**, 1. (*vessel*) टब; नाँद*, कठौत*, कंडाल; 2. (*bath*) स्नान; 3. (*bucket*) बालटी*, डोल; 4. (*boat*) भद्दी नाव*; —*n.*, 1. नहाना; 2. (*row*) खेना; 3. (*plants*) गमले में लगाना; 4. (*shaft*) की दीवार* पर तख़्ते* या लोहे (टीन आदि) की चादरें* लगाना।
> टॅब

**tubal**, नली-; नलाकार। > ट्यूबॅल

**tubby**, गोल-मटोल। > टॅब्-इ

**tube**, 1. नली*, नलिका*; छुच्छी*; 2. (*of tyre, of toothpaste*) ट्यूब; 3. (*to keep documents*) चोंगा; 4. (*railway*) सुरंग-रेल*; **~-well**, नल-कूप। > ट्यूब

**tuber**, कन्द। > ट्यूब्-अॅ

**tubercle**, गुलिका*; यक्ष्मिका*। ट्यूबॅ:कॅल

**tuber/cular**, **~culous**, 1. गुलिकीय; 2. (*suffering from ~culosis*) क्षयरोगी; 3. यक्ष्मज। > ट्यूबॅ:क्/यूलॅ, ~यूलॅस

**tuberculosis**, क्षयरोग, तपेदिक, यक्ष्मा । > **टयूबॅ:क्यूलोस्**-इस

**tuberculum**, गुलिका* । > टयूबॅ:क्यूलॅम

**tuberose**, 1. कंदाकार; 2. (*knobby*) गाँठ-दार । > **टयूबॅरोस**

**tuberosity**, अस्थिप्रोत्थ , गण्डक । > टयूबॅरॉस-इटि

**tuberous**, 1. (*knobby*) गाँठदार; 2. (*of tubers*) कंदिल । > **टयूबॅरॅस**

**tubing**, 1. नलिका*; 2. (*set*) नल-तंत्र । > **टयूब्**-इन्ग

**tubular, tubulated**, 1. (*in shape*, नलिकाकार, नलाकार; 2. नलिका-युक्त, नलयुक्त, नलदार । > **टयूब्यूलॅ; टयूब्यूलेटिड**

**tubule**, नलिका* । > **टयूब्यूल**

**tuck**, 1. (~ *up*) चढ़ाना; 2. (*gather in folds*) चुनट* डालना; 3. (*fold*) तह* लगाना, तहाना; 4. (*draw together*) समेटना; 5. (*cover snugly*) लपेटना; 6. (*stow away*) छिपाना; 7. (~ *in*, *eat heartily*) ठूसना, भकोसना (*greedily*); —*n*., 1. (*fold*) तह*, परत*; चुनट*; 2. मिठाई*; **~-shop**, मिठाई* की दूकान*, मिष्टान्न-भण्डार; **~-pointing**, उभरी टीप* । > **टॅक**

**tucker**, थका देना । > **टॅक्**-अँ

**tucket**, तूर्य-नाद । > **टॅक्**-इट

**Tuesday**, मंगलवार, भौमवार । > **टयूज़्**-डि = **टयूज़्**डे

**tufa**, टूफ़ा । > **टयूफ़्**-अँ

**tuff**, टफ । > टॅफ़

**tuft**, गुच्छा, गुच्छ, स्तवक; **~ed**, गुच्छेदार; **~-hunter**, अमीर-परस्त । > टॅफ़्ट

**tug**, *v*., 1. (*pull sharply*) झटके से खींचना; खसोटना; 2. (*pull hard*) कसकर खींचना; 3. (*tow*) खींचना; 4. (*drag*) घसीटना; 5. (*drag in*) घसीट लाना; —*n*., 1. झटका, खसोट*; खिंचाई*; 2. (*effort*) घोर परिश्रम; 3. (~*boat*) कर्षनाव*; ~ of war, रस्सा-कशी* (*also fig*.) । > टॅग

**tuition**, 1. शिक्षण; अनुशिक्षण; 2. (~-*fee*) शिक्षा-शुल्क । > टयू-इ-शॅन

**tulle**, महीन रेशमी मलमल* । > टुल

**tulwar**, तलवार* । > **तॅल्**वा

**tum**, ढमढम । > **टॅम**

**tumble**, *n*., 1. (*fall*) गिराव, गिरावट*, अवपात; 2. (*somersault*) कलाबाज़ी*, कलैया*, ढेंकली*; —*v*., 1. (~ *down, fall*) गिर पड़ना, भहराना, धड़ाम से गिरना, एक-बारगी गिर जाना; 2. (~ *down, collapse*) ढेर हो जाना, ढह जाना; 3. (*move hastily*) हड़बड़ाकर आना, जाना, भागना, उठना, दौड़ना; 4. (*stumble*) ठोकर* खाना; गिरते-पड़ते आगे बढ़ना, लड़खड़ाना; 5. (*roll about*) उठना-गिरना (*of waves*); करवटें* बदलता रहना (*of patient*); 6. (*turn somersaults*) कलाबाज़ी* खाना, कलैया* मारना; 7. (*throw down*) गिरा देना; 8. (*rumple*) अस्तव्यस्त कर देना, उथल-पुथल कर देना; सिलवटें* डालना (*cloth*); **~ to**, समझ लेना, समझ जाना; **~down**, गिरा-पड़ा, टूटा-फूटा । > **टॅम्बॅल**

**tumbler**, 1. (*acrobat*) कलाबाज़; 2. (*glass*) तमलेट, गिलास; 3. (*pigeon*) गिरहबाज़; 4. (*mech*.) खटका । > **टॅम्ब्**-लॅ

**tumbrel, tumbril**, 1. (*cart*) छकड़ा; 2. (*dung-cart*) गोबर-गाड़ी;* 3. (*mil*.) गोला-बारूद* की गाड़ी* । > **टॅम्**-ब्रॅल; **टॅम्**-ब्रिल

**tume/facient**, सूजन* पैदा करनेवाला, शोथकारी; **~faction**, सूजन*, फुल्लन । > टयूमि/फ़ेशॅन्ट, ~फ़ैक्शॅन

**tumefy**, सूजना, फूलना; सूजन* पैदा क०, फुलाना । > **टयूम्**-इफ़ाइ

**tumes/cence**, सूजन*; **~cent**, 1. सूजने-वाला; सूजा हुआ; 2. (*bombastic*) आडम्बरी, आडम्बरपूर्ण । > टयूमे'सॅन्स; टयूमे'सॅन्ट

**tumid**, 1. सूजा हुआ, फूला हुआ; 2. (*bombastic*) आडम्बरपूर्ण, आडम्बरी; **~ity**, सूजन*; शब्दाडम्बर । > **टयूम्**-इड; **टयूमिड्**-इटि

**tummy**, पेट । > **टॅम्**-इ

**tumour**, अर्बुद । > **टयूम्**-अँ

**tump**, 1. (*hillock*) टीला; 2. (*heap*) ढूह, स्तूप । > टॅम्प

**tumtum**, 1. (*vehicle*) टमटम*; 2. (*sound*) ढमढम । > **टॅम्टॅम**

**tumult**, 1. (*uproar, confused noise*) होहल्ला, गुलगपाड़ा, शोरगुल, हुल्लड़, हंगामा; 2. (*riot*) दंगा, फ़साद, हंगामा, हुल्लड़, उपद्रव; 3. (*commotion*) खलबली*, हलचल*; 4. (*confusion of mind*) घबराहट*; 5. (*excitement*) उत्तेजना*, क्षोभ; **~uary, ~uous**, 1. (*uproarious*) उपद्रवी, ऊधमी, उत्पाती; 2. (*violent*) उग्र; 3. (*agitated*) उत्तेजित, विक्षुब्ध। > **ट्यूमॅल्ट**; ट्यूमॅल्/ट्यूअँरि, ~ट्यूअॅस

**tumulus**, स्तूप। > **ट्यूम्यूलॅस**

**tun**, पीपा; **~-bellied**, तुंदिल, कुप्पा (*noun*)। > **टॅन**

**tunable**, 1. (*melodious*) सुरीला, श्रुति-मधुर; 2. (*to be tuned*) समस्वरणीय। > **ट्यूनॅबॅल**

**tundra**, उत्तरध्रुवीय अनुर्वर प्रदेश। > **टून्ड्रॅ**

**tune**, *n.*, 1. (*melody*) धुन*, राग; लय*; 2. (*correctness of pitch*) तालमेल, स्वर-संगति*; 3. (*harmony*) सामंजस्य, तालमेल; संगति*; change one's ~, रंग बदलना; in ~, समस्वर; in ~ with, के अनुकूल, के अनुरूप; out of ~, बेसुर; out of ~ with, के अननुरूप, प्रतिकूल, असंगत; to the ~ of, के दाम पर; —*v.*, 1. (*music*) सुर मिलाना, समस्वरित क०; 2. (*adopt*) के अनुकूल बना लेना; 3. (*be in harmony*) के अनुकूल होना, से मेल खाना; ~ **in**, मिलाना; ~ **up**, सुर मिलाना; ठीक कर देना; उन्नत क०; **~d**, समस्वरित; **~full** सुरीला, श्रुतिमधुर; **~less**, 1. बेसुरा; 2. (*unmelodious*) कर्ण-कटु; 3. (*silent*) मौन; **~r**, समस्वरक। **ट्यून**

**tungsten**, टंग्स्टेन। > **टॅन्ग्स्टॅन**

**tunic**, 1. (*garment*) कुरता; 2. (*membrane*) कंचुक; **~ate**, कंचुकित। > **ट्यून्**/इक, ~इकिट

**tuning**, *n.*, समस्वरण; *adj.*, समस्वरक; **~-condenser**, समस्वरक संधारित्र; **~-fork**; स्वरित्र(द्विभुज)। > **ट्यून्**-इन्ग

**tunnel**, *n.*, 1. सुरंग*, टनेल*, बोगदा; 2. (*burrow*) बिल; 3. (*flue*) धुआँकश; —*v.*, सुरंग* बनाना; रास्ता बना लेना। > **टॅनॅल**

**tup**, *n.*, 1. (*ram*) मेढ़ा, मेष; 2. (*of hammer*) मुँह; —*v.*, लाँघना। > **टॅप**

**turban**, पगड़ी*, पाग*, साफ़ा, मुरेठा। > **टॅःबॅन**

**turbid**, 1. (*of liquid*) गँदला, गदला, आविल, पंकिल; 2. (*confused*) अस्तव्यस्त, अव्यवस्थित; 3. (*dark, dense*) धुँधला; घना; 4. (*of style*) दुरूह, अस्पष्ट; **~ity**, गदलापन; अस्तव्यस्तता*; धुँधलापन; दुरूहता*। **टॅःब्**-इड; टॅःबिड्-इटि

**turbinate**, लट्टू-रूप। **टॅःब्**-इनिट

**turbine**, टरबाइन। > **टॅःबाइन**

**turbu/lence, ~lency**, उपद्रव, दंगा; उग्रता*; विक्षोभ; अशांति*; अस्तव्यस्तता*; **~lent**, 1. (*unruly*) उपद्रवी, दुर्दान्त; 2. (*violent*) उग्र; 3. (*disturbed*) विक्षुब्ध, अशांत; अस्तव्यस्त; अशांत। > **टॅःब्यू**/लॅन्स, ~लॅन्सि, ~लॅन्ट

**turd**, गुह, गू, गूह। > **टॅःड**

**tureen**, परात*। > **ट्यूरीन** = **टॅरीन**

**turf**, *n.*, 1. तृणभूमि*, शाद्वल; 2. (*sod*) घास* की थिगली*; 3. (*peat*) पीट, पांस; 4. (*race-course*) घुड़दौड़* का मैदान; 5. (*top layer*) ऊपरी परत*; —*v.*, घास* की थिगलियों* से ढकना; ~ **out**, निकाल देना, निकाल फेंकना; **~y**, शाद्वल; घुड़दौड़-प्रेमी। > **टॅःफ़**; **टॅःफ्**-इ

**turges/cence**, 1. सूजन*; 2. (*botany*) स्फीति*; **~cent**, सूजनेवाला; स्फीत। > **टॅःजे'सॅन्स**; **टॅःजे'सॅन्ट**

**turgid**, 1. सूजा हुआ; फूला हुआ, स्फीत; 2. (*bombastic*) शब्दाडम्बरपूर्ण; **~ity**, 1. सूजन*; 2. (*botany*) स्फीति*; 3. शब्दाडम्बर। > **टॅःजिड**; **टॅःजिड्-इटि**

**turgor**, स्फीति*। > **टॅःगॅ**

**Turk**, 1. तुर्क; 2. (*unmanageable*) निमानिया। > **टॅःक**

**turkey**, 1. (*bird*) पीरू; 2. (T.) तुर्की; ~ buzzard, अमरीकी गीध; **~-cock**, 1. नर-पीरू; 2. (*conceited*) दम्भी; T~ corn, मकई*। > **टॅःक्**-इ

**Turkish**, *n.*, तुर्की; *adj.*, तुर्की; ~ **bath**, हम्माम। > **टॅःक्**-इश

**turmeric**, हलदी*, हल्दी*, हरिद्रा*; **~-paper**, हरिद्रा-पत्र, हल्दी-कागज़। > **टॅःमॅरिक**

**turmoil,** 1. (*commotion of crowd*) खलबली*, हलचल*; 2. (*uproar*) शोरगुल, हुल्लड़, होहल्ला; 3. (*of mind*) घबराहट*, अशांति*, विक्षोभ। > टॅ:मॉइल

**turn**[1], *v.*, **A.** CIRCULAR MOTION : *v.i.*, 1. (*of wheel*) घूमना, चक्कर खाना, घूर्णन क०, फिरकना, फिरना; 2. (*of key*) घूमना; 3. (*of head*) चकराना, घूमना, चक्कर खाना; 4. (*be shaped*) गढ़ा जाना; —*v.t.*, 1. घुमाना, चक्कर खिलाना, चकराना, फिराना; 2. घुमाना; 3. (*on a lathe*) ख़रादना, ख़राद पर चढ़ाना; 4. (*shape*) गढ़ना, ख़रादना; 5. (*a somersault*) कलैया* मारना; **B.** CHANGE OF DIRECTION, COURSE, TREND : *v.i.*, 1. (*take new direction*) घूमना, मुड़ना, फिरना; 2. (*take opposite direction*) घूमना, लौटना, फिरना; 3. (*ground*) के इर्द-गिर्द निकल जाना, पार क०, घूमकर जाना; —*v.t.*, 1. घुमाना, मोड़ना, फेरना; ~ one's back on, की ओर पीठ* फेरना; छोड़ देना; 2. (*place in opposite direction*) फिराना, घुमाना; 3. (*repel*) मार भगाना; खाली कर देना (*a blow*), निवारण क० (*avert*); 4. (*flank*) के बाजू से निकल जाना या आगे बढ़ना; 5. (*direct*) पर लगाना; 6. (*put to specified use*) से काम लेना, से लाभ उठाना; 7. (~ *somebody*) से विमुख क० (*from*); की ओर* प्रवृत्त क० (*to*); का विरोधी बना देना, के विरुद्ध उभाड़ना (*against*); 8. (*of age, time*) पार क०, पार कर चुकना; 9. ~ loose, मुक्त क०, जाने देना; भाग्य पर छोड़ देना; **C.** CHANGE OF POSITION : *v.i.*, 1. (*become inverted*) उलट जाना; ~ turtle, औंधा हो जाना, पलट जाना, उलटना; 2. (*become upset*) stomach ~s, जी मिचलाता है, मतली* आती है; —*v.t.*, 1. (*place in opposite position*) घुमाना; 2. (*invert*) उलटना, उलटा क०, औंधाना; 3. (*pages, earth*) उलटना; 4. (*revolve in the mind*) पर विचार क०, सोचना; 5. (*bend*) मोड़ना, उलटना; 6. (*blunt*) गुठलाना, भोथरा कर देना; 7. ~ *stomach*, मतली* पैदा क०; **D.** CHANGE OF CONDITION; TRANSFORMATION: *v.i.*, 1. (*change*) बदलना, बदल जाना; पलटना (*greatly*); स्वरूप या स्वभाव बदल जाना, रंग बदलना; 2. (*become*) बन जाना; हो जाना; 3. (*of milk*) फट-जाना; 4. (*turn sour*) खट्टा हो जाना; 5. (*get spoiled*) बिगड़ जाना; —*v.t.* 1. बदलना, बदल देना; पलटना; रूपान्तरित क०; रंग बदल देना; 2. (*cause to be*) बना देना; 3. (~ *the scale, decide*) परिणाम निश्चित क०; 4. (*exchange for*) में बदल देना; अदला-बदली* क०; 5. (*translate*) में अनुवाद क०; 6. (*make sour*) खट्टा क०; फाड़ना (*milk*); 7. (*derange*) विक्षिप्त कर देना, पागल बना देना; 8. (*infatuate*) मुग्ध क०, अन्धा क०, मूर्ख बनाना; ~ a new leaf, सुधर जाना; ~ one's coat, पक्ष बदलना; ~ the corner, बच जाना; ~ tail, भाग जाना; ~ to ashes, भस्म कर देना; *see* EAR, NOSE, TABLES; ~ **against,** का दुश्मन बनना, के विरुद्ध हो जाना, का विरोधी बनना; ~ **aside,** घूम जाना; घुमाना; मुँह फेर लेना; हट जाना; हटाना, दूर क०; टालना; ~ **away,** 1. लौटाना; 2. अस्वीकार क०; 3. निकाल देना; 4. (— *from*) छोड़ देना; से मुँह मोड़ना; ~ **back,** लौटना; लौटाना; वापस क०; उलटना; ~ **down,** उलट देना; उलटकर रखना; मंद कर देना, घटाना, कम कर देना; अस्वीकार क०; निकाल देना; में प्रवेश क०, अन्दर जाना; ~ **from,** से मुँह मोड़ना; से विमुख क०; से निकाल देना; ~ **in,** अन्दर मोड़ना; तहाना; लौटाना; सौंपना, देना; अन्दर जाना; अन्दर भेज देना; सोने जाना; ~ **into,** में अनुवाद क०; हो जाना, बन जाना; में प्रवेश क०, के अन्दर जाना; ~ **off,** 1. बन्द क०; रोकना; 2. (*produce*) बनाना; की रचना* क०; 3. (*dismiss*) निकाल देना; 4. (*deflect*) मोड़ना; दूसरी दिशा* में ले जाना; 5. मुड़ जाना; 6. छोड़ना; ~ **on,** 1. खोलना; 2. (*depend on*) पर निर्भर होना; 3. पर घूम पड़ना; ~ **out,** 1. निकालना; निकाल बाहर क०; 2. बाहर मोड़ना, निकालना; 3. बनाना; 4. (*pockets*) उलटना; 5. (*put out*) बन्द

क० (*light*); बाहर क०; 6. (*produce*) बनाना; पैदा क०; 7. (*result, eventuate*) निकलना; घटित होना; 8. (*prove to be, be found*) पाया जाना; 9. (*become*) बन जाना; 10. (*equip, dress*) सुसज्जित क०; 11. (*appear*) आना, उपस्थित होना, एकत्र हो जाना; 12. उठना; **~ over,** 1. (*invert*) उलटा क०, उलटना; 2. (*roll over*) लुढ़काना, ढुलकाना (*v.t.*); लुढ़कना; करवट* बदलना (*of person*); 3. (*ponder*) पर विचार क०; 4. (*hand over*) सौंपना; हस्तान्तरित क०; 5. बदल देना; 6. बेचना; 7. (*buy and sell to the amount of*) का व्यवसाय होना; **~ to,** में लग जाना, में दिलचस्पी* लेने लगना; की शरण* लेना, की सहायता* माँगना; पर निर्भर रहना; में बदल जाना; का सहारा लेना, देखना; की राय* लेना; **~ up,** 1. उलटना; छोटा क०; 2. (*arrive*) आ जाना; उपस्थित होना; 3. (*appear*) दिखाई देना; 4. (*happen*) हो जाना, घटना; पाया जाना (*be found*); 5. (*discover*) खोज निकालना, का पता लगाना; 6. (*disinter; dig up*) खोदकर निकालना; 7. (*increase intensity*) तेज़ क०; 8. (*lift up*) उठाना; 9. ऊपर उठना; **~ upon,** 1. पर घूम पड़ना; 2. (*depend on*) पर निर्भर होना या रहना। > टॅ:न

**turn²**, *n.*, **A.** CIRCULAR MOTION : 1. (*act of turning, rotary motion*) घुमाव; 2. (*revolution*) फेरा, चक्कर; 3. (*convolution, winding one thing around another*) फेरा, लपेट*; 4. (*each round of a coil*) फेरा, बल; 5. (*walk around something*) चक्कर; **B.** CHANGE : 1. (*change of direction, bend*) घुमाव, मोड़; at every ~, सदा, हमेशा, बराबर, निरन्तर; 2. (*in pposite direction, also of tide*) पलटा, प्रत्यावर्तन; 3. (*deflection*) झुकाव, मोड़; 4. (*~ing-point*) मोड़; वर्तन-बिन्दु; संक्रांतिकाल, संधिकाल; ~ of the century, युग-संधि*; 5. (*change of condition*) परिवर्तन, फेर (*important change*); पलटा (*esp. favourable*); 6. (*new trend*) नया मोड़; **7.** (*nausea*) मिचली*; 8. (*fainting*) बेहोशी*; **C.** OCCASIONAL: 1. बारी*, पारी*; by ~s; ~ and ~ about, बारी-बारी* से; in ~, क्रम से, क्रमशः; take ~s, बारी-बारी* से क०; out of ~, बेसिलसिले; बेमौक़े, असमय; 2. (*shift*) पाली*; 3. (*in games*) बारी*, दाँव; 4. (*opportunity*) सुअवसर, मौक़ा; 4. (*period of specified activity*) दौर; 5. (*attack of illness*) दौरा; 6. (*fit of anger etc.*) आवेश; 7. (*action*) a good ~, उपकार, हित, भलाई*; a bad ~, अपकार, अहित, हानि*, बुराई*; 8. (*short performance*) प्रदर्शन; 9. (*business transaction*) पणाया*, सौदा; 10. (*pl., menses*) रजोधर्म, मासिक धर्म; 11. (*short walk*) चहलक़दमी*, चक्कर, सैर*; 12. (*trip, short drive*) सैर*; **D.** 1. (*nature, disposition*) स्वभाव, प्रकृति*, मिज़ाज; 2. (*tendency*) प्रवृत्ति*, झुकाव, रुझान; अभिरुचि*, जन्मजात प्रवृत्ति*; 3. (*aptitude*) क्षमता*, योग्यता*; 4. (*form, appearance*) स्वरूप, सूरत*, आकृति*, रूप, शकल*; 5. (*formation*) बनावट*, रचना*, गठन*; to a ~, एकदम ठीक; 6. (*distinctive manner*) ढंग; 7. (*variation*) रूपान्तर, रूप; (*interpretation*) व्याख्या*। > टॅ:न

**turn/about,** 1. (*in opp. direction*) पलटा; 2. (*of opinion*) विचार-परिवर्तन; 3. (*of allegiance*) दलपरिवर्तन, दलत्याग, पक्षत्याग; **~-bridge,** घुमाऊ पुल; **~coat,** दलत्यागी; अवसरवादी।

**turner,** 1. (*artisan*) ख़रादी; 2. (*pigeon*) गिरहबाज़; **~y,** ख़राद। > टॅ:न्/अॅ, ~अॅरि

**turning,** 1. घुमाव; 2. (*turnery*) ख़राद*; 3. (*shaping*) गढ़न*; 4. (*bend*) घुमाव, मोड़; **~-lathe,** ख़राद; **~-point,** मोड़; वर्तन-बिन्दु; संक्रांतिकाल; संधिकाल; युग-संधि*। > टॅ:न्-इन्ग

**turnip,** शलजम, शलग़म। > टॅ:न्-इप

**turnkey,** जेलर। > टॅ:न्-की

**turn-out,** 1. (*gathering*) जमावड़ा; उपस्थिति*; 2. (*output*) पैदावार*, उपज*; 3. (*outfit*) सज्जा*; 4. (*equipage*) जोता हुआ या सुसज्जित रथ। > टॅ:नाउट

**turnover,** 1. (*of money*) वारा-न्यारा; 2. (*of goods*) हेर-फेर; 3 (*change of labour*)

श्रमिक-परिवर्तन; 4. (*upset*) उलटाव। > टॅ:नोवॅ

**turnpike,** शुल्क-फाटक। > टॅ:न्पाइक

**turn-screw,** पेचकश। > टॅ:न्स्क्रू

**turnsole,** सूरजमुखी। > टॅ:न्सोल

**turnspit,** सीख़* घुमानेवाला। > टॅ:न्-स्पिट

**turnstile,** चक्रद्वार। > टॅ:न्स्टाइल

**turn-table,** घूम-चक्कर। > टॅ:न्टेबॅल

**turn-up,** 1. (*of trouser-leg*) मुड़ी या उलटी मोहरी*; 2. (*disturbance*) हुल्लड़, उपद्रव। > टॅ:न्-अॅप

**turpentine,** 1. (*oleoresin*) गंधाबिरोजा; 2. तारपीन; **~-tree,** तारपीन का पेड़। > टॅ:पॅन्टाइन

**turpeth,** टरपिथ। > टॅ:प्-इथ

**turpitude,** चरित्रहीनता*, भ्रष्टता*, नीचता*। > टॅ:प्-इटयूड

**turquoise,** फ़ीरोज़ा। > टॅ:कॉइज़ = टॅ:क्वॉइज़

**turret,** कँगूरा, बुर्ज; **~ed,** कँगूरेदार, कँगूरेवाला। > टॅरिट

**turtle,** *n.*, 1. (*~-dove*) काल्हक फ़ाख़ता*; 2. (*sea tortoise*) समुद्री कच्छप; हरा कछुआ (*green ~*); turn ~, उलट जाना; —*v.*, कछुओं का शिकार क०। > टॅ:टॅल

**tush,** *interjection*, छी, छिः, छि, फ़िश; —*n.*, (घोड़े का) लम्बा नुकीला दाँत। > टॅश

**tushery,** आर्ष प्रयोग। > टॅशॅरि

**tusk,** 1. (*of elephant*) गजदन्त; 2. (*of wild boar etc.*) खाँग, नेस; **~ed,** खाँगदार; **~er,** हाथी; खाँगदार जानवर। > टॅस्क; टॅस्क्ट; टॅस्क्-अॅ

**tusser,** टसर, तसर। > टॅस्-अॅ

**tussle,** *n.*(*v.*) हाथाबाँही*, हाथा-पाई*, लड़ाई* (क०)। > टॅसॅल

**tussock,** गुच्छा। > टॅसॅक

**tussore,** टसर, तसर। > टॅसॉ:

**tut,** *interjection*, धत; *v.*, धतकारना। > टॅट

**tutelage,** 1. संरक्षण, अभिभावकत्व; 2. (*condition of ward*) प्रतिपाल्यता*। > टयूट्-इलिज

**tutelar(y),** संरक्षक, अभिभावक; ~ god, अधिष्ठाता देवता; ~ saint, संरक्षक सन्त। > टयूट्/इलॅ, ~इलॅरि

**tutor,** *n.*, 1. शिक्षक; निजी शिक्षक; अनुशिक्षक; टयूटर; 2. (*guardian*) अभिभावक; —*v.*, 1. शिक्षा* देना, पढ़ाना, सिखलाना; 3. (*admonish*) डाँटना, फटकारना; **~ess,** शिक्षिका*; **~ial,** शिक्षकीय; — classes, अनुवर्ग। > टयूट्/अॅ, ~अॅरिस; टयूटॉ:र्-इअॅल

**tutsan,** बसन्त, बालशना, देन्धू। > टॅट्सॅन

**tutti,** सब मिलकर। > टुटी

**tutti-frutti,** फल-मिश्रित आइसक्रीम*। > टुटी फ़ुटी

**tutty,** तूतिया। > टॅट्-इ

**tu-whit, tu-whoo,** *v.*, घुघुआना; *n.*, घूध्घू*। > टूविट; टूवू

**tuyère,** शुंडिका*, हवा-टोंटी*, धमन-तुंड। > ट्विये'अॅ

**twaddle,** *n.*, 1. (*senseless talk*) बकवाद*, बक*; 2. (*idle talk*) गप*; —*v.*, बकना, बकवाद* क०, बक* लगाना; गप* लड़ाना; **~r,** बकवादी, बक्की; गप्पी, गपोड़िया। > ट्वॉडॅल

**twain,** *adj.*, दो; *n.*, युग्म, जोड़ा; in ~, दुटूक, दो टुकड़ों में। > ट्वेन

**twang,** *n.*, 1. (*of bow*) टंकार*; 2. (*of bow-string*) झंकार*; 3. (*nasal sound*) नकियाहट*; —*v.*, टंकारना; झंकारना; नकियाना। > ट्वैन्ग

**twankay,** हरी चाय*। > ट्वैन्क्-ए

**tweak,** *v.*, 1. (*pinch*) चिकोटी* काटना, चिहुँटना; 2. (*twist*) उमेठना, मरोड़ना; 3. (*pull*) झटके से खींचना, झटकना; —*n.*, चिकोटी*; उमेठन*, मरोड़*; झटका। > ट्वीक

**tweed,** ऊनी कपड़ा। > ट्वीड

**tweedle,** *n.*, झंकार*; *v.*, 1. झंकारना; 2. (*cajole*) फुसलाना; **~dum and ~dee,** जैसे साँपनाथ वैसे नागनाथ। > ट्वीडॅल; ट्वीडॅल्/डॅम, ~डी

**'tween,** के बीच में। > ट्वीन

**tweet,** *n.*(*v.*) चीं-चीं*, चें-चें* (क०)। > ट्वीट

**tweezer,** चिमटी* से उखाड़ना। > ट्वीज़्-अॅ

**tweezers, pair of ~,** चिमटी*, मोचनी*। > ट्वीज़ॅज़

**twelfth,** बारहवाँ, द्वादश; **T~-day,** प्रभुप्रकाश। > ट्वे'ल्फ़्ट

**twelve,** बारह, द्वादश; **~month,** वर्ष। > ट्वे'ल्व

**twentieth,** बीसवाँ, विंश। > ट्वे'न्-टि-इथ

**twenty,** बीस, विंशति; (21 *etc.*, इक्कीस, बाईस, तेईस, चौबीस, पच्चीस, छब्बीस, सत्ताईस, अट्ठाईस, उनतीस)। > ट्वे'न्-टि

**twerp,** 1. (*nonentity*) छुटभैया; 2. (*cad*) पाजी। > टर्वःप

**twice,** दो बार; ~ as much, दूना, दुगुना; **~-born,** द्विज; **~-told,** सुना-सुनाया। > ट्वाइस

**twiddle,** 1. (*twirl*) फिराना; 2. (*toy with*) से खेलना; ~ one's thumbs, समय गँवाना, मक्खी* मारना, बेकार बैठना। > ट्विड्डॅल

**twig,** *n.*, 1. टहनी*; 2. (*divining-rod*) शकुनक दण्ड; —*v.*, समझ जाना; देख लेना; **~gy,** 1. टहनियों* से भरा; 2. (*slender*) छरहरा, इकहरा; 3. (*delicate*) सुकुमार। > ट्विग; ट्विग्-इ

**twilight,** 1. झुटपुटा, झिलमिल*, सांध्य प्रकाश; 2. (*faint light*) धुँधला प्रकाश, धुँधलका; 3. अल्पज्ञान; 4. (*decay*) अपक्षय; —*adj.*, धुँधला; ~ sleep, अर्धचेतन निद्रा*; ~ state, अर्धचेतना*। > ट्वाइलाइट

**twill,** *n.*(*v.*) टुइल* (बुनना)। > ट्विल

**twin,** *adj.*, 1. (*born at the same time*) जुड़वाँ, यमल, यमज; 2. (*growing in pairs*) जुड़वाँ; 3. (*identical*) सर्वसम; 4. (*consisting of two*) द्वि-, युग्म-, दोहरा, दुहरा; ~ set, जोड़; सूट; —*n.*, 1. यमल, यमज; जुड़वाँ बच्चे; 2. (*one of a pair*) जोड़ा, जोड़; 3. (*counterpart*) प्रतिरूप; 4. (*crystal*) यमल; 5. (*Twins*) मिथुन; identical ~s, एकांडी यमज, सर्वसम यमज; Siamese ~s, जुड़े हुए यमल; —*v.*, 1. (*pair*) जोड़ा बनना; जोड़ा मिलाना; 2. (*link*) जोड़ना; **~-born,** जुड़वाँ, यमज; **~ brother,** जुड़वाँ भाई; **~-engined,** दो इंजिनवाला; **~-screw,** दुपेची जहाज़; **~ sister,** जुड़वाँ बहन*। > ट्विन

**twine,** *n.*, 1. सुतली*, डोरा; 2. (*coil*) कुण्डल, कुण्डली*; 3. (*tangle*) गुत्थी* (*also fig.*); —*v.*, 1. (*twist together*) बटना; 2. (*interweave*) गूथना; 3. (*be interwoven*) गुथना; 4. (*wind around*) लपेटना; 5. (*meander*) टेढ़े-मेढ़े आगे बढ़ना या बहना; 6. (*coil itself*) कुण्डली* मारना, कुण्डल बनाना (*of snake*); लिपटना (*of plant*); **~r,** वल्लरी*। > ट्वाइन; ट्वाइन्-अॅ

**twinge,** 1. टीस*, हूक*; 2. (*of conscience*) अनुताप, पश्चात्ताप; —*v.*, टीसना, हूक* उठना। > ट्विन्ज

**twinkle,** 1. (*of stars*) टिमटिमाना, चमकना; 2. (*glitter*) झिलमिलाना, चमकना, जगमगाना; 3. (*v.i.*; *of eyelids*) मिचकना, मुलमुलाना, झपकना; 4. (*blink one's eyes*) आँखें* मिचकाना, पलक* मारना, झपकाना; 5. (*of eyes, show amusement*) मुस्कराना; 6. (*of feet; move rapidly*) थिरकना; —*n.*, 1. टिमटिमाहट*; 2. झिलमिलाहट*, जगमगाहट*; चमक*; 3. (*of eyes*) मिचकी*, झपक* (*active and passive*); 4. (*of eyes*) चमक* (*gleam*); मुस्कराहट*; 5. (*of feet*) थिरक*, थिरकन*; 6. (*moment*) पल, क्षण। > ट्विन्ग्कॅल

**twinkling,** टिमटिमाहट*; पल, क्षण; in the ~ of an eye, पलक* मारते, पलक* झपकते, पल भर में। > ट्विन्क्-लिंग

**twinning,** यमल-जनन; यमलन। > ट्विन्-इन्ग

**twirl,** *v.*, घूमना, चक्कर खाना, फिरकना; घुमाना, फिराना; —*n.*, 1. घुमाव, चक्रगति*; 2. (*twist*) मरोड़*; 3. (*coil*) कुण्डल; 4. (*stroke of the pen*) घसीट*। > टर्वःल

**twist,** *v.*, 1. (*wind around one another, interweave*) गूथना; 2. (*twine, ~ together*) बटना; 3. (*wind, coil*) लपेटना; 4. (*wind itself around*) लिपटना; 5. (*give a spiral twist*) मरोड़ना, ऐंठना; 6. (*wrench, sprain*) मुड़काना; 7. (*distort, contort*) विकृत करना; 8. (*undergo twisting*) मुड़ना;

9. (*torment*) सताना; उत्पीड़ित क०, यातना* देना; 10. (*squirm, writhe*) तड़फड़ाना, तड़पना, छटपटाना; अंग मरोड़ना; 11. (~ *meaning*) ग़लत अर्थ लगाना, मिथ्या व्याख्या* क०; 12. (*cause to revolve*) घुमाना, फिराना, चक्कर खिलाना; 13. (*revolve*) घूमना, चक्कर खाना; 14. (*bend*) मोड़ना; उमेठना; 15.( *change direction*) घूमना, मुड़ना; 16. (*meander*) टेढ़े-मेढ़े बहना, आगे बढ़ना; घुमावदार होना; 17. (*make one's way through*) पार क०, रास्ता निकालना; 18. (*dance the* ~) अंग मरोड़कर नाचना; 19. (*cheat*) धोखा देना; ~ **off,** मरोड़कर तोड़ना; —*n.*, **A.** SOMETHING TWISTED : 1. (*thread*) तागा, धागा; 2. (*rope*) रस्सी*; 3. (*of tobacco*) बट्टी*; 4. (*roll of bread*) बेलनदार रोटी*; 5. (*knot*) गाँठ* 6. (*hank of thread*) लच्छा, अट्टी*; 7. (*paper packet*) पुड़िया*, पुड़ा; **B.** ACTION : 1. ऐंठ*, मरोड़*; 2. (*rotary motion*) घुमाव, घूर्णन, चक्रण; 3. (*deforming*) विरूपण; विकृतीकरण; 4. (*misrepresenting*) मिथ्या निरूपण; **C.** STATE : 1. मरोड़*, मरोड़ी*, ऐंठन*; 2. (*curve, bend*) घुमाव; 3. (*kink*) बल, ऐंठ*, मरोड़*; 4. (*deformation*) विकृति*, विकार; 5. (*sprain*) मोच*; 6. (*misrepresentation*) ग़लत अर्थ, मिथ्या व्याख्या*; मिथ्या विवरण; 7. (*tendency*) झुकाव, प्रवृत्ति*;8. (*wrong tendency in character*) ऐंठ*; 9. (*dexterity, knack*) ढब; ~**ed,** व्यावर्तित; बलदार; वक्र; ~**er,** 1. ऐंठनेवाला; 2. ऐंठनदार; 3. (*dishonest person*) धोखेबाज़, ठग; ~**y,** घुमावदार; बेईमान। > ट्विस्ट; ट्विस्/टॅ, ~टि

**twit,** *n.*, 1. (*taunt*) ताना मारना, चुटकियाँ* लेना, बोली-ठोली* मारना; 2. (*tease*) चिढ़ाना, छेड़ना; 3. (*reproach*) फटकारना; —*n.*, ताना; चुटकी*; बोली-ठोली*; छेड़-छाड़*; फटकार*। > ट्विट

**twitch,** *v.*, 1. (*pull with a jerk*) झटकना, झटका मारना या देना, झटकारना; खींचना; 2. (*contract spasmodically*) फड़कना; ऐंठ जाना, खिंच जाना; —*n.*, झटका; फड़क*, फड़कन*; ऐंठन*, मरोड़*, खिंचाव। > ट्विच

**twitter,** *v.*, 1. चहकना, चहचहाना, चीं-चीं* क०; 2. (*of people*) चहकना; —*n.*, चहक*, चहचहाहट*; all of a ~, in a ~, उत्तेजित, बेचैन, व्यग्र; ~**ation,** उत्तेजना*, बेचैनी*। > ट्विट्-अॅ; ट्विटॅरेशॅन

**'twixt,** के बीच में। > ट्विक्स्ट

**two,** 1. दो; 2. (*card, domino*) दुक्का; 3. (*pair*) द्वय; युग्म, युगल; जोड़ी*, जोड़ा; in ~, दो टुकड़ों में; in ~ ~s, तुरन्त, चुटकी* में; one or ~, थोड़े-से, कुछ, कतिपय; it takes ~ to make a quarrel, एक हाथ से ताली* नहीं बजती; put ~ and ~ together, सीधा अर्थ निकालना, सुस्पष्ट निष्कर्ष निकालना। > टू

**two/-dimensional,** द्विविम; ~**-edged,** दुधारा; ~**-eyed,** द्विनेत्र; ~**-faced,** कपटी, दुरंगा, पाखण्डी; ~**fold,** *adj.*, द्वि-, दुगुना, दोहरा; —*adv.*, द्विधा; ~**-handed,** दुहत्था; ~**-horned,** द्विशृंगी; ~**-legged,** द्विपद; ~**-name,** द्विनामी; ~**-party,** द्विदलीय।

**twopenny,** सस्ता; रद्दी; ~**-halfpenny,** 1. सस्ता; 2. (*insignificant*) तुच्छ, नगण्य। > टॅपॅनि; ~-हेप्-नि

**two/-petalled,** द्विदल; ~**-phase,** द्विकल; ~**-piece,** जोड़; ~**-ply,** 1. (*of two strands*) दुलड़ी; 2. (*of two layers*) दुपरती, द्विस्तरी; ~**-point,** द्विबिन्दुक; ~**-pole,** द्विध्रुवी; ~**-seater,** दो सीटवाली (आसनवाली) मोटर*; ~**-sided,** द्विपक्ष, द्विपक्षी; ~**some,** 1. द्विक, दोहरा; 2. मित्रद्वय; ~**-speed,** द्विचाल; ~**-storied,** दुमंज़िला; ~**-time,** धोखा देना; ~**-tongued,** धोखेबाज़, कपटी; ~**-toothed,** द्विदंत; ~**-way,** 1. दुतरफ़ा; 2. (*techn.*) द्विपथ; 3. (*math.*) द्विचर; 4. (*reciprocal*) आपसी, पारस्परिक, अन्योन्य; ~**-wire,** द्वितार; ~**-year-old,** द्विवर्षीय।

**tycoon,** शक्तिशाली उद्योगपति या पूँजीपति। > टाइकून

**tyke,** 1. (*dog*) कुत्ता; 2. (*cur*) निकम्मा कुत्ता; दोग़ला कुत्ता; 3. (*boor*) गँवार। > टाइक

**tym/panic,** कर्णपटही; ~**panites,** अफरा; ~**panitis,** कर्णपटल-शोथ; ~**panum,**

1. कान का परदा, कर्णपटह; 2. (*drum*) पटह, ढोल। > टिम्पैन्-इक; टिम्पॅनाइट्/ईज़, ~इस; टिम्पॅनॅम

**typal,** प्ररूपी। > टाइपॅल

**type,** *n.*, 1. (*kind*) प्रकार, क़िस्म*; asthenic ~, क्षीणकाय; athletic ~, मल्लकाय; 2. (*species*) जाति*; 3. (*specimen*) नमूना, निदर्श; 4. (*illustration*) निदर्शन; 5. (*symbol*) प्रतीक; 6. (*model*) आदर्श, नमूना; 7. (*biol., phys., chem.*) प्ररूप; ~ species, प्ररूप-जाति*; 8. (*math.*) प्रकार; 9. (*printing*) टाइप; 10. (*fellow*) व्यक्ति, आदमी; अनोखा व्यक्ति; —*v.*, 1. (*symbolize*) का प्रतीक होना; 2 टाइप क०, टंकित क०, टंकण क०; 3. का वर्गीकरण क०; प्रकार या जाति* का पता लगाना; **~-metal,** मुद्रधातु*, टाइपधातु*; **~script,** टंकित प्रति*; **~-setter,** कम्पोज़िटर; **~write,** टाइप क०; **~writer,** टाइपराइटर; **~writing,** टंकण, टाइपकारी*। > टाइप

**typhlitis,** अन्धनालशोथ। > टिफ़्लाइट्-इस

**typhoid,** आन्त्रज्वर। > टाइफ़ॉइड

**typhoon,** टाइफ़ून, प्रचण्ड तूफ़ान। > टाइफ़ून

**typhus,** टाइफ़स, तंद्रिक ज्वर। > टाइफ़ॅस

**typic,** प्ररूपी। > टिप्-इक

**typical,** 1. (*serving as biological type*) प्ररूपी, प्रारूपिक; 2. (*statistics*) प्रतिरूपी; 3. (*characteristic of*) ठेठ, विशिष्ट, विशेषतासूचक, अभिलक्षक; 4. (*representative*) प्रातिनिधिक; 5. (*symbolical*) प्रतीकी, प्रतीकात्मक। > टिप्-इकॅल

**typification,** प्ररूपण; प्रतीकीकरण; प्रतिनिधित्व; पूर्वाभास; आदिरूप। > टिपिफ़िकेशॅन

**typify,** 1. (*be the biological type of*) का प्ररूप होना; 2. (*symbolize*) का प्रतीक होना; 3. (*show the characteristics of*) का ठेठ नमूना होना; की विशेषता* प्रदर्शित क०; 4. (*represent*) का प्रतिनिधि होना; 5. (*foreshadow*) का पूर्वाभास देना; 6. (*be the prototype of*) का आदिरूप होना। > टिप्-इफ़ाइ

**typist,** टाइपिस्ट, टंकक। > टाइप्-इस्ट

**typo/grapher,** मुद्रक; **~graphical,** मुद्रण-; **~graphy,** मुद्रण-कला*; मुद्रण। > टाइपॉग्रॅफ़ॅ; टाइपॅग्रैफ़्-इकॅल; टाइपॉग्रॅफ़ि

**typo/logical,** वर्गीकरण-; प्रतीकात्मक; **~logy,** 1. (प्ररूप-)वर्गीकरण, प्ररूप-विद्या*; 2. (*theology*) प्रतीकात्मक व्याख्या*। > टाइपॅलॉजिकॅल; टाइपॉलॅजि

**tyran/nic(al), ~nous,** 1. (*of ruler*) निरंकुश, प्रजापीड़क; 2. (*oppressive*) अत्याचारपूर्ण, ज़ालिमाना; ज़ालिम, अत्याचारी (*of person*); 3. (*cruel*) क्रूर, नृशंस। > टिरैन्/इक, ~इकॅल; टिरॅनॅस

**tyrannicide,** तानाशाह की हत्या*; तानाशाह का हत्यारा। > टिरैन्-इसाइड

**tyrannize,** निरंकुश शासन क०; अत्याचार क०, ज़ुल्म क०। > टिरॅनाइज़

**tyranny,** 1. (*of ruler*) तानाशाही*, नादिरशाही*, निरंकुश शासन, प्रजापीड़न; निरंकुशता*; 2. (*oppression*) अत्याचार, ज़ुल्म, क्रूरता*। > टिरॅनि

**tyrant,** 1. (*ruler*) तानाशाह, निरंकुश शासक, प्रजापीड़क; 2. (*oppressor*) अत्याचारी, ज़ालिम; 3. (*cruel master*) तानाशाह। > टाइरॅन्ट

**tyre,** 1. (*of rubber*) टायर; 2. (*metal rim*) हाल*। > टाइॲ

**Tyrian purple,** गहरा बैंगनी। > टिर्-इॲन

**tyro,** नौसिखिया, कच्चा। > टाइरो

**tzar,** रूस का बादशाह, ज़ार। > ज़ा

**tzetze,** त्सेत्से। > ट्से'ट्-सि

**Tzigane,** (हंगरी का) रोमणी। > ट्सिगान

**ubiety,** स्थानबद्धता*, क्वापित्व, क्वचित्त्व, कुत्रचित्त्व। > यू-बाइ-इ-टि
**ubiquitarian,** सर्वव्यापकतावादी। > यूबिक्विटे'ॲर्-इॲन
**ubiquitous,** सर्वगत, सर्वव्यापक, सर्वव्यापी, विभु। > यूबिक्विटॅस
**ubiquity,** सर्वगतत्व, सर्वव्यापकता*, सर्वव्यापिता*, विभुता*। > यूबिक्विटि
**U-boat,** जर्मन पनडुब्बी*। > यूबोट
**udder,** थन। > अॅड्-ॲ
**udometer,** वर्षामापी। > यूडॉम्-इटॅ
**ugh,** 1. (*disgust*) छि; तोबा-तोबा; 2. (*horror*) उफ़, ओफ़। > उह
**uglification,** विरूपण। ॲग्लिफ़िकेशॅन
**uglify,** 1. कुरूप बनाना; 2. (*disfigure*) विकृत क०, विरूपित क०, बिगाड़ना। > ॲग्-लि-फ़ाइ
**ugliness,** कुरूपता*, बदसूरती*, भोंड़ापन; घिनावनापन। > ॲग्-लि-निस
**ugly,** 1. कुरूप, बदसूरत, असुन्दर, भद्दा, भोंड़ा, बदशकल; 2. (*unpleasant*) अप्रिय; 3. (*hideous, repulsive*) घिनावना, बीभत्स, घृणित; नीच; 4. (*ominous*) अशुभ, अनिष्टसूचक; 5. (*ill-tempered*) चिड़चिड़ा, बदमिज़ाज; 6. ~ customer, ख़तरनाक व्यक्ति या जानवर। > ॲग्-लि
**uhlan,** घुड़सवार भालाबरदार। > ऊलान
**ukase,** आज्ञापत्र, हुक्मनामा; मनमाना आदेश। > यूकेज़
**ulcer,** 1. फोड़ा, व्रण; 2. (*moral blemish*) कलंक; 3. (*corrupting influence*) नासूर; **~ate,** 1. फोड़ा या व्रण पड़ जाना; फोड़ा पैदा क०, व्रण उत्पन्न क०; 2. (*fig.*) कटु बनना या बनाना; **~ated,** व्रणित; **~ation,** व्रण; व्रणोत्पत्ति; **~ative,** व्रणकारी; **~ous,** 1. (*of ulcer*) व्रणीय; 2. (*having an ulcer*) व्रणी; 3. (*ulcerated*) व्रणित; 4. (*corruptive*) दूषक, दूषित कर देनेवाला। > ॲल्सॅ; ॲल्सॅ/रेट, ~रेटिड; ॲल्सॅरेशॅन; ॲल्सॅ/रॅटिव, ~रॅस
**ulema,** उलमा। > ऊ-लि-मॅ
**ullage,** कमी*। > ॲल्-इज
**ulna,** अंतःप्रकोष्ठिका*। > ॲल्नॅ
**ulterior,** 1. (*later*) परवर्ती, बाद का; 2. (*situated beyond*) बाह्य, बाहरी; 3. (*on the farther side*) परला; 4. (*remote*) दूरस्थ; 5. (*undisclosed*) परोक्ष, अप्रत्यक्ष, अव्यक्त, गूढ़, गुप्त। > ॲल्-टिॲर्-इ-ॲ
**ultima,** अंतिम; ~ ratio, अंतिम तर्क; बलप्रयोग; ~ Thule, अज्ञात देश। > ॲल-टि-मॅ
**ultimate,** *adj.*, 1. (*final, last*) अंतिम, आख़िरी; 2. (*utmost*) परम, चरम; 3. (*basic*) मूल, मूलभूत, आधारभूत; तत्त्वात्मक; 4. (*decisive*) निर्णायक; ~ end, चरम साध्य; ~ truth, परम सत्य; —*n.*, 1. (~ *element*) मूलतत्त्व; 2. (*final stage*) अंतिम चरण; **~ly,** अन्त में, अन्ततोगत्वा, आख़िरकार। > ॲल-टि-मिट, ~लि
**ultimatum,** 1. अन्तिमेत्थम्; 2. (*ultimate conclusion*) अन्तिम निर्णय; 3. (*fundamental principle*) मूल सिद्धान्त, मूलतत्त्व। > ॲल्-टिमेटॅम
**ultimo,** गतमास का; **~geniture,** कनिष्ठाधिकार। > ॲल्-टिमो; ॲल्-टिमॅजे'न्-इचॅ
**ultra,** *n.*, अतिवादी, चरमपन्थी; *adj.*, 1. अतिवादी; 2. (*excessive*) अत्यधिक; —*adv.*, अत्यधिक; —*prefix*, अति-, चरम-; सूक्ष्म-; परा-, -पार, -अतीत; **~ vires,** अधिकारातीत; अधिकार के परे। > ॲल्ट्रॅ
**ultraconservative,** अतिरूढ़िवादी। > ॲल्ट्रॅकॅन्सॅःवॅटिव
**ultracritical,** अतिछिद्रान्वेषी। > ॲल्ट्रॅक्रिट्-इकॅल
**ultra/ism,** अतिवाद; **~ist,** अतिवादी। > ॲल्ट्रॅ/इज़्म, ~इस्ट
**ultramarine,** *adj.*, 1. समद्रपारीय, पारसमुद्री; 2. (*colour*) लाजवर्दी; —*n.*, अल्ट्रामरीन, लाजवर्द। > ॲल्ट्रॅमॅरीन

**ultramicroscope,** अतिसूक्ष्मदर्शी। > अ‍ॅल्ट्रमाइक्रस्कोप

**ultramodern,** अत्याधुनिक। > अ‍ॅल्ट्रमॉडर्न

**ultramontane,** 1. पर्वतपारीय; 2. इटालियन; 3. पोपाधिकारवादी। > अ‍ॅल्ट्रमॉन्टेन

**ultramundane,** 1. पारलौकिक; 2. सौरमण्डलबाह्य। > अ‍ॅल्ट्रमॅन्डेन

**ultra/nationalism,** अतिराष्ट्रीयता* (-वाद); **~religious,** अतिधार्मिक; **~-short,** अतिलघु; **~sonic,** पराध्वनिक; **~sonics,** पराध्वानिकी*; **~-violet,** पराबैंगनी; **~-zodiacal,** राशिचक्र-बाह्य।

**ulu/late,** 1. (*howl, of animals*) हुआना; 2. (*lament*) ज़ोर से विलाप क०; **~lation,** हुआँ; विलाप। > यूल्यु = युल्यूलेट; यूल्यु = युल्यूलेशॅन

**umbel,** पुष्पछत्र; **~late,** पुष्पछत्री; **~liferous,** पुष्पछत्रधर; **~liform,** छत्राकार; **~lule,** लघुपुष्पछत्र। > ॲम्बॅल; ॲम्बॅलिट; ॲम्बॅलिफ़ॅरॅस; ॲम्बे'ल्युल

**umber,** अम्बर। > ॲम्बॅ

**umbilical,** 1. नाभि-; ~ cord, नाभि-नाड़ी*, नाल; 2. (*central*) केन्द्रीय; 3. (*related*) नाभि-सम्बन्धी। > ॲम्-बिल्-इ-कॅल

**umbilicate,** 1. (*shape*) नाभिवत्; 2. (*having a naval*) नाभिल। > ॲम्-बिल्-इ-किट

**umbilicus,** 1. (*navel*) नाभि*, तुन्दी*; 2. (*geom.*) शून्यवृत्तक। > ॲम्-बिल्-इ-कॅस = ॲम्बिलाइकॅस

**umbles,** हिरण की अँतड़ियाँ*। > ॲम्बॅल्ज़

**umbo,** ककुद; **~nate,** ककुदी। > ॲम्बो

**umbra,** प्रच्छाया*। > ॲम्ब्रॅ

**umbrage,** नाराज़गी*, असंतोष, मनोमालिन्य; take ~, बुरा मानना; give ~, नाराज़ क०, अप्रसन्न क०; **~ous,** छायादार, सायदार; 2. (*resentful*) तुनकमिज़ाज; 3. (*suspicious*) शक्की, संशयालु। > ॲम्-ब्रिज

**umbrella,** 1. छाता, छतरी*, छत्र; 2. (*fig.*) छत्र। > ॲम्ब्रे'ल्-ॲ

**umbriferous,** छायादार, छायामय। > ॲम्-ब्रिफ़ॅरॅस

**umlaut,** 1 अभिश्रुति*; 2. (*sign*) द्विबिन्दु। > उम्लाउट

**umpirage,** 1. मध्यस्थता*; 2. (*arbitrament*) निर्णय, पंचाट। > ॲम्पाइॲरिज

**umpire,** *n.*, 1. (*arbitrator*) पंच, मध्यस्थ, निर्णायक; 2. (*sport*) रेफ़री, खेलपंच, अंककार; —*v.*, मध्यस्थ होना; रेफ़री होना। > ॲम्पाइॲ

**umpteen,** बहुत-से। > ॲम्प्टीन

**un-,** 1. (*before adjectives*) अ-, अन्, अप-, निः, वि-, -हीन, -रहित; 2. (*before verbs*) उलटाव (*reversal*), निराकरण (*removal*) अथवा छुड़ाई* (*release*) के अर्थ में। > ॲन

**unabashed,** 1. (*irrepressible*) अदम्य; 2. (*not disconcerted*) अविचलित; अनुद्विग्न, निस्संकोच; 3. (*unashamed*) निर्लज्ज। > ॲनॅबैश्ट

**unabated,** अक्षुण्ण। > ॲनॅबेट्-इड

**unabbreviated, unabridged,** असंक्षिप्त, पूरा। > ॲनॅब्रीव्-इएटिड; ॲनॅब्रिज्ड

**unable,** अशक्त, असमर्थ, अयोग्य। > ॲनेबॅल

**unaccented,** बलाघातहीन; स्वराघातहीन। > ॲनॅक्-से'न्-टिड

**unacceptable,** 1. अस्वीकार्य, अग्राह्य; 2. (*not desirable*) अवांछनीय; 3. (*not welcome*) नापसन्द, अप्रिय; 4. (*not accepted*) अस्वीकृत, नामंज़ूर। > ॲनॅक्से'प्टॅबॅल

**unaccommodating,** अनम्य; रूखा, अभद्र। > ॲनॅकॉमॅडेटिन्ग

**unaccompanied,** 1. अकेला; 2. (*music*) बेसंगत। > ॲनॅकॅम्पॅनिड

**unaccomplished,** 1. अकृत; अपूर्ण, अधूरा; 2. (*of a person*) अप्रवीण, बेहुनर। > ॲनॅकॅम्-प्लिश्ट

**unaccountable,** 1. रहस्यमय, अनोखा; 2. (*not responsible*) अनुत्तरदायी, ग़ैरज़िम्मेवार। > ॲनॅकाउन्टॅबॅल

**unaccounted,** 1. बेहिसाब; 2. (*unexplained*) अस्पष्टीकृत; 3. (*of persons and objects*) लापता। > ॲनॅकाउन्-टिड

**unaccustomed,** 1. अनभ्यस्त; 2. (*unusual*) असाधारण; विलक्षण। > ऍनॅकॅस्टॅम्ड
**unacknowledged,** 1. (*not confessed*) अस्वीकृत; 2. (*unanswered*) अनुत्तरित। > ऍनॅक्नॉल्-इज्ड
**unacquainted,** 1. (*with*) से अनभिज्ञ; 2. (*not knowing each other*) अपरिचित। > ऍनॅक्वेन्-टिड
**unacquired,** अनर्जित; सहज, स्वाभाविक, जन्मजात। > ऍनॅक्वाइॲड
**unact/able,** अनभिनेय; ~**ed,** 1. (*on stage*) अनभिनीत; 2. अकृत, अकार्यान्वित। > ॲन्-ऐक्/टॅबॅल, ~टिड
**unactuated,** अप्रेरित। > ॲन्-ऐक्-टयू-ए-टिड
**unadaptable,** अननुकूलनीय; अपरिवर्तनीय। > ऍनॅडैप्टॅबॅल
**unaddressed,** पता-रहित। > ऍनॅड्रे'स्ट
**unadjusted,** असमंजित। > ऍनॅड्जॅस्-टिड
**unadmitted,** गोपित, गुप्त; अस्वीकृत। > ऍनॅड्-मिट्-इड
**unadopted,** अनंगीकृत। > ऍनॅडॉप्-टिड
**unadorned,** अनलंकृत। > ऍनॅडॉःन्ड
**unadulterated,** 1. शुद्ध, अमिश्रित; 2. (*genuine*) असली; 3. पक्का। > ऍनॅडॅल्टॅरेटिड
**unadvised,** 1. (*of actions*) अविवेचित, अविचारित; 2. (*of persons*) अविवेकी, उतावला, जल्दबाज़; ~**ly,** बिना सोचे-समझे, बेतहाशा, अन्धाधुन्ध। > ऍनॅड्वाइज्ड; ऍनॅड्वाइज़्-इड्-लि
**unaffected,** 1. (*natural*) अकृत्रिम; 2. (*sincere*) निष्कपट; 3. (*not influenced*) अप्रभावित, अछूता; 4. (*by disease*) अनाक्रांत, अछूता। > ऍनॅफ़े'क्-टिड
**unafraid,** निर्भीक, निडर। > ऍनॅफ़्रेड
**unaided,** बिना सहायता* के, बे-मदद, अकेला। > ऍनेडिड
**unaimed,** लक्ष्यहीन। > ॲन्-एम्ड
**unalive,** 1. निर्जीव; 2. (~ *to*) से अनवगत, से अपरिचित; के प्रति उदासीन। > ऍनॅलाइव़
**unallied,** 1. (*having no alliance*) असंश्रित; 2. असंबद्ध। > ऍनॅलाइड
**unallotted,** अनियत, अनिर्धारित। > ऍनॅलॉट्-इड
**unalloyed,** विशुद्ध। > ऍनॅलाइड
**unalter/able,** अपरिवर्तनीय; अटल; ~**ed,** अपरिवर्तित। > ॲन्-ऑःल्/टॅरॅबॅल, ~टॅड
**unambiguous,** सुस्पष्ट; असंदिग्ध। > ऍनैम्बिग्यूॲस
**unambitious,** निराकांक्ष, महत्त्वाकांक्षाहीन। > ऍनैम्बिशॅस
**unamenable,** 1. (*unruly*) अवश्य, उद्धत; दुर्दमनीय; निमानिया; 2. (*impervious to*) अप्रभावित, अप्रभावनीय; 3. (*not responsible*) अनुत्तरदायी। > ऍनॅमीनॅबॅल
**un-American,** ग़ैर-अमरीकी; अमरीका-विरोधी। > ऍनॅमे'रिकॅन
**unamiable,** अप्रिय। > ॲन्-एम्-इ-ॲ-बॅल
**unanimated,** 1. निर्जीव, निष्प्राण; अनुत्साह; 2. (~ *by*) अप्रेरित, अननुप्राणित। > ॲन्-ऐन्-इमेटिड
**unani/mity,** मतैक्य, सर्वसम्मति*; सर्वसम्मतता*; ~**mous,** 1. (*of people*) एकमत; 2. (*of resolution*) सर्वसम्मत; ~**mously,** सर्वसम्मति* से। > यूनॅनिम्-इटि; यूनैन्-इमॅस
**unanswer/able,** 1. (*irrefutable*) अकाट्य, अखंडनीय; 2. अनुत्तरदायी, ग़ैर-ज़िम्मेवार; ~**ed,** 1. (*not refuted*) अखंडित; अनुत्तरित। > ॲन्-आन्/सॅरॅबॅल, ~सॅड
**unapparent,** अप्रत्यक्ष। > ऍनॅपे'ॲरॅन्ट
**unappealable,** अपील-अयोग्य, अपुनरावेदनीय। > ऍनॅपीलॅबॅल
**unappeased,** अशमित। > ऍनॅपीज़्ड
**unappetizing,** अरुचिकर; अनाकर्षक। > ॲन्-ऐप्-इटाइज़िन्ग
**unapplied,** अप्रयुक्त। > ऍनॅप्लाइड
**unappreciated,** उपेक्षित, बेक़दर। > ऍनॅप्रीशिएटिड
**unapprehended,** 1. अनबूझा, अनवगत; 2. (*of a person*) अबन्दीकृत। > ऍनैप्रिहे'न्-डिड
**unapprehensible,** अबोधगम्य। > ऍनैप्रिहे'न्-सिबॅल
**unapprehensive,** 1. अशंक; 2. (*slow*) मन्दबुद्धि। > ऍनैप्रिहे'न्-सिव़

**unapproachable,** 1. अगम्य; 2. (*aloof*) ग़ैरमिलनसार; 3. (*matchless*) लाजवाब, अद्वितीय। > **ऍनॅप्रोचॅबॅल**
**unappropriated,** अविनियुक्त; अनियत; अस्वामिक, ग़ैर-मालिक। > **ऍनॅप्रोप्रिएटिड**
**unapt,** 1. (*unsuitable*) अनुपयुक्त; 2. (*dull*) मन्दबुद्धि, अदक्ष; 3. (*not inclined*) अनिच्छुक। > **ऍन्-ऐप्ट**
**unarm,** निरस्त्र क०; शस्त्र उतारना; **~ed,** निरस्त्र, निहत्था, निरायुद्ध। > **ऍन्-आम; ऍन्-आम्ड**
**unarmoured,** अकवचित। > **ऍन्-आमॅड**
**unartistic,** 1. अकलात्मक; 2. (*of person*) कलाहीन; कला-विरक्त। > **ऍनाटिस्-टिक**
**unashamed,** लज्जाहीन, निर्लज्ज। > **ऍनॅशेम्ड**
**unasked,** 1. (*uninvited*) अनिमंत्रित; बिना बुलाया, 2. (*not asked for*) बे-माँगा, अ-याचित, अप्रार्थित। > **ऍन्-आस्क्ट**
**unaspirated,** अल्पप्राण। > **ऍन्-ऐस्-पिरेटिड**
**unaspiring,** 1. अनाकांक्षी, निराकांक्ष; 2. (*modest*) विनीत, निरहंकार। > **ऍनॅस्पाइअॅर्-इन्ग**
**unassail/able,** 1. (*of fort*) अनाक्रमणीय, अविजेय; 2. (*of arguments*) अकाट्य; **~ed,** अनाक्रान्त; अविवादित। > **ऍनॅसेलॅबॅल; ऍनॅसेल्ड**
**unassertive,** विनीत। > **ऍनॅसॅ:ट्-इव्**
**unassisted,** 1. अकेला, बिना सहायता* के, बे-मदद; 2. (*of eye*) खुला। > **ऍनॅसिस्ट्-इड**
**unassuming,** निरहंकार, निरभिमान, विनीत। > **ऍनॅस्यूम्-इन्ग**
**unassured,** 1. (*not certain*) अनिश्चित; 2. अबीमाकृत। > **ऍनॅशुॲड**
**unattached,** 1. (*not connected*) असम्बद्ध; 2. (*loose*) असंलग्न; 3. (*unmarried*) अ-विवाहित; 4. (*unbetrothed*) अवाग्दत्त। > **ऍनॅटैच्ट**
**unattainable,** अलभ्य, अनधिगम्य। > **ऍनॅटेनॅबॅल**
**unattended,** 1. (*unescorted*) अकेला, बिना साथी के; 2. (*with no one in charge*) अरक्षित, बिना रखवाले अथवा प्रभारी के; 3. (*receiving no attention*) उपेक्षित। > **ऍनॅटे'न्-डिड**
**unattractive,** अनाकर्षक; कुरूप, बदसूरत। **ऍनॅट्रैक्-टिव्**
**unauthentic,** अप्रामाणिक; **~ated,** अ-प्रमाणीकृत; अप्रमाणित। > **ऍनॉ:थे'न्/टिक, ~टिकेटिड**
**unauthorized,** अप्राधिकृत, अनधिकृत; अवैध। > **ऍन्-ऑ:थॅराइज़्ड**
**unavailable,** अप्राप्य, अनुपलभ्य। > **ऍनॅवेलॅबॅल**
**unavailing,** बेकार, निष्फल, व्यर्थ, बेफ़ायदा। > **ऍनॅवेल्-इन्ग**
**unavoidable,** अनिवार्य, अपरिहार्य। > **ऍनॅवॉइडॅबॅल**
**unawakened,** 1. सोया हुआ; 2. (*dormant*) प्रसुप्त। > **ऍनॅवेकॅन्ड**
**unaware,** अनभिज्ञ, अनजान, बेख़बर; **~ness,** अनजान। > **ऍनॅवे'अॅ, ~निस**
**unawares,** 1. (*inadvertently*) अनजाने, अनजान में, बिना जाने; 2. (*by surprise*) अचानक, अकस्मात्, एकाएक; 3. (*without being noticed*) चोरी-छिपे, छिपे-छिपे। > **ऍनॅवे'अॅज़**
**unawed,** निडर, अविस्मित। > **ऍन्-ऑ:ड**
**unbacked,** 1. (*unsupported*) असमर्थित; 2. (*of horse*) बे-सधाया, अनसधाया; 3. पृष्ठ-हीन। > **ऍन्बैक्ट**
**unbalance,** *n.*, असंतुलन; *v.*, 1. सन्तुलन बिगाड़ना; 2. असंतुलित कर देना; **~d,** अ-संतुलित (*also fig.*)। > **ऍन्बैलॅन्स; ऍन्बैलॅन्स्ट**
**unbar,** अर्गल खोलना; खोलना; प्रतिबन्ध हटाना। > **ऍन्बा**
**unbearable,** असह्य। > **ऍन्बे'अॅरॅबॅल**
**unbearded,** बिना दाढ़ी* के। > **ऍन्बिअॅड्-इड**
**unbeat/able,** अविजेय, अपराजेय; अद्वितीय; **~en,** 1. अविजित, अपराजित; 2. अद्वितीय, लाजवाब; 3. (*of path*) अगत, कुँआरा। > **ऍन्बीटॅबॅल; ऍन्बीटॅन**
**unbecoming,** 1. (*improper*) अशोभनीय, अशोभन, अनुचित; 2. (*not suitable*)

अपरिचित। > अॅन्नो/अॅबॅल, ~इन्ग, ~इन्ग्-लि; अॅन्नोन

**unlaboured,** (*of style*) सहज, स्वाभाविक, अकृत्रिम। > अॅन्लेबॅड

**unlace,** (फ़ीता) खोलना; ढीला क०। >अॅन्लेस

**unladderable,** न उधड़नेवाला। > अॅन्लैडॅरॅबॅल

**unlade,** माल (भार) उतारना। > अॅन्लेड

**unlaid,** 1. नहीं तैयार किया हुआ; 2. (*of paper*) अरेखित; 3. (*of ghost*) आवारा, अनिरसित। > अॅन्लेड

**unlamented,** अशोचित, अरोदित, अविलपित। > अॅन्लॅमे'न्-टिड

**unlash,** खोलना। >अॅन्लैश

**unlatch,** (सिटकिनी*) खोलना। > अॅन्लैच

**unlawful,** अवैध, ग़ैरक़ानूनी; अनैतिक। > अॅन्लॉःफ़ुल

**un/learn,** भुला देना; **~learned,** 1. (*ignorant*) अज्ञानी, अनजान, अनपढ़, अशिक्षित; 2. (*of a lesson*) अपठित, अनपढ़ा, अनधीत; **~learnt,** 1. (*forgotten*) भुलाया, विस्मृत; 2. (*not learnt*) अनपढ़ा, अपठित। > अॅन्लॅःन; अॅन्लॅःन्ड; अॅन्लॅःन्ट

**unleash,** छुड़ाना; खोलना; उन्मुक्त क०; प्रवर्तित क०। अॅन्लीश

**unleavened,** 1. बेख़मीर; 2. (*fig.*) निष्प्राण, निस्तेज। > अॅन्ले'वॅन्ड

**unless,** यदि ··· नहीं; जब तक ··· नहीं; ~ it rains I go every day, यदि पानी नहीं बरसता तो मैं प्रतिदिन जाता हूँ; I shall not write ~ you do, जब तक तुम नहीं लिखते मैं भी नहीं लिखूंगा। > अॅन्ले'स = अॅन्ले'स

**unlettered,** 1. अशिक्षित; 2. (*illiterate*) निरक्षर। > अॅन्ले'टॅड

**unlicensed,** अननुज्ञप्त। > अॅन्लाइसॅन्स्ट

**unlike,** 1. (*dissimilar*) असदृश, असमान; 2. (*different*) भिन्न; 3. (*of another kind*) विजातीय; 4. (*opposite; as sign, force*) विपरीत; **~lihood, ~liness,** असंभावना*; असंभाव्यता*; **~ly,** 1. असंभाव्य, असंभावित, असंभावनीय; 2. (*unpromising*) निराशाजनक, अनाशाप्रद, अनाशाजनक। > अॅन्लाइक, ~लिहुड, ~लिनिस, ~लि

**unlimber,** तैयार क०। अॅन-लिम्-बॅ

**unlimited,** असीमित, अपरिमित। > अॅन्-लिम्-इटिड

**unline,** अस्तर निकालना। > अॅन्लाइन

**unlink,** खोलना। > अॅन्लिन्क

**unlisted,** असूचीबद्ध। > अॅन्-लिस्-टिड

**unload,** 1. माल (भार या बोझ) उतारना; 2. (*gun*) ख़ाली क०; 3. (*get rid of*) से पिण्ड छुड़ाना; 4. (*sell out*) बेच डालना; 5. (*give vent to, express freely*) कह डालना, खुलकर प्रकट क०। > अॅन्लोड

**unlock,** खोलना; व्यक्त क०, प्रकट क०। > अॅन्लॉक

**unlooked-for,** अप्रत्याशित। > अॅन्लुक्ट्फ़ॉः

**unloose(n),** छोड़ देना, छुड़ाना, मुक्त क०; ढीला क०। > अॅन्लूस; अॅन्लूसॅन

**un/lovable,** 1. अप्रीतिकर; 2. अनाकर्षक; 3. (*repellent*) घिनावना; **~lovely,** 1. (*unattractive*) अनाकर्षक; 2. (*ugly*) असुन्दर, बदसूरत, कुरूप; **~loving,** प्रेम-रहित, संवेदनाशून्य; भावशून्य। > अॅन्लॅवॅबॅल; अॅन्लॅव्-लि; अॅन्लॅविन्ग

**un/luckily,** दुर्भाग्य से, दुर्भाग्यवश; **~lucky,** 1. अभागा, भाग्यहीन, असफल, विफल; 2. अभागा, बदक़िस्मत, बदनसीब; 3. (*ill-omened*) अशुभ; 4. (*ill-timed*) असामयिक। अॅन्लॅक्/इलि, ~इ

**unmade,** 1. तैयार नहीं; अनिर्मित; अव्यवस्थित; 2. (*uncreated*) स्वयंभू (*self-existing*), अज; 3. (*ruined*) तबाह; 4. (*deposed*) अपदस्थ। > अॅन्मेड

**unmaidenly,** निर्लज्ज। > अॅन्मेडॅन-लि

**unmake,** पुरज़े खोलना; अपदस्थ क०; तबाह क०; नष्ट क०। > अॅन्मेक

**unman,** 1. (*discourage*) हिम्मत* तोड़ना, हतोत्साह क०; 2. (*unnerve*) दुर्बल क०, के छक्के छुड़ा देना; 3. (*castrate*) बधियाना, नामर्द कर देना, नपुंसक बनाना; **~ned,** कर्मीदल-रहित। > अॅन्मैन्

**unmanageable,** 1. (*difficult to manage*) टेढ़ा (*of person*); निमानिया, बेकहा (*of children*); 2. (*uncontrollable*) अनियंत्रणीय, बेक़ाबू; 3. असंचालनीय, अपरिचालनीय; दुष्प्रयोज्य। > अॅन्मैन्-इजॅबॅल

**unmanly,** 1. नामर्द; 2. (*effeminate*) ज़नाना, स्त्रैण । > ॲन्मैन्‌-लि

**unmanned,** 1. (*unnerved*) दुर्बल, नामर्द, हतोत्साह; 2. (*automatic*) स्वचालित; 3. (*not provided with a crew*) कर्मीदल-रहित । > ॲन्मैन्ड

**unmannerly,** अशिष्ट, असभ्य, बे-अदब, बदतमीज़ । > ॲन्मैनॅलि

**unmapped,** अमानचित्रित । > ॲन्मैप्ट

**unmarked,** 1. अचिह्नित; 2. (*not stained*) बेदाग़; 3. (*not noticed*) अलक्षित, अनदेखा; 4. (*not corrected*) असंशोधित । > ॲन्माक्ट

**unmarketable,** अविक्रेय, अपण्य । > ॲन्माकॅटॅबॅल

**unmarred,** 1. (*without blemish*) बेदाग़; निष्कलंक; 2. (*not disfigured*) अविकृत; 3. (*undamaged*) अक्षत । ॲन्माड

**un/marriageable,** अविवाह्य; **~married,** अनब्याहा, बेब्याहा, कुँवारा, अविवाहित । > ॲन्मै/रिजॅबॅल, ~रिड

**unmask,** 1. नक़ाब* उतारना; 2. (*expose somebody*) की पोल* खोलना, की कलई* खोलना, भण्डा फोड़ना; 3. (*reveal*) प्रकट क० । > ॲन्मास्क

**unmatched,** अद्वितीय । > ॲन्मैच्ट

**unmeaning,** 1. निरर्थक; 2. (*of face*) भावशून्य । > ॲन्मीन्‌-इन्ग

**unmeant,** अनभिप्रेत, अज्ञानकृत । > ॲन्मे'न्ट

**un/measurable,** अपरिमेय; असीम; **~measured,** 1. असीम; अनन्त; 2. (*fig.*) अमित, बेहिसाब; 3. (*excessive*) अत्यधिक । > ॲन्मे'श़र्रॅबॅल; ॲन्मे'श़र्ड

**unmeditated,** अविवेचित, अविमर्शित । > ॲन्मे'ड्‌-इटेटिड

**unmeet,** अनुचित । > ॲन्मीट

**un/mentionable,** 1. अकथ्य, अकथनीय; 2. (*abhorrent*) बीभत्स; 3. (*obscene*) अश्लील; **~mentioned,** अनुल्लिखित । > ॲन्मे'न्‌/शॅनॅबॅल, ~शॅन्ड

**unmerciful,** निर्दय, बेदर्द । > ॲन्मॅःसिफ़ुल

**unmerited,** अनर्जित । > ॲन्मे'रिटिड

**unmesh,** सुलझाना । > ॲन्मे'श

**unmetrical,** 1. (*not in verse*) अछन्दोबद्ध; 2. छन्दोभ्रष्ट, पिंगल-विरुद्ध । > ॲन्मे'ट्‌-रिकॅल

**unmetalled,** कच्चा । > ॲन्मे'टॅल्ड

**unminded,** 1. be ~ to come, आने का इरादा नहीं होना; 2. (*unheeded*) उपेक्षित; 3. (*not looked after*) अरक्षित । > ॲन्माइन्‌-डिड

**unmindful,** be ~ of, भूल जाना; की परवाह* नहीं क० । > ॲन्माइन्ड्‌-फ़ुल

**unmistak(e)able,** सुस्पष्ट । > ॲन्‌-मिसटेकॅबॅल

**un/mitigable,** अप्रशम्य; **~mitigated,** 1. अप्रशमित; 2. (*downright*) पक्का । > ॲन्‌-मिट्‌/इगॅबॅल, ~इगेटिड

**unmixed,** अमिश्रित; पूर्ण, पूरा, विशुद्ध । > ॲन्‌मिक्स्ट

**unmixing,** विमिश्रण । > ॲन्‌-मिक्स्‌-इन्ग

**unmolested,** 1. बिना छेड़ा हुआ, बिना छेड़खानी* के; 2. (*not attacked*) अनाक्रान्त । > ॲन्मॅले'स्‌-टिड

**unmoor,** लंगर उठाना; खोलना । > ॲन्मुॲ

**unmoral,** 1. अनैतिक; 2. (*amoral*) निर्नैतिक; सदाचार-निरपेक्ष । > ॲन्मॉरॅल

**unmortgaged,** अबन्धकित । > ॲन्मॉःग्‌-इज्ड

**unmortified,** संयमहीन, असंयत, असंयमित । > ॲन्मॉःट्‌-इफ़ाइड

**unmount,** पुरज़े खोलना; उतरना; **~ed,** 1. ग़ैरसवार, असवार; 2. (*of picture*) बिना चौखटेवाला, बिना चौखटे का; 3. (*not placed on a carriage*) अनचढ़ाया । > ॲन्माउन्ट; ॲन्माउन्‌-टिड

**un/moved,** 1. अप्रभावित; अटल; 2. (*feeling no emotion*) भावशून्य; अनुत्तेजित; 3. (*calm*) शान्त; **~moving,** अचल । > ॲन्मूव्ड; ॲन्मूविन्ग

**unmuffle,** 1. खोलना; 2. (*bare*) उघारना, उघाड़ना । > ॲन्मॅफ़ॅल

**unmurmuring,** सहिष्णु । > ॲन्मॅःमॅरिन्ग

**unmusical,** 1. असंगीतज्ञ; संगीतहीन; असांगीतिक; 2. (*not harmonious*) बेसुरा;

कर्णकटु (*harsh-sounding*)।
> अँन्‌म्यूज़्‌-इर्फ़ल

**unmuzzle,** 1. मोहरा हटाना; 2. (*allow to speak*) बोलने देना। > अँन्‌मॅज़ॅल

**unnail,** कीलें* निकालना; खोलना।
> अँन्‌नेल

**un/nam(e)able,** 1. अकथनीय, अकथ्य; 2. (*abhorrent*) बीभत्स, घिनावना; **~named,** 1. अकथित; 2. (*anonymous*) अनाम(क), गुमनाम। > अँन्‌नेमॅबॅल; अँन्‌नेम्ड

**unnatural,** 1. अनैसर्गिक, अस्वाभाविक, अप्रकृत, अप्राकृतिक; 2. (*artificial*) कृत्रिम; 3. (*unusual*) असाधारण; 4. (*abnormal*) अप्रसम, अपसामान्य; 5. (*horrible*) विकराल; 6. (*malformed*) विकृत, विकृतांग; 7. (*supernatural*) अलौकिक, लोकोत्तर; 8. (*heinous, vile*) घृणित, जघन्य, घिनावना।
> अँन्‌नैचॅरॅल

**unnavigable,** अनौगम्य।
> अँन्‌नैव्‌-इगॅबॅल

**unneces/sarily,** व्यर्थ, बेकार, नाहक़; **~sary,** अनावश्यक, फ़ुज़ूल, व्यर्थ।
> अँन्‌नें सि/सॅरिलि, ~सॅरि

**unneeded, unneedful,** अनावश्यक।
> अँन्‌नीड्/इड, ~फ़ुल

**unnegotiable,** अविनिमेय; अविक्रेय।
> अँन्‌निगोशॅबॅल

**unneighbourly,** ग़ैरमिलनसार।
> अँन्‌नेबॅलि

**unnerve,** हिम्मत* तोड़ना, हतोत्साह क०; दुर्बल कर देना, के छक्के छुड़ा देना।
> अँन्‌नॅ:व्

**unneutral,** अतटस्थ। > अँन्‌न्यूट्रल

**unnoted,** अनदेखा, अलक्षित; अज्ञात।
> अँन्‌नोट्‌-इड

**un/noticeable,** अलक्ष्य, अदृश्य; **~noticed,** अलक्षित। > अँन्‌नोट्/इसबॅल, ~इस्ट

**unnumbered,** 1. (*innumerable*) असंख्य, अगणित, बेशुमार; 2. (*not numbered*) असंख्यांकित, अक्रमांकित। > अँन्‌नॅम्बॅड

**unobjectionable,** 1 (*not objectionable*) अन-आपत्तिजनक; स्वीकार्य; 2 (*unimpeachable*) अनिन्द्य।
> अँनॅब्‌जें क्शॅनॅबॅल

**unob/servable,** अलक्ष्य, अदृश्य, अगोचर. **~servant,** 1. अपरिदर्शक, असावधान; 2. (*of rules*) अननुपालक, उपेक्षक; **~served,** 1. (*unseen*) अलक्षित; 2. अपालित, उपेक्षित।
> अँनॅब्/ज़ॅ:वॅबॅल, ~ज़ॅ:वॅन्ट, ~ज़ॅ:व्ड

**unobstructed,** अबाधित, बेरोक।
> अँनॅब्‌स्ट्रॅक्‌-टिड

**unobtainable,** अप्राप्य; अगम्य।
> अँनॅब्‌टेनॅबॅल

**unobtrusive,** 1. (*modest*) विनीत, विनम्र; संकोची; 2. (*discreet*) सतर्क, सावधान; 3. (*not too obvious*) अप्रत्यक्ष, परोक्ष; प्रच्छन्न। > अँनॅब्‌ट्रूस्‌-इव्

**unoccupied,** 1. (*of person*) ख़ाली; 2. (*of house*) ख़ाली; 3. (*uninhabited*) ग़ैर-आबाद; निर्जन; 4. (*not built upon*) बे-इमारत, अनधिवसित; 5. (*not occupied by mil.*) अनधिकृत; 6. (*not cultivated*) अकृषित।
> अँन्‌-ऑक्‌यूपाइड

**unoffending,** निरपराध, निर्दोष; अनपमानक। > अँनॅफ़ें न्ड्‌-इन्ग

**unofficial,** 1. (*informal*) अनौपचारिक; 2. (*not official*) अशासकीय, ग़ैरसरकारी; 3. (*not officially confirmed*) अनाधिकारिक। > अँनॅफ़िशॅल

**unopened,** बन्द, बिना खोला हुआ; बिना काटा हुआ। > अँन्‌ओपॅन्ड

**unopposed,** निर्विरोध। > अँनॅपोज़्ड

**unorganized,** 1. असंघटित, अव्यवस्थित; 2. (*having no organic structure*) अजैव; अवयवरहित। > अँन्‌-ऑ:गॅनाइज़्ड

**unoriginal,** अमौलिक। > अँनॅरिजॅनॅल

**unorthodox,** 1. शास्त्र-विरुद्ध; अप्रामाणिक; रूढ़ि-विरुद्ध, अपरम्परागत, परम्परा-विरुद्ध; 2. (*of person*) रूढ़ि-विरोधी; परम्परा-विरोधी; स्वच्छन्द। > अँन्‌-ऑ:थॅडॉक्स

**unostentatious,** 1. (*of person*) अनाडम्बरी; आडम्बर-रहित; विनीत; 2. सादा।
> अँनॉस्‌टॅन्‌टेशॅस

**unowned,** अस्वामिक, लावारिस।
> अँन्‌ओन्ड

**unpack,** खोलना; सामान निकालना; **~ed,** अवेष्टित। > अँन्‌पैक

**unpaged**, अपृष्ठांकित। > ऍन्पेज्ड

**unpaid**, 1. अदत्त, अमुक्त, अशोधित; 2. अदत्त-मूल्य, अदत्तशुल्क; अदत्तभार; 3. (*person*) अवैतनिक (*not receiving wages*); अदत्त-वेतन (*not having received wages*)। > ऍन्पेड

**unpaired**, अयुग्मित, अयुग्म। > ऍन्पे'अंड

**unpalatable**, 1. (*food*) अस्वादिष्ठ; 2. (*unpleasant*) अप्रिय, अरुचिकर। > ऍन्पैलंटबॅल

**unparalleled**, 1. अद्वितीय, लाजवाब; अप्रतिम, निरुपम; 2. (*unprecedented*) अपूर्व। > ऍन्पैरॅलॅल्ड

**unpardonable**, अक्षम्य। > ऍन्पाडॅनॅबॅल

**unparliamentary**, असंसदीय; ~ language, गाली*, अपशब्द, दुर्वचन। > ऍन्पार्लमे'न्टरि

**unpassable**, 1. (*unparalleled*) अद्वितीय; 2. (*money*) खोटा; 3. अपारणीय। > ऍन्पासॅबॅल

**unpatriotic**, अ-देशभक्त ; देश-विरोधी। > ऍन्पैट्रिऑट्-इक=ऍन्पेट्रिऑट्-इक

**unpatterned**, सादा। > ऍन्पैटॅन्ड

**unpave**, खड़ंजा निकालना। > ऍन्पेव्

**unpeg**, खूंटी* निकालना; प्रतिबन्ध या नियन्त्रण दूर क०। > ऍन्पे'ग

**unpen**, 1. (*sheep*) बाड़े से निकालना या निकलने देना; 2. छुड़ाना, छोड़ देना। > ऍन्पे'न

**unpeople**, जनशून्य कर देना; उजाड़ना; ~d, ग़ैर-आबाद। > ऍन्पी/पॅल, ~पॅल्ड

**unper/ceivable**, अदृश्य, अलक्ष्य; **~ceived**, अदृष्ट, अलक्षित, अनदेखा। > ऍन्पॅसीवॅबॅल

**unperformed**, अकृत; अप्रदर्शित। > ऍन्पॅफ़ॉःम्ड

**unperishable**, अनश्वर; अविकारी, न बिगड़नेवाला। > ऍन्पे'रिशॅबॅल

**unperplexed**, शान्त, अविक्षुब्ध, अविकल। > ऍन्पॅप्ले'क्स्ट

**unpick**, टाँके खोलना, उधेड़ना; **~ed**, 1. सामान्य, साधारण, बेछाँटा; 2. (*of sewing*) उधेड़ा हुआ; 3. (*of flowers*) अनतोड़ा। > ऍन्पिक; ऍन्-पिक्ट

**unpin**, खोलना, पिन* निकालना। > ऍन्-पिन

**unplaced**, 1. अनिहित; 2. (*in a race or competition*) अश्रेणिक। > ऍन्प्लेस्ट

**unplait**, 1. (*cloth*) चुनन* निकालना; 2. (*hair*) खोलना। > ऍन्प्लेट

**unplanned**, 1. अनायोजित, अनियोजित; 2. (*accidental*) सांयोगिक, आकस्मिक; 3.(*random, haphazard*) बेतरतीब, अटकल-पच्चू, यादृच्छिक। > ऍन्प्लैन्ड

**unplayable**, 1. (*ground*) नहीं खेलने लायक, खेल के अनुपयुक्त; 2. (*ball*) नहीं खेलने लायक, असाध्य; 3. (*drama*) अनभिनेय। > ऍन्प्लेअॅबॅल

**unpleasant**, **unpleasing**, अरुचिकर, अप्रिय, अप्रीतिकर। > ऍन्प्ले'ज़ॅन्ट; ऍन्प्लीज़्-इन्ग

**unpleasantness**, 1. अप्रियता*; 2. (*incident*) अप्रिय घटना*; 3. (*hostility*) नाराज़गी*, मनोमालिन्य; विद्वेष; 4.(*quarrel*) झगड़ा; अनबन*। > ऍन्प्ले'ज़ॅन्ट्-निस

**unplug**, खोलना; प्लग निकालना। > ऍन्प्लॅग

**unplumbed**, अज्ञात। > ऍन्प्लॅम्ड

**unpolarized**, अध्रुवित। > ऍन्पोलॅराइज़्ड

**unpolished**, अपरिष्कृत, अपरिमार्जित। > ऍन्पॉल्-इश्ट

**unpopular**, अलोकप्रिय; अप्रिय। > ऍन्पॉप्यूलॅ

**unprac/ticable**, अव्यवहार्य; **~tical**, 1. अव्यावहारिक; 2. (*inefficient*) अकार्य-कुशल, अकुशल, अदक्ष; **~tised**, 1. (*person*) अनभ्यस्त, अनुभवहीन, अनाड़ी; 2. अव्यवहृत; अप्रचलित। >ऍन्प्रैक्/टिकॅबॅल, ~टिकॅल, ~टिस्ट

**unprecedented**, अभूतपूर्व; अपूर्व, अद्वितीय। > ऍन्प्रे'सिडे'न्टिड

**unpredictable**, 1. अननुमेय; 2. (*of person*) तरंगी। > ऍन्-प्रिडिक्टॅबॅल

**unprejudiced**, 1. निष्पक्ष; पूर्वग्रहरहित; 2. (*of rights*) अक्षुण्ण। > ऍन्प्रे'जुडिस्ट

**unpremeditated**, अविमर्शित, अपूर्व-विमर्शित; अपूर्वयोजित, अनायोजित। ऍन्-प्रिमे'ड्-इटेटिड

**unprepared**, 1. अप्रस्तुत, ना-तैयार; 2. (*having made no preparations*) तैयार नहीं; 3. (*unwilling*) अनिच्छुक, अतत्पर, अप्रस्तुत। > ॲन्प्रिपे'ॲड

**unprepossessing**, अनाकर्षक; अशुभ। > ॲन्प्रीपज़े'स्-इन्ग

**unpresentable**, भोंड़ा। > ॲन्-प्रिज़े'न्टॅबॅल

**unpresuming, unpretending, unpretentious**, विनीत, निरहंकार, निरभिमान। > ॲन्-प्रिज़्यूम्-इन्ग; ॲन्-प्रिटे'न्-डिन्ग; ॲन्-प्रिटे'न्शॅस

**unprevailing**, 1. (*useless*) व्यर्थ; 2. (*not prevalent*) कम प्रचलित; 3. (*not predominant*) अप्रबल, अप्रधान। > ॲन्-प्रिवेल्-इन्ग

**unpriced**, 1. अनिर्धारितमूल्य; 2. (*not marked with a price*) अमूल्यांकित। > ॲन्प्राइस्ट

**unprincipled**, अनैतिक, चरित्रहीन। > ॲन्-प्रिन्सॅपॅल्ड

**un/printable**, अमुद्रणीय; घोर अश्लील; **~printed**, अमुद्रित। > ॲन्-प्रिन्/टॅबॅल, ~टिड

**unprivileged**, अप्राधिकृत। > ॲन्-प्रिव्-इलिज्ड

**unprocurable**, अप्राप्य। > ॲन्प्रॅक्युॲरॅबॅल

**unproductive**, 1. अनुत्पादक; 2. (*not fertile*) अनुर्वर। > ॲन्प्रॅडॅक्-टिव्

**unprofessional**, 1. (*not professional*) अव्यावसायिक; 2. (*unbecoming*) अनुचित। > ॲन्प्रॅफ़े'शॅनॅल

**unprofitable**, व्यर्थ, बेफ़ायदा, बेकार; अलाभकर। > ॲन्प्रॉफ़्-इटॅबॅल

**unprogressive**, अप्रगतिशील। > ॲन्प्रॅग्रे'स्-इव्

**unpromising**, 1. (*of person*) मन्दबुद्धि, प्रतिभाहीन; 2. निराशाजनक, अनाशाजनक। > ॲन्प्रॉम्-इसिन्ग

**unpronounceable**, अनुच्चारणीय। > ॲन्प्रॅनाउन्सॅबॅल

**unproportioned**, अननुपातिक; असंतुलित। > ॲन्प्रॅपॉ:शॅन्ड

**unprosperous**, असफल; तंगहाल। > ॲन्प्रॉस्पॅरॅस

**unprotected**, अरक्षित। > ॲन्प्रॅटे'क्-टिड

**un/provable**, अप्रमाण्य; **~proved, ~proven**, 1. अप्रमाणित; 2. (*untested*) अपरीक्षित। > ॲन्प्रूवॅबॅल; ॲन्प्रूव्ड; ॲन्प्रूवॅन

**unprovided**, असज्जित; अप्रस्तुत। > ॲन्प्रॅवाइड्-इड

**unprovoked**, अकारण। > ॲन्प्रॅवोक्ट

**unpublished**, अप्रकाशित। > ॲन्पॅब्-लिश्ट

**unpunished**, अदंडित। > ॲन्पॅन्-इश्ट

**unqualified**, 1. अयोग्य; अनर्ह; 2. (*unrestricted*) पूर्ण, सम्पूर्ण; अप्रतिबन्ध, अबाधित; 3. (*downright*) पक्का। > ॲन्क्वॉलिफ़ाइड

**unquenchable**, 1. (*of fire*) अनिर्वाप्य; 2. (*thirst etc.*) अशमनीय; 3. (*irrepressible*) अदम्य; 4. (*enduring*) चिरस्थायी। ॲन्क्वे'न्चॅबॅल

**unques/tionable**, निश्चित; अविवाद्य, अशंकनीय; **~tioned**, निर्विवाद, असंदिग्ध; अप्रश्नित; **~tioning**, 1. असंदेही; संदेहरहित (*of faith*); 2. (*of obedience*) अन्धा; **~tioningly**, निर्विवाद। > ॲन्क्वे'स्/चॅनॅबॅल, ~चॅन्ड, ~चॅनिन्ग

**unquiet**, 1. अशांत; 2. (*restless*) बेचैन, अशांत; 3. (*anxious*) चिन्तित। > ॲन्क्वाइॲट

**un/quotable**, अनुद्धरणीय; दोहराने लायक नहीं; अकथ्य; **~quote**, उद्धरणचिह्न बन्द क०; **~quoted**, अनुद्धृत। > ॲन्क्वोटॅबॅल; ॲन्क्वोट; ॲन्क्वोट्-इड

**unransomed**, अनिष्क्रीत। > ॲन्रैन्सॅम्ड

**unrationed**, अनियंत्रित, अननुभक्त। > ॲन्रैशॅन्ड

**unravel**, 1. उकेलना, सुलझाना; 2. (*fig.*) सुलझाना; 3. सुलझ जाना। > ॲन्रैवॅल

**unreachable**, अनधिगम्य; अलभ्य। > ॲन्रीचॅबॅल

**unread**, 1. अपठित; 2. (*illiterate*) अपढ़; **~able**, 1. (*illegible*) अपाठ्य; अस्पष्ट; 2. (*not fit to be read*) अपठनीय। > ॲन्रे'ड; ॲन्रीडॅबॅल

**unready**, 1. (*not prepared*) ना-तैयार, अप्रस्तुत; 2. (*having made no preparations*) तैयार नहीं; 3. (*unwilling*) अनिच्छुक; अतत्पर; 4. (*irresolute*) अनिश्चयी, ढुलमुल। > अॅन्रे'ड्-इ

**unreal**, 1. अवास्तविक; 2. (*imaginary*) कल्पित, काल्पनिक, ख़याली; **~ity**, अ-वास्तविकता*; काल्पनिकता*। > अॅन्-रिअॅल; अॅन्-रि-ऐल्-इ-टि

**unreason**, अविवेक; मूर्खता*; बेतुकापन; **~able**, 1. (*of person*) अविवेकी; हठीला; असंतुलित; नासमझ; 2. अनुचित, बेजा; अतिशय, अतिमात्र, हद* से ज़्यादा; 3. (*irrational*) अविवेचित, अकारण, निर्मूल; असंगत; **~ed**, अकारण, निर्मूल; अविवेचित; **~ing**, 1. (*of person*) अविवेकी; 2. अ-विवेचित, अकारण; निर्मूल, अतर्क, अयुक्तिक; असंगत। > अॅन्रीज़न; अॅन्रीज़नॅबॅल; अॅन्रीज़न्ड; अॅन्रीज़निन्ग

**unreclaimed**, 1. (*not reformed*) बिना सुधारा; 2. (*uncultivated*) अकृषित; 3. (*unclaimed*) अनध्यर्थित। > अॅन्-रिक्लेम्ड

**unrecognized**, 1. अनभिज्ञात; 2. उपेक्षित; 3. (*of an institution*) अ-मान्यताप्राप्त, मान्यता-रहित। > अॅन्रे'कॅग्नाइज़्ड

**unrecorded**, 1. (*unwritten*) अलिखित; 2. अनभिलिखित। > अॅन्-रि-कॉःड्-इड

**unre/deemable**, 1. अनिष्क्रेय, अनुद्धार्य; 2. अविमोच्य; अपरिशोधनीय; 3. (*irreparable*) अपूरणीय; 4. अनिष्पाद्य; **~deemed**, 1. अनिष्क्रीत, अनुद्धारित; 2. (*of debts*) अपरिशोधित, अदत्त; 3. अपूरित; 4. (*not done*) अनिष्पादित। > अॅन्-रिडीमॅबॅल; अॅन्-रि-डीम्ड

**unreel**, फिरकी* या चरखी* से उतारना। > अॅन्रील

**unrefined**, 1. (*not civilized*) असभ्य; 2. अपरिमार्जित, अपरिष्कृत; अशुद्ध। > अॅन्-रिफ़ाइन्ड

**unreflecting**, 1. (*of substance*) अपरावर्ती; 2. (*of person*) लापरवाह (*thoughtless*); बेलिहाज़ (*inconsiderate*)। > अॅन्-रि-फ़्ले'क्-टिन्ग

**unreformed**, अनसुधरा; बिना सुधारा। > अॅन्-रि-फ़ॉःम्ड

**un/regarded**, उपेक्षित; **~regardful**, लापरवाह; बेलिहाज़। > अॅन्-रि-गाड्/इड, ~फ़ुल

**un/regeneracy**, अपुनरुज्जीवन, पुनरुद्धार-हीनता*; **~regenerate**, अपुनरुज्जीवित, पुनरुद्धार-वंचित। > अॅन्-रिजे'नॅ/रॅसि, ~रिट

**unregistered**, अपंजीकृत; साधारण (*of mail*)। > अॅन्रे'जिस्टॅड

**unregulated**, अनियंत्रित; अनियमित। > अॅन्रे'ग्यूलेटिड

**unrehearsed**, सहज, स्वाभाविक; अनायोजित। > अॅन्-रिहॅःस्ट

**unrelated**, असंबद्ध। > अॅन्-रिलेट्-इड

**unrelenting**, 1. कठोर, बेदर्द, निष्ठुर; 2. (*unremitting*) निरन्तर, अविरत, अविरल; अथक। > अन्-रि-ले'न्-टिन्ग

**unre/liability**, अविश्वसनीयता*; बेईमानी*; अयथार्थता*; **~liable**, 1. (*of person*) अविश्वसनीय, अविश्वस्त; बेईमान; 2. अविश्वसनीय; अयथार्थ, अशुद्ध, ग़लत। > अॅन्-रि-लाइ-अॅ-बिल्-इ-टि; अॅन्-रि-लाइ-अॅ-बॅल

**unrelieved**, 1. (*unmitigated*) अप्रशमित (*as pain, e.g.*); पूरा; अन्यूनीकृत; 2. (*downright*) पक्का; 3. (*unaided*) बिना सहायता* के, बे-मदद; 4. (*monotonous*) एकरस, नीरस; 5. (*pure, unmixed*) विशुद्ध। > अॅन्-रिलीव्ड

**unreligious**, 1. (*irreligious*) अधार्मिक, अधर्मी, नास्तिक; धर्मनिरपेक्ष। > अॅन्-रिलिजॅस

**un/remarkable**, साधारण; **~remarked**, अलक्षित। > अॅन्-रिमाकॅबॅल; अॅन्-रिमाक्ट

**un/remitted**, 1. (*not forgiven*) अक्षमित; 2. निरन्तर; अथक; **~remitting**, निरन्तर, अजस्र, अविरत, अविरल; अथक; **~remittingly**, निरन्तर, लगातार। > अॅन्-रिमिट्/इड, ~इन्ग; ~इन्ग्-लि

**unremunerative**, अलाभकर, घाटे का। > अॅन्-रिम्यूनॅरॅटिव

**unrepair,** बेमरम्मती*, जीर्णावस्था*; ~ed, बेमरम्मत। > अॅन्-रि/पे'अॅ, ~पे'अॅड

**unrepining,** सहिष्णु। > अॅन्-रि-पाइन्-इन्ग

**unreplaceable,** अद्वितीय; अत्यावश्यक; अप्रतिस्थाप्य। > अॅन्-रिप्लेसॅबॅल

**unrepresentative,** अप्रातिनिधिक। > अॅन्रे'प्रिज़े'न्टॅटिव़

**unrequited,** 1. अप्रतिदत्त; एकतरफ़ा; 2. (*unrewarded*) अपुरस्कृत; 3. (*unavenged*) अप्रतिशोधित। > अॅन्-रि-क्वाइट्-इड

**unreserve,** बेतकल्लुफ़ी*, सरलता*। > अॅन्-रिज़ॅ:व़

**unreserved,** 1. बेतकल्लुफ़, निस्संकोच; 2. (*frank*) स्पष्टवादी; सरल, सच्चा, निष्कपट; 3. (*not restricted*) अबाध; अप्रतिबंध; 4. (*not booked in advance*) अनारक्षित, अप्रारक्षित, असुरक्षित; ~ly, निस्संकोच; पूर्णतया। > अॅन्-रिज़ॅ:व्ड; अॅन्-रिज़ॅ:व़्-इड्-लि

**unresolved,** 1. (*undecided*) डाँवाँडोल, अकृतसंकल्प (*of person*); अनिर्णीत (*of question*); 2. (*not solved*) अनसुलझा; अनुत्तरित; 3. (*not analysed*) अविश्लेषित; 4. (*not separated into parts*) अविघटित, अवियोजित। > अॅन्-रिज़ॉल्व्ड

**unresponsive,** 1. अप्रतिक्रियाशील; अप्रतिसंवेदी; 2. (*unsympathetic*) उदासीन, भावशून्य; प्रतिकूल। > अॅन्-रिस्-पॉन्-सिव़

**unrest,** 1. अशांति*; असन्तोष (*dissatisfaction*); उत्तेजना*, गड़बड़, उपद्रव, हलचल* (*disturbance*); 2. (*restlessness*) बेचैनी*, घबराहट*, व्यग्रता*; चिन्ता* (*anxiety*); ~ful, 1. अशांत; 2. (*not soothing*) अशामक; 3. (*fidgety*) बेचैन, अधीर, विकल; ~ing, अथक, अविरत। > अॅन्रे'स्ट; अॅन्रे'स्ट्/फ़ुल, ~इन्ग

**unrestored,** बेमरम्मत; अप्रतिदत्त। > अॅन्-रिस्-टॉ:ड

**unrestrained,** अनर्गल, बेलगाम; असंयमित। > अॅन्-रिस्ट्रेन्ड

**unrestricted,** अप्रतिबन्ध, अबाधित, अनियंत्रित। > अॅन्-रिस्-ट्रिक्ट्-इड

**unretentive,** 1. (*of memory*) कमज़ोर; 2. अधारणक्षम। > अॅन्-रि-टे'न्-टिव़

**unrevoked,** अब तक लागू। > अॅन्-रिवोक्ट

**unrhythmical,** लयहीन, बेताल। > अॅन्-रिद्-मि-कॅल

**unriddle,** हल क०, सुलझाना। > अॅन्-रिडॅल

**unrig,** पाल उतारना। > अॅन्-रिग

**unrighteous,** 1. अधार्मिक, दुष्ट; अनैतिक, असदाचारी; 2. (*unjust*) अन्यायी (*of person*); अन्यायपूर्ण, अनुचित; 3. (*unmerited*) अकारण। > अॅन्राइचॅस

**unrip,** 1. (*tear*) फाड़ना; 2. उधेड़ना। > अॅन्-रिप

**unripe,** 1. कच्चा, अपक्व; 2. (*immature*) कच्चा, अपरिपक्व; अप्रौढ़। > अॅन्राइप

**unrisen,** अनुदित। > अॅन्-रिज़ॅन

**unrivalled,** अद्वितीय, बेजोड़, अनुपम, अप्रतिम, अनूप। > अॅन्राइवॅल्ड

**unrobe,** कपड़े उतारना। > अॅन्रोब

**unroll,** खुल जाना; फैल जाना; खोलना; फैला देना; दिखलाना, प्रदर्शित क०। > अॅन्रोल

**unromantic,** नीरस; साधारण। > अॅन्रॅमैन्-टिक

**unroof,** छत* उतारना; ~ed, खुला। > अॅनरूफ़; अॅन्रूफ़्ट

**unroot,** उखाड़ना। > अॅन्रूट

**unrounded,** अगोलित। > अॅन्राउन्ड्-इड

**unruffled,** शान्त, अक्षुब्ध, अनुद्विग्न, अनुत्तेजित। > अॅन्रॅफ़ॅल्ड

**unruled,** अरेखित; अशासित। > अॅन्रूल्ड

**unruly,** 1. (*disorderly*) उपद्रवी, उच्छृंखल; निमानिया, बेकहा (*disobedient*); 2. (*uncontrolled*) बेक़ाबू, बेलगाम, अवश्य, अनियंत्रित। > अॅन्रूलि

**unsaddle,** 1. जीन उतारना; 2. (*a rider*) गिराना। > अॅन्सैडॅल

**unsafe,** ख़तरनाक, संकटपूर्ण; असुरक्षित। > अॅन्सेफ़

**unsaid,** अनकहा, अकथित। > अॅन्से'ड

**unsal(e)able,** अविक्रेय, अपण्य। > अॅन्सेलॅबॅल

**unsalaried,** अवैतनिक। > अॅन्सैलॅरिड

**unsalted,** अलोना। > अॅन्सॉःल्ट्-इड

**unsanctified,** अप्रतिष्ठित; अपवित्र, नापाक; दुष्ट। > अॅन्सैन्क्-टिफ़ाइड

**unsanitary,** अस्वास्थ्यकर, हानिकर, हानिकारक। > अॅन्सैन्-इटॅरि

**unsatisfactory,** असन्तोषजनक, बहुत साधारण। > अॅन्सैटिस्फ़ैक्टॅरि

**un/saturated,** असंतृप्त; ~**saturation,** असंतृप्ति*। > अॅन्सैचॅरेटिड; अॅन्सैचॅरेशॅन

**unsavoury,** 1. (*unpleasant*) अरुचिकर; 2. (*disgusting*) घृणित, घिनावना; अश्लील; 3. (*to taste*) अस्वादिष्ठ, कुस्वाद, बदज़ायक़ा, बदमज़ा; 4. (*to smell*) बदबूदार। > अॅन्सेवॅरि

**unsay,** वापस लेना। > अॅन्से

**unscathed,** निरापद, सही-सलामत; अक्षत। > अॅन्स्केद्ड

**unscheduled,** असूचीबद्ध, असारणीबद्ध; अननुसूचित। > अॅन्शे'ड्यूल्ड

**unscholarly,** 1. अवैज्ञानिक; 2. (*of a person*) पांडित्यहीन; 3. (*inaccurate*) अयथार्थ। > अॅन्स्कॉलॅलि

**unschooled,** अशिक्षित; अप्रशिक्षित; अनुभवहीन। > अॅन्स्कूल्ड

**unscientific,** अवैज्ञानिक। > अॅन्साइ-अॅन्-टिफ़्-इक

**unscramble,** सुलझाना। > अॅन्स्क्रैम्बॅल

**unscratched,** सही-सलामत; अक्षत। > अॅन्स्क्रैच्ट

**unscreened,** 1. खुला, बेपरदा; 2. अनजाँचा; 3. (*not made into a film*) अचलचित्रित। > अॅन्स्क्रीन्ड

**unscrew,** (पेच) खोलना; खुल जाना। > अॅन्स्क्रू

**unscripted,** अलिखित; तात्कालिक। > अॅन्-स्क्रिप्ट्-इड

**unscriptural,** धर्मग्रन्थ-निरपेक्ष; धर्मग्रंथ-विरुद्ध। > अॅन्-स्क्रिप्चॅरॅल

**unscrupulous,** अनैतिक, चरित्रहीन; बेईमान। > अॅन्स्क्रूप्यूलॅस

**unseal,** (मुहर*) खोलना; ~**ed,** अमुद्रांकित; खोला हुआ। > अॅन्सील; अॅन्सील्ड

**unsearchable,** रहस्यमय, अनन्वेषणीय। > अॅन्सॅःचॅबॅल

**unseasonable,** 1. बेमौसम; 2. (*ill-timed*) बेमौक़ा, असामयिक; अनुपयुक्त, अनुचित। > अॅन्सीज़ॅनॅबॅल

**unseasoned,** 1. (*not spiced*) सादा; 2. (*unflavoured*) फीका; 3. (*of wood*) कच्चा; 4. (*inexperienced*) कच्चा, कोरा, अनुभवहीन, अनभ्यस्त। > अॅन्सीज़ॅन्ड

**unseat,** गिरा देना; हरा देना। > अॅन्सीट

**unsectarian,** असम्प्रदायी; असाम्प्रदायिक; सम्प्रदाय-निरपेक्ष। > अॅन्से'क्टे'अॅर्-इअॅन

**unsecured,** प्रतिभूतिरहित। > अॅन्सिक्युअॅड

**unseeing,** 1. अप्रतिबोधी, असावधान; 2. (*unsuspecting*) असंदेही; 3. (*blind*) अंधा। > अॅन्सी-इन्ग

**un/seemliness,** अनौचित्य; असंगति*; ~**seemly,** अनुचित, नामुनासिब, अशोभनीय; बेमौक़ा; असंगत। > अॅन्सीम्/लिनिस, ~लि

**unseen,** अनदेखा, अलक्षित, अदृष्ट। > अॅन्सीन

**unsegmented,** अखंड। > अॅन्से'ग्मॅन्टिड

**unself-conscious,** 1. (*of person*) असंकोची, संकोच-रहित; 2. स्वाभाविक, सहज। > अॅन्से'ल्फ़कॉन्शॅस

**unselfish,** निस्स्वार्थ। > अॅन्से'ल्फ़िश

**unsent,** अप्रेषित; ~-**for,** बिनबुलाया, अनबुलाया। > अॅन्से'न्ट

**unseptate,** पटहीन। > अॅन्से'प्टेट

**unserviceable,** 1. अप्रयोज्य, अव्यवहार्य; 2. (*useless*) बेकार। > अॅन्सॅःव्-इसॅबॅल

**un/settle,** 1. अशान्त क०, घबरा देना; डाँवाँडोल क०; 2. (*disturb*) अस्तव्यस्त क०, अव्यवस्थित क०; अस्थिर क०; बिगाड़ना; ~**settled,** 1. (*restless*) बेचैन, अशान्त; 2 (*hesitating*) अनिश्चयी, डाँवाँडोल; असंतुलित; 3 (*uncertain*) अनिश्चित; अनिर्णीत (*not decided*); 4. (*unsteady*) अस्थिर; अव्यवस्थित (*not in order*); 5. (*unpaid*) अदत्त; 6. (*not populated*) ग़ैर-आबाद; ~**settling,** घबरा देनेवाला; अशान्त कर देनेवाला; उत्तेजक। > अॅन्से'टॅल; अॅन्से'टॅल्ड; अॅन्से'ट्-लिन्ग

**unsew,** उधेड़ना। > अॅन्सो

**unsex**, नपुंसक बनाना; पुरुष-सुलभ अथवा नारी-सुलभ गुणों से वंचित क०; पुरुषत्वहीन अथवा नारीत्वहीन कर देना; ~**ed**, 1. नपुंसक, पुरुषत्वहीन; नारीत्वहीन; 2. (*of chicks*) (लिंग के आधार पर) अपृथक्कृत। > **अॅन्से'क्स**; **अॅन्से'क्स्ट**

**unsexual**, अलैंगिक। > **अॅन्से'क्स्यूअॅल**

**unshackle**, बेड़ियों* से मुक्त क०; छुड़ाना। > **अॅन्शैकॅल**

**unshaded**, खुला; अनावृत; अछायित (*of a picture*)। > **अॅन्शेड्**-इड

**unshadowed**, अनाच्छादित; ख़ुश, प्रसन्न; विषादरहित। > **अॅन्शैडोड**

**unshak(e)able**, अविचलनीय; अविचलित; अटल, अविचल। > **अॅन्शेकॅबॅल**

**unshamed**, 1. अकलंकित; 2. (*shameless*) निर्लज्ज, बेहया। > **अॅन्शेम्ड**

**un/shapely**, भद्दा, बेढंगा, बेडौल; बदसूरत, कुरूप; ~**shapen**, अनगढ़ा; बेडौल। > **अॅन्शेप्**-लि; **अॅन्शेपॅन**

**unshaven**, 1. बेहजामत; 2. दाढ़ीदार, दाढ़ीवाला। > **अॅन्शेवॅन**

**unsheathe**, म्यान से निकालना, खींचना। > **अॅन्शीद**

**unsheltered**, अरक्षित; निराश्रय, बेपनाह। > **अॅन्शे'ल्टॅड**

**unship**, उतारना। > **अॅन्-शिप**

**unshod**, 1. (*bare-footed*) नंगपैरा; 2. (*of horse*) बेनाल, नाल-रहित। > **अॅन्शॉड**

**unshoe**, नाल उतारना। > **अॅन्शू**

**unshorn**, अकर्तित। > **अॅन्शॉःन**

**unshrinkable**, न सिकुड़नेवाला, असंकुच्य। > **अॅन्-श्रिन्कॅबॅल**

**unshrinking**, निडर। > **अॅन्-श्रिन्क्**-इन्ग

**unsifted**, 1. बिना छाना हुआ; 2. (*unexamined*) अनजाँचा। > **अॅन्-सिफ़्ट्**-इड

**unsighted**, 1. अदृष्ट; अलक्षित; 2. (*of gun*) बिना दीदबान का; 3. (*obstructed*) बाधित। > **अॅन्साइट्**-इड

**unsightly**, असुन्दर, बदसूरत; अप्रिय; घिनावना, घृणित। > **अॅन्साइट्**-लि

**unsilvered**, अरजतित। > **अॅन्सिल्वॅड**

**unsinew**, दुर्बल कर देना। > **अॅन्सिन्यू**

**unsinkable**, 1. अध्वंस्य; 2. (*of debts*) अशोधनीय। > **अॅन्-सिन्कॅबॅल**

**unskilful**, अनाड़ी, अदक्ष। > **अॅन्-स्किल्-फ़ुल**

**unskilled**, बेहुनर, अप्रशिक्षित, अकुशल। > **अॅन्-स्किल्ड**

**unslaked**, 1. (*of lime*) अनबुझा, बिना बूझा; 2. (*unquenched*) अशमित। > **अॅन्स्लेक्ट**

**un/sleeping**, 1. अनिद्रित, असुप्त, जागता हुआ, जाग्रत्; 2. (*fig.*) अविरत, निरन्तर; जाग्रत्, निरन्तर सक्रिय; अथक; ~**slept**, उन्निद्र। > **अॅन्स्लीप्**-इन्ग; **अॅन्स्ले'प्ट**

**unsling**, खोलना; उतारना। > **अॅन्-स्लिन्ग**

**un/sociability**, असामाजिकता*; अलगाव; ~**sociable**, 1. ग़ैरमिलनसार; असामाजिक; रूखा; शुष्क; 2. (*reserved*) अलग रहनेवाला, ओलगिया। > **अॅन्सोशॅबिल्**-इटि; **अॅन्सोशॅबॅल**

**unsocial**, असामाजिक; *see* UNSOCIABLE; ~**ized**, असमाजीकृत। > **अॅन्सो/शॅल**, ~**शॅलाइज़्ड**

**unsoldierly**, ग़ैरसिपाहियाना। > **अॅन्सोल्जॅलि**

**unsolicited**, 1. अप्रार्थित, अयाचित; 2. (*gratuitous*) अकारण। > **अॅन्सॅलिसिटिड**

**un/solvable**, असमाधेय; ~**solved**, अनसुलझा, अनुत्तरित। > **अॅन्सॉल्वॅबॅल**; **अॅन्सॉल्व्ड**

**unsophisticated**, 1. (*simple*) सरलस्वभाव, निष्कपट; भोला-भाला, सीधा; 2. (*inexperienced*) अनुभवहीन; 3. (*unadulterated*) शुद्ध, अमिश्रित। > **अॅन्सॅफिस्**-टिकेटिड

**unsought**, अयाचित। > **अॅन्सॉःट**

**unsound**, 1. (*unhealthy*) अस्वस्थ; of ~ mind, विक्षिप्त, विकृतमानस; 2. (*not reliable; of arguments, etc.*) अप्रामाणिक; अयुक्तियुक्त; कच्चा; ग़लत, झूठा (*false*); 3. (*not reliable, of person*) डाँवाँडोल; कच्चा; अस्थिर, अविश्वस्त; 4. (*spoilt, damaged*) बिगड़ा हुआ, दूषित, ऐबी, ख़राब;

क्षत, क्षतिग्रस्त; 5. (*rotten*) सड़ा हुआ, ख़राब; 6. (*worthless*) बेकार; निकम्मा; 7. (*of sleep*) हलका। > ॲन्साउन्ड

**unspaced,** अनन्तर, अन्तर-रहित। > ॲन्स्पेस्ट

**unspan,** खोलना। > ॲन्स्पैन

**unsparing,** 1. बेदर्द, निष्ठुर, कठोर; 2. (*lavish*) प्रचुर, बहुल, अत्यधिक, विपुल, उदार; उदार, मुक्तहस्त (*of person*)। > ॲन्स्पे'ॲर्-इन्ग

**unspeak,** वापस लेना; ~**able,** अकथ्य, अकथनीय; 2. (*abominable*) घृणित, बीभत्स। > ॲन्स्पीक; ॲन्स्पीकॅबॅल

**unspecialized,** 1. (*person*) अप्रशिक्षित; अविशेषज्ञ; 2. अविशेषित; 3. (*general*) सामान्य। > ॲन्स्पे'शॅलाइज़्ड

**unspecified,** अनिर्दिष्ट। > ॲन्स्पे'सिफ़ाइड

**unspent,** 1. अव्ययित; अप्रयुक्त; असमाप्त; अक्षय; 2. (*not tired*) अश्रांत, अपरिश्रान्त। > ॲन्स्पे'न्ट

**unsplit,** अविदलित। > ॲन्स्प्लिट

**unspoilt,** 1. अक्षत, बिनबिगड़ा, अविकृत; 2. (*of child*) सुशील। > ॲन्स्पॉइल्ट

**unspoken,** अकथित, अनकहा; मौन। > ॲन्स्पोकॅन

**unsponsored,** अप्रतिभूत; असमर्थित; अप्रवर्तित। > ॲन्स्पॉन्सॅड

**unsporting,** **unsportsmanlike,** (खेलाड़ी के लिए) अनुचित, अशोभनीय; अनुदार। > ॲन्स्पॉःट्-इन्ग; ॲन्स्पॉःट्स्मॅन्लाइक

**unspotted,** 1. बेदाग़; निर्मल; 2. (*blameless*) निर्दोष; निष्कलंक। > ॲन्स्पॉट्-इड

**unsprung,** 1. कमानी-रहित; 2. (*of a trap*) तैयार। > ॲन्स्प्रॅन्ग

**unstable,** 1. अस्थिर, अस्थायी; डाँवाँडोल; 2. (*unreliable*) अविश्वसनीय; 3. (*unbalanced*) असंतुलित; 4. (*fickle*) चंचल। > ॲन्स्टेबॅल

**unstamped,** 1. (*not sealed*) अमुद्रांकित; 2. (*without ticket*) बेटिकट। > ॲन्स्टैम्प्ट

**unstarch,** 1. कलफ़ निकालना; 2. ढीला क॰; ~**ed,** बेकलफ़। > ॲन्स्टाच, ॲन्स्टाच्ट

**unstarred,** अतारकित, अतारांकित। > ॲन्स्टाड

**unstatutable,** अवैध। > ॲन्स्टैट्यूटॅबॅल

**unsteady,** 1. अस्थिर; 2. (*unreliable*) अविश्वसनीय; चंचल;। > ॲन्स्टे'डि

**unstick,** निकालना; निकल जाना; उधड़ना। > ॲन्-स्टिक

**un/stinted,** प्रचुर, विपुल; अत्यधिक; ~**stinting,** 1. प्रचुर; 2. (*unqualified*) पूर्ण, सम्पूर्ण, अप्रतिबन्ध, अबाधित। > ॲन्-स्टिन्ट्/इड, ~इन्ग

**unstitch,** उधेड़ना। > ॲन्-स्टिच

**un/stop,** खोलना; डाट* या डट्टा निकालना; बाधा* या रुकावट* दूर क॰; ~**stopped,** 1. अबाधित; 2. (*of letter*) अस्पर्श। > ॲन्स्टॉप; ॲन्स्टॉप्ट

**unstoppered,** बिना डाट* का। > ॲन्स्टॉपॅड

**unstrap,** पट्टा या तस्मा खोलना। > ॲन्स्ट्रैप

**unstratified,** अस्तरित। > ॲन्स्ट्रैट्-इफ़ाइड

**unstressed,** बलाघात-रहित। > ॲन्स्ट्रे'स्ट

**unstretched,** अतत, अतानित। > ॲन्स्ट्रे'च्ट

**unstriated,** अरेखित। > ॲन्स्ट्राइएट्-इड

**unstring,** ढीला क॰; डोरी* खोलना; निकालना। > ॲन्-स्ट्रिन्ग

**unstriped,** अरेखित। > ॲन्स्ट्राइप्ट

**unstrung,** 1. ढीला; 2. (*dismayed*) घबराया हुआ, व्याकुल। > ॲन्स्ट्रॅन्ग

**unstuck,** ढीला; अलग; उधड़ा; खुला; come ~, निष्फल होना; बीमार पड़ जाना। > ॲन्स्टॅक

**unstudied,** 1. (*natural*) सहज, स्वाभाविक; 2. ~ in, से अनभिज्ञ। > ॲन्स्टॅड्-इड

**unsubsidized,** अर्थसहाय्य-रहित, परिदान-रहित। > ॲन्सॅब्-सिडाइज़्ड

**unsubstan/tial,** 1. अतात्त्विक; असार; अभौतिक (*immaterial*); 2. (*unreal*) अ-वास्तविक; 3. (*unfounded*) निर्मूल, निराधार; अप्रामाणिक; सारहीन; 4. (*not solid*) कच्चा; 5. (*of meal*) हलका, अल्प; अपर्याप्त; ~**tiality,** अतात्त्विकता*; अवास्तविकता*;

अप्रामाणिकता*; कच्चापन; अल्पता*; ~**tiated,** अप्रमाणित; असम्पुष्ट; निराधार। > ॲन्सॅब्स्टैन्शॅल; ॲन्सॅब्स्टैन्-शि-ऐल्-इटि; > ॲन्सॅब्स्टैन्-शिएटिड

**unsubstituted,** अप्रतिस्थापित। > ॲन्सॅब्-स्टिटयूटिड

**unsuccess,** विफलता*; ~**ful,** असफल, विफल। > ॲन्सॅक्से'स, ~फ़ुल

**un/suitability,** अनुपयुक्तता*; अनौचित्य; ~**suitable,** 1. अनुपयुक्त; 2. (*unbecoming*) अनुचित; ~**suited,** 1. अनुपयुक्त; 2. (*incompatible*) अननुकूल; असंगत। > ॲन्स्यूटॅबिल्-इटि; ॲन्स्यूटॅबॅल; ॲन्स्यूट्-इड

**unsullied,** 1. बेदाग़; 2. (*fig.*) बेदाग़, निर्मल, निष्कलंक। > ॲन्सॅल्-इड

**unsung,** अकीर्तित। > ॲन्सॅन्ग

**unsupported,** 1. निरवलंब; बे-मदद; 2. असमर्थित; 3. (*of evidence*) असम्पुष्ट; निराधार; 4. (*without a prop*) बिना टेक* के। ॲन्सॅपॉःट्-इड

**unsure,** 1. (*uncertain*) अनिश्चित; 2. (*doubtful*) संदिग्ध; 3. (*insecure*) असुरक्षित; 4. (*unreliable*) अविश्वसनीय, अविश्वस्त। > ॲन्शुअँ

**unsurmountable,** अलंघ्य, अलंघनीय, अपारणीय। > ॲन्सॅमाउन्टॅबॅल

**un/suspected,** 1. असंदिग्ध; 2. (*not thought of*) अकल्पित; ~**suspecting,** असंदेही। > ॲन्सॅस्पे'क्/टिड, ~टिन्ग

**unsuspicious,** 1. असंदेही; 2. (*arousing no suspicion*) असंदेहजनक। > ॲन्सॅस्-पिशॅस

**unswaddle, unswathe,** कपड़े खोलना। > ॲन्स्वॉडॅल; ॲन्स्वेद

**unswayed,** 1. अविचलित, अप्रभावित; 2. (*unprejudiced*) निष्पक्ष। > ॲन्स्वेड

**unswerving,** 1. (*not deviating*) अविपथी; 2. (*loyal*) सच्चा, ईमानदार, निष्ठावान्; 3. (*firm*) दृढ़, अटल, अविचल। > ॲन्स्वॅःव्-इन्ग

**unsymmetrical,** असममित, असम्मित। > ॲन्-सिमे'ट्-रिकॅल

**unsympathetic,** 1. (*feeling no sympathy*) बेदर्द, कठोर; संगदिल; 2. (*rousing dislike*) अप्रीतिकर, अप्रिय, घृणित, घिनावना। > ॲन्-सिम्पॅथे'ट्-इक

**unsystematic,** 1. अव्यवस्थित, गड्डबड्ड; 2. (*haphazard*) अटकलपच्चू। > ॲन्-सिस्-टि-मैट्-इक

**untack** 1. (*also untackle*) खोलना; 2. (*unstitch*) उधेड़ना; 3. कीलें* निकालना। > ॲन्टैक

**untainted,** बेदाग़; निष्कलंक, अदूषित। > ॲन्टेन्ट्-इड

**untamed,** 1. (*wild*) वन्य, बनैला, जंगली; 2. (*unbroken*) अनसधाया; 3. (*unsubdued*) अदमित; अविजित; 4. (*uncontrolled*) अ-नियंत्रित। > ॲन्टेम्ड

**untangle,** सुलझाना। > ॲन्टैन्गॅल

**untanned,** 1. (*of leather*) कच्चा; 2. (*not sunburnt*) अधूपित। > ॲन्टैन्ड

**untapped,** 1. अछेदित; 2. (*of resources*) अप्रयुक्त। > ॲन्टैप्ट

**untasted,** 1. (*not experienced*) अननुभूत; 2. अनचखा; अछूता। ॲन्टेस्-टिड

**untaught,** 1. (*ignorant*) अशिक्षित; 2. (*of a subject*) अपाठित, अनसिखाया; 3. (*natural*) सहज, स्वाभाविक। > ॲन्टॉःट

**untaxed,** 1. (*not taxed*) करमुक्त; 2. (*not overburdened*) कम भारित। > ॲन्टैक्स्ट

**unteach,** भुला देना; ~**able,** अपाठनीय, अनध्याप्य, अनध्यापनीय; 2. (*of person*) अशिक्षणीय। > ॲन्टीच; ॲन्टीचॅबॅल

**untempered,** 1. (*not softened*) अमृदूकृत; 2. (*not moderated*) अमंदीकृत; असंतुलित; असंयमित, असंयत; उग्र; तेज़; 3. (*of steel*) अ-पनिया। > ॲन्टे'म्पॅड

**untenable,** 1. (*of fort etc.*) अरक्षणीय; 2. (*of argument*) अयुक्तियुक्त, अतर्कसंगत। > ॲन्टे'नॅबॅल

**un/tenantable,** अ-वासयोग्य; ~**tenanted,** ख़ाली; बेकिरायेदार। > ॲन्टे'नॅन्टॅबॅल; ॲन्टे'नॅन्टिड

**untended,** उपेक्षित। > ॲन्टे'न्-डिड

**untested,** अनजाँचा, अपरीक्षित। > ॲन्टे'स्-टिड

**untether,** खोलना। > ॲन्टे'द्-अॅ

**unthankful,** नमकहराम, कृतघ्न; 2. (*profitless*) बेकार, व्यर्थ; 3. (*unpleasant*) अप्रिय। > ॲन्थैन्क्फ़ुल

**unthink,** मन से निकालना; दूर क०; **~able,** 1. अविचार्य, अचिंत्य; कल्पनातीत; 2. (*impossible*) असंभव; 3. (*impracticable*) अव्यावहारिक; 4. (*horrible*) भयंकर; 5. (*abominable*) बीभत्स; **~ing,** 1. लापरवाह; 2. (*inconsiderate*) बेलिहाज़; **~ingly,** अनजाने। > ॲन्-थिन्क; ॲन्-थिन्कॅबॅल; ॲन्-थिन्क्-इन्ग

**unthought-of,** 1. अविचारित; 2. (*not imagined*) अकल्पित; 3. (*unexpected*) अप्रत्याशित, अनपेक्षित; आकस्मिक। > ॲन्-थॉःट्-ऑफ़

**unthread,** 1. तागा निकालना; 2. (*unravel*) सुलझाना। > ॲन्थ्रे'ड

**unthrifty,** अपव्ययी, फ़ुजुलखर्च। > ॲन्-थ्रिफ़्-टि

**unthrone,** गद्दी* से उतारना। > ॲन्-थ्रोन

**un/tidily,** बेसिलसिले; लापरवाही* से; **~tidiness,** अस्तव्यस्तता*, अव्यवस्था*; बेढंगापन; फूहड़पन; **~tidy,** 1. (*in disorder*) अस्तव्यस्त; बेढंगा (*slipshod*); 2. (*slovenly*) फूहड़, मैला-कुचैला। > ॲन्टाइड्/इलि, ~इनिस, ~इ

**untie,** खोलना। >ॲन्टाइ

**until,** *prep.*, तक; *conj.*, जब तक; जब तक ··· न। > ॲन्-टिल

**untile,** खपड़े उतारना। > ॲन्टाइल

**untimbered,** वृक्षहीन। > ॲन्-टिम्बॅड

**untimely,** *adj.*, 1. (*premature*) असामयिक, अकाल; 2. (*at the wrong time*) बेमौक़ा, असामयिक, असमयोचित; ~ death, अकाल मृत्यु*; —*adv.*, असमय, समय से पहले; बेवक़्त, असमय, बेमौक़े। > ॲन्टाइम्-लि

**untinged,** 1. अरंजित; 2. (*unaffected*) अप्रभावित, अछूता। > ॲन्-टिन्ज्ड

**untiring,** अथक। > ॲन्टाइअॅर्-इन्ग

**untithed,** (दशमांश)करमुक्त। > ॲन्टाइद्ड

**unto,** *see* TO. > ॲन्टु

**untold,** 1. (*not spoken*) अकथित; 2. (*not narrated*) अवर्णित; 3. (*not revealed*) अप्रकटित; 4. (*unlimited*) असीम; 5. (*innumerable*) असंख्य। > ॲन्टोल्ड

**untomb,** खोद निकालना; क़ब्र* से निकालना। > ॲन्टूम

**un/touchability,** अस्पृश्यता*, छूआछूत*; **~touchable,** 1. अस्पृश्य, अछूत; 2. (*intangible*) स्पर्शातीत; अतिसूक्ष्म; **~touched,** 1. अस्पृष्ट, अछूता; 2. अद्वितीय; 3. (*intact*) अक्षुण्ण; अक्षत; 4. अप्रभावित; भावशून्य। > ॲन्टॅचॅबिल्-इटि; ॲन्टॅचॅबॅल; ॲन्टॅच्ट

**untoward,** 1. अप्रिय, अशोभनीय; अशुभ, अमंगल; अनुचित; 2. (*stubborn*) ज़िद्दी; 3. (*unruly*) दुर्दम्य, अवश्य। > ॲन्टोॲड

**untraceable,** अननुमार्गणीय। > ॲन्ट्रेसॅबॅल

**untrained,** अप्रशिक्षित। > ॲन्ट्रेन्ड

**untrammelled,** अबाधित; स्वच्छन्द। > ॲन्ट्रैमॅल्ड

**untransferable,** अनन्तरणीय; अहस्तान्तरणीय (*inalienable*); अस्थानान्तरणीय (*to another place*)। > ॲन्ट्रैन्स्फ़ॅरॅबॅल

**untravelled,** अपर्यटित। > ॲन्ट्रैवॅल्ड

**untreated,** 1. (*not processed*) असंसाधित; 2. (*of disease*) अनुपचारित। > ॲन्ट्रीट्-इड

**untried,** 1. (*not tested*) अपरीक्षित; 2. (*not tried in court*) अविचारित। > ॲन्ट्राइड

**untrimmed,** अकर्तित। > ॲन्-ट्रिम्ड

**untrodden,** 1. अगत, कुँवारा; 2. (*remote*) एकान्त, निर्जन। > ॲन्ट्रॉडॅन

**untroubled,** शान्त, अविकल। > ॲन्ट्रॅबॅल्ड

**untrue,** 1. असत्य, झूठा, मिथ्या; 2. (*erroneous*) ग़लत, भ्रान्तिपूर्ण, अयथातथ्य; 3. (*unfaithful*) बेईमान; विश्वासघाती; 4. अशुद्ध। > ॲन्ट्रू

**untruss,** खोलना, छुड़ाना। > ॲन्ट्रॅस

**untrustworthy,** अविश्वसनीय, अविश्वस्त; बेईमान। > ॲन्ट्रॅस्ट्वॅःदि

**untruth,** 1. (*falsehood*) असत्यता*, मिथ्यात्व; 2. (*lie*) झूठ, असत्य; **~ful,**

1. (*untrue*) असत्य, मिथ्या; 2. (*not telling the truth*) झूठा, मिथ्यावादी।
> ॲन्ट्रूथ, ~फ़ुल

**untune,** बेसुरा कर देना। > ॲन्ट्यून

**untuned,** असमस्वरित। > ॲन्ट्यून्ड

**untutored,** 1. (*not educated*) अशिक्षित; 2. (*untrained*) अप्रशिक्षित; 3. (*not civilized*) असभ्य, गँवार, गँवारू; 4. (*simple*) भोला-भाला। > ॲन्ट्यूटॅंड

**untwine,** 1. खोलना; खुल जाना; 2. (*unravel*) सुलझाना। > ॲन्ट्वाइन

**untwist,** खोलना; ढीला क०; खुलना; ढीला हो जाना। > ॲन्-ट्विस्ट

**unurged,** सहज, स्वैच्छिक। > ॲन्अ:ज्ड

**unusable,** बेकार, अनुपयोगी, अप्रयोज्य। > ॲन्यूज़बॅल

**unused,** 1. अप्रयुक्त; 2. (*not accustomed to*) अनभ्यस्त। > ॲन्यूज्ड (1); ॲन्यूस्ट (2)

**unusual,** 1. (*not customary*) अप्रायिक; विरला; चलन के विरुद्ध; अरीतिक; 2. (*exceptional*) असाधारण, असामान्य, ग़ैर-मामूली। > ॲन्यूश़ुअॅल

**un/utterable,** 1. अकथ्य; 2. (*indescribable*) अनिर्वचनीय, वर्णनातीत; 3. (*complete*) पक्का; ~**uttered,** अकथित, अप्रकटित। > ॲन्अॅटॅरबॅल; ॲन्अॅटॅड

**unvalued,** 1. अमूल्यांकित; 2. (*worthless*) मूल्यहीन। > ॲन्वैल्यूड

**unvaried,** 1. (*unchanging*) अपरिवर्ती; 2. (*tedious*) उबाऊ, नीरस। > ॲन्वे'अॅर्-इड

**unvarnished,** 1. बेरोग़न; 2. (*unadorned*) अनलंकृत। > ॲन्वान्-इश्ट

**unvarying,** अपरिवर्ती। > ॲन्वे'अॅर्-इ-इन्ग

**unveil,** 1. अनावरण क०; अनावृत क०; 2. (*take off one's veil*) घूंघट उतारना; 3. प्रकट हो जाना। > ॲन्वेल

**un/verifiable,** असत्यापनीय; ~**verified,** असत्यापित। > ॲन्वे'रि/फ़ाइअॅबॅल, ~फ़ाइड

**unversed,** अकुशल, अप्रशिक्षित; अदक्ष, अनिपुण। > ॲन्वॅ:स्ट

**unvoiced,** 1. (*unspoken*) अकथित, अप्रकटित; मौन; 2. (*phon.*) अघोष। > ॲनवॉइस्ट

**unvoluntary,** अनैच्छिक। > ॲन्वॉलॅन्टॅरि

**unvouched for,** अप्रतिभूत। > ॲन्वाउच्ट

**unwakened,** सुप्त, सोया हुआ, निद्रित। > ॲन्वेकॅन्ड

**unwanted,** 1. अवांछित, अनचाहा; 2. (*unnecessary*) अनावश्यक। > ॲन्वॉन्टिड

**un/warily,** 1. असावधानी* से, 2. (*rashly*) अन्धाधुन्ध; ~**wariness,** 1. असावधानी*, बेख़बरी*; 2. (*rashness*) उतावलापन, अविवेक। > ॲन्वे'अॅर्/इलि, ~इनिस

**unwarlike,** 1. (*not warlike*) असामरिक; असैनिक; 2. (*peaceable*) शान्तिप्रिय; शान्तिमय। > ॲन्वॉ:लाइक

**unwarped,** असंवलित। > ॲन्वॉ:प्ट

**un/warrantable,** अनुचित, बेजा; अन्याय्य; ~**warranted,** 1. अनुचित; अकारण, नाहक़; 2. (*not authorized*) अप्राधिकृत। > ॲन्वॉ/रॅन्टॅबॅल; ~रॅन्टिड

**unwary,** 1. (*not on the alert*) असतर्क, असावधान, बेख़बर; 2. (*rash*) उतावला, अविवेकी, अविचारी (*of a person*); अविवेचित, अन्धाधुन्ध (*of actions*)। > ॲन्वे'अॅर्-इ

**unwashed,** अनधुला; बिना धोया, अप्रक्षालित; असिंचित; the great ~, निम्नवर्ग। > ॲन्वॉश्ट

**unwatered,** 1. असिंचित; 2. (*of milk*) शुद्ध, बिना मिलावट* का। > ॲन्वॉ:टॅड

**unwavering,** अटल, दृढ़, दृढ़निश्चय। > ॲन्वेवॅरिन्ग

**unweaned,** दुधमुँहाँ, दूधमुँहाँ; बिना दूध छुड़ाया। > ॲन्वीन्ड

**unwearable,** 1. पहनने योग्य नहीं, अपरिधेय; 2. टिकाऊ। > ॲन्वे'अॅरबॅल

**un/weariable,** अथक; ~**wearied,** अक्लांत, अथकित; अथक; ~**wearying,** 1. अथक; 2. (*persistent*) अध्यवसायी (*of person*); निरन्तर, अविरल, अविरत (*of effort*)। > ॲन्-बिअॅर्/इअॅबॅल, ~इड, ~इ-इन्ग

**unweave,** उधेड़ना; खोलना। > ॲन्वीव

**unwed(ded),** अविवाहित। > ॲन्वे'ड; ॲन्वे'ड्-इड

**unweighted**, अभारित। > ॲन्‌वेट्‌-इड
**unwelcome**, अप्रिय, अरुचिकर; अवांछनीय। > ॲन्‌वे'ल्‌कॅम
**unwell**, अस्वस्थ। > ॲन्‌वे'ल
**unwept**, अरोदित, अशोचित, अविलपित। > ॲन्‌वे'प्ट
**unwholesome**, 1. हानिकर, अहितकर; 2. (*morally*) दूषित; 3. (*morbid*) रुग्ण। > ॲन्‌होल्‌सॅम
**unwieldy**, 1. (*clumsy*) भद्दा, भोंड़ा; 2. (*cumbersome*) भारी-भरकम; बोझिल; दुर्वह; 3. दुष्प्रयोजनीय, दुष्परिचालनीय। > ॲन्‌वील्‌-डि
**unwifely**, पत्नी* के अयोग्य, अभार्योचित। > ॲन्‌वाइफ़्‌-लि
**unwilling**, अनिच्छुक; ~**ly**, अनिच्छा* से। > ॲन्‌-विल्‌/इन्ग, ~इन्ग्‌-लि
**unwind**, 1. खोलना; जाना; 2. (*relax*) नरम पड़ जाना; शांत हो जाना। > ॲन्‌वाइन्ड
**unwinking**, 1. (*of eyes*) अपलक; 2. (*vigilant*) सतर्क, चौकस, चौकन्ना। > ॲन्‌-विन्क्‌-इन्ग
**unwisdom**, अविवेक; मूर्खता*, बेवक़ूफ़ी*। > ॲन्‌-विज़्‌-डॅम
**unwise**, 1. (*of person*) मूर्ख, बेवक़ूफ़, नासमझ, अविवेकी; 2. मूर्खतापूर्ण; अनुचित। > ॲन्‌वाइज़
**unwished-for**, अनचाहा। > ॲन्‌-विश्ट फ़ॉ:
**unwitnessed**, 1. अदृष्ट, अलक्षित; 2. अभूतपूर्व; 3. (*not supported by witness*) असाक्षीकृत। > ॲन्‌-विट्‌-निस्ट
**unwitting**, 1. अनभिज्ञ, अनजान; 2. (*unintentional*) अनभिप्रेत; अनैच्छिक; अज्ञानकृत; ~**ly**, अनजाने। > ॲन्‌-विट्‌/इन्ग, ~इन्ग्‌-लि
**unwomanly**, अस्त्रियोचित। > ॲन्‌वुमॅन्लि
**unwonted**, 1. (*unaccustomed*) अनभ्यस्त; 2. (*uncustomary*) अप्रायिक, बिरला; अरीतिक, परम्परा-विरुद्ध, रीति-विरुद्ध, चलन या रिवाज के विरुद्ध; 3. (*exceptional*) असाधारण, ग़ैरमामूली। > ॲन्‌वोन्‌-टिड
**unworkable**, अव्यवहार्य; असाध्य; असंभव। > ॲन्‌वॅ:कॅबॅल
**unworkmanlike**, कच्चा। > ॲन्‌वॅ:क्‌मॅन्‌लाइक
**unworldly**, 1. (*spiritual*) आध्यात्मिक; 2. असांसारिक; 3. (*supernatural*) अलौकिक, स्वर्गीय। > ॲन्‌वॅ:ल्ड्‌-लि
**unworn**, 1. (*not worn-out*) दुरुस्त, साबुत, अजीर्ण; 2. (*never having been worn*) बिना पहना, बेपहना। > ॲन्‌वॉ:न
**unworthiness**, अयोग्यता*, अपात्रता*, नालायकी*; निकम्मापन; अनधिकार। > ॲन्‌वॅ:दिनिस
**unworthy**, 1. अयोग्य, अपात्र, नालायक; 2. (*worthless*) बेकार, रद्दी, निकम्मा; 3. (~ *of*) के अयोग्य, अनधिकारी। > ॲन्‌वॅ:दि
**unwounded**, अक्षत, अनुपहत। > ॲन्‌वून्ड्‌-इड
**unwrap**, खोलना। > ॲन्‌रैप
**unwritten**, 1. अलिखित; 2. (*unrecorded*) अनभिलिखित। > ॲन्‌-रिटॅन
**unwrought**, अनगढ़, कच्चा, अपरिष्कृत। > ॲन्‌रॉ:ट
**unyielding**, 1. दृढ़, दृढ़निश्चय, अटल; 2. (*hard*) सख़्त, कड़ा; 3. (*stubborn*) हठी, ज़िद्दी। > ॲन्‌यील्‌-डिन्ग
**unyoke**, 1. (*animals*) खोलना; छुड़ाना; 2. (*disconnect*) अलग क०। > ॲन्‌योक
**unzip**, खोलना। > ॲन्‌-ज़िप
**unzoned**, (मंडलों या क्षेत्रों में) अविभाजित। > ॲन्‌ज़ोन्ड
**up**, *prefix*, 1. (*in a higher position*) उच्च-; 2. (*upward*) ऊर्ध्व-; —*preposition*, पर, के ऊपर; ~ stage, नेपथ्य में; —*n.*, चढ़ाव; ~s and downs, उतार-चढ़ाव, चढ़ाव-उतार; on the ~ and ~, उन्नति* पर; ईमानदार, सच्चा; —*v.*, उठ खड़ा होना; सहसा करने लगना; बोल बैठना, कर बैठना; उठाना; —*adj.*, उच्च; ऊपरवाला, उपरला; ऊर्ध्वगामी; अप (*of trains*); be on the ~ grade, सुधरना, उन्नति* क०; —*adv.*, 1. ऊपर; की ओर*; के पास; 2. उत्तर की ओर*; 3. (*before the court*) कचहरी* में, अदालत* में; 4. (*towards the

source, *against the current*) उजान; 5. (*on horseback*) सवार; 6. (*erect*) खड़े; get ~, खड़े हो जाना; उठना; 7. (*of assembly; ended*) समाप्त, स्थगित; 8. (*hurrah*)…ज़िन्दाबाद, …की जय*; 9. (*in rebellion*) विद्रोही; the whole country is ~, सारे देश में विद्रोह है; 10. (*intensive*) eat ~, खा डालना; dry ~, सोख लेना; speak ~, ज़ोर से बोलना; 11. (*completion*) time is ~, समय हो गया; ~ and about, भला-चंगा; ~ and coming, होनहार; ~ and down, 1. ऊपर-नीचे; 2. (*to and fro*) इधर-उधर; आगे-पीछे; ~ in arms, शस्त्रसज्जित, युद्धोद्यत; ~ to, 1. करने में समर्थ; में लगा हुआ; 2. (*as far as*) तक, पर्यन्त; it's ~ to us, यह हमारी ज़िम्मेवारी* है; be ~ against, का सामना करना पड़ रहा है; be well ~ in, का विशेषज्ञ होना, अच्छी तरह* से जानना; his blood is ~, वह उत्तेजित है; be ~ to, गुप्त रूप से सक्रिय होना, छिपे-छिपे क०; ~ to date, आज तक; it's all ~, सर्वनाश हो गया है, आशा* नहीं रह गयी; what's ~ ?, बात* क्या है ? > ॲप्

**upas**, विषवृक्ष; विष (*also fig.*)। > यूपॅस

**upbraid**, भर्त्सना* क०, उलाहना देना; 2. (*scold*) डाँटना, झिड़कना; ~**ing**, भर्त्सना*; डाँट-डपट*। > ॲप्ब्रेड; ॲप्-ब्रेड्-इन्ग

**upbringing**, 1. शिक्षा*, लिखाई-पढ़ाई*; 2. (*rearing*) पालन-पोषण। > ॲप्-ब्रिन्ग्-इन्ग

**upcast**, *n.*, 1. उत्क्षेप; 2. (*mining*) उत्कूपक, हवा-कूपक; —*adj.*, उत्क्षिप्त; ऊपर उठा हुआ; —*v.*, ऊपर फेंकना; ऊपर उठाना। > ॲप्कास्ट (*n.*); ॲप्कास्ट (*adj., v.*)

**up-country**, *n.*, देहात; *adj.*, देहाती (*also fig.*)। > ॲप्-कॅन्-ट्रि

**up-date**, आधुनिक बनाना। > ॲप्डेट

**up-end**, 1. खड़ा क०; 2. (*turn upside-dawn*) औंधाना, उलटा क०; 3. उठ खड़ा होना; 4. उलट जाना। > ॲप्-एन्ड

**up-fold**, उद्वलन। > ॲप्फ़ोल्ड

**up-grade**, *n.*, चढ़ाई*; on the ~, 1. उन्नति* पर, उन्नतिशील; सुधरनेवाला; बढ़नेवाला; 2. (*ascending*) चढ़ाऊ, चढ़ावदार; —*v.*, पदोन्नति* क०, उन्नत क०; मूल्य बढ़ाना; —*adv.*, ऊपर। > ॲप्ग्रेड (*n.*); ॲप्ग्रेड (*v.*)

**up-gradient**, उत्प्रवणता*। > ॲप्ग्रेड्यॅन्ट

**upgrowth**, विकास। > ॲप्ग्रोथ

**upheaval**, 1. (*vast social change*) क्रांति*; महापरिवर्तन, कायापलट; 2. (*commotion*) होहल्ला, हुल्लड़; उथल-पुथल*; 3. (*earthquake*) भूकम्प; 4. (*of earth's crust*) प्रोत्थान। > ॲप्हीवॅल

**upheave**, उभारना, ऊपर उठाना; उभरना, ऊपर उठना, उभर आना। > ॲप्हीव्

**upheld**, (*see* UPHOLD), समर्थित; प्रोत्साहित; अनुमोदित, परिपुष्ट। > > ॲप्हे'ल्ड

**uphill**, *adj.*, 1. (*ascending*) चढ़ाऊ, चढ़ावदार; 2. (*difficult*) श्रमसाध्य, कठिन; 3. ऊँचा; —*adv.*, ऊपर, ऊपर की ओर*, ऊर्ध्व। > ॲप्-हिल (*adj.*); ॲप्-हिल (*adv.*)

**uphold**, 1. (*hold up*) थामना, सँभालना, उठाए रखना; 2. (*support, defend*) समर्थन क०; 3. (*encourage*) प्रोत्साहित क०; प्रोत्साहन देना; 4. (*confirm; maintain*) अनुमोदन क०, परिपुष्ट क०; क़ायम रखना, (की मर्यादा*) बनाए रखना। > ॲप्होल्ड

**uphol/ster**, 1. (*a chair*) गद्दी* लगाना; 2. (*a room*) सुसज्जित क०; ~**sterer**, सोफ़ासाज़; गद्देदार फर्नीचर का दूकानदार; ~**stery**, कमरे का साज़-सामान (क़ालीन, परदे, और गद्देदार कुरसियाँ*); गद्देदार फर्नीचर की दूकान*। > ॲप्होल्/स्टॅ, ~स्टॅरॅ; ~स्टॅरि

**upkeep**, 1. अनुरक्षण; 2. (*repair*) मरम्मत*। > ॲप्कीप

**upland**, *n.* अधित्यका*; उच्चभूमि*; *adj.*, अधित्यकीय, अधित्यका-। > ॲप्लॅन्ड

**uplift**, *v.*, 1. ऊपर उठाना; 2. (*fig.*) उन्नत क०, सुधारना; 3. (*cheer*) ढारस बँधाना; में जान* डालना; आनन्दित क०; —*n.*, 1. (*enthusiasm*) उल्लास, उत्साह; 2. (*raising; also fig.*) उत्थापन, उन्नयन; 3. (*inspiration*) प्रेरणा*, 4. (*geology; upheaval*) प्रोत्थान। > ॲप्-लिफ़्ट (*v.*); ॲप्-लिफ़्ट (*n.*)

**upmost**, सब से ऊँचा; उच्चतम, सर्वोच्च। > **ॲप्मोस्ट**

**upon**, *prep.*, पर, के ऊपर; के बाद; के समय; के विषय में; के पास। > **अपॉन**

**upper**, *n.*, 1. (*of shoe*) ऊपरी भाग, साज; 2. (*pl.*) कपड़े के गेटिस, गुल्फत्राण; on one's ~s, तंगहाल; —*adj.*, 1. (*situated above*) ऊपरी, उपरला; 2. (*superior*) उच्च, प्रवर, वरिष्ठ; ~ air, उपरितन वायु; ~ arm, प्रगण्ड; ~ bar, शिरोरेखा*; ~ class, उच्च वर्ग; ~ jaw, ऊपरी जबड़ा, ऊर्ध्वहनु*; ~ layer, उपरिस्तर; ~ limit, उच्चसीमा*; ~ storey, 1. ऊपरी तल्ला; 2. दिमाग़; ~ ten, अभिजात-वर्ग; **~-class, ~-crust**, उच्चवर्गीय; **~-cut**, ऊर्ध्वप्रघात। > **ॲप्-अॅ**

**uppermost**, *adj.*, 1. (*highest*) उच्चतम, सर्वोच्च; 2. (*predominant*) प्रबल, अभिभावी; प्रमुख, प्रधान; —*adv.*, ऊपर; ऊर्ध्व। > **ॲपॅमोस्ट**

**uppish**, 1. (*snoblish*) दंभी; 2. (*conceited*) गर्वीला, अहम्मन्य; अभिमानी; 3. (*imprudent*) उद्धत, ढीठ, धृष्ट, गुस्ताख़। > **ॲप्-इश**

**upraise**, उठाना। > **ॲप्रेज़**

**uprear**, 1. (*raise up*) उठाना, खड़ा क०; 2. (*raise in dignity*) उन्नत क०; 3. (*bring up*) पालन-पोषण क०; 4. (*rise up*) उठना। > **ॲप्रिॲ**

**upright**, *adj.*, 1. (*erect*) खड़ा, सीधा; ऊर्ध्वाधर; 2. (*perpendicular*) लम्ब, अभिलम्ब; 3. (*honest*) सच्चा, ईमानदार, खरा; —*n.*, खड़ा खंभा। > **ॲप्राइट**

**uprising**, विद्रोह, बग़ावत*। > **ॲप्राइज़िन्ग**

**uproar**, होहल्ला, शोरगुल, कोलाहल, गुलगपाड़ा, हुल्लड़, हंगामा; **~ious**, 1. (*full of noise*) कोलाहलपूर्ण; 2. (*making noise*) शोर मचानेवाला; 3. (*boisterous*) ऊधमी, उपद्रवी, गुल-गपाड़िया; 4. (*loud*) ऊँचा; 5. (*jovial*) तबीअतदार, ज़िन्दादिल; — laughter, क़हक़हा, ठहाका। > **ॲप्रॉः; ॲप्रॉःर्-इॲस**

**uproot**, 1. उखाड़ना, उपाड़ना; 2. (*eradicate*) उन्मूलन क०। > **ॲप्रूट**

**uprush**, उद्धावन। > **ॲप्रॅश**

**upset**, *v.*, 1. (*capsize*) उलट देना; उलट जाना; 2. (*knock down*) गिरा देना; 3. गिराया जाना; 4. (*turn upside-down*) औंधाना; 5. (*put out of order*) में गड़बड़ पैदा क०, गड़बड़ा देना, विपर्यस्त क०, अस्त-व्यस्त क०; 6. (*disturb the calm of*) घबरा देना; अशांत क०; दुखाना; 7. (*annoy*) परेशान क०, तंग क०; 8. (*make ill*) अ-स्वस्थ या बीमार कर देना; —*n.*, 1. उलटाव; गिरावट*; 2. (*disorder*) गड़बड़, गड़बड़ी*; अस्तव्यस्तता*; 3. (*mental disturbance*) घबराहट*; 4. (*annoyance*) परेशानी*; 5. (*cause of distress*) कष्ट, कण्टक; 6. (*illness*) कष्ट; बीमारी*, अस्वस्थता*; 7. (*quarrel*) झगड़ा; —*adj.*, घबराया हुआ, अशान्त, विकल; परेशान; ~ price, सरकारी बोली*; **~ting**, घबरा देनेवाला; गड़बड़ पैदा करनेवाला। > ॲप्से'ट (*v.*); **ॲप्से'ट** (*n., adj.*); ॲप्से'ट्-इन्ग

**upshot**, 1. (*conclusion*) निष्कर्ष; 2. (*result*) परिणाम, नतीजा; 3. (*the long and short*) सार। > **ॲप्शॉट**

**upside**, ऊपरी भाग; ऊपरी सतह* या तरफ़*; **~-down**, *adj.*, 1. उलटा-पुलटा, औंधा; 2. (*in disorder*) अस्तव्यस्त, तितर-बितर; —*adv.*, उलटे-पुलटे, औंधे; turn —, अस्त-व्यस्त कर देना, उलटना-पलटना। > **ॲप्साइड; ॲप्साइड्डाउन**

**upsides**, get ~ with, बदला लेना। > **ॲप्साइड्ज़**

**upstage**, *adv.*, नेपथ्य की तरफ*; *adj.*, दंभी; ग़ैरमिलनसार; शुष्क, रूखा। > ॲप्स्टेज (*adv.*); ॲप्स्टेज (*adj.*)

**upstairs**, *n.*, ऊपरी मंजिल* या तल्ला; —*adv.*, ऊपर; —*adj.*, ऊपरी। > ॲप्स्टे'ॲज़ (*n., adv.*); ॲप्स्टे'ॲज़ (*adj.*)

**upstanding**, 1. खड़ा; 2. (*strong*) तगड़ा; 3. (*honest*) सच्चा, ईमानदार। > ॲप्स्टैन्ड्-इन्ग

**upstart**, *n.*, कल का नवाब, कल का आदमी; —*adj.*, नौबढ़, नौदौलत; दंभी; उद्धत; घमण्डी। > **ॲप्स्टाट**

**warranty,** 1. (*assurance*) आश्वासन, समाश्वासन, प्रतिश्रुति*; 2. (*authorization*) प्राधिकरण, अनुज्ञप्ति*; 3. (*justification*) उचित कारण; आधार; औचित्य-प्रतिपादन; 4. (*proof*) प्रमाण। > वॉरॅन्टि

**warren,** 1. ख़रगोशों का बाड़ा; 2. (*fig.*) भूलभुलैया*। > वॉरिन

**warring,** 1. (*conflicting*) परस्पर-विरोधी; 2. (*inconsistent*) असंगत; 3. (*rival*) प्रतिस्पर्धी, प्रतिद्वन्द्वी। > वॉ:रिन्ग

**warrior,** *n.*, 1. योद्धा; 2. (*soldier*) सैनिक, सिपाही; —*adj.*, युद्धप्रिय; शूरवीर, बहादुर। > वॉरिअॅ

**warship,** जंगी जहाज़, युद्धपोत। > वॉ:शिप

**war-song,** युद्ध-गीत। > वॉ:सॉन्ग

**wart,** 1. (*on skin*) मस्सा; 2. (*bot.*) कीलक; **~-hog,** खाँगदार जंगली सूअर। > वॉ:ट

**wartime,** *adj.*, युद्धकालीन; *n.*, युद्ध-काल। > वॉ:टाइम

**warty,** मस्सेदार। > वॉ:ट्-इ

**war/-weary,** युद्ध-क्लान्त; **~-whoop,** चीख़*, चिल्लाहट*; **~-worn,** 1. (*experienced*) युद्ध-कुशल, युद्ध-अनुभवी; 2. (*damaged*) युद्ध-क्षत, युद्ध-क्षतिग्रस्त; 3. (*exhausted*) युद्ध-परिश्रान्त।

**wary,** चौकन्ना, चौकस, सावधान, ख़बरदार, सतर्क। > वे'अॅर्-इ

**wash**[1], *v.*, 1. (*clothes, hands, etc.*) धोना, पखारना, प्रक्षालित क०; 2. (*cleanse oneself*) नहा लेना, स्नान क०; (*purify*) साफ़ क०; 4. (*moisten*) भिगोना, तर क०; 5. (*flow*) बहना, बह जाना; 6. (*touch with its water*) धोना, स्पर्श क०; 7. (*carry along*) बहा ले जाना; 8. (*cover with thin coat*) पतला लेप चढ़ाना (*of colour*); कलई* क० (*of metal*); 9. (*ore*) पानी में छानना; पानी से धोकर छानना; 10. (*of argument*) यक्तियुक्त होना; ~ dirty linen in public, दूसरों के सामने घरेलू झगड़ा क०; ~ one's hands (of), (की) ज़िम्मेवारी* लेने से इन्कार क०; छोड़ देना; **~ away,** 1. मिटा देना; 2. धो बहाना; 3. (*erode*) काटना; **~ down,** 1. धो डालना; 2. (*food*) पीकर उतारना; **~ out,** 1. धो देना, धो डालना; 2. (*rinse*) खँगालना; 3. (*cancel*) मिटा देना; रद्द क०; व्यर्थ कर देना; ~ed out, 1. (*weary*) थका-माँदा, क्लान्त; 2. (*enfeebled*) दुर्बल, कमज़ोर; 3. (*limb*) निस्तेज, निर्जीव; 4. (*demoralized*) हतोत्साह, निराश; **~ up,** बर्तन-भाँड़े और छुरी-काँटे धोना, साफ़ क० या माँजना; ~ed up, तबाह। > वॉश

**wash**[2], *n.*, 1. (*act of cleansing*) धोवन*, धुलाई*, प्रक्षालन, धावन; 2. (*bath*) नहान, स्नान; 3. (*clothes*) धुलाई* के कपड़े; 4. (*rough-waves*) पोत-तरंग*, 5. (*lotion*) घोल, लोशन; 6. (*liquid refuse*) धोवन*; 7. (*thin drink*) पतला पेय; 8. (*thin coating*) पतला लेप (*of colour*); कलई* (*of metal*); 9. (*silt*) गाद*; 10. (*twaddle*) बकबक*। > वॉश

**washable,** धुलाई-सह। > वॉशॅबॅल

**wash-basin,** 1. (*utensil*) चिलमची*; 2. धावन-कुण्ड, धावन-पात्र। > वॉश्बेसॅन

**washer,** 1. धोनेवाला, धावक; 2. (*~man*) धोबी; 3. (*~woman*) धोबिन*; 4. (*machine*) धावित्र; 5. (*steel ring*) वाशर, छल्ला। > वॉशॅ

**wash-house,** धोबीख़ाना। > वॉश्हाउस

**washing,** *n.*, 1. धुलाई*, प्रक्षालन, धावन; 2. (*clothes*) धुलाई* के कपड़े; —*adj.*, 1. (*washable*) धुलाई-सह; धोने का, धावन-; 3. धोनेवाला, धावक; ~ machine, धावित्र; ~ soda, धोने का सोडा। > वॉशिन्ग

**wash-out,** 1. (*of track, road, etc.*) कटाव; 2. (*failure*) घोर असफलता*; 3. (*a person*) निकम्मा आदमी। > वॉशआउट

**wash-room,** शौचघर। > वॉश्रूम

**washy,** 1. (*of liquid*) पनिहा, पनीला, पतला, झल्ला; 2. (*of colour*) फीका, मलिन; 3. (*of style, sentiment*) निस्तेज। > वॉशि

**wasp,** भिड़*, ततैया*, बर्रे, वरट, वरटा*; **~ish,** चिड़चिड़ा, तुनकमिजाज, क्रोधी; **~-waisted,** तनुमध्य, क्षीणकटि। > वॉस्प; वॉस्पिश

**wassail,** *n.*, पानगोष्ठी*, आपान; *v.*, रंगरलियाँ* मनाना; ख़ूब पीना; **~er,** मौज़* उड़ानेवाला; मद्यप। > वॉसॅल = वैसॅल = वॉसेल; वॉसॅलॅ

**wastage,** 1. छीज*, छीजन*; अपव्यय; 2. (*loss*) हानि*, क्षति*। > वेस्ट्-इज

**waste,** *adj.*, 1. (*of field, uncultivated*) अकृष्ट; ~ field, पड़ती*; 2. (*of land; unfit for cultivation*) बंजर; ~ land, बंजर, बंजर भूमि*; 3. (*of region*) निर्जन, ग़ैर-आबाद, वीरान (*uninhabited*); उजाड़ (*laid waste*); lay ~, उजाड़ना; lie ~, उजड़ना; 4. (*left over, useless*) रद्दी, अपशिष्ट; ~ paper, रद्दी काग़ज़, रद्दी*; ~ products, अपशिष्ट उत्पाद; ~ matter, रद्दी पदार्थ, अपशिष्ट द्रव्य; 5. (*fig.; monotonous*) नीरस; सुनसान; —*n.*, **A.** *Ground*: 1. (*desolate land*) उजाड़; निर्जन स्थान; 2. (*desert*) ऊसर; 3. (*waste land*) बंजर; 4. (*waste field*) पड़ती*; 5. (*dreary scene*) सुनसान दृश्य; **B.** *Material*: 1. (*refuse*) कूड़ा-करकट; 2. (*scraps*) रद्दी*; 3. (*useless remains*) अपशेष; 4. (*dirty water*) गंदा पानी, अपजल; 5. (*food*) जूठन*, उच्छिष्ट; 6. (*zool.*) उत्सर्ग; 7. (*geol.*) अपरद; **C.** 1. (*being used up*) छीजन*; क्षय; 2. (*wear and tear*) घिसाई*; क्षय; छीज*; 3. (*injury*) क्षति*; हानि*; 4. (*act of wasting*) अपव्यय; नाश; 5. (*of money*) फ़ुज़ूलख़र्ची*, अपव्यय; run to ~, go to ~, व्यर्थ व्यय या ख़र्च हो जाना; नष्ट हो जाना; बिगड़ना; —*v.*, 1. (*ravage*) उजाड़ना; तबाह क०, बरबाद क०; 2. (*let deteriorate*) उजड़ने या बिगड़ने देना; बिगाड़ना; 3. (*squander*) अपव्यय क०, गँवाना; नष्ट क०; उड़ाना, लुटाना, फूँकना (*wealth*); फ़ुज़ूलख़र्ची* क०; 4. (*run to ~*) व्यर्थ व्यय हो जाना; नष्ट हो जाना; 5. (*wear*) घिस जाना, छीजना, क्षय हो जाना; घटना (*dwindle*); छिजाना (*v.t.*); **~ away,** घुलना, झुरना, दुर्बल या क्षीण हो जाना; ~ breath, व्यर्थ बोलना। > वेस्ट

**waste/-basket, ~-paper-basket,** रद्दी* की टोकरी*; **~-bin,** कूड़ा-धानी* **~-book,** अस्थायी खाता।

**wasteful,** 1. (*person*) फ़ुज़ूलख़र्च, अपव्ययी, उड़ाऊ; 2. (*causing waste*) ख़र्चीला। > वेस्ट्फ़ुल

**waste-pipe,** निकास-नल। > वेस्ट्पाइप

**waster,** 1. अपव्ययी, फ़ुज़ूलख़र्च; 2. (*spoilt article*) सदोष सामान; 3. (*good-for-nothing*) निकम्मा या निखट्टू आदमी। > वेस्ट्-अॅ

**waste-weir,** पक्की ढाल*। > वेस्ट्-विअॅ

**wasting,** 1. (*that wastes*) अपव्ययी; 2. (*that destroys*) विनाशकारी; 3. (*that causes loss of strength*) क्षयकारी, क्षयंकर; ~ disease क्षय-रोग। > वेस्ट्-इन्ग

**wastrel,** 1. (*street arab*) छोकरा; 2. (*waif*) परित्यक्त शिशु या बालक; 3. *see* WASTER 1, 2, 3। > वेस्ट्रॅल

**watch,** *n.*, 1. (*timepiece*) घड़ी*, जेबघड़ी*; stop-~, विराम-घड़ी*; 2. (*vigilance, alertness*) चौकसी*, सतर्कता*, सावधानी*, ख़बरदारी*; निगरानी* (*against corruption etc.*); 3. (*observation*) अवलोकन, प्रेक्षण; 4. (*guarding*) रखवाली*, पहरा, चौकी*; 5. (*vigil*) जागरण, रतजगा; 6. (*body of men*) पहरा; 7. (*~man*) पहरेदार, चौकीदार, प्रहरी; 8. (*period of duty*) पहरा; 9. (*~es of the night*) पहर, याम; keep ~, पहरा देना; keep a ~ on, पर निगरानी* रखना, नज़र* रखना; on the ~, चौकस, सतर्क; —*v.*, 1. (*observe*) देखना, अवलोकन क०; ध्यान से देखना, ताकना; 2. (*keep under observation*) पर (कड़ी) निगाह* रखना, पर निगरानी* रखना, पर नज़र* रखना; 3. (*guard carefully*) की रक्षा* क०; की देख-रेख* क०; 4. (*keep watch*) पहरा देना, रखवाली* क०; 5. (*be alert*) चौकन्ना होना, चौकसी* क०; 6. (*keep vigil*) जागना, जागरण क०; 7. (*look out for*) की ताक* में रहना; 8. (*await*) की राह* देखना, की प्रतीक्षा* क०; **~ for,** की ताक* में रहना, उत्सुकता* से प्रतीक्षा* क०; **~ over,** की रक्षा* क०; की देख-रेख* क०; **~ out,** सतर्क रहना। > वॉच

**watch-case,** घड़ी-दान।

**watch-chain,** चेन*, सिकड़ी*।

**watchdog,** रखवाला कुत्ता।
**watcher,** पहरेदार, चौकीदार; रखवाल, रक्षक; दर्शक। > वॉच्-अॅ
**watchful,** चौकन्ना, चौकस, ख़बरदार, सावधान, सतर्क। > वॉच्फ़ुल
**watch-guard,** घड़ी-कवच; चेन*।
**watch-key,** चाबी*।
**watch-maker,** घड़ीसाज़।
**watchman,** चौकीदार, पहरेदार।
**watch-night,** रतजगा।
**watch-tower,** बुर्ज, गरगज।
**watchword,** 1. (*of party*) आदर्शवाक्य; नारा (*slogan*); 2. (*mil.*) संकेत-शब्द।
**water**[1], *n.*, 1. पानी, जल, आब, नीर, सलिल, वारि, उदक, अंबु, तोय; 2. (*also pl.*) जलाशय (*body of* ~); समुद्र (*sea*); झील* (*lake*); नदी* (*river*); तालाब (*pond*); 3. (*urine*) पेशाब, मूत्र, मूत; 4. (*liquid secreted*) पानी; 5. (*solution of specified substance*) ··· का पानी; 6. (*of diamonds, brilliance*) पानी, चमक*, आब*; 7. (*tide*) high ~, ज्वार*; low ~, भाटा; boiled ~, पक्का पानी; deep ~, 1. मुसीबत*, संकट; 2. (*mystery*) रहस्य; fresh ~, मीठा पानी; hard ~, भारी पानी; holy ~, आशिष* का जल, अभिमंत्रित जल; mineral ~, विलायती पानी; salt ~, खारा या नुनखरा पानी; soft ~, नरम या हलका पानी; unboiled ~, कच्चा पानी; above ~, निश्चिन्त; संकट से मुक्त; by ~, जलमार्ग से; cast one's bread upon the ~s, निस्स्वार्थ परोपकार क०; hold ~, जलरोधी होना; दुरुस्त होना, तर्कसंगत होना; in hot ~, मुसीबत* में; in low ~, पैसे की कमी*, रुपये का अभाव; in smooth ~, सुखपूर्वक; keep one's head above ~, 1. ऋण से या दिवाले से बचना; निर्वाह क०; 2. (*hold one's own*) डटे रहना; make ~, मूतना, पेशाब क०; of the first ~, पक्का; उत्कृष्ट; spend (money) like ~, (रुपया) पानी की तरह* बहाना; throw cold ~ on, नापसंद क०, से असहमति* प्रकट क०, में बाधा* उपस्थित क०; की उपेक्षा* क०; written in ~, क्षणभंगुर, पानी का बुलबुला। > वॉ:टॅ
**water**[2], *v.*, 1. (*make wet with* ~) तर क०, पानी देना; पानी छिड़कना; 2. (*irrigate*) सींचना, पनियाना; 3. (*animals*) पानी दिखाना; 4. (*of animals*) पीने जाना; 5. (*take in supply of* ~) पानी भरना; 6. (*adulterate with* ~) पानी मिलाना; 7. (*secrete liquid*) बहना; 8. (*of eyes*) डबडबाना; 9. (*of mouth*) भर आना; मुँह में पानी भर आना, मुँह भर आना, मुँह से लार* टपकना; ~ **down,** कम कर देना; ~**ed** (silk), लहरियादार (रेशम)। > वॉ:टॅ
**waterage,** जलपरिवहन(-शुल्क)। > वॉ:टॅरिज
**water/-bearer,** पनहारा, पनहरा, पनभरा, कहार; पनिहारिन*, पनहारन*, कहारिन*; ~**-bed,** पनगद्दा; ~**-beetle,** जलभौंरा, जलभृंग; ~**-bellows,** पनधौंकनी*; ~**-blister,** फफोला; ~**-borne,** 1. (*of goods*) जलवाहित; 2. (*of disease*) जल-संक्रामक; ~**-bound,** जलबद्ध, पानी से घिरा हुआ; ~**-carriage,** जल-परिवहन; **W**~**-carrier,** कुंभ, कुंभराशि*; ~**-cart,** पनगाड़ी*; ~**-chestnut,** सिंघाड़ा; ~**-clock,** जलघड़ी*; ~**-closet,** शौचघर; ~**-colour,** जलरंग; ~**-cooled,** जल-शीतित; ~**course,** जलमार्ग; नहर* (*canal*); नदी* (*river*); छोटी नदी*, नाला (*brook*); ~**cress,** जलकुंभी*; ~**-cure,** जल-चिकित्सा*; ~**-diviner,** पानी का पता लगानेवाला; ~**-drinker,** मद्यत्यागी; ~**fall,** जलप्रपात; ~**fly,** जुलाहा; ~**fowl,** मुरगाबी*, मुर्ग़ाबी*, जलकुक्कुट; ~**-front,** तटीय नगरभाग; ~**-gas,** भाप-अंगार-गैस*; ~**-gate,** जल-द्वार; ~**-gauge,** जलमापी; ~**-glass,** सोडियम-सिलिकेट; ~**-hen,** जलमुरगी*; बँसमुरगी*, डाहुक; ~**-hole,** गड्ढा; जलगर्त।
**watering,** 1. (*sprinkling*) छिड़काव, छिड़काई*; 2. (*irrigating*) सिंचाई*; 3. (*supplying with water*) जल-भरन*; ~**-can,** ~**-pot,** हज़ारा। > वॉ:टॅरिन्ग
**waterish,** 1. जलीय; 2. (*as taste*) जलसोह; 3. (*dilute*) पनीला, पनिहा, पतला; 4. (*weak*)

फीका, मलिन; निर्जीव, निस्तेज (*of style etc.*)। > वॉ:टॅरिश

**water/-joint,** जलरोधी; **~-level,** 1. (*instrument*) पाणसल, साधनी*; 2. जल-तल, जलपृष्ठ; **~-lily,** 1. (*Indian white*) कुमुद; 2. (*Indian red*) कोकनद, कँवल; 3. (*Indian blue*) नीलकमल; **~-line,** जल-रेखा*; **~logged,** जलाक्रान्त; **~logging,** जलाक्रान्ति*; **~-main,** जलप्रणाल; **~man,** माँझी, केवट, नाविक; **~mark,** जलांक, जल-चिह्न; **~-melon,** तरबूज; **~-mill,** पनचक्की*; **~-mint,** हरा पुदीना; **~-nymph,** जलपरी*, जलदेवी*; **~-ordeal,** जल-परीक्षा*; **~-pipe,** नल, कल*; **~-pool,** जलकुण्ड; **~-pot,** घड़ा, मटका; **~-power,** जल-शक्ति*; **~proof,** *adj.*, जलसह; —*n.*, बरसाती*; —*v.*, जलसह बना देना; **~-rat,** पनचूहा; **~-rate,** जलकर; **~-resistant,** जलप्रतिरोधी; **~-scorpion,** पनबिच्छू; **~-snake,** पनिहा; **~shed,** जलविभाजक; जलसंभर; **~side,** तट; **~-skin,** मशक*; **~-softening,** जल-मृदूकरण; **~spout,** घूर्णमेघ स्तंभ, जलस्तंभ; **~-supply,** जल-आपूर्ति*, जल का प्रबन्ध; **~-tank,** जल-टंकी*; **~-tap,** नल, कल*; **~tight,** जल-रोधी; जलरुद्ध; **~-tower,** वाटर-टावर, जल-मीनार*; **~-tube,** जलनलिका*; **~-vapour,** जलवाष्प; **~way,** जलमार्ग, नहर*; **~-weed,** जल-वनस्पति*; **~-wheel,** पनचक्की*; **~works,** वाटरवर्क्स, जल-कल*।

**watery,** 1. (*of water*) जलीय; 2. (*as taste*) जलसोह; नीरस; 3. (*dilute; of liquid*) पनीला, पतला; 4. (*of clouds*) वर्षा-सूचक, गीला; 5. (*of eyes*) डबकौंहा; 6. (*weak, pale*) फीका, मलिन; 7. (*fig.*) निर्जीव, निस्तेज; नीरस; 8. (*of colour*) फीका। > वॉ:टॅरि

**watt,** वाट; **~age,** वाट-संख्या*; **~-hour,** वाट-घंटा; **~less,** वाटहीन, कार्यहीन; **~meter,** वाटमापी। > वॉट

**wattle,** *n.*, 1. (*fence*) टट्टर; ठाठ, ठाठर; 2. (*of turkey*) लोलकी*, गलचर्म; 3. (*of fish*) स्पर्शक; —*v.*, ठाठना; टट्टर लगाना; **~-work,** टट्टी*, टट्टर। > वॉटॅल

**waul,** आँऊँ-आँऊँ* क०। > वॉ:ल

**wave,** *v.*, 1. (*undulate; as sea*) लहराना (*also field of corn*); तरंगित होना, लहरें* मारना; 2. (*flutter, as a flag*) लहराना (*also hair*), फहराना; 3. (*sway to and fro*) झूमना, फूलना, हिलना-डुलना (*v.i.*); झुलाना, हिलाना-डुलाना (*v.t.*); 4. (*brandish; a sword*) घुमाना, भाँजना; 5. (*make flutter*) लहराना, फहराना; 6. (*be or make wavy*) लहरियादार (*cloth*), लहर-दार (*surface*) या छल्लेदार (*hair*) होना या क०; 7. (*the hand*) हाथ हिलाना; संकेत क०, इशारा क०; ~ aside, टाल देना, की उपेक्षा* क०, पर ध्यान नहीं देना; —*n.*, 1. (*on water*) लहर*, तरंग*, ऊर्मि*, हिलोर*, हिलकोरा, हिल्लोल; 2. (*phys.*) तरंग*; ~ front, तरंगाग्र; ~ guide, तरंगपथ-निर्धारित्र; ~length, तरंग-दैर्घ्य; ~ train, तरंगावलि*; 3. (*on any surface*) लहर*, लहरिया (*~s on cloth*); 4. (*of hair*) घूँघर; छल्ला; 5. (*one of a series*) लहर*; (*fig.*) आवेग, लहर*; cold ~, शीत-लहर*; 6. (*of the hand*) झोला; इशारा, संकेत। > वेव

**wave-band,** तरंग-पट्टी*। > वेव्-बैन्ड

**waved,** लहरदार। > वेव्ड

**wavelet,** तरंगिका*। > वेव्-लिट

**wavemeter,** तरंगमापी। > वेव्-मीटॅ

**waver,** 1. (*oscillate unsteadily*) डग-मगाना, लड़खड़ाना, डाँवाँडोल होना; 2. (*falter, flinch, begin to give away*) डगमगाना, लड़खड़ाना (*also of tongue*); डाँवाँडोल होना; हट जाना, पीछे हटना, झुकना; 3. (*be irresolute*) आगा-पीछा क०, हिचकना, हिचकिचाना; 4. (*be shaken in resolution*) विचलित होना; 5. (*fluctuate*) अस्थिर होना, बदलता रहना; घटना-बढ़ना। > वेव्-अॅ

**waverer,** हिचकनेवाला; आगा-पीछा करने-वाला। > वेवॅरॅ

**wavy,** 1. (*of water*) तरंगित, ऊर्मिल, लहराता; 2. (*of surface, line*) लहरदार; 3. (*of hair*) घुँघराला, छल्लेदार; 4. (*of cloth*)

लहरियादार; 5. (*swaying*) डाँवाँडोल, दोलायमान। बेब्-इ

**wax,** *n.* 1. मोम, शमा*, सिक्थ; ~ candle, मोमबत्ती*, शमा*; sealing-~, लाख*, लाह*; ear-~, खूँट**, कान की मैल*; 2. (*fit of anger*) क्रोधावेश; —*v.* 1. मोम लगाना; 2. (*increase*) बढ़ना; 3. (*become*) बनना, बन जाना। > वैक्स

**waxcloth,** मोमजामा। > वैक्स्क्लॉथ

**waxen,** 1. मोमी; 2. (*pale*) पीला; 3. (*smooth*) चिकना। > वैक्सॅन

**wax/-light,** मोमबत्ती*, शमा*; **~-paper,** मोमकाग़ज़; **~-pocket,** मोमधानी*; **~work,** मोम का सामान; मोम की मूर्ति*।

**waxy,** 1. मोमी; 2. (*angry*) क्रुद्ध, ख़फ़ा। > वैक्स्-इ

**way,** *adv.*, दूर (तक); ~ above (behind...), से काफ़ी ऊँचा (पीछे···); from ~ back, से बहुत पहले; —*n.*, 1. (*road; lit., fig.*) मार्ग, रास्ता; permanent ~, पक्का रेलपथ; Milky W~, आकाश-गंगा*; ~ of the Cross, क्रूस-रास्ता, क्रूस-यात्रा*; earth's ~, भूमार्गीय कोण; illuminative ~, बोधन-मार्ग; purgative ~, शोधन-मार्ग; unitive ~, योजन-मार्ग; the little ~, दैन्य-मार्ग; ~ of perfection, सिद्धि-मार्ग; right of ~, मार्गाधिकार; ~ in, अंदर; ~ out, बाहर; 2. (*for attaining an object*) तरीक़ा, ढंग (*method*); साधन (*means*); युक्ति* (*device*); to my ~ of thinking, मेरी समझ* में; ~s and means, उपाय, युक्तियाँ*; साधन, सम्पत्ति*; तरीक़े; 3. (*distance*) दूरी*, फ़ासला; a little ~, थोड़ी दूरी*; a long ~, बहुत दूर; 4. (*direction*) दिशा*, ओर*, तरफ़*; 5. (*custom*) रिवाज, दस्तूर, प्रथा*; the old ~s, पुराने रिवाज; 6. (*habit*) आदत*; (*pl.*) चालचलन, आचरण (*behaviour*); व्यक्तिगत विशेषता* (*idiosyncrasy*); 7. (*progress*) प्रगति*, उन्नति*; make one's ~, उन्नति* क०, आगे बढ़ना; lose ~, गति* कम पड़ जाना; gather ~, गति* बढ़ना; 8. (*condition*) दशा*, हालत*, अवस्था*; be in a bad ~, सख़्त बीमार होना; in the family ~, गर्भवती*; 9. (*extent, degree*) पैमाना, मात्रा*; in a small (big) ~, छोटे (बड़े) पैमाने पर; 10. (*respect*) दृष्टि*, पहलू; in a ~, एक तरह* से, किसी हद* तक, एक दृष्टि* से; in some ~s, कुछ अंश तक; in every ~, सर्वथा, हर तरह* से, हर प्रकार से, बहर हाल; any ~, किसी तरह*; both ~s, दोनों तरह* से, दोनों तरफ़* से; no ~ (inferior ...), किसी भी तरह* (कम ···) नहीं; 11. (*line*) व्यवसाय (*trade*); क्षेत्र (*sphere*); 12. (*ordinary course of action*) सिलसिला, क्रम, दौरान; be (stand) in the ~, रुकावट* (बाधा*) डालना या उपस्थित क०; रोकना; be on the ~, आ रहा होना; be under ~, चलता होना; चलना; बढ़ना; आगे बढ़ना; by the ~, 1. (*during the journey*) मार्ग में, रास्ते में; 2. रास्ते के किनारे; 3. (*incidentally*) प्रसंगवश; 4. (*introducing a sentence*) सुनिए; by ~ of, 1. (*via*) से होकर, के मार्ग से, के रास्ते से; 2. (*as a way, means of*) के रूप में, के तौर पर; 3. (*with the intention of*) के अभिप्राय से, के मतलब से; clear the ~, pave the ~ for, मार्ग प्रशस्त क०, रास्ता तैयार क०, रास्ते के काँटे दूर क०; तैयारी* क०; find one's ~, पहुँच जाना; रास्ता निकाल लेना; get out of the ~, हट जाना; हटा देना, दूर क०; से पिण्ड छुड़ाना, से पीछा छुड़ाना; तय क०, निपटाना; सुलझाना; get (have) one's own ~, अपनी बात* मनवाना; give ~, झुकना; हार* मानना, मनचाहा करवाना; हट जाना; टूट जाना; go one's own ~, मनमाना क०; अपनी खिचड़ी* अलग पकाना; go one's ~, चला जाना; go out of one's (the) ~ to, का कष्ट क० या उठाना; के लिए विशेष प्रयास क०; go the ~ of all flesh, चल बसना, मर जाना; have a ~ with (children), (बच्चों को) आसानी* से मना लेना; lead the ~, पथप्रदर्शन क०; lose one's ~, भटक जाना; make one's ~, आगे बढ़ना; फलना-फूलना, उन्नति* क०; out of the ~, रास्ते से हटकर; भटका हुआ; समाप्त; असाधारण; अनोखा; दुर्गम;

अगम्य; parting of the ~s, महत्त्वपूर्ण निर्णय का समय या अवसर; put somebody in the ~ of, किसी को ··· का अवसर देना; put out of the ~, 1. (*a person*) मार डालना; 2. हटा देना; समाप्त क०; निपटाना; see one's ~ to, के लिए तैयार होना; ठीक समझना; take one's ~, चला जाना। > वे

**way-bill,** यात्री-सूची*; माल-सूची*, रवन्ना, चलान*। > वेबिल

**wayfarer,** राही, पथिक, राहगीर, बटोही; राह-चलता, बटाऊ। > वेफ़े'अॅरॅ

**wayfaring,** भ्रमण, पदयात्रा*। > वेफ़े'अॅरिन्ग

**waylay,** (किसी को) घात* में पाना; (किसी की) घात* में बैठना; (किसी की) ताक* में रहना। > वेले

**way-leave,** किराये का मार्गाधिकार। > वेलीव्

**wayside,** रास्ते का किनारा। > वेसाइड

**wayward,** 1. (*self-willed*) निमानिया, निरंकुश; अड़ियल, हठधर्मी, ज़िद्दी, हठी; 2. (*capricious*) मौजी, तरंगी; सनकी, झक्की, वहमी। > वेवॅड

**way-worn,** रास्ते का थका-माँदा, मार्ग-श्रांत। > वेवॉ:न

**we,** हम। > वी=वि

**weak,** 1. (*lacking physical strength*) दुर्बल, कमज़ोर, निर्बल, अशक्त; 2. (*phys.*) दुर्बल (*of field*); क्षीण (*of line*); 3. (*frail, delicate*) सुकुमार, नाज़ुक, कोमल; 4. (*wanting in vigour; feeble; easily defeated*) कमज़ोर, दुर्बल; 5. (*of voice*) महीन, क्षीण, धीमा; 6. (*of light*) धुँधला, मन्द, फीका; 7. (*in numbers; few*) कम, थोड़े, अल्पसंख्यक; 8. (*morally* ~) दुर्बल, कमज़ोर; हलका; 9. (*irresolute*) ढुलमुल; शिथिल, अदृढ़, ढीला; 10. (*of argument, logic, etc.*) निर्बल, अप्रत्यायक; 11. (*slack; of market*) मन्द; 12. (*in a subject*) कमज़ोर; 13. (*watery, thin*) पतला; तनु (*of a solution*); 14. (*insipid*) फीका, नीरस, सीठा; 15. (*of style*) निस्तेज, फीका; 16. (*gram.*) निर्बल (*of verbs*); निर्बल, स्वराघात-हीन (*of endings*); a ~ brother (sister, vessel), अविश्वसनीय व्यक्ति; ~ knees, ढुलमुलपन, अदृढ़ता*, अनिश्चय, दुबधा*; ~er sex, नारी-जाति*, मातृ-जाति*। > वीक

**weaken,** दुर्बल (कमज़ोर, कम, निर्बल, पतला आदि, *see* WEAK) कर देना या हो जाना। > वीकॅन

**weak/-eyed,** मन्द-दृष्टि; **~-headed,** मन्दबुद्धि, अल्पबुद्धि; **~-hearted,** भीरु, डरपोक, बुज़दिल; **~-kneed,** ढुलमुल; **~ling,** कमज़ोर या दुर्बल व्यक्ति (प्राणी); **~ly,** अस्वस्थ, रोगी; **~-minded,** बोदा, कम-समझ।

**weakness,** 1. (*also weak point*) कमज़ोरी*, दुर्बलता*; 2. (*defect*) दोष, दुर्गुण; 3. (*fondness*) चस्का, शौक़; 4. (*for a person*) में विशेष आकर्षण या अभिरुचि*; कमज़ोरी*; 5. (*inadequacy*) कमी*, अपर्याप्तता*; असमर्थता*। > वीक्-निस

**weak/-sighted,** मन्द-दृष्टि; **~-spirited,** भीरु, दब्बू।

**weal,** 1. (*welfare*) कल्याण, हित; public ~, जनकल्याण, जनहित; 2. (*happiness*) सुख-शान्ति*; ~ and woe, सुख-दुःख; 3. (*prosperity*) समृद्धि*, वैभव; 4. (*wale*) बद्धी*, साँट*। > वील

**wealth,** 1. (*possessions*) धन, सम्पत्ति*; 2. (*riches*) धन-दौलत*, धनाढ्यता*, दौलतमन्दी*, अमीरी*, वैभव; 3. (*abundance*) बहुतायत*, बाहुल्य, बहुलता*, प्राचुर्य, प्रचुरता*। > वे'ल्थ

**wealthy,** धनी, दौलतमन्द, धनवान्, धनाढ्य। > वे'ल्थ्-इ

**wean,** 1. दूध छुड़ाना, छाती* छुड़ाना; 2. (~ *from*) से अलग कर देना, मुक्त क०, छुड़ाना; की आदत* (*habit*) छुड़ाना; **~ing,** दूध-छुड़ाई*; **~ling,** दूध-छुड़ाया बच्चा। > वीन; वीन्/इन्ग, ~लिन्ग

**weapon,** 1. (*also fig.*) शस्त्र, हथियार, आयुध; 2. (*missile*) अस्त्र; **~ed,** सशस्त्र; **~less,** निहत्था, निरस्त्र। > वे'पॅन; वे'पॅन्ड; वे'पॅन्-लिस

**wear,** *v.*, 1. (*clothes, jewels*) पहनना, पहन लेना; 2. (*one's hair in a specified way*) रखना; 3. (*exhibit*) प्रदर्शित क०, प्रकट क०; he ~s a sad look, उसके चेहरे से उदासी* झलकती है; 4. (*rub*) रगड़ना, घिसना (*v.t.*); घिस जाना (*v.i.*); 5. (~ *out; damage by use*) छिजाना, घिसना; छिजाना (*of cloth*); 6. (*suffer damage by use*) छीजना, घिस जाना; छीजना, कट-फट जाना, जीर्ण या पुराना हो जाना (*of cloth*); 7. (*endure continued use*) टिकाऊ होना, टिकना, बहुत चलना; 8. (*tire*) थक जाना (*v.i.*); थकाना (*v.t.*); 9. (*a hole in*) (घिसकर, रगड़कर) बनाना; 10. (*a ship*) मोड़ना; मुड़ जाना; ~ the breeches, मालिक होना; ~ one's years well, उमर* से कम मालूम होना; ~ well, टिकाऊ होना, टिकना; ~ **away**, घिस जाना; घिसना; मिटना; मिटाना; धीरे-धीरे बीत जाना; किसी तरह* बिता देना; ~ **down,** घट जाना, घटा देना; समाप्त हो जाना या कर देना; ~ **off,** धीरे-धीरे समाप्त या लुप्त हो जाना; ~ **on,** किसी-न-किसी तरह* या धीरे-धीरे बीत जाना; ~ **out,** 1. (*clothes*) छिजाना; 2. थका देना; —*n.*, 1. (*act*) पहनाई*; 2. (*clothes*) कपड़े, पहनावा, पोशाक*, लिबास; 3. (*usage*) उपयोग, व्यवहार, इस्तेमाल; 4. (*damage*) छीज*, घिसाव, घिसावट*; कट-फट*; ~ and tear, टूट-फूट* (*breakage*); कट-फट* (*of cloth*); 5. (*quality*) टिकाऊपन। > वे'अँ

**wearable,** पहनने योग्य, परिधेय। > वे'अँरबॅल

**weariless,** अथक। > विअँर्-इलिस

**weariness,** थकावट*, श्रांति*, क्लांति*, थकान*। > विअँर्-इनिस

**wearing,** 1. पहनने का; 2. छिजानेवाला; 3. (*wearying*) थकाऊ, क्लांतिकर; ~ apparel, पहनने के कपड़े। > वे'अँर्-इन्ग

**wearisome,** 1. थकाऊ, क्लांतिकर; 2. (*boring*) उबाऊ, नीरस। > विअँर्-इसॅम

**weary,** *adj.*, 1. (*tired*) थका-माँदा, निढाल, (परि)श्रान्त, क्लान्त; 2. (*causing exhaustion*) थकाऊ, क्लान्तिकर; 3. (*dispirited*) हतोत्साह, मुरदादिल; 4. (*tedious*) उबाऊ; —*v.*, 1. थकाना; 2. (*bore*) उकता देना; 3. (*become* ~) थक जाना; ऊब जाना। > विअँर्-इ

**weasand,** 1. (*windpipe*) श्वास-नली*; 2. (*throat*) गला; 3. (*gullet*) ग्रसिका*, हलक़। > वीज़ॅन्ड

**weasel,** कथियान्याल। > वीज़ॅल

**weather,** *n.*, मौसम, मौसिम, ऋतु*; he makes heavy ~ of this (work), यह (काम) उसे बहुत कठिन लग रहा है; bad ~, ख़राब या बुरा मौसम; fair ~, अच्छा मौसम; foul ~, आँधी-पानी; under the ~, 1. अस्वस्थ; 2. (*depressed*) उदास, खिन्न; —*v.*, 1. खुली हवा* में रखना या छोड़ देना; 2. (*disintegrate by exposure*) का अपक्षय हो जाना; 3. (*come safely through*) से बचकर निकलना; सहन क०, बरदाश्त क०, झेलना; —*adj.*, पवनाभिमुख; keep one's ~ eye open, चौकन्ना होना। > वे'दॅ

**weather/cock,** ~**-vane,** बातसूचक, बादनुमा।

**weathered,** अपक्षीण। > वे'दॅड

**weather-forecast,** मौसम-पूर्वानुमान।

**weathering,** अपक्षय(न)। > वे'दॅरिन्ग

**weather/-glass,** वायुदाबमापी; ~**-proof,** वर्षारोक; वर्षासह; ~**-report,** मौसम-वार्ता*; ~**-wise,** मौसम-पारखी।

**weave,** 1. (*cloth, matting, etc.*) बुनना; 2. (*introduce*) सन्निविष्ट क०, बैठा देना; 3. (*facts into a story*) एक ही कथासूत्र में ग्रथित क०; 4. (*fashion*) रचना, की रचना* क०; 5. (*devise*) सोच निकालना; 6. (*change direction frequently*) दायें-बायें चलना, टेढ़े-मेढ़े चलना; 7. (*dodge*) कतराकर निकल जाना; —*n.*, बुनावट*। > वीव्

**weaver,** 1. जुलाहा, बुनकर; 2. (~*-bird*) बया। > वीव्-अँ

**weaving,** बुनाई* , वयन। > वीव्-इन्ग

**weazen(ed),** *see* WIZEN(ED) > वीज़ॅन; वीज़ॅन्ड

**web,** 1. (*woven fabric*) कपड़ा, वस्त्र; 2. (*amount woven in one piece*) थान;

3. (*spun network*) जाल (*also fig.*; ~ *of lies*); 4. (*cobweb*) जाला; 5. (*membrane between digits*) जाल, पादजाल; झिल्ली*; 6. (*of a feather*) पिच्छ-फलक; 7. (*of printing paper*) गोला; 8. (*plate*) जोड़-पट्टी*; **~bed, ~-footed,** जालयुक्त, जाल-पाद; **~bing,** 1. (*tape*) निवार*, नेवार*; 2. (*edging*) किनारा; **~-eye,** जाला। > वे'ब; वे'ब्ड; **वे'ब्-इन्ग**

**wed,** 1. (से) विवाह क०, शादी* क०; (किसी को) ब्याहना; 2. (*join in marriage*) विवाह-संस्कार सम्पन्न क०; विवाह कराना, ब्याहना; 3. (*unite*) जोड़ना, एक कर देना; **~ded,** 1. विवाहित, ब्याहता, परिणीत, शादीशुदा; 2. (*of marriage*) वैवाहिक; 3. (*devoted to*) का समर्थक; के प्रति समर्पित; 4. (*committed to*) से प्रतिबद्ध; के लिए वचनबद्ध। > वे'ड

**wedding,** विवाह, शादी*; विवाहोत्सव। > **वे'ड्-इन्ग**

**wedge,** *n.*, फान, फन्नी*; पच्चर, पच्चड़ (*of wood*); —*v.*, फान लगाना, पच्चर लगाना; जड़ना; घुसा देना; **~-shaped,** फानाकार। > वे'ज

**wedlock,** विवाह; विवाहित अवस्था*; born in lawful ~, औरस। > **वे'ड्लॉक**

**Wednesday,** बुधवार। > **वे'न्ज़्-डि**

**wee,** बहुत छोटा; a ~ bit, बहुत थोड़ा, अल्पमात्रा*। > वी

**weed,** *n.*, 1. अपतृण; 2. (*tobacco*) तम्बाकू; 3. (*cigar*) चुरुट, सिगार; 4. (*lanky*) ताँतिया व्यक्ति; 5. (*pl.*; *widow's ~s*) मातमी पोशाक*; —*v.*, 1. निराना, नींदना; 2. ~ **out,** छाँटना; निकालना; उखाड़ना। > वीड

**weeding,** निराई*, निंदाई*; ~ **out,** छँटनी*, छँटाई*; **~-hook,** खुरपा, खुरपी*। > **वीड्-इन्ग**

**weed-killer,** अपतृण-नाशी।

**weedy,** 1. अपतृण से भरा; 2. (*person*) ताँतिया। > **वीड्-इ**

**week,** सप्ताह, हफ़्ता, अठवारा; Holy W~, पुण्य सप्ताह; **~-days,** काम के दिन; **~-end,** *n.*(*v.*), सप्ताहान्त (बिताना)। > वीक

**weekly,** *n.*, *adj.*, साप्ताहिक; *adv.*, प्रति सप्ताह। > **वीक्-लि**

**ween,** समझना। > वीन

**weep,** 1. रोना, आँसू बहाना; 2. (*lament*) (पर) विलाप क०; 3. (*drip*) टपकना (*v.i.*); टपकाना (*v.t.*); चूना (*v.i.*); चुआना (*v.t.*); 4. (*exude moisture*) रिसना। > वीप

**weeper,** रोवनहार। > **वीप्-अॅ**

**weeping,** *n.*, 1. रुलाई*, रोदन, क्रन्दन; 2. (*lament*) विलाप; 3. (*dripping*) स्यन्दन; —*adj.*, 1. रोता; 2. रिसता; ~ rock, रिसती चट्टान*; 3. झुका हुआ; झुकी हुई शाखाओं* वाला; ~ willow, बेद-मजनूँ। > **वीप्-इन्ग**

**weepy,** 1. रोआसा; 2. (*of book, play, film*) रुलानेवाला, भावुकतापूर्ण। > **वीप्-इ**

**weevil,** घुन, घुण। > **वीवॅल**

**weft,** बाना, भरनी*। > वे'फ़्ट

**weigh,** *n.*, तुलाई*, तोलन, तौल*; *v.*, 1. (*by means of a balance*) तोलना, तौलना, वज़न क०, जोखना; 2. (*by balancing in hand*) तोलना; 3. (*raise; an anchor*) उठाना; 4. (*have a certain weight*) वज़न होना; 5. (*be heavy; also fig., be burdensome*) भारी होना; 6. (*consider carefully*) जोखना; विचारना, मनन क०; 7. (*estimate relative value*) तौलना, मिलान क०, तुलना* क०; 8. (~ *one's words*) सावधानी* से चुनना; 9. (*have importance*) वज़न रखना, महत्त्व रखना, का महत्त्व होना; प्रभाव डालना, असर क०; ~ **down,** 1. दबाना; झुकाना; 2. (*depress*) उदास क०; ~ **in (out),** घुड़दौड़* या मुक्केबाज़ी* के पहले (बाद) वज़न क०; ~ **in with,** नया (तर्क आदि) प्रस्तुत क०; ~ **out,** 1. वज़न क०; 2. (*measure out*) तौलकर बाँटना या निकाल लेना; ~ **up,** तौलना; कूतना; ~ **with,** प्रभावित क०, प्रभाव डालना, असर क०। > वे

**weighable,** तोल्य। > **वे-अॅ-बॅल**

**weighage,** तोलन-शुल्क। > **वे-इज**

**weigh/bridge,** तोलसेतु; **~-house,** तोलघर, वज़नघर; **~-in,** तुलाई*।

**weighing-machine,** तुला*, काँटा, तराजू।

**weight,** *n,* 1. वज़न, तौल, भार; gross ~, कुल भार; net ~, शुद्ध भार; 2. (*standardized piece*) बाट, बटखरा; 3. (*heavy body*) भार; 4. (*burden*) भार, बोझ; 5. (*importance*) महत्त्व; बल (*of an argument*); प्रभाव (*influence*); throw one's ~ about, रोब*, धाक* या धौंस* जमाना; —*v.*, 1. भार बाँधना; 2. (*burden*) भार या बोझ डालना; 3. (*overload*) अधिक भार डालना; 4. (*statistics*) भारित क०। > वेट

**weighted,** भारित। > वेट्-इड

**weighting,** भारण। > वेट्-इन्ग

**weighty,** 1. भारी, वज़नी; 2. (*important*) महत्त्वपूर्ण, वज़नी, वज़नदार; 3. (*influential*) प्रभावशाली। > वेट्-इ

**weir,** वीयर, बंधारा। > विअॅ

**weird,** 1. (*eerie*) अलौकिक; भयानक; 2. (*odd, strange*) अनोखा, अनूठा, निराला; 3. (*eccentric*) सनकी; ~ sisters, 1. भाग्य-देवियाँ*; 2. (*witches*) डाइनें*। > विअॅड

**welcome,** *int.*, स्वागत!; *n.*, स्वागत, आव-भगत*, सत्कार, आदर-सत्कार; give a warm ~ to, का हार्दिक स्वागत क०; का तीव्र विरोध क०; —*v.*, का स्वागत क० (*also suggestions etc.*) —*adj.*, 1. अभिनन्दित; अभिनन्दनीय; 2. (*pleasing*) सुखद; you are ~ to..., आपको ··· की पूरी छूट* है; make ~, का स्वागत क०। > वे'ल्कॅम

**weld,** 1. वेल्द क०; 2. (*fig.*) एक कर देना; ~**er,** झलाईगर। > वे'ल्ड

**welfare,** कल्याण, कुशल-क्षेम, ख़ैरियत*; ~ centre, कल्याण-केन्द्र; ~ state, कल्याण राज्य; ~ work, कल्याण-कार्य। > वे'ल्फ़े'अॅ

**welkin,** आकाश, आसमान। > वे'ल्-किन

**well**[1], *n.*, 1. कूआँ; कूप, artesian ~, उत्स्रुत कूप, बुंब कूप; oil ~, तैल-कूप; 2. (*shaft, enclosed space*) कूपक; 3. (*source of water*) झरना, सोता, स्रोत, चश्मा; ~**-curb,** जगत*; ~**-head,** 1. (*source of spring*) उद्गम; 2. (*fig.*) स्रोत, मूलस्रोत; —*v.*, (~ *up, out, forth*) उमड़ना, बह निकलना, उमड़ आना। > वे'ल

**well**[2], *n.*, 1. (*good fortune*) कुशल-क्षेम, कल्याण; 2. (*what is satisfactory*) कुशल, क्षेम; 3. भलाई*; —*interj.*, 1. (*astonishment*) अच्छा!, अरे, अहो, ओह; 2. (*relief*) अहा, अहो, आहा, ओहो; 3. (*resignation, concession*) अच्छा! अस्तु!, ख़ैर; यही सही; 4. (*expectation*) क्यों!, अच्छा फिर!; —*adj.*, 1. (*in good health*) अच्छा, स्वस्थ, नीरोग, चंगा, तंदुरुस्त; 2. (*right, advisable*) उचित, ठीक, अच्छा; 3. (*favourable*) अनुकूल, शुभ, अच्छा; 4. (*in a satisfactory state or position*) ठीक, ठीक-ठाक; ~ enough, सन्तोषजनक; ~ and good, अस्तु! ऐसा ही सही! यही सही!; —*adv.*, 1. (*in a good manner*) अच्छी तरह* से, भली भाँति*, बख़ूबी; ~ done, शाबाश, साधु-साधु; come off ~, सफल होना; विशिष्टता* प्राप्त क०; 2. (*skilfully*) बड़े कौशल से, निपुणता* से; 3. (*thoroughly, completely*) पूर्णतया, पूर्ण रूप से, पूरी तरह* से, पूरा, बख़ूबी; 4. (*sufficiently*) पर्याप्त मात्रा* में; 5. (*considerably*) बहुत, बहुत अधिक; 6. (*heartily*) हृदय से; मैत्री* से; 7. (*easily*) आसानी* से; सहज ही; 8. (*justly*) ठीक ही, उचित रीति* से; 9. (*wisely*) बुद्धिमानी* से; as ~, 1. (*as ~ as*) के अतिरिक्त, के अलावा; 2. (*with equal reason*) के बराबर, जैसा; you might — commit suicide, आत्महत्या* करने के बराबर है; 3. (*preferably*) I might — go home, मैं घर भी जा सकता हूँ; घर जाना ही अधिक अच्छा होगा; doing ~, 1. फलता-फूलता; 2. (*of a patient*) अच्छा हो जाना; it may ~ be, बहुत संभव है कि; just as ~, कोई हर्ज नहीं; बुरा क्या है; stand ~ with, से अच्छा सम्बन्ध होना, का कृपापात्र होना; ~ set-up, हट्टा-कट्टा, तगड़ा। > वे'ल

**well/-advised,** 1. सुविवेचित, सुमंत्रित; 2. (*wise*) बुद्धिमान्; you would be — to..., आपके लिए ··· अच्छा है कि; ~**-appointed,** सुसज्जित; ~**-assorted,** सुवर्गित; ~**-balanced,** 1. सन्तुलित; 2. (*sensible*) समझदार; ~**-behaved,**

शिष्ट; सुशील; ~-**being,** तंदुरुस्ती*; कल्याण; ~-**born,** कुलीन; ~-**bred,** 1. शिष्ट, सुशील; 2. (*of horses etc.*) नसलदार; ~-**conditioned,** 1. (*of a person*) शान्तस्वभाव; 2. अच्छी हालत* में; ~-**connected,** कुलीन; ~-**developed,** पूर्णविकसित; ~-**disposed,** अनुकूल; ~-**educated,** सुशिक्षित; ~-**favoured,** सुन्दर; ~-**informed,** बहुश्रुत; ~-**intentioned,** ~-**meaning,** सदाशय, नेकनीयत; ~-**knit,** सुगठित; ~-**known,** सुप्रसिद्ध; ~-**mannered,** शिष्ट; ~-**meant,** सच्चा, निष्कपट; ~-**nigh,** प्रायः, क़रीब-क़रीब; ~-**off,** सौभाग्यशाली; धनी; ~-**oiled,** 1. (*flattering*) चिकना-चुपड़ा; 2. (*tipsy*) गुलाबी नशे में; ~-**ordered,** सुव्यवस्थित, सुक्रमित; ~-**pleasing,** सुरम्य, मनोहर; ~-**proportioned,** सन्तुलित; ~-**read,** बहुपठित, बहुश्रुत; ~-**reputed,** नेकनाम, सुख्यात; ~-**spoken,** 1. सुभाषित, सूक्त; 2. (*courteous*) शिष्ट, मधुरभाषी, सुभाषी; 3. (*refined in speech*) सुभाषी; ~-**timed,** समयोचित; ~-**to-do,** ख़ुशहाल, धनी; ~-**turned,** सुगठित, सुविन्यस्त; ~-**wisher,** हितैषी, शुभचिन्तक, शुभेच्छु; ~-**worn,** 1. फटा-पुराना, जीर्ण-शीर्ण; 2. (*fig., trite*) घिसा-पिटा।

**welsh, welch,** ऋण दिये बिना भाग जाना, धोखा देना; (कर्तव्य, दायित्व से) जी चुराना। > वे'ल्श

**welt,** *n.*, 1. (*border*) किनारा; 2. (*wale*) बद्धी*, साँट*; —*v.*, 1. किनारा लगाना; 2. (*flag*) कोड़ा लगाना। > वे'ल्ट

**Weltanschauung,** विश्वदृष्टि*, जीवन-दर्शन। > वे'ल्ट्-ऐन-शाउ-उन्ग

**welter,** *v.*, 1. (*wallow*) लोटना; 2. (*be soaked in*) से लथपथ होना; 3. (*fig.*) में डूबा हुआ होना, में मग्न होना; 4. (*rise and fall, toss about*) लहरें* मारना, तरंगित या तरंगायित होना; —*n.*, 1. (*medley*) घालमेल; 2. (*muddle*) उलझेड़ा; 3. (*confusion*) अन्ध-व्यवस्था*; 4. (*tumult, turmoil*) हुल्लड़, होहल्ला, हंगामा। > वे'ल्-टॅ

**wen,** 1. अर्बुद; 2. (*goitre*) घेघा; the great ~, लन्दन। > वे'न

**wench,** *n.*, 1. (*girl*) तरुणी*, युवती*; —*v.*, 1. व्यभिचार क०; 2. (*with girls*) छोकरीबाज़ी* क०; 3. (*with prostitutes*) रण्डीबाज़ी* क०। > वे'न्च

**wend one's way,** जाना, चलना; धीरे-धीरे आगे बढ़ना या यात्रा* क०। > वे'न्ड

**werewolf, werwolf,** भेड़िया-मानव। > विअँवुल्फ़; वे'अँवुल्फ़

**west,** *n.*, पश्चिम, प्रतीची*, पच्छिम, वारुणी*, पश्चिमा*; —*adj.*, 1. पश्चिमी; पश्चिमाभिमुख; 2. (*of the wind*) पछवाँ; —*adv.*, पश्चिम की ओर*; go ~, मर जाना; ख़तम होना। > वे'स्ट

**westering,** पश्चिम जानेवाला, हटनेवाला या मुड़नेवाला। > वे'स्टॅरिंग

**westerly,** *adj.*, 1. see WESTERN; 2. (*facing towards the west*) पश्चिमाभिमुख; 3. (*coming from the west*) पछवाँ; ~ wind, पछवाँ*; —*adv.*, पश्चिम की ओर*; —*n. pl.*, पछवाँ हवाएँ*। > वे'स्टॅलि

**western,** *adj.*, पश्चिमी, पाश्चात्य, प्रतीच्य, प्रतीचीन; ~**er,** पश्चिम-निवासी; —*n.*, अमरीकी पश्चिम-संबन्धी फिल्म* (उपन्यास)। > वे'स्टॅन; वे'स्टॅर्न

**wester/nization,** पश्चिमीकरण, पाश्चात्यीकरण; ~**nize,** पाश्चात्य (ढंग का) बना देना; पाश्चात्य रंग में रँगना। > वे'स्टॅनाइजेशॅन; वे'स्टॅनाइज़

**westernmost,** सुदूर पश्चिम का। > वे'स्टॅन्मोस्ट

**westing,** पश्चिमान्तर। > वे'स्ट्-इन्ग

**westward,** *adj.*, पश्चिमाभिमुख; *adv.* (~*s*), पश्चिम की ओर*; —*n.*, पछाँह। वे'स्ट्/वॅड, ~वॅड्ज़

**wet,** *adj.*, 1. गीला, तर, भीगा, आर्द्र, नम; 2. (*drenched*) तर-बतर, शराबोर; 3. (*rainy*) बरसाती; 4. (*sentimental*) भावुक; 5. (*spiritless*) निर्जीव; 6. (*futile*) व्यर्थ; 7. (*allowing use or sale of alcohol*) मद्य-, शराबवाला; ~ day, मद्य-दिन; ~ blanket, रंग में भंग करनेवाला, मज़ा किरकिरा करनेवाला; ~ dock, जल-गादी*;

—*v.*, 1. भिगोना, गीला क०, तरबोना, तर क०; 2. (*drench*) तर-बतर क०, शराबोर क०; ~ one's whistle, पीना; —*n.*, 1. नमी*, तरी*; 2. (*rainy weather*) बरसाती-मौसम; वर्षा*; 3. (*person lacking spirit*) भीगी बिल्ली। > वे'ट

**wether**, बधिया मेढ़ा, ख़स्सी भेड़ा। > वे'द्-अॅ

**wetness**, नमी*, तरी*, गीलापन, आर्द्रता*। > वे'ट्-निस

**wet-nurse**, *n.*, दूध-पिलाई*, धाय*; *v.*, 1. की दूध-पिलाई* होना; 2. (*coddle*) लाड़-प्यार से परिचर्या* क०। > वे'ट्नॅ:स

**wetting**, *adj.*, आर्द्रक, क्लेदक; *n.*, क्लेदन। > वे'ट्-इन्ग

**whack**, *v.*, 1. (लाठी* से) मारना; ज़ोर से मारना; 2. (*defeat*) हरा देना; 3. (*go shares*) (आपस में) बाँटना; ~ **up**, तेज़ क०; —*n.*, 1. (लाठी* की) मार*; 2. (*sound*) सड़ाक, सटाक; 3. (*share*) हिस्सा; have a ~ at, 1. (*attempt*) हाथ में लेना; 2. (*attack*) आक्रमण क०। > वैक

**whacked**, थका-माँदा, चकनाचूर। > वैक्ट

**whacker**, 1. बहुत बड़ा (आदमी, चीज़*); 2. (*bold lie*) झूठ की पोट*। > वैक्-अॅ

**whacking**, *n.*, पिटाई*, मार*; *adj.*, बहुत बड़ा। > वैक्-इन्ग

**whacko**, शाबाश। > वैको

**whacky**, सनकी। > वैक्-इ

**whale**, *n.*, ह्वेल*, तिमिंगल; a ~ at, में निपुण, में प्रवीण; —*v.*, ह्वेल* का शिकार क०। > वेल

**whalebone**, कचकड़, कचकड़ा। > वेल्बोन

**whaler**, ह्वेल* का शिकार करनेवाला पोत या मनुष्य, ह्वेल-शिकारी। > वेल्-अॅ

**whaling**, ह्वेल* का शिकार; *adj.*, ह्वेल* का शिकार करनेवाला, ह्वेल-शिकार का। > वेल्-इन्ग

**whang**, *v.*, ज़ोर से मारना; 2. (*of drums, sound*) ढमकना; —*n.*, सटाक, सड़ाक। > वैन्ग

**whangee**, चीनी बेंत। > वैन्गी

**wharf**, *n.*, घाट, जहाज़-घाट; *v.*, 1. घाट लगाना; 2. (*goods*) घाट पर उतारना; 3. घाट पर ठहरना; ~**age**, घाट-शुल्क; घाट। > वॉःफ़; वॉःफ़्-इज

**wharfinger**, घाटवाल, घाटिया। > वॉःफ़िंजॅ

**what**[1], *adj.*, A. *Interrogative*: कौन, कौन-सा; कितना, कितने; क्या; B. *Exclamation*: कितना बड़ा; कैसा; कितना विलक्षण; कितना (*before adj.*); C. *Relative*: जो, जितना (lend me ~ money you can)। > वॉट

**what**[2], *pronoun*, A. *Interrogative*: क्या?; कितना?; ~ for, क्यों?; know ~'s ~, समझदार होना; अनुभवी होना; ~ is that to me, मेरा क्या बिगड़ेगा; B. *Relative*: जो; जो कुछ; जितना।

**what**[3], *exclamation*, क्या!

**whatever**, जो कुछ; जो भी; कुछ भी; no (doubt ...) ~, कुछ भी (सन्देह ···) नहीं; no one ~, कोई भी नहीं। > वॉटे'व्-अॅ

**what-for**, फटकार*, घुड़की*, डाँट*।

**what-not**, अलमारी*, आलमारी*। > वॉट्नॉट

**whatsoever**, *see* WHATEVER। > वॉट्सोए'व्-अॅ

**wheat**, गेहूँ; ~-**coloured**, गेहुँआ; ~**en**, गेहूँ का; ~**meal**, सूजी*। > वीट

**wheedle**, 1. (*a person*) फुसलाना, लुभाना; झाँसना; 2. (~ *out of*) फुसलाकर या धोखा देकर प्राप्त कर लेना, गाँठ लेना। > वीडॅल

**wheedler**, झाँसिया। > वीड्-लॅ

**wheel**, *n.*, 1. पहिया, चक्का, चक्कर, चक्र, चाक; balance-~, संतुलन-चक्र; cog-~, दन्त-चक्र; fly-~, गतिपालक चक्र या पहिया; Fortune's ~, भाग्य-चक्र; potter's ~, चाक; spinning-~, चरखा; steering-~, चालन-चक्का; tread-~, पाँव-चक्की*; ~ map, चक्र-मानचित्र; ~ ore, चक्र-अयस्क; ~ organ, चक्रांग; 2. (*motion*) चक्रगति*, घुमाव (*circular*); कलाबाज़ी* (*cart-wheel*); 3. (*instrument of torture*) शिकंजा; 4. (*controlling power*) बागडोर*; नियंत्रण; 5. (*refrain, chorus*) टेक*, स्थायी; break

a fly upon a ~, मक्खी* को तोप* से उड़ाना; go on ~s, ठीक तरह* से या सुचारु रूप से चलना; turn of the ~, भाग्य-परिवर्तन; ~s within ~s, गोरख-धन्धा; —*v.*, 1. (*of troops etc.*) घूमना (*v.i.*); घुमाना (*v.t.*); 2. (*change direction*) मुड़ना ((*v.i.*); मोड़ना (*v.t.*); 3. (*a vehicle etc.*) आगे बढ़ना, चलना (*v.i.*); आगे बढ़ाना, ठेलना (*v.t.*); साइकिल* चलाना; 4. (*of birds etc.*) चक्कर काटना। > वील

**wheel/barrow,** एकपहिया ठेला; ~**chair,** पहियादार कुरसी*; ~**ed,** पहियादार; ~**wright,** छकड़ा बनानेवाला, बढ़ई।

**wheeze,** *v.*, घरघर* करते हुए या घरघराहट* के साथ साँस* लेना; —*n.*, 1. घरघराहट*, घरघर*; 2. (*trick, dodge*) चाल*, पैंतरेबाज़ी*, दाँव; 3. (*scheme*) योजना*। > वीज़

**wheezy,** 1. घरघरानेवाला; 2. (*short of breath*) हँफैल; हाँफता। > वीज़्-इ

**whelk,** 1. (*shell-fish*) खाद्य शंखमीन; 2. (*pimple*) फुंसी*, पिटिका*। > वे'ल्क

**whelm,** 1. (*submerge*) डुबो देना; निमग्न कर देना; 2. (*overwhelm*) अभिभूत क०। > वे'ल्म

**whelp,** *n.*, 1. (*puppy*) पिल्ला, सग-बच्चा; 2. (*cub*) शेर (*lion*) या बाघ (*tiger*) का बच्चा; डाँबरू (*tiger cub*); सिंहशाव (*lion cub*); 3. (*youth*) छोकरा; —*v.*, 1. ब्याना, बच्चा देना; 2. (*originate*) पैदा क०। > वे'ल्प

**when,** *n.*, समय (*time*); अवसर (*occasion*); तिथि* (*date*); —*pron.*, कब; तब; till ~, कब तक, किस समय तक; from ~, कब से, किस समय से; since ~, तब से; जिस समय से; उस समय से; *adv.*, **A.** *Interrogative*: कब, कितने बजे, किस समय, किस अवसर पर; कब तक; **B.** *Relative*: जब; जब-जब (*whenever*); ज्योंही (*as soon as*); हालाँकि, यद्यपि (*although*); जब कि (*considering that*)। > वे'न

**whence,** *adv.*, कहाँ से; जहाँ से; जिधर; *pron.*, कहाँ से; जहाँ से; —*n.*, उद्गम; ~ comes it that, क्यों; ~**soever,** जहाँ कहीं से, जिस किसी जगह* से, जहाँ से भी। > वे'न्स

**whenever,** जब-जब, जिस-जिस समय। > वे'ने'व़्-अॅ

**whensoever,** जब भी, जिस समय भी। > वे'न्सोए'व़्-अॅ

**where,** *n.*, स्थान, जगह*; घटनास्थल; —*pron.*, कहाँ; जहाँ; —*adv.*, **A.** *Interrogative*: कहाँ; कहाँ पर, किस स्थान पर, किस जगह*, किधर (*in what direction*); **B.** *Relative*: जहाँ। > वे'अॅ

**whereabouts,** *adv.*, कहाँ ? *n.*, पता-ठिकाना। > वे'अॅरबाउट्स

**whereas,** 1. क्योंकि, चूँकि; 2. (*contrast*) जब कि। > वे'अॅर-ऐस

**whereat,** जिसपर। > व'अॅर्-ऐट

**whereby,** जिससे; कैसे, किस तरह*, किस प्रकार। > वे'अॅरबाइ

**wherefore,** *adv.*, क्यों, किस कारण, किस-लिए; जिस कारण से; —*n.*, कारण। > वे'अॅफ़ॉः

**where/in,** किस (बात*) में, किस दृष्टि* से; जिसमें; ~**of,** जिसका; ~**on,** किसपर; जिसपर; ~**soever,** जहाँ कहीं; जहाँ-जहाँ; ~**to,** क्यों, किसलिए; कहाँ; जिसपर; ~**under,** जिसके नीचे; ~**unto,** कहाँ; ~**upon,** किसपर; जिसपर; तत्पश्चात्, तदनन्तर। > वे'अॅर्/इन, ~ऑफ़, ~ऑन; वे'अॅसोए'व़्-अॅ; वे'अॅटू; वे'अॅर्/अॅन्डॅ, ~अॅन्टू, ~अॅपॉन

**wherever,** 1. जहाँ कहीं; 2. (*anywhere*) कहीं भी; 3. कहाँ। > वे'अॅर्-ए'व़्-अॅ

**wherewith,** किससे; जिससे। > वे'अॅ-विथ

**wherewithal,** *adv.*, किससे; जिससे; *n.*, साधन; सम्पत्ति*। > वे'अॅ-विदॉःल

**wherry,** नौका*, किश्ती*; पनसुइया*। > वे'रि

**whet,** *v.*, 1. तेज़ क०, पैनाना, टेना, पर सान देना; 2. (*stimulate*) बढ़ाना, तीव्र क०; उत्तेजित क०; —*n.*, 1. सान-धराई*; 2. (*of liquor*) घूंट। > वे'ट

**whether,** I doubt ~, मुझे संदेह है कि; ~ we live or die, हम चाहे मर जाएँ या

जीते रहें; ~ he is here or not, वह यहाँ है कि नहीं, वह यहाँ है या नहीं; ~ or no, बहरहाल। > वे'अंद्-अॅ

**whetstone,** सान (*large, also turning on an axis*); सिल्ली* (*barber's* ~); गुलेटन (*small and round*)। > वे'ट्स्टोन

**whew,** 1. (*surprise*) अहो!, ओहो!, अरे!; 2. (*disgust*) छि!, वाह!; 3. (*relief*) ओहो, वाह! > ह्यू = ह्वू

**whey,** तोड़, दही का पानी; **~-faced,** पीला। > वे

**which,** *adj.*, कौन, कौन-सा; *pron.*, जो; कौन; **~ever, ~soever,** जो कोई, चाहे जो। > विच; विच्‌ए'व्‌-अॅ; विच्‌सोए'व्‌-अॅ

**whiff,** *n.* 1. (*of breath*) फूँक*; साँस*; 2. (*of air, of wind*) झोंका; 3. (*of odour*) गमक*, गंध*; हलकी बदबू*; 4. (*cigar*) छोटा चुरुट; 5. (*inhalation of tobacco*) कश; —*v.*, फूँकना; कश लगा लेना; हलकी बदबू* क०। > विफ़

**whiffle,** *v.*, 1. (*of wind*) सनसनाना, मन्द-मन्द बहना; बदल जाना; बदलता रहना; 2. (*of ship; drift*) बह जाना; 3. (*of flame; flicker*) टिमटिमाना; 4. (*flutter*) हिलना-डुलना; 5. (*of thoughts, wander*) भटकना, अस्थिर होना; 6. (*v.t.; scatter*) छितरा देना; उड़ा देना; 7. (*vacillate*) हीला-हवाला क०, आगा-पीछा क०; —*n.*, झोंका। > विफ़ॅल

**while,** *n.*, समय, देर*, अरसा; in a little ~, जल्दी, कुछ ही देर* में; once in a ~, कभी-कभार, कभी-कभी; a long ~ ago, बहुत पहले; worth one's ~, लाभकर, लाभदायक; —*v.*, बिताना, काटना, गुज़ारना; —*conjunction*, 1. जब तक; जब; 2. (*whereas*) जब कि; 3. (*although*) यद्यपि, हालाँकि। > वाइल

**whilom,** पहले। > वाइलॅम

**whilst,** जब तक; जब। > वाइल्स्ट

**whim,** तरंग*, लहर*, मौज*, सनक*, झक*। > विम

**whimper,** *v.*, पिनपिनाना, ठिनकना, ठुनकना, बिसूरना; —*n.*, पिनपिनाहट*। > विम्पॅ

**whimsical,** 1. (*capricious*) मनमौजी, मौजी, तरंगी; 2. (*eccentric*) झक्की, सनकी; 3. (*fantastic, freakish*) अनोखा, अनूठा, निराला; ऊटपटांग, बेतुका। > विम्-ज़िकॅल

**whimsy,** सनक*, झक*, अनोखी चीज़*। > विम्-ज़ि

**whin,** भटकटैया*, कँटेरी*। > विन

**whine,** *v.*, 1. रिरियाना, चीखना; चिल्लाना; रोना-चिल्लाना; 2. (*complain peevishly*) झीखना, झीकना; —*n.*, चिल्लपों*, चीख*, चीक*, चिल्लाहट*; झींख*, झीखना। > वाइन

**whinger,** खंजर। > विन्ग्-अॅ

**whinny,** *v.*, हिनहिनाना, हींसना, हिनकना, हिंकरना; —*n.*, हिनहिनाहट*, हिनक*। > विन्-इ

**whinstone,** ह्विन-शैल। > विन्स्टोन

**whip,** *n.*, चाबुक, कोड़ा, हंटर, साँटा, कशा*; 2. (*blow*) कशाघात; 3. (*coachman*) कोचवान; 4. (*of political party*) सचेतक, चेतक, ह्विप; 5. (*pulley*) घिरनी*; 6. (*confection*) मिठाई*; have the ~ hand, नियंत्रण हाथ में होना, मालिक होना; —*v.*, 1. चाबुक मारना; कोड़े लगाना; 2. (*beat into a froth*) फेंटना; 3. (*bind over with twine*) पर सुतली* लपेटकर बाँधना; 4. (*sew over*) तुरपना; 5. (*vanquish*) परास्त क०, मात कर देना; 6. (*move quickly*) झपटना, लपकना; ~ **off,** छीन लेना, झपट लेना; पी डालना; ~ **on,** चाबुक मार कर उत्तेजित क०, भड़काना; ~ **out,** झटके से खींचना या निकालना; लपक कर भाग जाना या बाहर जाना; कह डालना, बघारना; ~ **round,** झपटकर या तेज़ी* से घूम जाना; ~ **up,** प्रेरित क०, प्रेरणा* देना; उत्तेजित क०, भड़काना; एकत्र क०, जमा क०; छीनना; फेंटना; जल्दी* से तैयार क०। > विप

**whipcord,** कसकर बटा हुआ डोरा। > विप्कॉःड

**whipper-snapper,** 1. छोकरा, ढीठ बच्चा; 2. (*insignificant officious person*) छुटभैया। > विपॅस्नैपॅ

**whippet,** 1. छरहरा कुत्ता; 2. (*tank*) छोटा तेज़ टैंक। > विप्-इट

**whipping,** 1. कोड़ों की मार*; 2. करारी हार*; 3. (*oversewing*) तुरपन*; **~-boy,**

बलि का बकरा; **~-post**, टिकठी*; **~-top**, लट्टू। > **विप्-इन्ग**

**whippy**, 1. (*slender*) छरहरा; 2. (*flexible*) लचीला; 3. (*nimble*) फुरतीला। > **विप्-इ**

**whip-round**, चन्दे की अपील*। > विप्राउन्ड

**whip-saw**, चौखटा-आरा। > **विप्सॉ:**

**whipster**, छोटा बच्चा; छोकरा। > **विप्स्टॅ**

**whirl**, 1. (*spin round*) तेज़ी* से घूमना (*v.i.*) या घुमाना (*v.t.*), वेग से चक्कर खाना (*v.i.*) या खिलाना (*v.t.*); 2. तेज़ी* से चलना या चला जाना; 3. (*throw*) चलाना, छोड़ना; 4. (*be giddy*) को चक्कर आना; 5. (*be confused*) घबरा जाना; —*n.*, 1. घुमाव, घूर्णन; 2. (*swift movement*) झपट*, लपक*; 3. (*hurry*) हड़बड़ी*; 4. (*bewilderment*) घबराहट*; सम्भ्रम; चक्कर। > वॅं:ल

**whirligig**, 1. लट्टू; 2. (*merry-go-round*) चक्रदोला; 3. (*beetle*) जलभौंरा; 4. (*revolving motion*) चक्कर; ~ of time, भाग्य-चक्र, काल-चक्र, समय का फेर। > **वॅं:ल्-इगिग**

**whirlpool**, भँवर, जलावर्त। > **वॅं:ल्पूल**

**whirlwind**, वातावर्त, बवण्डर, चक्रवात, बगला। > **वॅं:ल्-विन्ड**

**whirr**, *v.*, 1. (*of reel etc.*) खरखराना, खर्राना; 2. (*of wings etc.*) फरफराना; 3. (*buzz*) भनभनाना; —*n.*, खरखराहट*; फरफर; भनभनाहट*। > **वॅं:**

**whisht**, चुप ! > विश्ट

**whisk**, *n.*, 1. (*to flap flies, etc., away*) चँवर, चामर; झाड़; 2. (*brush*) कूँचा; 3. (*utensil*) फेंटनी*, रई*; 4. (*movement*) झटका; —*v.*, 1. (*remove swiftly and lightly*) फुरती* से उठा ले जाना; 2. (*flap away*) झाड़ना; उड़ा देना (*flies*); 3. (*brandish lightly, swing*) झाड़ना, घुमाना; 4. (*convey quickly*) जल्दी या झट से ले जाना; 5. (*move briskly*) तेज़ी* से चला जाना, भाग जाना या छिप जाना; 6. (*eggs*) फेंटना। > विस्क

**whisker**, 1. (*of animals*) मूँछ*; 2. (*also pl.*) मूँछ* (*moustache*); गलमुच्छा (*side-whiskers*); दाढ़ी* (*beard*); **~ed**, मुच्छल। > **विस्कॅ; विस्कॅज़**

**whiskey, whisky**, ह्विस्की*। > **विस्-कि**

**whisper**, 1. (*sound*) फुसफुस*, फुसफुसाहट*; मरमराहट* (*murmuring*); सरसराहट* (*rustling*); 2. (*conversation; also fig.*) कानाफूसी*, खुसुरफुसुर*, कानाबाती*, सरगोशी*; —*v.*, फुसफुसाना; मरमराना; सरसराना; कानाफूसी* क०; **~er**, कनफुसका। > **विस्पॅ; ~रॅ**

**whispering**, फुसफुसाहट*; कानाफूसी*, सरगोशी*; **~-gallery**, मरमरश्रावी गैलरी*; **~ly**, खुसुरफुसुर। > **विस्पॅरिन्ग**

**whist**, *int.*, चुप; *n.*, ह्विस्ट। > **विस्ट**

**whistle**, *v.*, 1. (*of person, steam-engine, etc.*) सीटी* बजाना; सीटी* देना; 2. (*of birds*) बोलना, चहचहाना, 3. (*of bullets, wind, etc.*) सनसनाना; **~ up**, सीटी* देकर बुलाना; बुला भेजना; let one go ~, की उपेक्षा* क०; ~ for, बेकार चाहना; —*n.*, 1. (*instrument; sound*); सीटी*; 2. (*throat*) गला; **~r**, सीटीबाज़; **~-stop**, छोटा स्टेशन। > **विसॅल**

**whit**, लवलेश, अल्पमात्रा*, रत्ती* भर; not a ~, no ~, बिलकुल नहीं; every ~, हर भाँति*। > विट

**Whit Sunday**, पेन्तेकोस्त, पंचाशती*। > **विट सॅन्-डि**

**white**, *n.*, 1. (*colour*) सफ़ेद रंग; 2. (*person*) गोरा; 3. सफ़ेद कपड़ा; 4. (*of egg, eye*) सफ़ेदी*; 5. (*pl., leucorrhoea*) श्वेत प्रदर; —*adj.*, 1. सफ़ेद, श्वेत, चिट्टा, शुभ्र; 2. (*of paper; blank*) कोरा; 3. (*pale*) पीला, विवर्ण; 4. (*transparent*) पारदर्शक; 5. (*having ~ skin*) गोरा; 6. (*honest*) ईमानदार, सच्चा; 7. (*pure*) शुद्ध, पवित्र; निष्कलंक, निर्दोष; 8. (*harmless*) अहानिकर; अनपकारी; bleed ~, ग़रीब कर देना; show the ~ feather, डर जाना; ~ alloy, (सस्ती) नकली चाँदी*; ~ ant, दीमक*; ~ bear, सफ़ेद भालू; ~ coal, जल-शक्ति*; ~ corpuscule, श्वेताणु; ~ elephant, सफ़ेद हाथी; W~ Friar, दोमिनिकी;

~ hands, निर्दोषता*; ~ heat, 1. श्वेत ताप; 2. (*intense passion*) तीव्र आवेग, तीव्र उत्तेजना*; ~ horses, झागदार लहरें*; ~ lead, सफ़ेदा; ~ lie, निर्दोष झूठ; ~ light, रंगहीन प्रकाश; ~ man, 1. गोरा; 2. (*fig.*) सच्चा, ईमानदार आदमी; ~ night, विनिद्र रात्रि*; ~ paper, श्वेत पत्र; ~ vitriol, ज़िन्क सल्फ़ेट; ~ slave, बहकाई हुई युवती*; ~ war, रक्तपातहीन युद्ध। > वाइट

**white/-caps,** झागदार लहरें*; **~-collar,** सफ़ेदपोश; **~-handed,** निर्दोष, निरपराध; **~-haired,** पलित-केशी, श्वेतकेशी; **~-hot,** श्वेत-तप्त; **~-livered,** डरपोक, कायर।

**whiten,** 1. सफ़ेद क० या हो जाना; 2. *see* WHITEWASH (*also fig.*); 3. (*bleach*) विरंजित क०। > वाइटॅन

**whiteness,** सफ़ेदी*, श्वेतता*; गौरता*, गोरापन। > वाइट्-निस

**whitesmith,** कलईगर। > वाइट्-स्मिथ

**whitewash,** *n.*, 1. पुताई*, सफ़ेदी*, कलई*; 2. (*fig.*) कलई*; —*v.*, 1. पुताई* क०; 2. (*fig.*) पर लीपा-पोती* क०; छिपाना, कम क०; सफ़ाई* देना; निर्दोष ठहराना। > वाइट्वॉश

**whither,** *adv.*, कहाँ, किधर; जहाँ, जिधर; जहाँ कहीं; —*n.*, गन्तव्य स्थान; **~soever,** जहाँ कहीं; **~ward,** जिधर; किधर। > विद्-अॅ; विदॅसोएʼव्-अॅ; विदॅवॅड

**whiting,** खड़िया मिट्टी*। > वाइट्-इन्ग

**whitish,** सफ़ेद-सा। > वाइट्-इश

**whitlow,** गलका। > विट्लो

**whittle,** 1. छीलना; काटना; 2. (*reduce gradually*) कम कर देना; धीरे-धीरे घटाना। > विटॅल

**whity,** सफ़ेद-सा। > वाइट्-इ

**whizz,** *v.*, सनसनाना; *n.*, सनसनाहट*। > विज़

**who,** कौन; जो; Who's Who, जीवनी-वार्षिकी*। > हू

**whoa,** रुको ! > वो

**whodu(n)nit,** जासूसी उपन्यास। > हूडॅनिट

**whoever,** जो कोई, जो भी। > हू-एʼव्-अॅ

**whole,** *n.*, 1. (*totality*) समष्टि*; 2. (*total amount*) कुल योग, कुल जोड़, सर्वयोग; 3. (*all there is of something*) the ~ of (morality ...), सम्पूर्ण (नैतिकता* ...); 4. (*entirety*) साकल्य, सम्पूर्णता*, समग्रता*; 5. (*thing complete in itself*) सम्पूर्ण इकाई*; on the ~, कुल मिलाकर, सब मिलाकर; —*adj.*, 1. (*entire*) सम्पूर्ण, समस्त, समग्र, पूर्ण, सारा, पूरा; 2. (*unbroken*) पूरा, समूचा, अखण्ड; 3. (*intact*) अविकल, अक्षुण्ण, अखण्ड; 4. (*healthy*) तन्दुरुस्त, भला-चंगा; ~ number, पूर्णांक। > होल

**whole/-coloured,** एकरंग, एकरंगा; **~-hearted,** सच्चा; हार्दिक; एकनिष्ठ, अनन्य; **~-heartedly,** पूरे मन से, जी से, जी-जान* से; **~-hoofed,** सुमदार; **~-hogger,** उत्साही समर्थक; अन्धभक्त; अतिवादी; **~-length,** पूरा-पूरा, आपादमस्तक।

**wholeness,** सम्पूर्णता*; अखण्डता*। > होल्-निस

**whole/sale,** *n.*, थोक; *adj.*, 1. थोक का; 2. (*indiscriminate*) अन्धाधुन्ध; 3. (*unlimited*) अपरिमित; —*adv.*, थोक भाव से; अन्धाधुन्ध; बड़े पैमाने पर; **~saler,** थोकदार। > होल्सेल; होल्सेलॅ

**wholesome,** 1. (*of food*) पुष्टिकर, पौष्टिक; 2. (*in good condition*) दुरुस्त; 3. (*beneficial*) हितकर, हितकारी; 4. (*salubrious*) स्वास्थ्यकर, स्वास्थ्यवर्धक, पथ्य। > होल्सॅम

**whole-time,** पूर्णकालिक। > होल्टाइम

**wholly,** पूर्णतया, पूर्ण रूप से; बिलकुल, निपट, सर्वथा, सरासर। > होल्-लि

**whoop,** *v.*, 1. हुकारना, चिल्लाना; 2. (*cough*) खों-खों क०, खाँकना, खाँय-खाँय* क०; —*n.*, हुंकार। > हूप

**whoopee,** अहा; make ~, रँगरलियाँ* मनाना। > वूपी

**whooper,** राजहंस। > हूप्-अॅ

**whooping-cough,** कुकुरखाँसी*, कुकास, ढाँसी*। > हूप्-इन्ग्-कॉफ़

**whop,** 1. (*thrash*) ख़ूब पीटना, ख़ूब मारना; 2. (*defeat*) हरा देना, मात कर देना,

पराजित क०; ~per, 1. (*something huge*) बहुत बड़ी (चीज़*); 2. (*~ping lie*) झूठ की पोट*; ~ping, बहुत बड़ा। > वॉप; वॉप्/अँ, ~इन्ग

**whore**, *n*., रण्डी*, वेश्या*; *v*., रण्डीबाज़ी* क०, व्यभिचार क०; ~dom, वेश्यावृत्ति*; ~monger, रण्डीबाज़। > हॉः

**whoring**, 1. (*prostitution*) वेश्यावृत्ति*; 2. (*keeping company with whores*) रण्डीबाज़ी*, वेश्यागमन। > हॉःर्-इन्ग

**whorish**, लुच्चा, लम्पट। > हॉःर्-इश

**whorl**, चक्कर; ~ed, चक्करदार। > वॅःल

**whosoever**, जो कोई, जो भी। > हू-सो-एॅव्-अँ

**why**, *adv*., क्यों, किस कारण (से), किस लिए, काहे को, किस आधार पर; जिस कारण से, जिन कारणों से; जिस लिए; —*n*., कारण, वजह*; —*interj*., क्यों! > वाइ

**wick**, बत्ती*, बाती*, वर्तिका*, वर्ती*, पलीता। > विक

**wicked**, 1. (*sinful*) दुष्ट, पापी, बुरा; दुश्चरित्र, चरित्रहीन, भ्रष्ट; 2. (*unjust*) अन्यायपूर्ण, अन्याय; अनैतिक; 3. (*spiteful*) द्वेषपूर्ण; निर्दय; 4. (*ill-tempered*) बदमिज़ाज; 5. (*of animal*) दुर्दम्य (*uncontrollable*); कटखना (*likely to bite*); 6. (*mischievous*) नटखट, शरारती; ~ness, दुष्टता*; बुराई*; अन्याय; द्वेषपूर्णता*; नटखटपन, शरारत*। > विक्-इड

**wicker**, लचीली टहनी*, तीली*, खपची*; ~ basket, टोकरा, टोकरी*। > विक्-अँ

**wicket**, 1. (*cricket*) विकेट; 2. (*half door*) आधा दरवाज़ा; 3. (*small gate*) छोटा फाटक; छोटा दरवाज़ा, दरीचा; 4. (*turnstile*) विकेट-डोर, चक्रद्वार; 5. (*aperture in wall or door*) खिड़की*। > विक्-इट

**wide**, 1. (*broad*) चौड़ा; प्रशस्त (*of a road*); 2. (*extensive*) विस्तृत, विस्तीर्ण, सुविस्तृत; व्यापक (*far-reaching*); 3. (*spacious*) लम्बा-चौड़ा, विशाल; 4. (*large*) बड़ा, बृहत्; 5. (*of clothes; not tight*) ढीला; 6. (*liberal*) उदार; 7. (*general*) सामान्य; 8. (*unprejudiced*) निष्पक्ष; 9. (*cunning, crafty*) धूर्त, चालाक; 10. (*amoral*) निर्नैतिक; 11. (*~ open*) पूरा-पूरा खुला; ~ fame, सुप्रसिद्धि*, सुविख्याति*; ~ margin, पर्याप्त गुंजाइश*; —*adv*., दूर तक; पूरा-पूरा, पूरी तरह* से, पूर्ण रूप से; दूर-दूर; ~ awake, सचेत, चौकन्ना, चौकस, होशियार; सतर्क; ~ of the mark, लक्ष्य से दूर, दूर-दूर; बिलकुल ग़लत, असंगत; to the ~, पूर्णतया, निहायत, निपट, सर्वथा। > वाइड

**widely**, दूर तक; व्यापक रूप से; दूरी* पर; भरपूर, पर्याप्त मात्रा* में; ~ known, सुप्रसिद्ध; ~ spaced, दीर्घान्तराली। > वाइड्-लि

**widen**, चौड़ाना, चौड़ा क०, बढ़ाना, फैलाना; चौड़ा हो जाना, बढ़ना, फैलना। > वाइडॅन

**widespread**, व्यापक, दूर तक फैला हुआ। > वाइड्स्प्रे'ड

**widgeon**, पतेरा। > विजॅन

**widow**, *n*., विधवा*, बेवा*, राँड*; —*v*., 1. विधवा* बना देना; विधुर बना देना; 2. (*deprive of*) से वंचित क०; ~er, विधुर, रँडुवा; ~hood, वैधव्य, बेवापन, रँडापा, विधवापन। विडो; विडो-अँ; विडोहुड

**width**, 1. चौड़ाई*; विस्तृति*, विस्तार; 2. (*of views etc.*) उदारता*। > विड्थ

**wield**, 1. (*handle*) चलाना; सँभालना, रखना; 2. (*use*) काम में लाना; 3. (*control*) नियंत्रित क०; ~ the sceptre, शासन क०। > वील्ड

**wife**, पत्नी*, भार्या*, सहधर्मिणी*, स्त्री* (*also woman*), जोरू*, गृहिणी*; take to ~, से विवाह क०; old wives' tale, अन्धविश्वास; ~hood, पत्नीत्व; ~ly, पत्नीसुलभ; ~-ridden, स्त्रैण, जोरू* का गुलाम। > वाइफ़

**wig**, बालों की टोपी*। > विग

**wigging**, फटकार*, झिड़की*, डाँट*। > विग्-इन्ग

**wiggle**, हिलना-डुलना; हिलाना-डुलाना। > विगॅल

**wight**, व्यक्ति, प्राणी। > वाइट

**wigwam**, (अमरीकी आदिवासियों की) झोपड़ी*। > विग्वैम

**wild**, *n*., ऊसर (*desert*); उजाड़ (*desolate land*); बंजर भूमि* (*waste land*); बीहड़

(*rugged country*); —*adv*. अन्धाधुन्ध; बेतहाशा; —*adj*., 1. (*not domesticated*) जंगली, वहशी, वन्य, बनैला; 2. (*of animals, easily shying*) भड़कैल; 3. (*of plants, not cultivated*) जंगली, बन-, वन्य; 4. (*of land*) उजाड़, बंजर, बीहड़; 5. (*of people, tribes, etc.*) वन्य, वहशी, जंगली (*savage*); हिंस्र (*fierce*); जंगली, असभ्य (*uncivilized*); 6. (*undisciplined*) बेलगाम, निरंकुश, उच्छृंखल, अनियंत्रित, उद्दण्ड, उद्दाम; run ~, ख़ूब फैल जाना; बेलगाम बनना; निरंकुश बनना; 7. (*dissipated*) दुराचारी, भ्रष्ट, चरित्रहीन; 8. (*disordered*) अस्तव्यस्त; 9. (*boisterous*) ऊधमी; 10. (*of weather*) तूफ़ानी; 11. (*violent*) प्रचण्ड, भीषण, तेज़, तीव्र; 12. (*intensely excited*) अत्युत्तेजित, व्यग्र, अत्युत्सुक; ~ about, का परम शौक़ीन; का अन्धभक्त (*a person*); 13. (*demented*) विक्षिप्त, दीवाना, सनकी, पागल; 14. (*angry*) आग-बबूला, क्रोधोन्मत्त; 15. (*erratic*) अन्धाधुन्ध (*also of a shot*); अटकल-पच्चू, ऊटपटांग; अलक्ष्यबद्ध, भ्रष्ट-लक्ष्य (*of a shot*); 16. (*rash, ill-considered*) अविवेचित; 17. (*visionary*) ख़याली, अव्यावहारिक (*unpractical*); ~ almond, जंगली बादाम; ~ beast, बनचर, ~ ass, गोरख़र; ~ buffalo, अरना; ~ basil, बन-तुलसी*; बर्बरी*; ~ plum, भड़बेर; ~ rose, कठगुलाब। > वाइल्ड

**wildcat**, *n*., बनबिलाव; *adj*., 1. (*unsound*) जोखिमी; 2. (*of strike*) अनधिकृत। > वाइल्ड्कैट

**wilderness**, उजाड़; ऊसर (*desert*); बंजर भूमि* (*waste land*); बीहड़ (*rugged country*); voice in the ~, अरण्यरोदन; in the ~, 1. अपदस्थ; 2. (*in exile*) निर्वासित; a ~ of, असंख्य। > विल्डॅनिस

**wildfire**, 1. (*destructive fire*) अग्निकाण्ड, अवदाह; दावानल (*of the forest*); 2. (*summer lightning*) चद्दरी बिजली*; 3. (*will-o'-the-wisp*) छलावा; 4. (*highly inflammable substance*) अतिज्वलनशील पदार्थ; like ~, बड़ी तेज़ी* से। > वाइल्ड्-फ़ाइ-अॅ

**wild-goose chase**, निरर्थक परिश्रम, व्यर्थ का उद्योग। > वाइल्ड्गूस

**wildly**, अन्धाधुन्ध; बेतहाशा। > वाइल्ड्-लि

**wile**, *n*., 1. (*ruse*) चाल*, छल-कपट, छल-बल, चालाकी*, दाँव-पेच, युक्ति*; 2. (*pl. cajolery*) फुसलाहट*; —*v*., फुसलाना, लुभाना; बहकाना; ~ away the time, सुखपूर्वक समय बिताना। > वाइल

**wilful**, 1. (*obstinate*) ज़िद्दी, हठीला, हठधर्मी, दुराग्रही; 2. (*premeditated*) जान-बूझकर किया हुआ, ज्ञानकृत; पूर्वविमर्शित; ~**ly**, जानबूझकर; ~**ness**, ज़िद*, हठ, दुराग्रह; अभिप्राय। > विल्फ़ुल

**wiliness**, धूर्तता*, चालाकी*। > वाइल्-इ-निस

**will**, *v*., **A.** (*auxiliary*) भविष्य-सूचक; आग्रह (*insistence*), संकल्प (*determination*), अभिप्राय (*intention*) या आदत* (*habit*) सूचित कर सकता है; **B.** 1. चाहना; पसन्द क०; 2. इच्छा* होना; संकल्प होना; 3. (*bequeath by will*) वसीयत* क०; वसीयत* में देना; 4. (*ordain, decree*) आदेश देना; निर्णय क०; 5. (*influence*) प्रभावित क०; 6. (*intend*) इरादा होना; —*n*., 1. (*power of willing*) इच्छा-शक्ति*, संकल्पशक्ति*; 2. (*volition*) संकल्प-व्यापार; 3. (*moral fibre*) चरित्रबल, संकल्प, दृढ़ता*; 4. (*wish*) इच्छा*, चाह*, मनोरथ; 5. (*desire*) अभिलाषा*, कामना*, आकांक्षा*, 6. (*intention*) इरादा, अभिप्राय; 7. (*determination*) संकल्प; 8. (*preference, choice*) पसन्द*; 9. (*disposition*) good ~, सद्भाव; ill ~, दुर्भाव; 10. (*arbitrary discretion*) मरज़ी*; at ~, इच्छानुसार; जब जी चाहे; 11. (*testament*) वसीयतनामा, दित्सापत्र; of my own free ~, स्वेच्छया; where there's a ~, there's a way, जहाँ चाह* तहाँ राह*; with a ~, जी-जान* से। > विल

**willies**, घबराहट*, छटपटी*; get the ~, बहुत अधिक घबरा जाना। > विल्-इज़

**willing**, 1. (*eager*) तत्पर; इच्छुक, उत्सुक; तैयार (*ready*); 2. (*co-operative*) सहयोगशील; 3. (*voluntary; of co-operation*)

स्वैच्छिक, तत्पर, सहर्ष प्रस्तुत; ~ly, ख़ुशी* से, स्वेच्छा* से, स्वेच्छया, सहर्ष; ~ness, उत्सुकता*, तत्परता*; सहयोगशीलता*। > विल्-इन्ग

**will-o'-the-wisp,** 1. छलावा; 2. (*something unreliable*) बालू की भीत*; 3. (*elusive*) पकड़* में न आनेवाला व्यक्ति (*someone*) या चीज़* (*thing*)। > विलॅदॅविस्प

**willow,** *n.*, 1. (*tree*) भिसा; weeping ~, बेदमजनूं; 2. (*cricket-bat*) बल्ला; —*v.*, धुनना; ~y, छरहरा। > विलो

**will-power,** संकल्प-शक्ति*; आत्मसंयम। > विल्-पाउ-अॅ

**willy-nilly,** ख़्वाहमख़्वाह, ज़बरदस्ती। > विलिनिल्-इ

**wilt,** 1. (*of plants*) मुरझाना, मुरझा जाना, कुम्हलाना, सूख जाना; मुरझा देना; 2. (*fig.*) मुरझाना, कुम्हलाना, शिथिल या निस्तेज पड़ जाना, घुलना। > विल्ट

**wily,** धूर्त, चालाक। > वाइल्-इ

**wimble,** बरमा। > विम्बॅल

**wimple,** *n.*, शिरोवस्त्र; *v.*, 1. (*cover*) ढक लेना; 2. (*lay in folds*) चुनना; 3. (*ripple*) लहराना। > विम्पॅल

**win,** *n.*, जीत*, विजय*; —*v.*, 1. (*obtain in a contest*) जीतना, जीत लेना; 2. (*obtain*) प्राप्त क०, पाना, हासिल क०; 3. तक पहुँचना; 4. (*be victorious*) विजय* पाना, विजयी होना, जीत जाना; 5. (*be successful*) सफल होना, सफलता* प्राप्त क०; 6. (~ *over*; *persuade*) मना लेना, समझाना, राज़ी कर लेना; क़ायल क०; मित्र बना लेना; 7. (*attract*) आकर्षित क०, प्रभाव डालना; मोह लेना, मोहित क०; ~ through, ~ out, विजय* पाना, पार क०, सफल होना; ~ hands down, आसानी* से जीत जाना; ~ the day, मैदान मारना; ~ one's spurs, विशिष्टता* प्राप्त क०, ख्याति* प्राप्त क०, नाम कमाना। > विन

**wince,** *v.*, 1. सिकुड़ जाना; चौंक जाना; 2. (*recoil, shrink back*) झिझकना, हिचकना, हिचकिचाना, पीछे हटना; कतराना; —*n.*, चौंक*, कँपकँपी; झिझक*, हिचक*। > विन्स

**winch,** *n.*, विन्च; *v.*, विन्च से उठाना। > विन्च

**Winchester,** राइफ़ल*; बड़ी बोतल*। > विन्-चिस्-टॅ

**wind**[1], *n.*, 1. (*of road*) घुमाव, मोड़; 2. (*single turn*) फेर; —*v.*, 1. (*turn*) घूमना; 2. (*meander*) टेढ़े-मेढ़े चलना; घूमते-फिरते आगे बढ़ना; 3. (*insinuate oneself*) धीरे-धीरे अपने लिए स्थान बना लेना; 4. (*twine around*) लिपटना (*of plant*); कुण्डली* मारना (*of snake*); —*v.t.*, 1. (~ *around*) लपेटना; 2. (*embrace*) लिपटाना, गले लगाना; 3. (*hoist*) उठाना; 4. (~ *up, a watch*) चाबी* देना, कूकना; 5. (*wool etc.*) लपेटना, समेटना, गोली* (*ball*) या लच्छी* (*coil*) बनाना; 6. (*a ship*) फेरना; ~ up, 1. (*coil up*) लपेटना; 2. (*tighten*) कसना; 3. (*tighten up*) कड़ा क०; — oneself, तैयार हो जाना; 4. (*sum up*) समापन क०, समाहार क०, संक्षिप्त विवरण देना, सार प्रस्तुत क०; 5. (*liquidate*) परिसमाप्त क०; 6. (*a watch*) चाबी* देना, कूकना, कुंजी* देना। > वाइन्ड

**wind**[2], *n.*, 1. पवन, वात, हवा*, बयार*, वायु*, बाद, मरुत्, अनिल; समीर (*breeze*); झंझा* (*gale*); 2. (*air*) वायु*, हवा*, वात; 3. (*air-current*) वायु-प्रवाह; 4. (*breath*) साँस*, श्वास; दम (*also fig.*); 5. (*flatulence*) बादी*, बाई*; अफरा; 6. (*cardinal point*) दिग्बिन्दु; the four ~s, चतुर्दिक; 7. (*indication*) गंध*, संकेत, भनक* (*rumour*); get ~ of, को पता चलना, पता लगाना; take (get) ~, भनक* पड़ जाना, अफ़वाह* होना; 8. (*mere empty words*) आँयँ-बाँयँ, अनाप-शनाप, अल्लम-गल्लम; following ~, अनुकूल ~; head ~, प्रतिकूल ~; hot ~, लू*; like the ~, बड़ी तेज़ी* से; down the ~, हवा* के रुख़; up the ~, हवा* के खिलाफ़; in the ~, होने को; there is something in the ~, चोरी-छिपे तैयारी* हो रही है; put the ~ up someone, डरा देना, भयभीत क०; have (get) the ~ up, डर जाना; raise the ~, रुपये का प्रबन्ध क०; find out

how the ~ blows (lies), परिस्थिति* का पता लगाना; लोकमत का पता लगाना; sail close to the ~, अश्लीलता* (बेईमानी*) की सीमा* तक पहुँचना; take the ~ out of one's sail, मात कर देना; —*v.*, 1. (*sound by blowing*) बजाना; 2. (*detect presence*) की गंध* का पता चलना, की गंध* पा लेना; 3. (*make breathless*) दम फुलाना, दम चढ़ाना; 4. (*allow horse to recover breath*) साँस* लेने देना; 5 (*breathe*) दम लेना, साँस* लेना। > विन्ड

**windage,** 1. (*play, scope*) गुंजाइश*; 2. (*influence of wind on projectile*) पवनान्तर। > विन्-डिज

**windbag,** बातूनी। > विन्ड्बैग

**wind/-blown, ~-borne,** वातोढ़। > विन्ड्/ब्लोन, ~बॉ:न

**wind-bound,** पवन-बाधित। > विन्ड्बाउन्ड

**wind-break,** घेरा, बाड़ा। > विन्ड्ब्रेक

**wind-broken,** शेरदम, हँफैल। > विन्ड्ब्रोकॅन

**wind-chest,** वायु-कोष्ठ। > विन्ड्चे'स्ट

**wind-colic,** वात-शूल। > विन्ड्कॉलिक

**winded,** दम फूलना, हाँफना। > विन्-डिड

**wind-egg,** ख़ाकी अण्डा। > विन्ड्-ए'ग

**windfall,** 1. हवा* से गिरा फल; 2. (*fig.*) अप्रत्याशित लाभ; 3. (*legacy*) रिक्थ। > विन्ड्फ़ॉ:ल

**wind/-furnace,** पवन-भट्ठी*; **~-gall,** बैज़ा; **~-gauge,** पवन-मापी। > विन्ड्/फ़ॅ:निस, ~गॉ:ल, ~गेज

**windhover,** खेरमुतिया*। > विन्ड्हॉवॅ

**winding,** *adj.*, 1. घुमावदार; पेचदार; 2 (*rambling*) लम्बा-चौड़ा, असंबद्ध; —*n.*, 1. (*action*) लपेटन, कुण्डलन; घुमाव; 2. (*meandering*) विसर्पण; 3 (*crooked ways*) चालबाज़ी*, छल-कपट; 4. (*turn, bent*) घुमाव, मोड़; **~-sheet,** कफ़न; **~-up,** समापन। > वाइन्ड्-इन्ग

**wind-instrument,** सुषिर वाद्य।

**wind-jammer,** बड़ी पाल-नाव*। > विन्ड्जैमॅ

**windlass,** बेलन-चरखा। > विन्ड्लॅस

**windmill,** पवन-चक्की*। > विन्ड्-मिल

**window,** 1. खिड़की*, गवाक्ष, झरोखा, वातायन, दरीचा; 2. (*of envelope*) दरीचा; **~-dressing,** प्रदर्शन-कला*; **~ed,** खिड़कीदार। > विन्डो

**windpipe,** श्वासनली*। > विन्ड्पाइप

**wind-screen,** हवा-रोक शीशा। > विन्ड्-स्क्रीन

**wind-storm,** आँधी*। > विन्ड्-स्टॉ:म

**wind-sucker,** हवा* पीनेवाला। > विन्ड्सॅकॅ

**wind-up,** 1. समापन; 2. (*end*) समाप्ति*, अन्त। > वाइन्ड्-ॲप

**windward,** पवनाभिमुख, प्रतिवात। > विन्ड्वॅड

**windy,** 1. वातिक, वातर; तूफ़ानी (*stormy*); 2. (*causing flatulence*) वातल; 3. (*flatulent*) वातग्रस्त; 4. (*wordy, verbose*) शब्दाडम्बरपूर्ण, शब्दबहुल; निरर्थक, खोखला (*empty*); 5. (*frightened*) डरा हुआ। > विन्ड्-इ

**wine,** *n.*, 1. अंगूरी*, अंगूरी शराब*, द्राक्षिरा*, द्राक्षासव; Adam's ~, पानी; 2. (*colour*) गहरा लाल; —*v.*, अंगूरी* पीना या पिलाना; **~bibber,** मद्यप; **~press,** (अंगूर पेरने का) कोल्हू। > वाइन

**wing,** *n.*, 1. (*of insect, bird*) पंख, पक्ष, पर, डैना; 2. (*of airplane etc.*) पंख; 3. (*a player*) पार्श्वखिलाड़ी; 4 (*side, flank*) पक्ष, बाज़ू, पार्श्व; 5. (*of building*) कक्ष, खंड, भाग; 6. (*pl., of stage*) पार्श्वभाग; 7. (*of political party*) उग्र पक्ष; on the ~, उड़ता हुआ; add (lend) ~s to, वेग बढ़ाना; take under one's ~s, आश्रय देना; अपने संरक्षण में लेना; —*v.*, 1 (*fly*) उड़ना; 2. (*send flying*) चलाना; उड़ाना; 3. (*wound*) पंख (*wing*), बाहु* (*arm*) या पैर (*leg*) में गोली* मारना; 4. (*fit wings to*) पंख लगाना। > विन्ग

**wing/-case, ~-sheath,** पक्ष-शल्क; **~-covert,** पक्षावरक; **~ed,** 1. सपक्ष; 2. द्रुतगामी; 3. घायल; 4. (*lofty*) उदात्त; उच्च; **~-footed,** द्रुतगामी; **~less,** पक्षहीन;

~-span, ~-spread, पंख-विस्तार; ~-tip, पंख की नोक*।

**wink,** 1. झपकाना, पलक* मारना, आँखें* मिचकाना; 2. (*of eyes*) झपकना; मुलमुलाना (*blink*); 3. (*twinkle*) टिमटिमाना; ~ **at,** 1. आँख* मारना, आँख* मिचकाना, कनखियाना, पलक* मारना; 2. (*pretend not to see*) की ओर* से आँख* बन्द क०, अनदेखी* क०, चश्मपोशी* क०; —*n.*, कनखी*, झपक*; इशारा, संकेत (*sign*); forty ~s, झपकी*; tip the ~ to, संकेत क०। > विन्क

**winkers,** संकेत-दीप। > विन्कंज़

**winkle out,** निकालना, निकाल लेना। > विन्क्‌ल

**winner,** विजेता, विजयी। > विन्-अं

**winning,** *n.*, 1. विजय*; 2. (*pl.*) जीत* का रुपया; —*adj.*, 1. (*victorious*) विजयी, विजयमान; 2. (*attractive*) आकर्षक, रमणीय, मनोहर, दिलरुबा; 3. (*captivating*) मोहक; ~-**post,** लक्ष्य-स्तंभ। > विन्-इन्ग

**winnow,** 1. ओसाना, पछोड़ना, फटकना, बरसाना; 2. (*fig.; separate good from bad*) छाँटना; चुनना; ~**er,** 1. ओसानेवाला; 2. (~*ing-machine*) ओसाई-मशीन*। > विनो; विनो-अं

**winnowing,** ओसाई*, फटकन*; ~-**basket,** सूप, फटकनी*। > विनो-इन्ग

**winsome,** रमणीय, मनोहर, आकर्षक। > विन्सॅम

**winter,** *n.*, जाड़ा, शीतकाल, शीतऋतु*; —*adj.*, शीतकालीन; —*v.*, जाड़ा बिताना, जाड़ा काटना; जाड़े में सुरक्षित रखना; जाड़े में खिलाना; ~ sleep, शीतनिष्क्रियता*, शीतस्वाप, शीतनिद्रा*; ~-**solstice,** दक्षिण अयनान्त, मकर-संक्रान्ति*। > विन्टॅ

**wintry,** 1. (*cold*) ठण्ढा, शीत; 2. (*cheerless*) निरानन्द; 3. (*lacking warmth, vivacity*) भावशून्य, शुष्क। > विन्-ट्रि

**wipe,** *n.*, पोंछन*; प्रहार; *v.*, 1. पोंछना; 2. (~ *away*, ~ *off*, ~ *up*) पोंछ डालना; 3. (*obliterate, cancel*, ~ *away*, ~ *out*) मिटाना; 4. (*strike*) प्रहार क०, मारना; ~ the floor with, 1. (*in argument*) निरुत्तर कर देना; 2. (*defeat*) मात कर देना; 3. (*rebuke*) फटकारना; ~ **out,** मिटा देना, सत्यानाश क०। > वाइप

**wire,** *n.*, तार (*also telegraphic message*); live ~, गरम (या विद्युन्मय) तार; pull the ~s, गुप्त रूप से नियंत्रित क०; —*v.*, 1. (*provide with* ~) तार लगाना; तार लपेटना; 2 (*fasten with* ~) तार से बाँधना या कसना; 3. (*string on* ~) तार में पिरोना; 4. (*equip with electr.* ~*s*) बिजली* के तार लगाना; 5. (*telegraph*) तार देना। > वाइअं

**wire/-cloth,** ~-**gauze,** ~-**netting,** तार-जाली*; ~-**cutter,** तारकट; ~**draw,** 1 तार खींचना या बनाना; 2. (*fig.*) बाल की खाल* खींचना या निकालना; ~**drawer,** तारकश; ~**drawing,** तारकशी; ~**drawn,** अतिसूक्ष्म; ~-**gauge,** तारमापी; ~-**haired,** छोटे कड़े बालोंवाला।

**wireless,** *adj.*, बेतार; *n.*, बेतार, रेडियो; —*v.*, रेडियो द्वारा भेजना या प्रसारित क०; बेतार का तार भेजना। > वाइअंलिस

**wirepuller,** सूत्रधार; कुचक्री। > वाइअंपुलॅ

**wire-tapping,** तार में जोड़ लगा कर सुनना।

**wire-worm,** तन्तुकृमि। > वाइअंवं:म

**wiring,** बिजली* के तार। > वाइअंर्-इन्ग

**wiry,** 1. तार का; तार-जैसा; 2. (*of a person*) चीमड़। > वाइअंर्-इ

**wisdom,** 1. (*sound judgement*) बुद्धिमानी*, अक्लमंदी*, समझदारी*; 2. (*spiritual*) प्रज्ञा*; 3. (*discretion*) विवेक; ~-**tooth,** अकिलदाढ़*। > विज़्डॅम

**wise**[1], *adj.*, 1. बुद्धिमान, अक्लमन्द, समझदार; 2. (*spiritually*) प्रज्ञ; 3. (*discreet*) विवेकी; 4. (*of actions*) विवेकपूर्ण; 5. (*well-informed*) जानकार; ~ guy, लालबुझक्कड़; ~ man, जादूगर, टोनहाया; ~ woman, 1. जादूगरनी*, टोनहाई*; 2. (*midwife*) दाई*, धात्री*; ~ saw, सूक्ति*; put ~ to, से सावधान क०; की जानकारी* देना, से अवगत कराना; —*v.*, ~ **up,** सूचित क०; चेताना, सावधान क०, सचेत क०; जानकारी* प्राप्त क०। > वाइज़

**wise**[2], ढंग, प्रकार, रीति*, भाँति*, तरह*। > वाइज

**wiseacre,** ज्ञान-दंभी, पण्डितम्मन्य। > वाइज़ेकॅ

**wisecrack,** *n.*, चुटकुला, लतीफ़ा, नुकता; —*v.*, चुटकुला या नुकता छोड़ना, लतीफ़ा कसना। > वाइज़्क्रैक

**wish,** *v.*, चाहना, इच्छा* होना या क०; —*n.*, इच्छा*, चाह*, अभिलाषा*, कामना*, आकांक्षा*; best ~es, शुभकामनाएँ*। > विश

**wish(ing)-bone,** फ़रकुला। > विश्बोन

**wishful,** इच्छुक, अभिलाषी, आकांक्षी; ~ thinking, इच्छाजनित विश्वास या धारणा*। > विश्फ़ुल

**wish-wash,** 1. पतला पेय; 2. (*talk*) बकबक*। > विश्वॉश

**wishy-washy,** 1. (*of drink*) पतला, पनिहा, पनीला; 2. (*of talk*) नीरस; निरर्थक। > विश्-इवॉशि

**wisp,** 1. (*of straw etc.*) पूली*, आँटी*; 2. (*of birds*) झुण्ड; 3. (*thin strand*) तन्तु; 4. (*of paper etc.*) धज्जी*; 5. (*of smoke*) लच्छा। > विस्प

**wistful,** 1. (*of person*) उत्कंठ, उत्कंठित, उत्कंठातुर; विचारमग्न (*pensive*); उदास, विषण्ण (*sad*); 2. (*esp. of eyes*) ललचौहाँ, ललचौहीं*; (look) **~ly,** टुकर-टुकर (देखना)। > विस्ट्फ़ुल

**wit,** *n.*, 1. (*intelligence, also pl.*) बुद्धि*, समझ*; 2. (*intelligent humour*) वाग्विदग्धता*, वाग्वैदग्ध्य; हाज़िर-जवाबी*; 3. (*a person*) वाग्विदग्ध, प्रत्युत्पन्नमति या हाज़िर-जवाब व्यक्ति; at one's ~'s end, किंकर्तव्य-विमूढ़; live by one's ~s, अक़ल* की कमाई* खाना; out of one's ~s, पागल; —*v.*, जानना; to ~, अर्थात्, यानी। > विट

**witch,** *n.*, 1. डाइन* (*also a hag*); 2. (*sorceress*) जादूगरनी*, टोनहाई*; 3. (*fascinating woman*) मोहनी*; —*v.*, 1. जादू डालना; 2. (*fig., fascinate*) मोहित क०। > विच

**witchcraft,** जादू-टोना; अभिचार (*for evil purposes*)। > विच्क्राफ़्ट

**witch-doctor,** ओझा, टोनहाया। > विच्डॉक्टॅ

**witchery,** 1. जादू-टोना, वशीकरण; 2. (*fascination*) मोह-माया*; वशीकरण, सम्मोहन। > विचॅरि

**witches-broom,** कवक-कूचिका*। > विच्-इस्ब्रूम

**witch-hunt,** 1. डाइनों* की खोज*; 2. (*fig.*) संदिग्ध व्यक्तियों की खोज*। > विच्हॅन्ट

**witching,** 1. जादू का; 2. (*charming*) मोहक। > विच्-इन्ग

**witenagemot,** (राजा की) परामर्श-परिषद्*। > विटॅनॅगे'मोट

**with,** 1. के साथ; 2. (*in the proximity or care of*) के पास; 3. (*possessed of*) -सहित; ~ child, गर्भवती*; 4. (*at the same time as*) के साथ; 5. (*in relation to; as compare ~*) से; 6. (*against; as argue ~*) के विरुद्ध, के विरोध में; से; 7. (*concerning, in regard to*) के विषय में; के साथ; के प्रति; 8. (*by means of*) से; के सहारे; 9. (*in harmonious relations with*) के साथ, के पक्ष में; 10. (*because of*) के कारण, से; 11. (*in spite of*) के बावजूद, के होते हुए भी; be ~ it, आधुनिकतम विचारों का साथ देना; समझना; in ~, से दोस्ती* होना; के साथ साँटगाँठ* होना; ~ that, इसपर। > विद

**withal,** 1. (*besides*) के अतिरिक्त; 2. (*thereupon*) इसपर; 3. (*in spite of*) के बावजूद; से; 4. (*with*) से। > विदॉ:ल

**Withania radia,** असगंध, अश्वगंधा*।

**withdraw,** 1. खींच लेना; पीछे की ओर* खींचना, एक ओर* खींचना, हटाना, प्रत्याहार क०; 2. (*take away*) हटा लेना; निकाल लेना (*also money from deposit*); 3. (*retract*) वापस लेना, प्रत्याहार क०; 4. (*recede*) हट जाना, पीछे हटना; 5. (*retire from*) से अलग हो जाना; अपना नाम वापस लेना; **~able,** प्रत्याहार्य; **~al,** प्रत्याहार; निकासी*; अपनयन; निवर्तन, लौटना; **~er,** प्रत्याहर्ता। > विद्ड्रॉ:, ~ॲबॅल, ~ॲल, ~ॲ

**withdrawn,** 1. (*unsociable*) असामाजिक, ग़ैर-मिलनसार, ओलगिया; 2. (*introvert*) अन्तर्मुखी; 3. (*absent-minded*) दुचित्ता, अन्यमनस्क। > **विद्ड्रॉःन**

**withe,** लचीली टहनी*। > **विद**

**wither,** 1. (*of plants*) कुम्हलाना, मुरझाना, मुरझा जाना, सूख जाना; 2. (*fig.,*) मुरझाना, कुम्हलाना, निस्तेज या शिथिल पड़ जाना; 3. मुरझा देना, सुखाना; 4. (*snub*) अवमानित क०, नीचा दिखाना; निरुत्तर कर देना; **~ed,** 1 कुम्हलाया हुआ, मुरझाया हुआ; 2. (*wizened*) झुर्रीदार; **~ing,** मुरझाने वाला; अवज्ञापूर्ण, तिरस्कारपूर्ण। > **विद्/अॅ, ~अॅड; ~अॅरिन्ग**

**withers,** डिल्ला, मद्द, स्कंध-प्रदेश। > **विदॅज़**

**withershins,** वामावर्त। > **विदॅशिन्ज़**

**withhold,** 1. (*keep back*) रोक रखना, रोक लेना, दबा रखना; रोकना, अटकाना; 2. (*refuse to grant*) देने से इनकार क०। > **विद्होल्ड**

**within,** *adv.,* 1 (*indoors*) भीतर, अन्दर; 2. (*inwardly*) मन में, भीतर, मन ही मन, भीतर ही भीतर; —*n.,* भीतर, अन्दर, अन्तर, भीतरी भाग; —*prep.,* 1. के अन्दर, के भीतर; में, के अन्तर्गत; 2. (*not exceeding*) के अन्दर; से कम; की सीमा* के अन्दर। > **विदिन**

**without,** *adv.,* बाहर; *n.,* बाहर; *prep.,* 1. (*outside*) के बाहर; 2. (*devoid of*) के बिना, से रहित; 3. (*free from*) से मुक्त; ~ delay, अविलम्ब; ~ doubt, निस्सन्देह; ~ end, अनन्त; ~ fail, अवश्य ही, निश्चय ही; do ~, के बिना काम चलाना; छोड़ देना; that goes ~ saying, यह मानी हुई बात* है। > **विदाउट**

**withstand,** 1. (*resist*) का विरोध क०, का मुक़ाबला क०, का सामना क०; रोकना; 2. (*endure*) सहन क०, सह सकना, बरदाश्त कर सकना। > **विद्स्टैन्ड**

**witless,** 1. नासमझ, बेवकूफ़, निर्बुद्धि; 2. (*foolish*) मूर्ख। **विट्-लिस**

**witness,** *n.,* 1. (*spectator*) दर्शक, प्रेक्षक, गवाह, साक्ष्य, साक्षी; प्रत्यक्षदर्शी (*eye-~*); 2. (*one giving testimony*) गवाह, साक्षी; ~ for the prosecution, अभियोग-साक्षी; ~ for the defence, सफ़ाई* का साक्षी; 3. (*one attesting signature*) गवाह, साक्षी, प्रमाणकर्ता; 4. (*testimony*) साक्ष्य, साक्षी*, गवाही*, शहादत*; 5. (*proof*) प्रमाण, सबूत; 6. (*confirmation*) पुष्टि*; **~-box, ~ stand,** कठघरा; —*v.,* 1. (*see*) देखना; 2. (*bear ~*) साक्ष्य देना, गवाही* देना; 3. (*act as ~*) गवाह या साक्षी होना; 4. (*serve as evidence*) का प्रमाण होना, प्रमाणित क०, सिद्ध क०; 5. (*indicate*) सूचित क०, बताना। > **विट्-निस**

**witticism,** 1. चुटकुला, लतीफ़ा, नुकता; 2. (*jest*) मज़ाक। > **विट्-इसिज़्म**

**witting,** ज्ञानकृत, जानबूझकर किया हुआ, संकल्पित; **~ly,** जानबूझकर। > **विट्/इन्ग, ~इन्ग्-लि**

**witty,** 1. (*of person*) वाग्विदग्ध; प्रत्युत्पन्नमति, हाज़िर-जवाब; 2. (*of remark etc.*) बड़ा मनोरंजक, विनोदपूर्ण, मज़ेदार। > **विट्-इ**

**wive,** विवाह क०; पत्नी* बना लेना। > **वाइव़**

**wivern,** परदार साँप। > **वाइवॅःन**

**wizard,** *n.,* 1. (*sorcerer*) ओझा, जादूगर, अभिचारक; 2. (*conjurer*) जादूगर, ऐंद्रजालिक, मायावी; 3. (*ingenious person*) प्रतिभाशाली व्यक्ति; 4. (*expert*) जादूगर, विशेषज्ञ, उस्ताद, प्रवीण; —*adj.,* चमत्कारिक; बढ़ा-चढ़ा, अत्युत्तम; **~ry,** जादू-टोना, अभिचार; जादूगरी*; प्रवीणता*, निपुणता*। > **विज़ॅड; विज़ॅड्रि**

**wizen, wizened,** 1. (*dried up*) सूखा; मुरझाया हुआ; 2. (*wrinkled*) झुर्रीदार। > **विज़ॅन; विज़ॅन्ड**

**wo,** रुको ! > **वो**

**woad,** नीला रंग (पैदा करनेवाला पौधा विशेष)। > **वोड**

**wobble, wabble,** 1. (*stagger*) लड़खड़ाना; 2. (*rock*) डगमगाना, हिलना-डुलना, झूलना; डाँवाँडोल होना; 3. (*vacillate, waver*) आगा-पीछा क०, हिचकना, हिचकिचाना; ढुलमुल होना; रंग बदलता रहना; 4. (*be unsteady*) अस्थिर होना, बदलता रहना;

डाँवाँडोल होना; 5. (*of voice*) काँपना, लड़खड़ाना; —*n*., लड़खड़ाहट*; डगमगाहट*; हिचकिचाहट*; अस्थिरता*। > वॉबॅल

**wobbly,** डाँवाँडोल। > वॉब्-लि

**woe,** 1. (*sorrow*) शोक, विषाद, उदासी*; व्यथा*, दु:ख; 2. (*misfortune*) विपत्ति*, संकट, दुर्भाग्य; 3. (*trouble*) मुसीबत*, तकलीफ़*, कष्ट; ~ is me, हाय!, हन्त!; ~ be to (you), (तुमको) धिक्कार है, लानत* है! (तुमपर)। > वो

**woebegone,** 1. (*in appearance*) मलिन-मुख, उदास; 2. (*sorrowful*) दु:खी, शोक-सन्तप्त, उदास, शोकार्त्त, ग़मगीन। > वोबिगॉन

**woeful,** 1. दु:खी, उदास; 2. (*of times etc.*) दु:खपूर्ण, दु:खमय, शोकमय; विकट; संकटपूर्ण; 3. (*pitiful*) दयनीय, शोचनीय। > वोफ़ुल

**wold,** बंजर, बंजर प्रदेश। > वोल्ड

**wolf,** *v*., भकोसना, गटकना; *n*., 1. भेड़िया, वृक, हुँडार; 2. (*fig.*) लोभी; 3. (*music*) कर्कश ध्वनि*; cry ~, झूठा डर दिलाना; keep the ~ from the door, किसी-न-किसी तरह* निर्वाह क०; ~ in sheep's clothing, पाखण्डी, बगुला-भगत; गोमुख नाहर या व्याघ्र; **~ish,** 1. (*fierce*) हिंस्र; 2. (*cruel*) क्रूर, निष्ठुर, नृशंस; 3. (*rapacious*) लोभी; 4. (*lustful*) कामुक; **~'s-bane,** मोहरी; **~-tooth,** चोरदन्त, कुकुरदन्त, गजदन्त। > वुल्फ़; वुल्फ़्-इश

**wolfram,** वुलफ़्रैम। > वुल्फ़्रॅम

**woman,** (*pl., women*) *n*., 1. नारी*, स्त्री*, औरत,* तिरिया*; 2. (*female sex*) मातृजाति*, नारीजाति*, 3. (*feminine nature*) नारीत्व; 4. (*man with feminine characteristics*) मेहरा, ज़नखा; 5. (*lady-in-waiting*) परिचारिका*; single ~, अविवाहिता*; play the ~, रोना; डर जाना; make an honest ~ of, बहकाकर पत्नी* बना लेना; —*adj*., महिला-; ~ suffrage, महिला-मताधिकार; —*v*., स्त्री* कहकर पुकारना; **~-hater,** नारी-द्वेषी। > वुमॅन; विम्-इन

**womanhood,** नारीत्व। > वुमॅन्हुड

**womanish,** ज़नाना, स्त्रैण। > वुमॅनिश

**womanize,** *v.t.*, ज़नाना या स्त्रैण बनाना; —*v.i.*, व्यभिचार क०; छोकरीबाज़ी* क०; रण्डीबाज़ी* क०। > वुमॅनाइज़

**womankind, womenfolk, womenkind,** मातृजाति*, नारीजाति*, स्त्रियाँ*। > वुमॅन्काइन्ड; विम्/इन्फ़ोक, ~इन्काइन्ड

**womanly,** नारी-सुलभ, स्त्रियोचित। > वुमॅन्-लि

**womb,** गर्भाशय, गर्भ, बच्चादानी*, बच्चादान, कोख*। > वूम

**wonder,** 1. (*emotion*) अचरज, आश्चर्य, अचम्भा, ताज्जुब, तअज्जब; विस्मय (*awe*); 2. (*a marvel*) अजूबा, अद्भुत वस्तु*, अजीब चीज़*; आश्चर्य की बात*, चमत्कार, करामात*, कौतुक; 3. (*miracle*) चमत्कार, करामात*; 4. (*a person*) विलक्षण प्रतिभा-सम्पन्न व्यक्ति; work ~s, चमत्कार क०, कमाल क०, अपूर्व रूप से सफलता* प्राप्त क०; a nine days' ~, चार दिन की चाँदनी*; no ~, सहज ही; स्वाभाविक; —*v*., (पर) आश्चर्य क०, ताज्जुब क०, अचम्भे में पड़ना; चकित होना; विस्मित होना; जानना चाहना, जानने के लिए उत्सुक होना; I ~, मुझे संदेह है; मुझे आश्चर्य है कि; I shouldn't ~ if, मुझे कोई आश्चर्य नहीं होगा यदि। > वॅन्डॅ

**wonderful,** 1. (*amazing*) आश्चर्यजनक, अद्भुत, चमत्कारिक; 2. (*excellent*) बहुत बढ़िया, उत्कृष्ट, अत्युत्तम; 3. (*remarkable*) असाधारण; प्रशंसनीय (*admirable*); **~ly,** अपूर्व रीति* से, निराले ढंग से। > वॅन्डॅ/फ़ुल, ~फ़ुलि

**wondering,** 1. चकित, आश्चर्यित; 2. (*feeling doubt*) सन्देही; I am ~, मुझे संदेह है। > वॅन्डॅरिन्ग

**wonder/land,** परीलोक; अत्युर्वर या अति-सम्पन्न देश; **~ment,** आश्चर्य, अचरज, अचम्भा, ताज्जुब; विस्मय; **~-struck,** भौचक, आश्चर्यचकित, हक्का-बक्का; **~-worker,** चमत्कारक, करामाती।

**wondrous,** *adj*., आश्चर्यजनक; *adv*., आश्चर्यजनक ढंग से। > वॅन्ड्रॅस

**wonky,** 1. (*tottery*) डाँवाँडोल, डगमगाता; अस्थिर (*unsteady*); 2. (*weak, unwell*) कमज़ोर; अस्वस्थ; 3. (*hesitant, wavering*)

ढुलमुल, अनिश्चयी, हिचकिचानेवाला। > वॉन्क्-इ

**wont,** *adj.*, आदी, अभ्यस्त; he was ~ to (say), वह (कहा) करता था; —*n.*, 1. (*habit*) आदत*, अभ्यास, 2. (*custom, general practice*) रिवाज, दस्तूर, प्रथा*। > वोन्ट

**wonted,** 1. (*habitual to a person*) नित्य; स्वाभाविक, स्वभावगत; 2. (*customary*) रिवाजी, प्रथागत, प्रचलित; 3. (*usual*) साधारण, सामान्य, प्रायिक, नित्य। > वोन्ट्-इड

**woo,** 1. (*court*) प्रणय-निवेदन क०, प्रणय-याचन क०, प्रेम जताना; 2. (*importune*) पीछे लगा रहना; से आग्रह क०; 3. (*coax*) फुसलाना; 4. (*pursue, attempt to win*) खोजना, की खोज* में लगा रहना, प्राप्त करने का प्रयत्न क०। > वू

**wood,** 1. (*substance*) लकड़ी*, काठ, काष्ठ; दारु; 2. (*forest also pl.*) बन, वन, जंगल, अरण्य; 3. (*firewood*) जलाऊ लकड़ी*; 4. (*cask*) पीपा; 5. (*wooden wind-instruments; ~-wind*) सुषिर काष्ठ-वाद्य; 6. (*heavy wooden ball*) लकड़ी* का बड़ा गेंद; ~ apple, कैथ, कपित्थ, कठबेल; ~ alcohol, ~ spirit, काष्ठज ऐलकोहॉल; ~-pulp, काष्ठ-लुगदी*; ~ sandpiper, चुपका; cannot see the ~ for the trees, पेड़ देखते हैं, बन नहीं देखते; out of the ~, कठिनाई* या संकट से मुक्त। > वुड

**wood/-block,** लकड़ी* का ठप्पा; **~craft,** वन-विद्या*; **~cut,** काष्ठचित्र; **~cutter,** 1. लकड़हारा; 2. (*~-engraver*) काष्ठ-चित्रकार।

**wooded,** वृक्षसंकुल, वृक्षावृत, वृक्षयुक्त। > वुड्-इड

**wooden,** 1. (*of wood*) लकड़ी* का, काष्ठीय, काष्ठमय, काष्ठ-; 2. (*~-headed*) जड़मति, बुद्धिहीन, अल्पबुद्धि, बेवकूफ़, मूर्ख; 3. (*impassive*) भावशून्य; निर्जीव; 4. (*unfeeling*) संवेदना-शून्य; 5. (*clumsy*) भद्दा, भोंडा; 6. (*stiff*) शुष्क, रूखा; 7. (*of sound; dull*) मन्द। > वुडॅन

**wood/-fibre,** काष्ठ-तन्तु; **~land,** वन-स्थली*, जंगल; **~-louse,** काष्ठयूका*; **~man,** 1. (*woodcutter*) लकड़हारा; 2. (*forester*) वनपाल; **~-note,** चहचहाहट*; 3. (*fig., also pl.*) सरल स्वाभाविक पद्य; **~-nymph,** वन-देवी*; **~pecker,** कठफोड़वा; **~-pigeon,** धवर; **~-shed,** लकड़ी* का गोदाम; **~sman,** 1 (*forester*) वनपाल; 2. वनवासी; वनचारी; **~stone,** काष्ठाश्म, **~-sugar,** काष्ठ-शर्करा*; **~work,** 1. (*woodworking*) काष्ठशिल्प; 2. (*carpentry*) बढ़ईगिरी*; 3 काष्ठकर्म, लकड़ी* का काम; **~worm,** घुन, घुण।

**woody,** 1. (*wooded*) वृक्षसंकुल; 2 (*of wood*) काष्ठीय; काष्ठ-सदृश; 3. (*of forests*) वन-, आरण्य, जंगली। > वुड्-इ

**wooer,** प्रणययाचक। > वू-अँ

**woof,** बाना, भरनी*। > वूफ़

**wool,** 1. ऊन, ऊर्ण, पशम*, सूफ़; 2. (*yarn*) ऊन, ऊनी तागा, ऊनी सूत; 3. ऊनी कपड़ा; 4. हबशी के बाल; बाल, केश; 5. (*down*) रोआँ, रोम; 6. (*~-like substance*) रूई*, रेशे; dyed in the ~, 1. कातने से पहले रँगा हुआ; 2 (*fig.*) पक्का; go for ~ and come home shorn, चौबे गये छब्बे होने दुब्बे ही रह गए; keep your ~ on, ग़ुस्सा मत करो*; lose one's ~, ग़ुस्सा क०; much cry and little ~, खोदा पहाड़, निकली चुहिया*; pull the ~ over somebody's eyes, आँखों* में धूल* झोंकना, झाँसना, झाँसा देना, धोखा देना। > वुल

**wool-carding, ~-combing,** ऊन-धुनाई*; **~-fat, ~-oil,** लैनोलिन, ऊर्ण-वसा*; **~-fell,** ऊनदार खाल*; **~-gathering,** *n.*, दुचिताई*, अन्यमनस्कता*; —*adj.*, दुचित्ता, अन्यमनस्क।

**woollen,** *adj.*, ऊनी; *n.*, ऊनी कपड़ा। > वुलॅन

**woolly,** *adj.*, 1. (*woollen*) ऊनी; 2. (*downy*) लोमश; 3 ऊन-जैसा; 4. (*covered with wool*) ऊनदार; 5. (*hazy*) अस्पष्ट; उलझा हुआ; 6. (*rude*) गँवार, असभ्य; —*n.*, ऊनी कपड़ा; स्वेटर; **~-headed,** उलझी बुद्धिवाला। > वुल्-इ

**wool/-pack**, 1. ऊन का गट्ठा; 2. (*cloud*) गोल कपासी मेघ; **~sack**, ऊनी गद्दी*; लार्ड चांसलर का पद; ऊन का गट्ठा; **~-staple**, ऊन का बाज़ार; **~-stapler**, ऊन का व्यापारी; **~-work**, ऊन की फुलकारी*।

**Wop**, इटालियन। > वॉप

**word**, *v.*, शब्दों में व्यक्त क०; *n.*, 1. (*unit of language*) शब्द, लफ़्ज़, पद; 2. (*speech*) कथनी*; ~ and deed, कथनी* और करनी*; by ~ of mouth, मौखिक रूप से, ज़बानी; 3. (*remark, saying*) कथन, उक्ति*, बात*; 4. (*conversation*) बात*, बातें*, बातचीत*; 5. (*message*) संदेश, समाचार, ख़बर*, सम्वाद; send ~, कहला भेजना; 6. (*promise*) वचन, बचन, प्रतिज्ञा*, वादा, क़ौल; आश्वासन (*assurance*); ~ of honour, वचन; a man of his ~, as good as his ~, बात* का धनी, बात* का पक्का, सत्यप्रतिज्ञ; क़ौल का पक्का; 7. (*command, order*) बात*, आदेश, हुक्म; 8. (*password*) संकेत-शब्द; 9. (*motto*) आदर्शवाक्य; 10. (*quarrelsome talk*) वाद-विवाद, कहा-सुनी*; have a ~ with, से दो-चार बातें* क०; have ~s with, से (के साथ) झगड़ा क०; 11. (*Logos*) शब्द; 12. (*God's word*) धर्म-ग्रंथ; बाइबिल*; 13. (*gospel*) सुसमाचार, इंजील*; big ~s, शेख़ीबाज़ी*, डींग*, शेख़ी*; eat one's ~s, अपनी बात* वापस लेना; क्षमा* माँगने के लिए विवश होना; in a ~, संक्षेप में; in so many ~s, सुस्पष्ट शब्दों में, स्पष्टतया; last ~ (in), सब से नया, नवीनतम; सीमा*; man of a few ~s, चुप्पा, अल्पभाषी; my word!, अरे!, ओहो!, अहो!, बाप रे!; say a good ~ for, की सिफ़ारिश* क०; suit the action to the ~, तुरत कर डालना, तुरत कर गुज़रना; का समर्थन क०; ~ for ~, शब्दशः, अक्षरशः; ठीक-ठीक; waste ~s, बकवाद* क०, बकना। > वॅःड

**wordage**, शब्दसंख्या*। > वॅःडिज

**word/-blind**, शब्द देखकर अर्थ लगाने में असमर्थ; **~-book**, 1. शब्दसंग्रह, शब्दकोश; 2. (*libretto*) गीति-नाट्य की पुस्तिका*; **~-deaf**, शब्द सुनकर अर्थ लगाने में असमर्थ; **~-formation**, शब्द-रचना*; पद-रचना*।

**wordiness**, शब्दबाहुल्य, शब्दाडम्बर। > वॅःडिनिस

**wording**, शैली*; वाक्यरचना*; शब्दचयन; शब्दावली*। > वॅःडिन्ग

**wordless**, 1. निःशब्द; 2. (*speechless*) अवाक्। > वॅःड्-लिस

**word/-lore**, शब्दशास्त्र; **~-meaning**, शब्दार्थ; **~-order**, शब्दक्रम, पदक्रम, पदानुक्रम; **~-painting**, **~-picture**, शब्द-चित्र; **~-perfect**, 1. (*of speech*) सुकंठस्थ; 2. (*of person*) स्मरण-दक्ष, ठीक-ठीक कंठस्थ जाननेवाला; **~-play**, 1. (*pun*) श्लेष; यमक; 2. नोक-झोंक*; **~-splitter**, वितण्डी; **~-splitting**, वितण्डावाद, बारीकीबीनी*, वितण्डा*; **~-square**, शब्द-वर्ग; **~-war**, वाग्युद्ध।

**wordy**, 1. (*verbose*) शब्दबहुल, शब्दाडम्बर-पूर्ण; 2. (*consisting in words*) शाब्दिक, शब्द-। > वॅःडि

**work**, *n.*, 1. (*activity*) कार्य, काम; 2. (*act, deed, doings*) कार्य, कर्म, कृत्य, काम; क्रिया* (*action*); good ~s, सत्कार्य, सत्कर्म; bad ~s, दुष्कर्म, बुरे काम; meritorious ~s, पुण्य-कर्म; indifferent ~s, पुण्य-निरपेक्ष कर्म; ~s of mercy, दया* के कार्य; the ~s of God, प्रकृति*; mighty ~s, चमत्कार; 3. (*task*) कार्य, नियत कार्य; 4. (*labour, effort*) परिश्रम, मेहनत*, उद्यम; manual ~, शारीरिक श्रम; 5. (*employment*) काम, नौकरी*, रोज़गार; 6. (*occupation*) धन्धा, पेशा, व्यवसाय, रोज़गार; at ~, व्यस्त; काम पर; in ~, नियोजित, रोज़गारवाला; out of ~, बेकार, बेरोज़गार; 7. (*that at which one is working, product of labour*) काम; (*needlework*) सूई-कारी*; (*embroidery*) गुलकारी*, फुलकारी*, कसीदा, कशीदा; 8. (*thing done*) कृत्य; (*product of artistic activity*) रचना*, कलाकृति*; 9. (*physics*) कार्य; 10. (*pl., mechanism*) कल-पुर्ज़े, यंत्रावली*; यन्त्र-रचना*; 11. (*pl.*) कारख़ाना (*factory*), कर्मशाला* (*workshop*); 12. (*pl.:*

*fortifications*) क़िलेबन्दी*; 13. (*pl.*) भवन, इमारतें* (*structures*); पुल (*bridges*); बाँध (*dams*); public ~s, लोक-निर्माण; all in the day's ~, साधारण बात*; give one the ~s, पर गोली* चलाना; मार डालना; go (set) to ~, कार्य प्रारंभ क०; have one's ~ cut out, का कठिन काम होना; make short ~ of, जल्दी पूरा क०, समाप्त क० या नष्ट क०; —*v.*, 1. काम क०, कार्य क०, काम में लगा रहना; 2. (~ *hard*) परिश्रम क०, मेहनत* क०; 3. (*be employed*) नौकरी* में होना, को रोज़गार होना; 4. (*operate successfully, as a plan*) ठीक चलना, सफल होना; 5. (*of machine, be in operation*) चलना; चालू होना (*actually*); चलता होना (*in working order*); 6. (*of medicine, take effect*) असर क०; 7. (*influence*) प्रभावित क०, प्रभाव डालना; 8. (*make way through*) धीरे-धीरे या कठिनाई* से आगे बढ़ना; 9. (*gradually become loose, free, etc.*) बनना; 10. (*move to and fro*) हिलना-डुलना, में हरकत* होना; 11. (*be agitated*) आन्दोलित होना; उत्तेजित होना; (*agitate*) उत्तेजित क०; 12. (*ferment; of yeast*) उठना; 13. (*arrange*) का प्रबंध क०; 14. (*obtain cunningly*) गाँठना; 15. (*put or keep in operation*) चालू क० या रखना, चलाना; 16. (*manage, control*) संचालन क०; 17. (*accomplish*) पूरा क०, सम्पादित क०, सम्पन्न क०; 18. (*produce*) बनाना, तैयार क०; सीना (*sew*); बुनना (*knit*); ~ wonders, कमाल क०, आश्चर्यजनक रूप से सफल होना; 19. (*solve; a sum, a problem*) हल क०, उत्तर निकालना; 20. (*cause to work*) से (अधिक) काम लेना, काम में लगाना; 21. (*hammer out, shape*) गढ़ना, रूप देना; ~ to rule, नियमानुसार कार्य-हड़ताल* क०, ऊटपटांग नियमपालन से उत्पादन में बाधा* डालना; ~ **at,** में लगा रहना; ~ **in,** सन्निविष्ट क० या किया जाना, घुसेड़ना, घुसाना; के लिए जगह* बना लेना; शामिल क० या किया जाना; ~ **in with,** से मेल खाना, में सामंजस्य होना; ~ **off,** 1. (*anger etc.*) उतारना, शान्त क०; 2. (*sell*) बेचना; 3. (*get rid of*) दूर क०; निकालना; 4. (*obligations*) पूरा क०; ~ **on,** ~ **upon,** प्रभावित क०, असर डालना, क़ायल करने की कोशिश* क०; समझाना; पर काम क०; ~ **out,** 1. (*solve*) हल क०; उत्तर निकालना; हल हो जाना (*be solved*); 2. (*result in*) परिणाम होना या निकलना; 3. (*bring about*) सम्पादित क०; प्राप्त क०; 4. (*a plan*) (ब्योरेवार) तैयार क०; 5. (*amount to*) कुल योग होना; 6. (*put in practice*) कार्यान्वित क०; (*exhaust, a mine*) ख़ाली क०; ~ **up,** 1. (*excite*) उत्तेजित क०; 2. (*elaborate*) सविस्तार प्रस्तुत क०; विस्तार देना; 3. (*make efficient*) धीरे-धीरे सुधारना या अच्छी स्थिति* में लाना; 4. (*study thoroughly*) का गंभीर अध्ययन क०; 5. (*advance*) धीरे-धीरे उन्नति* क०; 6. (*manipulate, mix, etc.*) के रूप में लाना, गढ़ना। > वॅ:क

**workable,** 1. (*practicable*) व्यावहारिक, व्यवहार्य; करणीय; 2. चलने योग्य; 3. (*fit to be manipulated, exploited*) संचालनीय; 4. (*of a substance*) सुघट्य। > वॅ:कॅबॅल

**workaday,** 1. (*ordinary*) साधारण, मामूली; 2. (*dull*) फीका, नीरस; 3. (*practical*) व्यावहारिक। > वॅ:कॅडे

**work/-bag,** 1. (*tool-box*) औज़ार-पेटी*; 2. (~*-basket,* ~*-box*) सूईकारी* का सन्दूक; ~**day,** काम का दिन, कार्यदिवस।

**worker,** 1. (*manual* ~) मजदूर, श्रमिक; 2. (*social* ~ *etc.*) कार्यकर्ता; 3. (*wage-earner*) वेतनभोगी। > वॅ:कॅ

**workhouse,** दरिद्रालय, मुहताज-ख़ाना। > वॅ:क्हाउस

**working,** 1. (*activity*) क्रिया*; चलन; 2. (*way a thing works*) प्रक्रिया*, गतिविधि*; कार्यप्रणाली*, क्रियाविधि*; 3. (*result of its working*) काम, कार्य; 4. (*operating*) संचालन, प्रचालन; कार्यसंचालन; 5. (*place of excavation*) खदान*; —*adj.*, 1. (*of or for work*) काम का, कार्य-; 2. (*at work*) कार्यरत, व्यस्त (*busy*); काम पर; 3. (*of machine*) चलता (*in* ~ *order*);

चालू (*actually* ~); 4. (*capable of work, cattle, etc.*) श्रमयोग्य; 5. (*engaging in manual work*) श्रमजीवी; 6. (*usable as a basis for work*) व्यवहार्य; ~ capital, चलती पूँजी*; ~ committee, कार्यसमिति*, कार्यकारिणी समिति*; ~ class, श्रमिक-वर्ग; वेतनभोगी-वर्ग; ~ day, 1. कार्यदिवस; 2. (*number of hours*) कार्यकाल; ~ drawing, काम का नक़शा; ~ man, मज़दूर, श्रमिक; वेतनभोगी (*wage-earner*); ~ party, निरीक्षण-आयोग; ~ profit, शुद्ध लाभ; **~-out,** 1. (*calculation*) परिकलन; 2 (*elaboration*) विस्तार, विस्तरण; 3. (*development*) विकास; 4. (*outcome*) नतीजा, परिणाम। > **वॅ:किन्ग**

**workless,** बेकार, बेरोज़गार। > **वॅ:क्-लिस**

**workman,** 1 मज़दूर, श्रमिक; 2. (*craftsman*) कारीगर, शिल्पी; an ill (a bad) ~ quarrels with his tools, नाच न जाने आँगन टेढ़ा; **~like,** 1. कार्यकुशल; 2. (*efficient*) कारगर; **~ship,** शिल्प, कारीगरी*। > **वॅ:क्मॅन**

**work-out,** 1 (*practice*) अभ्यास; 2. (*test*) परीक्षण, परख*। > **वॅ:क्-आउट**

**work-room,** कार्यशाला*, शिलपशाला*।

**work/shop,** 1 वर्कशप, कारख़ाना; 2 (*meeting for discussion*) कार्यशिविर; **~-shy,** कार्य-विमुख; सुस्त, आलसी; **~woman,** मजदूरिन*; **~-to-rule,** नियमानुसार कार्य-हड़ताल*।

**world,** 1 (*scene of existence*) संसार, जगत्, दुनिया*, लोक, जहान; this ~, इहलोक, संसार, मर्त्यलोक; the next ~, the other ~, the ~ to come, परलोक; the lower ~, अधोलोक; नरक (*hell*); संसार; Prince of this ~, शैतान; ~ of dreams, स्वप्नलोक; 2. (*secular interests and occupations*) संसार, दुनिया*; 3. (*universe*) विश्व, ब्रह्माण्ड; सृष्टि* (*creation*); 4. (*earth*) पृथ्वी*, धरती*, भू*; ग्रह (*planet*); तारा (*star*); खगोलीय पिण्ड (*heavenly body*); 5. (*human society*) जगत्, दुनिया*, समाज; 6. (*a special sphere, literary, scientific, etc.*) जगत्; 7. (*vast number or quantity*) बहुत अधिक, अत्यधिक; ~ champion, विश्वविजेता; ~ ether, सर्वव्यापी ईथर; ~ ground, जगदाधार; ~ organization, विश्वसंगठन; ~ Soul, विश्वात्मा; ~ war, विश्वयुद्ध; ~ without end, अनन्तकाल तक; the Old W~, पुरानी दुनिया*; the New W~, नयी दुनिया*, अमरीका; carry the ~ before one, अपूर्व सफलता* प्राप्त क०; dead to the ~, नशे में चूर; for all the ~ like ..., ठीक ··· के समान; make the best of both ~s, दोनों लोक सुधारना; man of the ~, दुनियादार या अनुभवी (*experienced*) व्यक्ति; not for the ~, किसी भी क़ीमत* पर नहीं; out of this ~, लोकोत्तर; भव्य (*grandiose*); think the ~ of, की बहुत अधिक क़दर* क०। > **वॅ:ल्ड**

**worldliness,** सांसारिकता*। > **वॅ:ल्ड्-लि-निस**

**worldling,** सांसारिक या विषयी व्यक्ति। > **वॅ:ल्ड्-लिन्ग**

**worldly,** 1. (*of this world, secular*) सांसारिक, ऐहिक, लौकिक, दुनियावी; 2. (*earthly*) पार्थिव; 3. (*materialistic*) भौतिक; ~ goods, धन-सम्पत्ति*; ~ wisdom, दुनियादारी*; **~-minded,** सांसारिक; **~-wise,** दुनियादार। > **वॅ:ल्ड्-लि**

**world/-power,** शक्तिशाली देश, महाशक्ति*; **~-view,** विश्वदृष्टि*, विश्वदर्शन; **~-weary,** विरक्त; **~-wide,** विश्वव्यापी।

**worm,** 1 (*animal; also maggot*) कृमि, कीड़ा; round~, केंचुआ, केंचुला; tape~, फ़ीता-कृमि; see GLOW-, GUINEA-, THREAD-; 2. (*pl., disease*) कृमिरोग; 3. (*person*) कीड़ा, कमीना आदमी, नीच; 4. (*of screw*) चूड़ी*; 5. (*of dog's tongue*) नस*; ~ spindle, सर्पिल तकला; ~ tube, सर्पिल नलिका*; a ~ will turn, तंग आने पर दुर्बल भी चोट* करता है; the ~ of conscience, पश्चात्ताप, अनुताप; —*v.*, 1 (*wriggle*) रेंगना; 2 (*edge along*) कठिनाई* से आगे बढ़ना; 3. (*insinuate oneself*) चुपके से (चुपचाप, छिपे-छिपे, धीरे

से, युक्ति* से) घुसना, स्थान बना लेना या कृपा* प्राप्त क०; 4. (*draw out*) भेद लेना, पेट में घुसना; 5. कीड़े निकालना। > वं:म

**worm/-cast**, कृमिकंचुक; **~-eaten**, 1. घुणी, घुना हुआ; 2. (*antiquated*) पुराना, **~-gear**, सर्पिल गियर; **~-seed**, किर्मल; **~wood**, 1. (*Persian*) अफ़सन्तीन; 2. (*Indian*) नागदौन, नागदौना, नागदमनी*, नागदमन; 3. कटु अनुभव।

**wormy**, 1. (*of worms*) कृमि-; 2. (*full of worms*) कृमिण, कृमिल; 3. (*worm-eaten*) घुणी; 4. (*base*) कमीना, नीच, अधम। > वं:म्-इ

**worn-out**, 1. (*exhausted*) थका-माँदा; 1. (*of clothes*) फटा-पुराना; 3. पुराना; 4. (*trite*) घिसा-पिटा। > वॉःन्-आउट

**worried**, 1. (*anxious*) चिन्तित, चिन्ताग्रस्त, आशंकित, सशंक; 2. (*troubled*) परेशान, घबराया हुआ; 3. (*uneasy*) बेचैन, व्याकुल। > वॅरिड

**worriment**, 1. चिन्ता*; 2. (*cause of worry*) परेशानी*, झंझट*। > वॅरिमॅन्ट

**worrier**, परेशान रहनेवाला; परेशान करनेवाला। > वॅरिअॅ

**worry**, *v*., 1. (*be anxious*) चिन्ता* क०; 2. (*make anxious*) चिन्तित कर देना; 3. (*harass, pester*) परेशान क०, तंग क०, नाक* में दम क०, सताना; 4. (*of dog*) फाड़ खाना, चीथना, झकझोरना, झंझोड़ना; 5. ज़िद* करके पाना; **~ along**, किसी-न-किसी तरह* आगे बढ़ना; I should ~, मेरी बला* से; —*n*., 1. (*anxiety*) चिन्ता*, परेशानी*; 2. (*cause of ~*) परेशानी*, झंझट*; 3. झकझोर; **~ing**, 1. चिन्ताजनक; 2. चिन्ताग्रस्त। > वॅरि, ~इन्ग

**worse**, *adj*., बदतर, और बुरा, और ख़राब; और बुरी हालत* में; और बीमार; the ~ for, बिगड़ा हुआ, क्षतिग्रस्त; none the ~ for, बिनबिगड़ा, अविकृत; अक्षत, अक्षतिग्रस्त, अक्षुण्ण; ~ and ~, अधिकाधिक बुरा; —*adv*., और बुरी तरह* से; ~ off, और बुरी हालत* में; —*n*., और बुरी बात*; go from bad to ~, बिगड़ता जाना; बदतर होता जाना; have the ~, हार जाना; put to ~, हरा डालना। > वॅ:स

**worsen**, और बुरा होना या कर देना। > वॅ:सॅन

**worsening**, बिगाड़, विकृति*। > वॅ:सॅनिन्ग

**worship**, *n*., 1. (*service, ritual*) उपासना*, पूजा*; 2. (*devotion*) भक्ति*; place of ~, मंदिर; Your W~, श्रीमन्; His W~, श्रीमान्; —*v*., 1. पूजा* क०; पूजा* में सम्मिलित होना; 2. (*adore*) आराधना* क०; 3. (*revere*) समादर क०, पर श्रद्धा* रखना, पूज्य मानना; **~ful**, पूज्य; श्रद्धास्पद; **~per**, उपासक। > वॅ:शिप, ~फ़ुल; वॅ:शिपॅ

**worst**, *adj*., सब से बुरा, सब से ख़राब, बदतरीन; —*adv*., सब से बुरी तरह* से; —*n*., सब से बुरी बात*; if the ~ comes to the ~, बहुत ख़राब हुआ तो; get the ~ of it, have the ~, हार जाना, हार* खाना; put to the ~, हरा डालना; —*v*., हरा डालना, पराजित क०। > वॅ:स्ट

**worsted**, ऊनी तागा, ऊनी सूत; ऊनी कपड़ा। > वस्टिड

**worth**[1] *adj*., 1. का (~ 50 rupees, ५० रुपये का); 2. (*deserving of*) लायक, (के) योग्य; 3. (*possessed of*) का मालिक, का स्वामी; for all one is ~, 1. भरसक, यथाशक्ति; 2. (*without reserve*) निस्संकोच; —*n*., 1. (*value*) मूल्य; 2. (*excellence*) उत्कर्ष; महत्त्व; 3. (*merit*) गुण, योग्यता*; 4. a rupee's ~ of, एक रुपये का। > वॅ:थ

**worth**[2], woe ~ the day, उस दिन को धिक्कार, लानत* है उस दिन पर। > वॅ:थ

**worthily**, योग्य रीति* से। > वॅ:दिलि

**worthiness**, योग्यता*; गुण। > वॅ:दिनिस

**worthless**, 1. बेकार; रद्दी; 2. (*of person*) निकम्मा। > वॅ:थ्-लिस

**worth-while**, लाभकर, लाभप्रद; सार्थक; उचित। > वॅ:थ्वाइल

**worthy**, *adj*., 1. (*~ of respect*) माननीय, सम्मान्य, आदरणीय, पूज्य; 2. (*deserving*) प्रशंसनीय; अच्छा, सुयोग्य; 3. (*~ of*) के योग्य; 4. (*appropriate*) उपयुक्त, समुचित; —*n*., यशस्वी व्यक्ति, श्रेष्ठ व्यक्ति। > वॅ:दि

**would-be**, तथाकथित। > वुड्बी

**wound**, *n.*, 1. घाव, ज़ख़्म, क्षत, चोट*; 2. (*fig.*) चोट*, ठेस*; 3 (*damage*) हानि*, क्षति*; —*v.*, घायल क०, ज़ख़्मी क०, चुटियाना, आहत क०; चोट* पहुँचाना, ठेस* लगाना या पहुँचाना; हानि* पहुँचाना; **~ed**, 1. घायल, ज़ख़्मी, आहत, चुटैल; 2 (*fig.*) चोट खाया हुआ; अपमानित। > वून्ड

**wound up**, उत्तेजित; परिसमाप्त। > वाउन्ड अॅप

**wound-wort**, घाव-पत्ता। > वून्ड्वॅ:ट

**woven**, बुना हुआ। > वोवॅन

**wow**, *interj.*, वाह; *n.*, अत्यन्त सफल प्रदर्शन (नाटक आदि)। > वाउ

**wowser**, कट्टर प्यूरिटनवादी। > वाउज़्-अॅ

**wrack**, 1 (किनारे पर पड़ा हुआ) समुद्री शैवाल; 2. see WRECKAGE। > रैक

**wraith**, 1 (*ghost*) प्रेतात्मा*; 2 (*fig.*) दुबला-पतला व्यक्ति। > रेथ

**wrangle**, *v.*, 1 (*argue*) बहस* क०, वाद-विवाद क०; 2 (*dispute angrily*) लड़ना-झगड़ना; —*n.*, बहस*, वाद-विवाद; झगड़ा, तकरार*, कहा-सुनी*, तू-तू मैं-मैं*। > रैंन्ग्-गॅल

**wrangler**, बहस* करने वाला, झगड़ालू व्यक्ति, विवादक। > रैंन्ग्-ग्लॅ

**wrap**, *n.*, 1 (*covering*) आवरण, आच्छादन; 2 (*shawl*) शाल*; 3 (*scarf*) गुलूबन्द; 4 (*rug, blanket*) कम्बल; —*v.*, 1 (*fold round*) लपेटना, वेष्टित क०; 2 (*cover*) ढकना, आवृत क०, आच्छादित क०; 3. (*conceal*) छिपाना; **~ up**, लपेटना; गरम कपड़े ओढ़ लेना; छिपाना; **~ped up in**, 1. लीन, तल्लीन, तन्मय; 2. (*devoted to*) के प्रति समर्पित, का परवाना। > रैप; रैप्ट

**wrap/per**, 1. लपेटनेवाला; 2. ड्रेसिंग गाउन; 3 (*of a book*) आवरण, रैपर; 4. (*of newspaper*) रैपर; **~ping**, वेष्टन, लपेटन। > रैप्/अॅ, ~इन्ग

**wrath**, रोष, कोप, क्रोध; **~ful**, कुपित, क्रुद्ध। > रॉ:थ; रॉ:थ्फ़ुल

**wreak**, 1. (*anger etc.*) उतारना; 2. (*vengeance*) लेना, चुकाना (बदला), करना (प्रतिशोध)। > रीक

**wreath**, 1. (*of flowers*) माला*, हार; 2. (*of smoke*) छल्ला। > रीथ (*pl.* रीद्ज़)

**wreathe**, 1. (*form into a wreath*) गूथना; 2. (*wind v.t.*) लपेटना; लिपटाना; 3. (*v.i.; wind around*) लिपटना, लिपट जाना; 4. छल्ले बनाते हुए ऊपर उठना। > रीद

**wreck**, *n.*, 1. पोतभंग; बरबाद जहाज़, क्षतिग्रस्त या भग्न पोत; 2. (*broken remains*) पोतावशेष (*of ship*); भग्नावशेष; मलबा (*rubble*); 3. (*jetsam*) फेंका माल, क्षिप्तक; 4. (*ruins of a building*) खँडहर; 5. (*ruin*) सत्यानाश, बरबादी*, तबाही*, विनाश, विध्वंस; 6 (*a pitiable remnant*) छाया*; —*v.*, 1 (*a ship*) पोतभंग कराना, भग्न कर देना; 2 (*ruin*) बरबाद क०; नष्ट क०, बिगाड़ना; तोड़ना; 3. (*a train*) को क्षतिग्रस्त क०; पटरी* से उतारना (*derail*); 4 (*demolish; a structure*) ढाना, गिरा देना; 5 (*be ruined*) तबाह हो जाना। > रे'क

**wreck/age**, 1 पोतावशेष (*of ship*); भग्नावशेष, मलबा (*rubble*); 2. (*act*) विध्वंसन; **~er**, विध्वंसक। > रे'क्/इज, ~अॅ

**wren** (*Indian ~ warbler*), पिटपिटी फुदकी*। > रे'न

**wrench**, *n.*, 1 मरोड़*; 2 (*sprain*) मोच*; 3 (*spanner*) रिन्च, प्रकुंच; 4 (*a pull*) झटका; 5 (*grief*) बिछुड़ने की पीड़ा*; —*v.*, 1 (*twist*) मरोड़ना, ऐंठना; 2. (*sprain*) मुड़काना; 3 (*snatch*) छीन लेना; 4 (*distort, pervert*) विकृत कर देना, बिगाड़ना। > रे'न्च

**wrest**, *v.*, 1 (*distort, misinterpret*) विकृत क०, अर्थ का अनर्थ क०, ग़लत अर्थ लगाना; 2. (*pervert*) विकृत क०, बिगाड़ना; 3 (*twist*) मरोड़ना, ऐंठना; मोड़ना, झुकाना (*deflect*); 4. (*wrench away*) छीन लेना; 5 (*extort*) ऐंठना; 6. (*tug*) झटके से खींचना, कसकर खींचना; —*n.*, 1 (*of musical instrument*) खूँटी*; 2. मरोड़*। > रे'स्ट

**wrestle**, *v.*, कुश्ती* लड़ना, मल्लयुद्ध क०; **~ with**, 1. से कुश्ती* लड़ना; 2. (*contend with*) से लड़ना, से भिड़ना, का सामना क०,

का मुक़ाबला क०, से संघर्ष क०; —*n*., कुश्ती*, मल्लयुद्ध; कड़ा संघर्ष। > रे'सॅल

**wrestler,** पहलवान, कुश्तीबाज़, मल्ल। > रे'स्-लॅ

**wrestling,** कुश्ती*, मल्लयुद्ध; ~-**match,** दंगल; ~-**ring,** अखाड़ा, दंगल। > रे'स्-लिन्ग

**wretch,** 1. (*unfortunate*) अभागा, कमबख़्त, दईमारा; 2. (*contemptible*) कमीना आदमी, नीच। > रे'च

**wretched,** 1. (*sad, miserable*) दुःखी; शोकसन्तप्त; 2. (*unfortunate*) अभागा, बदनसीब, बदक़िस्मत, हतभागा; 3. (*contemptible*) घिनावना, घृणित, अधम, नीच, तुच्छ; 4. (*of bad quality*) घटिया, रद्दी; 5. (*unsatisfactory*) असन्तोषजनक; 6. (*dismal, squalid*) मनहूस, निरानन्द; 7. (*poor*) फटेहाल; दयनीय; ग़रीब; 8. (*dirty*) गन्दा, मैला; 9. (*excessive*) घोर, बहुत बड़ा; ~**ness,** दुःख; कमबख़्ती*; ग़रीबी*। > रे'च्/इड, ~इड्-निस

**wrick,** *n*., (हलकी) मोच*; *v*., मुड़काना। > रिक

**wriggle,** *v*., 1. (*squirm*) कुलबुलाना, छटपटाना, तड़पना; 2. (*move along*) रेंगना; 3. (*evade*) टाल-मटोल* क०, टाल-टूल* क०, बहानेबाज़ी* क०; ~ **out of,** युक्ति* से या चालबाज़ी* से बच निकलना; —*n*., 1. कुलबुलाहट*, छटपटाहट*; 2. (*wriggling movement*) परिसर्पण-गति*; 3. टालमटोल*। > रिगॅल

**wriggler,** पैंतरेबाज़, चालबाज़; बहानेबाज़; कुलबुलानेवाला; रेंगनेवाला। > रिग्-लॅ

**wright,** बनानेवाला। > राइट

**wring,** *v*., 1. (*twist*) मरोड़ना, ऐंठना; 2. (*pervert sense*) अर्थ का अनर्थ क०, ग़लत अर्थ लगाना; 3. (*extort, ~ from, out of, out*) ऐंठना, ऐंठ लेना; 4. (*force out moisture, ~ out*) निचोड़ना; 5. (*press*) दबाना; ~ neck of, मार डालना, गरदन* मरोड़ना; ~ one's hands, हाथ मलना, हाथ मरोड़ना, हाथ मलते रह जाना; —*n*., मरोड़*; दबाव; निचोड़; ~**er,** निचोड़-मशीन*। > रिन्ग

**wrinkle,** *n*., 1. (*in skin*) झुर्री* (*because of age*); शिकन*; 2. (*in cloth etc.*) सिलवट*, शिकन*; 3. (*tip, hint*) संकेत, गुप्त सूचना*; युक्ति* (*recipe*); —*v*., 1. शिकन* या सिलवटें* डालना; 2. (*become wrinkled*) चिंगुड़ना, चुचकना, झुर्रियाँ* पड़ना (*of skin*); शिकन* या सिलवटें* पड़ना; ~ up one's forehead, भौंह* मरोड़ना, नाक-भौंह* चढ़ाना; ~ up one's nose, नाक* चढ़ाना। > रिन्ग्कॅल

**wrinkled,** झुर्रीदार, चुचका हुआ; शिकनदार। > रिन्ग्कॅल्ड

**wrist,** 1. पहुँचा, कलाई*, मणिबन्ध, गट्टा; 2. (*part of garment*) कलाई*; ~watch, कलाई-घड़ी*; ~**band,** कफ़; ~**let,** पहुँची*। > रिस्ट

**writ,** 1. लेख, हुक्म-नामा, परवाना, परमादेश; 2. (*fig.; authority*) हुकूमत*; Holy W~, धर्मग्रन्थ, बाइबिल*; ~ of habeas corpus, बन्दीप्रत्यक्षीकरण-लेख; ~ of mandamus, परमादेश; ~ of petition, समादेश-याचिका*; ~ of prohibition, प्रतिषेध-लेख; ~ of quo warranto, अधिकारपृच्छा-लेख। > रिट

**write,** 1. लिखना; लिख लेना; 2. पत्र देना, (चिट्ठी*) लिखना; 3. (*a book*) लिखना; रचना* क०; 4. (*stamp marks indicating something*) अंकित क०; 5. (*fill in*) भरना, भर देना; ~ **down,** 1. लिख लेना; 2. (*disparage*) निन्दा* क०; ~ **in for,** लिखकर आवेदन क०; ~ **off,** 1. लिखकर भेजना; 2. (*a debt*) बट्टे-खाते में डालना; 3. (*cancel*) रद्द क०; 4. (*consider as lost*) नष्ट समझ लेना; ~ **out,** पूरा-पूरा लिख डालना; ~ **up,** 1. पूरा क०; 2. प्रशंसा* क०; 3. (*exaggerate*) बढ़ा-चढ़ाकर लिखना। > राइट

**write-off,** कुल हानि*। > राइट्-ऑफ़

**writer,** 1. लिखनेवाला, कातिब; 2. (*clerk*) लिपिक, किरानी, मुंशी; 3. (*author*) लेखक, लेखिका*; ग्रन्थकार, रचयिता। > राइट्-अॅ

**write-up,** प्रशंसात्मक विवरण या विज्ञापन। > राइट्-ऑप

